इसी कारणसे सिद्धभेषज्यमणिमालाके कर्ता **श्री कृष्णरामजीने** तथा वैद्य **श्री यादवजी त्रिकमजी आचार्यने** अपने सिद्धयोगसंग्रहमे दूसरोंके योग अनुभूत करके मिलाये जो अच्छा मिला, जहांसे मिला, वह उन्होंने लिया। यही वृत्ति ज्ञानकी है। ज्ञान सब जगत्से लेनाही चाहिये। परन्तु मध्यकालमें ब्राह्मणोने जब सब विद्यापर अधिकार करलिया था—उस समय उनकी यह मान्यता थी कि ब्राह्मणेतर विद्वान नही हो सकता। इसीसे ब्राह्मणेतर दूसरे धर्मावलम्बीकी पुस्तकोंको वे आदर नहीं देना चाहते थे। बस, यही बात वाग्भट्टके साथ हुई। परन्तु आज बम्बईके विद्यालयोंमे चरक सुश्रुतके स्थानपर वाग्भटही परीक्षामें रक्खा हुआ है। इसीका पठन पाठन है। वास्तवमें अष्टांगहृदय लघुत्रयीका ग्रन्थ है, तो अष्टांगसंग्रह वृद्धत्रयीकी श्रेणीमे बैठता है। अष्टांगहृदयके पढनेसे आयुर्वेदके निश्चित सिद्धान्तोका पूर्ण ज्ञान मिलजाता है। इसीसे कहा है कि—

एतत्पठन् संग्रहबोधशक्तः, स्वभ्यस्तकर्मा भिषगप्रकम्प्यः।
आकम्पयत्यन्यविशालतंत्रकृताभियोगान् यदि तन्न चित्रम्॥

बस, इसीसे इस ग्रन्थका महत्त्व स्पष्ट है। इस प्रकारसे एकही लेखकने दो ग्रन्थ भिन्न भिन्न रूपमें, भिन्न भिन्न उद्देश्यसे, भिन्न भिन्न श्रेणीवालोंकेलिये बनाये हैं।

इन ग्रन्थोके निर्माणमें काव्यके अलङ्कारोंका स्थान स्थानपर समावेश किया है। खूबी यह है कि छन्दका नाम उसी श्लोकसे आजाता है। इस प्रकारसे स्वागता, पुष्पिताग्रा, पृथ्वी, शार्दूलविक्रीडित, द्रुतविलम्बित, उपजाति, आदि छन्द इन पद्योमे मिलते है। यहांपर उदाहरणरूपसे दो एक पद्यही दिये जाते हैं। यथा—

बीजकस्य रसमङ्गुलिहार्यं शर्करां मधु घृतं त्रिफलां च।
शीलयत्सु पुरुषेषु जरत्ता स्वागताऽपि विनिवर्त्तत एव॥ हृ उ. अ. ३९.१५३.
सहचरं सुरदारु सनागरं कथितमम्भसि तैलविमिश्रितम्।
पवनपीडितदेहगतिः पिबन् द्रुतविलम्बितगो भवतीच्छया॥

सं. चि. अ. २३.

इसके सिवाय प्रसाद सुकुमार माधुर्यादि काव्यगुणवाली पद्य गद्य रचना स्थान स्थानपर मिलती है। यथा—

"पित्तस्य सर्पिःपानं सर्पिषा स्नेहनमधोदोषहरणं मधुरतिक्तकषायाणामौषधाभ्यवहार्याणामुपयोगो मृदुसुरभिशीतहृद्यानां गन्धानामुपसेवा परमशिशिरसुरभिसलिलमज्जनम्। मनोऽनुकूलसंस्पर्शसुखानां मुक्तामणिवैडूर्याश्मगर्भशंखशिलापद्मरागचन्द्रकान्तकान्ततरतरलावलीनां भ्रमरत्रासितसहस्रपत्रासितोत्पलकदलीदलनवमालिकाकुन्दमल्लिकादिविविधवर्णप्रसूनविरचितानां स्रजां च धारणमुरसा। क्षणे क्षणे चाग्र्यचन्दनप्रियंगुकालेयकमृणालकर्पूरसुगन्धिशीतस्वच्छगन्धपयोभिः सकमलकुमुदकुवलयैः भूमितलकवाटवातायनहर्म्यभित्तीनामभिप्रोक्षणम्।" संग्रह सू. अ. २१.

इसीप्रकार पद्यरचनामेंभी माधुर्य भरा हुआ है—

मुक्ताकलापाः शशिरश्मिशुभ्रा मृणालपद्मोत्पलपत्ररम्याः।
सेकावगाहाः सजला जलार्द्रा वाताः सुशीता मणयो महार्हाः॥
अलिञ्जराः पद्मपुटाभिधानाः प्रवालवर्णा हिमवारिपूर्णाः।
परिस्रवन्तो दृतयो महान्तः पुत्राः प्रियादर्पणमण्डलानि॥
नार्यश्च नेत्रोत्पलकर्णपूरा मध्यं वयः किञ्चिदिव स्पृशन्त्यः।
मनोऽनुकूला हरिचन्दनार्द्रास्तृड्दाहमूर्च्छोद्वथून् जयन्ति॥
करेणुकाभिः परिवारितेन विक्षोभण वारणयूथपेन।
आस्फालनं शीकरवर्षणं च सिन्धोः स्मरन् दाहतृषोरगम्यः॥ संग्रह चि अ ९.

कालिदास कविके अभिज्ञान शाकुन्तलमें वर्णित बालवर्णनको भी ग्रन्थकर्त्ताने पूरेरूपमे वर्णित किया है। यथा—

स्खलद्गमनमव्यक्तवचनं धूलिधूसरम्।
अपि लालाविलमुखं हृदयाह्लादकारकम्।
अपत्यं तुलयतां केन दर्शनस्पर्शनादिषु॥ हृ उ अ. ४०.

कालिदासः—आलक्ष्यदन्तमुकुलाननिमित्तहासैरव्यक्तवर्णरमणीयवचःप्रवृत्तीन्।
अङ्काश्रयप्रणयिनस्तनयान् वहन्तो धन्यास्तदङ्गरजसा मलिनीभवन्ति॥

इसप्रकारसे काव्यकी दृष्टिसे साहित्यके रूपमे वैद्यकके सूखे विषयको सजीव एवं रसपूर्ण बनाकर लिखा है कि प्रत्येक

मनुष्य इसका आदरकरे, इसको स्मरण करे, इसे पढ़े। वस्तुको पिरसनाभी एक कला है। सूखी-निरस वस्तुभी पिरसनेसे रसमय बनजाती है। और रसमयी वस्तु भी ठीक न पिरसनेसे अग्राह्य हो जाती है। वाग्भटने सुन्दर वस्तुको पिरसाभी सुन्दर रूपसे है। इसीलिये ये ग्रन्थ अष्टांगचिकित्साके हृदयरूप बनगये। जिसप्रकार कि भट्टीकाव्यमें व्याकरणका सूखा निरस विषय भी सरस बनगया है, उसीप्रकार आयुर्वेदका निघण्टु जैसा शुष्क विषयभी संग्रह और हृदयमें सरस होगया है। यथा—

अर्कालर्कौ नागदन्ती विशल्या, भार्ङ्गी रास्ना वृश्चिकाली प्रकीर्या।
प्रत्यक्पुष्पी पीततैलोदकीर्या, श्वेतायुग्मं तापसानां च वृक्षः॥ संग्रह. सू. अ. १६.

## व्याख्या-टीका

अष्टांगसंग्रहपर केवल इन्दुकी शशिलेखा टीका मिलती है। औरभी टीकायें हुई हैं-या नही इसका पता नहीं। अष्टांगहृदयपर पैंतीससे उपर टीकायें हो चुकी है। प्राय. जितनेभी चिकित्साशास्त्रके विद्वान हुए हैं सबने इसपर लिखा है। कविराज श्री शिवदाससेनजीनेभी इसपर व्याख्या करनेकी आवश्यकता समझी। आपने चक्रदत्त, चरकपर व्याख्या-टीका लिखी है। परन्तु आज तो अरुणदत्तकी सर्वांगसुन्दर टीका पूर्णरूपमें इस ग्रन्थपर मिलती है। हेमाद्रिकी आयुर्वेदरसायन टीका चिकित्सास्थानके कुछ अध्यायोंतक प्रकाशित हुई है। श्री शिवदाससेनजीकी उत्तरतंत्रपरही टीका छपी है।

अष्टांगसंग्रहपर तो केवल इन्दुकीही टीका छपी है। जिसे श्री टी रुद्रपारशवजीने संशोधन करके १९२६ सन्में त्रिचूरसे प्रकाशित किया था। इसी टीकाको पूनासे श्री किंजवडेकर पण्डित रामचन्द्रशास्त्रिजीने प्रकाशित करना प्रारम्भ किया था। इसमें सूत्रस्थानके ग्यारह अध्याय, निदानस्थान, शारीरस्थान ये प्रकाशित हुए है। परन्तु अकालमेंही उनका देहावसान होनेसे काम बीचमें रह गया। यदि यह प्रकाशन हो जाता, तो यह एक अनुपम वस्तु थी। इसके प्रकाशनमें शास्त्रीजीने सभी बातोंका समावेश करदिया था। परन्तु खेद है कि अकाल समयमें यह बीचमें रुक गया।

अष्टांगसंग्रहका मूलग्रन्थभी नासिकसेही निकला है। इसप्रकारसे यह ग्रन्थ अत्यन्त उपयोगी होनेपर प्रचार रूपमें नही आया। इसीलिये **श्री यादवजी त्रिकमजीमहाराज** और **वैद्य श्री गोपालजी कुंवरजी ठकुरने** परिश्रम करके इसके प्रकाशनका प्रबन्ध निर्णयसागर प्रेससे किया। परमात्माकी दयासे, आयुर्वेद एवं ज्ञानके प्रचारकेलिये निर्णयसागरकी स्वामिनी तथा संचालक महोदयने विना किसी आर्थिक लाभके ( अपि तु अपनी आर्थिक हानि करकेभी ) इस बडे ग्रन्थका हिन्दी अनुवाद छापना आरम्भकिया। जिससे इसका प्रचार जनसाधारणमें हो सके, और आयुर्वेदका ज्ञान-प्रचार बढे।

इतने बढे ग्रन्थका अनुवाद करते समय भूल रह जाना अस्वाभाविक नही है। इसलिये उसके लिये मैं विद्वानोसे क्षमा याचना करता हुआ विदालेता हूं।

सुपरिन्टेन्डैन्ट—
आयुर्वैदिक फार्मसी—
काशी हिन्दुविश्वविद्यालय बनारस

अत्रिदेव गुप्त

# अष्टांगसंग्रहकी विषयानुक्रमणिका

## गर्भावक्रान्ति अध्याय २



## गर्भोपचरणीय अध्याय ३

विषयाः — पृष्ठम्



## गर्भव्यापद् अध्याय ४



## अगविभाग अध्याय ५

## सिराविभाग अध्याय ६

## दूतादिविज्ञानीय अध्याय १२



### करण



---

# निदानस्थान

## सर्वरोगनिदान अध्याय १



## ज्वरनिदान अध्याय २

## वातशोणितनिदान अध्याय १६

श्रीः ।

# अष्टाङ्गसङ्ग्रहः ।

## सूत्रस्थानम् ।

### प्रथमोऽध्यायः ।

**तृष्णादीर्घमसद्विकल्पशिरसं प्रद्वेषचञ्चत्फणं**
**कामक्रोधविषं वितर्कदशनं रागप्रचण्डेक्षणम् ।**
**मोहास्यं स्वशरीरकोटरशयं चित्तोरगं दारुणं**
**प्रज्ञामन्त्रबलेन यः शमितवान्बुद्धाय तस्मै नमः ॥१॥**

तृष्णारूपी लम्बाई वाले, असद् विकल्प रूपी शिर वाले, द्वेष रूपी चंचल फण वाले, काम-क्रोध रूपी विष वाले, वितर्क रूपी दातो वाले, राग रूपी प्रचण्ड आखो वाले, मोह रूपी मुख वाले, अपने शरीर की खोह मे रहने वाले चित्त रूपी भयानक साप को, प्रज्ञा रूपी मन्त्र के बल से जिसने शान्त कर दिया है, उस बुद्ध भगवान् के लिये ( अथवा ज्ञानी के लिये ) नमस्कार है ॥ १ ॥

**रागादिरोगाः सहजाः समूला**
**येनाशु सर्वे जगतोऽप्यपास्ताः ।**
**तमेकवैद्यं शिरसा नमामि**
**वैद्यागमज्ञांश्च पितामहादीन् ॥ २ ॥**

**मंगलाचरणः—**जिस एक वैद्य (परमात्मा)ने सम्पूर्ण संसारके राग द्वेष आदि पाचो क्लेश तथा पीडादायक जन्मकालीन सब रोग मूलसमेत क्षणभर मे नष्ट कर दिये हैं, उस परमात्मा को मै वाहट नामक विद्वान भक्तिपूर्वक नमस्कार करता हू । साथ ही वैद्यागम ( आयुर्वेद ) को जाननेवाले अपने पितामह-आदि ( या ब्रह्मा आदि ) को भी नमस्कार करता हूं ।

**वक्तव्य—**शास्त्र की परिसमाप्ति की कामना से ग्रन्थकार मंगलाचरण करता है । एक वैद्य परमात्मा ही है—क्योकि उसके सिवाय किसी मे यह सामर्थ्य नही । जो कि सारे ससार के रागादि पाचो क्लेशो को तथा शारीरिक जन्मप्रभृतिजन्य रोगो को चुटकी में नष्ट कर दे । यह सामर्थ्य उसी परब्रह्म मे है, इस-लिये सबसे प्रथम भक्तिभाव से ग्रन्थकार ने परमात्मा की स्तुति की है । कि जिन पितामह ब्रह्मा आदि की कृपा से आयुर्वेद को सीखा, उनको नमस्कार किया है—क्योकि विना गुरु की कृपा के विद्या सफल नही होती । इस के साथ ही-आदि शब्दसे दक्ष—प्रजापति, भारद्वाज आदि की भी स्तुति ग्रन्थकार ने कर दी है । क्योकि वे भी आयुर्वेद के आचार्य है ॥ २ ॥

**अथात आयुष्कामीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥३॥**

मंगलाचरण के पीछे आयु की चाहना करने वालो के लिये उपयोगी आयुष्कामीय नामक अध्याय की व्याख्या करते है ॥३॥

**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ ४ ॥**

जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियो ने कहा था ।

**वक्तव्य—**मै अपना कुछ नहीं कहता, परन्तु जिन ऋषियो का ज्ञान बहुत बडा हुवा था—उनके ही कथन को कह रहा हूं ॥४॥

**आयुःकामयमानेन धर्मार्थसुखसाधनम् ।**
**आयुर्वेदोपदेशेषु विधेयः परमादरः ॥ ५ ॥**

आयु–( रोगरहित जीवन ) चाहने वाले व्यक्ति को आयुर्वेद के उपदेशो मे ( वचनो मे ) विशेषकरके आदर-( मान ) दिखाना चाहिये । क्योकि यही आयु–धर्म, अर्थ, और सुख का साधन है ।

**वक्तव्य—**जिस शास्त्र के द्वारा आयु प्राप्त की जाती है, उसको आयुर्वेद कहते हैं । आयुर्वेद मे निरोगी होकर जीवन व्यतीत करना ही धर्म माना है. इन्हीं दो उद्देश्यों से आयुर्वेद का अवतरण हुवा है । रोगी होकर लम्बी आयु भोगना, अथवा स्वस्थ होकर थोडी आयु भोगना शास्त्र को मान्य नहीं है । इस-लिये जो व्यक्ति नीरोगी रहकर दीर्घायु चाहता है, उसे चाहिये कि वह आयुर्वेद की आज्ञाओ का पालन करे । क्योकि विना आयु के, धर्म, अर्थ, और सुख नही प्राप्त हो सकते । एक रोगी मनुष्य जिव्हा के सुख-नाना प्रकार के तीखे-मीठे-चरपरे भोजनो को स्वाद नही कर सकता और न रुपया कमा सकता है । इसी लिये रसहृदय तंत्र मे कहा है कि—

'आयतनं विद्यानां मूलं धर्मार्थकाममोक्षाणाम् ।
श्रेय परं किमन्यत् शरीरमजरामरं विहायैकम् ॥'

यह अजर-अमर शरीर ही विद्याओं का आश्रयस्थान है; धर्म,

---

१ यह श्लोक चित्रशाला प्रेस से छपी तथा मगलोदयम् प्रेस से छपी प्रतियो में नही है । परन्तु मूल पुस्तक में है । अष्टागहृदय की भूमिका में प्रोफेसर गोडे जी ने भी इस श्लोक की उद्धरण अपनी भूमिका में दिया है ।

अर्थ, काम और मोक्ष का यही मूल है, इस शरीर से श्रेष्ठ अन्य कोई वस्तु नहीं ।

**आयु का लक्षण**—"शरीरेन्द्रियसत्त्वात्मसंयोगो धारि जीवितम्"–अर्थात् शरीर-इन्द्रिय-मन और आत्मा इनके संयोग का नाम जीवन या आयु है ।

आयुर्वेद का लक्षण—

'हिताहितं सुखं दु खमायुस्तस्य हिताहितम् ।
मानं च तच्च यत्रोक्तमायुर्वेद स उच्यते ॥' चरक सू ॥५॥

**आयुर्वेदामृतं सार्थं ब्रह्मा बुध्वा सनातनम् ।**
**ददौ दक्षाय सोऽश्विभ्यां तौ शतक्रतवे ततः ॥६॥**
**धर्मार्थकाममोक्षाणां विघ्नकारिभिरामयैः ।**
**नरेषु पीड्यमानेषु पुरस्कृत्य पुनर्वसुम् ॥ ७ ॥**
**धन्वन्तरिभरद्वाजनिमिकाश्यपकश्यपाः ।**
**महर्षयो महात्मानस्तथाऽऽलम्बायनादयः ॥ ८ ॥**
**शतक्रतुमुपाजग्मुः शरण्यममरेश्वरम् ।**
**तान्दृष्ट्वैव सहस्राक्षो निजगाद यथागमम् ॥ ९ ॥**
**आयुषः पालकं वेदमुपवेदमथर्वणः ।**
**कायबालग्रहोर्ध्वाङ्गशल्यदंष्ट्राजरावृषैः ॥ १० ॥**
**गतमष्टाङ्गतां पुण्यं बुबुधे यं पितामहः ।**

**आयुर्वेद की उत्पत्ति और गुरुपरम्परा**—सबसे प्रथम ब्रह्मा ने अमृतरूपी आयुर्वेद को सम्पूर्ण रूप मे अर्थसहित जाना। ब्रह्मा ने इसका उपदेश दक्ष–प्रजापति को किया। दक्ष ने अश्विनौ को उपदेश दिया । अश्विनौ ने इन्द्र को सिखाया। इसके पश्चात्—धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष मे विघ्नकारक रोगो से जब मनुष्य पीड़ित होने लगे तब धन्वन्तरी, भरद्वाज, निमि, काश्यप, कश्यप, और आलम्बायन आदि महर्षि तथा महात्मा पुनर्वसु को आगे करके देवताओं के नायक इन्द्र की शरण में पहुंचे। इन महर्षियो को देख कर इन्द्र ने शास्त्र के अनुसार आयु ( जीवन ) के पालन ( रक्षण ) करने के ज्ञान का उपदेश किया। यह आयुर्वेद अथर्ववेद का उपवेद है ।

इस आयुर्वेद के आठ अग ( विभाग ) हैं—१ कायचिकित्सा, २ बालचिकित्सा, ३ ग्रहचिकित्सा, ४ ऊर्ध्वांगचिकित्सा, ५ शल्यचिकित्सा, ६ दंष्ट्राचिकित्सा, ७ जराचिकित्सा, ८ वृषचिकित्सा ।

इस आयुर्वेद को जिस प्रकार ब्रह्मा ने जाना था ठीक उसी प्रकार पुनर्वसु आदि ऋषियो ने इस आयुर्वेद को जाना, उससे कम या अधिक रूप मे नहीं जाना ।

**वक्तव्य**—यह आयुर्वेद अमृत के तुल्य है—जिस प्रकार अमृत से सब रोगो की शान्ति होती है । और शरीर अजर-अमर बन जाता है, उसी प्रकार इस आयुर्वेद से सब रोग नष्ट होते हैं, और शरीर अजर-अमर बन जाता है। इसीसे चरक मे कहा है "आयुर्वेदोऽमृतानाम्" ।

अन्य स्थानो मे आयुर्वेद के आठ विभागो के नाम इस प्रकार आये हैं—कायचिकित्सा, कौमारभृत्य, भूतचिकित्सा, शालाक्य, शल्य, विषचिकित्सा, रसायन और वाजीकरण ॥ ६–१० ॥–

**गृहीत्वा ते त यं प्रकाश्य च परस्परम् ॥ ११ ॥**
**आययुर्मानुषं लोकं मुदिताः परमर्षयः ।**
**स्थित्यर्थमायुर्वेदस्य तेऽथ तन्त्राणि चक्रिरे ॥ १२ ॥**
**कृत्वाऽग्निवेशहारीतभेडमाण्डव्यसुश्रुतान् ।**
**करालादींश्च सच्छिष्यान् ग्राहयामासुरादृताः ॥१३॥**
**स्वं स्वं तन्त्रं ततस्तेऽपि चक्रुस्तानि कृतानि च ।**
**गुरून् संश्रावयामासुः सर्षिसङ्घान् सुमेधसः ॥१४॥**
**तैः प्रशस्तानि तान्येषां प्रतिष्ठां भुवि लेभिरे ।**

धन्वन्तरि-आदि महर्षि इस आयुर्वेद को इन्द्र से प्राप्त करके एवं एक दूसरे को बताते हुए प्रसन्न मन से इस मनुष्यलोक मे आये । इस मनुष्यलोक में आकर आयुर्वेद की स्थिरता के लिये [ जिससे कि आयुर्वेद नष्ट न होने पाये ] इन्हो ने पृथक् पृथक् ग्रन्थो की रचना की । इन ग्रन्थो को बना कर ऋषियो ने अग्निवेश, हारीत, भेड, माण्डव्य, सुश्रुत, कराल आदि शिष्यो को आयुर्वेद का उपदेश किया । इन शिष्यो ने भी इस आयुर्वेद को आदरपूर्वक ग्रहण किया । इन शिष्यो ने भी अपने अपने ग्रन्थ बनाये और ऋषियों समेत अपने गुरुओ को सुनाये। इन बुद्धिमान शिष्यो के बनाये हुए ग्रन्थो की ऋषियों ने प्रशंसा की । ऋषियों से प्रतिष्ठित ( सम्मानित ) ये ग्रन्थ इस लोक मे प्रचलित हुए ।

**वक्तव्य**—ज्ञान की दृढ़ता के लिये यह आवश्यक है कि गुरू से सीख कर उस की आपस मे चर्चा की जाये। आपस में चर्चा करने से शास्त्र-स्मरण हो जाता है, और सशय मिट जाता है । आयुर्वेद शास्त्र बहुत बड़ा है, उसका एक ही व्यक्ति को पूर्ण रूप में ज्ञान होना सम्भव नहीं है। क्योंकि इन ऋषियों का तप इन्द्र से कम था । इसलिये किसी ने किसी भाग का, किसी ने किसी भाग का ग्रहण किया। इसी लिये परस्पर कहने लगे कि मै ने यह सीखा, मै ने यह सीखा । इसी कारण पुनर्वसु ने कायचिकित्साप्राधान्य चरकसहिता का, धन्वन्तरी ने शल्य-प्रधान संहिता का उपदेश किया ॥ ११–१४ ॥–

---

१. प्राचीन ग्रन्थों में एक परिपाटी है–जिस के अनुसार वे **सम्बन्ध, प्रयोजन,** बताते है। अर्थात्–पढने वालो का इस ग्रन्थ से क्या सम्बन्ध है और उनको इस ग्रन्थ'के पढने से क्या लाभ होगा। क्योंकि विना प्रयोजन के कोई मूर्ख भी किसी कार्य में हाथ नहीं देता । इसलिये प्रयोजन बताना आवश्यक है। इस शास्त्र का वक्तव्य विषय **आयुर्वेद** है और प्रयोजन **आयु** है। विना आयु के धर्म-अर्थ सिद्ध नहीं होते । जिससे आयु ( आयु के प्राप्त करने के उपाय ) जानी जाये या प्राप्त की जाये उस शास्त्र का नाम **आयुर्वेद है** । "आयुरनेन विन्दति-वेत्ति वा आयुर्वेद." ॥

**तेषामेकैकमव्यापि समस्तव्याधिसाधने ॥ १५ ॥**
**प्रतितन्त्राभियोगे तु पुरुषायुषसंक्षयः।**
**भवत्यध्ययनेनैव यस्मात्प्रोक्तः पुनःपुनः ॥ १६ ॥**
**तन्त्रकारैः स एवार्थः कश्चित्कश्चिद्विशेषतः।**
**तेऽर्थप्रत्यायनपरा वचने यच्च नादृताः ॥ १७ ॥**

**अपने अष्टाङ्गसंग्रह बनाने का प्रयोजन**—अग्निवेश सुश्रुत आदि ने जो पृथक् पृथक् ग्रन्थ बनाये हैं, वे अलग अलग सम्पूर्ण रोगों को नष्ट नहीं कर सकते। इन ग्रन्थो मे से कोई भी तंत्र अपने आपमें सम्पूर्ण नहीं है। सब तंत्रो के पढने में पुरुष की आयु ही समाप्त हो जाती है। इतना ही नही, ग्रन्थकारो ने एक ही बात को कई स्थानोंपर कहा है अर्थात् जो एक बात एक ग्रन्थ मे है, वही दूसरे मे भी है। कहीं कही उसी बात को बदल कर कह दिया है, और कहीं वह इस प्रकार कह दी है कि समझने मे कठिन हो गई है। इसलिये जन समाज मे इन तंत्रो का अधिक आदर (प्रचार) नही हुवा।

**वक्तव्य**—आयुर्वेद शास्त्र की समाप्ति कहीं नहीं है, इसलिये इस थोड़े से जीवन मे उसका सम्पूर्ण ज्ञान होना असम्भव है। इसी कारण से सब ऋषियो ने इन्द्र के ज्ञान को बाट कर भिन्न भिन्न ग्रन्थ बनाये। इन सब ग्रन्थो का अलग अलग ज्ञान प्राप्त करना इस मनुष्यजीवन मे सम्भव नहीं है। इसलिये सार वस्तु को ग्रहण कर लेना चाहिये। कहा भी है—

अनन्तशास्त्रं बहु वेदितव्यम्
स्वल्पश्च कालो बहवश्च विघ्नाः।
यत्सारभूतं तदुपासितव्यम् ॥ १५-१७ ॥

**सर्वतन्त्रसारः प्रायः संहृत्याष्टाङ्गसङ्ग्रहः।**
**अस्थानविस्तराक्षेपपुनरुक्तादिवर्जितः ॥ १८ ॥**
**हेतुलिङ्गौषधस्कन्धत्रयमात्रनिबन्धनः।**
**विनिगूढार्थतत्त्वानां प्रदेशानां प्रकाशकः ॥ १९ ॥**
**स्वान्यतन्त्रविरोधानां भूयिष्ठं विनिवर्तकः।**
**युगानुरूपसन्दर्भो विभागेन करिष्यते ॥ २० ॥**

इसलिये सब शास्त्रो का सग्रह करके उन से सार भाग लेकर मै अष्टागसग्रह नामक इस ग्रन्थ को बनाता हू। इस अष्टागसंग्रह में अस्थान, अतिविस्तर, सक्षेप और पुनरुक्ति दोष नहीं हैं। साथ ही हेतुस्कन्ध (रोगोत्पत्तिकारणसमूह), लिंगस्कन्ध (भावी रोगोत्पत्ति के लक्षणसमूह), औषधस्कन्ध (रोगचिकित्सासमूह), ये तीन बाते इस अष्टागसग्रह मे कहीं हैं। इसके अतिरिक्त अन्य ग्रन्थो में जो बाते छिपी हुई हैं, उनके अर्थों को इस मे स्पष्ट रूप में कहा गया है। अपने ही एक तंत्र में जहा विरोध है, उसका इस मे स्पष्टीकरण किया गया है, इस कलियुग के अनुसार इस शास्त्र का विभाग इस ग्रन्थ में किया जायेगा।

**वक्तव्य**—क्योंकि अन्यशास्त्र विस्तररूप मे हैं, और उनमे कुछ दोष हैं, इसलिये मै पृथक अष्टागसग्रह को बनाता हूं। इसमें नीचे लिखी विशेषतायें हैं—

**(क)** अस्थान—जो बात अन्यत्र कहनी चाहिये, उस को अन्यत्र कह देना, अतिविस्तर—जो वस्तु सक्षेप मे कहनी चाहिये उसका आवश्यकता से अधिक विस्तार कर देना, अति सक्षेप मे जो बात समझा कर कहनी चाहिये, उसको थोड़े शब्दो मे कह देना, ये तीन दोष इसमें नहीं हैं। जो कुछ कहा है, वह ठीक स्थान पर कहा है, और जहा विस्तार की जरूरत है, वहा विस्तर किया, और जहा सक्षेपकी जरूरत है, वहा सक्षेप किया है।

**(ख)** हेतुस्कन्ध—रोगो की उत्पत्ति के कारणसमूहों का इस में वर्णन है-जैसे कि रोगो की उत्पत्ति के कारण मिथ्या आहार विहार का, लिंगस्कन्ध—भावी रोग के लक्षणसमूहो का इसमे वर्णन है, यथा-ज्वर के आलस्य आदि लक्षणो का; औषधस्कन्ध—रोगो की चिकित्सा की व्याख्या इसमें है. यथा-हिताशन, चूर्ण, अवलेह आदि की।

रोगनिश्चय के पूर्वरूप का लिंगस्कन्ध के अन्दर, और उपशय का अन्तर्भाव लिंगस्कन्ध या औषधस्कन्ध में, एवं सम्प्राप्तिका समावेश हेतुस्कन्ध मे करना चाहिये।

**(ग)** अन्य ग्रन्थो मे गूढ बातो का स्पष्टीकरण—यथा-चरक मे षष्टि (साठी) चावलो के गुण बताते हुवे **"स्निग्धोऽगुरुः"** यह पाठ है। इस मे यह भ्रम है कि साठी के चावल लघु समझे जाये या गुरू। इस सन्देह को मिटाने के लिये इस अष्टागसग्रह मे 'लघु' शब्दप्रयोग किया है। क्योंकि सुश्रुत में इनको लघु कहा है-"षष्टिक प्रवरस्तेषा कषायानुरसो लघु."।

**(घ)** एक ही ग्रन्थ मे जहा परस्पर विरोध है, उसका निराकरण—यथा-चरक में स्नेह की प्रविचारणा कहते हुवे चौवीस प्रकार की बताई है [चतुर्विंशतिरित्येता स्नेहस्य प्रविचारणा], और अन्यत्र चौसाठ प्रकार की कही है [एवमेताश्चतु षष्टिः स्नेहाना प्रविचारणा], इस विरोधाभास का अष्टागसंग्रह में निराकरण किया है। अर्थात् स्नेह का प्रयोग युक्ति से करना चाहिये। यदि रसभेद की दृष्टि से स्नेह की प्रविचारणा गिनी जाये तो वह ६४ प्रकार की हो जाती है [रस भेद से ६३ और शुद्ध स्नेह एक इस प्रकार से ६४]। यह केवल विरोधाभास ही है, वास्तव में कोई विरोध नहीं है।

**(ङ)** दूसरे ग्रन्थो के साथ जहा विरोध है, उसका भी इस में समाधान है, यथा-चरक में हिमालय से उत्पन्न नदियो का जल पथ्य बताया है, परन्तु सुश्रुत मे यही जल गलगण्ड आदि रोगो का कारण कहा है। वाग्भट्ट ने इस का स्पष्टीकरण इस प्रकार से किया है कि जो जल चट्टानो के उपर से गिर कर आता है, वह पथ्य है, और जो स्थिर रूप में बहता है, वह अपथ्य है। पत्थरो की टक्कर से जब पानी उपर से गिरता है,

१. जिस प्रकार सब ब्रह्माण्ड सत्त्व, रज, तम इन तीन के अन्दर ओतप्रोत है, उसी प्रकार सम्पूर्ण आयुर्वेद इन तीन स्कन्धों के अन्दर समाविष्ट है।

**तेषामेकैकमव्यापि समस्तव्याधिसाधने ॥ १५ ॥**
**प्रतितन्त्राभियोगे तु पुरुषायुषसङ्क्षयः।**
**भवत्यध्ययनेनैव यस्मात्प्रोक्तः पुनःपुनः ॥ १६ ॥**
**तन्त्रकारैः स एवार्थः कचित्कश्चिद्विशेषतः।**
**तेऽर्थप्रत्यायनपरा वचने यच्च नादृताः ॥ १७ ॥**

**अपने अष्टाङ्गसंग्रह बनाने का प्रयोजन**—अग्निवेश सुश्रुत आदि ने जो पृथक् पृथक् ग्रन्थ बनाये हैं, वे अलग अलग सम्पूर्ण रोगो को नष्ट नहीं कर सकते। इन ग्रन्थो मे से कोई भी तंत्र अपने आपमें सम्पूर्ण नहीं है। सब तंत्रो के पढने में पुरुष की आयु ही समाप्त हो जाती है। इतना ही नही, ग्रन्थकारो ने एक ही बात को कई स्थानोपर कहा है अर्थात् जो एक बात एक ग्रन्थ मे है, वही दूसरे मे भी है। कहीं कही उसी बात को बदल कर कह दिया है, और कहीं वह इस प्रकार कह दी है कि समझने मे कठिन हो गई है। इसलिये जन समाज मे इन तंत्रो का अधिक आदर (प्रचार) नही हुवा।

**वक्तव्य**—आयुर्वेद शास्त्र की समाप्ति कहीं नहीं है, इसलिये इस थोड़े से जीवन मे उसका सम्पूर्ण ज्ञान होना असम्भव है। इसी कारण से सब ऋषियो ने इन्द्र के ज्ञान को बाट कर भिन्न भिन्न ग्रन्थ बनाये। इन सब ग्रन्थो का अलग अलग ज्ञान प्राप्त करना इस मनुष्यजीवन मे सम्भव नहीं है। इसलिये सार वस्तु को ग्रहण कर लेना चाहिये। कहा भी है—

अनन्तशास्त्रं बहु वेदितव्यम्
स्वल्पश्च कालो बहवश्च विघ्नाः।
यत्सारभूतं तदुपासितव्यम् ॥ १५–१७ ॥

**सर्वतन्त्र : प्रायः संहृत्याष्टाङ्गसङ्ग्रहः।**
**अस्थानविस्तराक्षेपपुनरुक्तादिवर्जितः ॥ १८ ॥**
**हेतुलिङ्गौषधस्कन्धत्रयमात्रनिबन्धनः।**
**विनिगूढार्थतत्त्वानां प्रदेशानां प्रकाशकः ॥ १९ ॥**
**स्वान्यतन्त्रविरोधानां भूयिष्ठं विनिवर्तकः।**
**युगानुरूपसन्दर्भो विभागेन करिष्यते ॥ २० ॥**

इसलिये सब शास्त्रो का सग्रह करके उन से सार भाग लेकर मै अष्टागसग्रह नामक इस ग्रन्थ को बनाता हू। इस अष्टागसंग्रह में अस्थान, अतिविस्तर, सक्षेप और पुनरुक्ति दोष नहीं हैं। साथ ही हेतुस्कन्ध (रोगोत्पत्तिकारणसमूह), लिंगस्कन्ध (भावी रोगोत्पत्ति के लक्षणसमूह), औषधस्कन्ध (रोगचिकित्सासमूह), ये तीन बाते इस अष्टागसग्रह मे कहीं हैं। इसके अतिरिक्त अन्य ग्रन्थो में जो बाते छिपी हुई हैं, उनके अर्थ को इस मे स्पष्ट रूप में कहा गया है। अपने ही एक तंत्र में जहा विरोध है, उसका इस मे स्पष्टीकरण किया गया है, इस कलियुग के अनुसार इस शास्त्र का विभाग इस ग्रन्थ में किया जायेगा।

**वक्तव्य**—क्योंकि अन्यशास्त्र विस्तररूप मे हैं, और उनमे कुछ दोष हैं, इसलिये मै पृथक अष्टागसग्रह को बनाता हूं। इसमें नीचे लिखी विशेषतायें हैं—

**(क)** अस्थान—जो बात अन्यत्र कहनी चाहिये, उस को अन्यत्र कह देना, अतिविस्तर—जो वस्तु सक्षेप मे कहनी चाहिये उसका आवश्यकता से अधिक विस्तार कर देना, अति सक्षेप मे जो बात समझा कर कहनी चाहिये, उसको थोड़े शब्दो मे कह देना, ये तीन दोष इसमे नहीं हैं। जो कुछ कहा है, वह ठीक स्थान पर कहा है, और जहा विस्तार की जरूरत है, वहा विस्तर किया, और जहा सक्षेपकी जरूरत है, वहा सक्षेप किया है।

**(ख)** हेतुस्कन्ध—रोगो की उत्पत्ति के कारणसमूहों का इस में वर्णन है–जैसे कि रोगो की उत्पत्ति के कारण मिथ्या आहार विहार का, लिंगस्कन्ध—भावी रोग के लक्षणसमूहो का इसमे वर्णन है, यथा–ज्वर के आलस्य आदि लक्षणो का; औषधस्कन्ध—रोगो की चिकित्सा की व्याख्या इसमें है. यथा–हिताशन, चूर्ण, अवलेह आदि की।

रोगनिश्चय के पूर्वरूप का लिंगस्कन्ध के अन्दर, और उपशय का अन्तर्भाव लिंगस्कन्ध या औषधस्कन्ध में, एवं सम्प्राप्तिका समावेश हेतुस्कन्ध मे करना चाहिये।

**(ग)** अन्य ग्रन्थो मे गूढ बातो का स्पष्टीकरण—यथा–चरक मे षष्टि (साठी) चावलो के गुण बताते हुवे "**स्निग्धोऽगुरुः**" यह पाठ है। इस मे यह भ्रम है कि साठी के चावल लघु समझे जाये या गुरू। इस सन्देह को मिटाने के लिये इस अष्टागसग्रह मे 'लघु' शब्दप्रयोग किया है। क्योंकि सुश्रुत में इनको लघु कहा है–"षष्टिक प्रवरस्तेषा कषायानुरसो लघु."।

**(घ)** एक ही ग्रन्थ मे जहा परस्पर विरोध है, उसका निराकरण—यथा–चरक में स्नेह की प्रविचारणा कहते हुवे चौवीस प्रकार की बताई है [चतुर्विंशतिरित्येता स्नेहस्य प्रविचारणा ], और अन्यत्र चौसाठ प्रकार की कही है [एवमेताश्चतु षष्टिः स्नेहाना प्रविचारणा ], इस विरोधाभास का अष्टागसंग्रह में निराकरण किया है। अर्थात् स्नेह का प्रयोग युक्ति से करना चाहिये। यदि रसभेद की दृष्टि से स्नेह की प्रविचारणा गिनी जाये तो वह ६४ प्रकार की हो जाती है [रस भेद से ६३ और शुद्ध स्नेह एक इस प्रकार से ६४] । यह केवल विरोधाभास ही है, वास्तव में कोई विरोध नहीं है।

**(ङ)** दूसरे ग्रन्थो के साथ जहा विरोध है, उसका भी इस में समाधान है, यथा–चरक में हिमालय से उत्पन्न नदियो का जल पथ्य बताया है, परन्तु सुश्रुत मे यही जल गलगण्ड आदि रोगो का कारण कहा है। वाग्भट्ट ने इस का स्पष्टीकरण इस प्रकार से किया है कि जो जल चट्टानो के उपर से गिर कर आता है, वह पथ्य है, और जो स्थिर रूप में बहता है, वह अपथ्य है। पत्थरो की टक्कर से जब पानी उपर से गिरता है,

१. जिस प्रकार सब ब्रह्माण्ड सत्त्व, रज, तम इन तीन के अन्दर ओतप्रोत है, उसी प्रकार सम्पूर्ण आयुर्वेद इन तीन स्कन्धों के अन्दर समाविष्ट है।

हो जाती है, उसी प्रकार शरीर की अन्त अग्नि पर भी वायु का प्रभाव पड़ता है। जिस समय वायु पित्त से मिल जाती है तब अग्नि अति तीक्ष्ण हो जाती है, और जब वायु कफ के साथ सयुक्त हो जाती है, तो अग्नि अति मन्द हो जाती है। और यदि इनके साथ वायु का सयोग न हो, केवल पित्त और कफ ये दोनो दोष ही आपस मे मिल जाये तो अग्नि कभी तीक्ष्ण और कभी मन्द हो जाती है। यह भेद आहार के कारण होता है, वायु का इस पर कोई असर नही होता।

यहा पर अग्नि शब्द से अन्न को जीर्ण करने वाले पाचक पित्तशक्ति का ही ग्रहण करना चाहिये। जैसा कि गीता मे कहा है–

"अहं वैश्वानरो भूत्वा प्राणिना देहमाश्रित ।
प्राणापानसमायुक्त पचाम्यन्नं चतुर्विधम् ॥"

**कोष्ठके चार भेद**—अग्नि (जरण शक्ति) की भिन्नता के कारण कोष्ठके भी चार भेद है। यथा–वायु की प्रधानता से क्रूर कोष्ठ, पित्त की प्रधानता से मृदु कोष्ठ, कफ की प्रधानता से मध्य कोष्ठ और दोषो के समान होने से भी मध्य कोष्ठ होता है।

**वक्तव्य**—अग्नि के विषम होने से, वायु की प्रधानता होने से कोष्ठ क्रूर हो जाता है, अग्नि के तीक्ष्ण होने से, पित्त की प्रधानता होने पर कोष्ठ मृदु हो जाता है। अग्नि के मन्द होने से और कफ की प्रधानता होने से कोष्ठ मध्य हो जाता है। अग्नि के सम भाव मे होने से कोष्ठ भी मध्य अवस्था मे रहता है। क्रूर कोष्ठ को तीव्र विरेचन की जरूरत होती है, मृदु कोष्ठ को दूध जैसी मृदु वस्तु से भी विरेचन हो जाता है ॥ २६ ॥

**शुक्रार्तवस्थैर्जन्मादौ विषेणेव विषक्रिमेः।**
**तैश्च ‍ ‍ ‍ ‍ ः प्रकृतयो हीनमध्योत्तमाः पृथक् ॥ २७॥**
**समधातुः समस्तासु श्रेष्ठा निन्द्या द्विदोषजाः।**

**प्रकृतिका विचार**—गर्भाधान काल में शुक्र और आर्तव के सम्मिश्रण से मनुष्य की प्रकृति बनती है। जिस प्रकार की विषैली योनि मे उत्पन्न कृमि दूसरो के लिये तो घातक है, परन्तु वह विष उस के अपने लिये घातक नहीं होता इसी प्रकार गर्भाधान की प्रकृति भी मनुष्यको नुकसान नहीं पहुंचाती-क्योकि वह उसकी प्रकृति बनगई। ये प्रकृतिया तीन प्रकार की हैं–हीन, मध्यम और उत्तम। वात प्रकृति हीन, पित्त प्रकृति मध्यम, और कफ प्रकृति उत्तम। मिश्रदोषजन्य प्रकृतिया निन्दित हैं, इन सब प्रकृतियो में जिसके दोष साम्यावस्था मे है, उसकी प्रकृति सम होती है। यह सम प्रकृति सब से श्रेष्ठ है।

**वक्तव्य**—यहा पर धातु शब्द दोष का पर्याय है। जो वस्तु शरीर का धारण करता है, वे धातु है। वात-पित्त-कफ शरीर को धारण करते हैं, इसलिये ये धातु हैं। जिस प्रकार की सर्प का विष सर्प के अपने लिये घातक नहीं, उसी प्रकार जन्मकालजन्य प्रकृति मनुष्य को कुछ नुकसान नही करती ॥२७॥–

**तत्र रूक्षो लघुः शीतः खरः सूक्ष्मश्चलोऽनिलः २८**
**पित्तं सस्नेहतीक्ष्णोष्णं लघु विस्रं सरं द्रवम्।**
**स्निग्धः शीतो गुरुर्मन्दः श्लक्ष्णो मृत्स्नः स्थिरः कफः॥**

**वात-पित्त-कफ के गुण**—वायु के गुण–रूक्ष, लघु, शीत, खर (कर्कश), सूक्ष्म (अणुप्रवेशी), चल (गतिशील) है। पित्त के गुण—स्निग्ध (ईषत् स्निग्ध), तीक्ष्ण (शीघ्रकारी), उष्ण, लघु, विस्र (दुर्गन्धि), सर (फैलनेवाला), द्रव है। कफ के गुण—स्निग्ध, शीत, गुरु (भारी), मन्द (चिरकारी), श्लक्ष्ण (चिकना), मृत्स्न (लिसलिसा-कचकचायमान), स्थिर (न फैलनेवाला) है।

**वक्तव्य**—वायु योगवाही है और क्रियाशील है। पित्त और कफ मे यही गति उत्पन्न करती है। जब पित्त के साथ मिलती है तब शरीर मे अतिशय दाह उत्पन्न करती है, और जब कफ के साथ से युक्त होती है, तब शरीर में अतिशय शीत उत्पन्न करती है। इसी वायु के कारण पित्त और कफ एक स्थान से दूसरे स्थान को ले जाये जाते हैं ॥ २८ ॥ २९ ॥

**संसर्गः सन्निपातश्च तद्द्वित्रिक्षयकोपतः।**
**तौ षोढा दशधा चोक्तावुत्कर्षादिविकल्पनात् ॥३०॥**

**दोषों का सम्मिश्रण**—जब वात-पित्त और कफ में से कोई दो दोष आपस मे मिश्रित हो जाते हैं, तब उसको 'संसर्ग' कहते हैं। जब वात-पित्त और कफ तीनो परस्पर मिल जाते है तो इसको 'सन्निपात' कहते है। ससर्ग अवस्था मे दोष क्षीण रूप में या कुपित रूप में हो सकते है। उत्कर्ष–अपकर्ष आदि भेद से ससर्ग छ प्रकार का और सन्निपात दस प्रकार का है।

छ प्रकार का ससर्ग—

(१) जब एक दोष अतिशय कुपित हो, दूसरा मध्य या अल्प अवस्था मे हो।
(२) जब एक दोष मध्य अवस्था मे कुपित हो दूसरा अल्प क्षीण हो।
(३) जब दोनो दोष अतिशय कुपित हो।
(४) जब दोनों दोष अतिशय क्षीण हो।
(५) जब दोनों दोष मध्यमावस्था कुपित हो।
(६) जब एक दोष अतिशय क्षीण हो, दूसरा मध्य या कुपित अवस्था मे हो।

दस प्रकार का सन्निपात—

(१) जब एक दोष बढा हुआ हो और दो दोष मध्यमावस्था मे हो।
(२) जब एक दोष बढ़ा हुआ हो और दो दोष अल्प भाव मे हो।
(३) जब एक दोष मध्यम अवस्था में और दो दोष अल्प भाव मे हो।
(४) जब दो दोष बढ़े हुए हो और एक दोष मध्यम भाव से हो।

(५) जब दो दोष बढ़े हुए हो और एक दोष अल्प भाव से हो।

(६) जब दो दोष मध्यम भाव मे हो और एक दोष अल्प भाव मे हो।

(७) जब तीनो दोष उत्कर्ष रूप मे हो।

(८) जब तीनो दोष मध्यम रूप मे हो।

(९) जब तीनो दोष अल्प रूप मे हो।

(१०) जब एक दोष उत्कृष्ट रूप में, दूसरा मध्यम भाव से, और तिसरा अल्प भाव से मिश्रित हो।

**वक्तव्य**—दोषो का परस्पर सम्मिश्रण दो प्रकार से होना है, ससर्ग और सन्निपात भेद से। इन दोनो रूपोमे दोष अपने स्वभाव से उपर या नीचे जा सकते है। दोषो के उपर जाने को उत्कर्ष या वृद्धि कहते हैं, और नीचे आने को अपकर्ष या क्षय कहते हैं। इन दोनो अवस्थाओ के अतिरिक्त एक तीसरी अवस्था भी है, जब कि दोष न तो बहुत बढ़े हो और न बहुल कम हुवे हो, परन्तु अपने स्वभाव से चलायमान हो गये हो, उसको मध्यमावस्था कहते है। इन तीन अवस्थाओ को लेकर इन मे भेद हो जाता है ॥ ३० ॥

**रसासृङ्मांसमेदोऽस्थिमज्जाशुक्राणि धातवः।**
**सप्त दूष्या मला मूत्रशकृत्स्वेदादयोऽपि च ॥ ३१ ॥**

**सात धातु और मल**—रस, रक्त, मास, मेद, अस्थि, मज्जा, और शुक्र ये सात धातुवे है। इन सात धातुओ को 'दूष्य' भी कहते हैं। क्योकि वातादि दोषो के कारण ये दूषित होते हैं। मूत्र, शकृत्, स्वेद, कर्णमल आदि शरीर के मल हैं। क्योकि ये वस्तुवे यदि शरीर मे रह जाये तो शरीर को मलिन करती हैं।

**वक्तव्य**—रस रक्त आदि वस्तुएं शरीर का धारण करती हैं, इसलिये ये धातु हैं। शरीर को 'ओज' भी धारण करता है; परन्तु चूंकि वह एक अदृश्य वस्तु है, जिस को कि आख से नहीं देख सकते, इसलिये उस को यहा पर नही गिना। मेद और मज्जा में इतना अन्तर है कि मेद शुद्ध वसा है, जो कि त्वचा के नीचे तथा अन्य स्थानो पर फैली हुई है। यह मेद हमारे शरीर की सर्दी और गर्मी को बराबर रखती है। यही कारण है कि हेमन्त ऋतु तथा ग्रीष्म ऋतु में हमारे शरीर का ताप-परिमाण एक सा रहता है। मज्जा अस्थियो के अन्दर रहती है। यह मज्जा अस्थियो के अन्दर स्निग्धता रहती है, अस्थियो मे जाने वाली रक्तवाहिनीया या वाततन्तु इसी मज्जा के आश्रय से जीवित हैं ॥ ३१ ॥

**रसादिस्थेषु दोषेषु व्याधयः संभवन्ति ये।**
**तज्जानित्युपचारेण तानाहुर्घृतदाहवत् ॥ ३२ ॥**
**प्रीणनं जीवनं लेपः स्नेहो धारणपूरणे।**
**गर्भोत्पादश्च कर्माणि धातूनां क्रमशो विदुः ॥ ३३ ॥**
**शरीरं धारयन्त्येते धात्वाहाराश्च सर्वदा।**

वास्तव मे दोष ही रोगोत्पत्ति के कारण हैं, परन्तु जब यह दोष रसरक्तादि धातुओ का आश्रय लेकर रोग उत्पन्न करते हैं, तब हम कहने लगते हैं कि यह रोग इस जन्य है, यह रोग रक्तजन्य है, इत्यादि। यह कल्पना औपचारिकी ही है। जिस प्रकार से लोक मे गरम घी से जलने पर कहते हैं कि घी ने जलाया। वास्तव मे घी नहीं जलाता, परन्तु घृत की आश्रय ली हुई अग्नि ही उस समय जलाती है। क्योकि जलाना अग्नि का धर्म है, घी का नही।

**इन धातुओं के कार्य**—रस धातु का कार्य–शरीर का प्रीणन (चित्त की प्रसन्नता), रक्त का कार्य–जीवन (जीवित रखना–प्राणशक्ति), मास का कार्य–लेप [ अस्थियो के उपर लेप–एक प्रकार का स्तर–जिस से कि अस्थियो की कुरूपता ढप गई है ], मेद का कार्य–स्नेह [ शरीर को चिकना रखना ], अस्थियो का कार्य–शरीर को धारण करना (शरीर का ढाचा बनाना), मज्जा के कार्य–अस्थियो को अन्दर से भरना, शुक्र का कार्य–गर्भ को उत्पन्न करना है।

ये रस-रक्त आदि शरीर का धारण करते हैं, इसलिये इनको धातु कहते हैं। इन धातुओ का आहार धातु ही है। अर्थात् एक धातु का आहार दूसरी धातु है। एक धातु से दूसरी धातु पुष्ट होता है। इस मे पहली धातु पिछले धातु का आहार है। अर्थात्–रस धातु रक्त धातु का आहार है, रक्त धातु मास धातु का आहार है, मास मेद धातु का, मेद अस्थि धातु का, अस्थि मज्जा का और मज्जा शुक्र का आहार है।

**वक्तव्य**—जिस समय जाठराग्नि द्वारा आहार रस का परिपाक होता है, उस समय सार और मल ये दो भाग बन जाते हैं। सार भाग का शरीरस्थ 'रस' धातु की उष्णिमा से जब परिपाक होता है, तब उस के तीन भाग बन जाते हैं–स्थूल, सूक्ष्म और मल भाग। स्थूल भाग रस धातु का पोषण करता है, सूक्ष्म भाग व्यान वायु से प्रेरित होकर अग्रिम धातु रक्त के उत्पत्ति स्थान यकृत् और प्लीहा में पहुंच जाती है। वहां यह रक्त का भाग बन जाती है। इस लिये कहा जाता है कि 'धात्वाहाराश्च सर्वदा' धातु का आहार धातु है। मल भाग शरीर के मल की वृद्धि करता है। रक्त में फिर यही क्रिया चलती है, अर्थात् रक्त की उष्णिमा से इस सूक्ष्म भाग का फिर

(५) जब दो दोष बढ़े हुए हो और एक दोष अल्प भाव से हो।

(६) जब दो दोष मध्यम भाव मे हो और एक दोष अल्प भाव मे हो।

(७) जब तीनो दोष उत्कर्ष रूप मे हो।

(८) जब तीनो दोष मध्यम रूप मे हो।

(९) जब तीनो दोष अल्प रूप मे हो।

(१०) जब एक दोष उत्कृष्ट रूप में, दूसरा मध्यम भाव से, और तिसरा अल्प भाव से मिश्रित हो।

**वक्तव्य**—दोषो का परस्पर सम्मिश्रण दो प्रकार से होता है, ससर्ग और सन्निपात भेद से। इन दोनो रूपोमे दोष अपने स्वभाव से उपर या नीचे जा सकते है। दोषो के उपर जाने को उत्कर्ष या वृद्धि कहते हैं, और नीचे आने को अपकर्ष या क्षय कहते हैं। इन दोनो अवस्थाओ के अतिरिक्त एक तीसरी अवस्था भी है, जब कि दोष न तो बहुत बढ़े हो और न बहुत कम हुवे हो, परन्तु अपने स्वभाव से चलायमान हो गये हो, उसको मध्यमावस्था कहते है। इन तीन अवस्थाओ को लेकर इन मे भेद हो जाता है ॥ ३० ॥

**रसासृङ्मांसमेदोऽस्थिमज्जाशुक्राणि धातवः।**
**सप्त दूष्या मला मूत्रशकृत्स्वेदादयोऽपि च ॥ ३१ ॥**

**सात धातु और मल**—रस, रक्त, मास, मेद, अस्थि, मज्जा, और शुक्र ये सात धातुवे है। इन सात धातुओ को 'दूष्य' भी कहते हैं। क्योकि वातादि दोषो के कारण ये दूषित होते हैं। मूत्र, शकृत्, स्वेद, कर्णमल आदि शरीर के मल हैं। क्योकि ये वस्तुवे यदि शरीर मे रह जाये तो शरीर को मलिन करती हैं।

**वक्तव्य**—रस रक्त आदि वस्तुएं शरीर का धारण करती हैं, इसलिये ये धातु हैं। शरीर को 'ओज' भी धारण करता है; परन्तु चूंकि वह एक अदृश्य वस्तु है, जिस को कि आख से नहीं देख सकते, इसलिये उस को यहा पर नही गिना। मेद और मज्जा में इतना अन्तर है कि मेद शुद्ध वसा है, जो कि त्वचा के नीचे तथा अन्य स्थानो पर फैली हुई है। यह मेद हमारे शरीर की सर्दी और गर्मी को बराबर रखती है। यही कारण है कि हेमन्त ऋतु तथा ग्रीष्म ऋतु में हमारे शरीर का ताप-परिमाण एक सा रहता है। मज्जा अस्थियो के अन्दर रहती है। यह मज्जा अस्थियो के अन्दर स्निग्धता रहती है, अस्थियो मे जाने वाली रक्तवाहिनीया या वाततन्तु इसी मज्जा के आश्रय से जीवित हैं ॥ ३१ ॥

**रसादिस्थेषु दोषेषु व्याधयः संभवन्ति ये।**
**तज्जानित्युपचारेण तानाहुर्घृतदाहवत् ॥ ३२ ॥**
**प्रीणनं जीवनं लेपः स्नेहो धारणपूरणे।**
**गर्भोत्पादश्च कर्माणि धातूनां क्रमशो विदुः ॥ ३३ ॥**
**शरीरं धारयन्त्येते धात्वाहाराश्च सर्वदा।**

वास्तव मे दोष ही रोगोत्पत्ति के कारण हैं, परन्तु जब यह दोष रसरक्तादि धातुओ का आश्रय लेकर रोग उत्पन्न करते हैं, तब हम कहने लगते हैं कि यह रोग इस जन्य है, यह रोग रक्तजन्य है, इत्यादि। यह कल्पना औपचारिकी ही है। जिस प्रकार से लोक मे गरम घी से जलने पर कहते है कि घी ने जलाया। वास्तव मे घी नहीं जलाता, परन्तु घृत की आश्रय ली हुई अग्नि ही उस समय जलाती है। क्योकि जलाना अग्नि का धर्म है, घी का नही।

**इन धातुओं के कार्य**—रस धातु का कार्य–शरीर का प्रीणन (चित्त की प्रसन्नता), रक्त का कार्य–जीवन (जीवित रखना–प्राणशक्ति), मास का कार्य–लेप [अस्थियो के उपर लेप–एक प्रकार का स्तर–जिस से कि अस्थियो की कुरूपता ढप गई है], मेद का कार्य–स्नेह [शरीर को चिकना रखना], अस्थियो का कार्य–शरीर को धारण करना (शरीर का ढाचा बनाना), मज्जा के कार्य–अस्थियो को अन्दर से भरना, शुक्र का कार्य–गर्भ को उत्पन्न करना है।

ये रस-रक्त आदि शरीर का धारण करते हैं, इसलिये इनको धातु कहते हैं। इन धातुओ का आहार धातु ही है। अर्थात् एक धातु का आहार दूसरी धातु है। एक धातु से दूसरी धातु पुष्ट होता है। इस मे पहली धातु पिछले धातु का आहार है। अर्थात्–रस धातु रक्त धातु का आहार है, रक्त धातु मास धातु का आहार है, मास मेद धातु का, मेद अस्थि धातु का, अस्थि मज्जा का और मज्जा शुक्र का आहार है।

**वक्तव्य**—जिस समय जाठराग्नि द्वारा आहार रस का परिपाक होता है, उस समय सार और मल ये दो भाग बन जाते हैं। सार भाग का शरीरस्थ 'रस' धातु की उष्णिमा से जब परिपाक होता है, तब उस के तीन भाग बन जाते हैं–स्थूल, सूक्ष्म और मल भाग। स्थूल भाग रस धातु का पोषण करता है, सूक्ष्म भाग व्यान वायु से प्रेरित होकर अग्रिम धातु रक्त के उत्पत्ति स्थान यकृत् और प्लीहा में पहुंच जाती है। वहां यह रक्त का भाग बन जाती है। इस लिये कहा जाता है कि 'धात्वाहाराश्च सर्वदा' धातु का आहार धातु है। मल भाग शरीर के मल की वृद्धि करता है। रक्त में फिर यही क्रिया चलती है, अर्थात् रक्त की उष्णिमा से इस सूक्ष्म भाग का फिर

करती है, परन्तु अम्लत्व तथा तीक्ष्णत्व गुण के कारण उस का क्षय नहीं करती। इसी प्रकार लहसुन स्निग्ध, गुरु, और कटु रस गुण वाला होने पर भी कफ-वात को नष्ट करता है। स्निग्ध और गुरु गुण के कारण कफ को, और कटु रस के कारण वायु को बढाना चाहिये था-परन्तु यह न करके वह दोनो का नाश करता है। यह क्रिया द्रव्यस्वभाव के कारण है।

वायु रूक्ष और लघु है, इस के समान गुण वाला सावक (श्यामाक) धान्य भी रूक्ष और लघु है, इसलिये यह वायु को बढाता है। पित्त स्नेह गुण वाला है, तैल भी स्नेह गुण युक्त होने से पित्त को बढाता है। कफ स्निग्ध है, इसलिये दूध अपने स्निग्ध गुण के कारण कफ को बढाता है। दूष्यो मे जो वृद्धि है, वह भी दोषो के समान है। यथा-जो द्रव्य पित्त को बढाते हैं, वे रस और रक्त को बढाते है। जो द्रव्य कफ को बढाते हैं, वे मास, मेद, अस्थि, मज्जा और शुक्र को बढाते हैं।

जो द्रव्य दोष-दूष्य के विपरीत धर्मवाले है, वे क्षय करते है। यथा-वायु को गेहूं घटाती है, क्यो कि वायु रूक्ष है और गेहूं स्निग्ध है, परस्पर विरोध होने से। इसी प्रकार पित्त को यव (जौ) कम करता है, शीत होने से, कफ को कुलत्थ घटाती है, उष्ण गुण होने से।

इस का अधिक स्पष्टीकरण 'दोषादिविज्ञानीय' अध्याय मे हो जायगा ॥ ३४ ॥

**रसाः स्वाद्वम्ललवणतिक्तोषणकषायकाः।**
**षट् द्रव्यमाश्रितास्ते च यथापूर्वं बलावहाः॥३५॥**

**रस**—स्वादु (मधुर-गुड आदि), अम्ल (खट्टा-निम्बु आदि), लवण (नमकीन-सैन्धव आदि) तिक्त (कडुवा-नीम आदि) उषण (चिरपरा-मरिच आदि), कषाय (कसैला-हरड आदि) ये छ रस हैं। इन रसो मे से मधुर रस सब से अधिक बल-कारक, उस से कम अम्ल, फिर लवण, फिर तिक्त, फिर कटु और सब से कम बलकारक कषाय रस है।

**वक्तव्य**—रस छ ही हैं, न इस से अधिक और न इस से कम। जो वस्तु हमारी रसना-(जीभ) का विषय है, जिस को हम रसनेन्द्रिय से ग्रहण करते हैं, उसका नाम 'रस' है। ये छः ही हैं ॥ ३५ ॥

**मारुतं घ्नन्ति त्रयस्तिक्तादयः कफम्।**
**कषायतिक्तमधुराः पित्तमन्ये तु कुर्वते ॥ ३६ ॥**

**रसों का कार्य**—इन छ रसो मे से आरम्भ के तीन रस मधुर, अम्ल और लवण वायु का नाश करते हैं, तिक्त, उष्ण, कषाय वायु को बढाते हैं। तिक्त, उष्ण, कषाय कफ को नष्ट करते हैं और मधुर, अम्ल, लवण, कफ को बढाते हैं। कषाय, तिक्त, मधुर, पित्त को नष्ट करते है और अम्ल, लवण, मधुर, उष्ण रस पित्तको बढ़ाते हैं।

**[व]क्तव्य**—मधुर रस वातपित्तनाशक और कफकारक है। अम्ल रस वातनाशक परन्तु कफ एवं पित्त को बढाता है। लवण रस वायुनाशक परन्तु कफ-पित्त को बढाता है। तिक्त रस कफ एवं पित्त को नष्ट करता है, परन्तु वायु को बढाता है। उष्ण रस कफनाशक परन्तु वात-पित्त को बढाता है। कषाय रस कफ-पित्त को नष्ट करता है परन्तु वायु को बढाता है[1] ॥ ३६ ॥

**शमनं कोपनं स्वस्थहितं द्रव्यमिति त्रिधा।**

**द्रव्य तीन प्रकार के हैं**—शमन, कोपन और स्वस्थ के लिये हितकारी। शमन द्रव्य-कुपित वात आदि दोषो को जो द्रव्य शान्त करते हैं, वे शमन द्रव्य हैं, जैसे गिलोय। कोपन द्रव्य-जो द्रव्य समान भाग में स्थित दोषों की साम्यता के नाशक है, वे कोपन द्रव्य हे, यथा-यवक (क्षुद्र धान्य), कोद्रा आदि। स्वस्थहित-जो द्रव्य कुपित दोषो को शान्त नही करते और न साम्य भाव मे स्थित दोषो को कुपित करते हैं, वे स्वस्थहित है, जैसे-जौ और गेहूं।

**वक्तव्य**—द्रव्य की कार्यक्षमता प्रभाव है। प्रभाव रसादि मे छिपा रहता है। दो द्रव्यो मे रस, वीर्य, विपाक समान होने-पर भी एक द्रव्य दूसरे द्रव्य से जो विशेष कार्य करता है, उसका नाम प्रभाव है। जैसे-दन्ती और चित्रक परस्पर समान रस-वीर्य-विपाक वाले है। परन्तु दन्ती विरेचक है, चित्रक विरेचक नहीं। यह कार्यभेद प्रभाव के कारण है। इसी प्रकार, मधुर-शीत जीवन्ती कफ को न बढ़ाकर कफ का ही शमन करती है। यहापर मधुर-रस और शीत-वीर्य के कारण जीवन्ती कफवर्धक न होकर कफनाशक है, यह कार्य उसके अन्दर छिपे हुए प्रभाव के कारण ही है। इसी प्रकार कटुरस, कटुविपाक, गुरु एवं स्निग्ध गुण वाला लशुन कफ और वात को न बढाकर कफ और वात का ही शमन करता है। इसी प्रकार गुरु, स्निग्ध एवं मधुर रस-फाणित (राब) वातवर्धक है। गुरु, स्निग्ध एवं मधुर माष (उडद) पित्त और कफ को कुपित करता है। यह कार्य इन द्रव्यो के अन्दर छिपे प्रभाव से होता है। किसी किसी स्थान पर तो द्रव्यो के अन्दर छिपा प्रभाव दोषो के अनुकूल होकर कार्य करता है, और किसी किसी स्थानपर अपने स्वभाव से विपरीत कार्य करता है ॥—

**उष्णशीतगुणोत्कर्षात्तत्र वीर्यं द्विधा स्मृतम् ३७**

**वीर्य दो प्रकार का है**—उष्ण और शीत गुण की अधि-कता के कारण वीर्य भी दो प्रकार का है, शीत और उष्ण।

**वक्तव्य**—प्रत्येक द्रव्य यद्यपि पंचमहाभूत से बना है, तथापि उस के अन्दर आग्नेय या सौम्य दो ही तत्त्वों की प्रधानता रहती है। क्योंकि यह सृष्टि 'अग्नीषोमीय' है। इसलिये इस जाति मे उपलब्ध पदार्थों मे कोई शीत और कोई उष्ण है।

१ इस विषय को विस्तार के लिये श्री. यादवजी त्रिकमजीकृत 'द्रव्यगुणविज्ञानम्' के पूर्वार्ध में देखिये।

इसके अतिरिक्त कुछ पदार्थ शीत और उष्ण दोनों प्रकृतिके है, अर्थात् साम्य है। इनको 'योगवाही' कहते हैं। जैसे खाण्ड या मधु। खाण्डको यदि पानीमे घोलकर शर्वतके रूपमें लेते है, तो वह ठण्डी-शीत है, और यदि बिनापानीके सेवन करे तो गरम-उष्ण है। इसी प्रकार वायुभी योगवाही है। वायु जब पित्तके साथ मिलती है तो अतिदाह करती है, और जब कफके साथ मिलती है, तो अतिशीत करती है।

कोई कोई आचार्य वीर्य आठ प्रकारका मानते हैं, यथा—

"मृदुतीक्ष्णगुरुलघुस्निग्धरूक्षोष्णशीतलम्।
वीर्यमष्टविधं केचित्" (चरक सू अ २६)

वीर्य–एक शक्ति है, जिस शक्तिकी सामर्थ्यसे कोई द्रव्य क्रिया करता है। यह शक्ति द्रव्यके आश्रित रहती है॥ ३७॥

**त्रिधा विपाको द्रव्यस्य स्वाद्वम्लकटुकात्मकः।**

**विपाक तीन प्रकारका है**—स्वादु ( मधुर ), अम्ल, और कटु। जाठराग्निके द्वारा द्रव्यको रसके अन्दर परिवर्तन होकर जो अन्तिम रस बनता है, वह विपाक है। यह तीन प्रकारका है, स्वादु, अम्ल और कटु।

**वक्तव्य**—मधुर, अम्ल, लवण, कटु, तिक्त, कषाय ये छ रस जिव्हासे बोध होते हैं, परन्तु इन रसोपर आमाशय तथा अन्य पाचन क्रियाके रस जब क्रिया करते है, तो इन छ रसोके तीन ही रस हो जाते है। इनमे मधुर और लवणका **मधुर विपाक,** अम्ल रसका **अम्ल विपाक,** और तिक्त, कटु, कषायका **कटु विपाक** होता है। कोई कोई आचार्य प्रत्येक रसका अलग अलग विपाक मानते हैं॥—

**गुरुमन्दहिमस्निग्धश्लक्ष्णसान्द्रमृदुस्थिराः॥३८॥**
**गुणाः ससूक्ष्मविशदा विंशतिः सविपर्ययाः।**
**इन्द्रियार्था व्यवायी च विकाषी चापरे गुणाः॥३९॥**
**व्यवायी देहमखिलं व्याप्य य कल्पते।**
**विकाषी विकषन्नेव सन्धिबन्धान्विमुञ्चति॥४०॥**
**सरस्तीक्ष्णप्रकर्षौ तु कैश्चित्तौ परिकल्पितौ।**

**द्रव्यके गुण**—पंचमहाभूतसे बने हुए सब द्रव्योमे बीस प्रकारके गुण मिलते हैं। इन गुणोंमेसे कोई न कोई गुण उस द्रव्यमें होता है, इन गुणोंसे पृथक् कोईभी गुण उसमें नहीं होता। **बीस गुण ये हैं**—गुरु ( द्रव्यकी वृद्धिकर्ममे शक्ति ), लघु ( हल्का करनेमे शक्ति ), मन्द ( दोषको शमन करनेमें शक्ति ), तीक्ष्ण ( दोषको शरीरसे बाहर करनेमे शक्ति ), हिम ( शरीरसे निकलनेवाले रक्त आदिको बन्द करनेमे शक्ति ); उष्ण ( शरीरसे पसीना आदि निकालनेकी शक्ति ), स्निग्ध ( शरीरमे चिक्कणपन लानेवाला ), रूक्ष ( शरीरके चिक्कनेपनको मिटानेवाला ), श्लक्ष्ण ( शरीरमे उत्पन्न व्रणको भरनेवाला ), खर ( शरीरमे खर्खराहट–काट करनेवाला, यथा–तुत्थ ), सान्द्र ( शरीरमें स्वच्छता उत्पन्न करनेवाला ), द्रव ( शरीरके अन्दर विलोडन-मथन करने-घोलनेवाला ), मृदु ( शरीरमे जो जल्दी गलता है, नष्ट हो जाता है ), कठिन ( शरीरको जो दृढ-मजबूत करता है ) स्थिर ( शरीरको जो धारण करता है ), चल ( जो द्रव्य दोषोको प्रेरित करता है ), सूक्ष्म ( जो द्रव्य शरीरके छोटे छोटे छिद्रोमे भी घुस जाता है ), स्थूल ( जो द्रव्य शरीरके छिद्रोंको भर देता है, या ढाप देता है ), विशद ( जो द्रव्य शरीरको धो डालता है ), पिच्छिल ( शरीरमें जो किसलाहट-काई जैसी चिकनता लाता है ), ये बीस गुण हैं।

**इन बीस गुणोंके अतिरिक्त और भी कुछ गुण हैं**–यथा–इन्द्रियार्थ ( इन्द्रियोके विषय-शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध ), व्यवायी और विकासी ये तीन गुण इन बीस गुणोसे पृथक् हैं। इनमेंसे व्यवायी-गुणवाला द्रव्य प्रथम सम्पूर्ण शरीरमे अपने गुणके कारण फैल जाता है, फिर उसका पाचन होता है। अर्थात् शरीरमे पचनेसे पूर्व वह शरीरमे व्याप्त हो जाता है, यथा–मद्य या आसव। विकासी गुणवाला द्रव्य धातुओ की हिंसा करता हुवा सन्धि-बन्धोको ढीला कर देता है, यथा अफीम या धत्तूरा। कोई कोई आचार्य व्यवायीको सर गुणकी और विकासीको तीक्ष्ण गुणकी प्रकर्षता–उन्नत अवस्था मानते हैं। इसलिये ये दोनो गुण उपरोक्त बीस गुणोके अन्दरही आ जाते हैं, उनसे पृथक् नहीं है।

**वक्तव्य**—चरकमे बीस ही गुण माने हैं। इन्द्रियोके विषयोका गुणोमे समावेश करना उनको स्पष्ट करनेके लियेही है। इसी प्रकार व्यवायी और विकासी गुणको भी स्पष्ट करनेके लिये ही अलग लिखा है। वास्तवमे गुण बीसही हैं॥ ३८–४०॥—

**सत्त्वं रजस्तमश्चेति त्रयः प्रोक्ता महागुणाः॥४१॥**

**महागुण**—सत्त्व, रज और तम ये तीन महागुण हैं।

**वक्तव्य**—प्रकृतिको बनानेवाले सत्त्व, रज और तम ये तीन गुण है। इन तीन गुणोसे ही उपरोक्त बीस गुण उत्पन्न होते है, इसलिये इनको महागुण कहते है। जिस प्रकारकी द्रव्योके उत्पत्तिकारण–पृथ्वी, आप, तेज, वायु और आकाशको 'महाभूत' शब्दसे कहते है। इन महागुणोसे द्रव्योमे बीस गुण आये हैं। ये बीस गुण भी सत्त्व, रज और तम गुणवाले है। यथा–सान्द्र गुण सत्त्वगुणवाला है, तीक्ष्ण गुण रजोगुणयुक्त है, और गुरु गुण तमोमय है। इसलिये गीतामे कहा है—

"सत्त्व रजस्तम इति गुणा प्रकृतिसंभवा।
निबध्नन्ति महाबाहो देहे देहिनमव्ययम्॥"

सत्त्व, रज, तम ये तीन गुण प्रकृतिसे उत्पन्न होते हैं। ये तीनो गुण इस जीवात्माको बाधते हैं। जिस प्रकार ये गुण जीवात्माको इस शरीरमे बाधे हुए हैं, उसी प्रकार द्रव्यको बाधे हुए हैं। इन गुणोंको स्पष्ट करनेके लिये-उनके स्थूल भेद उपर किये है। वास्तवमें सत्त्व, रज और तम येही तीन गुण हैं। जैसा कहा है "त्रिभिर्गुणमयैर्भावै" इत्यादि—

"न तदस्ति पृथिव्या वा दिवि देवेषु वा पुन।
सत्त्वं प्रकृतिजैर्मुक्तं यदेभि स्यात् त्रिभिर्गुणै॥"

पृथिवीमें या देवताओंके स्वर्गमें ऐसी कोईभी वस्तु नही जो सत्त्व, रज, तम इन तीन गुणोसे मुक्त हो । अर्थात् सबमें ये गुण उपस्थित हैं, इसलिये इनको महागुण कहते हैं ॥ ४१ ॥

**कालार्थकर्मणां योगो हीनमिथ्यातिमात्रकः ।**
**सम्यग्योगश्च विज्ञेयो रोगारोग्यैककारणम् ॥४२॥**

**रोग और आरोग्यके कारण**—रोगके कारण—काल, अर्थ और कर्मोका हीन, मिथ्या और अतिरूपमें योग होना रोगोंका कारण होता है । काल, अर्थ और कर्मोका सम्यग्रूपमें योग होना आरोग्यताका कारण है ।

**वक्तव्य**—काल तीन प्रकारका है, शीत, उष्ण और वर्षाकाल । इनमें कालका अपने स्वरूपसे न्यून मात्रामें होना हीनयोग है । यथा शीत कालमें शीत अपनी मात्रामें कम हो, तो यह उसका हीनयोग है । अपने स्वरूपसे अधिक होना अतियोग है । यथा—शीत ऋतुमें शीतका अधिक होना यह अतियोग है । अपने स्वरूपसे विपरीत होना मिथ्यायोग है । यथा—शीतकालमें शीत न हो कर गरमी हो जाय तो यह कालका मिथ्यायोग है । ये तीनों बातें यदि सम्यक् प्रकारसे अपने स्वाभाविक रूपमें हो तो यह आरोग्यताका कारण है ।

अर्थसे अभिप्राय इन्द्रियोंके विषयसे है । इन्द्रिया पाच हैं, इसलिये इनके विषय भी पाच हैं । यथा—शब्द कानका विषय, रूप आखका विषय, गन्ध नाकका विषय, स्पर्श त्वचाका विषय और रस जिह्वाका विषय है । इन विषयोंका हीनयोग, अतियोग और मिथ्यायोग रोगका कारण है । यथा—आखसे अति भास्वर चमकीले ( बीजलीके चकाचौंध पैदा करनेवाले प्रकाशमें देखना ) रूपको देखना, दर्शनेन्द्रियका अतियोग है । आखसे बिल्कुल न देखना [ जैसे गान्धारीने आखोंपर पट्टी बाध ली थी ], आखका हीनयोग है । आखसे धुधले थोडे प्रकाशमें पढ़ना, आखका मिथ्यायोग है । ये तीनो कारण रोगको उत्पन्न करते हैं । इसी प्रकार कान, नाक, रसना और त्वक् इन्द्रियका विषयके साथ अतियोग, हीनयोग और मिथ्यायोग होना रोगका कारण होता है । इनका सम्यक् प्रकारसे युक्त होना आरोग्यताका कारण है ।

कर्मसे अभिप्राय शारीरिक, वाणी और मनकी क्रियासे है । शरीरकी सामर्थ्यसे अधिक कार्य करना [ जैसा कि पहलवान एक एक हज़ार बैठके या दण्ड करते हैं ] शरीरका अतियोग है । शरीरसे बिल्कुल कार्य न करना [ अमीरी जीवन गुजारना ] शरीरका हीनयोग है । शरीरके उपस्थित मल-मूत्रादिके वेगको रोकना, शरीरका मिथ्यायोग है । ये तीनो रोगका कारण हैं । शरीरका सम्यक् प्रकारसे प्रयोग करना आरोग्यताका कारण है । इसी प्रकारसे वाणी और मनकी क्रियाओंका हीनयोग, मिथ्यायोग और अतियोग रोगका कारण है, और इनका सम्यक् प्रकारसे उपयोग आरोग्यता का कारण है ।

चरकमें कर्मसे अभिप्राय 'प्रज्ञापराध'से है । क्योकि प्रज्ञाके अपराध (दोष)से ही मनुष्य शारीरिक, मानसिक और वाणीका हीनयोग, मिथ्यायोग और अतियोग करता है, इसलिये इस कर्मको 'प्रज्ञापराध' शब्दसे कहा है ॥ ४२ ॥

**रोगस्तु दोषवैषम्यं दोषसाम्यमरोगता ।**
**निजागन्तुविभागेन रोगाश्च द्विविधा मताः ॥४३॥**
**तेषां कायमनोभेदादधिष्ठानमपि द्विधा ।**
**रजस्तमश्च मनसो द्वौ च दोषावुदाहृतौ ॥ ४४ ॥**

**रोग और आरोग्यताका रूप**—वातादि दोषोमें विषमता आनेका नाम 'रोग' है । और वातादि दोषोका साम्य भावसे अपनी प्रकृतिमें रहनाही 'आरोग्यता' है । ये रोग दो प्रकारके हैं । यथा—निज और आगन्तुज । निज रोग मिथ्या आहार-विहारके कारण दोषोके प्रकुपित होनेसे शरीरमें पीडा उत्पन्न करते हैं । आगन्तुज रोग—चोट आदि बाह्य कारणोसे जब शरीरस्थ दोषोके अन्दर विषमता आकर पीडा उत्पन्न होती है ।

इन रोगोका भेद एक और प्रकारसेभी किया जाता है । यथा—शारीरिक रोग और मानसिक रोग । शारीरिक रोगोंका कारण वात, पित्त व कफ दोष हैं, परन्तु मानसिक रोगोंका कारण रज और तम ये दो दोष हैं ।

**वक्तव्य**—शरीरमें पीडा करनेसे रोग कहते हैं । सत्त्व गुण शरीरमें या मनमें कोई पीडा नहीं करता । मन स्वय शुद्ध सत्त्वरूप है । रज और तम ये दो दोष हैं । जिस समय रज या तम, शुद्ध सत्त्वरूप मनको आक्रान्त कर लेते हैं, तब मानसिक रोग ( काम, क्रोध, लोभ, मात्सर्य, ईर्षा ) उत्पन्न होते हैं । गीतामें जैसा कहा है—

"सात्त्विकं निर्मलं फलम्" ।

सत्त्वगुण का फल निर्मल होता है ॥ ४३ ॥ ४४ ॥

**दर्शनस्पर्शनप्रश्नैः परीक्षेत च रोगिणम् ।**

**रोगीपरीक्षा**—रोगका रूप जाननेके उपरान्त रोगीके शरीरमें रोगको जाननेकी विधि कहते हैं—रोगीकी जाच तीन प्रकारसे होती है । यथा—दर्शन आखसे देख कर, स्पर्शन रोगीको छू कर, और प्रश्न रोगीसे पूछकर रोग जाना जाता है ।

**वक्तव्य**—आखके द्वारा रोगीका वर्ण आदि देख कर रोगका ज्ञान हो जाता है, यथा—आखोंमें पीला पतला, हरापन देखकर कामला या हलीमकका ज्ञान हो जाता है । रोगीको स्पर्श करके सन्ताप ( ज्वर ), व्रणकाठिन्य, व्रणमें पक्वता, अपक्वताका निश्चय किया जाता है । पेटमें या शिरमें दर्दका ज्ञान रोगीसे पूछ कर करते हैं ।

इन तीन बातोंके अतिरिक्त कान, नासिका आदि इन्द्रियोंसेभी रोगीकी परीक्षा होती है । इसी लिये रोगके जाननेके छ उपाय[1] बताये हैं । अर्थात् पंच ज्ञानेन्द्रियोसे और प्रश्नसे रोग जाना

---

१ "षड्विधो हि रोगाणा विज्ञानोपाय ।" सुश्रुत सू. स्था. अ. १०
"त्रिविध खलु रोगविशेषविज्ञान भवति ।
तद्यथा—आप्तोपदेश., प्रत्यक्षम्, अनुमान च ॥"
चरक विमान. अध्याय ४.

जाता है। जैसे रोगीके शरीरमें आंतोंकी गड़गड़ाहट या हृदयकी ध्वनिको हम कानसे सुन कर जानते हैं। इसी प्रकार रोगीके शरीरकी गन्धका ज्ञान नासिकासे होता है।

वर्तमान कालमें भी रोगको जाननेके मुख्यत येही उपाय बरते जाते हैं। यथा–रोगीका आंखसे निरीक्षण करना, कानोंसे स्टैथस्कोपकी मददसे आवाज़को सुनना, हाथोंसे रोगीके शरीरको स्पर्श करके, या उसको टकोर कर रोग जानते हैं।

रोगीसे प्रश्न करते समय इस बातका सदा ध्यान रखना चाहिये कि हमारा कोई भी प्रश्न उसके लिये निर्देशात्मक न हो। अर्थात् रोगीसे यह पूछना कि तुम्हारे यहां दर्द है न? इस बातका द्योतक है कि उसके यहां दर्द होना चाहिये। इस प्रश्नको इस प्रकारसे पूछना चाहिये कि तुम्हारे कहां दर्द है? यथा-सम्भव ऐसा प्रयत्न करना चाहिये कि रोगी अपनी शिकायतें सब अपने आप कहे, हमारे प्रश्न उसके लिये सहायक मात्र ही हों। जैसे कि बच्चेको चलानेके लिये अंगुली पकड़ाना। ऐसी अवस्थामें हम रोगका ज्ञान भलीप्रकार कर सकते हैं॥—

**रोगं निदानप्राग्रूपलक्षणोपशयाप्तिभिः॥ ४५॥**

**रोगपरीक्षा**—शरीरमें रोग है यह सामान्य ज्ञान हो जाने पर रोगविशेषको जाननेका उपाय बताते हैं। रोगका ज्ञान पांच प्रकारसे होता है। यथा-निदान, प्राग्रूप (पूर्वरूप), रूप (लक्षण), उपशय और आप्ति (सम्प्राप्ति)से रोग जाना जाता है। निदान–रोगकी उत्पत्तिका कारण, जिस कारणसे रोग उत्पन्न हुवा है। प्राग्रूप–भविष्यमें होनेवाले रोगके अस्पष्ट लक्षण, जिनसे कि निश्चयरूपमें रोगका ज्ञान न हो सके। रूप–रोगके उत्पन्न होनेपर स्पष्ट दृश्यमान लक्षण जिनसे कि निश्चयात्मक रूपमें कहा जा सके, यह रोग है। उपशय–जो अपनी आत्मा–शरीरके लिये अनुकूल हो–जिससे सुख पहुंचे, अर्थात्–इस चिकित्सा या आहार-विहारसे रोग शान्त होता है, और इस चिकित्सा या आहार-विहारसे रोग बढ़ जाता है, इस विधिसे रोग जाना जाय। सम्प्राप्ति–इस दूषित स्थानपर रहनेसे, इस प्रकारके दूषित जलके सेवन करनेसे यह रोग हुवा है, यह प्रतीति जिससे हो वह आप्ति है।

**वक्तव्य**—शरीरपर आघात लगनेसे शोथ उत्पन्न हो गई, तो इस शोथका निदान आघात है। शरीरके सम्पूर्ण अंगोंमें ताप हो, जम्भाई आने लगे, तो यह सम्भावना है कि शायद ज्वर आ जाय–यह प्राग्रूप है। कुछ कालान्तरमें शरीरका ताप बढ़ गया, चेहरा लाल हो गया आंखोंसे पानी आने लगा, नाड़ी और श्वास तेज़ हो गये, तब ज्वर स्पष्ट हो जाता है, यह रूप है। यह ज्वर मलेरिया है, या टाईफॉईड् है, अथवा काला ज्वर है, यह निश्चय करनेके लिये क्युनैनकी मात्रा उचित रूपसे दी जाये। यदि मलेरिया होगा तो क्युनैनके कारण इस ज्वर-पर जरूर उतार-चढ़ावरूपी परिवर्तन होगा। इस परिवर्तनको देखकर हम कह सकते हैं कि यह मलेरिया है, टाईफॉईड् नहीं। यहां पर रोगका ज्ञान चिकित्सा-सात्म्यसे किया गया–इसका नाम उपशय है। शरीरमें नारू (नाहरू) कृमि देखकर–या श्लीपद (हाथी पांव) देखकर, अथवा बारबार मलेरिया आनेके कारण तिल्ली और यकृत बढ़े हुए देखकर यह कहा जा सकता है कि ये रोग दूषित जलके सेवनसे हुए हैं–अर्थात् दूषित देशमें रहा है, इसका नाम सम्प्राप्ति है।

एकही उपायसे रोगका ज्ञान नहीं होता, किसी अवस्थामें कोई उपाय, और किसी अवस्थामें कोई दूसरा उपाय बरता जाता है। चिकित्साकार्यसे पूर्व रोगका ज्ञान–(अपने लक्ष्यको जानना) करना नितान्त आवश्यक है, इसलिये बहुतही शान्त चित्तसे रोगीके मुखसे उसके रोगका इतिहास-उसके लक्षण–उसकी शिकायतें सुननी चाहियें। क्योंकि जहां उसकी बहुतसी बातें आपके लिये समय नष्ट करनेवाली होंगी, वहां कुछ बातें आपके रोगज्ञानके लिये पथप्रदर्शकका काम करेंगी इसलिये आप अधिकसे अधिक बातें रोगीके मुखसे सुनें। रोगीके द्वाराही सम्प्राप्ति, उपशय, निदान ये बातें विशेष रूपसे स्पष्ट हो जाती हैं॥४५॥

**भूमिदेहप्रभेदेन देशमाहुरिह द्विधा।**

**देश**—चिकित्साशास्त्रकी दृष्टिसे देश दो प्रकारका है। यथा–भूमिदेश और देहदेश॥—

**जाङ्गलं वातभूयिष्ठमनूपं तु कफोल्बणम्॥ ४६॥**
**साधारणं सममलं त्रिधा भूदेशमादिशेत्।**

इनमें भी भूमिदेश तीन प्रकारका है। यथा–जांगल (जिस स्थानपर जंगल ही जंगल हो); आनूप (जहां पर बहुत पानी बरसता हो या बहुत नदियां हों), और साधारण (जो इन दोनोंके बीचका हो–जहां पर न बहुत जंगल हो, और न बहुत पानी हो। इनमेंसे जंगल प्रदेशमें उत्पन्न औषधियां, पक्षी, मनुष्य, प्रायः करके वातप्रधान होते हैं। आनूप देशमें उत्पन्न औषधियां पक्षी, मनुष्य, प्रायः कफप्रधान होते हैं।

**वक्तव्य**—जांगल देश–यथा मारवाड़, जहांकी पानी कम होता है, और बब्बूल आदि कंटीले वृक्ष होते हैं, ये प्रदेश वात-प्रधान हैं। आनूप देश–यथा बंगाल–जहां पर बरसातमें पानी बहुत बरसाता है और नदियां भी बहुत हैं। यहां पर कफजन्य रोग श्लीपद आदि होते हैं। साधारण देश–यथा–गंगा और जमुनाके बीचका प्रदेश। जहां पर गेहूं और चावल दोनों फसल समभावसे होती है। यह देश साधारण है।

इन तीन देशोंके अतिरिक्त एक पर्वतीय देशभी आजकल माना जाता है। इस स्थानके मनुष्य, पक्षी, पशु, वनस्पति कफगुणवाली होती है, क्योंकि इनकी प्रकृति परिश्रम करनेकी है, इसलिये इनमें कफजन्य रोग या कफदोष नहीं होता, जैसा कि आनूप देशमें होता है॥ ४६ ॥—

**क्षणादिर्व्याध्यवस्था च कालो भैषज्ययोगकृत्॥४७॥**

**भेषजकाल**—इस चिकित्साशास्त्रमें 'काल' शब्द दो अर्थोंमें प्रयुक्त होता है। यथा–क्षण, मुहूर्त आदिके लिये; और व्याधि

(रोग) की अवस्थाके लिये । ये दोनो काल रोगीके लिये औषध देनेके अर्थमे प्रयुक्त होते हैं ।

**वक्तव्य**—यथा–ज्वरको कम करनेके लिये एक औषध, और ज्वरको पुन न आने देनेके लिये दूसरी औषध दी जाय तो यह व्याधिके अनुसार दी गई, यह व्याधिकाल है । इसी प्रकार जब हम साधारण मृदु रेचक रातको सोते समय देते हैं, या प्रात काल वमन देते हैं यह क्षणादिकाल है । इसी प्रकार आगे कहेगें कि नव ज्वरमें कषाय नहीं देना चाहिये–यह व्याधिकालकी अपेक्षासे है ॥ ४७ ॥

**शोधनं शमनं चेति समासादौषधं द्विधा ।**

**औषधके भेद**—कालका उपयोग औषधके लिये किया जाता है । यह औषध दो प्रकारकी है । यथा–शोधन (शरीरसे दोषोको जो बाहर करती है ) और शमन ( शरीरके अन्दर ही दोषोंको जो शान्त करती है ) । यह दो भेद सक्षेप रूपमें हैं । विस्तारमे औषध क्वाथ, चूर्ण, फाण्ट, भेदसे कई प्रकारकी है ।

**वक्तव्य**—शरीरमे कुपित दोषोको नष्ट करनेके लिये जो द्रव्य या अद्रव्य ( धूप आदि ) प्रयुक्त होते हैं, उनका नाम औषध है । इनमेसे जो औषध वमन या मल, मूत्र, अथवा स्वेद आदिके द्वारा दोषोको शरीरसे बाहर करती है, वह शोधन औषध है । जो औषध कुपित दोषोको शरीरसे बाहर न करके शरीरके अन्दर ही उनको शान्त कर देती है, उसका नाम शमन है ॥—

**शरीरजानां दोषाणां क्रमेण परमौषधम् ॥ ४८ ॥**
**बस्तिर्विरेको ˙ तथा तैलं घृतं मधु ।**
**धीधैर्यात्मादिविज्ञानं मनोदोषौषधं परम् ॥४९॥**

**शारीरिक और मानसिक रोगोंकी उत्कृष्ट औषध**—शारीरिक रोगोंकी ( वातादि दोषजन्य रोगोकी ) उत्कृष्ट औषध बस्ति, विरेचन और वमन है । वातजन्य शारीरिक रोगोंके लिये बस्ति (गुदामार्गसे स्नेह–क्वाथ आदिका अन्त-प्रवेश ), पित्तजन्य रोगोंके लिये विरेचन ( गुदामार्गसे शरीरके अन्दरके दोषोको बाहर करना ), और कफजन्य रोगोके लिये वमन (मुखसे औषध पीकर-दोषोको मुखमार्गसे ही बाहर करना ), परम औषध है । इसी प्रकार तैल वातको शान्त करनेके लिये, घृत पित्तको शमन करनेके लिये, और मधु कफको शान्त करनेके लिये परम औषध है।

इस प्रकारसे सशोधनचिकित्सा (बस्ति, विरेचन और वमन), और सशमनचिकित्सा (तैल, घृत और मधु) सूत्ररूपसे कह दी ।

मानसिक दोषो (रज और तम) के लिये उत्कृष्ट औषध, धी, धैर्य और आत्मा ( ब्रह्म ) आदिका ज्ञान है । इनके ज्ञानसे रज और तम नष्ट होकर सत्त्व शुद्ध रूपमे रह जाता है। जैसा कहा है—

सर्वद्वारेषु देहेऽस्मिन्प्रकाश उपजायते ।
ज्ञानं यदा तदा विद्यात् विवृद्ध सत्त्वमित्युत ॥

ज्ञानके कारण जब सब शरीरमें प्रकाश उत्पन्न हो जाता है, **तब समझना चाहिये कि सत्त्व गुण बढ गया है ॥ ४८ ॥ ४९ ॥**

**तन्त्रस्यास्य परं चातो वक्ष्यतेऽध्यायसङ्ग्रहः ।**

इस अष्टागसंग्रह नामक ग्रन्थको सुगमतासे याद करनेके लिये संक्षेपमे अध्यायोको कहते है ॥—

**आयुष्कामीयशिष्यार्थदिनर्तुव्याध्यसम्भवाः ५०**
**द्रवान्नज्ञानसंरक्षाविरुद्धान्नान्नपानिकाः ।**
**मात्राशितौषधज्ञानश्रेष्ठशुद्ध्यादिसङ्ग्रहाः ॥ ५१ ॥**
**महाकषायविविधद्रव्यादिरसभेदकाः ।**
**दोषादिज्ञानतद्भेदतत्क्रियारोगभेषजम् ॥ ५२ ॥**
**चिकित्सास्नेहनस्वेदशुद्ध्यास्थापननावनम् ।**
**धूमगण्डूषदृक्सेकतृप्तियन्त्रजलौकसः ॥ ५३ ॥**
**सिराविधिः शल्यविधिः शस्त्रक्षाराग्निकर्मकाः ।**
**चत्वारिंशदिमेऽध्यायाः सूत्रं,**

**सूत्रस्थानके अध्याय**—१ आयुष्कामीय, २ शिष्यार्थ–शिष्योपनयनीय, ३ दिनचर्या, ४ ऋतुचर्या, ५ व्याधिसभव–(रोगानुत्पादनीय), ६ द्रव-द्रव्यविज्ञानीय, ७ अन्नस्वरूपविज्ञानीय, ८ अन्नसरक्षणीय ( अन्नरक्षाविधि ), ९ विरुद्धान्नविज्ञानीय, १० अन्नपानविधि, ११ मात्राशितीय, १२ विविधौषधविज्ञानीय, १३ श्रेष्ठ(अग्र्य)सग्रह, १४ शोधनादिगणसग्रह, १५ महाकषाय-संग्रह, १६ विविधगणसग्रह, १७ द्रव्यादिविज्ञानीय, १८ रस-भेदीय, १९ दोषादिविज्ञानीय, २० दोषभेदीय, २१ दोषोप-क्रमणीय, २२ रोगभेदीय, २३ भेषजावचरणीय, २४ द्विविधोप-क्रमणीय, २५ स्नेहविधि, २६ स्वेदविधि, २७ वमनविरेचनविधि, २८ बस्तिविधि, २९ नावन(नस्य)विधि, ३० धूमपानविधि, ३१ गण्डूषादिविधि, ३२ आश्चोतनविधि, ३३ तर्पणपुटपाकविधि, ३४ यंत्रविधि, ३५ जलौकाविधि, ३६ सिराव्यधविधि, ३७ शल्या-हरणीय ( शल्य निकालनेकी ) विधि, ३८ शस्त्रकर्मविधि, ३९ क्षारकर्मविधि, ४० अग्निकर्मविधि, ये उपरोक्त चालीस अध्याय सूत्रस्थानमे है ॥ ५०–५४ ॥

**शारीरमुच्यते ॥ ५४ ॥**
**पुत्रार्थगर्भ न्तिचर्याव्यापच्छरीरजाः ।**
**सिरामर्मप्रकृत्याख्याविकृताङ्गे हितामयाः ॥ ५५ ॥**
**सदूता द्वादशाध्यायाः,**

**शारीरस्थानके अध्याय**–१ पुत्रकामीय–पुत्रकी कामना रखनेवालोके लिये, २ गर्भावक्रान्ति (गर्भकी रचना), ३ गर्भोप-चरणीय–गर्भिणीके लिये उपदेश, ४ गर्भव्यापत्–गर्भ नष्ट होनेके कारण (-भय ), ५ अगविभाग–अग-प्रत्यंगवर्णन, ६ सिरा-विभाग, ७ मर्मविभाग, ८ प्रकृतिभेदीय, ९ विकृतागविज्ञानीय, १० विकृतेहाविज्ञानीय, ११ विकृतव्याधिविज्ञानीय, १२ दूतादि-विज्ञानीय शारीरस्थानमें ये बारह अध्याय हैं ॥ ५५ ॥—

**निदानं सार्वरोगिकम् ।**
**ज्वरासृक् क्ष्मादिमदाधर्शोऽतिसारिणा ॥**

**मूत्राघातप्रमेहाणां विद्रध्याद्युदरस्य च ।**
**पाण्डुकुष्ठानिलार्तानां वातास्रस्य च षोडश ॥ ५७ ॥**

**निदानस्थानके अध्याय**—१ सर्वरोगनिदान, २ ज्वरनिदान, ३ रक्तपित्तकासनिदान, ४ श्वासहिध्मानिदान, ५ राजयक्ष्मादिनिदान, ६ मदात्ययादिनिदान, ७ अर्शोनिदान, ८ अतिसारग्रहणीनिदान, ९ मूत्राघातनिदान, १० प्रमेहनिदान, ११ विद्रधिवृद्धिगुल्मनिदान, १२ उदरनिदान, १३ पाण्डुकामलाशोफविसर्पनिदान, १४ कुष्ठक्रिमिनिदान, १५ वातव्याधिनिदान, १६ वातशोणितनिदान, इस निदानस्थानमे सोलह अध्याय हैं ॥५६॥५७॥

**चिकित्सा च ज्वरस्यास्रकासयोः श्वासयक्ष्मणोः ।**
**वमौ मदात्ययेऽर्शःसु विशि द्वौ द्वौ च मूत्रिते ॥५८॥**
**विद्रधौ गुल्मजठरपाण्डुशोफविसर्पिषु ।**
**कुष्ठश्वित्रानिलव्याधिवातास्रेषु चिकित्सितम् ॥५९॥**
**चतुर्विंशतिरध्यायाः,**

**चिकित्सास्थान कहते हैं**—१ ज्वरचिकित्सा, २ जीर्णज्वरचिकित्सा, ३ रक्तपित्तचिकित्सा, ४ कासचिकित्सा, ५ क्षतक्षयकासचिकित्सा, ६ श्वासहिध्मचिकित्सा, ७ राजयक्ष्मचिकित्सा, ८ छर्दिहृद्रोगतृष्णाचिकित्सा, ९ मदात्ययादिचिकित्सा, १० अर्शश्चिकित्सा, ११ अतिसारचिकित्सा, १२ ग्रहणीचिकित्सा, १३ मूत्राघातचिकित्सा, १४ प्रमेहचिकित्सा, १५ विद्रधिवृद्धिचिकित्सा, १६ गुल्मचिकित्सा, १७ उदरचिकित्सा, १८ पाण्डुरोगचिकित्सा, १९ श्वयथुचिकित्सा, २० विसर्पचिकित्सा, २१ कुष्ठचिकित्सा, २२ श्वित्रक्रिमिचिकित्सा, २३ वातव्याधिचिकित्सा, २४ वातशोणितचिकित्सा. इस चिकित्सास्थानमे चौबीस अध्याय हैं ॥ ५८ ॥ ५९ ॥

**कल्पसिद्धिरतःपरम् ।**

**कल्पो वमेर्विरे तत्सिद्धिर्बस्तिकल्पना ॥ ६० ॥**
**कल्पसिद्धिश्च वस्तीनां सिद्धिर्बस्त्यनुवासयोः ।**
**द्रव्यकल्पोऽष्टमः,**

**कल्पस्थान कहते हैं**—१ वमनकल्प, २ विरेचनकल्प, ३ वमनविरेचनव्यापत्सिद्धि (वमन–विरेचन क्रियामे जो अशुद्धिया हो जाती हैं इनको दूर करनेका उपाय), ४ बस्तिकल्प, ५ सिद्धबस्तिकल्प (स्नेहसिद्धबस्ति, अनुवासनबस्ति), ६ बस्तिव्यापत्सिद्धिकल्प, ७ स्नेहव्यापदिकासिद्धि, ८ भेषजकल्प कल्पस्थानमे उपरोक्त आठ अध्याय हैं ॥ ६० ॥—

**स्थानमत उत्तरमुत्तरम् ॥ ६१ ॥**

**बालोपचरणे व्याधिग्रहज्ञाननिषेधने ।**
**स्नाने पृथग्ग्रहे भूते द्वावुन्मादे स्मृतिक्षये ॥ ६२ ॥**
**वर्त्मसन्धिगतौ द्वौ द्वौ दृक्तमोलिङ्गनाशिषु ।**
**सर्वदृक्स्पन्ददृक्पाके कर्णनासामुखेषु च ॥ ६३ ॥**
**मूर्ध्नि व्रणे तथा द्वौ द्वौ सद्योभङ्गे भगन्दरे ।**
**ग्रन्थ्यादौ क्षुद्ररोगेषु गुह्यरोगे पृथग्द्वयम् ॥ ६४ ॥**
**विषे द्वौ भुजगे कीटे द्वौ च लूतासु मूषके ।**
**विषे विषोपयोगे च तथाऽध्यायो रसायने ॥ ६५ ॥**
**वाजीकरणमुद्दिश्य पञ्चाशोऽष्टाङ्गपूरणः ।**

**उत्तरस्थानको कहते हैं**—१ बालोपचारणीय, (बालकोंके पालनकी विधि), २ बालामयप्रतिषेध (बालकोंके रोगोकी चिकित्सा), ३ बालग्रहविज्ञान, ४ बालग्रहप्रतिषेध, ५ स्नपनविधि, ६ प्रत्येकग्रहप्रतिषेध–प्रत्येक ग्रहकी चिकित्सा, ७ भूतविज्ञानीय, ८ भूतप्रतिषेध, ९ उन्मादप्रतिषेध, १० अपस्मारप्रतिषेध, वर्त्म-सन्धिगत दो दो अध्याय–अर्थात्–११ वर्त्मरोगविज्ञान, १२ वर्त्मरोगप्रतिषेध, १३ सन्धिसितासितरोगविज्ञान, १४ सन्धिसितासितरोगप्रतिषेध, १५ दृष्टिरोगविज्ञान, १६ तिमिरप्रतिषेध, १७ लिगनाशप्रतिषेध, १८ सर्वगताक्षिरोगविज्ञान, १९ अभिष्यन्दप्रतिषेध, २० अक्षिपाकपिल्लप्रतिषेध, कर्ण-नासा-मुख-मूर्धा-व्रणमे दो दो अध्याय–अर्थात्– २१ कर्णरोगविज्ञान, २२ कर्णरोगप्रतिषेध, २३ नासारोगविज्ञान, २४ नासारोगप्रतिषेध, २५ मुखरोगविज्ञान, २६ मुखरोगप्रतिषेध, २७ शिरोरोगविज्ञान, २८ शिरोरोगप्रतिषेध, २९ व्रणविभक्तिविज्ञानीय, ३० व्रणविज्ञानप्रतिषेध, ३१ सद्योव्रणविज्ञानप्रतिषेध, ३२ भंगविज्ञानप्रतिषेध, ३३ भगन्दरविज्ञानप्रतिषेध, ग्रन्थि-क्षुद्ररोग-गुह्यरोगके लिये दो दो अध्याय–अर्थात्– ३४ ग्रन्थ्यादिविज्ञानीय, ३५ ग्रन्थ्यादिप्रतिषेध, ३६ क्षुद्ररोगविज्ञान, ३७ क्षुद्ररोगप्रतिषेध, ३८ गुह्यरोगविज्ञान, ३९ गुह्यरोगप्रतिषेध, ४० विषप्रतिषेध, सर्पचिकित्सामें दो अध्याय–अर्थात्– ४१ सर्पविषविज्ञान, ४२ सर्पविषप्रतिषेध, ४३ कीटविषविज्ञानप्रतिषेध, ४४ लूताविषविज्ञानप्रतिषेध, ४५ प्रत्येकलूताविषप्रतिषेध, ४६ मूषिका-अलर्कविषविज्ञान-प्रतिषेध, (पागल कुत्ता–या पागल जानवरके काटनेकी चिकित्सा) ४७ विषोपद्रवप्रतिषेध, ४८ विषोपयोगीय, ४९ रसायन, ५० वाजीकरण, ये पचास अध्याय उत्तरस्थानमे हैं॥६१–६५॥–

**पञ्चाशदध्यायशतं षड्भिः स्थानैः समीरितम् ॥६६॥**

**इत्यायुष्कामीयो नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥**

इस प्रकारसे एक सौ पचास अध्यायोको छ स्थानोमें विभक्त करके–अष्टाग-आयुर्वेदका सग्रह करके किया गया है ।

**वक्तव्य**—प्राचीन ग्रन्थकारोकी यह प्रथा है कि वे आगे कहे जानेवाले ग्रन्थकी रचनाका दिग्दर्शन प्रारम्भमे कर देते हैं। इससे शिष्यको यह ज्ञात हो जाता है कि अमुक बात या अमुक विषय उस स्थानपर आयगा । इसके अतिरिक्त ग्रन्थका विभाग बता देनेसे इसमे परिवर्तनकी सम्भावना नही रहती, और न अध्यायोका परिवर्तन होता है । इसलिये प्रत्येक आचार्य प्रथम अध्यायमे अपने अग्रिम ग्रन्थका सक्षिप्त परिचय करा देते हैं, उसी परिपाटीका वाग्भटने अनुकरण किया है ॥ ६६ ॥

यह आयुष्कामीय नाम प्रथम अध्याय समाप्त हुआ ।

## द्वितीयोऽध्यायः ।

**अथातः शिष्योपनयनीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥१॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे शिष्योपनयनीय नामक अध्यायकी हम व्याख्या करते हैं, जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोने पहले कहा था.

**वक्तव्य**—शिष्यको आयुर्वेद तंत्र सीखाना चाहिये, कैसे शिष्यको आयुर्वेद सिखाना चाहिये ? सिखानेवाला कैसा होना चाहिये ? इत्यादि बातोको स्पष्ट करनेके लिये इस अध्यायका अवतरण करते हैं। क्योंकि विद्या और शास्त्र-पात्रकी अपेक्षासे अच्छे और बुरे हो जाते हैं। शुद्ध जल भी मलिन पात्रमें जा कर दूषित हो जाता है, इसी प्रकार आयुर्वेदतंत्र भी सत्पात्रमें हो जायँ, इसलिये पात्रकी पहिचानके लिये यह अध्याय लिखते हैं।

उपनयन शब्दसे स्पष्ट कर दिया कि द्विजमात्रको आयुर्वेद पढनेका अधिकार है, जिनका कि उपनयन सस्कार हो सकता है। शूद्रका उपनयन नहीं होता, इसलिये मंत्र मात्रको छोड कर परिचारकके योग्य वैद्यक उसको सिखाई जा सकती है। क्योंकि आयुर्वेदमें परिचारक चिकित्साके चार कारणोमे एक मुख्य कारण है ॥ १ ॥ २ ॥

**गुरुभक्तोऽभियुक्तोऽतियुक्तोधीस्मृतिपाटवैः ।**
**ऋज्वायतास्यनासाक्षस्निग्धनखच्छविः ॥ ३ ॥**
**ब्रह्मचारी जितद्वन्द्वो धीरः सुचरितः स्थिरः ।**
**षण्मासानुषितः शक्रो लज्जाशौचकलान्वितः ॥ ४ ॥**
**शिष्योऽध्याप्यो गतो यावदन्तं तन्त्रार्थकर्मणाम् ।**

**शिष्यके गुण**—निम्न लिखित गुणोवाले शिष्यको आयुर्वेद तन्त्र जबतक सिखाना चाहिये, जबतक कि शिष्य इस शास्त्रके अर्थ ( ज्ञान-Theory ), और कर्म ( क्रियात्मक Practical ), की समाप्ति ( पूर्ण ज्ञान-Complete knowledge ) न कर ले।

**शिष्यके गुण**—गुरुभक्त ( गुरुके वचनमें श्रद्धा रखनेवाला ), अभियुक्त ( शास्त्रके जाननेमे मेहनत करनेवाला-दिलचस्पी लेनेवाला ), धी ( बुद्धि-विषयग्रहणकी शक्ति ), स्मृति ( अनुभूत विषयका ज्ञान करनेवाली शक्ति-याददाश्त ), पाटव ( चतुरता-प्रतिभा-सूझ ), अतिशय रूपमें बढ़ी हुई हो, मुख, नासिका, नयन ( आखे ), सीधी ( भेगी-टेढी वक्र दृष्टि या वक्रनासा न हो ) हो, शरीर देखनेमें सुडौल और सुन्दर हो ( देखनेमें कुरूप न लगे ), नखोंमे चमक तथा स्निग्धता हो-फटे हुए न हो-जैसा कि वात प्रकृति या चिड़चिड़े स्वभावके बालकोके होते हैं। शिष्य ब्रह्मचारी हो ( गृहस्थीको घरके सौ झंझट-जिससे अध्ययनमें मन नहीं लगता ), राग-द्वेष, सुख-दु खकी चिन्तासे रहित ( सहनशील ), धीर ( गम्भीर-न घबरानेवाला ), सुचरित ( सच्चरित्र ), स्थिर ( चंचल स्वभावका न हो, समझदार ), छ मास अपने पास रखकर जिसकी परीक्षा पहले कर चुके हो, शक्र-प्रिय बोलनेवाला ( 'शक्त'-इस पाठान्तरमें सब कार्योंके करनेमें हिम्मतवाला ), लज्जाशील, शारीरिक और मानसिक पवित्रतायुक्त ( साफ़-शुद्ध रहनेवाला, सत्यवादी, निष्कपटी ); कुलीन, शिष्य आयुवेद सीखानेके योग्य होता है।

**वक्तव्य**—आयुर्वेद शास्त्रके दो भाग हैं-एक क्रियात्मक और दूसरा शास्त्रीय ज्ञान। वैद्य बननेकी इच्छा रखनेवाले व्यक्तिके लिये इन दोनोका ज्ञान प्राप्त करना आवश्यक है। क्योकि एक प्रकारका ज्ञान चिकित्साकर्ममें सफलता नहीं दे सकता-इसी लिये सुश्रुतमे कहा है कि—

"यस्तु केवलशास्त्रज्ञः कर्मस्वपरिनिष्ठित ।
स मुह्यत्यातुरं प्राप्य प्राप्य भीरुरिवाहवम् ॥
यस्तु कर्मसु निष्णातो धाष्टर्याच्छास्त्रबहिष्कृत ।
स सत्सु पूजा नाप्नोति वधं चार्हति राजत ॥
उभावेतावनिपुणावसमर्थौ स्वकर्मणि ।
अर्धवेदधरावेतावेकपक्षाविव द्विजौ ॥
उभयज्ञो हि भिषक् राजार्हो भवति ॥"

सुश्रुत सू स्था. अ ३.

अर्थात्, जो चिकित्सक केवल शास्त्रज्ञान ही रखता है और कर्माभ्यासमें अशिक्षित है, वह रोगीको देखकर घबरा जाता है, जिस प्रकार कि डरपोक व्यक्ति लड़ाईमे भाग खड़ा होता है। और जो वैद्य कर्माभ्यासमें कुशलता प्राप्त कर लेता है, परन्तु हठवश शास्त्रका अभ्यास नहीं करता, उसका सज्जन पुरुष आदर नहीं करते और राजासे वध करने योग्य है। ये दोनो व्यक्ति पृथग् पृथग् रूपसे अपने कर्मको करनेमे असमर्थ होते हैं, क्योकि इनका ज्ञान अधूरा होता है। जिस प्रकार कि एक पंखवाला पक्षी अपनी उड़ान नहीं ले सकता, उसी प्रकार ये भी अपने कार्यमे असफल रहते हैं। और जो वैद्य शास्त्र-ज्ञान और कर्मज्ञान दोनोको जानता है, उसकी प्रतिष्ठा राजा भी करते हैं।

**शिष्यके गुण**—देखनेमें सुन्दर शरीर, एवं सुष्ठु इन्द्रियोंवाला वैद्यही रोगीके लिये प्रभावशाली हो सकता है। कमजोर

१. शूद्रमपि कुलगुणसपन्न मन्त्रवर्जमनुपनीतमध्यापयेदित्येके। ( सुश्रुत अ २ ५ ) यदि शूद्र उत्तम कुल, उत्तम गुणोसे युक्त हो तो उसको दीक्षा दिये विना मन्त्रमात्रको छोड कर, शास्त्रज्ञान नहीं,—केवल क्रियात्मक ज्ञान देना चाहिये, ऐसा कुछ आचार्य मानते हैं।

१ शक्र और शक्त ये दो पाठ है। शक्र का अर्थ-प्रिय बोलनेवाला है। शक्त -का अर्थ सहिष्णु है। सुश्रुतमें 'प्रसन्नचित्त, प्रसन्नवाक्चेष्ट, क्लेशसहम्' ये गुण गिने है।

अगहीन व्यक्ति रोगीके लिये आकर्षणका विषय नही होता, इसलिये शरीरके लक्षणोका निर्देश किया है ॥ ३ ॥ ४ ॥–

**नाकालविद्युत्स्तनिते भूकम्पे राहुदर्शने ॥ ५ ॥**
**पञ्चदश्यामचन्द्रायां परोक्षे वा गुरोः पठेत् ।**
**नाविच्छिन्नपदं नातिमन्दं नात्युच्चनीचकैः ॥ ६ ॥**

**निम्न समयोंपर पाठ बन्द रखना चाहिये**—अकाल विद्युत् ( बिना वर्षाकालके जब विद्युत् चमके-यथा, पौष-माघ, फाल्गुन और चैत्रमे अकाल विद्युत्दर्शन या वृष्टि हो ), अकाल-स्तनित ( बिना समयके जब मेघगर्जना हो ), भूकम्पके समय, राहुदर्शन (सूर्यग्रहण या चन्द्रग्रहणके समयमे ), पूर्णिमा और अमावस्या कालमे तथा गुरुकी अनुपस्थितिमें नहीं पढना चाहिये । ( गुरुकी अनुपस्थितिमें अगला पाठ नहीं पढ़ना चाहिये पिछला तो याद ही करना चाहिये ) ।

पदको टुकड़े टुकड़े करके नहीं पढना चाहिये, बहुत धीरे धीरे नहीं पढ़ना चाहिये और न बहुत उंची आवाज़से और न बहुत मन्दी आवाज़से जो किसको सुनाई भी न दे ( अपने ही मुखमे बोलकर नहीं पढना चाहिये ) । क्योंकि इस प्रकार पढ़नेसे फिर वैसा ही अभ्यास हो जाता है ॥ ५ ॥ ६ ॥

**हितान्यवेष आचार्यं पर्युपासीत राजवत् ।**
**शयीत [illegible] पूर्वतः ॥ ७ ॥**
**न ब्रूयात्केवलं न साध्वपि विनोदयेत् ।**

**गुरुकी सेवा**—शिष्यको चाहिये कि वह अपने गुरुकी सेवा राजाके समान करे । गुरुसे उतर कर वस्त्र पहने ( गुरुसे कीमती वस्त्र न पहने ), गुरु जिस प्रकारके वस्त्र धारण करे, शिष्यको चाहिये कि उससे भिन्न वेष धारण करे । गुरुके सो जानेपर अपने आप सो जायँ (गुरुसे पहले न सोयें) और गुरुके जागनेसे पूर्व प्रात उठ जायँ ( गुरु के पीछे न जागे, जिससे कि गुरुजी शिष्यको जगाते फिरे ) गुरुका अकेला नाम ( बिना 'श्री' आदि मान्यसूचक शब्दोके बिना ) कभी नहीं लेना चाहिये ( जब लेना हो—उसके आगे 'श्री' आदि सन्मानसूचक शब्द जोड़ देने चाहिये ), गुरुकी किसी अशिष्ट आदतकी नकल नहीं करनी चाहिये ( यदि गुरुमें कुछ बुरी आदत हो–तो उसका उपहास नहीं करना चाहिये ) ।

**वक्तव्य**—उपरोक्त सब बाते शिष्यमे नम्रता या सेवाभाव लानेके लिये हैं । यदि शिष्य गुरुसे कीमती वस्त्र पहनेगा तो उसमे 'अहंभाव' आ जायगा, जिससे वह अपने गुरुका आदर नहीं करेगा ॥ ७ ॥–

**अमेद्योऽनुद्धतः स्तब्धः सूनृतः प्रियदर्शनः ॥ ८ ॥**
**बहुश्रुतः कालवेदी ज्ञातग्रन्थोऽर्थशास्त्रवित् ।**
**अनाथान् रोगिणो यश्च पुत्रवत्समुपाचरेत् ॥ ९ ॥**
**गुरुणा समनुज्ञातः स भिषक्शब्दमश्नुते ।**

**वैद्यके गुण**—अभेद्य ( वादविवादमे दूसरे धूर्त आदि जिसको पराजित न कर सके ), अनुद्धत ( गम्भीर अथवा प्रसिद्ध ), स्तब्ध ( सोचकर करनेवाला, जल्दबाज़ नहीं ), सूनृतः ( सत्यवादी अथवा जिसके पास सब लोग विना हिचकिचाहटके पहुंच सके ), प्रियदर्शन ( सौम्य–देखनेमे साधु स्वभाव, हर समय माथेमे बल पडे हुए न हो ) बहुश्रुत ( खूब प्रसिद्ध; अथवा बहुतसे लोगोके सम्पर्कमे आया हुआ ), कालवेदी ( समयको पहचाननेवाला–क्रियाकालका जो अतिक्रमण नहीं करता, अथवा रोगीके स्वभाव प्रकृतिको जाननेवाला ), ज्ञात-ग्रन्थ ( जिसने शास्त्रके मर्मको समझ लिया ), अर्थशास्त्रवित् (कर्माभ्यासको जो भली प्रकार जानता है), जो रोगी मनुष्योको और अनाथोको पुत्रके समान मानता हो, गुरुने जिसको चिकित्सा कर्म करनेकी आज्ञा दे दी हो, वह वैद्य सच्चे अर्थोंमे 'भिषक्' शब्दसे कहे जाने योग्य होता है ।

**वक्तव्य**—सुश्रुतमें भिषक् शब्दका एक और लक्षण किया है, यथा–

"सचयं च प्रकोपं च प्रसरं स्थानसंश्रयम् ।
व्यक्तिं भेदं च यो वेत्ति दोषाणा स भवेद् भिषक् ॥

जो वैद्य दोषोके सचय, कोप एवं प्रसर–इनके स्थान और आश्रयको, तथा दोषोके पृथग् पृथग् एवं समष्टिरूपमें भेदोंको भली प्रकार जानता है, वही वास्तवमे 'वैद्य' शब्दसे कहे जाने योग्य है ॥ ८ ॥ ९ ॥–

**यस्तु केवलशा : कर्मस्वपरिनिष्ठितः ॥ १० ॥**
**स मुह्यत्यातुरं प्राप्य प्राप्य भीरुरिवाहवम् ।**

**केवल शास्त्रज्ञानकी हानि**—जो वैद्य केवल शास्त्रको जानता है, कर्माभ्यासको नही जानता, वह रोगीको सामने देखकर घबरा जाता है, जिस प्रकार कि डरपोक आदमी सग्राम-मेसे भाग खड़ा होता है । रोगीका रोग ग्रन्थके पदवाक्य नहीं हटा सकते ॥ १० ॥—

१. निम्न दिनोंमें भी अध्ययन बन्द रखनेका आदेश सुश्रुत (सू. स्था. अ. २) में है—

कृष्णेऽष्टमी तन्निधनेऽहनी द्वे
शुक्ले तथाऽप्येवमहर्द्विसन्ध्यम् ।
स्वतन्त्रराष्ट्रक्षितिपव्यथासु
श्मशानयानायतनाहवेषु ।
महोत्सवौत्पातिकदर्शनेषु ॥

कृष्णपक्षकी अष्टमी अमावास्या, चतुर्दशी; शुक्लपक्षकी अष्टमी, पूर्णिमा, चतुर्दशी, प्रात साय सन्ध्याकालमें, अपने स्वतन्त्र देशपर कोई आपत्ति आनेपर, अपने राजापर कोई आपत्ति आनेपर, श्मशानमें, सवारीमें, वधस्थानमें; संग्राममें, महोत्सवमें; उत्पात ( अनिष्टसूचक निर्घातादि ) में अध्ययन नहीं करना चाहिये ।

**यः पुनः कुरुते कर्म धार्ष्ट्याच्छास्त्रविवर्जितः ॥११॥**
**स सत्सु गर्हामाप्नोति वधं चर्च्छति राजतः।**

**शास्त्रज्ञान न करनेकी हानि**—जो वैद्य धृष्टताके कारण शास्त्रका अभ्यास नहीं करता, और चिकित्साकर्ममें प्रवृत्त हो जाता है; उसका सज्जन पुरुषोंमें आदर नहीं होता ( क्योंकि जब कोई गम्भीर शास्त्रवार्ता चलती है, तब उसको चुप रहना पडता है ), और राजासे मृत्युदण्ड पाता है ॥ ११ ॥–

**हेतौ लिङ्गे प्रशमने रोगाणामपुनर्भवे ॥ १२ ॥**
**ज्ञानं चतुर्विधं यस्य स राजार्हो भिषक्तमः।**

**उत्तम भिषक्**—जिस वैद्यका ज्ञान चार प्रकारका है, वह उत्तम वैद्य है, एवं राजाके योग्य होता है। जो रोगके कारणोंको, लक्षणोंको, रोगकी शान्तिके उपायको तथा रोगको दुवारा न होने देनेके कारणोंको समझता है, वह उत्तम वैद्य है, ऐसा वैद्य राजाके योग्य होता है ॥ १२ ॥—

**शस्त्रं शास्त्राणि सलिलं गुणदोषप्रवृत्तये ॥ १३ ॥**
**पात्रापेक्षीण्यतः प्रज्ञां बाहुश्रुत्येन बृंहयेत्।**

**बहुश्रुतकी प्रशंसा**—वैद्यको चाहिये कि वह अपनी प्रज्ञा ( बुद्धि ) को बहुत सुन कर ( वृद्ध वैद्योंके पास बैठ कर उनके साथ चर्चा करके ) बढ़ाये। क्योंकि गुण और दोष पात्रकी अपेक्षासे होते हैं। जिस प्रकारकी, शास्त्र शौर्ययुक्त पुरुषमें गुणवान होता है, और भीरु पुरुषमें दोषयुक्त हो जाता है। इसी प्रकार सत्पात्रमें पानी गुणशाली और मलिन पात्रमें दोषशाली हो जाता है। इसी तरह शास्त्र भी सत्पात्रमे गुणयुक्त और कुपात्रमे दूषित हो जाता है ॥ १३ ॥—

**प्रदीपभूतं [illegible] हि दर्शनं विपुला मतिः ॥ १४ ॥**
**ताभ्यामतः सुयुक्ताभ्यां चि[illegible]पराध्यति।**

**प्रज्ञाके बढानेमें कारण**—शास्त्र और प्रदीप ( दिया ) दोनो एक समान हैं। जिस प्रकारकी दीपककी बत्तीको जरा बढानेसे प्रकाश भी बढ जाता हैं, इसी प्रकार शास्त्रके बढ़नेसे मनुष्यकी प्रज्ञा भी बढ जाती है। जिससे कि सब चीज़ साफ़ दीखने लगती हैं। ऐसी अवस्थामे कार्य करनेसे चिकित्साकार्यमे भूल नहीं होती। क्योंकि शास्त्रज्ञानके कारण बुद्धिके विकसित होनेसे सब कुछ स्पष्ट ( प्रकाशित ) हो जाता है ॥ १४ ॥–

**आहूत एव यो याति सुवेषः सुनिमित्ततः ॥ १५ ॥**
**गत्वाऽऽतुरार्थादन्यत्र न निधत्ते मनः क्वचित्।**
**व्याधीन्परीक्षते सम्यङ्निदानादिविशेषतः ॥ १६ ॥**
**ह्रेपणीयां च तद्वार्तां न प्रकाशयते बहिः।**
**सहसा न च [illegible]ऽपि क्रियाकालमहापयन् ॥१७॥**
**जानाति चोपचरितुं स वैद्यः सिद्धिमश्नुते।**

**रोगसिद्धि**—जो वैद्य रोगीके बुलानेपर ही ( बिना बुलाये नहीं ) रोगीके घर जाता है, भद्र पुरुषोंका वेष धारण करता है, मंगलसूचक शुभ लक्षणोंमें घरसे चलता है, और रोगीके घरमें जाकर रोगीके सिवाय अन्य बातोंकी ओर ध्यान नहीं करता, रोगकी परीक्षा निदान, प्राग्रूप, रूप आदिकी सहायतासे बहुत शान्तिपूर्वक करता है, रोगीकी लज्जाजनक बातको बाहर दूसरे लोगोंपर प्रकाशित नही करता, कोई काम जल्दबाज़ीमें नहीं करता, और न क्रियाकालका उल्लङ्घन करता है ( क्रियाकालको नहीं गुजारता ) अर्थात् ठीक समयपर जो कार्य करता है, चिकित्साविधिको जो वैद्य भली प्रकार जानता है, वह अवश्य अपने कार्य मे सफल होता है ॥ १५–१७ ॥–

**नाददीतामिषं स्त्रीभ्यस्तदध्यक्षे पराङ्मुखे ॥ १८ ॥**
**ताभिश्च रहसि स्थानं परिहासं च वर्जयेत्।**

**वैद्यके लिये कुछ आदेश**—परस्त्री आमिष ( कोई भी भोग्य वस्तु ) कभी ग्रहण नही करना चाहिये। परस्त्रीके पतिकी अनुपस्थिति उसके साथ एकान्तमें कभी भी हास-परिहास नहीं करना चाहिये।

**वक्तव्य**—आमिष शब्द जहा मासका द्योतक है, वहां पर 'भोग्य वस्तु'को भी बताता है। स्त्रियोसे प्रदत्त कोई भी वस्तु उसके स्वामीकी आज्ञाके विना नहीं लेनी चाहिये। स्त्रियोसे एकान्तमें बातचीत करना वैद्यके व्यवसायको धक्का पहुंचाता है ॥ १८ ॥—

**आर्तं च नृपसद्वैद्यैर्द्विष्टं तद्द्वेषिणं द्विषम् ॥ १९ ॥**
**चण्डं शोकातुरं भीरुं कृतघ्नं वैद्यमानिन[illegible]।**
**हीनोपकरणं व्यग्रमविधेयं गतायुषम् ॥ २० ॥**

**निम्न लिखित लोगोंकी चिकित्सा नहीं करनी चाहिये**—जो व्यक्ति राजा, सज्जन पुरुष और वैद्योसे द्वेष रखता हो, अथवा जिस रोगी व्यक्तिकी राजा, सत्पुरुष और वैद्य (अथवा सद्वैद्य ) निन्दा करते हो, अपने शत्रु रोगीकी, चण्ड स्वभाव ( क्रोधी या अहंकार स्वभाव ) वाले रोगीकी, शोक ( चिन्ता ) मे डूबे रोगीकी, डरपोक ( कमदिल ) रोगीकी, किये हुए उपकारको न माननेवाले व्यक्तिकी, और जो वैद्य न होते हुए भी अपनेको वैद्य मानकर वैद्यकमे दखल देता हो, उस रोगीकी, जिस रोगीके पास चिकित्सा करवानेके साधन न हो, जो रोगी दूसरी बातोमे फँसा ( दत्तचित्त ) हो–वैद्यकी बात न सुने, उसकी तथा जिस रोगीकी आयु सम्पूर्ण हो गई हो ( जिस रोगीमे अरिष्ट लक्षण दीखने लग जायें ) उसकी चिकित्सा नहीं करनी चाहिये।

**वक्तव्य**—क्योंकि ऐसे लोगोंकी चिकित्सा करनेसे अपयश-ही मिलता है, इसलिये इनके काममे दखल देना ही ठीक नहीं ॥ १९ ॥ २० ॥

**जिजीविषुर्व्याधितोऽपि पूर्वोक्तगुणवर्जितान्।**
**क्रि[illegible]े वैद्यान्मृत्योरग्रेसरा हि ते ॥ २१ ॥**

**कुवैद्यका त्याग**—जो रोगी बीमार होते हुए भी जीने

की (स्वस्थ होनेकी) इच्छा रखते हो; उनको चाहिये कि जिन वैद्योंमें पूर्वोक्त (सू०स्था०अ०२श्लो०८,९) गुण न हो, और जो वैद्य अपनी चिकित्साको ताबेके टुकड़ोसे बेचते हो, उनका त्याग कर दे। क्योंकि ऐसे वैद्य मृत्युके आगे चलनेवाले पदाति है, अर्थात् मृत्युको सूचना देनेवाले हैं, ऐसे लोगोसे क्या भला होनेवाला है ॥ २१ ॥

**भिषक् द्रव्याण्युपस्थाता रोगी पादचतुष्टयम्।**
**चिकित्सितस्य निर्दिष्टं तच्चतुर्गुणम् ॥ २२ ॥**

**चिकित्साके सोलह अग**—चिकित्सा (रोगशान्ति उपाय) के चार पाद (अग) हैं। यथा—१ भिषक् (वैद्य), २ द्रव्य (औषधिया), ३ उपस्थाता (परिचारक), ४ रोगी (बीमार आदमी)। इनमे प्रत्येक पादके चार चार गुण हैं। इस प्रकारसे चिकित्साके सोलह अग हैं ॥ २२ ॥

**दक्षस्तीर्थात्तशास्त्रार्थो दृष्टकर्मा शुचिर्भिषक्।**

**वैद्यके चार गुण**—दक्ष (चतुर-अपने कार्यमे कुशल), तीर्थात्तशास्त्रार्थ (उपाध्यायसे जिसने शास्त्रका अभ्यास भली प्रकार किया है), दृष्टकर्मा (क्रियात्मक ज्ञान भली प्रकारसे हो), शुचि (शरीर और मनसे पवित्र रहनेवाला), ये चार वैद्यके गुण हैं ॥—

**बहुकल्पं बहुगुणं सम्पन्नं योग्यमौषधम् ॥ २३ ॥**

**औषधके चार गुण**—बहुकल्प (एकही औषधके बहुतसे संस्कार किये जा सके,-अर्थात् एकही औषधको स्वरस, क्वाथ, फाट आदि भिन्न भिन्न रूपसे दिया जा सके, नमकके समान एकही रूपमे न रहे), बहुगुण (जिस औषधका सत्त्व पूर्ण अवस्थामें हो, वर्षाके कारण हीनवीर्य न बनी हो), सपन्न (पाकसस्कार आदिसे युक्त—तैय्यार की हुई), योग्य (रोगीके लिये योग्य, रोगी उसका इस्तेमाल कर सके, ऐसी न हो कि रोगी उसको पी या खा न सके, साथही देश-कालकी अवस्थाके अनुसार हो), ये औषधके चार गुण हैं ॥ २३ ॥

**अनुरक्तः शुचिर्दक्षो बुद्धिमान्परिचारकः।**

**परिचारकके गुण**—अनुरक्त (अपने रोगीसे स्नेह-ममता रखनेवाला), शुचि (मनसे ईमानदार और शरीरसे साफ सुथरा), दक्ष (अपने कार्यमे चतुर—समझदार), बुद्धिमान (वैद्यकी बातको समझनेवाला—होशियार, ये परिचारकके चार गुण हैं ॥—

**ाो रोगी भिषग्वश्यो ज्ञापकः सत्त्ववानपि ॥२४॥**

**रोगीके चार गुण**—आढ्य (धनी-चिकित्साके आवश्यक साधन इकट्ठे कर सके), भिषग्वश्य (वैद्यकी आज्ञामे रहनेवाला; स्वच्छन्द या मनमानी न करनेवाला), ज्ञापक (अपनी शिकायतोंको भली प्रकार वैद्यको बता सके), सत्त्ववान् (हिम्मतवाला-डरपोक न हो), ये चार रोगीके गुण हैं।

**वक्तव्य**—यदि चिकित्साके उपरोक्त सोलह अंग पूर्ण हो तो चिकित्साकार्यमें सफलताकी पूर्ण आशा रहती है। इसलिये चिकित्सामें हाथ डालनेसे पूर्व इन सोलह अगोकी परीक्षा कर लेनी चाहिये ॥ २४ ॥

**यद्वैद्ये विगुणे पादा गुणवन्तोऽप्यनर्थकाः।**
**सपादहीनानप्यार्तान् गुणवान् यच्च यापयेत् ॥ २५॥**
**चिकित्सायास्तमेवातः प्रधानं कारणं विदुः।**

**चिकित्सामें मुख्य कारण**—यद्यपि चिकित्साके सोलह अग हैं तथापि ये सब वैद्यके उपरही निर्भर करते हैं। यदि इनमेसे वैद्य उपरोक्त गुणोसे हीन हो तो शेष तीन पाद गुणवान होनेपरभी निरर्थक है। क्योकि वैद्यही तो शेष तीन पादोका उपयोग करेगा। इसके अतिरिक्त यदि वैद्य अकेला पूर्वोक्त गुणोसे युक्त है, तो शेष तीन पादोका यदि वे पूर्वोक्त गुणोसे रहितभी हैं, तोभी युक्तिपूर्वक प्रयोग करके रोगीको मृत्युसे बचा सकता है। इसलिये चिकित्सामे प्रधान कारण वैद्यकोही माना गया है। वही इस शेष मशीनरीका चालक है उसके विना औषध, परिचारक, रोगी तीनोही गुणवान होनेपरभी व्यर्थ हैं ॥२५॥—

**साध्योऽसाध्य इति व्याधिर्द्विधा तौ तु पुनर्द्विधा २६**
**सुसाध्यः कृच्छ्रसाध्यश्च याप्यो यश्चानुपक्रमः।**

**रोगोंके भेद**—रोग दो प्रकारके हैं। एक साध्य (जो अच्छे हो सकते हैं), दूसरे असाध्य (जो अच्छे नहीं हो सकते)। इनमे साध्य रोग फिर दो प्रकारके हैं। एक सुखसाध्य (जो सुगमतासे अच्छे हो जाते हैं), दूसरे कृच्छ्रसाध्य (कठिनाईसे अच्छे होते हैं)। असाध्य रोगभी दो प्रकारके हैं। एक याप्य (जो कि आहार-विहार या चिकित्सासे कुछ समयतक शान्त किये जा सकते हैं, परन्तु जड़से नही जाते, जैसे—जन्मकालीन अर्श), दूसरे अनुपक्रम (सर्वथा असाध्य—जिनकी कोई चिकित्सा नहीं, मृत्युतक बने रहते हैं, यथा—कुष्ठ) ॥ २६ ॥—

**सर्वौषधक्षमे देहे यूनः पुंसो जितात्मनः ॥ २७ ॥**
**अमर्मगोऽल्पहेत्वग्ररूपरूपोऽनुपद्रवः।**
**अतुल्यदूष्यदेशर्तुप्रकृतिः पादसम्पदि ॥ २८ ॥**
**ग्रहेष्वनुगुणेष्वेकदोषमार्गो नवः सुखः।**
**सुखसाध्यः सुखोपायः कालेनाल्पेन साध्यते ॥२९॥**

**सुखसाध्य रोग**—रोगीका शरीर यदि सब प्रकारकी औषध (शस्त्रकर्मभी) सहन कर सके, रोगी युवा हो (वृद्ध या बालक न हो), रोगी पुरुष हो (स्त्री नहीं); जितात्मा (रोगी सयमशील, जीभका चटोरा न हो), रोग मर्मस्थान (शिर, हृदय, नाभि इन स्थानो) में न पहुंचा हो, रोगकी उत्पत्ति थोड़ेसे कारणोसे (बहुत कारणोसे नहीं) हुई हो, रोगके पूर्वरूप और रूप (लक्षण) थोड़े हों (सम्पूर्ण या अधिक न हो), तथा रोगीके साथ कोई उपद्रव (रोगीके पीछे कोई दूसरा रोग न हो गया हो) न हो, रोगके साथ रोगीके शरीरके रस-रक्तादि दूष्योंका मेल न हो (यथा शीतगुण श्लेष्मासे उष्णगुण रक्त दूषित हो जायें), रोगके साथ रोगीके देशका सादृश्य न

हो ( यथा–आनूप देशमें पित्तजन्य रोग ), रोगके साथ ऋतुकी समानता न हो ( यथा–शरद् ऋतुमे कफजन्य रोग ), अतुल्य-प्रकृति–रोगीकी प्रकृतिके साथ रोगकी समानता न हो ( यथा–पित्तप्रकृति व्यक्तिमे कफजन्य रोग ), पादसपदि ( चिकित्साके उपरोक्त चारो अग रोगीको प्राप्त हो ), रोगकी उपस्थितिमे ग्रह (सूर्य, चन्द्र आदि) रोगीकी अनुकूल राशिमे हो (मारक न हो), एकमार्गग ( रोग अन्तर्भाग या बहिर्भाग–इनमेसे किसी एक मार्गका आश्रय लिया हुआ हो), तथा रोग नूतन हो (चिरकालीन न हो ), इस प्रकारकी व्याधि सुखपूर्वक सुगमतासे अच्छी की जा सकती है। सुखसाध्य व्याधि सरलतासे थोडे कालमे अच्छी हो जाती है, इसलिये इस प्रकारके रोगोको 'सुखसाध्य' व्याधि कहते हैं ॥ २७–२९ ॥

**कृच्छ्रैरुपायैः कृच्छ्रस्तु महद्भिश्च चिरेण च ।**
**असाध्यलिङ्गसङ्कीर्णस्तथा शस्त्रादिसाधनः ॥ ३० ॥**

**कृच्छ्रसाध्य रोग**—कृच्छ्र व्याधि कृच्छ्र उपायोसे (दुष्कर पीडादायक साधनोसे ), बहुत बड़े उपकरणोकी मददसे, बहुत समयमे, तथा शस्त्र, अग्नि, क्षार आदिसे शान्त होती है। इस प्रकारके रोगोमे असाध्य व्याधिके लक्षण मिले रहते हैं ( असाध्य लक्षणोकी झलक रहती है ) ॥ ३० ॥

**शेषत्वादायुषः पथ्यैर्याप्यः प्रायो विपर्यये ।**
**दत्त्वाऽल्पं सुखमल्पेन हेतुना स प्रतन्यते ॥ ३१ ॥**
**याति नाशेषतां रोगः कर्मजो नियतायुषः ।**
**विष्कम्भैर्धार्यतेऽत्रातुरो हितैः ॥ ३२ ॥**

**याप्य रोग**—याप्य रोगमें साध्य व्याधिसे अधिक असाध्य व्याधिके लक्षण होते हैं ( अर्थात् इस याप्य रोगमे पचास प्रतिशतकसे अधिक असाध्य व्याधिके लक्षण रहते हैं ), परन्तु आयुके शेष होनेके कारण तथा आहार-विहारके पथ्यसे रोग याप्य ( कुछ समयके लिये शान्त ) हो जाता है। यह याप्य बीमारी कुछ थोड़े समयके लिये शान्त होकर रोगीको आराम देती है, परन्तु फिर जल्दीही थोड़ेसे कारणसे उठ खड़ी होकर फैल जाती है। इस प्रकारका रोग कभीभी मूलसे नष्ट नहीं होता। क्योंकि पापकृत्योंसे उत्पन्न रोग न तो रोगीको मारता है, और न स्वय नष्ट होता है, अपितु मृत्युपर्यन्त रोगीको पीडित करता रहता है। इस प्रकारके याप्य रोगीको सहारा दे कर खड़ा किया जाता है। जिस प्रकार कि गिरती हुई छत या दिवारको स्तम्भ [टेक] का सहारा देकर कुछ समयके लिये गिरनेसे बचा लेते हे, उसी प्रकार आहार-विहार-चिकित्सासे रोगको कुछ समयके लिये रोककर रोगीको आराम दे देते हैं ॥ ३१ ॥ ३२ ॥

**परोऽसाध्यः क्रियाः सर्वाः प्रत्याख्येयोऽतिवर्तते ।**
**तस्मादुपेक्ष्य एवासौ स्थितोऽत्यन्तविपर्यये ॥ ३३ ॥**
**भ्रममोहारतिकरो दृष्टरिष्टोऽक्षनाशनः ।**

**असाध्य रोग**—इसके आगे असाध्य रोग–इन रोगोमे सब प्रकारकी चिकित्सा निष्फल हो जाती है, किसीभी प्रकारकी चिकित्सा कामयाब नही होती। इस प्रकारके रोगोमे सुखसाध्य व्याधिसे अत्यन्त विपरीत लक्षण होते हैं, इसलिये इन असाध्य रोगोकी उपेक्षा करनी चाहिये, उनकी चिकित्सामे हाथ नही डालना चाहिये। इन असाध्य रोगोके कारण रोगीमे भ्रम ( चित्तकी अस्थिरता, अनेक विषयोमे मनका दौड़ना ), मोह ( मूर्च्छा अचेतनता, बेहोशी ), अरति ( बेचैनी ), उत्पन्न हो जाती है। एव मृत्युके सूचक लक्षण तथा इन्द्रियोका नाश हो जाता है ( इन्द्रिया अपने विषयको ग्रहण करनेमे असमर्थ हो जाती हैं )। इन भ्रम, मोह, अरति, रिष्टलक्षण तथा इन्द्रियनाशसे असाध्य व्याधिको समझ लेना चाहिये ॥३३॥—

**व्याधिं पुरा परीक्ष्यैवमारभेत ततः क्रियाम् ॥ ३४ ॥**
**स्वार्थविद्यायशोहानिमन्यथा ध्रुवमाप्नुयात् ।**

**चिकित्सासे पूर्व कार्य**—रोगीको देखकर सबसे पहले रोगकी परीक्षा करनी चाहिये। रोगकी परीक्षा कर लेनेके पश्चात् चिकित्साकार्य प्रारम्भ करना चाहिये। यदि रोगकी परीक्षा किये विनाही चिकित्सा प्रारम्भ कर दी जायगी तो इससे सफलता नहीं मिलती, जिससे वैद्यका स्वार्थ ( इच्छित कामना ) पूरा नही होता, वैद्यकविद्याकी निन्दा होती है ( वैद्यक शास्त्रको वब्बा लगता है ), वैद्यको अपयश मिलता है ॥ ३४ ॥—

**साध्ययोरपि संयोगोऽबलिनो यात्यसाध्यताम्॥३५॥**
**विद्यादसाध्यमेवातः साध्यासाध्यसमागमम् ।**
**नासाध्यः साध्यतां याति साध्यो याति त्वसाध्यताम्**

**साध्य रोग असाध्यमें बदल जाता है**—जिस साध्य व्याधिमे साध्य लक्षण बलवान् भी हो, उस व्याधिका यदि असाध्य व्याधिके साथ सयोग हो जाये तो वह भी असाध्य बन जाती है। क्योकि साध्य व्याधिका असाध्य व्याधिसे सयुक्त हो जाना, असाध्यताका सूचक है। क्योकि असाध्य व्याधि कभी साध्य नहीं होती, परन्तु साध्य व्याधि असाध्यमे वदल सकती है।

**वक्तव्य**—साध्य रोगमें यदि शुभ लक्षणभी हो, और साथही असाध्य व्याधिका उसमे मिश्रण हो जाये तो असाध्य व्याधि बलवान होनेसे साध्य रोगको असाध्यमे वदल देती है। जिस प्रकार कि चेचकके रोगमें जबतक छातीमे दर्द (निमोनिया) नही होता, चेचक रोग सुखसाध्य रहता है, परन्तु निमोनिया होनेपर यही चेचक असाध्य रूपमे बदल जाती है ॥३५॥३६॥

---

१ कहीं कहीं पर इस सिद्धान्तका अपवादभी है। यथा–

ज्वरे तुल्यर्तुदोषत्व प्रमेहे तुल्यदूष्यता ।
रक्तगुल्मे पुराणत्व सुखसाध्यस्य लक्षणम् ॥

ज्वरमें ऋतु और दोष समान हो ( यथा–शरदमें पित्तज्वर ), प्रमेहमें दोष और दूष्य समान हो ( यथा–कफजन्य प्रमेहमें मेद दूषित हो ), तथा रक्तगुल्ममें गुल्मका पुराना होना ( दस मास पीछे ) सुखसाध्य व्याधिका लक्षण है।

हो ( यथा-आनूप देशमें पित्तजन्य रोग ), रोगके साथ ऋतुकी समानता न हो ( यथा-शरद् ऋतुमे कफजन्य रोग ), अतुल्य-प्रकृति-रोगीकी प्रकृतिके साथ रोगकी समानता न हो ( यथा-पित्तप्रकृति व्यक्तिमे कफजन्य रोग ), पादसपदि ( चिकित्साके उपरोक्त चारो अग रोगीको प्राप्त हो ), रोगकी उपस्थितिमे ग्रह (सूर्य, चन्द्र आदि) रोगीकी अनुकूल राशिमे हो (मारक न हो), एकमार्गग ( रोग अन्तर्भाग या बहिर्भाग-इनमेसे किसी एक मार्गका आश्रय लिया हुआ हो), तथा रोग नूतन हो (चिरकालीन न हो ), इस प्रकारकी व्याधि सुखपूर्वक सुगमतासे अच्छी की जा सकती है। सुखसाध्य व्याधि सरलतासे थोडे कालमे अच्छी हो जाती है, इसलिये इस प्रकारके रोगोको 'सुखसाध्य' व्याधि कहते हैं ॥ २७-२९ ॥

**कृच्छ्रैरुपायैः कृच्छ्रस्तु महद्भिश्च चिरेण च ।**
**असाध्यलिङ्गसङ्कीर्णस्तथा शस्त्रादिसाधनः ॥ ३० ॥**

**कृच्छ्रसाध्य रोग**—कृच्छ्र व्याधि कृच्छ्र उपायोसे (दुष्कर पीडादायक साधनोसे ), बहुत बड़े उपकरणोकी मददसे, बहुत समयमे, तथा शस्त्र, अग्नि, क्षार आदिसे शान्त होती है । इस प्रकारके रोगोमे असाध्य व्याधिके लक्षण मिले रहते हैं ( असाध्य लक्षणोकी झलक रहती है ) ॥ ३० ॥

**शेषत्वादायुषः पथ्यैर्याप्यः प्रायो विपर्यये ।**
**दत्त्वाऽल्पं सुखमल्पेन हेतुना स प्रतन्यते ॥ ३१ ॥**
**याति नाशेषतां रोगः कर्मजो नियतायुषः ।**
**विष्कम्भैर्धार्यतेऽत्रातुरो हितैः ॥ ३२ ॥**

**याप्य रोग**—याप्य रोगमें साध्य व्याधिसे अधिक असाध्य व्याधिके लक्षण होते हैं ( अर्थात् इस याप्य रोगमे पचास प्रतिशतकसे अधिक असाध्य व्याधिके लक्षण रहते हैं ), परन्तु आयुके शेष होनेके कारण तथा आहार-विहारके पथ्यसे रोग याप्य ( कुछ समयके लिये शान्त ) हो जाता है । यह याप्य बीमारी कुछ थोड़े समयके लिये शान्त होकर रोगीको आराम देती है, परन्तु फिर जल्दीही थोड़ेसे कारणसे उठ खड़ी होकर फैल जाती है । इस प्रकारका रोग कभीभी मूलसे नष्ट नहीं होता। क्योंकि पापकृत्योंसे उत्पन्न रोग न तो रोगीको मारता है, और न स्वय नष्ट होता है, अपितु मृत्युपर्यन्त रोगीको पीडित करता रहता है। इस प्रकारके याप्य रोगीको सहारा दे कर खड़ा किया जाता है । जिस प्रकार कि गिरती हुई छत या दिवारको स्तम्भ [टेक] का सहारा देकर कुछ समयके लिये गिरनेसे बचा लेते है, उसी प्रकार आहार-विहार-चिकित्सासे रोगको कुछ समयके लिये रोककर रोगीको आराम दे देते हैं ॥ ३१ ॥ ३२ ॥

**परोऽसाध्यः क्रियाः सर्वाः प्रत्याख्येयोऽतिवर्तते ।**
**तस्मादुपेक्ष्य एवासौ स्थितोऽत्यन्तविपर्यये ॥ ३३ ॥**
**भ्रममोहारतिकरो दृष्टरिष्टोऽक्षनाशनः ।**

**असाध्य रोग**—इसके आगे असाध्य रोग-इन रोगोमे सब प्रकारकी चिकित्सा निष्फल हो जाती है, किसीभी प्रकारकी चिकित्सा कामयाब नही होती । इस प्रकारके रोगोमे सुखसाध्य व्याधिसे अत्यन्त विपरीत लक्षण होते हैं, इसलिये इन असाध्य रोगोकी उपेक्षा करनी चाहिये, उनकी चिकित्सामे हाथ नही डालना चाहिये । इन असाध्य रोगोके कारण रोगीमे भ्रम ( चित्तकी अस्थिरता, अनेक विषयोमे मनका दौड़ना ), मोह ( मूर्च्छा अचेतनता, बेहोशी ), अरति ( बेचैनी ), उत्पन्न हो जाती है । एव मृत्युके सूचक लक्षण तथा इन्द्रियोका नाश हो जाता है ( इन्द्रिया अपने विषयको ग्रहण करनेमे असमर्थ हो जाती हैं ) । इन भ्रम, मोह, अरति, रिष्टलक्षण तथा इन्द्रियनाशसे असाध्य व्याधिको समझ लेना चाहिये ॥३३॥—

**व्याधिं पुरा परीक्ष्यैवमारभेत ततः क्रियाम् ॥ ३४ ॥**
**स्वार्थविद्यायशोहानिमन्यथा ध्रुवमाप्नुयात् ।**

**चिकित्सासे पूर्व कार्य**—रोगीको देखकर सबसे पहले रोगकी परीक्षा करनी चाहिये । रोगकी परीक्षा कर लेनेके पश्चात् चिकित्साकार्य प्रारम्भ करना चाहिये । यदि रोगकी परीक्षा किये विनाही चिकित्सा प्रारम्भ कर दी जायगी तो इससे सफलता नहीं मिलती, जिससे वैद्यका स्वार्थ ( इच्छित कामना ) पूरा नही होता, वैद्यकविद्याकी निन्दा होती है ( वैद्यक शास्त्रको धब्बा लगता है ), वैद्यको अपयश मिलता है ॥ ३४ ॥—

**साध्ययोरपि संयोगोऽबलिनो यात्यसाध्यताम्॥३५॥**
**विद्यादसाध्यमेवातः साध्यासाध्यसमागमम् ।**
**नासाध्यः साध्यतां याति साध्यो याति त्वसाध्यताम्**

**साध्य रोग असाध्यमें बदल जाता है**—जिस साध्य व्याधिमे साध्य लक्षण बलवान् भी हो, उस व्याधिका यदि असाध्य व्याधिके साथ सयोग हो जाय तो वह भी असाध्य बन जाती है । क्योकि साध्य व्याधिका असाध्य व्याधिसे सयुक्त हो जाना, असाध्यताका सूचक है। क्योकि असाध्य व्याधि कभी साध्य नहीं होती, परन्तु साध्य व्याधि असाध्यमे बदल सकती है ।

**वक्तव्य**—साध्य रोगमें यदि शुभ लक्षणभी हो, और साथही असाध्य व्याधिका उसमे मिश्रण हो जाय तो असाध्य व्याधि बलवान होनेसे साध्य रोगको असाध्यमे बदल देती है । जिस प्रकार कि चेचकके रोगमें जबतक छातीमे दर्द (निमोनिया) नही होता, चेचक रोग सुखसाध्य रहता है, परन्तु निमोनिया होनेपर यही चेचक असाध्य रूपमे बदल जाती है ॥३५॥३६॥

---

१ कहीं कहीं पर इस सिद्धान्तका अपवादभी है। यथा-

ज्वरे तुल्यर्तुदोषत्व प्रमेहे तुल्यदूष्यता ।
रक्तगुल्मे पुराणत्व सुखसाध्यस्य लक्षणम् ॥

ज्वरमें ऋतु और दोष समान हो ( यथा-शरदमें पित्तज्वर ), प्रमेहमें दोष और दूष्य समान हो ( यथा-कफजन्य प्रमेहमें मेद दूषित हो ), तथा रक्तगुल्ममें गुल्मका पुराना होना ( दस मास पीछे ) सुखसाध्य व्याधिका लक्षण है ।

शुद्ध ताम्रपात्र ) मे पानी रख देना चाहिये, और प्रात इसका उपयोग करना चाहिये। इस पानीको नासाछिद्रसे पीना चाहिये। यदि नासाछिद्रसे पीना सम्भव न हो तो मुखसेही पी लेना चाहिये। इसके पान करनेसे बहुतसे लाभ होते हैं। यथा–

सवितुरुदयकाले तु प्रसृती सलिलस्य सम्पिबेदष्टौ।
रोगजरापरिमुक्तो जीवेद् वत्सरशतं साग्रम्॥ १॥
विगतघननिशीथे प्रातरुत्थाय नित्यम्
पिबति खलु नरो यो घ्राणरन्ध्रेण वारि।
स भवति मतिपूर्णश्चक्षुषा तार्क्ष्यतुल्यो
वलिपलितविहीन सर्वरोगैर्विमुक्त॥ २॥
अर्श शोथग्रहण्यो ज्वरजठरजराकोष्ठमेदोविकारा
मूत्राघातास्रपित्तश्रवणगलशिर श्रोणिशूलाक्षिरोगा।
ये चान्ये वातपित्तक्षतजकफकृता व्याधय सन्ति जन्तो-
स्तांस्तानभ्यासयोगादपहरति पय पीतमन्ते निशाया॥ ३॥

जो व्यक्ति सूर्य निकलनेसे पूर्व ( उष कालमें–सूर्यकी प्रथम किरण जबतक पृथ्वीपर न पड़े ) पानीकी आठ प्रसृति ( चुल्लू ) पी लेता है, उसको न तो किसी प्रकारका रोग होता है, और न बुढ़ापा सहसा आता है। ऐसा व्यक्ति पूरे सौ वर्ष निरोगी रहता है। रातके पश्चिम भागमे नित्यप्रति उठकर जो व्यक्ति नासिका मार्गसे पानी पीता है, उसकी आखें गरुड़के समान विशाल होती हैं, बुद्धि निर्मल हो जाती है, शरीरपर झुरिया नहीं पड़ती, बाल सफेद नहीं होते और सब रोगोसे बचा रहता है। रातके अन्तिम भागमे पानी पीनेसे अर्श, शोथ, ग्रहणीरोग, ज्वर, उदररोग, वृद्धावस्था, कोष्ठगत रोग ( यकृत् या प्लीहा वृद्धि ), मेदोरोग ( स्थूलता या प्रमेह ), मूत्राघात, रक्तपित्त, कर्णरोग, गलरोग, शिरोरोग, बस्तिविकार, शूल, नेत्ररोग, एव अन्य वातपित्तरोग, उर क्षत, कफजन्य रोग नहीं होते।

उष पानका पानी नासिका या मुखसे गुजर कर अन्नप्रणाली, आमाशय, ग्रहणीभाग और क्षुद्रान्त्रको सम्पूर्णरूपमे तथा बहुतसे अशमे बृहदान्त्रको धोकर शरीरमें जीर्ण होता है। क्योकि पानीका विलयन मुख्यत बृहदान्त्रही करता है। इस पानीके कारण वृक्क अधिक कार्य करके सूत्र बनाते हैं, और जिस प्रकार पानीसे धोकर नालीको साफ़ करके कचरेको आगे बहा देते हैं, उसी प्रकार यह पानी बृहदान्त्रको धोकर मलको बाहर कर देता है। इस प्रकार आमाशय और आन्त्रोके धुलनेसे कफ, वात और पित्त शान्त हो जाते हैं, जिससे मनुष्यको स्वास्थ्यलाभ होता है। शरीरमे आख तेज महाभूतका प्रतिनिधि है। इसलिये यदि शरीरमें अप्धातु ( कफकी ) वृद्धि हो जाये तो आखको हानि पहुंचनेका सदा भय बना रहता है। इस कफको कम करनेके लिये उष पान सर्वोत्तम साधन है। कफकी वृद्धि न होनेसे आखका भय चला जाता है। शरीरमें कफ ( जलीय अश )की वृद्धिही आखमे मोतिया ( Catract ) का कारण बनती है। इस पुरुषको बचानेके लिये आचार्योंने उष पान दिनचर्याकी आवश्यक　　बनाई है॥—

**जातवेगः समुत्सृजेत्॥ ३॥**
**उदङ्मुखो मूत्रशकृद्दक्षिणाभिमुखो निशि।**
**वाचं नियम्य प्रणतः संवीताङ्गोऽवगुण्ठितः॥ ४॥**
**प्रवर्तयेत्प्रचलितं न तु यत्नादुदीरयेत्।**
**नामेध्यमार्गभूङ्गसगोस्थानाकीर्णगोमये॥ ५॥**
**पुरान्तिकादिवल्मीकरम्योत्कृष्टचितिद्रुमे।**
**न नारीपूज्यगोऽर्केन्दुवाय्वन्नाग्निजलं प्रति॥ ६॥**
**न चातिरस्कृत्य महीं भयाशक्त्योस्तु कामतः।**

**शौचविधि**—ब्राह्म मुहूर्तमे उठकर आयुकी कामना रखनेवाले पुरुषको चाहिये कि मलत्यागके उपस्थित वेगको न रोके। अपितु तुरन्त मलत्याग करे। मलत्यागके समय दिनमे उत्तरकी ओर और रात्रिमे दक्षिणकी ओर मुख करना चाहिये। मलत्याग करते समय मौन ( चुपचाप ) रखना चाहिये, मलत्यागके सिवाय दूसरा कोईभी कार्य नही करना चाहिये ( जमीनपर कुरेदना या किसी विषयका चिन्तन नहीं करना चाहिये )। मलत्याग करते समय नगा नहीं हो जाना चाहिये, शरीरपर वस्त्र धारण किया होना चाहिये, जिससे मलत्यागके पश्चात् लज्जानिवारण हो सके। मलत्यागके समय शिरको भी ढाप लेना चाहिये, क्योंकि यह उत्तमाग है और शरीरमे देवकोष है[१]। मलत्याग करते समय इस बातका ध्यान रखना चाहिये कि जब मल स्वयं प्रवृत्त हो रहे हो तब उनको बाहर करे। यदि मल स्वयं प्रवृत्त न हो रहे हो ( बाहर न आ रहे हो ) तो उनको बाहर करनेके लिये बलका प्रयोग न करे।

निम्नस्थानोमे मलत्याग नहीं करना चाहिये—

अमेध्य ( अत्यन्त खराब स्थानपर, रास्तेमे, मिट्टी या राखके ढेरके उपर, गायोके बैठनेके स्थानपर, आकीर्ण ( जनसमाजमे या जहा मनुष्य बैठते हैं–चौपाल आदिमे ), गोबरके उपर, नगर या ग्रामके समीपमे, अग्निके समीप, वल्मीक ( मिट्टीका बना उंचासा ढेर जो कीड़िया बनाती हैं )के समीपमे, रमणीय सुन्दर बाग-बगीचेमे, जिस खेतमें हलचल गया हो उस भूमिमे चिताके समीपमें, वृक्षके उपर या नीचे, स्त्रीके प्रति मुख करके, गुरु आदि पूज्य पुरुषोके प्रति, तथा गाय, सूर्य, चन्द्रमा, वायु, अन्न, अग्नि, जल, इनकी ओर मुख कर मलत्याग नहीं करना चाहिये। भूमिको तिनके आदिसे ढाप कर मलत्याग नहीं करना चाहिये। परन्तु जब चौर आदिका भय हो या शरीरमे असामर्थ्य हो, जिससे कि उपरोक्त विधिका पालन करना सम्भव न हो तो यथेच्छापूर्वक मलत्याग कर सकता है। अर्थात् उपरोक्त सब विधि स्वस्थ पुरुषके लियेही है।

**वक्तव्य**—मलत्यागके लिये यह आवश्यक है कि मलत्यागकी प्रवृत्ति स्वयंही ब्राह्म मुहूर्तमें हो जायें। कभीभी बलपूर्वक मलको बाहर करनेका यत्न नहीं करना चाहिये। मलत्यागकी प्रवृत्ति

१ जैसा कि अथर्ववेद में कहा है–"देवकोष समुब्जित.। तत्प्राणोऽभिरक्षति"

स्वयंही हो इसके लिये नियमित समयपर मलत्याग करनेका अभ्यास, नित्यप्रति उष पान ( अधिक मात्रामे ) और घूमना इसमे सहायक होते हैं। मलत्यागकी प्रवृत्ति होनेपर उसको पुन रोकना नहीं चाहिये । इससे शरीरमे नाना प्रकारके विकार होते हैं। जैसा कि कहा है—

"आटोपशूलौ परिकर्तिका च
सङ्ग पुरीषस्य तथोर्ध्ववात ।
पुरीषमास्यादथवा निरेति
पुरीषवेगेऽभिहते नरस्य ॥"

यदि मनुष्य मलके उपस्थित वेगको रोक लेता है, तो उसके पेटमे आटोप (गुड्गुडाहट), शूल; काटनेके समान दर्द-मरोड़े, मलका अवरोध (मलत्यागकी इच्छा करनेपरभी मल न आना), अपानवायुकी ऊर्ध्व गति-जिसके कारण कभी कभी मुखसेभी मल प्रवृत्त होने लगता है, ये लक्षण हो जाते हैं।

इसलिये मलत्यागकी प्रवृत्तिको रोकना ठीक नहीं और अनुपस्थित मलको बलपूर्वक प्रवृत्त करनेका प्रयत्न करनाभी बुरा है ॥ ३-६ ॥—

**न वेगितोऽन्यकार्यः स्यान्नाजित्वा साध्यमामयम् ७**

मल-मूत्र आदिके स्वाभाविक वेगोके उपस्थित होनेपर दूसरा अन्य कोई काम नही करना चाहिये । सबसे प्रथम इनको बाहर प्रवृत्त करना चाहिये। पीछे दूसरे काम करने चाहिये। इसी प्रकार साध्य रोगकी चिकित्सा सबसे प्रथम करवाकर फिर अन्य काम करना चाहिये ।

**वक्तव्य**—यह रोग तो साध्य है, छोटासा है, जब चाहूंगा-ईलाज करवा लूंगा, यह समझकर रोगकी उपेक्षा नहीं करनी चाहिये । क्योकि शत्रु, अग्नि, ऋण और रोग ये प्रथम छोटे होकर, पीछे इतने बड़े हो जाते हैं कि असाध्य बन जाते हैं। इसलिये इनका आरम्भमेही नाश करना चाहिये ॥ ७ ॥

**निःशल्यादुष्टमृत्पिण्डीपरिमृष्टमलायनः ।**
**अभ्युद्धृताभिः शुचिभिरद्भिर्मृद्भिश्च योजयेत् ॥ ८ ॥**
**लेपगन्धापहं शौचमनुत्पतितबिन्दुभिः ।**

मलत्याग करनेके पीछे मलायन ( गुदामार्ग ) को शुद्ध मिट्टी और शुद्ध जलसे साफ़ करना चाहिये। मिट्टीमे कोई शल्य (कंकरी, पत्थर आदि) नहीं होना चाहिये, मिट्टी खराब स्थानकी या दुर्गन्धयुक्त नहीं होनी चाहिये। शुद्ध मिट्टीके ढेलेसे मलमार्गको साफ करके पुन लोटे या अन्यपात्रद्वारा नदीकिनारेसे जल निकालकर उससे शौचकर्म करना चाहिये। इस प्रकार शौचकार्य करनेपर मलकी गन्ध और मल, मलद्वारभित्तिपर या बाहर नही रहता। शौचकार्य करते समय इस बातका ध्यान रखना चाहिये कि पाव आदि पर छीटे न पडे ।

**वक्तव्य**—आजकल मलत्यागके उपरान्त कागजका प्रयोग वर्तमान सभ्यतामें शिक्षित व्यक्ति करते हैं, वे इस कार्यके उपरान्त पानीका प्रयोग नहीं करते। जिससे कि मलकी दुर्गन्ध नही मिटती। मलकी दुर्गन्धको दूर करनेके लिये मिट्टीका या कागजका उपयोग ठीक है। इसमे मिट्टी दुर्गन्धको विशेष रूपसे दूर करती है। इसके उपरान्त शीतल जलमे शौचकार्य करना चाहिये। शौचकार्यमे शीतल जलही लाभप्रद हो सकता है। क्योकि शीतल जलके इस्तेमालसे खूनका बढा हुवा दबाव कम हो जाता है। और अर्श आदि रोग होनेका भय नही रहता। विशेष कर जो लोक मलत्यागमे विशेष बलका प्रयोग करते हैं, उनको तो शीतल जलका प्रयोग बहुत बड़ी मात्रामे करना चाहिये ॥ ८ ॥—

**स्पृष्ट्वा धातून्मलानश्रु दशां केशनखांश्च्युतान् ॥ ९ ॥**
**स्नात्वा भोक्तुमना भुक्त्वा सुप्त्वा क्षुत्वा सुरार्चने ।**
**रथ्यामाक्रम्य चाचामेदुपविष्ट उदङ्मुखः ॥ १० ॥**
**प्राङ्मुखो वा विविक्तस्थो न बहिर्जानु नान्यदृक् ।**
**अजल्पन्नुत्तरासङ्गी स्वच्छैरङ्गुष्ठमूलगैः ॥ ११ ॥**
**नोद्धृतैर्नानतो नोर्ध्वं नाग्निपक्वैर्न पूतिभिः ।**
**न फेनबुद्बुदक्षारैर्नैकहस्तार्पितैर्जलैः ॥ १२ ॥**
**नार्द्रैकपाणिर्नामेध्यहस्तपादो न शब्दवत् ।**

**आचमन**—निम्न अवस्थाओमें आचमन ( मुखप्रक्षालन ) करना चाहिये। शरीरसे निकले धातुओका ( रस, रक्त, मास, अस्थि आदिका ) स्पर्श करके, मल मूत्र आदि मलोको छूकर और अश्रु, वसा तथा कटे हुए केश या नखोका स्पर्श करके आचमन करना चाहिये। इसी प्रकार स्नान करके, भोजन करनेसे पूर्व, भोजन करनेके पश्चात्, सोकर ( नींदसे उठकर ), छींक आनेपर, देवताकी पूजा करनेके समय ( मन्दिर या पूजामें बैठनेसे पूर्व ), और गली आदिमे बाहरसे घूम कर घरमे आनेपर, आचमन करना चाहिये। आचमन करते समय उत्तरकी ओर या पूर्वकी ओर मुख रखना चाहिये, और बैठकर ( खड़े होकर नहीं ) आचमन करना चाहिये। आचमन एकान्त स्थानमें करना चाहिये। आचमन करते समय अपना हाथ घुटनोके अन्दर सामने रखना चाहिये ( घुटनोके बाहर रखकर आचमन नही करना चाहिये)। आचमन करते समय अपनी आख आचमनके जलके सिवाय और कहीं नहीं रखनी चाहिये ( अन्यत्र नहीं देखना चाहिये )। आचमन करते समय बोलना, बातचीत नहीं करनी चाहिये, शरीरपर उत्तरीय वस्त्र धारण करना चाहिये, नग्न शरीर आचमन नहीं करना चाहिये। आचमनके लिये पानी स्वच्छ निर्मल होना चाहिये। आचमन चुल्लु भरकर नहीं करना चाहिये, परन्तु अगुष्टकी जड़तक ( अगुलीयोकी मूलतकही ) पानी लेना चाहिये। जलकी धारा अविच्छिन्न रूपसे हथेलीमे गिरनी चाहिये, यह नहीं कि बून्द बून्द करके गिरा जायँ । आचमन न तो झुक कर या न खड़े होकर करना चाहिये। अपितु नीचे बैठकर आचमन करना चाहिये। आचमनका जल आगपर गरम किया हुवा नहीं होना चाहिये (शीतल जलसे आचमन करना चाहिये) । जलमें किसी प्रकारकी दुर्गन्ध, झाग या बुलबुले नहीं होने चाहिये

( क्योकि ऐसा पानी दूषित होता है )। जलमे किसीभी प्रकारका क्षार नहीं होना चाहिये अर्थात् जलका स्वाभाविक अव्यक्त रस होना चाहिये। उसमे कृत्रिम माधुर्य या प्राकृतिक रस ( नमकीन आदि ) नही होने चाहिये। आचमनके लिये जल दोनो हाथोसे ग्रहण करना चाहिये, और दोनोही हाथोसे देना चाहिये। एक हाथसे न तो आचमन करना चाहिये और न एक हाथसे जल देना चाहिये। आचमनके लिये दोनोही हाथोको धोना चाहिये, एक हाथ धोकर आचमन नही करना चाहिये। अपवित्र हाथ-पैरोमे आचमन नही करना चाहिये, हाथ-पैर धोकरही आचमन करना चाहिये। आचमन करते हुए किसीभी प्रकारका शब्द मुखसे या नासिकासे नही करना चाहिये।

**वक्तव्य**—'आचमन'शब्द यहा उपलक्षण मात्र है, इससे मुख, हाथ, पाव आदिकी शुद्धि अभिप्रेत है। धातु-मल आदि वस्तुओको स्पर्श करके अथवा भोजनसे पूर्व हाथ-पैरको धोना, मुखको शीतल जलसे शुद्ध करना, चित्तमे शान्ति तथा मनको इच्छित कार्यमे प्रवृत्त करता है। शीतल जलका स्पर्श हमारे विचारोके लिये एक लंगर होता है। शीतल जलके स्पर्शसे मनकी चंचलता नष्ट होती है। इसीलिये आगे स्पष्ट कर दिया है, कि प्राकृतिक शुद्ध शीतल जलही इस कार्यमे लाना चाहिये। साथही पेट भरकरभी पानी नही पीना चाहिये। जल इतनाही होना चाहिये, जिससे कि गला, मुख आर्द्र हो जायें। साथही आचमनके लिये आवश्यक स्थितिभी बता दी। क्योंकि प्रत्येक कार्यके लिये एक विशेष स्थिति, परिस्थितिका होना आवश्यक है, इससे मनके उपरभी उसी प्रकारका प्रभाव बनता है॥९-१२॥—

**वटसनार्कखदिरकरञ्जकरवीरजम् ॥ १३ ॥**
**सर्जारिमेदापामार्गमालतीककुभोद्भवम् ।**
**कषायतिक्तकटुकं मूलमन्यदपीदृशम् ॥ १४ ॥**
**विज्ञातवृक्षं क्षुण्णाग्रमृज्वग्रन्थि सुभूमिजम् ।**
**कनीन्यग्रसमस्थौल्यं सुकूर्चं द्वादशाङ्गुलम् ॥ १५ ॥**
**प्रातर्भुक्त्वा च यतवाग्भक्षयेद्दन्तधावनम् ।**
**व्याप्यत्रिवर्गत्रितयक्षौद्राक्तेन च घर्षयेत् ॥ १६ ॥**
**शनैस्तेन ततो दन्तान्दन्तमांसान्यबाधयन् ।**

**दन्तधावन**—निम्न वृक्षोकी दातुनको दातोंको साफ़ करनेके लिये बरतना चाहिये-वट ( बरगद ), असन, आक, खैर, करंजुवा, करवीर ( कनेर ), सर्ज ( जिस वृक्षसे राल बनती है ), अरिमेद, अपामार्ग ( चिरचिरा ), मालती ( चमेली ), ककुभ ( अर्जुन ), इन वृक्षोके मूलसे अथवा इनकी शाखासे दातुन बनानी चाहिये। जिन वृक्षोका रस कषाय, कटु या तिक्त हो वेही वृक्ष दातुनके योग्य हैं। दातुन ऐसे वृक्षकी करनी चाहिये, जो कि अपना पहला जाना हुआ हो। क्योकि अपरिचित वृक्षोमे मोहन या मूर्च्छित करनेकी शक्तिभी कई वार देखी गई है, इसलिये अपरिचित वृक्षकी दातुन नहीं करनी चाहिये। दातुनके अगले भागको खूब अच्छी प्रकार कुचलकर नरम कर लेना चाहिये। दातुन सीधी, विना गाठके तथा प्रशस्त देशमे उत्पन्न होनी चाहिये। दातुनकी मोटाई कनीनिका अगुलीके अग्रभागके समान मोटी और लम्बाई बारह अगुल ( अपनी अगुलियोसे ) होनी चाहिये। तथा इसकी कूची अच्छी बननी चाहिये। दातुन दो समय करनी चाहिये, एक प्रात काल बिस्तरसे उठकर और दूसरे भोजनके उपरान्त सायंकाल सोनेसे पूर्व करनी चाहिये। दातुन करते समय बातचीत नहीं करनी चाहिये। दातुन करनेके पीछे दातोको व्याप्य ( कूठकडुवी ), त्रिवर्गत्रितय ( १ त्रिफला—हरड, बहेडा और आवला, २ त्रिकटु—सोठ, काली मिर्च और पिप्पली, ३ त्रिजातक—दालचिनी, छोटी इलायची और तेजपात ) इनके चूर्णको शहदमे मिलाकर दातोपर शनै शनै घिसना चाहिये। दातुन करते समय या चूर्ण रगडते समय इस बातका ध्यान रखना चाहिये कि मसूड़ोको नुकसान न पहुंचे।

**वक्तव्य**—वाग्भटने कषाय, कटु और तिक्त तीनही रसोकी दातुन करनेको कहा है, परन्तु सुश्रुतमे मधुर रसकीभी दातुन विधेय कही है, यथा—

'कषायं मधुरं तिक्तं कटुकं प्रातरुत्थित'। (सु चि अ.२४)

कषाय, मधुर, तिक्त और कटुरसकी दातुन प्रात काल करनी चाहिये। इसी प्रकार सुश्रुतमे दातोपर सैन्धव नमक कटु तैलमे मिश्रित करके दातोपर मलनेका भी आदेश है। सुश्रुतमे कुष्ठ, त्रिफला, त्रिकटु और त्रिजातकके चूर्णके स्थानपर तेजोवतीके चूर्णसे दातोको रगड़ना कहा है। यथा—

'चूर्णेन तेजोवत्याश्च दन्तान्नित्यं विशोधयेत्' ॥(सु चि अ.२४)

दातोपर चूर्ण रगडनेसे दातोंपर शर्करा ( Tartar ) नही जमने पाती। विशेषत नीचले दातोमे अन्दरकी तरफ़ शर्करा जमती है। इसलिये इस चूर्णको रगडनेसे शर्करा नहीं बनती दातोको साफ़ करते हुए इस बातका ध्यान रखना चाहिये कि एक एक दातको अलग अलग साफ़ करना चाहिये, निचले दातोमे कूर्ची नीचेसे उपर और उपरके दातोमे उपरसे नीचे फेरनी चाहिये। इसी प्रकार दातोको अन्दरसे ओर उपरसेभी दातुनके द्वारा साफ़ करना चाहिये। दातुनकी कूर्चा नरमही होनी चाहिये। कठोर कूर्चासे मसूड़ोके छिलनेका भय रहता है ॥ १३-१६ ॥—

**लिखेदनुसुखं जिह्वां जिह्वानिर्लेखनेन च ॥ १७ ॥**
**तथाऽस्य मलवैरस्यजिह्वागन्धाऽऽस्यदन्तजाः ।**
**रुचिवैशद्यलघुता न भवन्ति भवन्ति च ॥ १८ ॥**

**जिव्हानिर्लेखन**—दातुन करनेके उपरान्त जीभीसे जिव्हा को सुखपूर्वक ( विना कष्ट पहुंचाये ) धीरे धीरे साफ करना

---

१ "मधूको मधुरे श्रेष्ठ करञ्ज कटुके तथा ।
निम्बश्च तिक्तके श्रेष्ठ कषाये खदिरस्तथा । (सु चि.अ.२४)
दातुनके लिये मधुररसवाले वृक्षोंमें मधूक ( महुआ ) वृक्ष, कटुरसवालोंमें करज, तिक्तरसके वृक्षोंमें नीम और कषायरसके वृक्षोंमें खैर श्रेष्ठ है।

चाहिये। इस प्रकार जीभ और दात साफ करनेसे मलिनता, मुखकी विरसता, और दुर्गन्ध नष्ट होती है, एवं जिव्हा, गले और दातके रोग नही होते। साथही भोजनमे रुचि, मनकी प्रसन्नता, और शरीरमे हल्कापन प्रतीत होता है।

**वक्तव्य**—जीभीके लिये निम्न वस्तुऐ प्रयुक्त होती थी–

"जिह्वानिर्लेखनं हैमं राजतं ताम्रजं तथा।
पाटितं मृदु तत्काष्ठं मृदु पत्रमयं तथा।
दशाङ्गुलं मृदु स्निग्धं तेन जिह्वा लिखेत्सुखम् ॥"

स्वर्ण, चादी, ताम्र, इन धातुओसे बनी जीभीसे अथवा दातुनकोही बीचसे चीरकर उसके द्वारा या कोमल पत्तेकी सहायतासे जीभको सुखपूर्वक साफ करना चाहिये। जीभ साफ करते समय जीभीको शनै शनै सम्पूर्ण जीभपर फेरते हुए अन्दरसे बाहर लाना चाहिये। जीभी प्रात कालही करनी चाहिये। भोजनके उपरान्त जीभी नहीं करनी चाहिये। इससे वमनका भय रहता है ॥ १७ ॥ १८ ॥

**नाद्यादजीर्णवमथुश्वासकासज्वरार्दिती।**
**तृष्णाऽऽस्यपाकहृन्नेत्रशिरःकर्णामयी च तत् ॥ १९ ॥**

निम्न अवस्थाओमे दातुन नही करनी चाहिये–अजीर्ण अवस्थामें, वमन करनेके उपरान्त, श्वास–कासरोगमे, ज्वरमे, अर्दितमें (मुखके लकवेकी अवस्थामे), प्याससे आकुल होनेपर, मुखपाक रोगमे, हृद्रोगमे, नेत्ररोगमे, शिरोरोगमे और कर्णरोगमे दातुन नहीं करनी चाहिये।

**वक्तव्य**—उपरोक्त अवस्थाओमें दातुन करना निषिद्ध है, परन्तु दातोंको शहदमिश्रित चूर्णसे घिसना निषिद्ध नही। दातुन करनेमें हन्वस्थियोकी मासपेशीयोको श्रम पड़ता है, जो कि इन उपरोक्त रोगोमे हानिकारक है। इसलिये दातुनसे होनेवाले लाभोको देखते हुए दातोको चूर्णसे रगड़ना चाहिये। शहदमिश्रित चूर्णसे दात साफ हो जायेंगे, और मासपेशीयोको श्रमभी नही होगा। रोगी लेटकर इस चूर्णको इस्तेमाल कर सकता है। उपरोक्त रोगोमे चूर्णका निषेध नहीं है ॥ १९ ॥

**नैव श्लेष्मातकारिष्टविभीतधवधन्वजान्।**
**बिल्वबब्बुलनिर्गुण्डीशिग्रुतिल्वकतिन्दुकान् ॥ २० ॥**
**कोविदारशमीपीलुपिप्पलेङ्गुदगुग्गुलून्।**
**पारिभद्रकमम्लीकामोचक्यौ शाल्मलीं शणम् ॥ २१ ॥**
**स्वाद्वम्ललवणं शुष्कं सुषिरं पूतिपिच्छिलम्।**

निम्न वृक्ष दातुनके लिये अयोग्य हैं–श्लेष्मातक (लसूड़ा–दुर्गन्ध और पिच्छल होनेसे), अरिष्ट (रीठा), विभीतक (बहेड़ा), धव तथा धन्वज (मरु भूमिमे उत्पन्न करीर, थोर आदि केटीले वृक्षोकी), बिल्व (बेल), बब्भुल (बब्बूल या गाठोवाला वृक्ष), निर्गुण्डी (सम्भालु), शिग्रु (सोभाजन, सहजन), तिल्वक (लोध), तिन्दुक (तेंदु, पहाडी वृक्ष–जिसकी पहाड़में हाथमे लेनेकी छड़ियाँ बनती हैं, यह बहुत कड़ा होता है), कोविदार (कचनार–श्वेत फूलका–बहुत उंचा होता है, इसके उपर चढ़कर गिरनेका भय रहता है, क्योकि इसकी शाखाये कमजोर होती हैं), शमी (जंड), पीलु, पिप्पली, इगुद [हिंगोट–जिसके तैलका उपयोग व्रणोमे होता है], गुग्गुलु, पारिभद्र[१] [डेक], अम्लीका [इमली] मोचकी [श्वेतसिम्बल], शाल्मली [कृष्णसिम्बल] शण [सन], तथा मधुर, अम्ल और लवण-रसयुक्त वृक्षोकी दातुन नही करनी चाहिये। इसी प्रकार जो दातुन सूख गई हो, जो घुणसे खाई गई हो या बीचसे खोखली हो, जिसमेसे दुर्गन्ध आती है, और जो बहुत चिक्कासवाली हो उस दातुनकोभी नही करना चाहिये।

**वक्तव्य**—निषिद्ध वृक्षोमे अरिष्ट और पारिभद्र ये दो शब्द आये हैं। अरिष्टका अर्थ नीम और पारिभद्रका अर्थ महानिम्ब या बकायन अथवा डेक है। इन दोनो वृक्षोकी दातुन अति प्रशस्त मानी जाती है और मनुष्य विशेष पसन्द करते हैं। शास्त्रमेभी कहा है कि—

"निम्बश्च तिक्तके श्रेष्ठ" (सु चि अ २४)

तिक्तरसकी दातुनोमे नीम सबसे श्रेष्ठ है, फिर इन दोनोके निषेध करनेका कारण ज्ञात नही है। अरिष्टसे यदि रीठा लिया जाये तो ठीक होना, क्योकि रीठेके वृक्षकी कूर्चा अच्छी नहीं बनती। और पारिभद्र [बकायन या डेक] बहुतही अधिक तिक्त रस होता है इसलिये सम्भवत इसका निषेध किया हो। मोचकी और शाल्मलीभी समान अर्थवाले हैं। इसलिये एकका अर्थ श्वेतमूसली और दूसरेका अर्थ कृष्णमूसली करना ठीक होगा। सिम्बलकी शाखाये कमजोर होती हैं, उनपर चढकर दातुन तोडनेमे भय रहता है, इसलिये सम्भवत इनका निषेध किया हो। वाग्भटने मधुररसकी दातुनभी अविधेय बताई है। परन्तु सुश्रुतने मधुररसको दातुनके योग्य बताया है। इसीलिये कहा है कि—

"मधूको मधुरे श्रेष्ठ" (सु चि अ २४)

महुआ मधुररसमे दातुनके लिये श्रेष्ठ है ॥ २० ॥ २१ ॥—

**पालाशमासनं दन्तधावनं पादुके त्यजेत् ॥ २२ ॥**

पलाश [ढाक] वृक्षकी लकड़ीसे बना आसन [बैठनेकी चौकी, पटडीया] ढाककी दातुन और ढाककी लकडीसे बनी खड़ाऊं नहीं वरतनी चाहिये।

**वक्तव्य**—पलाश पवित्र वृक्ष है, इसकी लकडीका उपयोग समिधाके लिये होता है। पलाशकी लकडी बहुत कमजोर होती है। इस दृष्टिसे शायद इसका निषेध है ॥ २२ ॥

**दन्तान्पूर्वमधो घर्षेत्प्रातः सिञ्चेच्च लोचने।**
**तोयपूर्णमुखो ग्रीष्मशरदोः शीतवारिणा ॥ २३ ॥**

**दन्तधावनविधि**—दातुन करते समय पहले निचले दातोको साफ करना चाहिये और फिर उपरके दातोको रगड़ना चाहिये। दातुन करनेके पीछे आखोपर शीतल जलके छीटे देने

---

१ पारिभद्र (Grythrina indica) का अर्थ फरहद, डेक और बकायन ये अलग अलग किये जाते हैं।

चाहिये। शीतल जलसे मुखको भरकर आंखोका सिंचन करना चाहिये। शीतल जलसे गलाले अच्छी प्रकार करने चाहिये। शीतल जलका उपयोग ग्रीष्म और शरद् ऋतुमे ही करना चाहिये। शेष ऋतुओंमे गुनगुने पानीसे आखोका प्रक्षालन और गलाले करने चाहिये।

**वक्तव्य**—आखोंपर शीतल जलका उपयोग करना विधेय है। शीतल जलसे अभिप्राय उसीसे है, जैसा कि कुवेसे निकलता है। कुवेसे निकला हुआ पानी सब ऋतुओमें बरता जा सकता है। इस पानीसे अधिक गरम या अधिक शीत पानी आखोके लिये हानिकारक है। खासकर गरम पानी तो आंखोकी ज्योतिको कम करता है—

"उष्णाम्बुनाऽध कायस्य परिषेको बलावह।
तेनैवोत्तमाङ्गस्य बलहृत्केशचक्षुषाम् ॥"

ग्रीवासे निचले प्रदेशका गरम पानीसे परिषेक करना शरीरको शक्ति देता है। इसी गरम पानीसे शिर, केश और आखोको धोना हानिकारक है। इसलिये आखोपर शीतल जल (जो कि कुवेके ताजे पानीके समान गरम हो) बरतना चाहिये। यदि पानी बर्फका हो तो उसे जरुर थोडा गरम कर लेना चाहिये। सुश्रुतमें शीतल जलके अतिरिक्त निम्न वस्तुओके क्वाथसेभी आखोको धोना लिखा है। यथा—

क्षीरवृक्षकषायैर्वा क्षीरेण च विमिश्रितै।
भिल्लोदककषायेण तथैवामलकस्य च।
प्रक्षालयेन्मुख नेत्रे स्वस्थ शीतोदकेन वा॥
नीलिका मुखशोषं च पिडका व्यङ्गमेव च।
रक्तपित्तकृतान् रोगान् सद्य एव विनाशयेत्॥
सु चि अ २४

वट, गूलर, पिपल आदि वृक्षोके कषायसे अथवा इन वृक्षोके कषायमें दूध मिलाकर, या भिल्लोदक (लोधके कषायसे), अथवा आवलेके क्वाथसे या शीतल जलसे आखोको तथा मुखका प्रक्षालन करना चाहिये। इस प्रकार करनेसे नीलिका (मुखकी झाई), व्यंग, मुखशोष (मुखकी शुष्कता), पिडिकाये (Acne) तथा रक्त-पित्तजन्य रोग शीघ्र नष्ट हो जाते है। उपरोक्त कषायोसे धोते समय खद्दरके तौलिये या स्पंजका इस्तेमाल करना चाहिये। इनसे रगडना चाहिये, जिससे रक्तका सचार बढ जाये ॥ २३॥

**प्रणम्य देवान्वृद्धांश्च मङ्गलाष्टशतं शुभम्।
शृण्वन्काञ्चनविन्यस्तं सर्पिः पश्येदनन्तरम्॥ २४॥**

**मङ्गलकृत्य**—मुखप्रक्षालनके उपरान्त देवता, गुरुजनोको नमस्कार करके मङ्गलाष्टशतको सुने। (मङ्गलाष्टशत शारीर स्थानमें दूतादिविज्ञानीय बारहवे अध्यायमे कहेंगे)। इसके पीछे स्वर्णपात्रमे स्थित घृतको देखना चाहिये।

**वक्तव्य**—अपवित्र मुखसे देवता या गुरुजनोके पास जाना निन्द्य है, इसलिये मुखको शुद्ध करके उनके पास जाना विधेय है। घृत और स्वर्ण मंगलकी वस्तुएँ हैं, इसलिये इनका दर्शन शुभ लिखा है। इसी प्रकार मंगलाष्टशतका सुनना शुभ है॥२४॥

**सौवीरमञ्जनं नित्यं हितमक्ष्णोस्ततो भजेत्।
लोचने तेन भवतो मनोज्ञे सूक्ष्मदर्शने ॥ २५॥
व्यक्तत्रिवर्णे विमले सुस्निग्धघनपक्ष्मणी।**

**अजनकर्म**—सौवीर अजन (काले सुरमेका लगाना) का प्रतिदिन आखोमें अजन करना हितकारी है। अजन करनेसे आख सुन्दर और बारीक वस्तुकोभी देखने योग्य बन जाती हैं। अजन करनेसे आखके लाल, श्वेत और कृष्ण तीनो भाग अलग अलग झलकने लगते हैं। आख साफ धुली हुई और पलकें स्निग्ध एवं घनी बन जाती हैं॥ २५॥—

**चक्षुस्तेजोमयं तस्य विशेषाच्छ्लेष्मतो भयम्॥ २६॥
योजयेत्सप्तरात्रेऽस्मात्स्रावणार्थं रसाञ्जनम्।**

शरीरमें आख रूप(तेज)का प्रतिनिधि है। इसलिये वातादि दोषोसे इनमेभी विशेष कर कफसे आखके रुग्ण होनेका भय बना रहता है। क्योकि श्लेष्मा रूप(तेज)धातुके सर्वथा विपरीत है, एक शीत है और दूसरा उष्ण है। इसलिये आखकी हिफाजतके लिये सातवे दिन आखोमें रसाजन[1] (रसौतका अजन) बरतना चाहिये। रसाजनके लगानेसे आखोंका दूषित जल [श्लेष्मा] बाहर निकल जाता है।

**वक्तव्य**—आखोके लिये सौवीर अजन सौम्य-प्रसाद गुण पैदा करनेवाला है, इसका उपयोग प्रतिदिन किया जाता है। रसाजन तीक्ष्ण और लेखन गुणवाला है। इसका प्रयोग प्रतिदिन न करके सातवें दिन करना चाहिये। सुश्रुतमे स्रोतोञ्जनके लिये लिखा है कि सिन्धुनदीमें उत्पन्न अजनका प्रयोग करना चाहिये। यथा—

मतं स्रोतोञ्जनं श्रेष्ठं विशुद्धं सिन्धुसम्भवम्।
दाहकण्डूमलघ्नं च दृष्टिक्लेदरुजापहम्।
अक्ष्णो रूपावहं चैव सहते मारुतातपौ॥ सु चि.अ २४.

सिन्धुनदीमे उत्पन्न या उस प्रदेशमे उत्पन्न अजनको लेकर त्रिफला क्वाथ और बकरीके दूधमे सात वार शुद्ध करना चाहिये। अर्थात् अजनको गरम करके इन द्रवोमें डाल देना चाहिये। इस क्रियाको सात वार करनेसे अजन शुद्ध हो जाता है। अजनको रातके समय आखोमे लगाना चाहिये और दिनके समय लगानेसे आखोको नुकसान पहुंचता है। आजकल कडुवे तेलकी स्याही लगानेका रिवाज है। इस स्याहीको सूखाही या घी अथवा तेलमे मिलाकर आखोमें लगाते हैं। इसके लगानेसे पलकोकी जडे साफ रहती हैं और कृमि उत्पन्न होकर जडोको खराब नहीं करते। इस प्रथाका

---

[1] रसाजन—"दार्वीक्वाथमजाक्षीरपाद पक्त्वा यदा घनम्।
तदा रसाजनाख्य तन्नेत्रयोश्च प्रयोजयेत्" ॥
अर्थात् दारूहल्दीका क्वाथविधिसे क्वाथ करके उसमें चतुर्थाश बकरीका दूध मिलाकर इसका इतना पाक करना चाहिये कि यह शुष्क हो जाये। इसको रसौत कहते है।

स्वीकार करना चाहिये। निम्न अवस्थाओंमे अजन नहीं बरतना चाहिये—

रात्रौ जागरित श्रान्तश्छर्दितो भुक्तवाँस्तथा।
ज्वरातुर शिर स्नातो नाक्ष्णोरञ्जनमाचरेत् ॥

रात्रिमें यदि पूरी नीद नहीं आई, थका हुआ हो, वमन की हो, अथवा भोजन करनेके उपरान्त, ज्वररोगी, शिर धोया हुआ तो आखोमे अजन नही करना चाहिये। रसाजनके अभावमे शुद्ध शहदका उपयोग भी उत्तम है ॥ २६ ॥—

**अणुतैलं ततो नस्यं ततो गण्डूषधारणम् ॥ २७ ॥**
**घनोन्नतप्रसन्नत्वक्स्कन्धग्रीवाऽऽस्यवक्षसः।**
**सुगन्धिवदनाः स्निग्धनिःस्वना विमलेन्द्रियाः ॥२८॥**
**निर्वलीपलितव्यङ्गा भवेयुर्नस्यशीलिनः।**
**ओष्ठस्फुटनपारुष्यमुखशोषद्विजामयाः ॥ २९ ॥**
**न स्युः स्वरोपघाताश्च स्नेहगण्डूपधारणात्।**
**खदिरक्षीरिवृक्षारिमेदाम्बुकवलग्रहः ॥ ३० ॥**
**अरोचकास्यवैरस्यमलपूतिप्रसेकजित्।**
**सुखोष्णोदकगण्डूषैर्जायते वक्त्रलाघवम् ॥ ३१ ॥**

**नस्य-गण्डूषादि**—अजनके अनन्तर नासासे नस्य लेना चाहिये। नस्यके लिये आगे कहे जानेवाले अणुतैल ( सूत्रस्थानके २९ वे अध्यायमें मजिष्ठा-मधुक आदिसे कहा गया है ) का प्रयोग करना चाहिये। नस्य लेनेके उपरान्त गण्डूष ( मुखको तैल या क्वाथसे इतना भर लेना कि वह मुख बन्द किये हुए इधर-उधर नही हिलाया जा सके ) करना चाहिये। गण्डूष करनेसे लाभ-स्कन्ध मजबूत होते हैं, ग्रीवा उन्नत [ उंची ] होती है, मुख और त्वचा प्रसन्न [ निर्मल-कान्ति-युक्त ] बनती हैं और छाती विशाल एवं उन्नत होती है। मुखसे सुगन्ध आती है, स्वर गम्भीर एवं स्निग्ध [ खर-खरी नही ] हो जाता है, इन्द्रिया निर्मल आबदार बन जाती हैं। चेहरेपरसे झुर्रिया, बालोका सफेद होना, तथा मुखसे उपरके काले धब्बे [ झाई ] नष्ट हो जाते हैं।

तैलगण्डूषके मुखमें धारण करनेसे-ओठोका फटना, ओठोकी कर्कशता, मुखमें खुश्कीका अनुभव होना, दातोकी बीमारिया और स्वरभंग ( आवाजका बैठ जाना ) नहीं होता।

१ चरकमें ( सू. अ. ५ ) कहा है—

यथा हि कनकादीना मणीना विविधात्मनाम्।
धौताना निर्मला शुद्धिस्तैलचेलकचादिभि ॥
एव नेत्रेषु मर्त्यानामञ्जनाश्च्योतनादिभि ।
दृष्टिर्निराकुला भाति निर्मले नभसीन्दुवत् ॥

जिस प्रकार कि सूर्यकान्त आदि नाना प्रकारकी मणियोकी शुद्धि धोकर, निर्मल वस्त्रसे साफ करके या तैल लगाकर की जाती है, उसी प्रकार आंखोकी सफाई अजन और आश्च्योतनके द्वारा की जाती है। अजन और आश्च्योतनसे आख ऐसी साफ चमकने लगती है-जैसे कि साफ-बादल रहित आकाशमें चन्द्रमाकी चादनी खिलती है।



खैर, क्षीरिवृक्ष ( वड, गूलर, पीपल, पिलखन आदि ) ईरिमेद, इनके क्वाथसे कवल (मुखको क्वाथसे इतना भरना कि, विना खोले मुखमें क्वाथ इधर-उधर फिर सके ) करना चाहिये। कवल करनेसे मुखकी विरसता ( फीकापन ), भोजनमे अनिच्छा, मुखकी दुर्गन्ध, मुखकी मलिनता, मुखसे लालाका बहना नष्ट होता है। गरम पानीसे गंडूष करनेपर मुखमे हल्कापन ( कफकी शान्ति ) आता है।

**वक्तव्य**—कान, नासिका और मुख इनका परस्पर सम्बन्ध है। नाकमें तैलका नस्य लेनेसे कान तथा मुखमे स्निग्धता आती है। स्निग्धताके कारण वातजन्य रोग नही होते। इसीलिये तैल-गण्डूप अथवा कवल करनेका आदेश है। तैलगण्डूपका मुख्य उपयोग दातोकी दृढताके लिये होता है। तैलगण्डूपसे दातोमे कृमि नही लगता। इसीसे कहा है, ( चरक सू. अ ५ )—

"न चास्य कण्ठशोप स्यान्नौष्ठयो स्फुटनाद्भयम्।
न च दन्ता क्षयं यान्ति दृढमूला भवन्ति च ॥
न शूल्यन्ते न चाम्लेन हृष्यन्ते भक्षयन्ति च।
परानपि खरान् भक्ष्यांस्तैलगण्डूषधारणात् ॥"

तैलगण्डूषके मुखमे धारण करनेसे गलेमे शुष्कता नहीं आती और न ओठही फटते हैं। दात भी नहीं गिरते-अपितु इनकी जडे मजबूत हो जाती हैं। दातोमे किसी प्रकारकी दर्द नही होती। खटाईके कारण दात जड़ नही बन जाते। कठोरसे कठोर वस्तुकोभी दातोसे तोडा जा सकता है।

मुख-नाककी श्लेष्मकला ऐसी है कि इन मार्गोंसे बीमारीका प्रभाव शीघ्र हो सकता है। तैलका प्रयोग करनेसे रोग होनेका भय कम हो जाता है, और श्लेष्मकला मजबूत एवं स्निग्ध बनती है ॥ २७-३१ ॥

**प्रायोगिकं ततो धूमं गन्धमाल्यादि चाचरेत्।**
**धूमादस्योर्ध्वजत्रूत्था न स्युर्वातकफामयाः ॥ ३२ ॥**

**धूम्रसेवन**—गण्डूष करनेके उपरान्त 'प्रायोगिक' धूम्रका सेवन करना चाहिये और शरीरपर गन्ध (सुगन्धित द्रव्य-कस्तूरी-चन्दन आदि ) का लेप एवं गलेमे माला धारण करनी चाहिये। धूम्रके सेवन करनेसे जत्रु ( अक्षक अस्थिके साथ जहापर उरोऽस्थिकी सन्धि होती है ) से उपरके रोग नही होते। वात एवं कफजन्य रोग धूम्रपानसे नही होते।

**वक्तव्य**—धूम्रपान तीन प्रकारका है, यथा-प्रायोगिक, स्नैहिक और वैरेचिक। प्रायोगिक धूम्र स्वस्थ पुरुषके लिये नित्य उपयोगी होनेसे साधु है। शेष दोनो प्रकारके धूम्र रोगविशेष अवस्थामे लिये जाते हैं।

अजन करनेसे आखोंकी जो श्लेष्मा बाहर नहीं निकलती है, वह इस धूम्रके पीनेसे शान्त हो जाता है। जैसा कि कहा है—

"तीक्ष्णाञ्जनेनाञ्जितलोचनस्य य· सम्प्रदुष्टो न निरेति नेत्रात्।
श्लेष्मा शिर स्थ स तु पीतमात्रे धूमे प्रशान्ति लभते क्षणेन ॥"
( श्रीचक्रपाणिदत्त. च. सू. अ. ५ )

आखोंमें अजन करनेपरभी जो दूषित श्लेष्मा नेत्रमार्गसे

बाहर नहीं होती, वह श्लेष्मा इस धूमके पान करनेसे शान्त हो जाती है। धूम्रपान करनेकी विस्तृत विधि सूत्रस्थानके तीसवें अध्यायमें स्वयं देंगे ॥ ३२ ॥

**अञ्जनोत्क्लेशितं नस्यैः कवलैर्नावनेरितम् ।**
**धूमेन कवलोत्क्लिष्टं क्रमाद्वातकफं जयेत् ॥ ३३ ॥**

नेत्रोंमें अञ्जन करनेसे कुपित वात और कफकी शान्ति नस्यसे होती है। नावन ( नस्य ) द्वारा कुपित वात और कफदोष कवलद्वारा शान्त होते हैं। कवलसे कुपित वात और कफकी शान्ति प्रायोगिक धूम्रपानसे होती है। इसलिये अञ्जनके पीछे नस्य, नस्यके उपरान्त कवल और कवलके पीछे धूम्रपान करना चाहिये। यह विधि कही है[1] ॥ ३३ ॥

**गन्धमाल्यादिकं वृष्यमलक्ष्मीघ्नं प्रसाधनम् ।**

शरीरपर कस्तूरी, गोरोचन आदि सुगन्धित पदार्थोंका लेप करना और गलेमें माला आदिका धारण करना वृष्य ( पौरुषवर्धक, उत्साह उत्पन्न करनेवाला ), एवं अलक्ष्मीघ्न ( अशुभनाशक ) तथा प्रसन्नता ( चित्तकी प्रफुल्लता ) उत्पन्न करता है ॥—

**वासो न धारयेज्जीर्णं मलिनं रक्तमुल्वणम् ॥ ३४ ॥**
**माल्यं न लम्बं न बहिर्न रक्तं जलजादृते ।**
**नैव चान्येन विधृतं वस्त्रं पुष्पमुपानहौ ॥ ३५ ॥**

फटा हुवा या मैला वस्त्र नही पहनना चाहिये। अत्यन्त लाल ( या अन्य कोईभी तेज गाढ़े रंगका ) वस्त्रभी धारण नहीं करना चाहिये।

बहुत लटकती हुई ( जो कि पैरोंमें अटके या कटिसे नीचे आयी हुई ) माला नहीं पहननी चाहिये। राजमार्गमें अथवा बाहर दीखती रहे इस प्रकार मालाको नहीं धारण करना चाहिये। लाल कमलसे अतिरिक्त रक्तवर्णकी माला गलेमे धारण नहीं करनी चाहिये। दूसरे पुरुषसे पहनी हुई मालाको गलेमें धारण नहीं करना चाहिये। इसी प्रकार दूसरे पुरुषके बरते हुए वस्त्र, ( जबतक धो न लिया गया हो ), सूंघे हुए फूल या पहने हुए जूतेकाभी इस्तेमाल नहीं करना चाहिये।

**वक्तव्य**—तेज गाढा रंगीन वस्त्र जहा धूपको अधिक खींचता है, वहा इसपर मच्छरभी अधिक मात्रामे आते हैं। साथही रंगीन वस्त्र त्वचाके उपर छोटी छोटी फुन्सिया, खाज़ आदि उत्पन्न करता है। रंगीन वस्त्रमे मलिनताका पता नहीं चलता। वस्त्रकी मलिनतासे कण्डू, कृमि आदि उत्पन्न हो जाते हैं। कहाभी है–

"कदापि न जनैः सद्भिर्धार्यं मलिनमम्बरम् ।
तत्तु कण्डूकृमिकरं ग्लान्यलक्ष्मीकरं परम् ॥

मलिन वस्त्र कभीभी सज्जन पुरुषोंको नहीं धारण करना चाहिये। मलिन वस्त्रके धारण करनेसे कण्डू, कृमि ( जू ) एवं ग्लानि तथा अशुभ ( अनादर ) होता है।

ऋतु-अनुसार वस्त्रधारण—

शीतकाले तु कौशेयं काषायं घर्मवासरे ।
वर्षासु श्वेतवस्त्रं स्यादेव वस्त्राणि धारयेत् ॥
कौशेयं चीनवस्त्रं च रक्तवस्त्रं तथैव च ।
वातश्लेष्महरं नृणां शीतकाले प्रधारयेत् ॥
मेध्यं सुशीतं पित्तघ्नं काषायं वस्त्रमुच्यते ।
तद्धारयेद्धर्मकाले काषायं वस्त्रमुत्तमम् ॥
शुभ्रं च सुखदं वस्त्रं शीतातपनिवारणम् ।
न चोष्णं न च वा शीतं शुक्लं वस्त्रं च धारयेत् ॥
यशस्यं काम्यमायुष्यं श्रीमदानन्दवर्धनम् ।
त्वच्यं वशीकरं रुच्यं नवं निर्मलमम्बरम् ॥

शीतऋतुमें कौशेय ( रेशम ) का बना वस्त्र, ग्रीष्म ऋतुमें काषाय ( गेरुवा या केसरिया ) और वर्षामें श्वेत वस्त्र पहनना चाहिये। रेशमके सूत्र अतिनिकट होनेसे बाहरका शीत अन्दर नहीं जाता, और अन्दरकी गरमी बाहर नही निकलती। ग्रीष्म ऋतुमे पसीना अधिक आता है, इसलिये मोटे सूतका-ढीले रेशेका वस्त्र चाहिये–जो कि शरीरके पसीनेको जल्दीसे सोख ले और जल्दीही सूख जाय और वायु-अच्छी प्रकार आ जा सके इस प्रकारका वस्त्र खद्दर ठीक है। यदि इसको काषाय ( गेरू या केसरिये ) रंगमे रंग दिया जाये तो इसपर मक्खीया कम आती हैं, इसलिये गरमीयोमें यह वस्त्र उत्तम है। वर्षाकालमें शरीरसे बहुत मैल निकलता है, इसलिये श्वेत वस्त्र अच्छा है जिससे कि उसकी मलिनता शीघ्र पहचान ली जाय। इनमें–कौशेय, चीन ( बारीक रेशम ), और लाल वस्त्र वात-कफनाशक है, इसलिये शीतकालमे धारण करना चाहिये। काषाय वस्त्र मेधावर्धक, शीतल, पित्तनाशक है, इसलिये ग्रीष्म ऋतुमें पहनना चाहिये। श्वेत वस्त्र सुखदायक धूप और शीतको हटानेवाला, न शीत और न गरम है, इसलिये वर्षाकालमें पहनना चाहिये।

निर्मल वस्त्रोंका धारण करना यशदायक, आयुवर्धक, आनन्दको बढानेवाला, त्वचाके लिये हितकारी, लोगोंको आकर्षित करनेवाला, रुचिकारक होता है ॥ ३४ ॥ ३५ ॥

**रुचिवैशद्यसौगन्ध्यमिच्छन्वक्त्रेण धारयेत् ।**
**जातीलवङ्गकर्पूरकङ्कोलकटुकैः सह ॥ ३६ ॥**
**ताम्बूलीनां किसलयं हृद्यं पूगफलान्वितम् ।**
**रक्तपित्तक्षतक्षीणरूक्षोत्कुपितचक्षुषाम् ॥ ३७ ॥**
**विषमूर्च्छामदार्तानामपथ्यं शोषिणां च तत् ।**
**पथ्यं सुप्तोत्थिते भुक्ते स्नाते वान्ते च मानवे ॥ ३८ ॥**
**द्विपत्रमेकं पूगं च सचूर्णखदिरं च तत् ।**

**ताम्बूलसेवन**—भोजनमे रुचि, विशदता ( मुखका स्वाद ठीक करनेके लिये ), मुखमे सुगन्धि लानेकी इच्छा हो तो मनुष्यको जायफल, लौंग, कर्पूर, शीतल चीनी, कटुक ( खैर-

[1] चरकसंहितामें धूम्रपानके ( सू. अ ५ ) पीछे नस्यविधि कही है–एवं नस्यके पीछे दन्तधावन एवं दन्तधावनके पीछे गण्डूषविधि कही है। विनामुखप्रक्षालन किये धूम्रपान करना ठीक नहीं दीखता। आचार्यने यह कोई क्रमसे शायद विधि नहीं कही।

कत्था ) और सुपारीके साथ पानको खाना चाहिये। पानका खाना हृदयके लिये उपयोगी है।

रक्तपित्तरोगी ( जिस रोगीको ऊर्ध्वमार्ग या अधोमार्गसे रक्त जाता हो ), क्षतरोगी ( उर क्षतरोगी ), क्षीणरोगी, रूक्षताके कारण जिसकी आखे दु खने लगी हो—अथवा रूक्ष प्रकृति एवं दुःखती आखवाले व्यक्तिके लिये, विषसे पीड़ित, मूर्च्छा-मद ( नशा ), एव शोप ( राजयक्ष्मा ) रोगीके लिये पानका खाना हानिकारक है।

सोकर उठनेपर, भोजन करनेके पीछे, स्नान करचुकनेपर, वमन करनेके पीछे पानमें चूना और कत्था लगाकर-सुपारी डालकर खाना हितकारी है। एक पान न खाकर दो पान एक साथ खाने चाहिये।

**वक्तव्य**—क्षीण और शोषमें यह भेद है कि रक्त आदिके निकलनेके कारण जो व्यक्ति क्षीण होगया है, और शोपका अभिप्राय—मुखशोप एवं राजयक्ष्मा है।

पानके गुण—

ताम्बूल कटुतिक्तमुष्णमधुरं क्षारं कषायान्वितम्
वातघ्नं कृमिनाशनं कफहर दुर्गन्धिनिर्णाशनम् ॥
वक्त्रस्याभरण विशुद्धिकरणं कामाग्निसन्दीपनम्
ताम्बूलस्य सखे त्रयोदश गुणा स्वर्गेऽपि ते दुर्लभा ॥

पानमें कटु, तिक्त, उष्ण, मधुर, क्षार और कषाय रस हैं। पान वातनाशक, कृमियोको नष्ट करनेवाला, कफनाशक, दुर्गन्धनाशक है। मुखका आभूषण-सौन्दर्य बढानेवाला है, मुखको साफ करता है और विषयशक्ति-पौरुष ( कार्यमे उत्साह ) उत्पन्न करता है। पानमे ये तैरह गुण हैं, जो स्वर्गमेभी दुर्लभ हैं, क्योंकि स्वर्गमें पान नही होता।

सुपारीके गुण—

पूगं गुरु हिमं रूक्षं कषायं कफपित्तनुत्।
मोहनं दीपनं रुच्यमास्यवैरस्यनाशनम् ॥
पूगं स्याद् दृढमध्यं यत्स्विन्नं वापि त्रिदोषनुत्।
सरस गुर्वभिष्यन्दि तद् भृशं वह्निनाशनम् ॥

सुपारी गुरु, शीतवीर्य, रूक्ष, कषायरस, कफ-पित्तनाशक, थोड़ासा चक्कर लाती है, अग्निदीपक, रुचिकारक, मुखकी दुर्गन्धि दूर करनेवाली है। सुपारीके बीचके भागको पानीमे भिगोकर नरम करके खानेसे त्रिदोषनाशक और सरस है। भीगी सुपारी गुरु-अभिष्यन्दि और भूखको कम करती है।

कत्था और चूना—

खदिर कफपित्तघ्नश्चूर्णं वातबलासनुत्।
संयोगतस्त्रिदोषघ्न सौमनस्यं करोति च ॥
आद्यं विषोपमं पीतं द्वितीयं मेहि दुर्जरम्।
तृतीयादि तु पातव्यं सुधातुल्यं रसायनम् ॥

कत्था पित्त-कफनाशक, एव वात-कफको नष्ट करता है। चूनेके साथ मिलकर त्रिदोषनाशक और प्रसन्नता पैदा करता है। चूनेको पहले दिन भिगोकर बरता जाय तो यह विषके समान, दूसरे दिन दुर्जर और मूत्रविकार करनेवाला और तीसरे दिनके पीछे अमृतके समान रसायन है। चूनेको तीन दिन भिगोकर पीछे काममे लाना चाहिये। लोगोमे यह गलत धारणा बनी हुई है कि पानके खानेसे दातोमेंसे पूय और खून आने लगता है। दातोसे बदबू या खून अथवा पूयके आनेका प्रारम्भिक कारण आमाशय या पाचन अवयवोकी खराबी है। आप पान खाये या न खाये यदि आपकी पाचन इन्द्रिय खराब हैं तो जरूर दात खराब हो जायँगे। विशेषत जो लोग मास खाते हैं, उनके दात जरूर खराब रहते हैं ॥ ३६-३८ ॥—

**उत्तिष्ठेत ततोऽत्यर्थमर्थेष्वर्थानुबन्धिषु ॥ ३९ ॥**
**निन्दितं दीर्घमप्यायुरसन्निहितसाधनम्।**
**कृषिं वाणिज्यां गोरक्षामुपायैर्गुणिनं नृपम् ॥ ४० ॥**
**लोकद्वयाविरुद्धां च धनार्थी संश्रयेत्क्रियाम्।**
**मुक्तवेगश्च गमनस्वप्नाहारसभास्त्रियः ॥ ४१ ॥**

**जीविकाके लिये यत्न**—इसके पीछे जिन कार्योसे धनप्राप्ति हो उन कार्योको करना आरम्भ करे। क्योकि निर्धन होकर बिना आवश्यक साधनोके लम्बी जिन्दगी गुजरानी सबसे निन्दित है, इसलिये धन कमानेके लिये यत्न करना चाहिये। इसकेलिये खेती, वाणिज्य ( व्यापार ), गोपालन, गुणी राजा ( ऐश्वर्य्यवान व्यक्ति ) की सेवा आदि कार्य जो कि सम्मानित हो, जिन कार्योकी निन्दा इस लोकमे या परलोकमे कोई न करे ( मृत्युके बादभी जिस पेशेको कोई बुरा न कहे ), ऐसे कार्योंको धनकी प्राप्तिके लिये करे।

मल-मूत्र आदिके आवश्यक उपस्थित वेगोको त्यागकर-राहगीरी ( मुसाफिरी ), सोना, भोजन, सभामे जाना एव स्त्रीप्रसग करना चाहिये। स्वाभाविक वेगके उपस्थित होनेपर उनको रोककर इन कार्योंमें प्रवृत्त नहीं होना चाहिये।

**वक्तव्य**—मनुष्यकी तीन इच्छाये होती हैं—प्राणैषणा-जीनेकी इच्छा, धनैषणा-धनप्राप्तिकी इच्छा और लोकैषणा-परलोककी इच्छा अथवा पुत्रकी कामना। इनमेसे सबसे प्रथम मनुष्य देरतक जीनेकी इच्छा करता है। उसके पश्चात् ऐश्वर्य या सुखभोगकी कामना करता है। सुखभोगकी कामनाके लिये धनकी आवश्यकता है। धनके लिये मनुष्यको सदा प्रयत्न करना है। निर्धन होकर लम्बी आयु व्यतीत करना इससे बढ़कर दूसरा कोई पाप नहीं है। जैसा कि चरकमे कहा है—

न ह्यत पापात् पापीयोऽस्ति यदनुपकरणस्य दीर्घमायु,
तस्मादुपकरणानि पर्येष्टुं यतेत ॥ ( चरक सू. अ. ११. )

धन कमानेके लिये वही मार्ग बरतना चाहिये जिसकी कि जनसमाज निन्दा न करे। बुरे रास्तेसे धन कमाना इस लोक और परलोक दोनोमे निन्दित है, इसलिये इस बातको देखकर सज्जन पुरुषोके बताये हुए रास्तेसे धन प्राप्त करनेका यत्न करना चाहिये ॥ ३९-४१ ॥

**पाणिनाऽऽलभ्य निष्क्रामेद्रत्नपूज्याज्यमङ्गलम् ।**
**सातपत्रपदत्राणो विचरेद्युगमात्रदृक् ॥ ४२ ॥**
**निशि चात्ययिके कार्ये दण्डी मौली सहायवान् ।**
**प्रावृत्य पर्यटेद्रात्रौ न प्रावृत्य शिरोऽहनि ॥ ४३ ॥**

**निष्क्रमणविधि**—घरसे चलते समय रत्न, पूज्य देवता ( लक्ष्मी, भगवान आदि ), घृत, एवं शुभवस्तु ( पुष्प-स्वर्ण आदि ) का स्पर्श करके निकलना चाहिये । पावमे जूता एवं सिरपर पगड़ी-टोपी या छाता ( नंगे सिर नही ) रखकर निकलना चाहिये ( सभ्य पुरुषके वेशमे बाहर आना चाहिये ) । चलते समय चारो तरफ़ निगाह करके चलना चाहिये ( कही कोई ठोकर न लग जाय या कोई जानवर आदि न हो ) । रात्रिमे यदि कोई जरूरी कार्य आ पडे तो हाथमे दण्डा, शिरपर पगड़ी या कोई वस्त्र बाधकर, साथमे कोई दूसरा सहायक लेकर ( अपनी हिफ़ाजतका ख्याल रखते हुए ) बाहर जाना चाहिये । रात्रिमे शिर बाधकर ( कसकर बाधकर–जिससे सदा न लगे ) घूमना चाहिये ( नंगे सिर नही घूमना चाहिये ) । दिनमे नंगे सिर घूमना चाहिये ( शिर बाधकर नहीं घूमना चाहिये ) ।

**वक्तव्य**—रत्न, घृत, देवता आदिका स्पर्श मनको शान्त करके प्रसन्न चित्तसे, बिना चिन्ता और उद्वेगके घरसे बाहर चलनेका निर्देशक है । स्वस्थचित्त व्यक्तिही इनका शान्तिसे स्पर्श कर सकेगा ।

बिना खास जरूरतके रात्रिमे घरसे बाहर नही जाना चाहिये । सज्जन आदमी दिया जलनेपर अपने घरमेंही अच्छे लगते हैं ॥ ४२ ॥ ४३ ॥

**चैत्यपूज्य[illegible]याभस्मतुषाशुचीन् ।**
**नाक्रमेच्छर्करालोष्टबलिस्नानभुवो न च ॥ ४४ ॥**

निम्न स्थानोंको कभीभी पावसे लाघकर नहीं जाना चाहिये । इनमेंसे कुछ वस्तुएँ पवित्र हैं और कुछ अपवित्र हैं, दोनोही अवस्थाओमे इनके उपरसे जाना निन्दनीय है । ये स्थान–चैत्य ( देवताका स्थान, मन्दिर आदि ), पूज्य ( गुरुजन ), ध्वजा ( पताका ), अशस्त ( अमंगल वस्तु–अशुभ वस्तु–शव आदि ) इनकी छायाको लंघकर नहीं जाना चाहिये इनसे बचकर निकलना चाहिये । राखका ढेर, तुष ( धान्य आदिका छिलका ) एवं अपवित्र वस्तु, शर्करा ( रेत या मिट्टी ), लोष्ट ( ढेला, पत्थर आदि ), इनपरसे नही गुजरना चाहिये । चौराहेपर या जहां बलि-होम आदि किया कीगई हो उस स्थानसेभी बचकर जाना चाहिये । जहापर दूसरेने स्नान किया हो–पानी पड़ा हो–उसके ऊपरसेभी नहीं गुजरना चाहिये ॥ ४४ ॥

**मध्याह्ने सन्ध्ययो रात्रावर्धरात्रे चतुष्पथम् ।**
**न सेवेत न शर्वर्यां वृक्षचैत्याग्रचत्वरम् ॥ ४५ ॥**
**सूनाटवीशून्यगृहश्मशानानि दिवाऽपि न ।**

मध्यान्हमे, सन्ध्याकालमे, रात्रिमे अथवा आधीरातके समय चौराहेपर नहीं रहना चाहिये ( इन समयोंमें मुसाफरी नही करनी चाहिये ) । इसी प्रकार वृक्ष या चैत्य अथवा ग्रामसे बाहर बाग आदिमें ( या शून्य चौपालमें ) सारी रात नही गुजारनी चाहिये । सूनाटवी ( वधस्थान-जहापर कत्ल करते हैं, या चमार लोग चमडा निकालते है ), शून्यगृह ( जिस घरमे कोई नहीं रहता–भूतीयाघर ) और श्मशान इनमे दिनके अन्दरभी नही रहना चाहिये ।

**वक्तव्य**—इन स्थानोपर रहनेसे आदमीके मनको भय लगता है जिससे कि उन्माद रोग होनेका अदेशा है, इसलिये इन स्थानोपर अकेला रहना निषिद्ध है ॥ ४५ ॥—

**न हुंकुर्याच्छवं पूज्यं प्रशस्तान्मङ्गलानि च ॥ ४६ ॥**
**नापसव्यं परिक्रामेन्नेतराण्यनुदक्षिणम् ।**
**चतुष्पथं नमस्कुर्यात्प्रज्ञातांश्च वनस्पतीन् ॥ ४७ ॥**
**न व्यालव्याधिताशस्तैर्नादान्तक्षुत्पिपासितैः ।**
**न छिन्नपुच्छैर्नैकाक्षैर्गोपृष्ठेन च न व्रजेत् ॥ ४८ ॥**
**नातिप्रगेऽतिसायं वा न नभोमध्यगे रवौ ।**
**नासन्निहितपानीयो नातितूर्णं न सन्ततम् ॥ ४९ ॥**
**न शत्रुणा नाविदितैर्नैको नाधार्मिकैः सह ।**

शव ( मृत देह ) को देखकर-हुकार ( तिरस्कार ) नहीं करनी चाहिये । पूज्य ( गुरुजन ), प्रशस्त वस्तु ( दही-घृत आदि ), मंगल चिन्ह ( ध्वजा-स्वर्ण आदि ) के वामपार्श्वसे जाना चाहिये, इनके दक्षिणपार्श्वसे नही निकलना चाहिये । शेष वस्तुओके दक्षिणपार्श्वसे निकलना चाहिये, वामपार्श्वसे नहीं निकलना चाहिये । चौराहे या चौपाल ( जहापर समाजके प्रतिष्ठित व्यक्ति बैठते हो ) को नमस्कार करना चाहिये ( इस स्थानके सामने सम्मानपूर्वक दृष्टिसे गुजरना चाहिये, उच्छृंखल रूपसे नही ) । जित वनस्पतियोका अनुभव किया हुआ हो, उनके लियेभी आदरभाव मनमे रखना चाहिये । मिलनेपर उनको नमस्कार करके उनका आदर करना चाहिये ( जैसा कि आपने समयपर मेरा कार्य सिद्ध किया था ) । व्याल ( दुष्ट-वशमें न आनेवाला, मस्त ), रोगी, अप्रशस्त ( जिसके शरीरपर अशुभ भौरी या चिन्ह हो ), बिना दातोंके अर्थात् वृद्ध, भूख या प्याससे व्याकुल, जिसकी पूंछ कटी हुई हो, एक आखवाले बैल या घोड़ेकी सवारीपर नहीं बैठना चाहिये, जिस चीज़में ये जुते हो उसपर यात्रा नही करनी चाहिये ।

बहुत प्रात कालमे, दिन छिपनेपर सायंकालमे, ठीक मध्यान्हमे जब सूर्य ठीक बीचमे हो–यात्रा नहीं करनी चाहिये–घरसे नहीं निकलना चाहिये । यात्राके समय पीनेका पानी सदा पासमे रखना चाहिये । बहुत तेजीसे सवारी नहीं चलानी चाहिये, और न बिना आराम किये लगातार चलते जाना चाहिये । शत्रुके साथ यात्रा नहीं करनी चाहिये । अनजान (अपरिचित) व्यक्तिके साथ सफ़र नहीं करना चाहिये । अकेला ( बिना सहायकके ) यात्रा न करे । अधर्मात्मा ( दुष्ट ) पुरुषोके साथ यात्रा नहीं करनी चाहिये ॥ ४६–४९ ॥—

दद्याद्वर्त्माऽऽर्तवृद्धस्त्रीभारिचक्रद्विजन्मने ॥ ५० ॥
स्नानभोजनपानानि वाहेभ्यो नाचरेत्पुरः ।
नदीं तरेन्न बाहुभ्यां नाग्निस्कन्धमभिव्रजेत् ॥ ५१ ॥
नारोहेद्विषमं शैलं नावं संशयितां तरुम् ।
निपातयेन्न लोष्टेन न फलेन फलं द्रुमात् ॥ ५२ ॥
न वार्यमाणः प्रविशेन्नाद्वारेण न चासने ।
स्वयं तिष्ठेत्परगृहे युक्तनिद्रं न बोधयेत् ॥ ५३ ॥
नाचरेत्पाणिवाक्पाददृङ्मेढ्रोदरचापलम् ।
त्रिः पक्षस्य कचश्मश्रुनखरोमाणि वर्धयेत् ॥ ५४ ॥
न स्वहस्तेन दन्तैर्वा स्नानं चानुसमाचरेत् ।

सड़क या रास्तेमे चलते समय यदि सामनेसे या पीछेसे कोई रोगी, वृद्ध, स्त्री, भार ले जानेवाला ( भार उठाये हुए ) या चक्र (गाडी आदि ) अथवा ब्राह्मण-वेदपाठी ( अपने पूज्य ) आजाय तो उनको रास्ता देना चाहिये । जिन घोड़े या बैलपर सवारी की हो-उनको बिना नहलाये, बिना दानापानी दिये-स्वय कभीभी पहले स्नान या खान-पान नही करना चाहिये। पहिले उन जवान जानवरोको नहलाकर, दानापानी देकर तब स्वय पीछेसे स्नान-भोजन ग्रहण करना चाहिये । बिना तुम्बे या Life-belt के बिना कभीभी केवल बाहुओके बल-परही नदी पार करनेका यत्न नही करना चाहिये । नदी पार करते समय Life-belt या अन्य किसी वस्तुका सहारा ले लेना चाहिये । जलते हुए अग्निके ढेरकी ओर नहीं जाना चाहिये। बहुत उचे-नीचे-विषम पर्वतपर नहीं चढ़ना चाहिये । जिस नावके डूबनेका भय हो उसपर कदम नही रखना चाहिये। जिस वृक्षके विषयमे सन्देह हो–गिरने का भय हो, उस वृक्षपरभी नही चढना चाहिये । मिट्टीके ढेले या पत्थरसे अथवा एक फलसे वृक्षपर लगे दूसरे फलको मारकर नीचे नहीं गिराना चाहिये। दूसरेके घरमें जानेके लिये यदि मकान-मालिक मना करे तो नहीं जाना चाहिये । जब जाना हो तो मुख्य द्वारसेही जाना चाहिये, बिना रास्तेके नहीं जाना चाहिये । घरमे जाकर बैठनेका आदेश मिलनेपरही आसनपर बैठना चाहिये, बिना कहे नही बैठना चाहिये । जो व्यक्ति अपनी स्वाभाविक नीद सो रहा हो उसको जगाना नही चाहिये, अर्थात् रात्रिमे जाकर जगाना नही चाहिये। दूसरेके घरमें जाकर या अपने घरमेही व्यर्थमें हाथ, पाव, वाणी, उपस्थेन्द्रिय, आख, उदर–उनकी क्रिया न करे । सयमसे वरतना चाहिये। पाचवे दिनके अन्तरसे शिरके बाल, दाढ़ी-मूछ, नख, कक्षाके बालोको कटवा देना चाहिये । इन बालोंको दूसरेसे कटवाना चाहिये, अपने आप नही काटना चाहिये । और न दातोंसे नखोंको काटना चाहिये । बाल कटवाकर पीछेसे स्नान करना चाहिये ।

**वक्तव्य**—ये शिष्टाचारके नियम हैं, जिनको कि जानना प्रत्येक सभ्य व्यक्तिके लिये आवश्यक है। विशेषकर वैद्यको, क्योंकि दूसरे व्यक्तियोंसे अधिक मिलना पड़ता है ॥ ५०–५४ ॥—

अथ जातान्नपानेच्छो मारुतघ्नैः सुगन्धिभिः ॥ ५५ ॥
यथर्तुसंस्पर्शसुखैस्तैलैरभ्यङ्गमाचरेत् ।
अभ्यङ्गो वातहा पुष्टिस्वप्नदार्ढ्यबृहत्त्वकृत् ॥ ५६ ॥
दग्धभग्नक्षतरुजाक्लमश्रमजरापहः ।
रथाक्षचर्मघटवद्भवन्त्यभ्यङ्गतो गुणाः ॥ ५७ ॥
स्पर्शनेऽभ्यधिको वायुः स्पर्शनं च त्वगाश्रयम् ।
त्वच्यश्च परमभ्यङ्गो यस्मात्तं शीलयेदतः ॥ ५८ ॥
शिरःश्रवणपादेषु तं विशेषेण शीलयेत् ।
स केश्यः शीलितो मूर्ध्नि कपालेन्द्रियतर्पणः ॥ ५९ ॥
हनुमन्याशिरःकर्णशूलघ्नं कर्णपूरणम् ।
पादाभ्यङ्गस्तु तत्स्थैर्यनिद्रादृष्टिप्रसादकृत् ॥ ६० ॥
पादसुप्तिश्रमस्तम्भसङ्कोचस्फुटनप्रणुत् ।
वर्ज्योऽभ्यङ्गः कफग्रस्तकृतसंशुद्ध्यजीर्णिभिः ॥६१॥

**अभ्यंगविधि**—जब शरीर स्वस्थ हो और खान-पानकी इच्छा उत्पन्न होगई हो तो सुगन्धित एवं वातनाशक तैलोसे शरीरपर अभ्यग ( मालिश ) करना चाहिये । यह अभ्यंग ऋतुके अनुसार होना चाहिये, अर्थात् शीतकालमें उष्ण-अगर्वादि तैलोसे और उष्ण कालमे शीत-चन्दनादि तैलोंसे करना चाहिये ।

**अभ्यंगके गुण**—अभ्यंग वातनाशक, अस्थियोंको दृढ करनेवाला, मासपेशीयोका बलवान करता है । अभ्यंगसे नीद खूब आती है । मालिशसे शरीरमें बृंहण ( कार्यक्षमता-उत्साह ) होता है । अभ्यंग करनेसे जलनेकी पीड़ा, शस्त्र आदिके क्षतकी रुजा, अस्थि आदिके टूटनेकी व्यथा शान्त हो जाता है । क्लम ( शरीरका आलस्य ), श्रम ( थकावट ) और बुढापा अभ्यंगसे नष्ट होता है । रथका अक्ष ( धुरा ) जिस प्रकार स्नेह लगनेसे चिकना बन जाता है, और पहिया बिना घिसड्के ठीक चलता है, उसी प्रकार शरीरपर अभ्यंग करनेसे शरीरचक्रभी अच्छी प्रकार चलता है। जिस प्रकार चर्मको स्नेह पिलानेसे चर्म मजबूत हो जाता है, जल्दी टूटता नही या सरदी-गरमीका असर नहीं होता, उसी प्रकार शरीरपर तैलकी मालिशसे शरीरभी दृढ हो जाता है और सरदी एवं गरमीका प्रभाव नहीं होता । जिस प्रकार मिट्टीका घडा स्नेह पीकर मजबूत एवं दीर्घ कालतक रहने-वाला हो जाता है, उसी प्रकार अभ्यंगसे मनुष्यभी दीर्घायु बन जाता है, शरीरपर झुर्रिया नहीं आती ।

स्पर्शज्ञानका कारण वायु है ( वाततन्तु, जो कि ज्ञानको ले जाते हैं), और स्पर्शज्ञानकी आश्रयभूमि त्वचा (त्वगिन्द्रिय) है । त्वचाके लिये अत्यन्त उपयोगी वस्तु स्नेहका अभ्यंग है । इसलिये ( वातशान्तिके लिये एवं स्पर्शज्ञानके लिये ) स्नेहका अभ्यंग करना आवश्यक है । यदि सारे शरीरपर प्रतिदिन अभ्यंग करना सम्भव न हो तो शिर, कान और पावके तलुओं-पर प्रतिदिन तैलकी मालिश करनी चाहिये । क्योकि—

शिरपर तैल लगाना केशोंके लिये हितकर एवं कपाल तथा इन्द्रियोको तृप्त (वर्धन) करनेवाला होता है। कानके अन्दर तैल

डालनेसे हनुशूल ( जबाड़ोंकी व्यथा ), मन्यास्तम्भ ( ग्रीवाके पिछले भागका कठोर होजाना-जिससे ग्रीवा इधरउधर न घूम सके ), शिर शूल एवं कर्णशूल नष्ट होते हैं । पावपर तैल मालिश करनेसे पावकी मजबूती करता है, सुखपूर्वक नींद आती है, आखे निर्मल होती हैं । पावका सो जाना, पावमें थकाना, पांवका स्तम्भ ( जड़ बन जाना), पावका सकोच ( पावकी मास-पेशीयोंका सकुचित होजाना ), पावका फटना ( विवाई आदि ) पावपर तैल लगानेसे नष्ट होता है ।

निम्न अवस्थामें अभ्यंग नहीं करना चाहिये-कफरोगसे पीड़ित व्यक्तिको, जिस व्यक्तिने वमन-विरेचनसे शरीरकी शुद्धि की हो; एवं अजीर्ण रोगीको अभ्यंग करना अहितकर है ।

**वक्तव्य**—शरीरमें पंचमहाभूतोंके प्रतिनिधि निम्न प्रकारसे हैं—

"तत्रानुमानगम्याना पञ्चमहाभूतविकारसमुदायात्मकानामपि सतामिन्द्रियाणा तेजश्चक्षुषि, ख श्रोत्रे, घ्राणे क्षिति , आपो रसने, स्पर्शनेऽनिलो विशेषेणोपपद्यते" (च सू अ ८)

यद्यपि प्रत्येक इन्द्रिय पंचमहाभूतके समुदायके विकारसे उत्पन्न हुई है, फिरभी, ऑखोमे तेज, कानोंमें आकाश, नासिकामें पृथिवी, जिह्वामें जल और त्वचामें वायुतत्त्वकी विशेषत प्रधानता रहती है । इसलिये वातकी शान्तिके लिये तैल—अभ्यंग आवश्यक है । त्वचाके अन्दर ज्ञानवह तन्तुओका जाल इस प्रकार बिछा हुआ है, जिस प्रकार कि रक्तवह नालियाँ फैली हुई हैं । शरीरमें आप कहींभी सुई चुभोईये तुरन्त रक्त निकल आता है, इसी प्रकार आप कहीं भी स्पर्श करिये, यहातक कि आपकी आख उस स्पर्शको नभी देख सके तोभी आपको स्पर्शका ज्ञान हो जायगा। यह ज्ञान त्वचाके अन्दर फैला ज्ञानतन्तुओंके द्वारा मस्तिष्कमें पहुंच जाता है । इसलिये कहा है कि स्पर्श त्वचाके आश्रित है। स्पर्शज्ञानका कारण वात है । वायु स्पर्शके आश्रयस्थान त्वचामें रहती है । वातको स्वस्थ रखनेके लिये अभ्यग आवश्यक है ।

स्नेहके शरीरस्थ धातुओंमें प्रविष्ट होनेका समय—

"रोमान्तेष्वनु देहस्य स्थित्वा मात्राशतत्रयम् ।
ततः प्रविशति स्नेहश्चतुर्भिर्गच्छति त्वचम् ॥
रक्तं गच्छति मात्राणा शतै पञ्चभिरेव तु ।
षड्भिर्मांसं प्रपद्येत मेद सप्तभिरेव च ॥
शतैरष्टाभिरस्थीवि मज्जानं नवभिर्व्रजेत् ।
तत्रस्थाञ्छमयेद्रोगान् वातपित्तकफात्मकान् ॥

डल्हण. सु. चि अ. २४.

शरीरकी त्वचाके दो स्तर हैं । एक उपरित्वचा और दूसरी अन्तस्त्वचा । इनमें स्नेह शरीरमें रोम कूपोंके द्वारा प्रविष्ट होता है । रोमकूपोंमें स्नेह तीन सौ मात्राकाल ( आप यदि एकसे लेकर तीन सौ तक लगातार गिने-तब जितना समय लगता है, उतने समय ) तक रहता है । इसके पीछे त्वचामें प्रविष्ट होने लगता है । त्वचामें प्रविष्ट होनेके लिये इसे सौ मात्रा अधिक लगती हैं, अर्थात् चारसौ मात्रामें प्रविष्ट होता है । त्वचा ( अन्तस्त्वचा ) से रक्तमें जानेके लिये फिर सौ मात्रा काल लगता है, इस प्रकारसे उपरित्वचासे रक्ततक आनेमें पाच सौ मात्रा काल हो जाते हैं । रक्तसे मासमे जानेके लिये अगले सौ मात्रा काल लगते हैं-कुल छह सौ मात्रा कालकर समय चाहिये । और अगले सौ अर्थात् सात सौमें मेद धातुमे स्नेह पहुंचता है । फिर आठ सौ मात्रा कालमे अस्थियोके अन्दर तथा अगले सौ अर्थात् नौ सौ मात्रा कालमे मज्जामे स्नेह पहुचता है । स्नेहकी समाप्ति यहींपर हो जाती है । इन धातुओंमेंसे गुजरता हुआ स्नेह—इन धातुओके वातजन्य, पित्तजन्य और कफजन्य रोगोंको शान्त करता है ।

स्नेह शुक्र धातुमें नही आता। क्योकि शरीरमे शुक्र—दहीमे घीके समान—सर्वत्र शरीरके रेजेरेजेमे व्याप्त है । इसलिये इन धातुओंके पुष्ट होनेसे वह स्वयं पुष्ट हो जाता है । अन्य धातुओके समान शुक्र शरीरमे दृश्यमान सदा नहीं रहता । इसलिये उसका वर्णन नही किया ।

स्नेहका अभ्यंग यूं तो सारे शरीरके लिये आवश्यक है, परन्तु शिर-कान और पावके तलुओंपर विशेष उपयोगी है । जिस प्रकार मशीनमें तैल देनेके लिये स्थानस्थानपर छेद बनाये जाते हैं, उसी प्रकार भगवानने भी शिरके अन्दर वाततन्तुओंमे स्निग्धता लानेके लिये कर्णेन्द्रियको बनाया है । कर्णेन्द्रियमें, अन्त:-कर्ण और मध्यकर्णके बीचमे एक बहुतही बारीक परदा है । बस, इस परदेके पीछेही मस्तिष्क है । स्नेह इस परदेमेंसे छनकर अन्दर पहुंच जाता है, जिस प्रकारकी घड़ेके अन्दरका घी-घड़ेके छेदोसे बाहर निकल आता है, उसी प्रकार इस बारीक परदेमेंसे तैल मस्तिष्कमे पहुच जाता है ।

साथही कान-नाक और मुखका एक प्रणालीद्वारा आपसमें सम्बन्ध है । इस प्रणालीके कारण स्नेहकी स्निग्धता इनमेभी आ जाती है । स्निग्धताके कारण वायुका तथा उष्ण गुण होनेसे कफकी शान्ति होती है ।

पावके तलुओपर तेल लगानेसे आखोंको विशेष लाभ पहुंचता है । पावके तलुओकी और हथेलीकी त्वचा (उपरित्वचाकी पृष्ठस्तर) बहुत अधिक और जल्दी जल्दी बदलती रहती है । इसका लाभ यह होता है कि शरीरके मल इन रास्तोसे बहुत अधिक मात्रामे निकलते हैं । इसी कारणसे प्रत्येक धर्ममें पावोको दिनमें कई वार-धोनेका विधान येन केन रूपेण किया हुआ है । जितने अधिक पाव धोये जायँगे, उतनी अधिक स्तर बदलेगी—अर्थात् पुरानीके स्थानपर नई आयगी—अर्थात् रक्तसचार बढ़ेगा । स्नेहके द्वारा यह क्रिया अधिक रूपमें होती है । इसलिये पावपर स्नेह-मर्दन बताया है । यह क्रिया लाभकारी तभी होती है, जब कि पावकी खुली वायुभी लगती रहे, पावको जूराब और जूतेमें दिन-भर जकड़कर न रक्खा जाय तभी यह लाभप्रद है ।

तीसरा स्थान शिर है । शिरपर स्नेह बालोंको खुराक देनेके लिये है । अगुलीयोका मर्दन-खासकर जड़ोको रगड़नेसे रक्त-सचारकी वृद्धि होती है, जिससे कि स्नेह उसमे प्रविष्ट हो जाता

है । बालोंको खुराक मिलनेसे वे असमयपर श्वेत नहीं होते, गिरते नहीं ।

अभ्यंगके लिये सबसे उत्तम पीली सरसोंका तेल है । यह कटु और तीक्ष्ण होनेसे सारे शरीरमें घुस जाता है । इस तैलको सुगन्धित फूलोंसे सुवासित बना सकते हैं । इसके अभावमें काली सरसो या तिलका तेल बरता जा सकता है ।

निम्न अवस्थाओंमे स्नेहका अभ्यंग निषिद्ध है—

नवज्वरी ह्यजीर्णी च नाभ्यक्तव्य कदाचन ।
तथा विरिक्तो वान्तश्च निरूढो यश्च मानव ॥
आमरोगकफग्रस्ते तथैव च न योजयेत् ।
पूर्वयो कृच्छ्रता व्याधेरसाध्यत्वमथापि च ॥
शेषाणा बहवो प्रोक्ता वह्निसादादयो गदा ॥

जिस रोगीको सात दिन ज्वर चढ़े हुए नही हुए । ( सात दिनके पीछे ज्वर पुरातन हो जाता हैं, पुरातन ज्वरमे औषध-सस्कारित स्नेह विधेय हैं, यथा–चन्दनादि तैल या अगर्वादि तैल ), अजीर्णरोगी, जिसने विरेचन या वमन अथवा निरूह बस्ति ली हुई हो, आम ( अपक्व आहार रस ) से पीड़ित तथा कफसे पीडित व्यक्तिको अभ्यंग नहीं करना चाहिये । क्योकि यदि इनमे अभ्यग किया जायगा तो रोग कष्टसाध्य अथवा असाध्य हो जायगा–एवं अग्निमान्द्य आदि रोग उत्पन्न हो जाते हैं ।

सक्षेप—

अद्भि संसिक्तमूलानां तरूणां पल्लवादय ।
वर्धन्ते हि तथा नृणा स्नेहसंसिक्तधातव ॥

जिस प्रकार कि वृक्षोंकी जड़में पानी देनेसे वृक्षोंके पत्ते बढ़ते हैं, उसी प्रकार त्वचापर स्नेहका अभ्यंग करनेसे शरीरके रस-रक्तमासादि धातु बढ़ते हैं । धातुओंकी पुष्टिसे शरीरभी पुष्ट होता है ॥ ५५–६१ ॥

**शरीरायासजननं कर्म व्यायाम उच्यते ।**
**लाघवं कर्मसामर्थ्यं दीप्तोऽग्निर्मेदसः क्षयः ॥ ६२ ॥**
**विभक्तघनगात्रत्वं व्यायामादुपजायते ।**
**वातपित्तामयी बालो वृद्धोऽजीर्णी च तं त्यजेत् ॥ ६३ ॥**
**अर्धशक्त्या निषेव्यस्तु बलिभिः स्निग्धभोजिभिः ।**
**शीतकाले वसन्ते च मन्दमेव ततोऽन्यदा ॥ ६४ ॥**

**व्यायामका लक्षण और उसका लाभ**—जिस क्रियासे शरीरमें मेहनत ( थकान ) अनुभव हो उसका नाम व्यायाम है । व्यायामकर्मसे शरीरमें लघुता ( हल्कापन ) आती है और काम करनेमें उत्साह रहता है । जाठराग्नि प्रदीप्त होती है और शरीरके मेदका क्षय होता है । शरीरका प्रत्येक अंग-प्रत्यंग स्पष्ट पृथक् पृथक् सुडौल रूपमें दीखने लगता है–अर्थात् मांसपेशीयां उन्नत एवं पुष्ट हो जाती हैं ।

वात-पित्तरोगी, बालक, वृद्ध और अजीर्णरोगीको व्यायाम ( जिससे शरीरमें थकान अनुभव हो–ऐसा श्रम ) नहीं करना चाहिये ।

बलवान एवं स्निग्ध ( घृत-दूध प्रचुर मात्रामें खानेवाले ) भोजन करनेवाले व्यक्तियोको शीतकाल ( हेमन्त और शिशिरमें ) तथा वसन्त ऋतुमें आधी शक्तिके साथ व्यायाम करना चाहिये । जब छातीका श्वास नासिकामें आजाय अर्थात् श्वासगति तेज और जोरकी हो जाय, एवं माथेपर पसीनेका आभास होने लगे तब व्यायाम बन्द करदेना चाहिये । शेष ऋतुओंमें ( ग्रीष्म, शरद् और वर्षामे ) शीत काल और वसन्तसेभी कम शक्तिसे व्यायाम करना चाहिये । व्यायाम करना सब ऋतुओंमें आवश्यक है, शीत काल और वसन्तमे अधिक और शेष ऋतुओंमें कम व्यायाम करनी चाहिये ।

**वक्तव्य**—शरीरमें जिस कार्यसे थकान उत्पन्न हो वह व्यायाम है । इस कार्यके साथ मनका योग होना आवश्यक है; जैसा कि कहा है—

शरीरचेष्टा या चेष्टा स्थैर्यार्था बलवर्धिनी ।
देहव्यायामसंख्याता मात्रया ता समाचरेत् ॥
यत्तु चंक्रमणं नातिदेहपीडाकरं भवेत् ।
तदायुर्बलमेधाग्निप्रदमिन्द्रियबोधनम् ॥

शरीरकी जो चेष्टा शरीरमे स्थिरता ( टिकाऊपन ) और बलको बढाती है, उस चेष्टाको शारीरिक व्यायाम कहते हैं । यह व्यायाम मात्रापूर्वक करना चाहिये । घूमनाभी एक व्यायाम है । यह भ्रमण इतना होना चाहिये, जिससे शरीरमें किसी प्रकारकी पीडा न हो । इस प्रकारका भ्रमण बल, वृद्धि और जाठराग्निको बढ़ाता है, तथा इन्द्रियोंमें कार्यक्षमता उत्पन्न करता है ।

व्यायामके साथ मनका योग होना आवश्यक है । एक मजदूर यदि दिनभर मेहनत करता है, तो उसकी यह मेहनत–'व्यायाम' नही है । क्योकि उसका ध्यान-मन तो मजदूरीके पैसोंमें उलझा हुआ है । इस प्रकारकी मेहनत शरीरमे स्थिरता और बल नहीं लाती । इसी प्रकार किसी कार्यवश भार उठाकर चलनाभी व्यायाम नहीं, घूमते समय बाते करना–व्यायाम नहीं । 'व्यायाम' वही है कि जिस शारीरिक चेष्टाके साथ मनभी उलझा रहे ।

यह व्यायाम नियत परिमाणमें करनी चाहिये । अपनी शक्तिसे अधिक करना अधिक हानिकारक है, इससे अच्छा यह है–कि व्यायाम सर्वथा न की जाय । इसीलिये श्रमकी मात्रा इस प्रकारसे निश्चित करनी चाहिये—

हृदयस्थो यदा वायुर्वक्त्रं शीघ्रं प्रपद्यते ।
मुखं च शोषं लभते तद्बलार्धस्य लक्षणम् ॥
किं वा ललाटे नासाया गात्रसन्धिषु कक्षयो ।
यदा संजायते स्वेदो बलार्धं तु तदादिशेत् ॥
क्षयतृष्णारुचिच्छर्दिरक्तपित्तभ्रमक्लमा ।
कासशोषज्वरश्वासा अतिव्यायामसम्भवा ॥

जब हृदयस्थ ( उरोभागमें स्थित ) वायु ( प्राण वायु )–मुखमें जल्दी जल्दी आने लगे–अर्थात् हांफनी चढ़ जाय; मुख सूखने लगे ( ओठोंपर खुश्की दौड़ जाय ) अथवा माथे, नासिकाके उपर-बगलमें या घुटने आदि जोड़ोंमें पसीना आने लगे तब

व्यायाम बंदकर देनी चाहिये । यदि इन लक्षणोंके पश्चात्भी कोई व्यक्ति हठवश आगे व्यायाम करताही रहता है, तो वह मात्रासे अधिक व्यायाम है । इस अति व्यायामके कारण क्षय ( धातुक्षय ), तृष्णा, अरुचि, वमन, रक्तपित्त ( छातीसे मुख-द्वारा रक्त आना ), चक्कर आना, थकान, कास, शोष ( राजयक्ष्मा ), ज्वर, एवं श्वासरोग हो जाते हैं ।

नियत मात्रामें व्यायाम करनेसे जो लाभ होते हैं, उनको सुश्रुतमें इस प्रकार कहा है—

"व्यायामदृढगात्रस्य व्याधिर्नास्ति कदाचन ।
विरुद्धं वाऽपि पक्वं वा भुक्तं शीघ्रं विपच्यते ॥
श्रमक्लमपिपासोष्णशीतादीनां सहिष्णुता ।
आरोग्यं चापि परमं व्यायामादुपजायते ॥
न च व्यायामिनं मर्त्यमर्दयन्त्यरयो भयात् ।
स्थिरीभवति मांसं च अनालस्य मृजा तथा ॥
न चैनं सहसाऽऽक्रम्य जरा समधिरोहति ।
न चास्ति सदृशं तेन किञ्चित्स्थौल्यापकर्षणम् ॥
वयोबलशरीराणि देशकालाशनानि च ।
समीक्ष्य कुर्याद् व्यायाममन्यथा रोगमाप्नुयात् ॥"

जिस मनुष्यका शरीर व्यायामसे दृढ बना हुआ होता है, उसके पास कोई व्याधि जल्दीसे नहीं फटकती । व्यायाम करनेवाला व्यक्ति विरुद्ध, कच्चा-पक्का जोभी खा लेता है, वह सब उसको पच जाती है । इस प्रकारका मनुष्य श्रम-थकान, प्यास, गरमी, सर्दी सबको सहन कर लेता है, साथही अतिशय आरोग्यता मिलती है । व्यायाम करनेवाले व्यक्तिका दुश्मनभी जल्दीसे तिरस्कार करनेका साहस नहीं करते, उससे डरते रहते हैं । मांसपेशीयां दृढ होती हैं और शरीरमें आलस्य नही होता । व्यायाम करनेसे बुढापा जल्दी नहीं आता । शरीरमें बढ़ी चर्बीको कम करनेके लिये व्यायामसे बढ़िया उपाय और कोई दूसरा नहीं है ।

व्यायामके इतने लाभ होनेपरभी व्यायाम अपनी आयु, बल, शरीर, देश, काल और खानपान देखकर करना चाहिये । यदि इनकी उपेक्षा करके अधिक मात्रामें किया जाय तो जरूर शरीरमें अनिष्ट प्रभाव उत्पन्न होगा ।

निम्न प्रकारके पुरुषोंको व्यायाम नहीं करना चाहिये—

रक्तपित्ती कृशः शोषी श्वासकासक्षयी क्षती ।
भुक्तवान् कृतसम्भोगी भ्रमार्तश्च विवर्जयेत् ॥

रक्तपित्तरोगी, कृश ( दुर्बल शरीर ), शोषरोगी, श्वास, कास या राजयक्ष्मा अथवा उर क्षतसे पीड़ित व्यक्ति, भोजन करनेके ठीक उपरान्त, सम्भोग करनेके पीछे, भ्रम रोगसे पीड़ित व्यक्तिको व्यायाम नहीं करनी चाहिये ॥ ६२-६४ ॥

**तं कृत्वाऽनुसुखं देहं मर्दयेच्च समन्ततः ।**
**तृष्णा क्षयः प्रतमको रक्तपित्तं श्रमः क्लमः ॥ ६५ ॥**
**अतिव्याय   ः कासो ज्वरश्छर्दिश्च जायते ।**
**ड   जागराध्वस्त्रीहा   यादिसाहस ॥६६॥**
**गजं सिंह इवाकर्षन् भजन्नति विनश्यति ।**

व्यायाम करनेके उपरान्त समस्त शरीरको शनै शनै ( बिना किसी परिश्रमके ) मलना चाहिये ( हाथ फेरना चाहिये ) । मात्रासे अधिक व्यायाम करनेपर तृष्णा, क्षय, प्रतमक श्वास, रक्तपित्त रोग, थकान, क्लम, कास, ज्वर, वमन उत्पन्न होते हैं । जिस प्रकार कि सिंह अपनेसे अधिक बलवान हाथीको खींचता हुवा स्वयंही थककर नष्ट हो जाता है, उसी प्रकार अति व्यायामसे, रात्रिमे जागरण करनेसे, अधिक मुसाफरी करनेसे; अधिक स्त्रीसहवाससे, अधिक हास्य या अधिक बोलनेसे—इसी तरहके अन्य साहसिक कार्योंके करनेसे ( अपनी शक्तिसे अधिक कार्य करनेके कारण ) मनुष्य नष्ट हो जाता है ।

**वक्तव्य**—शरीरके अन्दर आय और व्ययका सिद्धान्त काम करता है । आहारके द्वारा हमारे शरीरमें आय होती है और श्रमसे उसमें व्यय होता है । यदि शरीरमे आय-व्यय समतुलित रहे तो शरीर स्वस्थ रहता है । और यदि इनमेसे एक बढ़ जाय और दूसरा घट जाय तो रोग हो जाते हैं । यदि शीघ्र इसमें प्रतिकार न वरता जाय तो समय पीछे इसका परिणाम मृत्यु होती है । अति व्यायामसे या रात्रि-जागरण आदिसे शरीरमें व्ययकी मात्रा बढ जाती है, और आय कम हो जाती है, जिसका परिणाम मृत्यु है । जिस प्रकार कि सिंह अपनेसे बलवान हाथीको खींचनेमे अपनी सञ्चित शक्तिका शनै शनै ह्रास करके अन्तमे अशक्त होकर प्राणको खो बैठता है—उसी प्रकार अति व्यायाम आदि कारणमेंसे शक्तिका ह्रास करके मनुष्यभी शीघ्र दिवालिया बनकर प्राण छोड़ देता है । इसलिये शक्तिके अनुसारही व्यायाम करना चाहिये ॥ ६५-६६ ॥—

**उद्वर्तनं कफहरं मेदसः प्रविलायनम् ॥ ६७ ॥**
**स्थिरीकरणमङ्गानां त्वक्प्रसादकरं परम् ।**

**उबटन**—व्यायाम करनेके उपरान्त शरीरपर कफनाशक द्रव्योंसे बनाया हुआ उबटन मलना चाहिये । उबटन लगानेसे शरीरमे सञ्चित मेद शरीरमे लीन हो जाती है । उबटन करनेसे अंगोमे स्थिरता ( दृढता ) आती है, और त्वचामे विशेषतः निर्मलता आती है ।

**वक्तव्य**—उबटनके लिये कफहर द्रव्य निम्न उपयोगी हैं—

हरीतकीचूतमरिष्टपत्रं, लोध्रत्वचो दाडिमवल्कलञ्च ।
एषोऽङ्गराग कथितो ह्यङ्गनाना अङ्गाकषायश्च नराधिपानाम् ॥

हरड़की छाल, आमकी छाल, नीमके पत्ते, लोध्रवृक्षकी छाल और अनारकी छाल—इनको बारीक कूटकर—इनका चूर्ण दूध या पानीमें मिलाकर शरीरपर लगाना चाहिये ।

शरीरपर उबटन लगानेसे त्वचामें स्थित रोमकूपोंके मुख खुल जाते हैं, एवं मर्दनके कारण त्वचामें स्थित भ्राजक पित्त ( त्वचाका रक्तसंचार ) विशेष रूपसे बढ जाता है । इस पित्तरूपी अग्निके बढ़नेसे त्वचाके अधोभागमें स्थित मेद पिघलने लगती है । जिस प्रकार कि अग्निकी गरमीसे घी पिघलता है ।

उवटनसे मैलके कारण या गरमीसे होनेवाली छोटी छोटी पिडिकाये—फुन्सिया शरीरपर नहीं होती ॥ ६७ ॥—

**दीपनं वृष्यमायुष्यं स्नानमोजोबलप्रदम् ॥ ६८ ॥**
**कण्डूमलश्रमस्वेदतन्द्रातृड्दाहपाप्मजित् ।**
**उष्णाम्बुनाऽधःकायस्य परिषेको बलावहः ॥ ६९ ॥**
**तेनैव चोत्तमाङ्गस्य बलहृत्केशचक्षुषाम् ।**
**नानाप्लुत्य शिरः स्नायान्न जलेऽल्पे न शीतले ॥ ७० ॥**
**स्नानोदकावतरणस्वप्नान्नग्नो न चाचरेत् ।**
**पञ्च पिण्डाननुद्धृत्य न स्नायात्परवारिणि ॥ ७१ ॥**

**स्नानविधि और स्नानके लाभ**—जलसे सम्पूर्ण शरीरका धोना ( स्नान ) अग्निदीपक, पुष्टिकारक और आयुवर्धक है। स्नान करनेसे ऊर्ज (कान्ति-प्रभा) और बल बढ़ता है। शरीरकी कण्डू, शरीरके मल, थकान, पसीनेकी बदबू, आलस्य, प्यास, जलन, तथा गन्दापन ( अशुद्ध विचार ) स्नानसे नष्ट होते हैं, और मनको शान्ति मिलती है।

ग्रीवासे निचले भागका गरम ( साधारण गरम-कोसे ) जलसे स्नान करना चाहिये । इस प्रकार करनेसे शरीरमे बल आता है। यदि शिर गरम पानीसे धोया जाये तो बाल और आखोको नुकसान पहुंचता है। आख और शिरपर शीतलजल, और ग्रीवासे निचले शेष शरीरपर गरम पानी डालना चाहिये।

स्नान करनेसे पहले सिरको धो लेना चाहिये, बिना पहले सिर धोये स्नान नही करना चाहिये। थोड़े जलमे ( जिसमे गोता न लग सके या थोडा पानी हो उससे ) स्नान नहीं करना चाहिये। न बहुत शीतल जलमे ( बर्फके पानीमे ) स्नान करना चाहिये। बिना वस्त्र धारण किये नग्न रूपमे स्नान नही करना चाहिये। नंगा होकर पानीमे नही उतरना चाहिये—(किसीके सिरपर रक्खे हुए पानीको नीचे उतरवाना, या किसी बर्तनसे पानी निकालना अथवा कुएके किनारे खडे होकर पानी खीचना—ये काम नंगे होकर नही करने चाहिये )। नंगा होकर बिना कटिवस्त्र पहने सोना नही चाहिये। दूसरे मनुष्यने जो तालाव आदि बनाये हुए हो, उनमे स्नान करनेसे पूर्व उनके निमित्त पाच पिण्ड देने चाहिये, अर्थात् बनानेवालेका गुणगान करके—उसकी पूजा करके फिर उस तालावमे स्नान करना चाहिये।

**वक्तव्य**—स्नान करनेसे त्वचाके रोमकूपोका मैल जहा दूर होता है, वहा त्वचामें स्थित रक्तवाहिनीयोपरभी उत्तेजनारूप प्रभाव पड़ता है। खासकर जब ठंडे पानीसे स्नान किया जाता है । शीत पानीके स्पर्शसे प्रथम एकदम रक्तवाहिनीया सिकुड़ जाती हैं, जिससे जरासी कम्पकपी प्रतीत होती है, परन्तु फिर तत्क्षणही पानी साफकर देनेपर गरमी आ जाती है, जिसका कारण रक्तका सचार एकदमसे बढ़ जाता है। यही कारण है कि ठण्डे पानीसे मुख धोनेपर वह लाल हो जाता है।

जो व्यक्ति उद्वर्तन करते हो उनको चाहिये कि वे खद्दरके तौलियेको गीला करके उससे अथवा स्पंजसे या कड़वी तुम्बोकी झिल्लीसे शरीरको रगड़ दे। इससे शरीरमे बहुत स्फुरण अनुभव होती है।

स्नान करते समय पानी इतना गरम होना चाहिये, जितना कि कुवेसे ताजा निकलता है। इससे अधिक गरम या इससे अधिक ठण्डा पानी जिसमे कि शरीरमे कपन प्रतीत हो नही बरतना चाहिये। तेज गरम पानी आख और बालोके लिये अतिशय नुकसानदायक है। गरम पानीसे बालोकी जडे कमजोर हो जाती हैं। जिस प्रकारकी फूल या पौधे गरम पानीसे सिञ्चित किये जानेपर मुरझा जाते हैं, इसी प्रकार शिरके बालभी गिरने लगते है।

यही बात आखोके साथभी है। शरीरमे आखें स्वयं आग्नेय तत्त्वका प्रतिनिधि है, वे उष्ण पदार्थोको स्वय सहन नही करेगी। इसलिये ग्रीवासे उपर शिर और मुखपर शीतल जलही बरतना चाहिये।

ग्रीवासे नीचे विशेषकर कटिसे निचले भागमे उष्ण जलका प्रयोग हानि न करके लाभ करता है। उष्ण जलके परिषेकसे वातको शान्ति मिलती है, और हाथ एवं पावकी थकान मिटती है। गरम पानी इतनाही होना चाहिये कि जो कि कुवेसे निकाले ताजे पानीके समान गरम है। अधिक गरम पानी शरीरमें निर्बलताका कारण होता है।

स्नान करते समय शरीरके प्रत्येक अगको भली प्रकार धोना चाहिये, इसलिये एकान्तस्थानमे और पर्याप्त पानी बरतना चाहिये। थोड़े पानीसे स्नान भली प्रकार नही हो सकता।

स्नान करते समय पहले सिरको ठंडे पानीसे गीलाकर लेना चाहिये, जिससे कि पाव आदिकी उष्णिमा-वायु आदि उपर न जायॅ। अपितु शिरकी गरमी नीचे आय। शिर ठडा और पाव गरम यही स्वास्थ्यका चिन्ह है।

अग्निके समान जलभी देवता है। देवताके सामने नंगा होना असभ्यताका चिन्ह है, इसलिये शास्त्रमे विधान है कि नंगा होकर स्नान नही करना चाहिये। विशेषत नदीके घाटपर या कुवेपर—जहा कि सर्वसाधारण आते-जाते रहते हो।

स्नान करनेके उपरान्त शुष्क वस्त्रसे शरीरको सूखाकर वस्त्र धारण कर लेना चाहिये ॥ ६८–७१ ॥

**नात्मानमीक्षेत जले न तटस्थो जलाशयम् ।**
**न प्रतिस्फालयेदम्बु पाणिना चरणेन वा ॥ ७२ ॥**
**स्नात्वा न मृज्याद्गात्राणि धुनुयान्न शिरोरुहान् ।**
**न वसीतार्द्र एवाशु सोष्णीषे धौतवाससी ॥ ७३ ॥**
**न त्वम्बरं पूर्वधृतं न च नैलवसे स्पृशेत् ।**
**वासोऽन्यदन्यच्छयने निर्गमे देवतार्चने ॥ ७४ ॥**
**स्नानमर्दितनेत्रास्यकर्णरोगातिसारिषु ।**
**आध्मानपीनसाजीर्णभुक्तवत्सु च गर्हितम् ॥ ७५ ॥**

जलके अन्दर अपनी परछाई नहीं देखनी चाहिये। नदीके किनारे या कुवेकी मेढ ( चारो ओरकी भित्ति )पर बैठकर पानीमें

नहीं देखना चाहिये। पावसे या हाथोंद्वारा पानीमे ताडन (प्रहार, पानीको थपेडोसे मारना) नहीं करना चाहिये। स्नान कर चुकनेके बाद फिर अगोंको मलकर मैल नहीं उतारनी चाहिये। स्नान करनेके पीछे बालोको नही झटकना चाहिये, (उनको तौलियेसे सुखा देना चाहिये)। स्नान करनेके पीछे धुले हुए वस्त्र और धुली हुई साफ पगड़ी पहननी चाहिये, यदि और वस्त्र न हो तो इन वस्त्रोको स्नानसे पूर्व धोकर फिर इनकोही धारण कर लेना चाहिये। स्नानके समय जो वस्त्र कटिमे पहना हुवा हो, (जिसको पहनकर स्नान किया है) उसी वस्त्रको स्नान करनेके पीछे नही पहनना चाहिये। स्नान करनेके पीछे तैल या वसाको नही छूना चाहिये। सोते समय, घरसे बाहर कामपर जाते समय और भगवद्भजनमे वस्त्र बदलना चाहिये, अर्थात् इन तीनो कार्योंके लिये भिन्न भिन्न वस्त्र रखने चाहिये, एकही वस्त्रसे ये कार्य नही करने चाहिये।

निम्न अवस्थाओमे स्नान नहीं करना चाहिये—

अर्दित रोगी (जिसका मुख टेडा होगया हो), नेत्ररोगी, मुखरोगी, कर्णरोगी, अतिसारसे पीड़ित, आध्मान (पेटके अफारेसे), पीनस (जुकाम), अजीर्णरोगी और भोजन करनेके तत्क्षण उपरान्त (जबतक भोजन पच न गया हो तबतक) स्नान करना निषिद्ध है।

**वक्तव्य**—स्नानके पीछे कोईभी अशुद्ध कार्य नही करना चाहिये। स्नान करनेके पश्चात् अनुलेपन करना चाहिये। अनुलेपन करनेसे—

> "अनुलेपस्तृषा मूर्च्छा दुर्गन्धश्रमदाहजित्।
> सौभाग्यतेजस्त्वग्वर्णकान्त्योजोबलवर्धन।
> स्नानानर्हस्य लोकस्य त्वनुलेपोऽपि नो हित॥"

तृषा, मूर्च्छा, शरीरकी दुर्गन्ध, शरीरकी जलन, नष्ट होती है। शरीरमें सौभाग्य होता है, तेज (कान्ति) बढता है, त्वचामें निर्मलता आती है। जिन लोगोके लिये स्नान करना निषिद्ध है, उनके लिये अनुलेपनभी करना निषिद्ध है।

अनुलेपनके लिये चन्दन, कस्तुरी, केशर, कर्पूर आदि सुगन्धित द्रव्योका उपयोग किया जाता है। ग्रीष्ममे इन वस्तुओका पतला लेप करना चाहिये और सरदीयोंमे मोटा जो कि जल्दी शुष्क न हो।

आजकल सुगन्धित पाऊडर या उडनेवाले इत्र आदिका प्रयोग किया जाता है, जिससे कि शरीरकी दुर्गन्धि नष्ट हो जाय॥ ७२-७५॥

**अन्नपानविधानेन भुञ्जीतान्नं विनात्ययात्।**
**अभिनन्द्य प्रसन्नात्मा हुत्वा दत्त्वा च श[illegible] :॥७६॥**
**पाकं सजलमेकान्ते यथासुखमिति ब्रुवन्।**
**प्रयच्छेत्सर्वमुद्दिश्य पाचयेन्नान्नमात[illegible]ने॥ ७७॥**
**नान्नमद्यान्मुमूर्षूणां मृतानां दुःखजीविनाम्।**
**स्त्रीजितक्लीबपतितक्रूरदुष्कृतकारिणाम्॥ ७८॥**
**गणारिगणिकासत्रधूर्तानां पाणिकं च न।**
**नोत्सङ्गे भक्षयेद्भक्ष्यान् जलं नाञ्जलिना पिबेत्॥७९॥**
**सर्वं च तिलसम्बद्धं नाद्यादस्तमिते रवौ।**
**न भुक्तमात्र आयस्येन्न निषिद्धं भजेत्सुखम्॥ ८०॥**

**भोजनविधिः**—जब कोई जरूरी या जल्दीका सवाल न हो तो भोजन-अन्न-पान विधिके अनुसार (सूत्रस्थानके दसवें अध्यायमें विधि कहेंगे, उसके अनुसार) करना चाहिये। संक्षेपमे—भोजन करनेसे पूर्व भोजनकी वन्दना करके प्रसन्न चित्तसे भोजन करने बैठना चाहिये। भोजन करनेसे पूर्व भोजनका अग्निमे हवन करना चाहिये और यथाशक्ति मनुष्यो या अन्य प्राणियोको भोजनका दान करना चाहिये (अकेला भोजन नहीं करना चाहिये)। भोजन एकान्तमे (खुले स्थानपर या आम रास्तेपर नही) करना चाहिये। भोजन करते समय पानी समीपमें रखना चाहिये। अन्य खाद्य सामग्रीभी समीपमे रखनी चाहिये। भोजन करते समय इच्छानुसार-जिस स्थितिमे आराम मिले, उस आसनसे बैठकर भोजन करना चाहिये। केवल अपने लियेही अन्न नहीं पकाना चाहिये, अर्थात् इतना थोडा भोजन नही बनाना चाहिये, जो अपनेसे न बचे या दूसरोको न दिया जा सके। अपितु अपनी जरूरतसे ज्यादा भोजन बनाना चाहिये जोकि दूसरोकोभी (जो भोजनसमयपर आजायें) दिया जा सके।

जो लोक मर गये हो, या मरनेवाले हो, या जो स्वयं कृपणतासे अथवा तंगीसे दिन व्यतीत कर रहे हो, उनका अन्न नहीं खाना चाहिये। इसी प्रकार स्त्रीसे हारे हुए, (अर्थात् स्त्रीके वशमे रहनेवाले), नपुंसक, पतित (चाण्डाल आदि), क्रूर (शिकारी), एवं पापकर्म करनेवाले मनुष्योकाभी अन्नग्रहण नहीं करना चाहिये। गण (बहुतसे आदमीयो) का अन्न नहीं खाना चाहिये, शत्रुका, वेश्याका, सत्र (सदावर्त) का अन्न, धूर्त आदमीका अन्न, पाणिक (व्यवहारी-सूदका काम करनेवाले, जैसे पठान लोग) का अन्न ग्रहण नही करना चाहिये।

खाद्य वस्तुओको गोदमे रखकर नही खाना चाहिये, पानीको अजली (चुल्लु) से नही पीना चाहिये। सूर्यके छिपनेपर सायंकाल या रात्रि वेलामे तिलसे बनी कोईभी वस्तु (गरिष्ठ पदार्थ गुरु भोजन पक्वान्न आदि) नही खानी चाहिये।

भोजन करनेके उपरान्त तुरन्त मेहनत नहीं करनी चाहिये; और स्मृति आदिसे प्रतिषिद्ध सुख (सभोग आदि) का उपयोग भोजनके तुरन्त पीछे नही करना चाहिये।

**वक्तव्य**—आर्यसस्कृतिमे आहारकी पवित्रताके ऊपर विशेष ध्यान दिया गया है। क्योकि आहारसेही मन बनता है। जैसा कि छान्दोग्य उपनिषदमें (अ० ६) कहा है—

> "अन्नमयं हि सोम्य मन"
> आहारशुद्धौ सत्त्वशुद्धिः सत्त्वशुद्धौ ध्रुवा स्मृतिः।

हे सोम्य! यह मन अन्नमय है। आहारकी शुद्धतासे मनकी

शुद्धता होती है, और मन (विचारो) की शुद्धतासे स्मृति बनती है ।

इसलिये भोजनके लिये यह नियम बनाये गये कि–अकेला न खाय, निषिद्ध पुरुषोके अन्नका उपयोग न करे, एकान्तमे खाये । गृहस्थीके लिये इन नियमोका पालन अनिवार्य है । उसके लिये शेष आश्रमोका पालन करना विधेय है । इसलिये उसके लिये कहा है कि वह केवल अपने लियेही न पकाय, अपितु अपनी जरूरतसे अधिक पकाय–जो दूसरोकोभी दिया जा सके । गिनके बनाई और गिनके खा लेनेका सिद्धान्त गृहस्थीके लिये ठीक नही। इसीसे गीतामे कहा है कि "भुञ्जते ते त्वघ पापा ये पचन्त्यात्मकारणात् ॥" (अ. ३ श्लो. १३)

भोजन सदा एकान्तमेही करना चाहिये, इससे जन साधारणकी दृष्टि उसपर नही पड़ती । इसके लिये कहा भी है–

आहारनिर्हारविहारयोगा सदैव सद्भिर्विजने विधेया ॥

भोजन अकेले नही करना चाहिये–साथमे दो-तीन व्यक्ति (पारिवारिक लोग) जरूर बैठे होने चाहिये । मिलकर भोजन करनेमे भोजनके अन्दर रुचि और इच्छा उत्पन्न होती है । भोजनका स्वाद प्रतीत होता है । इसीसे कहा है कि–

एक एव न भुञ्जीत यदीच्छेत्सिद्धिमात्मन ।
द्वित्रिभिर्बहुभि सार्ध भोजनं तु दिवानिशम् ॥
ततश्चाभीष्टसिद्धि स्यादिष्टकामं तु सम्पदा ॥

जो मनुष्य अपनी सफलता चाहता हो, उसको चाहिये कि अकेला भोजन न करे । दो तीन या बहुत से व्यक्तियोमे बैठकर भोजन करना चाहिये । इससे अभीष्ट सिद्धि होती है । अर्थात् लोगोको भोजन करना चाहिये ॥ ७६–८० ॥

**धर्मोत्तराभिरर्थ्याभिः कथाभिस्त्रिगुणात्मभिः ।**
**मध्यं दिनस्य गमयेदिष्टशिष्टसहायवान् ॥ ८१ ॥**

**सद्वर्तन**—मनुष्यको चाहिये कि अपना मध्याह्नकाल इष्ट मित्रोके साथ मनोहर कथाये करके व्यतीत करे । ये कथाये–धर्मप्रधान, धर्म, अर्थ और कामको बतानेवाली, एवं मध्यम अर्थवाली होनी चाहिये ।

**वक्तव्य**—मनुष्यको अपना मध्याह्नका समय व्यतीत करनेके लिये इष्ट मित्रोके साथ कथाओके साथ दिल बहलाव करना चाहिये । इन कथाओमे धर्मकी तो प्रधानता रहनी चाहिये, अर्थ मध्यमरूपमे और काम सबसे कम होना चाहिये ॥ ८१ ॥

**न लोकभूपविद्विष्टैर्न सङ्गच्छेत नास्तिकैः ।**
**कलिवैररुचिर्न स्याद्धीरः सम्पद्विपत्तिषु ॥ ८२ ॥**
**श्रुतादन्यत्र सन्तुष्टस्तत्रैव च कुतूहली ।**
**क्षान्तिमान् दक्षिणो दक्षः सुसमीक्षितकार्यकृत् ८३**
**ह्रीमान् धीमान् महोत्साहः संविभागी प्रियातिथिः।**
**अक्षुद्रवृत्तिर्गम्भीरः साधुराश्रितवत्सलः ॥ ८४ ॥**
**दाता पितृभ्यः पिण्डस्य यष्टा होता कृपात्मकः ।**
**अनुज्ञाता सुवार्तानां दीनानामनुकम्पकः ॥ ८५ ॥**
**आश्वासकारी भीतानां क्रुद्धानामनुनायकः ।**
**पूर्वाभिभाषी सुमुखः सुशीलः पूज्यपूजकः ॥ ८६ ॥**
**वित्तबन्धुवयोविद्यावृत्तैः पूज्या यथोत्तरम् ।**

जनसमाजमे दूषित, राजासे निन्दित एवं नास्तिक (जिनको ईश्वरपर विश्वास नही) पुरुषोके साथ उठना-बैठना, उनकी सगति नही करनी चाहिये । कलहमे किसीसे दुश्मनाई करनेकी इच्छा नही करनी चाहिये । दु ख और सुखमे धीर (स्थितधी) होना चाहिए। शास्त्रके श्रवणके अतिरिक्त अन्य बातोमे (खान-पान आदिमे) सदा सतुष्ट होना चाहिये और शास्त्रचर्चामे ही कुतूहल (आकाङ्क्षा) दिखानी चाहिये, शेष बातोमे सदा सतोषी रहना चाहिये । सब प्राणियोके लिये क्षमावान, सब प्राणियोका पक्षपाती (दया करनेवाला), चतुर, एवं सोच समझकर (आगे पीछे सोचकर) काम करनेवाला होना चाहिये । लज्जाशील, बुद्धिमान, कार्यमे उत्साहवान, अपने समयका सदुपयोग करनेवाला अथवा सबको एकदृष्टिसे देखनेवाला (अर्थात् शत्रु-मित्रमे समबुद्धि), अतिथिका सत्कार करनेवाला, कमीने कामोसे बचनेवाला, गम्भीर, साधुओको आश्रय एवं प्यार करनेवाला, पितरो (माता-पिता)की सेवा करनेवाला, यज्ञ करनेवाला (कूप-तडाग आदि सार्वजनिक कार्य करनेवाला), होता (हवन करनेवाला), दयालु, अच्छी बातोको माननेवाला, गरीबोका रक्षक, डरे हुओको निर्भयता देनेवाला, क्रोधी पुरुषोको शान्त करनेवाला, अभ्यागतके सामने प्रथम अपने आप कुशल मगल पूछनेवाला, सुन्दर-प्रसन्नमुख, सुशील, गुरुजनोका आदर करनेवाला होना चाहिये । धनवानकी अपेक्षा बन्धुकी पूजा करनेवाला, बन्धुकी अपेक्षा अपनेसे आयुमें बडे पुरुषोको पूजा करनेवाला, आयुमे बड़े पुरुषोकी अपेक्षा विद्यामे बड़े पुरुषोकी पूजा करनेवाला, विद्यावानसे अधिक शीलवान पुरुषोंकी पूजा करनेवाला होना चाहिये । क्योकि आचरण-सबसे ऊंचा है।

**वक्तव्य**—भगवद्गीता मे स्थितधी और समबुद्धिके लक्षण इस प्रकार दिये है—

"दु खेष्वनुद्विग्नमना सुखेषु विगतस्पृहः ।
वीतरागभयक्रोध स्थितधीर्मुनिरुच्यते ॥ (२–५६)
सुहृन्मित्रार्युदासीनमध्यस्थद्वेष्यबन्धुषु ।
साधुष्वपि च पापेषु समबुद्धिर्विशिष्यते ॥ (६–९)

जो व्यक्ति दु ख पडनेपर दु खी नहीं होता और सुख होनेपर प्रसन्नता अनुभव नहीं करता, राग, भय और क्रोध जिसको छूते नहीं, वह स्थितधी है । मित्र, मध्यस्थ और शत्रु इन तीनोमे जिसकी बुद्धि समान रहती है, साधु और असाधुमें जो कोई भेदभाव नही करता, वह समबुद्धि है ॥ ८२–८६ ॥–

**आत्मद्रुहममर्यादं मूढमुज्झितसत्पथम् ॥ ८७ ॥**
**सुतरामनुकम्पेत नरकार्चिष्मदिन्धनम् ।**
**[१]र्थ्यं प्रियं तथ्यं मितं पथ्यं वदेद्वचः ॥ ८८ ॥**

१ विस्तारके लिये गीताका १७ वा अध्याय देखे ।
२ विस्तारके लिये कामसूत्र देखिये ।

**नात्मानमवजानीयान्न स्तूयान्न च पीडयेत् ।**
**न हीनानवमन्येत वृत्त्यर्थाङ्गबलश्रुतैः ॥ ८९ ॥**
**नारुन्तुदः स्यान्न क्रूरो न तीक्ष्णो नोऽपतापवान् ।**
**हेतावीर्षेन्न तु फले पापं पापेऽपि नाचरेत् ॥ ९० ॥**
**परस्य दण्डं नोद्यच्छेत्क्रुद्धो नैनं निपातयेत् ।**
**अन्यत्र पुत्राच्छिष्याद्वा शासनार्हाद्धिताशयः ॥ ९१ ॥**
**नृत्यवादित्रगीतादिनोल्बणां नाचरेत्क्रियाम् ।**
**प्रसिद्धकेशवाग्वेषशमसान्त्वपरायणः ॥ ९२ ॥**
**ऊर्ध्वं नाभेः शरीरस्य स्पृशेन्नाधरवाससा ।**
**न कुर्यान्मिथुनीभूय शौचं प्रति विलम्बनम् ॥ ९३ ॥**
**नासंवृतमुखो हास्यक्षवोद्गारविजृम्भणम् ।**
**पाणिद्वयेन युगपत्कण्डूयेन्नात्मनः शिरः ॥ ९४ ॥**
**वहेन्न भारं शिरसा युगपच्चाग्निवारिणी ।**
**नासिकां न विकुष्णीयाद्दशनान्न विघट्टयेत् ॥ ९५ ॥**
**कुर्याद्विलेखनच्छेदभेदास्फोटनमर्दनम् ।**
**नाकार्ये न च कार्येऽपि मुखाङ्गनखवादनम् ॥ ९६ ॥**
**पादं पादेन नाक्रामेन्न कण्डूयेन्न शौचयेत् ।**
**न कांस्यभाजने तौ च नोपविष्टः प्रसारयेत् ॥ ९७ ॥**

जो व्यक्ति जीवनसे निरास हो चुका हो ( आत्मघातकी प्रवृत्ति करे ), जो मर्यादा ( नियमों ) का उल्लंघन करे, मूढ और जिसने सच्चा मार्ग छोड़ दिया (बुरे रास्तेपर जो चलता हो), ऐसे मनुष्यके उपर सदा दया करनी चाहिये, उनसे घृणा नही करनी चाहिये, जिस प्रकारकी इन्धन नरककी अग्निसे घृणा नही करता, अपितु नरकमें अपने जातीय स्वभावको [ अग्नि प्रदीप्ति ] बनाये रखता है, इसी प्रकार मनुष्यकोभी इन लोगोसे घृणा न करके इनसे स्नेह करना चाहिये ।

धर्मसे ओतप्रोत, अर्थसे भराहुआ, प्रिय, सत्य, थोड़ा तथा दूसरे के लिये उपयोगी वचन बोलना चाहिये । अपनी आत्माका कभी भी तिरस्कार नहीं करना चाहिये, न अपनी प्रशंसा करनी चाहिये और न अपने शरीरको कभी दुःखी करना चाहिये । अपनेसे छोटोका कभीभी तिरस्कार नही करना चाहिये । विशेषकर जो आचरणमें, धनमें, अगोमे, बलमे और ज्ञानमे अपनेसे न्यून हो, उनका कभीभी तिरस्कार नही करना चाहिये । किसी भी व्यक्तिके मर्मस्थानमे ( जिसके कहनेसे उसके कलेजेको चोट पहुंचे ) चोट पहुंचानेवाली बात नही कहनी चाहिये । क्रूर, तीक्ष्ण ( तेज मिजाज ), दूसरोको सतानेवाला नहीं होना चाहिये ।

किसीकी सफलता देखकर उसके फलमे ईर्षा ( मेरे क्यो नही हुआ ) नहीं करनी चाहिये, परन्तु कारणमे ईर्षा करनी चाहिये (उसने ऐसा किया था, मैभी ऐसा कार्य करूं, यह बुद्धि) । किसी पापकृत्यमे कभीभी सम्मिलित न हो । दूसरे व्यक्तिके शासन-दण्डको कभी नही उठाना चाहिये । क्रोध आनेपर पुत्र या शिष्य अथवा जिसके उपर शासनका अधिकार हो, उसके अतिरिक्त कभीभी किसीको दण्ड ( मारना ) नहीं देना चाहिये । पुत्र या शिष्यकोभी जो दण्ड देना हो तो उनकी हित कामनासे देना चाहिये ।

नाच, गाने-बजानेमे अपनी सुध न खो बैठे ( कोई बेहूदा हरकत नही करनी चाहिये ) । बाल, वाणी, वेषभूषा सभ्य पुरुषके समान रखने चाहिये । शान्त और गम्भीर रहना चाहिये, ( जल्दबाज या उच्छृंखल नही बनना चाहिये ) । कटिसे नीचले वस्त्रसे शिर या छातीको नही छूना चाहिये ( अपवित्र वस्त्र, उत्तमागपर नही लगाना चाहिये ) ।

सभोग करके तुरन्त शौचकार्य ( प्रक्षालनकार्य ) करना चाहिये, इसमे विलम्ब नही करना चाहिये । हॅसते समय, छीक या ढकार अथवा जम्भाई आनेपर मुखके उपर हाथ या रूमाल रख लेना चाहिये । दोनो हाथोसे एक साथ अपना शिर नही खुजाना चाहिये (असभ्यता-पागलपन दीखता है) । शिरपर किसी प्रकारका बोझ नही उठाना चाहिये । अग्नि और पानीको एक साथ लेकर नही चलना चाहिये ( किसी न किसी एक वस्तुका नाश होगा ) ।

नाकको नही कुरेदना ( अगुली डालकर ) चाहिये, दातोको आपसमे बजाना नही चाहिये, भूमिपर अगुली या तिनकेसे लिखना या लकीरे खीचना, तिनकोको तोडना, अगुलियोको चटकाना; अगोको मलना या अगडाई आदि लेना-ये कार्य नहीं करने चाहिये ( सभ्य समाजमे गर्हित है ) ।

कार्य न होनेपर या कार्य होनेपरभी कभीभी मुख, अग, नख इनको नही बजाना चाहिये-प्रसन्नता या दुःख प्रगट नही करना चाहिये ।

पैरके उपर पैर रखकर बैठना नहीं चाहिये, अथवा पैरको पैरसे नही मारना चाहिये । पैरको पैरसे नही खुजाना चाहिये, पैरको पैरसे मलकर नही धोना चाहिये । कासीके पात्रमे पैर नही रखने चाहिये और पैर फैलाकर नहीं बैठना चाहिये ।

**वक्तव्य**—आत्माका हनन करना और शरीरको पीड़ित करना, ये दोनोही बाते शास्त्रविरुद्ध हैं । जैसा कि कहा है—

असुर्या नाम ते लोका अन्धेन तमसाऽऽवृता ।
तास्ते प्रेत्याऽपि गच्छन्ति ये के चात्महनो जनाः ॥
उपनिषद्

कर्षयन्त शरीरस्थं भूतग्राममचेतस ।
मा चैवान्त शरीरस्थं तान् विद्ध्यासुरनिश्चयान् ॥ गीता (१७-६)

जो लोग अपनी आत्माको मारते हैं, वे मरनेपर भी अधम लोककी यात्रा करते है । जो व्यक्ति शरीरको नाना प्रकारसे पीडित करते हैं । वे अचेतन भूतसमूह ( पृथिवी-अप-तेज-वायु और आकाशको ) के साथ मुझको भी पीड़ित करते हैं, इस प्रकारके लोग निश्चय रूपसे असुर है ॥ --१७ ॥

**अभीक्ष्णं निर्मलान् दध्यान्नखपादमलाशयान् ।**
**नासमिद्धमुपासीत हुताशं नैव चाशुचिः ॥ ९८ ॥**

नानुवातं न विवृतो न क्लान्तो नान्यमानसः ।
धमेन्नास्येन न स्कन्देन्नाधः कुर्यान्न पादतः ॥ ९९ ॥
सततं न निरीक्षेत चलसूक्ष्माप्रियाणि च ।
नाप्रशस्तं न विण्मूत्रं न दर्पणममार्जितम् ॥ १०० ॥
उद्यन्तमस्तमायान्तं तपन्तं प्रतिमागतम् ।
उपरक्तं च भास्वन्तं वाससा वा तिरोहितम् ॥ १०१ ॥
नान्यद्प्यतितेजस्वि न क्रुद्धस्य गुरोर्मुखम् ।
स्त्रियं स्रवन्तीं नोदक्यां न नग्नां नान्यसङ्गताम् १०२
न पानभोजनस्वप्नक्षुतजृम्भादुरासने ।
शयीत नैकशयने न चाश्नीयात्तया सह ॥ १०३ ॥
तामनीर्ष्यश्च गोपायेत्स्वैरिणीं नाधिवासयेत् ।
नोच्छिन्नग्रस्तारकाराहुतुहिनांशुदिवाकरान् ॥ १०४ ॥
पश्येन्न यायान्न पठेन्न स्वप्यान्न स्पृशेच्छिरः ।
पाययन्तीं चरन्तीं वा नान्यस्मै गां निवेदयेत् १०५
अर्केन्दुपरिवेषोल्काशतक्रतुधनूंषि च ।
नान्यद्देवार्चने कर्म कुर्याद्धावेन्न वर्षति ॥ १०६ ॥
तिथिं पक्षस्य न ब्रूयान्नक्षत्राणि न निर्दिशेत् ।
नात्मनो जन्मलग्नर्क्षधनसारं गृहे मलम् ॥ १०७ ॥
प्रकाशयेन्नावमानं न च निःस्नेहतां प्रभोः ।

नख, पाव और मलाशय ( गुह्य इन्द्रिया ) की बार बार ( दिनमे कई बार ) सफ़ाई करनी चाहिये । अपवित्र अवस्थामे होमकी अग्निकी अथवा साधारण ( गार्हपत्य ) अग्निकी उपासना नहीं करनी चाहिये ( अग्निदेवताकी उपासना पवित्रतामे ही करनी चाहिये ) । वायुके अनुकूल ( रूखके सामने ) अग्निको नही फूकना चाहिये । मुख खोलकर ( फूंक द्वारा ) या थके होनेपर अथवा जब मन स्थिर न हो तब अग्निको नही फूंकना चाहिये। बासकी नलिकासे या अन्य वस्तुसे अग्निमे फूक मारनी चाहिये । अग्निको बिखेरना (तितर बितर करना) नहीं चाहिये। अग्निको आसन या चार पाईके नीचे नहीं रखना चाहिये। पावसे अग्निको हटाना या बुझाना अथवा लकडी बढानी नही चाहिये ।

चंचल ( अस्थिर-सिनेमा फिल्म आदि ), सूक्ष्म एवं अप्रिय वस्तुओको लगातार टकटकी बाधकर निर्निमेष पलकोसे नहीं देखना चाहिये । अप्रशस्त (निन्दित) वस्तुओको या कार्योको, मल-मूत्रको, मलिन दर्पणको, नही देखना चाहिये ।

उदय होते हुए, या छिपते हुए अथवा ठीक दुपहर (मध्याह्न)के समय जव पूर्णतया तप रहा हो—अथवा किसी चमकती प्रतिभामे प्रतिबिम्बित हो रहा हो—अथवा राहू आदिसे ग्रसित होते हुए या किसी वस्त्रसे ढपे हुए सूर्यको नहीं देखना चाहिये। इसी प्रकार अन्य किसीभी तेज भास्वर पदार्थको नही देखना चाहिये (क्योकि पलकोमे वसा नही है ।इसलिये सूर्यकी किरणे या तेज पिण्डकी किरणे सीधी-'रैटीना'-दृश्यग्राहक वस्तुपर पडती है। जिससे उसको नुकसान होता है ) । क्रोधकी अवस्थामें गुरुका भी मुख नहीं देखना चाहिये ।

मूत्र करती हुई स्त्रीका दर्शन नही [illegible], [illegible] खडी, नग्नरूपमें स्थित अथवा अन्य पुरुषके [illegible] या मिथुनभावमे स्थित स्त्रीको नहीं देखना [illegible] करती हुई, सोती हुई, छींक या जम्भाई लेती हुई [illegible] दुरासनमे ( एकान्तमे अन्य अवस्थामे ) बैठी [illegible] पत्नीका दर्शन नहीं करना चाहिये । अपनी पत्नीके [illegible] बिस्तरपर नही सोना चाहिये, उनके साथ एक थालीमे नहीं खाना चाहिये । उसे किसीसे ईर्या नहीं करने देनी चाहिये, घरमे स्वैरिणीको (जो स्त्री अपने जीवित पतिको छोडकर आगई हो उसको ) नहीं रखना चाहिये ।

सूर्यग्रहण या चन्द्रग्रहण अथवा पुच्छल तारे या तारेके टूटनेके समय-न तो पढना चाहिये, न सोना चाहिये, न सिरको छूना चाहिये, न कहीं यात्रा करनी चाहिये और न इनको देखना चाहिये ।

बच्चेको दूध पिलाती हुई या चरती हुई गाय किसीको दिखानी या बतानी नहीं चाहिये ( जिससे वह भयभीत न हो जाये ) ।

सूर्य-चन्द्रकी छाया (इनके उपर जब आवरण आ जाता है), उल्कापात और इन्द्रधनुष तथा देवता निमित्त किये हुए कर्मको किसीसे नही कहना चाहिये । बरसातमे दौडना नहीं चाहिये । आज यह तिथि है, यह नक्षत्र है और यह पक्ष है—यह किसीको ( विना पूछे ) नहीं कहना चाहिये ।

अपना जन्मलग्न, नक्षत्र, धन, सार ( गुह्य बातें या इन्हें ) तथा घरके दोष किसीसे नहीं कहने चाहिये । अपना अपमान अथवा स्वामीका रुखापन किसीसेभी नही बताना चाहिये-इनको अपने हृदयमेंही रखना चाहिये ॥ ९८-१०७ ॥–

पुरोवात[illegible]रूक्षानिलान् ॥ १०८ ॥
अनृजुः क्षवथूद्गारकासस्वप्नान्नमैथुनम् ।
सशब्दमनिलं हस्तभ्रूनेत्रोत्क्षेपवादिताम् ॥ १०९ ॥
कूलच्छायां सुरापानं व्यालदंष्ट्रिविषाणिनः ।
हीनानार्यातिनिपुणसेवां विग्रहमुत्तमैः ॥ ११० ॥
सन्ध्यास्वभ्यवहारस्त्रीस्वप्नाध्ययनचिन्तनम् ।
आरोग्यजीवितैश्वर्यदि[illegible]ताम् ॥ १११ ॥
तोयाग्निपूज्यमध्येन यानं धूमं शवाश्रयम् ।
मद्यातिसक्तिं विस्रम्भस्वातन्त्र्ये स्त्रीषु च त्यजेत् ११२

सामनेकी सीधी वायु, धूप, धूल, तुषार ( हिमपात-बर्फका गिरना ), कठोरवायु ( ज्येष्ठ आषाढकी लू या प्रातःकालकी सर्दीयोमें चलनेवाली रुखी वायु ) से बचना चाहिये । टेढापन ( टेढापन बैठना या देखना ), छींकना ( किसीको देखकर छींकना ), किसीको देखकर डकार लेना या खांसना, सोना, भोजन करना, मैथुन ये काम नहीं करने चाहिये । शब्दके साथ वायु ( प्राण या अपान ) को बाहर करना, हाथ-भ्रू-आखको चलाना या हाथोको या मुखको बजाना नहीं चाहिये । नदीके किनारेपर खडे वृक्षकी छायासे, सुरापान, भेडिया-शेर, सर्प या

सींगवाले भैंस आदिसे बचना चाहिये । अपनेसे हीन या अपनेसे बहुत अधिक निपुण व्यक्तियोंकी सेवा अथवा श्रेष्ठ पुरुषोंसे शत्रुता नहीं करनी चाहिये ।

सन्ध्याकालमें अभ्यवहार ( लेना-देना ), स्त्रीसंग, सोना, पढ़ना या किसी विषयको सोचना नहीं करना चाहिये । मैं स्वस्थ हूं, मैं जीवित हूं, मैं ऐश्वर्यवान हू, मैं विद्वान हू, ऐसा अहं-भाव कभीभी नहीं करना चाहिये । इससे नाश होता है । अपवित्र अवस्थामें जल, अग्नि या पूज्योंकी पूजा नहीं करनी चाहिये, धूम तथा शवका आश्रय नहीं करना चाहिये । मद्यपान, स्त्रियोंमे अधिक आसक्ति, स्त्रियोका अधिक विश्वास, या स्त्रियोको स्वतंत्रता नहीं देनी चाहिये ॥ १०८–११२ ॥

**नैकाहमप्यधिवसेद्वास्तु तच्छास्त्रगर्हितम् ।**
**न देशं व्याधिबहुलं नावैद्यं नाप्यनायकम् ॥ ११२ ॥**
**ना भूयिष्ठं नोपसृष्टं न पर्वतम् ।**

वास्तुविद्या ( गृहनिर्माणविद्या ) से निन्दित घरमे एकभी दिन नहीं रहना चाहिये । जिस देशमे बहुत बीमारीया होती हों, या जहा कोई वैद्य न हो अथवा जहापर कोई एक नायक ( नेता ) न हो, जहांपर अधर्मात्मा लोग अधिक रहते हो, जहांपर मारक होता हो या जहापर पर्वत हो वहापर नहीं रहना चाहिये ॥ ११३ ॥–

**वसे[illegible]भैषज्यसमित्पुष्पतृणेन्धने ॥ ११४ ॥**
**सुभिक्षक्षेमरम्यान्ते पण्डितैर्मण्डिते पुरे ।**
**नरामराणां सिद्धानां शास्त्राणां चा प्सकः॥११५॥**
**आराधकस्त्रिवर्गस्य यथायोग्यं च ।**
**दश कर्मपथान् रक्षन् जयन्नाभ्यन्तरानरीन् ॥११६॥**
**हिंसास्तेयान्यथाकामं पैशुन्यं परुषानृतम् ।**
**संभि व्यापादमभिध्यां दृग्विपर्ययम् ॥११७॥**
**पापं कर्मेति दशधा कायवाङ्मानसैस्त्यजेत् ।**

जिस स्थानपर पुष्कल जल-भैषज्य, समिधायें, पुष्प, तृण या इन्धन पर्य्याप्त हो, जो देश धनधान्यसे पूर्ण हो, मंगलकारी हो, रम्य हो, जिस देशकी विद्वान लोग प्रशंसा करते हों, मनुष्य, देवता, सिद्ध पुरुष एवं ज्ञानीयोकी जहा निन्दा न होती हो, धर्म-अर्थ और कामका आश्रयभूत तथा प्रत्येक पुरुषकी योग्यताके ( गुणोंके ) अनुसार जहा आदर होता हो वहा रहना चाहिये ।

अन्दरके राग-द्वेष-क्रोध-मात्सर्य आदि दुश्मनोंको जीतकर दश कर्मपथोंसे अपनेको बचाना चाहिये ।

दश कर्मपथ—इनमे कायिक तीन; वाणीसम्बन्धी चार-और मनसम्बन्धी तीन हैं । कायिक कर्मपथ—( १ ) किसीकी हिंसा करना, ( २ ) दूसरेका धन लेना, ( चोरी करना ), ( ३ ) अगम्य स्थानपर जाना । वाणीसम्बन्धी कर्मपथ—( ४ ) दूसरोंको लड़ाना–दूसरोंमें फूट डालनी, ( ५ ) कठोर बोलना, ( ६ ) असत्यवचन, ( ७ ) असम्बद्ध प्रलाप । मन सम्बन्धी कर्मपथ—( ८ ) व्यापाद–किसीसे मानसिक दुश्मनाई करना, ( ९ ) अभिध्या–दूसरेके धनको लेनेकी चाह करना, ( १० ) मिथ्या दृष्टि–शास्त्रमे विपरीत बुद्धि–नास्तिक मति । ये दश कायिक, वाणिजन्य और मानसिक पापकर्म हैं, इनसे मनुष्यको बचना चाहिये ॥ ११४–११७ ॥—

**परोपघातक्रियया वर्जयेदर्जनं श्रियः ॥ ११८ ॥**
**अर्थानां धर्मलब्धानामदाताऽपि ह्यसम्भवात् ।**
**स्वर्गापवर्गविभवानयत्नेनाधितिष्ठति ॥ ११९ ॥**

दूसरेको कष्ट पहुंचाकर कभीभी धनसग्रह करनेकी इच्छा नहीं करनी चाहिये । क्योकि धर्मपूर्वक कमाये हुए थोडेसे धनमे से यदि कोई एक पैसाभी नहीं देता तोभी उसको बिना किसी कष्टके स्वर्ग और मोक्ष ( इहलोकमे ऐश्वर्य और मरनेपर परमैश्वर्यरूपी मोक्ष ) मिल जाते हैं । जो व्यक्ति अधर्मसे धन एकत्रित करके बहुत दान करता है उसको इतनी मेहनत करनेपरभी स्वर्ग और मोक्ष नहीं मिलते । इसलिये सदा धर्मपूर्वक अर्थ सचय करना चाहिये । जैसा कि महाभारतमे कहा है—

ऊर्ध्वबाहुर्विरौम्येष न च कश्चिच्छृणोति मे ।
धर्मादर्थश्च कामश्च स धर्मः किं न सेव्यते ॥

मै अपने दोनो हाथ उपर उठाकर चिल्लाचिल्लाकर कह रहा हूं कि धर्मसे ही अर्थ और काम पूर्ण होते है । धर्मका सेवन क्यो नहीं करते ॥ ११८ ॥ ११९ ॥

**सायं भुक्त्वा लघु हितं समाहितमनाः शुचिः ।**
**शास्तारमनुसंस्मृत्य स्वशय्यां चाथ संविशेत् १२०**
**देशे शुचावनाकीर्णे द्वित्राप्तपरिचारकः ।**
**युक्तोपधानं स्वास्तीर्णं विस्तीर्णाविषमं सुखम् ॥१२१॥**
**जानुतुल्यं मृदु शुभं सेवेत शयनासनम् ।**
**प्राग्दक्षिणशिराः पादावकुर्वाणो गुरून् प्रति ॥१२२॥**
**पूर्वापरनिशाभागे धर्ममेवानुचिन्तयेत् ।**

**रात्रिचर्या**—सायंकाल ( सूर्यास्तके पीछे ) लघु-हितकारी भोजन करके, शान्त चित्त और शुद्धमनसे भगवानका स्मरण करके तथा अपनी दिनचर्याकी पड़ताल करके ( मैने दिनभरमें यह किया ) सोना चाहिये ।

सोनेका स्थान पवित्र, खुला ( तग या भीड़वाला नहीं ) होना चाहिये । पासमे दो तीन विश्वस्त सेवक होने चाहिये । सिराहना ठीक, न बहुत उचा और न छोटा-ऐसा जिससे सिर स्कन्धके बराबर रहे, अच्छा लम्बा चौड़ा विस्तर होना चाहिये; उसपर बिना किसी तकलीफ़के सुखपूर्वक-फैलकर सोना चाहिये । पलंग घुटनोंके बराबर उंचा होना चाहिये, जिससे बैठनेपर पाव फर्शपर स्पर्श कर सके । पलंग-कोमल (सख्त नहीं) और मंगलमय ( अशुभ लकड़ीका-या टूटनेवाला नहीं ) होना चाहिये ।

सोते समय सिर पूर्व या दक्षिणकी ओर रखना चाहिये परन्तु साथ ही इस बातका ध्यान रखना चाहिये कि पांव गुरुकी तरफ़ न हों–यदि पाव गुरुकी तरफ़ होते हों तो शिरकी दिशा

बदल लेनी चाहिये । रात्रिके अगले या पिछले भागमे सदा धर्मका चिन्तन करते रहना चाहिये।

**वक्तव्य**—बहुत समय बीतनेपर भोजन करना या भारी देरमे पचनेवाला भोजन करना रात्रिमें विशेष हानिकारक होता है । इसीलिये कहा है—

रात्रौ तु भोजनं कुर्यात्प्रथमप्रहरान्तरे ।
किञ्चिदूनं समश्नीयाद्दुर्जरं तत्र वर्जयेत् ॥

रात्रिमें भोजन पहले प्रहरके बाद ( सूर्यास्तके पीछे ) कर लेना चाहिये । रात्रिमे पेट भरकर भोजन नहीं खाना चाहिये, कुछ कम ( पेट खाली रखकर ) भोजन करना चाहिये । रात्रिमे दुर्जर-देरसे पचनेवाला भोजन नहीं करना चाहिये अपितु हल्का भोजन करना चाहिये ।

रात्रिमे जितनी जल्दी सोया जायेगा–प्रात काल उतनीही जल्दी उठा जायेगा । प्रात काल उठना स्वास्थ्यके लिये अत्यन्त उपयोगी है । जैसा कि कहा है—

प्रदोषपश्चिमौ यामौ वेदाभ्यासेन तौ नयेत् ।
यामद्वयं शयानस्तु ब्रह्मभूयाय कल्पते ॥ दक्षस्मृति २–५९

रात्रिके पिछले भागमे ( प्रदोषमे ) उठकर वेदका अभ्यास करना चाहिये । दो प्रहर सोनेसे ब्रह्मत्व प्राप्त होता है ॥ १२०–१२२ ॥—

**आददीत सदा देहादित्थं सारमसारतः ॥ १२३ ॥**
**बिभ्यत्प्रतिक्षणं मृत्योरयथातथचेष्टितात् ।**
**आरोग्यविभवप्रज्ञा वयो धर्मक्रियावतः ॥ १२४ ॥**
**सुखमायुर्हितं चोक्तं विपरीतं विपर्यये ।**

**उपसंहार**—इस नश्वर शरीरसे सदा इस उपरोक्त विधिसे सार वस्तु ग्रहण करते रहना चाहिये, ( अपनी जीवन यात्रा व्यतीत करनी चाहिये ) । प्रतिक्षण मृत्युसे डरते रहना चाहिये पता नहीं कब आ घेरे। इसलिये कभीभी अनुचित रास्तेपर नहीं चलना चाहिये पापसे सदा बचते रहना चाहिये ।

इस प्रकार धर्मक्रिया करनेसे आरोग्य, विभव ( धन-धान्य-ऐश्वर्य ), प्रज्ञा ( बुद्धि ), वय, सुख, आयु और हित मिलता है । धर्ममार्गपर न चलनेसे आरोग्यता, धन-बुद्धि, आयु-सुख और हित ये नष्ट हो जाते हैं । इसलिये प्रतिक्षण मृत्युसे डरकर-पापकर्म न करते हुए धर्ममार्गका अनुसरण करना चाहिये ॥ १२३ ॥ १२४ ॥—

**सर्वतेजोनिधानं हि नृप इत्युच्यते भुवि ।**
**अदूषयन्मनस्तस्माद्भक्तिमांस्तमुपाचरेत् ॥ १२५ ॥**

इस पृथ्वीपर राजा ( प्रजाका पालन करनेवाला )-सम्पूर्ण तेजका ( शक्तियोंका ) एकमात्र स्थान ( खज़ाना ) है । इसलिये कभीभी उसके लिये मनसेभी बुरा न सोचे, सदा उसकी भक्तिपूर्वक सेवा करते रहना चाहिये ॥ १२५ ॥

**पर्यस्तिकोपाश्रयकोपहास-**
**विवादनिष्ठीवनजृम्भणानि ।**
**सर्वाः प्रकृत्यभ्यधिकाश्च चेष्टा-**
**स्तत्सन्निधाने परिवर्जयेत्तु ॥ १२६ ॥**

राजाके समीप कभीभी पीठ-घुटनेको दाबकर ( गर्दन झुकाकर ) नही बैठना चाहिये । बैठे हुए दिवारके सहारे खिसकना ( या दिवारसे पीठको रगडना ) नही चाहिये । राजाके समीप बैठकर क्रोध-हंसना-विवाद ( झगड़ना ), थूकना, जम्भाई लेना एव सब अप्राकृतिक ( अस्वाभाविक ) चेष्टायें अथवा स्वाभाविक चेष्टाओंकोभी अधिक मात्रामे नहीं करना चाहिये ॥१२६॥

**सर्वा ह्यवस्था विविधाश्च तास्ताः**
**सम्यक् समीक्ष्यात्महितं विदध्यात् ।**
**अन्योऽपि यः कश्चिदिहास्ति मार्गो**
**हितोपदेशेषु भजेत तं च ॥ १२७ ॥**

सत्त्व, रज और तमकी अवस्थायें नाना प्रकारकी (बहुतसी) हैं, इसलिये इन सबको देखकर सोच बिचारकर जो अपने लिये हितकारी हो वह सेवन करनी चाहिये । इसी प्रकार श्रेष्ठ पुरुषोंने जो अन्यही हितकारी मार्गका उपदेश किया हो–उसका भी सेवन करना चाहिये ।

**वक्तव्य**—सत्त्व, रज और तम परस्पर मिलकर बहुतसे भेद उत्पन्न करते हैं । जैसा कि कहा है—

'तेषां तु त्रयाणामपि सत्त्वानामेकैकस्य भेदाग्रमपरिसंख्येयं तरतमयोगाच्छरीरयोनिविशेषेभ्यश्चान्योन्य नुविधानत्वाच्च ॥
चरक. शा. अ ४. ३६

सत्त्व, रज और तम इनमेंसे प्रत्येकके तर-तम भेदसे भेद अनेक प्रकारके हैं । विशेषकर शरीर-योनिके भेदसे फिर अनेक भेद हैं । कोई ब्राह्म शरीर, कोई आर्ष, कोई ऐन्द्र, कोई वारुण, कोई राक्षस, कोई पैशाचिक, कोई सार्प आदि हैं । इसलिये अपने लिये हितकारी व्यक्तिको पहिचानकर उसका सेवन करना चाहिये ॥ १२७ ॥

**इति चरितमुपेतः सर्वजीवोपजीव्यः**
**प्रथितपृथुगुणौघो रक्षितो देवताभिः ।**
**समधिकशतजीवी निर्वृतः पुण्यकर्मा**
**व्रजति सुगतिनिघ्नो देहभेदेऽपि तुष्टिम् १२८**

**इति दिनचर्या नाम तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥**

सब प्राणियोके योग्य इस चरित ( उपदेश )को प्राप्त करनेसे ( क्रियामे लानेसे ) मनुष्यकी चारों ओर प्रशंसा होती है और देवता उसकी रक्षा करते हैं । ऐसा मनुष्य सौ सालसेभी अधिक जीता है । देह नाश होनेपरभी यह पुण्यात्मा अच्छे मार्गमें गोता लगता हुआ-( गुजरता हुआ ) स्वर्गमें पहुंचता है । इह लोक और परलोक दोनोंमे सुख भोगता है ॥ १२८ ॥

इति दिनचर्या नाम तृतीय अध्याय समाप्त हुवा ॥ ३ ॥

## चतुर्थोऽध्यायः ।

**अथातो ऋतुचर्याध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे ऋतुचर्यानामक चतुर्थ अध्यायकी व्याख्या करेंगे—जैसा कि आत्रेय आदि महार्षियोने कहाथा ॥ १ ॥ २ ॥

**कालो हि नाम भगवाननादिनिधनो यथोपचितकर्मानुसारी यदनुरोधादादित्यादयः खादयश्च महाभूतविशेषास्तथा तथा विपरिणमन्तो जन्मवतां जन्ममरणस्वर्तुरसवीर्यदोषदेहबलव्यापत्सम्पदां च कारणत्वं प्रत्ययतां प्रतिपद्यन्ते ॥ ३ ॥**

**कालका लक्षण**—काल-भगवान-अनादि निधन ( जिसका न आदि है और न परिसमाप्ति है ) पूर्वदेह सचित कर्मोका अनुसरण करनेवाला, जिसके वशवर्ति होकर सूर्यादि एवं आकाशादि पृथक् पृथक् महाभूत वैसे-वैसे परिवर्तित होते हुए—जन्म धारण करनेवाले प्राणियोके जन्म, मृत्यु, तथा ऋतु-रस-वीर्य, दोष, देह, बल ( शारीरिक बल )के नाश एव वृद्धिमे कारण एवं साक्षीरूप बनते हैं ॥ ३ ॥

**स मात्राकाष्ठाकलानाडिकामुहूर्तयामाहोरात्रपक्षमासर्त्वयनवर्षभेदेन द्वादशधा विभज्यते ॥ ४ ॥**

यह काल—मात्रा, काष्ठा, कला, नाड़िका, मुहूर्त, याम, अहोरात्र, पक्ष, मास, ऋतु, अयन और वर्षके भेदसे बारह प्रकार विभक्त है ॥ ४ ॥

**तत्राक्षिनिमेषो मात्रा । ताः पञ्चदश काष्ठा । तास्त्रिंशत् कला । ताः सदशभागाः विंशतिर्नाडिका । नाडिकाद्वयं मुहूर्तश्च । ते तुल्यरात्रिंदिवे राशिभागे चत्वारः पादोना यामः । तैश्चतुर्भिरहोरात्रिश्च । पञ्चदशाहोरात्राः पक्षः । पक्षद्वयं मासः । स शुक्लान्तः । तैर्मार्गशीर्षादिभिर्द्विसंख्यैः क्रमाद्धेमन्तशिशिरवसन्तग्रीष्मवर्षाशरदाख्याः षड्तवो भवन्ति । तेषु शिशिरादयस्त्रयो रवेरुदगयनमादानं च शेषा दक्षिणायनं विसर्गश्च । तावादानविसर्गौ वर्षम् ॥५॥**

इनमे—आखकी पलक झपकनेके समयका नाम मात्रा है । पन्द्रह मात्राकी एक काष्ठा; तीस काष्ठाकी एक कला, बीसकला और तीन काष्ठाकी एक नाड़ी, दो नाड़ीका एक मुहूर्त, समान रात्रि एवं समान दिनवाले भागमें ३३/४ मुहूर्तका एक याम[१] है । चार यामसे एकदिन और चार यामसे एक रात, पन्द्रह अहोरात्रका एक पक्ष, दो पक्षका एक मास, शुक्लपक्षमें मास समाप्त होता है । इन मार्गशीर्ष आदि दो-दो मासोको मिलानेसे-क्रमश. हेमन्त, शिशिर, वसन्त, ग्रीष्म, वर्षा और शरद् आदि छ ऋतुएँ होती है । इनमे शिशिर आदि तीन (शिशिर-वसन्त और ग्रीष्म) ऋतुवे सूर्यका उत्तरायन और आदान है । और शेष तीन ( वर्षा, शरद् और हेमन्त ), दक्षिणायन और विसर्ग है । इन आदान और विसर्गसे वर्ष होता है ॥ ५ ॥

**तयोरादानमाग्नेयं । तस्मिन् खलु कालस्वभावमार्गपरिगृहीतोऽत्यर्थोष्णगभस्तिजालमण्डलोऽर्कस्तत्सम्पर्काद्वायवश्च तीव्ररूक्षाः सोमजं गुणमुपशोषयन्तो जगतः स्नेहमाददाना ऋतुक्रमेणोपजनितरौक्ष्याद्रूक्षान् रसांस्तिक्तकषायकटुकानभिप्रवलयन्तो नृणां दौर्बल्यमावहन्ति ॥ ६ ॥**

इनमें आदान काल आग्नेय है । इसमे कालके स्वभाव ( मकर आदि राशिके ) मार्गमे जाता हुआ अत्यन्त उष्ण किरणोवाला सूर्य होता है । सूर्यके स्पर्शसे वायुवेंभी बहुत तीव्र और रुक्ष होती है । ये सूर्य और वायु चन्द्रमाजन्य शीतल गुणोको कम करते हुए जजगत खीचके स्नेहको लेलेते हैं । ऋतु अनुसार रुक्षता उत्पन्न होकर रुक्ष, कटु-कषाय, तिक्त रसोको बढाते हुए पुरुषोमें दुर्बलता उत्पन्न करते हैं ॥ ६ ॥

**विसर्गस्तु सौम्यः । तस्मिन्नपि कालमार्गमेघवातवर्षाभिहतप्रभावे दक्षिणायनगेऽर्के शशिनि चाव्याहतबले शिशिराभिर्भाभिः शश्वदाप्यायमाने माहेन्द्रसलिलप्रशान्तसन्तापे जगत्यरूक्षा रसाः प्रवर्धन्तेऽम्ललवणमधुरा यथाक्रमं बलं चोपचीयते नृणामिति ॥ ७ ॥**

विसर्ग काल सौम्य है । इसमेंभी कालमार्ग, मेघ, वायु और वर्षाके कारण सूर्यका प्रभाव कम होनेसे तथा सूर्यके दक्षिणायन होनेसे, और चन्द्रमाके बलके क्षीण न होनेसे शीतल किरणोसे निरन्तर परिपूर्ण होनेके कारण, माहेन्द्र जलका सताप शान्त हो जानेसे, जगतमे स्निग्ध रस-मधुर-अम्ल और लवण बढते हैं, और क्रमानुसार मनुष्योका बलभी बढ़ता है ॥ ७ ॥

**भवति चात्र[२]—**

**हेमन्ते शिशिरे चाग्र्यं विसर्गादानयोर्बलम् ।**
**शरद्वसन्तयोर्मध्यं हीनं वर्षानिदाघयोः ॥ ८ ॥**

कहाभी है । विसर्ग—और आदान कालमें—हेमन्त और शिशिर ऋतुमे मनुष्योका बल श्रेष्ठ होता है । शरद् और वसन्तमें मध्यम, वर्षा एवं ग्रीष्ममें कम होता है ॥ ८ ॥

**धूमधूम्रा रजोमन्दास्तुषाराविलमण्डलाः ।**
**दिगादित्या मरुच्छैत्यादुत्तरो रोमहर्षणः ॥ ९ ॥**
**रोध्रप्रियङ्गुपुन्नागलवल्यः कुसुमोज्वलाः ।**
**हसा ग महिषवाजिवायससूकराः ॥ १० ॥**

१. कोई ३३/४ के स्थानपर ३ मुहूर्तका एक याम मानते है । विस्तारके लिये श्रीमद् भागवतमें दिया हुआ समय देखे । नाड़ी बराबर है एक घटिके, घटि बराबर है २४ मिनिटके, ४८ मिनिटका एक मुहूर्त है ।

२. पद्यके प्रारम्भमें यह कहनेकी तन्त्रनीति है ।

**हिमानीपटलच्छन्ना लीनमीनविहङ्गमाः ।**
**नद्यः सबाष्पाः सोष्माणः कूपापश्च हिमागमे ॥११॥**

हेमन्तऋतुमें दिशायें, सूर्य और वायु-धूम जैसे धुवेके कणोसे मलिन तथा तुषारसे आक्रान्त मण्डलवाली होती हैं। शीतताके कारण उत्तर दिशाकी वायु रोमांच उत्पन्न करती है। इस ऋतुमें लोध्र, प्रियगु, पुन्नाग और लवली (हरफारेवड़ी) के सुन्दर फूल खिले रहते हैं। हाथी, बकरी, भैंस, घोड़े, कौए और सुअर इनका मद बढा रहता है। नदीयोसे बाष्प (भाप) निकलती है और कुंओका पानी गरम हो जाता है।

**वक्तव्य**—ऋतुकी गणना तीन प्रकारसे की गई है। १–मासरूपमे–मार्गशीर्ष-पौष हेमन्त, माघ-फाल्गुन शिशिर, चैत्र-वैशाख वसन्त, ज्येष्ठ-आषाढ़ ग्रीष्म, श्रावण-भाद्रपद वर्षा, आश्विन-कार्तिक शरद्। २–राशिस्वभावसे–धनु-मकर हेमन्त, कुम्भ-मीन शिशिर, मेष-वृषभ वसन्त, मिथुन-कर्क ग्रीष्म, सिंह-कन्या वर्षा, तूल-वृश्चिक शरत्। ३–ऋतुके अपने लक्षण–धूम धूम्र आदिसे ॥ ९–११ ॥

**देहोष्माणो विशन्तोऽन्तः शीते शीतानिलाहताः ।**
**जठरे पिण्डितोष्माणं प्रबलं कुर्वतेऽनलम् ॥ १२ ॥**
**विसर्गे बलिनां प्रायः स्वभावादिगुरु क्षमम् ।**
**बृंहणान्यन्नपानानि योजयेत्तस्य युक्तये ॥ १३ ॥**
**अनिन्धनोऽन्यथा सीदेदत्युदीर्णतयाऽथवा ।**
**धातूनपि पचेदस्य ततस्तेषां क्षयान्मरुत् ॥ १४ ॥**
**तेजःसहचरः कुप्येच्छीतः शीते विशेषतः ।**

शीतकालमें शीतवायुसे ताड़ित शरीरकी उष्णिमा शरीरके अदर घुसती है। यह उष्णिमा जठरमे एकत्रित होकर अग्निको प्रबल करती है। इसलिये अग्निको ठीक रखनेके लिये विसर्ग कालमे बलवान व्यक्तियोको–स्वभावसे ही जो द्रव्य गुरु हो ऐसे बृंहणकारक खान-पान देने चाहिये। ऐसा न करनेसे–इन्धन रूपी खान पान न मिलनेसे–जाठराग्नि शान्त हो जायेगी, अथवा अति उदीर्ण होनेके कारण शरीरके धातुवोकाभी परिपाक कर देगी। इसलिये धातुओका क्षय होनेके कारण तेजके सहचारी वायु शीतकालमें शीतसे विशेषकर प्रकुपित होती है।

**वक्तव्य**—जिस प्रकार शीतजलसे स्नान करनेपर प्रथम शीत अनुभव होता है, परन्तु पीछेसे तुरन्त उष्णिमा आजाती है, उसी प्रकार शीतल वायुका त्वचासे स्पर्श होनेपर उष्णिमा अन्दरकी ओर चली जाती है। इस उष्णिमाके लिये स्वभावसे देरमें पचनेवाले उड़द-घी आदिद्रव्य या जो आगे कहते हैं, वे देने चाहिये। ये द्रव्य प्राय कफवर्धक और स्निग्ध होने चाहियें इनके सेवनसे वायुका कोप नही होने पाता। अन्यथा क्षयसे या शीतके कारण वायु प्रकुपित होती है। शरीरमे बढ़ी उष्णिमा–(पित्त) इस कुपित वायुका सहयोग करती है ॥१२–१४॥—

**अतो हिमे भजेत्स्निग्धान्स्वाद्वम्ललवणान् रसान् १५**
**बिलेशयौदकानूपप्रसहानां भृतानि च ।**
**मांसानि गुडपिष्टोत्थमद्यान्यभिनवानि च ॥ १६ ॥**
**माषेक्षुक्षीरविकृतिवसातैलनवौदनान् ।**
**व्यायामोद्वर्तनाभ्यङ्गस्वेदधूमाञ्जनातपान् ॥ १७ ॥**
**सुखोदकं शौचविधौ भूमिगर्भगृहाणि च ।**
**साङ्गारयानां शय्यां च कुथकम्बलसंस्कृताम् ॥१८॥**
**कुङ्कुमेनानुदिग्धाङ्गोऽगुरुणा गुरुणाऽपि वा ।**
**लघूष्णैः प्रावृतः स्वप्यात्काले धूपाधिवासितः ॥१९॥**
**पीनाङ्गनाङ्गसंसर्गनिवारितहिमानिलः ।**

इसलिये शीतकालमे स्निग्ध, मधुर-लवण-अम्ल रसोको खना चाहिये। बिलेशय (चूहा आदि), औदक (कछुवे आदि), आनूप (वराह आदि), प्रसह (गिद्ध आदि), इनको यत्नपूर्वक पुष्ट करके–इनका मास, गुड एवं पिट्ठिसे बनाई वस्तुएं, नवीन मद्य, उड़द-गन्नेके रस या दूधसे बनाई चीजें, वसा, तैल, और नये चावलोको खाना चाहिये। व्यायाम, उबटन, अभ्यंग, स्वेद, धूम, अंजन, आतप, इनका सेवन करना चाहिये। शरीरशुद्धिमें गरम पानी बरतना चाहिये। तहखाने या गर्भगृहो (घरके अन्दर घर) मे रहना चाहिये। कुथक (रुईसे बना भारी वस्त्र–रजाई) एवं कम्बलसे बनाई शय्याके पास अंगीठी रखकर सोना चाहिये। शरीरपर केसरका अथवा अगरुका घना लेप करके–हल्के परन्तु गरम तथा धूपसे धूपित वस्त्रोंको ओढकर पुष्ट शरीरवाली स्त्रीके आलिंगनसे शीतल पवनको हटाते हुए–समयपर सोना चाहिये ॥ १५–१९ ॥—

**शिशिरे शीतमधिकं मेघमारुतवर्षजम् ॥ २० ॥**
**रौक्ष्यं चादानजं तस्मात्कार्यः पूर्वोऽधिकं विधिः ।**

शिशिर कालमे मेघ, वायु तथा वर्षाके कारण शीत अधिक होता है। एवं आदान काल होनेसे रूक्षता उत्पन्न होती है; इसलिये इस ऋतुमे हेमन्तविधि अधिकत करनी चाहिये ॥२०॥—

**वसन्ते दक्षिणो वायुराताम्रकिरणो रविः ॥ २१ ॥**
**नवप्रवालत्वक्पत्राः पादपाः ककुभोऽमलाः ।**
**किंशुकाशोकचूतादिवनराजिविराजिताः ॥ २२ ॥**
**कोकिलालिकुलालापकलकोलाहलाकुलाः ।**
**शिशिरे सञ्चितः श्लेष्मा दिनकृद्भाभिरीरितः ॥२३॥**
**तदा प्रबाधमानोऽग्निं रोगान्प्रकुरुते बहून् ।**

**वसन्त ऋतु**—वसन्तमें दक्षिणकी तरफकी वायु बहती है। सूर्यकी किरणें लाल होती हैं, वृक्षोंमें नये कोमल पत्र एवं नई छाल आती है, दिशाये निर्मल होती हैं, पलाश, अशोक, आम आदिसे वनपंक्तिया शोभित होती हैं, कोयल-भ्रमर आदिके मनोहर शब्दोंके कोलाहलसे दिशायें व्याप्त होती हैं, (ऐसे समयमें) शिशिर ऋतुमें सञ्चित (घट्ट बना) कफ सूर्यकी किरणोंसे पिघलकर (द्रवरूप होकर) अग्निको नष्ट करता है; एवं बहुतसे रोगोको उत्पन्न करता है।

**वक्तव्य**—वसन्त ऋतुमे हेमन्त-शिशिर जैसा शीत नहीं होता अपितु सूर्यके उत्तरकी ओर अभिमुख होनेसे उष्णिमा आने लगती है, जिससे दिनमें उष्णिमा और रातमे शीत होता है, इस कारण कफका कोप होकर कफजन्य रोग-वासन्तिका-( Small-Pox ) आदि होते हैं ॥ २१-२३ ॥-

**अतोऽस्मिंस्तीक्ष्णवमनधूमगण्डूषनावनम् ॥ २४ ॥**
**व्यायामोद्वर्तनक्षौद्रयवगोधूमजाङ्गलान् ।**
**सेवेत सुहृदुद्यानयुवतीश्च मनोरमाः ॥ २५ ॥**
**स्नातः स्वलंकृतः स्रग्वी चन्दनागुरुरूषितः ।**
**विचित्रामत्रविन्यस्तान् सहकारोत्पलाङ्कितान् ॥२६॥**
**निर्गदांश्चासवारिष्टसीधुमार्द्वीकमाधवान् ।**
**क्वथितं मुस्तशुण्ठ्यम्बु साराम्भः क्षौद्रवारि वा ॥२७॥**
**गुरुशीतदिवास्वप्नस्निग्धाम्लमधुरांस्त्यजेत् ।**

इसलिये इस ऋतुमे तीक्ष्ण वमन, तीक्ष्ण धूम, तीक्ष्ण गण्डूष ( मुखमें संचारी ), तीक्ष्ण नावन ( नस्य ), व्यायाम, उवटन, मधु, जौ, गेहूं, जागल मास, मित्रमण्डली, बाग-बगीचे, और सुन्दर युवतीयोका सेवन करे । स्नान करके अलंकारोसे शोभित होकर मालाको धारण किये हुए तथा चन्दन एवं अगरुका लेप करके, आम तथा कमलके चित्रोसे अकित विचित्र पात्रोमे रक्खे दोषरहित आसव, अरिष्ट, सीधु, मार्द्वीक, माधव आदिको,तथा मुस्ता,सोठ आदिसे पकाया अथवा गरम किया पानी, या असन, चन्दन और खदिर आदिसे सस्कृत पानी, या मधुमिश्रित पानी सेवन करना चाहिये । गुरुभोजन, शीत द्रव्य, दिनमे सोना, एवं स्निग्ध-मधुर तथा अम्ल रसोका त्याग करना चाहिये ।

**वक्तव्य**—आसव=अक्वथित द्रव्योंको सन्धान करनेसे जो मद्य बनता है । अरिष्ट=क्वथित द्रव्योको सन्धान करनेसे जो मद्य बनता है । सीधु=इक्षुरससे जो बनाया जाता है । मार्द्वीक=द्राक्षा-रससे जो बनता है । माधव=मधुसे जो बनता है । पानीको क्वथित करनेकी विधि एक कर्ष द्रव्य लेकर एक प्रस्थमें डालना चाहिये, और अग्निपर गरम करनेसे जब आधा रह जाये तब काममें लाना चाहिये[1] ॥ २४-२७ ॥—

**ग्रीष्मेऽतसीपुष्पनिभस्तीक्ष्णांशुर्दावदीपिताः ॥ २८ ॥**
**दिशो ज्वलन्ति भूमिश्च मारुतो नैर्ऋतः सुखः ।**
**पवनातपसंस्वेदैर्जन्तवो ज्वरिता इव ॥ २९ ॥**
**ता[illegible]ङ्गमहिषैः कलुषीकृत[illegible]ः ।**
**दिवाकरकराङ्गारनिकरक्षपिताम्भसः ॥ ३० ॥**
**प्रवृद्धरोधसो नद्यश्छायाहीना महीरुहाः ।**
**विशीर्णजीर्णपर्णाश्च शुष्कवल्कलताङ्किताः ॥ ३१ ॥**

**ग्रीष्म ऋतु**—इस ऋतुमे सूर्य अलसीके पुष्पके समान—वनाग्निकी भांति उष्ण-दाह युक्त होता है । दिशाये, और भूमि जलती हैं—नैर्ऋत्य ( दक्षिण-पश्चिम दिशाके कोनसे ) दिशासे वहनेवाली वायु सुखकारी होता है । ( गरम ) वायु-धूप-पसीनेके कारण प्राणी ज्वरकी भाति तप्त होते हैं । गरमीके कारण उंचे हाथी और भैसोसे दूषित, अगारोके समान उष्ण सूर्यकी किरणोसे पानीके कम होनेके कारण नदिया उचे किनारोवाली होती हैं । वृक्ष गरमीके कारण छायारहित हो जाते हैं, इनके पत्ते शुष्क होकर जीर्ण होनेसे गिर जाते हैं, तथा सुखी छाल या सूखी लतासे अकित होते है ( कहीपर छाल होती है और कहीपर उतर जाती है) ।

**वक्तव्य**—ग्रीष्म ऋतुमें सूर्यका आदान काल होनेपर उष्णिमा बढ जाती है । इस उष्णिमासे आकाश, पृथिवी, दिशायें सब गरम हो जाते हैं । गरम वायु-लू-प्राणियोको जलाती है, उसकी शान्तिके लिये नदियोका आश्रय लेते हैं । आदान काल होनेसे नदियोमेभी पानी कम हो जाते है, और उनके उचे उचे किनारे पर्वतकी भाति खडे दीखते है । वृक्षभी नंगे हो जाते हैं ॥ २८-३१ ॥

**आदत्ते जगतः स्नेहांस्तदादित्यो भृशं यतः ।**
**व्यायामातपकट्वम्ललवणोष्णं त्यजेदतः ॥ ३२ ॥**
**मद्यं न सेव्यं स्वल्पं वा सेव्यं सुबहु वारि वा ।**
**अन्यथा शोपशैथिल्यदाहमोहान्करोति तत् ॥ ३३ ॥**
**नवमृद्भाजनस्थानि हृद्यानि सुरभीणि च ।**
**पानकानि समन्थानि सिताढ्यानि हिमानि च ॥३४॥**
**स्वादुशीतं द्रवं चान्नं जाङ्गलान्मृगपक्षिणः ।**
**शालिक्षीरघृतद्राक्षानारिकेराम्बुशर्कराः ॥ ३५ ॥**
**तालवृन्तानिलान् हारान् स्रजः सकमलोत्पलाः ।**
**तन्वीर्मृणालवलयाः कान्ताश्चन्दनरूषिताः ॥ ३६ ॥**
**सरांसि वापीः सरितः काननानि हिमानि च ।**
**सुरभीणि निषेवेत वासांसि सुलघूनि च ॥ ३७ ॥**
**निष्पतद्यन्त्रसलिले स्वप्याद्धारागृहे दिवा ।**
**रात्रौ चाकाशतलके सुगन्धिकुसुमास्तृते ॥ ३८ ॥**
**कर्पूरचन्दनार्द्राङ्गो विरलानङ्गसङ्गमः ।**

क्योकि सूर्य इस ऋतुमे जगतका तेज विशेषरूपमे ले लेता है, इसलिये-व्यायाम, धूप, कटु-अम्ल-लवण एवं उष्ण रसोका सेवन नही करना चाहिये । इस ऋतुमे मद्य नही पीना चाहिये, पीना हो तो थोड़ा अथवा बहुतसा पानी मिलाकर पीना चाहिये । अन्यथा (ऐसा न करनेपर) शोष, शिथिलता, दाह, मोह (मूर्च्छा) करता है । मिट्टीके नये बर्त्तनोमें रक्खे, हृदयके लिए प्रिय, सुगन्धित, शर्कराबहुल, शीतल-पानक ( शर्बत ' या मन्थे'को, मधुर-द्रव-शीतल अन्न, जागल पशु-पक्षीका मास, हेमन्तकालीन चावल, दूध, घृत, द्राक्षा, नारियलका पानी, शर्करा, ताड़ वृक्षसे बनाये पंखोंकी वायु, कमल एवं उत्पलकी माला तथा हार, कमल-नालके कंकण पहनी शरीरपर चन्दनका लेप किए हुए पतली स्त्रिया, सर ( तालाव ), वापी, नदी, शीतल जंगल, सुगन्धित हलके वस्त्र, इनको सेवन करे । जहापर यंत्रके द्वारा पानीकी फुवारे पड़ रही हों—ऐसे धारागृहमें दिनके समय सोए । रात्रिमें खुले

[1] कर्षं गृहीत्वा द्रव्यस्य, तोयस्य प्रस्थमावपेत् ।
अर्धावशेषं तद्ग्राह्यं तोयपाने त्वयं विधिः ॥

आकाशके नीचे कर्पूर-चन्दनका लेप अंगोपर करके सुगन्धित फूलोकी शय्यापर कामेच्छासे पृथक् रहता हुवा सोए ।

**वक्तव्य**—सत्तू-धान्य आदिको भाडमे भूनकर और चक्कीमे पीसकर बनाये जाते है। ये प्राय गेहू, चना, जौ या चावलोसे बनते हैं। इनमे चनाका सत्तू ग्रीष्ममे अधिक शीतल है। सत्तूवोको पानीमे घोलकर मन्थ बनाया जाता है । यह मन्थ सत्तूकी अपेक्षा अधिक शीतल, तृप्तिकारक, होता है । सत्तूमे इच्छानुसार शर्करा या नमकभी मिला लेते हैं[1] ।

"विरलानङ्गसगम" ग्रीष्म कालमे मैथुन करना उत्तम नहीं—इसलिये चरकमे ( सूत्र. ६।३२ ) कहा है कि "मैथुनाद्विरतो नर"। स्त्रियोका बाह्य स्पर्श शीतल-उष्णिमानाशक है। उनके साथ बातचीत करना-हास्य आदि-शीतलता करता है। परन्तु सभोग हानिकारक है। इसलिये उपनिषद्मे कहा है कि—"प्राणा एव प्रस्कन्दन्ति ये दिवा रत्या सयुजन्ते"। जो दिनमे सभोग करते है, वे प्राणोका निष्कामन करते हैं इसलिये ग्रीष्म होनेसे सभोग हानिकारक है। क्योकि सभोगसे औरभी उष्णिमा बढती है ॥ ३२-३८ ॥-

**वर्षासु वारुणो वायुः सर्वसस्यसमुद्गमः ॥ ३९ ॥**
**भिन्नेन्द्रनीलनीलाभ्रवृन्दमन्दाविलं नभः ।**
**दीर्घिका नववार्यौघमग्नसोपानपङ्क्तयः ॥ ४० ॥**
**वारिधाराभृशाघातविकाशितसरोरुहाः ।**
**सरितः सागराकारा भूरव्यक्तजलस्थला ॥ ४० ॥**
**मन्द्रस्तनितजीमूतशिखिदर्दुरनादिता ।**
**इन्द्रगोपधनुःखण्डविद्युदुद्द्योतदीपिता ॥ ४१ ॥**
**परितः श्यामलतृणा शिलीन्ध्रकुटजोज्वला ।**

वर्षाकालमे समुद्रकी वायु (मौनसून) वहती है, जिससे सब अनाज उत्पन्न होते हैं। आकाश बीचसे तोड़े इन्द्रनील (नील)-के समान नीले बादलोके समूहसे आच्छादित होता है। नये बहुतसे पानीके आ जानेसे-पुष्करणी ( वावली ) की सीढ़ीया डूब जाती हैं। वर्षाके पानीके आघातके कारण—तालावोसे उत्पन्न होनेवाली नदिया बढकर समुद्रके समान दीखती हैं। पानीके बढ़ जानेसे पृथ्वी स्पष्ट नहीं दीखती। मेघ, मोर और मेढकोका मधुर-गम्भीर शब्द सुनाई देता है। वीरबहुटी, इन्द्र-धनुष और विद्युतकी चमकसे दिशाये शोभित होती हैं। भूमि-पर चारो ओर हरी हरी घास तथा सिलीन्ध्र तथा कुटजके फूल खिले रहते है ॥ ३९-४१ ॥-

**तदाऽऽदानाबले देहे मन्देऽग्नौ बाधिते पुनः ॥४२॥**
**वृष्टिभूबाष्पतोयाम्लपाकदुष्टैश्चलादिभिः ।**
**वस्तिकर्म निषेवेत कृतसंशोधनक्रमः ॥ ४३ ॥**
**पुराणशालिगोधूमयवान् यूषरसैः कृतैः ।**
**निर्गदं मदिरारिष्टमार्द्वीकं स्वल्पमम्बु वा ॥ ४४ ॥**
**दिव्यं क्वथितकूपोत्थं चौण्ड्यं सारसमेव वा ।**
**वृष्टिवाताकुले त्वह्नि भोजनं क्लेदवातजित् ॥ ४५ ॥**
**परिशुष्कं लघु स्निग्धमुष्णाम्ललवणं भजेत् ।**
**प्रायोऽन्नपानं सक्षौद्रं संस्कृतं च घनोदये ॥ ४६ ॥**
**असरीसृपभूबाष्पशीतमारुतशीकरम् ।**
**साग्नियानं च भवनं निर्दंशमशकोन्दुरम् ॥ ४७ ॥**
**प्रघर्षोद्वर्तनस्नानधूमगन्धागुरुप्रियः ।**
**यायात्करेणुमुख्याभिश्चित्रस्रग्वस्त्रभूषितः ॥ ४८ ॥**
**नदीजलोदमन्थाहः स्वप्नातिद्रवमैथुनम् ।**
**तुषारपादचरणव्यायामार्ककरांस्त्यजेत् ॥ ४९ ॥**

इस समयमे आदान कालके कारण तथा—बरसात, भूबाष्प, जल, अम्लपाक, दूषित जल आदिके कारण—शरीरमें अग्नि मन्द हो जानेसे, वमन-विरेचनादि कर्म करके आस्थापन-अनुवासन-रूप बस्तिकर्म करना चाहिये। पुरातन शाली, गेहूं, जौ, इनसे बने यूषोको खाना चाहिये। निर्दोष मदिरा, अरिष्ट, मार्द्वीकको अथवा थोड़े पानीको, वर्षाजलको, कुवेके, चौण्ड ( पर्वतपर निकले पानी ) के अथवा तालावके पानीको उबालकर पीना चाहिये। बरसात एवं वायुवाले दिनमे क्लेद तथा वायुनाशक, शुष्क तथा लघु भोजन करना चाहिये। स्निग्ध ( मधुर ), उष्ण, अम्ल, लवण रसोका सेवन करना चाहिये। वर्षाकालमे मधुमिश्रित अथवा स्नेह-सोठ आदिसे सस्कृत खान-पान करना चाहिये। साप, भू-बाष्प ( सील नमी ), सरदी, वायु और फुवार, तथा मच्छर-मक्खी-चूहोसे रहित, अगीठीसे गरम किये मकानोंमें रहना चाहिये। प्रघर्षण ( हाथीदातके बने हस्तकोसे ), उद्वर्तन ( उवटन ), स्नान, धूम, सुगन्ध-अगरुका लेप करे। नाना प्रकारके चित्रविचित्र वस्त्रोको तथा मालाओको धारण करके हाथीके उपर बैठकर जाये। नदीका पानी, उदमन्थ ( पानीमें घुले सत्तू ), दिनमें सोना, अतिद्रवभोजन, मैथुन, तुषार ( ओस ), पावसे चलना, व्यायाम तथा सूर्यकी किरणोका त्याग करना चाहिये।

**वक्तव्य**—वर्षाकालमे वायुका प्रकोप होता है और मधुभी वातकारक है। ऐसा होनेपरभी मधुका विधान—इस ऋतुमें देह-धातुवोके क्लिन्न होनेसे—क्लेदकी रक्षा करनेमे मधुकी शक्तिके क्षीण हो जानेसे मधु-वर्षा कालमें वायुप्रकोपक नहीं होता। इसलिये कहा है कि मधु वातकारक होनेपरभी वातप्रकोप एवं वर्षामें प्रशस्त है ॥ ४२-४९ ॥

**शरदि व्योम शुभ्राभ्रं किञ्चित्पङ्काङ्किता मही ।**
**प्रकाश कुमुदा शालिशालिनी ॥ ५० ॥**
**विक्षिप्ततीक्ष्णकिरणो मेघौघ[illegible]विः ।**
**बभ्रुवर्णोऽतिविमलाः क्रौञ्चमालाकुला दिशः ॥५१॥**

---

[1] धान्यानि भ्राष्ट्रभृष्टानि यत्नात् पिष्टानि सक्तव ।
शीतला सारका रूक्षा बलशुक्रप्रदाः स्मृता ।
कफभ्रमग्लानिदाहश्रमपित्तनिवारणा ॥
निस्तुषैश्चणकैर्भृष्टैस्तुर्यांशैश्च यवै कृता ।
सक्तव. शर्करासर्पिर्युक्ता ग्रीष्मेऽतिपूजिता ॥

**कमलान्तरसल्लीनमीनहंसांसघट्टनैः ।**
**तरङ्गभङ्गतुङ्गानि सरांसि विमलानि च ॥ ५२ ॥**
**वर्षाशीतोचिताङ्गानां सहसैवार्करश्मिभिः ।**
**तप्तानां सञ्चितं पूर्वं तदा पित्तं प्रकुप्यति ॥ ५३ ॥**

**शरद् ऋतु**—शरद्ऋतु में आकाश सफेद बादलोसे व्याप्त, तथा भूमि कुछ कीचड़वाली होती है। खिले हुए काश, सप्ताव्ह ( गेदा ), कुमुद ( सफेद कमल ), शाली ( हेमन्तधान्य )से पृथ्वी शोभित होती है। मेघसमूहोको फाड़कर निकला सूर्य-अपनी तीक्ष्ण किरणोको फेकता है। दिशाये पिंगला वर्ण, अतिनिर्मल तथा क्रौञ्च पक्षियोकी मालासे व्याप्त होतीं हैं। कमलोंके बीचमें छिपी मछलियो तथा हंसोके टकरानेसे उत्पन्न तरगोंके टूटनेसे उचे बने निर्मल तालाव दीखते हैं। वर्षा और शीतके कारण सकुचित शरीरमे उष्ण सूर्यरश्मियोंसे-पूर्व ऋतुमे संचित पित्त सहसा प्रकुपित हो जाता है ॥ ५०-५३ ॥

**शस्तं तिक्तहविःपानं विरेकोऽस्रस्रुतिः सदा ।**
**शीतं लघ्वन्नपानं च कषायस्वादुतिक्तकम् ॥ ५४ ॥**
**शालिषष्टिकगोधूमयवमुद्गसितामधु ।**
**पटोलामलकं द्राक्षा जाङ्गलं क्षुद्वतां भृशम् ॥ ५५ ॥**
**दिवा दिवाकरकरैर्निशाकरकरैर्निशि ।**
**सन्तप्तं ह्लादितं [illegible] ॥ ५६ ॥**
**निर्मलं शुचि कालेन पक्वं पानेऽमृतोपमम् ।**
**हंसौघपक्षविक्षेपभ्रमद्भ्रमरपङ्क्तिषु ॥ ५७ ॥**
**सुसरोरुहसंव्याप्तसु सरसीषु प्लवेत च ।**
**लघुशुद्धाम्बरस्रग्वी शीतोशीरविलेपनः ॥ ५८ ॥**
**सेवेत चन्द्रकिरणान् प्रदोषे सौधमाश्रितः ।**
**तृप्तिदध्यातपक्षारवसातैलपुरोऽनिलान् ॥ ५९ ॥**
**तीक्ष्णमद्यदिवास्वप्नतुषारांश्च विवर्जयेत् ।**

इस ऋतुमें तिक्त घृत ( चि अ २१ ) अथवा तिक्त द्रव्योंसे सिद्ध घृत, विरेचन, रक्तमोक्षण, शीतल, एव लघु खान-पान, कषाय, मधुर-तिक्त रसोंका सेवन सदा करना चाहिये। भूख लगनेपर शाली, साठी, गेहू, जौ, मूग, शर्करा, मधु, परवल, आवला, द्राक्षा, जागल मास विशेषत खाना चाहिये। दिनमें सूर्यकी किरणोसे सतप्त और रातमें चन्द्रमाकी किरणोंसे ठण्डा किया, अगस्त्य नक्षत्रसे परिष्कृत, निर्मल, पवित्र, एवं समयसे पका जल पीनेमें अमृतके समान है। हंससमूह पक्षोंको चलाते हुए जहा तैर रहे हों और कमलोके उपर भ्रमर-समूह जहा मंडरा रहे हों, ऐसी नदियोंका सेवन करना चाहिये। हल्का-निर्मल वस्त्र पहनकर, मालाको गलेमें डालकर शरीरपर खसका ठण्डा लेप करके महलके उपर बैठकर रात्रिके प्रथम भागमें चन्द्रकिरणोंका सेवन करे। पेट भरकर खाना, दधि, धूप, क्षार, वसा, तैल, सामनेकी वायु, तीक्ष्ण मद्य, दिनमें सोना और ओस इनकी परित्याग करे।

**वक्तव्य**—तिक्तघृत-तिक्त द्रव्योंसे साधित अथवा आगे कहे जानेवाला तिक्त नामक घृत सेवन करना चाहिये। विरेचन, रक्तमोक्षण, तिक्तघृतपान, ये तीनो एकसाथ अथवा दो या एककी अवस्थानुसार कही कोई एक, कहीं दो और कहीं तीनोका प्रयोग करना चाहिये। चरकमे इस जलको 'हंसोदक' शब्दसे कहा है। पित्त शान्तिके लिये विरेचन अवश्य करना चाहिये ॥ ५४-५९ ॥-

**नित्यं सर्वरसाभ्यासः स्वस्वाधिक्यमृतावृतौ ॥ ६० ॥**

सब ऋतुओंमे सब रसोका अभ्यास करना चाहिये। परन्तु जिस जिस ऋतुमे जो जो रस कहे हैं, उनका उस उस ऋतुमें अधिक सेवन करना चाहिये ॥ ६० ॥

**ऋत्वोरन्त्यादिसप्ताहावृतुसन्धिरिति स्मृतः ।**
**तत्र पूर्वो विधिस्त्याज्यः सेवनीयोऽपरः क्रमात् ६१**
**असात्म्यजा हि रोगाः स्युः सहसा त्यागशीलनात् ।**

ऋतुका अन्तिम सप्ताह और अग्रिम ऋतुका प्रथम सप्ताह—( इन चौदह दिनो )को ऋतुसन्धि कहते हैं। इसमे पूर्व ऋतुकी विधिका क्रमसे त्याग करते हुए नई ऋतुकी विधिको क्रमसे ग्रहण करना चाहिये। एकदमसे विधिका त्याग करनेपर असात्म्यजन्य रोग होते हैं।

**वक्तव्य**—ऋतुसन्धि=दो ऋतुवोका मिलना है। इनमें ऋतुका अन्तिम सप्ताह और आनेवाले ऋतुका प्रथम सप्ताह मिलकर ऋतुसन्धि है। इसमे पादिक क्रमसे विधिका ग्रहण और त्याग करना चाहिये। अर्थात् चालु ऋतुका एक चतुर्थांश छोड़कर अग्रिम ऋतुका एक चतुर्थांश ग्रहण करके इसे एक दिन तक रखना चाहिये। तीसरे दिन दो अश छोड़कर इसमें नई ऋतुके दो अश मिलाने चाहिये। इसे दो दिन चालु करना चाहिये। छठे दिन तीन अश छोड़कर नई ऋतुके तीन अश मिलाकर इसे तीन दिन चालु रखना चाहिये। इस प्रकार दसवें दिन पूर्ण रूपसे इस नई विधिपर आकर चार दिन चालु रख-कर १४ वे दिन निश्चित रूपसे अग्रिम ऋतुकी विधि पालन करनी चाहिये[1] ॥ ६१ ॥-

**ऋतुष्वेवंविधेष्वेव विधिः स्वास्थ्ये च देहिनाम् ६२**
**निर्दिश्यतेऽन्यरूपेषु विरुद्धज्ञानिको विधिः ।**
**मासराशिस्वरूपाख्यमृतोर्यल्लक्षणत्रयम् ।**
**यथोत्तरं भजेच्चर्यां तत्र तस्य बलादिति ॥ ६३ ॥**

**इति ऋतु[illegible] चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥**

इस प्रकारकी ऋतुओंमे तथा स्वास्थ्यमे मनुष्योके लिये यह उपरोक्त विधि है। इनसे विपरीत अवस्थाओके लिये अन्य विधि कहीं जायेगी। ऋतुके-मास, राशि और स्वरूप ये तीन जो लक्षण कहे हैं, इनमें यथोत्तर बलाधिक्य होनेसे वैसीही ऋतु-चर्या पालन करना चाहिये।

---

१ पादेनापथ्यमभ्यस्त पादपादेन वा त्यजेत् ।
निषेवेत हित तद्वत् एकद्वित्र्यन्तरीकृतम् ॥

**वक्तव्य**—जिसमें जो ऋतु कही है उस मासमें यदि ऋतुकी राशि और स्वरूप ये तीनों एकत्रित होजाये तो पूर्ण विधि पालन करनी चाहिये । और यदि इसमे स्वरूपके लक्षण न हो तो मध्यम बल होनेसे मध्यम विधिका पालन करना चाहिये । यदि राशि और स्वरूपके लक्षण न हो तो अवर बल होनेसे अवर विधिका पालन करना चाहिये ॥ ६२ ॥ ६३ ॥

इति ऋतुचर्या नाम चतुर्थ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ४ ॥

## पञ्चमोऽध्यायः ।

**अथातो रोगानुत्पादनीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥१॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे 'रोगानुत्पादनीय' नामक अध्यायकी व्याख्या करेंगे-जैसा कि आत्रेयादि महर्षियोने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**वेगान्न धारयेद्वातविण्मूत्रक्षवतृट्क्षुधाम् ।**
**निद्राकासश्रमश्वासजृम्भाश्रुच्छर्दिरेतसाम् ॥ ३ ॥**

वायु-मल-मूत्र-छीक-प्यास-भूख निद्रा-कास-श्रम-श्वास-जृम्भा-आसु-वमन और उपस्थित शुक्रवेगको ( बलात् ) रोकना नहीं चाहिये ।

**वक्तव्य**—वायु-मल-मूत्रादिके उपस्थित वेगोंको बलपूर्वक रोकनेसे अपान वायु प्रकुपित होती है । आसू-जम्भाई आदिके रोकनेसे आस्य या कोष्ठमें वायु या पित्त कुपित होकर रोगोत्पादक होते है । ये तो शारीरिक वेग हैं–इनको नहीं रोकना चाहिये । परन्तु मनके वेग-राग-लोभ-शोक क्रोध आदिको बलपूर्वक रोकना चाहिये । इनके न रोकनेसे रोग होते हैं, और प्रथमके रोकनेसे रोग होते हैं[1] ॥ ३ ॥

**अधोवातस्य रोधेन गुल्मोदावर्तरुक्क्लमाः ।**
**वातमूत्रशकृत्सङ्गदृष्ट्यग्निवधहृद्गदाः ॥ ४ ॥**
**स्नेहस्वेदविधिस्तत्र वर्तयो भोजनानि च ।**
**पानानि वस्तयश्चैव शस्तं वातानुलोमनम् ॥ ५ ॥**

अधोवायु ( अपानवायु )के रोकनेसे गुल्म, उदावर्त, उदरमें पीडा, क्लम ( श्रमरहित थकानका अनुभव ) अपान वायु-मल और मूत्रका अवरोध, दृष्टिनाश, अग्निनाश तथा हृद्रोग हो जाते हैं ।

**वक्तव्य**—वायु ऊर्ध्व और अधो विभागसे दो प्रकारकी है । इसमें मूत्र और मल तथा अपान वायुके रोकनेसे-अधो वायु समान कार्यवाहक होनेसे प्रथम इसे कहा है । अधोवायुके रोकनेसे गुल्म आदि रोग होते हैं । उदावर्त–वेगविधारण या अन्य कारणसे कुपित वायु जब आवर्त ( भंवर ) रूपसे स्थित होती है तब उदावर्त होता है ।

इसकी शान्तिके लिये स्नेहविधि, स्वेदनविधि, फलवर्तियां; वातनाशक भोजन, पान, बस्तिया और वायुका अनुलोमन प्रशस्त है ॥ ४ ॥ ५ ॥

**शकृतः पिण्डिकोद्वेष्टप्रतिश्यायशिरोरुजः ।**
**ऊर्ध्ववायुः परीकर्तो हृदयस्योपरोधनम् ॥ ६ ॥**
**मुखेन विट्प्रवृत्तिश्च पूर्वोक्ताश्चामयाः स्मृताः ।**

मलके अवरोधसे पिण्डलियोमे ऐठनके समान दर्द, प्रतिश्याय, शिरमे दर्द, वायुकी उपरकी गति, उदरमे कर्तनके समान पीडा, हृदयका उपरोध ( रुक जाना-जकडना ), मलका मुखसे आना, तथा अधोवायुमे कथित रोग होते हैं ॥ ६ ॥—

**अङ्गभङ्गाश्मरीबस्तिमेण्ढ्रवङ्क्षणवेदनाः ॥ ७ ॥**
**स्युर्मूत्ररोधात्पूर्वे च प्रायो रोगास्तदौषधम् ।**

मूत्रके अवरोधसे अगोका टूटना, अश्मरी, बस्ति-शिश्न और वक्षण देशमे वेदना, तथा मल एवं वायुजनित पूर्वकथित रोग प्राय होते हैं । इनकी औषध निम्न है ॥ ७ ॥–

**वर्त्यभ्यङ्गावगाहाश्च स्वेदनं बस्तिकर्म च ॥ ८ ॥**
**अन्नपानं च विड्भेदि विड्रोधोत्थेषु यक्ष्मसु ।**

तीक्ष्ण द्रव्योसे बनाई वर्तिया वातहर द्रव्योसे बनाये क्काथमें गोता लगाकर स्नान करना, स्वेदन, बस्तिविधि, मलप्रवर्तक खान-पान, यह मलावरोधजन्य रोगोकी चिकित्सा है ॥८॥—

**मूत्रजेषु तु पाने च प्राग्भक्ताच्छस्यते घृतम् ॥ ९ ॥**
**जीर्णान्तिकं चोत्तमया मात्रया योजनाद्वयम् ।**
**अवपीडकमेतच्च संज्ञितं धारणात्पुनः ॥ १० ॥**

अवपीड़क घृत मूत्रजन्य रोगोमे भोजनसे पूर्व ( प्राग्भक्त ) तथा भोजनके जीर्ण होनेपर उत्तम मात्रामे देना उत्तम है । इस प्रकार दिये घृतकी 'अवपीड़क सज्ञा' है । घृतको दो योजनामें वरतना चाहिये ।

**वक्तव्य**—प्राग्भक्त=भोजनसे पूर्व जो औषध दी जाती है, वह प्राग्भक्त । जीर्णान्तिक=रात्रिके भोजनके जीर्ण होनेके पश्चात् प्रात औषध देना जीर्णान्तिक । उत्तम मात्रा=स्नेहकी जो मात्रा सम्पूर्ण अहोरात्रमें ( २४ घण्टेमें ) जीर्ण हो वह उत्तम मात्रा ।

यद्यपि वातके शमनके लिये तैल सबसे उत्तम हैं, परन्तु तैलकी योनि तिल होनेसे यहापर तैलका देना निषिद्ध है[2] । क्योंकि तिल मूत्रको कम करते हैं । योजनाद्वय=प्राग्भक्त और जीर्णान्तिक । रात्रिभोजनसे पूर्व और प्रात देना ये योजनाद्वय है । इसीको सुश्रुत और चरकमें 'अच्छस्नेह' कहा हैं[3] ॥ ९ ॥ १० ॥

---

१ 'वातविण्मूत्रजृम्भाश्रुक्षवोद्गारवमीन्द्रियैः । व्याहन्यमानैरुदितैरुदावर्तो निरुच्यते ॥' सु. उ. ५५-४. 'लोभशोकभयक्रोधमानवेगान् विधारयेत् ॥' चरक. सू. ७ 'वेगान्न धारयेज्जातु मनोवेगान् विधारयेत् ॥'

२ "शरीरजाना दोषाणा क्रमेण परमौषधम् । बस्तिर्विरेको वमनं तथा तैल घृत मधु" । तैलके गुणमें "तैल स्वयोनिवत्", यहां से लेकर "बद्धविड्कम्" यहातक अ. सं. सू. अ ६., एव–स्निग्धोष्णतिक्तकटुक कषायमधुरस्तिल । मेध्य केश्यो गुरुर्वर्ण्यं स्पर्शशीतोऽनिलापहः अल्पमूत्र कटु. पाके–ये तिलके गुण हैं । अ. स. सू. ७

३ ह्यस्तने जीर्ण एवान्ने स्नेहोऽच्छः शुद्धये बहुः । अ.सं. सू. २५. 'अच्छपेयस्तु यः स्नेहो न तामाहुर्विचारणाम्' । चरके सू. १३.

**उद्गारस्यारुचिः कम्पो विबन्धो हृदयोरसोः ।**
**आध्मानकासहिध्माश्च हिध्मावत्तत्र भेषजम् ॥ ११ ॥**

उद्गारके उपस्थित वेगको रोकनेसे अरुचि ( भोजनमें अनिच्छा ), कम्पन, हृदय और छातीका विबन्ध ( रुकजाना ), आध्मान, कास और हिक्का होती है । इसमे हिक्काकी चिकित्सा करनी चाहिये ।

**वक्तव्य**—विबन्ध=हृदय और छातीका अन्दरसे जकड़ना। आध्मान=कुपित वायुका नाभिसे उपर शूल और पूर्णता उत्पन्न करना आध्मान है । हिक्का-अधिकारमे जो चिकित्सा कही है, वह करनी चाहिये ॥ ११ ॥

**शिरोर्तीन्द्रियदौर्बल्यमन्यास्तम्भार्दितं क्षुतेः ।**
**तीक्ष्णधूमाञ्जनाघ्राणनावनार्कविलोकनैः ॥ १२ ॥**
**प्रवर्तयेत्क्षुतिं सक्तां स्वेदाभ्यङ्गौ च शीलयेत् ।**
**योज्यं वातघ्नमन्नं च घृतं चोत्तरभक्तकम् ॥ १३ ॥**

छींकके उपस्थित वेगको रोकनेसे शिरोवेदना, इन्द्रियोकी अपने विषयको ग्रहण करनेमे असमर्थता, मन्यास्तम्भ, अर्दित-रोग होते हैं । इसके लिये तीक्ष्ण धूम, तीक्ष्ण अजन, तीक्ष्णाघ्राण ( तीक्ष्ण-मरिच आदिका सूंघना ), नावन ( नस्य ), सूर्यको देखना, अवरुद्ध छीकको प्रवृत्त कर देते हैं । पीछे स्वेद तथा अभ्यगभी करना चाहिये । भोजनमें वातनाशक अन्न देना चाहिये, तथा भोजनके पीछे घृतपान कराना चाहिये ॥ १२ ॥ १३ ॥

**शोषाङ्गसादबाधिर्यसम्मोहभ्रमहृद्गदाः ।**
**तृष्णाया निग्रहात्तत्र शीतः सर्वो विधिर्हितः ॥१४॥**

तृष्णाके उपस्थित वेगको रोकनेसे शोष, अगोमे पीड़ा, बधिरता, मूर्च्छा, चक्कर आना और हृदयके रोग हो जाते हैं । इसमें ( स्नान-अन्न-पान आदिमें ) सम्पूर्ण रूपसे शीतल विधि बरतनी चाहिये ॥ १४ ॥

**अङ्गभङ्गारुचिग्लानिकार्श्यशूलभ्रमाः क्षुधः ।**
**तत्र योज्यं लघु स्निग्धमुष्णमल्पं च भोजनम् ॥१५॥**

भूखके उपस्थित वेगको रोकनेसे अगोका टूटना, अरुचि, ग्लानि, कृशता, शूल और चक्कर आना होता है । इसमे लघु ( शीघ्र पचनेवाला ), स्निग्ध, उष्ण और मात्रामें अल्प भोजन देना चाहिये ॥ १५ ॥

**निद्राया मोहमूर्धाक्षिगौरवालस्यजृम्भिकाः ।**
**अङ्गमर्दश्च तत्रेष्टः स्वप्नः संवाहनानि च ॥ १६ ॥**

निद्राके अवरोधसे मोह ( मूर्च्छा ), शिरका भारीपन, आंखोंमें भारीपन, आलस्य, जम्भाईका आना, अगोका टूटना, होता है । इसके लिये सोना तथा अगोंको दबाना ( संवाहन ) उत्तम है ॥ १६ ॥

**कासस्य रोधात्तद्वृद्धिः श्वासारुचिहृदामयाः ।**
**शोषो हिध्मा च कार्योऽत्र कासहा सुतरां विधिः॥१७**

कासके अवरोधसे कासका बढ़ना, श्वास, अरुचि, हृदयके रोग, शोष, हिक्का, होती है । इसके लिये सम्पूर्ण रूपमें कास-चिकित्सा ( चि. अ ४ ) करनी चाहिये ॥ १७ ॥

**गुल्महृद्रोगसंमोहाः श्रमश्वासाद्विधारितात् ।**
**हितं विश्रमणं तत्र वातघ्नश्च क्रियाक्रमः ॥ १८ ॥**

श्रमजनित श्वासके अवरोधसे गुल्म, हृदयरोग, मूर्च्छा होती है । इसके लिये आराम करना और वातनाशक चिकित्साविधि उत्तम है ॥ १८ ॥

**जृम्भायाः क्षववद्रोगाः सर्वश्चानिलजिद्विधिः ।**

जम्भाईके रोकनेसे छीकके समान रोग होते हैं, इसके लिये सम्पूर्ण रूपमें वातनाशकविधि बरतनी चाहिये ॥—

**पीनसाक्षिशिरोहृद्रुङ्मन्यास्तम्भारुचिभ्रमाः ॥ १९ ॥**
**सगुल्मा बाष्पतस्तत्र स्वप्नो मद्यं प्रियाः कथाः ।**

आसुओंके उपस्थित वेगको रोकनेसे पीनस, अक्षिरोग, शिरोरोग, हृदयरोग, मन्यास्तम्भ, अरुचि, भ्रम और गुल्म होता है । इसके लिये सोना, मद्य और प्रियकथाये उत्तम हैं ॥ १९ ॥—

**विसर्पकोठकुष्ठाक्षिकण्डूपाण्ड्वामयज्वराः ॥ २० ॥**
**सकासश्वासहृल्लासव्यङ्गश्वयथवो वमेः ।**
**गण्डूषधूमावाहारं रूक्षं भुक्त्वा तदुद्वमः ॥ २१ ॥**
**व्यायामः स्रुतिरस्रस्य शस्तं चात्र विरेचनम् ।**
**सक्षारलवणं तैलमभ्यङ्गार्थं च शस्यते ॥ २२ ॥**

वमनके निग्रहसे विसर्प, कोठ, कुष्ठ, आखमें खाज, पाण्डु-रोग, ज्वर, कास, श्वास, जीमचलाना, व्यंग और शोथ होते हैं । इसके लिये गण्डूष, धूमपान, रुक्ष अन्न खाकर पीछेसे वमन करना, व्यायाम, रक्तमोक्षण और विरेचन उत्तम हैं । मलनेके लिये क्षार ( यवक्षार आदि ) और लवणसे युक्त तैल प्रशस्त है ॥ २०–२२ ॥

**शुक्रात्तत्स्रवणं गुह्यवेदनाश्वयथुज्वराः ।**
**हृद्व्यथामूत्रसङ्गाङ्गभङ्गवृद्ध्यश्मषण्ढताः ॥ २३ ॥**
**ताम्रचूडसुराशालिवस्त्यभ्यङ्गावगाहनम् ।**
**बस्तिशुद्धिकरैः सिद्धं भजेत्क्षीरं प्रियाः स्त्रियः ॥२४॥**
**तत्र सेवेत**

शुक्रवेगके रोकनेसे शुक्रका स्रवण, शिश्न भागमें वेदना, शिश्न प्रदेशमे—वृषण तथा आसपासमे दर्द, शोथ, ज्वर, हृदयमे दर्द, मूत्रका अवरोध, अगोका टूटना, वृद्धि ( शुक्रवहा सिरामें शोथ), पत्थरी, नपुंसकता उत्पन्न होती है । इसके लिये-मुर्गेका मासरस, सुरा, शालिधान्य, बस्ति, अभ्यंग, अवगाहन, बस्ति-(मूत्रबस्ति)को शोधन करनेवाले खीरे आदिसे सिद्ध दूधका पीना एवं प्रिय स्त्रियोका सेवन करना चाहिये ॥ २३ ॥ २४ ॥—

**सर्वं च वर्जयेद्वेगधारिणम् ।**
**विड्वामिनं परिक्लिष्टं क्षीणं तृट्शूलपीडितम् ॥२५॥**

वेग धारण करनेवाले व्यक्तिको यदि वमनमें मल आता हो, अति पीड़ित हो, क्षीण हो, प्यास एवं शूलसे पीड़ित हो तो इन सबकी चिकित्सा नहीं करनी चाहिये ।

**वक्तव्य**—सब पुरुषोको चिकित्सा साध्य नहीं । इन अवस्थाओमे सफलताकी आशा कम होती है-अत चिकित्सा नही करनी चाहिये ॥ २५ ॥

**रोगाः सर्वेऽपि जायन्ते वेगोदीरणधारणैः ।**

सब प्रकारके रोग उदीर्ण वेगोको रोकनेसे होते हैं—

**निर्दिष्टं साधनं तत्र भूयिष्ठं ये तु तान्प्रति ॥ २६ ॥**
**ततश्चानेकधा प्रायः पवनो यत्प्रकुप्यति ।**
**अन्नपानौषधं तस्य युञ्जीतातोऽनुलोमनम् ॥ २७ ॥**

इनमे जो रोग प्राय होते हैं, उनके लिये चिकित्सा विधि कही है । वेग-विधारणसे वायु अनेक रूपोमे कुपित होती है । अत इस वायुका खान-पान-औषधसे अनुलोमन करना चाहिये ।

**वक्तव्य**—स्वयं उपस्थित वेगोंको रोकना-वेगधारण, और अनुदीर्ण वेगोको बलात् प्रवृत्त करना उदीर्ण करना । इनमे वेगधारणकी अपेक्षा वेगउदीर्णसे भयानक रोग उत्पन्न होते ह । यदि धारण और उदीर्णसे सब प्रकारके रोग उत्पन्न होते हे, तब गुल्मादि रोगोको कहाना व्यर्थ है । इनमे वेगधारण करनेसे चिरकाल भावी-पुरातन कारणयुक्त रोग होते हैं, उदीर्ण करनेमे उतने नही होते । इसलिये यहापर इनकी चिकित्सा कही है ॥ २६ ॥ २७ ॥

**तेषु तेषु विकारेषु यथास्वं च चिकित्सितम् ।**

पायु ( गुदा ) मेहन और अण्डकोपोमे शूल, शोष, हृदयमें पीड़ा होती हे । इन इन विकारोमे इनकी अपनी अपनी चिकित्सा करनी चाहिये—

**क्रमादपक्केऽपि मणौ पङ्कोऽवश्यं भवेद्यतः ॥ २८ ॥**
**उत्तिष्ठेत यथाकालं मलानां शोधनं प्रति ।**

शुद्ध निर्मल जलमे अथवा मणिमे कालान्तरसे मलिनता स्वयं आजाती है, इसलिये मलोको शोधन करनेके लिये यथासमय तैय्यार रहे ।

**वक्तव्य**—शुद्ध निर्मल जलभी रक्खा हुवा कुछ समय पीछे गन्दा हो जाता है, इसी प्रकार मनुष्य ऋतुचर्याका पालन करते हुएभी मैला हो जाता है अत उक्त शोधनकालको छोड़कर शेष समयोमेंभी दोपोको बाहर निकालते रहना चाहिये ॥ २८ ॥—

**चयकाष्ठामुपारुह्य कुर्वते ते ह्युपेक्षिताः ॥ २९ ॥**
**प्रायशः सुचिरेणापि भेषजद्वेषिणो गदान् ।**
**अतिस्थौल्याग्निसदनकुष्ठमेहहृतौजसः ॥ ३० ॥**
**स्रोतोरोधाक्षविभ्रंशश्वासश्वयथुपाण्डुताः ।**
**अ मोरुस्तम्भजठरकृच्छ्रालर[illegible] ॥ ३१ ॥**
**तृप्तिप्रमीलकालस्यग्रहण्यर्शोभगन्दरान् ।**
**प्लीहविद्रधिवीसर्पमदसंन्यासपीनसान् ॥ ३२ ॥**
**छर्दिगण्डकृमिग्रन्थितन्द्रादुःस्वप्नदर्शनम् ।**
**कण्ठामयान्मूर्धरुजं प्रणाशं बुद्धिनिद्रयोः ॥ ३३ ॥**
**तेजोवर्णबलानां च तृप्यतो [illegible]नैरपि ।**
**उचितैरपि च[illegible] वहन्ति न ॥ ३४ ॥**
**दोषोपलिप्तवदना रसं रसवहाः शिराः ।**
**वमनादीनतो युञ्ज्यात्स्वस्थस्यैव यथाविधि ॥ ३५ ॥**
**दोषाः कदाचित्कुप्यन्ति जिता लङ्घनपाचनैः ।**
**ये तु संशोधनैः शुद्धा न तेषां पुनरुद्भवः ॥ ३६ ॥**

ये उपेक्षित मल पूर्ण मात्रामे सञ्चित होकर कालान्तरमे—औषधियोसे असाध्य निम्न रोगोको प्राय करके उत्पन्न करते हैं । यथा—अतिस्थूलता, अग्निमान्द्य, कुष्ठ, प्रमेह, त्वक्रोग, सन्निपातज्वर, स्रोतोका अवरोध, इन्द्रियोका नाश, श्वास, शोथ, पाण्डु, आमरोग, ऊरुस्तम्भ, उदररोग, अलसक, दण्डक, तृप्ति ( विना खाये पेटमे भारीपन ), मूर्च्छा, आलस्य, ग्रहणी, अर्श, भगन्दर, प्लीहा, विद्रधि, वीसर्प, मद, सन्यास, पीनस, छर्दि, गण्डरोग, कृमि, ग्रन्थी, तन्द्रा, बुरे स्वप्नोको दर्शन, कण्ठरोग, शिरोवेदना, बुद्धि एवं निद्राका नाश, बृंहण द्रव्योसे पुष्टि देनेपरभी तेज-वर्ण और बलका नष्ट होना, एवं उचित आहारके देते हुएभी तेज वर्ण और बल घटते जाते हैं क्योकि दोषोंसे लिप्त शरीरमे रसवहा सिरा—इस पुरुषके रसका बहन नहीं करती। इसलिये स्वस्थ अवस्थामेही यथाविधि वमनादिका प्रयोग करे ।

लंघन और पाचनसे जीते हुए दोष कभीभी कुपित हो सकते हैं. परन्तु जो दोष संशोधनो द्वारा शान्तकर दिये गये—वे पुनः दूसरी बार उत्पन्न नहीं होते ।

**वक्तव्य**—लंघन और पाचनसे दोष सम्पूर्ण रूपमें शान्त नही होते । जिस प्रकारकी भूमिके उपरसे कटा वृक्ष देखनेमें तो नष्ट हो जाता है परन्तु बरसातमें फिर निकल आता है; इसी प्रकार ये दोष कारणको पाकर फिर बढ जाते हैं । परन्तु जो दोष वमनादिसे समूलोन्मूल कर दिये वे फिर नहीं होते, जिस प्रकार जड़ खोदकर फेका वृक्ष फिर नहीं आता । प्रमीलक अम्लपित्तको भी कहा है[1] ॥ २९–३६ ॥

**यथाक्रमं यथायोगमत ऊर्ध्वं प्रयोजयेत् ।**
**रसायनानि सिद्धानि वृष्ययोगांश्च कालवित् ॥ ३७ ॥**

**चिकित्साविधि**—सशोधन आदि करनेके उपरान्त क्रमानुसार तथा योगोके अनुसार कालको समझनेवाला वैद्य सिद्ध रसायनोका और वृष्य योगोका प्रयोग करे ।

**वक्तव्य**—जिस प्रकार मलिन वस्त्रपर रंग नहीं चढ़ता,

---

१ पच्यमान विदाह्यन्न रक्तादीन्कोपयेत्तदा ।
पित्तञ्च कोपयेदाशु कफस्थानानिलेरितम् ॥
तदा भवति हृच्छूलमुखवैरस्यसादनम् ।
लवण तिक्तमम्ल च सतत च्छर्दयत्यपि ॥
दाहोऽतिनिद्रा विट्सङ्गो वैवर्ण्यं कार्श्यमेव च ।
अरोचको ह्युत्क्लेशिता प्रसेक श्लेष्मणस्तथा ॥
स्युर्यत्रैतानि लिङ्गानि निर्दिशेत्तत्प्रमीलकम् ।
पर्यायादम्लपित्त च तथा पित्तविषूचिका ॥

उसी प्रकार मलिन शरीरमे सिद्धयोग, रसायन, वाजीकरण प्रभाव नहीं करते ॥ ३७ ॥

**क्षपिते पथ्यमाहारैर्बृंहणं क्रमात् ।**
**शालिषष्टिकगोधूममुद्गमांसघृतादिभिः ॥ ३८ ॥**
**हृद्यदीपनभैषज्यसंयोगाद्रुचिपक्तिदैः ।**
**साभ्यङ्गोद्वर्तनस्नाननिरूहस्नेहबस्तिभिः ॥ ३९ ॥**
**तथा स लभते शर्म सर्वपावकपाटवम् ।**
**धीवर्णेन्द्रियवैमल्यं वृषतां दैर्घ्यमायुषः ॥ ४० ॥**

औषधप्रयोगसे शरीरके निर्बल हो जानेपर पथ्यकारक निम्न आहारोंसे क्रमश शरीरको पुष्ट करना चाहिये । यथा–शाली धान्य, साठी, गेहूं, मूग, मास, घी आदि हृदयके लिये प्रिय, अग्निदीपक, औषधियोंसे–रुचिकारक और अग्निको बढानेवाले भोजनोंसे, अभ्यंग, उवटन, स्नान, निरूह, तथा स्नेह-बस्तियोसे, रोगीको शान्ति एवं सुख मिलता है, जाठराग्नि एव धात्वग्नि बढती है, बुद्धि, वर्ण और इन्द्रियोमें निर्मलता आती है, शरीरमे वृषता और आयु बढती है ॥ ३८–४० ॥

**ये भूतविषवाय्वग्निक्षतभङ्गादिसम्भवाः ।**
**कामक्रोधभयाद्याश्च ते स्युरागन्तवो गदाः ॥ ४१ ॥**

**आगन्तुज रोग**–भूत, विष, वायु, अग्नि, क्षत, भङ्ग आदिसे उत्पन्न होनेवाले, तथा–काम, क्रोध, भय आदि मानसिक कारणोसे उत्पन्न सब रोग आगन्तुज है ॥ ४१ ॥

**: धानामिन्द्रियो : स्मृतिः ।**
**देशकालात्मविज्ञानं सद्वृत्तस्यानुवर्तनम् ॥ ४२ ॥**
**अथर्वविहिता शान्तिः प्रतिकूलग्रहार्चनम् ।**
**भूताद्यस्पर्शनोपायो निर्दिष्टश्च पृथक् पृथक् ॥ ४३ ॥**
**अनुत्पत्त्यै विधिरेषः प्रदर्शितः ।**
**निजागन्तुविकाराणामुत्पन्नानां च शान्तये ॥ ४४ ॥**

**चिकित्सा**—प्रज्ञापराध कार्योंका त्याग, इन्द्रियोकी शान्ति, स्मृति, देश-काल और आत्माका ज्ञान, सद्वृत्तनका पालन करना, अथर्व ( वैद्योंसे बताई ) वेदमें वर्णित शान्तिका पालन, प्रतिकूल ग्रहोंकी पूजा, भूत-ग्रहादिके न छूनेके जो उपाय भूतविद्यामे पृथग् पृथग् कहे हैं, उनका पालन करना, यह निज एवं आगन्तुज रोगोंको न उत्पन्न होने देनेमें और उत्पन्न रोगोंकी शान्ति के लिये सक्षेपमें विधि कही है ॥ ४२–४४ ॥

**शीतोद्भवं दोषचयं वसन्ते**
**विशोधयन् ग्रीष्मज' अकाले ।**
**घनात्यये वार्षिकमाशु सम्यक्**
**प्राप्नोति रोगानृतु जातु ॥ ४५ ॥**

शीतकालमे संचित दोषोंको वसन्तमें, ग्रीष्मकालमे सचित दोषोंको वर्षाकालमें और वर्षाकालमें सचित दोषोंको शरद्-कालमें भली प्रकारसे शोधन करते हुए ऋतुजन्य रोग कभी नहीं होते ॥ ४५ ॥

**नित्यं हिताहारविहारसेवी**
**समीक्ष्यकारी विषयेष्वसक्तः ।**
**दाता समः सत्यपरः क्षमावा-**
**नाप्तोपसेवी च भवत्यरोगः ॥ ४६ ॥**

नित्य हितकारी आहार-विहारके सेवन करनेसे, सोच विचार कर चलनेसे, विषयोमे अलिप्त रहनेसे, दान देनेसे, समबुद्धि रखनेसे, सत्यपरायण रहनेसे, क्षमावान् रहनेसे, तथा आप्त पुरुषोका सेवन करनेसे मनुष्य निरोगी रहता है ॥ ४६ ॥

**अर्थेष्वलभ्येष्वकृतप्रयत्नं**
**कृतादरं नित्यमुपायवत्सु ।**
**जितेन्द्रियं नानुतपन्ति रोगा-**
**स्तत युक्तं यदि नास्ति दैवम् ॥ ४७ ॥**

अप्राप्य अर्थोंमें (विषयोमे) जो प्रयत्नशील नहीं होता, तथा प्राप्य विषयोके लिये सदा प्रयत्नशील रहता है, एवं जितेन्द्रिय व्यक्तिको रोग नहीं होते, बशर्ते दैव ( प्राक्तन कर्म ) फलदायक नहीं हो । अर्थात् प्राक्तन कर्म रोगोत्पत्ति कर सकता है ॥४७॥

**कालोऽनुकूलो विषया मनोज्ञा**
**धर्म्याः क्रियाः कर्म सुखानुबन्धि ।**
**सत्त्वं विधेयं विशदा च बुद्धि-**
**र्भवन्ति धीरस्य सदा सुखाय ॥ ४८ ॥**

**इति रोगानुत्पादनीयो नाम पञ्चमोऽध्यायः ॥५॥**

काल ( हीन-अति-मिथ्यायोगरहित ) का अनुकूल होना, मनके लिये प्रिय विषय, धर्मप्रधान क्रियाएँ, दोनो लोकोमें सुखदायक कर्म, स्वतंत्र मन, निर्मल बुद्धि–ये धैर्यशाली पुरुषके लिये सदा सुखदायक होती हैं ॥ ४८ ॥

इति रोगानुत्पादनीय नाम पाचवा अध्याय समाप्त हुआ ॥ ५ ॥

---

## षष्ठोऽध्यायः ।

**अथातो द्रवद्रव्यविज्ञानीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे द्रवद्रव्यविज्ञानीय नामक अध्यायकी व्याख्या करेगे–जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोने हमको कहा था ।

**वक्तव्य**—पिछले अध्यायोंमें विहारको कहा–अब आहारको कहते हैं । आहारमें द्रव द्रव्य और स्थूल द्रव्य दो प्रकारके पदार्थ हैं । इनमें द्रव अधिकत बरता जाता है, इसलिये प्रथम उसका वर्णन करते हैं । इसमेंभी सबसे पहले जलके वर्गको कहते है ॥ १ ॥ २ ॥

**जीवनं तर्पणं हृद्यं ह्लादि बुद्धिप्रबोधनम् ।**
**तन्वव्यक्तरसं मृष्टं शीतं लघ्वमृतोपमम् ॥ ३ ॥**
**सूर्योद्धृतप्रमुक्तत्वाल्लघु फापहम् ।**
**शैत्य[illegible]त्वैः पित्तरक्तविषार्तिजित् ॥ ४ ॥**
**गङ्गाम्बु नभसो भ्रष्टं स्पृष्टं त्वर्केन्दुमारुतैः ।**
**हिताहितत्वे तद्भूयो देशक पेक्षते ॥ ५ ॥**

गं—जल-जीवन ( जीवनत्वादि गुणयुक्त, धातु-वर्धक ), तर्पण ( तृप्तिकारक ), हृद्य ( हृदयके लिये प्रिय ), ह्लादि ( प्रसन्नताकारक ), बुद्धिप्रबोधन ( बुद्धिमे पटुता उत्पन्न करनेवाला ), तनु ( स्वच्छ ), अव्यक्त रस ( मधुरादि अस्पष्ट रस ), मृष्ट ( मनके लिये प्रीणक ) शीतल, शुचि ( पवित्र ), अमृतके समान, सूर्यसे खीचा जाकर पुन नीचे गिरनेसे लघु, वात-कफनाशक, शीतल, जीवनदायी एवं सौम्य होनेसे पित्त, रक्त और विषपीड़ा नाशक है । गंगा का जल आकाशसे गिरा-सूर्य, चन्द्रमा और वायुसे स्पर्श करता हुआ हित-अहितके लिये देश एवं कालकी अपेक्षा करता है ।

**वक्तव्य**—चरकमे उदकको आश्वासन देनेवाले पदार्थोमे श्रेष्ठ कहा है[1] । यह आश्वासन इसके जीवन आदि गुणोके कारण होता है । यह जल प्रथम सूर्यकी किरणोसे खीचा जाता है, और फिर आकाशसे नीचे गिरता है । गिरता हुआ जल सूर्य, चन्द्रमा और वायुसे स्पर्श करता है। लोकमे ये तीनो पित्त, कफ और वायु इन तीनके प्रतिनिधि हैं । इन तीनसे स्पर्श करते हुए इनके गुणोको लेकर पुन देश एवं कालकी अपेक्षासे हित-अहित उत्पन्न करता है ॥ ३–५ ॥

**येनाभिवृष्टममलं शाल्यन्नं राजतस्थितम् ।**
**अक्लिन्नमविवर्णं वा तत्तोयं गाङ्गमन्यथा ॥ ६ ॥**
**सामुद्रं तन्न पातव्यं मासादाश्वयुजाद्विना ।**

चादीके पात्रमे स्थित शाल्यन्न ( हैमन्तिक चावलोका भात ) जिस जलसे सिक्त करनेपर निर्मल, दुर्गन्ध एवं विवर्णता-रहित बना रहे वह जल गागेय है और पीने योग्य हैं, इससे विपरीत सामुद्र जल है, इसे आश्विनके सिवाय अन्य समयोमे नहीं पीना चाहिये ।

**वक्तव्य**—पृथ्वीपर पानीके बाष्प होनेके दो महास्रोत हैं—१ समुद्र, २ नदी नाले । इनसे पानी बाष्प होकर आकाशसे चार रूपोमें पृथ्वीपर आता है । १ धार ( वर्षाके रूपमें बरसा ), २ कार ( ओलेके रूपमें ), ३ तौषार ( ओसके रूपमे ), ४ हिम ( बर्फके रूपमें बने टुकड़ोके रूपमे ). इनमे धाररूप जलही अधिक रूपमें सुगमतासे प्राप्य है, यह इनमे सबसे लघु है । यह दो प्रकारका है १ गंगा (नदियोंसे उत्पन्न) और २ सामुद्र (समुद्रसे उत्पन्न) । इनमे नदियोंवाले बरसातके जलसे शाल्यन्न बिगडता नहीं ( सुगमतासे पक सकता है ) और सामुद्र जलसे बिगड़ जाता है । परन्तु बाष्प होनेके पीछे पानीके दोष दूर होनेपर सब जल एक जैसे निर्दोष बन जाते हैं । इनमेसे समुद्रका जल आश्विन मासके सिवाय अन्यत्र नही पीना चाहिये ॥६॥—

**खातधौतशिलापृष्ठवस्त्रादिभ्यः स्रुतं जलम् ॥ ७ ॥**
**हेममृन्मयपात्रस्थमविपन्नं सदा पिबेत् ।**

**दिव्य उदक**—खात ( खोदकर निकाला ), धौत ( झरनेका पानी ), शिलापृष्ठसे बहता हुआ, वस्त्रादिसे छाना, स्वर्ण या मिट्टीके पात्रमे स्थित और अविकृत जल सदा पीना चाहिये ॥ ७ ॥—

**तदभावे च भूमिष्ठमान्तरिक्षानुकारि यत् ॥ ८ ॥**

इसके अभावमे ( अन्तरिक्ष जलके अभावमे ) भूमिका पानी पीना चाहिये, यह गुणोमे अन्तरिक्ष जलके समान होता है ॥८॥

**श्वेते कषायं तत्स्वादु कृष्णे तिक्तं च पाण्डुरे ।**
**नीले कषायमधुरं देशे लवणमूषरे ॥ ९ ॥**
**सक्षारं कपिले मिश्रं मिश्रेऽथाम्बुगुणाधिके ।**
**मधुरं लवणाम्लं तु भवेद्भूमिगुणाधिके ॥ १० ॥**
**तेजोधिके तिक्तकटु कषायं पवनाधिके ।**
**दिव्यानुकारि त्वव्यक्तरसत्वात्खगुणाधिके ॥ ११ ॥**
**शुचिपृथ्वसितश्वेते देशे चार्कानिलाहतम् ।**

**देशभेदसे जलके गुण**—श्वेत मिट्टीमे कषाय रस, कालीमें मधुर, पाण्डुरमे तिक्त, नीली मिट्टीमे कषाय-मधुर, ऊषर प्रदेशमे लवण, कपिलमे ईषत्क्षार, मिश्र भूमिमे मिश्र गुण जल होता है । जिस भूमिमें जलीय तत्त्वकी अधिकता होती है—वहा मधुर, पार्थिवतत्त्वकी अधिकतामे लवण-अम्ल युक्त, तेजतत्त्वकी अधिकतामे तिक्त-कटु, वायुकी अधिकतामे कषाय रस, आकाशगुणकी अधिकतामे अव्यक्त रस होनेसे गुणोमें आकाश जलके समान गुणवाला होता है । काली-सफेद भूमिमे सूर्य और वायुसे ताडित जल पवित्र होता है ॥ ९–११ ॥—

**कौपसारसताडागचौण्ड्यप्र ौद्भिदम् ॥ १२ ॥**
**वापीनदीतोयमिति तत् पुनः स्मृ ।**

**जलके आठ भेद**–कौपम् (कुएसे उत्पन्न), सारस (बड़ा–तालाबमें उत्पन्न ), ताडाग ( छोटा तालाव ), चौण्ड्य ( पर्वतमे भूमि फोड़कर निकला पानी ), प्रस्रवण ( झरनेका पानी ), औद्भिद ( चश्मेका पानी ), वापी ( जिसमें सीढीयाँ नीचे तक जानेके लिये हो ), और नदी जल ये आठ प्रकारका जल है । इन आठ स्थानोंसे जल प्राप्त होता है ॥ १२ ॥—

**सक्षारं पित्तकृत्कौपं दीपनं नातिवातलम् ॥ १३ ॥**
**सारसं स्वादु लघु च ता ं गुरु लम् ।**
**चौण्ड्यं तु पित्तलं दोषहरं प्रस्रवणोदकम् ॥ १४ ॥**

---

१ 'उदकमाश्वासकराणा श्रेष्ठम्' चरक. सू. स्था. अ २५.

२ आन्तरीक्ष चतुर्विधम् । तद्यथा–धार, कार, तौषार, हैममिति । तेषा धार प्रधानम्, लघुत्वात् । तत्पुनर्द्विविधम्–गाङ्ग सामुद्र च । सुश्रुत. सूत्र. ४५-७.

**औद्भिदं स्वादु पित्तघ्नं स्वादु वापीजलं लघु ।**
**नादेयं　　　रूक्षं कटुकं च तथाऽऽदिशेत् ॥ १५ ॥**
**धन्वानूपमहीध्राणां सामीप्याद्गुरुलाघवम् ।**

कुएका जल क्षारयुक्त ( ईषत्क्षारयुक्त ), सारसका जल-अग्निदीपक, अल्पवातकारक, स्वादु और लघु है । ताडाग ( तालावका जल ) गुरु और वातकारक है । चौण्डका जल-पित्तकारक, झरनेका जल-दोषनाशक, औद्भिदजल मधुर, पित्त-नाशक, वापी जल-मधुर एवं लघु, नदीका जल-वातकारक, रुक्ष, कटु होता है । ये यदि धन्वदेशमे ( जागल देशमे ), आनूप देशमे, या पर्वतोंके समीप हो तो-इन्हे इन देशोके अनुसार गुरु-लघु समझना चाहिये ।

**वक्तव्य**—इनमें नदीको छोडकर शेष जलोमें गुरुता-लघुता इनके प्रदेशके अनुसार समझनी चाहिये । अर्थात् आनूपदेशमें स्थित कुए आदि गुरु होते हैं । जागल देशमे स्थित कुए आदि लघु होते हैं । पर्वतमे स्थित कुए आदि अत्यन्त लघु होते हैं ॥ १३-१५ ॥—

**पश्चिमोदधिगाः शीघ्रवहा याश्चामलोदकाः ॥ १६ ॥**
**पथ्याः　　　[illegible]त्ता नद्यो वि[illegible]ऽन्यथा ।**
**[illegible]क्षेपविच्छेदैः खेदितोदकाः ॥ १७ ॥**
**हिमवन्मलयोद्भूताः पथ्यास्ता एव च स्थिराः ।**
**कृमिश्लीपदहृत्कण्ठशिरोरोगान्प्रकुर्वते ॥ १८ ॥**

जो नदिया पश्चिमदिशाके समुद्रमें गिरती हैं, शीघ्रतासे बहती हैं, पानी जिनका निर्मल है, सक्षेपसे ये नदिया पथ्य हैं, इससे विपरीत अपथ्य है । पत्थर-शिलाओंके थपेड़ोसे टकराती हुई जलवाली नदियां-जो मलयाचलसे उत्पन्न होती हैं, वे हिमालयसे उत्पन्न होनेवाली नदियोके समान पथ्य हैं । जिन नदियोंका पानी स्थिर है-वे कृमि, श्लीपद, हृदयरोग, कंठरोग और शिरोरोगोको उत्पन्न करती हैं ॥१६-१८॥

**प्राच्यावन्त्यपरान्तोत्था दुर्नामानि महेन्द्रजाः ।**
**उदरश्लीपदातङ्कान्　　　विन्ध्यभवाः पुनः ॥ १९ ॥**
**कुष्ठ[illegible] दोषघ्न्यः पारियात्रजाः ।**
**बलपौरुषकारिण्यः सागराम्बु त्रिदोषकृत् ॥ २० ॥**

प्राच्य ( गौड़ देश बंगाल ), अवन्ति ( मालवा ), अपरान्त ( कोंकण )में उत्पन्न नदिया अर्शरोगको, महेन्द्र पर्वतसे उत्पन्न नदिया उदर एवं श्लीपद रोगको, सह्यादि और विन्ध्याचलसे उत्पन्न नदिया कुष्ठ, पाण्डु तथा शिरोरोगोको, पारियात्र पर्वतसे उत्पन्न त्रिदोषनाशक, बल एवं वृषता उत्पन्न करनेवाली, तथा समुद्रसे उत्पन्न नदिया त्रिदोषकारक हैं ।

**वक्तव्य**—हिमालयसे उत्पन्न नदिया पथ्य हैं । पारियात्रसे उत्पन्न नदियोंको चरकमें अपथ्य बताया है[1] । परन्तु यहापर यदि उनका पानी पत्थर आदिसे टूटकर शीघ्र बहता है, तो वे भी पथ्य हैं, और यदि पानी धीरे धीरे या स्थिरतासे बहता है तो ये रोगोत्पादक हैं-ऐसा कहनेसे विरोध नहीं रहता ॥ १९ ॥ २० ॥

**कीटाहिमूत्रविट्कोथतृणजालोत्कराविलम् ।**
**पङ्कपङ्कजशैवालहठपर्णादिसंस्तृतम् ॥ २१ ॥**
**सूर्येन्दुपवनादृष्टं जुष्टं च क्षुद्रजन्तुभिः ।**
**अभिवृष्टं विवर्णं च कलुषं स्थूलफेनिलम् ॥ २२ ॥**
**विरसं गन्धवत्तप्तं दन्तग्राह्यतिशैत्यतः ।**
**अनार्तवं च यद्दिव्यमार्तवं प्रथमं च यत् ॥ २३ ॥**
**लूतादितन्तुविण्मूत्रविषसंश्लेषदूषितम् ।**
**तत्कुर्यात्स्ना[illegible]भ्यां तृष्णाऽऽध्मानोदरज्वरान् २४**
**कासाग्निसादाभिष्यन्दकण्डूगण्डादिकानतः ।**
**तद्वर्जयेदभावे वा तोयस्यान्यस्य　　ते ॥ २५ ॥**
**घनवस्त्रपरिस्रावैः क्षुद्रजन्त्वभिरक्षणम् ।**
**व्याप　　　तपनमग्र्यकायसपिण्डकैः ॥ २६ ॥**
**पर्णीमूलबिसग्रन्थिमुक्ताकतकशैवलैः ।**
**गोमेदकाभ्यां वा कारयेत्तत्प्रसादनम् ॥ २७ ॥**
**पाटलाकरवीरादिकुसुमैर्गन्धनाशनम् ।**

**दूषितजल**—कीट (लूतादि) सर्पादिके मूत्र-मल-मृत शरीरके सड़नेसे, तृणसमूह, उत्कर ( कूड़ा-करकरकट )से गन्दा बना; कीचड़, कमल, सरवाल, हठ ( तृणविशेष ), पत्ते आदिसे भरा, सूर्य-चन्द्र और वायुके स्पर्शसे रहित, छोटे छोटे जन्तुओसे व्याप्त; तत्काल बरसे हुए पानीसे मिलित, विवर्ण, मलिन, बहुत झागयुक्त, नीरस, गन्धयुक्त, गरम तथा अतिशीतल होनेसे दान्तोके लिये अग्राह्य, विना ऋतुके बरसा, तथा अन्तरिक्षका पानी जो ऋतुमें पहिलेही पहले बरसा हो, लूता आदिके तन्तु-मल-मूत्र-विषके सपर्कके कारण दूषित जल, स्नान या पान करनेसे तृष्णा, आध्मान, उदररोग, ज्वर, कास, अग्निमान्द्य, अभिष्यन्द, कण्डू, गण्डरोग आदिको उत्पन्न करता है । इसलिये इसे जलको छोड़ देना चाहिये, अथवा दूसरे जलके अभावमें इसे घने वस्त्रसे छानकर, छोटे जन्तुओंसे सुरक्षित कर पसन्द करे ।

इस दूषित जलको अग्नि, सूर्य, लोहेके गरम गोलोसे गरम करके, पर्णीमूल (ऐरक), बिसग्रन्थि (पर्वतीय निर्विषी), मुक्ता, कतक ( निर्मली ), शैवाल (सरवाल ), वस्त्र, गोमेदक मणिसे शुद्ध-निर्मल बनाये । पाटला, करवीर ( कनेर ), आदिके फूलोंसे इस जलकी गन्धको नाश करे ।

**वक्तव्य**—यहां पर दूषित जलको शोधनका विधान है । प्रकृतिमे जल कैसे शुद्ध हो जाता है, इसका स्पष्टीकरण-नदियोंके विषयमे-उपलास्फालन आदि श्लोकसे बताया है । पत्थरोपर पानीके गिरनेमे उनके थपेड़ोंसे पानीमें ऑक्सिजनके मिलनेसे शुद्धता आती है, और इसकी गति बढ जाती है, इससे पानी शुद्ध हो जाता है । इस श्लोकमे कृत्रिम विधि बताई है । बिस-ग्रन्थिका अर्थ कमलकी गाठभी करते हैं । परन्तु इन्दुने इसका

१ देखिये चरकसहिता सूत्रस्थान अ. २७ में यथा-'पारियात्र-भवायाश्च विन्ध्यसह्यभवाश्च या । शिरोहृद्रोगकुष्ठाना ता हेतु श्लीपदस्य च ॥'

पर्य्याय 'त्रिपादिका' दिया है । पहाड़मे मिलनेवाली यह निर्विषी त्रिपादिका होता है और जहापर वत्सनाभ मिलता है उसके पासही यह मिलती है और कोई बूटी वहा नहीं होती॥२१-२७॥-

**पानीयं न तु पानीयं पानीयेऽन्यप्रदेशजे ॥ २८ ॥**
**अजीर्णे कथितं चामे पक्के जीर्णेऽपि नेतरत् ।**
**शीते विधिरयं तप्ते त्वजीर्णे शिशिरं त्यजेत् ॥ २९ ॥**

अन्य प्रदेशजन्य पानीयके पीनेपर–जबतक वह जीर्ण न हो जाये, दूसरा पानी नहीं पीना चाहिये । अपक्व जलके विना जीर्ण हुए उबाला हुवा पानी नहीं पीना चाहिये । उबाले हुवे पानीके पीनेपर–विना खाये कच्चा ( विना उबाला ) पानी नहीं पीना चाहिये । यह शीत जलके लियेही विधि है, गरम जलके विना जीर्ण हुए शीतल जल नहीं पीना चाहिये । ( जीर्ण होनेपर पी लेना चाहिये ) ।

**वक्तव्य**—कुएका पानी पीनेपर जबतक वह जीर्ण न हो जाये तबतक तालाब, सरोवर आदिका दूसरा पानी नही पीना चाहिये । कच्चा विना उबाला जल जबतक जीर्ण न हो तबतक उबाला हुवा पानी नही पीना चाहिये । उबाले हुए पानीके जीर्ण होनेपर सजातीय पानी–कच्चा नही पीना चाहिये । पानीके विना पचे–शीतल जल नहीं पीना चाहिये । जीर्ण हो जानेपर शीतल पानी पीना चाहिये ॥ २८ ॥ २९ ॥

**पानीयं प्राणिनां प्राणा विश्वमेव च तन्मयम् ।**
**अतोऽत्यन्तनिषेधेऽपि न क्वचिद्वारि वार्यते ॥ ३० ॥**
**आस्यशोषाङ्गसादाद्या मृत्युर्वा तदलाभतः ।**
**न हि तोयाद्विना वृत्तिः व्याधितस्य च ॥३१॥**

पानी सब प्राणियोका प्राण है, सम्पूर्ण ससार जलमय है । इसलिये पूर्णनिषेध करनेपरभी पानीका निषेध कहीं नहीं लिया जाता । पानीके न मिलनेसे–मुखकी शुष्कता, अगोमे पीड़ा, अथवा मृत्युभी हो जाती है । पानीके विना न तो स्वस्थ व्यक्तिका और न रुग्ण व्यक्तिका जीवन टिक सकता है ।

**वक्तव्य**—भूमण्डलमें पानी तीन चौथाई है, हमारे शरीरके सघटनमेभी अस्सी प्रतिशतकके लगभग पानीकी मात्रा है । इसलिये सब संसार इसमें तन्मय है और यह प्राण है ॥३०॥३१॥

**केवलं सौषधं पक्वमाममुष्णं हितं च तत् ।**
**समीक्ष्य मात्रया युक्तममृतं विषमन्यथा ॥ ३२ ॥**

केवल ( सम्पूर्ण रूपमे ), सौषध ( औषधयुक्त ), पक्व ( उबाला हुआ ), आम ( कच्चा ), उष्ण ( कोसा गरम, शीत गरम ) इन पाच प्रकारके पानीकी विवेचना करके मात्रामें प्रयुक्त करनेसे यह अमृत है, और अन्यरूपमे विषके समान होता है ॥ ३२ ॥

**अतियोगेन सलिलं तृष्यतोऽपि प्रयोजितम् ।**
**प्रयाति पित्तश्लेष्मत्वं ज्वरितस्य विशेषतः ॥ ३३ ॥**
**वर्धयत्यामतृण्निद्रातन्द्राऽऽध्मानाङ्गगौरवम् ।**
**कासाग्निसादहृल्लासप्रसेकश्वासपीनसान् ॥ ३४ ॥**

अत्यन्त प्यास लगनेपर दिया हुवा शीतल जल-पित्त-कफ रूपमे हो जाता है, विशेषकर ज्वरमे प्यास लगनेपर दिया शीतल जल प्यासको बढ़ता है, आम, तृषा, निद्रा, तन्द्रा, आध्मान, अगोंका भारीपन, कास, अग्निमान्द्य, जीभ चलाना, मुखसे लालास्राव, श्वास और पीनम रोग उत्पन्न करता है ।

**वक्तव्य**—ज्वरमे आमके कारण अग्नि बाहर त्वचामें आ जाती है, इसीसे ज्वर उत्पन्न होता है । और पानी-आमका तर्पक ( बढानेवाला ) है । इसलिये शीतलजल, आम-प्यास आदिको बढ़ाता है ॥ ३३ ॥ ३४ ॥

**पाके स्वादु हिमं वीर्ये तदुष्णमपि योजितम् ।**
**तस्मादयोगपानेन लाघवान्न वियोजयेत् ॥ ३५ ॥**

सब प्रकारका जल मधुर विपाकवाला होता है । यह गरम होनेपर स्पर्शमे उष्ण होनेपरभी वीर्यमे शीत होता है । इसलिये अतिशय थोड़ा पीनेपरभी लघु रहता है ।

**वक्तव्य**—पानी गरम करनेपरभी विपाकमें मधुर और वीर्यमे शीत रहता है इसलिये गरम जलको लघु समझकर अधिक मात्रामे नहीं पीना चाहिये । गरम पानी थोड़ी मात्रामें लघु होता है ॥ ३५ ॥

**आमविष्टब्धयोः कोष्णं निष्पिपासोऽप्यपः पिबेत् ।**
**यावत्यः क्लेदयन्त्यन्नमतिक्लेदोऽग्निनाशनः ॥ ३६ ॥**
**विबद्धः कफवाताभ्यां मुक्तामाशयबन्धनः ।**
**पच्यते क्षिप्रमाहारः कोष्णतोयद्रवीकृतः ॥ ३७ ॥**

**कोष्णजल**—आम ( कफद्वारा जठराग्निके नष्ट होनेसे न पचा अन्न ) और विष्टब्ध ( वाताजीर्ण )मे प्यासके न होनेपरभी गरम जल इतनी मात्रामें पीना चाहिये, जिससे अन्नका क्लेदन मात्र हो जाय । क्योकि अतिक्लेद हो जानेसे जाठराग्निका नाश हो जाता है । कफ वातके कारण उदरमे रुका हुवा आहार-गरम जलसे द्रव होकर आमाशयके बन्धनसे छुटकर शीघ्र पच जाता है ।

**वक्तव्य**—गरम जलके कारण आहार आमाशयसे मुक्त होता है; आमाशयमें अन्नको रोकनेवाले कफ और वायु हैं । गरम जल कफ और वायु दोनोंको शान्त करता है । इनके शान्त होनेसे आहार स्वतंत्र हो जाता है । इसलिये शीघ्र पच जाता है । गरम जलको थोड़ी मात्रामें पीना चाहिये, अधिक मात्रामें पीया गरम जल–शीतवीर्य होनेसे अग्निकाही शमन करेगा ॥ ३६ ॥ ३७ ॥

**अनवस्थितदो [illegible] धिक्षीणब [illegible] च ।**
**नाल्पमप्यामसुदकं हितं तद्धि त्रिदोषकृत् ॥ ३८ ॥**
**तेजसः प्रतिपक्षत्वान्मन्दाग्निर्वर्जयेज्जलम् ।**
**सर्वमेव तथा [illegible]विद्रधिगुल्मिनः ॥ ३९ ॥**



१ चरकमें [illegible] यति, अग्नि चोदर्यमुदीरयति, क्षिप्र जरा गच्छति [illegible] शोषयति, स्वल्पमपि च पीत तृष्णाप्रशमनायोपकल्पते [illegible] ५.

**पाण्डूदराति ग्रहणीशोषशोफिनः ।**
**मल्पमशक्तौ तु पेयमौषधसंस्कृतम् ॥ ४० ॥**
**ऋते शरन्निदाघाभ्यां पिबेत्स्वस्थोऽपि चाल्पशः ।**

जिस पुरुषके दोष एवं अग्नि अस्थिर हो, रोगोंके कारण जिसका बल क्षीण होगया हो, उनको थोड़ाभी कच्चा जल ( विना पका ) नहीं पीना चाहिये, क्योंकि कच्चा जल पीने पर तीनो दोषोंको कुपित करता है। मन्दाग्नि व्यक्तिकोभी अग्निका प्रतिपक्षी होनेसे शीतल जलका परित्याग करना चाहिये । अभिष्यन्द, प्लीहा, विद्रधि, गुल्मरोगी, पाण्डु, उदर, अर्श, अतिसार, ग्रहणी, शोष और शोफ रोगीको यदि पानीके विना न चल सके तो इच्छित औषधियोसे सस्कृत जल थोड़ा पीना चाहिये । स्वस्थ पुरुषकोभी ग्रीष्म और शरद् ऋतुको छोड़कर शेष ऋतुवोंमे जल थोडा पीना चाहिये । इन ऋतुवोंमे यथेच्छ पानी पीना चाहिये ॥ ३८–४० ॥—

**भक्तस्यादौ जलं पीत सादं कृशाङ्गताम् ॥ ४१ ॥**
**अन्ते करोति स्थूलत्वमूर्ध्वं चामाशयात्कफम् ।**
**मध्ये मध्याङ्गतां धातूनां जरणं सुखम् ॥ ४२ ॥**

भोजनकालमें अन्नसे पहले पिया जल अग्निमान्द्य और कृशताको उत्पन्न करता है । अन्नके पीछे पिया जल स्थूलता एवं आमाशयसे उपर कफकी वृद्धि करता है । आहारके बीचमे पिया जल अगोंमें समानता ( न वृद्धि और न न्यूनता ) धातुवोंकी समता तथा अन्नको सुगमतासे पचाता है ॥ ४१ ॥ ४२ ॥

**शीतं मदात्ययग्लानिमूर्च्छाच्छर्दिश्रमभ्रमान् ।**
**तृष्णोष्मदाहपित्तासृग्विषाण्यम्बु निहन्ति तत् ॥४३॥**

शीतल जल मदात्यय, ग्लानि, मूर्च्छा, वमन, श्रम, भ्रम, तृष्णा, उष्णदाह, पित्त, रक्त और विषको नष्ट करता है ॥४३॥

**क्षीणपादत्रिभागार्धं देशर्तुगुरुलाघवात् ।**
**क्वथितं फेनरहितमवेगममलं हितम् ॥ ४४ ॥**
**हिध्माऽऽध्मानानिलश्लेष्मतृट्कासश्वासपीनसे ।**
**पार्श्वशूलाममेदःसु सद्यःशुद्धौ नवज्वरे ॥ ४५ ॥**
**दीपनं लघु बस्तिविशोधनम् ।**

**उष्ण जलके गुण**—देश ऋतु एवं गुरु लघुका विचार करके चतुर्थांश, तीन भाग अथवा अर्धांश क्षीण करके गरम किया, झागरहित, वेगशून्य, निर्मल जल हितकारी है। यह जल हिक्का, आध्मान, वायु, कफ, प्यास, कास, श्वास, पीनस, पार्श्वशूल, आमदोष, मेदरोगमे तुरन्त शोधन करनेपर, नवज्वरमें उपयोगी है। अग्निदीपक, पाचक, कण्ठके लिये हितकारी, लघु और बस्तिशोधक है ।

**वक्तव्य**—देश ऋतुकी अपेक्षासे जहा पानी थोडा गुरु हो, वहापर पानीका $\frac{1}{4}$ भाग क्षीण करना ठीक है। जहा अधिक गुरु हो वहा $\frac{3}{4}$ भाग, और जहा मध्यम गुरुता हो, वहा $\frac{1}{2}$ भाग क्षीण करे। गरम पानीमे भी जब तक झाग रहती है, वह कच्चा होता है। झागकी शान्ति होनेपर तथा वेगरहित होनेपर पानी हितकारी है। $\frac{3}{4}$ भाग क्षीण पानी पित्तनाशक, $\frac{1}{2}$ भाग क्षीण वातरहित, और $\frac{3}{4}$ भाग क्षीण कफनाशक है[2] ॥ ४४–४५ ॥—

**पाषाणरूप्यमृद्धेमजतुतापार्कतापितम् ॥ ४६ ॥**
**पानीयमुष्णं शीतं वा त्रिदोषघ्नं तृडर्तिजित् ।**
**लघ्वरूक्षं क्लमघ्नं च तोयं क्वथितशीतलम् ॥ ४७ ॥**
**संसर्गे पित्तकफयोः सन्निपाते च शस्यते ।**
**तोयं वह्निगुणभ्रष्टं पाकेऽम्लं सर्वदोषकृत् ॥ ४८ ॥**
**भवेत्पर्युषितं तच्च**

गरम किये पत्थर, चादी, मिट्टी, स्वर्ण, लाख आदिसे अथवा सूर्यकी किरणोसे गरम किया अथवा शीतल करके पिया जल, त्रिदोषनाशक एव तृषानाशक है। गरम करके शीतल किया जल लघु, रूक्षतारहित, क्लमनाशक, पित्त-कफके मिलित होनेपर और सन्निपातमे उत्तम है। ( वातमे, वातकफमे अथवा कफमे उत्तम नही )।

गरम करके ठण्डे हुए जलपर रात बीत जानेसे यह जल अग्निके लघुत्व, दीपनीय आदि गुणोसे रहित हो जानेके कारण सम्पूर्ण दोषोंको करनेवाला, और विपाकमें अम्ल होता है ॥ ४६–४८ ॥—

**तोयं हिमकरोद्भवम् ।**
**अतिशैत्यगुरुस्थैर्यसङ्घातैः कफ त् ॥ ४९ ॥**
**चन्द्रकान्तभवं रक्षोविषपित्तज्वरापहम् ।**
**दृष्टिमेधावपुःस्थैर्यकरं स्वादु हिमं लघु ॥ ५० ॥**
**नारिकेलोदकं स्निग्धं स्वादु वृष्यं हिमं लघु ।**
**तृष्णापित्तानिलहरं दीपनं बस्तिशोधनम् ॥ ५१ ॥**

बर्फ या ओलेका पानी अति शीतल, गुरु एवं स्थिरगुणयुक्त होनेसे कफवात करनेवाला है। चन्द्रकान्त मणिसे बहनेवाला पानी, रक्षोघ्न, विष, पित्त एव ज्वरनाशक, दृष्टि, मेधा, शरीरको स्थिर करनेवाला, मधुर, शीतल एवं लघु है[3]।

---

१ 'ज्वरितस्य कायसमुत्थानदेशकालानभिसमीक्ष्य पाचनार्थं पानीयमुष्ण प्रयच्छन्ति भिषज. ।' चरक॰ वि॰ अ. ३।४५

२ यत्क्वाथ्यमान निर्वेग निष्फेन निर्मल लघु । चतुर्भागावशिष्ट तु तत्तोय कफरोगनुत् । तत्पादहीन पित्तघ्न, हीनमर्धेन वातनुत् ॥

३ **अवश्याय जल**—पानतृड्दाहपित्तास्रकुष्ठोरुस्तम्भमेहजित् ।
ग्रीष्मे तु सर्वजन्तूना स्पर्शनादपि शस्यते ॥
रूक्षस्तनुरवश्याय शीतो वातास्रकोपन ।

**पद्मिनी जल**—पद्मिन्यम्बु च पित्तघ्न कफकृत् विरस गुरु ।

**हिम जल**—हिम तु शीतल रूक्ष दारुण सूक्ष्ममेव च ।
कफ न सदूषयति न पित्त न च मारुतम् ॥
तथाऽश्मवर्षप्रालेय हिमादल्पान्तर गुणै ।
चराचराणामहितम् ॥

**तुषारजल**—तुषार त्वग्निनाशनम् ॥

**नारिके** —नारियलका जल स्निग्ध, स्वादु, वृष्य, शीतल, लघु, प्यास, वायु, पित्तनाशक, अग्निदीपक और बस्ति-(मूत्र)शोधक है[1] ॥ ४९-५१ ॥

**दिव्यं वारि वरं वर्षे नादेयमवरं परम् ।**
**इति तोयवर्गः ।**

बरसातमें वर्षाजल अत्यन्त पथ्य है और नदी जल अत्यन्त अपथ्य है ।-

यह तोयवर्ग समाप्त हुवा ।

**गव्यं माहिषमाजं च कारभं स्त्रैणमाविकम् ॥ ५२ ॥**
**ऐभमैकशफं चेति क्षीरमष्टविधं स्मृतम् ।**
**स्वादुपाकरसं स्निग्धमोजस्यं धातुवर्धनम् ॥ ५३ ॥**
**वातपित्तहरं वृष्यं श्लेष्मलं गुरु शीतलम् ।**

इसके आगे क्षीरवर्ग—

गाय, भैंस, बकरी, हथनी, स्त्री, भेड़, उंटनी, घोड़ी यह आठ प्रकारका दूधका कहा है ।

**दूधके सामान्य गुण**—सब प्रकारके दूध मधुररस, मधुरविपाक, स्निग्ध, ओजसके लिये हितकारी, धातुवोंके वर्धक, वातपित्तनाशक, वृष्य, कफवर्धक, गुरु एवं शीतल प्राय करके होते हैं ।

**वक्तव्य**—प्राय कहनेसे कहीं कहीं अपवादभी होता है । यथा-बकरीका दूध लघु, भेड़का दूध गरम, घोड़ीका दूध उष्ण तथा अम्ललवणयुक्त होता है ।

जलके पीछे दूध जन्मसे सात्म्य होता है । दूध जीवनीय द्रव्योंमें सबसे श्रेष्ठ है[2] । इसलिये जलके पीछे दूधका वर्णन किया है ॥ ५२ ॥ ५३ ॥—

**प्रायः पयोऽत्र गव्यं तु जीवनीयं रसायनम् ॥ ५४ ॥**
**क्षतक्षीणहितं मेध्यं वर्ण्यं स्तन्यकरं सरम् ।**
**श्रमभ्रममदालक्ष्मीश्वासकासातितृट्क्षुधः ॥ ५५ ॥**
**जीर्णज्वरं मूत्रकृच्छ्रं रक्तपित्तं च नाशयेत् ।**

**गायका दूध**—जीवन (प्राणधारक), रसायन (रस-रक्तादि धातुओंके लाभका उपाय) है[3] । क्षत (उर क्षत रोगी) और क्षीण (धातुक्षीण) व्यक्तियोंके लिये हितकारी, मेध्य, वर्ण्य, स्तन्यवर्धक, सर (एक स्थानपर न रहनेवाला) है । श्रम, भ्रम, मद, अलक्ष्मी (दरिद्र), श्वास, कास, प्यासकी अधिकता, भूख, जीर्णज्वर, मूत्रकृच्छ्र और रक्तपित्तको नष्ट करता है ।

**वक्तव्य**—अलक्ष्मी शब्दका अर्थ पाप व दारिद्र्यभी है । यज्ञमें मधुपर्कके अन्दर गायके दूधका पूजन होता है, इससे अशुभ नष्ट होते हैं । जिसके घरमें दूध हो, वह समृद्ध-धनवानही गिना जाता है । दूधका होना समृद्धका चिन्ह है । सुश्रुतमें दूधको जीर्णज्वरमें अमृतके समान कहा है ॥५४॥५५॥-

**हितमत्यग्न्यनिद्रेभ्यो गरीयो माहिषं हिमम् ॥ ५६ ॥**

जिनकी अग्नि प्रदीप्त हो, जिनको नींद न आती हो, उनके लिये भैंसका दूध हितकारी है । भैंसका दूध-वीर्यमें शीतल है ॥ ५६ ॥

**अल्पाम्बुपानव्यायामकटुतिक्ताशनैर्लघु ।**
**आजं शोषज्वरश्वासरक्तपित्तातिसारजित् ॥ ५७ ॥**

थोड़ा पानी पीनेसे, व्यायाम करनेसे, कटु, तिक्त पदार्थोंके खानेसे-बकरीका दूध, लघु, शोष, ज्वर, श्वास, रक्तपित्त, अति-सारनाशक है ॥ ५७ ॥

**ईषद्रूक्षोष्णलवणमौष्ट्रकं दीपनं लघु ।**
**शस्तं वातकफानाहकृमिशोफोदरार्शसाम् ॥ ५८ ॥**

ऊंटनीका दूध-थोड़ा रूक्ष, उष्ण, लवणरस, अग्निदीपक, लघु होता है । वात, कफ, आनाह, कृमि, शोफ, अर्श रोगमें प्रशस्त है ॥ ५८ ॥

**मानुषं वातपित्तासृगभिघाताक्षिरोगजित् ।**
**तर्पणाश्च्योतनैर्नस्यैः**

स्त्रीका दूध-वात, पित्त, रक्त, अभिघातजन्य, अक्षिरोगोंको तर्पण, आश्च्योतन और नस्यमे बरतनेसे शान्त करता है ॥—

**अहृद्यं तूष्णमाविकम् ॥ ५९ ॥**
**वातव्याधिहरं हिध्माश्वासपित्तकफप्रदम् ।**

भेड़का दूध—हृदयके लिये अप्रिय एवं उष्ण, वातरोग-नाशक, हिक्का, श्वास, पित्त, कफ उत्पादक है ॥ ५९ ॥—

**हस्तिन्याः स्थैर्यकृद्बाढम्**

हथिनीका दूध—अतिशय स्थिरताकारक है ॥-

**उष्णं त्वै फं लघु ॥ ६० ॥**
**शाखा रं साम्ललवणं जडताकरम् ।**

घोड़ी (एकशफ) का दूध—उष्ण, लघु, शाखा (रक्तादि धातु, त्वचा अथवा हाथपैरमें) स्थित वायुनाशक, अम्ल-लवणरस, और जड़ता (स्तम्भता) कारक है ॥ ६० ॥—

**पयोऽभिष्यन्दि गुर्वामं युक्त्या शृतमतोऽन्यथा॥६१॥**
**विना तु वनितास्तन्यमाममेव तु तद्धितम् ।**
**भवेद्गरीयोऽतिशृतं धारोष्णममृतोपमम् ॥ ६२ ॥**

स्त्रियोंके दूधको छोड़कर शेष-कच्चा दूध-अभिष्यन्दि, गुरु है और युक्तिपूर्वक गरम किया (न बहुत गरम और न बहुत ठण्डा) दूध इससे विपरीत (लघु) है । स्त्रियोंका दूध कच्चाही हितकारी है । बहुत गरम किया दूध भारी है । धारोष्ण दूध अमृतके समान है ॥ ६१ ॥ ६२ ॥

---

१ **नारियलके गुण**—नारिकेलसलिल लघु बल्य शीतल च मधुर गुरु पाके ॥

तस्या(नारिकेलस्य)म्भ. शीतल हृद्य दीपन शुक्रलं लघु ।
पिपासापित्तजित् स्वादु बस्तिशुद्धिकर परम् ॥

२ क्षीर जीवनीयानाम्-श्रेष्ठतम । चरक. सू. २५.

३ लाभोपायो हि शस्ताना रसादीना रसायनम् ॥

**[illegible]म्लाशिनीनां तु गुर्वभिष्यन्दि तद्भृशम् ।**
**अचेष्टया च प्रादोपाद्गरीयः स्मृतमौषसम् ॥ ६३ ॥**
**व्याख्यातस्तेन लघिमा चेष्टावत्प्रकृतिष्वपि ।**
**ह्रस्वेषु चातिदेहेभ्यो मांसेष्वप्येवमादिशेत् ॥ ६४ ॥**

जो पशु खल खट्टी वस्तुवें खाते हैं, उनका दूध-अति भारी और महा अभिष्यन्दि होता है । चेष्टा न करनेसे अपराण्ह दूधकी अपेक्षा ओषस ( प्रात कालीन ) दूध भारी होता है । इसी प्रकार चेष्टाशील स्वभाववाले लघु होते हैं एवं भारी शरीरवालोकी अपेक्षा ह्रस्वशरीर प्राणियोंका दूध लघु होता है । यही नियम मासादिके गुरु-लघुके लिये जानना चाहिये ॥ ६३ ॥ ६४ ॥

**अम्लपाकरसं ग्राहि गुरूष्णं दधि वातजित् ।**
**मेदःशुक्रबलश्लेष्मरक्तपित्ताग्निशोफकृत् ॥ ६५ ॥**
**रोचिष्णु शस्तमरुचौ शीतके विषमज्वरे ।**
**पीनसे मूत्रकृच्छ्रे च रूक्षं तु ग्रहणीगदे ॥ ६६ ॥**
**नैवाद्यान्निशि नैवोष्णं वसन्तोष्णशरत्सु न ।**
**नामुद्गसूपं नाक्षौद्रं तन्नाघृतसितोपलम् ॥ ६७ ॥**
**न चानामलकं नापि मन्दं नो नित्यमन्यथा ।**
**ज्वरासृक्पित्तवीसर्पकुष्ठपाण्डुभ्रमप्रदम् ॥ ६८ ॥**

**दहीके गुण**—दही, अम्लविपाक, अम्लरस, सग्राही, गुरु, उष्ण, वातनाशक, मेद, शुक्र, बल, श्लेष्मा, रक्तपित्त, अग्नि एवं शोफको करनेवाली, खानेमे अच्छी लगती है, अरुचिमे प्रशस्त है ( दूसरे आहारमे रुचि करती है )। शीतपूर्वक विषम-ज्वरमें ( सतत आदिमें ) प्रशस्त है । पीनस, मूत्रकृच्छ्र और ग्रहणी रोगमे रूक्ष ( मलाई निकाली ) दही प्रशस्त है । रात्रिमे, बहुत गरम करके, बसन्त, ग्रीष्म और शरद्मे–दही नहीं खाना चाहिये । मूगकी दालके विना, मधुके विना, घीके विना, मिश्रीके विना, आवलेके विना दही नहीं खाना चाहिये । नित्य प्रतिभी दही नहीं खाना चाहिये । मन्द दही (जो पूरी तरह नही जमा) उसे नहीं खाना चाहिये । इसके विपरीत जो बरतता है उसे ज्वर, रक्तपित्त, विसर्प, कुष्ठ और पाण्डुरोग उत्पन्न होते हैं ॥६५–६८॥

**तक्रं लघु कषायाम्लं दीपनं कफवातजित् ।**
**शोफोदरार्शोग्रहणीदोषमूत्रग्रहारुचीः ॥ ६९ ॥**
**गुल्मप्लीहघृतव्यापद्गरपाण्ड्वामयान् जयेत् ।**

**तक्रके गुण**—तक्र लघु, कषाय, अम्लरस, अग्निदीपक, कफवातनाशक और शोफ, उदर, अर्श, ग्रहणीरोग, मूत्रावरोध, अरुचि, गुल्म, प्लीहा, घृतके अतिपानसे उत्पन्न रोग, गर, पाण्डु-रोगको शान्त करता है ॥ ६९ ॥—

**नैव तक्रं क्षते दद्यान्नोष्णकाले न दुर्बले ॥ ७० ॥**
**न मूर्च्छाभ्रमदाहेषु न रोगे रक्तपैत्तिके ।**

क्षतमें, उष्णकालमें (ग्रीष्ममें), दुर्बल व्यक्तिको, मूर्च्छा, भ्रम, दाहमें और रक्तपित्तरोगमें तक्र नहीं पीना चाहिये ॥ ७० ॥–

**तद्वन्मस्तु सरं स्रोतःशोधि विष्टम्भजिल्लघु ॥ ७१ ॥**

**मस्तुके गुण**—तक्रके समान मस्तुके गुण है । परन्तु यह सर ( अस्थिर ), स्रोतोका शोधक, विष्टम्भनाशक और लघु है ।

**वक्तव्य**—मस्तु–दहीको बाधकर निचोडनेसे जो पानी निकलता है, वह मस्तु है । इसी प्रकार दूधको खटाईसे फाड-कर गरम करके कपड़ेमे से छान कर जो नीचे पानी आता है, वहभी मस्तु है ॥ ७१ ॥

**शीतं स्वादु कषायाम्लं नवनीतं नवोद्धृतम् ।**
**यक्ष्माऽर्शोऽर्दितपित्तासृग्वातजिद्ग्राहि दीपनम् ॥७२॥**

**नवनीतके गुण**—तुरन्त निकाला मक्खन, शीतल, मधुर, कषाय, अम्लरस, यक्ष्मा, अर्श, अर्दित, पित्त, रक्त, वात-नाशक, अग्निदीपक और सग्राही है ॥ ७२ ॥

**क्षीरोद्भवं तु संग्राहि रक्तपित्ताक्षिरोगजित् ।**

दूधसे ( विना दही बनाये ) निकाला मक्खन सग्राही, रक्त-पित्तनाशक, नेत्ररोगनाशक है ।—

**शस्तं धीस्मृतिमेधाग्निबलायुःशुक्रचक्षुषाम् ॥ ७३ ॥**
**बाल[illegible]प्रजाकान्तिसौकुमार्यस्वरार्थिनाम् ।**
**क्षतक्षीणपरीसर्पशस्त्राग्निग्लपितात्मनाम् ॥ ७४ ॥**
**वातपित्तविषोन्मादशोषालक्ष्मीज्वरापहम् ।**
**स्नेह[illegible]मं शीतं वयसः स्थापनं परम् ॥ ७५ ॥**
**सहस्रवीर्यं विधिभिर्घृतं कर्मसहस्रकृत् ।**
**मदापस्मारमूर्च्छायशिरःकर्णाक्षियोनिजान् ॥ ७६ ॥**
**पुराणं जयति व्याधीन्व्रणशोधनरोपणम् ।**
**पूर्वोक्तांश्चाधिकान्कुर्याद्गुणांस्तदमृतोपमम् ॥ ७७ ॥**

**घीके गुण**—धी ( वस्तुको ग्रहण करनेकी शक्ति, बुद्धि ), स्मृति ( अतीत विचारशक्ति ), मेधा ( वस्तुविवेकशक्ति, प्रज्ञा ), अग्नि, बल, आयु, शुक्र आखोंके लिये, बालक, वृद्ध, सतान, कान्ति, सुकुमारता तथा स्वरकी कामना करनेवालोंके लिये प्रशस्त है । क्षत ( उर क्षतरोगी ), क्षीण, परीसर्प (विसर्प), शस्त्र, अग्निसे पीड़ित देहवालेमे प्रशस्त है । वात, पित्त, विष, उन्माद, शोष, अलक्ष्मी ( दारिद्र्य ), एव ज्वरनाशक है । सब स्नेहोंमें श्रेष्ठ है, शीतल है, वृद्धावस्थाके विना आयुको स्थिर करता है, अनेक शक्तियुक्त, नाना प्रकारकी योजनाओंसे हजारो कार्योंको करनेवाला है । पुराना ( दस साल पुराना[1] ) घृत, मद, अपस्मार, मूर्च्छा, शिर, कर्ण, अक्षिरोग, योनिरोगोंको नाश करता है, व्रणोका शोधन एवं रोपण करता है । पूर्वोक्त कहे घीके सामान्य गुणोको अधिक मात्रामें करता है, और पुराना घी अमृतके समान है[2] ॥ ७३–७७ ॥

१ जैसा कहा है—"पुराण दश वर्ष स्यात् प्रपुराणमत. परम्" ॥
२ "यथा यथा जरा याति गुणवत्स्यात्तथा तथा ॥"

**तद्वच्च घृतमण्डोऽपि रूक्षस्तीक्ष्णस्तनुश्च सः ।**

घृतका मण्ड ( उपरका स्वच्छ भाग )— घृतके गुणोसे अधिक गुणदायक, अमृतके समान, रुक्ष, तीक्ष्ण, और तनु-पतला है ॥–

**: किलाटकूर्चीकातक्रपिण्डकमोरटाः ॥ ७८ ॥**
**सक्षीरशाकपीयूषा रोचना ॰ह्निसादनाः ।**
**शुक्रनिद्राकफकरा विष्टम्भिगुरुदोषलाः ॥ ७९ ॥**

**किलाट**—कूर्चिका, तक्रपिण्डिका, मोरट, क्षीरशाक, पीयूष–ये बलकारक, रोचक, अग्निको मन्द करनेवाले, शुक्र, निद्रा और कफकारक, विष्टम्भि गुरु और दोषकारक हैं ।

**वक्तव्य**—दूधको दही या तक्रके साथ पकाकर–जब घन और द्रवभाग अलग अलग हो जाये तब **कूर्चिका**, जब विना पकाये अलग बने तब **क्षीरशाक**, इनके घने भागको अलग करनेपर **किलाट**, द्रव भागको **मोरट**, कहते हैं । पशुके व्याहनेके दिनसे लेकर जबतक दूध मलिन घट्ट ( खीसके रूपमे रहता है ) होता है तब **पीयूष** कहाता है । मोटे वस्त्रमे बंधा होनेपर द्रव भावके नीचे चूजानेपर पिण्डीभूत तक्रको **तक्र-पिण्डक** कहते हैं ॥ ७८ ॥ ७९ ॥

**विद्याद्दधिघृतादीनां गुणदोषान् यथा पयः ।**

दधि-घृत आदिके गुण और दोषोंको दूधके अनुसार समझना चाहिये ॥—

**गव्ये क्षीरघृते श्रेष्ठे निन्दिते चाविसम्भवे ॥ ८० ॥**

गायके दूध और घृत श्रेष्ठ हैं । भेड़के दूध-घी निन्दित हैं ॥८०॥

**इति क्षीरवर्गः ॥**

**इक्षो रसो गुरुः स्निग्धो बृंहणः कफमूत्रकृत् ।**
**वृष्यः शीतः पवनजिद्भुक्ते वातप्रकोपनः ॥ ८१ ॥**
**रक्तपित्तप्रशमनः स्वादुपाकरसः सरः ।**

गन्नेका रस गुरु, स्निग्ध, बृंहण-कफ-मूत्रको करनेवाला, वृष्य, वातनाशक, खानेके पीछे तुरन्त पीनेपर वातप्रकोपक, रक्तपित्त-शामक, मधुपाक, मधुररस और सर ( अस्थिर ) है ।

—द्रव प्रसंगसे इक्षुके गुण कहते हैं । गन्नेका रस–अकेला खाली पेट पीनेपर पित्तनाशक, भोजन करके पीनेपर-वायुकोपक, भोजनके बीचमे पीनेसे अति भारी है ॥ ८१ ॥—

**सोऽग्रे सलवणो दन्तपीडितः शर्करासमः ॥ ८२ ॥**

**गन्नेका रस**—गन्नेके अग्रभागमे ईषत् लवण, और दातसे चूसनेपर शर्कराके समान गुणोंवाला है ।

**वक्तव्य**—गन्ना मूलमे और मध्यमे मधुर, अगले भागमे और गाठोंमें नमकीन होता है । छोटा गन्ना कफ मेद और प्रमेह-कारक, युवा गन्ना वातनाशक, स्वादु, पित्तनाशक और तीक्ष्ण है ॥ ८२ ॥

**मूलाग्रजन्तुजुष्टादिपीडनाम्मलसंकरात् ।**
**किंचित्कालविधृत्या च विकृतिं याति यांत्रिकः ॥ ८३ ॥**
**विदाही गुरुविष्टम्भी तेनासौ**

**यांत्रि स**— मूलमे, अग्रभागमें, जन्तुवो ( शृगाल आदि ) से खाया होनेपर, यंत्रके द्वारा पीडित गन्ना–मैलके साथ मिश्रित होनेसे और थोड़े समयतक रक्खे रंहनेसे कोल्हूका रस बिगड़ जाता है । इसलिये यह रस विदाही–गुरु और विष्टम्भी होता है ।

**वक्तव्य**—कोल्हूमे गन्नेकी मूलके साथ उसका अग्रभागभी पीड़ा जाता है । जड़मे गीदड़ आदिसे खाया होनेके कारण अथवा कृमियोसे खाया होनेपर एवं मैलभी इसमें मिला रहनेसे थोड़े समय तक रक्खे रहनेके कारण यह विदग्ध हो जाता है । इसीसे यह गुरु और विष्टम्भी–कुछ देर बाद पचता है । दातसे चूसा रस बलकारक, रुचिकारक, गुरु, संतर्पणकारक, कफ और श्रमनाशक है ॥ ८३ ॥–

**तत्र पौण्ड्रकः ।**

**शैत्यप्रसादमाधुर्यैर्वरस्तमनुवांशिकः ॥ ८४ ॥**
**शतपर्वककान्तारनैपालाद्यास्ततः क्रमात् ।**
**सक्षाराः सकषायाश्च सोष्णाः किञ्चिद्विदाहिनः ॥८५॥**

**पौंड्र ( पौंडा ) आदिके गुण**—पौडा–शीतलता, निर्मलता और मधुरतामे श्रेष्ठ है । वाशिक ( वास गन्ना ) इससे हीन है । शतपर्वक, दीर्घपत्रक, नीलापीर, काष्ठेक्षु, सूचीपत्रक, तापसेक्षु, कोशकूर, और भीरुक ये सब ईषत्क्षारयुक्त, ईषत्कषाय रस, ईषदुष्ण वीर्य, और कुछ विदाही हैं ॥ ८४ ॥ ८५ ॥

**फाणितं गुर्वभिष्यन्दि चयकृन्मूत्रशोधनम् ।**

**फाणित ( राव )**—गुरु, अभिष्यन्दि, त्रिदोषसचयकारक, मूत्रशोधक है ( मूत्र बहुत लाती है ) ॥–

**नातिश्लेष्मकरो धौतः सृष्टमूत्रशकृद्गुडः ॥ ८६ ॥**

**संस्कारद्वारा साफ करके बनाया गुड़**—ईषत् श्लेष्माकारक, मल-मूत्रको बाहर निकालता है ॥ ८६ ॥

**प्रभूतकृमिमज्जासृङ्मेदोमांसकफोऽपरः ।**

बिना साफ किया गुड अतिशय कृमि उत्पादक, मज्जा, रक्त, मेद, मास और कफको बढ़ानेवाला है ।—

**: पुराणः पथ्यश्च नवः श्लेष्माग्निसादकृत् ॥८७॥**

पुराना गुड हृदयके लिये प्रिय, और पथ्य है । नया गुड़–कफ और अग्निमान्द्यको करता है ॥ ८७ ॥

**वृष्याः क्षीणक्षतहिता रक्तपित्तानि हाः ।**
**मत्स्यण्डिकाखण्डसिताः क्रमेण गुणवत्तमाः ॥ ८८ ॥**

---

१ **पर्युषित रसके गुण**–रस पर्युषितो नेष्ट तापहैकमते गुरु. । कफपित्तकर शोषी भेदनो वाथ मूत्रलः ॥
**पक्करसगुण**—पक्को गुरुरत स्निग्धः सुतीक्ष्णकफवातहा । पित्तघ्नोऽपि विशेषेण गुल्मातीसारकासहा ॥

२ **विदाहीका लक्षण**—विदाहि द्रव्यमुद्गार अम्ल कुर्यात्तथा तृषाम् । हृदि दाह च जनयेद् पाक गच्छति तच्चिरात् ॥

**तद्गुणा तिक्तमधुरा सकषाया हिमा लघुः ।**
**त्रिदोषघ्नी सिता काशेषुदर्भेच्छदसम्भवा ॥ ८९ ॥**
**दाहतृट्छर्दिमूर्च्छासृक्पित्तघ्न्यः सर्वशर्कराः ।**

**शर्कराके गुण**—शर्करा वृष्य, क्षीण एवं क्षतरोगीयोके लिये हितकारी, रक्तपित्त और वायुनाशक है । इनमे मत्स्यण्डिकासे खाण्ड: और खाण्डसे सिता क्रमश अधिक गुणोमें श्रेष्ठ है । यासशर्करा मत्स्यण्डिकाके समान गुणोवाली, तिक्त मधुर-एवं कषाय है । कास, दर्भके पत्तोंसे बनी सिता त्रिदोषनाशक है । सब प्रकारकी शर्करायें-प्यास, दाह, वमन, मूर्च्छा और रक्तपित्त नाशक हैं ।

**वक्तव्य**—गन्नेके रससे गुड़, राब, शक्कर और खाड बनती है । रावसे सीरा निकलनेपर खाड बनती है । खाडको मलनेमे सफेद खाड बनती है । यासशर्करा-बाज़ारमे इसी नामसे मिलती है[1] ॥ ८८ ॥ ८९ ॥—

**शर्करेक्षुविकाराणां फाणितं च वरावरे ॥ ९० ॥**

गन्नेसे बनी वस्तुओमे शर्करा श्रेष्ठ है, और फाणित राब हीनगुण है ॥ ९० ॥

**इतीक्षुवर्गः ॥**

**चक्षुष्यं छेदि तृट्श्लेष्मविषहिध्माऽस्रपित्तनुत् ।**
**कुष्ठमेहक्रिमिच्छर्दिश्वासकासातिसारजित् ॥ ९१ ॥**
**शोधनसन्धानरोपणं वातलं मधु ।**
**मधुरं कटुकं पाके तत्तुल्या मधुशर्करा ॥ ९२ ॥**

**मधुके गुण**—मधु-आखोके लिये हितकारी, छेदि (संहत कफ आदिको टुकड़े करती है), प्यास, कफ, विष, हिचकी, रक्तपित्तनाशक, कुष्ठ, प्रमेह, कृमि, वमन, श्वास, कास, अतीसारशामक, व्रणोका शोधक (दूषित पूय आदिको निकालनेवाला), सधान (व्रणके दो ओष्ठोको मिलानेवाला), रोपण (क्षीण मासादिको बढानेवाला), वातकारक, रूक्ष, कषायमधुररस है । मधुशर्करा मधुके समान गुणवाली है ।

**वक्तव्य**—मधु-वातकारक है, सुश्रुतमे त्रिदोपशामक कहा है । जहापर वायु शुद्ध है, किसी और दोषसे मिश्रित नही, वहापर शुद्ध मधु (अन्य द्रव्यसे न मिला) वातकारक है । और जहापर वायु पित्त आदिसे मिला है, वहापर मधु अन्य वस्तुके योगसे वायुशामक है । चूकि वायु और मधु दोनो योगवाही हैं । चरकमे मधुको गुरु और सुश्रुतने मधुको लघु कहा है । यहांपर चरकने गुरुत्व गुणसे कहा, और सुश्रुतने लघुत्वपाकदृष्टिसे कहा है । चरकमे गुरु-लघुगुणकी दृष्टिसे कहे हैं; सुश्रुतमें पाककी भी दृष्टिसे कहे हैं । जो देरमें पचता है वह गुरु गुण, और जो शीघ्र पचता है वह लघु गुण । जो पचकर मल-मूत्र लाता है, कफको बढाता है, वह गुरु पाक है । जो मल-मूत्रको रोकता है, और वायु करता है, वह लघुपाक है ।

रक्खे हुए मधुका जब पानी शुष्क हो जाता है, अथवा आगपर जब पानी सुखा लिया जाय तब मधु शर्करा बनती है ॥ ९१ ॥ ९२ ॥

**उष्णमुष्णार्तमुष्णे च युक्तं चोष्णैर्निहन्ति तत् ।**
**विषान्वयत्वेन विषपुष्पेभ्योऽपि यतो मधु ॥ ९३ ॥**
**कुर्वते ते स्वयं यच्च सविषा भ्रमरादयः ।**

अग्नि आदिपर गरम किया मधु मारक है, धूप आदिसे पीड़ित व्यक्तिके लिये मधु मारक है, गरम देशमे या गरम कालमे प्रयुक्त मधु मारक है । उष्ण स्पर्शवाले द्रव्योंके साथ मिला मधु मारक है । क्योकि मधु विषके साथ मिला रहता है । मधु विषयुक्त पुष्पोसेभी तथा अपने विषैले शरीरोसे भ्रमरादि मधुको बनाते हैं, इसलिये मधु विषसयुक्त होता है ।

**वक्तव्य**—मधुको उत्पन्न करनेवाले भ्रमर आदि विषैले होते हैं । इनके काटनेसे शरीरमें विष सचार होता है । ये भ्रमर अपने विषैले शरीरद्वारा फूलोसे तथा विषैले फूलोसे मधु बनाते हैं । इसलिये मधुमे भी विषका सयोग होता है । विषके साथ उष्णताका विरोध है । विष उष्णिमासे बढता है । क्योकि विषभी उष्ण है, उष्णिमाभी उष्ण है । अत दोनोके मिलनेसे मारक हो जाता है ॥ ९३ ॥—

**प्रच्छर्दने निरूहे च मधूष्णं न निवार्यते ॥ ९४ ॥**
**अलब्धपा श्वेव तयोर्यस्मान्निवर्त्तते ।**

वमन करानेमे और निरूह बस्तिमे उष्ण मधुका निषेध नहीं है । क्योकि मधु विना पाक हुए शीघ्र ही पुन बाहर निकल आता है । शरीरमे जीर्ण नही होने पाता ॥ ९४ ॥—

**गुरुरूक्षकषायत्वाच्छै ल्पं हितं मधु ॥ ९५ ॥**
**न हि किञ्चित्तदजीर्णाद्यतो नरम् ।**
**उपक्रमविरोधित्वात्सद्यो हन्याद्यथा विषम् ॥ ९६ ॥**

मधुके गुरु, रूक्ष, कषाय और शीतल होनेसे इसका थोड़ी मात्रामे उपयोग करना चाहिये । क्योकि मधुजन्य अजीर्णसे बड़कर दूसरा कोई कष्टतम रोग नहीं है । यह मधुजन्य अजीर्ण चिकित्साक्रममे विरोधी होनेके कारण मनुष्यको विषके समान मार देता है[2] ।

**वक्तव्य**—अजीर्णमें गरम पानी आदि पीनेको या गरम सेक आदि किया जाता है । यह उष्ण क्रिया मधुमे विरोधि है । शीत क्रियासे अजीर्ण बढता है, इसलिये अजीर्णमे शीतचिकित्सा निषिद्ध होनेसे चिकित्साका विरोध है ॥ ९५ ॥ ९६ ॥

**नानाद्रव्यात्मकत्वाच्च योगवाहि परं मधु ।**
**वृष्ययोगैरतो युक्तं वृषतामनुवर्तते ॥ ९७ ॥**

नाना प्रकारके द्रव्योसे बना होनेके कारण मधु अतिशय योग-

---

१ देखिये च. सू. अ. २७-२३८,२४२.

२ देखिये च. सू अ २७-२४८.

यथा—आमे सोष्णा क्रिया कार्या सा मध्वामे विरुध्यते ।
मध्वाम दारुण तस्मात् सद्यो हन्याद्यथा विषम् ॥

वाही है। इसीलिये वृष्य योगोसे मिलकर वृषताका अनुकरण करता है।

**वक्तव्य**—योगवाही द्रव्यमें सब शक्तिया (गुण) रहती है। वह जिस शक्तिवाले द्रव्यके साथ मिलता है, उसमे अपनी अन्य शक्तियोको विना छोड़े उस द्रव्यकी उस शक्तिको और भी बढा देता है। इसलिये वृष्य योगोसे मिश्रित मधु अपनी वृषता शक्तिके भी गुणसे वृष्ययोगोकी शक्ति और भी अधिक बढ़ा देता है। अत मधु योगवाही है। जिस प्रकार कि वायु पित्तके साथ या गरमीके साथ मिलकर गरमीको बढा देती है, और कफके साथ मिलकर सर्दीको बढा देती है ॥ ९७ ॥

**[१]पौत्तिकं क्षौद्रं माक्षिकं च यथोत्तरम्।**
**वरं जीर्णं च तेष्वन्त्ये द्वे एव ह्युपयोजयेत्[२] ॥ ९८ ॥**

**मधुके भेद**—भ्रामर, पौत्तिक, क्षौद्र, और माक्षिक हैं। इनमेसे उत्तरोत्तर तथा पुरातन मधु श्रेष्ठ है। क्षौद्र और माक्षिक मधु पथ्यरूपसे प्रयोग करने योग्य है।

**वक्तव्य**—भ्रामर मधु भौरोसे बनता है। ये भ्रमर घने जंगलोंमे तथा अन्धेरेमे रहते है। इनके दंश विषसे आदमी मरभी जाता है। यह मधु श्वेत वर्ण होता है। कुल्लु एवं चम्बाकी तरफ प्राय पर्वतोमे मिलता है।

**पौत्तिक मधु**—बड़ी शहदकी मक्खीया बनाती है। इनके काटनेसे बड़े बड़े चगत्ते शरीरपर उठ आते है, थोड़ा बहुत ज्वरभी आता है। पहाड़की तलैट्टीमे या छोटे २ कम उंचे पहाड़ोमे प्राय शहद बनाती है। इनका शहद पीला होता है।

**क्षौद्र मधु**—घरमे पालनेवाली शहदकी मक्खीसे बनता है। इस मक्खीको आजकल स्थान स्थानपर पालकर शहद तैय्यार करते हैं। यह मधु लाल रगका होता है।

**माक्षिक मधु**—इसको पैदा करनेवाली मक्खी घरेलु मक्खीसे भी छोटी होती है, यह मक्खी वृक्षकी खोखली शाखामे छत्ता लगाती है। इसका शहद काले रगका और कड़वा होता है।

यूनानी हकीम मधुको पकाकर उससे चाटन बनाते हैं; परन्तु अकेला गरम किया मधु खानेमें नहीं देते। वे गरम करके गाढ़ा बनाकर रखलेते हैं—जो देरतक बिगड़ता नहीं ॥ ९८ ॥

**इति मधुवर्गः ॥**

**तैलं स्वयोनि मुख्यं तीक्ष्णं व्यवायि च।**
**त्वग्दोषकृदचक्षुष्यं सूक्ष्मोष्णं कफकृन्न च ॥ ९९ ॥**

१ कहींपर निम्न श्लोक अधिक है—"वर स्वादु भ्रामर शुक्ल, घृतवर्ण च पौत्तिकम्। क्षौद्र तु कपिल प्रोक्त तैलाभ माक्षिक स्मृतम् ॥ विशेषाद् गुर्वभिष्यन्दि, भ्रामर स्वादु तर्पणम्। क्षौद्र सतिक्त मधुर लघु रूक्ष विशोधनम् ॥ पौत्तिक बृहण रूक्ष कफव्रणहित लघु ॥"

२ सुश्रुतने मधुके आठ भेद बताये है, यथा—
पौत्तिक भ्रामर क्षौद्र माक्षिक छात्रमेव च।
आर्घ्यमौद्दालक दालमित्यष्टौ मधुजातय ॥ सु. सू. अ ४५.



**कृशानां बृंहणायालं स्थूलानां कर्शनाय च।**
**बद्धविट्कं कृमिघ्नं च संस्कारात्सर्वरोगजित् ॥ १०० ॥**

तैलवर्ग—

सब तैल अपनी योनि (उत्पत्तिस्थान) के समान होते हैं। इनमे तिलतैल-सबसे प्रधान, व्यवायी (फैलनेवाला), त्वग्दोषकारक, नेत्रोके लिये अहितकारी, सूक्ष्म, उष्ण, कफको न करनेवाला, कृश व्यक्तियोके बृहण करनेमे समर्थ और स्थूल व्यक्तियोको कृश करनेमे पर्याप्त है। मलको बाधनेवाला, कृमिनाशक तथा सस्कारसे सब रोगोका नाशक है।

**वक्तव्य**—तैल जिस वस्तुसे उत्पन्न होता है, उस वस्तुके गुण इसमे होते है। जैसे-तिलके गुण तिल तैलमे सरसोके गुण सर्षप तैलमे रहते है। इन तैलोमे तिल तैल सबसे मुख्य है। व्यवायी—जो प्रथम सम्पूर्ण शरीरमे फैलता है, पीछेसे जीर्ण होता है। आहारमे लेनेसे तैल त्वग्दोषकारक और अचक्षुष्य है। यही कारण है कि बंगाल, मद्रास, गुजरातमे जहा तैल खाते है, वहा त्वग्रोग बहुत होते है, जहा तैल नही खाते, यथा पंजाबमे, वहा त्वचाके रोग नही होते, रगभी साफ होता है। सूक्ष्मस्रोतोमे पहुंचनेवाला, अभ्यगसे कृश पुरुषका बृंहण करता है, और भोजनमे लेनेसे स्थूलको कृश करता है। सुश्रुतमे जो तैलको त्वक्प्रसादन और चक्षुष्य कहा है, वह अभ्यगसे है, यथा—"पादाभ्यङ्गस्तु तत्स्थैर्यनिद्राहष्टिप्रसादकृत्" ॥ ९९ ॥ १०० ॥

**तैलप्रयोगादजरा निर्विकारा जितश्रमाः।**
**आसन्नतिबला युद्धे दैत्याधिपतयः पुरा ॥ १०१ ॥**

प्रथम समयमे-सतयुगमे-दैत्योके अधिपति तैलके प्रयोगसे जरारहित, रोगरहित, थकानरहित, और अतिबलवान बने थे। (यह तैलप्रयोगका इतिहास है) ॥ १०१ ॥

**सतिक्तोषणमैरण्डं तैलं स्वादु सरं गुरु।**
**वर्ध्मगुल्मानिलकफानुदरं विषमज्वरम् ॥ १०२ ॥**
**रुक्शोफौ च कटी गुह्यकोष्ठपृष्ठाश्रयौ जयेत्।**

**एरण्डतैल**—एरण्डतैल तिक्त, उष्ण, स्वादु, सर (विरेचक), गुरु है, वर्ध्म (मुष्कवृद्धि), गुल्म, वायु, कफ, उदर, विषमज्वर, कटी-गुह्यप्रदेश-कोष्ठ-पृष्ठ-आश्रित दर्द एवं शोफको नाश करता है।

**वक्तव्य**—तैल-शब्द यद्यपि तिलसे बने तैलमे आता है, परन्तु समानगुण होनेसे दूसरोको भी कह दिया है। यथा—"निष्पत्तेस्तद्गुणत्वाच्च तैलत्वमितरेष्वपि" (सुश्रुत सू. अ ४५-१३०)। विरेचनके लिये एरण्डतैल श्रेष्ठ है—"अभ्यमैरण्डं तु विरेचने।" (चरक सू. अ. १३-१२) यह शुक्र एरण्डके गुण हैं ॥१०२॥—

**तीक्ष्णोष्णं पिच्छिलं विस्रं रक्तैरण्डोद्भवं भृशम् १०३**

**लाल एरण्डका तैल**—तीक्ष्ण, उष्ण, पिच्छिल, विस्र (आमगन्धि) है ॥ १०३ ॥

**कटूष्णं सार्षपं तीक्ष्णं कफशुक्रानिलापहम्।**

**सरसोंका तैल**—कटु, उष्ण, तीक्ष्ण, कफ-शुक्र-वायु-

नाशक, लघु, रक्तपित्तकोपक कोठै, कुष्ठ, अर्श, व्रण, जन्तु, नाशक है ॥–

**उमाकुसुम्भजं सोष्णं त्वग्दोषकफपित्तकृत् ॥ १०४ ॥**

**अलसी और कुसुम्भका तैल**—उष्ण, त्वग्रोग-कफ-पित्तकारक है।

**वक्तव्य**—कुसुम्भतैल विपाकमें कटु, सब दोषोंको करनेवाला, सुश्रुतमें कहा है[3] ॥ १०४ ॥

**दन्तीमूलकरक्षोघ्नकरञ्जारिष्टशिग्रुजम् ।**
**सुवर्चलेङ्गुदीपीलुशङ्खिनीनीपसम्भवम् ॥ १०५ ॥**
**सरलागुरुदेवाह्वशिंशुपासारजन्म च ।**
**तुवरारुष्करोत्थं च तीक्ष्णं कट्वस्रपित्तकृत् ॥ १०६ ॥**
**अर्शःकुष्ठकृमिश्लेष्मशुक्रमेदोनिलापहम् ।**

**दन्ती आदिके तैल**—दन्ती ( जमालगोटा ), मूलक ( मूली ), रक्षोघ्न ( सरसों ), करज, अरिष्ट ( नीम ), शोभाजन, सुवर्चल ( सूर्यावर्त-हुलहुल ), इगुदी, पीलु, शंखिनी, नीप ( कदम्ब ), सरल ( देवदारुका भेद–गन्धविरौजा जिससे बनता है ), शिंशिपा (शीशम), सार ( साल ), तुवरक ( चालमोगराकी भातिका वृक्ष सह्याद्रिमे बहुत होता है ) और भिलावे इनसे उत्पन्न तैल तीक्ष्ण, कटु, रक्तपित्तकारक, अर्श, कुष्ठ, कृमि, कफ-शुक्र, मेद और वायुनाशक है।

**वक्तव्य**—यह सामान्यरूपमें गुणनिर्देश है। पृथग् पृथग् आगे कहे है ॥ १०५ ॥ १०६ ॥—

**करञ्जनिम्बजे तिक्ते नात्युष्णे तत्र निर्दिशेत् ॥१०७॥**

**करंज और नीमका तैल**—तिक्त, अतिउष्ण नहीं बताये हैं अर्थात् साधारण रूपमे उष्ण है ॥ १०७ ॥

**कषायतिक्तकटुकं सारलं व्रणशोधनम् ।**

**सरल वृक्षका तैल**—कषाय-तिक्त-कटुरस, और व्रणोका शोधन करनेवाला है ॥–

**भृशोष्णतीक्ष्णकटुनी तौवरारुष्करोद्भवे ॥ १०८ ॥**
**विशेषात्कृमिकुष्ठघ्ने तथोर्ध्वाधोविरेचने ।**

**तुवरक और भिलावे का तैल**—अति उष्ण, तीक्ष्ण, कटु, विशेषकर कृमि एवं कुष्ठ नाशक, तथा ऊर्ध्व (वमन) तथा अधोविरेचन ( विरेचन ) द्वारा दोषोको निकालते है ॥१०८॥–

**अक्षातिमुक्तकाक्षोडनालिकेरमधूकजम् ॥ १०९ ॥**
**त्रपुसैर्वारुकूष्माण्डश्लेष्मातकपियालजम् ।**
**वातपित्तहरं केश्यं श्लेष्मलं गुरु शीतलम् ॥ ११० ॥**

अक्ष ( बहेडा ), अतिमुक्त ( मधुमालती, माधवीफल ), अक्षोड ( अखरोट ), नालिकेर ( नारियल ), मधूक ( महुवा ), त्रपुस ( खीरा ), एर्वारुक ( ककड़ी ), कूष्माण्ड ( पेठा ), श्लेष्मातक ( लसूडा ), प्रियाल ( चिरौंजी ) का तैल वातपित्तनाशक, केश्य, कफकारक, गुरु और शीतल है ॥ १०९ ॥ ११० ॥

**पित्तश्लेष्मप्रशमनं श्रीपर्णीकिंशुकोद्भवम् ।**

श्रीपर्णी ( काश्मरी-गम्भारी ), किंशुक ( ढाक ) इनका तैल पित्त-कफनाशक है ॥–

**तिलतैलं वरं तेषु कौसुम्भमवरं परम् ॥ १११ ॥**

इन सब तैलोंमे तिलका तैल पथ्यकी दृष्टिसे सबसे श्रेष्ठ है और कुसुम्भका तैल सबसे अपथ्यरूपमे है ॥ १११ ॥

**वक्तव्य**—आजकल मूंगफलीके तेलका तथा मूंगफलीका प्रचार बढता जाता है, इस तैलमें स्निग्धता या स्नेहन गुण बहुत कम है, अपितु शरीरको रूक्ष करता है। इसका उपयोग लाभप्रद नही है।

**वसा मज्जा च वातघ्नौ बलपित्तकफप्रदौ ।**
**मांसानुगस्वरूपौ च विद्यान्मेदोऽपि ताविव ॥ ११२ ॥**

**वसा और मज्जा**–वातनाशक, बल–पित्त और कफवर्धक, प्राणिके मासके समान गुणवाले हैं। मेदके गुणभी वसा और मज्जाके समान है।

**वक्तव्य**—वसा–पतली मेदोरूप मांसका स्नेहभाग–त्वचाके नीचे जो स्तर है वह वसा, मज्जा–मज्जा धातु है ॥ ११२ ॥

सुश्रुतमें कहा है—"शुद्धमासस्य यः स्नेह सा वसा परिकीर्तिता। स्थूलास्थिषु विशेषेण मज्जा त्वभ्यन्तराश्रित ॥ अथेतरेषु सर्वेषु सरक्त मेद उच्यते ॥" सु. शा. अ. ४–१३.

**औलूकी शौकरी पाकहंसजा कुक्कुटोद्भवा ।**
**वसा श्रेष्ठा स्ववर्गेषु कुम्भीरमहिषोद्भवा ॥ ११३ ॥**
**काकमद्गुवसा तद्वत्कारण्डोत्था च निन्दिता ।**

अपने अपने वर्गोमें ( मत्स्य, महामृग, जलचर, विष्किरमे ) औलूकी, शौकरी, पाकहसजन्य एवं कुकुटकी वसा श्रेष्ठ है। कुम्भीर, महिष, काकमद्गु, और कारण्ड इनकी वसा निन्दित है।

**वक्तव्य**—चरकमें भी (सूत्र २५–३९) कहा है 'महिषवसा आनूपमृगवसानामहिततम' ॥ ११३ ॥—

**शाखादमेदसां छागं हास्तिनं च वरावरे ॥ ११४ ॥**

शाखाद ( शाखा आदि खानेवालोमें ) प्राणियोंमें छाग बकरीकी मेद श्रेष्ठ है और हाथीकी मेद निन्दित है ॥ ११४ ॥

**इति तैलवर्गः ॥**

**दीपनं रोचनं मद्यं तीक्ष्णोष्णं तुष्टिपुष्टिदम् ।**
**सस्वादुतिक्तकटुकमम्लपाकरसं सरम् ॥ ११५ ॥**
**सकषायं स्वरारोग्यप्रति र्णकृल्लघु ।**
**नष्टनिद्रातिनिद्रेभ्यो हितं पित्तास्रदूषणम् ॥ ११६ ॥**

---

१ 'लघु पित्तास्रकृत्कोठकुष्ठार्शोव्रणजन्तुजित्' इत्यधिक पाठ ॥

२ **कोठका लक्षण**—वरटीदष्टकण्डूमाल्लोहितोऽस्रकफपित्तात् । क्षणिकोत्पादविनाश कोठ इति निगद्यते तज्ज्ञै ॥

३ कौसुम्भतैल—"विपाके कटुक तैल कौसुम्भ सर्वदोषकृत्। रक्तपित्तकर तीक्ष्णमचक्षुष्य विदाहि च ॥" सु सूत्रस्थान. ४५–११९.

**कृशस्थूलहितं रूक्षं सूक्ष्मं स्रोतोविशोधनम् ।**
**वातश्लेष्महरं युक्त्या पीतं विषवदन्यथा ॥ ११७ ॥**

मद्यवर्ग-

**मद्यके गुण**—मद्य अग्निदीपक, रुचिकारक, तीक्ष्ण, उष्ण, तुष्टि ( मनका परितोष ), पुष्टि ( शरीरका पोषण ), स्वादु, तिक्त, कटु, अम्लपाक, अम्लरस, सर ( विरेचक-अस्थिर ), ईषत्कषाय, स्वर-आरोग्य-प्रतिभावर्णको करनेवाला, लघु, जिनको नीद न आती हो या जिनको नीद अधिक आती है उनके लिये हितकारी, पित्त-रक्तदूषक, कृश एवं स्थूल दोनोके लिये हितकारी, रूक्ष, सूक्ष्म, स्रोतोका शोधक, वात-कफ नाशक है । युक्तिपूर्वक पिया मद्य अमृतके समान तथा युक्तिरहित पिया मद्य विषके समान है ।

**वक्तव्य**—मद्यके पीनेमें अम्लरसता (नीम्बु आदिके समान) स्पष्ट नहीं होती, परन्तु दन्तहर्ष, मुखस्राव आदि कार्योसे अम्लता व्यक्त होती है, इसीलिये चरकमे ( चि अ. २४-११६ ) कहा है कि "सर्वेषां मद्यमम्लानामुपर्युपरि तिष्ठति" । यद्यपि मद्यमे लवण रसको छोड़कर शेष सब रस है, तथापि अम्लरसकी प्रधानता रहती है । नीदको लाना और न लाना यह मद्यका प्रभाव है । अथवा सुरादि जो मद्य कफवर्धक है, वे तो निद्रा लाते हैं, और माधवादि जो मद्य श्लेष्माको नष्ट करते हैं वे निद्राको कम करते हैं । इसी प्रकार कोई मद्य कृशके लिये हितकारी है और कोई मद्य स्थूलके लिये हितकारी है । मद्य पीनेमें युक्ति यह है कि मद्य पीनेसे बुद्धि आदि गुण जबतक खिलते रहे तबतक पीना चाहिये, इस युक्तिके विना पिया मद्य विषके समान है[१] ॥ ११५-११७ ॥

**गुरु तद्दोषजननं नवं जीर्णमतोऽन्यथा ।**

नवीन मद्य ( जो एक साल पुराना नही है, अथवा जिसमें निर्मलता, गन्धादि उत्पन्न नही हुये ) त्रिदोषजनक एवं भारी होता है, पुरातन मद्य लघु और वात-कफहर होता है[२] ॥-

**पेयं नोष्णोपचारेण न विरिक्तक्षुधातुरैः ॥ ११८ ॥**
**नातितीक्ष्णमृदुस्वच्छघनं व्यापन्नमेव वा ।**

उष्ण उपचार ( उष्ण घर या उष्ण वस्त्र पहने गरम पेय पीकर )के साथ, विरेचन लेकर, भूखसे पीडित अतितीक्ष्ण या अति मृदु, स्वच्छ, घट्ट एव देश-काल आदिमे दूषित मद्य नहीं पीना चाहिये ।

**वक्तव्य**—अतितीक्ष्ण आदि गुणोंके कारण मद्य ओजके गुणोको नाश करता है ॥ ११८ ॥-

**गुल्मोदरार्शोग्रहणीशोषहृत्स्नेहनी गुरुः ॥ ११९ ॥**
**सुराऽनिलघ्नी मेदोसृक्स्तन्यमूत्रकफावहा ।**

**सुरा**-गुल्म, उदर, अर्श, ग्रहणी, शोषनाशक, स्नेहन करनेवाली, गुरु, वातनाशक, मेद-रक्त-दूध-मूत्र-कफको बढाती है ।

**वक्तव्य**—शालि धान्यको पीसकर बनाया मद्य सुरा, इसमे से मण्ड नहीं निकालते, सुराके उपरके स्वच्छ मण्डको **वारुणी** कहते है । नीचेका सान्द्र भाग वक्कस या जगल कहते है ११९-

**तद्गुणा वारुणी हृद्या लघुस्तीक्ष्णा निहन्ति च ॥१२०॥**
**शूलकासवमिश्वासविबन्धाध्मानपीनसान् ।**

**वारुणी**—हृदयके लिये प्रिय, लघु, तीक्ष्ण, शूल-कास-वमन-श्वास-विबन्ध-आ मान-पीनसको नाश करती है ॥ १२० ॥-

**वक्तव्य**—श्री यादवजी महाराजने द्रव्यगुणविज्ञानमे लिखा है—"या तालखर्जूररसैरासुता सा हि वारुणी ॥"

( द्र. गु वि भाग २, पृष्ठ ३३. )

**शूलप्रवाहिकाशोफतृष्णाऽऽटोपार्शसां हितः ॥१२१॥**
**जगलः पाचनो ग्राही रूक्षस्तद्वच्च मेदकः ।**

**जगल-मेदकके गुण**-प्रवाहिका, आटोप ( आध्मान ), तृष्णा, शोफ और अर्शमे हितकारी है । जगल पाचक, सग्राही, रूक्ष है । मेदकभी जगल समान है ।

**वक्तव्य**—जगल (वारुणी या सुराका नीचेका भाग) मेदक ( जगलके नीचेका गाढा भाग ) यथा—सुरामण्ड प्रसन्ना स्यात् तत कादम्बरी घना । तदधो जगलो ज्ञेयो मेदको जगलाद्धन ॥ वक्कसो हृतसार स्यात् सुराबीजं च किण्वकम् ॥ ( द्र. गु. वि भाग २ पृष्ठ ३४ ) ॥ १२१ ॥-

**वक्कसो हृतसारत्वाद्विष्टम्भी दोषकोपनः ॥ १२२ ॥**

**वक्कस**—( पानीके द्वारा मद्य कल्कको निचोड़नेसे ) सार निकल जानेसे, विष्टम्भि और तीनो दोषोंको कुपित करता है ॥ १२२ ॥

**नातितीव्रमदा लघ्वी पथ्या वैभीतकी सुरा ।**
**व्रणे पाण्ड्वामये कुष्ठे न चात्यर्थं विरुध्यते ॥ १२३ ॥**

**बहेड़ेसे बनी सुरा**—बहुत तीव्र मद नहीं करती । लघु, पथ्य, व्रण-पाण्डुरोगमे, कुष्ठमे बहुत विरोधी नहीं ॥ १२३ ॥

**विष्टम्भिनी यवसुरा गुर्वी रूक्षा त्रिदोषला ।**

**जौकी सुरा**—विष्टम्भि, गुरु, रूक्ष और त्रिदोषकारक है ॥-

**कौहली बृंहणी गुर्वी**

**कौहली**-(जौके सत्तूसे बना मद्य) बृंहणकारक और गुरु[३] है ॥-

**श्लेष्मलस्तु मधूलकः ॥ १२४ ॥**

**मधूलक**-( सब अनुत्पन्न मद्य ) कफकारक है ॥१२४॥

---

१ बुद्ध्यादयो गुणा यावदुल्लसन्ति निरव्यया ।
मात्रेय विहिता मद्यपाने, रोगाय चापरा ,
शुद्धकाय पिबेत्प्रात सोपदश पलद्वयम् ।
मध्याह्ने द्विगुण तच्च स्निग्धाहारेण वै पिबेत् ।
प्रदोषेऽष्टपल तद्वन्मात्रा मद्यरसायने ।
आरोग्यधातुसाम्य च वह्निकान्तिबलप्रदम् ॥
अनेन विधिना सेव्य मद्य नित्यमतन्द्रितै. ॥

२ नव मद्यमभिष्यन्दि गुरु वातादिकोपनम् ।
अनिष्टगन्धि विरसमहृद्य च विदाहि च ।
सुगन्धि दीपन हृद्य रोचिष्णु क्रुमिनाशनम् ।
स्फुटस्रोतस्कर जीर्ण लघु वातकफापहम् ॥
सुश्रुत. सू. अ. ४५, १९२-१९४.

३ त्रिदोषो भेदवृष्यश्च कोहलो वदनप्रिय. ॥ सु सू अ. ४५।१८०

**यथा द्रव्यगुणोऽरिष्टः सर्वमद्यगुणाधिकः ।**
**ग्रहणीपाण्डुकुष्ठार्शःशोषशोफोदरज्वरान् ॥ १२५ ॥**
**हन्ति गुल्मकृमिप्लीह्नः कषायकटुवातलः ।**

**अरिष्टगुण**—अरिष्टका गुण द्रव्योंके अनुसार ( जिनसे बनता है ) होता है । गुणोंमें अरिष्ट सब प्रकारके मद्योंसे अधिक है । ग्रहणी, पाण्डु, कुष्ठ, अर्श, शोष, शोफ, उदर, ज्वर, गुल्म, कृमि और प्लीहा नाशक कषाय, कटु और वातकारक है ॥ १२५ ॥–

**मार्द्वीकं लेखनं हृद्यं नात्युष्णं मधुरं सरम् ॥ १२६ ॥**
**अल्पपित्तानिलं पाण्डुमेहार्शःकृमिनाशनम् ।**

**मार्द्वीकगुण**—द्राक्षारस लेखन, हृद्य, बहुत गरम नहीं, मधुर, सर ( मृदु विरेचक ), पित्त और वायुको ( अन्योंकी अपेक्षा ) थोडा बढानेवाला, पाण्डु, मेह, अर्श और कृमिनाशक है ॥ १२६ ॥–

**अस्मादल्पान्तरगुणं खार्जूरं वातलं गुरु ॥ १२७ ॥**

**खार्जूरके गुण**—द्राक्षारसके गुणोंसे न्यून गुण, वातकारक और गुरु है ॥ १२७ ॥

**शार्करः सुरभिः स्वादुर्हृद्यो नातिमदो लघुः ।**

शर्करासे बना मद्य सुगन्धित, स्वादु, हृद्य, थोडा मद करनेवाला और लघु है[2] ॥–

**सृष्टमूत्रशकृद्वातो गौडस्तर्पणदीपनः ॥ १२८ ॥**

गुडसे बना आसव मूत्र-मल और वायुको प्रवृत्त करनेवाला, तर्पणकारक और अग्निदीपक है ॥ १२८ ॥

**वातपित्तकरः शीधुः स्नेहश्लेष्मविकारहा ।**
**मेदः शोफोदरार्शोघ्नस्तत्र पक्वरसो वरः ॥ १२९ ॥**

**शीधु**-( अपक्व या पक्व इक्षुरससे बनाया मद्य ) वात-पित्तकारक, स्नेह एवं कफविकारनाशक मेद-शोफ-उदर-अर्श रोगनाशक है । इनमें पक्वरससे बनाया शीधु श्रेष्ठ है ॥ १२९ ॥

**छेदी मध्वासवस्तीक्ष्णो मेहपीनसकासजित् ।**
**सुरासवस्तीक्ष्णमदः स्वादुस्तीक्ष्णोऽनिलापहः॥१३०॥**
**मैरेयो मधुरो वृष्यः सरः सन्तर्पणो गुरुः ।**
**धातक्यभिषुतो जीर्णो रूक्षो रोचनदीपनः ॥ १३१ ॥**
**द्राक्षासवो मधुसमः परमं स तु दीपनः ।**
**मार्द्वीकसदृशः प्रोक्तो मृद्वीकेक्षुरसासवः ॥ १३२ ॥**

**मध्वासव**—( मधुको संधान करके बनाया ) छेदी, तीक्ष्ण, मेह, पीनस, कासनाशक है । **सुरासव** ( पानीके स्थान पर जब सुराकोही वरता जाये ) उत्कट मदकारक, मधुर, तीक्ष्ण, वायुनाशक है । **मैरेय** ( आसव एवं सुराको एक पात्रमें सन्धान करनेसे कोद्रव अन्नसे बनाया ) मधुर, वृष्य, सर, संतर्पणकारक और गुरु है । **धातकीफलासव** पुराना होनेपर रूक्ष, रोचक और अग्निदीपक है । **द्राक्षासव** मध्वासवके समान परन्तु अतिशय अग्निदीपक है । मृद्वीका और इक्षुरसके सन्धानसे बनाया आसव गुणोंमें माद्वीक समान है ॥ १३०–१३२ ॥

१ **अरिष्ट**—अरिष्ट क्वाथसिद्ध स्यात् ।

२ **शार्कर**—शर्करा धातकी तोयकल्पितैः शार्करो मतः ॥

**समासादासवो हृद्यो वातलः स्वौषधानुगः ।**

आसव ( विना क्वाथ किये बनाया ) संक्षेपमें हृद्य, वातकारक और अपने औषध द्रव्योंके गुणोंके समान गुणवाले होते हैं ॥–

**द्राक्षेक्षुर्माक्षिकं शालिरुत्तमा व्रीहिपञ्चमाः ॥ १३३ ॥**
**मद्याकरा यदेभ्योऽन्यत्तन्मद्यप्रतिरूपकम् ।**
**गुणैर्यथोल्बणैर्विद्यान्मद्यमाकरसङ्करात् ॥ १३४ ॥**

द्राक्षा, इक्षु, मधु, शाली ( हेमन्तधान्य ) और पाचवा व्रीहि ( यव ) ये पाच उत्तम मद्यकी योनी है । इनसे जो अन्य वस्तुयें है, वे सब मद्यके प्रतिरूपक ( स्थानापन्न ) हैं । आकर और संकर ( जितने अधिक संधान होते हैं उनसे ) के कारणसे मद्यको गुणोंमें उल्बण तेज समझना चाहिये ।

**वक्तव्य**—मद्यकी तीक्ष्णता उसकी संधानसंख्यापर निर्भर है । दो वार संधान किया, मद्य अधिक गुणोंवाला है, अपेक्षा एकवार संधान किये मदसे । ऐसी प्रकार जिस द्रव्यसे पैदा हुवा उसके उपरभी गुण रहते हैं । यथा–द्राक्षासव अन्य मद्योंसे श्रेष्ठ है[4] ॥ १३३ ॥ १३४ ॥

**रक्तपित्तकफोत्क्लेदि शुक्तं वातानुलोमनम् ।**
**विदाहि भृशतीक्ष्णोष्णं हृद्यं रुचिकरं सरम् ॥ १३५॥**
**दीपनं शिशिरस्पर्शं पाण्डुदृक्कृमिनाशनम् ।**

**शुक्तगुण**—शुक्त रक्त-पित्त-कफको उत्क्लेदन ( बाहर निकलनेके लिये प्रवृत्ति ) करनेवाला, वायुका अनुलोमक, विदाही, अतिशय तीक्ष्ण, उष्ण, हृद्य, रुचिकारक, सर, अग्निदीपक, शीतलस्पर्श, पाण्डु, दृष्टि, कृमिनाशक है ।

**वक्तव्य**—शुक्तका स्पर्श शीतल है इसीलिये दाहज्वरमें इसके स्पर्शका उपयोग होता है । आजकलभी शुक्तके प्रतिनिधिरूपमें सिरका या कोलनवाटरको पानीमें मिलकर वरतते हैं ॥ १३५ ॥–

**गुडेक्षुमद्यमार्द्वीकशुक्तं लघु यथोत्तरम् ॥ १३६ ॥**

गुडशुक्त, इक्षुशुक्त, मद्यशुक्त, मार्द्वीकशुक्त ये यथोत्तर लघु हैं । गुडशुक्तसे इक्षुशुक्त लघु और इक्षुशुक्तसे मद्यशुक्त लघु, मद्यशुक्तसे मार्द्वीकशुक्त लघु है ॥ १३६ ॥

**कन्दमूलफलाद्यं च तद्वद्विद्यात्तदासुतम् ।**

कन्द–मूल-फल आदि ( काण्ड–त्वक्-पत्रादि ) से आसुत[5] शुक्तको गुडशुक्तसे बने आसुतके समान जानना चाहिये[6] ॥–

३ **चरकमें**—धान्य-फल मूल-सार-पुष्प-काण्ड-पत्र-त्वचो ह्यासवयोनयो भवन्ति । शर्करा नवमिका ॥–ये नौ आकर कहे है। चरक. सू. अ. २५–४९.

४ द्राक्षेक्षव सखर्जूरा शालिपिष्ट यवस्य च ।
पञ्च मद्याकराः श्रेष्ठा द्राक्षा तेषां विशिष्यते ॥

५ कन्दमूलफलादीनि सस्नेहलवणानि च ।
यत्रैकत्राभिषूयन्ते तच्छुक्तमभिधीयते ॥

६ कन्दमूलफलाद्य च लवणोदकसंयुतम् ।
संधानाच्चिरकालाम्लमासुतं परिकीर्तितम् ॥
जिस प्रकार मूली, गोभी, प्याज को बनाकर रखते है ।

**शाण्डाकी चासुतं चान्यत्कालाम्लं रोचनं लघु १३७**

शण्डाकी और शाकादि जो आसुत हैं वे रोचक एवं लघु हैं, अ समयके कारण अम्ल बन जाते है ।

**वक्तव्य**—मूली, सरसो, शाक आदिको उबालकर निचोडकर इनमे कालजीरक, राईका चूर्ण और अन्य खट्टे द्रव्य मिलानेसे जो बनता है, वह शण्डाकी है[1] ॥ १३७ ॥–

**धान्याम्लं भेदि तीक्ष्णोष्णं पित्तकृत्स्पर्शशीतलम् ।**
**श्रमक्लमहरं रुच्यं दीपनं बस्तिशूलजित् ॥ १३८ ॥**
**शस्तमास्थापने हृद्यं लघु वातकफापहम् ।**

**धान्याम्लके गुण**—धान्याम्ल भेदी, तीक्ष्ण, उष्ण, पित्तकारक, स्पर्शमे शीतल, श्रम-क्लमनाशक, रुचिकारक, अग्निदीपक, बस्ति-शूलनाशक, आस्थापनमे प्रशस्त, हृद्य, लघु, वात-कफनाशक है[2] ॥ १३८ ॥–

**एभिरेव गुणैर्युक्ते सौवीरकतुषोदके ॥ १३९ ॥**
**कृमिहृद्रोगगुल्मार्शःपाण्डुरोगनिवर्हणे ।**
**ते क्रमाद्वितुषैर्विद्यात्सतुषैश्च यवैः कृते ॥ १४० ॥**

**सौवीरकाम्ल**—तुषोदकाम्लके गुणभी धान्याम्लके समान हैं। कृमि, हृदयरोग, गुल्म, अर्श, पाण्डुरोग नष्ट करती है। इनमे सौवीरकाम्ल तुषरहित जौसे, तुषोदकाम्ल तुषसहित जौसे बनता है ॥ १३९ ॥ १४० ॥

इति मद्यवर्गः ॥

**मूत्रं गोऽजाविमहिषीगजाश्वोष्ट्रखरोद्भवम् ।**
**पित्तलं रूक्षतीक्ष्णोष्णं लवणानुरसं कटु ॥ १४१ ॥**
**कृमिशोफोदरानाहशूलपाण्डुकफानिलान् ।**
**गुल्मारुचिविषश्वित्रकुष्ठार्शांसि जयेल्लघु ॥ १४२ ॥**
**विरेकास्थापनालेपस्वेदादिषु च पूजितम् ।**
**दीपनं पाचनं भेदि तेषु गोमूत्रमुत्तमम् ॥ १४३ ॥**

मूत्रवर्ग–

गाय, बकरी, भेड, भैस, हाथी, घोडा, ऊंट, और गधेका मूत्र पित्तकारक, रूक्ष, तीक्ष्ण, उष्ण, लवण अनुरस, कटु, कृमि, शोफ-उदररोग-आनाह-शूल-पाण्डु-कफ-वातगुल्म-अरुचि-विष-श्वित्र-कुष्ठ-अर्श-नाशक, लघु, विरेचन-आस्थापन-लेपन-स्वेदन आदिमे पूजित है, अग्निदीपक, पाचक एवं भेदी है । इन सबमे गोमूत्र श्रेष्ठ है[3] ॥ १४१–१४३ ॥

**श्वासकासहरं छागं पूरणात्कर्णशूलजित् ।**
**दद्यात्क्षारे किलासे च गजवाजिसमुद्भवम् ॥१४४॥**

**बकरीका मूत्र**—श्वास-कासनाशक कानमे भरनेसे शूल-नाशक है । हाथी और घोड़ेका मूत्र किलासमे ( श्वित्र ) और क्षारमे ( पच्यमान अवस्थामे ) देना चाहिये ॥ १४४ ॥

**हन्त्युन्मादमपस्मारं कृमीन्मेहं च रासभम् ।**

**गधेका मूत्र**—उन्माद, अपस्मार कृमि रोग और प्रमेहको नष्ट करता है ॥–

**कषायतिक्तमेतेषां हिध्माश्वासहरं शकृत् ॥ १४५ ॥**
**मार्गमोजःक्षयहरं वैष्किरं वातरोगनुत् ।**
**प्रसहानामपस्मारमुन्मादं च नियच्छति ॥ १४६ ॥**
**महामृगसमुद्भूतं कुष्ठहृज्जलचारिणाम् ।**
**नेत्ररोगहरं पित्तं प्रवृद्धं च नियच्छति ॥ १४७ ॥**

गाय, बकरी, भेड, भैस, हाथी, घोडा, ऊट, और गधेका मल कषाय, तिक्तरस, हिक्का-श्वासनाशक मार्ग ( मृगोका ) मल-ओज हर एव क्षयहर, विष्किर पक्षियोका मल वातरोगनाशक; प्रसहा ( काक आदि )का मल अपस्मार और उन्मादनाशक है। महामृगो ( बड़े पशु )का मल कुष्ठनाशक जलचर प्राणियोका मल नेत्ररोग हर, और बढे हुए पित्तको शान्त करता है ॥ १४५–१४७ ॥

**पित्तं तिक्तं कृमिहरं रोचनं कफवातजित् ।**
**तिक्तं पाप्माहरं**

इन प्राणियोका पित्त तिक्त, विषहर है। गोरोचना–कफ-वात-नाशक, तिक्त, पाप्माहर अर्थात् दौर्भाग्यनाशक है ।

**वक्तव्य**—रोचना किसी किसी प्राणिके यकृतमे जमा हुवा पित्त ( पत्थरकी भाति ) निकलता है वह रोचना है । सब प्राणियोमेसे रोचना नहीं मिलती । कहींपर ‘पामाहर भी पाठ है, वहा पामा रोगनाशक है यह अर्थ है ॥

**मूत्रं मानुषं तु विषापहम् ॥ १४८ ॥**

मनुष्यका मूत्र विषनाशक है ॥ १४८ ॥

इति मूत्रवर्गः ॥

**तोयक्षीरेक्षुतैलानां वर्गमद्यस्य च क्रमात् ।**
**इति द्रवैकदेशोऽयं यथास्थूलमुदाहृत. ॥ १४९ ॥**
**इति द्रवद्रव्यविज्ञानीयो नाम षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥**

जल, क्षीर, इक्षु, तैल और मद्यका वर्ग यह द्रव पदार्थोका एक भाग जो आमतौरसे प्रसिद्ध है उसे कह दिया ॥ १४९ ॥

इस प्रकार वैद्यपति सिंहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टके बनाये अष्टाग-सग्रह संहिताके सूत्रस्थानमे द्रवद्रव्यविज्ञानीय नामक छठा अध्याय समाप्त हुआ ॥ ६ ॥

---

१ **शण्डाकी**—मूलकसर्षपशाकानि क्वथितासुतानि कृष्णजीरक-राजिकाचूर्णभावितानि अम्लतीक्ष्णानि शण्डाकी-शब्देन उच्यन्ते ।

२ **धान्याम्ल**—नानाधान्यैर्यथा प्राप्तैस्तुषवर्जैर्जलान्वितै ।
मृद्भाण्ड पूरित रक्षेद्यावदम्लत्वमाप्नुयात् ॥
तन्मध्ये भृङ्गरा मुण्डी विष्णुक्रान्ता पुनर्नवा ।
मीनाक्षी चैव सर्पाक्षी सहदेवी शतावरी ॥
त्रिफला गिरिकर्णी च हसपादी च चित्रकम् ।
समूल कुट्टयित्वा तु यथालाभ विनिक्षिपेत् ।
पूर्वाम्लभाण्डमध्ये तु धान्याम्लकमिद स्मृतम् ॥
“यवैर्गोधूमैर्वा कृत काञ्जिक सौवीरकम् ।
सतुषैस्तै कृत चेत्तुषोदकम् ॥”

३ मूत्रेषु च मध्ये गोमूत्रमुत्तम प्रधानम् ॥
चरक सू. १. ९२. १०४.

## सप्तमोऽध्यायः ।

**अथातोऽन्नस्वरूपविज्ञानीयमध्यायं व्याख्यास्यामः १**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे अन्नस्वरूपविज्ञानीय नामक अध्यायकी व्याख्या करेंगे–जैसा आत्रेय आदि महर्षियोने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

(१) शूकधान्यवर्ग –

**रक्तो महान् सकलमस्तूर्णकः शकुनाहृतः ।**
**सारामुखो दीर्घशूको रोध्रशूकः सुगन्धकः ॥ ३ ॥**
**पुण्ड्रः पाण्डुः पुण्डरीकः प्रमोदो गौरशारिवौ ।**
**काञ्चनो महिषः शूको दूषकः कुसुमाण्डकः ॥ ४ ॥**
**लाङ्गला लोहवालाख्याः कर्दमाः शीतभीरुकाः ।**
**पतङ्गास्तपनीयाश्च ये चान्ये शालयः शुभाः ॥ ५ ॥**

**शालीभेद**—रक्तशाली ( लालमती ), महान् ( बासमती ), कलम, तूर्णक, शकुनाहृत[1], सारामुख, दीर्घशूक, रोध्रशूक, सुगन्धक, पुण्ड्र, पाण्डु, पुण्डरीक, प्रमोद, गौर, सारिवा, काञ्चन, महिष, शूक, दूषक, कुसुमाण्डक, लागल, लोहवाल, कर्दम, शीतभीरुक, पतंग, तपनीय और जो अन्य शालि (हेमन्तधान्य ) है वे सब पथ्य हैं ।

**वक्तव्य**—चावलोंके बहुत भेद हैं । वासमती, हंसराज, रामजवयान, राममुनिया, लालामती, हंसराज, मोटा धान्य इस प्रकार बहुत भेद हैं । ये भेद स्थानभेदसे फिर कई प्रकारके हो जाते है । जिस प्रकार कि देहरादूनका चावल अन्य सब चावलोसे उत्तम हैं । इनमे जो धान्य वर्षा जलके उपरही निर्भर करते हैं और सीधे विना पौद लगाये खेतमे बोये जाते हैं वे मोटे हैं, जो धान्य पौद लगाकर फिर बोये जाते हैं और पर्य्याप्त पानी लेते हैं तथा कार्तिकमासमे पकते है, वे शाली है । ये शाली प्रशस्त हैं ॥ ३–५ ॥

**स्वादुपाकरसाः स्निग्धा वृष्या बद्धाल्पवर्चसः ।**
**कषायानुरसाः पथ्या लघवो मूत्रला हिमाः ॥ ६ ॥**

**सामान्यतः सब शाली**—मधुरविपाक, मधुररस, स्निग्ध, वृष्य, मलको बाधनेवाले एवं मलको कम करनेवाले हैं । इनमें कषाय अनुरस; पथ्य ( रक्तादिके समान ), लघु, मूत्रल और शीत होते हैं ।

**वक्तव्य**—मधुर विपाक, एवं मधुर रस होनेपरभी मलको अल्प एव बाधनेका गुण द्रव्यके प्रभावसेही है । चरकमे शालियोको गुरु (च सू अ २६–६२) कहा है, तोभी यहा मधुर विपाक होने परभी जो लघु कहा है वह प्रकृतिसे लघु होनेके कारण है । इसीलिये मात्राशीतीय अध्यायमे चरकने कहा है कि—"शालिषष्टिक मुद्ग-लाव-कपिञ्जलैण-शश-शरभ-शम्बरादीन्याहार-द्रव्याणि प्रकृतिलघून्यपि मात्रामपेक्षन्ते ॥ (च सू अ. ५ ५ ) कषाय अनुरस—रसनेन्द्रिय द्वारा जो अव्यक्त रस उपलब्ध होता है, वह अनुरस है । इसी प्रकार हरड़ आर्द्रकके खानेके उपरान्त पीछेसे जो रसप्रतीति होती है, वहभी अनुरस है । इस प्रकारसे दव्यका कोई गुण तुरन्त व्यक्त हो जाता है, कोई अव्यक्त रहता है, कोई ईषद् व्यक्त होता है और कोई अन्तमे व्यक्त होता है । इनमे प्रथम 'रस' शेष सब अनुरस अर्थात् हीन रस हैं[1] ॥ ६ ॥

**शूकजेषु वरस्तत्र रक्तस्तृष्णात्रिदोषहा ।**
**महांस्तस्यानुकलमस्तं चाप्यनु ततः परे ॥ ७ ॥**
**तस्मादल्पान्तरगुणाः क्रमशः शालयोऽवराः ।**

**शूकज धान्यमें रक्तशाली श्रेष्ठ हैं**—ये तृष्णानाशक एवं त्रिदोषनाशक हैं । इसके अनन्तर रक्तशालीसे हीन महान् शाली हैं, इनसेभी हीन कलम हैं, आगेभी इसी क्रमसे तूर्णकादि उत्तरोत्तर हीन होते चले गये हैं ॥ ७ ॥–

**यवका हायनाः पांशुबाष्पनैषधकादयः ॥ ८ ॥**
**स्वादूष्णा गुरवः स्निग्धाः पाकेऽम्लाः श्लेष्मपित्तलाः ।**
**सृष्टमूत्रपुरीषाश्च पूर्वं पूर्वं च निन्दिताः ॥ ९ ॥**

यवक, हायन, पाशु, बाप्य, नैषधक आदि स्वादु, उष्ण, गुरु, स्निग्ध, विपाकमे अम्ल, कफपित्तकारक, मल-मूत्रके प्रवर्तक हैं । इनमे पूर्वक्रमसे निन्दित हैं । अर्थात् नैषधसे वाप्य निन्दित, व्याप्यसे पाशु, पाशुसे हायन, हायनसे यवक निन्दित हैं ॥ ८ ॥ ९ ॥

**स्निग्धो ग्राही लघुः स्वादुस्त्रिदोषघ्नः स्थिरो हिमः ।**
**षष्टिको व्रीहिषु श्रेष्ठो गौरश्चासितगौरतः ॥ १० ॥**

**व्रीही धान्योंमें षष्टिक धान्य**—स्निग्ध, ग्राही, लघु, स्वादु, त्रिदोषनाशक, स्थिर ( शरीरको दृढ करनेवाले ), शीतल और सबसे श्रेष्ठ है । ये गौर और असित गौर ( कृष्णगौर ) भेदसे दो प्रकारके हैं । इनमे गौर श्रेष्ठ है ।

**वक्तव्य**—षष्टिक ( साठी ) धान्य साठ दिनोमें ही पकता है । इनको खेतमे सीधा ( विना पौदके ) बोया जाता है इसलिये भावप्रकाशमे कहा है कि ये गर्भस्थ होते ही पाकते हैं[2] । ये मोटे चावल है ॥ १० ॥

**ततः क्रमान्महाव्रीहिकृष्णव्रीहिजतूमुखाः ।**
**कुक्कुटाण्डकलावाख्यपारावतकसूकराः ॥ ११ ॥**

---

१ **शकुनाहृत**—द्वीपान्तरात्समानीतो गरुडेन महात्मना ।
शकुनाऽऽहृत स शालि स्यात् गरुडापरनामक ॥
अष्टांगहृदयमें अरुणदत्तने लिखा है कि बुद्ध भगवानके समय हस इसे उत्तर कुरु देशसे लाये थे प्रथम विशाखाने बोयाथा ... देखिये चरक. सू. अ, २७, ८ मे टिप्पणी.

१ व्यक्त शुष्कस्य चादौ च रसो द्रव्यस्य लक्ष्यते ।
विपर्ययेणानुरसो रसो नास्ति हि सप्तम. ॥"
चरक. सू. २६–२८.

२ गर्भस्था एव ये पाक यान्ति ते षष्टिका मता ।

वरकोद्दालकोज्वालचीनशारददर्दुराः ।
गन्धनाः कुरुविन्दाश्च गुणैरल्पान्तराः स्मृताः ॥१२॥

इसके आगे क्रमसे—महाव्रीहि, कृष्णव्रीहि, जतुमुख, कुक्कुटाण्डक, लावक, पारावतक, सूकर, वरक, उद्दालक, उज्वल, चीन, शारद, दर्दुर, गन्धन और कुरुविन्द ये उपरोक्त धान्योसे हीनगुण कहे हैं ॥ ११ ॥ १२ ॥

स्वादुरम्लविपाकोऽन्यो व्रीहिः पित्तकरो गुरुः ।

इन उपरोक्त व्रीहि धान्योसे अन्य अनुक्त धान्य स्वादु, अम्लविपाकी, पित्तकारक और गुरु है ॥–

बहुमूत्रपुरीषोष्मा त्रिदोषस्त्वेव पाटल ॥ १३ ॥

पाटल व्रीहि-बहुमूत्र, बहुत मल एवं उष्माकारक तथा त्रिदोषकोपक है ॥ १३ ॥

कङ्गुकोद्रवजूर्णाह्वगर्मूटीचूर्णपादिकाः ।
श्यामाकतोयश्यामाकहस्तिश्यामाकशिम्बिराः ॥१४॥
शिम्बिरो दारुनीवारवरूकूबरकोत्कटाः ।
मधूली शान्तनुः सण्डिर्वेणुपर्णी प्रशान्तिका ॥१५॥
गवेधुकाण्डलौहित्यतोदपर्णीमुकुन्दकाः ।
कफपित्तहरा रूक्षाः कषायमधुरा हिमाः ॥ १६ ॥
वातला बद्धविण्मूत्रा लघवो लेखनात्मकाः ।

कंगु (कंगनी), कोद्रव (कोदा), जूर्णाह्व, गर्मूटी, चूर्णपादिका, श्यामाक (सावक), तोयश्यामाक, हस्तिश्यामाक, शिबिर, शिशिर, दारुनीवार, वरूकूबरक, उत्कट, मधूलिका, शातनु, संडी, वेणुपर्णी, प्रशान्तिका, गवेधुक, अण्डलौहित्य, तोदपर्णी और मुकुन्दक ये सब धान्य कफ-पित्तहर, रूक्ष, कषाय, मधुररस, शीतल, वातकारक, मल-मूत्रको बाधनेवाले लघु और लेखन करनेवाले हैं ।

वक्तव्य—व्रणोको साफ़ करनेके लिये सावकके चावलोको पीसकर इनका शीत या उष्ण उपनाह व्रणोके कृमि विदाह ( सल्फ )को शान्ति करनेके लिये एवं शोथको शान्त करनेके लिये उपरसे बाधते हैं ॥ १४–१६ ॥—

भग्नसन्धानकृत्तत्र प्रियङ्गुर्बृंहणी गुरुः ॥ १७ ॥
कोरदूषः परं ग्राही स्पर्शशीतो विषापहः ।
उद्दालकस्तु वीर्योष्णो नीवारः श्लेष्मवर्धनः ॥ १८ ॥
शीतवीर्या विशेषेण स्निग्धा वृष्या मधूलिका ।

इनमें प्रियंगु (कंगु) टूटे अगको जोड़नेवाली, बृंहण और गुरु है । कोरदोष-अत्यन्त ग्राही, स्पर्शमे शीतल और विषनाशक है । उद्दालक-वीर्यमे उष्ण है । नीवार-कफवर्धक है । मधूलिका-शीतवीर्य अतिशय स्निग्ध और वृष्य है ॥१७॥१८॥–

रूक्षः शीतो गुरुः स्वादुः सरो विड्वातकृद्यवः ॥ १९ ॥
वृष्यः स्थैर्यकरो मूत्रमेदःपित्तकफान् जयेत् ।
पीनसश्वासकासोरुस्तम्भकण्ठत्वगामयान् ॥ २० ॥
गुणैर्न्यूनतरा ज्ञेया यवादेव यवाह्वयाः ।
उष्णाः सरा वेणुयवाः कषाया वातपित्तलाः ॥२१॥

जौ—रुक्ष, शीतल, गुरु, स्वादु, सर, वायु एवं मलकारक, वृष्य, स्थिरताकारक, मूत्र-मेद-कफ-पित्तको कम करनेवाला, पीनस, श्वास, कास, ऊरुस्तम्भ, कण्ठरोग और त्वगरोगनाशक है । अणुयव ( छोटे जौ ) गुणोमे यव ( जौ ) से न्यून है । वेणु यव ( बासके प्रान्तभागमे लगे बीज ) उष्ण, सर, कषाय, वातपित्तकारक हैं ।

वक्तव्य—गोधूम और जौके गुणोमे समानता कुछ अंशोमें है । दोनोही स्वादुरस, गुरुगुण हैं । परन्तु दोनोके कार्योमें भेद है जौ वायुकारक है, और गेहूं वातशामक है । इसमें मधुररस और गुरु गुण होनेपरभी जौ जो वातनाशक कार्य नहीं करता, इसका कारण इसकी महाभूतजन्य विचित्र रचनाही कारण है । द्रव्योकी बनावट दो प्रकारकी है—१ कुछ द्रव्य जिस प्रकारके महाभूतोसे बनने प्रारम्भ होते हैं, उनमे इन्हीं महाभूतोके रस ( गुण ) उत्पन्न होते है । और इन्हीं महाभूतोसे इन रसोके आश्रयस्थान द्रव्यभी इन्ही गुणो वाले उत्पन्न होते हैं । ये समानकारणसे उत्पन्न कहे जाते हैं । जिस प्रकारकी दूध मधुररससे युक्त, गुरुगुणवाला मधुररसके अपने शीतवीर्ययुक्त होता है । २ दूसरे द्रव्य-रसादिके आश्रयस्थान द्रव्योको अपने महाभूतोके गुणोसे भिन्न गुणवाला उत्पन्न करते हैं । इनमें द्रव्य रसादिके अनुसार कार्य नही करते इनमे रसादिके उत्पन्न करनेमे दूसरा कारण होता है और द्रव्योके ( रसादिके आश्रय ) उत्पन्न करनेमे दूसरा कारण होता है । यथा-मधुररसयुक्त, गुरुगुणवाला सिंहका मास रसके अनुकूल विपाकमे नही ( अर्थात्–मधुर विपाक नहीं, अपि तु कटु विपाक है ) । यह विचित्र कारणसे उत्पन्न होनेके कारण हैं । शूकर-मधुररस एव गुरुगुणयुक्त होनेपर रसके अनुसार मधुर विपाक है । यह समान कारणसे उत्पन्न होनेके कारण है[1] ॥ १९–२१ ॥

वृष्यः शीतो गुरुः स्निग्धो जीवनो वातपित्तहा ।
सन्धानकारी मधुरो गोधूमः स्थैर्यकृत्सरः ॥ २२ ॥
पथ्या नन्दीमुखी शीता कषाया मधुरा लघुः ।

गेहूं—वृष्य, शीतल, गुरु, स्निग्ध, जीवनदायक, वात-पित्तनाशक, सन्धानकारक, मधुर, शरीरकी स्थिरताकारक और सर है । नन्दीमुखी (पतली लम्बी) गेहूं पथ्य ( शरीरके लिये हितकारी ) शीतल, कषाय, मधुररस और लघु है ।

वक्तव्य—मधुर, स्निग्ध एव गुरु होनेसे गेहूं कफकारक है । परन्तु पुराना गेहूं (एक साल पीछेका) कफकारक नहीं । इसीलिये वसन्तमे गेहूं (पुराना) खानेका विधान किया है । नया गेहूं यदि वरतना हो तो एक रात्रि पानीमे भिगोकर अगले दिन सुखाकर खानेमे कफकारक नहीं रहता । यह प्रथा ग्रामोमें अबभी है ॥ २२ ॥—

इति शूकधान्यवर्गः ॥

(२) शिम्बीधान्यवर्ग —

शिम्बिजा मुद्गवनमुद्गमकुष्ठकाः ॥ २३ ॥

१ इस विषयका विशद वर्णन द्रव्यगुणविज्ञानके पूर्वार्धमें "न हि विकृतिविषमसमवेत" सूत्रकी व्याख्यामें देखा जा सकता है ।

**मसूरचवलाढक्यश्चणकाश्च पृथग्विधाः ।**
**कषायस्वादुलघवो विबन्धाध्मानकारिणः ॥ २४ ॥**
**रूक्षा बद्धमलाः शीता विपाके कटुका हिताः ।**
**पित्तासृक्कफमेदस्सु सूपालेपादियोजनात् ॥ २५ ॥**

मूग, मंगल्य ( मसूरभेद ), वनमुद्ग ( वनमूंग ), मोठ, मसूर, चवल ( राजमाष ), आढकी ( अरहर ), चणक ( चणे ), नाना प्रकारके शिम्बी ( दाल-गोल दाने ) कषाय स्वादुरस, लघु, विबन्ध एवं आध्मानकारी, रुक्ष, मलको बाधनेवाले, शीतल, विपाकमें कटु, सूप ( दाल ) या आलेपनमें उपयोग करनेसे पित्त, रक्त, कफ और मेदमें हितकारी है ।

**वक्तव्य**—यह शिम्बीवर्ग दाल एवं आलेपनके कार्यमें आते हैं । दाल बनानेके लिये सम्पूर्ण मूग, उड़द आदिपर कडुवा सरसोका तेल लगाकर रातको छोड देते हैं । अगले दिन चक्लेमें दलकर द्विदल बना लेते हैं । फिर इनको छिलकारहित करके या छिलके समेत पानीमें रखकर पका लेते हैं । नमक, हल्दी, आर्द्रक इनमें यथारुचि डाल लेते हैं ।

आलेपन तीन प्रकारका है-प्रदेह, प्रलेप और आलेप । इनमें आलेपन उत्पन्नशोथ व्रणादिमें यथोक्त औषधियोसे प्रतिलोम लेप करना ॥ २३-२५ ॥

**सूप्यानामुत्तमा मुद्गा लघीयांसोऽल्पमारुताः ।**
**हरितास्तेष्वपि वरा**

**मूंग**—सब दालोंमें उत्तम है, लघु है और थोडे वायुकारक है, इनमेंभी हरे मूंग उत्तम है ।

**वक्तव्य**—मूग काले और हरे प्राय मिलते हैं । इनमें हरे उत्तम है ॥-

**मकुष्ठाः कृमिकारिणः ॥ २६ ॥**

**मोठ**—कृमि उत्पन्न करनेवाले हैं ॥ २६ ॥

**वर्ण्याः परं प्रलेपाद्यैर्मसूरा ग्राहिणो भृशम् ।**

**मसूर**—प्रलेप आदिमें प्रयोग करनेसे अतिशय वर्णकारक, अन्त प्रयोगमें सग्राही और वातकारक है ।

**वक्तव्य**—इसीलिये मसूरको युवानपिडकामें प्रयोग किया गया है ॥—

**राजमाषो गुरुर्भूरिशकृद्रूक्षोऽतिवातलः॥ २७ ॥**

**राजमाष**—गुरु, अतिशय मलकारक, रूक्ष और अतिवायु कारक है ।

**वक्तव्य**—राजमाष-काश्मीरमें प्राय होता है । यह पर्वतीय पदार्थ है । लोभियाकी जातमें है, परन्तु इसमें लोभियाके समान बीचमें झुकाव नहीं होता । इसका रंग प्राय लाल होता है, श्वेतभी मिलता है । पकनेपर बड़ा होता है । फूल जाता है, इसके गुण माषके समान है अर्थात् वृष्य है[२] ॥ २७ ॥

**कषायस्वादुरूक्षोष्णाः कुलत्था रक्तपित्तलाः ।**
**पीनसश्वासकासार्शोहिध्माऽऽनाहकफानिलान् २८**
**घ्नन्ति शुक्राश्मरीं शुक्रं दृष्टिं शोफं तथोदरम् ।**
**ग्राहिणो लघवस्तीक्ष्णा विपाकेऽम्ला विदाहिनः २९**

**कुलथी**—कषाय, स्वादु रस, रुक्ष, उष्ण, रक्तपित्तकारक, पीनस, श्वास, कास, अर्श, हिचकी, आनाह, कफ-वायु, शुक्राश्मरी, शुक्र, दृष्टिशक्ति, शोफ एवं उदररोगनाशक, सग्राही, लघु, तीक्ष्ण, विपाकमें अम्ल और विदाही है ।

**वक्तव्य**—कुलत्थी-पत्थरीली ककडवाली भूमिमें होती हैं । पर्वतीय कुलत्थी देशकी कुलत्थीसे अधिक बडी-मोटी होती है । यह-सफेद, काली, चित्रित, और लाल भेदसे चार प्रकारकी होती है । जिस प्रकार यह भूमिमें पत्थर फोड़कर बाहर आती है, वैसे शरीरमें पत्थरीकोभी तोडती है । सुश्रुतमें जो कटु विपाक कहा है वह द्रव्यके अनेक रसवाला होनेसे कहा है ॥२८॥२९॥

**निष्पावस्तु सरो रूक्षः कषायमधुरो गुरुः ।**
**पाकेऽम्लो वातविष्टम्भी स्तन्यमूत्रास्रपित्तकृत् ॥३०॥**
**उष्णो विदाही दृक्शुक्रकफशोफविषापहः ।**

**निष्पाव** (सेम)—सर, रुक्ष, कषाय-मधुर, गुरु, विपाकमें अम्ल, वातको रोकनेवाला, स्तन्य मूत्र एवं रक्तपित्तकारक, उष्ण, विदाही, चक्षु-रेत-कफ-शोफ और विषनाशक है ॥३०॥-

**माषः स्निग्धो बलश्लेष्ममलपित्तकरः सरः ॥ ३१ ॥**
**गुरूष्णोऽनिलहा स्वादुः शुक्रवृद्धिविरेककृत् ।**

**माष** (उड़द)—स्निग्ध, बल-कफ-मल-पित्तकारक, सर, गुरु, उष्ण, वातनाशक, स्वादु, शुक्रको बढ़ाता है और बाहर निकालता है ।

**वक्तव्य**—शुक्रवृद्धि तीन प्रकारसे है । कोई द्रव्य या कारण शुक्रका स्रवण करते हैं, कोई मात्रामें बढ़ाते हैं और कोई दोनों कार्य अर्थात् स्रवण एवं मात्रामेंभी बढाते है । शुक्रका स्रवण करने वाले मनका सकल्प है । इसीलिये चरकमें कहा है कि-'सकल्पो वृष्याणा श्रेष्ठतम ।' मात्रामें बढानेवाले शतावरी आदि हैं । दोनो प्रकारका कार्य करनेवाले उड़द और दूध हैं ॥ ३१ ॥—

**फलानि माषवद्विन्द्यात्काकाण्डोलात्मगुप्तयोः ॥३२॥**

काकोण्डोला और आत्मगुप्ता ( कौंच )के फलोके गुणभी माषके समान समझना चाहिये ।

**वक्तव्य**—आत्मगुप्ता और काकोण्टोला ये माषके समान शुक्रवृद्धि एवं शुक्रविरेचक, वातनाशक और उष्ण हैं ॥ ३२ ॥

**कुशाम्रशिम्बी मधुरा वातपित्तहरा हिमा ।**

**कुशाम्रशिम्बी**—मधुर, वातपित्तनाशक और शीतल है॥-

---

१ चरकमें कहा है—"पित्तश्लेष्मणि शस्यन्ते सूपेष्वालेपनेषु च ॥" चरक. सू. अ. २७. २९.

२ राजमाष सरो रुच्य कफशुक्राम्लपित्तनुत् ।
तत्स्वादुर्वातलो रूक्ष. कषायो विशदो गुरु ॥
चरक सू. २७-२५.
कषायभावान्नपुरीषभेदी न मूत्रलो नैव कफस्य कर्ता ।
स्वादुर्विपाके मधुरोऽलसान्द्रः सतर्पण स्तन्यरुचिप्रदश्च ॥
अलसान्द्र =राजमाष । सु. अ ४६-३५

**मधुराः शीतला गुर्व्यो बलघ्न्यो रूक्षणात्मिकाः ॥३३॥**
**स्नेहाढ्या बलिभिर्भोज्या विविधाः शिम्बिजातयः।**

नानाप्रकारकी शिम्बी जाती (काली-पीली-रक्त-श्वेत) मधुर, शीतल, गुरु, बलनाशक, रूक्षता-उत्पादक हैं। इनको अत्यन्त स्नेहके साथ बलवान जठराग्निवाले पुरुषोको खाना चाहिये ॥ ३३ ॥–

**वक्तव्य**—शिम्बीसे लोभिया या वाल अभिप्रेत है। पर्वतीय लोभिया बडा होता है। इसको तैलके साथ पकाते हैं। गुजरातमें वालको तैलकी पुष्कल मात्रासे खाया जाता है।

**स्निग्धोष्णतिक्तकटुकः कषायमधुरस्तिलः ॥ ३४ ॥**
**मेध्यः केश्यो गुरुर्वर्ण्यः स्पर्शशीतोऽनिलापहः।**
**अल्पमूत्रः कटुः पाके मेधाऽग्निकफपित्तकृत् ॥ ३५ ॥**
**कृष्णः प्रशस्तस्तमनु शुक्लस्तमनु चारुणः।**

**तिलके गुण**—स्निग्ध, उष्ण, तिक्तरस, कटु, कषाय, मधुर, मेध्य, केश्य, गुरु, वर्णकारक, स्पर्शमें शीतल, वातनाशक, मूत्रको कम करनेवाला, कटु विपाक, मेधा-अग्नि-कफ-पित्तकारक है। इनमें कृष्ण तिल प्रशस्त है, इससे उतरकर शुक्ल (सफेद) और इनसेभी हीन लाल तिल है ॥ ३४ ॥ ३५ ॥—

**स्निग्धोमा स्वादुतिक्तोष्णा कफपित्तकरी गुरुः ॥३६॥**
**दृक्शुक्रहृत्कटुः पाके**

**अलसी**—स्निग्ध, स्वादु, तिक्त, उष्ण, कफपित्तकारक, गुरु, शुक्र और दृष्टिनाशक, विपाकमें कटु है।

**वक्तव्य**—कफके साथ वायुका योग होनेपर कफनाशक, कफका पित्तके साथ योग होनेपर कफकारक है ॥ ३६ ॥—

**तद्वद्बीजं कुसुम्भजम्।**

**कुसुम्भका बीज**—अलसीके समान है[1] ॥—

**माषोऽत्र सर्वेष्ववरो यवकः शूकजेषु च ॥ ३७ ॥**

इन शिम्बी धान्योमें माष सबसे अवर है, और शूक धान्योंमें यवक सबसे अवर है ॥ ३७ ॥

**नवं धान्यमभिष्यन्दि लेख्यं कैदारजं च यत्।**
**लघु वर्षोषितं दग्धभूमिजं स्थलसम्भवम् ॥ ३८ ॥**
**शीघ्रजन्म तथा सूप्यं निस्तुषं युक्तिभर्जितम्।**

नूतन धान्य तथा बहुत जलवाले खेतमें उत्पन्न धान्य अभिष्यन्दि है। एक वर्ष पुराना, जली भूमिमें उत्पन्न, स्थल (पानी रहित) भूमिमें उत्पन्न, जल्दी पकनेवाला, युक्तिपूर्वक भूननेसे तुषरहित बने सूप्य धान्य लघु हैं।

**वक्तव्य**—युक्ति यह है कि-इनको रातमें भिगोकर प्रातःकाल सुखाकर भूननेसे छिलकाभी उतर जाता है और धान्यभी नही टूटते। ऐसा न करनेसे टूटते हैं और छिलकाभी नहीं उतरते। परमल, मुमुरे, खील आदि इसी प्रकार बनते हैं ॥३८॥–

**इति शिम्बीधान्यवर्गः ॥**

(३) कृतान्नवर्ग —

**मण्डपेयाविलेपीनामोदनस्य च लाघवम् ॥ ३९ ॥**
**यथापूर्वं शिवः**

मण्ड, पेया, विलेपी और ओदन ये पूर्वक्रमानुसार लघु एवं श्रेष्ठ हैं। अर्थात् ओदनसे विलेपी, विलेपीसे पेया (यवागू), पेयासे मण्ड लघु एवं श्रेष्ठ है।

**वक्तव्य**—सिक्थ (घट्टका) रहित द्रव=मण्ड सिक्थयुक्त द्रव यवागू है। यवागू दो प्रकारका है–अल्पसिक्थयुक्त पेया, बहुतसिक्थवाली विलेपी। द्रवरहित सिक्थको ओदन कहते हैं। इनके बनानेकी विधि–अन्न पाच गुणे जलमें, विलेपी चार गुणे, मण्ड चौदह गुणे, यवागु-छगुणे पानीमें पकता है[2]। मण्डको माड, पेयाको लप्सी, विलेपीको हरीरा, ओदनको भात कहते हैं ॥ ३९ ॥–

**तत्र मण्डो वातानुलोमनः।**
**तृड्ग्लानिदोषशेषघ्नः पाचनो धातुसाम्यकृत् ॥४०॥**
**स्रोतोमार्दवकृत्स्वेदी सन्धुक्षयति चानलम्।**

इनमें मण्ड वायुका अनुलोमक है। प्यास, ग्लानि, शेष (वमनादिसे बचे) दोषोका नाशक, पाचक, धातुवोंको समान करनेवाला, स्रोतोको कोमल करनेवाला, पसीना लानेवाला, और पाचकाग्निको बढाता है ॥ ४० ॥—

**क्षुत्तृष्णाग्लानिदौर्बल्यकुक्षिरोगज्वरापहा ॥ ४१ ॥**
**मलानुलोमनी पथ्या पेया दीपनपाचनी।**

**पेया**—भूख, प्यास, ग्लानि, दुर्बलता, उदररोग, और ज्वरनाशक, मलका अनुलोमन करनेवाली, पथ्य (शरीरके धातुवोंके लिये हितकारी), दीपक, पाचक है ॥ ४१ ॥–

**विलेपी ग्राहिणी हृद्या तृष्णाघ्नी दीपनी हिता ॥४२॥**
**व्रणाक्षिरोगसंशुद्धदुर्बलस्नेहपायिनाम्।**

**विलेपी**—सग्राही, हृद्य, तृष्णानाशक, अग्निदीपक, हितकारी, व्रण, आक्षिरोग, वमनादि सशोधनोंसे दुर्बल एवं जिसने स्नेह पीना हो उसके लिये हितकारी है ॥ ४२ ॥–

**सुधौतः प्रस्रुतः स्विन्नस्त्यक्तोष्मा चौदनो लघुः ४३**
**यश्चाग्नेयौषधक्वाथसाधितो भृष्टतन्दुलः।**
**विपरीतो गुरुः क्षीरमांसाद्यैर्यश्च साधितः ॥ ४४ ॥**

**ओदनके गुण**—भली प्रकार कईवार पानीमें धोया, प्रस्रुत (माड निकाला), स्विन्न (सम्यक् पका) और त्यक्तोष्मा (भाप-जलीय अंश निकलना बन्द हो गया हो) भात लघु है। जो भात मरिचादि आग्नेय औषधक्वाथसे सिद्ध किया और जो भूने चावलोसे बनाया वहभी लघु है। इनसे

---

१ **कुसुम्भ बीज**—कटुविपाके कटुकः कफघ्नो विदाहिभावादहित कुसुम्भ ॥ सुश्रुत सू. अ. ४६. सुश्रुतमें कुसुम्भको कफघ्न कहा है, यदि अलसीको कुसुम्भके समान गिने तो इसेभी कफनाशक होना चाहिये इससे सयुक्त दोषके अनुसार कारक और नाशक कहा है।

२ अन्न पञ्चगुणे साध्य विलेपी च चतुर्गुणे।
मण्डश्चतुर्दशगुणे यवागु षड्गुणेऽम्भसि ॥
यवागु शब्दका अर्थ पेया है; पातु योग्या पेया।

विष्टम्भिता गुरु है, और जो द्रव्य मास आदिसे सिद्ध किया जाता है, वह भी गुरु है ।

**वक्तव्य**—चावलमें पानीसे अग्नर्मा भारी करता है । इसलिये एक साल पुराने चावलोंको पानीमें मथकर कईवार निखार पकाना चाहिये । पकाकर माडको छान देना चाहिये फिर अच्छी तरह गला देना चाहिये । और जब ये बहुत शीत या गरम न हो तब खाना चाहिये । अत्युष्णोष्मा पाठमें–गरम खाना चाहिये वह अर्थ है । यहापर 'नात्युष्णमश्नीयात्' इस नियमका ध्यान रखना होता है । 'लक्तोष्मा' पाठमें–जब भाप निकलती बन्द हो जाय, क्योंकि भापही इसके भारीपनमें कारण है ॥ ४३–४४ ॥

**इति संयोगसंस्कारैरन्नान्यन्यानि चादिशेत् ।**

इस विधिसे सम्पूर्ण कृतान्न ( बने अन्न )को द्रव्यके स्वरूप–बनानेकी प्रक्रिया और प्रमाण तथा सयोगसे जानना चाहिये ॥–

**शुष्यतां व्याधियुक्तानां शुद्धानां शुद्धिकाङ्क्षिणाम् ४५**
**कृशक्षामक्षतोरस्कक्षीणधात्विन्द्रियौजसाम् ।**
**दृष्टिश्रवणवह्न्यायुर्बलवर्णस्वरार्थिनाम् ॥ ४६ ॥**
**भग्नविश्लिष्टसंधीनां व्रणिनां वातरोगिणाम् ।**
**हृद्यः पथ्यः परं वृष्यो बृंहणः प्रीणनो रसः ॥ ४७ ॥**

**मांसरसगुण**—सूखे हुए, रोगोसे युक्त, वमनसे शुद्ध हुए जो वमनादिसे शुद्ध होनेकी इच्छा रखते हैं कृश निर्बल क्षतोरस्क ( उर क्षतरोगी ) जिनके धातु, इन्द्रिय और ओज क्षीण हो गये है, जो दृष्टि, श्रुति, अग्नि, आयु, बल, वर्ण और स्वरको चाहते हैं जिनकी सन्धिया टूट गई या पृथग् होगई, व्रणरोगी तथा वातरोगियोके लिये–हृद्य, पथ्य, अतिशय वृष्य, बृहण और मनके प्रीतिकारक मासरस है ॥ ४५–४७ ॥

**मौद्गस्तु पथ्यः संशुद्धव्रणकण्ठाक्षिरोगिणाम् ।**

**मूंगका रस ( यूष )**—वमनादिसे सशुद्ध, व्रण, कण्ठ और नेत्ररोगियोके लिये पथ्य है ॥–

**वातानुलोमी कौलत्थो गुल्मतूनीप्रतूनिजित् ॥ ४८ ॥**

**कुलत्थीका रस**—वातका अनुलोमक, गुल्म, तूनी एव प्रतूनीको नाश करता है ॥ ४८ ॥

**प्रभूताभ्यन्तरमलो माषयूषः परं स्मृतः ।**

**माषकी दाल**—आभ्यन्तर मल (पुरीष)को बहुत अधिक बढानेवाली कही है ॥–

**खलकाम्बलिकौ हृद्यौ छेदिनौ स्वौषधानुगौ ॥ ४९ ॥**

**खल-काम्बलिक यूष**—हृद्य, छेदक और अपनी अपनी औषधियोका अनुकरण करते है ।

**वक्तव्य**—खल यूष और काम्बलिक यूष–तक्र और शमी धान्य या तक्र और शाकके साथ मरिच, जीरा आदि मिलाकर बनाये जाते हैं ॥ ४९ ॥

**पिशितेन रसस्तत्र यूषो धान्यैः खलः फलैः ।**

माससे जो बनाया जाता है, वह रस ( मासरस ), मुद्ग आदि धान्योसे जो बनाया जाता है, वह यूष, बेर आदि फलोसे जो सिद्ध किया जाता है, वह खल है ॥–

**मूलैश्च तिलकल्काम्लप्रायः काम्बलिकः स्मृतः ५०॥**

मूली आदि तिलकल्क ( तिलपिष्टी ) एवं दाडिमादिसे अम्ल करके जो प्राय सिद्ध किया जाता है, वह काम्बलिक कहा है ५०

**ज्ञेया कृताकृतास्ते तु स्नेहादियुतवर्जिताः ।**

स्नेहादिसे भूने और सोठ आदिसे सस्कृत द्रव्योको **कृत** और स्नेहादिसे न भूने तथा सोठ आदिसे असस्कृत द्रव्योको **अकृत** कहते है ॥–

**अल्पमांसादयः स्वच्छा दकलावणिकाः स्मृताः ५१**

**दकलावणिक**—जो थोड़े माससे थोड़ी सोठ आदि डालकर, निर्मल बनाये जाते है, उनको 'दकलावणिक' कहते है ।

**वक्तव्य**—इसी प्रकार जिस यूषमे धान्यादि थोड़े–खलादि या मूली आदि थोडे डाले जाते हैं, उनको भी दकलावणिक समझना चाहिये ॥ ५१ ॥

**विद्याद्यूषे रसे सूपे शाके चैवोत्तरोत्तरम् ।**
**गौरवं तनुसान्द्राम्लस्वादुष्वेषु पृथक् तथा ॥ ५२ ॥**

द्रव्यगुण समान होनेपरभी यूषकी अपेक्षा रस, रससे सूप, सूपसे शाक उत्तरोत्तर गुरु है । इसी प्रकार–तनु ( पतले )से सान्द्र ( घट्ट ) गुरु है, और अम्लसे स्वादु रस गुरु है ॥५२॥

**तिलपिण्याकविकृतिः शुष्कशाकं विरूढकम् ।**
**शाण्डाकीवटकं दृग्घ्नं दोषलं ग्लपनं गुरु ॥ ५३ ॥**

तिलपिण्याक ( खलसे बनाया ) विकृति, सूखे हुए शाक, विरूढक ( अकुरित–जड़े हुए ) धान्य, शाण्डाकी ( वटक, मूंग आदिके बडोकी काजी ) दृष्टिनाशक, दोषकारक, ग्लानिकारक और गुरु है ॥ ५३ ॥

---

१ **तूनी**—अधो या वेदना याति वर्चोमूत्राशयोत्थिता ।
भिन्दतीव गुदोपस्थं सा तूनीत्यभिधीयते ॥
सु नि अ. १ ।
**प्रतूनी**—गुदोपस्थोत्थिता सैव प्रतिलोमविसर्पिणा ।
वेगैः पक्वाशय याति प्रतितूनीति सा स्मृता ॥
सु. नि. अ. १ ।

२ **खल**—'कपित्थतक्रचाङ्गेरीमरिचाजाजिचित्रकैः ।
सुपक्वः खलयूषोऽयमथ काम्बलिकोऽपर ।
दध्यम्ललवणस्नेहतिलमाषसमन्वित ॥'
'दधिदाडिममाषशाकस्नेहयुक्त व्यञ्जन खल ॥'
'तिल सुलुञ्चित कृत्वा पिष्ट क्षीरे व्युहोषितम् ।
पटे पूत पचेद्धीमानार्द्रकावापिते घृते ।
मरिचाजाजिसामुद्रैर्युक्तस्तिलखलो भवेत् ॥'
'दधिमस्त्वम्लसिद्धस्तु यूषः काम्बलिकः स्मृत ।
पुनः सौवर्चलाजाजीबीजपूरकसौरभैः ।
सयोज्य मथित स्वच्छ एष काम्बलिको भवेद् ॥'
डल्हण ( सुश्रुत सू. स्था. अ. ४६)

**पर्पटा लघवो रुच्या लघीयान् क्षारपर्पटः ।**

**पापड़**—लघु, रुचिकारक है । सर्जक्षार आदिसे बनाये पापड अतिशय लघु हे ॥–

**हृद्या वृष्या रुचिकरा गुरवो रागखाण्डवाः ॥ ५४ ॥**
**प्रीणना भ्रमतृट्छर्दिमदमूर्च्छाश्रमच्छिदः ।**

**राग-षाडवके गुण**—राग ( सिता-मधु आदिसे बने ) और षाडव ( अम्ल सिद्ध शाक शर्करादिसे बनाये ) हृद्य, वृष्य, रुचिकारक, गुरु, मनके प्रीतिकारक, तथा भ्रम, प्यास, वमन, मद, मूर्च्छा और श्रम नाशक हैं ॥ ५४ ॥–

**तृट्छर्दिश्रमनुन्मन्थः शीतः सद्यो बलप्रदः ॥ ५५ ॥**
**प्रमेहक्षयकुष्ठानि न च स्युर्मन्थपायिनः ।**

**मन्थ** (पानीमे घोला सत्तू)—प्यास-वमन-श्रम (थकान) नाशक, शीतल, शीघ्र बलप्रद है । मन्थ पीनेवालोंको प्रमेह, क्षय और कुष्ठरोग नही होते ।

**वक्तव्य**—जौ, गेहू या चावलोंको जब वे दूधियाले हो, तब उनको कटवाकर सुखाकर भून लेते हैं । फिर इनको चक्कीमे पीसकर सत्तू करते है । चनोका भी इसी प्रकार करते है । इस सत्तूको घी मे मिलाकर पानीमे घोलकर पीते हैं । चरकमे कहा है । मधु और घृतके साथ सत्तूको खाना वृष्य, उदावर्तहर है ॥ ५५ ॥–

**रसाला बृंहणी वृष्या स्निग्धा बल्या रुचिप्रदा ॥५६॥**

**रसाला** (श्रीखण्ड)—बृहणी, वृष्य, स्निग्ध, बलकारक और रुचिकारक है ।

**वक्तव्य**—दहीको हाथसे मलकर कपड़ेमे छानकर उसमे चीनी, केसर, इलायची आदि मिलाकर बनाते है ॥ ५६ ॥

**क्षुत्तृट्क्लमहरं पानकं प्रीणनं गुरु ।**
**विष्टम्भि मूत्रलं हृद्यं यथाद्रव्यगुणं च तत् ॥ ५७ ॥**

**पानक** ( शर्बत )—श्रम, भूख, प्यास और क्लमको नष्ट करता है, मनको प्रसन्न करनेवाला, गुरु, विष्टम्भी, मूत्रल, हृदयके लिये प्रिय और अपने द्रव्यके गुणानुसार होता है ।

**वक्तव्य**—जिसका शर्बत बनाना, उसके स्वरस या क्वाथसे आधी शर्करा लेकर पकाना चाहिये । जब पौनतारकी या एक तारकी चासनी हो जाये तब छानकर भर देना चाहिये ॥५७॥

**लाजास्तृट्छर्द्यतीसारमेहमेदःकफच्छिदः ।**
**कासपित्तोपशमना दीपना लघवो हिमाः ॥ ५८ ॥**

**लाजा** ( खील )—प्यास, वमन, अतीसार, मेह, मेद और कफनाशक काम-पित्तशामक अग्निदीपक लघु और शीतल है।

**वक्तव्य**—भूने-खिले-धान्योंको लाजा कहते हैं ॥ ५८ ॥

**पृथुका गुरवो बल्याः कफविष्टम्भकारिणः ।**

**पृथुक** ( चिपटे-चौंले )—गुरु, बलकारक, कफ एवं विष्टम्भ-कारक है ।

**वक्तव्य**—गीले शालिधान्यको हल्का भूनकर मूसलीसे कूट कर चपटे करनेसे बनते हैं ॥—

**धाना विष्टम्भिनी रूक्षा तर्पणी लेखनी गुरुः ॥५९॥**

**धान** ( भाडमे भूने दाने )—विष्टंभी, रूक्ष, तर्पणकारक, लेखनकारक और गुरु है ॥ ५९ ॥

**कण्ठनेत्रामयक्षुत्तृट्श्रमच्छर्दिव्रणापहा ।**
**सक्तवो लघवः पानात्सद्य एव बलप्रदाः ॥ ६० ॥**
**निचयात्कठिना गुर्वी प्रोक्ता पिण्डी मृदुर्लघुः ।**
**सक्तूनां द्रवतायोगाल्लघीयस्यवलेहिका ॥ ६१ ॥**
**शष्कुलीमोदकादीनां व्याख्यातैवं च कल्पना ।**

**सत्तू** ( सूखा–विना पानीमे घोले )—कंठ, नेत्ररोग, भूख, प्यास, श्रम, वमन और व्रणनाशक है। यह लघु है । पानीमे घोलकर पीनेसे तुरन्त बलदायक हैं । सत्तूमे घी मिलाकर मुठ्ठीसे बाधनेपर बनाई पिण्डी सघटित होनेसे कठिन–भारी है और जो कोमल है वह लघु होती है । सत्तुवोमे पानी मिलाकर बनाया अवलेह ( चाटन ) पानी मिलनेसे हल्का है । शष्कुली ( पूरी-कचौरी ) और मोदक ( लड्डू ) आदि भक्ष्योंकी सयोग-सस्कार-कठिनता आदिकी भिन्नतासे गुणोकी कल्पना करनी चाहिये ॥ ६०–६१ ॥–

**नोदकान्तरितान्न द्विर्न निशायां न केवलान् ॥ ६२ ॥**
**न भुक्त्वा न द्विजैश्छित्वा सक्तूनद्यान्न वा बहून् ।**

सत्तुवोको पानीके बीचमे करके ( अर्थात् पानी पीकर सत्तु खाना और पीछेसे फिर पानी पीना ), या दोवार अथवा रात्रिमें या अकेला सत्तूही, भोजन खाकर सत्तू खाना, या दातोंसे काटकर अथवा मात्रामे बहुत अधिक,-नहीं खाना चाहिये ।

**वक्तव्य**—सत्तूको खाली पेट घी और शर्करामे मिलाकर या नमक मिर्चके साथ, अथवा पानीमे घोलकर पीना चाहिये । सत्तूको मात्रामे बहुत नहीं खाना चाहिये, और रातमेभी नहीं खाना चाहिये, क्योंकि यह वायुकारक है ॥ ६२ ॥–

---

१ **मन्थ**—सक्तव सर्पिषाऽभ्यक्ता शीतवारिपरिप्लुता ।
नातिद्रवा नातिसान्द्रा मन्थ इत्युपदिश्यते ॥
यह कई प्रकारका है। यथा–घी, सत्तू, अनाररस और गुड मे बना, घी, सत्तू और जलसे बना, मुनक्का, शर्करा, गन्नेके रससे बना, या जौका, चावलोका, चनेका, गेहूका–( मुजियाका सत्तू ) ।

२ समघृतसक्तुप्राशाभ्यासो वृष्योदावर्तहराणाम् श्रेष्ठतम ॥
( चरक सू स्था. अ २५ )

३ **रसाला**—वस्त्रे बध्वाऽथ गलित दधि द्विप्रस्थमानकम् ।
तस्मिन्घृत माक्षिक च प्रत्येक च पल पलम् ॥
निक्षिप्य शर्करा तस्मिन्मानिकाद्वितय तथा ।
नागकेसरमेलात्वक्पत्र तामलसज्ञकम् ॥
अर्धकर्ष क्षिपेद्विश्वा मरिच द्विपल तथा ।
सर्वमेकीकृत तत्तु भाण्डे कर्पूरवासिते ॥
गृहीत्वा चैव वस्त्रेण मुख बध्वाऽथ गालयेत् ।
हस्तेनालोड्य यत्नेन सा रसालाभिधा स्मृता ॥

४ भृष्ट सुपुष्पित धान्य लाजेति कथ्यते ॥

**कर्कन्धुबदरादीनां श्रमतृष्णाक्लमच्छिदः ॥ ६२ ॥**
**सक्तवोऽम्लरसा हृद्या यथाद्रव्यगुणाश्च ते ।**

कर्कन्धु ( झाडीके बेर ), बदर ( वृक्षके बेर ) आदिसे बनाया सत्तु, थकान, प्यास, क्लमनाशक अम्लरस और द्रव्योंके अनुसार गुणवाला होता है ।

**वक्तव्य**—बेरोको सुखाकर-गुठली निकाल कर कूटकर कपडेमे छान लेनेसे इनका सत्त बनता है ॥ ६३ ॥–

**पिण्याको ग्लपनो रूक्षो विष्टम्भी दृष्टिदूषणः ॥ ६४ ॥**

**पिण्याक** (तिलका कल्क-कूटे हुए तिल या खल)—ग्लानिकारक, रूक्ष, विष्टंभी और दृष्टिको दूषित करनेवाला है ॥६४॥

**वेसवारो गुरुः स्निग्धो बलोपचयवर्धनः ।**

**वेशवार**—( सोठ-मरिच आदिसे सस्कृत कुट्टित मास )–गुरु, स्निग्ध, बल एवं पुष्टिदायक है ॥–

**मुद्गादिजास्तु गुरवो यथाद्रव्यगुणानुगाः ॥ ६५ ॥**

मूग आदि धान्योंसे बनाये वेशवार–गुरु और द्रव्योंके अनुसार गुणवाले होते है ॥ ६५ ॥

**कुकूलखर्परभ्राष्ट्रकन्द्वङ्गारविपाचितान् ।**
**एकयोनीँल्लघून्विद्यादपूपानुत्तरोत्तरम् ॥ ६६ ॥**
**धारीकेण्डरिकाद्याश्च गुरवश्च यथोत्तरम् ।**

कुकूलक, खर्पर-भ्राष्ट्र-कन्दु और अगारमे पकाये, एकयोनिजन्य द्रव्योसे बने अपूपोको उत्तरोत्तर लघु जानना चाहिये । धारी, केडरिका आदि उत्तरोत्तर गुरु है ।

**वक्तव्य**—कुकूलक ( गायके सूखे गोबरके छानोपर गरम किये-जैसे बाटी आदि बनाते है अथवा बाष्पसे गरम किये ), खर्पर ( गरम किये मिट्टीका ठेकरीपर भूने ), भ्राष्ट्र ( भाड ), कन्दू ( तन्दूर पंजाबमे मशहूर है ) और अगार ( जलते कोयलोपर सेका ) ॥ ६६ ॥–

## इति कृतान्नवर्गः ।

### (४) मासवर्ग —

**हरिणैणकुरङ्गर्श्यगोकर्णमृगमातृकाः ॥ ६७ ॥**
**कालपुच्छकचारुष्कवरपोतशशोरणाः ।**
**श्वदंष्ट्रारामशरभकोहकारकशम्बराः ॥ ६८ ॥**
**करालकृतमालौ च पृषतश्च मृगाः स्मृताः ।**

**मृगवर्ग**—हरिण, एण, कुरग, ऋश्य, गोकर्ण, मृगमातृका, कालपुच्छक, चारुष्क, वरपोत, शश, उरण ( मेढा ), श्वदंष्ट्रा, राम, शरभ, कोहकारक, शम्बर, कराल ( कस्तूरीमृग ), कृतमाल और पृषत ( चित्तैला ), ये उन्नीस मृगविशेष हैं ६७–६८–

**लाववर्तीकवार्तीररक्तवर्त्मककुभाः ॥ ६९ ॥**
**कपिञ्जलोपचक्रारव्यचकोरकुरुबाहवः ।**
**वर्तको वर्तिका चैव तित्तिरः क्रकरः शिखी ॥७०॥**
**ताम्रचूडाख्यवरकगोनर्दगिरिवर्तिकाः ।**
**तथा सारपदेन्द्राभवरटाश्चेति विष्किराः ॥ ७१ ॥**

**विष्किरवर्ग** ( विखेर कर खानेवाले )—बटेर, वताक, वातार, रक्तवर्त्मक, ककुभ, कपिञ्जल, उपचक्र, चकोर, कुरुबाहु, वर्तक, वर्तिका, तीतर, क्रकर, शिखी (मोर), ताम्रचूड (कुक्कुट), वरक, गोनर्द, गिरिवर्तक, सारपद, इन्द्राभ और वरट, ये इक्कीस विष्किर हैं ॥ ६९–७१ ॥

**शतपत्रो भृङ्गराजः कोयष्टिर्जीवजीवकः ।**
**खञ्जरीटकहारीतदुर्नामारिकृशा गृहाः ॥ ७२ ॥**
**लट्वा लड्षो वटहा गोक्ष्वेडो डिण्डिमाणवः ।**
**जटी दुन्दुभिपार्कारलोहपृष्ठकुलिङ्गकाः ॥ ७३ ॥**
**सारिकाशुकशार्ङ्गाख्यचिरीटीककुयष्टिकाः ।**
**मञ्जूलीयकदात्यूहगोपापुत्रप्रियात्मजाः ॥ ७४ ॥**
**कलविङ्कः परभृतः कपोतोऽङ्गारचूडकः ।**
**पारावतः पाणविक इत्युक्ताः प्रतुदा द्विजाः ॥ ७५ ॥**

**प्रतुद** ( जो चोचसे चोट करते है )—शतपत्र, भृंगराज, कोयष्टी, जीवजीवक, खञ्जरीटक, हारीत, दुर्नामारि, कृश, गृह, लट्वा, लड्ष, वटहा, गोक्ष्वेडा, डिण्डिमाणव, जटी, दुन्दुभि, पार्कार, लोहपृष्ठ, कुलिगक, सारिका, शुक, शार्ङ्गाख्य, चिरीटी, ककुयष्टिका, मञ्जूलीयक, दात्यूह, गोपा, पुत्रप्रिया, आत्मजा, कलविक, परभृत ( कोयल ), कपोत, अगारचूडक (कठफोडा), पारावत, पाणविक–ये चौतीस प्रतुद पक्षी है ॥ ७२–७५ ॥

**श्वेतः श्यामश्चित्रपृष्ठः कालकः काकुली मृगः ।**
**भेकचिल्लटकूचीकागोधाशल्लकशण्डकाः ॥ ७६ ॥**
**वृषाहिकदलीश्वाविन्नकुलाद्या बिलेशयाः ।**

**बिलेशय** ( बिलमे रहते है )—श्वेत, श्याम-चित्रपृष्ठ, कालक और काकुलीमृग ( ये चार सर्प जातिके सर्प ), मेढक, चिल्लट, कूचीका, गोधा, शल्लक, शण्डक, वृष, साप, कदली, ( बड़ा बिडाल ), श्वावित् ( सेह ), और नकुलादि ये बिलेशय है ॥ ७६ ॥–

**गोखराश्वतरोष्ट्राश्वद्वीपिसिंहर्क्षवानराः ॥ ७७ ॥**
**मार्जारमूषकव्याघ्रवृकबभ्रुतरक्षवः ।**
**लोपाकजम्बुकश्येनचाषोलूकश्ववायसाः ॥ ७८ ॥**
**शशघ्नीभासकुररगृध्रवेश्यकुलिङ्गकाः ।**
**धूमिका मधुहा चेति प्रसहा मृगपक्षिणः ॥ ७९ ॥**

**प्रसहा** ( खीचकर खानेसे )—मृग और पक्षी–गाय, गधा, खच्चर, ऊँठ, घोडा, चीता, सिह, रीछ, बन्दर, बिल्ली, चूहा, व्याघ्र, भेडिया, बभ्रु (बहुत बालोंवाला–पहाडी भोटानी कुत्ता), तरक्षु ( लगड-भगड ), लोपाक (लोमडी), गीदड, श्येन (बाज), चाष ( किकिदिवि ), ऊल्लु, कुत्ता, कौवा, शशारी, भास, कुरर, गीध, वेश्य, कुलिग ( चिडिया ), धूमिका और मधुहा ये प्रसहा जातिके मृग-पक्षि हैं ॥ ७७–७९ ॥

---

१ रौक्ष्याद् विष्टम्भते कोष्ठे, विष्टम्भत्वात् विदह्यते ।
विदाहात्कुरुते ग्लानिं पिण्याको निशि सेवित ॥

२ वेशवार—मासं निरस्थि सुस्विन्न पुनर्दृषदि पेषितम् ।
पिप्पलीशुण्ठिमरिचगुडसर्पि.समन्वितम् ॥

**महिषन्यङ्कुरोहीतवराहरुरुवारणाः ।**
**सृमरश्चमरः खड्गो गवयश्च महामृगाः ॥ ८० ॥**

**महामृग**—महिष ( भैंस ), न्यंकु ( हरिण ), रोहित, वराह ( सुअर ), रुरु, हाथी, सृमर, चमर गाय, गेंडा और गवय ये महामृग हैं ॥ ८० ॥

**हंससारसकादम्बबककारण्डवप्लवाः ।**
**मृणालकण्ठचक्राह्वबलाकारक्तशीर्षकाः ॥ ८१ ॥**
**उत्क्रोशपुण्डरीकाक्षशरारीमणितुण्डिकाः ।**
**काकतुण्डघनारावमद्गुक्रौञ्चाम्बुकुक्कुटाः ॥ ८२ ॥**
**नन्द्यास्यमल्लिकाद्याश्च पक्षिणो जलचारिणः ।**

**जलचारी** ( पानीमें विचरनेवाले ) प्राणी—हंस, सारस, कादम्ब, बगुला, कारण्डव, प्लव, मृणालकण्ठ, चकवा, बलाका, रक्तशीर्षक, उत्क्रोश, पुण्डरीकाक्ष, शरारी, मणितुण्डिक, काकतुण्ड, घनाराव, मद्गु, क्रौंच, अम्बु, कुक्कुट, नन्दीमुख, मल्लिका ये जलचारी पक्षि हैं ॥ ८१ ॥ ८२ ॥–

**मत्स्या रोहितपाठीनकूर्मकुम्भीरकर्कटाः ॥ ८३ ॥**
**शुक्तिशङ्खोद्रशम्बूकशफरीवर्मिचन्द्रिकाः ।**
**चुलुकीनक्रमकरशिशुमारतिमिङ्गिलाः ॥ ८४ ॥**
**राजीचिलिच्चिमाद्याश्च**

**मत्स्यवर्ग**—रोहित, पाठीन, कूर्म ( कछुवा ), कुम्भीर ( बडा नक्र-घडियाल ), कर्कट ( केकडा ), शुक्तिशंखके कीडे, उद्र ( ऊद् बिलाव ), शम्बूक ( छोटे शंखके कीडे ), शफरी ( छोटी मछली ), वर्मि ( रोहित मत्स्यका भेद ), चन्द्रिका, चुलुकी ( पाठान्तरमें चुलुकी ) नक्र, मकर ( मगर ), शिशुमार, तिमिंगिल, राजी और चिलिचिम आदि ( गोमत्स्य, कृष्णमत्स्य, मुरल, सहस्रदंष्ट्रा आदि ) मत्स्यवर्ग हैं ॥ ८३ ॥ ८४ ॥–

**मांसमित्याहुरष्टधा ।**

आठ प्रकारका मांस ( मृग्य, वैष्करिक, प्रतुद, बिलेशय, प्रासह, महामृग, जलचर और मत्स्य ) आचार्योंने कहा है ।

**योनिष्वजावीव्यामिश्रगोचरत्वादनिश्चिते ॥ ८५ ॥**

**बकरी और भेड़**—ये दोनो धन्व ( जांगल देश ) और आनूपदेश–दोनोमें सम्मिलित रूपसे विचरनेके कारण अनिश्चित योनिवाले हैं ॥ ८५ ॥

**आद्यान्त्या जाङ्गलानूपा मध्यौ साधारणौ स्मृतौ ।**
**विकीर्यादिक्रियायोगैर्भक्षणाद्विष्किरादयः ॥ ८६ ॥**

इन आठ वर्गोमें पहले तीन ( मृग, विष्किर, प्रतुद ) जांगल हैं, और पिछले तीन ( महामृग, जलचर और मत्स्य ) ये आनूपज हैं । बीचके शेष दो ( बिलेशय और प्रसहा ) साधारण देशके हैं । विकीर्य ( बखेरने ) आदि क्रियाओको करके खानेसे विष्किर–आदि नाम रक्खे हैं ॥ ८६ ॥

**तत्र बद्धमला रुच्या मांसानामुत्तमा हिमाः ।**
**कषायस्वादुविशदा लघवो जाङ्गला हिताः ॥ ८७ ॥**
**पित्तोत्तरे वातमध्ये सन्निपाते कफानुगे ।**

इनमें जांगल मांस—मलको बांधनेवाला, रुचिकारक, सब मांसोमें श्रेष्ठ, शीतल, कषाय, स्वादु, विशद, लघु, तथा–पित्तप्रधान, वातमध्य और कफहीन सन्निपातमें हितकारी है ८७–

**ताम्रोऽत्र हरिणः कृष्णस्त्वेणो हृद्यस्त्रिदोषजित् ८८**

हरिणोमें जो ताम्रवर्णका हरिण है, वही हरिण है–और काले रंगका एण है । इनमें एण–हृद्य, त्रिदोषनाशक है ॥ ८८ ॥

**लघीयान् षड्रसश्चासौ ग्राही रूक्षो हिमः शशः ।**
**कटुपाकोऽग्निकृत्पथ्यः सन्निपातेऽनिलावरे ॥ ८९ ॥**

खरगोश अतिशय लघु छ रसोवाला, सग्राही, रूक्ष, शीत, विपाकमें कटु, अग्निवर्धक और सन्निपातमें जब वायुहीन हो तब पथ्य है ॥ ८९ ॥

**तद्वल्लावोऽप्यरूक्षस्तु**

बटेर–खरगोशके समान है–परन्तु रूक्ष नहीं है ।

**किञ्चिद्रूक्षः कपिञ्जलः ।**

कपिञ्जल कुछ रूक्ष है ॥–

**पारावताः कपोताश्च तद्वद्वन्याः सुपूजिताः ॥ ९० ॥**

इसी प्रकार वनमें पैदा हुए–पारावत और कबूतर अतिशय प्रशस्त है ( घरोमें रहनेवाले अगम्य हैं ) ॥ ९० ॥

**ईषदुष्णगुरुस्निग्धा बृंहणा वर्त्तकादयः ।**

वर्तक आदि–किंचिद् उष्ण, गुरु, स्निग्ध और बृंहण हैं ॥–

**तित्तिरिस्तेष्वपि वरो मेधाऽग्निबलशुक्रकृत् ॥ ९१ ॥**
**ग्राही वर्ण्योऽनिलोद्रिक्तसन्निपातहरः परम् ।**
**धन्वानूपविचारित्वात्स्निग्धोष्णगुरुबृंहणः ॥ ९२ ॥**

इनमें तीतर सबसे श्रेष्ठ है, मेधा, अग्निबल और शुक्रको बढ़ाता है । संग्राही, वर्णकारक, वातप्रधान-सन्निपात अतिशय नाशक है । धन्व और आनूप दोनो देशोमें विचरने के कारण स्निग्ध, उष्ण, गुरु और बृहण है ॥ ९१ ॥ ९२ ॥

**नातिपथ्यः शिखी पथ्यः श्रोत्रस्वरवयोदृशाम् ।**

**मयूर**—अतिशय पथ्य नहीं । परन्तु कान-स्वर-आयु और आंखोके लिये पथ्य है ॥–

**कुक्कुटो वृष्यो ग्राम्यस्तु श्लेष्मलो गुरुः ॥९३॥**

कुक्कुट मोरके समान है, परन्तु अतिवृष्य है । इनमें ग्राम्य-कुक्कुट कफकारक और गुरु है ॥ ९३ ॥

**मेधानलकरा हृद्याः क्रकराः सोपचक्रकाः ।**

**क्रकर**-मेधा, अग्निकारक, हृद्य है । उपचक्रभी इसीके समान है ॥–

**गुरुः सलवणः काणकपोतः सर्वदोषकृत् ॥ ९४ ॥**

**काणकपोत**–गुरु, ईषल्लवण और त्रिदोषकारक है ॥९४॥

---

१ सुश्रुतमें कहा–"मधुरो मधुर पाके दोषघ्नोऽनलदीपन. ।
शीतलो बद्धविण्मूत्र सुगन्धिर्हरिणो लघु. ॥
कषायो मधुरो हृद्य पित्तासृक्कफरोगहा ।
संग्राही रोचनो बल्यस्तेषामेणो ज्वरापहः ॥

**गुरूष्णस्निग्धमधुरा वर्गाश्चातो यथोत्तरम् ।**
**मूत्रशुक्रकृतो बल्या वातघ्नाः कफपित्तलाः ॥ ९५ ॥**

इसके आगे-बिलेशयादिवर्ग-उत्तरोत्तर-गुरु, उष्ण, स्निग्ध एवं मधुर होते जाते हे । सब मूत्र और शुक्रको करते हे-बलकारक, वातनाशक और पित्त एवं कफकारक है ।

**वक्तव्य**—जो वर्ग जिस वर्गके पीछे आता है, वह पहले वर्गसे अधिक गुरु, अधिक उष्ण, अधिक स्निग्ध और अधिक मधुर है ॥ ९५ ॥

**शीता महामृगास्तेषु**

इन वर्गोमे महामृग वर्ग-शीतवीर्य है ॥-

**क्रव्यादाः प्रसहाः पुनः ।**
**चक्षुष्याः सृष्टविण्मूत्रा मांसलाः कटुपाकिनः ॥९६॥**
**जीर्णार्शो ग्रहणीदोषशोषार्तानां परं हिताः ।**

मासको खानेवाले प्रसहा—चक्षुष्य, मल-मूत्रके प्रवर्तक, मासकारक, विपाकमे कटु, पुरातन अर्श-ग्रहणीरोग और शोष-रोगीयोके लिये अतिशय हितकारी हैं ॥ ९६ ॥-

**गोधा नियच्छति विषं मूषकः शुक्रवर्धनः ॥ ९७ ॥**

**गोह**—विषनाशक है, **चूहा** शुक्रवर्धक है ॥ ९७ ॥

**शुष्ककासश्रमात्यग्निविषमज्वरपीनसान् ।**
**कार्श्यं केवलवातांश्च गोमांसं सन्नियच्छति ॥ ९८ ॥**

**गायका मांस**—शुष्क कास, श्रम, अति अग्नि, विषमज्वर, पीनस, कृशता और शुद्ध वायुको ( किसी अन्यसे न मिली ), शान्त करता है ॥ ९८ ॥

**चटकाः श्लेष्मलाः स्निग्धा वातघ्नाः शुक्रलाः परम्[१] ।**

**चटकका मांस**—कफकारक, स्निग्ध, वातनाशक और अतिशय शुक्रवर्धक है ॥-

**गुरूष्णो महिषः स्निग्धः स्वप्नदार्ढ्यबृहत्वकृत् ॥९९॥**

**भैसका मांस**—गुरु, उष्ण, स्निग्ध, नीद लानेवाला और शरीरको दृढ करता है ॥ ९९ ॥

**तद्वद्वराहः श्रमहा रुचिशुक्रबलप्रदः[२] ।**

**सुअरका मांस**—भैसके मासके समान है, साथही श्रम-नाशक, रुचि, शुक्र और बलको पैदा करता है ॥-

**हंसः स्वरकरः पित्तरक्तजिन्मधुरो हिमः ॥ १०० ॥**

**हंसका मांस**—स्वरकारक, पित्त-रक्तनाशक, मधुर और शीतल है ॥ १०० ॥

**कफपित्तकरा मत्स्याः परं पवननाशनाः ।**

**मछलीके सामान्यगुण**—मछलिया कफ-पित्तकारक और अतिशय वायुनाशक हैं ॥-

**प्रतिस्रोतोविचारित्वादाकाराप्लवनेन च ॥ १०१ ॥**
**रोहितः प्रवरस्तेषां परं**

**रोहित मत्स्य**—पानीकी धारके विरोधमे सामने चलनेके कारण और पानीके बीचमे तैरनेसे, तथा सदा सरवालके खानेके कारण एवं दिनमे न सोनेसे सब मछलीयोमे श्रेष्ठ है ॥१०१॥-

**चिलिचिमोऽवरः ।**
**अगोचरविचारित्वात्सर्वदोषकरो हि सः ॥ १०२ ॥**

**चिलचिम मत्स्य**—सबसे निकृष्ट है । क्योकि यह विच-रनेके अयोग्य स्थानमे ( कीचड, सरवाल आदिमे ) विचरनेसे सब दोषोको कुपित करता है ॥ १०२ ॥

**कुलीरः परमं वृष्यो बृंहणः प्रीणनो गुरुः ।**

**कुलीर** ( केकडा )—अतिशय वृष्य, बृंहण, प्रीतिकारक और गुरु है ॥-

**नातिशीतगुरुस्निग्धं मांसमाजमदोपलम् ॥ १०३ ॥**
**शरीरधातुसामान्यादनभिष्यन्दि बृंहणम् ।**

**बकरीका मांस**—न तो बहुत शीतल है, न बहुत गुरु है, और न बहुत स्निग्ध है, तथा दोषोकी अपनी साम्यताको नही बिगाडता । शरीरके धातुवोके समान गुण होनेके कारण अभिष्यन्दी नही है, परन्तु बृंहण है ।

**वक्तव्य**—दही अभिष्यन्दि है, क्योकि वह शरीरधातुवोके सर्वथा समानगुणी नही है । मेदके समानगुणी होनेपर, अस्थिके विपरीत है । परन्तु बकरीका मास गुणोमे सब धातुवोके समान है । यह द्रव्यका प्रभाव है । जिस प्रकार जमा घृत-बृहण होनेपरभी अभिष्यन्दकारक नही है । परन्तु वही घृत गरम करके प्रयोग करनेपर-बृहण और अभिष्यन्दि है ॥ १०३ ॥-

**विपरीतमतो ज्ञेयमाविकं बृंहणं तु तत् ॥ १०४ ॥**

**भेडका मांस**—बकरीके माससे विपरीत गुणोवाला होने-परभी ( कर्षक नहीं ) बृंहणकारक है ॥ १०४ ॥

**अतिमेद्यं त्यजेन्मांसं हतं व्याधिविषोदकैः ।**
**स्वयं मृतं धूमपूर्णमगोचरमृतं कृशम् ॥ १०५ ॥**

**त्याज्य मांस**—अतिमेदुर ( अतिमेदस्वी ), रोग, विष या पानीसे मरे, अथवा स्वय मृत, धुंवेसे मरे, ( अफारा होनेसे जो मरा हो ), अगोचर स्थानमें पुष्ट ( यथा-जागल देशका पशु आनूपमें और आनूपका जागल देशमे पुष्ट ) तथा कृश पशुका मांस निन्दित है[१] ॥ १०५ ॥

---

[१] चरकमें—चटका मधुरा. स्निग्धा बलशुक्रविवर्धनाः ।
सन्निपातप्रशमनाः शमना मारुतस्य च ॥
( सू. स्था २७ )

[२] स्वाद्वम्लपाक स्निग्धोष्ण वातघ्न बृहण गुरु ।
स्वेदन तर्पण हृद्य बल्यं सूकरमामिषम् ॥

[१] सुश्रुतमें—शुष्कपूतिव्याधितविषसर्पहतदिग्धविद्धजीर्णकृशबाला-नामसात्म्यचारिणा च मासान्यभक्ष्याणि, यस्माद् विगतव्यापन्नापहत-परिणताल्पासपूर्णवीर्यत्वाद् दोषकराणि भवन्ति ।

अरोचक प्रतिश्याय गुरु शुष्क प्रकीर्तितम् ।
विषव्याधिहतं मृत्यु बाल छर्दि च कोपयेत् ॥
कासश्वासकर वृद्ध त्रिदोष व्याधिदूषितम् ।
क्लिन्नमुत्क्लेशजनन कृश वातप्रकोपणमिति ॥
( सु. सू. ४६-१२६-१२८ )

**सद्योहतं वयस्थं च शुद्धं सुरभि शस्यते ॥**

**प्रशस्त मांस**—तुरन्त मारा, युवा, स्नायु-अस्थि आदिसे साफ किया और दुर्गन्धरहित मास प्रशस्त है ॥–

**एणः कुरङ्गो हरिणः शशो लावः कपिञ्जलः ॥१०६॥**
**तित्तिरिः क्रकरो गोधा श्वाविद्गृध्रो मृगाधिपः ।**
**वर्हिणः सारिकान्यंकुर्हंसो रोहितकच्छपौ ॥ १०७ ॥**
**वर्मी चाग्र्यः स्ववर्गेषु प्रवरास्तेष्वपि स्मृताः ।**
**लावैणगोधाः सिंहश्च**

एण, कुरग, हरिण और शश–ये मृगवर्गमे श्रेष्ठ हैं। लाव, कपिञ्जल, तीतर और कुकर–ये विष्किर वर्गमे श्रेष्ठ है। श्वावित् और गोधा–ये बिलेशय वर्गमे श्रेष्ठ है । गीध और सिंह–ये प्रसह वर्गमें श्रेष्ठ हैं। शारिका–प्रतुदोमे श्रेष्ठ है । न्यंकु–महामृगोमे श्रेष्ठ है । हस–जलचारी वर्गमे श्रेष्ठ है । रोहित, कछुआ और वर्मी–जलज वर्गमे श्रेष्ठ है। इन सबमे भी–एणादिमे एण, लावादिमे लाव, श्वावित्-गोधामे गोधा, गीध और शेरमे शेर श्रेष्ठ हैं ॥ १०६ ॥ १०७ ॥–

**निन्दितो गौः सदर्दुरः १०८**
**ऋष्यः काणकपोतश्च शेषमुक्तं यथायथम् ।**

गाय, मेढ़क, रीछ, काण कपोत–ये चारो, अपने वर्गोमे निन्दित है। शेषोको गुणानुसार समझना चाहिये ॥ १०८ ॥–

**गुरूण्यण्डानि बालानां कषायलवणं पलम् ॥१०९॥**
**वृद्धानां स्नायुभूयिष्ठमबल्यं गुरु दोषलम् ।**

**पक्षियोंके अण्डे**—गुरु होते है, बालक पक्षियोका मास कषाय, लवण है। वृद्ध पक्षियोका मास, स्नायुबहुल, अबल्य, गुरु और त्रिदोषकारक है ॥ १०९ ॥–

**पुंस्त्रियोः पूर्वपश्चार्धे गुरुणी गर्भिणी गुरुः ॥ ११० ॥**
**लघुर्योषिच्चतुष्पात्सु विहङ्गेषु पुनः पुमान् ।**
**शिरःस्कन्धोरुपृष्ठस्य : सक्थ्नोश्च गौरवम् १११**
**तथाऽऽमपक्वाशययोर्यथापूर्वं विनिर्दिशेत् ।**

पुमान (पुरुषवाची) मृग आदिमे—नाभिसे उपरका शिरोभाग गुरु है, स्त्रियोमे नाभिसे नीचेका पैरतकका भाग गुरु है। गर्भिणीका सारा शरीर गुरु है। चौपायोमे स्त्री लघु होती है और पक्षियोमे पुरुष लघु होता है। सक्थि माससे कटि गुरु, कटिसे पृष्ठ गुरु, पृष्ठसे उरु गुरु, उरुसे स्कन्ध गुरु, स्कन्धसे शिर गुरु है। इसी प्रकार पक्काशयसे आमाशय गुरु हैं ॥ ११० ॥ १११ ॥–

**शोणितप्रभृतीनां तु धातूनामुत्तरोत्तरम् ॥ ११२ ॥**
**मांसाद्गरीयो वृषणमेण्ढ्रवृक्कयकृद्गुदम् ।**

रक्तादि धातुवोमे उत्तरोत्तर धातुवोको गुरु जानना चाहिये। अर्थात्–रक्तसे मांस, माससे मेद, मेदसे अस्थि, अस्थिसे मज्जा, मज्जासे शुक्रसार गुरु है। माससे वृषण, वृषणसे मेढ्र, मेढ्रसे वृक्क, वृक्कसे यकृत् और यकृतसे गुदा गुरु है ॥ ११२ ॥–

**इति ः ।**

(५) शाकवर्ग —

**शाक**—छ प्रकारके हैं-पत्र, पुष्प, फल, नाल, कन्द और सस्वेदजन्य। इनमे पत्र–मेथी आदि, पुष्प–कचनार आदि, फल–घियातोरी आदि, नाल–कमलनाल, भिस या घुइयाके नाल, कन्द–आलु, शकरकन्दी आदि, सस्वेदजन्य–खुम्ब आदि । इनमें उत्तरोत्तर गुरु होते है। सामान्यत सब शाक विष्टम्भि, गुरु, रुक्ष, मलको बहुत मात्रामे करनेवाले, मलवायुके अनुलोमक होते हैं ॥–

**शाकं पाठाशठीसूषासुनिषण्णसतीनजम् ॥११३॥**
**त्रिदोषघ्नं लघु ग्राहि सराजक्षववास्तुकम् ।**

**पाठादि शाक**—पाठा, शठी, सूषा, सुनिषण्णक और सतीन तथा राजक्षवक और बथुवा, इनका शाक त्रिदोपनाशक, लघु और ग्राही है ॥ ११३ ॥–

**सुनिषण्णोऽग्निकृद्वृष्यस्तेषु राजक्षवः परम् ॥ ११४॥**
**ग्रहण्यर्शोविकारघ्नो वर्चोभेदि तु वास्तुकम् ।**

इनमे सुनिषण्णकका शाक अग्निकारक और वृष्य है। राजक्षव–(चौपतिया) ग्रहणी, अर्शरोगनाशकमे श्रेष्ठ है। बथुवा–मलका भेदक है ॥ ११४ ॥–

**हन्ति दोषत्रयं कुष्ठं वृष्या सोष्णा रसायनी ॥११५॥**
**काकमाची सरा स्वर्या**

**काकमाची** (मकोय)—त्रिदोषनाशक, कुष्ठनाशक, वृष्य, उष्ण, रसायनके समान, सर और स्वर्य है ॥ ११५ ॥–

**चाङ्गेर्यम्लाग्निदीपनी ।**
**ग्रहण्यर्शोऽनिलश्लेष्महितोष्णा ग्राहिणी लघुः ११६**

**चांगेरी** (खर-मिट्ठा)—अम्ल, अग्निदीपक, ग्रहणी, अर्श, वायु-कफमे पथ्य, उष्ण, सग्राही और लघु है ॥ ११६ ॥

**पटोलसप्तलारिष्टशार्ङ्गेष्टाऽवल्गुजाऽमृताः ।**
**वेत्राग्रबृहतीवासाकुन्तलीतिलपर्णिकाः ॥ ११७ ॥**
**मण्डूकपर्णीकर्कोटकारवेल्लकपर्पटाः ।**
**नाडीकलायगो ावार्ताकं वनतिक्तकम् ॥ ११८ ॥**
**करीरं कुलकं नन्दी कुचैला शकुलादनी ।**
**कठिल्लं केम्बुकं शीतं सकोशातककर्कशम् ॥ ११९ ॥**
**तिक्तं पाके कटु ग्राहि वातलं कफपित्तजित् ।**

**पटोलादिके गुण**—पटोल (परवल), सप्तला (सातला-शिकेकाई), अरिष्ट (नीम), शार्ङ्गेष्टा (अङ्गारवल्ली), अवल्गुजा (बावची), गिलोय, वेत्राग्र (वेतका अग्रभाग), बृहती (बडीकटेरी), वासा, कुन्तली, तिलपर्णिका (तिलवन), मण्डूकपर्णी (ब्राह्मी), ककोट (कंकोड़ा), करेला, पर्पट (शाहतरा), नाडीकलाय, गोजिह्वा (गाजवा), वार्ताक (बेगण), वनतिक्तकम् (कालमेघ), करीर, कुलक (पटोलभेद), नन्दी (मेढ़ाशृंगी), कुचैला (कुचेलाभी पाठभेद है), शकुलादनी (कटुकी), कठिल्ल (लाल पुनर्नवा), केम्बुक (कोबी), कोशातक (कृत वेधन-तुरई), कर्कश (छोटी ककोडी), ये अट्ठाईस शाक शीतवीर्य, तिक्तरस, विपाकमे कटु, सग्राही, वातकारक, कफ-पित्तशामक है ॥ ११७–११९ ॥–

**हृद्यं पटोलं कृमिनुत्स्वादुपाकं रुचिप्रदम् ॥ १२० ॥**
**पित्तलं दीपनं भेदि वातघ्नं बृहतीद्वयम् ।**
**वृषं तु वमिकासघ्नं रक्तपित्तहरं परम् ॥ १२१ ॥**
**कारवेल्लं सकटुकं दीपनं कफजित्परम् ।**
**वार्ताकं कटुतिक्तोष्णं मधुरं कफवातजित् ॥ १२२ ॥**
**सक्षारमग्निजननं हृद्यं रुच्यमपित्तलम् ।**

इनमे पटोल—हृद्य, कृमिनाशक, विपाकमे मधुर, रुचिकारक है। छोटी और बडी कटेरी-पित्तकारक, अग्निदीपक, मलका भेदक, वातनाशक है। वासा-वमन-कासनाशक और अतिशय रक्त-पित्तनाशक है। करेला-ईषत्कटु, अग्निदीपक, कफ-पित्त-शामक है। वार्ताक (बेगन)-कटु-तिक्त, उष्णवीर्य, मधुर, कफ-वातशामक, ईषत्क्षारयुक्त, अग्निजनक, हृद्य, रुचिकारक, ईषत् पित्तकारक है। (पका बैगन पित्तकारक[1] है) १२०-१२२

**करीरमाध्मानकरं कषायं स्वादु तिक्तकम् ॥ १२३ ॥**
**कोशातकावल्गुजकौ भेदनावग्निदीपनौ ।**

करीर—आध्मानकारक, कषाय, स्वादु और तिक्त है। कोशातकी और अवल्गुजा भेदक और अग्निदीपक हैं ॥ १२३ ॥—

**श्यामाशाल्मलिकाश्मर्यफञ्जीकर्णकयूथिकाः ॥१२४॥**
**वृक्षादनीक्षीरिवृक्षविम्बीतनिकवृक्षकाः ।**
**लोध्रः शणः कर्बुदारः ससेलुवृषमुष्टिका ॥ १२५ ॥**
**भल्लातकः कोविदारः कमलोत्पलकिंशुकम् ।**
**पटोलादिगुणं स्वादु कषायं पित्तजित्परम् ॥ १२६ ॥**

श्यामा (त्रिवृत), शाल्मली (सिम्बल), काश्मरी (गम्भारी), भंजी (भार्गी), कर्णक, यूथिका (जूही—श्वेत और पीली), वृक्षादनी (वन्दाक), क्षीरिवृक्ष (न्यग्रोध आदि पाच), बिम्बी (कन्दूरी), तनिक, वृक्षक, लोध्र, शण, कर्बुदार, शेलु, वृषमुष्टिका (विषमुष्टिका—पाठ होगा[2]), भिलावा, श्वेत कचनार, कमल, उत्पल और किंशुक—ये पटोलादिके समान गुणवाले, मधुर, कषाय और अतिशय पित्तशामक है १२४-१२६

**बद्धमूत्रं सरा फञ्जी करीरं स्यादभीरुजम् ।**
**सतिक्तं लघु चक्षुष्यं वृष्यं दोषत्रयप्रणुत् ॥ १२७ ॥**
**तण्डुलीयो हिमो रूक्षः स्वादुपाकरसो लघुः ।**
**मदपित्तविषासृग्घ्नो मुञ्जातं वातपित्तजित् ॥१२८॥**
**स्निग्धं शीतं गुरु स्वादु बृंहणं शुक्रकृत्परम् ।**
**पालङ्क्या पिच्छिला गुर्वी श्लेष्मला भेदिनी हिमा ॥**
**मदघ्न्युपोदका चञ्चुर्ग्राही तौ पूर्ववत्तथा ।**

इनमें भञ्जी—मूत्रको कम करनेवाली और विरेचक है। अभीरुज (शतावरी), करीर-ईषत् तिक्त, लघु, चक्षुष्य, वृष्य और त्रिदोषनाशक है। तण्डुलीय (चौलाई)-शीतल, रूक्ष, मधुरविपाक, मधुररस, लघु, मद-पित्त-विष और रक्तदोष-नाशक है। मुञ्जात (कन्दविशेष)-वात पित्तशामक, स्निग्ध, शीतल, गुरु, मधुर, बृंहण, अतिशय शुक्रकारक है। पालक-पिच्छिल, गुरु, कफकारक, मलभेदक और शीतल है। उपोदिका (पोई)-या उपोदिका (पुदिना) मदनाशक, चंचु-सग्राही, तथा उपोदिका और चंचु-पालकके समान गुणवाले है ॥ १२७-१२९ ॥—

**विदारी वातपित्तघ्नी मूत्रला स्वादुशीतला ॥ १३० ॥**
**जीवनी बृंहणी कण्ठ्या गुर्वी वृष्या रसायनी ।**

**विदारीकन्द**—वात-पित्तनाशक, मूत्रल, मधुर, शीतल, जीवन, बृंहणकारक, कण्ठ्य, गुरु, वृष्य और रसायनमे प्रयोज्य है ॥ १३० ॥—

**चक्षुष्या सर्वदोषघ्नी जीवन्ती मधुरा हिमा ॥ १३१ ॥**
**शाकानां प्रवरा न्यूना द्वितीया किञ्चिदेव तु ।**

**जीवन्ती**—चक्षुष्य, सब दोषनाशक, मधुर, शीतल, सब प्रकारके शाकोमे प्रवर है। दूसरे प्रकारकी जीवन्ती जो मीठी नहीं होती वह इसी प्रकारकी परन्तु कुछ कम गुणवाली है।

**वक्तव्य**—जीवन्तीके लिये अभीतक स्वर्णवर्ण पीले रगकी नालवाली वनस्पती मानते आये हे। परन्तु गुजरात, काठियावाडमे जो जीवन्ती मिलती है, वह इससे भिन्न है ॥१३१॥—

**वातपित्तहरा भण्डी पर्वणी पर्वपुष्पिका ॥ १३२ ॥**

भण्डी (मजीठ), पर्वणी और पर्वपुष्पिका—वात-पित्त हर हैं ॥ १३२ ॥

**कूष्माण्डतुम्बकालिङ्गकर्कार्वेर्वारुतिण्डिशम् ।**
**तथा त्रपुसचीनाकचिर्भटं कफवातकृत् ॥ १३३ ॥**
**भेदि विष्टम्भ्यभिष्यन्दि स्वादुपाकरसं गुरु ।**

कूष्माण्ड (कुम्हडा), तुम्ब (कद्दू), कालिग (तरबूज), कर्कारु (खरबूजा), एर्वारु (ककडी), तिण्डिश, त्रपुप (खीरा), चीनाक, चिर्भिट (लीगडा), ये कफ-वातकारक, मलके भेदक, वायुके विष्टम्भक, अभिष्यन्दि, मधुरविपाक, मधुररस और गुरु[3] हे ॥ १३३ ॥—

**वल्लीफलानां प्रवरं कूष्माण्डं वातपित्तजित् ॥१३४॥**
**बस्तिशुद्धिकरं वृष्यं त्रपुसं त्वतिमूत्रलम् ।**
**तुम्बं रूक्षतरं ग्राहि कालिङ्गैर्वारुचिर्भटम् ॥ १३५ ॥**
**बालं पित्तहरं शीतं विद्यात्पक्वमतोऽन्यथा ।**

इनमे कुम्हडा—लताजात सब फलोमे प्रशस्त, वात-पित्तनाशक, मूत्रशोधक और वृष्य है। खीरा—बहुत मूत्र लानेवाला, तुम्ब (कद्दू), अतिरूक्ष और ग्राही है। कच्चे तरबूज—खीरा और ककडी

---

[1] पका बैगन—"जीर्ण सक्षारपित्तलम्"—सु. सू. ४६-२६९ पित्तकारक है.

[2] विषमुष्टिका पाठ वृषमुष्टिकाके स्थानपर सम्भव है। विषमुष्टिकाका पका फल पीला-लाल पीलीभीतमें बच्चे आनन्दसे खाते ह। केवल इसका बीजही कडुवा या विष है। फल मधुर है।

[3] दूसरे स्थानपर भी कहा है—
त्रपुसैर्वारुकर्कारुकूष्माण्डालाबुचिर्भटाः ।
मधुरा रूक्षणाः शीता गौरव तूत्तरोत्तरम् ॥

ये कच्ची होनेसे पित्तनाशक और शीतल हैं। (पक जानेपर-उष्णवीर्य, पित्तकारक, वात-कफनाशक हैं) ॥१३४॥१३५॥-

**शीर्णवृन्तं तु सक्षारं पित्तलं कफवातजित् ॥ १३६ ॥**
**रोचनं दीपनं हृद्यमष्ठीलाऽऽनाहनुल्लघु ।**

शीर्णवृन्त (अच्छी प्रकार पकनेपर जब फल डंडीको छोड देता है) कूष्माण्ड आदि फल ईषत्क्षारयुक्त, पित्तकारक, कफ-वातशामक, रोचक, अग्निदीपक, हृद्य, अष्ठीला और आनाह नाशक एवं लघु है ॥ १३६ ॥-

**मृणालबिसशालूकश्‍ृङ्गाटककसेरुकाः ॥ १३७ ॥**
**नन्दीमाषककेलूटकौञ्चादनकलोड्यकम् ।**
**सतरूढं कदम्बं च रूक्षं ग्राही हिमं गुरु ॥ १३८ ॥**

मृणाल (कमलमूल), बिस (मोटी कमलमूल), शालूक (कमलका कन्द), शृंगाटक (सिंघाडा), कसेरु, नन्दीमाषक (नान्दीर), केलूट, कौञ्चादन, कलोड्य, तरूढ (तरुट-हिन्दीमें तिरुट-पर्वतीय कन्द है। लम्बा-३-४ फीट, मोटाईमें २ इंच से ३ इंच, सफेद रंगका), कदम्ब-ये सब रूक्ष, सग्राही, शीतल और गुरु हैं।

**वक्तव्य**—नन्दीमाषकको कोई दो द्रव्य, नन्दी और माषक मानते हैं। चरकमें नन्दीमाषक पाठ है ॥ १३७ ॥ १३८ ॥

**कलम्बनालिकामार्षकुटिञ्जरकुतुम्बकम् ।**
**चिल्लीनिष्पावलट्वाककुरूढकगवेधुकाः ॥ १३९ ॥**
**जातुका सालकल्याणी त्रिपर्णी पीलुपर्णिका ।**
**कुमारजीवलोणीका यवशाकं सुवर्चला ॥ १४० ॥**
**कुकुण्डनलिनीमुष्टवृकधूमकलक्ष्मणम् ।**
**आलुकानि च सर्वाणि तथा सूप्यानि रालकः ॥१४१**
**जीवन्तकश्चञ्चुपर्णीप्रपुन्नाटकुठेरकम् ।**
**स्वादु रूक्षं सलवणं वातश्लेष्मकरं गुरु ॥ १४२ ॥**
**शीतलं सृष्टविण्मूत्रं प्रायो विष्टभ्य जीर्यति ।**
**स्विन्नं निष्पीडितरसं स्नेहाढ्यं नातिदोषलम् ॥१४३॥**

कलम्ब, नालिका (नाल), मार्षक (मारिष), कुटिञ्जर (वनबथुवा), कुतुम्बक (द्रोणपुष्पी), चिल्ली, निष्पाव (सेम), लट्वाक (गुग्गुलुशाक-चरकमें लोट्टाक), कुरूढक, गवेधुक (थई), जातुका, साल (शालपर्णी), कल्याणी (माषपर्णी), त्रिपर्णी (गम्भारी), पीलुपर्णिका, कुमारजीव, लोणीका (लूनी-पत्रशाक), यवशाक, सुवर्चला (हुलहुल), कूष्माण्ड (काम्हडा) नलिनी, खर्चा, वृक, धूमक, लक्ष्मणा (श्वेतकटेरी), सब प्रकारके आलु एवं सब प्रकारकी दालें, रालक, जीवन्ती, चंचुपर्णा, प्रपुन्नाट (पुन्नाड), कुवेरक-ये सब मधुर, रूक्ष, ईषत् लवण, वात-कफकारक, गुरु, शीतल, मल-मूत्रप्रवर्तक, प्राय विष्टम्भित होकर जीर्ण होते हैं। इनको भापकर-रस निचोड़कर, बहुत स्नेह मिलाकर खानेपर बहुत दोषकारक नहीं होते ॥ १३९-१४३ ॥



**लघुपत्रा तु या चिल्ली सा वास्तुकसमा मता ।**

चिल्ली-छोटे २ पत्तोंवाली और बथुवेके समान कही है ॥—

**तर्कारीवरुणं स्वादु सतिक्तं कफवातजित् ॥ १४४ ॥**
**वर्षाभ्वौ कालशाकं च सक्षारं कटुतिक्तकम् ।**
**दीपनं भेदनं हन्ति गरशोफकफानिलान् ॥ १४५ ॥**
**दीपनाः कफवातघ्नाश्चिरबिल्वाङ्कुराः सराः ।**
**लघुरुष्णा सरा तिक्ता सोरुबूका च लाङ्गली ॥१४६॥**
**वातलौ कटुतिक्ताम्लौ भेदिनौ तिलवेतसौ ।**
**तद्वत्पञ्चाङ्गुलो वंशकरीरास्तु विदाहिनः ॥ १४७ ॥**
**वातपित्तकरा रूक्षाः कटुपाकाः कफापहाः ।**

तर्कारी (अग्निमन्थ-टेट्टू), वरुण (बरना), मधुर, ईषत् तिक्त और कफ-वातशामक है। वर्षाभू (पुनर्नवा), और कालशाक-ईषत्क्षारयुक्त, कटु और तिक्त, एवं अग्निदीपक, मलभेदक, गरविष, शोफ, कफ वायुनाशक है। चिरबिल्व (करंज)के अंकुर-अग्निदीपक, कफ-वातनाशक और सर (विरेचक) हैं। उरुबूक और लांगली (कलिहारी), लघु, उष्ण, मलप्रवर्तक, तिक्त रस है। तिलके पत्ते और वेत-वातकारक, कटुतिक्त, अम्लरस, मलभेदक है। पंचांगुल (एरण्ड)के पत्ते भी तिलके पत्ते और वेतके समान है। वंश करीर (वंशांकुर), विदाही, वात-पित्तकारक, रूक्ष, विपाकमें कटु और कफनाशक है ॥ १४४-१४७ ॥-

**बिल्वरास्नाबलाशाकं वातघ्नमतिसारजित् ॥ १४८ ॥**

बिल्वके पत्ते रास्ना तथा बलाका शाक-वातनाशक, अतिसारशामक है।

**वक्तव्य**—रास्ना तीन प्रकारकी है, मूल, पत्र और तृण, इनमें मूल पत्र श्रेष्ठ, तृण मध्यम है। बला चार प्रकारकी-बला, अतिबला, महाबला और नागबला ॥ १४८ ॥

**वायुं वत्सादनी हन्यात्कफं कण्डीरचित्रकौ ।**
**पत्तूरो दीपनस्तिक्तः प्लीहार्शः कफवातजित् ॥१४९॥**
**कृमिकासकफोत्क्लेदान्कासमर्दो जयेत्सरः ।**
**रूक्षोष्णमम्लं कौसुम्भं गुरु पित्तकरं सरम् ॥१५०॥**

वत्सादनी (गिलोयके पत्ते)-वायुका नाश करते हैं। गण्डीर (सूरण) और चित्रक कफका नाश करते हैं। पत्तूर-अग्निदीपक, तिक्त, प्लीहा-अर्श-कफ-वातनाशक है। कासमर्द (कसौंदी)-कृमि, कास, कफ, उत्क्लेद (वमनकी अभिरुचि)को नाश करता है, और मलप्रवर्तक है। कुसुम्भका शाक-रूक्ष, उष्ण, अम्लरस, गुरु, पित्तकारक और मलविरेचक है ॥ १४९ ॥ १५० ॥

**सक्षारमधुरं स्निग्धमुष्णं गुरु च सार्षपम् ।**
**शाकानामवरं बद्धविण्मूत्रं सर्वदोषकृत् ॥ १५१ ॥**

---

१ सुश्रुतमें—तद् पाण्डु कफकृज्जाणमम्ल वातकफापहम् ॥ सु. सू. ४६.

२ तत्पत्र कफवातामशूलघ्न ग्राहि रोचनम् । निहन्याद् बिरवज पुष्पमतिसार तृषा वमिम् ॥

**सरसोंका शाक**—ईषत्क्षार, मधुर, स्निग्ध, उष्ण और गुरु है। सब शाकोंमें हीन, मल-मूत्रको बांधनेवाला और त्रिदोषकारक है ॥ १५१ ॥

**यद्बालमव्यक्तरसं किञ्चित्क्षारं सतिक्तकम् ।**
**तन्मूलकं दोषहरं लघु सोष्णं नियच्छति ॥ १५२ ॥**
**गुल्मकासक्षयश्वासव्रणनेत्रगलामयान् ।**
**स्वराग्निसादोदावर्तपीनसांश्च**

**बालमूली** ( कच्ची मूली—जिसमें रेषा नहीं बना )—अव्यक्तरस, ईषत्क्षार, ईषत् तिक्त, त्रिदोषनाशक, लघु, ईषद् उष्ण, गुल्म-कास-क्षय-श्वास-व्रण नेत्र गलरोगोंको नष्ट करती है। स्वरभंग, अग्निमान्द्य, उदावर्त और पीनस रोगभी नाश करती है ॥ १५२ ॥–

**महत्पुनः ॥ १५३ ॥**
**रूक्षोष्णं कटुकं स्वादु विपाके सर्वदोषकृत् ।**
**गुर्वभिष्यन्दि च स्निग्धसिद्धं तदपि वातजित् ॥१५४॥**
**वातश्लेष्महरं शुष्कं सर्वमामं तु दोषलम् ।**

**बड़ी मूली** ( रेषेवाली )—रूक्ष, उष्ण, कटु, मधुरविपाक सब दोषोंको करनेवाली, गुरु और अभिष्यन्दि है। यही बडी मूली घृत-मासरस आदिसे सिद्ध करनेपर वातनाशक है। छोटी और बडी सब प्रकारकी सूखी मूली वात-कफहर है। अग्निपर विना पकाई सूखी मूली सब दोषोंको करती हैं। ( अथवा हरी पत्तोंके साथ खानेपर दोषकारक है ) ॥ १५३ ॥ १५४ ॥–

**कटूष्णो वातकफहा पिण्डालुः पित्तवर्धनः ॥१५५॥**

**पिण्डालु** ( वराहकन्द या रतालुकन्द )—कटुरस, उष्णवीर्य, वात-कफनाशक और पित्तवर्धक है ॥ १५५ ॥

**कुठेरशिग्रुसुरससुमुखाऽऽसुरिभूस्तृणाः ।**
**धान्यतुम्बरुशैलेययवानीशृङ्गबेरिकाः ॥ १५६ ॥**
**पर्णाशो गृञ्जनोऽजाजी कण्डीरो जलपिप्पली ।**
**फणिज्झार्जकजम्बीरखराश्वाकालमालिकाः ॥१५७॥**
**दीप्यकक्षवकद्वीपिवस्तगन्धादिवद्धविट् ।**
**रसे पाके च कटुकं दोषोत्क्लेशकरं लघु ॥ १५८ ॥**
**विदाहि रूक्षं तीक्ष्णोष्णं दृक्शुक्रक्रमिनाशनम् ।**
**वर्गो हरितकाख्योऽयमुपदंशेषु युज्यते ॥ १५९ ॥**
**व नो व्यञ्जनानां च हृद्यो दीपनरोचनः ।**

हरितवर्ग

इस वर्गकी वस्तुवे हरीही प्रयोगमें आती हैं। इसलिये इसे हरितवर्ग कहा है—

कुठेरक ( तुलसीभेद ), शोभांजन, सुरस, सुमुख ( मरवा ), आसुरी ( राई ), भूस्तृण ( ध्यामक ), धनिया, तुम्बरु ( नेपाली धनिया या तेजबलके बीज ), शैलेय, छोटी अजवायन, शृंगवेर ( आर्द्रक ), पर्णास ( तुलसीभेद ), गृञ्जन ( गाजर या शलजम ) अजाजी ( काला जीरा ), जीरा, गजपिप्पली, फणिज्झ, ( तुलसीभेद ), जम्बीर, खराश्वा ( अजवायन ), कालकाली तुलसी ), दीप्यक ( अजवायन ), क्षवक ( नकछिक्कणी ), द्वीपी ( चित्रक ) और बस्तगन्धा ( अजगन्धा ), ये तथा इसी प्रकारके अन्य दूसरे हरे द्रव्य मलको बांधनेवाले, कटुरस, कटुविपाक, वातादि दोषोंको कुपित करके अपने स्थानसे चलानेवाले, लघु, विदाही, रूक्ष, तीक्ष्ण, उष्ण, चक्षु, शुक्र, कृमिनाशक है । यह हरित वर्ग उपदंश ( भोजनके साथ खानेमे व्यंजन या चटनी रूप )मे प्रयुक्त होता है । शाक भाजीयोमे सुगन्ध पैदा करनेके लिये, तथा यह वर्ग हृद्य, अग्निदीपक, और रोचक है ॥ १५६–१५९ ॥–

**हिध्माकासविषश्वासपार्श्वरुक्पूतिगन्धहा ॥ १६० ॥**
**सुरसः सुमुखः शोफगरहा धानका पुनः ।**
**कषायतिक्तमधुरा मूत्रला न च पित्तकृत् ॥ १६१ ॥**
**खराश्वावस्तिशूलघ्नी चित्रको दीपनः परः ।**

इनमे **सुरस** ( तुलसी )—हिचकी, कास, विष, श्वास, पार्श्वशूल और दुर्गन्धको नाश करती है। **सुमुख**—शोफ और विषको नाश करती है । **धानका** ( धनिया )—कषाय, तिक्त, मधुर और मूत्रल है, परन्तु पित्तकारक नहीं। **खराश्वा** ( अजवायन )—बस्तिशूलको नष्ट करती है। **चित्रक**—अतिशय अग्निदीपक है ॥ १६० ॥ १६१ ॥–

**पत्रे सक्षारमधुरो मध्ये मधुरपिच्छिलः ॥ १६२ ॥**
**तीक्ष्णोष्णो लशुनः कन्दे कटुपाकरसः सरः ।**
**हृद्यः केश्यो गुरुर्वृष्यः स्निग्धो दीपनपाचनः ॥१६३॥**
**भग्नसन्धानकृद्बल्यो रक्तपित्तप्रदूषणः ।**
**किलासकुष्ठगुल्मार्शोमेहकृमिकफानिलान् ॥ १६४ ॥**
**सहिध्मापीनसश्वासकासान्हन्ति रसायनम् ।**

**लहसुन**—पत्तोंमें ईषत्क्षार, मधुर, बीचमे मधुररस और पिच्छिल, कन्दमें तीक्ष्ण, उष्ण, कटुविपाक, कटुरस और मलप्रवर्तक, हृद्य, केश्य, गुरु, वृष्य, स्निग्ध, अग्निदीपक, पाचक, टूटे हुवेको जोड़नेवाला, बलकारक, रक्त-पित्तका प्रदूषक, किलास, कुष्ठ, गुल्म, अर्श, प्रमेह, कृमि, कफ, वायु, हिचकी, पीनस, श्वास और कासको नाश करता है और रसायन है ॥ १६२–१६४ ॥–

**पलाण्डुस्तद्गुणैर्न्यूनो विपाके मधुरस्तु सः ॥ १६५ ॥**
**कफं करोति नो पित्तं केवलानिलनाशनः ।**

**प्याज**—लहसुनसे कम गुणोवाला, विपाकमें मधुर, कफकारक परन्तु पित्तको नहीं करता, शुद्ध वायुका ( किसी दूसरे दोषसे न मिली ) नाश करता है।

---

१ रसोन–लशुनका पर्याय है–इसका अर्थ—छे रसोंमें एक रसका कम होना है, इसमें अम्लरस नहीं होता है।

''पञ्चभिश्च रसैर्युक्तो रसेनाम्लेन वर्जित ।
तस्माद् रसोन इत्युक्तो द्रव्याणा गुणवेदिभि ॥
कटुकश्चापि मूलेषु तिक्त पत्रेषु सस्थित ।
नाले कषाय उद्दिष्टो नालाग्रे लवणो रस ॥
बीजे तु मधुर. प्रोक्त. तद्गुणैर्वेदिभिस्तथा ।'' भावप्रकाश

**वक्तव्य**—प्याज लाल और श्वेत भेदसे दो प्रकारका है। इनमे लाल अधिक तेज है। विशेष कर सिन्ध आदि रेतीली भूमिका प्याज अधिक तीक्ष्ण है। वनपलाण्डु–इनसे अधिक तीक्ष्ण होती है ॥ १६५ ॥–

**दीपनः सूरणो रुच्यः कफघ्नो विशदो लघुः ॥१६६॥**
**विशेषादर्शसां पथ्यो**

**सूरण**—दीपक, रुचिकारक, कफनाशक, विशद, लघु, विशेष कर अर्श रोगियोके लिये पथ्य है ॥ १६६ ॥–

**भूकन्दस्त्वतिदोषलः।**

**भूकन्द**—अतिदोषकारक है।

**वक्तव्य**—बरसातमे–जो छतरी खुम्भ–स्थान स्थानपर आ जाती है उनको भूकन्द कहते है।

**पुष्पे पत्रे फले नाले कन्दे च गुरुता क्रमात् ॥१६७॥**

पत्रशाक गुरु है, पुष्पशाक इससेभी गुरु, फलशाक इससेभी अधिक–इसी प्रकार नालशाक और कन्दशाक क्रमसे गुरु होते जाते है ॥ १६७ ॥

**वरा शाकेषु जीवन्ती सार्षपं त्ववरं परम्।**

शाकवर्गमे जीवन्ती सबसे श्रेष्ठ है और सर्सोका शाक सबसे हीन है ॥–

## इति शाकवर्गः।

### (६) फलवर्ग —

**द्राक्षा फलोत्तमा वृष्या चक्षुष्या सृष्टमूत्रविट् १६८**
**स्वादुपा । स्निग्धा सकषाया हिमा गुरुः।**
**निहन्त्यनिलपित्तास्रतिक्तास्यत्वमदात्ययान् ॥१६९॥**
**तृष्णाकासज्वरश्वासस्वरभेदक्षतक्षयान्।**
**उद्रिक्तपित्तान् जयति त्रीन् दोषान्स्वादु दाडिमम् ॥**
**पित्ताविरोधि नात्युष्णमम्लं वातकफापहम्।**
**सर्वं हृद्यं लघु स्निग्धं ग्राहि रोचनदीपनम् ॥१७१॥**

**द्राक्षा**—सब फलोमे उत्तम, वृष्य, चाक्षुष्य, मल-मूत्र-प्रवर्तक, मधुरविपाक, मधुररस, स्निग्ध, ईषत्कषाय, शीतल, गुरु, वायु, पित्त, रक्त, मुखकी तिक्तता, मदात्यय, तृष्णा, कास, ज्वर, श्वास, स्वरभेद, क्षत एवं क्षयका नाश करती है।

**मीठी अनार**—पित्तप्रधान सन्निपातको नाश करता है।

**खट्टा अनार**—पित्तका अविरोधि (पित्तके लिये उदासीन), बहुत उष्ण नही, वात-कफनाशक और अम्ल है।

**सब अनार**—हृद्य लघु, स्निग्ध, ग्राही, रोचक और दीपक है ॥ १६८–१७१ ॥

**मोचखर्जूरपनसनारिकेलपरूपकम्।**
**आम्राततालकाश्मर्यराजादनमधूकजम् ॥ १७२ ॥**
**सौवीरबदराङ्कोल्लफल्गुश्लेष्मातकोद्भवम्।**
**वातामाभिषुकाक्षोडमुकूलकनिकोचकम् ॥ १७३ ॥**
**उरुमाणं प्रियालं च बृंहणं गुरु शीतलम्।**
**दाहक्षतक्षयहरं रक्तपित्तप्रसादनम् ॥ १७४ ॥**
**स्वादुपाकरसं स्निग्धं विष्टम्भि कफशुक्रकृत्।**
**नारिकेलं गुरु स्निग्धं पित्तघ्नं स्वादु शीतलम् १७५**
**बलमांसकरं हृद्यं बृंहणं बस्तिशोधनम्।**
**मोचं स्वादुरसं प्रोक्तं कषायं नातिशीतलम् ॥१७६॥**
**रक्तपित्तहरं वृष्यं रुच्यं श्लेष्मकरं गुरु।**
**स्निग्धं स्वादु कषायं च राजादनफलं गुरु ॥ १७७ ॥**
**फलं तु पित्तलं तालं सरं काश्मर्यजं हिमम्।**
**शकृन्मूत्रविबन्धघ्नं केश्यं मेध्यं रसायनम् ॥ १७८ ॥**
**मधूकजमहृद्यं तु बदरं सरणात्मकम्।**
**वातामाद्युष्णवीर्यं तु कफपित्तकरं सरम् ॥ १७९ ॥**
**परं वातहरं स्निग्धमनुष्णं तु पियालजम्।**
**पियालमज्जा मधुरो वृष्यः पित्तानिलापहः ॥१८०॥**
**को । गुणैस्तद्वच्छर्दितृट्कासजिच्च सः।**

मोच (केला), खर्जूर, पनस (कटहल), नारियल, फालसा, आम्रात, ताल, काश्मरी (गम्भारी फल), राजादन (खिरनी), मधूक (महुवा), सौवीर (यमुना नदीके किनारे उत्पन्न बदरीफल), बदर (बड़ा बेर), अङ्कोल (अकोठ), फल्गु (अजीर), श्लेष्मातक (लसुडा), वाताम (बादाम), अभिषुक (पिस्ता), अक्षोड (अखरोट), मुकूलक (चिलगोजा), निकोचक (पिस्ता), उरुमाण, प्रियाल (प्रियाल-चिरौंजी), ये फल बृंहण, गुरु, शीतल, दाह-क्षत-क्षयनाशक, रक्त-पित्त-प्रसादक, मधुरविपाक, मधुररस, स्निग्ध, विष्टंभी और कफ-शुक्रको करनेवाले है। इनमे–

**नारियल**—गुरु, स्निग्ध, पित्तनाशक, मधुर, शीतल, बल और मासको करनेवाला, हृद्य, बृंहण और बस्तिशोधक है।

**केला**—मधुररस, कषाय, बहुत शीतल नही, रक्त-पित्त-नाशक, वृष्य, रुचिकारक, कफकारक और गुरु है।

**राजादन** (खिरनी)—स्निग्ध, मधुर, कषाय और गुरु है।

**तालफल** (कच्चा)–पित्तकारक, मलप्रवर्तक, (पका हुवा तालफल पित्तशामक और गुरु है)।

**गम्भारीका फल**—शीतल, मल-मूत्रके विबन्धका नाशक, केश्य, मेध्य और रसायन है।

---

१ पलाण्डुर्मधुरो वृष्य कटु स्निग्धोऽनिलापह ।
बल्य पित्ताविरोधी च कफकृद् रोचनो गुरु ॥
कफवातार्शसा पथ्य स्वेदेऽभ्यवहृतौ तथा ।
तीक्ष्णो गृञ्जनको ग्राही पित्ताना हितकृन्न स ॥

२ सस्वेदज शाक भूमिच्छत्र शिलीन्ध्रकम्।
क्षितिगोमयकाष्ठेषु वृक्षादिषु तदुद्भवेत् ॥
श्वेता शुभ्रस्थली काष्ठवशगोव्रजसभवा ।
नातिदोषकरास्ते स्यु शेषास्तेभ्यो विगर्हिता ॥

३ दाडिमामलक द्राक्षा खर्जूर स परुषकम्।
राजादन मातुलुग फलवर्गे प्रशस्यते ॥ सु सू अ ४६.

४ यद्यपि अम्लरस पित्तजनकस्तथापि दाडिमामलकेऽम्लेऽपि न पित्तजनके। अ. स. सू. अ. १८.

**महुवेका फल**—हृदयके लिये प्रिय नहीं।
**बेर**-सरणशील ( आगे खिसकनेवाले मलप्रवर्तक ) है।
**बदाम-पिस्ता-अखरोट-चिलगोजे आदि**—उष्ण-वीर्य, कफ-पित्तकारक, सर ( मलप्रवर्तक ) है।
**पियाल**-अतिशय वातहर, स्निग्ध, उष्ण नहीं, शीतल है।
**पियालकी मज्जा** ( चिरौंजी )-मधुर, वृष्य, पित्त और वायुनाशक है।
**कोलमज्जा** ( बेरकी मज्जा )-पियालकी मज्जाके समान गुणवाली, प्यास, वमन, और कासनाशक है ॥१७२-१८०॥-

**तिन्दुकाश्मन्तकासीनफलिनीबिम्बतोदनम् ॥१८१॥**
**टङ्काश्वकर्णबकुलगाङ्गेरुधवधन्वनम्।**
**श्वेतपाकं कपित्थानि सिञ्चतीभव्यजाम्बवम् ॥१८२॥**
**क्षीरिवृक्षफलं बीजं पौष्करं कफपित्तजित्।**
**कषायमधुरं रूक्षं शीतलं गुरु लेखनम् ॥ १८३ ॥**
**विबन्धाध्मानजननं स्तम्भनं वातकोपनम्।**

तिन्दुक, अश्मंतक, आसीन, फलिनी, बिम्बी ( कदूरी ), तोदन, टक ( कपित्थ ), अश्वकर्ण, बकुल ( मौलसरी ), गागेरु ( नागबला ), धव, धन्वन, श्वेतपाक, कपित्थ ( कैथ ), सिञ्चति ( बेर या सेव ), भव्य ( कमरख ), जामुन, क्षीरीवृक्षभव बीज ( पीपल, गूलर, बरगद, पिलखन आदिके बीज ), और पौष्कर ( पुष्करमूल या अभावमें कुठ ) ये कफ-पित्तनाशक, कषाय, मधुर, रूक्ष, शीतल, गुरु, लेखन, विबन्ध और आध्मान करनेवाले, स्तम्भक तथा वातप्रकोपक है ॥१८१-१८३॥

**कपित्थमामं कषायाम्लं त्रिदोषकृत् ॥१८४॥**
**पक्वं रुच्यं कषायाम्लं स्वादु हिध्मावमिप्रणुत्।**
**दोषघ्नं खाण्डवारिष्टरागयुक्तिषु पूजितम् ॥ १८५ ॥**
**विषघ्नमुभयं ग्राहि कपित्थाद्येवमादिशेत्।**

इनमें-**कपित्थ** ( कैथ )-कच्चा कैथ-कण्ठके लिये अहितकर, कषाय, अम्ल, त्रिदोषकारक है। पका हुवा कैथ-रुचिकारक, कषाय, अम्ल, स्वादु, हिक्का-वमननाशक, एवं दोषनाशक है। षाडव, अरिष्ट, राग, आदि बनावटोंमे प्रशस्त है। कच्चा और पका कपित्थ दोनो सग्राही हैं। अन्य कैथोको भी इसी प्रकार का जानना।

**वक्तव्य**—राग ओर षाडव-ये पानक ( शर्बत )के भेद हैं। षाडवका अभिप्राय मुरब्बेसे और रागका अर्थ शर्बतसे है ॥ १८४ ॥ १८५ ॥-

**बृंहणं वातपित्तघ्नं स्निग्धं सिञ्चतिकाफलम् ॥१८६॥**
**भव्यं विशदमम्लं च जाम्बवं त्वतिवातलम्।**
**विष्टम्भकृदकण्ठ्यं च साम्लं तु क्षीरिवृक्षजम् १८७**
**पित्तश्लेष्मघ्नमम्लं च वातलं चाक्षकीफलम्।**

**सिञ्चितिका** ( बेर या सेव )-बृंहण, वात-पित्तनाशक, और स्निग्ध है। **भव्य** ( कमरख )-विशद, मुखका शोधक और अम्ल है। **जामुन**-अतिवातकारक, विष्टम्भि और कण्ठके लिये अहितकर है। **क्षीरी** (बट-पीपल आदि) **वृक्षोंमें उत्पन्न फल** ईषद् अम्ल है। **अक्षिकी** ( बहेडा ) फल-पित्त-कफनाशक, अम्ल और वातकारक है ॥१८६ ॥ १८७॥-

**बालं कषायकट्वम्लं रूक्षं वातास्रपित्तकृत् ॥ १८८ ॥**
**सम्पूर्णमाम्रमम्लं तु रक्तपित्तकफप्रदम्।**
**स्वादु साम्लं गुरु स्निग्धं मारुतघ्नमपित्तलम् ॥१८९॥**
**हृद्यं पर्यागतं श्लेष्ममांसशुक्रबलप्रदम्।**

**कच्चा छोटा आम** ( जिसमें बिजली नहीं पडी )-कषाय कटु, अम्ल, रूक्ष, वात, रक्त और पित्तकारक है। **संपूर्ण हुवा आम** ( जिसमे बिजली पड चुकी )-अम्ल, रक्त, पित्त और कफकारक है। **पर्यागत** (पका हुवा) आम-मधुर, अम्ल, गुरु, स्निग्ध, वायुनाशक, पित्तको नहीं करता, हृद्य, कफ, मांस, शुक्र और बल देनेवाली है ॥ १८८ ॥ १८९ ॥-

**सहकाररसो हृद्यः सुरभिः स्निग्धरोचनः ॥ १९० ॥**
**दीपनः पित्तवातघ्नः शुक्रशोणितशुद्धिकृत्।**

**आमका रस**—हृद्य, सुगन्धित, स्निग्ध, रोचक, अग्नि-दीपक, पित्त और वातनाशक, शुक्र-रक्तकी शुद्धि करनेवाला है ॥ १९० ॥-

**कषायं रोचनं हृद्यं वातलं लवलीफलम् ॥ १९१ ॥**

**लवली** ( हरफा रेवडी )**का फल**—कषाय, रोचक, हृद्य और वातकारक है।

**वक्तव्य**—चरकमें रुचिकारक होनेका कारण-'कषायविशदत्वाच्च सौगन्ध्याच्च रुचिप्रदम्। अवदंशक्षयम्' अर्थात् कषाय मुखको शुद्ध करनेवाली तथा सुगन्धि होनेसे रुचिकारक है १९१

**गुर्वग्निसादकृद्विल्वं दोषलं पूतिमारुतम्।**
**पक्वं बालं पुनस्तीक्ष्णं पित्तलं लघु दीपनम् ॥१९२॥**
**वातश्लेष्मघ्नमुष्णं च स्निग्धं ग्राह्युभयं परम्।**

**बिल्वफल** (पका हुवा)-गुरु, अग्निमान्द्य करनेवाला, दोष-कारक, दुर्गन्धित वायुको ( अपान वायु दुर्गन्धयुक्त होती है )

---

१ कर्कन्धुकोल बदर सौवीर सिञ्चतीफलम्।
यथोत्तर महत्स्वादु पञ्चधा बदरीफलम् ॥

२ द्राक्षाक्वाथ शालिसक्तुप्रपन्नो
मध्वाशाढ्य सत्रिजात. सधान्य।
गौडोपेत शर्करापासुमिश्रो
रागो ज्ञेय षाडवो दाडिमाम्ल ॥
सितारुचकसिन्धूत्थै सवृक्षाम्लपरूषकै.।
जम्बूफलरसैर्युक्तो रागो राजिकया कृत. ॥

अथवा—कथितस्तु गुडोपेत सहकारफल नवम्।
तैलनागरसयुक्त विज्ञेयो रागषाडव ॥
रागका कई लोग अर्थ रायताभी करते है।

३ पित्तानिलकर बाल पित्तल बद्धकेशरम्।
हृद्य वर्णकर रुच्य रक्तमासबलप्रदम् ॥
कषायानुरस स्वादु वातघ्न बृहण गुरु।
पित्ताविरोधि सपक्व आम्र शुक्रविवर्धनम् ॥
सु. सू. अ. ४६, १५२-१५३.

करनेवाला है। कच्चा बिल्वफल-तीक्ष्ण, पित्तकारक, लघु, अग्नि-दीपक है। कच्चा और पका दोनो प्रकारके बिल्व-स्निग्ध, वात-कफनाशक और उष्ण एवं संग्राही है।

**वक्तव्य**—अनुभवमे कच्चा बिल्व संग्राही और पका बिल्व मृदु विरेचक होता है ॥ १९२ ॥–

**वृक्षाम्लं ग्राहि रूक्षोष्णं लघु रोचनदीपनम् ॥१९३॥**
**वातश्लेष्महरं किञ्चिदूनं कोशाम्रजं ततः ।**

**वृक्षाम्ल** (कोकम)-संग्राही, रूक्ष उष्ण लघु, दीपक, रोचक है। **कोशाम्र** (कच्चा सूखा आम अमचूर)-इस वृक्षाम्लसे गुणोमे कुछ कम है ॥ १९३ ॥–

**फलं करञ्जं विष्टम्भि पित्तश्लेष्माविरोधि च ॥१९४॥**

**करंजफल**—विष्टम्भि कफ और पित्तमे विरुद्ध नहीं है ॥ १९४ ॥

**गुरूष्णमधुरं रूक्षं केशघ्नं च शमीफलम् ।**

**शमी फल**—गुरु, उष्ण, मधुर, रूक्ष और केशनाशक है।–

**कटुपाकरसं पीलु तीक्ष्णोष्णं भेदि पित्तलम् १९५**
**क्रिमिगुल्मोदरगरप्लीहार्शः कफवातजित् ।**
**सतिक्तं स्वादु यत्पीलु नात्युष्णं तत्रिदोषजित् १९६**

**पीलु**—कटुविपाक, कटुरस, तीक्ष्ण, उष्ण, मलभेदि, पित्तकारक क्रिमि, गुल्म, उदर, गर, प्लीहा, अर्श, कफ और वायुको शमन करता है। जो पीलु-ईषत् तिक्त और मधुर होता है, वह बहुत उष्ण नहीं होता, तथा त्रिदोषनाशक है १९५॥१९६

**नीपं शताक्षिकं प्राचीनागरं तृणशूल्यकम् ।**
**अस्मादल्पान्तरगुणमैङ्गुदं सविकङ्कतम् ॥ १९७ ॥**

नीप (कदम्ब), शताक्षिक, (शतपुष्पा ?), प्राचीनागर (प्राचीनामल यहभी पाठ है) तृणशूल्य (तृणशून्य पाठ ठीक है-केतकी), इंगुदी और विकङ्कत-ये ईषत् तिक्त पीलुसे गुणोमे कुछ कम हैं ॥ १९७ ॥

**त्वक् तिक्ता कटुका स्निग्धा मातुलुङ्गस्य वातजित् ।**
**बृंहणं मधुरं मांसं वातपित्तहरं गुरु ॥ १९८ ॥**
**लघु तत्केसरं कासश्वासहिध्मामदात्ययान् ।**
**आस्यशोषानिलश्लेष्मविबन्धच्छर्द्यरोचकान् ॥१९९॥**
**गुल्मोदरार्शःशूलानि मन्दाग्नित्वं च नाशयेत् ।**

**मातुलुंग** (गलगल)-अतितिक्त, कटु, स्निग्ध और वातनाशक है। इसका मांस (गूदा), बृंहण, मधुर, वात-पित्त-नाशक और गुरु है। इसका केशर-लघु और कास, श्वास, हिक्का, मदात्यय, मुखशोष, वायु, कफ विबन्ध, छर्दि, अरुचि, गुल्म, उदर, अर्श, शूल और मन्दाग्निको नष्ट करता है १९८॥१९९-

**भल्लातकस्य त्वङ्मांसं बृंहणं स्वादु शीतलम् ॥२००॥**
**तदस्थ्यग्निसमं मेध्यं कफवातहरं परम् ।**

**भिलावेकी** त्वचा और मांस, बृंहण, स्वादु, शीतल है। इसकी गिरी अग्निके समान (अथवा चित्रकके समान) उष्ण, मेध्य, अतिशय कफ-वातनाशक है ॥ २०० ॥–

**स्वाद्वम्लं शीतमुष्णं च द्विधा पालेवतं गुरु ॥२०१॥**
**रुच्यमत्यग्निशमनं**

**पारावत** (सेव)—दो प्रकारका है, मधुर और खट्टा। इनमे मधुर शीतवीर्य और अम्ल उष्णवीर्य। दोनोही गुरु, रुचिकारक और अत्यग्निको कम करते है ॥ २०१ ॥–

**रुच्यं मधुरमारुकम् ।**
**पक्वमाशु जरां याति नात्युष्णं गुरु दोषलम् ॥२०२॥**

**आरुक** (आलुबुखारा)—रुचिकारक, मधुर है। पका हुवा आलुबुखारा-जल्दी पच जाता है। बहुत उष्ण नहीं बहुत भारी नहीं, और कुछ अपथ्य है। (पित्त-कफको नहीं या थोडी करता है) ॥ २०२ ॥

**द्राक्षापरूषकं चार्द्रमम्लं पित्तकफप्रदम् ।**
**गुरूष्णवीर्यं वातघ्नं सरं सकरमर्दकम् ॥ २०३ ॥**

**गीली हरी द्राक्षा, फालसे** और **करमर्द** ये-अम्ल, पित्त-कफकारक, गुरु, उष्णवीर्य, वातनाशक, सर, (मृदु विरेचक है) ॥ २०३ ॥

**तथाऽम्लं कोलकर्कन्धुलिकुचाम्रातकारुकम् ।**
**ऐरावतं दन्तशठं सतूदं मृगलिण्डिकम् ॥ २०४ ॥**
**नाति पित्तकरं पक्वं शुष्कं च करमर्दकम् ।**

अम्ल (खट्टे) बेर, कर्कन्धु (झाडीके बेर), लिकुच (बडहल), आम्रातक, अरुक (आलुबुखारा), ऐरावत (नारंगी), दन्तशठ (गलगल), तूद, मृगलिण्डिका-ये पकनेपर अतिपित्तकारक नहीं होते। इनमे जो पकनेपरभी कुछ अम्ल रहते हैं, वे ईषत् पित्तकारक हैं। जो पकनेपर मधुर हैं, वे पित्तकारक नहीं। सूखा करमर्द (करौंदा)भी अतिपित्तकारक नहीं ॥ २०४ ॥–

**दीपनं भेदनं शुष्कमम्लिकाङ्कोलयोः फलम् ॥२०५॥**
**तृष्णाश्रमक्लमच्छेदि लघ्विष्टं तयोः ।**

**सूखी इमली और अकोलफल**—दीपक, मलभेदक, तृष्णा-श्रम-क्लमनाशक, लघु तथा कफ और वातमें इच्छित है।

**वक्तव्य**—कहींपर 'अम्लिकाकोलयो' इस प्रकारका पाठ है, वहांपर कोलसे बेर लेना ॥ २०५ ॥–

**फलानामवरं तत्र लिकुचं सर्वदोषकृत् ॥ २०६ ॥**

**लिकुच** (बडहल)का फल सब फलोमे हीन और सब दोषोंको करनेवाला है ॥ २०६ ॥

---

१ प्रशस्तता—

षष्टिका यवगोधूमा लोहिता ये च शालय ।
मुद्गाढकीमसूराश्च धान्येषु प्रवरा स्मृता ।
लावतित्तिरसारङ्गकुरङ्गैणकपिञ्जला ।
मयूरवर्मिकूर्माश्च श्रेष्ठा मांसगणेष्विह ।
मतीनो वास्तुकश्चुञ्चुचिल्लीमूलकपोतिका ।
मण्डूकपर्णी जीवन्ती शाकवर्गे प्रशस्यते ।
दाडिमामलकं द्राक्षा खर्जूरं सपरूषकम् ।
राजादनं मातुलुङ्गं फलवर्गे प्रशस्यते ॥

सु. सू. ४६. ३३२-३३५.

**हिमानलोष्णदुर्वातव्याललालादिदूषितम् ।**
**जन्तुजुष्टं जले मग्नमभूमिजमनार्तवम् ॥ २०७ ॥**
**अन्यधान्ययुतं हीनवीर्यं जीर्णतयाऽपि च ।**
**धान्यं त्यजेत्तथा शाकं रूक्षसिद्धमकोमलम् ॥२०८॥**
**असञ्जातरसं तद्वच्छुष्कं चान्यत्र मूलकात् ।**
**प्रायेण फलमप्येवं तथाऽऽमं बिल्ववर्जितम् ॥२०९॥**

निम्न कारणोंसे धान्य, शाक, फल, बिगड जाते हैं–

बर्फ गिरनेसे, वायुसे, गरमीसे, दूषित वायुसे, व्याल ( सर्पादि)की लाला, मूत्र, कोथ, मल आदिसे दूषित, जन्तुवोंसे युक्त होनेपर, पानीमे डूबनेमे योग्य भूमिमे या उचित ऋतुमे उत्पन्न न होनेसे, दूसरे धान्यसे मिलनेपर, हीनवीर्य, बहुत वर्षोका पुराना होनेसे या बहुत पक जानेसे, इस प्रकारके धान्यका त्याग कर देना चाहिये । इसी प्रकार–रूक्ष, काजी आदिसे सिद्ध, कठोर स्वभाव, या संस्कारसे जिसमे पूर्णरस न आया हो, तथा मूलीको छोड़कर शेष सब शुष्क शाकोका त्यागकर देना चाहिये । प्राय करके इस प्रकारके सब फल केवल कच्चे बिल्वफलको छोड़कर त्याज्य है । बिल्व कच्चा प्रशस्त है ॥ २०७–२०९ ॥

**इति फलवर्गः ।**

मात्रादिवर्ग –

**शूकशिम्बिजपक्वान्नमांसशाकफलाश्रयैः ।**
**वर्गैरन्नैकदेशोऽयं भूयिष्ठमुपयोगवान् ॥ २१० ॥**
**निर्दिष्टो रसवीर्याद्यैर्यथास्वं कर्मसाधने ।**

**अतिशय उपयोगी**—शूकवर्ग, शिम्बीवर्ग, पक्वान्नवर्ग, मांसवर्ग, शाकवर्ग, फलवर्ग–इन छै वर्गोमे आश्रित अन्नपानका यह एक भाग अत्यंत उपयुक्त और रस, वीर्य आदि द्वारा अपने कार्य करनेमे जो समर्थ है, उसे कहा दिया ।

**वक्तव्य**—चरकमे अन्नके लिये कहा है–

प्राणा प्राणभृतामन्नमन्न लोकोऽभिधावति ।
वर्ण प्रसाद सौस्वर्य जीवितं प्रतिभा सुखम् ॥
तुष्टि पुष्टिर्बलं मेधा सर्वमन्ने प्रतिष्ठितम् ।
लौकिकं कर्म यद्वृत्तौ स्वर्गतौ यच्च वैदिकम् ॥
कर्मापवर्गे यच्चोक्तं तच्चाप्यन्ने प्रतिष्ठितम् ॥

चरक सू २७. ३४९–३५१

अर्थात्–प्राणधारियोके प्राण अन्नमेही प्रतिष्ठित हैं, इसीलिये ससार उसके लिये दौड़ता है । अन्नमेही वर्णकी स्वच्छता, उत्तम वाणी, जीवन, प्रतिभा, सुख, तुष्टि, पुष्टि, बल, इहलौकिक और पारलौकिक सब कर्म अन्नमे ही प्रतिष्ठित है । इसीसे यह अन्न अतिशय उपयोगमे आता है ॥ २१० ॥–

**न शक्यं विस्तरेणापि वक्तुं सर्वं तु सर्वथा ॥२११॥**
**हिताहितत्वेऽप्येकान्तनियमोऽस्मादनिश्चितः ।**
**मात्रायोगक्रियादेशकालावस्थादिभेदतः ॥ २१२ ॥**
**ततस्ततो यतो दृष्टास्ते ते भा था तथा ।**

सब वस्तुवोका सम्पूर्ण रूपमे विस्तारसे कहना सम्भव नहीं । क्योकि भाव ( पदार्थ ) मात्रा, सयोग, क्रिया ( संस्कार ), देश, काल, अवस्था आदिके भेदसे भिन्न हो जानेके कारण हित और अहितमे सम्पूर्ण रूपसे अनिश्चित होते हैं, इसलिये सम्पूर्ण रूपमे नहीं कह सकते ।

**वक्तव्य**—पथ्यकारक पदार्थभी–मात्रा, सयोग आदिके कारण अपथ्यकारक बन जाता है; और अपथ्यकारक वस्तुभी मात्रा–देश आदिसे पथ्यकारक बन जाती है । जो आहारसमूह अपने प्रमाणमे स्थित–शरीरधातुवोको प्रकृतिमे रखता है–अर्थात् स्वस्थ व्यक्तिके स्वास्थ्यको बनाता है, असमान शरीर-धातुवोंको समान करता है, वह हितकारी है ॥२११॥२१२॥–

**मात्रया सेवितं मद्यं हन्ति रोगांस्तदुद्भवान् ॥२१३॥**
**निषेव्यमाणं तिलशो विषमप्यमृतायते ।**
**हीनातिमात्रमशनं मरुत्सन्निचयकोपनम् ॥ २१४ ॥**
**भजनो विषरूपत्वं तुल्यांशे मधुसर्पिषी ।**

मात्रामे सेवन किया मद्य–मद्यसे उत्पन्न रोगोंका नाश करता है । तिलप्रमाणमे खाया विषभी अमृतकी भान्ति होता है । हीन मात्रामे सेवन किया आहार वायुको और अति मात्रामे सेवन किया आहार सन्निपातको कुपित करता है । समानमात्रामे लिये मधु और घृतभी विषरूप होजाते है ॥२१३॥२१४॥–

**क्षारोऽम्लरससंयोगे मधुरी भवति क्षणात् ॥२१५॥**
**उत्तुण्डक्यास्तिन्दुकेन तिक्तता मधुरायते ।**
**हिङ्गुगैरिकसिन्धूत्थं गन्धवर्णरसाधिकम् ॥ २१६ ॥**
**पूगताम्बूलशङ्खेभ्यो वर्णगन्धरसोद्भवः ।**
**कोद्रवो हन्त्यसृक्पित्तं करोत्येव विदाहिभिः॥२१७॥**
**कुष्ठं तत्कार्यपि तिलो हन्ति भल्लातकैः सह ।**
**गुडः कर्ताऽग्निसादस्य स हिनस्त्यभयादिभिः २१८**
**हृष्यत्यग्नौ समदनं सर्पिरप्युपदिश्यते ।**
**जीवनीयमपि क्षीरं विषलेशेन मृत्यवे ॥ २१९ ॥**
**तुल्ये अपि हतोऽन्योन्यं विषे स्थावरजङ्गमे ।**
**सक्तवो वातला रूक्षाः पीतास्ते तर्पयन्ति तु ॥२२०॥**

क्षार अम्ल रसका सयोग होनेपर तुरन्त मधुर बन जाता है । उत्तुण्डकी ( करज )की तिक्तता, तिन्दुकके साथ मिलकर मधुरके समान हो जाती है । हींगके साथ मिलनेपर–गेरु और सैन्धी नमकमेभी गन्ध आ जाती है । गेरूके कारण–हींग और सैन्धवमेभी रग आ जाता है । सैन्धवके कारण हीग और गेरु-मेभी रसप्रतीती हो जाती है । सुपारी, पानका पत्ता और चूनाके मिलनेपर असभव विलक्षण वर्ण, गन्ध, रसकी उत्पत्ति हो जाती है । कोद्रव रक्तपित्तनाशक है, परन्तु विदाहि

१ चरकमें इस मात्राको निम्न प्रकारसे कहा है—
अयुक्तियुक्त रोगाय युक्तियुक्त यथामृतम् ॥ मद्यके विषयमे—
"मिथ्यातिहीनपीतेन यो व्याधिरुपजायते ।
समपीतेन तेनैव स मद्येनोपशाम्यति ॥"
हीन और अतिमात्राके लिये–"हीनमात्रामाहारराशि बल-वर्णोपचयक्षयकराम्–वातविकाराणामायतनमाचक्षते । अतिमात्र पुनः सर्वदोषप्रकोपणमिच्छन्ति कुशला ।"

वस्तुवोके साथ मिलकर रक्त-पित्तको करता है। तिल कुष्ठको उत्पन्न करता है, परन्तु भिलावेके साथ मिलकर कुष्ठको नाश करता है। गुड़-अग्निमान्द्य करता है, परन्तु हरड आदिके साथ (सोठ आदि) मिलकर अग्निमान्द्यको नष्ट करता है। अग्नि तीक्ष्ण होनेपर-अग्निको प्रदीप्त करनेवाला घृतभी मदन (मोम)के साथ उपदेश किया जाता है। जीवनीय दूधभी लेशमात्र विषके मिलनेसे मृत्युका कारण होता है। स्थावर और जगम विष समान मारक होने परभी एक दूसरेको नष्ट करते है। सत्तू वायुकारक होनेपरभी पानीमे घोलकर पीनेसे तर्पणकारक हैं ॥२१५-२२०॥

**विनाऽपि चोपयोगेन मणिमन्त्रादि कार्यकृत् ।**

विना अन्त उपयोगके भी मंत्र-मणि आदि अपना कार्य करते है। यह इनका स्वभाव है। गिलोयकी भान्ति इनको अन्त.प्रयोग करनेकी जरुरत नही होती ॥-

**आर्द्रकाज्जायते शुण्ठी संस्कारेण लघीयसी ॥२२१॥**
**लघुभ्योऽपि हि सक्तुभ्यो गुरवः सिद्धपिण्डिकाः ।**
**भृष्टः क्षुण्णोऽपि पृथुको रक्तशालेर्लघोर्गुरुः ॥२२२॥**
**शालिः पिष्टो गरीयस्त्वं गोधूमादपि गच्छति ।**
**लघुपित्तहरा लाजा व्रीहितो गुरुपित्तलात् ॥ २२३॥**
**सङ्ग्राहिणो लघोर्मुद्गात्कुलमाषो भेदनो गुरुः ।**
**आमं ग्राहितरं तक्रं तत्खलीकृतमन्यथा ॥ २२४ ॥**

१ चरकने इस विषयको इस प्रकारसे कहा है—

"क्षारो हि याति माधुर्य शीघ्रमम्लोपसहित"।

कोरदूष-यद्यपि पित्तनाशक है, तथापि निष्पाव आदिके साथ मिलकर रक्त-पित्तकारक है। इसी प्रकार तिल खानेमे कुष्ठरोग करने वाले ह (यथा-शस्ता न गुरु अम्लपयोदधीनि नानूपमत्स्या न गुड-स्तिलाश्च) इसी प्रकार कुष्ठरोगके कारणभी-"माषमूलकपिष्टान्न-तिलक्षीरगुडाशिनाम्"मे कुष्ठकारक होनेपरभी भल्लातकके साथ मिल-कर कुष्ठनाशक है। गुड हरडके साथ मिलकर अग्निको बढ़ाता है-इसीसे सुश्रुतमें कहा—

"हरीतकी भक्ष्यमाणा नागरेण गुडेन वा ।
सैन्धवोपहिता वापि सातत्येनाग्निदीपनी"।

मोमके साथ घृत-अत्यग्निको शान्त करता है—

"अत्युद्धताग्निशान्त्यै माहिषदधिदुग्धसर्पाषि ।
ससेवेत यवागू समधूच्छिष्टा सर्सापिष्काम् ।'

स्थावर विष-जगम विषको नष्ट करता है, इसके लिये महाभारत में कहा—

"ततोऽस्य दृश्यमानस्य तद्विष कालकूटकम् ।
हत सर्पविषेणैव स्थावर जगमेन तु ।"

इसी प्रकार वृश्चिकविषमे वत्सनाभका लेप उत्तम है। सत्तू पानीमे घोलनेपर तृप्तिकारक है इसलिये कहा—

"सक्तवो वातला रूक्षा बहुवर्चोनुलोमिन ।
तर्पयन्ति नर शीघ्र पीना सद्यो बलाश्च ते ॥"

चरक, सू अ. २७, २६३.

आर्द्रकसे सोठ बनती है। यह सोठ संस्कारके कारण लघु है। लघु गुणवाले सत्तुवोसे गुरु गुणवाली सिद्ध पिण्डिकाये बनती है। लाल चावलोसे बनाये, भूने-मूसलसे कूटे हुए चौले गुरु हो जाते है। लघु शालीभी पीसनेपर गेहूसेभी अधिक भारी हो जाते है।

गुरु एवं पित्तकारक व्रीहिसे बने लाजा (खीले) लघु और पित्तनाशक है। संग्राही और लघु गुणवाले मूंगसे मलभेदक और गुरु कुलमाष हो जाते है। कच्चा तक्र अति सग्राहक है, (पक्का हुवा उतना सग्राहक नही), सोठरूप बनी आर्द्रक अति सग्राहक है (आर्द्रक उतना सग्राहक नही) ॥ २२१-२२४ ॥

**गुडाक्तो सुतरां मूत्रलं गुरु पानकम् ।**
**गरीयो गुडदध्युक्तं रसाला चातिशुक्रला ॥ २२५ ॥**

गुड़ और पानी दोनोके मेलसे बना शर्बत अतिशय मूत्रल है। (गुड़ मूत्रल पानीभी मूत्रल मिलनेपर अतिशय मूत्रल है)।

गुड़ और दधि गुरु हैं-इनसे बनी रसाला अति गुरु और अति शुक्रल हैं ॥ २२५ ॥

**दण्डाभिमथनाद्दध्नो गुरुणश्चातिशोफदात् ।**
**अनुद्धृतस्नेहमपि तक्रं शोफहरं लघु ॥ २२६ ॥**
**सर्पिः स्निग्धतरं हन्ति नार्दितं नवनीतवत् ।**

गुरु अति शोफकारक दहीको रईसे मथकर बनाया तक्र स्नेह निकाले विनाभी शोफहर एव लघु है।

अर्दित वातरोगको अतिस्निग्ध घृत जैसा नाश करता है, वैसा मक्खन नाश नही करता (यद्यपि घी मक्खनमे से ही बनता है) ॥ २२६ ॥-

**चक्षुष्योऽपि हि गोधूमस्तैलपक्वस्तु दृष्टिहा ॥२२७॥**
**मूलकं दोषजननं स्निग्धसिद्धं त्वदोषलम् ।**
**उष्णं विषीभवत्येव विपघ्नमपि माक्षिकम् ॥ २२८ ॥**
**दुर्भाज ।द्राक्षाऽम्ला दोषला च प्रजायते ।**

**गेहूं**—चक्षुष्य है, परन्तु तैलमे परिपाक होनेपर दृष्टिनाशक है। मूली दोषकारक है, परन्तु अग्निपर पकाई जानेसे दोष नही करती। विषनाशक मधु उष्ण बनकर विष हो जाता है।

दूषित-निकम्मे पात्रमे रक्खी द्राक्षा-अम्ल और दोषकारक हो जाती है ॥ २२७ ॥ २२८ ॥-

**श्लक्ष्णशुष्कघनोलेपश्चन्दनस्यापि दाहकृत् ॥ २२९ ॥**
**त्वग्गतस्योष्मणो रोधाच्छीतकृत्त्वन्यथाऽगुरोः ।**

चन्दनका लेप दाहनाशक है, परन्तु बारीक-शुष्क-और घना चन्दनका लेप त्वचाकी उष्णिमाको बन्द करके दाहकारक है। अगरु उष्ण स्पर्शवाला होनेपरभी-दरदरा-पतला-आर्द्र लेप-शीत-कारक होता है ॥ २२९ ॥-

२ संस्कारो हि गुणान्तराधानमुच्यते। ते गुणा तोयाग्निसनिकर्ष-शौचमन्थनदेशकालवासनाभावनादिभि. कालप्रकर्षभाजनादिभिश्चा-धीयन्ते। चरक. वि १.

**मेध्यस्तिलः स्पर्शशीतो मेध्यं तैलं खलो हिमः॥२३०॥**
**तस्यैव श्लेष्मकारित्वं न तैलस्य खलस्य वा।**

तिल मेध्य, स्पर्शमे शीतल है, तैल मेध्य और खलभी शीतल है। ये तीनो कफके समान गुण होनेपरभी तिलही कफकारक है, न खल और न तैल ॥ ३० ॥–

**दध्नः श्वयथुकारित्वं न तक्रनवनीतयोः ॥ २३१ ॥**

दही स्निग्ध होनेसे शोफकारक है, परन्तु तक्र और नवनीत (मक्खन) स्निग्ध होनेपर भी शोफकारक नही है ॥ २३१ ॥

**भूमिसात्म्यं दधिक्षीरकरीरं मरुवासिषु।**
**क्षारः प्राच्येषु मत्स्यास्तु सैन्धवेष्वश्मकेषु तु २३२**
**तैलाम्लं कन्दमूलादि मलये कोङ्कणे पुनः।**
**पेया मन्थ उदीच्येषु गोधूमोऽवन्तिभूमिषु ॥२३३॥**
**बाह्लीका बाह्लवाश्चीना शूलीका यवनाः शकाः।**
**मांसगोधूममार्द्वीकशस्त्रवैश्वानरोचिताः ॥ २३४ ॥**

**भूमिसात्म्य**—मरुदेशवासी (मारवाडीयो को)–दधि, दूध, और करीर, प्राच्य देशवालोको क्षार, सिन्ध प्रान्तके लोगो को मछलिया, अश्मक (पठान देश) देशवासियो को तैल और अम्ल, मलय (निलगिरिपर्वत) देशवालोको कन्दमूल, कोकणवालोको पेया, उत्तरप्रान्तीय (पर्वतीय) लोगोको मन्थ (सत्तू घुला हुवा), अवन्ती (मालवा) देशवालोको गेहू, बाह्लीक, बाह्लव, चीनदेशीय–मासको अगारोपर सेककर खाना सात्म्य है। यवन, शक लोगोको मास, गेहू, द्राक्षा, तथा शस्त्रमे फसाकर आगमे भूनकर खाना सात्म्य है ॥ २३२ ॥ २३४ ॥

**देहसात्म्यं घृतं क्षीरं मद्यं मांसं च कस्यचित्।**
**पेया यूषो रसोऽन्यस्य गोधूमोऽन्यस्य शालयः २३५**
**अहितैरपि तेषां च तैरेवोपहितं हितम्।**

**देहसात्म्य**—किसीको निरन्तर अभ्याससे घृत, दूध, मद्य, और मास, किसीको पेया, यूष या मास रस, किसीको गेहू, किसीको चावल शरीरके सात्म्य होता है। इन लोगोको इन अहितकरके साथ मिले अन्न-पान-औषधभी इनके लिये हितकारी बन जाते हैं ॥ २३५ ॥–

**अन्नपानौषधं दोषमात्राकालाद्यपेक्षया ॥ २३६ ॥**
**सात्म्यं ह्याशु बलं धत्ते नातिदोषं च बह्वपि।**
**स्रंसनं सत् पयो गव्यं भवति ग्राहि कस्यचित् २३७**
**मन्दोऽग्निर्भवति प्रायः कफवातोत्तरे हिमे।**
**विषघ्नेनापि पयसा देहेऽहेर्वर्धते विषम् ॥ २३८ ॥**
**स्थूलस्थविरबालादौ वमनादि निषिध्यते।**

दोष-मात्रा-काल आदिकी अपेक्षासे प्रयुक्त खान-पान या औषध सात्म्य बनी हुई–शीघ्र बल देती है। मात्रामे बहुत लेनेपरभी अतिदोषकारक नही होती।

गायका दूध स्रंसक होते हुए भी किसी के लिये सग्राही (मलरोधक) बन जाता है। प्राय करके वातकफप्रधान व्यक्तियोको शीतकालमे मन्दाग्नि हो जाती है। विषनाशक दूधमे भी सर्पके शरीरमे विष बढता है। स्थूल, वृद्ध और बालकके लिये (अवस्थाके कारण) वमनादि निषिद्ध हे ॥ २३६-२३८ ॥–

**तक्रमामं कफं कोष्ठे हन्ति कण्ठे करोति तु ॥२३९॥**
**वातघ्नत्वेऽपि मृद्वीकाखर्जूरं कोष्ठवातकृत्।**

आम (अपक्व) तक्र–कोष्ठमे कफका नाश करती है, और कण्ठमे कफ करती है। द्राक्षा और खर्जूर वातनाशक होनेपरभी कोष्ठमे वायुकारक हैं ॥ २३९ ॥–

**नातिपथ्यः शिखी पथ्यः श्रोत्रस्वरवयोदृशाम् २४०**
**दृष्टेः स्पर्शहिमं द्रव्यं श्रोत्रस्योष्णं तु पूजितम्।**

**मोर**—स्वस्थ पुरुषके लिये अतिपथ्यकारक नही, परन्तु यही मोर श्रोत्र-स्वर-वय (वृद्धावस्था) और आखोके लिये अतिशय पथ्य है। आखोके लिये शीतल द्रव्य प्रशस्त है, और कानोके लिये उष्ण द्रव्य पूजित है ॥ २४० ॥–

**पयः स्वादु सरं शीतं विपरीतं ततो दधि ॥ २४१ ॥**
**कालेन जायते तस्मात्क्षीरवच्च पुनर्घृतम्।**
**पयो दधि च वातघ्नमजातं वातलं तु तत् ॥ २४२ ॥**
**तक्रं ग्राहि कषायाम्लमम्लमेव तु भेदनम्।**

**दूध**—मीठा, सर (विरेचक), शीतल है, दही–इससे विपरीत (अर्थात्-अम्ल, ग्राही और उष्ण है)। कालान्तरमे पीछे दहीसे घृत उत्पन्न होता है, यह घृत दूधके समान है। दूध वातनाशक, दही वातनाशक, और इन दोनोके मध्यमे असम्पूर्ण जमा दही वातकारक है। कषाय और अम्ल रसवाला तक्र सग्राही और केवल अम्ल रसवाला तक्र मलभेदक हैं ॥ २४१ ॥ २४२ ॥–

**धातकीगुडतोयानि कारणं मद्यशुक्तयोः ॥ २४३ ॥**
**शीते न तु तदाद्यन्ते स्निग्धाम्ललवणा हिताः।**

धायक फूल, गुड, और जल, मद्य एव शुक्तके कारण हे (परन्तु ये स्वयं शुक्त या मद्य नही)। शीतकालमे स्निग्ध, अम्ल और लवण रस हितकारी हैं, परन्तु ये रस शीतके प्रारम्भमे या अन्तकालमे प्रशस्त नही ॥ २४३ ॥–

**उदमन्थदिवास्वप्नौ ग्रीष्मादन्यत्र गर्हितौ ॥ २४४ ॥**
**समयोगेऽपि घर्माद्या वातादिचयहेतवः।**

ग्रीष्म ऋतुको छोडकर शेष ऋतुवोमे उदमन्थ (पानीमे घोले सत्तू) और दिनमे सोना प्रशस्त नही। ग्रीष्म आदि ऋतुवोका समयोग होनेपरभी वातादिको सचयका कारण होती है॥२४४॥–

**ऋतुष्वन्यो रसेष्वन्यो रूक्षस्नेहबलक्रमः ॥ २४५ ॥**

शिशिर आदि ऋतुवोमे–रूक्षता, स्नेहन, और बलके लिये एक क्रम हैं, मधुरादि रसोके लिये इनका दूसरी प्रकारका क्रम है।

**वक्तव्य**—यथा–**शिशिरमें** रूक्षता कुछ, स्नेहन कम, बल अधिक, रस मधुर, स्नेहन स्निग्धतम, बल अतिबलवान, **वसन्तमें** रूक्षता इससे अधिक, स्नेहन कुछ और कम, बल कुछ और अधिक, रस अम्ल, स्नेहन स्निग्धता, बल मध्यम बलवान, **ग्रीष्म** रूक्षता सबसे अधिक, स्नेहन सबसे कम, बल कम, रस

लवण, स्नेहन स्निग्ध, बल साधारण बलवान, **वर्षा** रुक्षता कम, स्नेहन अधिक, बल कम, रस तिक्त, रुक्ष बल, इससे कम बलवान, **शरद** रुक्षता कुछ कम, स्नेहन कुछ और अधिक, बल मध्यम, रस कटु, रुक्षतर, बल अधिक, कम बलवान, **हेमन्त** रुक्षता अधिक कम, स्नेहन सबसे अधिक, बल सबसे अधिक, रस कषाय, रुक्षता रुक्षतम, बल सबसे कम बलवान। मधुर और स्निग्ध रस जितने हेमन्तमे अनुकूल हैं उतने अन्य ऋतुवोमे नहीं, अम्ल स्निग्ध होनेपरभी वर्षामे अतिस्निग्ध, लवण शरद ऋतुमे सबसे अधिक स्निग्ध है, तिक्त शिशिरमे अतिरुक्ष है, कटुरस ग्रीष्ममे अतिरुक्ष है, और कषाय वसन्तमे अतिशय रुक्ष है। मधुर अम्लादिसे अधिक हेमन्तमे बलवान है, अम्लरस वर्षामें सबसे बलवान, लवण वर्षामे सबसे अधिक बलवान, तिक्त शरद्मे अधिक बलवान, कटु ग्रीष्म ऋतुमे और कषाय सबसे हीनबल होनेपरभी वसन्तमे सबसे अधिक बलवान है। यह कालस्वभावके कारण ही है ॥ २४५ ॥

**रसायनी काकमाची सद्यः पर्युषिता विषम्।**
**मूलकं दोषजिद्बालं विपरीतं तु कन्दवत् ॥ २४६ ॥**

तुरन्त सिद्धकी मकोय रसायन है, यही मकोय एक रातके पीछे विष बन जाती है।

बाल ( रेशे विनाकी-कोमल ) मूली—त्रिदोषनाशक है, यही मूली कन्दके समान मोटी होनेपर दोषकारक है ॥ २४६ ॥

**ज्वरे पेयाः कषायाश्च सर्पिः क्षीरं विरेचनम्।**
**षडहं षडहं युञ्ज्याद्वीक्ष्य रोगबलाबलम् ॥ २४७ ॥**

ज्वरमे दोषोंके बल और अबलका विचार करके छै छै दिनके बाद पेया, कषाय, घी, दूध, विरेचन, आदि देना चाहिये। यथा—प्रथम लंघन कराके पेया देवे। फिर सातवे दिन कषाय, चौदहवे दिन घृत, एकीसवे दिन दूध, और अट्ठाईसवे दिन विरेचन देना चाहिये।

**व्य**—यह सामान्य क्रम है, परतु बलके अधिक होनेपर या कम होनेपर इसमे अधिक या न्यूनताभी हो सक्ती है ॥ २४७ ॥

**छर्दिहृद्रोगगुल्मार्ते वमनं च चिकित्सितम्।**
**निषिद्धमपि निर्दिष्टं बस्तिरर्शसकुष्ठिनोः ॥ २४८ ॥**

छर्दि, हृदयरोग और गुल्मरोगमें वमन देना निषिद्ध होनेपरभी चिकित्सामे विधेय है। इसी प्रकार अर्श और कुष्ठ रोगीको बस्ति देना निषिद्ध होनेपरभी चिकित्सामे विधेय है।

**वक्तव्य**—दोषोके ऊर्ध्वगामी होनेपर वमन निषिद्ध है, परन्तु छर्दिमे बहुत दोष होनेपर वमन पथ्य है। हृदयरोग और गुल्ममे वातकी अधिकतासे वमन मना है, परतु कफद्वारा वायुका अवरोध होनेसे वमन प्रशस्त है। इसी प्रकार अर्शमें वातकी अधिकता होनेपर बस्ति प्रशस्त हैं, कुष्ठरोगमे अतिरूक्षता होनेपर बस्ति पथ्य है ॥ २४८ ॥

**ज्वरे तुल्यर्तुदोषत्वं प्रमेहे तुल्यदूष्यता।**
**रक्तगुल्मे पुराणत्वं सुखसाध्यत्वहेतवः ॥ २४९ ॥**

ज्वरमे ऋतु और दोषका समान होना, प्रमेहमे दोष और दूष्यका समान होना, रक्तगुल्ममे पुरानापन होना, शीघ्र शान्त होनेके कारण है ॥ २४९ ॥

**आश्चोतनमभिष्यन्दे युञ्जीतोर्ध्वं दिनत्रयात्।**
**अञ्जनं पक्वदोषस्य प्रतिश्याये च नावनम् ॥ २५० ॥**
**नातिप्रवृद्धे तिमिरे सिरामोक्षो विधीयते।**
**दुष्टास्रसम्भवेऽपीष्टो नास्रपित्ते सिराव्यधः ॥२५१॥**
**अपथ्यं पथ्यमप्यन्नं निशायां नेत्ररोगिणाम्।**
**अहिताः :शुष्का हितास्ते तु प्रमेहिणः ॥२५२॥**

अभिष्यन्दमे पथ्य होते हुएभी आश्च्योतन तीन दिनके उपरान्त बरतना चाहिये।

इसी प्रकार—दोषोंके परिपाक होनेपर अजन; और प्रतिश्यायमे नस्य, तथा तिमिरके बहुत अधिक न बढ़नेपर ( प्रारम्भमे ) सिरामोक्षण—ये सब अवस्थाभेदसे पथ्य हैं।

दुष्टरक्तसे उत्पन्न रक्तपित्तमे भी सिरामोक्षण प्रशस्त नहीं है। नेत्ररोगियोके लिये पथ्यकारी अन्नभी रात्रिमे अपथ्य है। शुष्क सत्तू अहितकर होते हुएभी प्रमेह रोगियोके लिये पथ्य है॥ २५०—२५२ ॥

**गुल्मिनः क्षीरदध्यादि हपुषाद्यैर्युतं हितम्।**
**वातलं वातकोपेऽपि वर्षासु मधु शस्यते ॥ २५३ ॥**

गुल्मरोगीके लिये दूध—दही आदि अपथ्य होनेपरभी हपुषा आदिसे मिलानेपर हितकारी है। वर्षाऋतुमें वातप्रकोप होनेपरभी वातकारक मधु प्रशस्त है, ( यह कालस्वभावके कारण, तथा द्रव्यकी शक्तिसेही होता है ) ॥ २५३ ॥

**तदेव मद्यं म विषस्य तु विषान्तरम्।**
**घृतमानूपदेशोत्थं हेमन्ते च बलाधिकम् ॥ २५४ ॥**
**रवे रूपं वातजेऽपि ज्वरे पुरः।**

मद्यसे उत्पन्न रोगके लिये मद्यही औषध है, विषके लिये विजातीय विषही पथ्य है। आनूपदेशमे बनाये घृतसे हेमन्तमे बलकी अधिकता होती है। वातजन्य ज्वरमेभी आलस्य और भारीपन ( कफके लक्षण ) लक्षण होते हैं ॥ २५४ ॥—

**स्वेदैर्याति शमं दाहः प्रायो लशुनपाकजः ॥ २५५ ॥**
**दिव याति भुक्तमन्येद्युरद्य न।**

१ आलस्यका लक्षण—
सुखस्पर्शप्रसगोत्थ दु.खद्वेषणलोलता।
शक्तस्य चाप्यनुत्साह कर्मस्वालस्यमुच्यते ॥
गौरवका लक्षण—
आर्द्रचर्मावनद्ध हि यो गात्र मन्यते नर ।
तथा गुरु शिरोऽत्यर्थं गौरव तद् विनिर्दिशेत् ॥

लशुनके उपयोगसे उत्पन्न दाह–प्राय करके अग्नि आदिके खेदसे नष्ट होता है। एक दिन पहलेका खाया भोजन दिनमे सोनेसे जीर्ण होजाता है, परन्तु उसी दिनका भोजन जीर्ण नहीं होता ॥ २५५ ॥–

**कोष्ठे रुद्धोऽग्निकृद्वायुर्मेदसाऽर्शोभिरग्निहृत् ॥२५६॥**

मेदके द्वारा कोष्ठमे अवरुद्ध वायु अग्निको बढाता है। यही वायु अर्श रोगमे अग्निनाश करता है।

**वक्तव्य**—जिस प्रकार वायुसेही दिया जलता है, और वायुसेही दिया बुझ जाता है, उसी प्रकार शरीरमेभी वायुसे अग्नि बढ़ती है और वायुसे अग्नि शान्त होजाती है ॥ २५६ ॥

**दुष्पानं दुर्जरं सर्पिर्दीपनं च पयोऽन्यथा ।**

कठिनाईसे पीने योग्य, देरमे पचनेवाला घृतभी अग्निको दीप्त करता है, सुगमतासे पीने योग्य, सुपच–दूध अग्निको नहीं बढाता। यद्यपि दूध और घृत दोनो रसादिमे समान हैं—

**सर्पादिशवकोथेभ्यो वृश्चिकानां समुद्भवः ॥ २५७ ॥**
**ते तैरेव पुनर्दष्टाः सद्यो मुञ्चन्ति जीवितम् ।**

सर्पादिके मृत शरीरोके सडनेसे विच्छू उत्पन्न होते हैं। इन्हीं विच्छूवोके काटनेसे साप आदि तुरन्त प्राणोंको छोड देते हैं २५७

**स्वयमेव विषं तीव्रं तान्पुनर्नातिबाधते ॥ २५८ ॥**
**सर्वाङ्गव्यापि तेषां च शुक्रवत्संसृतं विषम् ।**
**तन्मांसमुपयोगाय मांसवर्गे च पठ्यते ॥ २५९ ॥**

अपने आप तीव्र विष होनेपरभी सर्पादि उन प्राणियोका नाश नहीं करता। सर्प आदिमे विष शुक्रके समान इनके सम्पूर्ण अगोमे व्याप्त होनेपरभी इनका मास उपयोग करनेके लिये मासवर्गमे इनका निर्देश किया है ॥ २५८ ॥ २५९ ॥

**छर्दिघ्नी मक्षिकाविट् च मक्षिकैव तु वामयेत् ।**

मक्खी खानेसे उत्पन्न वमनमे–मक्षिकाकी विष्ठाही वमननाशक होती है ( मक्खीको बाहर करती है ) ॥–

**कफे लङ्घनसाध्येऽपि कर्तरि ज्वरगुल्मयोः ॥ २६० ॥**
**तुल्येऽपि देश    दौ लङ्घनं न समञ्जसम् ।**

समान देश और कालमे उत्पन्न कफजन्य ज्वर और गुल्ममें लंघनद्वारा कफकी शान्ति साध्य होनेपरभी समानता नहीं है। अर्थात्–कफजन्य ज्वरमे लंघन ठीक है, परन्तु कफजन्य गुल्ममें लंघनसे वायु बढ़ता है इसलिये ठीक नहीं ॥ २६० ॥–

**सर्वथा दोषजित्तक्रं ग्रहण्यां दोषकृद्व्रणे ॥ २६१ ॥**
**पीनसश्वासकासादौ सिद्धमेव प्रशस्यते ।**

ग्रहणीमें तक्र तीनों दोषोको नष्ट करता है, व्रणमे यही तक्र दोषकारक है। पीनस, श्वास, कास आदिमे सिद्ध ( अग्निद्वारा सस्कारित ) तक्रही प्रशस्त है ॥ २६१ ॥–

**इत्येतेऽन्ये च बहवः सूक्ष्मा दुर्लभहेतुकाः ॥ २६२ ॥**
**कर्म वैचित्र्यभावेषु किञ्चित्तेषां निदर्शितम् ।**
**दिशाऽनया शेषमपि स्वयमूहेत बुद्धिमान् ।**
**न शास्त्रमात्रशरणो न चानालोचितागमः ॥ २६३ ॥**

**इति मात्रादिप्रकरणम् ।**

**इत्यन्नस्वरूपविज्ञानीयो नाम सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥**

इस प्रकारके तथा अन्य बहुतसे सूक्ष्म दुर्लभ हेतुजन्य विचित्र धर्म पदार्थोंमे दीखते है, यहापर इनका कुछ निर्देश कर दिया है। बुद्धिमानको चाहिये कि इस प्रकारसे शेषोका स्वयं निर्णय करे। केवल शास्त्रपरही भरोसा न रक्खे–अपितु शास्त्रपर बुद्धिसे ऊहापोहपूर्वक आलोचना करे ॥ २६२ ॥ २६३ ॥

इति अन्नपानस्वरूपविज्ञानीयनामक सातवा अध्याय समाप्त हुआ ७

## अष्टमोऽध्यायः ।

**अथातोऽन्नरक्षाविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे अन्नरक्षाविधि नामक अध्यायकी व्याख्या करेंगे, जैसा कि आत्रेयादि महर्षियोने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**ईश्वराणां वसुमतां विशेषेण तु भूभुजां प्रायेण मित्रेभ्योऽप्यमित्रा भूयांसो भवन्ति। ततस्तत्प्रयुक्ताः समासन्नवर्तिनोऽन्नपानादिषु विषं प्रयच्छन्ति । स्त्रियश्च तत्प्रणिधिप्रयुक्ताः सौभाग्यलोभेन ॥ ३ ॥**

ऐश्वर्यवान, धनवान एवं विशेषकर राजाओंके शत्रु-मित्रोंकी अपेक्षा प्राय करके अधिक होते हैं। इसलिये इन शत्रुवोद्वारा प्रयुक्त विषको समीपवर्ति लोग खानपानमे दे देते है। और स्त्रिया शत्रुओंके गुप्तचरोद्वारा प्रयुक्त वस्तुको सौभाग्यकारक मानकर अथवा अज्ञानके कारण सौभाग्यके लोभसे दे देती है ॥३॥

**तस्माद्राजा कुलीनं स्निग्    मार्यमार्यपरिग्रहं दक्षं दक्षिणं निभृतं शुचि[illegible]मव्यसनिनमनहंकृतमकोपनमसाहसिकं वाक्यार्थावबोधकुशलं निष्णातमष्टाङ्गे यथाऽऽम्नायमायुर्वेदे सुविहितयोगक्षेमं सन्निहितागदादियोगं सात्म्यज्ञं च प्राणाचार्यं परिगृह्णीत ॥ ४ ॥**

इसलिये राजाको चाहिये कि–कुलीन, स्नेही, विद्वान, आस्तिक, आर्य ( साधु आचार ), आर्यपरिग्रह ( आर्या–भार्या आदि बान्धव जन ), चतुर, दक्षिण ( मित्रभूत ), निश्चल, पवित्र, नम्र,

१ स्रोत.सु मेदोरुद्धेषु वायु कोष्ठे विशेषत ।
चरन्प्रज्वालयत्यग्निं क्षुत्तृषोस्ततोऽधिकम् ।
स्थूलं कोटरवद्वृद्धौ दहत्योऽग्यनिलौ च तम् ॥
सुश्रुतमें कहा है कि–
स्त प्रतिहतो वायुरपान सनिवर्तते ।
ान सगम्य ज्योतिर्मद्नाति देहिनाम् ॥

१ सौभाग्यके लिये स्त्रिया अज्ञानवश अपवित्र वस्तुएं देती है–इसकी चर्चा भारतके वनपर्वमें सत्यभामा और द्रौपदी सवादमे आई है।

आलस्यरहित, व्यसनरहित, अभिमानशून्य, क्रोधरहित, साहसिक कार्यरहित, वाक्यके अर्थके जाननेमे कुशल, आयुर्वेदके अष्टांगोंमे निपुण, शास्त्रानुसार आयुर्वेदमे जिसने योग-क्षेम प्राप्त किया हो जिसके पास सदा विसूचिकादि रोगनाशक अगद हो, सब प्रकारके सात्म्यको समझनेवाले प्राणाचार्यको नियत करे ४

**तमर्थमानाभ्यां यथाकालं गुरुमिव शिष्यः पितरमिव पुत्रः पूजयेत्। प्रतिकूलमपि तद्वचः साम्प्रतं मतमिति प्रतिमन्येत। न हि भद्रोऽपि गजपतिर्निरङ्कुशः श्लाघनीयो जनस्य। तस्मात्तदायत्तमाहारविहारं प्रति चात्मानं कुर्यात्॥ ५॥**

इस प्राणाचार्यकी यथासमय अर्थ और मानद्वारा-शिष्य जिस प्रकार गुरुकी, पुत्र पिताकी पूजा करता है, उसी प्रकार पूजा करे। उसका वचन यदि प्रतिकूलभी हो तोभी यह समझकर कि इस समयके लिये यही ठीक है, मान ले। क्योंकि सरल हाथीभी विना अकुशके जनतामे पूजनीय नहीं होता। इसलिये अपना आहार-विहार उसीके हाथमे सौंपदे॥ ५॥

**उपात्तमपि खलु जीवितमुपायबलेन स्वसमयमधितिष्ठति॥ ६॥**

अदृष्ट कर्मवश प्राप्त जीवात्मा स्वय विनापरिश्रमकेही शरीरमे आश्रित होता है॥ ६॥

अपि च—

**बहुपरिग्रहा नरपतयः सन्ति चाशुकारिणः शूलसंन्यासादयः प्रतिक्षणं प्रत्यवेक्षणीय श्च रोगिणो विशेषेण राजानः। ते हि प्रमादपरिगता दुःखासहिष्णवश्च स्वयमप्यपथ्यरुचयः सन्निहिता हितप्रियवक्तृप्रायपरिवाराश्च। तस्माद्भिषजो राजा राजगृहासन्ने निवेशनं कारयेत्॥ तथाहि सर्वोपकरणेषु नृपतिशरीरोपयोगिष्वपरोक्षवृ ति॥७॥**

और भी—राजाओकी पत्निया, बान्धव, आदि—परिजन बहुत होते है। और शूल-सन्यास आदि रोग शीघ्र मारक होते हैं। इसलिये रोगीकी विशेषकर राजाकी अवस्थाका प्रतिक्षण देख भाल करनी होती है। क्योंकि ये राजा लोग स्वतंत्र होनेसे प्रमाद करनेवाले, रोगादि दु खको न सहनेवाले, अपने आपभी अपथ्य करनेके स्वभाववाले तथा प्रिय एव अहितकारक वचन कहनेवाले चाटुकारों ( खुशामदी )से सदा घिरे रहते हैं। इसलिये राजाको चाहिये कि राज्यघरके समीप ( रसोईके समीपही ) वैद्यको स्थान देवे। इस प्रकार स्थान देनेपर राजाके शरीरके उपयोगी सब साधनोपर आख रख सकता है॥ ७॥

**स सम्यक्सम्पन्नमन्नं सुपरीक्षितं विशुद्धमग्न्यादिषु प्रागुपनीतं शिखिना दृष्टमभिप्रोक्षितं प्रोक्षणैः पुरस्थितो राजानं हस्तबद्धौषधिरत्नं भोजयेत्॥८॥**

वह वैद्य भली प्रकार तैय्यार किये, अच्छी प्रकार परीक्षा किये, शुद्ध, प्रथम अग्नि-मक्खीको देकर, मयूरको खिलाकर देखकर, प्रोक्षणमंत्रसे अभिमन्त्रित करके, राजाके सामने बैठकर, राजाके हाथमें रत्न और औषधियोको बाधकर भोजन कराये॥ ८॥

**भुञ्जानस्यास्य दुन्दुभीनगदप्रलिप्तान्वादयेत्॥ ९॥**

इस राजाके भोजन करते समय—अगदमे प्रलिप्त दुन्दुभि ( नगाड़े ) बजाये॥ ९॥

**तत्र सविषमन्नं स्राव्यमानमविस्राव्यं भवति चिरेण पच्यते पक्वं च सद्यः पर्युषितमिव निरूष्मस्तब्धं च जायते यथा स्ववर्णगन्धरसैर्व्यापद्यते प्रक्लिद्यते चन्द्रिकाचितं च भवति॥ १०॥**

इनमें जो अन्न स्राव्य ( छानने योग्य ) होता है वह विषयुक्त होनेपर अस्राव्य बन जाता है। देरमे पकता है ( अग्निपर बाहर )। पक जानेपर जल्दीही बासे, भोजनके समान ठडा, कठोर बन जाता है। इसके अपने वर्ण-गन्ध-रस नष्ट हो जाते हैं। क्लिन्न हो जाता है। इसमें नाना रगोकी चन्द्रिकाये चारो ओर दीखतीं हैं॥ १०॥

**व्यञ्जनानामाशु शुष्कत्वं भवति क्वाथस्य ध्यामता हीनातिरिक्तविकृतानां चात्र छायानां दर्शनमदर्शनमेव वा फेनपटलसीमन्तकोर्ध्वविविधराजितन्तुबुद्बुदप्रादुर्भावः। विशेषेण लवणोल्बणे फेनमाला॥११॥**

व्यजन ( शाक-भाजी ) शीघ्र सूख जाते है। क्वाथ मलिन हो जाते हैं। व्यजनोकी अपनी छाया ( अथवा व्यंजनोंमे मुख आदिका प्रतिबिम्ब ) हीन, अधिक अथवा विकृत दिखाई देता है, या सर्वथा दिखाई नहीं देता। अन्तमे झाग समूह, सीमन्त-उपर नाना प्रकारकी रेखाये, रेशे—बुलबुले उत्पन्न होते हैं। खासकर लवणबहुत अन्नमे झागकी माला दिखाई देती है ११

**मध्ये नीला राजी। पय । मद्यतोययोः काली। दध्नः श्यावा। ऽऽनीलपीता। मस्तुनः कपोताभा। धा कृष्णा। द्रवौषधस्य कपिला। घृतस्य सलिलाभा। क्षौद्रस्य हरिता। तै ारुणा वसागन्धश्च॥ १२॥**

रस ( मासरस या यूष आदि )मे नीली रेखा, दूधमे ताम्रवर्ण, मद्य और पानीमे काली, दधिमे श्याववर्ण, तक्रमे नीली पीली, मस्तुमे कबूतरके रगकी, धान्याम्ल ( काजी )मे काली, तरल औषधियोकी कपिल वर्ण, घीकी पानीके समान ( काली ), मधुकी हरे रगकी, तैलकी लाल रगकी और वसाके समान गन्धवाली होती है॥ १२॥

---

१ महानसका वर्णन—

प्रशस्तदिग्देशकृत शुचिभाण्ड महच्छुचि।
सजालक गवाक्षाढ्यं आप्तवर्गनिवेशितम्॥
विकक्षसृष्टससृष्ट सवितान कृतार्चनम्।
परीक्षितस्त्रीपुरुष भवेच्चापि महानसम्॥

२ विशेष सु. कल्प. १. १२. १३ तथा सु. कल्प, अ ३. १५ देखिये।

आलस्यरहित, व्यसनरहित, अभिमानशून्य, क्रोधरहित, साहसिक कार्यरहित, वाक्यके अर्थके जाननेमे कुशल, आयुर्वेदके अष्टागोंमे निपुण, शास्त्रानुसार आयुर्वेदमे जिसने योग-क्षेम प्राप्त किया हो जिसके पास सदा विसूचिकादि रोगनाशक अगद हो, सब प्रकारके सात्म्यको समझनेवाले प्राणाचार्यको नियत करे ४

**तमर्थमानाभ्यां यथाकालं गुरुमिव शिष्यः पितरमिव पुत्रः पूजयेत्। प्रतिकूलमपि तद्वचः साम्प्रतं मतमिति प्रतिमन्येत। न हि भद्रोऽपि गजपतिर्निरङ्कुशः श्लाघनीयो जनस्य। तस्मात्तदायत्तमाहारविहारं प्रति चात्मानं कुर्यात्॥ ५॥**

इस प्राणाचार्यकी यथासमय अर्थ और मानद्वारा–शिष्य जिस प्रकार गुरुकी, पुत्र पिताकी पूजा करता है, उसी प्रकार पूजा करे। उसका वचन यदि प्रतिकूलभी हो तोभी यह समझकर कि इस समयके लिये यही ठीक है, मान ले। क्योंकि सरल हाथीभी विना अकुशके जनतामे पूजनीय नहीं होता। इसलिये अपना आहार-विहार उसीके हाथमे सौंपदे ॥ ५॥

**उपात्तमपि खलु जीवितमुपायबलेन स्वसमयमधितिष्ठति॥ ६॥**

अदृष्ट कर्मवश प्राप्त जीवात्मा स्वय विनापरिश्रमकेही शरीरमे आश्रित होता है ॥ ६॥

**अपि च—**

**बहुपरिग्रहा नरपतयः सन्ति चाशुकारिणः शूलसंन्यासादयः प्रतिक्षणं प्रत्यवेक्षणीय श्च रोगिणो विशेषेण राजानः। ते हि प्रमादपरिगता दुःखासहिष्णवश्च स्वयमप्यपथ्यरुचयः सन्निहिता हितप्रियवच नप्रायपरिवाराश्च। तस्माद्भिषजो राजा राजगृहासन्ने निवेशनं कारयेत्॥ तथाहि सर्वोपकरणेषु नृपतिशरीरोपयोगिष्वपरोक्षवृ ति॥७॥**

और भी–राजाओकी पत्निया, बान्धव, आदि–परिजन बहुत होते है। और शूल-सन्यास आदि रोग शीघ्र मारक होते हैं। इसलिये रोगीकी विशेषकर राजाकी अवस्थाका प्रतिक्षण देख भाल करनी होती है। क्योंकि ये राजा लोग स्वतंत्र होनेसे प्रमाद करनेवाले, रोगादि दु खको न सहनेवाले, अपने आपभी अपथ्य करनेके स्वभाववाले तथा प्रिय एव अहितकारक वचन कहनेवाले चाटुकारों (खुशामदी)से सदा घिरे रहते हैं। इसलिये राजाको चाहिये कि राज्यघरके समीप (रसोईके समीपही) वैद्यको स्थान देवे। इस प्रकार स्थान देनेपर राजाके शरीरके उपयोगी सब साधनोपर आख रख सकता है ॥ ७॥

**स सम्यक्सम्पन्नमन्नं सुपरीक्षितं विशुद्धमग्न्यादिषु प्रागुपनीतं शिखिना दृष्टमभिप्रोक्षितं प्रोक्षणैः पुरस्थितो राजानं हस्तबद्धौषधिरत्नं भोजयेत्॥८॥**

वह वैद्य भली प्रकार तैय्यार किये, अच्छी प्रकार परीक्षा किये, शुद्ध, प्रथम अग्नि-मक्खीको देकर, मयूरको खिलाकर देखकर, प्रोक्षणमंत्रसे अभिमन्त्रित करके, राजाके सामने बैठकर, राजाके हाथमें रत्न और औषधियोको बाधकर भोजन कराये ॥ ८॥

**भुञ्जानस्यास्य दुन्दुभीनगदप्रलिप्तान्वादयेत्॥ ९॥**

इस राजाके भोजन करते समय–अगदमे प्रलिप्त दुन्दुभि (नगाड़े) बँजाये ॥ ९॥

**तत्र सविषमन्नं स्राव्यमानमविस्राव्यं भवति चिरेण पच्यते पक्वं च सद्यः पर्युषितमिव निरूष्मस्तब्धं च जायते यथा स्ववर्णगन्धरसैर्व्यापद्यते प्रक्लिद्यते चन्द्रिकाचितं च भवति॥ १०॥**

इनमें जो अन्न स्राव्य (छानने योग्य) होता है वह विषयुक्त होनेपर अस्राव्य बन जाता है। देरमे पकता है (अग्निपर बाहर)। पक जानेपर जल्दीही बासे, भोजनके समान ठडा, कठोर बन जाता है। इसके अपने वर्ण-गन्ध-रस नष्ट हो जाते हैं। क्लिन्न हो जाता है। इसमें नाना रगोकी चन्द्रिकाये चारो ओर दीखतीं हैं ॥ १०॥

**व्यञ्जनानामाशु शुष्कत्वं भवति क्वाथस्य ध्यामता हीनातिरिक्तविकृतानां चात्र छायानां दर्शनमदर्शनमेव वा फेनपटलसीमन्तकोर्ध्वविविधराजितन्तुबुद्बुदप्रादुर्भावः। विशेषेण लवणोल्बणे फेनमाला॥११॥**

व्यजन (शाक-भाजी) शीघ्र सूख जाते है। क्वाथ मलिन हो जाते हैं। व्यजनोकी अपनी छाया (अथवा व्यंजनोंमे मुख आदिका प्रतिबिम्ब) हीन, अधिक अथवा विकृत दिखाई देता है, या सर्वथा दिखाई नहीं देता। अन्तमे झाग समूह, सीमन्तउपर नाना प्रकारकी रेखाये, रेशे–बुलबुले उत्पन्न होते हैं। खासकर लवणबहुत अन्नमे झागकी माला दिखाई देती है ११

**मध्ये नीला राजी। पय । मद्यतोययोः काली। दध्नः श्यावा। ।ऽऽनीलपीता। मस्तुनः कपोताभा। धान्‍ कृष्णा। द्रवौषधस्य कपिला। घृतस्य सलिलाभा। क्षौद्रस्य हरिता। तै ारुणा वसागन्धश्च॥ १२॥**

रस (मासरस या यूष आदि)मे नीली रेखा, दूधमे ताम्रवर्ण, मद्य और पानीमे काली, दधिमे श्याववर्ण, तक्रमे नीली पीली, मस्तुमे कबूतरके रगकी, धान्याम्ल (काजी)मे काली, तरल औषधियोकी कपिल वर्ण, घीकी पानीके समान (काली), मधुकी हरे रगकी, तैलकी लाल रगकी और वसाके समान गन्धवाली होती है ॥ १२॥

१ महानसका वर्णन—

प्रशस्तदिग्देशकृत शुचिभाण्ड महच्छुचि।
सजालक गवाक्षाढ्य आप्तवर्गनिवेशितम्॥
विकक्षसृष्टसंसृष्ट सवितान कृतार्चनम्।
परीक्षितस्त्रीपुरुष भवेच्चापि महानसम्॥

२ विशेष सु. कल्प. १. १२. १३ तथा सु. कल्प, अ ३. १५ देखिये।

आलस्यरहित, व्यसनरहित, अभिमानशून्य, क्रोधरहित, साहसिक कार्यरहित, वाक्यके अर्थके जाननेमे कुशल, आयुर्वेदके अष्टागोमें निपुण, शास्त्रानुसार आयुर्वेदमे जिसने योग-क्षेम प्राप्त किया हो जिसके पास सदा विसूचिकादि रोगनाशक अगद हो, सब प्रकारके सात्म्यको समझनेवाले प्राणाचार्यको नियत करे ४

**तमर्थमानाभ्यां यथाकालं गुरुमिव शिष्यः पितरमिव पुत्रः पूजयेत् । प्रतिकूलमपि तद्वचः साम्प्रतं मतमिति प्रतिमन्येत । न हि भद्रोऽपि गजपतिर्निरङ्कुशः श्लाघनीयो जनस्य । तस्मात्तदायत्तमाहारविहारं प्रति चात्मानं कुर्यात् ॥ ५ ॥**

इस प्राणाचार्यकी यथासमय अर्थ और मानद्वारा–शिष्य जिस प्रकार गुरुकी, पुत्र पिताकी पूजा करता है, उसी प्रकार पूजा करे । उसका वचन यदि प्रतिकूलभी हो तोभी यह समझकर कि इस समयके लिये यही ठीक है, मान ले । क्योकि सरल हाथीभी विना अकुशके जनतामे पूजनीय नहीं होता । इसलिये अपना आहार-विहार उसीके हाथमे सौंपदे ॥ ५ ॥

**उपात्तमपि खलु जीवितमुपायबलेन स्वसमयमधितिष्ठति ॥ ६ ॥**

अदृष्ट कर्मवश प्राप्त जीवात्मा स्वय विनापरिश्रमकेही शरीरमे आश्रित होता है ॥ ६ ॥

**अपि च—**

**बहुपरिग्रहा नरपतयः सन्ति चाशुकारिणः शूलसंन्यासादयः प्रतिक्षणं प्रत्यवेक्षणीय श्च रोगिणो विशेषेण राजानः । ते हि प्रमादपरिगता दुःखासहिष्णवश्च स्वयमप्यपथ्यरुचयः सन्निहिता हितप्रियवच नप्रायपरिवाराश्च । तस्माद्भिषजो राजा राजगृहासन्ने निवेशनं कारयेत् ॥ तथाहि सर्वोपकरणेषु नृपतिशरीरोपयोगिष्वपरोक्षवृ ति ॥७॥**

और भी–राजाओकी पत्निया, बान्धव, आदि–परिजन बहुत होते है । और शूल-सन्यास आदि रोग शीघ्र मारक होते हैं । इसलिये रोगीकी विशेषकर राजाकी अवस्थाका प्रतिक्षण देख भाल करनी होती है । क्योंकि ये राजा लोग स्वतंत्र होनेसे प्रमाद करनेवाले, रोगादि दु खको न सहनेवाले, अपने आपभी अपथ्य करनेके स्वभाववाले तथा प्रिय एव अहितकारक वचन कहनेवाले चाटुकारों ( खुशामदी )से सदा घिरे रहते हैं । इसलिये राजाको चाहिये कि राज्यघरके समीप ( रसोईके समीपही ) वैद्यको स्थान देवे । इस प्रकार स्थान देनेपर राजाके शरीरके उपयोगी सब साधनोपर आख रख सकता है ॥ ७ ॥

**स सम्यक्सम्पन्नमन्नं सुपरीक्षितं विशुद्धमग्न्यादिषु प्रागुपनीतं शिखिना दृष्टमभिप्रोक्षितं प्रोक्षणैः पुरस्थितो राजानं हस्तबद्धौषधिरत्नं भोजयेत् ॥ ८॥**

वह वैद्य भली प्रकार तैय्यार किये, अच्छी प्रकार परीक्षा किये, शुद्ध, प्रथम अग्नि-मक्खीको देकर, मयूरको खिलाकर देखकर, प्रोक्षणमंत्रसे अभिमन्त्रित करके, राजाके सामने बैठकर, राजाके हाथमें रत्न और औषधियोको बाधकर भोजन कराये ॥ ८ ॥

**भुञ्जानस्यास्य दुन्दुभीनगदप्रलिप्तान्वादयेत् ॥ ९ ॥**

इस राजाके भोजन करते समय–अगदमे प्रलिप्त दुन्दुभि ( नगाडे ) बजाये ॥ ९ ॥

**तत्र सविषमन्नं स्राव्यमानमविस्राव्यं भवति चिरेण पच्यते पक्वं च सद्यः पर्युषितमिव निरूष्मस्तब्धं च जायते यथा स्ववर्णगन्धरसैर्व्यापद्यते प्रक्लिद्यते चन्द्रिकाचितं च भवति ॥ १० ॥**

इनमें जो अन्न स्राव्य ( छानने योग्य ) होता है वह विषयुक्त होनेपर अस्राव्य बन जाता है । देरमे पकता है ( अग्निपर बाहर ) । पक जानेपर जल्दीही वासे, भोजनके समान ठडा, कठोर बन जाता है । इसके अपने वर्ण-गन्ध-रस नष्ट हो जाते हैं । क्लिन्न हो जाता है । इसमें नाना रगोकी चन्द्रिकाये चारो ओर दीखतीं हैं ॥ १० ॥

**व्यञ्जनानामाशु शुष्कत्वं भवति क्वाथस्य ध्यामता हीनातिरिक्तविकृतानां चात्र छायानां दर्शनमदर्शनमेव वा फेनपटलसीमन्तकोर्ध्वविविधराजितन्तुबुद्बुदप्रादुर्भावः । विशेषेण लवणोल्बणे फेनमाला ॥११॥**

व्यजन ( शाक-भाजी ) शीघ्र सूख जाते है । क्वाथ मलिन हो जाते हैं । व्यजनोकी अपनी छाया ( अथवा व्यंजनोंमे मुख आदिका प्रतिबिम्ब ) हीन, अधिक अथवा विकृत दिखाई देता है, या सर्वथा दिखाई नहीं देता । अन्तमे झाग समूह, सीमन्तउपर नाना प्रकारकी रेखाये, रेशे–बुलबुले उत्पन्न होते हैं । खासकर लवणबहुत अन्नमे झागकी माला दिखाई देती है ११

**मध्ये नीला राजी । पय । मद्यतोययोः काली । दध्नः श्यावा । ऽऽनीलपीता । मस्तुनः कपोताभा । धा कृष्णा । द्रवौषधस्य कपिला । घृतस्य सलिलाभा । क्षौद्रस्य हरिता । तै ारुणा वसागन्धश्च ॥ १२ ॥**

रस ( मासरस या यूष आदि )मे नीली रेखा, दूधमे ताम्रवर्ण, मद्य और पानीमे काली, दधिमे श्याववर्ण, तक्रमे नीली पीली, मस्तुमे कबूतरके रगकी, धान्याम्ल ( काजी )मे काली, तरल औषधियोकी कपिल वर्ण, घीकी पानीके समान ( काली ), मधुकी हरे रगकी, तैलकी लाल रगकी और वसाके समान गन्धवाली होती है ॥ १२ ॥

---

१ महानसका वर्णन—

प्रशस्तदिग्देशकृत शुचिभाण्ड महच्छुचि ।
सजालक गवाक्षाढ्यं आप्तवर्गनिवेशितम् ॥
विकक्षसृष्टसंसृष्ट सवितान कृतार्चनम् ।
परीक्षितस्त्रीपुरुष भवेच्चापि महानसम् ॥

२ विशेष सु. कल्प. १. १२. १३ तथा सु. कल्प, अ ३. १५ देखिये ।

**दन्तकाष्ठप्रयुक्ते तु विषे कूर्चकविशरणमौषधगन्धो रूक्षता जिह्वादन्तौष्ठमांसशोफश्च ॥ ३४ ॥**

दातुनमें विष देनेसे दातुनकी कूर्चा झड जाती है औषधिके गन्ध आती है, रूक्षता होती है, तालु-दान-जिव्हा-ओष्ठ और दन्तमांसमें शोफ हो जाती है ॥ ३४ ॥

**तत्र प्रच्छाय धातकीपुष्पजाम्बवास्थिहरीतकीचूर्णैः सक्षौद्रैः सप्तच्छदकल्केन वा प्रतिसारणं कुर्यात्। दाडिमकरमर्दभव्याम्राम्रातककोलबदररसं क्षौद्रयुतं गण्डूषम् ॥ ३५ ॥**

इसके लिये शस्त्रद्वारा पाछकर पीछेसे धायके फ़ल, जामुनकी गुठली, हरड इनके चूर्णमें मधु मिलाकर अथवा शतपर्णके पत्तोंको पीसकर इसकी लुगदीसे प्रतिसारण ( मंजन ) करे। अनार, करमर्द ( करोंदा ), भव्य ( कमरख ), आम्रातक, कोल ( झाडी बेर ), बदर ( बड बेर ), इनके रसमें मधु मिलाकर गण्डूष करे।

**वक्तव्य**—गण्डूष और कवलमें भेद है। गण्डूषमें-मुखके अन्दर भरा द्रव इधर उधर चलाया नहीं जा सकता। कवलमें-मुखके अन्दर भरा द्रव चलाया जा सकता है ॥ ३५ ॥

**अनेन जिह्वानिर्लेखनकवलगण्डूषा व्याख्याताः ॥३६॥**

दन्तकाष्ठमें दिये गये विषकी भान्ति ही-जिव्हानिर्लेखन ( जीभी-जिससे जीभ साफ करते हैं ) कवल और गण्डूषकी व्याख्या करदी-अर्थात् दन्तकाष्ठ विषके समानही चिकित्सा है३६

**अञ्जनप्रयुक्तेऽश्रुदूषिकोपदेहदाहरागवेदनादृष्टिविभ्रमा भवन्त्यान्ध्यं च ॥ ३७ ॥**

अंजनमें विषप्रयुक्त करनेपर अश्रु आना, नेत्रोंमे मलिनता, दाह, रक्तिमा, वेदना, दृष्टिविभ्रम (असत्यदर्शन), और अन्धत्व होता है ॥ ३७ ॥

**तत्र सर्पिःपानं योज्यम्। शृतेन पयसा सप्तकृत्वः पिप्पलीर्भावयेत्। ततस्तत्कल्केन सर्[illegible] नेत्रतर्पणं। कपित्थमेषशृङ्गीभल्लातकानां पुष्पैर्वरणनिर्यासेन चाञ्जनं। बृहतीशिरीषबीजपौण्डरीकनाग[illegible]लाचूर्णं सप्तकृत्वो मधुना भावयेत्। तच्च स्रोतोञ्जनसुवर्णचूर्णयुक्तमञ्जनम् ॥ ३८ ॥**

अञ्जन विषमें घृत पिलाना चाहिये। गरम किये दूधसे पिप्पलीको सात वार भावना देवे। फिर इन पिप्पलियोंको पीसकर इनके कल्कसे घृत पकाकर उससे आखोंमें आश्च्योतन करना चाहिये। कैथ, मेढाशृंगी और भिलावा इनके फ़ूलोंसे अथवा वरनाके गोंदसे नेत्रोंसे अंजन करना चाहिये। बृहती ( बडी कटेरी ), शिरीषबीज, पुण्डरीक और नागबला इनके चूर्णको मधुसे सातवार भावना देवे। इस भावित चूर्णमें थोडासा सौवीराञ्जन ( काला सुरमा ) और स्वर्णचूर्ण ( भस्म ) मिलाकर अंजन देवे ॥ ३८ ॥

**नस्यधूमप्रयुक्ते शिरोरुक्कफास्रावः खेभ्यो रुधिरागमनमिन्द्रियवैकृतं च ॥ ३९ ॥**

[illegible] और धूममें विष देनेपर शिरमें दर्द, कफका गिरना, नाक-मुखसे रक्तका आना, और नाक-आख आदि इन्द्रियोंकी विकृति होना होता है ॥ ३९ ॥

**तत्रातिविषाश्वेताकाकमाचीमदयन्तिकाकल्कक्षीरसिद्धं सर्पिर्नस्ये पाने च विदध्यात् ॥ ४० ॥**

इसके लिये-अतीस, श्वेता ( अपराजिता-सफेद कोयल ), मकोय, मदयन्तिका ( मेंहदी या मोगरा ) इनके कल्क (लुगदी) द्वारा दूधसे बनाये घृतको सिद्ध करके उसे नस्य और पानमें प्रयोग करे।

**वक्तव्य**—"क्षीरसिद्धं सर्पि"-इसका एक अर्थ यहभी है कि कल्कद्वारा दूधमें घृत सिद्ध करले। अथवा दूधसेही घी बनाकर उस घृतमें यह कल्क पका लेना चाहिये। आजकल नीमके पत्तों या चमेलीके पत्तोंसे अथवा लहसूनको तेल या घीमें इसी प्रकार कडाहीमें सिद्ध करके काममें लाते हैं ॥ ४० ॥

**अभ्यङ्गप्रयुक्ते त्वग्दाहस्वेदपाकस्फोटावदरणानि ॥ ४१ ॥**

अभ्यंग ( मालिश )में विष देनेपर त्वचामें जलन, पसीना आना, पकना, छाले पडना और त्वचाका फटना होता है ॥४१॥

**तत्र शीताम्बुपरिषिक्तस्य चन्दनतगरोशीरकुष्ठवेणुपत्रिकाऽमृतासोमवल्लीश्वेतापद्मकालेयकैरनुलेपनम्। एतान्येव च सकपित्थरसगोमूत्राणि पानम्। गिरिकर्णिकाश्वेतमूलप्रियङ्गुसारिवामधुकसर्पसुगन्धामृगैर्वारुमूलानि शेलुक्वाथपिष्टानि प्रलेपः ॥ ४२ ॥**

इसमें शीतल जलमें चन्दन, तगर, खस, कुष्ठ, वासके पत्ते, गिलोय, सोमवल्ली ( ब्राह्मी ), श्वेता ( सफेद कोयल ), कमल, और कालेयक ( चन्दन )को पीसकर शरीरपर लेप करे। इन्हीं चन्दन आदिको पीसकर या चूर्ण बनाकर कैथके रस या गोमूत्रके साथ पीना चाहिये। गिरिकर्णिका ( विष्णुक्रान्ता या कुटज) श्वेतमूल, प्रियंगु, सारिवा, मुलहटी, सर्पसुगन्धा ( सर्पगन्धा ), मृगैर्वारुक ( इन्द्रयाण ), कतक ( निर्मली ), इनका जड़ोको शेलु (लसूड़ो)के क्वाथसे पीसकर शरीरपर लेप करना चाहिये ॥४२॥

**अनेनोद्वर्तनोद्धर्षणपरिषेकानुलेपनभूषणयानशय्याऽऽस्तरणवस्त्रकवचरथपादुकोपानत्पादपीठा व्याख्याताः ॥ ४३ ॥**

इस अभ्यंगकी भातिही उबटन, उद्धर्षण ( रूक्ष उबटन ), परिषेक, अनुलेपन, आभूषण, यान ( सवारी ), शय्या, बिछौना वस्त्र, कवच, खटाऊ, जूता, आसन ( आदि जिनका त्वचाके साथ स्पर्श होता है ) इन सबकी व्याख्या करदी ॥ ४३ ॥

**विशेषतस्त्वाभरणकृते विकारेऽश्वगन्धाऽपामार्गकिणिहीखदिरशिरीषकल्कैर्गोपित्तप्रयुक्तैः प्रदेहः ४४**

विशेषकर आभरणोद्वारा विष देनेपर उत्पन्न रोगोंमे अश्वगन्धा, अपामार्ग ( चिरचिटा ), किणिही ( लाल चिरचिटा ), खैर और शिरीषके कल्कको गायके पित्तमें मिलाकर प्रलेप करे४४

**पादपीठकृते श्लेष्मातकसर्पसुगन्धाकल्को मधुयुक्तः ॥ ४५ ॥**

पादपीठ ( आसन )मे विष होनेपर—श्लेष्मातक ( लसूडा ), सर्पसुगन्धा ( सर्पगन्धा-धनमरवा ) और आमको पीसकर मधुमे लेप करे। इनकी छाल लेनी चाहिये ॥ ४५ ॥

**छत्रप्रयुक्ते स्फोटानां क्षिप्रपाकानां पक्वजाम्बवप्रकाशानां प्रादुर्भावः ॥ ४६ ॥**

छातेमे विष देनेपर पीड़ा छालोंका जल्दी पकना और पकने पर-पके हुवे जामुनके समान रगका उत्पन्न होना होता है ४६

**तत्र मधुकपाटलाकसेरुकरोध्राञ्जनकुष्ठसर्पसुगन्धाखदिरशिरीषकल्कैः सर्वगात्रप्रदेहः। अनेन चामरव्यजने व्याख्याते ॥ ४७ ॥**

इसमे मुलैहठी, पाटला, कशेरु, लोध, अजन ( रसौत या दारुहल्दी ), कुष्ठ, सर्पगन्धा, खैर और शिरीष इनके कल्कद्वारा सम्पूर्ण शरीरपर लेप करना चाहिये।

छत्रकी भातिही चामर (चंवर), और व्यजन ( पंखे )को जानना चाहिये ॥ ४७ ॥

**शिरोभ्यङ्गप्रयुक्ते वेदना ग्रन्थिजन्म केशच्यवनं च ॥ ४८ ॥**

शिरके अभ्यंगमे विष देनेपर शिरमे वेदना, कोठोका ( फुन्सियोका ) उत्पन्न होना, और बालोका गिरना होता है ४८

**तत्र श्यामापालिन्दीतन्दुलीयकचूर्णघृतर्क्षपित्तैः सुभावितकृष्णमृत्प्रलेपः गोमयमालतीमूषिकपर्ण्यन्यतमकल्को रसो वाऽगारधूमो वा। श्लेष्मातकत्वक्प शिरीषमधुक[illegible]क्षीरालोडितैः परिषेकः। अनेन शिरः स्नपनोदककङ्कतकस्रगुष्णीषा व्याख्याताः ॥ ४९ ॥**

इसके लिये श्यामा (त्रिवृत्), पालिन्दी ( श्वेत त्रिवृत ), तण्डुलीयक ( चौलाई ), इनके चूर्णको घृत, और रीछके पित्तसे सात-सात भावना देकर प्रलेप करे। अथवा काली मिट्टीसे लेप करे। अथवा गोबर, चमेली, आखुपर्णी, इनमेसे किसी एकके रससे अथवा घरके धुवॉसे लेप करे। अथवा लसूडेकी छाल, पाटला, शिरीष, मुलहठी, हल्दी, दारुहल्दी इनके चूर्णको बकरीके दूधमे घोलकर उससे परिषेक ( स्नान ) करे। इस शिरोऽभ्यंगसे शिर.स्नानका जल, कंधी, माला और पगड़ीकी भी व्याख्या करदी ॥ ४९ ॥

**कर्णपूरणप्रयुक्ते शोफ[illegible]: श्रोत्रवैगुण्यं च ॥ ५० ॥**

कर्णमें डालनेवाले द्रवमे विष देनेसे-शोफ, शूल, पाक ( कानमे ) और कानसे सुनाई न देना होता है ॥ ५० ॥

**तत्र बहु सो घृतक्षौद्रयुक्तः प्रतिपूरणं सोमवल्करसो वा सुशीतः ॥ ५१ ॥**

इसके लिये बहुपत्र ( बिल्व या सुदर्शन अथवा बृहती )के स्वरसे घी और मधु मिलाकर अथवा सोमवल्क ( कायफल )के ठण्डे रसको कानमे डालना चाहिये ॥ ५१ ॥

**मुखालेपप्रयुक्ते मुखस्य श्यावता पद्मकण्टकाश्च भवन्त्यभ्यङ्गजाश्च विकाराः ॥ ५२ ॥**

मुखपर आलेप करनेवाले द्रव्योमे विष देनेपर-मुखमें कृष्णिमा, मुखपर पद्मकंटिका ( छोटी-छोटी फुन्सिया ), तथा अभ्यगके समान रोग उत्पन्न होते हैं ॥ ५२ ॥

**तत्र मधुकपयस्याबन्धुजीवकफञ्जीपुनर्नवाचन्दनैः सघृतैर्लेपः सर्पिषः पानं च ॥ ५३ ॥**

इसके लिये मुलैहठी, पयस्या (विदारी), बन्धुजीव (दुपहरिया, मध्यान्हपुष्प), भञ्जी, पुनर्नवा और चन्दन इनको घृतमे मिलाकर लेप करना चाहिये, और अतुल्य मात्रामें मधु और घृत पिलाना चाहिये ॥ ५३ ॥

**सविषपुष्पाघ्राणाच्छिरोव्यथा साश्रुनेत्रत्वं गन्धाज्ञानं च। न्तरोक्तो विधिर्बाष्पोदितश्चेति ॥५४॥**

**भवति चात्र।**

**फलमूलच्छदादीनां दद्यात्प्रक्षालनोदकम्।**
**भाजनव्यञ्जनानां च तथा कुर्यादतन्द्रितः॥ ५५ ॥**
**घ्रेयाणि घ्रापयित्वा तु स्पृश्यान्संस्पृश्य तानपि।**
**प्रतिवापं ततो दत्वा प्रतीक्ष्यैवैकनाडिकाम् ॥ ५६ ॥**
**ततो विज्ञाय शुद्धिं च भ गोद च।**
**आहारमुपयुञ्जीत यथावद्वसुधाधिपः ॥ ५७ ॥**

विषयुक्त पुष्पके सूंघनेसे-शिरमे दर्द-आखोसे आसु बहना और गन्धका ज्ञान न होना होता है। इसके लिये मुखालेप विधिका, तथा अन्नके बाष्पके समान चिकित्सा करनी चाहिये। इसमे कहाभी है—सावधानीसे फल, मूल, पत्र, आदिको और पात्र एवं पंखोको पानीसे धोना चाहिये। सूँघनेवाली वस्तुओको सूँघकर, स्पर्श करने योग्य वस्तुओको स्पर्श करके-उनमे पीछेसे प्रतीवाप ( प्रक्षेप देकर ) एक घण्टेतक प्रतीक्षा करे। पीछे पानी और पात्रकी शुद्धि होगई, ऐसा निश्चय करके राजा विधिपूर्वक आहारका उपयोग करे।

**वक्तव्य**—प्रतीवाप, आवाप और प्रक्षेप एक अर्थवाची हैं। तैल या पाकसिद्ध अग्निपर सिद्ध करनेके पीछे गुणोत्कर्षके लिये जो वस्तुऍ मिलाई जाती हैं, उसे प्रतीवाप कहते हैं। अथवा आवाप देनेके पीछे जो प्रक्षेप दिया जाता है, उसका नाम प्रतीवाप है ॥ ५४-५७ ॥

**मन्दं तीक्ष्णविषाभ्यास[illegible]क्षीयते भृशम्।**
**तस्मात्तीक्ष्णविषं हस्ते बध्नीयात्कुशलो भिषक्।**
**विषसन्धारणं धन्यं रक्षोघ्नं प्रीतिवर्धनम् ॥ ५८ ॥**

तीक्ष्ण विषके अभ्याससे मन्द विष अत्यन्त नष्ट हो जाता है। इसलिये कुशल वैद्य हाथमें तीक्ष्ण विषको बाध देवे। विषका धारण करना-धन्य, राक्षसोका नाश करनेवाला और प्रीतिवर्धक है ॥ ५८ ॥

अपि च—

**मापधानघटीमूषाफलकस्थापितौषधम् ।**
**प्रागुदीच्योर्दिशोर्गुप्तं भैषज्यागारमिष्यते ॥ ५९ ॥**

**भेषजगृह**—[illegible]-घटिया मषा ( कुठाली ), फलक ( [illegible] )में दवाईको रखना चाहिये । राज[illegible] [illegible] उत्तर दिशामें-गुप्त ( सुरक्षित ) भेषजगृह [illegible] चाहिये ॥ ५९ ॥

**ऊर्ध्वे प्रशस्तदिग्देशं बहुवातायनं महत् ।**
**महानसं सुसंमृष्टं विश्वास्यजनसेवितम् ॥ ६० ॥**
**सद्वाःस्थाधिष्ठितद्वार कक्ष्यावत्सवितानकम् ।**
**सुधौतदृढकुम्भादिपरिशुद्धजलेन्धनम् ॥ ६१ ॥**

**महानस**—उत्तमस्थानमें, प्रशस्त दिशा ( पूर्व या उत्तरमें ) [illegible], बहुत झरोखोंवाला, पर्याप्त बडा, खूब साफ सुथरा विश्वस्त जनोंसे युक्त महानस ( रसोई घर ) बनाना चाहिये । द्वारपर उत्तम द्वारपाल हो, प्रत्येक स्थान ठीक प्रकारसे विभक्त हो, ऊपर उत्तम चदोआ लगा हो, अच्छे प्रकारसे धुले हुए [illegible] आदिसे युक्त, जहाका जल और इन्धन शुद्ध हो, ऐसा रसोईघर बनाना चाहिये ॥ ६० ॥ ६१ ॥

**स्वकर्मकुशला दक्षाः सूदास्तत्राप्रमादिनः ।**
**कृत्तकेशनखाः पित्र्या राज्ञः कृत्यैरसङ्गताः ॥ ६२ ॥**

अपने कार्योंमें कुशल चतुर, प्रमादरहित, केश और नख कटाये हुवे राजाके पितासे क्रमागत-क्रोधी-लोभी इस प्रकारके कृत्योंसे न मिले पाचक वहां रखने चाहिये ॥ ६२ ॥

**तेषामधिपतिर्विप्रः कुलजः सुपरीक्षितः ।**
**संविभक्तश्च भक्ष्यश्च शुचिर्वैद्यः शानुगः ॥ ६३ ॥**

इन पाचकोंका अध्यक्ष ब्राह्मण, कुलीन, अच्छी प्रकार परीक्षा किये, जो कि भक्ष्य वस्तुओंका भली प्रकार विभाग कर सके ( एक खाद्य द्रव्यसे बहुतसे भिन्न भिन्न भक्ष्य बना सके ) पवित्र और वैद्यकी आज्ञाके अधीन रहनेवाला होना चाहिये ॥ ६३ ॥

**सर्वेऽपि भूभृदासन्नाः शस्ताः सन्ततमीदृशाः ।**
**मिथोविग्रहसंघातरहिता भूभृते हिताः ॥ ६४ ॥**

राजाके आसपास रहनेवाले सब लोग परस्पर लडाई झगडेसे रहित और राजाका हित चाहनेवाले इस प्रकारके निरन्तर, ऐसे सेवक प्रशस्त हैं ॥ ६४ ॥

**तान्वैद्यो गुणवानेको मनसा प्रतिजागृयात् ।**
**भूभृद्देहोपकरणसंरक्षणसमुद्यतः ॥ ६५ ॥**

उनमें एक गुणवान वैद्य मनके साथ सचेत होकर जागृत रहे वैद्यको राजाके शरीर उपकरणोंकी रक्षामें सदा उद्यत रहना चाहिये ॥ ६५ ॥

**अथाभ्यमित्र्यं व्रजतो जिगीषो-**
**र्वैद्यः सुसज्जौषधशस्त्रयन्त्रः ।**
**तुङ्गध्वजाख्यातनिवासभूमि-**
**र्युद्धागतं योधजनं चिकित्सेत् ॥ ६६ ॥**

विजयकी कामनासे शत्रुके सामने जाते हुवे राजाके भली प्रकार तैयार औषध, शस्त्र, यंत्रोंवाला, जिस वैद्यका वासस्थान उचे झण्डेसे सूचित होता रहता हो, वह वैद्य युद्धके लिये आये सैनिकोकी चिकित्सा करे ।

**वक्तव्य**—लडाईके समान वैद्य सेनाके साथ रहे । वैद्यके पास सब औषध और शस्त्रादि सदा तैय्यार रहने चाहिये । उसका वासस्थान दूरसेही पता लग जाये इसलिये उसका झण्डा सबसे उचा हो—जिससे शत्रुभी पहिचान ले—नुकसान न करे । वैद्य सैनिकोकी हर समय चिकित्साके लिये तैय्यार रहे । इस बातकी झलक महाभारतके भीष्मपर्वमे भीष्मके शरशय्यापर गिर जानेपर दुर्योधनके शल्यवैद्य लेजानेसे स्पष्ट है ॥ ६६ ॥

**पन्थानमुदकं छायां भक्तं यवसमिन्धनम् ।**
**दूषयन्त्यरयो यस्मात्तद्विद्याच्छोधयेत च ॥ ६७ ॥**
**प्रस्थानं वा निवेशं वा नाविज्ञाय प्रयोजयेत् ।**
**भूवारितृणकाष्ठाश्ममार्गोन्मार्गवनस्पतीन् ॥ ६८ ॥**

शत्रुलोग पन्था ( सडके ), पानी, छाया, भक्त ( ओदन आदि ), यवस ( घास आदि घोडे-बैलोका भोजन ), इन्धन, पृथिवी, जल, तिनके, लकडी, पत्थर, रास्ते, उन्मार्ग (पगडण्डी या छद्मपथ ) और वनस्पतियोको विषसे दूषित कर देते है । वैद्य इनको जाने और इनका शोधन करे । राजा विना वैद्यको बताये सेनाका प्रस्थान या पडाव न करे । वैद्यकी सम्मतिसे ही सेनाको चलाये और आश्रय देवे ।

**वक्तव्य**—विषसे दूषित मार्गके कारण—घोडोके खुर—या बैलोके पैरोसे उडती धूल नासिकामे जाकर विषसचार कर देती है । दूषित छायाभी विष उत्पन्न करती है, जिस प्रकार भिलावेकी छायासे शोथ आ जाता है । विशेष—कौटिल्य अर्थशास्त्र—१४ वे अधिकरणके ४६ वे अध्यायमे देखिये ॥ ६७ ॥ ६८ ॥

**विषेणोपहता भूमिः क्वचिद्दग्धेव लक्ष्यते ।**
**प्रम्लानतृणगुल्मादिमृतकीटसरीसृपा ॥ ६९ ॥**

**विषोपहत भूमिका लक्षण**—विषसे आक्रान्तभूमि—कुछ जली हुई सी दिखाई देती है । तिनके, वृक्षगुल्म आदि मुरझा जाते है, कीट-साप आदि मर जाते हैं ॥ ६९ ॥

**विशीर्यन्ते खुरनखा दाहकण्डूरुजान्विताः ।**
**छर्दिर्मूर्च्छा ज्वरो मोहः शिरोदुःखं च जायते ॥७०॥**

भूमिके दूषित होनेसे घोडोंके खुर और नख गिरने लगते हैं । जलन, खाज और पीडा हो जाती है । वमन, मूर्च्छा, ज्वर, मोह और शिरमे पीडा होती हैं ।

**वक्तव्य**—वमन-मूर्च्छा आदि लक्षण मनुष्योंमें और जलन, खाज आदि घोडोमे या दोनोंमे होते है ॥ ७० ॥

---

१ 'मूट' पाठमें मूटका अर्थ पोटली है

२ सुश्रुतमें—प्रशस्तमृद्भाण्डफलकशङ्कुविन्यस्तभेषजम् ।
प्रशस्तायां दिशि शुचौ भेषजागारमिष्यते ॥

३ कृत्या—शत्रुनिष्ठा—देखिये कौटिल्य अर्थशास्त्रमें प्रथमाधिकरणमे तेरहवा अध्याय 'क्रुद्धलुब्धभीतावमानिनस्तु परेषा कृत्या.' आदि

**तत्र शोभाञ्जनान्मूलं सोमवल्लीमुशीरकम् ।**
**मातुलुङ्गरसं हिङ्गु पाययेद्दधि मात्रया ॥ ७१ ॥**
**मूत्राण्यजाविहस्तिभ्यो मांसानि रुधिराणि च ।**
**सर्वगन्धैः समायोज्य पचेत्पक्के च निक्षिपेत् ॥ ७२ ॥**
**सोमराजीं सुनन्दाख्यां सरलां गन्धनाकुलीम् ।**
**चारटीं त्रायमाणां च प्रोक्षयेत्तेन तां भुवम् ॥ ७३ ॥**

**चिकित्सा**—इसके लिये सुहाजनेका मूल, गिलोय, खस, विजौरका रस, हींग इनको थोडीसी दहीके साथ ( घोलकर ) पीनेको देवे । बकरी, भेड, हाथीका मूत्र–मास और रक्त और एलादि गणमे पठित सब गन्धद्रव्योको सबके साथ समान मात्रामे लेकर पाक करे । पकनेपर इसमे सोमराजी ( बावची ), सुनन्दा ( रास्ना ), सरला ( निशोथ ), गन्धनाकुली ( सर्पाक्षी ), चारटी ( पद्मचारणी ) और त्रायमाणा इनका चूर्ण डाले । इससे भूमिपर छिडकाव करे ॥ ७१–७३ ॥

**सविषं विरसं तोयं कवोष्णं राजिभिश्चितम् ।**
**फेनिलं गुरु विच्छिन्नं खगैरनभिनन्दितम् ॥ ७४ ॥**
**मृताकुलितमत्स्यं च स्पर्शाद्रुक्शोफकण्डुकृत् ।**

**दूषित जलके लक्षण**—विषैला जल–रसहीन, थोडासा गरम, नाना प्रकारकी रेखाओसे भरा, झागदार, भारी, एक समान नही, पक्षिभी पसन्द नहीं करते । मछली आदि बेचैन हो जाती हैं या मर जाती है, इस जलके स्पर्शसे दर्द, शोफ और खाज होती है ।: ७४ ॥–

**ओदनः साधितस्तेन भुक्तमात्रो विदह्यते ॥ ७५ ॥**
**विदग्धः पच्यते कृच्छ्रात्पक्वो मूर्च्छाज्वरप्रदः ।**
**दर्शयेत्सर्वतो नीलपीतलोहितकर्बुरम् ॥ ७६ ॥**

इस दूषित जलसे पकाया भात खानेके साथही जलन करने लगता है । विदग्ध होकर ( पच्यमानावस्थामे ) देरसे पचता है । पचकर–मूर्च्छा, ज्वर करता है । पचनेपर–नीला, पीला, चितकबरा, लालवर्ण–सारे शरीरपर दिखाता है ॥ ७५ ॥ ७६ ॥

१ सुश्रुतमे एलादिगण—
एलादिको वातकफौ निहन्याद्विषमेव च ।
वर्णप्रसादन कण्डूपिडकाकोठनाशन ॥
सु सू ३८. २५.

२ दुष्ट जल पिच्छिलमुग्रगन्धि फेनान्वित राजिभिरावृत च ।
मण्डूकमत्स्य म्रियते विहङ्गा मत्ताश्च सानूपचरा भ्रमन्ति ॥
मज्जन्ति ये चात्र नराश्वनागास्ते च्छर्दिमोहज्वरदाहशोफान् ।
ऋच्छन्ति तेषामपहृत्य दोषान् दुष्ट जल शोधयितु यतेत ॥
इसके लिये—
धवाश्वकर्णासनपारिभद्रान्सपाटलान् सिद्धकमोक्षकौ च ।
दग्ध्वा सराजद्रुमसोमवल्कास्तद्भस शीत वितरेत् सरस्सु ।
भस्माञ्जलिं चापि घटे निधाय विशोधयेदीप्सितमेवमम्भ ॥
सुश्रुत. क, अ. ३. ७. ९.



**तत्र शिग्र्वादिमगदं भूमिदोषोदितं पिबेत् ।**
**अजशृङ्गीं विशालाख्यां विषघ्नीमुत्तमारणीम् ॥ ७७ ॥**
**फणिज्जकं प्रतिविषां दग्ध्वा तद्भस्म गालयेत् ।**
**बहुशो गालितं तच्च पाचयेत्तत्र च क्षिपेत् ॥ ७८ ॥**
**कल्कयित्वा प्रतीवापं सरलां रजनीद्वयम् ।**
**एलामुदीच्यं मञ्जिष्ठां सुनन्दां वाकुचीमपि ॥ ७९ ॥**
**पतन्त्यन्ते बिन्दवस्तत्साद्यत्र तन्निर्विषी भवेत् ।**
**पाटलापारिभद्राश्वकर्णशम्याकशिग्रुकान् ॥ ८० ॥**
**कलशान्तर्गतान् दग्ध्वा प्रक्षिपेत्सविषेऽम्भसि ।**

**चिकित्सा**—इसके लिये भूमिदोषमे कथित सुहाञ्जनवाले अगदको दधिके साथ पीना चाहिये । अजशृंगी ( मेढाशृंगी ), विशाला ( इन्द्रवारुणी ), विषघ्नी ( कलिहारी ), उत्तमारणी, फणिज्जक ( मरवा ), अतीस इन सबको जलाकर इनकी भस्मको पानीमे घोलकर छान ले । इस तरह कईवार करे । फिर इस छने पानीको अग्निपर पकाये । पकाते समय–कल्करूपसे–सरल, हल्दी, दारुहल्दी, इलायची, नेत्रवाला, मजीठ, रास्ना, बावची–इनको पीसकर प्रक्षेप डाले । इस अगदसे की बूदे जहा गिरती है, वे उस स्थानको विपरहित कर देती हैं ।

पाटला, नीम, अश्वकर्ण ( साल ), शम्याक ( अमलतास ), शिग्रुक ( सुहाजना ), इनको जलाकर–इनकी भस्मको–विषैल पानीके घडेमे डालना चाहिये । इससे पानी स्वच्छ विपरहित हो जाता है ॥ ७७–८० ॥–

**शीते घर्मो हिमश्चोष्णे मारुतो विषसंयुतः ॥ ८१ ॥**
**भ्रममूर्च्छादिकारी च शिग्र्वादिस्तत्र चेष्यते ।**
**देवदारुनतानन्तामधुकाञ्जनगैरिकम् ॥ ८२ ॥**
**वज्रकन्दं लतां लोध्रं विकिरेत् श्लक्ष्णचूर्णितम् ।**
**वृक्षाग्रेषु पताकासु दूष्येषु सुमहत्सु च ॥ ८३ ॥**
**सर्वतश्चूर्णसम्पर्कान्निर्विषो जायतेऽनिलः ।**

विषसे मिश्रित वायु शीत ऋतुमे अतिगरम, और ग्रीष्म ऋतुमें अति शीतल बन जाती है । इसके कारण–भ्रम, मूर्च्छा आदि उत्पन्न होते हैं । इसके लिये सुहाञ्जनेवाला अगद प्रयोग करना चाहिये । देवदारु, नत ( तगर ), अनन्ता ( सारिवा ), मुलैहठी, अर्जुन, गेरु, वज्रकन्द ( थोर-सुधा-चुना ) लता ( मजीठ या दूर्वा ) और लोध्र इनका बारीक चूर्ण बनाकर–वृक्षोकी चोटीयोपर, ध्वजाओपर, तम्बू आदि बडेबडे दूषित होनेवाले स्थानोपर बखेर देवे । चारो ओरसे इस चूर्णके साथ वायुका सम्बन्ध होनेसे वायु निर्विष बन जाती है ॥ ८१–८३ ॥–

**विकृता भवति च्छाया पादपे विषदूषिते ॥ ८४ ॥**
**निर्गन्धमतिगन्धं वा तत्पुष्पं हृच्छिरोरुजम् ।**
**कुर्यात् फलपलाशादि कण्डूपाकातिसारकृत् ॥ ८५ ॥**
**भूमीमुद्दिश्य यत्प्रोक्तं तत्सर्वं तत्र ते ।**

वृक्ष विषसे दूषित होनेपर वृक्षकी छाया विकृत बन जाती है । इसका पुष्प गन्धरहित या अतिगन्धयुक्त बन जाता है । इस फूलके सुँघनेसे हृदय और शिरमे दर्द होती

है। इसका फल या पत्ता–कण्ड, पकाना अथवा अतिमार करना है। इस स्थानपर–भूमिदोषोक्त सम्पूर्ण विधि करनी चाहिये ॥ ८४ ॥ ८५ ॥–

**न च कन्यामविदितां संस्पृशेदपरीक्षिताम् ॥ ८६ ॥**
**विविधान्कुर्वते योगान्कुशलाः खलु मानवाः ।**

न जानी और न पहचानी कन्याका राजा स्पर्श न करे। क्योंकि चतुर मनुष्य नाना प्रकारके योगोंको ( मारणके लिये–इनके द्वारा ) करते हैं ॥ ८६ ॥–

**आजन्मविषसंयोगात्कन्या विषमयी कृता ॥ ८७ ॥**
**स्पर्शोच्छ्वासादिभिर्हन्ति तस्यास्त्वेतत्परीक्षणम् ।**
**तन्मस्तकस्य संस्पर्शान्म्लायेते पुष्पपल्लवौ ॥ ८८ ॥**
**शय्यायां मत्कुणैर्वस्त्रे यूकाभिः स्नानवारिणा ।**
**जन्तुभिर्म्रियते ज्ञात्वा तामेवं दूरतस्त्यजेत् ॥ ८९ ॥**

**विषकन्याका लक्षण**—जन्मकालसे ही लेकर विषका सयोग कराके कन्याको विषमयी बनाते हैं। यह कन्या स्पर्शमात्रसे, उच्छ्वाससे मनुष्यको मारती है। इस कन्याकी परीक्षा यह है–इस कन्याके हाथ या बालोंका स्पर्श होनेसे, पुष्प और पत्ते–मुरझा जाते हैं। इसकी शय्यामे खटमल, वस्त्रोंमे जू, नहानेके पानीमे जन्तु मर जाते है। इस कन्याका दूरसे ही त्याग करे।

**वक्तव्य**—कन्याको बचपनसे ही थोडा थोडा विष देकर–इसे धीरे धीरे बढ़ाते हुवे–बडी मात्रामे ले जाते हैं। यह मात्रा यहातक पहुच जाती है कि दूसरे आदमीके लिये घातक होती है। यह विष इसके सम्पूर्ण शरीरमे व्याप्त हो जाता है। इसलिये जो कोई इसका आलिंगन-चुम्बन करता है, वह मर जाता है। मुद्राराक्षसमे चाणक्यने पर्वतेश्वरको विषकन्यासे ही मारा था ॥ ८७–८९ ॥

**नाप्रोक्षितं नाविदितं भिषजा नानवेक्षितम् ।**
**नाप्राशितं च सूदाद्यैः किञ्चिदाहारयेन्नृपम् ॥ ९० ॥**

राजाको चाहिये कि प्रोक्षण मन्त्रोंसे विना प्रोक्षण किये, वैद्यको विना बताये, वैद्यको विना दिखाये और पाचक आदिको विना खिलाये कुछभी न खाये ॥ ९० ॥

**धन्यं सर्वार्थसिद्धाख्यं पापरक्षोविषापहम् ।**
**परं चक्षुष्यमायुष्यं शत्रुघ्नं वक्ष्यतेऽञ्जनम् ॥ ९१ ॥**

**विषापहर अञ्जन**—धन्य, सब अभिप्रायोको सिद्ध करने वाला, पाप ( दरिद्र ), राक्षस और विषसे बचानेवाला, आखोंके लिये अतिशय हितकारी, आयुवर्धक, शत्रुनाशक, अजनको कहते हैं ॥ ९१ ॥

**अथ शुक्लपक्षे पुण्येऽहनि पुष्यपुनर्वसुहस्तचित्रामृगशिरःश्रवणरेवतीशतभिषक्प्राजापत्योत्तराणामन्यतमेन नक्षत्रेण योगमुपगते भगवत्यौषधिपतौ प्रशस्ते मुहूर्ते सिन्धुस्रोतःसमुत्थं स्निग्धं सप्रभं गन्धवर्णच्छेदैर्नीलोत्पलाभमञ्जनमाहरेत् ॥ ९२ ॥**

शुक्लपक्षमे–पुण्यदिन–पुष्य, पुनर्वसु, हस्त, चित्रा, मृगशिरा, श्रवण, रेवती, शतभिषक्, रोहिणी, तीनो उत्तरा–इनमेंसे किसी एकके साथ भगवान औषधपति चन्द्रमाका योग होनेपर प्रशस्त मुहूर्तमे–सिन्धुनदीके प्रवाहमे उत्पन्न स्निग्ध, कान्तिमान्, गन्धवर्णयुक्त, नील कमलके समान पृष्ठो ( पतरोंवाला ) वाले, अजनको लाये ॥ ९२ ॥

**तस्याष्टौ भागाः कनकरजतोदुम्बराणामेकैको भागस्तत्सर्वं मूषायां प्रक्षिप्य बलिमङ्गलपूर्वकमग्निमुपसमाधाय खदिरकदरधवस्यन्दनान्यतमदारुभिर्गोमयैर्वा प्रज्वालयेत् ॥ ९३ ॥**

इस सौवीराजनके आठ भाग, स्वर्ण, चादी, उदुम्बर (ताम्र) के एक एक भाग, इन सबको एक मूषा ( कुठाली )मे डालकर बलि-मगलपूर्वक अग्निका आवान करके–खैर, कदर, धव, तिनिश इनमेसे किसीएककी लकडीसे अथवा छानोसे अग्निको प्रज्वलित करे ॥ ९३ ॥

**ततश्चार्यावलोकितेश्वरमार्यताराब्रह्मदक्षाश्विरुद्रेन्द्रादित्यसोमवरुणवैश्वानरवायुविष्णुजनकभरद्वाजधन्वन्तरिसुश्रुतभव्यसुकन्यास्कन्दच्यवनवैनतेयान्यांश्च यथाविध्युक्तदेवताः सुमनोऽक्षतलाजस्वस्तिकसंयावनिस्तुषयवसंस्कृतगुडघृतमिश्रपायसैरर्चयित्वा वृद्धवैद्यब्राह्मणांश्च शुक्लवाससो महतीभिर्दक्षिणाभिः पूजयित्वा तं गौ तदञ्जनं ध्मातं ध्मातमावर्त्य पृथक् पृथङ्निषेचयेत्—गोशकृद्रसमूत्रघृतदधिक्षौद्रवसामज्जतैलमद्यसर्वगन्धाम्बुशर्करोदकेक्षुरसेषु तथा हरीतक्यामलकविभीतककाश्मर्यमृद्वीकाश्टृङ्गाटककसेरुकोत्पलनलिनसौगन्धिकमृणालिकाक्वाथेषु तथा लावकपिञ्जलैणशशहरिणकुलीररसेषु तथा मधुकचन्दनकालानुसार्यनलदपद्मकोशीरमञ्जिष्ठाऽनन्तागैरिककुङ्कुमोदकेषु ॥ ९४ ॥**

इसके पीछे चन्द्रमा और ध्रुवताराको देखकर, ब्रह्मा, दक्ष, अश्विनौ, रुद्र, इन्द्र, आदित्य, सोम, वरुण, वैश्वानर, वायु, विष्णु, जनक, भरद्वाज, धन्वन्तरि, सुश्रुत, भव्य, सुकन्या, स्कन्द, च्यवन, वैनतेय और अन्य कहे हुवे देवताओंकी यथा विधि–फूल, अक्षत, लाजा, स्वस्तिक ( मागलिक-घृत-दूध-मधु आदिसे ), सयाव, निस्तुष यव, बने हुवे पदार्थ, गुड, घी-मिले

१ **विषकन्या**—सुश्रुतमे–

"विषकन्योपयोगाद् वा क्षणाद् जह्यादसून्नर ॥"

इसकी टीकामे डल्हणने लिखा है–

हन्ति स्पृशन्ती स्वेदेन गम्यमाना च मैथुने ।
पक्व वृन्तादिव फल प्रशातयति मेहनम् ॥ सु क. १. ६.
लावण्यभूषणा कान्तां योषित क्रमशो विषै ।
युवतीं योजयेत्कामिरिपुभूपालघातने ।
विदग्धे विषकन्याश्च सैन्ये पण्यविलासिनीः ॥
कथासरित्सागर १६. ८२.

गीर आदिसे पूजा करके, और वृद्ध-वैद्य, ब्राह्मणोकी श्वेतवस्त्र था बडी भार स्वर्णादिकी दक्षिणा आदिसे पूजाकरके-उस उप-क्त अग्निमे इस अजनको शस्त्र शलाकासे उलट पुलटकर पाकर पृथग् पृथग् निम्न द्रव्योमे बुझाये ।

गोवरका रस, मूत्र ( गोमूत्र ), घी, दही, मधु, वसा, मज्जा, ल, मद्य, सर्वगन्ध-पानी, शर्करामिश्रित पानी ( खाडका र्बत ), गन्नेका रस, एव हरड, आवला, बहेडा, गम्भारी, नक्का, सिघाडा, कशेरु, कमल, नलिन, सौगन्धिक, और णालिका-इनके क्राथोमे, तथा-बटेर, कपिञ्जल, ऐण, खरगोश, रिण, कुलीर-इनके मासरसोमे, तथा-मुलहठी, चन्दन, काला-सारी, नलद, पद्माख, खस, मजीठ, सारिवा, गेरु और केशर नके पानीमे ( इनको पीसकर पानीमे घोलकर बने पानीमे )-थग् पृथग् बुझाये ॥ ९४ ॥

**ततः शुक्लवाससि बध्वा द्वादशरात्रमान्तरिक्षेऽम्भसि वासयेत् ॥ ९५ ॥**

पीछे श्वेतवस्त्रमे बाधकर बारह राततक वर्षाजलमे डूबोकर रक्खे ॥ ९५ ॥

**ततश्छायायां विशोष्य स्फटिकमुक्ताप्रवालका-लानुसार्यप्रतिवापं पुनरपि बलिमङ्गलपूर्वकं महद्वा-ससा कन्यया दृषदि पेषयित्वा सुवर्णरजतताम्रशङ्ख-शैलद्विरदरदनगवलवैदूर्यस्फटिकमेषशृङ्गासनसा-रान्यतमघटितायामञ्जनिकायां निधापयेत् ॥ ९६ ॥**

फिर छायामे सुखाकर-फिटकरी, मोती, प्रवाल ( मूंगा ), कालानुसारीका प्रक्षेप देकर ( इनको मिलाकर ) फिरभी बलि-मंगलपूर्वक वस्त्र ( छिलके )को विना उतारे कन्या ( घृत कुंवारी )के साथ पत्थरपर बारीक पीसकर-सुवर्ण-चादी-ताम्र-शख-पत्थर-हाथीदात-गायके सीग, वैडूर्य-स्फटिक-भेडके सीग-असनसार, इनमेसे किसी एकसे बनी अजनिका ( सुरमेदानी )मे रख देवे ॥ ९६ ॥

**अथ पुनरपि पूर्ववत्कृतस्वस्त्ययनं सावित्रेण कर्मणा सर्वविद्विजन्मा विधिवत्तदभिसंस्कुर्यात् ९७**

इसके अनन्तर पूर्वकी भान्ति स्वस्तिवाचन करके सावित्रीके मार्गसे ( सौरमार्गद्वारा ) सब कुछ जाननेवाले अथर्ववेदवित् ब्राह्मण विधिपूर्वक इस अजनका पुन अभिसस्कार करे ॥९७॥

**ततो गजस्कंधमारोप्य पाण्डुरच्छत्रचामरवाल-व्यजनैरनुगतं तथा शङ्खदुन्दुभिस्वनैर्द्विजातिवरप्र-युक्तैश्च वेदवादमिश्रैः पुण्याहघोषैः कृतपुष्पोपहारं वैद्यगृहान्नायकगृहमनुप्रवेशयेत् ॥ ९८ ॥**

इसके पीछे वैद्यके घरसे-हाथीके उपर रखकर-इसपर पीत-वर्ण छत्र, चवरवालोसे बने पखोको हिलाते हुवे, शंख, दुदुभीकी आवाजसे, ब्राह्मणोके मुखसे निकलते वेदवाक्योसे मिश्रित पुण्यकारी शब्दोसे मालादि उपहार चढाकर नायकके घरमे पहुंचाये ॥९८॥

**अनन्तरं च तेन विदेहाधिपोपदिष्टेन सर्वार्थेषु सिद्धेनाञ्जनेन यथोक्तानामेवाञ्जनभाजनद्रव्याणाम-न्यतमया शलाकया गोब्राह्मणपूजापूर्वकं शुचिः सनियमो भूत्वा धारणीमिमां विद्यामधीयानः पूतः पूर्वमक्षि दक्षिणमञ्जयेत् ॥ ९९ ॥**

पीछे विदेहराजाके द्वारा कहे हुए-सब अर्थोमे सिद्ध, इस अजनको यथोक्त सुरमेदानीके द्रव्योमेसे किसी एक द्रव्यसे बनी शलाका द्वारा-गाय, ब्राह्मणकी पूजा करके, पवित्र नियम धारण करके, इस निम्न धारणी विद्याको जपते हुवे-पवित्र मनसे प्रथम दक्षिण आखमे अजन करे ॥ ९९ ॥

**नमश्चक्षुःपरिशोधनराजाय तथागतायार्हते सम्यक्संबुद्धाय ।**

**तद्यथा—**

**ॐचक्षुःप्रज्ञाचक्षुर्ज्ञानचक्षुर्विज्ञानचक्षुर्विशोधय स्वाहा ॥ १०० ॥**

**अजनधारण मंत्र—**आखोके परिशोधन राजाके लिये नमस्कार । भली प्रकार समान बुद्धिवाले तथागत भगवान बुद्धके लिये । यथा-आख, प्रज्ञाचक्षु, ज्ञानचक्षु, विज्ञानचक्षुको शोधन करो-स्वाहा ।

**वक्तव्य—**वाग्भट्ट सम्भवत बौद्ध था-इसलिये यह नमस्कार है । प्रत्येक व्यक्ति अपने विचारानुसार अपने इष्ट देवसे आखोके लिये मंगल कामना करते हुवे इसका अजन करे ॥१००॥

**ततः परं तामेव धारणीमनुसंस्मरन् सायं प्रातः प्रत्यहं, एतत्परमं पवित्रमारोग्यकरमूर्जस्करं सर्व-विघ्नहरमञ्जनमश्विभ्यामिन्द्रस्य वृत्रवधाभ्युदितस्य प्राक् प्रकल्पितम् । तस्मादेतद्राज्ञां राजमहामात्राणां च महीं विजिगीषमाणानां ब्राह्मणानां च वेदाध्य-यनमन्यद्वा महच्छास्त्रमवगाहमानानां प्रसन्नमना भिषक् प्रकल्पयेदिति ॥ १०१ ॥**

**अजनमाहात्म्य—**इसके पीछे इसी उपरोक्त धारण-मन्त्रका जप करते हुवे-साय-प्रात प्रतिदिन अत्यन्त पवित्र, आरोग्यदायक, उत्साहवर्धक, सब प्रकारके विघ्नोको नाश करने-वाले इस अजनको अश्विनीकुमारोने-वृत्रासुरके मारनेके लिये उद्यत इन्द्रके लिये पहिले बनाया था । तबसे-राजाओके और राजाओंके समान महाऐश्वर्यशालियोके भूमिको जीतनेकी इच्छा रखनेवालोके, ब्राह्मणोंके वेद पढने या अन्य महान् शास्त्रके अव-गाहन करनेवालोके लिये प्रसन्न चित्तवाला वैद्य बनाये ॥१०१॥

**भवन्ति चात्र—**

**अथ योगाः प्रवक्ष्यन्ते बृहस्पतिकृताः शिवाः । यान्सेवमानो नृपतिः शत्रुभ्यो नैति वञ्चनाम् १०२**

इसमे श्लोकभी है—

इसके आगे बृहस्पतिसे बनाये मांगलिक योग कहे जाते हैं। जिनका सेवन करते हुए राजा शत्रुवोसे ठगा नही जाता १०२

बिल्वाढकीयवक्षारपाटलीवाह्लिकोषणाः ।
श्रीपर्णी शाल्मलीयुक्ता निःक्वाथः प्रोक्षणं परम् १०३
सविषं प्रोक्षयेत्तेन सद्यो भवति निर्विषम् ।
यवसेन्धनपानीयवस्त्रशय्यासनोदकम् ॥ १०४ ॥
कवचाभरणच्छत्रवालव्यजनवेश्म च ।

बिल्व, अरहर, यवक्षार, पाटली, वाह्लीक ( केशर या हींग ), ऊपण (काली मरिच), श्रीपर्णी, (गम्भारी) और सह्की इनका क्वाथ अतिशय प्रोक्षण है। इससे प्रोक्षित विषैली वस्तुवें यवस, इन्धन, पीनेका पानी, शस्त्र, शय्या, आसन, उदक, कवच, आभूषण, छत्रवालोंकी चंवर और घर तुरन्त विषरहित हो जाते हैं ॥ १०३ ॥ १०४ ॥-

सेलुपाटल्यतिविषाशिग्रुगोपीपुनर्नवम् ॥ १०५ ॥
समङ्गाविषमूलत्वक्कपित्थवृषशोणितम् ।
सहदन्तशठं तद्वत्प्रोक्षणं विषनाशनम् ॥ १०६ ॥

सेलु, पाटली, अतीस, सोभाजन, गोपी (सारिवा), पुनर्नवा, समगा ( मजीठ ), वासकी जडकी छाल, कैथ, वृषशोणित ( गायका रक्त ) और दन्तशठ ( गलगल या गुदडिया निम्बु ), पूर्वकी भान्ति विषनाशक प्रोक्षण है ॥ १०५-१०६ ॥

लाक्षाप्रियङ्गुमञ्जिष्ठासमङ्गाऽऽलहरेणुकाः ।
सयष्ट्याह्वा मधुयुता बभ्रुपित्तेन कल्किताः ॥ १०७ ॥
निखनेद्गोविषाणस्थाः सप्तरात्रं महीतले ।
ततः कृत्वा मणिं हेम्ना बद्धं हस्तेन धारयेत् ॥१०८॥
संस्पृष्टं सविषं तेन सद्यो भवति निर्विषम् ।

**विषनाशक मणि**—लाक्षा, प्रियगु, मजीठ, समंगा, आल ( हरताल ), हरेणु (मेहदीके बीज या सम्भालुके बीज ), मुलहठी, और मधु इनको मिलाकर नेवलेके पित्तके साथ पीस ले। इसी पीसे कल्कको गायके सीगमें भरकर भूमिमें सात दिन तक गाड देवे। फिर निकालकर इससे मणि ( गोलाकार ) बनाकर उपर स्वर्ण लपेटकर-हाथमें धारण करले। इसीसे विषैले पदार्थ छूनेपर तुरन्त विषरहित हो जाते हैं ॥१०७-१०८॥-

मनोह्वाऽऽलशमीपुष्पत्वङ्शिशाश्वेतसर्षपाः ॥ १०९ ॥
कपित्थकुष्ठमञ्जिष्ठाः पित्तेन श्लक्ष्णकल्किताः ।
शुनो गोः कपिलायाश्च सौम्याख्योऽयं वरोऽगदः ११०
विषजित्परमं कार्यो मणिरत्र च पूर्ववत् ।

**सौम्य नामक अगद**—मनोह्वा ( मैनशिल ), आल ( हरताल ), शमीपुष्प, दालचीनी, हल्दी, श्वेत सरसो, कैथ, कूठ, मंजीठ, इनको कुत्ते और कपिल गायके पित्तसे बारीक पीसकर चिकना करले। यह सौम्य नामक श्रेष्ठ अगद है, अत्यन्त विषनाशक है। पूर्वकी भान्ति इससे मणि करनी चाहिये ॥ १०९ ॥ ११० ॥

मूषकाजरुहा वाऽपि हस्ते बद्धा विषापहा ॥ १११ ॥

मषिका ( आखुपर्णी ) और अजरुहा इनको हाथमें बाधनेसे विषनाशक होता है ॥ १११ ॥

हरेणुमांसीमञ्जिष्ठारजनीमधुकं मधु ।
अक्षत्वक् सुरसं लाक्षा श्वपित्तं पूर्ववन्मणिः ॥११२॥

हरेणु, मासी ( जटामासी ), मजीठ, हल्दी, मुलहठी, मधु, बहेडेकी छाल, सुरसा, लाख इनको कुत्तेके पित्तके साथ पीसकर पूर्वकी भान्ति मणि करनी चाहिये ॥ ११२ ॥

वादित्राणि पताकाश्च पिष्टैरेभिश्च लेपिताः ।
श्रुत्वा दृष्ट्वा समाघ्राय सद्यो भवति निर्विषः ॥११३॥

इन उपरोक्त अगदोको पीसकर वाद्योपर, पताकाओपर लेप करनेसे, इनको देखकर, इनकी आवाज सुनकर, इनकी गन्धको सूँघकर मनुष्य विषरहित हो जाता है ॥ ११३ ॥

त्र्यूषणं पञ्चलवणं मञ्जिष्ठां रजनीद्वयम् ।
सूक्ष्मैलां त्रिवृतां पत्रं विडङ्गानीन्द्रवारुणीम् ॥११४॥
मधुकं चेति सक्षौद्रं गोविषाणे निधापयेत् ।
तस्मादुष्णाम्बुना मात्रां प्राग्भक्तं योजयेत्तथा ॥११५॥
विषं भुक्तं जरां याति निर्विषेऽपि न दोषकृत् ।

**विषघ्न योग**—सोठ, मरिच, पिप्पली, पाचो नमक ( सैन्धव, सचल, विड, उद्भिद्, साम्भर ), मंजीठ, हल्दी, दारुहल्दी, छोटी इलायची, निशोथ, तेजपात, वायविडंग, इन्द्रायण, मुलहठी, इन सबको गायके सीगमे रखदेवे। इसकी मात्राको गरम पानीके साथ भोजनसे पूर्व प्रयोग करे। खाया हुवा विष जीर्ण हो जाती है। विष न खानेपरभी औषध दोषकारक नही होती ॥ ११४ ॥ ११५ ॥-

जतुसर्जरसोशीरसर्षपापत्रवालकैः ॥ ११६ ॥
सवेल्लारुष्करपुरैः कुसुमैरर्जुनस्य च ।
धूपो वासगृहे हन्ति विषं स्थावरजङ्गमम् ॥ ११७ ॥
न कीटाः सविषास्तत्र नोन्दुरा न सरीसृपाः ।
न कृत्याः कार्मणाद्याश्च धूपोऽयं यत्र दह्यते ॥ ११८ ॥

**विषघ्न धूप**—जतु ( लाख ), सर्जरस ( राल ), उशीर (खस), सरसो, पत्र (तेजपत्र या तमालपत्र), वालक (हीबेर), वेल्ल ( विडंग या मरिच ), अरुष्कर (भिलावा), पुर (गुग्गुलु ), और अर्जुनके फूल, इनका धूम, निवासगृहमे देनेसे स्थावर जंगम विष नष्ट होते है। वहापर विषैले कीट, चूहे, साप आदि नहीं रहते। जहा यह धूँवा दिया जाता है, वहा कृत्या आदि कर्मभी नही होते ॥ ११६-११८ ॥

---

१ **अजगन्धा**—कन्द श्वेत सपिडको भेदे चाञ्जनसन्निभ ।
गन्धलेपनपानैस्तु विष जरयते नृणाम् ॥
दष्टाना विषपीताना ये चान्ये विषमोहिता. ।
विष जरयते तेषा तस्मादजरुहा स्मृता ।
मूषिका लोमशा कृष्णा भवेत्साऽपि च तद्गुणा ॥
( सुश्रुत क. अ. १. ७८-डल्हणटीका )
मूषिकाऽजरुहा वाऽपि हस्ते बद्धा तु भूपते ।
करोति निर्विष सर्वमन्न विषसमायुतम् ॥
सु क. अ. १-७८.

२ चरकमें—
जतुसेव्यपत्रगुग्गुलुभल्लातककुभपुष्पसर्जरसा ।
श्वेता च धूम उरगाखुकीटवृश्चिकक्रिमिनुदग्र्य. ॥

**शिखिपिच्छं बलाकास्थि सर्षपाश्चन्दनं घृतम् ।**
**धूपो विषघ्नः शयनवसनासनगेहगः ॥ ११९ ॥**

मोरका पंख, बलाकास्थि ( बगलेकी अस्थि ), सरसो, चन्दन, घी, इनको कूटकर इनका धुंवा, बिस्तर, आसन, वस्त्र, गृहमे देना विषनाशक है ॥ ११९ ॥

**विशालाव्योषमञ्जिष्ठायष्टीलवणपञ्चकम् ।**
**द्विनिशापत्रवेल्लैलात्रिवृच्चूर्णं समाक्षिकम् ॥ १२० ॥**
**पूर्वोक्तं त्र्यूषणादिं च स्नानीयेऽम्भसि योजयेत् ।**

विशाला ( इन्द्रवारुणी बडी ), व्योष ( सोठ, मरिच, पिप्पली), मजीठ, मुलहैठी, पाचो नमक, हल्दी, दारुहल्दी, तेजपत्र, मरिच, इलायची, निशोथ इनको समान भाग लेकर चूर्ण करले। इस चूर्णको मधुके साथ मिलाकर गायके सीगमे रखकर राजाके स्नान करनेके पानीमे मिलाना चाहिये। इसीप्रकार पूर्वोक्त त्र्यूषणादि चूर्णको स्नानीय जलमे मिलाये ॥ १२० ॥—

**क्वाथोऽथवाऽर्ककुसुमश्वेतापामार्गसर्षपैः ॥ १२१ ॥**
**सदध्याज्यः कृतो युक्तैः समाचीनाकुलीयकैः ।**
**कल्को वा चन्दनक्षीरिपलाशद्रुमवल्कलैः ॥ १२२ ॥**
**मूर्वैलवालुसुरसनाकुलीतन्दुलीयकैः ।**
**क्वाथः सर्वोदकार्येषु काकमाचीयुतैर्हितः ॥ १२३ ॥**

धव, आकके फूल, श्वेता ( अपराजिता या वच ), चिरचिटा, सरसो, कतक ( निर्विषी ), दोनो नाकुली ( रास्नाभेद ) इनके क्वाथमे दही और घी मिलाकर अथवा चन्दन, वरगद, पीपल, गूलर, पिलखन, ढाक, इनकी त्वचा ( छाल ), मूर्वा, ऐलवालुक, सुरस, नाकुली, चौलाई और मकोय इनका क्वाथ सब जलकार्योंमे हितकारी है ॥ १२१–१२३ ॥

**रोचनापत्रनेपालीकुङ्कुमैस्तिलकान्वहन् ।**
**विषैर्न बाध्यते नारीनरनृपप्रियः ॥ १२४ ॥**

गोरोचना, तेजपत्र, नैपाली (मैनशिल), केशर और वहुतसे तिल इनको पीसकर माथेपर तिलक करनेसे विष नुक्सान नही करता, मनुष्य, राजा और स्त्रियोका प्रिय हो जाता है ॥१२४॥

**चूर्णैर्हरिद्रामञ्जिष्ठाकिणिहीकणनिम्बजैः ।**
**दिग्धं निर्विषतामेति गात्रमित्याह गौतमः ॥ १२५ ॥**

**विषहरचूर्ण**—हल्दी, मजीठ, चिरचिटेके चावल, नीमकी छाल इनके चूर्णको शरीरपर लगानेसे शरीर विषरहित हो जाता है, यह गौतम ऋषिने कहा है ॥ १२५ ॥

**नस्यपानाञ्जनालेपैर्युञ्ज्यात् सञ्जीवनादिकान् ।**
**अगदान्विषजग तीक्ष्णानि वमनानि च ॥ १२६ ॥**
**पिप्पलीमधुकक्षौद्रशर्करेक्षुरसैः सह ।**

विषप्रतिषेध अधिकारमे कथित सजीवनात्मक अगदोको-नस्य, पान, अञ्जन, आलेपमे प्रयोग करना चाहिये। विष खाये मनुष्यको तीक्ष्ण वमन, पिप्पली, मुलहठी, मधु, शर्करा, और गन्नेके रसके साथ देना चाहिये ॥ १२६ ॥—

**द्विनिशापत्रवेल्लैलात्रिवृच्चूर्णं समाक्षिकम् ॥ १२७ ॥**
**विरेचनं सिरामोक्षं प्राप्तं विस्रावणं यदि ।**

हल्दी, दारुहल्दी, तेजपत्र, मरिच, इलायची, निशोथ इनके चूर्णको मधुमे मिलाकर विरेचनके लिये देना चाहिये। यदि रक्तमोक्षणकी आवश्यकता हो तो सिरामोक्ष करना चाहिये ॥१२७॥—

**हृदयावरणं कार्यं प्रागेव हितमिच्छता ॥ १२८ ॥**
**पिबेद्घृतमजेयाख्यममृतं चाप्यभुक्तवान् ।**
**सर्पिः क्षौद्रं दधि क्षीरमन्ततः शीतलं जलम् ॥१२९॥**

**अजेयघृत अमृतघृत**—शत्रुवोके बीचमे बैठे राजाको सबसे प्रथम हृदयकी रक्षा करनी चाहिये। विना खाये-निराहार उदरमे अजेय घृत और अमृत घृत पीने चाहिये। [ ये घृत उत्तर स्थानके ४० अध्यायमे है ]। ये न मिले तो घी, मधु, दधि, दूध पीना चाहिये, कुछभी न मिले तो शीतल जल पीना चाहिये ॥ १२८ ॥ १२९ ॥

**सितामधुकपालिन्दीकल्कवन्मांसमिष्यते ।**
**गोधाहरिणबभ्रूणां सकणाशुण्ठिपार्षतम् ॥ १३० ॥**
**सनागरं सातिविषं शिखिनः ससितोपलम् ।**
**सुशीताः सघृताश्चैषां यथास्वं कल्पिता रसाः ॥१३१॥**

गोधा ( गोह ), हरिण, बभ्रू ( कुत्ता या नेवला ) इनके मासमे मिश्री, मुलहठी, पालिन्दी इनका कल्क मिलाकर, पृषत मासमे पिप्पली और सोठका कल्क, मोरके मासमे-सोठ, अतीस, और मिश्री मिलाकर, तथा योग्य सयोगवाली औषधियोसे बनाये मासरसोमे घृत मिलाकर शीतल करके पीना चाहिये ॥ १३० ॥ १३१ ॥

**विषपीताय दद्याच्च शुद्धायोर्ध्वमधस्तथा ।**
**सूक्ष्मं ताम्ररजः काले सक्षौद्रं हृद्विशोधनम् ॥१३२॥**

विष पिये हुवे मनुष्यका वमन और विरेचनसे शोधन होनेपर औषधकालमे हृदयका शोधक अत्यन्त सूक्ष्म ताम्रचूर्ण ( अमृतीकृत ताम्रभस्म )—मधुके साथ देवे ।

**वक्तव्य**—विष पिये हुवे मनुष्यके लक्षण—वायुमिश्रित घरके धुवासेके समान काला मल त्याग करता है, अत्यन्त आध्मान, गरम, विवर्ण, पीड़ाके साथ, झागदार वमन करता देखकर विष पीया जाने ॥ १३२ ॥

---

१ हृदयावरण—

हृदयावरणेनास्य श्लेष्मा हृद्युपचीयते ।
प्रवृत्तगौरवोत्क्लेशहृल्लास वामयेत्तत ॥
पिप्पलीमधुकक्षौद्रशर्करेक्षुरसाम्बुभि ।
छर्दयेद् गुप्तहृदयो भक्षित यदि वै विषम् ॥
सुश्रुत क. १. ८५

२ (१) गोधानकुलमासेषु हरिणस्य च बुद्धिमान् ।
दद्यात्सुपिष्टा पालिन्दी मधुक शर्करा तथा ॥
शर्करातिविषे देये मायूरे समहौषधे ।
पार्षते चापि देया स्यु पिप्पल्य समहौषधा ॥
सक्षौद्र सघृतश्चैव शिम्बीयूषो हित सदा ।
विषघ्नानि च सेवेत भक्ष्यभोज्यानि बुद्धिमान् ॥
सुश्रुत क. १-८२।८४

(२) सवात गृहधूमाभ पुरीष योऽतिसार्यते ।
आध्मातोऽत्यर्थमुष्णास्रो विवर्णः सादपीडित ।
उद्वमत्यथ फेन च विषपीत तमादिशेत् ॥
(३) अपक्व हेमससृष्ट शिलाया जलयोगत ।
द्रवरूप तु तत्पेय मधुना गुणदायकम् ॥
यद्वापि तवकाख्य तु स्वर्णपत्र विचूर्णितम् ।
मधुना सगृहीत चेत्सद्यो हन्ति विषादिकम् ॥
तवक=स्वर्णवरक ।

शुद्धे हृदि ततः शार्णं हेमचूर्णस्य दापयेत् ।
न सज्जते हेमपाङ्गे पद्मपत्रेऽम्बुवद्विषम् ॥ १३३ ॥
जायते विपुलं चायुर्गरेऽप्येष विधिः स्मृत. ।

हृदयके शुद्ध होनेपर स्वर्णके चूर्णकी दो रत्ती देवे। स्वर्ण पीनेवाले मनुष्यके शरीरमें विष नहीं लगता, जिस प्रकार कमलपत्रके साथ पानी नहीं लगता। आयु अत्यन्त बढ जाती है। गर ( कृत्रिम विष ) मेंभी यही विधी बरतनी चाहिये।

**वक्तव्य**—स्वर्णपत्र ( वरक-जो कूटकर बारीक बनते है )-को पत्थरपर पानीके साथ घिसकर जब द्रवरूप हो जाये तब मधुके साथ पीना गुणकारी है ॥ १३३ ॥—

इत्थं विषगरादिभ्यो रक्षेद्वैद्यो नरेश्वरम् ॥ १३४ ॥
स्यात्तदुच्छेद उच्छेदः प्रजानां सर्वकर्मणाम् ।
आज्ञाधैर्यक्षमात्यागा मानुषत्वेऽप्यमानुषाः ॥ १३५ ॥
यद्राज्ञः कर्मभिस्तस्मादाराध्योऽसावतीन्द्रियैः ।

इस प्रकार वैद्य राजाकी गर विष आदिसे रक्षा करे। राजाके नाश होनेसे प्रजाओ और सब कार्योका नाश हो जाता है। राजाके अन्य मनुष्योके समान होनेपरभी-आज्ञा, धैर्य, क्षमा, त्याग आदि कर्म अमानुषीय है ( अन्य पुरुषोंमे ये कर्म नहीं होते )। इसलिये वैद्य अतीन्द्रिय मानसिक कार्योसे इसकी आराधना करे ॥ १३४ ॥ १३५ ॥—

यत्र साक्षान्नृपस्तत्र विज्ञातः प्रविशेद्भिषक् ॥ १३६ ॥
न ॱ तोऽप्यनुचितं यानस्थानासनं भजेत् ।
उचितं पुरतो राज्ञस्तिष्ठेद्वाक्यं न चाक्षिपेत् ॥ १३७ ॥
अहीनकालं राजार्थं स्वार्थं प्रियहितैः सह ।
देशे काले परार्थं च वदेद्धर्मार्थसंहितम् ॥ १३८ ॥
नानुशिष्यादपृच्छन्तं महदेतद्धि साहसम् ।
नाचरेदहितेनैनं मूलच्छेदकरं हि तत् ॥ १३९ ॥
अनुकूलं हितं वाच्यमहिताद्वारयेन्मिथः ।
उदारैः सान्त्वयन्वाक्यैर्दोषश्चेत्तदुपेक्षया ॥ १४० ॥
तूर्ष्णीं वा प्रतिवाक्ये स्याद्वर्जयेत् द्वेषसंकथाम् ।
विपश्चिदप्यचित्तज्ञो वालिशोऽपि तु भाववित् ॥ १४१ ॥
अतिप्रियोऽपि द्वेष्योऽपि यात्याशु विपरीतताम् ।
निवेद्य राज्ञे कुर्वीत कार्याणि सुलघून्यपि ॥ १४२ ॥
न यायान्न चिरं तिष्ठेत्कोशस्थानावरोधयोः ।
स्वल्पेऽपि दर्शयेत्तुष्टिं लाभेऽनुद्धतमानसः ॥ १४३ ॥
मिथः कथनमन्येन कौलीनं द्वन्द्ववादिताम् ।
वस्त्रादि राज्ञः सदृशं राजलीलां च वर्जयेत् ॥ १४४ ॥
दत्तं यत्तु नृपेणैव तद्धार्यं तुष्टिवृद्धये ।
हसितव्ये स्मितं कुर्यात्प्रभोरेवानुवृत्तितः ॥ १४५ ॥
उच्यमानेऽवलम्बेत परमर्मणि मूकताम् ।
ॱॱमर्मणि तु बाधिर्यधैर्यमाधुर्यसौष्ठवम् ॥ १४६ ॥
ॱॱॱयासेन नात्मानं कुर्यादतिसमुच्छ्रितम् ।
ॱत्या हि दु ॱॱ नोच्छ्रायः सुखकृत्तथा ॥ १४७ ॥

जहापर राजा हो, वहापर सूचना देकर अन्दर जाये। राजासे पूजित होनेपर भी अनुचित यान, आसनपर न बैठे। राजाके सामने उचित आसनपर बैठे। राजासे कहे वाक्यपर आक्षेप-विचिकित्सा न करे। राजाके लिये उपयोगी वाक्यको बिना कालकी अतिक्रमण किये कहे। स्वार्थयुक्त वाक्य प्रिय-अपने हितकारी राजपुरुषोके साथ कहे। परार्थ वाक्यको देश और कालानुसार कहे। धर्मअर्थयुक्त वाक्यकी विना पूछे न शिक्षा दे। यह बहुत बडा साहस है। इस राजाको अहित आचरण न करे, क्योकि ऐसा करना मूलसहित नाश करनेवाला है। राजाके लिये अनुकूल (प्रिय), हितकारी वचन बोले एकान्तमे अहिताचरणसे इस राजाको हटाये। उदार वाक्योसे सान्त्वना देवे। दोषपूर्ण हो तो उसकी उपेक्षा कर देवे। राजाके प्रत्युत्तरमे चुप हो जाये। राजाके विरुद्ध बातचीत करना छोडदे। राजाके चित्तको न समझनेवाला विद्वानभी, राजाके भावको समझनेवाला मूर्ख भी, राजाका अति प्रिय होते हुएभी शीघ्रही द्वेष्य-विपरीत बन जाता है। ( विद्वान् शत्रु हो जाता है, मूर्ख प्रिय बन जाता है )। अत्यन्त तुच्छ कार्योकोभी राजाको सूचित करके करना चाहिये। कोशस्थान और अवरोधस्थान (अन्त पुर) मे बिनाकारण न जाये और न बहुत देर वहा ठहरे। बेचैनी दिखाये विना थोडेसे ही लाभमे सतोष दिखाये। राजगृहमे दूसरेके साथ एकान्तमे बात चीत, जनवाद ( लोगोकी चर्चा ) अथवा झगडा न करे। राजाके समान वस्तु-आभूषण आदि अथवा राजाकी नकल न करे। राजाको प्रसन्न करनेके लिये राजाद्वारा जो पारितोषक मिला हो उसे धारण करना चाहिये। राजाका अनुसरण करते हुवे जहा हसना चाहिये वहा मुस्करा दे। राजा या अन्य दूसरेके विषयमे जब कहते हो तब चुप्पी धारण करले। अपने विषयमे जब कह रहे हो तो बाधिर्यरूप दिखाये ( जैसे सुनही नहीं रहा )। धीरता (गम्भीरता), माधुर्य ( मीठापन ), सौष्ठवता ( शिष्टाचार ) से रहना चाहिये। अति परिश्रमसे अपनेको बहुत उचा नही बनाना चाहिये। क्योकि उचाईसे नीचे गिरना अधिक दु खदायी है, उपर उठनेमे जो सुख मिलता है, उससे अधिक नीचे गिरना दु खदायी है ॥ १३६–१४७ ॥

आसन्नसेवा नृपतेः क्रीडा शस्त्राहिपावकैः ।
कौशलेनातिमहता विनीतैः सा निरुह्यते ॥ १४८ ॥
प्राप्य दुष्प्रापमैश्वर्यं बहुमानं च भूपतेः ।
यथोपभुञ्जीत चिरं तथा स्यादप्रमादवान् ॥ १४९ ॥

**राजसेवामें कठिनता**—राजाके पास रहकर सेवा करना–शस्त्र, साँप या आगसे खेलनेके समान है। यह सेवा अत्यन्त नम्र बने पुरुषो द्वारा अति महान् कुशलतासे सम्पन्न होती है। कठिनाईसे प्राप्त होने ऐश्वर्य और अत्यन्त सम्मानको राजासे प्राप्त करके बिना प्रमादके देरतक उपभोग कर सके वैसा करे ॥ १४८ ॥ १४९ ॥

**विद्ध्यात्परितः शय्यां रक्षामन्त्राभिमन्त्रितान् ।**

वैद्य चारो ओर रक्षामन्त्रोसे अभिमंत्रित राजाकी शय्याको बनाये ॥—

**रात्रौ सिद्धार्थकान् भूतिमक्षतैरन्वितां शुचिम् ॥ १५० ॥**
**रक्षाशक्तिं तथोच्छीर्षे सयवाङ्कुरयावकाम् ।**
**सदूर्वं पूर्णकलशं सपुष्पफलपल्लवम् ॥ १५१ ॥**
**उपहारं च संध्यायां भुक्त्वा चान्ते निशासु च ।**
**एतत्स्वस्त्ययनं कर्म कर्तव्य शुचिनाऽऽशु च ॥ १५२ ॥**
**आयुष्यं पौष्टिकं भूतविषकार्मणपाप्मजित् ॥ १५३ ॥**

रात्रिमें सरसोको, यव आदि अक्षतोसे युक्त पवित्र भस्मको, शय्याके शीर्षभागमे चित्रलिखित रक्षाशक्तिको, इसे यवाङ्कुर, यावक, दूर्वा, नानाप्रकार पुष्प, फल, पत्तोसे युक्त, भरे हुवे जलपात्रवाला करे । सन्ध्याकालमे खाकर, और रात्रिके अन्तमे उपहार देवे । इस पवित्र स्वस्त्ययन कर्मको पवित्र होकर करना चाहिये । यह कर्म आयुवर्धक, पुष्टिवर्धक, भूतविषको वशमे करनेवाला और दरिद्रतानाशक है ॥ १५०-१५३ ॥

**संक्षेप एप विपपालनसाधनाय**
**प्रोक्तस्तु विस्तरविधिः पुनरुत्तरेषु ।**
**आलोक्य सम्यगखिलं मतिपूर्वकारी**
**युञ्जीत तं परिकलय्य विकारचिह्नम् ॥ १५४ ॥**

इस अध्यायमे विषरक्षाके लिये तथा इनसे उत्पन्न रोगोकी चिकित्साके लिये सक्षेपमें कह दिया । विस्तरसे उत्तरस्थानमे पुन कहेगे । इसे सम्पूर्ण रूपमे बुद्धिसे विवेचना करके भली प्रकार बुद्धिके अनुसार, रोगके लक्षणोकी परीक्षा करके चिकित्सामें प्रयोग करे ॥ १५४ ॥

**इति विषगररक्षोरक्षणायोपदेशं**
**भजति नरपतिर्यो नित्यमेवाप्रमत्तः ।**
**निजपुररिपुवृन्दैरप्रधृष्यो महात्मा**
**जनयति स जनानां क्षेमयोगौ चिराय ॥ १५५ ॥**

**इत्यन्नरक्षा०नामाष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥**

जो राजा इस प्रकारसे विषरक्षण, गररक्षण, रक्षरक्षण ( भूतरक्षण ) के लिये नित्यप्रति सावधान होकर उपदेशका अनुसार कहता है वह राजा अपने रिपुसमूह ( कामादि ) दूसरे शत्रुसमूहोसे अतिरस्कृत होकर, महात्मा बनकर, देरतक प्रजाके योग और क्षेमसपन्न करता है ॥ १५५ ॥

यह अन्नरक्षाविधिनामक आठवा अध्याय समाप्त हुवा ।

---

## नवमोऽध्यायः ।

**अथातो विरुद्धान्नविज्ञानीयमध्यायं व्याख्यास्यामः १ इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे विरुद्धान्नविज्ञानीय नामक अध्यायका व्याख्यान करेंगे जैसा कि भगवान आत्रेयने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**ग्राम्यानूपौदकपिशितानि मधुगुडतिलपयोमाषमूलकबिसैर्विरूढधान्यैश्च नैकध्यमद्यात् ॥ ३ ॥**

ग्राम्य, आनूप, और औदक प्राणियोके मासको मधु-गुड-तिल-दूध-माष-मूली-बिस ( कन्दआदि )-विरूढ ( अकुरित-जडाये हुवे ) धान्योके साथ ( एक समयमें ) नही खाना चाहिये ॥ ३ ॥

**विशेषतः पयसा मत्स्यान् । उभयं ह्येतन्मधुररसविपाकत्वादत्यभिष्यन्दि शीतोष्णवीर्यत्वात्परस्परं विरुद्धम् ॥ ४ ॥**

इनमे भी खासकर दूधके साथ मछलियोको न खाये । क्योकि दोनोही रस और विपाकमे मधुर, दोनोही अत्यत अभिष्यन्दि, दूध शीतवीर्य, मछली उष्णवीर्य होनेसे परस्पर विरोधि है ॥ ४ ॥

**तेष्वपि विशेषेण चिलिचिमः । स पुनः शकली लोहितनयनः सर्वतो लोहितराजिः प्रायो भूमौ विचरति । सोऽत्यभिष्यन्दितमत्वात्सुतरां व्याधीनुपजनयत्यामविषं च ॥ ५ ॥**

इन मछलियोमे भी खासकर चिलचिम मत्स्यको दूधके साथ न खाये । यह मछली शकली ( छिलकेवाली ) लाल आखोवाली, सारे शरीरपर लाल धारियोवाली, लाल सूर्यके समान लाल, प्राय करके जलके समीपवर्ति भूमिमें चलती है । यह अत्यन्त अभिष्यन्दि होनेसे निरन्तर व्याधियोको और आमविषको उत्पन्न करती है ।

**वक्तव्य**—जो पदार्थ कफवर्धक होते हैं वे प्राय अभिष्यन्दि होते हैं । इनका पचन देरमे होते हैं । जिन वस्तुवोका पाचन देरमे होता है, वे शरीरकी जठराग्निको मन्द करके पाचक शक्तिको मन्द करदेते हैं । इस पाचक अग्निके मन्द होनेसे शरीरमे आमविष ( टोमेन पोइजन—Ptoman Poision ) उत्पन्न हो जाता है । यह बहुत कष्टसाध्य है । चूंकि आमके पाचनके लिये उष्ण चिकित्सा चाहिये । उष्ण चिकित्सा विषमें विरोधि है । विषके लिये शीतोपचार ठीक है, यह शीतोपचार आममे विरोधि है ॥ ५ ॥

**सर्वं चाम्लं द्रवमद्रवं पयसैकध्यं विरुद्धं तत उत्तरं वा विरुद्धं फलं च । कङ्गुवरकमकुष्ठकुलत्थमाषनिष्पावाश्च ॥ ६ ॥**

सब प्रकारके अम्ल-द्रव या अद्रव-जोभी हो वे अकेले (विना गुड-शर्करा आदि मिलाये) दूधके साथ विरोधि हैं । अन्य रस वाले फलभी दूधके साथ विरोधि[2] हैं । कंगु-( कंगनी ), वरक, मोठ, कुलत्थी, निष्पाव ( सेम ) येभी दूधके साथ विरोधि हैं ।

**वक्तव्य**—काजी-द्रव अम्ल, अद्रव ठोस खट्टे पदार्थ दूधके

---

१ प्राणियोके लिये चरक. सू. अ. २६-८४ देखिये ।

२ तत उत्तर वा—इससे कुछ लोग-सुश्रुतके—वल्लीफलकवककरीराम्लफल-लवण कुलत्थ-पिण्याक दधि-तैल विरोहि-पिष्ट-शुष्क ••• गोधावराहाश्च नैकध्यमश्नीयात् पयसा—सू. सु. २०-८.

साथ नहीं खाने चाहिये। यदि इनमे गुड या चीनी मिलाली जाये तो ये विरोव नहीं रहते ऐसा चक्रपाणिका मन्तव्य है ॥६॥

**न मूलकादि हरितकं भक्षयित्वा पयः सेव्यं कुष्ठाबाधभयात् ॥ ७ ॥**

मूली, लहसुन आदि हरित शाक खाकर दूध नहीं पीना चाहिये। कुष्ठ रोग होनेका भय रहता है।

**वक्तव्य**—लशुन क्षीर आदिमे दूधके साथ जो लहसुन पकाकर दिया है, वह अग्निसस्कारके कारण तथा रोगकी महिमासे युक्त है। किसी किसी रोगमे कोई दवाई सह्य हो जाती है। यथा उपदंशमे सखिया उतना नुक्सान नहीं करता जितना दूसरोंमे ॥ ७ ॥

**पौष्करं रोहिणीकं जातुकं वा शाकं सह मधुपयोभ्यां नाभ्यवहरेत् । ताभ्यां च सह कपोतान् सर्षपतैलभृष्टान् ॥ ८ ॥**

पौष्कर शाक, रौहिणक शाक, या जातुशाक को मधु और दूधके साथ नहीं खाना चाहिये। सरसोंके तेलमे भूने कबूतरके मासको भी मधु और दूधके साथ नहीं खाना चाहिये ॥ ८ ॥

**तथा सर्षपतैलभृष्टानां मत्स्यवराहाणां मांसानि। वदराणि श्वाविद्वराहमांसानि चैकध्यम्। पित्तेनाममांसानि। दध्ना ॱ ॱ टं पृपतं च। कुसुम्भशाकेनैरभ्रम्। सौवीरकेण तिलशष्कुलीः। क्षीरेण लवणम्। मूलकेन माषसूपम्। नवनीतेन मूलशाकम्। उपोदकां मैरेयमार्द्वीकाभ्याम्। पीलूनि करीरैः। विसैर्विरूढकानि। दध्ना माषसूपेन गुडेन मधुना घृतेन वा लकुचफलम्। दध्ना तक्रेण तालफलेन वा कदलीफलम्। पिप्पलीमरिचाभ्यां मधुना गुडेन वा काकमाचीम् ॥ ९ ॥**

सरसोंके तैलमें भूनी मछली और सुअरका मास संस्कारविरोधि हैं। वेरोको श्वाविद् (सेह) और सुअरके मासके साथ नहीं खाना चाहिये। विनापके या अपरिपूर्ण मासको पित्तके साथ, दहीके साथ मुर्गी और पृषतके मासको, कुसुम्भ शाकके साथ मेढ़ा, सौवीरक (काजी)के साथ तिलकी बनी कचौरी, दूधके साथ नमक, मूलीके साथ उड़दकी दाल, मक्खनके साथ मूलीका शाक, मैरेय और मार्द्वीक मद्यके साथ, उपोदिका बिस (कन्दो)के साथ, अकुरित धान्य दहीके साथ, उड़दकी दाल-गुड-मधु या घृतके साथ, वडहलका फल दही-तक्र अथवा तालफलके साथ, केलेका फल पिप्पली और मरिचके साथ, मधु या गुडके साथ मकोय; विरोधि हैं। इनको एक साथ नहीं खाना चाहिये ॥९॥

**तामेव मत्स्यपचने श्रृङ्गबेरपचने वा भाजने सिद्धामन्यत्र नाभ्यवहरेत् । ताभ्यां वा सिद्धां रात्रिमुषिताम् ॥ १० ॥**

इसी मकोयको—जिस वर्तनमे सोठ पकाई हो या मछली पकाई हो उसमे पकाकर न खाये। अथवा किसी दूसरे वर्तनमे भी पकाकर एक रातभर रखी रहनेपर अगले दिन इस मकोयको न खाये ॥ १० ॥

**कांस्यभाजने दशरात्रोषितं सर्पिः ॥ ११ ॥**

कास्यके पात्रमे दस रात तक रक्खे घृतको नहीं खाना चाहिये ॥ ११ ॥

**मद्यदधिमधुभल्लातकेषु चोष्णम् ॥ १२ ॥**

मद्य-दधि-मधु और भिलावेमे सब उष्ण द्रव्य विरोधि हैं ॥१२॥

**तक्रसिद्धः काम्पिल्लको विरुद्धः। अगारशूल्यो भासः। सुराकृशरापायसाश्चैकध्यं विरुद्धाः ॥ १३॥**

तक्रमे सिद्ध किया कमीला विरोधि है। अगारोपर भूना भास पक्षि विरोधि है। सुरा, कृशरा (तिल-चावल मापसे बनाई खिचड़ी) और खीर एक साथ खाना विरोधि है ॥ १३ ॥

**मधुसर्पिर्वसातैलोदकानि समधृतानि द्विशस्त्रिशः समस्तानि वा ॥ १४ ॥**

मधु-घृत-वसा-तैल-पानी इनको समान मात्रामे, दो दो या तीन तीन इसी प्रकार मिलाकर या सबको इकट्ठी करके नहीं लेना चाहिये।

**वक्तव्य**—अर्थात्-मधु और घृत इनको समान मात्रामे न लेवे। मधु, घृत और वसा, तैलको समान मात्रामे न लेवे, मधु-घृत-वसा तीनोको समान मात्रामे न ले। इसी प्रकार करनेसे छब्बीस भेद बनते हैं[1] ॥ १४ ॥

**मधुघृते वा दिव्योदकानुपाने। मधुपुष्करबीजम्। पद्मोत्तरिकाशाकं शार्करो मैरेयो मधु च सहोपयुक्तं सर्वं विरुद्धं वातं चातिकोपयति ॥ १५ ॥**

असमान परिमाणमे मधु और घृत तथा वर्षा जलके साथ देना विरोधि है। मधु पुष्करबीजके (कमल गट्टे) साथ विरोधि है। पद्मोत्तरिकाशाक, शार्करासव, मैरेय, और मधु-साथमे लेनेपर सब परस्पर विरोधि है। ये वायुको अतिशय कुपित करते हैं (पित्त और कफको कम) ॥ १५ ॥

**हारिद्रकः सर्षपतैलभृष्टो विरुद्धः पित्तं चातिकोपयति ॥ १६ ॥**

सरसोंके तेलमे भूना हारिद्रक (छत्राकार शाक, अथवा पक्षी) विरोधि है। पित्तको अतिशय कुपित करता है ॥ १६ ॥

**पायसो मन्थानुपानो विरुद्धः श्लेष्माणं चातिकोपयति। उपोदका तिलकल्कसिद्धा हेतुरतिसारस्य। बलाका वारुण्या कुल्माषैश्च[2] विरुद्धा। सैव वराहवसापरिभृष्टा सद्यो व्यापादयति ॥ १७ ॥**

खीर खाकर पानीमे घोले सत्तुवोका मन्थ पीना विरोधि है। कफको अतिशय कुपित करता है। तिलके कल्कमे सिद्ध की हुई उपोदिका (पोई) अतिसारका कारण है। बलाका पक्षी वारुणी और कुल्माषके साथ विरोधि है। यही बलाका सुअरकी बसामें भूनकर खानेसे तुरन्त मार देती है ॥ १७ ॥

---

१ "मधुसर्पिवसातैलपानीयाना मानविरुद्धाना द्वित्रिचतुष्पञ्चधा मिलिताना षड्विंशतिविरुद्धप्रकारा भवन्ति" ॥ हेमाद्रि.

२ कुल्माषः—उष्णोदकसिक्तमीषत्स्विन्नपूपीकृत यवपिष्टम्।
अर्धस्विन्नास्तु गोधूमा अन्येऽपि चणकादय ।
कुल्माषा इति कथ्यन्ते शब्दशास्त्रेषु पण्डितै ॥
धान्यानि चैव गोधूमास्तथा च चणकादय· ।
हिंगुसैन्धवसयुक्ता जले ह्यर्धविपाचिता ॥

**गोधालावतित्तिरिमयूरकपिञ्जलाश्चैरण्डदार्वग्निसिद्धा ऐरण्डतैलसंमूर्च्छिताः ॥ १८ ॥**

गोह, बटेर, तीतर, मोर, कपिञ्जल इनको एरण्डकी लकडीयोंसे पकाकर और एरण्ड तैलमे भूननेसे ये मारक होते हैं ॥१८॥

**हारीतमांसं हारिद्रशूलकावसक्तं हरिद्राग्निप्लुष्टं च । तदेव भस्मपांशुपरिध्वस्तं सक्षौद्रं च ॥ १९ ॥**

हारीत पक्षिके मासको हारिद्रक ( हल्दु-पीली लकडी ) की कडछीमे फमाकर हारिद्र लकडीकी आगमे भूनकर खानेमे तुरन्त मारक है । हारीत पक्षिका मास राख और धूलमे मिला होनेपर मधुके साथ मिलाकर खानेसे मारक है ॥ १९ ॥

**तथा मत्स्यनिस्तलनसिद्धाः पिप्पल्यः ॥ २० ॥**

मछलिया जिस स्नेहमे भूनी गई हैं, उसे स्नेहमे पकाई पिप्पली मारक है, अथवा मछलियोकी वसासे सिद्ध पिप्पली मारक है २०

**शीतोष्णं नवपुराणमामपक्कं च नैकध्यमद्यात् २१**

शीतवीर्य और उष्णवीर्यको, नये और पुराने धान्योको, आम (कच्चे) और पके फलादिको या अन्य भक्ष्योको एक साथ मिलाकर नहीं खाना चाहिये ॥ २१ ॥

**सलिलाभ्यवगाहः सहसोष्णाभितप्तस्य त्वग्दृष्ट्योरुपघाताय तृष्णाऽभिवृद्धये च । तथैव च पयःपानं रक्तपित्ताय ॥ २२ ॥**

गरमीसे पीडित अवस्थामे एकदमसे ठंडे पानीमे गोता लगाना आख एवं त्वचाके नाशके लिये और तृषाके अभिवृद्धिके लिये होता है । इसी प्रकार गरमीसे पीडित होकर महसा दूध पीना रक्तपित्तके लिये होता है ॥ २२ ॥

**शरीरेणायस्तस्य सहसाऽभ्यवहारश्छर्दिषे गुल्माय वा । वाचा त्वायस्तस्य स्वरसादाय ॥ २३ ॥**

शरीरमे थकान उत्पन्न होनेपर सहसा भोजन करना, वमन या गुल्मके लिये होता है । बोलनेसे उत्पन्न श्रममे भोजन करनेके रसका भली प्रकार ग्रहण नहीं होता ॥ २३ ॥

**इत्यन्नपानद्रव्यविरोधैकदेशो बाहुल्येनोपयोगी कथितः । भेषजद्रव्याणां तु यथोपदेशमेव प्रयोगो न्याय्यतरः । तद्विरोधः पुनरतिप्रसङ्गभयान्नोक्तः । न च तद्विज्ञानमेकान्तभद्रकम् ॥ २४ ॥**

इसप्रकार अत्यन्त उपयोगी अन्नपान द्रव्योमे विरोधि अन्नपानका एक भाग कह दिया । भेषजद्रव्योंके लिये शास्त्रोपदेशानुसार प्रयोग करना अत्यन्त न्यायपूर्ण है । इनके विरोधके बहुत प्रकारके होनेके भयसे यहा नहीं कहा और उसका सम्पूर्ण ज्ञान करनाही कल्याणकारक है ॥ २४ ॥

**अपि च ।**

**उत्क्लेश्यदोषान्न हरेद्द्रव्यं यत्तत्समासतः ।**
**विरुद्धं तद्धि धातूनां प्रत्यनीकतया स्थितम् ॥ २५ ॥**

और भी सक्षेप रूपमें जो द्रव्य दोषोको बाहर निकलनेकी ओर प्रवृत्त करके शरीरसे बाहर नही करते, वे द्रव्य धातुओंके विरुद्ध रूपमें स्थित होनेसे विरुद्ध होते हैं ॥ २५ ॥

**बलिनां मिथोगुणानां**
**विषमतया समतयाऽप्युभयथाऽपि ।**
**संस्कारादिवशादपि**
**भवति निसर्गादपि विरोधः ॥ २६ ॥**

कई बलवान द्रव्योंमे परस्पर असदृश रूपमे स्थित गुणोसे, कईयोंमे सदृश रूपसे स्थित गुणोंसे, कही सदृश एव असदृश दोनो प्रकारसे, कही सस्कार आदि ( देश-काल )के कारण और कही स्वभावसेही विरोध होता है ॥ २६ ॥

**क्षीरं कुलत्थैः पनसेन मत्स्यै-**
**स्तप्तं दधि क्षौद्रघृते समांशे ।**
**वार्यूषरे रात्रिषु सक्तवश्च**
**तोयान्तरास्ते यवकास्तथैव ॥ २७ ॥**

**उदाहरण**—दूध—कुलत्थीके साथ विरुद्ध है । दूध-मधुर विपाक, शीतवीर्य, कुलत्थी—अम्लविपाक और उष्णवीर्य, यह असदृश गुणका उदाहरण है । दूध—कटहलके साथ विरोधि है । दूध—मधुररस, मधुर विपाक और शीतवीर्य, कटहलभी ऐसा है परन्तु सदृश होनेपर विरुद्ध है । दूध—मछलीयोके साथ विरोधि है । दोनोही मधुररस, मधुर विपाक, परन्तु दूध-शीतवीर्य और मछलीया उष्णवीर्य यह असदृश और सदृश दोनोके कारण विरुद्धका उदाहरण है । गरम कियाके साथ दधिका विरोध है, यह सस्कारका उदाहरण है । समान मात्रामे मधु और घृत विरोधि हैं, यह मात्राका उदाहरण है । ऊषर भूमिमे रक्खा पानी विरुद्ध है, यह देशका उदाहरण है । रातमे सत्तू खाना विरुद्ध है, यह कालका उदाहरण है । यही सत्तू पानीके बीचमें करके खाना [ पहिले पानी पिना, फिर तुरन्त सत्तू खाना, फिर तुरन्त पानी पिना ] सयोगादि विरोधिका उदाहरण है । यवक अकेले विरुद्ध है, यह स्वभावका उदाहरण है ॥ २७ ॥

**कुशाग्रीयधियामेतदुदाहरणमात्रकम् ।**
**उपनीतवलं विद्वान्सर्वत्र क्रमते यतः ॥ २८ ॥**

तीक्ष्ण बुद्धिवालोके लिये यह सब उदाहरणरूपसे कहे हैं । क्योकि जिसका अज्ञान मिट गया है, वह विद्वान सब कुछ अपनी बुद्धिसे जान सकता है ॥ २८ ॥

---

१ यत् किंचिद्दोषमास्राव्य न निर्हरति कायत. ।
आहारजात तत्सर्वमहितायोपपद्यते ॥ चरक सूत्र २६।८५

२ चरक सूत्र २६ ८६।८७ मे यह विषय विस्तारसे दिया है—
यच्चापि देशकालाग्निमात्रासात्म्यानिलादिभि ।
सस्कारतो वीर्यतश्च कोष्ठावस्थाक्रमैरपि ॥
परिहारोपचाराभ्या पाकात्सयोगतोऽपि च ।
विरुद्ध तच्च न हिन हृत्सपद्विधिभिश्च यत् ॥

**विस्फोटशोफमदविद्रधिगुल्मयक्ष्म-**
**तेजोबलस्मृतिमतीन्द्रियचित्तनाशान् ।**
**कुर्याद्विरुद्धमशनं ज्वरमस्रपित्त-**
**मष्टौ गदांश्च महतो विषवच्च मृत्युम् ॥ २९ ॥**

विरुद्ध आहार—विस्फोट, शोफ, मद, विद्रधि, गुल्म, यक्ष्म, तेज-बल-स्मृति मति-इन्द्रिय और मन इनका नाश करता है । इसके अतिरिक्त, ज्वर, रक्तपित्त, आठ महारोगोको (वातव्याधि, अश्मरी, कुष्ट, प्रमेह, उदर, भगन्दर, अर्श और ग्रहणी ) तथा विषके समान मृत्यु करता है ॥ २९ ॥

**तेष्वाशु कुर्यात्संशुद्धिं शमं वा तद्विरोधिभिः ।**
**द्रव्यैस्तैरेव वा पूर्वं शरीरस्याभिसंस्कृतिम् ॥ ३० ॥**

विरुद्ध आहारसे उत्पन्न रोगोमे वमनविरेचनादिसे शरीरका सशोधन करना चाहिये अथवा इस विरुद्ध आहारके विपरीत गुणवाले द्रव्योंसे शान्ति ( सशमन ) करदेवे । अथवा प्रथमही इस प्रकारके द्रव्योसे शरीरका अभिसस्कार ( निरन्तर उपयोगसे शरीरका सस्कार ) करना जिसमे विरुद्ध आहार कार्य न करे ॥ ३० ॥

**व्यायामस्निग्धदीप्ताग्निवयस्थबलशालिनाम् ।**
**विरोध्यपि न पीडायै सात्म्यमल्पं च भोजनम् ॥ ३१ ॥**

व्यायाम करनेवाले, स्निग्ध शरीर, प्रदीप्त अग्निवाले, युवा व्यक्ति, बलवान पुरुषोमें देश आदिके कारण सात्म्य बना विरोधि खान-पानभी दु खकारक नहीं होता । और विरुद्ध अशन थोडी मात्रामे दु खकारक नही होता ॥ ३१ ॥

**दोषादिवैपरीत्येन हरन्ती रोगिणो रुजम् ।**
**ऐकध्यं दधिदुग्धादियोजना न विरुध्यते ॥ ३२ ॥**
**योगादिभेदाद्यद्वद्वा पथ्यानामप्यपथ्यता ।**
**तद्भेदान्तरतस्तद्वद्विरोधोऽपि निवर्तते ॥ ३३ ॥**

दोष आदि (दूष्य-बल काल )के विपरीतताके कारण रोगियोकी पीडाको शान्त करता है । इसलिये एक साथमे दहि दूध आदिको मिलाकर जो दिया जाता है, वह विरुद्ध नहीं हैं ( क्योकि दोष देश, दूष्यके कारण वह विरोधि गुण नहीं करता ) । जिस प्रकार योग आदि भेदोके कारण पथ्य आहारभी अपथ्य बन जाता है, उसी प्रकार योग आदिके कारण इनका विरोधभी नष्ट हो जाता है, अर्थात् ये विरोधि नहीं रहते ॥ ३२ ॥ ३३ ॥

**पादांशेन त्यजेत्सात्म्यमहितं हितमाचरेत् ।**
**एकान्तरं ततश्चोर्ध्वं द्व्यन्तरं त्र्यन्तरं तथा ॥ ३४ ॥**

अहित जो निरन्तर उपयोगसे सात्म्य बनगया हो, उसे चतुर्थांससे अथवा सोलहवे भागसे छोडता जाये और इसके स्थानपर चतुर्थांश या सोहलवा भाग हितकारी अन्नका, एक दिनके अन्तरसे, इसके आगे दो दिनके अन्तरसे और फिर तीन दिनके अतरसे ग्रहण करते हुवे पूर्ण हितपर आजाये ।

१ चरकमें यह विषय-सू २६ . १०३ में इस प्रकारसे दिया है—
किलासकुष्ठग्रहणीगदाना शोथाम्लपित्तज्वरपीनसानाम् ।
संतानदोषस्य तथैव मृत्योर्विरुद्धमन्न प्रवदन्ति हेतुम् ॥

**वक्तव्य**—जैसे प्रथम दिन अहितका एक भाग छोड़कर, अहितके तीन और हितका एक भाग इसप्रकार चार भाग भोजन करे दूसरे दिनभी ऐसा करे । तीसरे दिन अहितके दो और हितके दो इसप्रकार चार भाग करके दो दिन लगातार लेवे अर्थात् तीन, चार, दिन । पाचवे दिन अहितके तीन भाग छोड़कर एक भाग अहित, तीन भाग हित लेकर तीन दिन इसी प्रकार लेवे अर्थात्–५ ६, ७ ये तीन दिन लेकर आठवे दिन पूर्ण हित कर आजाये । यदि निर्बल हो तो इसी क्रमसे $\frac{१}{१६}$ वां भाग छोडते हुवे $\frac{१}{१६}$ भाग हितका ग्रहण करते जाना चाहिये ।

दूसरे लोग इसका एक अन्यप्रकारसे अर्थ करते है । वे कहते हैं कि चतुर्थांश अहित छोडकर और चतुर्थांश हित ग्रहण करके दूसरे दिन पूर्ण अपथ्य सेवन करना चाहिये । तीसरे दिन प्रथम दिनकी भान्ति लेवे ।

दो दिनके अन्तरसे–प्रथम दिन दो भाग अहित छोडे और दो भाग पथ्यके लेवे । दूसरे दिन एक भाग अहितका त्याग और एक भाग हितका ग्रहण इसी प्रकार तीसरे दिन । चौथे दिन प्रथम दिनकी भान्ति करे ।

तीन दिनके अन्तरसे—प्रथम दिन तीन भाग अहितके छोड़कर तीन भाग हितका ग्रहण करे ।

दूसरे दिन दो भाग अहित और दो भाग हितके लेवे । इसी प्रकार तीसरे चौथे दिन करे । पाचवे दिन पहले दिनकी भान्ति करे ॥ ३४ ॥

**क्रमेणानेन संत्यक्ता दोषाः संवर्धिता गुणाः ।**
**प्रभवन्ति न पीडायै प्राप्नुवन्ति स्थिरात्मताम् ॥ ३५ ॥**

इस क्रम द्वारा छोडे हुए दोष, और इस क्रमसे बढाये हुए गुण पीडा उत्पन्न नहीं करते, स्थिर बनकर रहते हैं, फिर बिचलते नहीं ॥ ३५ ॥

**त्रितयं चेदमुपष्टम्भनमाहारः स्वप्नोऽब्रह्मचर्यं च । एभिर्युक्तियुक्तैरुपष्टब्धमुपस्तम्भैः शरीरं बलवर्णोपचयोपचितमनुवर्तते यावदायुषः संस्कारः ॥ ३६ ॥**

शरीरको धारण करनेवाले तीन स्तभ हैं—आहार, स्वप्न ( नींद ) और अब्रह्मचर्य । इन तीन उपस्तभ्भों ( स्तम्भो )से धारण किया हुवा यह शरीर जबतक आयुका सस्कार ( आयुकी अवधि )है, तबतक बल-वर्ण-पुष्टिसे बढता चल जाता है ।

**वक्तव्य**—अष्टागसंग्रह और हृदय दोनोमें अब्रह्मचर्यही पाठ है, परन्तु चरकमे ब्रह्मचर्य पाठ है । हृदयने आगे उत्तरस्थानमें ( ४० . ४ ) "धर्म्यं यशस्यमायुष्यं लोकद्वयरसायनम् । अनुमोदामहे ब्रह्मचर्यमेकान्तनिर्मलम् ॥" ऐसा कहा है । अतिब्रह्मचर्यभी नपुंसकताका कारण है, इसलिये यह पाठ है ॥ ३६ ॥

**तत्राहार उक्तो वक्ष्यते च ॥ ३७ ॥**

इनमें आहारको पीछे कह दिया और आगेभी कहेंगे ॥ ३७ ॥

**कालादिसर्गप्रभवा तमोमूला तमोमयी ।**
**बाहुल्यात्तमसो रात्रौ निद्रा प्रायेण जायते ॥ ३८ ॥**

**निद्रा**—संसारके उत्पत्तिकालमे उत्पन्न, तमही जिसका

कारण है, तमकाही विकाररूप, तमगुणकी अधिकतासे उत्पन्न होनेवाली निद्रा-प्राय करके (कभी दिनमेभी) रात्रिमे उत्पन्न होती है ३८

**श्लेष्मावृतेषु स्रोतःसु श्रमादुपरतेषु च ।**
**इन्द्रियेषु स्वकर्मभ्यो निद्राऽऽविशति देहिनम् ॥ ३९ ॥**

**निद्राकी सम्प्राप्ति**—आहार रसके कारण कफद्वारा स्रोतोके आवृत होनेपर और इन्द्रियोके थकानके कारण अपने विषयोसे हट जानेके कारण मनुष्योमे नीद आती है ॥ ३९ ॥

**सर्वेन्द्रियव्युपरतौ मनोऽनुपरतं यदा ।**
**विषयेभ्यस्तदा स्वप्नं नानारूपं प्रपश्यति ॥ ४० ॥**

सब इन्द्रियोके विषयोसे हट जानेसे, परन्तु मनके विषयमे लगे रहनेसे मनुष्य नाना प्रकारके स्वप्नोको देखता है । और जब कारणवश मनभी अपने कर्मोसे हट जाता हैं, तब वह सुषुप्तावस्था है ॥ ४० ॥

**निद्रायत्तं सुखं दुःखं पुष्टिः कार्श्यं बलाबलम् ।**
**वृषता क्लीबता ज्ञानमज्ञानं जीवितं न च ॥ ४१ ॥**

निद्राके भली प्रकार आनेसे-सुख, पुष्टि, बल, वृषता, ज्ञान और जीवन है । जो निद्रा भली प्रकार न आती हो तो दु ख, कृशता, निर्बलता, क्लीबता, अज्ञान और मरण प्राप्त होते हैं । ये सब निद्राकेही अधीन है ॥ ४१ ॥

**अकालेऽतिप्रसङ्गाच्च न च निद्रा निषेविता ।**
**सुखायुषी पराकुर्यात्कालरात्रिरिवापरा ॥ ४२ ॥**

अकालमे निद्रा ( दिन आदिमे नीदका मिथ्या योग ) अत्यन्त निद्रा सेवन ( अतियोग ) और निद्राका न सेवन ( अयोग )—इनको सुखपूर्वक आयुको चाहनेवाला व्यक्ति, दूसरी कालरात्रि ( मरण रात्रि ) समझकर त्याग करदे ॥ ४२ ॥

**सैव युक्ता पुनर्युक्के निद्रा देहं सुखायुषा ।**
**योगाभियोगिनां बुद्धिर्निर्मला तपसा यथा ॥ ४३ ॥**

जिस प्रकार निर्मल बुद्धि तत्त्वज्ञानमें लगे—व्यक्तिको शुद्ध सत्त्वके साथ संयुक्त करती है, उसी प्रकार निद्राका समयोग—शरीरको सुखमय आयुके साथ सयुक्त करता है ॥ ४३ ॥

**रात्रौ जागरणं रूक्षं स्निग्धं प्रस्वपनं दिवा ।**
**अरूक्षमनभिष्यन्दि त्वासीनप्रचलायितम् ॥ ४४ ॥**

रात्रिमे जागना रूक्ष ( वातकारक ), और दिनमे सोना स्निग्ध ( कफवर्धक ) तथा बैठे बैठे सोना ( ऊंघना ) न तो रूक्ष है और न अभिष्यन्दि है ॥ ४४ ॥

**ग्रीष्मे वायुचयादानरौक्ष्यरात्र्यल्पभावतः ।**
**दिवास्वप्नो हितोऽन्यस्मिन् कफपित्तकरो हि सः ४५**

ग्रीष्मऋतु मे वायुका सचय होनेसे, आदानकाल होनेसे, रूक्षता होनेसे, तथा रात्रियोके छोटी होनेसे दिनमे सोना हितकारी है । ग्रीष्मको छोडकर अन्य ऋतुवोंमे सोना कफ-पित्तको बढाता है ॥ ४५ ॥

**मुक्त्वा तु भाष्ययानाध्वमद्यस्त्रीभारकर्मभिः ।**
**क्रोधशोकभयैः क्लान्तान् श्वासहिध्माऽतिसारिणः**
**वृद्धबालाबलक्षीणक्षुत्तृट्शूलप्रपीडितान् ।**
**अजीर्ण्यभिहतोन्मत्तान्दि  गोचितानपि ॥ ४७ ॥**
**धातुसाम्यं तथा ह्येषां श्लेष्मा चाङ्गानि पुष्यति ।**

अत्यन्त बोलनेवाले, सवारी करनेवाले, मुसाफरी पैरोसे करनेवाले, मद्यपान—स्त्रीसंभोग अथवा भार उठानेवाले, क्रोध-शोक और भयसे थके, श्वास-हिचकी-आध्मान और अतिसारसे पीडित, वृद्ध, बाल, बलहीन, क्षीण, क्षुधा-तृषा और शूलसे पीडित, अजीर्णरोगी, शस्त्र आदिसे चोट लगानेपर, पागल, जिनको दिनमे सोना सात्म्य है, इनके लिये दिनमे सोना धातु-ओको समान करनेवाला है । और कफ बढ़कर इनके अगोको पुष्ट करता है । कफके बढनेसे अग्निमान्द्य नही होता इन रोगि-योके पक्षमे इनके सिवाय अन्योमे कफवर्धक है ।

यह दिनमे सोना बिनाखायेही करना चाहिये ॥४६॥४७॥—

**बहुमेदःकफाः स्वप्युः स्नेहनित्याश्च नाहनि ॥ ४८ ॥**

जिनके शरीरमे मेद और कफ बहुत हो ( अतिस्थूल हैं ) और नित्यस्नेहका सेवन करनेके अभ्यासी हो, उन पुरुषोंको दिनमें नही सोना चाहिये ॥ ४८ ॥

**विषार्तः कण्ठरोगी च नैव जातु निशास्वपि ।**

विषसे पीडित, कण्ठरोगी, इनको रातमे भी कभी नहीं सोना चाहिये ॥—

---

१ **निद्राके भेद**—
तमोभवा श्लेष्मसमुद्भवा च मन शरीरश्रमसभवा च ।
आगन्तुकी व्याध्यनुवर्तिनी च रात्रिस्वभावप्रभवा च निद्रा ॥

२ सुश्रुतमें ( शारीर. ४. ३४ ) कहा—
(१) हृदय चेतनास्थानमुक्त सुश्रुत ! देहिनाम् ।
तमोऽभिभूते तस्मिंस्तु निद्रा विशति देहिनाम् ॥
हृदय=मस्तिष्क.
(२) यदा तु मनसि क्लान्ते कर्मात्मान क्लमान्विता ।
विषयेभ्यो निवर्तन्ते तदा स्वपिति मानव ॥
चरक सूत्र. २१ ३५

३ **स्वप्न**—मनोवहाना पूर्णत्वाद्दोषैरतिबलैस्त्रिभि ।
स्रोतसा दारुणान्स्वप्नान्काले पश्यति दारुणे ॥
दृष्ट श्रुतानुभूत च प्रार्थित कल्पित तथा ।
भाविक दोषज चैव स्वप्न सप्तविध विदु ॥
चरक. इ. ५. ४१।४३.

४ भेडसहितामे कहा है—
स्वप्नकामो दिवा काममुपविष्ट. शयीत वा ।
प्रस्तीर्णाङ्गस्य जन्तोर्हि श्लेष्मा कोष्ठे प्रवर्तते ॥

५ निद्राविधान दिनमें—
यावत्काल न सुप्त स्याद् रात्रौ स्वप्नाद्यथोचितात् ।
ततोऽर्धमात्र तत्काल दिवा स्वप्नो विधीयते ॥
भुक्त्वा स्वप्न न सेवेत सुस्थोऽप्यसुखितो भवेद् ।
निद्रा सात्म्यीकृता यैस्तु रात्रौ च यदि वा दिवा ।
न तेषा स्वपता दोषो जाग्रन्त वाऽपि जायते ॥

**हलीमकशिरोजाड्यस्तैमित्यगुरुगात्रताः ॥ ४९ ॥**
**ज्वरभ्रममतिभ्रंशस्रोतोरोधाग्निमन्दताः ।**
**शोफारोचकहृल्लासपीनसार्धावभेदकाः ॥ ५० ॥**
**कण्डूरुक्कोठपिटकाकासतन्द्रा गलामयाः ।**
**विषवेगप्रवृत्तिश्च भवेदहितनिद्रया ॥ ५१ ॥**

अहित निद्रा ( मिथ्यायोग-अतियोग-अयोग )के कारण–हलीमक, शिरकी जडता ( शून्यता ), स्तिमिता ( शरीरका गीले वस्त्रमे ढपा प्रतीत होना ), शरीरमे भारीपन, ज्वर, भ्रम, बुद्धिनाश, स्रोतोको बन्द होजाना ( पसीना आदि न आना ), अग्निमान्द्य, शोफ, अरुचि, जी मचलाना, पीनस, आधाशीशी, कण्डू, कोठ, पिटका, कास, तन्द्रा, गलरोग और विषवेग ( अन्नजन्य अजीर्ण जनित आमविष )की प्रवृत्ति-ये अहितकरी निद्रामे होते है ॥ ४९–५१ ॥

**अपच्यमानो बाहुल्यात्स्रोतांस्यावृणुते कफः ।**
**ततः स्रोतःसु रुद्धेषु जायते गात्रगौरवम् ॥ ५२ ॥**
**गुरुगात्रस्य चालस्यमालस्यादतिनिद्रता ।**

अतिनिद्राके कारण अन्नके बहुत बडे भागके न पचनेके कारण कफ स्रोतोको बन्द कर देता है । तब स्रोतोके बन्द हो जानेसे शरीरमें भारीपन आजाता है । शरीरमे भारीपन होनेसे आलस्य होता है, और आलस्यके कारण नीद अधिक आती है । [ शक्त होनेपरभी कार्योमे उत्साह न होना आलस्य कहाता है । ] ॥ ५२ ॥–

**विरेकः कायशिरसोर्वमनं रक्तमोक्षणम् ॥ ५३ ॥**
**धूमक्षुत्तृड्व्यथाहर्षशोकमैथुनभीक्रुधः ।**
**चिन्तोत्कण्ठाऽसुखा शय्या सत्त्वौदार्यं तमोजयः५४**
**रूक्षान्नं चाहितां निद्रां वारयन्ति प्रसङ्गिनीम् ।**

**चिकित्सा**—शरीर और शिरका विरेचन ( बस्ति, विरेचन, शिरोविरेचन ), वमन, रक्तमोक्षण, धूम्रपान, भूख, प्यास, पीडा, हर्ष, शोक, मैथुन, भय, क्रोध, चिन्ता, उत्कण्ठा, आराम न देनेवाला बिस्तर, सत्त्वगुणकी प्रबलता, तमोगुणका नाश, रुक्ष अन्न, ये प्रसगजन्य अहित ( अतिनिद्रा ) निद्राको दूर करते हैं ॥ ५३ ॥ ५४ ॥–

**एत एव च विज्ञेया निद्रानाशस्य हेतवः ॥ ५५ ॥**
**कालशीलक्षयो व्याधिर्वृद्धिश्चानिलपित्तयोः ।**

उपरोक्त इनकोही निद्राके नाशको कारण जानना चाहिये । इनके अतिरिक्त, काल, शील, धातुक्षय, रोग, वातवृद्धि और पित्तवृद्धिभी निद्रानाशमे कारण है । ( आदि शब्दसे वृद्धावस्था आदि कारण लेने चाहिये ) ।

—क्षयसे-कफका क्षय ग्रहण करना चाहिये । इनके अतिरिक्त-कार्यमे लगातार लगे रहनेसे, वायु प्रकृति होनेसे भी निद्रा नहीं आती ॥ ५५ ॥–

**नि[illegible]र्दशिरोगौरवजृम्भिकाः ॥ ५६ ॥**
**जाड्यग्लानिभ्रमापक्तितन्द्रा[illegible]गाश्च वातजाः ।**

निद्रानाशसे उत्पन्न होनेवाले रोग—निद्रानाशसे अगोका टूटना, शिरमें भारीपन, जम्भाईका आना, जड़ता ( ज्ञानभ्रंश ), ग्लानि, भ्रम, आहारका न पचना, तन्द्रा और वातजन्यरोग होते हैं ॥ ५६ ॥–

**कफोऽल्पो वायुनोद्धूतो धमनीः संनिरुध्य तु ॥५७॥**
**कुर्यात्संज्ञापहां तन्द्रां दारुणां मोहकारिणीम् ।**

तन्द्राका लक्षण—थोडा कफ वायुसे प्रेरित होकर जब धमनीयोको बन्द करके सज्ञाका नाश करदेता है, तब दारुण मोहकारक तन्द्रा उत्पन्न होती है ॥ ५७ ॥–

**उन्मीलितविनिर्भुग्ने परिवर्तिततारके ॥ ५८ ॥**
**भवतस्तत्र नयने स्रुते लुलितपक्ष्मणी ।**

पुतलीया कुछ खुली, कुछ बन्द, टेढी, आखोसे थोडासा अश्रुजल बह रहा हो, पलकोके बाल चचल हो यह अवस्था तद्राकी है ।

**वक्तव्य**—शार्ङ्गधरमें कफ-तम और वायु इनके कारण तन्द्रा आती है ऐसा कहा है ॥ ५८ ॥–

**अर्धत्रिरात्रात्सा साध्या न सा साध्या ततःपरम्॥५९॥**

साढ़ेतीन दिन तक तन्द्रारोग साध्य है, इसके पीछे तन्द्रा असाध्य है ॥ ५९ ॥

**यथाकालमतो निद्रां रात्रौ सेवेत सात्म्यतः ।**

इसलिये यथा समय रात्रिमे सात्म्यानुसार निद्राका सेवन करें।

**वक्तव्य**—स्वस्थ युवा व्यक्तिको छह से आठ घण्टे रातमें ( १० बजेसे ५ बजे प्रात तक ) नीद लेना पर्याप्त है । बच्चो को १२ से १८ घण्टे अवस्थानुसार निद्रा चाहिये ॥–

**असात्म्याज्जागरादर्धं प्रातः स्वप्यादभुक्तवान् ॥६०॥**

जिस रात्रिमे असात्म्यपूर्वक नीद न आई हो, जितने समय जागा हो, उससे आधा समय बिना भोजन किये प्रात· (दिनमे) सोये । अर्थात् यदि दो घण्टा जागे तो एक घण्टे प्रात· सोये । बिना भोजन किये ॥ ६० ॥

**शीलयेन्मन्दनिद्रस्तु क्षीरमिक्षुरसं रसम् ।**
**आनूपौदकमांसानां भक्ष्यान् गौडिकपैष्टिकान् ॥६१॥**
**शालीन्मद्यानि माषांश्च किलाटान्माहिषं दधि ।**
**अभ्यङ्गोद्वर्तनस्नानमूर्धश्रवणपूरणम् ॥ ६२ ॥**
**चक्षुषस्तर्पणं लेपं शिरसो वदनस्य च ।**
**प्रवाते सुरभौ देशे सुखां शय्यां यथोचिते ॥ ६३ ॥**
**संवाहनं स्पर्शसुखं चित्तज्ञैरनुजीविभिः ।**
**सर्पिः क्षीरानुपानं च जीवनीयैः शृतं पिबेत् ॥ ६४ ॥**
**कान्ताबाहुलताऽऽश्लेषो निर्वृत्तिः कृतकृत्यता ।**
**मनोनुकूला विषयाः कामं निद्रासुखप्रदाः ॥ ६५ ॥**

जिसे वायु आदिके कारण नीद थोड़ी आती हो, वह दूध, गन्नेका रस, मास रस, आनूप मास, औदक मास, गुड़ और पिठ्ठिसे बने भक्ष्योको, चावलोके बने मद्योको, माषोको ( पाठान्तरमे दूसरे मद्योको), किलाटोको, भैसकी दहीको, अभ्यग, उद्वर्तन, स्नान, शिर और कानमें तेल लगाना, आखोकी तर्पण, शिर और मुखपर सुगन्धित द्रव्योका लेप, सामनेकी वायुमें,

सुगन्धित स्थानपर, सुखदायक यथोचित स्थानपर शय्या (विस्तर) लगाना, सुखदायक सवाहन (मुट्ठी भरवाना, बदनको दबवाना) मनको समझनेवाले मित्रोसे करवाना, जीवनीय गण [जीवक, ऋषभक, मेदा, महामेदा, काकोली, क्षीरकाकोली, पयस्या, विदारी, शतावरी] से पकाये घृतको पीकर पीछेसे दूधका अनुपान करना, स्त्रीकी बाहुओका आलिंगन, सुख-दु खादिसे मुक्त होना, कार्योका सम्पूर्ण करना, (शान्तचिन्त) इच्छानुकूल विषय, पर्याप्त सुखदायक निद्राको देते हैं ॥

**वक्तव्य**—भैसकी[1] दही गायसे अधिक शीतल, स्नेहमे अधिक, नीद लानेके उत्तम है। किलाट–दूधको फाडकर पकाने से जो ठोसभाग बनता है वह किलाट है ॥ ६१–६५ ॥

**ब्रह्मचर्यरतेर्ग्राम्यसुखनिस्पृहचेतसः।**
**निद्रा संतोषतृप्तस्य स्वं कालं नातिवर्तते ॥ ६६ ॥**

ग्राम्यसुख (सभोग)से निवृत्त चित्तवाले जितना मिलजाये उसमें सतोष माननेवाले ब्रह्मचारीमे भी मैथुनकी इच्छा होनेपर निद्रा अपनी कालका अतिक्रमण नहीं करती–अर्थात् अपने समयपर उसे भी अवश्य आती है ॥ ६६ ॥

**एतान्येव च भूयिष्ठं निद्रालुः परिवर्जयेत् ॥ ६७ ॥**

जिसको अधिक नीद आती हो, वह मनुष्य इन कारणोका अविकत परित्याग करे ॥ ६७ ॥

**कालस्वभावाऽऽमयचित्तदेह-**
**खेदैः कफागन्तुतमोभवा च।**
**निद्रा बिभर्ति प्रथमा शरीरं**
**पापात्मिका व्याधिनिमित्तमन्या ॥ ६८ ॥**

नीद सात प्रकारकी है[2]—(१) कालस्वभावसे, (२) व्याधिविशेषसे, (३–४) चित्त और शरीरके दु खसे, (५) कफके द्वारा संज्ञावह स्रोतोके रुक जानेसे, (६) आगन्तुज कारणसे और (७) तमगुणकी अधिकतासे उत्पन्न होती है। इनमे प्रथम कालस्वभावसे उत्पन्न होनेवाली शरीरको धारण करती है। अन्तगा तमोभुवा पाप्मा (दुष्टा) है। शेष पाचो व्याधिके कारणसे उत्पन्न होती हैं ॥ ६८ ॥

**ग्राम्यधर्मप्रवृत्तौ तु रजस्वलामनिष्टाचारामशस्तामतिस्थूलामतिकृशां गर्भिणीं सूतिकामनुत्तानां विकृताङ्गीं गणिकामप्रजसं दुष्टयोनिमन्ययोनिमन्यस्त्रियं विशेषाच्च वयोवर्णवृद्धां सगोत्रां गुरुमित्रबन्धुभृत्यपत्नीं वर्णिनीं, तथा चैत्यचत्वरचतुष्पथोपवनश्मशानायतनसलिलौषधिद्विजगुरुसुरनृपालयेष्वहनि गोसर्गे मध्यन्दिनेऽर्द्धरात्रे पर्वदिनेष्वनङ्गे, पिपासुरप्रणीतसंकल्पो वा न गच्छेत्[3] ॥ ६९ ॥**

मैथुन कर्ममे–रजस्वला, रूप आदिसे अप्रिय, निन्दित आचरणवाली, अप्रशस्त, अतिस्थूल, अतिकृश, गर्भवती, प्रसूता, पीठके भार उत्तान न लेटे, विकृत अगोवाली, वेश्या वन्ध्या (या जिसका पुत्र जीता न हो), दूषितयोनी, अन्य योनी (पशु आदिकी योनी), परस्त्री, विशेषकर आयु-वर्णमे वृद्ध, समान गोत्रवाली, गुरु-मित्र-बन्धु-या नौकरकी पत्नी, ब्रह्मचारिणी, इनके साथ मैथुन कर्ममे प्रवृत्त न हो। तथा–चैत्य, चौराहा, चत्वर (तीन मार्ग जहा मिले या चौपाल), बगीचा, श्मशान, वधस्थान, जल, औषध, ब्राह्मण, गुरु, देवता, राजगृहमे, दिनके समय, गोसर्ग (रात्रिके अन्तिम प्रहरमे–ऊषाकालमे), मध्याह्नमे, आधी रातमे, पर्वदिन (चतुर्था, अष्टमी, पूर्णिमा या अमावस), अनङ्गो (योनीको छोडकर हाथ ऊरु आदि)मे मैथुन कर्म नहीं करना चाहिये। प्यास लगी होनेपर और बिना सकल्पके (इच्छा उत्पन्न हुए बिना)भी मैथुन नहीं करना चाहिये ॥ ६९ ॥

**विशेषेण चातिव्यवायितां गर्भिणीं नवप्रसूतामृतुमतीं संवृतयोनिं च न विपरीतव्यवाये योजयेत् ७०**

अतिव्यवायता (अत्यन्त मोटी या अतिकामनावाली), गर्भवती, जिसका बच्चे हुए थोडे दिन हुवे हैं (जबतक प्रसवकालके पीछे जानेवाला रक्त जाताहो–लगभग १½ मासतक), जिसको ऋतु न आया हो (बाला) अथवा ऋतुमती तथा सवृत योनी-(जिसका योनिच्छद सामनेसे बन्द हो)के साथ विशेषकर मैथुन न करे। स्त्रीको विपरीत व्यवायमे न लगाये-अर्थात् स्त्रीसे पुरुषकर्म न कराये ॥ ७० ॥

**मूर्धादिघातं च परिहरेत्। न च निषेकाभिमुखं शुक्रं धारयेत् ॥ ७१ ॥**

मैथुन करते समय शिरपर चोट न करे। जब शुक्र योनिमे क्षरण होनेके अभिमुख हो तब उसे नहीं रोकना चाहिए (उसे बाहर निकलने ही देना चाहिए)।

---

१ **भैसका दूध**—महिषीणा गुरुतर गव्याच्छीततर पय।
स्नेहान्न्यूनमनिद्राय हितमत्यग्नये च तत् ॥
चरक. सूत्र २७. २१९

निद्राकर शीततर गव्यात् स्निग्धतर गुरु ॥
सुश्रुत सूत्र ४५ ५६

नष्टदुग्धस्य पक्वस्य पिण्ड प्रोक्तो किलाटक।
'तमोभवामाहुरघस्य मूलम्' ॥
चरक. सूत्र २१ ५९

२ निद्रा तु वैष्णवी पाप्मानमुपदिशन्ति, सा स्वभावत एव सर्वप्राणिनोऽभिस्पृशति। तत्र यदा सज्ञावहानि स्रोतासि तमोभूयिष्ठ श्लेष्मा प्रतिपद्यते तदा तामसी नाम निद्रा भवत्यनवबोधिनी, सा प्रलयकाले; तमोभूयिष्ठानामह सु निशासु च भवति, रजोभूयिष्ठानामनिमित्तं, सत्त्वभूयिष्ठानामर्धरात्रे, क्षीणश्लेष्मणामनिलबहुलाना मन.शरीराभितापवता च नैव, सा वैकारिकी भवति ॥ सु. शा. ४. ३३

३ दिनमे मैथुन करना शास्त्रमे भी निषेध है "प्राण एव प्रस्कन्दन्ति ये दिवा रत्या सयुजन्ते"। महाभारतमें भी सत्यवतीने विचित्रवीर्यकी पत्नियोको रात्रिमेभी भगवान व्यासकी प्रतीक्षा करनेके लिये कहा–"अप्रमत्त प्रतीक्ष्यैन निशीथे त्वामागमिष्यति'॥ परन्तु डाक्टर कोवन आदि दिनका समय पसन्द करते ह, वह ठीक नहीं।
गुरो सुता मित्रभार्यां स्वामिसेवकगेहिनीम्।
यो गच्छति पुमाँल्लोके तमाहुर्ब्रह्मघातिनम् ॥

**वक्तव्य**—उपस्थित शुक्रको रोकनेसे नपुंसकता, तथा वृषणोमे दर्द, वक्षणमे आनाह होता है ॥ ७१ ॥

**मनःशरीरस्थितिमात्रमेव**
**सेवेद्व्यवायं न च तत्परः स्यात् ॥ ७२ ॥ इति ।**
**भवति चात्र—**

**विश्रब्धहृष्टो रहसि तत्कामस्तरुणः पुमान् ।**
**समस्थिताङ्गः सुरभिर्मुक्तमूत्रादिरव्यथः ॥ ७३ ॥**
**नानाशितो नात्यशितो वृष्याणां तर्पितस्त्र्यहात् ।**
**नारीं नारीगुणैर्युक्तां सहपूर्वगुणां व्रजेत् ॥ ७४ ॥**

जितने सम्भोगसे मन और शरीरमे स्थिरता ( बेचैनी या निर्बलता न हो ) उत्पन्न हो, उतनाही सम्भोग करे। इससे अधिक ( इससे आगे ) मैथुन न करे। ( जहातक मनमे प्रसन्नता और शरीरमे स्थिरता रहे–वहातक सम्भोग करना चाहिये )।

इसमे श्लोक भी हैं—

विश्वासके साथ, प्रसन्नचित्त, एकान्तमे, जिसके साथ मैथुन करना है उसकी कामना करते हुए, युवा, ठीक प्रकार स्थित अगोवाला, सुगन्धित माल्यादिको धारण करके, मूत्रादिका त्याग-करे, स्वस्थ, विनाभोजन न किये, न बहुत भोजन करके, सम्भोगसे तीन दिन पूर्व वृष्य आहारोसे तृप्त होकर पुरुष वय-रूप-शील-गुण-कुल आदि स्त्री गुणोंसे युक्त तथा विश्वास, प्रसन्नचित्त आदि पूर्वकथित गुणोसे युक्त स्त्रीके साथ सम्भोग करे ॥ ७२-७४ ॥

**त्र्यहाद्वसन्तशरदोः पक्षाद्वृष्टिनिदाघयोः ।**
**सेवेत क : हेमन्ते शिशिरे बली ॥ ७५ ॥**

वसन्तमें और शरद्मे भी ( समान बल होनेसे ) दो दिनके अन्तरसे, वसन्तके अन्तमे अर्थात् ग्रीष्ममे पन्द्रह दिनके अन्तरसे, इसीप्रकार वर्षाकालमे पन्द्रह दिनके अन्तरसे, हेमन्त और शिशिरमे बलवान व्यक्ति इच्छानुसार कामका सेवन करे ॥७५॥

**स्नानाङ्गरागव्यजनेन्दुपाद-**
**मांसासवक्षीररसान् रसालाम् ।**
**भक्ष्यान्सि न्सलिलं सुशीतं**
**सेवेत निद्रां च रतान्ततान्तः ॥ ७६ ॥**

मैथुनके अन्तमे थका हुवा व्यक्ति-स्नान, अगराग ( चन्दन आदिका लेप ), पंखा, चन्द्रमाकी किरणे, मास, आसव, दूध, मासरस, रसाला, शर्कराबहुल भक्ष्योका, शीतल जलका और निद्राका सेवन करे ॥ ७६ ॥

**स्त्रीसंसर्गाद्धि सद्यः स्यात्क्लीबता बलिनामपि ।**
**एवं त्वाप्याय्यते शीघ्रं तेषां शुक्रं च धाम च ॥७७॥**
**दृष्ट्याऽऽयुरोजःशुक्राणां क्षयं मेढ्राश्रयान् गदान् ।**
**वायोः कोपमधर्मं च मूढः प्राप्नोत्यतोऽन्यथा ॥ ७८ ॥**

स्त्रीसम्भोगसे–बलवान व्यक्तियोमे भी तुरन्त नपुंसकता ( कमजोरी ) जरूर आती है। इस प्रकार उपरोक्त विधि करनेसे इनका शुक्र और शुक्रस्थान ( अण्ड–शुक्रोत्पादक स्थान ) शीघ्र पुष्ट हो जाता है। इससे विपरीत अवस्थामे आयु-ओज और शुक्रका क्षय, मेहनके रोग, वायुका कोप, और अधर्म मूढ व्यक्तिको होता है।

**वक्तव्य**—धामका अर्थ बल भी हो सकता है। चरकमे बल पढा है। शुक्र और बल दोनो बढते हैं ॥ ७७ ॥ ७८ ॥

**उत्तानो वेगरोधी वा वृद्धिमेहाश्मशर्कराः ।**
**तिमिरादिगदोत्पत्तिं मूर्धाद्याहननाद्ध्रुवम् ॥ ७९ ॥**

पुरुषके उत्तान लेटकर ( स्त्रीके पुरुष कर्म करनेपर सम्भोग करनेसे ), अथवा उपस्थित शुक्रवेगको रोकनेसे आन्त्रवृद्धि ( या वृद्धिरोग ), प्रमेह, अश्मरी और शर्करा उत्पन्न होती है। सम्भोग समयमे स्त्रीके मूर्धा ( शिर ) आदिपर आघात करनेसे निश्चित रूपमे तिमिर आदि ( ऊर्ध्वजत्रुगत ) रोगोंकी उत्पत्ति होती है ॥ ७९ ॥

---

१ क्षरणाभिमुख शुक्रको रोकनेसे नपुसकता होती है–इसीसे चरकमें ( सू. स्था. अ २५ ) कहा कि "शुक्रवेगनिग्रह. षाण्ढ्यकराणा श्रेष्ठतम" अधिक नवेगान्धारणीय ( सूत्र ७ ) अध्यायमें शुक्रवेगरोधजनित रोगोंको देखिये।

शुक्रात्तत्स्रवण गुह्यवेदना श्वयथुर्ज्वरः ।
हृद्व्यथामूत्रसङ्गाङ्गभङ्गवृद्ध्यश्मषण्ढता· ॥
वाग्भट्ट सू. ४।२०. २१

२ अ. सं. उत्तरस्थानमें–"तस्याधा यस्य हृदय विशतीव वराङ्गना" इससे आरभ करके–"कान्तानुवृत्तिपरमा सा स्त्री वृषतमा मता ॥"–एव चरकमें–वाजीकरण देखिये।

३ भेडसहितामें–"ऋतावृतौ यथा काल मैथुन तु समाचरेत्। वर्षासु नवरात्रात्तु दशरात्राच्छरद्यपि। पञ्चाहाच्छीतसमये–सप्ताहाच्छिशिरे तथा। पक्षाद् वसन्ते ग्रीष्मे तु मासि मासि समाचरेत्। निदाघे पश्चिमे मासि मैथुन न समाचरेत् ॥"

सुश्रुतमें–देखिये चि. अ. २४. ११३

४ सुश्रुतमें ( चि २४.१३२ )–

भक्ष्या· सशर्करा. क्षीर ससित रस एव च ।
स्नानं सव्यजन स्वप्नो व्यवायान्ते हितानि तु ।
गत्वा, स्नात्वा पय पीत्वा रसं वाऽनुशयीत ना ।
तथाऽऽप्याय्यते भूय शुक्र च बलमेव च ॥

५ उत्ताने च भवेच्छीघ्र शुक्राश्मर्यास्तु सभव ।
सु चि. २४. १२९

विपरीतरसप्राप्त्या लिङ्गे दाह प्रजायते ।
कार्श्यं च सर्वगात्रेषु तत्प्रतीकार उच्यते ॥ १ ॥
प्रत्यग् बस्ति निबध्यैव लिङ्गात् चूषणमाचरेत् ।
क्षरणे तस्य सजाते स्नापयेच्छीतलाम्बुना ॥ २ ॥
कोलनिर्यासमादाय पाययेत्त सशर्करम् ।
शाल्मलीदूर्वयोर्मूलरस पायसमाशयेद ॥

**भ्रमक्लमोरुदौर्बल्यबलधात्विन्द्रियक्षयाः ।**
**अपर्वमरणं च स्याद्विशेषेणातिमैथुनात् ॥ ८० ॥**

अतिमैथुनसे—भ्रम, क्लम, ऊरुकी निर्बलता, बल, धातु और इन्द्रियोंका क्षय, और विशेषकर अकाल मृत्यु होती है ॥ ८० ॥

**न चर्ते षोडशाद्वर्षात्सप्ततेः परतो न च ।**
**आयुष्कामो नरः स्त्रीभिः संयोगं कर्तुमर्हति ॥ ८१ ॥**

सोलह वर्षकी आयुसे पहले और सत्तर सालकी आयुके पीछे आयुकी चाहना रखनेवाली पुरुषको स्त्रियोंके साथ संयोग नहीं करना चाहिये ॥ ८१ ॥

**अतिबालो ह्यसंपूर्णसर्वधातुः स्त्रियं व्रजन् ।**
**उपतप्येत सहसा तडागमिव काजलम् ॥ ८२ ॥**

सोलह वर्षसे पूर्व असम्पूर्ण धातुओंवाला अत्यन्त बालक स्त्रीके सहवास करनेसे एकदमसे सूख जाता है, जिसप्रकार थोडे पानीवाला तालाव सूर्यकी किरणोंसे तुरन्त सूख जाता है ॥ ८२ ॥

**शुष्कं रूक्षं यथा काष्ठं जन्तुजग्धं विजर्जरम् ।**
**स्पृष्टमाशु विशीर्येत तथा वृद्धः स्त्रियं व्रजन् ॥ ८३ ॥**

सूखी, रूक्ष, कीडोंसे खाया, जर्जरित हुवा वृक्ष जिसप्रकार हाथके छूने मात्रसे नष्ट होजाता है, उसीप्रकार सत्तर सालके उपरान्त स्त्रीके साथ सम्भोग करनेसे वृद्ध नष्ट होजाता है ॥ ८३ ॥

**कायस्य तेजः परमं हि शुक्र-**
**माहारसारादपि सारभूतम् ।**
**जितात्मना तत्परिरक्षणीयं**
**ततो वपुः सन्ततिरप्युदारा ॥ ८४ ॥**

शरीरका उत्कृष्ट तेज शुक्र है, और शुक्रही आहारसारकाभी सारभूत है। संयमी बनकर इस शुक्रकी रक्षा करना चाहिये। इस शुक्रकी रक्षासे ही शरीर उत्कृष्ट एवं उत्तम सन्तति होती है ॥ ८४ ॥

**अप्रमत्तो भजेद्भावांस्तदात्वसुखसंज्ञकान् ।**
**सुखोदर्केषु सज्जेत देहस्यैतदलं हितम् ॥ ८५ ॥**

सावधान विवेकी होकर ( तात्कालिक सुखदायक स्त्री आहार आदिमें ) पदार्थों ( विषयों ) का सेवन करे। परिणाममें सुख देनेवाले ( अदृष्टमें सुखदायक तप-दान आदिमें ) पदार्थोंका आश्रय करे। इतना देहके हितके लिये पर्याप्त है ॥ ८५ ॥

**प्रज्ञापराधोऽसात्म्यार्थसंयोगः कालवैकृतम् ।**
**हितेऽपि ऽहारे योजयन्त्यामयैर्नरम् ॥ ८६ ॥**

हितकारक आहारके सेवन करनेपर भी, प्रज्ञापराध, असात्म्यार्थ संयोग, और कालविकृति ये तीन कारण पुरुषको रोगोंसे युक्त करते है, रोगी बनाते हैं।

—प्रज्ञापराध-बुद्धि, स्मृति, धैर्यके नष्ट हो जानेसे अशुभ कार्य मनुष्य करता है, उसे अपराध कहते हैं। असात्म्यार्थ संयोग—यह तीन प्रकारका है, अतियोग, अयोग (हीनयोग) और मिथ्यायोग। यह पंच ज्ञानेन्द्रियोका विषयके साथ संयोग होता है। जिसप्रकार आंखसे बहुत अधिक देखना, बहुत पढ़ना, तेज रूपोको देखना, अतियोग है। बिल्कुल न देखना अयोग है। बारीक अक्षर पढ़ना, थोड़े प्रकाशमें पढ़ना, सीनापरोना करना यह मिथ्यायोग है। इसीप्रकार कान, नाक, त्वचा, जिव्हाका। कालविकृति—शीतकालमें—अधिक शीत होना, शीतका न होना, या शीत कालमें उष्णिमाका होना—कालविकृति है। इसीप्रकार वर्षा—और ग्रीष्ममें ऋतुका अतियोग, अयोग, मिथ्यायोग होता है। विस्तारके लिये चरक. शा. १ १०२, १०८, ११९, १२६ देखे ॥ ८६ ॥

**नापथ्यसेविनं सद्यः प्रबाधन्ते तदा मलाः ।**
**प्रकोपं प्रतिबध्नन्ति भिन्नैर्दूष्यादिभिर्यदा ॥ ८७ ॥**
**न च सर्वोपचारोऽपि सर्वदा सर्वदोषहृत् ।**
**न हि सर्वाण्यपथ्यानि तुल्यदोषाणि नैव च ॥ ८८ ॥**
**सर्वे तुल्यबला दोषा न सर्वाणि वपूंषि च ।**
**व्याधिक्षमत्वे शक्तानि यतोऽपथ्यं तदेव तु ॥ ८९ ॥**

अपथ्य सेवन करनेवालोमें सब मल तुरन्त रोगोत्पादक नहीं होते, जबकि असमान दूष्यादि-इनके प्रकोप होनेमें विघ्नकारक हो जाते हैं। ( यथा—आनूपदेशमें पित्तप्रकोपक अपथ्य सेवन करनेसे रोग तुरन्त उत्पन्न नहीं होते )। सब प्रकारका अपथ्य सदा सब दोषकारक नहीं होता। सब अपथ्य समान दोषवाले नहीं होते ( एकही दोषसे कुपित नहीं होते ) और न सब दोष एक समान बलवाले है। और सब शरीर रोगोंके सहनेमें समर्थ नहीं होते ॥ ८७–८९ ॥

**गच्छत्यपथ्यतमतां तुल्यदूष्यादिवर्धितम् ।**

क्योंकि यह अपथ्य—समान दूष्यादिसे बढ़कर और भी अधिक अपथ्यरूप हो जाता है ॥—

**त एव च पुनर्दोषा हेतुभिर्बहुभिश्चिताः ॥ ९० ॥**
**मिथो विरुद्धा बलिनो दीर्घकालानुबन्धिनः ।**
**सर्वे समं प्रकुप्यन्ति प्राप्याल्पमपि कारणम् ॥ ९१ ॥**
**प्राणायतनमार्गा गम्भीराः सर्वमार्गगाः ।**
**देहेऽहितोचिते ते स्युश्चिरादप्याशुकारिणः ॥ ९२ ॥**

बहुतसे कारणोंके कारण एकत्रित हुए, बलवान, लम्बे समयतक बने रहनेवाले, परस्परविरोधि येही दोष थोड़ेसेभी कारणको पाकर सब दोष एकसाथ प्रकुपित होकर, हृदय आदि प्राणायतनोंका आश्रय लेकर, गम्भीर धातुओंमें प्रविष्ट, सम्पूर्ण स्रोतोंमें व्याप्त होकर, अहितोचित शरीरमें ( अपथ्यवाले शरीरमें ) देरसे रहनेपर भी शीघ्र रोगोत्पादक बन जाते हैं ॥ ९०–९२ ॥

---

१ विस्तारके लिये देखिये—चरक. सूत्र. २८ ४०. "तदात्वसुखसंज्ञेषु भावेष्वज्ञोऽनुरज्यते ॥"

२ देखिये चरक सूत्र. अ. २८—७

३ तदेव ह्यपथ्य देश—काल-संयोग-वीर्यप्रमाणातियोगाद् भूयस्तरमपथ्य संपद्यते। चरक. सू २८—७.

४ स एव दोषः ससृष्टयोनिर्विरुद्धोपक्रमो गम्भीरानुगत चिरस्थितः प्राणायतनसमुत्थो मर्मोपघाती कष्टतम. क्षिप्रकारितमश्च संपद्यते ॥ चरक सूत्र. २८. ७

**अहितान्यपि चान्येषामभ्यासादुपशेरते ।**
**दोषाश्चैषां क्षयं यान्ति कर्म वातातपादिभिः ॥९३॥**

कईयोमे अभ्याससे ( निरन्तर सेवनसे ) अहित भी अनुकूल बन जाते हैं। इन पुरुषोमे-कर्म ( दौड़ना, लंघन आदि ), वायु, आतप (धूप) आदिसे दोष नष्ट हो जाते है ॥ ९३ ॥

**भिन्नाहारवयःसात्म्यप्रकृतीनां समं भवेत् ।**
**एको विकृतवाय्वादियुगपत्सेवनाद्गदः ॥ ९४ ॥**

भिन्न आहार, भिन्न वय, भिन्नसात्म्य, और भिन्न प्रकृतिवालोंमे भी एक ही समयमे वायु जल आदि विकृतके एकसाथ सेवन करनेसे एक समान रोग होता है ॥ ९४ ॥

**वातादीनां तु विकृतिर्विकृताद्ग्रहचारतः ।**
**भौमान्तरिक्षदिव्येभ्य उत्पातेभ्यश्च जायते ॥ ९५ ॥**
**सम्भवः पुनरेतेषां कर्मणः सामुदायिकात् ।**

विकृत ग्रह आदिके कारणसे और पृथ्वी-अन्तरिक्ष एवं दिव्य ( चन्द्र-सूर्य आदि )के उत्पातसे-वायु-जल-देश-कालमे विकृति होती है । इनमे विकृति पूर्वजन्ममे कृत और इस जन्ममे किये कर्मोंके सम्मिलित होनेसे उत्पन्न होती है ॥ ९५ ॥-

**दुष्टो वायुरभिष्यन्दी स्तिमितोऽत्युष्णशीतलः ॥९६॥**
**कुण्डली भैरवरवः परुषोऽनार्तवो बली ।**
**अन्योन्यव्याहतगतिः पांसुबाष्पविषान्वितः ॥ ९७ ॥**

दूपितवायु-अभिष्यन्दि ( मलिनताके कारण स्रोतोंका स्रावक ), स्तिमित ( वेगरहित-स्थिर ), अत्यन्त गरम, अत्यन्त शीतल, कुण्डली ( आवर्तवाला-घूमरोवाला ), भैरवरव, (भीषण शब्द वाला ), परुष ( कठोर ), अनार्तव ( ऋतुके अनुकूल नही ), बलवान, परस्पर-एक दूसरी दिशासे आर्द्र वायुके कारण अवरुद्ध गतिवाला, धूलि, भाप और विषसे युक्त होता है ॥९६॥९७॥

**रसवर्णादिविकृतमपक्रान्तविहङ्गमम् ।**
**निन्दितप्रभवं तोयमुपक्षीणजलाशयम् ॥ ९८ ॥**

दूषितजलके रस-वर्ण-आदि विकृत हो जाते हैं । दूषितजलमेसे जलचर पक्षी भाग जाते हैं । इसमे निन्दित कीट आदि उत्पन्न हो जाते हैं। जलमें रहनेवाले जलचर-मछली आदिक्षीण हो जाते हैं ॥ ९८ ॥

**मक्षिकामूषिकाव्यालबहूत्पातप्रदूषितः ।**
**देशोऽपथ्यान्नबहुलो नष्टधर्ममहौषधिः ॥ ९९ ॥**

दूषित देशमे-मक्खी, चूहे, व्याल ( हिंसक पशु-सर्प आदि) बहुत उत्पात करते हैं । इस देशमे अधिकत अपथ्यकारी अन्न उत्पन्न होता है, धर्म और दिव्य औषधिया इस देशमे नष्ट हो जाती हैं ॥ ९९ ॥

**विपरीतोऽतिहीनलिङ्गो यथायथम् ।**
**एते दुष्परिहारत्वादहितायोत्तरोत्तरम् ॥ १०० ॥**

दूषितकाल-वास्तविक कालमे विपरीत लक्षणोवाला, अतिलक्षणोवाला या हीन लक्षणोवाला होता है । ये उत्तरोत्तर-दुष्परिहार्य ( छोड़नेमे अशक्य ) होनेसे अहितकारक समझने चाहिये ।

**वक्तव्य**—वायु, जल, देश और कालमें वायुसे जल, जलसे देश, और देशसे काल छोडनेमें अशक्य है । वायुसे बचनेके लिये-कमरा बन्द कर सकते है-कमरेमे सुगन्ध कर सकते है, जलको उबालकर पी सकते हैं । देशके लिये अन्य स्थानमे जा सकते हैं । परन्तु काल तो सब स्थानोमे व्याप्त है । इसी लिये कहा है कि "कालो हि जनान्प्रसारितकरो गृह्णाति दूरादपि" । कालसे बचना अत्यन्त कठिन है ॥ १०० ॥

**येषामनियतं कर्म तस्मिन्काले सुदारुणे ।**
**कर्म पञ्चविधं तेषां योज्यं तद्वद्रसायनम् ॥ १०१॥**
**शस्यते देहवृत्तिश्च भेषजैः पूर्वमुद्धृतैः ।**
**ब्रह्मचर्यं दया दानं सदाचाररतिः शमः ॥ १०२ ॥**
**सद्धर्मः सत्कथा पूजा देवर्षीणां जितात्मनाम् ।**
**देशानामविपन्नानां साधूनां च निषेवणम् ॥ १०३॥**
**दैवव्यपाश्रयं चेष्टं कर्म जीवितरक्षणम् ।**

इस अत्यन्त कठिन समयमे जिनका पूर्वजन्म कृतकर्म अनिश्चित फलदायक है, उनके लिये वमनविरेचन-आस्थापन-अनुवासन और शिरोविरेचन यह पाच प्रकारका कर्म करना चाहिये, रसायनोका उपयोग करना चाहिये । वायु आदिके विकृत होनेसे पूर्व उखाडी औषधियोसे देहका पोषण करना चाहिये । ब्रह्मचर्य, दया, दान, सद्वृत्तका पालन, शम ( विषयोमे शान्ति ), सत्य धर्म, उत्तम कथाका सुनना, सयमी-देवर्षियोकी पूजा करनी चाहिये । अदूषित देशोका और साधुओंका सेवन करना चाहिये । जीवनकी रक्षाके लिये जो दैवव्यपाश्रय ( बलि-होम-उपहार-मणि आदि ) चिकित्सा कर्म हो उसे भी करना चाहिये ॥ १०१-१०३ ॥-

**हेमन्तादिषु कुर्वीत स्वं स्वं चाकालिकेष्वपि ॥ १०४॥**
**विधिं तच्छीलनं यस्माच्छीतादिद्वन्द्वकारितम् ।**
**ऋतुचर्या हि शीतोष्णवृष्टिदोषप्रतिक्रिया ॥ १०५ ॥**
**अत एवर्तुचर्यायां हेमन्तशिशिरौ समौ ।**

अकाल ( विना वास्तविक समयके ) समयमे होनेवाली हेमन्त आदि ऋतुवोंमें-इन ऋतुओंकी अपनी अपनी विधि वरतनी चाहिये । इस विधिके अभ्याससे-शीत आदि द्वन्द्वोका प्रतीकार होता है । क्योकि ऋतुचर्याका अर्थ शीत-उष्ण-वर्षा-इनके दोषोका प्रतीकार करना है। इसी लिये ऋतुचर्यामें हेमन्त और शिशिर ऋतुमें समान ऋतुचर्या कही है ॥

**वक्तव्य**—ऋतुचर्याका अभिप्राय ऋतुके अनुसार आचरण करनेसे है, न कि महीनोके अनुसार । इसलिये यदि ज्येष्ठ-आषाढमे हेमन्तके समान शीत ऋतु आये तो उसमे हेमन्त विधि वरतनी चाहिये । शिशिर ऋतुमें हेमन्तके समान ठण्डक होती है, इसलिये इसमे हेमन्तकी विधि पालन करने को कही है ॥ १०४ ॥ १०५ ॥-

---

१ "वैगुण्यमुपपन्नाना देशकालानिलाम्भसाम्। गरीयस्त्व विशेषेण हेतुमत्सम्प्रचक्षते ॥" चरक वि. ३. १३ । विस्तारसे चरक विमान तृतीय अध्याय देखिये ।

**सर्वप्राणभृतां नित्यमायुर्युक्तिमपेक्षते ॥ १०६ ॥**
**दैवे पुरुषकारे च स्थितं बलाबलम् ।**

सब प्राणियोकी आयु प्रतिदिन युक्तिकी अपेक्षा रखती है । इस आयुका बल और निर्वलता दोनों दैव और पुरुषकार ( इह-लोक और पारलौकिक कर्म ) पर आश्रित है । यदि दैव और पुरुषकार बलवान होगें तो आयु भी बलवान होगी, दोनों निर्बल होगी तो आयु भी कम होगी । एक बलवान और एक कमजोर होगा तो मध्यम होगी ॥ १०६ ॥–

**अन्यजन्मकृतं कर्म दैवं पौरुषमैहिकम् ॥ १०७ ॥**

दूसरे जन्ममे किये कर्मको दैव, और इस जन्ममें किये हुए कर्मको पौरुष ( पौरुषकार ) कहते हैं ॥ १०७ ॥

**विद्यात्ते कर्मणी त्रेधा श्रेष्ठमध्यावरत्वतः ।**

इन कर्मोंको श्रेष्ठ कर्म, मध्य कर्म और अवंर कर्मके भेदसे तीन प्रकारका जानना चाहिये ॥–

**तयोरुदारयोर्युक्तिर्दीर्घस्य सुसुखस्य च ॥ १०८ ॥**
**नियतस्यायुषो हेतुर्विपरीतस्य चापरा ।**
**मध्या मध्यस्य मि संकीर्णा**

श्रेष्ठ दैवकर्म और श्रेष्ठ पौरुषकर्मका योग दीर्घ और सुखमय आयुका कारण होता है । हीन दैवकर्म और पौरुष कर्मका योग विपरीत ( छोटी और दु खमय ) आयुका कारण है । मध्यम दैवकर्म और पौरुषकर्मका योग मध्यम आयुका कारण है । मिश्रकर्मोंका योग मिश्रित आयुका कारण है । ( मिश्रकर्म– एक प्रकारका कर्म बलवान, दूसरे प्रकारका मध्यम या अवर हो ) ॥ १०८ ॥–

**शृणु चापरम् ॥ १०९ ॥**
**दैवं पुरुषकारेण दुर्बलं ह्युपहन्यते ।**
**तथा दैवेन बलिना पौरुषं कर्म दुर्बलम् ॥ ११० ॥**

इसमे और भी सुनो–पुरुषकारसे निर्बल दैव नष्ट होजाता है । इसीप्रकार बलवान दैवसे दुर्बल पुरुषकर्म नष्ट होजाता है । ( क्योंकि विरुद्ध गुणके सम्मिश्रगुणमें बलवान निर्बलको हरा देता है ) ॥ १०९ ॥ ११० ॥

**दृष्ट्वा तदेके मन्यन्तेऽनियतं मानमायुषः ।**

दैवकर्मको बलवान देखकर कुछ लोग आयुका परिमाण निश्चित मानते हैं ॥–

**कर्म किञ्चित्क्वचित्काले विपाके नियतं महत् ॥१११॥**
**किञ्चिच्च कालनियतं प्रत्ययैः प्रतिबोध्यते ।**

किसी महान कर्मका किसी समयमें परिणाम नियत होता है । ( यह कार्य इस समयमें अवश्य फल देगा ही यह निश्चित होता है ) और किसी ( अल्प-छोटा ) कार्यका परिणामकाल अनियत ( अनिश्चित ) होता है । यह कार्य प्रत्यक्ष-अनुमान-युक्ति आदि कारणोसे जाना जाता है ॥

**वक्तव्य**—कर्मका विपाककाल नियत और अनियत होनेसे मृत्युको भी निश्चित और अनिश्चित मानते हैं ॥ १११ ॥–



**एवं च द्विविधो मृत्युः कालाकालविभेदतः ॥११२॥**
**उपदिष्टस्ततश्चैष हिताहितविधिक्रमः ।**

काल मृत्यु और अकाल मृत्यु भेदसे मृत्यु दो प्रकारकी है इसीलिये यह हित और अहित विधिक्रम आयुर्वेदमे कहा गया है ।

**वक्तव्य**—नियतकाल मृत्यु होनेसे आयुर्वेदका उपदेश व्यर्थ है, इसीलिये अनियतकाल मृत्युसे बचनेके लिये आयुर्वेदका हित-अहित उपदेश है । यह मानना ठीक नहीं । क्योकि मनुष्योकी आयु युक्तिकी अपेक्षा करती है ॥ ११२ ॥–

**एकोत्तरं मृत्युशतं ब्रुवते वेदवादिनः ॥ ११३ ॥**
**तत्रैकः कालसंयुक्तः शेषास्त्वागन्तवः स्मृताः ।**

वेदवादी ( अथर्ववेदज्ञानी ) एक सौ एक प्रकारकी मृत्युवें कहते हैं । इनमे एक मृत्यु कालमृत्यु है, शेष सौ मृत्युवें अकालमृत्युवें हैं ॥

**वक्तव्य**—इसकी व्याख्या सुश्रुत सूत्रस्थान अ. ३४ में विस्तारसे दी है । वहा कहा है–जो कोई मरता है वह कालमें ही मरता है, बिना कालके कोई नहीं मरता । बिना समय आये–हजारों बाणोसे विंधनेपर भी कोई नहीं मरता । और जब समय आजाता है–साधारण तिनकाभी वज्रकी भान्ति घातक बन जाता है । इसके विरुद्ध जैसे बिना समयके बरसात, बिना समयके फूल दीखते हैं, और बिना समयही दिया अचानक बुझ जाता है, ऐसे मनुष्योकी भी अकाल मृत्यु होती है । यही कारण है कि बुद्धिमान मनुष्य जल, अग्नि, विष, शस्त्र, स्त्रियों और राजगृहसे बचते हैं–चूंकि ये अकाल मृत्युका कारण हैं । दूसरे कहते हैं कि जिसप्रकार तैल और वर्तिसे युक्त दीपक भी तेज वायुसे बुझ जाता है, इसीप्रकार मनुष्य भी आगन्तुज मृत्युवोसे मरजाता है । कालसे तो देवता भी नहीं बच सकते, मनुष्योंकी क्या बात ? हा अकाल मृत्युसे बचनेके लियेही चरक-सुश्रुत–वाग्भट आदि बनाये गये हैं–जिससे कि अकाल मृत्यु न हो ॥ ११३ ॥–

**श्येनाजिरादियागेन भ्रातृव्यस्य तथा च तैः ॥११४॥**

शास्त्रमें विधान है कि श्येन आदि आभिचारिक यज्ञोंसे उन वेदवादियोने भ्रातृव्य ( शत्रु ) का वध किया था, इससे स्पष्ट है कि अकाल मृत्यु भी होती है ॥ ११४ ॥

**दैर्घ्यश्रवससामाद्यैर्विहितः स्वात्मनो वधः ।**

दीर्घश्रवाने सोम आदि यज्ञसे अपना वध किया था ॥–

**आयुष्कामस्य तत्प्राप्तिस्तथेष्ट्या मित्रविन्दया ११५**

आयुको चाहनेवाला व्यक्ति आयुकी प्राप्तिके लिये मित्रविन्द नामक ऋचाओंसे यज्ञ करे ॥ ११५ ॥

१ कोई शतका अर्थ असख्येय करते है । परन्तु अन्यत्र एकशत ही आया है–एक सौ एक वर्षकी आयु गिननेमें गर्भावस्थाके दिन भी गिनते हे ।

(१) "ये ते पाशा एकशत मृत्यो मर्त्याय हन्तवे" ॥

(२) "निरितो यन्तु नैर्ऋत्या मृत्यव एकशत परः" । कौशिक सूत्र.

**सर्वस्मादेव चात्मानं गोपायेदीदृशी स्मृतिः ।**

नव स्थानोंसे अपनी रक्षा करे, ऐसी स्मृति है ॥–

**तथा मरणमुद्दिष्टं सौगतानां चतुर्विधम् ॥ ११६ ॥**

बौद्ध भी चार प्रकारकी मृत्युवे ( आयुके क्षयसे, कर्मोंके क्षयसे, दोनों अर्थात् आयु और कर्मके क्षयसे, और उपच्छेद कर्मद्वारा ) कहते हैं ॥ ११६ ॥

**विषमापरिहारेण जायते नियतायुषाम् ।**
**ध्रुवं रोगित्वमन्येषां मृत्युरेव त्वपर्वणि ॥ ११७ ॥**

आयुका नियत काल माननेवालेभी विषम आहार-विहारसे अवश्य रोगी होते हैं । दूसरोंमे ( आयुका नियत काल न माननेवालोंमें ) विषम आहार-विहारके सेवनसे विनापूर्वके ( अकालमें ही ) मृत्यु देखी जाती है ॥ ११७ ॥

**अकाण्डशस्त्रघाताद्यैः प्रत्यक्षो मृत्युरन्यथा ।**
**उत्क्रान्त[illegible]तुरङ्गादिसमागमम् ॥ ११८ ॥**
**अरातिदुष्टवाय्वादिसाहसाहितभोजनम् ।**
**वर्जयेदिति न ब्रूयुर्मुनयो दिव्यचक्षुषः ॥ ११९ ॥**

बिना समयके अकालमेही शस्त्र आदिके लगनेसे मृत्युका होना प्रत्यक्ष है । ऐसी अकाल मृत्यु न हो तो—इधर-उधर दौड़ते हुए कुपित हाथी, घोड़े आदिके टकारनेसे, दुष्ट शत्रुवोंसे, दूषित वायु आदिसे, साहसिक कार्योंसे, अहित भोजनसे बचनेके लिये मुनिलोग अपनी दिव्य दृष्टिसे न कहे ॥ ११८ ॥ ११९ ॥

**दैवव्यपाश्रयाद्यैश्च रसायनविधिं न वा ।**
**न वा तेऽपि यथाकाममायुषः स्थितिमाप्नुयुः ॥१२०॥**

वे दिव्य दृष्टिवाले ऋषिलोग भी दैवव्यपाश्रय आदि चिकित्सा ( बलि-उपहार-मणि-होम-नियमादि ) तथा रसायन विधिके सेवनसे यथेच्छ आयुको प्राप्त न कर सके ( यदि आयुका काल निश्चित हो ) ।

**वक्तव्य**—चिकित्सा तीन प्रकारकी है–दैवव्यपाश्रय, युक्तिव्यपाश्रय और सत्त्वावजय । इसमे आदि शब्दसे सत्त्व ( मन )का अहित वस्तुवोंसे रोकना यह भी ग्रहण करना चाहिये ॥ १२० ॥

**अहिसिंहगजादिभ्यो विदुषां न भयं भवेत् ।**
**मिथ्या [illegible] मिथ्या मारणरक्षणम् ॥१२१॥**
**आयुष्कामस्य मिथ्यैव परदारादिवर्जनम् ।**

यदि अकाल मरण न हो तो विद्वानोंको साप-सिंह-गज आदिसे भय न हो । शत्रुसे अपनी रक्षाके लिये प्राकार ( शहरके चारों ओर की दिवार ) या दुर्गका बनाना मिथ्या ( व्यर्थ ) हो जाये, शत्रुके लिये मारण प्रयोग–शत्रुसे बचनेके प्रयोग सब व्यर्थ हो जायें । आयुकी कामना करनेवालेके लिये परस्त्रीके साथ सम्भोग वर्ज्य करना व्यर्थही हो जाये ॥ १२१ ॥–

**मन्त्रदेवतयाऽऽहूता नाचक्षीरन्महाहयः ॥ १२२ ॥**
**विषसुप्तप्रबुद्धस्याभावभावौ तदायुषः ।**

इसीप्रकार महासर्प ( वासुकी ) आदिके विषसे सोये हुए और मंत्र आदिके बलसे जागृत पुरुषमे मंत्र देवतासे बुलाये महासर्प ( वासुकी ) आदि–इस पुरुषकी आयुके होने-न होनेमे कारण न हो ( यदि आयुका काल निश्चित हो ) ॥ १२२ ॥–

**संन्यासरोहिणीकादिग्रस्तस्य सहसा भवेत् ॥ १२३ ॥**
**उपेक्षया न मरणं जीवितं वा चिकित्सया ।**

इसी प्रकार सन्यास या रोहिणी आदि रोगोसे पीड़ित व्यक्तिकी उपेक्षासे सहसा मरण अथवा चिकित्सा करनेसे तुरन्त जीवन न हो ॥ १२३ ॥–

**प्रत्यहं नृसहस्रस्य युद्धेऽन्योन्यमभिघ्नतः ॥ १२४ ॥**
**साधुवृत्तस्य चातुल्या न भवेदायुषः स्थितिः ।**

प्रतिदिन युद्धमे एक दुसरेको मारते हुवे हजारो व्यक्तियोकी, और भलीप्रकार आचरण करनेवालोकी असमान आयु नहीं होनी चाहिये ( परन्तु असमान होती है ) ॥ १२४ ॥–

**नायुधैर्द्विषमिन्द्राद्या नौषधैरार्तमश्विनौ ॥ १२५ ॥**
**उपक्रमेरन्न भवेदकालमरणं यदि ।**

यदि अकाल मृत्यु न हो तो इन्द्र आदि देवता शत्रुवोंका शस्त्रोंसे वध न करे, अश्विनौ रोगीकी औषधियोसे चिकित्सा न करें ॥ १२५ ॥–

**घटानामामपक्वानां पालनापरिपालनैः ॥ १२६ ॥**
**चिराल्पकालवर्तित्वं चित्रस्थानां च दृश्यते ।**

इसीप्रकार कच्चे घड़े और पके हुवे घड़ोकी रक्षा करने और न करनेसे देरतक रहना और थोड़े समयतक रहना होता है । कच्चे घड़े भी रक्षा करनेपर देरतक रह सकते हैं–और पके हुए घड़ेभी रक्षा न करनेसे थोड़े समयमे टूट जाते हैं । इसी प्रकार चित्रमे स्थित घड़े आदि रक्षा करनेसे देरतक रहते हैं; रक्षा न करनेसे शीघ्र नष्ट होजाते हैं ॥ १२६ ॥–

**इत्यत्यन्तप्रसिद्धेऽपि सिद्धे सर्वागमैरपि ॥ १२७ ॥**
**दृष्टेऽप्यकालमरणे विचिकित्सेत्कथं बुधः ।**

इसप्रकार अत्यन्त प्रसिद्ध होने परभी, सब शास्त्रोसे सिद्ध होजाने पर भी विद्वान् अकाल मृत्युके विषयमे क्यों सन्देह करता है? ( उसे सन्देह नहीं रखना चाहिये ) ॥ १२७ ॥–

**गुणवद्भिषगादीनां सम्भवे सम्भवेत्तु यः ॥ १२८ ॥**
**मृत्युस्तं कालजं प्राहुरितरं तद्विपर्यये ।**

गुणवान भिषग् आदि ( चारो पादोके–सोलह गुण युक्त होनेपर ) के होने पर जो मृत्यु होती है, वह कालजन्य मृत्यु है । इससे भिन्न सब अकाल मृत्युवें हैं ॥ १२८ ॥–

**यथा रथो वाह्यमानो न्यायेन क्रमशः क्षयम् ॥१२९॥**
**यायादात्मवतामायुस्तथाऽन्येषां विपर्ययः ।**

जिस प्रकार न्यायपूर्वक ( युक्तिसे ) सवारीमे काम आता हुवा रथ धीरे धीरे क्षयको प्राप्त होता है, उसीप्रकार–जितेन्द्रिय पुरुषोकी आयु धीरे धीरे क्षय होती है । अन्य पुरुषोंमें इससे विपरीत होता है ।

१ चरकमें ( सू. अ. २५ ४० ) कहा है–परदाराभिगमन अनायुष्याणां श्रेष्ठतम. ॥

वक्तव्य—जिसप्रकार रथ ठीक मार्गपर उचित भारको लेकर ठीक प्रकार चलता हुवा अपने समयमें नष्ट होता है, उसीप्रकार सयमी व्यक्तिकी आयु ठीक समयपर समाप्त होती है। और जिसप्रकार यही रथ भार अधिक रखनेसे, उचे-नीचे रास्तेपर लेजानेसे, घोडे या सारथीके दोषसे बीचमेही टूट जाता है, उसीप्रकार अहित आहार-विहारसे मनुष्यकी भी आयु बीचमे नष्ट होजाती है ॥ १२९ ॥—

**शुचितैलदशो दीपः कीटवाताद्यपीडितः ॥ १३० ॥**
**दीप्तिमान्वर्तते सम्यक् यथैवास्नेहसङ्क्षयात् ।**
**स एवातो यथा च स्याद्विपरीतो विपर्यये ॥ १३१ ॥**
**हिताहितोपचारेण तथैव पुरुषो ध्रुवम् ।**

जिसप्रकार पवित्र तैल युक्त दीपक, कीडे वायु आदिसे पीड़ित (बुझाया) न होकर भलीप्रकार प्रकाश देता हुवा, तैलके क्षय होनेसे स्वयं बुझ जाता है, और यही दीपक मलिन तैल, किड़े-वायु आदिके दोषसे तैल रहनेपरभी बीचमें बुझ जाता है, इसीप्रकार मनुष्योकी आयुभी हित उपचारसे अपने समयमें क्षीण होती है, और अहितोपचारसे बीचमेही क्षीण हो जाती है ॥ १३० ॥ १३१ ॥—

**सर्वमन्यत्परित्यज्य शरीरं पालयेदतः ॥ १३२ ॥**
**तदभावे हि भावानां सर्वाभावः शरीरिणाम् ।**

इसलिये अन्य सब बातोंको छोडकर शरीरकी रक्षा करना चाहिये। क्योकि इस शरीरके न होनेसे पुरुषोंके सब पदार्थोंका अभाव होजाता है । (जो कुछभी है—वह सब इस शरीरके साथही है—या शरीरके लिये है, शरीर न रहेगा, तब दुनियाके सब ऐश्वर्य्य व्यर्थ हैं, सूर्यकी कान्ति आखवालेके लियेही है, ऐश्वर्य्य शरीरके साथही है।) ॥१३२ ॥—

**नगरी नगरस्येव रथस्येव रथी सदा ॥ १३३ ॥**
**स्वशरीरस्य मेधावी कृत्येष्ववहितो भवेत् ।**

जिसप्रकार नगरका मालिक अपने नगरकी, रथी अपने रथकी देखभालमे सावधान रहता है, उसीप्रकार बुद्धिमान अपने शरीरके कार्योंमें प्रमादरहित रहे ॥ १३३ ॥—

**आहारकल्पनाहेतूंस्वभावादीन्विशेषतः ॥ १३४ ॥**
**समीक्ष्य हितमश्नीयाद्देहो ह्याहारसम्भवः ।**

आहार की कल्पना (बनानेकी विधि) मे स्वभाव, सस्कार, आदि जो हेतु हैं उनको विशेष रूपमे विचारकर हित भोजनको खाये। क्योंकि—शरीर आहारसे बनता है।

वक्तव्य—उपनिषदमे भी कहा है कि हे सोम्य, यह मन अन्नमैय है ॥ १३४ ॥—

**भीलज्जायन्त्रणालोभहर्षशोकवशंगतः ॥ १३५ ॥**
**न जातु धारयेद्वेगांस्तद्धि सर्वापदां पदम् ।**

भय-लज्जा-यंत्रणा-लोभ-हर्ष-शोकके वशमे होकर मूत्रादिके उपस्थित वेगोको कभी न रोके। क्योकि इनके वेगोंको रोकना सब आपत्तियोका स्थान (मूलकारण) है ॥ १३५ ॥—

**हितमभ्यस्यतः पुंसो नाकाले कालदंष्ट्रया ॥ १३६ ॥**
**संजायते परामर्शो बलोत्साहेन्द्रियायुषाम् ।**

हितकारी वस्तुवोका निरन्तर सेवन करनेवाले बल-उत्साह-इन्द्रिय और आयुष्ययुक्त पुरुषोकी अकालमें मृत्यु नहीं होती १३६

**अहितानि च सन्त्यज्य दोषमप्याप्नुयाद्यदि ॥ १३७ ॥**
**तथाप्यानृण्यमायाति साधूनामात्मवानिति ।**

अहितकारी वस्तुओका त्याग करनेपर भी यदि कभी रोगादि दोष आजाये, तो भी सयमी पुरुष साधुओके लिये ऋण रहित हो जाता है (इसे अदृष्टकर्मके कारण हुआ समझे, इसमें दुःख न माने) ॥ १३७ ॥—

**यच्च रोगसमुत्थान न शक्यमिह केनचित् ॥१३८॥**
**परिहर्तुं न तत्प्राप्य शोचितव्यं मनीषिणा ।**

जो रोगोत्पत्तिके कारणसे किसी भी प्रकार बचा न जा सके, उसकारणके प्राप्त होनेपर बुद्धिमानको चिन्ता (या शोक) नही करना चाहिये ॥ १३८ ॥—

**हिताहारविहाराणां सदाचारनिषेविणाम् ॥ १३९ ॥**
**लोकद्वयव्यपेक्षाणां जीवितं ह्यमृतायते ।**

जो व्यक्ति हितकारक आहार और विहारका सेवन करता है; सदाचारका पालन करता है, इहलोक और परलोक दोनों की चिन्ता करता है, उसका जीवन अमृतकी भाँति हो जाता है (वह अमर हो जाता है) ॥ १३९ ॥—

**गृध्नुर्ग्राम्यसुखे वश्यः क्लेशानां हतसत्पथः ॥ १४० ॥**
**मूढो जीवत्यनर्थाय दुर्गतिं परिबृंहयन् ।**

जो मूर्ख ग्राम्य सुखमें (इन्द्रियोके सुखों में) अतृप्त (लोभी), काम रागादि क्लेशोके वशमें हुवा, सन्मार्गको जिसने छोड़दिया, वह अपनी दुर्गतिको बढ़ाता हुवा अनर्थके लिये जीता है १४०॥—

**विदुषाऽन्तःशरीरस्थान्नित्यं सन्निहितानरीन् ॥१४१॥**
**जित्वा वर्ज्यानि वर्ज्यानि चिरं जीवितुमिच्छता ।**

इसलिये विद्वान मनुष्यको चाहिये कि शरीरके अन्दर स्थिर, सदा पासमें रहनेवाले, काम-क्रोधादि-शत्रुवोंको जीतकर (वशमें करके) देरतक जीनेकी इच्छासे त्याज्य वस्तुवोका त्याग करना चाहिये ॥ १४१ ॥—

**तदात्वे चानुबन्धे वा तस्मात्कर्माशुभोदयम् ।**
**स्मरन्नात्रेयवचसो न धीमान्कर्तुमर्हति ॥ १४२ ॥**
**इति विरुद्धान्नविज्ञानीयो नाम नवमोऽध्यायः ॥९॥**

देरतक जीनेकी इच्छा रखनेवाला बुद्धिमान मनुष्य आत्रेय मुनिके वचनका स्मरण करते हुवे तत्कालमे या पीछे कालान्तरमें जिस कार्यका अशुभ फल हो, उस कार्यको कभी न करे ॥१४२॥

इस प्रकार वैद्यपति सिंहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टके बनाये इस अष्टांगसंग्रहसंहिताके सूत्रस्थानमे नवा अध्याय समाप्त हुवा।

---

१ विस्तारके लिये चरक विमान स्थान अध्याय ३ मे देखिये।

२ दीपो यथा निर्वृतिमभ्युपेतो, नैवावनिं गच्छति नान्तरिक्षम्। दिशं न काञ्चिद् विदिशं न काञ्चित् स्नेहक्षयात् केवलमेति शान्तिम्॥ अश्वघोष.

३ अन्नमय हि सोम्य मन । आहारशुद्धौ सत्त्वशुद्धि , सत्त्वशुद्धौ ध्रुवा स्मृति ॥ विस्तारके लिये अनुवादककी 'भोजनकी समस्या' देखे।

## दशमोऽध्यायः ।

**अथातोऽन्नपानविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे 'अन्नपानविधि' नामक अध्यायकी व्याख्या करेगें ऐसा भगवान आत्रेयने कहा ॥ १ ॥ २ ॥

**विधिविहितमन्नपानमिष्टेन्द्रियार्थमायतनमायुषो ब्रुवते । यत्तदायत्तानि ह्योजस्तेजोधात्विन्द्रियबल-तुष्टिपुष्टिप्रतिभारोग्यादीनि । तदिन्धना चान्तरग्नेः स्थितिः । अग्निमूलं च देहधारणमिति ॥ ३ ॥**

विधिपूर्वक सेवित अन्नपान इन्द्रियोंके वाञ्छित विषयोंका और आयुका आयतन ( कारण ) कहा जाता है । क्योकि ओज-तेज-धातु-इन्द्रिय-बल-प्रसन्नता-पुष्टि-प्रतिभा और आरोग्य आदि इसी ( अन्नपान ) के अधीन हैं । इसी अन्नपानरूपी इन्धनसे अन्तराग्नि ( जठराग्नि ) की स्थिति है । और अग्नि शरीरके धारण करनेमें मूलभूत है ॥ ३ ॥

**अथात्मवान् स्वभावसंयोगसंस्कारमात्रादेशका-लोपयोगव्यवस्थाः सप्ताहारकल्पनाविशेषाणां स्वा-स्थ्यास्वास्थ्यफलं हेतुभूताः समीक्ष्य हितमेवा-नुरुध्येत ॥ ४ ॥**

इसके पीछे-जितेन्द्रिय मनुष्य स्वभाव-संयोग-सस्कार-मात्रा-देश-काल और उपयोगव्यवस्था-स्वास्थ्य और अस्वास्थ्यके होनेमें कारणभूत इन सात आहारकल्पनाभेदोंको विचारकर हित-कारीका उपयोग करनेका यत्न करे ।

—चरकमें इन्हींको आठ भागोंमें विभक्त किया है । यथा–प्रकृति, करण, सयोग, राशि, देश, काल, उपयोगसस्था और उपयोक्ता ॥ ४ ॥

**तत्र स्वभावतो दिव्योदकरक्तशालिषष्टिकमुद्गैण-लावादयो लघवः । क्षीरेक्षुव्रीहिमाषानूपामिषादयो गुरव इति ॥ ५ ॥**

**स्वभावका लक्षण**—वर्षाजल, लाल चावल, साठी चावल, मूंग, ऐण, लाव आदिके स्वभाव ( प्रकृति ) सेही लघु हैं । दूध ( दूध विकृति ), गन्ना ( गन्नेके रससे बने पदार्थ ), व्रीहि, माष, आनूप मास आदि स्वभावसेही गुरु हैं ॥ ५ ॥

**ते खल्वपि संयोगादिविशेषैरन्यथात्वं प्रतिप-द्यन्ते ॥ ६ ॥**

ये द्रव्य सयोग-सस्कार आदि विशेषताओंसे विपरीत बन जाते हैं । ( जिसप्रकार व्रीहिसे बनी लाज लघु हैं ) ॥ ६ ॥

**तत्र संयोगो नाम द्वयोर्बहूनां वा संहतीभावः । स विशेषमारभते यन्नैकशो नैकदोषाणि द्रव्याणि ७**

सयोग—दो या बहुतसे द्रव्योका एक साथ मिलना सयोग कहाता है । जिसको द्रव्य पृथक् पृथक् नहीं कर सकते उस विशेष कार्यको सयोगसे करते हैं । ( यथा–मधु और सर्पि पृथक् पृथक् मारक न होने परभी समान मात्रामे सयुक्त होकर मारक हो जाते हैं ॥ ७ ॥

**संस्कारस्तु तोयाग्निसन्निकर्षशौचमन्थनदेशका-लभावनाभाजनादिभिरुपजन्यते ॥ ८ ॥**

जल-अग्निसनिकर्ष-शौच-मन्थन-देश-काल-भावना-भाजन आ-दिसे जो अन्य गुण उत्पन्न किया जाता है, उसका नाम सस्कार है ।

**वक्तव्य**—जलसे सस्कार–चावलोंको वारवार पानीसे धोनेसे, वे हल्के हो जाते हैं । अग्निसनिकर्षसे इन्हीं चावलोंको पानीमे आधा घण्टा भिगोकर अग्निपर पकाकर, माड निकाल-कर, अग्निपरसे नीचे उतारकर अग्निसे ( पात्रके उपर अग्नि रखकर या नीचे रखकर ) सिजाकर–गरमगरम खानेसे ये लघु हैं—( चावल अपनी भापसेभी सिज जाते हैं जब कणी गल जाये ) । मन्थनसे दधि शोथकारक है परन्तु मथनेसे तक्र बना कर स्नेहयुक्त होनेपर भी यह शोथनाशक है । देशव्राह्म रसा-यनको भस्मराशीमे रक्खे, अथवा चतुर्मुख आदिको एरण्डपत्रमें लपेटकर धान्यराशीमें रक्खे । काल–पन्द्रह दिन पीछे जब रस उत्पन्न हो जाये तब अरिष्ट या आसव पिये । भावना–त्रिफला द्वारा लौहपात्रका लेप करे । भाजन–पेया राजत पात्रमे, पानी ताम्रपात्रमें, घी काले लोहपात्रमें रखना चाहिये । आदि–पेषण-अभिमन्त्रण आदिसे सस्कार हो जाता है ॥ ८ ॥

**मात्रा पुनः पिण्डपरिमाणतः समुदायेन प्रतिद्र-व्यापेक्षया चाहारराशिः ॥ ९ ॥**

मात्रा दो प्रकारकी है–पिण्ड परिमाणसे समुदायरूपमे और प्रत्येक द्रव्यकी अपेक्षासे आहार राशीकी मात्रा ।

**वक्तव्य**—समुदायरूपमें–गुरु और लघुका विचार न करके कुक्षिके दो भागोंको अन्नसे पूर्ण करना यह समुदायक रूपमें सर्व गुरु है । एक-एक द्रव्यको गुरु-लघुकी दृष्टिसे देखकर गुरु द्रव्योसे अर्ध तृप्ति पर्य्यन्त और लघु द्रव्योंसे पेट भरकर न खाना यह परिग्रह है । चरकमे मात्रा सर्वग्रह और परिग्रह इन दो शब्दोंसे कहा है । अमात्रा भी हीन और अधिक भेदसे दो प्रकारकी है । मात्रा अग्नि-बलकी अपेक्षा रखती है ॥ ९ ॥

---

१ चरकमें आगे कहेंगे–
शान्तेऽग्नौ म्रियते, चिरंजीवत्यनामय. ॥
गीतामें कहा–अहं वैश्वानरो भूत्वा प्राणिनां देहमाश्रित ।
सुश्रुतमें ( सू. अ. ४६. ३ )–लोकस्याहार स्थित्युत्पत्तिवि-नाशहेतु॰, आहारादेवाभिवृद्धिर्बलमारोग्य वर्णेन्द्रियप्रसादश्च ॥
चरकमें–बलमारोग्यमायुश्च प्राणाश्चाग्नौ प्रतिष्ठिताः ।
अन्नपानेन्धनैश्चाग्निर्ज्वलति व्येति चान्यथा ॥
( सू. स्था. अ. २७. ३४२ )

२ 'तद्यथा–प्रकृतिकरणसयोगराशिदेशकालोपयोगसस्थोपयोक्त्रष्ट-मानि भवन्ति'–चरक. वि अ. १.

३ गुरूणां लाघव विद्यात् सस्कारात् सविपर्ययम् ।
व्रीहेर्लाजा यथा च स्यु सक्तूना सिद्धपिण्डिकाः ॥
च सू. अ. २७. ३३९.

४ विशेष विवरणके लिये चरक विमान अध्याय १ देखिये

**देशो द्रव्यस्योपयोक्तुश्चोत्पत्त्यवस्थाने। तत्र पुनरुपयोक्ता स्वस्थातुरत्वतः प्रकृतिभेदतश्च परीक्ष्यः १०**

देशसे अभिप्राय-द्रव्य और उपयोक्ता (उपयोग करनेवालेके उत्पत्तिस्थानसे) है। इनमें उपयोक्ताकी स्वस्थ और रोगीकी प्रकृतिकी दृष्टिसे परीक्षा करनी चाहिये।

**वक्तव्य**—द्रव्यकी दृष्टिसे-हिमालयमें उत्पन्न द्रव्य सौम्य, और विन्ध्याचलमें उत्पन्न द्रव्य आग्नेय होते हैं। देहरादूनका चावल, पंजाबका गेहूं, पूर्वकी अरहर, सर्वत्र देशके कारणही प्रसिद्ध हैं। उपयोक्ता-कहा आनूप देशमें, जागलमें, या साधारणमें उत्पन्न हुवा है। फिर स्वस्थ अवस्थामें इसकी प्रकृति कैसी है, रोगी अवस्थामें कैसी है। यथा-बंगालमें उत्पन्न बगालियोंके लिये ज्वरादिमें पथ्य रोटी आदि है, और चावल आदि अपथ्य है, चूंकि स्वस्थ अवस्थामें चावल उनका प्रधान भोजन है। संयुक्त प्रान्तीयोंके लिये-या पंजाबीयोंके लिये-रुग्णावस्थामें चावल पथ्य, गेहू अपथ्य है। चूकि इनका प्रधान भोजन गेहूं। इसी प्रकार काठियावाड़में प्रसूताको बाजरेकी लप्सी देते हैं, परन्तु पंजाब और सयुक्त प्रान्तमें बाजरा वायुकारक होनेसे सख्त हानिकारक है। काठियावाडियोंको बाजरा सात्म्य है॥ १०॥

**स्तु ऋतुव्याध्यपेक्षो जीर्णाजीर्णलक्षणश्च ११**

—ऋतुकी अपेक्षासे, व्याधिकी अपेक्षासे, जीर्णकी अपेक्षासे, और अजीर्णके लक्षणोंसे।

**वक्तव्य**—ऋतुकी अपेक्षासे-इस ऋतुमें यह सेवन करना पथ्य है, यह अपथ्य है। व्याधिकी अपेक्षासे-इस व्याधिकी इस अवस्थामें यह करना चाहिये यथा प्रवाहिकामें-प्रथम स्तम्भन न देकर मृदु विरेचन देना चाहिये, कफ-पित्तज्वरमे लंघन करना चाहिये, जीर्णज्वरमें घृत देना चाहिये। जीर्णकी अपेक्षा औषधके जीर्ण होनेपर भोजन करे, या पूर्व भोजनके जीर्ण होनेपर भोजन करे। अजीर्णकी अपेक्षासे अजीर्णमें भोजन न करे।

चरकमें कालको दो प्रकारका माना है-नित्यग, और आवस्थिक॥ ११॥

**अजीर्णे हि पूर्वस्याहारस्यापरिणतो रस उत्तरेण संसृज्यमानः सर्वान्दोषान्प्रकोपयत्याशु॥ १२॥**

अजीर्णमें भी भोजन करनेसे-प्रथम आहारका अपरिवर्तित रस, उत्तरोत्तर रसके साथ मिलता हुवा सब दोषोंको शीघ्र प्रकुपित कर देता है।

**वक्तव्य**—अजीर्ण दो प्रकारका है, एक अन्नजनित अजीर्ण, दूसरा आहाररसजन्य अजीर्ण। अन्नजनित अजीर्णमे भोजनकी इच्छा भी नहीं होती। आहाररसजन्य अजीर्णमे भोजनकी इच्छा होती है, परन्तु खाया हुवा पचता नहीं। इस द्वितीय अजीर्णमे प्रथम आहार रसके साथ दूसरा आहार रस मिला कर शीघ्र ही सब दोषोको कुपित कर देता है, जिसप्रकार खट्टी दहिमें मिला शुद्ध मीठा दूध भी खट्टा दही बन जाता है॥ १२॥

**जीर्णे तु स्वस्थानस्थेषु दोषेषु वातानुलोम्यात्सृष्टेषु मूत्रपुरीषवेगेषु विशुद्धेषूद्गारहृदयस्रोतोमुखेषु विशदकरणे लघुनि शरीरेऽग्नावुदीर्णे जातायां बुभुक्षायामभ्यवहृतमन्नमप्रदूषयद्दोषानायुर्बलवर्णानभिवर्धयति॥ १३॥**

अन्नके जीर्ण होनेपर (प्रथम खाये अन्नके पच जानेपर), दोषोंके अपने अपने स्थानोमे स्थित होनेपर, वायुके अनुलोमन होनेसे मूत्र और पूरीषके वेगोंका बाहर कर चुकनेपर, उद्गार-हृदय-स्रोतों और मुखके शुद्ध होनेपर, शरीरके विशद (स्वच्छ) और लघु होनेपर, अग्निके प्रदीप्त होनेसे भूख लगनेपर, खाया हुवा अन्न-दोषोंको दूषित न करके-आयु-बल और वर्णको बढाता है॥ १३॥

**केवलमयमेव कालो भोजनस्य॥ १४॥**

यही भोजनका ठीक समय है॥ १४॥

**अतीतकालं पुनस्तद्वातविष्टब्धं कृच्छ्राद्विपच्यते कर्शयत्यन्नरुचिं च पुनरुपहन्ति॥ १५॥**

भोजनके समयका अतिक्रमण करके भोजन करनेके-वायुका अवरोध करता है, देरसे पचता है, शरीरको कृश बनाता है, और अन्नकी इच्छाको नष्ट कर देता है॥ १५॥

**उपयोगव्यवस्था तु नास्नातो न दिग्वासा नैकवस्त्रधृक् न मलिनवसनो नाहुत्वा नाजपित्वा नानिरूप्य देवताभ्यो न पितृभ्यो नादत्वाग्रमग्नये न गुरुभ्यो नातिथये नाभ्यागतेभ्यो न श्ववयःश्वपचेभ्यः प्रत्यवेक्ष्य चाश्रितानपि तिरश्चः परिगृहीतान् प्रशस्तदेशकालोपकरणयुक्तः स्रग्वी विभूषितः सुगन्धि[illegible]पाणिपादः सुविशुद्धवदनोऽभिमतसहायः केशमक्षिकाद्यजुष्टमनिन्द्यमनिन्दन्न निन्दितं पुनर्नोष्णीकृतं नात्युष्णमनुपदग्धं सुसिद्धमलोलो नासात्म्यं नाविदितं नाविदितागमं नातिसायं नातिप्रगे नाकाशे नातपे नान्धकारे नाधो वृक्षस्य न शय्यास्थो नो प्रदेशिनीं न पात्रे भिन्ने नासंवृते न मलिने भावदूषिते वा न चासनस्थितेन हस्तेन प्राङ्मुखः सुमनाः शुचिभक्ताक्षुधितानुकूलजनोपहितं हितमन्नमश्नीयात्॥ १६॥**

**आहारके उपयोगमें नियम**—विनास्नान किये नहीं; नंगा होकर नहीं, एकही वस्त्र पहनकर नहीं, मैले वस्त्रोंसे नहीं, विना हवन किये नहीं, विना जप किये नहीं, देवता और पितरोंके

---

१ देखिये चरक कल्प अध्याय १ सुश्रुत सू. अ. ३५

२ विसृष्टे विण्मूत्रे विशदकरणे देहे च सुलघौ।
विशुद्धे चोद्गारे हृदि सुविमले वाते च सरति॥
तथान्तश्रद्धाया क्रमपरिगमे कुक्षौ च शिथिले।
प्रदेयस्त्वाहारो भवति भिषजा काल. स तु मत.॥

लिये प्रथम दिये विना नहीं, प्रथम अग्निके लिये अन्नको दिये विना, गुरु जनोंको दिये विना, अतिथिको दिये विना, अभ्यागत ( बान्धव आदि-जिनके आनेकी तिथि निश्चित नहीं )को दिये विना, कुत्ते-पक्षि-चाडालको दिये विना, अपने अश्रित भृत्य आदि, और उपाश्रित ( जो केवल आहार वृत्ति पर ही रहते हैं ) एवं गौ-घोडे आदिको उनको देखकर ( उनकोभी देकर ) अपने अधिकारमें किये-उत्तम देश काल और उपकरणयुक्त ( अपनेही देशमे अपनेही साधनोंसे, और अपनेही भोजनकालमें ), माला-धारण किये, अलंकारादिसे अलङ्कृत, सुगन्धि लगाये, पाव और हाथ धोकर ( गीले रखकर ), अच्छी प्रकार मुखको साफ़ करके, अनुकूल सहायकोंके साथ, बाल-मक्खी आदिसे अदूषित, स्वभावसे जो भोजन गर्हित न हो उसकी निन्दा न करते हुवे, स्वभावसे घृणित भोजनकोभी तिरस्कार किये विना, दुबारा विना गरम किये, बहुत गरम नहीं, अग्नि आदिसे न जले हुए, अच्छी प्रकार पकाये, विना चंचलताके, असात्म्य भोजनको नहीं, विना जाने हुवे भोजनको, जिस भोजनका यह पता नहीं कि कहासे आया है, न तो दिनके क्षय समयमे और न दिनके अत्यन्त सवेरे ( उषा कालमें ), खुले मैदानमे नहीं, तड़तड़ाती धूपमें बैठकर भी नहीं, अन्धकारमें नहीं, वृक्षके नीचे नहीं, चारपाई पर बैठकर भी नहीं, तर्जनीको खड़ा करके भी ग्रासको मुंहमें न डाले, टूटे पात्रमें भी नहीं, भोजनको खुला रखकर भी नहीं, मलिन या दूषित भावयुक्त ( जिसके बनाने या परोसनेमें भावना-मानसिक विचार दूषित हो )को भी नहीं, आसन पर रक्खे भोजनको भी नहीं, भोजनको हाथमें रखकर भी नहीं, पात्रको हाथमे पकड़करके भी भोजन न करे। पूर्वकी ओर मुख करके, पुष्पोंयुक्त-पवित्र-भक्त-भूखरहित ( निर्लोलुप ) अनुकूल जनोंसे लाये हितकारक भोजनको करे ॥ १६ ॥

**न पर्युषितमन्यत्र मांसोपदंशभक्ष्येभ्यः ॥ १७ ॥**

मास, उपदंश ( चटनी-आदि ) भक्ष्योको छोड़कर पर्युषित ( बासे ) भोजनको न करे ॥ १७ ॥

**नाशेषमन्यत्र दधिमधुघृतसलिलसक्तुशुक्तपायसेभ्यः ॥ १८ ॥**

दधि-मधु-घृत-जल-सक्तु-शुक्त और खीर इनको छोड़कर शेषभोजनको बाकी छोड़ते हुए खाये ( अर्थात दधि-मधु आदिको सम्पूर्ण खाये ) ॥ १८ ॥

**अपि च। स्नि[illegible] लघूष्णमविलम्बित[illegible]द्रुतमजल्पन्नहसंस्तन्[illegible]: समीक्ष्य सम्यगात्मानम् ॥ १९ ॥**

और भी—स्निग्ध, लघु, उष्ण, रुक रुक—देरीसे नहीं, बहुत जल्दीसे नहीं, विना बातचीत करते हुवे, विना हंसते हुवे, मनोयोगके साथ तन्मय बनकर, अपनी आत्माको भली प्रकार देखते हुवे ( यह मुझको अनुकूल है यह नहीं—ऐसा विचार करते हुए ) खाये[1] ॥ १९ ॥

**स्निग्धलघूष्णानि हि वह्निमौदर्यमुदीरयन्ति कोष्ठं परिशोधयन्ति धातूंश्च विकुर्वते क्षिप्रं जीर्यन्त्यनिलमनुलोमयन्ति ॥ २० ॥**

स्निग्ध, लघु और उष्ण आहार जठराग्निको प्रदीप्त करते हैं, कोष्ठका शोधन करते हैं, धातुवोको विकृत नहीं करते, शीघ्र जीर्ण हो जाते हैं, वायुका अनुलोमन करते हैं ॥ २० ॥

**तथा स्निग्धं दृढीकरोतीन्द्रियाण्युपचिनोति शरीरमपचिनोति जरसं बलमभिवर्धयति वर्णप्रसादमभिनिर्वर्तयति ॥ २१ ॥**

स्निग्ध आहार इन्द्रियोंको दृढ बनाता है, शरीरको पुष्ट करता है, बुढ़ापेको क्षीण करता है, बलको बढ़ाता है, वर्णकी स्वच्छताको उत्पन्न करता है ॥ २१ ॥

**लघु च पुनः स्वभावादिभिरन्नमप्रतिपीडयद्दोषानव्यथमानं परिणाममेति। विपन्नमपि चाल्पदोषं भवति ॥ २२ ॥**

स्वभाव आदिसे लघु गुणवाला अन्न—दोषोंका विना पीड़ित किये—सुखपूर्वक पच जाता है। अपथ्य होनेपर भी थोड़े दोषको करता है ॥ २२ ॥

**उष्णं पुनर्जनयति रुचिमुपशोषयति श्लेष्माणम् २३**

उष्ण भोजन रुचिको उत्पन्न करता है, और कफको सुखाता है ॥ २३ ॥

**विलम्बितं तु भुञ्जानो न तृप्तिमधिगच्छति बहु च भुङ्क्ते शीती भवति चान्नजातं विषमपाकं च भवति ॥ २४ ॥**

रुक रुक कर देरमें खानेसे तृप्ति नहीं होती, बहुत खाया जाता है, भोजन ठण्डा हो जाता है, और अन्नका विषम पाक होता है ( अगला भोजन पच जाता है, पिछला अनपचा रहता है एक साथ नहीं पचता ) ॥ २४ ॥

**अतिद्रुतं तु भुञ्जानस्य जल्पतो हसतोऽन्यमनसो वा भवेदुत्स्नेहनमवसादनं भो प्रतिष्ठानं गुणदोषाविभावनं च ॥ २५ ॥**

बातचीत करते हुए, जल्दी जल्दी खाते हुए, हंसते हुए या मनके अन्यत्र लगे होने पर ( विना मनके योगके ) भोजन करनेसे—भोजनका उत्स्नेहन ( अन्य नाड़ीमें जाना ), अवसादन ( कोष्ठमे भोजनके पचनमे शिथिलता ), और भोजनकी अस्थिति, तथा भोजनके गुण —दोषोंका ज्ञान नहीं होता ॥ २५ ॥

**समीक्ष्य सम्यगात्मानमिति। ममेदं सात्म्यमिदमसात्म्यमिति च नित्यमप्रमत्तः प्रत्यवेक्षेत ॥ २६ ॥**

अपनी आत्माको भली प्रकार देखकर भोजनकरे, यह मुझे सात्म्य ( अनुकूल है ) और यह मुझे अनुकूल नहीं है, इस प्रकार नित्य सावधान होकर देखे ॥ २६ ॥

**तत्र सात्म्यं नाम सहात्मना भवत्यतस्तदौ[illegible]दुपशेत इत्येके। सात्म्यविपरीतमनुपशयासात्म्यम् २७**

[1] इस विषयके लिये देखिये चरक विमान अध्याय १

सात्म्य उसे कहते हैं, जो कि अभ्यासके कारण आत्माके साथ हो जाता है, यह उचित होनेसे अनुकूल हो जाता है, इसे ही ओकसात्म्य कहते हैं । सात्म्यके विपरीत–अनुकूल न आनेसे असात्म्य कहाता है ॥ २७ ॥

**अन्ये पुनः प्रकृतिवयोदेशर्तुदोषव्याधिवशेन सात्म्यं बहुविधमिच्छन्ति । ते ह्युपशयमात्रमङ्गीकृत्य विपरीतगुणमप्युपचारेण सात्म्यमाचक्षते तुल्यगुणं चानुपशयादसात्म्यम् ॥ २८ ॥**

अन्य आचार्य प्रकृति-वय-देश-ऋतु-व्याधि-के भेदसे सात्म्यको बहुत प्रकारका मानते हैं । वे उपशय मात्रको ( अनुकूल आने मात्रको ही ) स्वीकार करके उपचारकी दृष्टिसे विपरीत गुण वाले द्रव्यको भी सात्म्य कहते हैं । अनुपशयसे जो समान गुण हो वह असात्म्य है ।

**वक्तव्य**—शीतज्वरमे विपरीत गुण उष्ण द्रव्य ये उपचारकी दृष्टिसे अनुकूल आनेसे सात्म्य हैं । इसी ज्वरमे अनुपशयकी दृष्टिसे शीत द्रव्य समानगुण होनेसे असात्म्य हैं ॥ २८ ॥

**सात्म्यं तु प्रवरावरमध्यविभागेन त्रिविधं । तत्र सर्वरसं प्रवरमेकरसमवरं मध्यं तु मध्यममेव ॥२९॥**

प्रवर–अवर और मध्यके भेदसे सात्म्य तीन प्रकारका है । इनमे सब रसोका सात्म्य होना प्रवर, एक रसका सात्म्य होना अवर और मध्य रसोका सात्म्य होना मध्यम सात्म्य है ॥२९॥

**तेषु प्रवरं समदोषस्योपदिशन्तीति । तेषामपि क्रमेण सात्म्यमपि चाहितं पादेन पादांशेन वा विवर्जयेदित्युक्तं प्राक् ॥ ३० ॥**

इनमे प्रवर सात्म्य–समदोष प्रकृतिके लिये कहते हैं । अन्य अहितकारक सात्म्यको भी क्रमश चतुर्थांशसे अथवा सोलहवे भागको छोड़ते हुए छोड़े ये यह पहिले कह चुके है । ( अ स सू ८ वा अध्याय ) ॥ ३० ॥

**तत्र यदाहारजातं समान्धातूननुवर्तयति विषमांश्च समीकरोति तत्समासतो हितम् । विपरीतमहितम् ॥ ३१ ॥**

जो आहारसमूह समान धातुवोंका अनुवर्तक करता है, और विषम धातुवोको समान करता है, वह आहारसमूह–सक्षेपमे हितकारी है । इससे विपरीत अहित है ॥ ३१ ॥

**तत्पुनर्मात्रायोगादिवैचित्र्यादनियतमपि यथोपदेशं यथाभूयिष्ठं च शीलयेत्परिहरेच्च ॥ ३२ ॥**

इस हित–अहितमे मात्रा-योग आदिकी विचित्रता (भिन्नता)के कारण, अनिश्चित स्वरूपवाले हित-अहितको शास्त्रके उपदेशसे तथा जैसा अधिकत होता है–उसके अनुसार हित वस्तुका अभ्यास करे और अहितका परित्याग करे ॥ ३२ ॥

**तथा विशेषतः समशनमध्यशनममात्राशनं विषमाशनं च वर्जयेत् ॥ ३३ ॥**

विशेषकर समशन, अध्यशन, अमात्राशन और विषमाशनका त्याग करदें ॥ ३३ ॥

**तत्र पथ्यापथ्यमेकत्र भुक्तं समशनम् । भुक्तस्योपरि भुक्तमध्यशनम् । अमात्राशनं पुनः पृथगेवोपदेक्ष्यते । अप्राप्तातीतकालं तु भुक्तं विषमाशनमिति ॥ ३४ ॥**

इनमें पथ्य और अपथ्यको एक साथ मिलाकर खाना समशन है । खाये हुएके उपर थोड़ी देर पीछे खाना अध्यशन है । अमात्रा अशनको पृथग्–अलगही कहेंगे । भोजनके समयके न आनेपर अथवा व्यतीत हो जानेपर खाना विषमाशन है॥३४॥

**भुञ्जानस्तु पेयायूषरसान्व्यञ्जनानि राजतेषु पात्रेषु निदध्यात् ॥ ३५ ॥**

भोजन करते समय पेया-यूष-मासरस-व्यंजन (शाक-भाजी)-चादिके पात्रमें देने चाहिये ॥ ३५ ॥

**परिशुष्कप्रदिग्धानत्युष्णं च पयः सौवर्णेषु । द्रवकाम्बलिकान्कांस्येषु । रागखाण्डवसट्टकान् वज्रवैदूर्यविचित्रेषु । घृतमायसे । पयः सुशीतं त ये । पानीयपानकानि च मृद्धेमस्फटिकमयेषु । ओदनं च विस्तीर्णे मनोरमे स्थाने ॥ ३६ ॥**

अत्यन्त शुष्क, घी आदिसे लिप्त और अत्यन्त गरम दूध स्वर्णके पात्रोमे देना चाहिये । खल-खड्डर ( तक्र काजी व्यंजन आदि ) और काम्बलिक कासीके पात्रोमे देना चाहिये । राग-षाड्व-सट्टकको[1] हीरे-वैडूर्य ( बिल्लोरे )के बने ( पत्थरके पात्रोंमे ) विचित्र पात्रोंमे देना चाहिये । घीको लोहेके पात्रमे देना चाहिये; अत्यन्त शीतल पानीको ताम्रके पात्रमें देना चाहिये । पानीय द्रव्य और शर्बत आदि पानक मिट्टी-स्वर्ण-पत्थरके बने-या काचके पात्रोमे देना चाहिये । और भातको चौड़े विस्तृत सुन्दर स्थान पर ( थाली या केलेके पत्ते आदि पर ) देना चाहिये ॥ ३६ ॥

**अन्यथा हि वर्णगन्धरसान्यत्वादहितं स्यात् ॥३७॥**

क्योकि उपरोक्त पात्रोमे न देनेसे वर्ण-गन्ध-रस आदि अहितकरक हो जाते हैं ॥ ३७ ॥

**अपिच । दक्षिणपार्श्वे भक्ष्यं स्थापयेत् । सव्ये पेयं मुखोद्धर्षणपिण्डीं च ॥ ३८ ॥**

भोजन करते हुए व्यक्तिके दक्षिण भागमें भक्ष्य वस्तुवोंको रक्खे, वाम भागमे–पीने योग्य द्रव्य, लेह्य ( चाटने योग्य ) और मुखको साफ करनेके लिये पिण्डी–ताम्बूल आदि रक्खे ।

**वक्तव्य**—भोजन दक्षिण हाथसे करते हैं । इसलिये पानी आदिके पात्रकी वाम हाथसे उठाकर पीना चाहिये । नहीं तो भोजनसे स्निग्ध हाथ पात्रके उपर लगजायगा–जो देखनेमे बुरा साथही चिकने हाथसे पात्रके गिरनेका भय रहता है । अतः वाम पार्श्वमे रखनेका विधान है ॥ ३८ ॥

---

१ सट्टक—त्रिकटु-जीरक-दाडिम-शर्करायुक्त मथित दधि-सट्टकः सु. सू. ४६

**मध्ये भोज्यमिति ॥ ३९ ॥**

मध्यमें-( सामने )भोज्य पदार्थ रक्खे-( जिससे लेनेमें सुगमता रहे ) ॥ ३९ ॥

**यथाऽग्निसात्म्यं तु प्राक् द्रवमुपशुष्कं वाऽश्नीयात् । प्रागेव तु गुरुस्वादुस्निग्धं च । मध्येऽम्ललवणम् । अन्ते रूक्षं द्रवमितररसयुक्तं च ॥ ४० ॥**

अग्नि सात्म्यके अनुसार प्रथम-द्रव, या शुष्क भोजनको खाये । गुरु, मधुर और स्निग्ध भोजनको सबसे प्रथम खाये । बीचमें अम्ल और लवण भोजनको, अन्तमे-रुक्ष, द्रव और अनिरम युक्त ( यूष आदि ) द्रव्योंको खाये ॥ ४० ॥

**तत्र मन्दाग्नेर्द्रवोष्णेन समुत्तेजितोष्मणोऽन्यदुपयुक्तं सम्यक्पाकमेति ॥ ४१ ॥**

मन्द अग्नि पुरुष प्रथम गरम तरल ( द्रव ) पदार्थको खाये-इससे उत्तेजित हुई अग्नि अन्य खाये हुए भोजनको भली प्रकार पचा देतीहै ॥ ४१ ॥

**अनुपानं तु सलिलमेव श्रेष्ठं सर्वरसयोनित्वात्सर्वभूतसात्म्यत्वाज्जीवनादिगुणयोगाच्च ॥ ४२ ॥**

अनुपानमे पानीही सबसे श्रेष्ठ है-क्योंकि पानी सब रसोका उत्पत्ति कारण हैं, सब प्राणियोके लिये सात्म्य है, जीवन आदि गुणोंसे युक्त है ॥ ४२ ॥

**तच्छीतं दधिमधुगोधूममद्यविशेषेषु सर्वेषु च विदाहिषु शरद्ग्रीष्मयोश्च ॥ ४३ ॥**

शीतलजल-दधि, मधु, गेहूं, मद्यके भेदोमें, सब प्रकारके विदाहियोंमें, शरद् और ग्रीष्मऋतुमे उत्तम है ॥ ४३ ॥

**उष्णं पिष्टमयेष्वन्येषु च दुर्जरेषु हेमन्ते च ॥४४॥**

पिट्ठी से बने तथा अन्य दुर्जर भक्ष्योंमे और हेमन्त ऋतुमें गरम जल उपयोगी है ॥ ४४ ॥

**द्रवद्रव्यविज्ञानीयं चेक्षेत ॥ ४५ ॥**

शीत और उष्ण जलके लिये द्रव द्रव्य विज्ञानीय विषयकोभी अनुपानकी दृष्टिसे देखना चाहिये ॥ ४५ ॥

**क्षीरं शालिषष्टिकयोस्तथोपवासाध्वभाष्यस्त्रीव्यायामक्लान्तबालवृद्धेषु । मांसरसः शोषादिषु । वाते त्वम्लानि च । पित्ते शर्करोदकम् । त्रिफलोदकं तु सक्षौद्रं श्लेष्मणि प्रायशश्चाक्षिगलरोगेषु । मस्त्वेव वा दधनि कूर्चीकाकिलाटयोश्च । धान्याम्लं मस्तु तक्रं वा शाकावरान्नेषु । मद्यं मांसेषु ॥ ४६ ॥**

शालि ( हेमन्त धान्य ), साठीमे, तथा उपवास, मुसाफरी, बहुत बोलनेमें, स्त्रीसहवासमें, व्यायाममें, क्लान्त( बिना श्रमके भी, थकान होनेपर ), बालक और वृद्धोमे दूध उत्तम अनुपान है । शोष आदिमें मासरस अनुपान है । वातवृद्धिमे अम्ल अनुपान है, पित्तवृद्धिमें-शर्कराका पानी ( चीनीका शर्बत ) । कफमें और प्राय करके आख-गलके रोगोंमे मधु मिला त्रिफलाका पानी अनुपान है । दधिका मस्तु या पानी अनुपान है, कूर्चिका और किलाटका मस्तुही अनुपान है । शाक-या अवर अन्न (विदल-शस्योंका अन्न )मे धान्याम्ल, मस्तु या तक्र अनुपान है । मासोमे मद्य उत्तम अनुपान है ॥ ४६ ॥

**फलाम्लमम्बु वाऽऽसवांश्च विविधान् विभज्य प्रयोजयेत् ॥ ४७ ॥**

फलाम्ल-पानी और नाना प्रकारके आसवोको विभाग करके प्रयोग करना चाहिये ॥ ४७ ॥

**विशेषतस्तु मध्वासवान् ग्राम्येषु । तीक्ष्णान् त्रिफलासवान्वन्येषु । न्यग्रोधादिफलासवान्विष्किरेषु । अर्कसेलुशिरीषकपित्थासवान्बिलेशयेषु दिग्धहतेषु च । अम्लफलासवान्प्रसहेषु ॥ ४८ ॥**

विशेषकर ग्राम्य मासोमें मध्वासवोको, जागल मासोमें तीक्ष्ण त्रिफलासवोको देवे । विष्किर मासमे-न्यग्रोधादि फलोके आसवोंको देवे । बिलेशयोंके मासमें और शस्त्रसे हत मासोंमे-आक-शेलु-शिरीष और कैथके आसवोको देवे । प्रसहोंके मासमें खट्टे फलोके आसवोको देवे ॥ ४८ ॥

**काशेक्षुपद्मबीजशृङ्गाटककसेरुकमृद्वीकामदिरासवान् क्षौद्रयुक्तं वा शीतमुदकमुदश्विद्वा महामृगेष्वौदकेषु च ॥ ४९ ॥**

महामृग और औदक मासोमें काश-ईक्षु-पद्मबीज ( कमलगट्टा )-सिंघाड़ा कसेरु-मुनक्का-खैर-इनके आसवोंको शहदके साथ अथवा शीतल जल या उदश्वित ( पतली छाछ-दहीमें आधा पानी मिलाकर मक्खन निकाली छाछ ) देवे ॥ ४९ ॥

**सुरां प्रतुदेषु तथा श्रमार्तेषु कृशेषु च ॥ ५० ॥**

प्रतुद मासोमे-कृश एवं श्रमसे थके पुरुषोंमे सुरा देवे ॥५०॥

**मधूदकं स्थूलेषु ॥ ५१ ॥**

स्थूल ( मेद बहुल ) पुरुषोमें-मधुका पानी ( मधु मिश्रित जल, ) देना चाहिये ॥ ५१ ॥

**मद्यं ससात्म्याल्पाग्निषु ॥ ५२ ॥**

मद्य-मास जिनको सात्म्य हो, जिनकी अग्नि मन्द हो, उनको मद्य देना चाहिये ॥ ५२ ॥

**अपि च । समासेनान्नविपरीतमविरोधि च ॥५३॥**

सक्षेपमे-खाये हुवे अन्नके गुणोंसे जो विपरीत न हो और वीर्यादिसे विरुद्ध न हो वह अनुपान प्रशस्त है ॥ ५३ ॥

**अनुपानं खलु तर्पयति प्रीणयत्यूर्जयति बृंहयति देहस्य पर्याप्तिमभिवर्धयति भुक्तमवसादयत्यन्नसङ्घातं भिनत्ति मार्दवमापादति क्लेदयति सुखपरिणामितामाशुव्यवायितां चाहारमुपनयति ॥ ५४ ॥**

अनुपान-सतर्पण करता है, पुष्टि देता है, उत्साह देता है; वृद्धि करता है, देहकी पूर्णताको करता है, खाये हुएको शिथिल करता है, अन्नसमूहको टुकड़े टुकड़े करता है; कोमलताको उत्पन्न करता है, क्लिन्नता करता है, भोजनको सुखपूर्वक पचा देता है, भोजनको शीघ्र शरीरमे फैला देता है ॥ ५४ ॥

**वर्ज्यं तूर्ध्वजत्रुगदश्वासकासप्रसेकहिध्मास्वरभेदोरःक्षतिभिर्गीतभाष्यप्रसक्तैश्च ॥ ५५ ॥**

**तेषां हि प्रदूष्यामाशयमुरःकण्ठस्थितमाहारजं स्नेहमासाद्य तदभिष्यन्दाग्निसादच्छर्द्यादीनामयान्विदध्यात् ॥ ५६ ॥**

जत्रुसे उपरके रोगोमे, श्वास, कास, कफप्रसेक, हिचक्की, स्वरभेद, उरक्षत रोगीयोको, गाने या बोलनेमे लगे व्यक्तियोको अनुपान सेवन नही करना चाहिये ॥

इनमें अनुपान आशयको दूषित करके, उर और कण्ठमे स्थित आहारजन्य स्नेहको लेकर इस स्नेहके अभिष्यन्द गुणसे अग्निको शिथिल करता है, और वमन आदि रोगोंको उत्पन्न करता है ॥ ५५ ॥ ५६ ॥

**पीत्वा च भाष्यगेयाध्वस्वप्नान्न शीलयेत् ॥ ५७ ॥**

अनुपानको पीकर बोलना, गाना, मुसाफरी, सोना नही करना चाहिये ॥ ५७ ॥

**पानं तु प्रक्लिन्नदेहमेहकण्ठाक्षिरोगव्रणिन इति ॥५८॥**

प्रक्लिन्न देहयुक्त, प्रमेह, कण्ठ-आखके रोगीयोको और व्रण रोगीयोको पान( अनुपान )का सेवन नहीं करना चाहिये ॥५८॥

**ततः पाणिगतमन्नमन्येनापनीय दन्तान्तरस्थं च शनैः शोधनेन विशोध्य विधाय लेपगन्धस्नेहापनोदमाचान्तोऽगुल्यग्रगलिताम्बुपरिषिक्तनेत्रस्ताम्बूलादिकृतवदनवैशद्यो धूमपानादिहृतोर्ध्वकफवेगः पदशतमात्रं गत्वा वामपार्श्वेन संविशेत्। द्रवोत्तरभोजनस्तु शय्यां नातिसेवेत् ॥ ५९ ॥**

भोजनके पीछे हाथमे लगे अन्नको दूसरे शुष्क अन्नसे हटाकर दातोमे लगे अन्नको धीरे धीरे शोधनोसे ( दात कुरेदनी की शलाकासे ) साफ करके, लेप (भोजन आदिका गन्ध), स्नेहको दूर करके और आचमन करके अगुलियोके अग्र भागसे टपकनेवाले पानीसे आखोका सिंचन करके, ताम्बूल आदिसे मुखकी स्वच्छताको करके, धूमपान आदिसे उपरके कफवेगको कम करके, सौ कदम चलकर वाम पार्श्वसे लेट जाये। द्रवबहुल भोजन करके शय्याका बहुत देर सेवन न करे ॥ ५९ ॥

**यानप्लवनवाहनाग्र्यातपांश्च भुक्तवान्वर्जयेत् ॥६०॥**

भोजन करके सवारी, कूदना, वाहन उठाना ( बोफ आदिका ), अग्नि और धूपका सेवन न करे ॥ ६० ॥

**आहारपरिणामकराः पुनरूष्मा वायुः क्लेदः स्नेहः कालः समयोगश्च ॥ ६१ ॥**

आहारको पचानेवाले ये कारण हैं—यथा-उष्मा, वायु, क्लेद, स्नेह, काल और समयोग ॥ ६१ ॥

**तत्रोष्मा पाचयति वायुरपकर्षति क्लेदः शैथिल्यमापादयति स्नेहो मार्दवं जनयति कालः सर्वपर्याप्तिमभिनिर्वर्तयति। समयोगस्त्वेषां परिणामधातुसाम्यकरः संपद्यते ॥ ६२ ॥**

इनमे उष्मा पकाती है, वायु अन्नको पाचनके लिये ले जाती है, क्लेद शिथिलता उत्पन्न करती है, स्नेह मृदुता उत्पन्न करती है, समय सम्पूर्ण शरीर मे फैलाता है। इन सबका समयोग अन्नके परिणामसे उत्पन्न दोष-धातु-मलोको समान करता है ६२

**समयोगस्य पुनः कारणान्युचितो हितश्च देहसंस्कारोऽभ्यवहारश्चेष्टा शयनं सौमनस्यं च ॥ ६३॥**

उचित ( अभ्यस्त ) हितकारी अन्न, शरीरसंस्कार, खाना, चेष्टा, शयन और मनकी प्रसन्नता समयोगके कारण हैं ॥६३॥

**परिणामतस्त्वाहारगुणाः शरीरजगुणभावमापद्यन्ते यथास्वमविरुद्धाः ॥ ६४ ॥**

आहारके परिणमन ( परिवर्तित ) हुए गुण-शरीरके गुणरूप बन जाते हैं अपने गुणोसे अविरुद्ध होकर एक समान हो जाते हैं।

**वक्तव्य**—'वृद्धिः समानैः सर्वेषाम्'-समान गुणोसे समानोकी वृद्धि होती है, इस सिद्धान्तसे आहारके परिवर्तित गुण गुरु-द्रव आदि शरीरके गुरु-द्रव-गुणोके साथ मिलकर अपने इन गुणोसे विरुद्ध न बनकर इन्हींमे मिलकर इनको बढाते हैं ॥ ६४ ॥

**विरुद्धास्तु विहिताश्च विरोधिभिर्विहन्युः शरीरमिति ॥ ६५ ॥**

किये हुए आहारके विरुद्ध गुण शरीरके गुणोके विरोधि होनेसे शरीरका नाश करते हैं ॥ ६५ ॥

**भवन्ति चात्र—**

**औकुल्याभोषपृथुकान्सुपिष्टकृततन्दुलान्।**
**न जातु भुक्तवानद्यान्मात्रयाऽद्यात्सुकांक्षितः ॥६६॥**

इसमे कहा भी है औकुल ( बालमे लगे-अपक्व-शस्योको भूनकर ), अभ्योष ( इसी प्रकार बालमे लगे अपक्व जौको भुनना ), पृथुक ( चिवडे ) और पीसे हुए तण्डूलोको ( चावलकी कणियोको ) कभीभी भोजन करके नहीं खाना चहिये। अत्यन्त भूख होनेपर इच्छा होनेपर मात्रामे बहुत थोडी खाना चाहिये६६

**शाकावरान्नकट्वम्लकषायलवणोत्कटम्।**
**त्यजेदेकरसासात्म्यं गुरु शुष्कं च भोजनम् ॥ ६७ ॥**

शाक, वरान्न ( हल्के अन्न ), कटु, अम्ल, कषाय, अतिलवण, और एकही रसका निरन्तर अभ्यास, गुरु, और शुष्क भोजनको छोड देना चाहिये ॥ ६७ ॥

**वक्ष्यते यन्निदानादौ सर्वरोगप्रकोपनम्।**
**अत्यभिष्यन्दि विष्टम्भि विदाहि हिमरूक्षणम् ॥६८॥**
**किलाटदधिकूचीकामत्स्यशुष्काममूलकम्।**
**क्षारपिष्टविरूढाद्यं तत्समस्तं न शीलयेत् ॥ ६९ ॥**

निदानके प्रारम्भमे सब दोषोको प्रकुपित करनेवाले जो कारण कहे हैं उनको, अति अभिष्यन्दि, विष्टम्भि, विदाही, शीत, रुक्ष, किलाट, दधि, कूचीका, मछली सूखी, कचीमूली, क्षार, पिट्ठीसे बने पदार्थ, अकुरित आदि सब वस्तुवोंका अभ्यास न करे ॥ ६८ ॥ ६९ ॥

**शीलयेच्छालिगोधूमयवषष्टिकजाङ्गलम्।**
**सुनिषण्णकजीवन्तीबालमूलकवास्तुकम् ॥ ७० ॥**

पथ्याऽऽमलकमृद्वीकापटोलीमुद्गशर्कराः ।
घृतदिव्योदकक्षीरक्षौद्रदाडिमसैन्धवम् ॥ ७१ ॥
त्रिफलां मधुसर्पिर्भ्यां निशि नेत्रबलाय च ।
स्वास्थ्यानुवृत्तिकृद्यच्च रोगोच्छेदकरं च यत् ॥७२॥

शाली, गेहूं, यव, साठी जागल मास, सुनिषण्णक, जीवन्ती, कच्ची छोटी मूली, वथुवा, हरड, आवला, मुनक्का, पटोल, मूग, शर्करा, घी, वर्षाजल, दूध मधु, अनार, सैन्धव नमक, त्रिफलाको मधु और घृतके साथ रात्रिमें नेत्रोंके बलके लिये सेवन करे। जो आहार विहार स्वस्थ पुरुषके स्वास्थ्यको बढाये और रोगोंकी व्याधिका उपशमन करता है, उसका निरन्तर सेवन करे ॥ ७०–७२ ॥

स्वभावमात्रायोगादिपरस्परविपर्ययैः ।
भोजनानि विरुध्यन्ते तानि विद्वान् विवर्जयेत् ॥७३॥

स्वभाव-मात्रा-योग आदिके परस्पर परिवर्तन हो जानेसे भोजन विरुद्ध बन जाते हैं। विद्वान व्यक्ति इन विरुद्ध भोजनोंका परित्याग करदे ॥ ७३ ॥

त्यागाद्विषमहेतूनां समानां चोपसेवनात् ।
विषमा नानुबध्नन्ति जायन्ते धातवः समाः ॥ ७४ ॥

विषम कारणोंके त्याग करनेसे, समान कारणोंके सेवन करनेसे, विषम धातु शरीरमें नहीं होते, और धातु समान होजाते हैं। [ विषम कारणोंके त्यागसे विषम नहीं होते, और समान कारणोंसे समान होजाते हैं ] ॥ ७४ ॥

अन्नेन कुक्षेर्द्वावंशौ पानेनैकं प्रपूरयेत् ।
आश्रयं पवनादीनां चतुर्थमवशेषयेत् ॥ ७५ ॥

अन्नसे कुक्षि( आमाशय )के दो भाग और द्रव भागोसे कुक्षिका एक भाग पूर्ण करना चाहिये। वायु आदिके आश्रयके लिये कुक्षिके चतुर्थ भागको खाली रखना चाहिये ॥ ७५ ॥

मन्दानलबलारोग्यनृपेश्वरसुखात्मसु ।
योज्यः क्रमोऽयं सततं नावश्यमितरेषु च ॥ ७६ ॥

ये भोजनविधान मन्दाग्नि, मन्दबल, मन्द आरोग्य, राजाओं, ऐश्वर्यशालियोंमें और आरामकी जिन्दगी व्यतीत करनेवालोंमें निरन्तर वरतना चाहिये। दूसरे व्यक्तियोंके लिये आवश्यक नहीं ॥ ७६ ॥

करोति रूक्षं बलवर्णनाशं
त्वग्रूक्षतां वातशकृन्निरोधम् ।
स्निग्धं त्वतिश्लेष्मचयप्रसेक-
हृद्गौरवालस्यरुचिप्रणाशान् ॥ ७७ ॥

रूक्ष आहार बल-वर्णका नाश, त्वचाकी रूक्षता, वायु और मलका निरोध करता है। अतिस्निग्ध आहार कफसचय, कफका प्रसेक, हृदयमें भारीपन, आलस्य अरुचि उत्पन्न करता है ॥ ७७ ॥

अत्युष्णमन्नं मददाहतृष्णा-
बलप्रणाशभ्रमरक्तपित्तम् ।
शीतं तु सादारुचिवह्निनाशं
हृल्लासविष्टम्भनरोमहर्षान् ॥ ७८ ॥

अति उष्ण अन्न मद, दाह, प्यास, बलका नाश, भ्रम और रक्तपित्त उत्पन्न करता है। शीतल अन्न—शिथिलता, अरुचि, अग्निमान्द्य, जीमचलना, विष्टम्भ, रोमाच उत्पन्न करता है ७८

अतिस्थिरं मूत्रशकृद्विबन्ध-
मतृप्तिमव्याप्तिमशीघ्रपक्तिम् ।
अतिद्रवं पीनसमेहकास-
स्यन्दान्करोत्यग्निबलं च हन्ति ॥ ७९ ॥

अति कठिन भोजन मूत्र-मलका अवरोध, अतृप्ति, शरीरमे फैलता नहीं ( शरीरका भाग नही बनता ), और जल्दी नहीं पचता। अति द्रव भोजन पीनस, प्रमेह, कास, अभिष्यन्द करता है और अग्निबलका नाश करता है ॥ ७९ ॥

अतिमधुरमनलशमनं भुक्तमसात्म्यं न पुष्टये वपुषः।
अतिलवणमचक्षुष्यं तीक्ष्णात्यम्लं जरा साक्षात् ८०

अति मधुर भोजन अग्निका शमन करता है, असात्म्य भोजन शरीरको पुष्टिकारक नही है, अतिलवण भोजन आखोके लिये हानिकारक है, अति तीक्ष्ण और अति अम्ल भोजन साक्षात् रूपमे बुढापा है ( बुढापा शीघ्र पैदा करता है ) ॥ ८० ॥

इति विधिमवलम्ब्य योऽन्नपानं
बलमिव विग्रहवत्सदोपयुङ्क्ते ।
तनुमपि तनुजां रुजं त्वनाप्य
व्रजति नरः स समाशतस्य पारम् ॥ ८१ ॥
इत्यन्नपानविधिर्नाम दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥

उपसंहार—जो मनुष्य इस विधिका आश्रय लेकर अपने शरीरके बलके अनुसार अन्नपानका सदा सेवन करता है, उसे शरीरजन्य छोटासाभी रोग नही होता, वह सौवर्षसे भी अधिक जीता है ॥ ८१ ॥

इस प्रकार वैद्यपति सिंहगुप्तके पुत्र वाग्भटने बनाई इस अष्टागसग्रहसहिताके सूत्रस्थानमें अन्नपानविधिनामक दसवा अध्याय समाप्त हुआ।

## एकादशोऽध्यायः ।

अथातो मात्राशितीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥१॥
इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥

इसके आगे 'मात्राशितीय' नामक अध्यायकी व्याख्या करेंगे ऐसा भगवान आत्रेयने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

मात्राशी स्यात् ॥ ३ ॥

मात्रामे खानेवाला ( मनुष्यको ) होना चाहिये।

१ चरक विमान अध्याय २ देखिये.
२ चरक. सूत्र. अध्याय २७ देखिये.

**वक्तव्य**—खानेसे अभिप्राय-गलेके नीचे आमाशयकी ओर निगलनेसे है । यह भक्ष्य, चोष्य, लेह्य और पान भेदसे चार प्रकारका है । इनमे रोटी आदि-जो दातोसे काटकर खाये जाते हैं, वे भक्ष्य, गन्ना आदि जो चूसा जाता है, वह चोष्य, चाटन आदि अर्ध द्रवित पदार्थ जो जीभकी सहायतासे निगले जाते हैं, वे लेह्य, पानी आदि द्रव जो कि बिना दात आदिके सीधे गलेसे नीचे पहुंचाये जाते हैं, वे पेय हैं ॥ ३ ॥

**मात्रा पुनरग्निबलाहारद्रव्यापेक्षिणी ॥ ४ ॥**

मात्रा दो प्रकारकी है—१ अग्निबलकी अपेक्षा रखनेवाली, २ आहारद्रव्यकी अपेक्षा रखनेवाली ॥ ४ ॥

**कुक्षेरप्रतिपीडनमाहारेण हृदयस्यासंरोधः पार्श्वयोरविपाटनमनतिगौरवमुदरस्य प्रीणनमिन्द्रियाणां क्षुत्पिपासोपरतिः स्वस्थानासनशयनगमनोच्छ्वासप्रश्वासहास्यसंकथासु सुखानुवृत्तिः सायं प्रातश्च सुखेन परिणमनं बलवर्णोपचयकरत्वं चेति मात्राया लक्षणम् ॥ ५ ॥**

**मात्राका लक्षण**—आहारसे कुक्षि आमाशयका पीडित न होना, हृदयका दबाव अनुभव न करना, पार्श्वोंका नहीं फटना ( बाहरको न निकल पडना ), उदरका बहुत भारी न होना, चक्षु आदि इन्द्रियोका सन्तर्पित होना ( पुष्ट होना ), भूख और प्यासकी शान्ति, खड़े होनेमे, बैठनेमे, सोनेमे, चलनेमे, श्वासक्रियामे ( श्वास लेनेमे और निकालनेमे ), बोलनेमें और बातचीत करनेमे सुख अनुभव होना, सायंकालके भोजनका प्रात काल तक, प्रात कालीन भोजनका सायंकाल तक सुखपूर्वक पच जाना, बल, वर्ण और पुष्टिका होना, ये मात्राके लक्षण हैं ॥ ५ ॥

**त्रिभागसौहित्यमर्धसौहित्यं वा गुरूणां समुपदिश्यते ॥ ६ ॥**

गुरु द्रव्योंको ( स्वभाव-संस्कार आदिकी अपेक्षासे ) तीसरे भागकी तृप्तितक अथवा आधे भागकी तृप्तितक खाना चाहिये ।

**वक्तव्य**—गुरु द्रव्योको साधारणत आधे भागकी तृप्ति तक खाये, और गुरुतर द्रव्योको तीसरे भागकी तृप्ति तक खाये । तृप्ति या सौहित्यका अर्थ यह है कि जिसके आगे खानेकी इच्छा न रहे अर्थात् पेट भरकर खाना । इस तृप्तिके आधे वा तीसरे भाग तक गुरु द्रव्योको खानेका विधान है ॥ ६ ॥

**लघूनामपि च नातिसौहित्यम् ॥ ७ ॥**

लघु द्रव्योको भी तृप्ति पर्य्यन्त ( पेट भरकर ) नहीं खाना चाहिये ॥ ७ ॥

**अनिलानलगुणबहुलानि हि लघूनि तुल्यगुणत्वादग्निसन्धुक्षणान्यविधिना चाल्पदोषाणि ॥ ८ ॥**

लघु द्रव्य वायु-अग्निगुणबहुल होते है । ये लघु द्रव्य-स्वभावसे ही अग्निके समान गुणवाले होनेसे अग्नि प्रज्वलित करनेवाले होते है । यथोक्त क्रमको छोडकर सेवन करनेपर भी थोड़े दोषकारक होते हैं ॥ ८ ॥

**इतराणि तु पृथिवीसलिलगुणबहुलान्यसामान्याद्विपरीतान्यन्यत्र व्यायामाग्निबलात् ॥ ९ ॥**

दूसरे गुरु द्रव्य पृथिवी-जलगुणबहुल होते हैं । ये अग्निसे विपरीत गुणवाले हैं । इसलिये लघु द्रव्योसे कार्यमे विपरीत है अर्थात् अग्निको मन्द करते हैं । जो नित्य व्यायाम करते है, अथवा जिनमे अग्नि बलवान है, उनको छोडकर शेष सबोमे अग्निको मन्द करते हैं ॥ ९ ॥

**अमात्रा पुनरशनस्य हीनताऽऽधिक्यं च ॥ १० ॥**

**अमात्राका लक्षण**—भोजनकी हीनता, और भोजनकी अधिकताको अमात्रा कहते है ॥ १० ॥

**तत्र हीनमात्रमशनं बलवर्णोपचयमनोबुद्धीन्द्रियोपघातकरं विबन्धकृदवृष्यमनायुष्यमनौजस्यं सारविध्मापनमलक्ष्मीजननमशीतेश्च वातविकाराणामायतनम् ॥ ११ ॥**

**हीन मात्राके खानेमें दोष**—इनमे हीन मात्राका खाना बल-वर्ण पुष्टि-मन-बुद्धि-इन्द्रियोका नाश करता है, विबन्ध करता है, अवृष्य है, अनायुष्य है, ओजसको नहीं देता, त्वक् आदि आठ सारोका नाश करनेवाला, दारिद्र्य उत्पन्न करनेवाला, अस्सी प्रकारके वातरोगोंका कारण है ॥ ११ ॥

**अतिमात्रं पुनः सर्वदोषप्रकोपनमाहुः ॥ १२ ॥**

अतिमात्राको सब दोषोंको प्रकुपित करनेवाला कहते है ।

**वक्तव्य**—अतिमात्रासे वात पित्त-कफ तीनो दोष कुपित होते हैं, हीन मात्रासे केवल वायुही कुपित होती है ॥ १२ ॥

**तेन हि प्रपीड्य वातादयो युगपत्प्रकुपिताः कुक्ष्यैकदेशस्थास्तदेवापरिपक्वमाविश्य विष्टम्भयन्तोऽलसकमभिनिर्वर्तयन्ति, सहसा वाऽधरोत्तराभ्यां मार्गाभ्यां प्रच्यावयन्तो विसूचिकाम् ॥ १३ ॥**

**अलसकनिदान**—अतिमात्राके कारण ये वातादि दोष आमाशयके एक भागमें ( स्थानके अभावके कारण ) पीड़ित होनेसे एक साथ प्रकुपित होकर उसी अपरिणमित आहारमे प्रविष्ट होकर इससे स्रोतोको अवरुद्ध करते हुए-'अलसक' रोगको उत्पन्न करते हैं । अथवा एकदमसे अचानक उपरके ( मुख ) या अधर ( गुदा मार्ग ) मार्गसे प्रेरित होते हुए-विसूचिकाको उत्पन्न करते हैं ।

**वक्तव्य**—अलसकमे दोष आलसी बन जाते हैं-गतिरहित होनेसे एक स्थानपर रुक जाते हैं ॥ १३ ॥

१ देखिये सुश्रुत-सू. ४६.४६५ टीका

अपीडन भवेत् कुक्षेः पार्श्वयोरविपाटनम् ।
अन्नेन हृदयाबाधो जठरस्य तु गौरवम् ॥

२ चरकमे कहा-दीप्ताग्नय॰ खराहारा कर्मनित्या महोदरा ।
ये नरा. प्रति ताश्चिन्त्य नावश्य गुरुलाघवम् ॥
चरक सू. २७ ३४४.

अपि च—

**प्रयाति नोर्ध्वं नाधस्तादाहारो न च पच्यते ।**
**आमाशयेऽलसीभूतस्तेन सोऽलसकः स्मृतः ॥१४॥**

आमाशयक अलसी ( आलसीके समान ) होनेके कारण आहार न तो उपरकी ओर ( मुखसे वमनरूपमे ) जाता है, और न नीचेकी ओर जाता है, और नहीं आमाशयमे पचता है इसलिये इसे अलसक कहते हैं ॥ १४ ॥

**विविधैर्वेदनोद्भेदैर्वाय्वादिभृशकोपतः ।**
**सूचीभिरिव गात्राणि विध्यतीति विसूचिका ॥१५॥**

वायु आदि तीनो दोषोंके अतिप्रकोपके कारण नाना प्रकारकी पीड़ाओंके उत्पन्न होनेसे शरीर सूईयोंके समान विंध जाता है, इसलिये इसे विसूचिका कहते हैं ॥ १५ ॥

**तत्र वातः शूलानाहाङ्गमर्दमुखशोषप्रलापकम्पमूर्च्छाभ्रमजृम्भोद्वेष्टनाऽक्षिप्रवेशशिरोहृदयातिरुक्शिराकुञ्चनस्तम्भनानि करोति । पित्तं पुनर्ज्वरातिसारान्तर्दाहवैवर्ण्यतृष्णामदभ्रमप्रलपनानि । श्लेष्मा तु छर्द्यरोचकप्रसेकाङ्गसादाविपाकशीतज्वरगात्रगौरवाणि ॥ १६ ॥**

इस विसूचिकामें **वायु**–शूल, आनाह, अगोका टूटना, मुखका शुष्क होजाना, प्रलाप, कम्पन, मूर्च्छा, भ्रम, जम्भाईका आना, ऐंठन अगोंमे, आखका अन्दर धसजाना, शिर और हृदयमे अतिदर्द, सिरामे आकुञ्चन (सिकुडना), और जडता करती है।

**पित्त**–ज्वर, अतिसार, शरीरके अन्दर दाह, विवर्णता, प्यास, मद, श्रम, और प्रलय ( Coma स्थिति रोगी बेहोश नशेकी स्थितिमे होता है ) करता है । पाठान्तरमे चरकमे प्रलाप शब्दभी है ।

**कफ**–वमन, अरुचि, लालास्राव, अगोमें शिथिलता, अविपाक, शीतज्वर और शरीरमे भारीपन करता है ॥ १६ ॥

**विशेषतस्तु दुर्बलस्याल्पाग्नेर्बहुश्लेष्मणो वातमूत्रपुरीषवेगविधारिणोऽन्नपानमनिलप्रपीडितं श्लेष्मणा विबद्धमार्गमलसत्वादबहिर्मुखी भवेत् । छर्द्यतीसारवर्जानि यथोक्तानि शूलादीन्युपजनयत्यतिमात्राणि ॥ १७ ॥**

**अलसकके खास लक्षण**—खासकर दुर्बल, मन्दाग्नि, बहुत कफवाले, वात-मूत्र-मलके वेगोंको रोकनेके स्वभाववाले पुरुषमे खानपान-वायुसे पीडित होकर कफद्वारा मार्गके रुके होनेसे गतिरहित बनकर बाहरकी ओर प्रवृत्त नहीं होता। इससे उपरोक्त वात-पित्त कफजन्य लक्षणोंको छोड़कर शूल आदि ( आनाह आदि ) अधिक मात्रामे उत्पन्न होते है, इसलिये इसे कहते हैं ॥ १७ ॥

**अतिमात्रदुष्टास्तु दोषा प्रदुष्टामबद्धमार्गास्तिर्यग्गच्छन्तः कदाचिदस्य शरीरं दण्डवत्स्तम्भयन्ति ततस्तमलसकमसाध्यं ब्रुवते ॥ १८ ॥**

**असाध्य लक्षण**—अधिक मात्रा( परिमाण )में दूषित हुए दोष दूषित आमके कारण मार्गोंके रुके होनेसे तिरछे ( इधर-उधर ) फैलते हुए कभी ( सदा नहीं ) इस पुरुषके शरीरको दण्डके समान जड़ बना देत है । इस (दण्डालसक) अलसकको असाध्य कहते है ॥ १८ ॥

**विरुद्धाध्यशनाजीर्णाशनशीलिनः पुनरामदोषमामविषमामनन्ति विषसदृशलिङ्गत्वात्तत्परमसाध्यमाशुकारितया विरुद्धोपक्रमत्वाच्च ॥ १९ ॥**

विरुद्ध भोजन करनेवाले, अध्यशन करनेवाले, और अजीर्णमे भोजन करनेके स्वभाववाले पुरुषमे आमदोषको आमविषके समान मानते है । क्योकि इसके लक्षण विषके समान है । यह आमदोष अत्यन्त असाध्य है । विषके समान शीघ्र मारक होनेसे और चिकित्सामे विरोधि होनेके कारण ।

**वक्तव्य**—आहारका जो रसभाग अग्निके मन्द होनेसे परिपाक नहीं होता, उसे आम कहते है । इस आमको पचानेके लिये उष्ण उपचार आवश्यक है । परन्तु विष हो जानेसे विषमें उष्ण चिकित्सा निषिद्ध है, क्योकि उष्णिमासे विष बढता है, इसलिये विषोपचारमे शीत चिकित्साका विधान है । और यह शीत चिकित्सा आमके लिये विरोधि है, क्योकि शीतसे आमका पाचन नहीं होता ॥ १९ ॥

**न च केवलं मात्रयैव कृत्स्नमाहारफलमवाप्तुं शक्यं स्वभावादीनां भिन्नफलत्वात् ॥ २० ॥**

केवल मात्रामे ही आहार करनेसे आहारके सम्पूर्ण फल प्राप्त नहीं किये जा सकते, क्योकि स्वभाव-सयोग सरकार आदिका भिन्न भिन्न फल है (उनका अपना अपनाभी अस्तित्व है) ॥२०॥

**तथा हि—**

**गुरुरूक्षशुष्कशीतद्विष्टविष्टम्भिविदाह्यशुचिविरुद्धात्यम्बुपानद्रवले वा कामक्रोधलोभेर्ष्याह्रीशोकोद्वेगभयक्षुदुपतप्तेन वा यदन्नपानमुपयुज्यते तदप्याममेव प्रदूषयति ॥ २१ ॥**

साथही गुरु, रूक्ष, शुष्क, शीत, दूषित, विष्टम्भि, विदाहि, अपवित्र, विरुद्धभोजनसे, अति पानी( द्रव )के पीनेसे, अकालमें भोजन करनेसे, अथवा समयपर भोजन करते हुए भी काम-क्रोध लोभ-ईर्ष्या-लज्जा शोक-उद्वेग-भय-भूखसे पीड़ित होनेसे भी जो खानपान सेवन किया जाता है, वह भी आमकोही दूषित करता है ॥ २१ ॥

---

१ सूचीभिरिव गात्राणि, तुदन् सतिष्ठतेऽनिल ।
यस्याजीर्णेन सा वैद्यैरुच्यते ति विसूचिका ॥ सु. उ. अ. ५६ ४

२ आनाह–साटोपमत्युग्ररुजमाध्मानमुदरे भृशम् ।
ऊर्ध्वाधो वातरोधेन तमानाह प्रचक्षते ॥

३ अध्यशन–भुक्तस्योपरि भुक्तमध्यशनम् ।

४ आमका लक्षण–आहारस्य रस- सारो यो न पक्वोऽग्निलाघवात् ।
आमसंज्ञा स लभते बहुव्याधिसमाश्रय ॥

५ अत्यम्बुपानाद्विषमाशनाद्वा सन्धारणात् स्वप्नविपर्ययाच्च ।
कालेऽपि सात्म्य लघु चापि भुक्तमन्नं न पाक भजते नरस्य ॥
ईर्ष्याभयक्रोधपरिक्षतेन लुब्धेन रुग्दैन्यनिपीडितेन ।
प्रद्वेषयुक्तेन च सेव्यमानमन्न न सम्यक् परिणाममेति ॥
सु. सू. ४६. ४९९-५००

**तत्र साध्यमामं दुष्टमलसीभूतमुल्लिखेत्पाययित्वा सलवणमुष्णं वारि ॥ २२ ॥**

इनमे दुष्ट अलसी बने परन्तु साध्य आममे सैन्धव लवण-युक्त गरम जल पिलाकर वमन कराये ॥ २२ ॥

**तथा त्वच्छर्दयन्तमतिलीनदोषं कृष्णानागदन्ती-कल्कयुक्तं पाययेत्। मदनफलकषायं वा पिप्पली-सिद्धार्थकल्कयुक्तम्। दन्तीमागधिकाऽवचूर्णितं वा कोशातकीरसम्। अवस्थापेक्षी वा वमनकल्पोक्तानि तीक्ष्णवमनानि ॥ २३ ॥**

दोषके अतिलीन (वमनोन्मुख न होनेके कारण अन्दर छिपे) होनेके वमन न आये तो (१) पिप्पली और नागदन्ती इनको पीसकर इसे नमकमिश्रित गरम पानीसे पिलाये। (२) पिप्पली और सरसोके कल्कको मैनफलके कषायमे घोलकर देवे। (३) दन्ती और पिप्पलीके चूर्णको अथवा कोषातकी ( कड़ुवी तुरई ) के रसको गरमपानी और नमकके साथ मिलाकर देवे। अथवा अवस्थाका विचार करके वमन कल्पमे कहे तीक्ष्ण वमनोका प्रयोग करे ॥ २३ ॥

**ततः स्वेदनवर्तिप्रणिधानाभ्यामुपाचरेत् ॥ २४ ॥**

वमनके पीछे-स्वेदन, वर्तिप्रणिधान द्वारा चिकित्सा करे।

**वक्तव्य**—वर्तिप्रणिधान-एक प्रकारकी सपोजैट्री जो कि मलको लानेके लिये गुदामे खूबी जाती हैं, जैसे बच्चोमे साबुनकी वर्त्ति या ग्लैसरनिकी सपोजैट्री बरतते हैं ॥ २४ ॥

**अपि च—**

**सद्यः सम्यग्विशुद्धस्य शाम्यन्ति तदुपद्रवाः।**
**शूले निरन्नकोष्ठेऽद्भिः कोष्णाभिश्चूर्णिता पिबेत् २५**

और भी भलीप्रकार शुद्ध हुए व्यक्तिमे आमजन्य उपद्रव तुरन्त शान्त होजाते हैं। भोजन बिनाकिये खाली पेट गरम पानीसे निम्न चूर्णोको शूल होनेमे पीना चाहिये ॥ २५ ॥

**हिङ्गुप्रतिविषा व्योषसौवर्च भयाः।**
**अथवा पिप्पलीमूलत्रिवृतादारुसैन्धवम् ॥ २६ ॥**
**शुण्ठीक्षुक्षीरलवणपिप्पलीमरिचानि च।**
**पाठाम्लवेतसक्षारयवानीपौष्कराणि च ॥ २७ ॥**

हिङ्ग्वादि चूर्ण-हींग, अतीस, व्योष (सोठ, मरिच, पिप्पली), सचलनमक, बच्च और हरड इनको समान भाग लेकर चूर्ण करके गरम पानीसे पीना चाहिये। अथवा-पिप्पलीमूल, त्रिवृता (निशोथ), दारु (दारुहल्दी या देवदारु) और सैन्धव इनके समान भाग चूर्णको, अथवा-सोठ, थोरका दूध, सैन्धव लवण, पिप्पली और मरिच इनके चूर्णको, अथवा पाठा, अम्लवेतस, सर्जक्षार अजवायन और पुष्करमूल इनके चूर्णको गरम पानीसे पीना चाहिये ॥ २६ ॥ २७ ॥

**द्विरुत्तरं हिङ्गुवचाऽग्निकुष्ठ-**
**सुवर्चिकाक्षारबिडाजमोदम्।**
**शूलोदरानाहविसू र्शो**
**हृद्रोगगुल्मोर्ध्वसमीरणघ्नम् ॥ २८ ॥**

**हिंग्वादि चूर्ण**—हिंग एक भाग, वच दो भाग, चित्रक चार भाग, कुष्ठ आठ भाग, सुवर्चिका क्षार सोलह भाग, विड नमक बत्तीस भाग, और अजवायन चौसठ भाग-इस प्रकार दुगने होते हुए-इनका चूर्ण शूल, उदर, आनाह, विसूचिका, अर्श, हृदयरोग, गुल्म और ऊर्ध्व वायुको नष्ट करता है ॥ २८ ॥

**मुस्ताजमोदपूतीकवचाशुण्ठ्यग्निधान्यकैः।**
**सवालकसठीबिल्वैः क्वाथं तृट्शूलवान् पिबेत् ॥२९॥**

प्यास और शूल होनेपर-मुस्ता(नागरमोथा), अजमोदा, पूतीक( करज ), वचा, सोठ, चित्रक धनिया, बालक( सुगन्धि वाला ), कपूरकचरी, और बिल्व इनका क्वाथविधिसे क्वाथ करके पीना चाहिये ॥ २९ ॥

**पिबेद्विपक्वं ह्यमृताकषायं**
**कदम्बनिम्बार्जुनवृक्षकाणाम्।**
**क्वाथं सुखोष्णं लवणप्रगाढं**
**विसूचिकाऽजीर्णविषापमर्दिनम् ॥ ३० ॥**

गिलोय, कदम्ब, नीम, अर्जुन, इन्द्रजौ इनके गुनगुने गरम क्वाथको प्रचुर नमक मिलाकर पिये। यह विसूचिका, अजीर्ण, विषको नष्ट करता है ॥ ३० ॥

**रास्नाकट्फलषड्ग्रन्थाबृहतीद्वयजोङ्गकैः।**
**गुग्गुलवतिविषाकुष्ठपत्रव्या म्बुदैः ॥ ३१ ॥**
**कुर्याच्छुष्कैः समूत्रैर्वा लेपोद्वर्तनधूपनम्।**

रास्ना, कायफल, षड्ग्रन्था(वच), छोटी और बड़ी कटेरी दोनो, जोङ्गक ( अगरु ), गुग्गुलु, अतिविषा( अतीस ), कुष्ठ, पत्र( तेजपात ), व्याघ्रनख, अम्बुद ( मोथा ), इनके शुष्क चूर्णसे अथवा गोमूत्रमे इनको मिलाकर-लेप, उबटन या धूपन करना चाहिये ॥ ३१ ॥-

**सरुक् चानद्धः दरमम्लपिष्टैः प्रलेपयेत् ॥ ३२ ॥**
**दारुहैमवतीकुष्ठ हिङ्गुसैन्धवैः।**

यदि उदरमे दर्द आध्मान हो तो-दारु( देवदारु ), वच, कूठ, सौंफ( या सोया ), हींग और सैन्धानमक इनको काजी या खट्टे द्रव्योके साथ पीसकर (थोड़ा गरम करके) उदरपर लगाना चाहिये। इसे दारुषट्क लेप भी कहते हैं ॥ ३२ ॥-

**यवचूर्णश्च सक्षारतक्रः कोष्ठार्तिजित्परम् ॥ ३३ ॥**

जौका चूर्ण यवक्षार और तक्रके साथ मिलाकर उदरपर लगानेसे अतिशय शूलनाशक है ॥ ३३ ॥

**योजयेत् सैन्धवान्तैश्च वर्तिं विण्मूत्रसङ्ग्रहे।**
**नाम्यमानानि चाङ्गानि भृशं स्विन्नानि वेष्टयेत् ॥३४॥**

मल और मूत्रके अवरोधमे उपरोक्त देवदारु, वच, कूठ, सोया, हिंग, सैन्धानमक इनकी वर्ति गुदामे प्रविष्ट करे। आम-दोषके कारण यदि अग सकुचित होगये हों तो उनको खूब स्वेद देकर चर्मपट्टी या गरम वस्त्रोसे लपेट देवे ॥ ३४ ॥

**विसूच्यामतिवृद्धायां पार्ष्ण्योर्दाहः प्रशस्यते।**

अत्यन्त बढी विसूचिकामें ऐडीपर गरम शस्त्रसे दाहकरना श्रेष्ठ है-

**द्विक्षारजीर्णपिण्याककुष्ठारुष्करचित्रकैः ॥ ३५ ॥**
**सशुक्तसैन्धवैस्तैलं पक्कमभ्यञ्जने हितम् ।**

दो क्षार ( यवक्षार और सर्जक्षार ), जीर्ण पिण्याक( पुरानी खल-या तिलकल्क ), कुष्ठ, अरुष्कर( भिलावा ), चित्रक, शुक्त, सैन्धानमक और तैल इनको पकाकर विसूचिकामें अभ्यंग करना उत्तम है ॥ ३५ ॥-

**मुर्च्छार्दिनविरिक्तस्य गात्रायामेऽतिदारुणे ॥ ३६ ॥**
**भल्लातकमधूच्छिष्टजीर्णपिण्याकनागरैः ।**
**घृततैलं पचेत्साम्लैस्तच्च खल्लीघ्नमुत्तमम् ॥ ३७ ॥**

भलीप्रकार वमन और विरेचन हो जानेपर शरीरमें अतिदारुण आयाम ( वातव्याधिमें कथित रोग ) होनेपर भिलावा, मोम, पुरानीखल, सोंठ, घी, तैल और शुक्त आदि द्रव्य मिलाकर इनसे स्नेह सिद्ध करे । यह स्नेह खल्लिरोग( जिसमें हाथ-पैर मुड जाते हे-वातव्याधि है )के लिये उत्तम है ॥ ३६ ॥ ३७ ॥

**त्वक्पत्ररास्नाऽगुरुशिग्रुकुष्ठै-**
**रम्लप्रपिष्टैः सवचाशताह्वैः ।**
**उद्वर्तनं खल्लिविसूचिकाघ्नं**
**तैलं विपक्वं च तदर्थकारि ॥ ३८ ॥**

दालचीनी, तेजपत्र, रास्ना, अगरु, शोभाजनकी छाल, कुष्ठ, वच और सोया इनको काजी आदि अम्ल द्रव्योंके साथ पीसकर विसूचिका या खल्लिरोगमें उद्वर्तन करना चाहिये । और इन्हीं द्रव्योंसे सिद्ध किया तैल भी विसूचिका और खल्लीको नष्ट करता है ॥ ३८ ॥

**तदहश्चोपवास्यैनं विरिक्तवदुपाचरेत् ।**
**सामान्येनेति सिद्धोक्ता विसूच्यलसकक्रिया ॥ ३९ ॥**

विसूचिकाके दिन रोगीको उपवास कराके विरेचन दिये हुवे के समान ससर्जन विधिसे ( पेया, विलेपी आदिसे ) चिकित्सा करे । विसूचिका और अलसकके लिये सिद्ध चिकित्साविधि सामान्य रूपमें कहदी ॥ ३९ ॥

**आमदोषेषु त्वन्नकाले जीर्णाहारं दोषोप-शान्तिविलम्बुकमन्नाभिलाषमभिसमीक्ष्य पाययेत्, दोषशेषपाचनार्थमौषधं वह्निसन्धुक्षणहेतोश्च ॥ ४० ॥**

आमदोषोंमें-अन्नके समय-आहारके जीर्ण हो जानेपर-आमदोषके शेष रहनेपर-आमदोषसे भरे आमाशयवाले, स्थिर(गति रहित), भारी उदरवाले, अन्नमें अनिच्छावाले पुरुषको देखकर शेष दोषको पाचनके लिये और अग्निको प्रदीप्त करनेके लिये औषध पिलानी चाहिये ॥ ४० ॥

**अजीर्णाहारं पुनर्न पाययेत् । यत आमसन्न आमदोषमौषधमाहारजातं चाशक्तः पक्तुमग्निः ॥ ४१ ॥**

आहार पचा न हो तो औषध न पिलाये । क्योंकि आमदोषके कारण निर्बल अग्नि-एकसाथ आमदोष, औषध और आहार-समूहको नहीं पचा सकती ॥ ४१ ॥

**इत्येषां विभ्रमोऽतिवलत्वादुपरतानलमसद्बलमातुरं सहसा निपातयेत् ॥ ४२ ॥**

और भी इन औषध आदिका विभ्रंश अतिबलवान होनेसे-अग्नि बल नष्ट हुए रोगीको शीघ्र मार सकता है ॥ ४२ ॥

**आमदोषजानां पुनर्विकाराणामपतर्पणेनैवोपशमो भवति । तच्च त्रिविधम् । लङ्घनं लङ्घनपाचनमवसेचनं च ॥ ४३ ॥**

आमदोषसे उत्पन्न रोगोकी शान्ति अपतर्पण( लंघन )से ही होती है । अपतर्पण तीन प्रकारका है । लघन, लघन-पाचन और अवसेचन ( दोषोंको बाहर करना ) ॥ ४३ ॥

**तत्र लङ्घनमल्पदोषाणाम् । तेन ह्यनिलानलवृद्ध्या वातातपपरीत इवाल्पसलिलाशयोऽल्पो दोषः शोषमापद्यते ॥ ४४ ॥**

इनमे लंघन थोडे दोषवालोंके लिये हैं । इस लंघनसे वायु और अग्निकी वृद्धि होकर वायु और धूपसे जिसप्रकार थोडे जलवाला तालाव सूख जाता है, उसीप्रकार अल्प दोष भी सूख जाते हैं ॥ ४४ ॥

**लङ्घनपाचनाभ्यां मध्यमलो वातातपाभ्यां पांसुभस्मावकिरणैरिव चानतिमहान्सलिलाशयः ॥ ४५ ॥**

लंघन और पाचनसे मध्य दोषोको शान्त करे । जिसप्रकार बहुत बडा नहीं साधारण जलवाला तालाव, धूप, वायु और धूल राख आदिके गेरनेसे सूख जाता है, उसीप्रकार लघन-पाचनसे दोष शान्त होजाते हैं ॥ ४५ ॥

**बहुदोषाणां पुनर्दोषावसेचनमेव कार्यम् । न ह्यस्राविते पल्वलोदकौघे शाल्यादिपुष्टिर्भवति ॥ ४६ ॥**

बहुत दोष वालोंके लिये तो दोषोंको बाहर निकालना ही चाहिये । क्योंकि बन्धको तोडनेसे पानीके निकल जानेपर ही शाली आदि धान्य पुष्ट होते हैं ( पकते हैं ) । इसी प्रकार यहाँ पर दोषोका बाहर करना चाहिये ॥ ४६ ॥

---

१ सुश्रुतकी लिखी पुरातन प्रतिमें-इस योगसे दो योग बनाये है ( उ. त. ५६.१९ पर डल्हणटीका ) । यथा—

कुष्ठ चागुरु पत्र च रास्नाशिग्रुवचात्वचम् ।
पिष्टमम्लेन तच्छ्रेष्ठ विसूच्यामङ्गमर्दनम् ॥
चित्रक पूतिपिण्याक कुष्ठ भल्लातकानि च ।
द्वौ क्षारौ सैन्धव चैव शुक्त तैल विपाचयेत् ।
एनदुद्वर्तन कुर्यात् प्रदेह वा विचक्षण ॥

२ लघनशब्दसे—चतुष्प्रकारा सशुद्धि पिपासा मारुतातपौ । पाचनान्युपवासश्च व्यायामश्चेति लङ्घनम् । चरक सू. २२ १८

चतुष्प्रकारकी सशुद्धि—वमन, विरेचन, आस्थापन, शिरोविरेचन । अनुवासन बृहण है उससे नही ।

एत एव यथोद्दिष्टा येषामल्पबला गदा ।
पिपासानिग्रहैस्तेषामुपवासैश्च ता जयेत् ॥ चरक सू. २२.२२

३ येषा मध्यबला रोगा कफपित्तसमुत्थिता ।
वम्यतीसारहृद्रोगविसूच्यलसकज्वराः ॥
विबन्धगौरवोद्गारहृल्लासारोचकादयः ।
पाचनैस्तान् भिषक् प्राज्ञ प्रायेणादावुपाचरेत् ॥
प्रभूतश्लेष्मपित्तास्रमला ससृष्टमारुता ।
बृहच्छरीरा बलिनो लङ्घनीया विशुद्धिभि ॥
चरक. सू. अ. २२. २०-२१-१९

**तस्मात्सन्तर्पणनिमित्तानां नान्तरेणापतर्पणमस्ति शान्तिः । अपतर्पणनिमित्तानां नान्तरेण सन्तर्पणमिति ॥ ४७ ॥**

इसलिये सन्तर्पणजन्य रोगोकी बिना अपतर्पणके शान्ति नही होती। और अपतर्पणजन्य रोगोकी बिना सन्तर्पणके शान्ति नही होती। [ कारण विरोधि चिकित्सा होनेसे ] ॥४७॥

**एवमन्येषामपि व्याधीनां यथास्वं निदानविपरीतमौषधमवचारयेत् ॥ ४८ ॥**

इसी प्रकार अन्य रोगोंकी भी अपने कारणोंके विपरीत औषधही करनी चाहिये ॥ ४८ ॥

**सति त्वनुबन्धे निदानविपरीतमपास्य व्याधिविपरीतमेव तदर्थकारि वा ॥ ४९ ॥**

अनुबन्ध ( उपद्रव ) होनेपर कारणविपरीत औषधको छोडकर–रोग विपरीत अथवा उसी प्रयोजनको (रोगको) करनेवाली औषध करनी चाहिये ।

**वक्तव्य**—तदर्थकारी–जैसे जले होनेपर थोडा और जलाना ( प्लुष्टस्य अग्निप्रतपनम् ) अथवा प्रवाहिकामे एरण्डतैल आदिसे थोडा और प्रवाहन देना ॥ ४९ ॥

**विमुक्तामदोषस्य पुनः परिपक्वामदोषशेषस्य दीप्ते चाग्नावभ्यङ्गास्थापनानुवासनं विधिवत्स्नेहपानं च युक्त्या प्रयोज्यं प्रसमीक्ष्य दोषौषधादीन्यनन्तराणीति ॥ ५० ॥**

आमदोषसे मुक्त हो जानेपर, और शेष रहे आमदोषके पुन पच जानेपर, अग्निके दीप्त हो जानेपर, विधिपूर्वक अभ्यग, आस्थापन, अनुवासन और स्नेहपान युक्तिपूर्वक, दोष-औषधकी अवस्थाभेदोंको देखकर प्रयोग करना चाहिये ॥ ५० ॥

**भवति चात्र—**

**यः श्यावदन्तोष्ठनखोऽल्पसंज्ञो**
**वम्यर्दितोऽभ्यन्तरयातनेत्रः ।**
**क्षामस्वरः सर्वविमुक्तसन्धि-**
**र्यायान्नरोऽसौ पुनरागमाय ॥ ५१ ॥**

कहा भी है—जिसरोगीके दात, ओठ, और नख काले पडे गये, जिसकी चेतना थोड़ी हो ( मूर्च्छित हो ), वमनसे पीड़ित हो, आखें अन्दरको धंसगई हो और लाल-ताम्रवर्ण हो, आवाज दीन-पतली पड़गई हो, शरीरकी सब सन्धिया ढीली होगई हो, वह मनुष्य फिर आनेके लिये नहीं जाता; मर जाता है ॥५१॥

**व्योषं करञ्जस्य फलं हरिद्रे**
**मूलं समावाप्य च मातुलुङ्ग्याः ।**
**छायाविशुष्का गुटिकाः कृतास्ता**
**हन्युर्विसूचीं नयनाञ्जनेन ॥ ५२ ॥**

इस अवस्थामे–व्योष ( सोठ, मरिच, पीपल ), करजके फलकी गिरी, हल्दी, दारुहल्दी, इनके चूर्णमे विजौरे या गलगलकी मूलको मिलाकर पानीके साथ गोली बनाकर छायामें सुखाकर इनको विषूचिका रोगमें आखोंमें अजन करे ।

**वक्तव्य**—प्रक्रियामे–वैद्य, इस चूर्णको विजौरे या गलगलको रसकी भावना देकर गोली बना लेते हैं । गलगलके रसमे मूलकी अपेक्षा तीक्ष्णता है । यदि मूल डालनी हो तो आर्द्रकसे भावना देकर या बकरीके मूत्रसे मिलाकर गोली बनानी चाहिये ॥ ५२ ॥

**शिरीषनक्ताह्वफणिज्झबीज-**
**त्रायन्त्यपामार्गफलानि वर्तिः ।**
**वस्तस्य मूत्रेण विसूचिकाघ्नी**
**प्रलेपधूपाञ्जननस्ययोगैः ॥ ५३ ॥**

शिरीषके बीज, करजके बीज, फणिज्जकेके बीज, अर्जक ( मरवा )के बीज, त्रायमाणाका फल, और अपामार्ग (चिरचिटे) के फल इनकी बकरीके मूत्रके साथ बनाई वर्त्ती (छायामें सुखाई)–प्रलेप, धूम देनेसे, अजन अथवा नस्यके देनेसे विषूचिकानाशक है ॥ ५३ ॥

**अजीर्णं च कफादामं विष्टब्धमनिलाद्भवेत् ।**
**विदग्धं पित्तदोषेण त्रिप्रकारमिति स्मृतम् ॥ ५४ ॥**

अजीर्ण तीन प्रकारका है । यथा कफके कारण आमदोषयुक्त, वायुके कारण विष्टब्ध ( वायुको रोके हुए ), पित्तप्रकोपसे विदग्ध लक्षणोवाला–तीन प्रकारका अजीर्ण कहा है ॥ ५४ ॥

**तत्रामे गुरुतोत्क्लेदः शोफो गण्डाक्षिकूटयोः ।**
**उद्गारश्च यथाभुक्तमविदग्धः प्रवर्तते ॥ ५५ ॥**

आमजन्य अजीर्णमे–भारीपन, क्लिन्नता, गण्ड-आखके नीचे प्रदेशमें शोथ, खाये हुवे भोजनका ही बिना पचे ( विदग्ध हुवे बिना )–वैसेका वसा उद्गार-ढकार आना होता है ॥ ५५ ॥

**विष्टब्धे शूलमाध्मानं विविधा वातवेदनाः ।**
**[illegible] स्तम्भो मोहोऽङ्गपीडनम् ॥ ५६ ॥**

वातजन्य विष्टब्ध अजीर्णमे–शूल, आध्मान, वातजन्य नाना प्रकारकी वेदनाये, मल-वायुकी अप्रवृत्ति, स्तम्भ ( जड़ता ), मोह और अगोंमे दर्द होती है ॥ ५६ ॥

**विदग्धे भ्रमतृण्मूर्च्छाः पि विविधा रुजः ।**
**उद्गारश्च सधूमाम्लः स्वेदो दाहश्च जायते ॥ ५७ ॥**

विदग्धाजीर्णमे–भ्रम, मूर्च्छा, प्यास, और पित्तजन्य नाना प्रकारकी पीड़ाये, खट्टा और धूम्रके समान तीक्ष्ण उद्गार आता है, पसीना एवं दाह ( आमाशय प्रदेश और गलेमे ) होता है ॥ ५७ ॥

**लङ्घनं कार्यमामे तु विष्टब्धे स्वेदनं भृशम् ।**
**विदग्धे वमनं यद्वा यथावस्थं हितं भवेत् ॥ ५८ ॥**

आम अजीर्णमे लघन, विष्टब्ध अजीर्णमे अतिस्वेद, विदग्ध अजीर्णमे वमन देना चाहिये। अथवा जो जिस अवस्थामे हितकारी हो उसे करे । अवस्थाभेदमे सबोका सर्वत्र उपयोग भी कर सकते हैं ॥ ५८ ॥

**गरीयसो भवेल्लीनादामादेव विलम्बिका ।**
**कफवातानुविद्धामलिङ्गा तत्समसाधना ॥ ५९ ॥**

**विलम्बिका**–आमदोषके महास्रोतोमे अतिशय लीन हो जानेसे विलम्बिका नामका रोग होता है । इस रोगमे कफ और

वायुका सम्बन्ध रहता है। इसके लक्षण आमाजीर्णके समान है, और चिकित्सा भी आमाजीर्णकी भान्ति है ॥ ५९ ॥

**रसशेषेऽन्नविद्वेषो हृदयाशुद्धिगौरवे ।**
**तत्राभुक्त्वा दिवास्वप्यात्क्षुद्वानद्यान्मितं लघु ॥ ६० ॥**

रसशेष अजीर्ण–अन्नके जीर्ण होनेपर बचे हुवे रसक कारण जो अजीर्ण होता है, उसमे–अन्नमे अनिच्छा, हृदय (आमाशय प्रदेश)की अशुद्धि, हृदयप्रदेशपर भारीपन; होता है। इसमे भोजन न करके दिनमें सोये, और भूख लगनेपर लघु द्रव्योको थोडी मात्रामें खाये ॥ ६० ॥

**याम्श्चतुर्भिर्द्वाभ्यां च भोज्यभैषज्ययोः समे ।**
**पाकोऽग्नौ युक्तयोर्द्राक् च तीक्ष्णे मन्दे पुनश्चिरात् ६१**

अग्निके समान होनेपर उचित भोजनका चार याम ( १२ घण्टे )में और उचित औषधका दो याम ( ६ घण्टे )में परिपाक होता है। अग्निके तीक्ष्ण होनेपर बल-शरीरकी अपेक्षासे दिये गये भोजन और औषध इस समयसे कुछ जल्दी पाक होता है, और अग्निके मन्द होनेपर इस समयसे देरमे पाक होता है।

**वक्तव्य**—विषम अग्निके लिये कोई नियम नहीं हो सकता, कभी तो वह जल्दी पचा देगी और कभी देरमे पकायेगी क्योकि वह स्वयं विषमरूप है उसकी स्थिति निश्चित नहीं है ॥ ६१ ॥

**सभक्तमौषधं तस्मान्मन्दाग्नेरवचारयेत् ।**
**पूर्वाह्णे भोजनं सात्म्यं लघुदीपनबृंहणम् ॥ ६२ ॥**

क्योंकि मन्दाग्नि पुरुषमें देरसे पचन होता है, इसलिये भोजनके साथ उसे औषध देना चाहिये। पूर्वार्धमे ( प्रात - कालीन ) भोजन-सात्म्य ( उचित ), लघु, अग्निदीपक और बृंहण-कारक होना चाहिये।

**वक्तव्य**—भोजनका विधान अग्निहोत्रकी भाति दो समयका है। इनमें प्रात कालीन भोजन उपरोक्त गुणवाला होना चाहिये। सायंकालमे मनुष्य अक्रियाशील रहता है, इसलिये इससमयका भोजन प्रात कालीन भोजनकी अपेक्षा गुणोंमे हीन होना चाहिये ॥ ६२ ॥

**प्रातराशे त्वजीर्णेऽपि सायमाशो न दुष्यति ।**
**अजीर्णे शे न प्रातराशो हि दुष्यति ॥ ६३ ॥**

प्रात कालीन भोजनके न पचनेपरभी सायकालीन किया भोजन दोषकारक नहीं होता। सायंकालीन भोजनके न पचनेपर किया हुवा प्रात कालीन भोजन दोषकारक होता है क्योकि– ६३

**दिवा प्रबोध्यतेऽर्केण हृदयं पुण्डरीकवत् ।**
**तस्मिन्विबुद्धे स्रोतांसि स्फुटत्वं यान्ति सर्वशः ॥६४॥**
**व्यायामाच्च विक्षिप्त चेतसः ।**
**न क्लेदमुपगच्छन्ति दिवा तेनास्य धातवः ॥ ६५ ॥**
**अक्लिन्नेष्वन्नमासक्तमन्यत्तेषु न दुष्यति ।**
**अविदग्धेष्विव पयःस्वन्यत्सम्मिश्रितं पयः ॥ ६६ ॥**

जिसप्रकार दिनमें सूर्यकी किरणोसे कमल खिल जाता हैं, उसीप्रकार मनुष्यका हृदय ( मस्तिष्क ) भी विकसित ( क्रियाशील ) बन जाता है। इसके क्रियाशील होनेसे शरीरके सब स्रोत खुल जाते हैं। व्यायाम करनेसे, बुद्धिसे विचार करनेसे, चित्तके विक्षेप ( चेष्टा )से इस पुरुषके धातु दिनके समय क्लिन्न ( द्रवीभूत ) नहीं होते। इसलिये इन अक्लिन्न बने धातुवोमे लगा हुवा अन्न बहुत अधिक दूषित नहीं होता ( थोडा तो दूषित होताही है )। जिस प्रकार–अविदग्ध ( न विकृत बने अग्निपर गरम न किये ) दूधमे दूसरा दूध मिलानेपर भी विकृत नही होता, उसीप्रकार इसे अक्लिन्न भोजनमे सायकालका भोजन दूषित नहीं होता ॥ ६४–६६ ॥

**रात्रौ तु हृदये म्लाने संवृतेष्वयनेषु च ।**
**यान्ति कोष्ठे परिक्लेदं संवृते सर्वधातवः ॥ ६७ ॥**
**क्लिन्नेष्वन्यदपक्वेषु तेष्वासक्तं प्रदुष्यति ।**
**विदग्धेषु पयःस्वन्यत्पयस्तप्तेष्विवार्पितम् ॥ ६८ ॥**

सायंकालके भोजन न पचनेपर किया प्रात कालीन भोजन दोषकारक होता है, क्योकि–रात्रिमे हृदय ( मस्तिष्क )के मुरछा जानेसे ( क्रियाशील न रहनेसे ) और मार्गोके बन्द हो जानेसे बन्द हुई सब धातुवे कोष्ठमे क्लिन्न ( द्रवरूप ) हो जाती है। इसलिये इन क्लिन्न बने धातुवोमे लगा हुवा अपक्व अन्न दूषित हो जाता है। जिसप्रकार कि गरम विदग्ध दूधमे मिलाया हुवा दूसरा दूध भी विदग्ध बन जाता है। इसलिये रात्रि-कालीन अन्नके अजीर्णमे दूसरा भोजन नही खाना चाहिये ६७॥६८

**नैशे तस्मादजीर्णेऽन्ने नान्यद्भुञ्जीत भोजनम् ।**
**उद्गारशुद्धिरुत्साहो वेगोत्सर्गो यथोचितः ॥ ६९ ॥**
**लघुता क्षुत्पिपासा च जीर्णाहारस्य लक्षणम् ।**

**जीर्णाहारका लक्षण**–उद्गार ( ढकार )का शुद्ध होना, ठीक प्रकारसे मल-मूत्रादिकी प्रवृत्ति, शरीरमे हल्कापन, भूख-प्यासका लगना; ये जीर्ण आहारके लक्षण है ॥ ६९ ॥–

**प्रायः प्रज्ञापराधेन रोगग्रामः प्रजायते ।**
**नृणामशनलुब्धानां विशेषेण विसूचिका ॥ ७० ॥**

प्रायः करके बुद्धिके दोषसेही रोगसमूह ( बहुतसे रोग ) उत्पन्न होते हैं। भोजनके लोभी पुरुषोमे विशेषकर विसूचिका होती है ( दूसरे रोग इतने अधिक नहीं होते जितनी विसूचिका ) ॥ ७० ॥

**दोषोपरुद्धं यदि लीनमन्नं**
**पित्तोल्बणस्यावृणुयान्न वह्निम् ।**
**जायेत दुष्टा तु ततो बुभुक्षा**
**या मन्दबुद्धीन्विषवन्निहन्ति ॥ ७१ ॥**

**इति मात्राशितीयो नामैकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥**

अजीर्णाहारका स्वरूप–पित्तोल्बण ( द्रवरूप पित्तप्रधान ) पुरुषमें वात-कफ दोषोसे रुका हुवा अन्न कोष्ठके एक भागमें लीन ( छिपकर ) होकर जठराग्नितक नही पहुंचपाता। इससे ( पित्तवृद्धिके कारण ) दूषित खानेकी इच्छा ( झूठी भूख ) उत्पन्न होती है। इस भूखमे खाया अन्न मन्दबुद्धि पुरुषको ( जो सच्ची भूखको नहीं पहिचानता ) विषकी तरह ( शीघ्र ) मार देता है ॥ ७१ ॥

इसप्रकार वैद्यपति सिंहगुप्तके पुत्र वाग्भटके बनाये अष्टाग-सग्रहसहिताके सूत्रस्थानमें मात्राशितीय नामक ग्यारहवा अध्याय समाप्त हुवा।

## द्वादशोऽध्यायः ।

**अथातो विविधौषधविज्ञानीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे विविधौषधविज्ञानीय अध्यायकी व्याख्या करेंगे जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**द्विविधमौषधं—ऊर्जस्करं रोगघ्नं च । उभयमपि चोभयात्मकम् । बाहुल्येन तु निर्देशः । तत्रोर्जस्करं द्विविधं—रसायनं वाजीकरणं च । रोगघ्नमपि द्विविधं—रोगस्य प्रशमनमपुनर्भवकरं च ॥ ३ ॥**

शरीरके लिये दो प्रकारकी वस्तु औषध और अनौषध बरती जाती है। औषध शरीरके लिये पथ्य है, और अनौषध शरीरके किये अपथ्य है। इनमे औषध दो प्रकारकी है। एक ऊर्जस्कर ( स्वस्थ शरीरमें बल-वर्ण-पुष्टि देती है ) और दूसरी रोगनाशक। इनमे दोनो प्रकारकी औषध दोनोही काममे आती है। ( अर्थात् ऊर्जस्कर औषध ऊर्जस्कर होनेके साथ रोगनाशक भी है। और रोगनाशक औषध ऊर्जस्कर भी है )। इनमें भेद केवल इतनाही है कि जिसमे जो गुण अधिकतासे रहता है, उसको वैसा कहा जाता है। इनमे ऊर्जस्कर औषध दो प्रकारकी है; रसायन और वाजीकरण। रोगघ्न औषधभी दो प्रकारकी है, रोगको शात करनेवाली और रोगको फिरसे न उत्पन्न होने देने वाली ॥ ३ ॥

**पुनश्च द्विविधं—द्रव्यमद्रव्यं च । तत्र द्रव्यं त्रिविधं—भौममौद्भिदं जङ्गममिति । तेषु वक्ष्यमाणहेमादिलवणान्तं प्रायेण भौमम् । औद्भिदं तु पुनर्वनस्पतिवानस्पत्यवीरुदौषधिभेदेन चतुर्विधं भवति । तत्र फलिनो वनस्पतिः, पुष्पफलवान्वानस्पत्यः, वल्लीगुल्मं वीरुत्, फलपाकान्ता त्वौषधिरिति । जङ्गमोद्भवं तु मधुघृतादि जङ्गमं द्रव्यमाहुः । अद्रव्यं पुनरुपवासानिलातपच्छायामन्त्रसान्त्वदानभयोत्रासक्षोभणहर्षणभर्त्सनस्वप्नजागरणसंवाहनादि ॥ ४ ॥**

यह औषध फिर दो प्रकारकी है, द्रव्य और अद्रव्य। **द्रव्य औषध**-तीन प्रकारकी है। भौम ( भूमिसम्बन्धि ), औद्भिद और जंगम। इनमें-सुवर्णसे लेकर लवण पर्य्यन्त कही जानेवाली औषधिया प्राय करके भौम हैं। औद्भिद औषध-वनस्पति, वानस्पत्य, वीरुद् और औषधि भेदसे चार प्रकारकी हैं। इनमे फलवाली औषधि वनस्पति, पुष्प-फलवाली वानस्पत्य, वेल और गुल्मवाली वीरुत्, फलके पकनेपर नष्ट हो जानेवाली औषधि है। जंगमसे उत्पन्न मधु-घृत आदि जगम ( प्राणिज ) द्रव्य हैं। **अद्रव्य**-उपवास, वायु, धूप, छाया, मंत्र, सान्त्वना, दान, भय, सन्त्रासन, सक्षोभ, हर्षण, भर्त्सना, सोना, जागना, सवाहन आदि अद्रव्य औषध हैं ॥ ४ ॥



**तथा त्रिविधमौषधं—दैवव्यपाश्रयं युक्तिव्यपाश्रयं सत्त्वावजयश्च । तत्र दैवव्यपाश्रयं मन्त्रौषधिमणिमङ्गलबल्युपहारहोमनियमप्रायश्चित्तोपवासस्वस्त्ययनप्रणिपातगमनादि । युक्तिव्यपाश्रयमाहारौषधयोजनादि । सत्त्वावजयः पुनरहितान्मनोनिग्रहः ५**

यही औषध फिर तीन प्रकारकी है। दैवव्यपाश्रय, युक्तिव्यपाश्रय और सत्त्वावजय। इनमें दैवव्यपाश्रय-मंत्र, औषधि, मणि, मंगल, वलि, उपहार, होम, नियम, प्रायश्चित्त, उपवास, स्वस्त्ययन, प्रणिधान, तीर्थगमन आदि हैं। युक्तिव्यपाश्रय-जाठराग्नि सयोग-मात्रादिका विचार करके आहार और औषधकी योजना आदि करना। सत्त्वावजय-अहित वस्तुओंसे मनको रोकना ॥ ५ ॥

**पुनरपि च त्रिविधं—अपकर्षणं प्रकृतिविघातनं निदानत्यागश्च । ते पुनरपकर्षणादयो द्विविधाः बाह्याभ्यन्तरभेदेन । तत्र बाह्यमपकर्षणं ग्रन्थ्यर्बुदोपपक्ष्मकृमिशल्यादिषु शस्त्रहस्तयन्त्रादिभिः । अभ्यन्तरं पुनर्वमनविरेचनादिभिः । प्रकृतिविघातनं संशमनम् । तद्बाह्यमभ्यङ्गस्वेदप्रदेहपरिषेकोन्मर्दनाद्यम् । अभ्यन्तरं यदन्तरमनुप्रविश्याविक्षोभयद्दोषान् शमयति । निदानत्यागो यथादोषं शीतोष्णासनव्यायामादीनां वर्जनं स्निग्धरूक्षाद्यनभ्यवहारश्च । तत्र शस्त्रादिसाध्ये भेषजमनुक्रमते न तु भेषजसाध्ये शस्त्रादि ॥ ६ ॥**

यह औषध फिर तीन प्रकारकी है-अपकर्षण, प्रकृतिविघातन और कारणका त्याग करना। ये अपकर्षण आदि बाह्य और आभ्यन्तर भेदसे फिर दो प्रकारके हैं। इनमे बाह्य अपकर्षण-ग्रन्थि, अर्बुद, उपपक्ष्म, कृमि, शल्य आदिमें शस्त्र या हाथ आदिसे किया जाता है। आभ्यन्तर अपकर्षण-वमन विरेचन आदिसे होता है। प्रकृतिविघातनका अर्थ सशमन है। यह बाह्य सशमन-अभ्यंग, स्वेद, प्रदेह, परिषेक, उपमर्दन आदिसे होता है। अन्त सशमन-अन्दर प्रविष्ट होकर ( पाचन, दीपन आदि सात भेदसे) बिना विक्षोभ किये दोषोको शान्त कर देना है। निदानका त्याग-दोषानुसार शीत, उष्ण, आसन, व्यायाम आदिका छोड़ना, स्निग्ध, रुक्ष आदि भोजनका परित्याग। इनमें शस्त्र-साध्य ( ग्रन्थि आदि ) रोगोंमे भेषजका अन्त उपयोग हो सकता है। परन्तु भेषजसाध्य ( ग्रहणी आदि ) रोगोमे शस्त्र आदि बाह्य उपचार प्रयुक्त नही हो सकता ॥ ६ ॥

**पुनरपि त्रिविधं—हेतुविपरीतं व्याधिविपरीतमुभयार्थकारि च । तत्र हेतुविपरीतं गुरुस्निग्धशीतादिजे व्याधौ लघुरूक्षोष्णादि तथेतरस्मिन्नितरम् । व्याधिविपरीतं द्वौ मूलोपक्रमौ तौ च स्नेहस्वेदौ**

**लङ्घनबृंहणे पञ्चकर्माणि वमनादीनि सधूपधूमाञ्जनादीनि च । तथा विम्लापनोपनाहनपाटनादीनि ॥७॥**

यह औषध फिर तीन प्रकारकी है । हेतुविपरीत, व्याधि-(रोग) विपरीत, हेतु और रोग दोनोका अर्थ करनेवाली (रोग और हेतु दोनोंके अनुकूल) । इनमे **हेतुविपरीत औषध**-गुरु-स्निग्ध-शीत आदिसे उत्पन्न रोगमे लघु-रूक्ष-उष्ण आदि औषध देना । इसी प्रकार इनसे विपरीत लघु-रूक्ष-उष्ण-जन्य रोगमें गुरु, स्निग्ध और शीत औषध देना । **व्याधिविपरीत**—यथा-दो मुख्य उपक्रम है, स्नेह, स्वेद, लंघन और बृंहण, वमनादि पंचकर्म, धूप, धूम, अजन आदि । शस्त्रसाध्य रोगोंमें विम्लापन, उपनाहन, पाटन आदि ॥ ७ ॥

**यच्च दोषशमनत्वे सत्यपि ज्वरे विशेषतोऽभिहितं मुस्तापर्पटकं यवाग्वश्च प्रमेहे रजनी यवान्नं चेत्यादि । रक्तपित्ते चोर्ध्वगे विरेचनमधोगे वमनम् ॥ ८ ॥**

दोषशामक होनेपर भी सब रोगोमें वही औषध पथ्य नहीं होती । यथा—मुस्ता-पर्पटक पित्तश्लेष्मनाशक होनेपर ज्वरमे पथ्य है, परन्तु येही मुस्ता और पर्पटक पित्त-कफनाशक होनेमे गुल्ममें पथ्य नहीं । इसी प्रकार यवागु कईयोमे विशेष हितकारी हैं, और कईयोमे नहीं । हल्दी—प्रमेहमे अतिशय उपयोगी है, इसी प्रकार यवान्नभी उपयोगी है परन्तु और दूसरे रोगोमें वही दोष होनेपर भी यवान्न या हल्दी इतने उपयोगी नहीं होते । ऊर्ध्वगामी रक्तपित्तमे विरेचन, अधोगामी रक्तपित्तमे वमन पथ्य है ॥ ८ ॥

**उभयार्थकारि पुनर्दैवव्यपाश्रयमौषधम् । तथा छर्द्यां छर्दनमतिसारेऽनुलोमनं मदात्यये मद्यपानं तुच्छदग्धेऽग्निप्रतपनं पित्तेऽन्तर्गूढे विमार्गगे वा स्वेदः कट्वम्ललवणतीक्ष्णोष्णाभ्यवहारश्च बहिः प्रवर्तनाय स्वमार्गापादनाय च । श्लेष्मणि चान्तर्निगूढे स्तब्धे वहिः शीतोपचारस्तत्पीडितस्योष्मणोऽन्तःप्रवेशेन कफविलयनायेति । एवंविधं ह्यविपरीतमेव सङ्क्लेषजं हेतुव्याधिविपरीतमर्थं करोति ॥ ९ ॥**

**उभयार्थकारी** (रोग और कारण दोनोंके उपशम करनेवाली)-यह दैवव्यपाश्रय (मणिमन्त्रादि) और रोग-स्वभावके विपरीत न होनेपर भी रोगका शमन करनेवाली । यथा—वमनरोगमें वमन देना, अतिसारमे विरेचन करनेवाली औषध देना, मदात्ययमें मद्यपान कराना, क्षुद्रमें अग्निसे जलना, पित्तके अन्त छिपे होनेपर या विमार्गगामी होनेसे स्वेदन, कटु-अम्ल-लवण-तीक्ष्ण-उष्ण-खानपानका देना-जिससे पित्त बाहर आये अथवा अपने मार्गमें पहुचजाये । कफके अन्त छिपे होनेपर या रुके होनेपर बाहरमें शीतोपचार करना । शीतोपचारसे पीड़ित होकर उष्णिमा अन्दर जाकर कफको पिघला देती है । इस प्रकारकी अविपरीत सङ्क्लेषज कारण और रोगके विपरीत अर्थ (रोग शान्ति) को करती है ॥ ९ ॥

**अनौषधं पुनर्द्विविधमेव । बाधनमनुबाधनं च । तत्र सद्यःप्राणहरं बाधनम् । कालान्तरेणानुबाधनमिति ॥ १० ॥**

**अनौषध** फिर दो प्रकारकी है । बाधन और अनुबाधन । इनमे प्राणोका तुरन्त नाश करनेवाली औषध बाधन हैं । कालान्तरमे प्राणोका नाश करनेवाली अनुबाधन है ॥ १० ॥

**परं चातो रसवीर्यादिभेदेन यथास्थूलमौषधैकदेश उपदिश्यते ॥ ११ ॥**

इसके आगे रस-वीर्य आदिके भेदसे स्थूल रूपमे औषधियोके एक भागका उपदेश करेगे ॥ ११ ॥

**सुवर्णं बृंहणं स्निग्धं मधुरं रसपाकयोः ।**
**विषदोषहरं शीतं सकषायं रसायनम् ॥ १२ ॥**

**सुवर्ण**—बृंहण, स्निग्ध, मधुर रस, मधुर विपाक, विषदोषहर, शीतवीर्य, ईषत्कषाय और रसायन है ॥ १२ ॥

**रूप्यं स्निग्धं कषायाम्लं विपाके मधुरं सरम् ।**
**वयसःस्थापनं शीतं लेखनं वातपित्तजित् ॥ १३ ॥**

**चांदी**—स्निग्ध, कषाय, अम्ल, विपाकमें मधुर, सर, वयःस्थापक, शीतवीर्य, लेखन करनेवाली, वात-पित्तनाशक है ॥१३॥

**ताम्रं सतिक्तमधुरं कषायं लेखनं लघु ।**
**कटुपाकरसं शीतं रोपणं कफपित्तजित् ॥ १४ ॥**

**ताम्र**—ईषत् तिक्त, मधुर, कषाय, लेखन करनेवाला, लघु, रस और विपाकमे कटु, शीतवीर्य (?), रोपण करनेवाला, कफ-पित्तनाशक है ।

**वक्तव्य**—रसेन्दुसारसंग्रहमें ताम्रको उष्ण कहा है, यथा—"ताम्रमुष्णं गरहरम्" ॥ १४ ॥

**कांस्यं कषायानुरसं विशदं लेखनं लघु ।**
**दृष्टिप्रसादनं रूक्षं तिक्तं पित्तकफापहम् ॥ १५ ॥**

**कांस्य**—कषाय अनुरस, विशद, लेखन, लघु, दृष्टिको निर्मल करनेवाली, रुक्ष, तिक्त, पित्त-कफनाशक है ॥ १५ ॥

**सतिक्तलवणं भेदि पाण्डुत्वक्रिमिवातनुत् ।**
**लेखनं पित्तलं किञ्चित्त्रपु सीसं च तद्गुणम् ॥ १६ ॥**

**त्रपु** (रांगा)—ईषत् तिक्त, लवण, भेदि (मलका भेदन करनेवाला), पाण्डु-कृमि-वातनाशक, लेखन करनेवाला और कुछ पित्तकारक है ।

**सीसा**भी त्रपुके समान गुणवाला है ॥ १६ ॥

**चक्षुष्यं कृष्णलोहं च कषायं स्वादुतिक्तकम् ।**
**लेखनं वातलं शीतं कृमिकुष्ठकफप्रणुत् ॥ १७ ॥**
**गात्रशैथिल्यपालित्यपाण्डुघ्नं शोषशोफजित् ।**
**तद्वत्तीक्ष्णं विशेषेण तद्विकाषि सुदुर्जरम् ॥ १८ ॥**

**कृष्णलोह**—चक्षुष्य, कषाय, स्वादु-तिक्तरस, लेखन करनेवाला, वातकारक, शीतवीर्य, कृमि-कुष्ठ और कफनाशक, गात्रकी शिथिलता-पालित्य और पाण्डुनाशक, शोष-शोफनाशक है ।

**तीक्ष्ण लोह**भी इन्हीं गुणोवाला है, परन्तु विशेषकर विकासी और अति दुर्जर है ॥ १७ ॥ १८ ॥

**पद्मरागमहानीलपुष्परागविदूरकाः ।**
**मुक्ताविद्रु ेन्द्रवैदूर्यस्फटिकादिकम् ॥ १९ ॥**
**मणिरत्नं सरं शीतं कषायं स्वादु लेखनम् ।**
**चक्षुष्यं धारणात्तत्तु पापालक्ष्मीविषापहम् ॥ २० ॥**
**धन्यमायुष्यमोजस्यं हर्षोत्साहकरं शिवम् ।**

पद्मराग, महानील, पुष्पराग, विदूरक, मुक्ता, विद्रुम (प्रवाल), वज्रेन्द्र, वैडूर्य, स्फटिक आदि सब मणि-रत्न सर, शीतवीर्य, कषाय रस, मधुर, लेखन करनेवाले, चक्षुष्य हैं। रत्नोके धारण करनेसे पाप, अलक्ष्मी, विष नष्ट होते हैं। धन्य, आयुष्य, ओजको देनेवाले, हर्ष और उत्साहकारक, मंगलकारी है॥ १९ ॥ २० ॥–

**सक्षार उष्णवीर्यश्च काचो दृष्टिकृदञ्जनात् ॥ २१ ॥**

**काच**—ईषत्क्षारयुक्त, उष्णवीर्य, तथा अजन करनेसे दृष्टि बढानेवाला है।

**वक्तव्य**—काचसे शीशा लेना या काच नमक लेना अथवा जिस मिट्टीसे काच बनता है, वह लेनी चाहिये ॥ २१ ॥

**शङ्खोदधिमलौ शीतौ कषायावतिलेखनौ ।**

**शंख** और **समुद्रफेन**—शीतल, कषाय रस, अति लेखन करनेवाले हैं ॥–

**तुत्थकं कटु सक्षारं कषायं विशदं लघु ॥ २२ ॥**
**लेखनं भेदि चक्षुष्यं कण्डूकृमिविषापहम् ।**

**तुत्थ**—कटु रस, ईषत् क्षारयुक्त, कषाय, विशद, लघु, लेखन करनेवाला, भेदी, चक्षुष्य, कण्डु-कृमि और विषनाशक है ॥ २२ ॥–

**विशदो गैरिकः स्निग्धः कषायमधुरो हिमः ॥ २३ ॥**

**गैरिक**—(गेरु)-विशद, स्निग्ध, कषाय-मधुर और शीतवीर्य है ॥ २३ ॥

**कफघ्नी तिक्तकटुका मनोह्वा लेखनी सरा ।**

**मनोह्वा**—(मैनसिल)-कफनाशक, तिक्त, कटु, लेखन करनेवाली और सर है ॥–

**स्निग्धं कषायकटुकं हरितालं विषप्रणुत् ॥ २४ ॥**

**हरताल**—स्निग्ध, कषाय, कटु, और विषनाशक है॥२४॥

**यं मधुरं शीतं लेखनं स्निग्धमञ्जनम् ।**
**रक्तपित्तविषच्छर्दिहिध्माघ्नं दृक्प्रसादनम् ॥ २५ ॥**
**स्रोतोऽञ्जनं वरं तत्र ततः सौवीरकाञ्जनम् ।**

**अंजन** (सुरमा)—कषाय, मधुर, शीतल, लेखन करनेवाला, और स्निग्ध है। रक्तपित्त, विष, वमन और हिक्कानाशक तथा आखोंका निर्मल करनेवाला है। इन अजनोमे स्रोतोऽञ्जन श्रेष्ठ है। इससे उतरकर सौवीराजन है ॥ २५ ॥–

**तिक्तकटुकं छेदि सोष्णं रसाञ्जनम् ॥ २६ ॥**

**रसांजन** (रसौत)—कफनाशक, तिक्त कटुरस, छेदन करनेवाला, ईषत् उष्ण है ॥ २६ ॥

**स्वादु हिध्माप्रशमनं कासमेहक्षयापहम् ।**
**कफघ्नमुष्णं कटुकं शिलाजतु रसायनम् ॥ २७ ॥**
**तिक्तं च च्छेदनं योगवाहित्वात्सर्वरोगजित् ।**
**विशेषात्कृच्छ्रमेहार्शः पाण्डुशोफकफापहम् ॥ २८ ॥**

**शिलाजतु**—मधुर, हिक्कानाशक, कास-मेह-क्षयनाशक, कफनाशक, उष्ण, कटुरस और रसायन है। तिक्त है, छेदन करनेवाली है, योगवाही होनेसे सब रोगोंको नाश करती है। विशेषकर मूत्रकृच्छ्र, प्रमेह, अर्श, पाण्डु, शोफ और कफनाशक है॥ २७ ॥ २८ ॥

**कषाया मधुरा रूक्षा कासघ्नी वंशरोचना ।**

**वंशलोचन**[1]—कषाय, मधुर, रुक्ष, कासनाशक है ॥–

**तवक्षीरी क्षयश्वासकासघ्नी मधुरा हिमा ॥ २९ ॥**

**तुकाक्षीरी**—क्षय-श्वास-कासनाशक, मधुर और शीतल है ॥ २९ ॥

**विष्यन्दि लवणं सर्वं सूक्ष्मं सृष्टमलं मृदु ।**
**वातघ्नं पाकि तीक्ष्णोष्णं रोचनं कफपित्तकृत् ॥३०॥**

**सब लवण**—विष्यन्दि (पानीको बहानेवाले), सूक्ष्म, मलको प्रवृत्त करनेवाले, मृदु, वातनाशक, पकानेवाले, तीक्ष्ण, उष्ण, रुचिकारक, कफ और पित्तको करनेवाले है ॥ ३० ॥

**सैन्धवं तत्र सस्वादु वृष्यं हृद्यं त्रिदोषनुत् ।**
**लघ्वनुष्णं दृशः पथ्यमविदाह्यग्निदीपनम् ॥ ३१ ॥**

**सैन्धव**—ईषत् स्वादु, वृष्य, हृद्य, त्रिदोषनाशक, लघु, ईषत् उष्ण, आखोके लिये पथ्य, अविदाही और अग्निदीपक है ॥ ३१ ॥

**लघु सौवर्चलं हृद्यं सुगन्ध्युद्गारशोधनम् ।**
**कटुपाकं विबन्धघ्नं दीपनीयं रुचिप्रदम् ॥ ३२ ॥**

**सौवर्चल**—लघु, हृद्य, सुगन्धि, उद्गारका शोधक, विपाकमे कटु, विबन्धनाशक, दीपनीय, रुचिप्रद है ॥ ३२ ॥

**ऊर्ध्वाधःकफवातानुलोमनं दीपनं बिडम् ।**
**विबन्धानाहविष्टम्भशूलगौरवनाशनम् ॥ ३३ ॥**

**बिडनमक**—उपर तथा नीचे (मुख तथा गुदा मार्गसे) दोनो मार्गोसे कफ वायुका अनुलोमक, और अग्निदीपक है। बिबन्ध-आनाह-विष्टंभ-शूल-भारीपनका नाश करनेवाला है॥३३॥

**विपाके स्वादु सामुद्रं गुरु श्लेष्मविवर्धनम् ।**

**सामुद्रनमक**—विपाकमे मधुर, गुरु, कफवर्धक है ॥–

**सतिक्तकटुकं क्षारं तीक्ष्णमुत्क्लेदि चौद्भिदम् ॥ ३४ ॥**

**औद्भिदनमक**—ईषत् तिक्त, कटु, क्षार (जलानेवाला), तीक्ष्ण और उत्क्लेदि है ॥ ३४ ॥

**कृष्णे सौवर्चलगुणा लवणे गन्धवर्जिताः ।**

**कृष्ण लवण**—कृष्णलवणमें सौवर्चल नमकके ही गुण हैं, परन्तु यह सुगन्धि नहीं ॥–

---

[1] वंशलोचन और तुकाक्षीरमें यूनानी चिकित्सामें भेद है। एकसे वंशलोचन और दूसरेसे अरारुट लेते है। तवाखीर और तवाशीर है। परन्तु आयुर्वेदमे दोनोसे वंशलोचनही लेते है।

**रोमकं लघु पांसूत्थं सक्षारं श्लेष्मलं गुरु ॥ ३५ ॥**

**रोमक नमक**—पांशु ( धूलीसे ) से बनाया हुवा-लघु, ईषत्क्षारयुक्त, कफकारक और गुरु है ॥ ३५ ॥

**लवणानां प्रयोगे तु सैन्धवादि प्रयोजयेत् ।**

लवणोंके प्रयोगमे सैन्धव आदिका प्रयोग करना चाहिये । एक नमक कहनेपर सैन्धव, दो कहनेपर सैन्धव और सौवर्चल, तीन कहनेपर सैन्धव, सौवर्चल और बिडनमक, इस प्रकार क्रमसे इनका उपयोग करना चाहिये ॥-

**गुल्महृद्ग्रहणीपाण्डुप्लीहानाहगलामयान् ॥ ३६ ॥**
**श्वासार्शःकफकासांश्च शमयेद्यवशूकजः ।**

**यवक्षार**—गुल्मनाशक, ग्रहणी-पाण्डु-प्लीहा-आनाह-गलेके रोग, श्वास, अर्श, कफ और वातजन्य रोगोंको शान्त करता है ॥ ३६ ॥-

**स्वर्जिका तद्गुणान्यूना क्षारेण तु ततोऽधिका ॥३७॥**
**क्षारः सर्वश्च परमं तीक्ष्णोष्णः क्रिमिजिल्लघुः ।**
**पित्तासृग्दूषणः पाकी छेद्यो हृद्यो विदारणः ॥ ३८ ॥**
**अपथ्यः कटुलावण्याच्छुक्रौजःकेशचक्षुषाम् ।**

स्वर्जक्षार यवक्षारसे गुणोमे कम है परन्तु क्षार ( जलाने ) कार्यमे अधिक है । सब क्षारोंसे स्वर्जक्षार अति तीक्ष्ण, उष्ण, कृमिनाशक और लघु है । पित्त और रक्तको दूषित करनेवाला, पकानेवाला, छेदक, हृद्य, विदारण करनेवाला, अपथ्य, कटु एवं लवण होनेसे शुक्र-ओज-केश और आखोके लिये अपथ्य है ॥ ३७ ॥ ३८ ॥-

**पथ्या कषायभूयिष्ठा स्वादुः पाके रसात्यये ॥ ३९ ॥**
**रसैः पञ्चभिरायुक्ता रूक्षा विलवणा लघुः ।**
**दीपनी पाचनी मेध्या वयसः स्थापनी परम् ॥४०॥**
**उष्णवीर्या सराऽऽयुष्या बुद्धीन्द्रियबलप्रदा ।**
**कुष्ठवैवर्ण्यवैस्वर्यपुराणविषमज्वरान् ॥ ४१ ॥**
**शिरोक्षिपाण्डुहृद्रोगकामलाग्रहणीगदान् ।**
**सशोषशोफातीसारमेहमोहवमिक्रिमीन् ॥ ४२ ॥**
**श्वासकासप्रसेकार्शःप्लीहानाहगरोदरम् ।**
**विबन्धं स्रोतसां गुल्ममूरुस्तम्भमरोचकम् ॥ ४३ ॥**
**हरीतकी जयेद्व्याधींस्तांस्तांश्च कफ[illegible] ।**

**हरड**—कषाय रस, मधुर विपाक, रुक्ष, लवणरहित, लघु, अग्निदीपक, पाचन करनेवाली, मेध्य ( बुद्धिवर्धक ), अतिशय वयःस्थापक, उष्णवीर्य, सर, आयुवर्धक, बुद्धि-इन्द्रिय और बल-प्रद, कुष्ठ-विवर्णता-स्वरभंग-पुरातन विषमज्वरको, तथा शिर-आंख-पाण्डु तथा हृद्रोगको, कामला, ग्रहणी, शोष, शोफ, अतिसार, प्रमेह, मोह, वमन, कृमि, श्वास, कास, कफप्रसेक, अर्श, प्लीहा, आनाह, गर, उदर, स्रोतोका अवरोध, गुल्म, ऊरुस्तम्भ, अरोचक, इन रोगोको तथा कफ-वातजन्य अन्य रोगोको हरीतकी शान्त करती है ॥ ३९-४३ ॥-

**तद्वदामलकं शीतं माधुर्यात्पित्तजित्परम् ॥ ४४ ॥**
**कफं कटुविपाकित्वादम्लत्वान्मारुतं जयेत् ।**
**परं च कण्ठ्यं चक्षुष्यं हृद्यं दाहज्वरापहम् ॥ ४५ ॥**

**आंवला** भी हरडके समान गुणकारी है, परन्तु शीतवीर्य होनेसे तथा मधुर होनेसे अतिशय पित्तनाशक है । विपाकमें कटु होनेसे कफको और अम्ल होनेसे वायुको शान्त करता है, अतिशय कण्ठ्य है, चक्षुष्य है, हृद्य है, दाह-ज्वरनाशक है ॥ ४४ ॥ ४५ ॥

**आक्षं तु तद्गुणन्यूनं कषायमधुरं हिमम् ।**
**कासश्वासगलश्लेष्मपित्तशुक्रहरं लघु ॥ ४६ ॥**
**परं केश्यस्तु तन्मज्जा शुक्रघ्नं च ततोऽञ्जनम् ।**

**बहेडा**—आवलेके गुणोसे कम गुणवाला, कषाय रस, मधुर विपाक, शीतवीर्य, कास-श्वास-गलेके रोग, कफ-पित्त तथा शुक्रनाशक और लघु है । बहेडेकी मज्जा बालोंके लिये अतिशय उपयोगी, अञ्जन करनेसे शुक्र रोग ( आखका फूला ) नाशक है ॥ ४६ ॥-

**इयं रसायनवरा त्रिफलाऽक्ष्यामयापहा ॥ ४७ ॥**
**रोपणी त्वग्गदक्लेदमेदोमेहकफास्रजित् ।**

हरड, बहेडा और आवला ये तीनो समान भागमें मिलानेपर यह त्रिफला रसायन, अक्षिरोगनाशक, रोपण करनेवाली, त्वचाके रोग, क्लेद, मेद, प्रमेह, कफ, और रक्तको शान्त करनेवाली है ॥४७॥-

**पत्रकं कफ[illegible] त्रिसुगन्धि त्रिजातकम् ॥ ४८ ॥**
**केसरं रक्तगुदजविषपित्तकफापहम् ।**
**तद्युक्तं तच्चतुर्जातं नातिशीतोष्णमुच्यते ॥ ४९ ॥**

**तेजपत्र**—कफ-वातनाशक है ।

दालचीनी, तेजपत्र और इलायचीका सम्मिलित नाम त्रिजातक है ।

**नागकेसर**—रक्त, अर्श, विष, पित्त और कफनाशक है । यही नागकेसरके साथ त्रिजातक मिलकर चतुर्जातक कहाता है । **चतुर्जातक**-न अतिशीत तथा न अतिउष्ण है ॥४८॥४९॥

**पित्तप्रकोपि तीक्ष्णोष्णं रूक्षं रोचनदीपनम् ।**
**रसे पाके च कटुकं कफघ्नं मरिचं लघु ॥ ५० ॥**

**मरिच**—पित्तप्रकोपक, तीक्ष्ण, उष्ण, रुक्ष, रुचिकारक, अग्नि-दीपक, रस और विपाकमें कटु, कफनाशक और लघु है ॥५०॥

**श्लेष्मला स्वादुशीताऽऽर्द्रा गुर्वी स्निग्धा च पिप्पली ।**

**पिप्पली** ( गीली )—कफकारक, मधुर, शीतवीर्य, भारी और स्निग्ध है ।-

**सा शुष्का विपरीताऽतः स्निग्धा वृष्या रसे कटुः ५१**
**स्वादुपाकाऽनिलश्लेष्मकासश्वासापहा सरा ।**
**न तामत्युपयुञ्जीत रसायनविधिं विना ॥ ५२ ॥**

**पिप्पली** ( सूखी )—इस गीली पिप्पलीसे विपरीत, स्निग्ध, वृष्य, कटु रस है । विपाकमे मधुर, वात-कफ-कास-श्वासनाशक, सर है । रसायन विधिको छोडकर पिप्पलीका अतिशय उपयोग नहीं करना चाहिये ॥ ५१ ॥ ५२ ॥

रं दीपनं वृष्यं ग्राहि हृद्यं विबन्धनुत् ।
यं लघु स्वादुपाकं स्निग्धोष्णं कफवातजित् ॥५३॥
दार्द्रकमेतच्च त्र्यं त्रिकटुकं जयेत् ।
ल्याग्निसदनश्वासकासश्लीपदपीनसान् ॥ ५४ ॥

**सोंठ**—अग्निदीपक, वृष्य, ग्राही, हृद्य, विबन्धनाशक, रुचि-क, लघु, विपाकमें मधुर, स्निग्ध, उष्ण, कफ-वातनाशक है। **आर्द्रक**—सोंठके समान गुणकारी है।
सोठ, मरिच, पिप्पली इन तीनको **त्रिकटु** कहते हैं। यह ट्ठ स्थूलता, अग्निमान्द्य, श्वास, काम, श्लीपद और पीनसको त करता है ॥ ५३ ॥ ५४ ॥

वेकापिप्पलीमूलं मरिचाल्पान्तरं गुणैः ।
त्रकोऽग्निसमः पाके शोफार्शःकृमिकुष्ठहा ॥५५॥
कोलकमेतच्च मरिचेन विना स्मृतम् ।
मप्लीहोदरानाहशूलघ्नं दीपनं परम् ॥ ५६ ॥

**चविका** और **पिप्पलीमूल**मे मरिचसे कुछ कम गुण ।
**चित्रक**—अग्निके समान पकानेवाला है। शोफ-अर्श-कृमि-नाशक है।
मरिचको छोड़कर शेषको ( पिप्पली, पिप्पलीमूल, चव्य, त्रक और सोठ ) **पंचकोल** कहते हैं। यह पंचकोल गुल्म-ा-उदर-आनाह-शूलनाशक और अतिशय दीपन है। [ पंच-में मरिच मिलानेसे षड्षण बनता है ] ॥ ५५ ॥ ५६ ॥

ल्वकाश्मर्यतर्कारीपाटलाटिण्टुकैर्महत् ।
त्कषायं तिक्तोष्णं पञ्चमूलं कफानिलौ ॥ ५७ ॥
रं बृहत्यंशुमतीद्वयगोक्षुरकैः स्मृतम् ।
दुपाकरसं नातिशीतोष्णं सर्वदोषजित् ॥ ५८ ॥
ापुनर्नवैरण्डैः शूर्पपर्णीद्वयेन च ।
यमं कफवातघ्नं नातिपित्तकरं लघु ॥ ५९ ॥
ीरुवीराजीवन्तीजीवकर्षभकैः स्मृतम् ।
वनाख्यं तु चक्षुष्यं वृष्यं पित्तानिलापहम् ॥ ६० ॥
ाख्यं शरदर्भेक्षुशालिकाशैस्तु पित्तजित् ।
ाशृङ्गी हरिद्रा च विदारी सारिवाऽमृता ॥ ६१ ॥
याख्यं कण्टकाख्यं तु श्वदंष्ट्राऽभीरुसैर्यकैः ।
हंस्राकरमर्दीकैः सर्वदोषहरे च ते ॥ ६२ ॥

**पंचमूल**—( १ ) बेल, गम्भारी, तर्कारी ( अरणी ), ला ( पाढ़ला ) और श्योनाक ( टेंटू ) इनसे **महापंचमूल** ता है। यह कषाय रस, तिक्त-उष्ण, और कफ-वायुको शान्त ता है।
( २ ) बड़ी कटेरी, छोटी कटेरी, शालपर्णी, पृश्नपर्णी और रु इनसे **लघु पंचमूल** बनता है। यह विपाक और रसमें र, न बहुत शीतल, न बहुत उष्ण, सब दोषनाशक है।
( ३ ) बला, पुनर्नवा, एरण्ड, मुद्गपर्णी और माषपर्णीसे **यम पंचमूल** बनता है। यह कफ-वातनाशक, लघु और ा पित्तकारक है।

( ४ ) अभीरु ( शतावरी ), वीरा ( काकोली ), जीवन्ती, जीवक और ऋषभकसे **जीवनीय पंचमूल** बनता है। यह चक्षुष्य, वृष्य, पित्त-वातनाशक है।
( ५ ) शर, दर्भ ( कुश ), ईख, शालि और काश इनकी मूलोसे **तृण पंचमूल** बनता है, यह पित्तनाशक है।
( ६ ) अजशृंगी ( मेढाशृंगी ), हल्दी, विदारी, सारिवा और गिलोयसे **वल्ली पंचमूल** बनता है।
( ७ ) गोखरु, अभीरु ( शतावरी ), सैर्यक (कांटा सरैया), हिंस्रा ( मासी ), करमर्द ( करौंदा ) इनसे **कण्टक पंचमूल** बनता है। ये तीनों दोषोंको शान्त करते हैं ॥ ५७-६२ ॥

कारवीकुञ्चिकाऽजाजीकवरीधान्यतुम्बरु ।
अन्नगन्धहरं रुच्यं दीपनं कफवातजित् ॥ ६३ ॥

कारवी ( काला जीरा ), कुञ्चिका ( कलौंजी ), अजाजी ( जीरा ), कवरी ( मेथी ), धनिया और तुम्बरु ( तेजबलका फल )—ये अन्नकी गन्धको नष्ट करते हैं, रुचिकारक, अग्निदीपक, कफ-वातनाशक हैं ॥ ६३ ॥

बाष्पिका कटुतिक्तोष्णा कृमिश्लेष्महरा परम् ।
तद्वच्च राजिका विह्नसादनी दीपनी परम् ॥ ६४ ॥
शूलाटोपहरा रुच्या

**बाष्पिका** ( हिंगुपत्री )—कटु-तिक्त-उष्ण, कृमि कफनाशक है ॥
**राजिका** ( राई )—बाष्पिकाके समान गुणवाली, भूतप्रेत आदि ग्रहोंका नाश करनेवाली है। अतिशय अग्निदीपक है। शूल-आध्माननाशक और रुचिकारक है ॥ ६४ ॥—

दीप्यकः कोष्ठशूलजित् ।

**दीप्यक** ( अजवायन )—कोष्ठशूलनाशक है।—

अहृद्याः सर्षपाः स्निग्धा बाष्पिकावच्च कीर्तिताः ॥६५॥

**सरसों**—हृदयके लिये अप्रिय, स्निग्ध, बाष्पिकाके समान गुणकारी है ॥ ६५ ॥

हिङ्गु वातकफानाहशूलघ्नं पित्तकोपनम् ।
कटुपाकरसं रुच्यं दीपनं पाचनं लघु ॥ ६६ ॥
पित्तास्रकोपि तत्रैव श्रेष्ठं बोष्काणदेशजम् ।
ततो न्यूनगुणं त्वन्यद्द्रव्यव्यञ्जनधूपनम् ॥ ६७ ॥

**हिंग**—वात-कफ-आनाह और शूलनाशक, पित्तप्रकोपक, विपाक और रसमे कटु, रुचिकारक, अग्निदीपक, पाचक और लघु है। पित्त-रक्तको कुपित करनेवाली है। बोष्काण ( काबुल ) देशकी हिंग श्रेष्ठ है। इस काबुली हिंगसे भिन्न दूसरी हिंग गुणोमें कम है, तथा द्रव्य-शाक आदिमे धूप देनेके कार्यमें आती है ॥ ६६ ॥ ६७ ॥

शताह्वाकुष्ठतगरसुरदारुहरेणवः ।
एलैलवालुसरलत्वग्व्याघ्रनखचोरकाः ॥ ६८ ॥
लघूष्णाः कटुकाः पाके कफवातनिबर्हणाः ।

सोया, कूठ, तगर, देवदारु, हरेणु ( रेणुका ), इलायची,

एलवालुक, चीड, दालचीनी, व्याघ्रनखी, चोरक–ये लघु, उष्ण, विपाकमें कटु, कफ-वातनाशक हैं ॥ ६८ ॥–

**सैर्यकस्तिक्तमधुरः स्निग्धोष्णः कफवातजित् ॥६९॥**

**सैर्यक** ( काटा सरैया )–तिक्त, मधुर, स्निग्ध, उष्ण, कफ-वातनाशक है ॥ ६९ ॥

**वस्तिमूत्रविबन्धघ्नो वृष्यो गोक्षुरको हिमः ।**

**गोखरु**—वस्ति और मूत्रके विबन्धको नाश करनेवाला, वृष्य और शीतल है ॥–

**पाचनं कफपित्तघ्नं तिक्तं शीतं विपाद्द्वयम् ॥ ७० ॥**

**अतीस** ( दोनो प्रकारकी कडुवी और मिठी )–पाचन करनेवाली, कफपित्तनाशक, तिक्तरस और शीत है ॥ ७० ॥

**कफघ्नं तिक्तकटुकं मुस्तं संग्राहि पाचकम् ।**

**मुस्ता**—कफनाशक, तिक्त, कटु, सग्राही और पाचक है ॥–

**तिक्ताऽमृता त्रिदोषघ्नी ग्राहिण्युष्णा रसायनी ॥७१॥**
**दीपनी ज्वरतृड्दाहकामलावातरक्तनुत् ।**

**अमृता** ( गिलोय )–तिक्तरस, त्रिदोषनाशक, ग्राही, उष्ण, रसायनी, अग्निदीपक, ज्वर-प्यास-दाह-कामला और वातरक्त-नाशक है ॥ ७१ ॥–

**तिक्तशीतौ ज्वरहरौ लघू भूनिम्बपर्पटौ ॥ ७२ ॥**

**चिरायता** और **पर्पट** ( शाहतरा )–तिक्त, शीत, ज्वरहर और लघु हैं ॥ ७२ ॥

**निम्बस्तिक्तो हिमः कुष्ठकृमिपित्तकफापहः ।**

**नीम**—तिक्त, शीतवीर्य, कुष्ठ-कृमि-पित्त-कफनाशक है ॥–

**महानिम्बः परं ग्राही कषायो रूक्षशीतलः ॥ ७३ ॥**

**महानीम** ( बकायन )—अतिशय ग्राही, कषाय, रुक्ष, शीतल है ॥ ७३ ॥

**: पिच्छिलस्पर्शो विशदोऽभ्यवहारतः ।**
**सस्वादुः सकटुस्तिक्तः सकषायो रसायनम् ॥ ७४ ॥**
**: स्वर्यः कटुः पाके रूक्षः सूक्ष्मोऽग्निदीपनः ।**
**क्लेदमेदोऽनिलश्लेष्मगण्डमेहापचीकृमीन् ॥ ७५ ॥**
**पिटकाग्रन्थिशोफांश्च हन्त्युष्णः स्रंसनो लघुः ।**

**गुग्गुलु**—स्पर्शमें पिच्छल, खानेपर स्रोतोकी विशदता ( निर्मलता ) करनेवाला है । मधुर, कटु, तिक्त, कषाय, रसायन, व्रणके लिये उपयोगी, स्वरके लिये उपयोगी, विपाकमें कटु, रुक्ष, सूक्ष्म, अग्निदीपक, क्लेद-मेद-वायु-कफ-गण्ड-प्रमेह-अपची-कृमि-पिटका-ग्रन्थि-शोफको नष्ट करता है । उष्ण है, स्रंसक है और लघु है ॥ ७४ ॥ ७५ ॥–

**शङ्खपुष्पी सरा तिक्ता मेध्या कृमिविषापहा ॥ ७६ ॥**

**शंखपुष्पी**—सर, तिक्त, मेध्य, कृमि-विषनाशक है ॥७६॥

**कटुतिक्तोष्णमगुरु स्निग्धं हम् ।**
**पित्तास्रविषतृड्दाहक्लमघ्नं गुरु रूक्षणम् ॥ ७७ ॥**

—कटु, तिक्त, उष्ण, लघु, स्निग्ध, वात कफनाशक है। पित्त-रक्त-विष-प्यास-दाह-क्लमनाशक गुरु और रुक्ष है ॥७७॥

**सर्वं सतिक्तमधुरं चन्दनं शिशिरं परम् ।**
**लघु रक्तं तथोशीरं वालकं पाचनं च तत् ॥ ७८ ॥**
**ज्वरातिसारवमथुरक्तपित्तक्षतापहम् ।**

सब **लाल** और **पीले चन्दन**—ईषत् तिक्त, मधुर और अतिशय शीतल हैं।

**लाल चन्दन**—लघु है ।

**उशीर** ( खस ) और **वालक** ( सुगन्धवालक )-रक्त-चन्दनके समान, पाचक, ज्वर-अतिसार-वमन-रक्त-पित्त और उर क्षतमे उपयोगी है ॥ ७८ ॥–

**मधुकं रक्तपित्तघ्नं व्रणशोधनरोपणम् ॥ ७९ ॥**
**गुरु स्वादु हिमं वृष्यं चक्षुष्यं स्वरवर्णकृत् ।**

**मुलैहठी**—रक्तपित्तनाशक, व्रणका शोधन और रोपण करनेवाली है । गुरु, स्वादु, शीतवीर्य, वृष्य, चक्षुष्य, स्वर और वर्णकारक है ॥ ७९ ॥–

**कटुतिक्ते निशे मेहकुष्ठपित्तकफापहे ॥ ८० ॥**
**प्रलेपाज्जयतः कण्डूं शोफं दुष्टव्रणं विषम् ।**

**हलदी** और **दारुहलदी** दोनो–कटु-तिक्त, मेह-कुष्ठ-पित्त और कफनाशक हैं । लेप करनेसे कण्डु, शोफ, दूषितव्रण और विषको नष्ट करती है ॥ ८० ॥–

**प्रपौण्डरीकं चक्षुष्यं शिशिरं व्रणरोपणम् ॥ ८१ ॥**
**कषायतिक्तमधुरं रक्तपित्तप्रसादनम् ।**

**पुण्डरीक**—चक्षुष्य, शीतवीर्य, व्रणका रोपण करनेवाला, कषाय, तिक्त, मधुर, और रक्त-पित्तको निर्मल करता है ॥८१॥–

**बलात्रयं स्वादु वृष्यं स्निग्धं शीतं बलप्रदम् ॥ ८२ ॥**
**तत्र बल्या क्षतक्षीणहिता गुरुः ।**

**तीनों बला** ( बला, अतिबला, महाबला )—स्वादु, वृष्य, स्निग्ध, शीत, बलप्रद हैं । इनमे **नागबला** बलप्रद, क्षतक्षीणके लिये हितकारी और गुरु है ॥ ८२ ॥–

**ताम्बूलं कटु सक्षारं रुच्यमुष्णं कफप्रणुत् ॥ ८३ ॥**

**ताम्बूल** ( पान )—कटु, ईषत् क्षारयुक्त, रुचिकारक, उष्ण, कफनाशक है ॥ ८३ ॥

**भेदि संमोहकृत्पूगं कषायं स्वादु रोचकम् ।**

**पूग** ( सुपारी )–भेदी, समोहकारक, कषाय, स्वादु, रुचि-कारक है ॥–

**ी कटुफलं कक्कोलकलवङ्गकम् ॥ ८४ ॥**
**लघु तृष्णापहं हृद्यं वक्त्रदौर्गन्ध्यनाशनम् ।**

जातिपत्री, कट्फल, कक्कोल ( कबाबचीनी ), लवंग–लघु, तृष्णानाशक, हृद्य और मुखकी दुर्गन्धको नाश करनेवाले हैं ॥ ८४ ॥–

**ादुतिक्तस्तृष्णाघ्नः कर्पूरश्छेदनो हिमः ॥ ८५ ॥**

**कर्पूर**—मधुर, तिक्त, तृष्णानाशक, छेदक और शीतल है ॥ ८५ ॥

**स्तूरिका तद्वन्मुखशोषहरा परम् ।**

**लताकस्तूरिका**—कर्पूरके समान गुणकारी, मुखशोष-नाशक है ॥–

**कषायमधुरं शीतं पद्मं पित्तकफास्रजित् ॥ ८६ ॥**
**तद्वद्वकुलपुन्नागकुमुदोत्पलपाटलम् ।**

**कमल**—कषाय, मधुर, शीतल, पित्त-कफ-रक्तनाशक है। बकुल (मौलसरी), पुन्नाग (नागकेशर), कुमुद, उत्पल (नीलोफर), पाटल (गुलाब) ये कमलके समान गुणवाले हैं ॥८६॥–

**स कं ततो न्यूनं गुणैः**

**चम्पा**—कमलसे गुणोमे कुछ कम है ॥–

**कोरण्टकिंशुकम् ॥ ८७ ॥**
**मालतीमल्लिकापुष्पं तिक्तं जयति मारुतम् ।**

कोरण्डक, किंशुक (ढाकके फूल), चमेली, मल्लिका (जूही) इनके फूल–तिक्त और वायुनाशक हैं ॥ ८७ ॥–

**विषपित्तकफान्नागं सिन्धुवारं च तद्गुणम् ॥ ८८ ॥**

**नागकेसर**—विष-पित्त कफनाशक है।

**सिन्दुवार** (सम्भालु) मे भी यही गुण हैं–यह भी विष-पित्त-कफनाशक है ॥ ८८ ॥

**कफघ्नं कैतकं तिक्तं**

**केतकी** (केवडा)–कफनाशक और तिक्त है ॥–

**शैरीषं विषहारि च ।**

**शिरीष**–विषनाशक है ॥–

**वातलं पु स्त्यं कषायं कफपित्तजित् ॥ ८९ ॥**
**चातुर्थिकज्वरहरं नावनेनोपयोजितम् ।**

**अगस्त्य वृक्षका पुष्प**—वातकारक, कषाय, कफवात-नाशक है। नस्यमे उपयोग करनेसे चातुर्थिक ज्वरको नष्ट करता है ॥ ८९ ॥–

**बन्धूकं श्लेष्मलं ग्राहि तद्वदेव च यूथिका ॥ ९० ॥**

**बन्धूक**— (दुपहरिया)—कफकारक, ग्राही है।

**यूथिका** (जूही) भी इन्हीं गुणोवाली है ॥ ९० ॥

**कफघ्नमुष्णवीर्यं च कुङ्कुमं व्रणशोधनम् ।**

**केसर**—कफनाशक, उष्णवीर्य, व्रणशोधक है ॥–

**अवल्गुजैड बीजं वा प्रणुत् ॥ ९१ ॥**

**अवल्गुजा** (बाकुची) और **ऐड़गज** (पनवाड) के **बीज** वायु और कफनाशक हैं ॥ ९१ ॥

**आस्या वर्णश्लेष्ममेदःसौकुमार्यकृदन्यथा ।**
**अतोऽध्वाऽग्निबलायूंषि कुर्या मणं सुखम् ॥९२॥**
**मारुतस्यानुलोम्यं च खुडस्तम्भश्रमापहम् ।**

**विहारके** (आरामसे बैठे रहना) **गुण**—वर्ण (कान्ति), कफ, मेद, सुकुमारताको करता है। इससे विपरीत अर्थात् सुखपूर्वक चलना, फिरना, मेहनत करना, मुसाफरी आदि–जाठराग्नि-बल-आयुको करती है, वायुका अनुलोमन करता है। खुडस्तम्भ (ऊरुस्तम्भ) और श्रमको दूर करता है ॥ ९२ ॥–

**अन्वर्थसंज्ञं पादत्रं कृशुकरक्षणम् ॥ ९३ ॥**

**जूतेका धारण करना**—वास्तवमें पैरकी रक्षा करनेवाला है, बल आखोकी शक्ति और शुक्रको बढानेवाला है ॥ ९३ ॥

**वर्ण्यं नेत्रहितं छत्रं वातवर्षातपापहम् ।**

**छातेका धारण करना**–कान्तिप्रद, नेत्रोके लिये हितकारी, वायु वर्षा और धूपसे बचानेवाला है ॥–

**प्रवातो रौक्ष्यवैवर्ण्यस्तम्भकृद्दाहतृड्भ्रमान् ॥ ९४ ॥**
**श्रमाग्निमूर्च्छाश्च जयेदप्रवातस्ततोऽन्यथा ।**

**तेज सामनेकी वायु**–रूक्ष, विवर्णता, स्तम्भकारक, दाह-प्यास तथा भ्रम-श्रम-अग्नि और मूर्च्छाको नष्ट करती है। इससे विपरीत अप्रवात (तेजवायु नही है) वायु है ॥९४॥–

**प्राग्वायुरुष्णोऽभिष्यन्दी त्वग्दोषार्शोविषक्रिमीन् ॥**
**सन्निपातज्वरश्वासम युं च कोपयेत् ।**

**प्राग्वायु** (पूर्वकी वायु)–उष्ण, अभिष्यन्दि, त्वक्दोष-अर्श-विष-कृमि-सन्निपातज्वर-श्वास-आम और वायुको कुपित करती है ॥ ९५ ॥–

**पश्चिमः शिशिरो हन्ति मूर्च्छां दाहं तृषं विषम् ॥९६॥**

**पश्चिम दिशाकी वायु**—शीतल, मूर्च्छा-दाह-तृषा और विषको नष्ट करती है ॥ ९६ ॥

**दक्षिणो मारुतः श्रेष्ठो नेत्र्योऽङ्गबलवर्धनः ।**
**रक्तपित्तप्रशमनो न च वातप्रकोपनः ॥ ९७ ॥**

**दक्षिणकी वायु**—श्रेष्ठ, नेत्रोके लिये हितकारी, अगोका बल बढानेवाली है। रक्तपित्तको शान्त करनेवाली, परन्तु वायुको प्रकोपित नहीं करती ॥ ९७ ॥

**उत्तरो मारुतः स्निग्धो मृदुर्मधुर एव च ।**
**कषायानुरसः शीतो दोषा प्रकोपनः ॥ ९८ ॥**

**उत्तर दिशाकी वायु**—स्निग्ध, मृदु और मधुर है। कषाय अनुरस, शीतल, दोषोको प्रकुपित नहीं करती ॥ ९८ ॥

**आतपो भ्रमतृट्स्वेददाहमूर्च्छाविवर्णताः ।**
**कुर्यात् पित्तास्रवह्नींश्च छाया त्वेतानपोहति ॥ ९९ ॥**

**आतप** (धूप)—भ्रम-प्यास-स्वेद-दाह-मूर्च्छा-विवर्णताको; पित्त-रक्त और अग्निको बढाती है ॥–

**छाया**—श्रम आदिको नष्ट करती है ॥ ९९ ॥

**तमः कषायकटुकं**

**तम** (अन्धकार)—कषाय और कटु है ॥–

**ज्योत्स्ना मधुरशीतला ॥ १०० ॥**

**चांदनी**—मधुर और शीतल है ॥ १०० ॥

**भवति चात्र–**

**रसादिभेदैरिति भेषजानां**
**दिङ्मात्रमुक्तं नयतोऽस्ति किञ्चित् ।**
**अनौषधं द्रव्यमिहावबोधो**
**रूपस्य तेषां वनगोचरेभ्यः ॥ १०१ ॥**

**इति विविधौषधविज्ञानीयो नाम द्वादशोऽध्यायः १२**

कहा भी है—

क्योंकि कोई भी वस्तु अनौषध नहीं हैं, इसलिये रस, वीर्य, विपाक, प्रभावके भेदसे औषधियोंका एक भाग यहांपर उदाहरणके लिये दिखा दिया है। इन औषधियोंके रूपका ज्ञान वनेचरों (तपस्वियों या ग्वाले आदिसे) से वैद्यको करना चाहिये ॥ १०१ ॥

यह विविधौषधिविज्ञानीयनामक बारहवाँ अध्याय समाप्त हुआ।

## त्रयोदशोऽध्यायः।

अथातोऽग्र्यसङ्ग्रहमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥

इसके आगे अग्र्यसग्रहणीय अध्यायकी व्याख्या करेंगे जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोंने कहा था।

**वक्तव्य**—अग्र्यका अर्थ श्रेष्ठ है—एक समान कार्य करनेवालोंमें जो श्रेष्ठ है—उनकी इस अध्यायमें गणना की गई है ॥ १ ॥ २ ॥

**श्रेष्ठमुदकमाश्वासनस्तम्भनक्लेदनानाम्, स्नानं सुरा च श्रमहराणाम्, क्षीरं जीवनीयानाम्, मांसं बृंहणीयानाम्, रसः प्रीणनानाम्, लवणमन्नद्रव्यरुचिकराणाम्, तिन्दुकमनन्नद्रव्यरुचिकराणाम्, अम्लं हृद्यानाम्, कुक्कुटो बल्यानाम्, तैलं वातश्लेष्मप्रशमनानाम्, सर्पिर्वातपित्तप्रशमनानाम्, मधु श्लेष्मपित्तप्रशमनानाम्, स्वेदो मार्दवकराणाम्, व्यायामः स्थैर्यकराणाम्, क्षारः पुंस्त्वोपघातिनाम्, आमं कपित्थमकण्ठ्यानाम्, आविकं सर्पिरहृद्यानाम् महिषीक्षीरं स्वप्नजननानाम्, मन्दकं दध्यभिष्यन्दकराणाम्, इक्षुर्मूत्रजननानाम्, यवाः पुरीषजननानाम्, जाम्बवं वातजननानाम्, कुलत्था अम्लपित्तजननानाम्, माषाः शष्कुल्योऽविक्षीरं च पित्तश्लेष्मजननानाम्, दुरालभा पित्तश्लेष्मोपशोषणानाम्, उपवासो ज्वरहराणाम्, वृषो रक्तपित्तप्रशमनानाम्, कण्टकारिका कासघ्नानाम्, लाक्षा सद्यःक्षतघ्नानाम्, नागबलाभ्यासः क्षयक्षतघ्नानाम्, पुष्करमूलं हिध्माश्वासकासपार्श्वशूलहराणाम्, अजापयः शोषघ्नस्तन्यकररक्तसंग्रहणप्रशमनानाम्, मृद्भृष्टलोष्ठप्रसादश्छर्दितृष्णातियोगप्रशमनानाम्, अरुष्करश्चित्रकमूलं च शुष्कार्शःप्रशमनानाम्, कुटजो रक्तार्शःप्रशमनानाम्, लाजाश्छर्दिघ्नानाम्, यावशूकः स्रंसनीयपाचनीयार्शोघ्नानाम्, तक्राभ्यासोऽर्शःश्वयथुग्रहणीदोषघृतव्यापत्प्रशमनानाम्, क्रव्यान्मांसाभ्यासोऽर्शःशोषग्रहणीदोषघ्नानाम्, मुस्तं सङ्ग्रहणीयदीपनीयपाचनीयानाम्, अतिविषा संग्रहणीयपाचनीयसर्वदोषहराणाम्, बिल्वं संग्रहणीयदीपनीयवातकफप्रशमनानाम्, उदीच्यं निर्वापणदीपनीयच्छर्द्यतीसारहराणाम्, कट्वङ्गं सङ्ग्रहणीयदीपनीयानाम्, कुटजत्वक् श्लेष्मपित्तरक्तसङ्ग्रहणीयोपशोषणानाम्, उत्पलकुमुदकिञ्जल्कोऽनन्ता च सङ्ग्रहणीयरक्तपित्तप्रशमनानाम्, काश्मर्यफलं रक्तसङ्ग्रहणीयरक्तपित्तप्रशमनानाम्, गन्धप्रियङ्गुः शोणितपित्तातिवेगप्रशमनानाम्, पृश्निपर्णी रक्तसङ्ग्रहणीयदीपनीयपाचनीयवातहरवृष्याणाम्, शालिपर्णी वृष्यसर्वदोषहराणाम्, बला सङ्ग्रहणीयबल्यवातहराणाम्, पिप्पलीमूलं पाचनीयदीपनीयानाहहराणाम्, चित्रकमूलं दीपनीयपाचनीयगुदशोफशूलहराणाम्, गोक्षुरको मूत्रकृच्छ्रानिलहराणाम्, हरिद्रा प्रमेहहराणाम्, रक्तावसेको विद्रधिविसर्पपिटिकागण्डमालापहराणाम्, एरण्डतैलाभ्यासो वर्ध्मगुल्मानिलशूलहराणाम्, लशुनो गुल्मानिलहराणाम्, हिङ्गुनिर्यासश्छेदनीयदीपनीयानुलोमिकवातकफप्रशमनानाम्, अम्लवेतसो भेदनीयदीपनीयानुलोमिकवातश्लेष्महराणाम्, उष्ट्रीक्षीरमुदरश्वयथुघ्नानाम्, अयोरजः पाण्डुरोगघ्नानाम्, खदिरः कुष्ठघ्नानाम्, विडङ्गं क्रिमिघ्नानाम्, रास्ना वातहराणाम्, एरण्डमूलं वृष्यवातहराणाम्, गुग्गुलुर्मेदोऽनिलहराणाम्, अमृता सङ्ग्रहणीयदीपनीय वातश्लेष्मशोणितविबन्धप्रशमनानाम्, मदनफलं वमनास्थापनानुवासनोपयोगिनाम्, त्रिवृत्सुखविरेचनानाम्, चतुरङ्गुलो मृदुविरेचनानाम्, स्नुक्पयस्तीक्ष्णविरेचनानाम्, प्रत्यक्पुष्पी शिरोविरेचनानाम्, त्रिफला तिमिरघ्नानाम्, त्रिफलागुग्गुलुर्व्रण्यानाम्, शिरीषो विषघ्नानाम्, आमलकं वयःस्थापनानाम्, हरीतकी पथ्यानाम्, क्षीरघृताभ्यासो रसायनानाम्, समघृतसक्तुप्राशाभ्यासो वृष्योदावर्तहराणाम्, संकल्पो नक्ररेतश्च वृष्याणाम्, दौर्मनस्यमवृष्याणाम्, तैलगण्डूषाभ्यासो दन्तबलरुचिकराणाम्, चन्दनोदुम्बरं निर्वापणालेपनानाम्, रास्नाऽगुरुणी शीतापनयनप्रलेपनानाम्, लामज्जकोशीरे दाहत्वग्दोषस्वेदापनयनप्रलेपनानाम्, कुष्ठं वातहराभ्यङ्गोपनाहोपयोगिनाम्, मधुकं चक्षुष्यवृष्यकेश्यकण्ठ्यवर्ण्यविरञ्जनीयरोपणीयानाम्, अजीर्णाशनं ग्रहणीदूषणानाम्, विरुद्धवीर्याशनं निन्दितव्याधिकराणाम्, गुरुभोजनं दुर्विपाकानाम्, अति शनमामदोषहेतूनाम्, यथाग्न्यभ्यवहारोऽग्निसन्धुक्षणानाम्, यथासात्म्यमाहारविहारौ सेव्यानाम्, एकासनशयनभोजनं सुखपरिणामकराणाम्, विषमाशनमग्निवैषम्यकराणाम्, काले भोजनमारोग्यकराणाम्, क्षुदर्शनमन्नं श्रद्धाजनना**

नाम्, वेगधारणमनारोग्यकराणाम्, तृप्तिराहारगुणानाम्, अनशनमायुषो ह्रासकराणाम्, प्रमिताशनं गवेधुकान्नं च कर्शनीयानाम्, उद्दालकान्नं रूक्षणीयानाम्, मद्यं सौमनस्यजननानाम्, मद्याक्षेपो धीधृतिस्मृतिहराणाम्, स्त्रीष्वतिप्रसङ्गः शोषद्वाराणाम्, शुक्रवेगनिग्रहः षाण्ढ्यकराणाम्, पादाभ्यामुद्वर्तनमन्नश्रद्धाजनननानाम्, सूनादर्शनमन्नाश्रद्धाजनननानाम्, मिथ्यायोगो व्याधिमुखानाम्, रजस्वलागमनमलक्ष्मीमुखानाम्, ब्रह्मचर्यमायुष्याणाम्, परदारगमनमनायुष्याणाम्, अयथाप्राणमारम्भः प्राणोपरोधिनाम्, विषादो रोगवर्धनानाम्, हर्षः प्रीणनानाम्, शोकः शोषणानाम्, निर्वृतिः पुष्टिकराणाम्, आश्वासो बलकराणाम्, पुष्टिः स्वप्नकराणाम्, स्वप्नस्तन्द्राकराणाम्, सर्वरसाभ्यासो बलकराणाम्, एकरसाभ्यासो दौर्बल्यारोचकान्यतमदोषप्रकोपकराणाम्, अग्निरामस्तम्भशीतशूलोद्वेष्टकप्रशमनानाम्, गर्भशल्यमाहार्याणाम्, अजीर्णमुद्धार्याणाम्, बालो मृदुभेषजार्हाणाम्, वृद्धो याप्यानाम्, गर्भिणी तीक्ष्णौषधव्यवायव्यायामवर्जनीयानाम्, सौमनस्यं गर्भधारणानाम्, सन्निपातो दुश्चिकित्स्यानाम्, आमविषमचिकित्स्यानाम्, ज्वरः शीघ्ररोगाणाम्, कुष्ठं दीर्घरोगाणाम्, राजयक्ष्मा रोगसमूहानाम्, प्रमेहोऽनुषङ्गिणाम्, जलौकसोऽनुशस्त्राणाम्, बस्तिर्यन्त्राणाम्, हिमवानौषधिभूमीनाम्, सोम ओषधीनाम्, मरुभूमिरारोग्यदेशानाम्, आनूपभूमिरहितदेशानाम्, निर्देशकारित्वमातुरगुणानाम्, अनिर्देशकारित्वं रिष्टानाम्, भिषक् चिकित्साङ्गानाम्, सिद्धिर्वैद्यगुणानाम्, नास्तिको वर्ज्यानाम्, लौल्यं क्लेशकराणाम्, आत्मवत्तोपकारिणाम्, शास्त्रसहितस्तर्कः साधकानाम्, दृष्टकर्मता निःसंशयकराणाम्, असमर्थता भयकराणाम्, तद्विद्यसम्भाषा बुद्धिवर्धनानाम्, आचार्यः शास्त्राधिगमहेतूनाम्, सद्वेद्वेषः प्राणत्यागहेतूनाम्, आयुर्वेदोऽमृतानाम्, सद्वचनमनुष्ठेयानाम्, वायुः प्राणसंज्ञाप्रदानहेतूनाम्, सर्वसंन्यासः सुखानामिति ॥ ३ ॥

आश्वासन-स्तम्भन और क्लेदकारक पदार्थोंमें जल सबसे श्रेष्ठ ( अधिक कार्य करनेवाला ) है । थकान दूर करनेवाले पदार्थोंमें स्नान और सुरा सबसे अधिक श्रेष्ठ है । जीवनदायक वस्तुवोंमें दूध श्रेष्ठ है । बृंहणीय ( पुष्टिकारक ) वस्तुवोमे मास श्रेष्ठ है । प्रीणन करनेवालोंमें रस ( मासरस एवं आम्ररस ) श्रेष्ठ है । अन्न द्रव्योंमें रुचि उत्पन्न करनेवाली वस्तुवोंमें लवण उत्तम है । भक्ष्य पदार्थोंमें अरुचि पैदा करनेवालोमें तिन्दुक उत्तम है । हृदयके लिये प्रिय वस्तुवोमें अम्लरस श्रेष्ठ है । बलकारक वस्तुवोंमें कुक्कुट श्रेष्ठ है । वात-कफ नाश करनेवालेमे तैल, वात-पित्तशामकोंमें घी, और कफ पित्तशामकोंमे मधु श्रेष्ठ है । कोमलता पैदा करनेवालोमे स्वेद, स्थिरता पैदा करनेवालोमे व्यायाम, शुक्रका नाश करनेवालोंमें क्षार, और गलेके लिये अप्रिय वस्तुवोमे कच्चा कैथ श्रेष्ठ है । हृदयके लिये अप्रिय वस्तुवोंमें भेड़का घी श्रेष्ठ है । नीद लानेवालोमे भैसका दूध, अभिष्यन्द पैदा करनेवालोमे मन्दक दधि ( आधा जमा दही ), मूत्र पैदा करनेवालोमे गन्ना, मल पैदा करनेवालोमे जौ, वात पैदा करनेवालोमे जामुन, अम्लपित्त पैदा करनेवालोमें कुलत्थी, पित्त-कफको पैदा करनेवालोमे उड़द-शष्कुली ( पूरी-कचौरी ) और भेड़का दूध, पित्त और कफको सुखानेवालोंमें दुरालभा ( धमासा ), और ज्वरनाशकोमे उपवास श्रेष्ठ है । रक्तपित्तनाशकोमे वासा ( अडूषा ), कासनाशकोमे छोटी कटेरी, तुरन्त चोटको बन्द करनेवालो ( रक्तस्तम्भकों )मे लाख श्रेष्ठ है । क्षत ( उर क्षत ) और क्षयनाशक वस्तुवोमें नागबला श्रेष्ठ है । हिचकी-श्वास-कास और पार्श्वशूल नाशकोमे पुष्करमूल श्रेष्ठ है । शोषनाशक एवं दुग्धवर्धक-रक्तसग्राहक वस्तुवोमे बकरीका दूध श्रेष्ठ है । वमनकी अधिकता या तृष्णाकी अधिकताको कम करनेवालोमें मिट्टीको गरम करके या मिट्टीके ढेलेको ( गरम करके ) पानीमे बुझानेसे–उस पानीको पिलाना श्रेष्ठ है । शुष्क अर्शोको शान्ति करनेमे–भिलावा और चित्रकमूल श्रेष्ठ हैं । रक्तार्शोको शान्ति करनेवालोमे कुटज उत्तम है । वमननाशकोमे लाजा श्रेष्ठ है । स्रंसनीय-पाचनीय और अर्शनाशकोमे यावशूक ( यवक्षार ) श्रेष्ठ है । अर्श-शोष-ग्रहणीरोग-घीव्यापत् नाशकोमे तक्र उत्तम है । अर्श-शोष-ग्रहणीरोगनाशकोंमें–मास खानेवालोका मास उत्तम है । सग्रहणीय-दीपनीय और पाचनीयोमें मुस्ता, सग्रहणीय पाचनीय और सब दोष नाशकोमें अतिविषा, सग्रहणीय-दीपनीय वात-कफनाशकोमें बिल्व, निर्वापण-दीपनीय-छर्दि और अतिसारनाशकोमें–उदीच्य ( नेत्रवाला ), सग्रहणीय और दीपनीय वस्तुवोमें श्योनाक, कफ-पित्त-रक्त सग्रहणीय और उपशोषणीय द्रव्योंमें कुटजकी छाल श्रेष्ठ है । संग्रहणीय-रक्तपित्तप्रशामकोंमें कमल-कुमुदका केशर और अनन्तमूल, रक्तसग्रहणीय और रक्तपित्तप्रशामकोमे गम्भारीका फल, रक्त और पित्तके अतियोगको शान्ति करनेवालोमे गन्धप्रियंगु, रक्तसग्रहणीय-दीपनीय-पाचनीय-वातहर एवं वृष्योमे पृश्नपर्णी, वृष्य एवं सब दोष नाशकोमे शालपर्णी, संग्रहणीय-बल्य-वातहर द्रव्योमे बला, पाचनीय-दीपनीय और वातहरोमे पिप्पलीमूल, दीपनीय-पाचनीय-गुदाकी शोफ एवं शूलहरोमे चित्रकमूल श्रेष्ठ है । मूत्रकृच्छ्र-वायु नाशकोमे गोखरू, प्रमेहनाशकोमें हरिद्रा, विद्रधि-विसर्प-पिटका गण्डमालानाशकोमें रक्तमोक्षण, वर्ध्म-गुल्म-वायु शूलनाशकोंमे एरण्डतैलका निरन्तर अभ्यास, गुल्म-वातनाशकोमें लशुन, छेदनीय-दीपनीय-आनुलोमिक-वात-कफनाश कोमे हींग ( हींगकी गोंद ), भेदनीय-दीपनीय-आनुलोमिक-वात-कफप्रशामकोंमें अम्लवेतस, उदर-शोथनाशकोंमें ऊंटका दूध,

पाण्डुरोगको नाश करनेवालोमे अयोरज (लोहभस्म) श्रेष्ठ है। कुष्ठनाशकोंमे खैर, कृमिनाशकोंमे वायविडंग, वातहरोंमे रास्ना, वृष्य वातहरोंमे एरण्डमूल, मेद-वातहरोंमें गुग्गुलु, मग्रहणीय-दीपनीय-वात-कफ-रक्त अवरोधनाशकोंमें गिलोय, वमन-आस्थापन-अनुवासनमें उपयोगी मैनफल, सुखपूर्वक विरेचन करनेवालोंमें निशोथ, मृदु विरेचकोंमें अमलतास, तीक्ष्ण विरेचन करनेवालोमे थोरका दूध, शिरोविरेचन द्रव्योंमे अपामार्ग (चिरचिटा), तिमिरनाशकोंमे त्रिफला, व्रणोके लिये हितकारी वस्तुवोमे गुग्गुलु, विषनाशके लिये शिरीष, वयको स्थिर रखनेवालोमे आंवला, पथ्यकारी वस्तुवोमे हरीतकी रसायन द्रव्योमे दूध-घीका निरन्तर अभ्यास, वृष्य-उदावर्तनाशकोंमे-समान मात्रामें घी और सत्तूका खाना, वृष्योमे सकल्प और नक्रका रेत सबसे श्रेष्ठ है। अवृष्य वस्तुवोमे दुर्मनस्कता, दान्तोको बलवान् और भोजनमे रुचि करनेवालोंमें तैलका गण्डूष करना, दाहशामक लेपोमें गूलरकी छालका लेप, शीतको दूर करनेवाले लेपोमे रास्ना और अगरु, दाह त्वचादोष और पसीना दूर करनेवालेमे लामज्जक और उशीर, वातनाशक अभ्यग उपनाह (पिष्टद्रव्योका पिण्ड-पुलटिस-लुपरी)के उपयोगी द्रव्योमे कूठ, चक्षुष्य-वृष्य-केश्य कण्ठ्य-बल्य विरजनीय और रोपणीय वस्तुवोंमे मुलहठी श्रेष्ठ है। ग्रहणीको दूषित करनेवालोमें अजीर्णावस्थामे भोजन करना, निन्दित रोगो (वातव्याधि-अश्मरी आदि आठ रोग)को करनेवालोमे विरुद्धवीर्यवाले भोजनोको खाना, दूषित विपाकवालोमें गुरु भोजन सबसे श्रेष्ठ है। बहुत मात्रामे खाना-आमदोष करनेवाले कारणोमे, अग्निके अनुकूल भोजन करना अग्निको बढानेवालोंमें, सात्म्यके अनुकूल आहार-विहारका सेवन-सेव्य वस्तुवोमे, निरन्तर बैठे रहना-या लेटे रहना-निरन्तर खाते रहना (विना समयके भी खाना)-सुख (आरोग्य) नाशकारक वस्तुमे, अग्निको विषम करनेवालोमे-विषमाशन, समयपर भोजन करना-आरोग्यता करनेवालोंमे, देखनेमे प्रिय अन्न-श्रद्धा उत्पन्न करने वालोमे, मल-मूत्रादिके उपस्थित वेगोको रोकना-अनारोग्य करनेवालोंमें, आहार गुणोमें तृप्ति, आयुका ह्रास करनेवालोमें अनशन (भोजनका न करना), शरीरको कृश करनेवालोमे प्रमित-भोजन और गवेधुकान्न, शरीरको रुक्ष करनेवालोमे उद्दालक अन्न, मनकी प्रसन्नताको उत्पन्न करनेवालोमे मद्य, बुद्धि-स्मृति-धैर्यका नाश करनेवालोंमें मद्यसे पराभूत होजाना, शोष उत्पन्न करनेवालोमें-स्त्रियोमे अतिसहवास, नपुंसक करनेवालोंमें शुक्रके उपस्थित वेगका रोकना, अन्नमें श्रद्धा उत्पन्न करनेवालोमें पैरोंका उद्वर्तन, अन्नमें अश्रद्धा उत्पन्न करनेवालोमें वधस्थान या मृत पुरुषका दर्शन सबसे अधिक कारण होता है। काल, अर्थ और कर्मोका मिथ्यायोग-सब रोगोंके प्रारम्भ होनेका, अलक्ष्मी (दारिद्र्य) उत्पन्न करनेवालोमे रजस्वलाके साथ गमन करना, आयुष्कारक वस्तुवोमे ब्रह्मचर्य, अनायुष्यकारक वस्तुवोंमें परस्त्रीगमन, प्राणनाशक वस्तुवोमे-शक्तिके प्रमाणके विरुद्ध-व्यायामादि करना, रोगको बढानेवालोमे-चिन्ता करना; कृश करनेवालोंमें-प्रसन्नता, शोष करनेवालो(सुखानेवालो)में शोक करना पुष्टि करनेवालोमे-निर्वृत्ति (चिन्ता आदि न करना), बल देनेवालोमे सान्त्वना देना, नींद लानेवालोमें पुष्टि, तन्द्रा करनेवालोमे निद्रा, बल देनेवालोमे-सब रसोका सेवन, दुर्बलता-अरोचक किसी एक दोषको प्रकुपित करनेवालोंमें एक रसका सेवन, आम-स्तम्भ-शीत-शूल ऐंठनको शान्त करनेवालोमे अग्नि, आहर्य (खीचकर) शल्योमे गर्भशल्य, उद्धार्य (वमनके योग्य)में अजीर्ण, कोमल औषधियोके योग्य बालक याप्य रोगोके लिये वृद्ध, तीक्ष्ण औषध-व्यवाय (मैथुन) और व्यायामके सेवनमे त्याज्य गर्भिणी, गर्भको धारण करनेवालोमे गर्भकी प्रसन्नता कारण है, दुश्चिकित्स्योमे सन्निपात, चिकित्साके अयोग्योमे आमविष, शीघ्र रोगोमे ज्वर, दीर्घकालीन रोगोमें कुष्ठ, रोगसमूहोमें राजयक्ष्मा, अनुसंगिक (साथ बने रहनेवाले) रोगोमे प्रमेह, अनुशस्त्रोम जलौका, यंत्रोमे बस्ति, औषधिकी भूमिमें हिमालय, औषधियोमे सोम, आरोग्यदेशोमे मरुभूमि, अहितकारी देशोमे आनूप देश, बताये हुए काम करना रोगीके गुणोमें, न बताये हुए काम करना अरिष्ट गुणोमे, चिकित्साके अगोमें वैद्य, वैद्यके अगोमे सफलता, त्याज्योमे नास्तिक, क्लेशकारक वस्तुवोमे लोलुपता, उपकारियोमे-अपने समान देखना, साधकोमे शास्त्रसहित तर्क, सन्देहरहित बनानेवालोमे-कर्मको आखोसे देखना, भयोमे असमर्थता, बुद्धिवर्धकोंमें तद्विद्यसम्भाषा, शास्त्रके ज्ञानमे कारण आचार्य, प्राणोके त्यागके कारणोमे-सद्वैद्योसे द्वेष, अमृतोमें आयुर्वेद, कर्तव्य कार्योमे सद्वचन, प्राण सज्ञाको देनेवाले कारणोमें वायु, सब सुखोमे सब बन्धनोंका त्याग श्रेष्ठ है ॥३॥

**तत्रोदकाग्निमृद्भृष्टलोष्टप्रसादतक्राभ्यासरक्तावसेकैरण्डतैलाभ्यासोष्ट्रीक्षीरमदनफलमद्याक्षेपैकरसाभ्यासगर्भिणीनामेकैकस्मात्समुदायाच्च निर्धारणम् पुष्करमूलादीनां तु समुदायादेवेति ॥ ४ ॥**

इन श्रेष्ठ वस्तुवोमें-जल-अग्नि मृद्-भृष्टलोष्ट्र प्रसाद-तक्राभ्यास-रक्तावसेचन-ऐरण्डतैलाभ्यास-उष्ट्रीक्षीर, मदनफल-मद्याक्षेप-एकरस सेवन-गर्भिणी इन एक एकका जो श्रेष्ठत्व है, वह समुदायमे जानना चाहिये। अर्थात् जल-आश्वासकारक, स्तम्भन कारक और क्लेदकारक-इन तीनोमे पृथक् पृथक् रूपसे श्रेष्ठ है; आश्वासन देनेवालोमें भी सबसे श्रेष्ठ है, स्तम्भन करनेवालोंमें भी सबसे श्रेष्ठ है, और क्लेद करनेवालोमें भी सबसे श्रेष्ठ है। परन्तु पुष्करमूल आदि समुदायरूपमे श्रेष्ठ हैं, अर्थात् पुष्करमूल आदि हिक्का-श्वास-पार्श्वशूल आदिमें समूहरूपसे श्रेष्ठ हैं, अकेली हिक्का या अकेले श्वासमें श्रेष्ठ नहीं ॥ ४ ॥

कहा भी है—

**अग्र्याणां शतमुद्दिष्टं पञ्चपञ्चाशदुत्तरम्।**
**अल्पमेतद्विजानीयाद्धिताहितविनिश्चिये ॥ ५ ॥**
**इत्यग्र्यसंग्रहो नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥**

यह जो पचपन प्रकारके श्रेष्ठ वस्तुवोंका परिगणन किया है, यह शरीरके हित और अहितके लिये पर्याप्त जानना चाहिये॥५॥

यह अग्र्यसंग्रहनामक तेरहवाँ अध्याय समाप्त हुआ।

## चतुर्दशोऽध्यायः ।

**अथातः शोधनादिगणसङ्ग्रहमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे शोधनादिगणसग्रह अध्यायकी व्याख्या करेगे—जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोने कहा था ।

**वक्तव्य**—शोधन शब्द वमन विरेचन करनेवाले द्रव्योके लिये व्यवहृत है । अथवा साधनमे शोधन शब्द है । आदि शब्दसे आस्थापन और अनुवासन आदिका ग्रहण है ॥ १ ॥ २ ॥

**मदनजीमूतकेक्ष्वाकुकोशातकीद्वयफलपुष्पपत्राणि, कुटजकरञ्जत्रपुससर्षपपिप्पलीविडङ्गैलाप्रत्यक्पुष्पाहरेणुपृथ्वीकाकुस्तुम्बरुप्रपुन्नाटानां फलानि शारदानि च, हस्तिपर्णीकोविदारकर्बुदारारिष्टाश्वगन्धानीपविदुलबिम्बीबन्धुजीवकश्वेताशणपुष्पीसदापुष्पीवचाचित्राचित्रकमृगेन्द्रवारुणीसुखवीचतुरङ्गुलस्वादुकण्टकपाठापाटलीशार्ङ्गेष्टामधुकमूर्वासप्तपर्णसोमवल्कद्वीपिशिग्रुसुमनःसौमनस्यायवानीवृश्चीवपुनर्नवामहासहाक्षुद्रसहेक्षुकाण्डकालवृन्तपिप्पलीमूलचविकानलदोशीरह्रीबेरमूलानि; शाल्मलीशाल्मलुकाभद्रपर्ण्यैरावण्युपोदकोद्दालकधन्वरसाञ्जनराजादनोपचित्रागोपश्रृङ्गाटिकापिच्छाः; प्रियङ्गुपुष्पम्, तालीसपत्रं; हरिद्राश्रृङ्गबेरकन्दौ; मधूकदारुहरिद्रासारौ, तगरगुडूचीमधुफाणितक्षीरक्षारलवणानि चेति वमनोपयोगीनि ॥ ३ ॥**

मैनफल, जीमूतक ( बंदाल ), इक्ष्वाकु ( कडुवी तुम्बी )—कोशातकी दोनो (कोषातकी और राजकोषातकी-दोप्रकारकी तोरी) इन पाचके फल-पुष्प और पत्ते, कूड़ा, करज, त्रपुस (खीरा), सरसों, पिप्पली, विडंग, इलायची, प्रत्यक्पुष्पी (अपामार्ग-चिरचिटा), हरेणु, पृथ्वीका, कुस्तुम्बरु (तेजबलके बीज) और पनवाड़ इनके फल, हस्तिपर्णी ( कचरी )के शरद् ऋतुमें उत्पन्न फल, कोविदार ( कचनार ), कर्बुदार ( श्वेत फूलका कचनार ), अरिष्ट ( नीम ), अश्वगन्धा, नीप ( कदम्ब ), विदुल, बिम्बी ( कन्दूरी ), बन्धुजीवक, श्वेता ( अपराजिता-कोयल ), शणपुष्पी (झनझनिया), सदापुष्पी ( आक ), वचा, चित्रा ( एरण्ड ), चित्रक, मृगेन्द्रवारुणी ( इन्द्रवारुणी-इन्द्रायग ), सुखवी ( करेला ), चतुरङ्गुल ( अमलतास ), स्वादुकण्टक ( गोखरु ), पाठा, पाटली, शार्ङ्गेष्टा ( गुञ्जा ), मुलहठी, मूर्वा, सतवन, सोमवल्क ( खदिर-श्वेत छालका जिसमे बदबू आती है ), द्वीपि ( चित्रक लाल ), शोभाजन, सुमना ( चमेली ), सौमनस्या ( जूही ), यवानी ( अजवायन ), वृश्चीव ( पुनर्नवा श्वेत ), लाल पुनर्नवा, महासहा (शालपर्णी), क्षुद्रसहा (पृश्निपर्णी), इक्षुकाण्ड, आलवृन्त, पिप्पलीमूल, चविका, नलद, उशीर ( खस ) और ह्रीबेर इनकी मूल, सिम्बल-शेलूक-भद्रपर्णी-ऐरावणी-आवर्तकी ( मरोड़फली ) उपोदका-उद्दाल-धन्वन रसाजन-राजादन ( खिरनी ), उपचित्रा-गोपशृंगाटिका-इनकी पिच्छा ( गोंद ), प्रियंगुके फूल, तालीशके पत्ते, हलदी और आर्द्रकके कन्द, मुलहठी और दारुहलदीका सार ( काष्ठ ), तगर-गिलोय-मधु-फाणित ( राब ), दूध-क्षार नमक ये अपने इसी रूपमें वमनके लिये उपयोगी होते हैं ॥ ३ ॥

**त्रिवृत्श्यामादन्तीद्रवन्तीशङ्खिनीसप्तलाऽजगन्धाऽजश्रृङ्गीवचागवाक्षीछगलान्त्रीसुवर्णक्षीरीचित्रककिणिहीह्रस्वपञ्चमूलवृश्चीवपुनर्नवावास्तुकशाकसालमूलानि, तिल्वकरम्यककाम्पिल्लकपाटलीत्वचः, त्रिफलापीलुपियालकुवलबदरकर्कन्धुकाश्मर्यपरूषकद्राक्षानीलिनीक्लीतनिकोदकीर्याविडङ्गपूगपञ्चाङ्गुलफलानि, चतुरङ्गुलफलपत्राणि, पूतिकत्वक्फलपत्राणि, महावृक्षसप्तपर्णज्योतिष्मतीक्षीराणि; क्षीरमस्तुमद्यधान्याम्लमूत्राणि चेति विरेचनोपयोगीनि ॥ ४ ॥**

त्रिवृत, श्यामा (काली निशोथ), दन्ती, द्रवन्ती, शंखिनी, सप्तला ( शिकाकाई ), अजगन्धा, अजशृंगी, वच, गवाक्षी (इन्द्रायण), छगलान्त्री, सुवर्णक्षीरी, चित्रक, किणिही (चिरचिटा), ह्रस्व पंचमूल ( शालपर्णी, पृश्निपर्णी, गोखरु, कटेरी, बडीकटेरी ), श्वेत पुनर्नवा, लाल पुनर्नवा, पलङ्कषा ( गुग्गुलु ), वथुवा और साल—इनके मूल, तिल्वक, रम्यक ( शम्पाक पाठ ठीक है—अमलतास), कमीला और पाटली—इनकी छाल, त्रिफला, पीलु, पियाल, कुवल (बेर बडा), बदर ( झाडीका बेर ), कर्कन्धु (छोटा बेर ), गम्भारी, फालसा, द्राक्षा, नीलनी, क्लीतक ( मुलहठी-पानीमे पैदा होनेवाली), उदकीर्या (करज), विडंग, सुपारी, एरण्ड—इनके फल, अमलतासके फल और पत्ते, पूतीक ( करज )के पत्ते-फल और छाल, महावृक्ष ( स्नुही ), सप्तच्छद ( सप्तपर्ण ) और माल कगनीका दूध, दूध-मद्य-मस्तु-तक्र-धान्याम्ल और मूत्र ये विरेचनके लिये उपयोगी हैं ॥ ४ ॥

**कोशातकीदेवदालीसप्तलाकारवेल्लिकास्वरसा अर्कक्षीरमुष्णोदकं चेत्युभयात्मकानि, बस्तिषु तु तेषु तेष्ववस्थान्तरेषु यान्युपयुज्यन्ते द्रव्याणि तान्येवासंख्येयत्वान्नोपदिश्यन्ते, रसस्कन्धेभ्य एव यथादोषं यथावस्थं च विभजेत्, सर्वेषु तु प्रायो मदनकुटजजीमूतकेक्ष्वाकुकोशातकीद्वयत्रपुससिद्धार्थकशताह्वाफलानि, बलादशमूलैरण्डत्रिवृद्वचायष्ट्याह्वकुष्ठरास्नापुनर्नवकतृणमूलानि, सरलदेवदारुहपुषाहिङ्गुरसाञ्जनव्योषपत्रैलाऽमृतायवकोलकुलत्थगुडलवणमस्तुधान्याम्लमूत्रस्नेहक्षौद्रक्षीराणि चेति निरूहोपयोगीनि ॥ ५ ॥**

कोशातकी देवदाली-सप्तला करेला इनका स्वरस, आकका क्षीर और उष्णोदक ये दोनो वमन एवं विरेचन कार्योंमें अर्थात् दोंनोमें उपयोगी हैं । रोगकी अवस्थाभेदोंके कारण जो जो द्रव्य

इनमेसे बस्तियोमें ( निरूहोमें ) काम आते हैं, वे असख्येय होनेके कारण यहा नहीं कहे गये। इन द्रव्योको वातादि दोष एवं व्याधिके अनुसार रमस्कन्धोंसे (रसभेदीयमे कहे जानेवाले—द्राक्षादिसे ) विभाग करना चाहिये । इन सब द्रव्योंमे प्रायः करके—मैनफल कुटज-जीमूतक-ईक्ष्वाकु-कोशातकी-राजकोशातकी-खीरा-सरसों सोया इनके फल, बला-दशमूल एरण्ड-निशोथ-वच-मुलहठी-कूठ-रास्ना-पुनर्नवा और कत्तृण इनकी मूल, सरल-देव-दार हपुष -हींग-रसौत (दारुहल्दी), त्रिकटु (सोठ-मरिच-पीपली), तेजपात-इलायची, गिलोय-जौ-वेर-कुलथी-गुड-नमक-मस्तु-धान्याम्ल-मूत्र-स्नेह ( तैल ) मधु और दूध ये निरूहके उपयोगी हैं ॥ ५ ॥

**अपामार्गविडङ्गमरिचपिप्पलीशिरीषबिल्वाजाज्यजमोदवार्ताकपृथ्वीकैलाहरेणुफलानि, तालीसतमालतकारीहरितकवर्गपत्राणि, सर्षपफलपत्राणि, शिग्रुफलपत्रत्वचः, हरिद्रामूलकलशुननागरकन्दपत्राणि, अतिविषाकन्दाः; कुष्ठवचाभार्ङ्गीश्वेताकिणिहीनागदन्तीज्योतिष्मतीगवाक्षीवयस्थावृश्चिकालीबिम्बीकरञ्जमूलानि, अर्कालर्कपुष्पमूलानि; रोध्रमदनसप्तपर्णनिम्बपीलुबीजानि; मुरङ्गीमातुलुङ्गीलवङ्गपुष्पाणि, अगुरुसुरदारुसरलसल्लकीजिङ्गिण्यसनरसाञ्जनहिङ्गुलाक्षानिर्यासः, तमालशालतालमधूकदार्वीसाराः, तेजस्विनीमेषशृङ्गीवराङ्गेङ्गुदीबृहतीद्वयत्वचः; राजादनमज्जक्षौद्रलवणानि मद्यानि गवादिशकृद्रसमूत्रपित्तान्येवंविधानि चेन्द्रियोपशमनान्यन्यान्यपि तथा स्नेहाः क्षीरं रक्तं मांसरसो धान्यरसस्तोयमिति शिरोविरेचनोपयोगीनि ॥ ६ ॥**

अपामार्ग विडंग-मरिच-पिप्पली-शिरीष-बिल्व-श्वेतजीरा-अजवायन, वार्ताक ( बैगन या बडी कटेरी ), पृथ्वीका ( कालाजीरा या बड़ी इलायची ), छोटी इलायची, और हरेणु इनके फल, तालीस-तमाल-तामलकी (भुई आवला) और हरीतक वर्गके पत्ते, सरसोंके फल और पत्ते, शोभाञ्जनके फल-पत्र और त्वचा, हलदी-मूली-लहसुन-सोठ इनके कन्द (मूल) और पत्ते, अतिविषाका कन्द, कुष्ठ वचा-भार्गी-कोयल सफेद ( सहदेवी ), चिरचिटा, नागदन्ती, मालकंगनी, इन्द्रायण, वयस्था ( आंवला ), वृश्चिकाली ( बिच्छू बूटी ), बिम्बी और करञ्ज इनके मूल, लाल आक; सफेद आक इनके फूल और मूल, लोध-मदनफल-सतवन-नीम और पीलु इनके बीज, मुरंगी-मातुलुंग ( बिजौरा ) और लौंग इनके फूल, अगरु-देवदारु सरल-शल्लकी-जिंगणी-असन-दारुहलदी (रसौत)-हींग और लाख इनका गोंद, तमाल-साल-ताल मधूक ( महुवा ) दारुहल्दी इनका सार—काष्ठ, तेजस्विनी ( तेजबल ), मेषशृंगी-वराग (दालचीनी), इंगुदी, छोटी कटेरी-बडी कटेरी-चोच ( दालचीनी ) इनकी छाल, राजादन ( खिरनी )की मज्जा, मधु-लवण-मद्य-गाय आदिके गोबरका रस, मूत्र और पित्त एवं इसी प्रकारके रस वीर्य-विपाकप्रभावके समान-द्रव्य, चक्षु आदि इन्द्रियोंके लिये स्वास्थ्यवर्धक हैं । इनमे स्नेह-दूध-रक्त-मांसरस-धान्यरस-जल ये नस्यकर्ममेशिरोविरेचनके लिये उपयोगी हैं ॥ ६ ॥

**मधुकपद्मकमञ्जिष्ठासारिवामुस्तापुन्नागकेसरैलवालुकसुवर्णत्वक्तमालपृथ्वीकाहरेणुलाक्षाशतपुष्पासल्लकीशर्करामदनकमरुबकन्यग्रोधोदुम्बराश्वत्थप्लक्षलोध्रत्वक् पद्मोत्पलानि सर्वगन्धद्रव्याणि च कुष्ठतगरवर्ज्यानि प्रायोगिकधूमोपयोगीनि ॥ ७ ॥**

मुलहठी-पद्माख-मंजीठ-सारिवा-मुस्ता-पुन्नाग ( नागकेसर ), ऐलवालुक, सुवर्णत्वक्, तमाल, पृथ्वीका ( बड़ी इलायची ), हरेणु-लाक्षा-सोया-सल्लकी, शर्करा, मदनक ( मैनफल ), मरुबक ( मरवा ), बरगद-पीपल-पिलखन-गूलर-लोध इनकी छाल, पद्म, उत्पल तथा कुष्ठ और तगरको छोड़कर सब गन्धवाले द्रव्य प्रायोगिक धूमपानमे उपयोगी हैं ॥ ७ ॥

**अगुरुगुग्गुलुसल्लकीशैलेयकनलदह्रीबेरहरेणूशीरमुस्ताध्यामकवराङ्गश्रीवेष्टकस्थौणेयकपरिपेलवैलवालुककुन्दुरुकसर्जरसयष्ट्याह्वफलसारस्नेहमधूच्छिष्टबिल्वफलमज्जयवतिलमाषकुङ्कुमानि मेदोमज्जवसासर्पींषि च स्नैहिकधूमोपयोगीनि ॥ ८ ॥**

अगरु-गुग्गुलु-सल्लकी-शैलेयक-नलद-ह्रीबेर-हरेणु-उशीर-मुस्ता-ध्यामक-वराग श्रीवेष्टक-स्थौणेयक-परिपेलव-ऐलवालुक-कुन्दरुसर्ज-रस-मुलहठी-फलसार-स्नेह-मोम-बिल्वफलकी मज्जा, जौ, तिल, माष-केसर-मेद मज्जा-वसा-घी-ये स्नैहिक धूमके लिये उपयोगी हैं ॥ ८ ॥

**शिरोविरेकद्रव्याणि गन्धद्रव्याणि च तीक्ष्णानि मनोह्वाहरितालं चेति तीक्ष्णधूमोपयोगीनि ॥ ९ ॥**

शिरोविरेचनके उपयोगी द्रव्य और तीक्ष्ण गन्धद्रव्य, मैनसिल-हरताल ये तीक्ष्ण धूमके लिये उपयोगी हैं ॥ ९ ॥

**भद्रदारुकुष्ठतगरवरुणबलातिबलार्तगलकच्छुरावृकीकुबेराक्षीवत्सादन्यर्कालर्ककतकभार्ङ्गीकार्पासीवृश्चिकालीपत्तूरप्रभृतीनि विदार्यादिगणो वीरतरादिस्तृणाख्यवर्ज्यानि षट्पञ्चमूलानि चेति वातशमनानि ॥ १० ॥**

भद्रदारु-कूठ-तगर-वरुण ( वरना ), बला-अतिबला, आर्तगल ( हिन्ताल ), कच्छुरा ( दुरालभा या कौंच ), आल्हादनी कुबेराक्ष, वत्सादनी ( छिरहटा ) आक, सफेद आक, कतक ( निर्मली ), भार्गी, कार्पासी (कपास), वृश्चिकाली, पत्तूर ( जल-पिप्पली ) आदि, विदार्यादि और वीरतरादि गण, एव तृणपच-मूलको छोड़कर शेष छै पंचमूल ( बृहत्पंचमूल, लघुपंचमूल, वल्लीपचमूल, कण्टकपंचमूल, जीवनपचमूल, मध्यमपंचमूल ) ये वातप्रशामक हैं ॥ १० ॥

**दूर्वाऽनन्तामोचरसमञ्जिष्ठापरिपेलवकालाकालीयकदलीकन्दलीपयस्याऽऽत्मगुप्तानालिकेरखर्जूर-**

१ स्वर्णत्वक्-स्पष्ट नही है । स्वर्णपुष्प पीली कपासके लिये आया है । स्वर्णसे धत्तूरा ठीक नहीं ।

**द्राक्षाविदारीवदरीबलानागबलानागपुष्पाशतावरी-शीतपाक्योदनपाकीतृणशून्यांशुमतीद्वयारिष्ट-कारिष्टाटरूषकेत्कटप्रियङ्गुधातकीधवधन्वनस्यन्दन-खदिरकदरपियालतालशालसर्जतिनिशाश्वकर्णगु-न्द्रावानीरपद्मापद्मकपद्मबीजमृणालकुमुदनलिन-सौगन्धिकपुण्डरीकशतपत्रशेवालकल्हारोत्पलका-कोल्युत्पलिकाशालूकशृङ्गाटककसेरुकक्षौद्रादन-प्रभृतीनि शीतवीर्याणि सारिवादिः पद्मकादिः पटो-लादिर्न्यग्रोधादिर्दाहहरो महाकषायस्तृणपञ्चमूलं चेति पित्तशमनानि ॥ ११ ॥**

दूर्वा, अनन्तमूल, मोचरस, मजीठ, परिपेलव ( जलमुस्ता ), काला ( मजीठ या कटुतुम्बी ), कालीयक, कदली ( केला ), कन्दली, पयस्या ( क्षीरविदारी ), कौंच, नारियल, खर्जूर, द्राक्षा, विदारी, वेर, बला, नागबला, नागपुष्पा, शतावरी, शीतपाकी, ओदनपाकी, तृणशून्या ( केवडा ), अशुमती, ( मालकंगनी ), अरिष्टक, अरिष्ट ( नीम ), अडूसा, इत्कट ( शरविशेष ), प्रियंगु, धातकी, धव, धन्वन, तिनिश, खैर, कदर, पियाल, ताल, साल, सर्ज, स्यन्दन, अश्वकर्ण, गुन्द्रा, वानीर, पद्म, पद्माख, पद्मबीज, मृणाल, कुमुद, नलिन, सौगन्धिक, पुण्डरीक, शतपत्र, शैवाल, कल्हार, उत्पल, काकोली, उपलिका, शालूक, सिंघाडा, कसेरु, क्षौद्रादन आदि अन्य शीतवीर्य द्रव्य एवं शारिवादि, पद्मादि, पटोलादि, न्यग्रोधादि ये चार गण तथा दाहहर महाकषाय और तृणपंचमूल ये पित्तप्रशामक हैं ॥ ११ ॥

**शीतशिवशतपुष्पासरलसुरदारुरास्नेंगुदीसात-लासुमनःकाकादनीलाङ्गलीहस्तिकर्णमुञ्जातलामज्ज-कप्रभृतीन्यारग्वधादिरसनादिरर्कादिः सुरसादिर्मु-ष्ककादिर्वत्सकादिर्मुस्तादिः शीतघ्नश्च महाकषायो वल्लीकण्टकपञ्चमूले च श्लेष्मशमनानीति ॥ १२ ॥**

शीतशिव, सोया, सरल, देवदारु, रास्ना, इंगुदी, सातला, सुमन, काकादनी ( श्वेत गुञ्जा ), लागली, हस्तिकर्ण, पलाश, मुञ्जातक ( शालमिश्री ), लामज्जक आदि अन्य रूक्षउष्णवीर्यवाले द्रव्य, आरग्वधादि, असनादि, अर्कादि, सुरसादि, मुष्ककादि, वत्सकादि और मुस्तादि ये सात गण तथा शीतघ्न महाकषाय और वल्लीपंचमूल एवं कंटकपंचमूल ये श्लेष्मप्रशामक हैं ॥१२॥

**भवति चात्र—**

**समीक्ष्य दोषदूष्यादीनमी वर्गाः सुयोजिताः ।**
**सर्वामयजयायालं जायन्ते नियतात्मनाम् ॥ १३ ॥**

**इति शोधनादिगणसंग्रहो नाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥**

कहा भी है—

ये कहे हुए वमनोपयोग्यादि औषध दोष-दूष्य-बल-काल आदिको देखकर नाना प्रकारसे क्वाथ स्नेहादि कल्पनाओं द्वारा प्रयोग करनेपर—अलोलुप पुरुषोंके सब रोगोंको शान्त करनेमें समर्थ होते हैं[१] ॥ १३ ॥

यह शोधनादिगणसंग्रहनामक चौदहवाँ अध्याय समाप्त हुवा ।

## पञ्चदशोऽध्यायः ।

**अथातो महाकषायसंग्रहमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥१॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे महाकषायसंग्रह अध्यायकी व्याख्या करेंगे—जेसा कि आत्रेय आदि महर्षियोंने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**अनन्त्यादौषधानामामयानां चानन्ता एव कषायाः । ये तु सुतरामुपयोगवन्तः प्रकर्षवर्तिनो वा ते जीवनीयादिसंज्ञाः प्रत्येकं दशकषायसंयोगात्पञ्च-चत्वारिंशन्महाकषाया वक्ष्यन्ते । यत्प्रतिबोधार्थ-मेव मन्दबुद्धीनां बुद्धिमतामुदाहरणमात्रदर्शनार्थम् । शक्यं हि बुद्धिमद्भिः स्वादुशीतस्निग्धादीन् जीव-न्त्यादिषु साधारणान् गुणानालोच्य क्षीरेक्षुद्राक्षा-ऽक्षोडविदारीकन्दादिष्वपि तद्गुणेषु जीवनीयादित्व-मवधारयितुं । यथोक्तानुसरणमेव तु श्रेयो मन्दबु-द्धेरिति । व्यस्ताश्च ते चत्वारिंशतानि पञ्चाशदधि-कानि तदभिधानान्येव ॥ ३ ॥**

औषधियोंके असख्येय होनेसे तथा रोगोंके भी असख्येय होने ( प्रत्येक रोगके लिये एक कषाय होनेपर ) से कषाय अनन्त हैं । इन अनन्त कषायोंमे जो कषाय अधिकत उपयोगमे आते हैं और अधिक प्रभावशाली हैं, उनकी आचार्योंने जीवनीय-बृंहणीय आदि सज्ञा की है । प्रत्येकमे दश कषायोंका सयोग होनेसे पैंतालीस महाकषाय कहे जायेंगे । ये पैंतालीस (४५) महाकषाय मन्द बुद्धिवालोंके ज्ञानके लियेही हैं, परन्तु बुद्धिमानोंके लिये तो केवल उदाहरणमात्रही हैं । क्योंकि बुद्धिमान व्यक्ति जीवन्ती आदिमे मधुर-शीत-स्निग्ध आदि साधारण गुणोंको देखकर दूध-ईक्षु-द्राक्षा-अखरोट-विदारीकन्द आदिमे भी मधुर-शीत-स्निग्ध आदि वैसेही गुणोंको विचारकर इनको भी जीवनीय निश्चय कर सकता है । मन्दबुद्धिवालेके लिये तो कही हुई लकीरपर चलनाही ठीक है । और पृथक् होनेपर कषायोंके अवयव चारसौ पचास ( पैंतालीसको दससे गुणा करनेपर ) से अधिक हो जाते हैं ॥ ३ ॥

**यद्यपि तानि तान्येव द्रव्याणीति द्रव्यसंकरः कषायेषु तथापि न संज्ञाविरोधः । एकस्यापि बहुकार्यनिर्वर्तनात् ॥ ४ ॥**

यद्यपि उन्हीं उन्हीं द्रव्योंका कषायोंमें बार-बार मिश्रण होता

---

१ द्रव्योंके नामोंको तथा उनके रूपोंको अन्यत्र देखकर निश्चय कर लेना चाहिये । इसमें मैं जैसा समझा लिख दिया, निघण्टुकारोंमेंभी देशभेदसे नामभेद मिलता है ।

है, तोभी इस सज्ञाका विरोध नहीं है। चूंकि एक वस्तु बहुतसे कार्योको कर सकती है। यथा देवदत्त–रसोई पकानेपर पाचक, कुशा कटनेपर लावक, पढानेपर अध्यापक, पढनेपर शिष्य बन जाता है। इसी प्रकार एक औषध कभी स्तम्भक, कभी वयस्थापक होती है ॥ ४ ॥

**तत्र लवणवर्जा रसाः कल्पनायां कषाया इत्युच्यन्ते । तद्योनित्वात् । लवणे तु निर्यासादिकल्पनानामसम्भवः । पृथगुपयोगोपकाररहितत्वाच्च नैरर्थक्यमिति ॥ ५ ॥**

इनमे लवणको छोडकर शेष पाच रसोसे कषाय कल्पना हो सकती है। अर्थात् लवणको छोडकर शेष रसोसे ( रसवाले द्रव्योंसे ) चूर्ण-क्वाथ-गुटिका-स्वरस आदि बनाये जा सकते हैं, लवणसे ये नहीं बन सकते। चूंकि क्वाथ-चूर्ण आदि इन पाच रसोसे उत्पन्न होते हैं। लवणसे निर्यास आदि ( स्वरस आदि ) कल्पना असम्भव है। अकेला लवणप्रयोगभी नहीं होता। लवणका पृथग् उपयोग नहीं, और उपयोग करनेपरभी शरीरमे कुछभी उपकार नहीं होता, इससे अकेला प्रयोग निरर्थक है।

**वक्तव्य**—चरकमें पचास महाकषाय तथा इनके पाचसौ द्रव्य गिने हैं। यहापर जो महाकषाय कम कहे हैं–वह इसलिये कि वमनोपयोगी आदि पाच कषायोकी यहापर गणना नहीं की, वे पहले कह दिये हैं। आस्थापन और अनुवासनोपयोगी द्रव्योको शोधन द्रव्योमे पढ़ दिया है। इसी प्रकार वमन-विरेचन-शिरोविरेचनोपयोगी द्रव्योको भी शोधनादिमे पढ़ दिया है। बिल्व-अग्निमन्थ-श्योनाकका दशमूलमे अन्तर्भाव है। पिप्पलीका त्रिकटुमें समावेश है ॥ ५ ॥

**भवन्ति चात्र ।**

**जीवन्तीकाकोल्यौ द्वे मेदे मुद्गमाषपर्ण्यौ च ।**
**ऋषभकजी धुकं चेति गणो जीवनीयाख्यः ॥६॥**
**वाट्या बला पयस्या काकोल्याविक्षुवाजिगन्धे च ।**
**क्षीरिणिराजक्षवके भारद्वाजी च बृंहणीयोऽयम् ॥७॥**
**हैमवती चिरविल्वं मुस्ता कुष्ठं वचा हरिद्रे च ।**
**चित्रककटुकाऽतिविषा वर्गोऽयं लेखनीयाख्यः ॥८॥**
**अर्कैरण्डौ चित्रकचिरबिल्वशङ्खिनीसरलाः ।**
**हेमक्षीरी कटुका वह्निमुखी भेदनीयानि ॥ ९ ॥**
**मधुमधुकपृश्निपर्णीकट्फललोध्रप्रियङ्गुधातक्यः ।**
**अम्बष्ठकीसमङ्गा मोचरस सन्धानः ॥ १० ॥**

**जीवनीय**—(१) जीवन्ती, काकोली, क्षीरकाकोली, मेदा, महामेदा, मुद्गपर्णी, माषपर्णी, ऋषभक, जीवक और मुलहठी ये दस जीवनीय ( प्राणोंको धारण करनेवाली ) हैं। (२) वाट्या ( अतिबला ), बला, पयस्या ( क्षीरविदारी ), काकोली, क्षीरकाकोली, ईक्षु, वाजिगन्धा, क्षीरिणि, राजक्षवक और कपास ( भारद्वाजी ) ये दस बृंहणीय ( बृंहण पुष्टि करनेवाली ) है। (३) हैमवती (वच), चिरबिल्व ( करंज ), मोथा, कुष्ठ, वच, हलदी, दारुहलदी, चित्रक, कटुकी, अतीस–ये दस लेखनीय ( खुरेचकर निकालनेवाले ) हैं। (४) आक, एरण्ड, चित्रा, चित्रक, चिरबिल्व, शखिनी, सरल, स्वर्णक्षीरी, कटुकी और वह्निमुखी–ये दस भेदनीय हैं। (५) मधुपर्णी, मुलहठी, पृश्निपर्णी, कट्फल, लोध, प्रियगु, धातकी, अम्बष्ठकी, समंगा और मोचरस ये दस सधाननीय ( शरीरके अन्दर सहितकारक ) है ॥ ६–१० ॥

**हिंगुमरिचाम्लवेतसदीप्यकभल्लातकास्थिसंयोगात् ।**
**वर्गः सपञ्चकोलो निर्दिष्टो दीपनीयोऽयम् ॥ ११ ॥**
**ऐन्द्र्यतिरसापयस्या ऋष्यप्रोक्तास्थिरावलाऽतिवलाः ।**
**इति वल्यो दशकोऽयं हयगन्धा रोहिणी ऋषभः १२**
**चन्दनतुङ्गपयस्यासितालतामधुकपद्मकोशीरम् ।**
**वर्ण्यो गणोऽयमुदितो मञ्जिष्ठासारिवासहितः ॥१३॥**
**हंसपदीबृहतीद्वयमृद्वीकासारिवेक्षुमूलानि ।**
**कैडर्यमधुककृष्णाः सविदार्यः कण्ठजननानि ॥१४॥**
**वृक्षाम्लबदरदाडिमकुवलाम्राम्रातलिकुचकरमर्दम् ।**
**हृद्यं समातुलुङ्गाम्लवेतसं विद्धि वर्गमिमम् ॥ १५ ॥**

( ६ ) हीग, मरिच, अम्लवेतस, दीप्यक ( अजवायन ), भल्लातक, पिप्पली, पिप्पलीमूल, चव्य, चित्रक और शृंगबेर ( इस पचकोल वर्गके साथ ) यह दीपनीय ( अग्निको दीप्त करनेवाला ) है। (७) ऐन्द्री ( इन्द्रवारुणी ), अतिरसा (शतावरी), क्षीरविदारी, ऋष्यप्रोक्ता, स्थिरा ( शालपर्णी ), बला, अतिबला, अश्वगन्धा, कटुरोहिणी और ऋषभ–ये दस बल्य हैं। (८) चन्दन, तुग, क्षीरविदारी, सिता (शर्करा), दूर्वा, मुलहठी, पद्मक, उशीर, मजीठ, सारिवा, ये दस वर्ण्य ( वर्णकारक ) हैं। (९) हसपदी ( हंसराज ), छोटीकटेरी, बडी कटेरी, मृद्वीका, शारिवा, ईक्षुमूल, कैडर्य ( बकायन ), मुलहठी, पिप्पली और विदारी ये कण्ठ्य हैं। (१०) वृक्षाम्ल ( कोकम ), बेर, दाड़मी, बड़ाबेर, आम, आम्रातक, लिकुच ( बडहल ), करमर्द ( करौंदा ), बिजौरा और अम्लवेतस ये दस हृदयके लिये प्रिय हैं ११ १५

**नागरचविकाचित्रकविडङ्गमूर्वाऽमृतावचामुस्ताः ।**
**सहपिप्पलीपटोलास्तृप्तिघ्नोऽयं गणः प्रथितः ॥१६॥**
**कुटजफलबिल्वचित्रकमहौषधप्रतिविषावचाचविकाः ।**
**धन्वयवासं पथ्या दारुहरिद्रा गणोऽर्शोघ्नः ॥ १७ ॥**
**खदिरामलकारुष्करनिशाऽभयासप्तपर्णकरवीराः ।**
**कुष्ठघ्नाश्चतुरङ्गुलविडङ्गजातिप्रवालाश्च ॥ १८ ॥**
**नलदकृतमालचन्दनसर्षपघननिम्बकुटजमधुकानि ।**
**कण्डूं दारुहरिद्रा सनक्तमालानि निघ्नन्ति ॥ १९ ॥**
**अक्षीवमरिचकेम्बुकविडङ्गकाण्डीरकिणिहिनिगुण्ड्यः ।**
**घ्नन्ति कृमीन् श्वदंष्ट्राविषाखुपर्ण्यस्तथा न चिरात् २०**

(११) सोठ, चविका, चित्रक, विडग, मूर्वा, गिलोय, वच, नागरमोथा, पिप्पली और पटोल–ये दस तृप्तिघ्न ( तृप्तिनाशक-

टभर खानेपर रुचि करनेवाले ) हैं। (१२) कुटजफल (इन्द्रजौ), बिल्व, चित्रक, सोठ, अतीस, वच, चविका, धन्वयास, (दुरालभा ), हरड और दारुहलदी ये दश अर्शोघ्न हैं। (१३) खैर, आवला, भिलावा, हलदी, हरड, सप्तपर्ण, कनेर, अमलतास, विडग और चमेलीके पत्ते ये दस कुष्ठनाशक है। (१४) हलद, अमलतास, चन्दन, सरसो, मोथा, नीम, कुटज, मुलहठी, दारुहरिद्रा और नक्तमाल ( करज ) ये दस कण्डूको नष्ट करते हैं। (१५) अक्षीव, मरिच, केवुक, विडग, गडीर, चिरचिटा, निर्गुण्डी, गोखरु, वृषपर्णी और आखुपर्णी ये दस शीघ्रतासे कृमियोको नष्ट करते है ॥ १६-२० ॥

**मञ्जिष्ठाश्लेष्मातकरजनीसुवहाशिरीषपालिन्ध्यः ।**
**एलाचन्दनकतकाः ससिन्दुवारा विषं घ्नन्ति ॥ २१ ॥**
**शालिकुशकाशषष्टिकवीरणदर्भेक्षुबालिकेक्षूणाम् ।**
**गुन्द्रेत्कटयोर्मूलमलं स्तन्यजननाय ॥ २२ ॥**
**पाठा नागरसुरतरुघनाऽमृतासारिवेन्द्रयवमूर्वाः ।**
**कटुकाकिराततिक्तं वर्गोऽयं स्तन्यशुद्धिकरः ॥ २३ ॥**
**मेदाकाकोलीद्वयवृक्षरुहाजीवकर्षभकुलिङ्गाः ।**
**शुक्रजननो गणोऽयं सहजटिलाशूर्पपर्णीभिः ॥२४॥**
**कुष्ठैलवालुकट्फलकाण्डेक्षिवक्षवब्धिफेनकोशीरैः ।**
**वसुकेक्षुरकैः शुक्रं शुद्ध्येत्सकदम्बनिर्यासैः ॥ २५ ॥**

(१६) मजीठ, लसूड़ा, हलदी, सुवहा, शिरीष, पालिन्दी (निशोथ), इलायची, चन्दन, कतक और निर्गुडी ये दस विषनाशक है । ( १७ ) शालि, कुश, काश, साठी, वीरण, दर्भ, इक्षुवालिका, ईक्षु, गुन्द्रा और इत्कट इनके मूल स्तन्य ( दूध )को पैदा करनेके लिये पर्याप्त हे, दूधवर्धक हे । (१८) पाठा, सोठ, देवदारु, मुस्ता, गिलोय, सारिवा, इन्द्रजौ, मूर्वा, कुटकी, चिरायता ये दस दूधको शुद्ध बनाते हैं। (१९) मेदा, काकोली, क्षीरकाकोली, वृक्षरुहा ( बन्दा ), जीवक-ऋषभक, कुलिंग, जटिला (जटामासी ), शूर्पपर्णी ( मुद्गपर्णी ) और माषपर्णी ये दस शुक्रवर्धक हैं। ( २० ) कुष्ठ, एलवालुक, कट्फल, काण्डेक्षु, इक्षु, समुद्रफेन, उशीर, वसुक, ईक्षुरक ( तालमखाना ) और कदम्बनिर्यास ये दस शुक्रशोधक है ॥ २१-२५ ॥

**द्राक्षाकाकोलीद्वयमधुपर्णीमधुकजीवकविदार्यः ।**
**स्नेहोपगाः समेदाजीवन्तीशालिपर्णीकाः ॥ २६ ॥**
**शोभाञ्जनकपुनर्नववृश्चीवकुलत्थमाषबदराणि ।**
**स्वेदोपगानि विद्यात्सयवतिलार्कोरुबूकानि ॥ २७ ॥**
**लाजाम्रबदरदाडिमयवषष्टिकमातुलुङ्गसेव्यानि ।**
**जम्ब्वाम्रपल्लवानि वमिनिग्रहणानि मृत्स्ना च ॥२८॥**
**नागरधन्वयवासकवालकपर्पटकचन्दनगुडूच्यः ।**
**भूनिम्बघनपटोलीकुस्तुम्बर्यस्तृषं घ्नन्ति ॥ २९ ॥**
**बृहतीद्वयवृक्षरुहा[illegible]ऽभयाकणाशृङ्ग्यः ।**
**हिध्मां निघ्नन्ति शठी दुरालभा बदरबीजं च ॥ ३० ॥**

(२१) द्राक्षा, काकोली, क्षीरकाकोली, मधुपर्णी, मुलहठी, जीवक, विदारी, मेदा, जीवन्ती और शालपर्णी ये दस स्नेहके लिये उपयोगी ( सहायक ) हैं। ( २२ ) शोभाजन, पुनर्नवा, वृश्चीव ( शाल पुनर्नवा ), कुलत्थी, माष, बेर, जौ, तिल, आक और एरण्ड ये दस स्वेदमे सहायक हैं। ( २३ ) लाजा, आम, बेर, दाडमी, जौ, साठी, मातुलंग, सेव्य ( उशीर ), जामुनके और आमके पत्ते और मिट्टी ये दस वमनको रोकनेवाले हैं। ( २४ ) सोठ, दुरालभा, नेत्रवाला, पित्तपापड़ा, चन्दन, गिलोय, चिरायता, मुस्ता, पटोल और कुस्तुम्बरु ये दस तृषानाशक हैं। ( २५ ) छोटी कटेरी, बडी कटेरी, वृक्षरुहा, पुष्करमूल, हरड़, पिप्पली, काकडाशृंगी, शठी, दुरालभा और वेरकी गुठली ये दस हिचकीनाशक हैं ॥ २६-३० ॥

**श्यामाऽनन्ता पद्मा कट्वङ्गः पद्मकेसरं लोध्रम् ।**
**धातकिकुसुमसमङ्गामोचरसाम्रास्थि विट्ग्रहणम् ३१**
**जम्बूसल्लकिमधुकं नीलोत्पलकच्छुरातिलश्याह्वम् ।**
**भृष्टा च मृत्पयस्या सशाल्मली विड्विरजनानि ॥३२॥**
**जम्ब्वाम्रोदुम्बर पीतनप्लक्षपिप्पलाश्मन्तम् ।**
**भल्लातसोमवल्कं मूत्रग्रहणाय निर्दिष्टम् ॥ ३३ ॥**
**कमलनलिनकुमुदमधुकसौगन्धिकधातकीलता-**
**कुसुमम् ।**
**मूत्रं नयति विरागं सोत्पलशतपत्रपुण्डरीकं च ॥३४॥**
**वृक्षादनीश्वदंष्ट्राद्भेत्कटवसुकवशिरकुशकाशाः ।**
**मूत्रं विरेचयेयुर्गुन्द्रा पाषाणभेदश्च ॥ ३५ ॥**

(२६) काली सारिवा, सारिवा, पद्माख, श्योनाक, पद्मकेशर, लोध्र, धायके फूल, मजीठ, मोचरस और आमकी गुठली ये दस मलको रोकनेवाले ( बाधनेवाले ) है । (२७) जामुन, सल्लकी, मुलहठी, नीलोफर, कच्छुरा ( दुरालभा ), तिल, श्याह्व ( राल-अभावमें रुमी मस्तकी ), भाड़की मिट्टी ( चुल्हेकी मिट्टी ), क्षीरविदारी, और सिम्बलकी पिच्छा ये दस पुरीषविरजनीय हैं। ( २८ ) जामुन, आम, गूलर, वरगद, पारस पीपल, पिलखन, पिपल, अश्मन्तक, भिलावा, श्वेतखैर ये दस मूत्रको रोकनेके लिये कहे हैं। ( २९ ) कमल, नलिन, कुमुद, मुलहठी, सौगन्धिक, धातकीके फूल, लता ( प्रियंगु ), उत्पल, शतपत्र, पुण्डरीक, ये दस मूत्रविरजनीय ( मूत्रमें से रंगको निकालनेवाले ) हैं। (३०) वृक्षादनी, गोखरु, दर्भ, इत्कट, वसुक ( वक ), वशिर ( अपामार्ग या गजपिप्पली ), कुश, कास, गुन्द्रा और पाषाणभेद ये दस मूत्रके विरेचक हैं ॥ ३१-३५ ॥

**द्राक्षाऽऽमलकपुनर्नववृश्चीवदुरालभाऽभयाकृष्णाः।**
**कासं घ्नन्ति सशृङ्गी तामलकी कण्टकारी च ॥ ३६॥**
**चण्डाऽम्लवेतसशठीतामलकीसुरसहिङ्गुजीवन्त्यः ।**
**पुष्करमूलैलाऽगुरु वर्गोऽयं श्वासशमनाय ॥ ३७ ॥**
**द्राक्षापीलुपरूषकमञ्जिष्ठासारिवाऽमृतापाठाः ।**
**त्रिफला चेति गणोऽयं ज्वरस्य श य निर्दिष्टः ३८**
**दाडि[illegible]षष्टिकेक्षुबदराणि ।**
**श्रमनाशनानि विद्याद्द्राक्षाखर्जूरसहितानि ॥ ३९ ॥**

**पद्मकलाजोशीरं मधुकोत्पलसारिवासितोदीच्यम् ।**
**काश्मर्यफलं चन्दनमेष गणो दाहहा प्रोक्तः ॥ ४० ॥**

(३१) द्राक्षा, आवला, पुनर्नवा, श्वेत पुनर्नवा, धमासा, हरड, पिप्पली, काकडाश्रृंगी, भुई आवला और कण्टकारी ये दस कासनाशक हैं। ( ३२ ) चण्डा, अम्लवेतस, शठी, भुई आवला, सुरसा, हींग, जीवन्ती, पुष्करमूल, इलायची, अगरु ये दस श्वासको शान्त करनेवाले हैं । ( ३३ ) द्राक्षा, पीलु, फालसा, मजीठ, सारिवा, गिलोय, पाठा और त्रिफला ( हरड, बहेड, आवला) ये दस ज्वरकी शान्तिके लिये (तापको कम करनेके लिये) कहे हैं। (३४) दाडिम, गूलर, फालसा, पियाल, जौ, साठी, ईक्षु, बेर, द्राक्षा और खर्जूर ये दस श्रमको दूर करनेवाले हैं। (३५) पद्माख, लाजा, उशीर, मुलहठी, कमल, सारिवा, सिता(शर्करा), उदीच्य, काश्मरीफल और चन्दन ये दस दाहको नष्ट करनेवाले हैं ॥ ३६–४० ॥

**नतनागरागुरुवचाधान्यकभूतीकपिप्पलीव्याघ्र्यः ।**
**शीतं शमयन्त्यचिरात्स्योनाकः साग्निमन्थश्च ॥ ४१ ॥**
**तिन्दुकपियालबीजकसप्तच्छदखादिरकदरबदराणि ।**
**अरिमेदवाजिकर्णौ ककुभश्चोदर्दशमनानि ॥ ४२ ॥**
**काकोल्येलासेव्यं निदिग्धिके शालिपृश्निपर्ण्यौ च ।**
**घ्नन्त्यङ्गमर्दमचिराच्चन्दनमधुकोरुबूकं च ॥ ४३ ॥**
**दीप्यकमरिचाजाजीगण्डीरं साजगन्धमथ शूलम् ।**
**शमयति सपञ्चकोलं, शोफं दशमूलमाढ्यं च ॥४४॥**

( ३६ ) नत ( तगर ), सोठ, अगरु, वच, धनिया, भूतीक ( अजवायन ), पिप्पली, कण्टकारी, श्योनाक और अग्निमथ ये दस शीतनाशक हैं। (३७) तिन्दुक, पियाल, बीजक ( असन ), सप्तच्छद, खैर, कदर, बेर, इरिमेद, अश्वकर्ण और ककुभ ये दस उदर्द रोग ( शीत वायु या शीत पानीसे उत्पन्न होनेवाला रोग )नाशक हैं । (३८) काकोली, एला, सेव्य ( उशीर ), छोटी कटेरी, बडी कटेरी, शालिपर्णी, पृश्नपर्णी, चन्दन, मुलहठी और एरण्ड ये दस शीघ्रही अगमर्दको नष्ट करती हैं। (३९) दीप्यक, मरिच, जीरा, गण्डीर और अजगन्धा एवं पचकोल ( पिप्पली, पिप्पलीमूल, चव्य, चित्रक, सोठ ) ये दस शूलनाशक हैं । ( ४० ) प्रथम दशमूल ( विल्व, अग्निमन्थ, श्योनाक, काश्मरी, पाटला, शालपर्णी, पृश्निपर्णी, छोटी कटेरी, बड़ी कटेरी और गोखरु ये दस ) शोफनाशक है ॥ ४१–४४ ॥

**मधुमधुकलाजगैरिकफलिनीमोचरसमृत्कपालानि ।**
**संस्थापयन्ति रुधिरं रुधिरं च सशर्करं रोध्रम् ॥४५॥**
**शैलैलवालुकट्फलमोचरसाशोकपद्मकशिरीषम् ।**
**स्थापयति वेदनामथ सहतुङ्गकदम्बविदुलं च ॥४६॥**
**कैडर्यहिङ्गुचोरकपलङ्कषाऽशोकरोहिणिवयस्थाः ।**
**पूत्यरिमेदो जटिलागोलोमिवचाश्च संज्ञादाः ॥ ४७ ॥**
**ऐन्द्री दूर्वाऽमोघा विष्वक्सेनाऽव्यथा शिवाऽरिष्टा ।**
**ब्राह्मी सवाट्यपुष्पी शतवीर्या स्थापयेद्गर्भम् ॥ ४८ ॥**
**अमृता पथ्या धात्री जीवन्ती श्रेयसी स्थिरा युक्ता ।**
**मण्डूकपर्ण्यतिरसा स्थापयति पुनर्नवाच वयः ॥४९॥**

(४१) मधु, मुलहठी, लाजा, गेरु, फलिनी ( चरकमे प्रियंगु ), मोचरस, मिट्टीके ठीकरे, केसर, शर्करा और लोध्र ये रक्तको रोकते हैं। ( ४२ ) शैल ( चरकमें शाल ), एलवालुक, कट्फल, मोचरस, अशोक, पद्माख, शिरीष, तुंग, कदम्ब और विदुल ( जलवेतस ) ये दस वेदनाको हटाकर शरीरको स्थिर करते हैं। (४३) कैडर्य ( महानिम्ब ), हींग, चोरक, पलंकषा ( गुग्गुल ), अशोकरोहिणी, वयस्था ( आवला ), अरिमेद, जटिला, गोलोमी, ये दस सज्ञा देनेवाली हैं। (४४) ऐन्द्री, दूर्वा, अमोघा, विष्वक्सेना, अव्यथा, शिवा, अरिष्टी, ब्राह्मी, वाट्यपुष्पी और शतावरी ये दस गर्भस्थापक हैं। (४५) गिलोय, हरड, आवला, जीवन्ती, श्रेयसी, स्थिरा, मण्डूकपर्णा, अतिरसा पुनर्नवा और युक्ता (रास्ना), ये दस वय स्थापक हैं ॥४५–४९॥

**इति नानाविधव्याधिविघातार्थमुदाहृताः ।**
**योगा रोगातुरवशात्कल्पयेत्तान् यथायथम् ॥ ५० ॥**
**इति महाकषायसङ्ग्रहो नाम पञ्चदशोऽध्यायः ॥१५॥**

इस प्रकारसे नाना प्रकारके रोगोको शान्त करनेके लिये ये योग कहे है। इन योगोको रोग और रोगी दोनोकी ठीक प्रकारसे विवेचना करके प्रयोग करना चाहिये ॥ ५० ॥

यह महाकषायनामक पदरहवॉ अध्याय समाप्त हुवा ।

---

## षोडशोऽध्यायः ।

**अथातो विविधगणसङ्ग्रहमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥१॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे विविधगणसग्रहणीय अध्यायकी व्याख्या करेंगे; जैसा की आत्रेय आदि महर्षियोने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**विदारिपञ्चाङ्गुलवृश्चिकाली**
**वृश्चीवदेवाह्वयशूर्पपर्ण्यः ।**
**द्वे पञ्चमूले लघुजीवनाख्ये**
**कण्डूकरी गोपसुता त्रिपादी ॥ ३ ॥**
**विदार्यादिरयं हृद्यो बृंहणो वातपित्तहा ।**
**शोषगुल्माङ्गमर्दोर्ध्वश्वासकासहरो गणः ॥ ४ ॥**

**विदारीगन्धादि गण**—विदारी, पचांगुल ( एरण्ड ), वृश्चिकाली ( विच्छुबुटी ), वृश्चीव ( पुनर्नवा ), देवाह्वय ( सहदेवा और विश्वदेवा ), शूर्पपर्ण्य ( मुद्गपर्णी और माषपर्णी ), दो पंचमूल–एक जीवनीय पचमूल–( अभीरु, वीरा, जीवन्ती, जीवक, ऋषभक ), दूसरा लघु पंचमूल ( शालपर्णी, पृश्नपर्णी, बड़ी कटेरी, छोटी कटेरी, गोखरु ), कण्डूकरी ( कौच ), गोपसुता ( सारिवा ), त्रिपादी ( हंसपादी-हंसराज )–यह विदार्यादि गण हृद्य, बृंहण, वात-पित्तनाशक, शोष, गुल्म, अगमर्द, ऊर्ध्व श्वास और कासहर है । [ देवाह्वयके स्थानपर देवाह्व पाठ भी है–वहापर देवदारु अर्थ है ] ॥ ३ ॥ ४ ॥

**सारिवोशीरकाश्मर्यमधूकशिशिरद्वयम् ।**
**यष्टीपरूपकं हन्ति दाहपित्तास्रतृड्ज्वरान् ॥ ५ ॥**

**सारिवादि गण**—सारिवा (अनन्तमूल), उशीर (खस),

काश्मरी ( गम्भारी ), मधूक ( महुवा ), शिशिरद्वयम् ( श्वेत और लाल चन्दन कोई लालके स्थानपर पीला भी लेते हैं ), मुलैहठी, फालसा, यह सारिवादिगण दाह, पित्त, रक्त, प्यासके रोगोंको नष्ट करता है ॥ ५ ॥

**पद्मकपुण्ड्रौ वृद्धितुगर्द्ध्यः**
**शृङ्ग्यमृता दश जीवनसंज्ञाः ।**
**स्तन्यकरा घ्नन्तीरणपित्तं**
**प्रीणनबृंहणजीवनवृष्याः ॥ ६ ॥**

**पद्मकादि गण**—पद्माख, पुंड्र ( प्रपौण्डरीक ), वृद्धि, तुग ( वंशलोचन ), ऋद्धि, शृंगी ( काकडा शिंगी ), अमृता ( गिलोय ), जीवनीय गणकी दस औषधियां—यह पद्मकादि गण स्तन्यवर्धक, वात-पित्तनाशक, प्रीणन, बृंहण, जीवन और वृष्य है ॥ ६ ॥

**परूषकं वरा द्राक्षा कट्फलं कतकात्फलम् ।**
**राजाह्वं दाडिमं शाकं तृण्मूत्रामयवातजित् ॥ ७ ॥**

**परूषकादि गण**—परूषक ( फालसा ), वरा ( त्रिफला ), द्राक्षा, कट्फल, कतकफल ( निर्मली बीज ), राजाह्व ( खिरनी-सर्वांगसुन्दरके मतसे अमलतास ), दाडमी, शाक ( सागौन ),-यह प्यास, मूत्ररोग और वातरोगोंको नष्ट करता है ॥ ७ ॥

**अञ्जनं फलिनीमांसीपद्मोत्पलरसाञ्जनम् ।**
**सैलामधुकनागाह्वं विषान्तर्दाहपित्तनुत् ॥ ८ ॥**

**अजनादि गण**—अजन ( स्रोतोजन ), फलिनी ( प्रियंगु ), मासी ( जटामासी ), पद्म ( पुष्कर ), उत्पल ( कमल ), रसाजन ( तार्क्ष्य शैलजम्-रसौत ), छोटी इलायची, मुलहठी, नागकेसर-यह गण विष, अन्तर्दाह और पित्तनाशक है ॥ ८ ॥

**पटोलकटुरोहिणीचन्दनं**
**मधुस्रवगुडूचिपाठान्वितम् ।**
**निहन्ति कफपित्तकुष्ठज्वरा-**
**न्विषं वमिमरोचकं कामलाम् ॥ ९ ॥**

**पटोलादि गण**—पटोल, कुटकी, चन्दन, मधुस्रवा ( मूर्वा या सुरंगी ), गिलोय, पाठा, यह पटोलादि गण कफ, पित्त, कुष्ठ, ज्वर, विष, वमन, अरोचक और कामलानाशक है ॥ ९ ॥

**गुडूचीपद्मकारिष्टधान्यकारक्तचन्दनम् ।**
**पित्तश्लेष्मज्वरच्छर्दिदाहतृष्णाघ्नमग्निकृत् ॥ १० ॥**

**गुडूच्यादि गण**—गिलोय, पद्माख, अरिष्ट ( नीम ), धान्यक ( धनिया ), लाल चन्दन, यह पित्त, कफ, ज्वर, छर्दि, दाह, तृष्णानाशक और अग्नि बढाता है ॥ १० ॥

**आरग्वधेन्द्रयवपाटलिकाकतिक्ता**
**निम्बामृतामधुरसास्रुववृक्षपाठाः ।**
**भूनिम्बसैर्यकपटोलकरञ्जयुग्म-**
**सप्तच्छदाग्निसुषवीफलबाणघोण्टाः ॥११॥**



**आरग्वधादिर्जयति छर्दिकुष्ठविषज्वरान् ।**
**कफं कण्डूं प्रमेहं च दुष्टव्रणविशोधनः ॥ १२ ॥**

**आरग्वधादि गण**—अमलतास, इन्द्रजौ, पाटली ( वसन्तदूती ), काकतिक्ता ( करजिका या शार्ङ्गेष्टा ), नीम, गिलोय, मधुरसा ( मूर्वा ), स्रुववृक्ष ( विकङ्कत ), पाठा, भूनिम्ब ( चिरायता ), सैर्यक ( सहचर-झिण्टी ), पटोल, करज और लताकरज दोनो, सप्तच्छद ( सप्तपर्ण ), अग्नि ( चित्रक ), सुषवी ( करेला ), फल ( मैनफल ), बाण ( नीलझिण्टी ), घोंटा ( बेर या सुपारी ) यह आरग्वधादि गण वमन, कुष्ठ, विष, ज्वर, कफ, कण्डु और प्रमेहनाशक तथा दुष्ट व्रणोंका शोधक है ॥ ११ ॥ १२ ॥

**असनतिनिशभूर्जश्वेतवाहप्रकीर्याः**
**खदिरकदरभण्डीशिंशिपामेषशृङ्ग्यः ।**
**त्रिहिमतलपलाशा जोङ्गकः शाकशालौ**
**धवक्रमुककलिङ्गच्छागकर्णाश्वकर्णाः ॥१३॥**
**असनादिर्विजयते श्वित्रकुष्ठकफाक्रमीन् ।**
**पाण्डुरोगं प्रमेहं च मेदोदोषनिबर्हणः ॥ १४ ॥**

**असनादि गण**—असन ( पीतशाल ), तिनिश ( रथवृक्ष ), भूर्ज ( भूर्जपत्रवृक्ष ), श्वेतवाह ( अर्जुन ), प्रकीर्या ( पूतीकरज ), खदिर ( गायत्री-खैर ), कदर ( श्वेतखदिर ), भण्डी ( शिरीष ), शिंशिपा ( शीशम ), मेषशृगी, त्रिहिम ( तीन चन्दन—मलयज—श्वेत, लाल और पीला ), तल ( ताल ), पलाश ( ढाक ), जोंगक ( अगरु ), शाक ( सागौन ), शाल ( साल ), धव ( धावन ), सुपारी, इन्द्रजौ, छागकर्ण ( अजकर्ण ), अश्वकर्ण—यह असनादि गण श्वित्र कुष्ठ, कफ, क्रमि, पाण्डुरोग, प्रमेह तथा मेदोदोषको शान्त करनेवाला है ॥ १३ ॥ १४ ॥

**वरणसैर्यकयुग्मशतावरी**
**दहनमोरटबिल्वविषाणिकाः ।**
**द्विबृहती द्विकरञ्जजयाद्वयं**
**बहलपल्लवदर्भरुजाकराः ॥ १५ ॥**
**वरणादिः कफं मेदो मन्दाग्नित्वं नियच्छति ।**
**आढ्यवातं शिरःशूलं गुल्मं चान्तः सविद्रधिम्॥१६॥**

**वरणादि गण**—वरण ( वरना ), सैर्यक युग्म ( दोनो प्रकारकी झिण्टी-१ लालफूलकी कुरबक, और २ पीले फूलकी कुरण्टक ), शतावरी, दहन ( चित्रक ), मोरट ( मूर्वा ), बिल्व, विषाणिका ( मेषशृगी ), छोटी कटेरी और बडी कटेरी, पूतीकरज और लताकरज, जयाद्वय ( तर्कारी और हरीतकी ), बहल, पल्लव ( शोभाजन ), दर्भ ( कुशभेद ), रुजाकर ( हिन्ताल )—यह वरणादि गण कफ-मेद-मन्दाग्निनाशक है। आढ्यवात, शिर-शूल, गुल्म और अन्त विद्रधिको नष्ट करता है ॥ १५ ॥ १६ ॥

**ऊषकस्तुत्थकं हिङ्गु कासीसद्वयसैन्धवम् ।**
**सशिलाजतु कृच्छ्राश्मगुल्ममेदःकफापहम् ॥ १७ ॥**

**ऊषकादि गण**—ऊषक ( ऊसरमिट्टी राईमिट्टी जिससे धोबी कपडे धोते हैं ), तुत्थ ( किटिम-खर्पर ), हींग, कासीशद्वय ( पांशुधातु और पुष्पकासीस ), सैन्धव, शिलाजतु यह

ऊषकादि गण मूत्रकृच्छ्र, अश्मरी, गुल्म, मेद और कफनाशक है। ( तुत्थसे नीला थोथा भी बरता जाता है ) ॥ १७ ॥

**वीरतरोऽरणिको नलगुण्ठौ**
**मोरटटुण्टुकसैर्यकयुग्मम् ।**
**मुस्तकमञ्जरिकर्कशपार्था**
**मूत्रविरेककरो दशकश्च ॥ १८ ॥**
**वर्गो वीरतराद्योऽयं हन्ति वातकृतान् गदान् ।**
**अश्मरीशर्करामूत्रकृच्छ्राघातरुजाहरः ॥ १९ ॥**

**वीरतरादि गण**—वीरतर (वेल्लन्तर), अरणिका ( अग्नि-मन्थ ), नल ( नडसर ), गुण्ठ ( वृत्ततृण ), मोरट ( क्षीर-मोरट—तुरन्त बच्चा दी हुई गायका दूध-खीस ), टुण्टुक ( श्योनाक ), सैर्यक दोनों ( दोनो प्रकारकी झिण्टी ), मुस्तक, मंजरी, कर्कश, अर्जुन, महाकषायोंमे कहे वृक्षादनी आदि दस मूत्रविरेचक औषधिया—यह वीरतरादि गण वातजन्य रोगोंको, अश्मरी, शर्करा, मूत्रकृच्छ्र, मूत्राघातकी पीडाको दूर करता है ॥ १८ ॥ १९ ॥

**रोध्रशावरकरोध्रपलाशा**
**जिङ्गिणीसरलकट्फलयुक्ताः ।**
**कुत्सिताम्बकदलीगतशोकाः**
**सैलवालुपरिपेलवमोचाः ॥ २० ॥**
**एष रोध्रादिको नाम मेदःकफहरो गणः ।**
**योनिदोषहरः स्तम्भी वर्ण्यो विषविनाशनः ॥ २१ ॥**

**रोध्रादि गण**—लोध्र ( तिल्वक ), शाबरलोध्र ( पठानी-लोध्र ), पलाश ( ढाक ), जिंगिणी ( जिंगण ), सरल ( देवदारु भेद ), कायफल, युक्ता ( रास्ना ), कुत्सिताम्ब ( कदम्ब ), केला, अशोक, ऐलवालु ( ऐलेय ), परिपेलव (क्षुद्रमुस्ता-कुटनाट), मोच ( सिम्बल )—यह रोध्रादि गण मेद और कफनाशक, योनि-दोषहर, स्तम्भक, वर्णकारक और विषनाशक है ॥ २० ॥ २१ ॥

**अर्कालर्कौ नागदन्ती विशल्या**
**भार्ङ्गी रास्ना वृश्चिकाली प्रकीर्या ।**
**प्रत्यक्पुष्पी पीततैलोदकीर्या**
**श्वेतायुग्मं तापसानां च वृक्षः ॥ २२ ॥**
**अयमर्कादिको वर्गः कफमेदोविषापहः ।**
**कृमिकुष्ठप्रशमनो विशेषाद्व्रणशोधनः ॥ २३ ॥**

**अर्कादि गण**—अर्क (श्वेतफूलका आक), अलर्क ( लाल-फूलका आक ), नागदन्ती ( पर्वपुष्पी ), विशल्या ( कलिहारी ), भार्गी, रास्ना, वृश्चिकाली ( विन्छूवूटी ), करज, प्रत्यक्पुष्पी ( अपामार्ग ), पीततैला ( तैजस्वनी-ज्योतिष्मती या काकादनी ), उदकीर्या ( पूतीकरंज ), श्वेतायुग्म ( किणही और कटभी या पालिन्दी ), तापस वृक्ष ( इंगुदी ), यह अर्कादि गण कफ-मेद-विष-नाशक, कृमि-कुष्ठप्रशामक, विशेषकर व्रणशोधक है ॥ २२ ॥ २३ ॥

**सुरसयुगफणिज्झं कालमाला विडङ्गं**
**खरबुकवृषकर्णीकट्फलं कासमर्दः ।**
**क्षवकसरसिभार्ङ्गीकार्मुकाः काकमाची**
**कुलहलविषमुष्टी भूस्तृणो भूतकेशी ॥ २४ ॥**
**सुरसादिर्गणः श्लेष्ममेदःकृमिनिषूदनः ।**
**प्रतिश्यायारुचिश्वासकासघ्नो व्रणशोधनः ॥ २५ ॥**

**सुरसादि गण**—श्वेत और काली दोनो प्रकारकी तुलसी, फणिज्झक ( मरुवा ), कालमाला ( कृष्णार्जक ), वायविडंग, खरबुस, वृषकर्णी ( मूषिकपर्णी ), कट्फल, कासमर्द ( कसौदी ), क्षवक ( नकछिकनी ), सरसी ( तुम्बरपत्रिका—या कपित्थपर्णी ), भार्गी, कार्मुका ( अतिमुक्तक ), काकमाची ( मकोय ), कुल-हल ( भूकदम्वक-अलम्बुसा या मुण्डी ), विषमुष्टी ( ककौटी-महानिम्ब ), भूस्तृण ( अतिच्छत्रा या भूतिकतृण ), भूतकेशी ( अलमोड़ेकी तरफ पहाड़मे इसी नामसे मिलती है )—यह सुरसादि गण कफ-मेद-कृमिनाशक, प्रतिश्याय, अरुचि, श्वास-कासनाशक और व्रणशोधक है ॥ २४ ॥ २५ ॥

**मुष्ककस्नुग्वराद्वीपिपलाशधवशिंशिपाः ।**
**गुल्ममेहाश्मरीपाण्डुमेदोर्शःकफशुक्रजित् ॥ २६ ॥**

**मुष्ककादि गण**—मुष्कक ( मोक्षक ), स्नुग् ( थोहर ), त्रिफला, चित्रक, ढाक, धव, शीशम—यह मुष्ककादि गण गुल्म, प्रमेह, अश्मरी, पाण्डु, मेद, अर्श, कफ, शुक्रनाशक है ॥ २६ ॥

**वत्सको मधुरसा त्रुटिर्वचा**
**दीर्घवृन्तफलवेल्लसर्षपाः ।**
**रोहिणी स्थपनिहिङ्गुभार्ङ्गयः**
**शूलघाति दशकं घुणप्रिया ॥ २७ ॥**
**वत्सकाद्योऽनिलश्लेष्ममेदोऽरोचकपीनसान् ।**
**शूलार्शोज्वरगुल्मांश्च हन्ति दीपनपाचनः ॥ २८ ॥**

**वत्सकादि गण**—वत्सक ( यवतिक्ता-कालमेघ ), मधुरसा ( मूर्वा ), त्रुटि ( इलायची ), वच, दीर्घवृन्तफल ( श्योनाक ), वेल्ल ( मरिच ), सरसो, रोहिणी ( कटुकी ), स्थपनी, हींग, भार्गी और महाकषायमे कहे दीप्यकादि दस शूलघ्न औषधिया, घुण-प्रिया ( अतीस ),—यह वत्सकादि गण वायु, कफ, मेद, अरोचक, पीनसको नष्ट करनेवाला, शूल, अर्श, ज्वर, गुल्मनाशक, और दीपन, पाचन है ॥ २७ ॥ २८ ॥

**वचाजलददेवाह्वनागरातिविषाऽभयाः ।**
**हरिद्राद्वययष्ट्याह्वकलशीकुटजोद्भवाः ॥ २९ ॥**
**वचाहरिद्रादिगणावामातीसारपाचनौ ।**
**मेदःकफाढ्यपवनस्तन्यदोषनिबर्हणौ ॥ ३० ॥**

**वचादि गण**—वच, जलद ( मुस्ता ), देवाह्व ( देवदारु ), सोंठ, अतिविषा और हरड़;—

---

१ हृदयमें ( सूत्र १५.२४ ) इस प्रकार पाठ है—
वेल्लन्तरारणिकबूकवृषाऽश्मभेद-
गोकण्टकेत्कटसहाचरबाणकाशा ।
वृक्षादनी नलकुशद्वयगुण्ठगुन्द्रा
भल्लूकमोरटकुरण्टकरम्भपार्थाः ॥

**र्षपमहानिम्बफल्गुहिंगुभार्ङ्गीवचामुस्तामधुरसाऽति-विषाविडङ्गानि कटुरोहिणी चेति ॥ ४० ॥**
**पिप्पल्यादिः कफहरः प्रतिश्यायानिलारुचीः ।**
**निहन्याद्दीपनो गुल्मशूलघ्नश्चामपाचनः ॥ ४१ ॥**

**पिप्पल्यादि गण**—पिप्पली, पिप्पलीमूल, चव्य, चित्रक, आर्द्रक ( सोंठ ), मरिच, गजपिप्पली, हरेणु, इलायची, अजवायन, इन्द्रजौ, पाठा, जीरक, सरसों, बकायन, फल्गु, हींग, भार्गी, वच, मुस्ता, मूर्वा, अतीस, विडंग और कटुरोहिणी-यह पिप्पल्यादि गण कफहर, प्रतिश्याय, वायु, अरुचिको नाश करनेवाला, गुल्म और शूलनाशक तथा आमपाचक है ॥ ४० ॥ ४१ ॥

**पञ्चविंशतिरित्युक्ता वर्गास्तेषु त्वलाभतः**
**युञ्ज्यात्तद्विधमन्यच्च द्रव्यं जह्यादयौगिकम् ॥ ४२ ॥**

ये पच्चीस वर्ग कहे हैं-इनके न मिलनेपर इनके समानही गुणवाला दूसरा द्रव्य मिलालेना चाहिये और जो योगके अनुकूल न हो-उसे निकाल देना चाहिये ॥ ४२ ॥

**एते वर्गा दोषदूष्याद्यपेक्ष्य**
**कल्ककाथस्नेहलेहादियुक्ताः ।**
**पाने नस्येऽन्वासनेऽन्तर्बहिर्वा**
**लेपाभ्यङ्गैर्घ्नन्ति रोगान्सुकृच्छ्रान् ॥ ४३ ॥**
**इति विविधगणसंग्रहो नाम षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥**

ये वर्ग दोष-द्रव्य-वय-बल आदिका विचार करके-कल्क, क्वाथ, स्नेह, लेह आदि रूपसे पान, नस्य, अनुवासन, अन्त-प्रयोग, बहिर्लेप आदिमे अभ्यंग, स्नान आदि द्वारा अति-कष्टसाध्यरोगोंको नष्ट करते हैं ॥ ४३ ॥

इस प्रकार विविधगणसग्रह नामक षोडशोऽध्याय समाप्त हुवा।

## सप्तदशोऽध्यायः ।

**अथातो द्रव्यादिविज्ञानीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे द्रव्यादिविज्ञानीय अध्यायकी व्याख्या करेंगे-जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोंने कहा था।

**वक्तव्य**—प्रथम दो अध्यायोमे द्रव्योका परिगणन किया है । द्रव्य अपना कार्य रस-वीर्य-विपाकसे करता है, रस आदि द्रव्यकेही अधीन हैं, इसीसे द्रव्यको बतानेके लिये यह अध्याय प्रारम्भ किया है ॥ १ ॥ २ ॥

**इह हि द्रव्यं पञ्चमहाभूतात्मकम् । तस्याधिष्ठानं पृथिवी योनिरुदकं खानिलानलसमवायान्निर्वृत्ति-विशेषौ । उत्कर्षेण तु व्यपदेशः । तस्माद्भूतसमवायसम्भवान्नैकरसं द्रव्यम् । ततश्च नैकदोषा व्याधयः ॥ ३ ॥**

क्योकि इस आयुर्वेद शास्त्रमें सब द्रव्य पंचमहाभूतोसे बने हुए माने जाते हैं । इन द्रव्योका आश्रयस्थान पृथिवी और उत्पत्तिस्थान उदक है । आकाश, वायु और अग्नि समवाय रूपसे रहकर इस द्रव्यके बननेमें और इसके विशेष असादृश्यमें कारण होते हैं । आकृतिमे अवयवोके जोडनेमे आकाश कारण है, कठिन बनानेमे वायु और प्रसाद या अकुरोत्पत्ति करनेमें अग्नि कारण है । यद्यपि सब द्रव्य पाचभौतिक हैं, तथापि जिस द्रव्यमें जिस भूतकी प्रधानता रहती है, उसी भूतकी प्रधानतासे उस द्रव्यको पार्थिव, जलीय, आग्नेय, वायव्य अथवा आकाशात्मक कहते हैं । इसलिये पंचमहाभूतोके समवायसे उत्पन्न होनेके कारण कोईभी द्रव्य एकरसवाला नहीं हैं, अर्थात् सब द्रव्य सब रसवाले हैं । परन्तु रसकी अधिकतासे द्रव्यको उस रसवाला कहा जाता है । छ रसोके बननेमे भी ये महाभूत ही कारण हैं । क्योकि सब द्रव्य पाचभौतिक हैं और सब द्रव्य सब रसवाले हैं, इसीसे रोग एक दोषसे ही उत्पन्न नहीं होते, अपितु सब दोषोसे उत्पन्न होते हैं । जिसकी अधिकता होती है, उस दोषके नामसे कह देते हैं । रोगोके कारण दोष हैं दोषोंको प्रकोपक कारण रस हैं, ये सब रस एक द्रव्यमे स्थित हैं, चूंकि द्रव्य भी रसजनक भूतसे ही बना है ॥ ३ ॥

**तत्र व्यक्तो रसः । अनुरसस्तु रसेनाभिभूतत्वादव्यक्तो व्यक्तो वा किञ्चिदन्ते । रसस्य तु छेदनोपशमने द्वे कर्मणी हिताहितौ प्रभावौ । तदाश्रयेषु च द्रव्यसंज्ञकेषु पृथिव्यादिषु गुणाः प्रकृतिविकृति-विचारदेशकालवशाद्गुर्वादयो रसेषूपचर्यन्ते ॥ ४ ॥**

इनमे जीभके साथ द्रव्यका सयोग होनेपर जो स्पष्ट रूपमें प्रतीत होता है-वह रस है । अनुरस-रसद्वारा तिरस्कृत हो जानेसे अस्पष्ट रहता है, अथवा रसके पीछेसे कुछ स्पष्ट होता है । जिस प्रकार आवलेमें मधुर रस पीछे प्रतीत होता है । जो आचार्य ( शाकुन्तेय ब्राह्मण ) छेदन और उपशमनको भी रस मानते हैं, उनके लिये भगवान आत्रेयका कहना है कि छेदन और उपशमन ये दो कर्म हैं । छेदन-दोषादिका विभाग-टुकडे टुकडे करना, उपशमन-दोषोका उत्क्लेश किये बिना ही शमन करना । जो आचार्य ( मौद्गल्य ) हित और अहितको रस मानते हैं, उनके लिये भगवान आत्रेयने कहा कि ये हित और अहित प्रभाव हैं । हित-जो प्रभावसे शरीरके लिये पथ्य है;

---

१ सुश्रुतमे कहा है—

समीक्ष्य दोषभेदाश्च मिश्रान् भिन्नान् प्रयोजयेत् ।
पृथङ्मिश्रान् समस्तान्वा गण वा व्यस्तसहतम् ॥
सु सू अ ३८।८२

समस्त वर्गमर्ध वा यथालाभमथापि वा ।
प्रयुञ्जीत भिषक् प्राज्ञो यथोद्दिष्टेषु कर्मसु ॥
सु. सू. अ. ३७।३४

तेभ्यो भिषग् बुद्धिमान् परिसंख्यातमपि यद् यद् द्रव्यमयौगिक मन्येत, तत्तदपकर्षयेत्, यद्यच्चानुक्तमपि यौगिक मन्येत, तत्तद् विदध्यात्, वर्गमपि वर्गेणोपससृजेदेकमेकेनानेकेन वा युक्ति प्रमाणीकृत्य । चरक. वि. अ. ८।१४९

अहित–इससे विपरीत अर्थात् प्रभावसे शरीरके लिये अपथ्य हो। रसादिके आश्रयभूत पृथिवी आदि पाच द्रव्योकी कार्यावस्थामे गुरु-स्निग्ध-उष्ण आदि जो द्रव्यके गुण होनेपरभी रसोके गुण कहे जाते है, वह केवल–साथमें रहनेसे बहुत कारणयुक्त बतानेके लिये ही है। यह उपचार-प्रकृति विकृति-विचार देश-कालके कारण होता है। यथा–जो गुण द्रव्यमे प्रकृतिके अन्दर नही है, परन्तु नाना प्रकारकी क्रियाद्वारा उत्पन्न विकृतिसे उत्पन्न हो जाते हैं (जैसे–बासी रक्खी काकमाची-मकोयका शाक–मारक कहा है)। विचारका अर्थ सयोग, यथा–मधु और घीका समान मात्रामे सयोग मारक है। देश-भूमि और रोगी भेदसे दो प्रकारका है। जागल देशमे उत्पन्न वस्तु आनूप देशसे भिन्न है। सक्थिप्रमाससे स्कन्ध भारी हैं। कालके कारणसे रातमे दही अधिक अभिष्यन्दि है। इसलिये विकृति आदिके कारण जो रस उत्पन्न होते हैं–रसोमें जो गुण रहते हैं, वे द्रव्यके ही जानने चाहिये। क्योकि प्रकृति आदिके कारणसे होनेवाली गुरु आदिकी कल्पना रसके आश्रयद्रव्यमें ही होनी सम्भव है। चूकि द्रव्य गुणोका आश्रय है। रस गुणोका आश्रय नही–रसमे तो केवल साहचर्य्यके उपचारमात्रसे गुण कहे जाते हैं ॥ ४ ॥

**तत्र द्रव्यं गुरुकठिनविशदमन्दसान्द्रस्थूलस्थिरगन्धगुणबहुलं पार्थिवमुपचयगौरवसङ्घातस्थैर्यकरम्। द्रवस्निग्धशीतगुरुमन्दसान्द्रसरमृदुपिच्छिलरसगुणबहुलमौदकमुपक्लेदस्नेहबन्धविष्यन्दमार्दवप्रह्लादकरम्। तीक्ष्णोष्णरूक्षसूक्ष्मलघुविशदरूपगुणबहुलमाग्नेयं दाहपाकप्रकाशप्रभावर्णकरम्। रूक्षसूक्ष्मलघुविशदविकाषिव्यवायिशीतखरस्पर्शगुणबहुलं वायव्य रौक्ष्यलाघववैशद्यग्लानिविचारकरम्। मृदुसूक्ष्मलघुविशदश्लक्ष्णव्यवायिविविक्तशब्दगुणबहुलमाकाशात्मकं मार्दवसौषिर्यलाघवकरम् ॥ ५ ॥**

इनमे **पार्थिव द्रव्य**—गुरु, कठिन, विशद, मन्द, सान्द्र, स्थूल, स्थिर और अधिकत गन्धगुणयुक्त होते हैं। ये द्रव्य शरीरमें महत्ता, काठिन्य और दृढता उत्पन्न करते हैं।

**जलीय द्रव्य**—द्रव, स्निग्ध, शीत, गुरु, मन्द, सान्द्र, सर, मृदु, पिच्छिल (जो लिसलिसा स्राव दो कागजोको न चिपका सके), और अधिकत रसगुण बहुत होते हैं। ये द्रव्य शरीरमे उपक्लेद (गलाना), स्नेह, बन्ध, विष्यन्द (स्रोतोका स्राव), मार्दव, प्रल्हाद–हृदयकी प्रसन्नता करते हैं।

**आग्नेय द्रव्य**—तीक्ष्ण, उष्ण, रूक्ष, सूक्ष्म, लघु, विशद और रूपगुणकी अधिकतावाले होते है। ये द्रव्य शरीरमें दाह पाक, प्रकाश, प्रभा और वर्णको उत्पन्न करते हैं।

**वायव्य द्रव्य**—रूक्ष, सूक्ष्म, लघु, विशद, विकाशी, व्यवायी, शीत, खर और स्पर्शगुणकी अधिकतावाले होते हैं। ये द्रव्य शरीरमे रूक्षता, लघुता, विशदता, ग्लानि और विचार (धातुवोको लेजाना-एक स्थानसे दूसरे स्थानपर लेजाना) उत्पन्न करते हैं।

**आकाशीय द्रव्य**—मृदु, सूक्ष्म, लघु, विशद, श्लक्ष्ण (जैसे काई), व्यवायी (पचनेसे पूर्व जो सारे शरीरमे फैलकर प्रभाव करते है–यथा मद्य), विविक्त और शब्दगुणकी अधिकतावाले होते हैं। ये द्रव्य शरीरमे मार्दव, सुषिरता (सच्छिद्रता) और लघुता उत्पन्न करते हैं ॥ ५ ॥

**इत्थ च नानौषधभूतं जगति किञ्चिद्द्रव्यमस्ति विविधार्थप्रयोगवशात् ॥ ६ ॥**

इस प्रकारसे जगतमे कोईभी द्रव्य ऐसा नही जो द्रव्य होकर औषधरूप न हो, अर्थात् ससारमे द्रव्य औषध है। क्योकि नाना प्रकारका प्रयोजन और उपयोग होनेसे। स्वभाव नाना प्रकारके हैं–जो द्रव्य एकस्थानपर अपथ्य है, वही द्रव्य उसी स्थानमे अन्य प्रयोजनसे पथ्य हो जाता है। मनुष्यशरीरमें विष हानिकारक है, परन्तु इसी शरीरमे–प्रयोजनान्तरसे विषभी अमृत है। इसी प्रकार जो वस्तु शरीरके अन्दर देनेमे (पिलानेमे) अपथ्य है, वही वस्तु अभ्यगमे पथ्य है (यथा व्रणमें तिल अन्तः अपथ्य है, और लेपनमें पथ्य है)। इसी प्रकार मात्रादिकोभी जानना चाहिये। इस दृष्टिसे भस्म-पांशु आदिभी औषधं हैं ॥ ६ ॥

**तत्राग्निमारुतात्मकं प्रायेणोर्ध्वभागम्। तयोर्हि लाघवादूर्ध्वगतित्वाच्चाग्नेः प्लवनत्वाच्च मारुतस्य। भूम्यौदकात्मकं तु प्रायेणाधोभागं तयोर्हि गौरवान्निम्नगत्वाच्च तोयस्य। व्यामिश्रात्मकमुभयतोभागम् ॥ ७ ॥**

इन द्रव्योमें **अग्नि** और **वायु**गुणकी अधिकतावाले द्रव्य प्राय करके ऊर्ध्वभागसे (मुखद्वारा वमन करानेवाले) जानेवाले होते है। क्योकि अग्नि और वायु दोनो लघु हैं, अग्निका स्वभाव उपरकोही जाना है, वायुका स्वभाव प्लव–कूदनो है।

**भूमि** और **जल**के गुणोकी अधिकतावाले द्रव्य प्राय करके अधोभागगामी होते हैं (निचले भागोसे विरेचन करानेवाले होते हैं) क्योकि पृथ्वीका स्वभाव भारी और जलका स्वभाव नीचेकी ओर जानाही है।

भूमि–जल और अग्नि एवं वायु–दोनों प्रकारके ऊर्ध्वगामी और अधोगामी होते हैं, अर्थात् वमन और विरेचन दोनो कराते हैं ॥ ७ ॥

---

१ बौद्ध ग्रन्थोमें 'जीवक'की कथा दी है–उसमें कहा है कि जब जीवक तक्षशिलामें अपने गुरुसे सम्पूर्ण आयुर्वेद पढ चुका तब उसने घर जानेकी आज्ञा गुरुसे चाही। गुरुने उसकी परीक्षा लेनेके लिये उससे कहा कि तक्षशिलाके चारो ओर १०० कोस जाकर ऐसी औषध लाओ जिसमें कोई गुण न हो। जीवक घूमा परन्तु उसे कोई ऐसा द्रव्य नहीं मिला जो औषध न हो। गुणरहित हो ऐसी कोई चीज नहीं मीली तब आचार्यने उसे घर जानेकी आज्ञा दी।

२ माघकाव्यमें–नारद मुनिको आकाशसे आते हुए कहा–"प्रसिद्धमूर्ध्वज्वलन हविर्भुज."।

**शमनं तु दोषविपरीतगुणमुक्तं प्राक् । तत्सङ्करे च यतो बाहुल्येन व्यपदेशः । तथाऽनिलात्मकं ग्राहि । अनलात्मकं दीपनपाचनम् । उभयात्मकं लेखनम् । भूम्युदकात्मकं बृंहणम् ॥ ८ ॥**

शमन औषधमें भूमि, जल और अग्नि, वायु–किसीकी अधिकता न होनेसे न तो ये द्रव्य ऊर्ध्वगामी होते हैं, और न अधोगामी होते हैं, केवल दोषके विपरीत गुण होनेसे–दोषका शमन करते हैं। इसे पहले कह दिया है। दोष-गुणकी विपरीततासे सब द्रव्योमे शमन गुण होना सम्भव है, परन्तु सब द्रव्य शोधन करनेवाले नहीं हो सकते, क्योंकि उनमे पृथिवी आदि भूतोकी अधिकता होनी आवश्यक है। जिस द्रव्यमें ऊर्ध्वगामी या अधोगामी ये सब गुण होते हैं, उसमे जिस कार्य करनेकी अधिकता पाई जाती है, उसी कार्याधिक्यसे उस गुणवाला उसे कहा जाता है। इसलिये वायुकी अधिकतावाले द्रव्य ग्राही, अग्निगुणकी अधिकतावाले द्रव्य दीपक, पाचक, अग्निगुण और वायुगुण दोनो गुणोवाले लेखन ( कर्षण )करनेवाले, और भूमि और जलबहुल द्रव्य शरीरका वृहण करनेवाले हैं ॥८॥

**तत्र कट्वम्ललवणा वीर्येण यथोत्तरमुष्णाः । तिक्तकषायमधुराः शीताः ॥ ९ ॥**

इन द्रव्योमे कटु, अम्ल, लवण रसवाले द्रव्य उत्तरोत्तर उष्णवीर्य हैं। कटुसे अम्ल उष्ण और अम्लसे लवण उष्ण है। शेष तिक्त, कषाय और मधुर उत्तरोत्तर शीत हैं। तिक्तसे कषाय शीत और कषायसे मधुर शीत है ॥ ९ ॥

**तिक्तकटुकषाया रूक्षा बद्धविण्मूत्रमारुताः । [म]धुराः स्निग्धाः सृष्टविण्मूत्रमारुताः । लवणकषायमधुरा गुरवः । तद्वदम्लकटुतिक्ता लघवः । अन्ये पुनर्गुरुलघुस्निग्धरूक्षसाधारणं लवणमिच्छन्ति ॥ १० ॥**

तिक्त, कटु, कषाय ये रस रूक्ष, मल-मूत्र और वायुको रोकनेवाले हैं। लवण, अम्ल, मधुर ये रस स्निग्ध और मल-मूत्र और वायुको प्रवृत्त करनेवाले हैं। लवण, कषाय और मधुररस गुरु हैं, अम्ल, कटु और तिक्तरस लघु हैं। दूसरे आचार्य लवणको गुरु, लघु, स्निग्ध, रूक्ष और साधारण मानते हैं ॥१०॥

**वीर्यं तु केचिद्गुरुलघुस्निग्धरूक्षतीक्ष्णमन्दशीतोष्णभेदेनाष्टविधमाहुः ॥ ११ ॥**

**अपरे पुनः पठन्ति—**

**वीर्यं द्रव्यस्य तज्ज्ञेयं यद्योगात्क्रियते क्रिया ।**
**नावीर्यं क्रियते किञ्चित्सर्वा वीर्यकृता हि सा ॥१२॥**

**वीर्य**–कोई आचार्य वीर्यको गुरु, लघु, स्निग्ध, रुक्ष, तीक्ष्ण, मन्द, शीत और उष्ण भेदसे आठ प्रकार का कहते हैं।

१ द्रव्य, रस, गुण आदिके विषयमें भली प्रकार जाननेके लिये 'द्रव्यगुणपरिचय' नामक पुस्तक श्री. पूज्य यादवजी महाराजकी बनाई जरूर देखनी चाहिये।

दूसरे आचार्य वीर्यके लिये कहते हैं कि—

द्रव्यका वीर्य ( शक्ति ) वह है, जिसकी सहायतासे द्रव्य कार्य करनेमे समर्थ होता है। द्रव्य वीर्यके विना कुछभी कार्य नहीं कर सकता। इसलिये सब क्रियाये वीर्यसेही की जाती हैं। इसप्रकारसे वीर्यका नाम शक्ति है, ऐसी बहु वीर्यवादियोंकी मान्यता है ॥ ११ ॥ १२ ॥

**यैरष्टविधं तैरपि चैवमतिप्रकृष्टशक्तियुक्तानामशेषौषधगुणसारभूतानामष्टानामेव गुर्वादीनां वीर्यसंज्ञा विशिष्टाऽऽम्नायविहितापि लौकिकीति समुद्भाव्यते । तथा हि रसविपाकगुणान्तरविजयिन्यो भूयांसश्च वरिष्ठाश्च गुणाः संगृहीताः । विशेषवृत्त्या च तत्र तत्र द्रव्यस्वरूपकथने व्यवहारः प्रवर्तितो भवति । अत एव च सर्वातिशायी द्रव्यस्वभावः प्रभाव इत्याम्नातः । सत्यपि च क्रियानिर्वर्तनसाम्ये विपरीता रसादयो वीर्याख्यया प्रभावसंज्ञया वा न परिमृश्यन्ते ॥ १३ ॥**

बहुवीर्यवादिकोभी आठ प्रकारकाही वीर्य मानना पडता है। इसके लिये–जो बहुत प्रकारका वीर्य मानते है, उनके विचारसे भी अति विशाल शक्तियुक्त होनेसे सम्पूर्ण औषधियोंका–गुरु आदि आठ प्रकारही वीर्य है। यह शक्ति यद्यपि नाना प्रकारकी है, तथापि–सबसे श्रेष्ठ शक्ति होनेके कारण ही–लोकव्यवहारमें इनको गुरु–आदि आठ नामोसे कहाजाता है। इसेही शास्त्रमे आठ प्रकारका वीर्य कहते हैं। रस–विपाकके गुणोको जीतनेवाले जो गुण हैं, उनका इन आठके अन्दरही समावेश होता है। येही आठ गुण अधिकत होते हैं–और सबसे श्रेष्ठ हैं। इसलिये बहुवीर्यवादिभी इन आठ गुणोंको–अधिक होनेसे, श्रेष्ठ होनेसे और रसादिको पराजित करनेसे इनको वीर्य मानते हैं। द्रव्यमें जिस प्रकार अधिकतासे गुरु आदि गुण रहते हैं, वैसे दूसरे गुण नहीं रहते। शरीरके लिये जिस प्रकार गुरु आदि गुण उपयोगी हैं, वैसे दूसरे गुण उपयोगी नहीं। रसके गुणोको, विपाकके गुणोको वीर्य पराजित करदेता है। जिस प्रकार कोई द्रव्य–मधुररस, तीक्ष्ण और उष्ण हो तो इसमे तीक्ष्णगुणके कारण मधुर रसका उपलेपादि कार्य नहीं होता। इसी प्रकार विपाकका कार्य भी गुणान्तर उत्पन्न करता है। इसी प्रकार हरीतकी आदि द्रव्यके स्वरूप कहनेमें–गुरुत्व आदिकी प्रधानता होनेसे गुरु-लघु-आदिका व्यवहार किया जाता है। इसलिये उत्कृष्ट शक्तिका नाम वीर्य है। इसी युक्तिसे सब गुणोंको अतिक्रमण करनेवाले स्वभावको 'प्रभाव' शब्दसे कहते है। इसलिये रस आदिमे उत्कृष्ट गुणवाली शक्तिको ( कार्यकरनेकी शक्ति ) वीर्य कहते हैं। और जो इन सबका रस-वीर्य-विपाकका अतिक्रमण कर जाता है, वह प्रभाव है। रस-वीर्य-विपाक आदि अपनी अपनी क्रियाको करते हैं; तथापि गुरु–आदि आठ सज्ञाओसे विपरीत किसी और वीर्य नामसे या प्रभाव नामसे उनको नहीं कह सकते। अर्थात् उनकी कार्य

करनेकी सम्पूर्ण शक्तियोंका अन्तर्भाव गुरु-तीक्ष्ण आदि इन्ही आठ प्रकारके वीर्योंमे समावेश हो जाता है। इस प्रकार बहुत प्रकारका वीर्य माननेवालोके मतमे भी आठ प्रकारकाही वीर्य है ॥ १३ ॥

**अन्ये तु गुर्वादीनामग्नीषोमात्मकत्वादादानविसर्गविभागेन कालस्योष्णशीतात्मकं द्विविधमेवामनन्ति ॥ १४ ॥**

**एवं चाहुः—**

**नानात्मकमपि द्रव्यमग्नीषोमौ महाबलौ।**
**व्यक्ताव्यक्तं जगदिव नातिक्रामति जातुचित् ॥१५॥**

अन्य आचार्य वीर्यको दो प्रकारका मानते हैं-महाभूतोंके आग्नेय तथा सौम्य गुणवाला होनेसे, एवं कालके आदानकाल तथा विसर्गकालसे दो प्रकारका होनेके कारण गुरु आदि आठ प्रकारके वीर्यमेसे कोई महाभूतोके आग्नेय होनेसे उष्ण और कोई सौम्य होनेसे शीत होते है। इसलिये वीर्य उष्ण और शीत भेदसे दो प्रकारका है। सूर्यके आदान कालमे आग्नेय और विसर्गकालमे सौम्य होते हैं। जिस प्रकार कि नाना प्रकारके द्रव्यसमूह अति बलवान शक्तियुक्त होनेपरभी आग्नेय और सौम्यताका अतिक्रमण नहीं करसकते। अवश्य कोई आग्नेय और कोई सौम्य होगा इसी प्रकार सब द्रव्यभी आग्नेय या सौम्य इनमेसे कोई एक होगा। व्यक्त जगत्-वृक्ष-पर्वत आदि, अव्यक्त-काल-भूत आदि-इस प्रकारसे व्यक्त तथा अव्यक्त जगत् दो प्रकारका है (आदानं हि विसर्गाय सता वारिमुचामिव) ॥ १४ ॥ १५ ॥

**तत्रोष्णं दहनपचनस्वेदनविलयनाविलकफशमनानि करोति। शीतं ह्लादनस्तम्भनजीवनरक्तपित्तप्रसादनादीनि ॥ १६ ॥**

इनमे उष्ण वीर्य जलाना, पकाना, पसीनेका आना, पिघलना, वायु और कफका शमन करता है। शीतवीर्य हृदयकी प्रसन्नता, स्तम्भन, जीवन, रक्त और पित्तकी निर्मलता करता हैं। इस प्रकार वीर्य कहदिया ॥ १६ ॥

**विपाकस्तु प्रायः स्वादुः स्वादुलवणयोरम्लोऽम्लस्य कटुरितरेषां। रसैरसौ तुल्यफलः ॥ १७ ॥**

**विपाक** कहते हैं-विपाक तीन प्रकारका है। स्वादु, अम्ल और कटु। इनमे-मधुर और लवण द्रव्योंका मधुर विपाक, अम्लका अम्ल विपाक, शेष (कटु तिक्त और कषाय)का कटु विपाक होता है। जाठराग्निके सयोगके कारण द्रव्यमें परिवर्तन होनेसे रसका जो स्वरूपान्तर होता है-वह विपाक है। यह विपाक मधुर, अम्ल और कटु रसके समान फलवाला है। इसलिये मधुर विपाकके वही गुण हैं-जो मधुर रसके, अम्ल विपाकके गुण अम्ल रसके समान, और कटु विपाकके कटु रसके समान गुण हैं ॥ १७ ॥

**द्रव्यगुणविशेषेण चास्याल्पमध्यभूयस्त्वमुपलक्षयेत् ॥ १८ ॥**

इस विपाककी अल्पता, मध्यता और उत्कृष्टता द्रव्यके गुणकी विशेषतासे जाननी चाहिये। अर्थात् जहापर द्रव्यके रसोके अनुसार-मधुर, अम्ल और कटु विपाक हो, वहापर प्रधान रसके समानगुण होनेसे विपाकको उत्कृष्ट विपाक जानना चाहिये। यथा-मधुर रसका मधुर विपाक उत्कृष्ट, मध्यगुण होनेसे मध्य और स्वल्प होनेसे स्वल्प होता है। और जहापर रससे विपरीत विपाक है, (जैसे लवण, तिक्त और कषायका) वहापर रससे विपरीत गुणोंकी उत्कृष्टतासे विपाकभी उत्कृष्ट समझना चाहिये-अर्थात् विपरीत गुणोकी दृष्टिसे लवण रसका मधुर विपाक श्रेष्ठ है। इसी प्रकार मध्यत्व और अल्पत्व जानना चाहिये ॥ १८ ॥

**पराशरस्तु पठति—**

**पाकास्त्रयो रसानामम्लोऽम्लं पच्यते कटुः कटुकम्।**
**चत्वारोऽन्ये मधुरं संसृष्टरसास्तु संसृष्टम् ॥ १९ ॥**
**कटुतिक्तकषायाणां कटुको येषां विपाक इति पक्षः।**
**तेषां पित्तविघाते तिक्तकषायौ कथं भवतः ॥ २० ॥**

पराशर मुनि विपाकको अन्य प्रकारसे पढ़ते हैं—रसोका विपाक तीन प्रकारका है। यथा-अम्ल रसका अम्ल, कटु रसका कटु, शेष चार रसोका-मधुर, लवण, कषाय और तिक्तका मधुर विपाक है। मिश्रित रस-मिश्रित विपाकवाले होवे हैं। यदि कटु, तिक्त और कषाय रसका विपाक कटु हो तो तिक्त और कषाय रस किस किस प्रकारसे पित्तनाशक हो सकते हैं-मेरे मतमे तो इनका (तिक्त और कषायका) मधुर विपाक होनेसे पित्तनाशक होना सम्भव है, तुम्हारे मतमे यह सम्भव नही।

इसके लिये कहते हैं कि पित्तका नाश करना रसका स्वरूप है। जहापर कटु विपाक थोड़ा होता है, वहांपर कटु अपना कार्य नही करता-इसीलिये तिक्त रसवाला एवं कटु विपाकवाला नीम पित्तका नाश करता है। और जहापर कटुविपाककी अधिकता होती है, वहापर वह पित्तकारक होता है। जिस प्रकार छोटी कटेरी और बडी कटेरी दोनो तिक्तरस हैं, परन्तु कटु विपाककी अधिकता होनेसे पित्तकारकही हैं। इसी प्रकार कषायभी समझना चाहिये। इसलिये पित्तको कम करनेका काम रसका विपाकका नहीं। क्योकि तिक्तरस और कषाय रसवाले द्रव्यमें इनके रस और वीर्यके स्वाभाविक बलसे विपाक तिरस्कृत हो जाता है। इसलिये तिक्त और कषाय पित्तहर हैं ॥ १९ ॥ २० ॥

**तत्र यन्मधुरं रसविपाकयोः शीतवीर्यं च द्रव्यं यच्चाम्लं तयोरुष्णवीर्यं च यद्वा कटुकं तेषां यथास्वं रसादिभ्यः प्रायो गुणान् दोषकोपशमनत्वं च विद्यात्। तद्यथा—क्षीरमदिरामरिचादीनां रसादिसङ्करेण त्वन्यथात्वम् ॥ २१ ॥**

जो द्रव्य रस और विपाक दोनोमे मधुर वह वीर्यमें शीत;

१ जाठरेणाग्निना योगाद् यदुदेति रसान्तरम्। रसाना परिणामान्ते स विपाक इति स्मृत. ॥ अ. हृ. सू. ९.२०

जो द्रव्य रस और विपाकमें अम्ल वह उष्णवीर्य, इसी प्रकार जो द्रव्य रस एवं विपाक दोनोंमे कटु वहभी वीर्यमें उष्ण होता है। इन तीनो विपाकवाले द्रव्योंमे अपने अपने रसके गुणोकी अधिकतासे दोषोंका प्रकोप या दोषोका शमन होता है। जिस प्रकार कि-दूध मधुर रस, मधुर विपाक एव शीतवीर्य होनेसे श्लेष्मप्रकोपक तथा पित्तवातशामक होता है। जिस प्रकार मदिरा-अम्ल रस, अम्ल विपाक एव उष्ण वीर्य होनेसे वातका शमन तथा कफ और पित्तकी प्रकोपक है। मरिच-कटुरस, कटुविपाक एव उष्णवीर्य होनेसे कटुरसकी भान्ति कफको शान्त करती हैं, और वात-पित्तको प्रकुपित करती है ॥ २१ ॥

**यथा मधु मधुरं श्लेष्माणं शमयति कटुपाकतया सकषायत्वाद्रौक्ष्याच्च वातं जनयति शीतवीर्यत्वाच्च। तथा यवोऽपि। आनूपौदकपिशितं शीतमपि पित्तं करोत्युष्णवीर्यत्वात्, तथा तैलं कटुविपाकतया च विपाकत एव बद्धविण्मूत्रम्; अम्लं काञ्जिकं कफं जयति रूक्षोष्णत्वात्। कपित्थं तु रौक्ष्यात् पित्तं च शीतवीर्यत्वात्। आमलकं पित्तं शीतवीर्यत्वात् स्वादुपाकतया च कफं रौक्ष्याल्लाघवाच्च शैत्यरौक्ष्यलाघवैस्तु न वातम्। लवणं सैन्धवं स्वादुपाकतया पित्तं जयति लाघवात्कफं जयति। कटुकाऽपि शुण्ठी स्नेहौष्ण्यस्वादुपाकैर्वातं क्षपयति पिप्पली च। लशुनोऽपि स्नेहौष्ण्यगौरवैः। पलाण्डुश्च। स तु स्नेहगौरवाभ्यां जनयति श्लेष्माणं वृद्धं च मूलकं स्वादुपाकतया। तिक्तानि व्याघ्रीविशल्याऽर्कागुरूण्युष्णवीर्यत्वात् पित्तं जनयन्ति। कषायतिक्तं महत्पञ्चमूलं वातं जयति न तु पित्तमुष्णवीर्यत्वात्। कषायश्च कुलत्थोऽम्लपाकतया च। इत्येतन्निदर्शनमात्रमुक्तम् ॥ २२ ॥**

रसादिके मिश्रण होनेपर विजातीय द्रव्यके मिलनेपर कभी रसकी अधिकता कभी वीर्यकी अधिकतासे, कभी-विपाककी अधिकतासे कार्य करते हैं। यथा-मधु मधुर रस होनेपरभी जो कफको शान्त करता है, इसमे इसका कटु विपाकही कारण है; कषाय रस रूक्ष और शीतवीर्य होनेके कारण वायुको करता है। इसी प्रकार जौ भी शीतवीर्य, कषाय रस तथा रूक्ष होनेसे वायुको करता है। आनूप और औदकमास उष्णवीर्य होनेसे-शीत होनेपरभी पित्तकारक है। तैल-विपाकमें कटु होनेसे इसी कटु विपाकके कारण मल-मूत्रको रोकनेवाला है। काजी-अम्ल होनेपरभी जो कफ शान्त करती है, उसमे रूक्षता एवं उष्णत्वही कारण है। कैथ-रूक्ष होनेपरभी जो पित्तको शान्त करता है, इसमे इसका शीतवीर्यही कारण है। आवला शीतवीर्य और विपाकमे मधुर होनेसे पित्तको, रूक्ष और लघु होनेसे कफको शान्त करता है, परन्तु शीतल, रूक्ष तथा लघु होनेसे वायुको नहीं जीतता। सैन्धव, लवण मधुरविपाक होनेसे पित्तको और लघु होनेसे कफको जीतता है। सोठ और पिप्पली कटु रस होनेपरभी स्निग्ध, उष्ण और विपाकमें मधुर होनेके कारण वातका नाश करती है। लहसुन और प्याज-स्निग्धता, उष्णिमा और गौरवतासे वायुका नाश करते हैं। यही लशुन स्नेहगौरवतासे कफको उत्पन्न करता है। पकी हुई मूली मधुर विपाक होनेसे कफकारक है। छोटी कटेरी, लागली, आक और अगरु स्निग्ध एवं तिक्त होनेपरभी जो पित्तको उत्पन्न करते हैं, इसमे इनका उष्ण वीर्यही कारण है। बिल्वादि महापञ्चमूल कषाय-तिक्त होनेपरभी वायुको शान्त करता है, परन्तु पित्तको शान्त नही करता, इसमे इसका उष्ण वीर्यही कारण है। कुलत्थ कषाय रस और विपाकमे अम्ल होनेपरभी वायुका शमन करते है। परन्तु पित्तको शान्त जो नही करते, इसमे इसका उष्ण वीर्यही कारण है ॥ २२ ॥

**तस्मात्—**

**किञ्चिद्रसेन कुरुते कर्म वीर्येण चापरम्।**
**द्रव्यं गुणेन पाकेन प्रभावेणैव किञ्चन ॥ २३ ॥**

इसलिये कोई द्रव्य कोई कार्य रससे ( जैसे मधु रक्तपित्तशामक ), कोई द्रव्य कोई काम वीर्यसे, कोई द्रव्य-कोई काम लघु आदि गुणसे, कोई द्रव्य कोई काम विपाकसे और कोई द्रव्य-कोई कार्य अपने प्रभावसे करता है ( यथा-विष ) ॥ २३ ॥

**यद्यद्द्रव्ये रसादीनां बलवत्वेन वर्तते।**
**अभिभूयेतरांस्तत्तत्कारणत्वं प्रपद्यते ॥ २४ ॥**
**विरुद्धगुणसंयोगे भूयसाऽल्पं हि जीयते।**

द्रव्यमे रस-वीर्य-विपाक-प्रभाव की बलोको गणना होनेसे-जो बलवान होता है, वह शेषोको पराजित करके अपना कार्य करता है। क्योकि विरोधि गुणोके सयोगमें जो प्रभावशाली-अधिक गुण होता है, वह-थोड़े गुणवालेको परास्त करदेता है।

**वक्तव्य**—विरोध दो प्रकारका है। एक स्वरूपसे और दूसरा कार्यसे। स्वरूपका विरोध-गुरु और लघुका, शीत और उष्णका विरोध, कार्य विरोध-यथा-गुरु और रूक्षका, उष्ण एवं स्निग्धका विरोध। क्योकि गुरु श्लेष्माको बढानेवाला और रूक्ष कार्यविरोधि होनेसे श्लेष्माका नाश करता है। इसी प्रकार स्निग्ध कफकारक और उष्ण कफनाशक है। एक द्रव्यमे परस्पर विरोधि गुण रहते हैं-चूंकि द्रव्य पाचभौतिक है ॥ २४ ॥—

**रसं विपाकस्तौ वीर्यं प्रभावस्तान्यपोहति ॥ २५ ॥**
**बलसाम्ये रसादीनामिति नैसर्गिकं बलम्।**

बलकी समानता होनेपर-रसको विपाक पराजितकर देता है, रस और विपाक दोनोको वीर्य पराजित करता है। रस-वीर्य और विपाकको प्रभाव तिरस्कृत कर देता है। रसादिकी बल समानता होनेपर-यह उनका स्वाभाविक बल है ॥ २५ ॥—

**विरुद्धा अपि चान्योन्यं रसाद्याः कार्यसाधने ॥२६॥**
**नावश्यं स्युर्विघाताय गुणदोषा मिथो यथा।**

रस-वीर्य आदि परस्पर विरोधि ( बलदृष्टिसे उत्कर्ष-अपकर्ष रूपसे ) होते हुए भी कार्य करनेमें-किसी प्रकारकी एक दूसरेके

बीचमें रुकावट नहीं पैदा करते। जिस प्रकार कि सत्त्व–रज और तम ये तीनो गुण परस्पर विरोधि होनेपरभी पुरुषरूपी कार्यके बनानेमें एक दूसरेके बाधक नही होते। इसी प्रकार वात पित्त-कफ ये दोषभी परस्परविरोधि होनेपरभी रोगादिकी उत्पत्तिमे परस्परविरोधि नहीं बनते ॥ २६ ॥—

**रसवीर्यप्रभृतयो भूतोत्कर्षापकर्षतः ॥ २७ ॥**
**एकरूपा विरूपा वा द्रव्यं समधिशेरते ।**
**माधुर्यशैत्यपैच्छिल्यस्नेहगौरवमन्दताः ॥ २८ ॥**
**सहवृत्त्या ि ाः क्षीरे न त्वानूपौदकामिषे ।**
**गुणा द्रव्येषु ये चोक्तास्त एव तनुदोषयोः ॥ २९ ॥**
**स्थितिवृद्धिक्षयास्तस्मात्तेषां हि द्रव्यहेतुकाः ।**

द्रव्यमे रस-वीर्य-विपाक आदिकी समानता या विषमताका कारण–पृथ्वी आदि भूतोको उत्कर्ष या अपकर्षही है। इसी उत्कर्ष या अपकर्षके कारण द्रव्यमें समानता–या विरूपता आती है। जिस प्रकार कि-मधुरता, शीतलता, पिच्छलता, स्निग्धता, गुरुता और मन्दता ये गुण दूधमें–समान रूपमे स्थित हैं–उसी प्रकार आनूप मास और औदक मासमें स्थित नही हैं, इसलिये आनूप मास या औदक मास दूधके समान गुणकारी नहीं। द्रव्यके जो गुण कहे हैं–वेही गुण शरीर और दोषोकेभी हैं। इसीलिये द्रव्यके कारणसेही शरीर और दोषोकी स्थिति, वृद्धि या क्षीणता होती है। [ चूंकि समानसे वृद्धि और विपरीतसे क्षीणता होती है ] ॥ २७–२९ ॥—

**रसं विद्यान्निपातेन तेनाधिवसनेन च ॥ ३० ॥**
**वीर्यं विपाकं द्रव्याणां कर्मणः परिनिष्ठया ।**

जिव्हाके साथ स्पर्शमात्र होनेसेही द्रव्यके रसकी प्रतीति[1] हो जाती है। द्रव्यके वीर्यकी प्रतीति दो प्रकारसे होती है, एक जिव्हाके साथ स्पर्श होनेपर–शीत या उष्ण की प्रतीति, दूसरी प्रतीति–शरीरके अन्दर कुछ देरतक रहनेके उपरान्त–शरीरमें मृदुता, आदि उत्पन्न होनेसे वीर्य ज्ञात होता है। द्रव्यका विपाक–इस द्रव्यके किये हुए कार्यकी निष्पत्तिसे-अर्थात् शरीरमें वृद्धि या क्षय देखकर विपाकका ज्ञान होता है ॥ ३० ॥–

**मधुरस्कन्धनिर्दिष्टघृततैलगुडादिषु ॥ ३१ ॥**
**गुणाः स्वाद्वादिभेदेन रसषट्कं न युज्यते ।**
**अस्तु भेदादसंख्यत्वमैक्यं वा स्वादुलक्षणात् ॥३२॥**
**भूतोत्कर्षापकर्षेण भेदो योऽल्पेन कल्प्यते ।**
**संकीर्णत्वात्फले चासौ तुल्यत्वान्न विवक्ष्यते ॥३३॥**
**गुर्वादीनां विशेषेऽपि स्वजातेरनतिक्रमात् ।**
**संख्याभेदो यथा नास्ति रसानामपि स क्रमः ॥३४॥**
**दृष्टं मुखोपलेपादि यत्सर्वेषु घृतादिषु ।**
**न च तद्दाडिमाद्येषु षडेवातो रसाः स्मृताः ॥ ३५ ॥**
**आनन्त्यैकत्वयोश्च स्यान्न विचित्रार्थतन्त्रणम् ।**

रसोकी छै संख्या करना ठीक नहीं–ये तो अनन्त हैं। केवल एकरसत्व या अनेकरसत्व यह विभाग ठीक है–क्योंकि मधुर-स्कन्धमे जो घी-तैल-गुड-द्राक्षा-शर्करा-मधु मुलहठी आदि तुमने कही हैं–उनमें गुण तथा आस्वाद आदिमे भेद है, इसलिये रस छै ही हैं–यह कहना ठीक नही। इसलिये भेदके कारण रसोकी संख्या असंख्येय माननी चाहिये। अथवा यदि एकत्व मानना है–तो जिव्हाद्वारा आस्वादन मात्रकोही कारण मानन ठीक है।

इसके लिये कहते हैं कि पृथिवी आदि महाभूतो के उत्कर्ष और अपकर्षके कारण जो थोडासा भेद दिखाई देता है वह संकीर्ण (मिश्रित) होनेसे नहीं कहा जाता, क्योंकि फलमें समान होनेसे इसे पृथक् नही कहते। प्रत्येक द्रव्यमे गुरु आदि की जो भिन्नता दीखती है, वह भिन्नता अपनी गुरुत्व जातिको नही छोडती अर्थात् गुरु-गुरु ही है–और लघु लघुही है–वे जाति नही बदलते। इसलिये यद्यपि मधुर स्कन्धमे पढे हुए द्रव्योमे स्वादकी विलक्षणता है, तथापि जाति सामान्य होनेसे वे एक ( मधुर )-ही हैं। चूंकि मुखका भरना, उपलेप, आल्हाद आदि गुण जिस प्रकार घी आदि मधुर द्रव्योमे हैं, वैसे दाडिम सैन्धव आदिमे नहीं है। इन छै रसोको छोड़कर अन्य रस ( जाति ) नही बनती। इसलिये छै ही रस हैं। इसलिये अव्यक्तताके कारण अनन्त होनेसे तथा एकत्वसे अन्य स्वरूप कल्पना करना ठीक नहीं ॥ ३१–३५ ॥–

**गुर्वाद्या वीर्यमुच्यन्ते शक्तिमन्तोऽन्यथा गुणाः ३६**
**परसामर्थ्यहीनत्वाद्गुणा एवेतरे गुणाः ।**
**यथारसं जगुः पाकाः षट्केचित्तदसाम्प्रतम् ॥ ३७ ॥**
**यत्स्वादुर्व्रीहिरम्लत्वं न चाम्लमपि दाडिमम् ।**
**याति तैलं च कटुतां कटुकाऽपि न पिप्पली ॥३८॥**
**यथारसत्वे पाकानां न स्यादेवं विपर्ययः ।**
**यस्माद्दृष्टो यवः स्वादुर्गुरुरप्यनिलप्रदः ॥ ३९ ॥**
**दीपनं शीतमप्याज्यं वसोष्णाप्यग्निसादिनी ।**
**कटुपाकोऽपि पित्तघ्नो मुद्गो माषस्तु पित्तलः ॥४०॥**
**स्वादुपाकोऽपि चलकृत्स्निग्धोष्णं गुरु फाणितम् ।**
**रसः स्वादुर्यथा चैतत्तथाऽन्येष्वपि दृश्यते ॥ ४१ ॥**
**वातलं कफपित्तघ्नमम्लमप्याक्षकीफलम् ।**
**कुरुते दधि गुर्वेव वह्निं पालेवतं तु न ॥ ४२ ॥**
**कपित्थं दाडिमं चाम्लं ग्राहि नामलकीफलम् ।**
**कषाया ग्राहिणी शीता धातकी न हरीतकी ॥ ४३ ॥**
**अप्रधानाः पृथक् तस्माद्रसाद्याः संस्कृतास्तु ते ।**

**उपसंहार**—गुरु आदि आठ जब उत्कृष्ट शक्तिके कारण द्रव्यमे रहते हैं, तब इनको वीर्य शब्दसे कहा जाता है। और जब उत्कृष्ट शक्तिसे नहीं रहते तब सामान्य गुण कहे जाते हैं। इन गुरु आदि आठ गुणोसे अतिरिक्त जो बारह गुण हैं; वे सदा उत्कृष्ट शक्तिसे रहित रहनेसे सामान्य गुणसेही कहे जाते

[1] रसकी प्रतीति कई स्थानोंपर कार्यसे भी जानी जाती है–यथा-स्वर्णका मधुर, चादीका अम्ल रस आदि अनुवादककी लिखी 'हमारे भोजनकी समस्या' पुस्तक देखे।

हैं। वे कभी वीर्य शब्दसे नही कहे जाते। ( अन्न और औषधमे यही भेद है कि अन्न रसप्रधान है, और औषध वीर्यप्रधान है )।

कई आचार्य प्रत्येक रसके अनुसार छै प्रकारका विपाक मानते हैं, यह ठीक नहीं है। क्योंकि यदि मधुर रसका मधुर विपाक हो तो, मधुर व्रीहिका अम्ल विपाक किस प्रकार? खट्टे अनारका मधुर विपाक कैसे? तिलका कटु विपाक किस प्रकार? कटु पिप्पलीका कटु विपाक क्यो नही होता? रसके अनुसार विपाक होनेसे यह विपरीतता नही होनी चाहिये। विपरीतता देखी जाती है, इसलिये प्रत्येक रसके अनुसार विपाक नही होता। जौ मधुर एव गुरु होनेपरभी वायु करनेवाला है, शीतल घृतभी अग्निदीपक है, वसा उष्ण होनेपरभी अग्निको मन्द करनेवाली है। मूग विपाकमें कटु होनेपरभी पित्तनाशक है, परन्तु उड़द मधुर विपाक होनेपरभी पित्तकारक है। फाणित (राव), स्निग्ध उष्ण, गुरु होनेपरभी वायुकारक है। जिस प्रकार मधुर रसमे विपरीतता है, इसी प्रकार अन्य रसोमेभी विपरीतता है—इसलिये रस आदि अप्रधान हैं। द्रव्यही श्रेष्ठ है। आक्षकी फल ( बहेड़ा ) अम्ल होनेपरभी वातकारक, कफ-पित्तनाशक है। दही गुरु होनेपरभी अग्निवर्धक है, परन्तु पारावत गुरु होनेपरभी अग्निवर्धक नही। कैथ और दाडमी अम्ल होनेपरभी सग्राही हैं परन्तु इमली फल खट्टा होनेपरभी सग्राही नही। वायका फूल—कषाय और शीतल होनेसे ग्राही है, परन्तु हरड शीतल और कषाय रस होनेसेभी सग्राही नहीं ( विरेचक है )। इसलिये द्रव्यसे अलग आश्रित मधुर रसादि अप्रधान हैं। ये रस, वीर्य विपाक और प्रभाव द्रव्यमेही आश्रित हैं। इसलिये सबसे श्रेष्ठ द्रव्य हैं। ये रसादि परतन्त्र हैं ॥ ३६–४३ ॥–

**प्रभावस्तु यतो द्रव्ये द्रव्यं श्रेष्ठमतो मतम् ॥ ४४ ॥**
**रसादिसाम्ये यत्कर्म विशिष्टं तत्प्रभावजम् ।**
**दन्ती रसाद्यैस्तुल्याऽपि चित्रकस्य विरेचनी ॥ ४५॥**
**मधुकस्य च मृद्वीका घृतं क्षीरस्य दीपनम् ।**
**कटुपाकरसस्निग्धगुरुत्वैः कफवातजित् ॥ ४६ ॥**
**लशुनो वातकफकृन्न तु तैरेव यद्गुणैः ।**
**मिथोविरुद्धान्वातादीन्लोहिताद्या जयन्ति यत् ॥४७॥**
**कुर्वन्ति यवकाद्याश्च तत्प्रभावविजृम्भितम् ।**
**शिरीषादि विषादिघ्नं स्वप्नाद्यं तद्विवृद्धये ॥ ४८ ॥**
**मणिमन्त्रौषधीनां च यत्कर्म विविधात्मकम् ।**
**शल्याकर्षणपुंजन्मरक्षायुर्धीवशादिकम् ॥ ४९ ॥**
**दर्शनाद्यैरपि विषं यन्नियच्छति चागदः ।**
**विरेचयति यद्वृष्यमाशु शुक्रं करोति वा ॥ ५० ॥**
**ऊर्ध्वाधोभागिकं यच्च द्रव्यं यद्वमनादिकम् ।**
**मात्रादि प्राप्य तत्तच्च यत्प्रपञ्चेन वर्णितम् ।**
**तच्च प्रभावजं सर्वमतोऽचिन्त्यः स उच्यते ॥ ५१ ॥**

—रस, वीर्य, विपाकके समान होनेपरभी जहा कार्यमें भिन्नता मिलती है, वह भिन्नता प्रभावसे है। प्रभाव सबका अतिक्रमण करनेवाली द्रव्यशक्ति है। प्रभावके उदाहरण—

दन्ती, रस–वीर्य–विपाकमें–चित्रकके समान होनेपरभी विरेचक है, चित्रक नही। मुलहठी और द्राक्षा रसादिमे समान होनेपरभी द्राक्षा विरेचक है, मुलहठी नही। घी और दूध रसादिमे समान होनेपरभी घी अग्निदीपक है और दूध अग्निदीपक नहीं। लहसुन कटुविपाक, कटुरस ( वातकारक होना चाहिये ), स्निग्ध और गुरु ( कफकारक होना चाहिये था ) होनेपरभी कफवातको शान्त करता है, और अपने गुणोके अनुसार वातकफको नही करता इसमे प्रभावही कारण है। रक्तशाली ( लाल चावल ) आदि परस्पर विरोधि वात-पित्त-कफ दोषोको जो शान्त करते है इसमें प्रभावही कारण है। यवक आदि जो परस्पर विरोधि वात-पित्त-कफको बढाते हैं, इसमेंभी प्रभाव कारण है। शिरीष आदि जो विषको नष्ट करते हैं और नीद लेना–बादल आदि जो विषको बढाते हैं, यहभी प्रभावकाही कारण है। मणि-मन्त्र औषधि आदिके जो नाना प्रकारके कार्य देखनेमें आते हैं, वेभी प्रभावजन्यही हैं। शल्यका बाहर निकालना, पुरुषसतानका जन्म, लडाईमे रक्षा, वशीकरण आदि, तथा अगदके दर्शन ( श्रवण ) आदिसे विषका नष्ट होना, यह सब प्रभावकेही कारणसे होता है। वृष्य द्रव्य जो शुक्रको शीघ्र बाहर निकालता है, द्रव्य जो वमन, विरेचन या शमनादि कार्य करते हैं, वह सब प्रभावजन्य है। मात्रादिके प्रकरणमें जिसको विस्तारसे कहा है वह सब कार्य प्रभावजन्य ही है, इसीसे सब प्रभाव 'अचिन्त्य'–विचारणीय वस्तुसे बाहर कहा जाता है ॥ ४४–५१ ॥

**रसेन वीर्येण गुणैश्च कर्म**
**द्रव्यं विपाकेन च यद्विदध्यात् ।**
**सद्योऽन्यथा तत्कुरुते प्रभावा-**
**द्धेतोरतस्तत्र न गोचरोऽस्ति ॥ ५२ ॥**

**इति द्रव्यादिविज्ञानीयो नाम सप्तदशोऽध्यायः १७**

द्रव्य रससे, वीर्यसे, गुणोसे, विपाकसे जो कर्म करते हैं, वह प्रभावके कारण तुरन्तही विपरीत हो जाता है। इस विपरीततामें ( प्रभावके विषयमे ) कोई कारण दृष्टिगोचर नहीं होता। यह अचिन्त्य है ॥ ५२ ॥

यह द्रव्यादिविज्ञानीयनामक सत्तरहवॉ अध्याय समाप्त हुआ।

---

## अष्टादशोऽध्यायः ।

**अथातो रसभेदीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे रसभेदीय अध्यायकी व्याख्या करेंगे, जैसा कि आत्रेयादि महर्षियोने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**रसः खल्वाप्यः प्रागव्यक्तश्च । स षड्ऋतुकत्वात्कालस्य महाभूतगुणानामूनातिरेकविशेषेण संसृष्टो विषमं विदग्धः षोढा पृथग्विपरिणमते मधुरादिभेदेन ॥ ३ ॥**

जिव्हा इन्द्रियसे जो रस ग्रहण होता है, वह रस जल नामक महाभूतसे उत्पन्न होता है । यह रस महाभूतोंमे पहुचनेसे पूर्व अव्यक्त रूपमे होता है-अर्थात् महाभूतोंमे पहुंच करही व्यक्त होता है। काल ( सवत्सर )के छै ऋतुवोवाला होनेके कारण महाभूतोकी कमी और अधिकता मिलनेके कारण, तथा गुणोंकी विषमतासे, विदग्ध ( परिवर्तित ) होकर एकही रस मधुरादि भेदसे छै प्रकारका बन जाता है ।

**वक्तव्य**—जिस प्रकार सम्वत्सरके छ विभाग ( ऋतुवे ) हैं-उसी प्रकार रसकेभी छै विभाग हैं । सम्वत्सरके विभागानुसार शिशिरमें-वायु और आकाश इन भूतोकी अधिकतासे तिक्तरस, वसन्तमे वायु और पृथिवीसे कषाय रस, ग्रीष्ममे-अग्नि और वायुसे कटु, वर्षामे-अग्नि और पृथिवीसे अम्लता, शरदृतुमें-अग्नि और जलसे लवण रस, हेमन्तमे-पृथिवी और उदकसे मधुर रस रहता है । यह प्रधानतासे अधिकता बताई है-शेष महाभूतभी रसोत्पत्तिमे सहायक होते हैं ॥ ३ ॥

**तत्र भूजलयोर्बाहुल्यान्मधुरो रसः । भूतेजसोरम्लः । जलतेजसोर्लवणः । वाय्वाकाशयोस्तिक्तः । वायुतेजसोः कटुकः । वायूर्व्योः कषायः ॥ ४ ॥**

पृथिवी और जलकी अधिकतासे मधुर रस, पृथिवी और अग्निकी अधिकतासे अम्ल रस, जल और अग्निकी अधिकतासे लवण रस, वायु और आकाशकी अधिकतासे तिक्त रस, वायु और अग्निकी अधिकतासे कटु रस, वायु और पृथिवीकी अधिकतासे कषाय रस होता है ॥ ४ ॥

**तेषां स्वादुरास्वाद्यमानो मुखमुपलिम्पतीन्द्रियाणि प्रसादयति देहं प्रह्लादयति षट्पदपिपीलिकानामिष्टतमः । अम्लस्तु जिह्वामुद्वेजयत्युरःकण्ठं विदहति मुखं स्रावयत्यक्षिभ्रुवं सङ्कोचयति दर्शनाद्धर्षयति रोमाणि च । लवणो मुखं विष्यन्दयति कण्ठकपोलं विदहत्यन्नं प्ररोचयति । तिक्तो विशदयति वदनं विशोधयति कण्ठं प्रतिहन्ति रसम् । कटुको भृशमुद्वेजयति जिह्वाग्रं चिमिचिमायति कण्ठकपोलं स्रावयति मुखाक्षिनासिकं विदहति देहम् । कषायस्तु जडयति जिह्वां बध्नाति कण्ठं पीडयति हृदयम् ॥ ५ ॥**

इन छै रसोमे **मधुर रस** खानेपर मुखमे लिसड जाता है ( लिपट जाता है ), इन्द्रियोको प्रसन्न करता है, शरीरमे आनन्द उत्पन्न करता है, मकोडे और कीडियोंकोभी प्रिय होता है । **अम्ल रस**-जिव्हाको उत्तेजित करता है, छाती और गलेको जलाता है, मुखसे पानी बहाता है, आख और भ्रुवोको सकुचित बनाता है, दर्शनमात्रसे रोमको उत्तेजित कर देता है। **लवण रस**-मुखसे स्राव बहाता है, कण्ठ और कपोलको जलाता है, अन्नमे रुचि करता है । **तिक्त रस**-मुखको विशद (पिच्छलता-लिस-लिमापन-हटाता है) करता है, कण्ठको साफ करता है, जीभकी अन्य रसको ग्रहण करनेकी शक्तिको नष्ट करता है । **कटु रस**-खानेपर जिव्हाके अग्रभागमे उद्वेग उत्पन्न करता है । कण्ठ और कपोल चिमचिमाहट करता है, ( जैसे लाल मिर्च ) । मुख, नासिका और आखमे पानी बहाता है, शरीरमे दाह उत्पन्न करता है । **कषाय रस**-जिव्हाको जड कर देता है, गलेको बन्द कर देता है और हृदयको दबाता है ( श्वास आदि ठीक प्रकारसे नहीं आते ) ॥ ५ ॥

**तत्र मधुरो रसो जन्मप्रभृति सात्म्यात्सर्वधातुविवर्धन आयुष्यो बालवृद्धक्षतक्षीणबलवर्णेन्द्रियत्वक्केशकण्ठहितः प्रीणनो बृंहणो जीवनस्तर्पणः स्थैर्यसन्धानस्तन्यकरो वातपित्तविषदाहमूर्च्छातृष्णाप्रशमनः स्निग्धः शीतो मृदुर्गुरुश्च ॥ ६ ॥**

**एवंगुणोऽपि स सदाऽत्युपयुज्यमानः**
**स्थौल्याग्निसादगुरुताऽलसकातिनिद्राः ।**
**श्वासप्रमेहगलरोगविसंज्ञताऽऽस्य-**
**माधुर्यलोचनगदार्बुदगण्डमालाः ॥ ७ ॥**
**छर्द्युदर्दमूर्धरुक्कासपीनसक्रिमीन् ।**
**[illegible]नानि चावहेत् ॥ ८ ॥**

इनमे **मधुर रस**—जन्मके प्रारम्भसे शरीरके सात्म्य होनेके कारण शरीरके सब धातुवोको बढानेवाला, आयुवर्धक, बालक, वृद्ध, क्षत-क्षीणके लिये हितकारी, बल, वर्ण, इन्द्रिय, त्वचा, केश और कण्ठके लिये उपयोगी, प्रीणन ( तुष्टिकारक ), बृंहण ( पुष्टिकारक ), जीवन (ओजके लिये उपयोगी), तर्पण ( बलकारक ), स्थिरता एवं सन्धानकारक, दूधको बढानेवाला, वात-पित्त-विष-दाह-मूर्च्छा और तृष्णाको शान्त करनेवाला, स्निग्ध, शीत, मृदु और गुरु है । इन गुणोवाला होनेपरभी मधुर रस जब अतिमात्रामे सदा सेवन किया जाता है, तो स्थूलता, अग्निमान्द्य, गुरुता, अलसक, अति निद्रा, श्वास, प्रमेह, गलरोग, मूर्च्छा, मुखकी मधुरता, नेत्ररोग, अर्बुद, गण्डमाला, छर्दि, उदर्द, शिरोवेदना, कास, पीनस, कृमि, श्लीपद, ज्वर, उदर और ष्ठीवन ( मुखसे थूक आना ) रोग उत्पन्न करता है। जब अतिमात्रासे रहित मात्रामे सेवन किया जाता है, तो सुखकर होता है ॥ ६-८ ॥

**अम्लोऽनिलनिबर्हणोऽनुलोमनः कोष्ठविदाही रक्तपित्तकृदुष्णवीर्यः शीतस्पर्शो बोधयतीन्द्रियाणि रोचनः पाचनो दीपनो बृंहणस्तर्पणः प्रीणनः क्लेदनो व्यवायी लघुः स्निग्धो हृद्यश्च ॥ ९ ॥**

**जनयति शिथिलत्वं सेवितः सोऽति देहे**
**क[illegible]तारुग्विघातान् ।**
**क्षतविहितविसर्पं रक्तपित्तं पिपासां**
**श्वयथुमपि कृशानां तै त्वाक्क्रमं च ॥ १० ॥**

**अम्ल रस**—वायुको शान्त करनेवाला, वायुका अनुलोमक, कोष्ठमे विदाह करनेवाला, रक्त-पित्तकारक, उष्णवीर्य, स्पर्शमे शीतल, इन्द्रियोको सचेत करता है। भोजनमे रुचि पैदा करनेवाला, भोजनको पचानेवाला, अग्निदीपक, बृंहण, तर्पण, प्रीणन, क्लेदन ( गलानेवाला ), व्यवायी, लघु, स्निग्ध और हृद्य है। यही अम्लरस अधिक मात्रामे सेवन करनेपर शरीरमे शिथिलता, कफका विलयन, कण्डू, पाण्डुता, अभिघात, चोटका फैलना, विसर्प, रक्तपित्त, प्यास, शोथ एव कृश व्यक्तियोमे तैजस होनेसे चक्कर उत्पन्न करता है ॥ ९ ॥ १० ॥

**लवणः स्तम्भबन्धसङ्घातविध्मापनः सर्वरसप्रत्यनीको दीपनो रोचनः पाचनः क्लेदनः शोषणः स्नेहनः स्वेदनो भेदनश्छेदनः सरो व्यवायी विकाषी हरति पवनं विष्यन्दयति कफं विशोधयति स्रोतांसि नातिगुरुः स्निग्धतीक्ष्णोष्णश्च ॥ ११ ॥**

**खलतिपलिततृष्णातापमूर्च्छाविसर्प-**
**श्वयथुकिटिभकोठाऽऽक्षेपरोधास्रपित्तम् ।**
**क्षतविषमदवृद्धिं वातरक्तं करोति**
**क्षपयति बलमोजः सोऽति वा सेवनेन ॥ १२ ॥**

**लवण रस**—स्तम्भ ( जडता ), बन्ध ( निबिडता-जुडना ), और सघात ( इकट्ठा हो जाना )—इनको नष्ट करता है, अन्य सब रसोका विरोधि ( सब रसोका नाश करनेवाला ), अग्निदीपक, रुचिकारक, पाचक, क्लेदक, सुखानेवाला, स्नेहन करनेवाला, पसीना लानेवाला, भेदक, छेद करनेवाला, सर ( विरेचक ), व्यवायी, विकासी ( सन्धिबन्धनोको ढीला करनेवाला ), वायुका नाशक, कफको गलानेवाला, स्रोतोका शोधक, बहुत भारी नही ( थोडा भारी ), स्निग्ध, तीक्ष्ण और उष्ण है। यही लवण रस अतिमात्रामे सेवन करनेसे-खलति ( बालोका झडना ), बालोका सफेद होना, तृष्णा, ताप, मूर्च्छा, विसर्प, शोथ, किटिभ, कोठ, आक्षेप, रक्तपित्त, क्षत, विष और मदको बढाता है, वातरक्त उत्पन्न करता है, बल और ओजका नाश करता है ॥११॥१२॥

**तिक्तः स्वयमरोचिष्णुररुचिविषकृमिमूर्च्छोत्क्लेदज्वरदाहतृट्कुष्ठकण्डूहरः क्लेदमेदोवसामज्जविण्मूत्रपित्तश्लेष्मोपशोषणो दीपनः पाचनो लेखनः स्तन्यकण्ठशोधनो मेध्यो नातिरूक्षः शीतो लघुश्च ॥१३॥**

**धातुबलक्षयमूर्च्छाग्लानिभ्रमवातरोगपरुषत्वम् ।**
**खरविशदरौक्ष्यभावैः सोऽतिसमासेवितः कुर्यात् ॥**

**तिक्त रस**—अपने आप अरुचिकारक होनेपरभी भोजनमें उत्पन्न अरुचिको, तथा विष, कृमि, मूर्च्छा, उत्क्लेद, ज्वर, दाह, प्यास, कुष्ठ और कण्डूको नष्ट करता है, क्लेद-मेद-वसा-मज्जा-मल-मूत्र-पित्त-कफको सुखाता है, दीपन, पाचन, लेखन, दूध, और कण्ठका शोधन करनेवाला, मेध्य, बहुत रूक्ष नहीं (थोडा रूक्ष), शीत और लघु है। यह रस अधिक मात्रामें सेवन करनेसे धातु-बलका क्षय, मूर्च्छा, ग्लानि, भ्रम, वातरोग, कर्कशता, खरता, विशदता और रूक्षता उत्पन्न करता है ॥ १३ ॥ १४ ॥

**कटुकोऽलसकश्वयथूदर्दस्थौल्याभिष्यन्दकृमिवक्त्ररोगविषकुष्ठकण्डूप्रशमनो व्रणावसादनः स्नेहक्लेदशोषणो रोचनः पाचनो दीपनो लेखनः शोधनः शोषयत्यन्नं स्फुटयतीन्द्रियाणि भिनत्ति शोणितसङ्घातं छिनत्ति बन्धान् विवृणोति स्रोतांसि क्षपयति श्लेष्माणं लघुरूक्षतीक्ष्णोष्णश्च ॥ १५ ॥**

**कुरुतेऽतिनिषेवितः स तृष्णा-**
**मदमूर्च्छादवमोहदेहसादान् ।**
**बलशुक्रगलोपशोषकम्प-**
**भ्रमतापग्लपनातिकर्शनानि ॥ १६ ॥**
**करचरणपार्श्वपृष्ठप्रभृतिष्वनिलस्य कोपमति तीव्रम् ।**
**सङ्कोचतोदभेदैर्वाय्वग्निगुणाधिकत्वेन ॥ १७ ॥**

**कटु रस**—अलसक, शोथ, उदर्द, स्थूलता, अभिष्यन्द, कृमि, मुखरोग, विष, कुष्ठ और कण्डु-विनाशक, व्रणका रोहण होनेमे रुकावट डालनेवाका, स्नेह-क्लेदको सुखानेवाला, रोचन, पाचन, दीपन, लेखन, शोधक, अन्नको सुखाता है, इन्द्रियोंको विकसित करता है, रक्तके संघातको तोडता है, बन्धोंको अलग करता है, स्रोतोंको खोलता हैं, कफको नाश करता है, लघु, रूक्ष, उष्ण और तीक्ष्ण है । इस रसके अति सेवनसे-तृष्णा, मद, मूर्च्छा, दाह, मोह, देहकी शिथिलता, बलकी कमी, शुक्रकी कमी, गलेमे शुष्कता, कम्प, भ्रम, ताप, ग्लानि, अतिकृशता, हाथ-पैर-पार्श्व-पीठ आदिमें वायुका प्रकोप, अत्यन्त सकोच, तोद, भेद तथा वायु एवं अग्निकी गुणोंकी अधिकतासे शरीरको पीड़ित करता है ॥ १५–१७ ॥

**कषायो [1] सपित्तं सरक्तं**
**निहन्त्याशु बध्नाति वर्चोऽतिरूक्षः ।**
**गुरुस्त्वक्सवर्णत्वकृत् क्लेदशोषी**
**हिमः प्रीणनो रोपणो लेखनश्च ॥ १८ ॥**
**अत्यभ्यासात्सोऽपि शुक्रोपरोधं**
**तृष्णाऽऽध्मानस्तम्भविष्टम्भकार्श्यम् ।**
**स्रोतोबन्धं वातविण्मूत्रसङ्गं**
**पक्षाघाताक्षेपकादींश्च कुर्यात् ॥ १९ ॥**

**कषाय रस**—कफ-पित्त और रक्तको नष्ट करता है, मलको शीघ्र बाधता है, अतिरुक्ष, गुरु, त्वचाको सवर्ण करनेवाला, क्लेदको सुखानेवाला, शीत, प्रीणन, रोपण और लेखन है। अधिक सेवन करनेपर शुक्रनाश, तृष्णा, आध्मान, स्तम्भ-विष्टम्भ ( पेटमें गड़गडाहट ), कृशता, स्रोतोकी रुकावट, वायु-मल-मूत्रका अवरोध, पक्षाघात और आक्षेप आदिको उत्पन्न करता है ॥ १८ ॥ १९ ॥

**अथ मधुरद्रव्यस्कन्धो घृतमधुतैलक्षीरमेदोमज्जेक्षुविकृतिद्राक्षाऽक्षोडखर्जूरमोचचोचपनससिश्चितिकापियालराजादनबदरीतालमस्तककाश्मर्य-**

१ अम्लरस स्पर्शमें शीतल है–इसीलिये सिरकेको पानीमें डाल कर उसका कपडा ज्वरमें तापको कम करनेके लिये सिरपर रखते है।

**मधूकपरूषकतामलकीवीराविदारीशतावरीतवक्षी-क्षीरर्षभीक्षीरशुक्लामधूलिकाऽऽत्मगुप्ताबलाऽति-बलाविश्वेदेवासहदेवीशालिपर्णीपृश्निपर्णीमहासहा-क्षुद्रसहर्द्धिवृद्धिश्रावणीमहाश्रावणीछत्राऽतिछत्र-र्ष्यप्रोक्तर्ष्यगन्धाऽश्वगन्धाश्वदंष्ट्रामृणालिकापुष्कर-बीजशृङ्गाटककसेरुकतककनकबिम्बीप्रपौण्डरीक-प्रभृतीनि जीवनीयो गणस्तृणपञ्चमूलं च ॥ २० ॥**

**मधुरस्कन्ध**—घी, मधु, तैल, दूध, मेद, मज्जा, इक्षु-विकृति, ( गन्नेके रससे बनी वस्तुवे ), द्राक्षा, अखरोट, खजुर, केला, चोच, पनस ( कटहल ), सिञ्चतिका ( सेव ), पियाल, खिरनी, लघु खजूरी, तालमस्तक, काश्मरी, महुवा, फालसा, भूई आवला, वीरा, विदारी, शतावरी, तुगाक्षीरी, जीवक, ऋषभक, क्षीरशुक्ला, मधूलिका, आत्मगुप्ता (कौंच), बला, अतिबला, विश्वदेवा, सहदेवा, शालपर्णी, पृश्नपर्णी, मुद्गपर्णी, माषपर्णी, महासहा, क्षुद्रसहा, ऋद्धि, वृद्धि, श्रावणी, महाश्रावणी, छत्रा, अतिछत्रा, ऋष्यप्रोक्ता, ऋष्यगन्धा, अश्वगन्धा, गोखरु, मृणालिका, पुष्करबीज, सिंघाडा, कसेरु, कतक, कनक ( स्वर्ण ), बिम्बी, प्रपौण्डरीक, आदि, जीवनीय और तृण पंचमूल—ये मधुर-स्कन्धकी औषधें हैं ॥ २० ॥

**अम्लद्रव्यस्कन्धो दाडिमामलकाम्राम्रातकको-शाम्रमातुलुङ्गवृक्षाम्लाम्लीकाम्लवेतसकुललकुच-पालेवतभव्यकरमर्दधन्वधन्वनकोलबदरैरावतक-पित्थदन्तशठप्राचीनामलकतिल करूप्यदधिम-स्तुतक्रधान्याम्लमद्यशुक्तप्रभृतीनि ॥ २१ ॥**

**अम्लस्कन्ध**—खट्टा अनार ( दाडिम ), आवला, आम्र, आम्रातक, कोशाम्र, विजौरा, वृक्षाम्ल, इमली, अम्लवेतस, लिकुच, पालेवत, भव्य ( कमरख ), करौंदा, धव, धन्वन, कोल, बेर, ऐरावत, कैथ, गलगल, प्राचीनामलक, तिल-कण्टक, चादी, दही, मस्तु, तक्र, धान्याम्ल, मद्य, शुक्त आदि अम्लद्रव्य है ॥ २१ ॥

**लवणद्रव्यस्कन्धः सैन्धवादीनि क्षारान्तानि त्रपु-सीसकप्रभृतीनि च ॥ २२ ॥**

**लवणस्कन्ध**—सैन्धवसे लेकर क्षारतक कहे हुए द्रव्य और त्रपु-सीसक आदि द्रव्य लवण द्रव्योका स्कन्ध है ॥२२॥

**तिक्तद्रव्यस्कन्धोऽगुरुतगरोशीरवालकचन्दन-न[illegible]लापामार्गहरिद्राद्वयमुस्तमूर्वा-मदनफलाजशृङ्गीत्रायमाणाकटुकाकिराततिक्तकक-रवीरविशालासुषव्यतिविषायवासकज्योतिष्मती-पाठाविकङ्कतार्ककाकमाचीवचावरणवत्सकवैज-यन्तीवेतससप्तपर्णसोमवल्कसुमनःकांस्यलोहप्रभृ-तीनि पटोलादिश्च शाकवर्गः ॥ २३ ॥**

**तिक्तद्रव्यस्कन्ध**—अगरु, तगर, उशीर, वालक, चन्दन, नलद, कृतमाल, नक्तमाल ( करज ), चिरचिटा, हलदी दारुहलदी, मुस्ता, मूर्वा, मदनफल, अजशृंगी, त्रायमाणा, कटुकी, चिरायता, करवीर, विशाला, सुषवी, अतिविषा, धमासा, ज्योति-ष्मती, पाठा, विकङ्कत, आक, काकमाची, वचा, वरणा, इन्द्रजौ, वैजयन्ती, वेतस ( वेत ), सप्तपर्ण, श्वेतखदिर ( विड्खदिर ), चमेली, कासी, लोह आदि और पटोलादि शाकवर्ग तिक्त द्रव्योका स्कन्ध है ॥ २३ ॥

**कटुकद्रव्यस्कन्धो मरिचहिङ्गुतेजोवतीहस्तिपि-प्पलीविडङ्गभल्लातकास्थिमूलकसर्षपलशुनपलाण्डु-करञ्जमनःशिलाऽऽलदेवदारुकुष्ठैलासुरसुरसचोर-कहरेणुकामूत्रपित्तप्रभृतीनि कुठेरादिश्च हरितवर्गः पञ्चकोलं च ॥ २४ ॥**

**कटुकद्रव्यस्कन्ध**—मरिच, हींग, तेजबल, गजपिप्पली, विडंग, भिलावा, मूली, सरसों, लहसुन, पलाण्डु, करज, मैन-सिल, हरताल, देवदारु, कुष्ठ, इलायची, सुरस, चोरक, हरेणु, मूत्र, पित्त आदि कुठेरादि हरितवर्ग और पंचकोल ये सब कटु स्कन्धके द्रव्य हैं ॥ २४ ॥

**कषायद्रव्यस्कन्धो हरीतकीप्रियङ्ग्वनन्ताक्षौद्र-लोध्रकट्वङ्गकट्फलधवधन्वनधात्रीफलधातुकीपुष्प-पद्मापद्मकपद्मपुष्पनागकेसरकुमुदोत्पलतुङ्गतिन्दुक-कदम्बोदुम्बरजम्ब्वाम्रप्लक्षवटबिभीतकविकङ्कतज-म्ब्वाम्रास्थ्यामकपित्थाश्वत्थमोचरससमङ्गासोमव-ल्कसप्तपर्णस्यन्दनासनसल्लकीशालतालपियालैलवा-लुकपरिपेलवजिङ्गिणीबदरीखदिरकदरारिमेदकाश-कसेरुकवंशाश्मन्तकाशोकशिरीषशिंशपापलाशश-मीशणशङ्खनाभिमेषशृङ्गीवरुणखर्जूरस्फूर्जकसर्ज-भूर्जार्जुनाजकर्णवरुणप्रवालमुक्ताञ्जनगैरिकबिसमृ-णालप्रभृतीनि ॥ २५ ॥**

**कषायस्कन्ध**—हरड, प्रियंगु, अनन्तमूल, मधु, लोध, श्योनाक, कायफल, धव, धन्वन, आवला, धायके फूल, पद्मा, पद्माख, पद्मपुष्प, नागकेशर, कुमुद, उत्पल, तुंग, तिन्दुक, कदम्ब, गूलर, जामुन, आम, पिलखन, वट, बिभीतक, विकङ्कत, जामुनकी गुठली, आमकी गुठली, कच्चा कैथ, पीपल, मोचरस, मजीठ, विट्खदिर, सप्तपर्ण, स्यन्दन, असन, सल्लकी, साल, ताल, पियाल, एलवालुक, मुस्ता, जिंगण, बेर, खैर, कदर, अरिमेद, कास, कसेरु, वास, अश्मन्तक, अशोक, शिरीष, शीशम, ढाक, शमी, शण, शंखनाभि, मेषशृंगी, कच्चा खजूर, स्फूर्जक, सर्ज, भोजपत्र, अर्जुन, अजकर्ण, वरना, पियाल, मुक्ता, अञ्जन, गेरु, बिस, मृणाल आदि कषाय स्कन्धके द्रव्य हैं ॥ २५ ॥

---

१ यहांपर स्वर्णको मधुर, चादीको अम्ल, त्रपु-सीसकको लवण-स्कन्धमें गिना है, वह इनके शरीरपर होनेवाले कार्यको देखकर ही कहा है । चूंकि ये जिह्वासे ज्ञात नहीं होते । इसलिये रसकी प्रतीति कार्यसेभी होती है ।

**तत्र प्रायो मधुरं श्लेष्मलमन्यत्र पुराणशालियवगोधूममुद्गमधुशर्कराजाङ्गलमांसात् । प्रायोऽम्लं पित्तलमन्यत्र दाडिमामलकात् । प्रायो लवणमचक्षुष्यमन्यत्र सैन्धवात् । प्रायस्तिक्तकटुकं वातलमवृष्यं चान्यत्रामृतापटोलनागरपिप्पलीलशुनात् । प्रायः कषायं शीतं स्तम्भनं चान्यत्र हरीतक्याः ॥२६॥**

प्राय करके मधुर स्कन्धके सब द्रव्य कफकारक होते हैं । ये द्रव्य अपवाद हैं-पुराने ( एक सालसे अधिक ) चावल, जौ, गेहूं, मूंग, मधु, शर्करा और जागल मास । प्राय करके अम्ल स्कन्धके सब द्रव्य पित्तकारक हैं । दाड़िम और आवला इसमें अपवादरूप हैं । प्राय करके लवण स्कन्धके सब द्रव्य आखोंके लिये हानिकारक हैं-इसमे सैन्धव अपवाद है । प्राय करके तिक्त स्कन्धके सब द्रव्य अवृष्य और वातकारक हैं, परन्तु इनमे-गिलोय, पटोल, सोठ, पिप्पली और लहसुन अपवाद हैं । प्राय करके कषाय स्कन्धके सब द्रव्य शीतल, स्तम्भक हैं-परन्तु इसमें हरड अपवादरूप हैं ॥ २६ ॥

**इति यथास्थूलं नित्योपयोगिनां प्रधानतमानां चोपसङ्ग्रहः ॥ २७ ॥**

**घृतामलकसिन्धूत्थपटोलीमगधाऽभयाः ।**
**श्रेष्ठा यथास्वं स्कन्धेषु**

इस प्रकार मोटे रूपसे नित्य प्रति उपयोगमे आनेवाले और प्रधान द्रव्योंका सग्रह कर दिया । इन छै स्कन्धोंमें निम्न छै द्रव्य अपने अपने स्कन्धमें सबसे श्रेष्ठ हैं । यथा मधुर स्कन्धमें घी, अम्ल स्कन्धमे आवला, लवण स्कन्धमें सैन्धव, तिक्त स्कन्धमें पटोल, कटु स्कन्धमें सोंठ और कषाय स्कन्धमें हरड़ सबसे श्रेष्ठ है ॥ २७ ॥-

**रसदेशस्तु कथ्यते ॥ २८ ॥**

**अथ यः शिशिरपवनधरणीधरविविधवनगहननदीतडागपल्वलोदपानकमलकुमुदकुवलयाकीर्णो रम्योऽतिस्थिरस्निग्धभूमिर्भूरिहरिततृणोऽतिदूरविस्तृतप्रतानप्रवालोपसंच्छन्नपादपः सस्यसरीसृपखगबहुलः श्लेष्मपित्तप्रायो गुर्वौषधिसलिलः श्लीपदगलरोगापचीज्वराद्यामयोपद्रुतजनपदः सोऽनूपो मधुररसयोनिः ॥ २९ ॥**

**रसदृष्टिसे देशका विचार**—जो देश ठण्डी एवं वायुबहुल, पर्वत, नाना प्रकारके बनोंसे गहन, नदी, तलाव, पल्वल, उदपान( झरने आदि )से युक्त, कमल, कुमुद, कुवलयसे आच्छादित, देखनेमें सुन्दर, स्थिर, स्निग्ध भूमिवाला, बहुतसी हरी घाससे युक्त, बहुत दूरतक फैली लताओं एवं पत्तोंसे भरा, घने वृक्षोंकी छायासे भरा, ढंपा, शस्य, साप, पक्षियोंसे भरा हुवा, प्राय करके कफ पित्तकी अधिकता रहती हो, जहाकी औषधि और पानी गुरु ( भारी ) हो, जहाके निवासियोंको श्लीपद, गलरोग, अपची ज्वरादि रोग प्राय होते हों, वह देश आनूप है । यह अनुपदेश मधुररसका उत्पत्तिस्थान है ॥ २८ ॥ २९ ॥

**यस्तु विषमविपुलसिकतास्थलबहुलोऽतिदूरावगाढविरससलिलः कठिनः क्लेशसहारोगशरीरदीर्घायुःप्रायजनपदोऽनूपविपरीतश्च स जाङ्गलः कटुकरसयोनिः ॥ ३० ॥**

**जांगल देश**—जहा विषम उंचा-नीचा, प्रचुर रेतवाला, बहुत स्थल-सुखी जमीनवाला, बियावान, थोडे पानीवाला, जहा पानी बहुत दूर, गहरा, स्वादरहित हो, जहाके निवासी क्लेशको सहनेवाले, निरोगी, और दीर्घायु होते है, तथा आनूपदेशके लक्षणोंसे विपरीत होता है, वह जागल देश कटुरसका उत्पत्तिस्थान है ॥ ३० ॥

**अत एव चानूपसाधारणो जाङ्गलसाधारणश्चेति विकल्पः । तयोराद्यो लवणाम्लयोर्योनिरितरश्चेतरयोः ॥ ३१ ॥**

**साधारण देश**—दोनो आनूप और जागल देशके मिलने से साधारण देश होता है । यह साधारण देश दो प्रकारका है । अनूपके लक्षणोकी अधिकतासे अनूपसाधारण, जांगल लक्षणोकी अधिकतासे जागलसाधारण है । जागल देश—कटु रसका उत्पत्तिस्थान है । इनमे आनूपसाधारण देश—लवण और अम्ल रसका उत्पत्तिस्थान है । जागलसाधारण देश—तिक्त और कषायका उत्पत्तिस्थान है ॥ ३१ ॥

**संयोगास्तेषां सप्तपञ्चाशद्भवन्तीति ॥ ३२ ॥**

**भवन्ति चात्र—**

**स्वादुर्द्विकेषु पञ्चाम्लश्चतुरो लवणस्त्रयम् ।**
**द्वौ तिक्तः कटुकश्चैकं याति पञ्चदशेति ते ॥ ३३ ॥**
**त्रिकेषु मधुरः साम्लश्चतुरो लवणान्वितः ।**
**त्रीन्युक्तस्तिक्तकेन द्वौ कटुनैकं निषेवते ॥ ३४ ॥**
**स्वादुर्दशैवमम्लः षट् त्र्यादिसंख्या तु पूर्ववत् ।**
**लवणस्त्रीन्भजत्येकं तिक्त एषोऽत्र विंशतिः ॥ ३५॥**
**स्वादुः साम्लश्चतुष्केषु षट् त्रयं लवणानुगः ।**
**एकं तिक्तयुतो याति दशैव मधुरो रसः ॥ ३६ ॥**
**चतुरोऽम्लः पट्डुश्चैकं भेदाः पञ्चदशेति च ।**
**एकैकस्य परित्यागे विद्यात्पञ्चरसांश्च षट् ।**
**एकं च षड्रसं षट् च पृथगेवं त्रिषष्टिधा ॥ ३७ ॥**

इन रसोंके परस्पर सयोग सत्तावन बनते है । इसमे कहा भी है ये संयोग-दो रसोंके मिलनेसे, तीन रसोके मिलनेसे, चार रसोके मिलनेसे, पाच रसोके मिलनेसे और छ रसोके मिलनेसे होते है । इनमे दो रसोके सयोग पन्द्रह हैं । यथा-मधुर रसके साथ शेष रसोका सयोग होनेसे पाच सयोग-यथा—मधुरअम्ल, मधुरलवण, मधुरतिक्त, मधुरकटु और मधुरकषाय, अम्ल-लवणादिके साथ मिलकर चार सयोग-अम्ललवण, अम्लतिक्त, अम्लकटु और अम्लकषाय । लवण रस-तिक्तादिके साथ मिलकर तीन सयोग-लवणतिक्त, लवणकटु, लवणकषाय । तिक्त-कटु आदिके साथ मिलकर दो सयोग, तिक्तकटु और तिक्तकषाय । कटु और कषाय मिलकर एक रस बनता है । इस प्रकार दो

रसोंके संयोगसे पन्द्रह रस बनते हैं । तीन रसोंके संयोगमे मधुर रस-अम्लके साथ चार सयोग-मधुराम्ललवण, मधुराम्ल-तिक्त, मधुराम्लकटु और मधुराम्लकषाय। मधुररस अम्लके स्थानमे लवणसे तीन सयोग, मधुर लवण तिक्त, मधुरलवणकटु और मधुरलवणकषाय । मधुर रस तिक्तके साथ दो सयोग-मधुरतिक्तकटु, मधुरतिक्तकषाय । मधुर रस कटुके साथ एक संयोग-मधुरकटुकषाय । अम्ल रस तीन रमोके संयोगसे छै: रस-अम्ललवणतिक्त, अम्ललवणकटु, अम्ललवणकषाय। लवणको छोड़नेसे तीन रसोके दो संयोग, अम्लतिक्तकटु और अम्लतिक्तकषाय । तिक्तको छोड़नेसे अम्लकटुकषाय यह एक रस, इस प्रकारसे छै सयोग। लवण रस तिक्तके साथ कटु-कपायसे दो सयोग-लवणतिक्तकटु और लवणतिक्तकषाय ये दो सयोग, तथा तिक्तको छोड़नेसे एक सयोग-लवणकटुकषाय, इस प्रकारसे लवणके तीनके सयोग तीन। तिक्त एकही सयोग उत्पन्न करता है-तिक्त-कटु-कषाय-इस प्रकार तीन रसोके सयोग वीस हैं। चार रसोके सयोग दस हैं-मधुरअम्ललवणतिक्त, मधुरअम्ल-लवणकटु, मधुरअम्ललवणकषाय, मधुरअम्लतिक्तकटु, मधुर-अम्लतिक्तकषाय, मधुरअम्लकटुकषाय । अम्लके स्थानपर लवण रसके योगसे तीन-मधुरलवणतिक्तकटु, मधुरलवणतिक्त-कषाय, मधुरलवणकटुकषाय। लवणके स्थानपर तिक्तके सयोगसे एक-मधुरतिक्तकटुकषाय, इस प्रकार चारके संयोगसे मधुरमे दस संयोग हैं। अम्ल मधुरके समान चार सयोग-अम्ललवणतिक्त-कटु, अम्ललवणतिक्तकषाय, अम्ललवणकटुकषाय । लवणके स्थानपर तिक्तके संयोगसे एक-अम्लतिक्तकटुकषाय। इस प्रकार चारके सयोगमे अम्लसे चार सयोग । लवण चारके सयोगमें एक सयोग बताता है-लवणतिक्तकटुकषाय। इस प्रकार चारके संयोगमे पन्द्रह सयोग हुवे । पाच रसोके सयोगमे एक एक रसको छोड़नेसे छै सयोग होते हैं-अम्ललवणतिक्तकटुकषाय, मधुरलवणतिक्तकटुकषाय, मधुरअम्लतिक्तकटुकषाय, मधुरअम्ल-लवणकटुकषाय, मधुराम्ललवणतिक्तकषाय, मधुराम्ललवणतिक्त-कटु। इस प्रकारसे ये छप्पन सयोग बनते हैं। छः रसोके सयोगसे एक सयोग-मधुर-अम्ल-लवण-तिक्त-कटु-कषाय । इस प्रकारसे सत्तावन सयोग हैं। छै रस अलग-अलग (विना किसीसे मिले) हैं-उनको मिलाकर कुल तरेसठ रस हुवे ॥ ३२-३७॥

## तरेसठ रसभेद और स न संयोग.

### पृथक् रस ६

१ मधुर—मलाई, गायका दूध आदि
२ अम्ल—आम कच्चा, करौंदा आदि
३ लवण—सैन्धव आदि
४ तिक्त—नीम, पर्पटक आदि
५ कटु—चव्य आदि
६ कषाय—पद्मकन्द, वरगद आदि

### दो रसके संयोग १५

१ मधुराम्ल—कैथका फल
२ मधुरलवण—उंठनीका दूध
३ मधुरतिक्त—श्रीवास, सर्जरस आदि
४ मधुरकटु—कुक्कुर, शृगालमास आदि
५ मधुरकषाय—तैल, धन्वनफलादि
६ अम्ललवण—एड्कादि, ऊषकादि
७ अम्लतिक्त—सुरादि
८ अम्लकटु—चुक्रादि
९ अम्लकषाय—हथनीकी दधि आदि
१० लवणतिक्त—त्रपु, सीसक आदि
११ लवणकटु—गोमूत्र, खर्जिकादि
१२ लवणकषाय—समुद्रफेन आदि
१३ तिक्तकटु—कर्पूर, जातीफलादि
१४ तिक्तकषाय—लवलीफल, हथनीका घी आदि
१५ कटुकषाय—भिलावेकी मज्जा, हरिताल आदि

### तीन रसके संयोगसे २०

१ म अ. लवण—हथनीका मासादि
२ म अ. तिक्त—गेहूंसे बनी सुरादि
३ म अ. कटु—शल्यमासादि
४ म अ कषाय—मस्तु चुक्रादि
५ म. ल तिक्त—शम्बूकादि मास
६ म ल कटु—अपूप आदि
७ म ल कषाय—ताप्य, कासीस आदि
८ म ति कटु—कटुकाम्ल भक्तादि
९ म ति कषाय—गिलोय आदि
१० म कटु कषाय—ऐरण्ड तैलादि
११ अ. ल तिक्त—हस्ति, मृग, मूषक आदि
१२ अ ल कटु—रौप्य, शिलाजीत आदि
१३ अ ल. कषाय—हथनीकी दहि
१४ अ ति कटु—मरिचसे सस्कृत सुरादि
१५ अ. ति कषाय—हाथीके मासयुक्त सुरादि
१६ अ क कषाय—अम्लवेतसादि
१७ ल ति. कटु—अविमूत्र (भेड़का मूत्र)
१८ ल. ति कषाय—समुद्रमें स्थित समुद्रफेन
१९ ल कटु कषाय—भिलावेका आसव, रोमक
२० ति कटु कषाय—कृष्णागरु, सुरदारुका तैल आदि

### चार रसोंके संयोगसे १५

१ म. अ ल तिक्त—गोमूत्र, एकशफ (घोडी आदि)का दूध
२ म. अ ल कटु—गोमूत्रसे मिला शिलाजीत
३ म अ ल कषाय—सैन्धवसे मिला तक्रादि
४ म अ ति. कटु—लशुनसे मिली सुरादि
५ म अ. ति कषाय—शंख आदि
६ म. अ कटु कषाय—काजीसे मिला ऐरण्ड तैलादि
७ म ल. ति कटु—गूलरसे मिले यवादि
८ म. ल. ति. कषाय—समुद्रफेन, शर्करासे मिला चन्दन

९ म ल. कटु कषाय—गोमूत्रसे मिले तैलादि
१० म ति कटु कषाय—तिल, गुग्गुलु आदि
११ अ ल ति कटु—सैन्धव, सौवर्चलसे मिला शुक्तमासादि सुरादि
१२ अ. ल ति कषाय—उद्भिद्लवणसे युक्त शुक्तमासादि
१३ अ ल कटु कषाय—सौवर्चलसे मिला हथनीकी दूधकी दही
१४ अ ति. कटु कषाय—कच्ची मूलीसे मिली हथनीके दूध की दही
१५ ल. ति कटु कषाय—रोमक, कच्चा बिल्व

**पांच रसोंके संयोगसे ६**

१ अ ल. ति कटु कषाय—भल्लातक, रौप्य, शिलाजीतसे मिले नीम आदि
२ मं. ल. ति. कटु कषाय—रसोनादि
३ म अ. ति कटु कषाय—हरड़का फल
४ म. अ. ल कटु कषाय—त्रिकटुसे मिले तक्रादि
५ म. अ. ल ति कषाय—उद्भिद्युक्त तक्र आदि
६ म. अ. ल ति कटु—आम, करौंदेको मिलाकर भूने बैगन आदि

**छ रसोंका संयोगसे १**

१ म अ. ल. ति. कटु कषाय—पारद

पृथक्-पृथक् रस ६, दोके सयोगवाले १५, तीनके सयोगके २०, चार रसके सयोगवाले १५, पाच रसोके संयोगवाले ६, छः रसोंके सयोगसे १=रसोका सयोग ५७. रस सख्या=६३.

**ते रसानुरसतो रसभेदा-**
**स्त्यपरिकल्पनया च ।**
**सम्भवन्ति ग ‍ ‍समतीता**
**दोषभेषजवशादुपयोज्याः ॥ ३८ ॥**

**इति रसभेदीयो नामाष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥**

ये तरेसठ रस-अनुरसोके भेदसे, रसभेदसे तारतम्यकी विवेचना करनेसे अगणित हो जाते हैं। इन रसोका दोष और भेषजकी दृष्टिसे विचार करके पुरुषोमें प्रयोग करना चाहिये ॥ ३८ ॥

यह रसभेदीयनामक अठ्ठारहवॉ अध्याय समाप्त हुवा ।

---

## एकोनविंशोऽध्यायः ।

**अथातो दोषादिविज्ञानीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे दोषादिविज्ञानीय अध्यायकी व्याख्या करेंगे—जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोंने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**दोषधातुमलमूलो हि देहः । तमुच्छ्वासनिश्वासोत्साहप्रस्पन्देन्द्रियपाटववेगप्रवर्तनाभिर्वायुरनुगृह्णाति । पक्त्यूष्माभिलाषक्षुत्पिपासाप्रभाप्रसाददर्शनमेधाशौर्यमार्दवादिभिः पित्तम् । स्थैर्यस्नेहसन्धिबन्धवृषताक्षमाधीबलालौल्यादिभिः श्लेष्मा ॥ ३ ॥**

वातादिदोष, रसादिधातु और मूत्रादिमल ये शरीरके मूल हैं—जिसप्रकार कि शाखा-स्कन्ध आदि युक्त वृक्षमे मूलही प्रधान होते है, उसीप्रकार शरीरमे दोष-धातु और मल ये प्रधान हैं। इसलिये इन दोष-धातु और मलका लक्षण कहते हैं। **वायु**-उच्छ्वास ( श्वासका बाहर निकलना ), नि श्वास ( श्वासका अन्दर जाना ), उत्साह ( सब चेष्टाओमे उद्योग ), प्रस्पन्दन, इन्द्रियोमे पटुता ( इन्द्रियोका अपने विषयको ग्रहण करना ), मलमूत्रादिके वेगोंको प्रवृत्त करना, आदि कार्योंसे इस शरीरका उपकार करती है। **पित्त**-पाचन, उष्णिमा, अभिलाषा, भूख, प्यास, कान्ति, प्रसन्नता, दृष्टि, ज्ञानका धारण, बल और सुकुमारता आदि कार्योंसे इस शरीरका उपकार करती है। **कफ**-अंगोकी दृढता, स्निग्धता, भली प्रकारसे सन्धियोको बाधकर, वृषता, क्षमा ( सहिष्णुता ), धी ( ज्ञान ), धैर्य-बल-अलोलुपता आदि कार्योंसे इस शरीरका उपकार करता है।

**वक्तव्य**—दोष और दूष्योकी विषमतासे शरीरमें रोग उत्पन्न होते हैं। इन दोष-दूष्योकी विषमताही रोगका लक्षण है। विषमताका ज्ञान सम्यग् ज्ञानके अधीन है। इसलिये इनका सम्यग् ज्ञान करानेके लिये इस अध्यायमें वात पित्त-कफके अविकृत कर्मोंका उपदेश किया है ॥ ३ ॥

**तुष्टिप्रीणनरक्तपुष्टिभिस्तु रसः । जीवनवर्णप्रसादनमांसपोषणैरसृक् । देहलेपमलमेदःपुष्टिभिर्मांसम् । नेत्रगात्रस्निग्धतास्नेहदार्ढ्यास्थिपुष्टिभिर्मेदः । देहोर्ध्वताधारण ‍ ‍पोषणाभ्यामस्थि । स्नेहबलास्थिपूरणशुक्रपुष्टिभिर्मज्जा । हर्षबलगर्भोत्पादनैः शुक्रम् ॥ ४ ॥**

**धातुवोंके कार्य—रसधातु**-मनकी प्रीति, हृदयके आश्वासन और रक्तधातुके पोषणसे शरीरका उपकार करता है। **रक्तधातु**-प्राणधारण, वर्णकी निर्मलता, और मांस धातुके पोषणसे शरीरका उपकार करता है। **मांसधातु**-शरीरके लेप ( मिट्टी आदिसे जिसप्रकार वारकादि लेप करते हैं ), मल और मेदको पोषण करके शरीरका उपकार करता है। **मेदधातु**-नेत्र और शरीरमें स्निग्धता, स्नेह तथा दृढता एवं अस्थिकी पुष्टिसे शरीरका उपकार करती है। **अस्थिधातु**-देहको सीधा खड़े रूपमे धारण करनेसे तथा मज्जाका पोषण करके इस शरीरका उपकार करता है। **मज्जाधातु**-स्नेहनसे, बलसे, अस्थियोको भरनेसे, तथा शुक्रका पोषण करके इस शरीरका उपकार करती है। **शुक्रधातु**-हर्ष ( आनन्द ) देकर, बल, गर्भको उत्पन्न करके शरीरको उपकृत करता है ॥ ४ ॥

**अवष्टम्भानिलानलधारणैः शकृत्। अन्नक्लेदनिर्वाहणेन मूत्रम्। क्लेदत्वक्स्नेहरोमधारणैः स्वेद इति ॥ ५ ॥**

**मल**—शरीरमे धारणशक्ति देकर, वायु और अग्निका धारण करके शरीरका उपकार करता है । **मूत्र**—अन्नके क्लेदको बाहर निकालकर शरीरका उपकार करता है। **स्वेद**-क्लेद (चिकास), त्वचामे स्निग्धता, रोमोको धारण करके शरीरका उपकार करता है। ये अविकृत धातुवोके कार्य हैं।

वक्तव्य—मलकी धारणशक्तिका परिचय यक्ष्मारोगमें मिलता है । इस रोगमे यक्ष्मारोगी मलके सहारेही टिका रहता है। अतिसारमे बहुत मल निकलनेपर मनुष्य खड़ा नहीं रहता। इसीसे मल धारण करनेवाला है । मलके द्वाराही अग्नि और वायुका धारण होता है ॥ ५ ॥

**कार्श्यकार्ष्ण्यगात्रकम्पस्फुरणोष्णकामितासंज्ञानिद्रानाशबलेन्द्रियोपघातास्थिशूलमज्जाशोषमलसङ्गाध्मानाटोपमोहदैन्यभयशोकप्रलापादिभिर्वृद्धो वायुः पीडयति। पीतत्वग्लानीन्द्रियदौर्बल्यौजोविस्रंसशीताभिलाषदाहतिक्तास्यतातृण्मूर्च्छाऽल्पनिद्रताक्रोधादिभिः पित्तम्। श्वैत्यशैत्यस्थौल्यालस्यगौरवाङ्गसादस्रोतःपिधानमूर्च्छानिद्रातन्द्राश्वासकासप्रसेकहृल्लासाग्निसादसन्धिविश्लेषादिभिः श्लेष्मा ॥ ६ ॥**

**वायु** अपने परिमाणसे अधिक बढकर–शरीरमें कृशता, कृष्णवर्ण, शरीरमें कम्पन, स्फुरण, गरमीकी चाह, सज्ञाका नाश, निद्राका न आना, इन्द्रियोका विषयोमें प्रवृत्त न होना, अस्थियोंमें दर्द, मज्जाकी शुष्कता, मलका रुकजाना, आध्मान, आटोप, मोह, दीनता (चेहरेपर गरीबी), भय, शोक, प्रलाप (असम्बद्ध बोलना) आदि (भ्रम चक्कर आना) कार्योंसे शरीरको कष्ट देती है। **पित्त** अपने परिमाणसे अधिक बढकर शरीरकी त्वचाको पीला बनाकर, ग्लानि, इद्रियदौर्बल्य, ओजोविस्रंसन, शीताभिलाष, दाह, मुखमे तिक्तता, प्यास, मूर्च्छा, नीदका कम आना, क्रोध आदि (दाह) कार्योंसे शरीरको कष्ट पहुंचाता है। **कफ** अपने परिमाणमे अधिक बढाकर–त्वचामें सफेदी, शीतलता, स्थूलता, आलस्य, शरीरमे भारीपन, अंगोमें शिथिलता, स्रोतोका बन्द होना, मूर्च्छा, निद्रा, तन्द्रा, श्वास, कास, मुखसे कफ या लालाका बहना, अग्निकी मन्दता, सन्धियोंका ढीला या पृथग् करके शरीरको कष्ट पहुंचाता है।

वक्तव्य—दोष, धातु और मलमें विकृति दो प्रकारसेही आ सकती है। या तो ये अपने परिमाणसे अधिक बढ जाये अथवा अपने स्वाभाविक परिमाणसे कम हो जाये। यहापर इनके अपने स्वाभाविक परिमाणसे अधिक होनेके लक्षण बताये हैं ॥ ६ ॥

**प्रसेकारोचकास्यवैरस्यहृल्लासस्रोतोरोधस्वादुद्वेषाङ्गमर्दादिभिरन्यैश्च श्लेष्मविकारप्रायै रसः। कुष्ठविसर्पपिटिकासृग्दराक्षिमुखमेण्ढ्रगुदपाकप्लीहगुल्मविद्रधिव्यङ्गकामलाऽग्निनाशतमःप्रवेशरक्ताङ्गनेत्रतावातरक्तैरेभिरन्यैश्च पित्तविकारप्रायैरसृक्। गलगण्डगण्डमालाऽर्बुदग्रन्थितालुजिह्वाकण्ठरोगस्फिग्गण्डौष्ठबाहूदरोरुजङ्घागौरववृद्धिभिः श्लेष्मरक्तविकारप्रायैश्च मांसम्। प्रमेहपूर्वरूपैः स्थौल्योपद्रवैश्चान्यैरपि श्लेष्मरक्तमांसविकारप्रायैर्मेदः। अध्यस्थिभिरधिदन्तैश्चास्थि। नेत्राङ्गरक्तगौरवैः पर्वसु च स्थूलमूलारुर्भिर्मज्जा। अतिस्त्रीकामताशुक्राश्मरीसम्भवाभ्यां शुक्रम् ॥ ७ ॥**

अपने परिमाणसे अधिक बढा हुवा **रसधातु**-मुखका स्राव, अरुचि, मुखमें विसरता, जीमचलाना, स्रोतोंका बन्द करना, मधुर रससे द्वेष, अगोका टूटना आदि अन्य इसी प्रकारके प्राय कफजन्य विकारोसे शरीरको पीड़ित करता है। अपने परिमाणसे अधिक बढा **रक्तधातु**-कुष्ठ, विसर्प, पिटका, असृग्दर (प्रदर), आंखमे दाह, मुखमे जलन, मेहन और गुदामें दाह, प्लीहा, गुल्म, विद्रधि, व्यंग, कामला, अग्निनाश, अन्धेरेका आंखोंके सामने आना, त्वचाका तथा आखोका लाल होना, वातरक्त, आदि अन्य इसी प्रकारके प्राय करके पित्तजन्य विकारोसे शरीरको पीडित करता है। अपने परिमाणसे अधिक बढा हुवा **मांसधातु**–गलगण्ड, गण्डमाला, अर्बुद, ग्रन्थि, तालुरोग, जिव्हारोग, कण्ठरोग, नितम्ब-गला-ओष्ठ-बाहु-उदर-ऊरु और जंघामे भारीपन, बढती और प्राय करके कफरक्तजन्य रोगोंको उत्पन्न करता है। अपने परिमाणसे अधिक बढा **मेदधातु**–प्रमेहके पूर्वरूप (दातोंकी मलिनता, शरीरमें चिकनापन आदि) तथा स्थूलताजन्य उपद्रवोको (आयुका ऱ्हास, वेगका उपरोध, मैथुनमे अशक्ति आदि) तथा अन्य कफरक्त तथा मासजन्य रोगोंको उत्पन्न करता है। अपने परिमाणसे अधिक बढी हुई **अस्थिधातु**-अधिअस्थि (अस्थिके नीचे या पार्श्वमे दूसरी अस्थि होनेसे) अथवा दातकी अधिकतासे शरीरको पीडित करता है। अपने परिमाणसे अधिक बढी **धातु**-नेत्रो और अगोमें रक्तिमा, भारीपन, और पर्वोमे स्थूल मूलवाली अरुंषिकायें उत्पन्न करके शरीरको पीडित करता है। अति प्रमाणमें बढा **शुक्रधातु**–अतिस्त्रीकामता, शुक्राश्मरीकी उत्पत्ति करके शरीरको पीड़ित करता है ॥ ७ ॥

---

१ तस्मिन् काले पचत्यग्निर्यदन्न कोष्ठसश्रितम्।
मलीभवति तत् प्राय. कल्पते किंचिदोजसे ॥
तस्मात् पुरीष संरक्ष्य विशेषाद् राजयक्ष्मिण ।
सर्वधातुक्षयार्तस्य बल तस्य हि विड्बलम् ॥
चरक. चिकित्सा. ८।४१-४२

**आधिक्यकुक्षिशूलाटोपगौरवैः शकृत् । आधिक्यवस्तितोदाध्मानैर्मूत्रम् । आधिक्यकण्डूदौर्गन्ध्यैः स्वेदः । अन्येऽपि च दूषिकादिमला बाहुल्यद्रवताकण्डूगौरवैः ॥ ८ ॥**

अपने परिमाणमे बढा **मल**—कुक्षिमें शूल, आध्मान और भारीपन उत्पन्न करके शरीरको पीड़ित करता है । अपने परिमाणसे बढा **मूत्र**—बस्ति ( मूत्राशय )मे चुभनेकी दर्द और आध्मान उत्पन्न करके शरीरको पीडित करता है । अपने परिमाणसे बढ़ा **पसीना**—शरीरमें कण्डू और दुर्गन्धता उत्पन्न करके शरीरको पीडित करता है। इसी प्रकार **अन्य** नेत्रके मल, कानके मल आदिभी अपने परिमाणसे अधिक बढकर–प्रचुरता, द्रवता ( तरलता ), कण्डू और भारीपनके कारण शरीरको पीड़ित करते हैं ॥ ८ ॥

**प्रसेकारुचिहृल्लाससंज्ञामोहाल्पवाक्चेष्टताप्रहर्षाङ्गसादाग्निवैषम्यादिभिः क्षीणो वायुः पीडयति । स्तम्भशैत्यानियततोददाहारोचकाविपाकाङ्गपारुष्यकम्पगौरवनखनयनशौक्ल्यादिभिः पित्तम् । भ्रमोद्वेष्टनानिद्राङ्गमर्दपरिशोषतोददवदाहस्फोटनवेपनधूमायनसन्धिशैथिल्यहृदयद्रवश्लेष्माशयशून्यतादिभिः श्लेष्मा ॥ ९ ॥**

अपने परिमाणसे **घटनेपर होनेवाले लक्षण—वायु**के अपने परिमाणसे कम होनेपर–मुखसे स्राव, अरुचि, मतली ( जीभ चलाना ), सज्ञाका ज्ञान न होना, थोड़ा बोलना ( वाणीका थोड़ा उठना ), शारीरिक कार्योंका कम होना, रोमाचता, अंगोकी शिथिलता, अग्निकी विषमता आदि लक्षणोंसे शरीरको पीड़ित करती है । अपने परिणामसे कम हुवा **पित्त**—शरीरमें जड़ता, शीत, अनिश्चित तोद, दाह, अरुचि, भोजनका जीर्ण न होना, अगोमें कर्कशता, कम्पन, भारीपन, नखून और आखोंमें शुक्लता आदि उत्पन्न करके शरीरको पीडित करता है । अपने परिमाणसे कम हुवा **कफ**—भ्रम, पीण्डलीयोमे ऐंठन, नींदका न आना, अगोका टूटना, सन्तापसे त्वचाका थोड़ा जलना ( जैसे अग्निके पास बैठनेसे दाह लगता है ), चुभनेकी दर्द, दव ( आख आदिका गरमीसे जलना–जैसे ज्वरमें होता है ), दाह, संधियोका कडकडाना, कम्पन, गलेमें धूमकी प्रतीति, सन्धियोमें शिथिलता, हृदयमें कम्पन, उर-कण्ठ आदि कफके स्थानोमें रिक्तता, आदि लक्षणोसे शरीरको पीड़ित करता है ॥ ९ ॥

**शब्दासहत्वहृदयद्रवकम्पशोषशूलशून्यतास्पन्दनघट्टनैरल्पयाऽपि च चेष्टया श्रमतर्षाभ्यां रसः । त्वग्रौक्ष्याम्लशीताभिलाषसिराशैथिल्यैरसृक् । स्फिग्गण्डादिशुष्कतातोदरौक्ष्याक्षग्लानिसन्धिस्फोटनधमनीशैथिल्यैर्मांसम् । प्लीहवृद्धिकटीस्वापसन्धिशून्यताऽङ्गरूक्षताकार्श्यश्रमशोषमेदुरमांसाभिलाषैर्मांसक्षयोक्तैश्च मेदः । दन्तनखरोमकेशपतनरौक्ष्यपारुष्यसन्धिशैथिल्यास्थितोदास्थिमांसाभिलाषैरस्थि । अस्थिसौषिर्यनिस्तोददौर्बल्यभ्रमतमोदर्शनैर्मज्जा । श्रमदौर्बल्यास्यशोषतिमिरदर्शनाङ्गपाण्डुतासदनक्लैब्यमुष्कतोदमेण्ढ्रधूमायनैश्चिराच्च निषेकेण सरक्तनिषेकेण वा शुक्रम् ॥ १० ॥**

**रस**के अपने परिणामसे कम हो जानेपर–( उंचे ) शब्दका सहन न होना, हृदयमें धड़कन, शरीरमे कम्पकपी, मुखादिका शुष्क होना, शूल, शून्यता ( कुछ सुझना नहीं ), स्पन्दन, हृदयका मथा जाना, थोडेसे परिश्रमसेभी थकान और प्यासका आना–रसक्षयके लक्षण हैं । **रक्त**के कम हो जानेसे–त्वचामे रूक्षता, खट्टे और शीत पदार्थोंकी चाह, सिराओकी शिथिलतासे रक्तकी कमीको जानना चाहिये । **मांस**के कम हो जानेपर–नितम्ब और गण्ड प्रदेशोमें मासकी कमीसे सूखापन, तोद, रूक्षता, इन्द्रियोमे दुर्बलता, सन्धियोमे कडकडाहट, धमनीयोंमे शिथिलता होनेसे शरीर पीडित होता है । **मेद**के क्षीण हो जानेपर–प्लीहाका बढना, कटिमे सज्ञानाश, सन्धियोमे शून्यता, अगोमे रूक्षता, अगोमे कृशता, थकान, शुष्कता, मेदुर मांसोंकी ( दुम्बा-मेष आदिके ) इच्छा और पूर्वोक्त मास-के क्षयके लक्षणोंसे शरीर पीडित होता है। **अस्थि**के क्षय होनेपर–दांत, नखून, रोम और केशोका गिरना, रूक्षता, कर्कशता, सन्धियोंमें ढीलापन, अस्थियोमे दर्द, अस्थिमे लगे हुवे मासकी चाह होनेसे अस्थिकी क्षीणताको जानना चाहिये । के क्षीण होनेपर–अस्थियोमें खोखलापन, तोद, दुर्बलता, चक्कर आना, आखोके सामने अन्धेरा आना, मज्जाके क्षीण होनेके लक्षण हैं । **शुक्र**के कम हो जानेसे–थकान, दुर्बलता, मुखका सूकना, अन्धकारका दिखाई देना, अगोका दु खाव, पाण्डुता, कार्योंमें अनुत्साह, नपुंसकता, वृषणोमे दर्द, शिश्नमें दाह ( धुवेसे घुटनेके समान जो कष्ट होता है, वैसी शिश्नमें पीड़ा ), शुक्रका देरसे बाहरमें आना, अथवा रक्तके साथ बाहर आना, ये शुक्रक्षयके लक्षण हैं ॥ १० ॥

**सशब्दस्य वायोः कुक्षौ तिर्यगूर्ध्वं च भ्रमणेनान्त्रवेष्टनेन पार्श्वहृदयपीडनेनाल्पतया च शकृत् । बस्तिनिस्तोदमुखशोषकृच्छ्राल्पविवर्णमूत्रतादिभिः सरुधिरमूत्रतया वा मूत्रम् । स्तब्धरोमतारोमच्यवनत्वक्परिपाटनस्वापपारुष्यस्वेदनाशैः स्वेदः । अन्येऽपि च य थं मलायनदोषतोदशोषशून्यत्वलाघवैः ॥ ११ ॥**

**मल**के अपने परिमाणमें कम हो जानेसे-वायु शब्दके साथ उदरमें उपर या तिरछी घूमती है, अपान वायु आन्त्रोको ऐठती हैं, पार्श्व-हृदयमें पीड़ा होती है, और मलके कम होनेसे शरीर पीड़ित होता है । **मूत्र**के कम होनेसे-बस्तिमें दर्द, मुखमें शुष्कता, मूत्रका थोड़ा और कठिनाईसे त्याग होना, मूत्रके रगका बदल जाना, मूत्रका रक्तसे मिला होनेके कारण शरीरको पीडा होती है । **पसीने**के कम होनेसे रोमकूपोकी जड़ता ( पसीना न आना ), रोमोका गिरना, त्वचाका फटना, स्पर्शज्ञानका न

होना, कर्कशता, पसीनेके न आनेसे शरीर पीड़ित होता है। नाक-कान आदि अन्य मलभी क्षीण होकर शरीरमें शोष, शून्यता और हल्कापन ( उसी-उसी इन्द्रियमें-जिसके वे मल हैं ) उत्पन्न करके शरीरको पीडित करते हैं। क्योंकि ये मल अति थोड़े होनेसे सुगमतासे देखे नही जासकते। इसलिये इनकी शोष, शून्यता और लघुतासे ज्ञान करना चाहिये ॥ ११ ॥

**विपरीतगुणक्षयवृद्धिभ्यां च वृद्धिक्षयावुपलक्षयेत्। मलानां त्वतिसङ्गोत्सर्गाभ्यां च तद्वृद्धिक्षयौ। वृद्धेस्तु मलानां क्षयः पीडयति सुतरामनौचित्यात् ॥ १२ ॥**

दोष-धातु और मलकी वृद्धि और क्षयको इनके विपरीत गुणोंके बढने और कम होनेसे द्वारा जानना चाहिये। अर्थात् यदि वायु दोषके गुणो ( रुक्ष-शीत-लघु आदि )के विपरीत गुण ( स्निग्ध-गुरु-उष्ण आदि )की शरीरमे वृद्धि हो जाये तो वायुका क्षय जानना चाहिये। और यदि शरीरमे वायुके रुक्ष-शीत-लघु आदि गुणोके विपरीत गुण स्निग्ध, गुरु और उष्णका क्षय हो जाये तो वायुकी वृद्धि जाननी चाहिये। इसीप्रकार दूसरोकोभी विपरीत गुणोके बढने और घटनेसे बढ़ा और घटा जानना चाहिये। इतनाही नही अपितु अनुमानसेभी इनकी वृद्धि और क्षयको जानना चाहिये। इसके लिये मलोका अति संग होजानेसे ( शरीरसे बाहर न निकलनेसे ), मलकी वृद्धि जाननी चाहिये; और मल ( पुरीष आदि )की अति प्रवृत्तिसे इनका क्षय जानना चाहिये। दोष, धातु और मलकी वृद्धि और क्षयमें इनका क्षयही वृद्धिकी अपेक्षा शरीरको अधिक पीड़ित करता है। क्योकि दोषादिकी वृद्धिका मनुष्यको अभ्यास होता है, परन्तु क्षयका अभ्यास नही होता। शरीरके मलका सात्म्य अभ्यास कहाता है और सात्म्य वस्तु परिमाणसे अधिक होनेपरभी शरीरको पीडित नही करती ॥ १२ ॥

**तत्रास्थि स्थितो वायुः, असृक्स्वेदयोः पित्तम्, शेषेषु तु श्लेष्मा। तस्मादेकवृद्धिक्षयसाधनत्वमेषां न त्वेवमस्थिवाय्वोः। सर्वैव हि वृद्धिः प्रायोऽतिसन्तर्पणनिमित्तत्वाच्छ्लेष्मणाऽनुगता। तद्विपर्यये क्षयो वायुना। तस्माल्लङ्घनबृंहणाभ्यां वृद्धिक्षयजान् विकारानुपाचरेत्। पवने तु बृंहणलङ्घनाभ्याम्। सर्वत्र च द्रव्यगुणकर्मविपर्ययतुल्यभावेनाविरुद्धेन ॥ १३ ॥**

**दोषादिके स्थान—वायु**—अस्थियोमे रहती है, **पित्त**—रक्त और स्वेदमें रहता है। **कफ**—शेष मास, मेद, मज्जा, रस और शुक्रमे रहता है। इसलिये इन आश्रय और आश्रय लेनेवाले वात-पित्त-कफका एक साधारण कर्मही इनको बढानेवाला और घटानेवाला है। अर्थात् जिस कारणसे पित्त बढ़ेगा, उसी कारणसे रक्त बढ़ेगा, और जिस कारणसे रक्त बढेगा उसी कारणसे पित्तभी बढेगा। यह नियम सब स्थानोपर लागु नहीं होता, अस्थि और वायुमे इससे विपरीत नियम है। क्योकि प्रायः करके शरीरमे सब धातुओंकी वृद्धि अतिसन्तर्पणसे होती है, और यह वृद्धि कफके अनुसार होती है। वृद्धिके विपरीत जो क्षय होता है, वह वायुके कारणसे होता है। इसलिये शरीरमें दोषोकी वृद्धि और क्षयसे उत्पन्न रोगोको लंघन और बृंहण द्वारा चिकित्सा करनी चाहिये। अर्थात् दोषोंकी वृद्धिमे लंघनसे और दोषोके क्षयमें बृंहणद्वारा चिकित्सा करनी चाहिये। परन्तु वायुकी वृद्धिमे बृंहणद्वारा और क्षयमें लघनसे चिकित्सा करनी चाहिये। और सब स्थानोपर दोषोकी वृद्धि और क्षयको इनके अविपरीत-परन्तु समान रूपमें विपरीत ( बाह्य द्रव्यमें ) द्रव्य-गुण-कर्मसे चिकित्सा करनी चाहिये। अर्थात्-शरीरमें हुई मांसकी वृद्धिको गवेधुक अन्नसे कम करे। यहापर मास मासको बढाता है, परन्तु गवेधुक मासके समान आहारद्रव्य है साथही गुणोमे इससे विपरीत है। इसी प्रकार मासकी वृद्धिकी कफकारक मधु, सीधु और आरनालसे चिकित्सा करनी चाहिये। इसी भाति मासकी वृद्धिकी चिकित्सा शोकरूपी कर्मसे करनी चाहिये।

**वक्तव्य**—सामान्यत यह नियम है कि जो वस्तु आश्रयको बढाती है वह उसमे आश्रय रहनेवालेकोभी बढानेवाली होती है, और जो आश्रयको कम करती है, वह उसमे रहनेवालेकोभी कम करती है। जो रक्तको बढायेगा वह पित्तकोभी बढ़ाता है। परन्तु वायुके और अस्थिके विषयमे इससे विपरीत नियम है। अर्थात्—अस्थिको बढानेवाली वस्तु वायुको नही बढाती। और अस्थिको घटानेवाली वस्तु वायुको कम नही करती। क्योकि वृद्धिमे कारण प्राय करके कफ होता है, पित्तकी वृद्धिमेंभी कफका सम्बन्ध होता है। विना कफकी सहायताके शरीरमे संतर्पण—वृद्धिरूप कार्य नहीं होता। और शरीरमे जो क्षय होता है, वह वायुके कारण होता है, विना वायुकी सहायताके अपतर्पणरूप क्षयकार्य नहीं होता। इसलिये शरीरमें सम्पूर्ण वृद्धिको चिकित्सा अपतर्पणसे और क्षयकी चिकित्सा सतर्पणसे होती है। परन्तु वायुकी वृद्धिमे सतर्पण चिकित्सा, और वायुके क्षयकी चिकित्सा अपतर्पणसे करनी चाहिये। इसीलिये अस्थिको बढानेवाले स्निग्ध-मधुरादि ( बृंहणरूप ) औषध वायुका क्षय करती है। वायुको बढानेवाली औषध रूक्ष-तिक्तादि अपतर्पण लंघनरूप चिकित्सा अस्थियोका क्षय करती है। इसलिये वायुके वृद्धिजन्य रोगोकी बृहण चिकित्सा, और क्षयजन्य रोगोंकी लंघनचिकित्सा है। वायुकी वृद्धि लंघनसे होती है, वायुका क्षय बृंहणसे होता है ॥ १३ ॥

**धातवः खलु शारीराः समानगुणैः समानगुणभूयिष्ठैर्वाऽऽहारविहारैरभ्यस्यमानैर्वृद्धिमाप्नुवन्ति।**

---

१ सात्म्य ह्यात्मु बल धत्ते नाति दोष च बह्वपि ॥

२ प्राय. शब्दसे कहीं कही अपवादभी है। यथा—
कफे लङ्घनसाध्येऽपि कर्तरि ज्वरगुल्मयो।
तुल्येऽपि देशकालादौ लङ्घन न सम मतम् ॥

ह्रासं तु विपरीतैर्विपरीतगुणभूयिष्ठैर्वा। तथाहि देहे धातवो ये गुरवस्ते गुरुभिरैक्यकारितयोपचीयन्ते। लघवस्तु लघुभिः। तद्विपरीतैस्तु पृथक्त्वकारिभिरपचीयन्ते। तस्मादन्येभ्यो द्रव्येभ्योऽपि सुतरां रक्तमाप्याय्यते रक्तेन मांसं मांसेन मेदो मेदसा मज्जा मज्ज्ञा शुक्रं शुक्रेणामगर्भेण गर्भः। यत्र त्वेवं लक्षणेन सामान्येन सामान्यवतामाहारविहाराणामसान्निध्यं स्यात्, सन्निहितानां चाभ्यवहरणमशक्यं विरुद्धत्वाद्घृणित्वादरुचिरन्यस्माद्वा कारणान्तरात्। तत्र समानगुणभूयिष्ठानामन्यप्रकृतीनामाहारविहाराणामभ्यवहारः श्रेयान्। तद्यथा- शुक्रक्षये क्षीरसर्पिषोरुपयोगो मधुरस्निग्धशीतानामपरेषां च द्रव्याणाम्॥ १४॥

शरीरको धारण करनेवाले सब दोष धातु आदि अपने समान जातीय, तथा विजातीय होनेपरभी प्राय करके समान गुणोवाले आहार विहारके निरन्तर सेवन करनेपर बढते हैं। तथा दोष-धातु अपने विजातीय एवं प्राय विपरीत गुणवाले आहार-विहारके निरन्तर सेवनसे घटते हैं। इसलिये शरीरमे मास-कफ आदि जो गुरु धातु हैं, वे इसी प्रकारके बाह्य गुरु द्रव्योसे (सुअरका मास आदि)—समान कार्य होनेके कारण बढते हैं। तथा विपरीत कार्य करनेवाले—लघुता उत्पन्न करनेवाले द्रव्योसे (त्रिफला आदि) कम होते हैं। इसीप्रकार लघु द्रव्य (वायु) आदि समानजातीय एक कार्य करनेवाले द्रव्योंसे (गवेधुक आदिसे) बढते हैं और विजातीय विपरीत कार्य करनेवाले (तैल आदिसे) कम होते हैं। इस नियमके होनेपरभी—सबसे अधिक रूपमे रक्त रक्तके द्वारा, मास मासके द्वारा, मेद मेदके द्वारा, अस्थिया तरुणास्थियोद्वारा, मज्जा मज्जाद्वारा, शुक्र शुक्रद्वारा और आमगर्भ गर्भद्वारा जितना अधिक बढता है, उतने अधिक अन्य धातु नहीं बढते। जहापर समानजातीय (गुणवाले) आहार-विहारवाले द्रव्य समीप न हों, वहापर इस लक्षणसे उनको जान लेना चाहिये। अथवा समा नजातीय आहारद्रव्योके समीप होनेपरभी जहा—परस्पर विरोधी होनेसे, घृणाके कारण, अरुचि होनेसे, अथवा अन्य किसी कारणसे इन वस्तुओका खाना असम्भव हो, वहापरभी इसी नियमसे इनका ज्ञान करना चाहिये। इसलिये प्राय समान गुणवाले एवं अन्यप्रकृतिवाले (धातुसे विजातीय) आहार-विहारका सेवन उत्तम है। उदाहरणके लिये—शुक्रका क्षय होनेपर दूध और घीका उपयोग करना चाहिये अथवा मधुर, शीतल, स्निग्ध जो द्रव्य हो उनकाभी उपयोग करना चाहिये॥ १४॥

कर्मापि य धातोः समानक्रियतया वृद्धिकरं तस्य तस्य वृद्धिमभिलषता तत्तदासेव्यम्। तथैव चातुल्यक्रियतया ह्रासकरं भेदार्थेनेति। अपि च-विशेषतो रक्तवृद्धिजान् रक्तनिर्बर्हणप्रसादनकायविरेचनैः। मांसवृद्धिजान् संशो क्षाराग्निकर्मभिः। मेदोजान्स्थौल्यकार्श्यक्रियाक्रमेण। रसक्षयजान्मांसरसमद्यक्षीरैः। अस्थिक्षयजान् वस्तिभिस्तिक्तोपहितैश्च क्षीरसर्पिर्भिः। शकृद्वृद्धिजानतीसारसाधनेन। शकृत्क्षयजान् यवमाषकुल्माषाजमेषमध्यादिभिः। मूत्रवृद्धिक्षयजान् मेहकृच्छ्रचिकित्सया। स्वेदक्षयजानभ्यङ्गव्यायाममद्यस्वप्ननिवातशरणस्वेदैरिति॥ १५॥

जो कर्म जिस धातुके समान गुणवाला होता है, वह कर्म सेवन करनेसे उस धातुकी वृद्धि होती है। इसलिये जो व्यक्ति जिस धातुको बढाना चाहे उसके समान गुणवाले कर्मका सेवन करे। इसी प्रकार जो व्यक्ति जिस धातुका ह्रास करना चाहे वह उसके विपरीत गुणवाले कर्मका सेवन करे। विशेषकर रक्तकी वृद्धिसे उत्पन्न रोगोको—रक्तमोक्षण करके, रक्तको निर्मल बनाकर या शारीरिक विरेचनसे शान्त करना चाहिये। मांसवृद्धिसे उत्पन्न रोगोको—सशोधन (वमन-विरेचन आदि), शस्त्रकर्म, क्षारकर्म अथवा अग्निकर्मद्वारा शान्त करना चाहिये। मेदोजन्यरोगोको—मेदवृद्धिके रोगोकी स्थौल्य चिकित्सासे और मेदक्षयजन्य रोगोंकी कार्श्य चिकित्सासे चिकित्सा करनी चाहिये। रसजन्य रोगोकी—मासरस, मद्य और दूधसे चिकित्सा करनी चाहिये। अस्थिक्षयजन्य रोगोंकी तिक्तद्रव्योसे मिश्रित क्षीर-घृतोसे तथा बस्तियोसे चिकित्सा करनी चाहिये। मलवृद्धिजन्य रोगोंकी चिकित्सा—अतिसार रोगकी भाति करनी चाहिये। मलके क्षयजन्य रोगोकी—जौ, उडद, कुल्माप (आधे स्विन्न यव), बकरी और भेडके पेटके अन्दरके मास (यकृत्)से चिकित्सा करनी चाहिये। मूत्रवृद्धिसे उत्पन्न रोगोकी—प्रमेह-विधिसे, और मूत्रक्षयसे उत्पन्न रोगोकी मूत्रकृच्छ्र रोगके अनुसार चिकित्सा करनी चाहिये। पसीनेके क्षयसे उत्पन्न रोगोकी चिकित्सा—तैलकी मालिश, व्यायाम, मद्यपान, नींद लेकर, निवात (वायुके झोकेसे रहित-उष्ण) स्थानमें रहकर और स्वेद लेकर करनी चाहिये।

**वक्तव्य**—तिक्त द्रव्योके सेवनसे वायु बढती है, इसलिये तिक्तद्रव्ययुक्त बस्तियोका अस्थिक्षयजन्य रोगोमें ठीक नहीं—इसलिये तिक्तद्रव्यसाधित और दूध-घीमिश्रित बस्तियोका देना ठीक है। अथवा जो द्रव्य स्निग्ध, शोषक और कर्कशता बढानेवाला हो वह अस्थियोको बढाता है, चूंकि अस्थिया खर हैं। परन्तु साधारणत इन गुणोवाला एक द्रव्य नही मिलता। जो कि स्निग्ध होनेके साथ शोषकभी हो। इसलिये इनको एकत्रित करके बस्ति देनी चाहिये॥ १५॥

१ यह चिकित्सा द्विविधोपक्रमणीय (सूत्र. २४) अध्यायमें कही जायेगी.

२ चरकमें कहाभी है—

बस्तय क्षीरसर्पींषि तिक्तकोपहितानि च॥ चरक. सू अ २८।२७

पंचकर्माणि सर्पींषि सतिक्ता बस्तयस्तथा। पय.—खरनाद.

भवति चात्र—

**ये पाचकांशा धातुस्थास्तेषां मान्द्यातितैक्ष्ण्यतः ।**
**वृद्धिः क्षयश्च धातूनां जायते शृणु चापरम् ॥ १६ ॥**
**पारम्पर्येऽपि दावाग्नेस्तत्तत्प्राप्येन्धनं शिखा ।**
**वृद्धिक्षयौ यथा याति तथा धातुपरम्परा ॥ १७ ॥**
**द्रव्यं तुल्यं विशिष्टं हि स्वं स्वं वृद्ध्यै क्षयाय च ।**
**प्रत्यात्मबीजनैर्यस्माद्ध्रुशमाशु च जायते ॥ १८ ॥**

धातुवोकी वृद्धि और क्षय होनेमे एक दूसरा कारणभी सुनो—पाचक अग्निके जो भाग रस रक्तादि धातुवोमे धात्वग्निके रूपमें अतिसूक्ष्म रूपसे रहते है, इन भागोके मन्द हो जानेसे धातुवोकी वृद्धि होती है, और इन भागोके अतितीक्ष्ण होनेसे धातुवोका क्षय होता है। जिस प्रकार कि वनमे लगी हुई जंगलकी आग निरन्तर-बिना किसी रुकावटके जंगलको जलाती हुईभी बडेभारी वृक्षके आजानेपर तीक्ष्ण हो जाती है, और छोटेसे क्षुपके आजानेसे धीमी पड़ जाती है, उसीप्रकार इस धातुपरम्परामेभी आहाररसरूपी इन्धन यदि निरन्तर रूपमे—स्रोतोमे पहुंचता रहे तो धातुभी बढते हैं, और यदि आहार रस न पहुंचे तो कम हो जाते है। सम्पूर्ण द्रव्य जो बाहर और अंदरमे समान रूप होते हैं, वे प्रचुर और शीघ्र वृद्धि करते हैं, और जो द्रव्य असमान होते हैं, वे अपने अपने विजातीयका क्षय करते हैं। क्योकि—अपने स्वाभाविक रूपमे निश्चित कारण होते हैं, जिस प्रकार—मास मासको शीघ्र और प्रचुर मात्रामे बढाता है, उतना और कोई द्रव्य नही बढा सकता॥ १६–१८ ॥

**पूर्वो धातुः परं कुर्याद्वृद्धः क्षीणश्च तद्विधम् ।**

जो धातु जिस धातुसे पहले है, वह पहला धातु बढ़कर अपनेसे अगले धातुकोभी बढ़ा देता है, और पहला धातु क्षीण होकर अगले धातुकोभी घटा देता है। अर्थात् सब अवस्थाओमे पहला धातु अगले धातुको अपने जैसा रखता है ॥—

**दोषा दुष्टा रसैर्धातून् दूषयन्त्युभये मलान् ॥ १९ ॥**
**अधो द्वे सप्त शिरसि खानि स्वेदवहानि च ।**
**मला मलायनानि स्युर्यथास्वं तेष्वतो गदाः ॥ २० ॥**

मधुरादि रसोद्वारा दूषित हुए वातादि दोष रक्तादि धातुवोको दूषित करते हैं। और दूषित हुए दोष तथा धातु मलोको (मल-मूत्र आदिको) दूषित करते हैं। दूषित हुए ये मल मूत्र-मार्ग, गुदामार्गके दो, दो नाक, दो आख, दो कान तथा मुख शिरके इन सात तथा स्वेदवह मलमार्गोको दूषित करते हैं। इसलिये इनमे अपने अपने रोग होते हैं, वातादि दोषोमे अपने दोषजन्य, रक्तादि धातुवोमे अपने धातुजन्य और मलोंमें अपने मलजन्य रोग होते हैं ॥ १९ ॥ २० ॥

**वक्ष्यन्ते वातजास्तत्र निदाने वातरोगिके ।**
**पित्तं त्वचि स्थितं कुर्याद्विस्फोटकमसूरिकाः ॥ २१ ॥**
**रक्ते विसर्पं दाहं च मांसे मांसावकोथनम् ।**
**सदाहान्मेदसि ग्रन्थीन् स्वेदतृड्वमनं भृशम् ॥ २२ ॥**
**अस्थ्नि दाहं भृशं मज्ज्ञि हारिद्रनखनेत्रताम् ।**
**पूति पीतावभासं च शुक्रं शुक्रसमाश्रितम् ॥ २३ ॥**
**शिरागतं क्रोधतापप्रलापं स्नायुगं तृषम् ।**
**कोष्ठगं मदतृड्दाहान् व्यापिनोऽन्यांश्च यक्ष्मणः २४**
**श्लेष्मा त्वचि स्थितः कुर्यात्स्तम्भं श्वेतावभासताम् ।**
**पाण्ड्वामयं शोणितगो मांससंस्थोऽर्बुदापचीः ॥२५॥**
**आर्द्रचर्मावनद्धाभगात्रतां चातिगौरवम् ।**
**मेदोगः स्थूलतां मेहमस्थ्नां स्तब्धत्वमस्थिगः ॥२६॥**
**मज्जगः शुक्लनेत्रत्वं शुक्रस्थः शुक्रसञ्चयम् ।**
**विबन्धं गौरवं चाति शिरास्थः स्तब्धगात्रताम् २७**
**स्नायुगः सन्धिशून्यत्वं कोष्ठगो जठरोन्नतिम् ।**
**अरोचकाविपाकौ च तांस्तांश्च कफजान् गदान् २८**
**विण्मूत्रयोः स्वाश्रययोस्तत्र तत्रोपदेक्ष्यते ।**
**उपतापोपघातौ तु स्वाश्रयेन्द्रियगैर्मलैः ॥ २९ ॥**

इनमे **वातजन्य** रोगोको वातव्याधिनिदानमे कहेगे।

त्वचामे स्थित **पित्त** (स्वेद मलमार्गमे)—विस्फोटक और मसूरिका रोग उत्पन्न करता है, रक्तमे स्थित पित्त—विसर्प और दाह उत्पन्न करता है, मासमे स्थित पित्त—मासका पकना और मासका सड़ना उत्पन्न करता है। मेदमे स्थित पित्त—दाहयुक्त ग्रन्थियोको, पसीनेका बहुत आना, वमन और अतिप्यास उत्पन्न करता है। अस्थिमे स्थित पित्त—अस्थियोमे दाह उत्पन्न करता है। मज्जामे स्थित पित्त—नखूनो और आखोमे पीला रग उत्पन्न करता है। शुक्रमे स्थित पित्त—शुक्रमे दुर्गन्ध, पीला रग उत्पन्न करता है। सिराओमे स्थित पित्त—क्रोधी स्वभाव, असम्बद्ध बोलना उत्पन्न करता है। स्नायुमे पहुंचा पित्त—प्यासको उत्पन्न करता है। कोष्ठमे पहुंचा पित्त—मद, तृषा, दाह तथा सारे शरीरमें फैलनेवाले रक्तपित्त आदि रोग उत्पन्न करते है।

त्वचामे स्थित **कफ**—जड़ता, श्वेतवर्ण त्वचामे उत्पन्न करता है। रक्तमे स्थित कफ—पाण्डुरोगको उत्पन्न करता है, मासमे स्थित कफ—अर्बुद और अपची तथा शरीरका गीले चमडेसे ढंपा होनेकी प्रतीति, एव भारीपन उत्पन्न करता है। मेदमे स्थित कफ—शरीरमें स्थूलता और प्रमेहरोग, अस्थिमे स्थित कफ—अस्थियोमे जड़ता, मज्जामे स्थित कफ-आखोमे सफेदी, शुक्रमे स्थित कफ—शुक्रको रोककर मात्रामे बहुत उत्पन्न करता है। सिरामे स्थित-कफ—विबन्ध (रुकावट), भारीपन तथा शरीरमे स्तब्धता उत्पन्न करता है। स्नायुओमे स्थित कफ—सन्धियोमे शूल उत्पन्न करता है, कोष्ठमे स्थित कफ—उदरका बढना, अरुचि, भोजनका न पचना, तथा अन्य कफजन्य रोगोको उत्पन्न करता है।

---

१ शरीरबृंहणे नान्यत्खाद्य मासाद्विशिष्यते॥ चरक.सू. २७.८७

२ चरकमे (सूत्र २८।१९) शुक्रदोषोमे—
न वा सजायते गर्भ पतति प्रस्रवत्यपि ।
शुक्र हि दुष्टं सापत्यं सदारं बाधते नरम् ॥

मल और मूत्रमें तथा इन दोनोंके आश्रयोमे स्थित वातादि-दोष जो जो रोग करते है, उनको मूत्राघात और अतिसार आदिमें वहींपर उपदेश करेंगे।

ये वातादि मल जब इन्द्रियोमे व्याप्त होते हैं, तब मलसे युक्त इन्द्रियका जो आश्रय होता है (यथा चक्षुरिन्द्रियका आश्रय आख है) तब अपने आश्रयका उपताप या उपघात करते हैं, थोड़ी हानि होनेसे उपताप और अधिक हानि होनेसे उपघात होता है ॥ २१-२९ ॥

**व्यायायादूष्मणस्तैक्ष्ण्यादहिताचरणादपि ।**
**कोष्ठाच्छाखास्थिमर्माणि द्रुतत्वान्मारुतस्य च ॥३०॥**
**दोषा यान्ति तथा तेभ्यः स्रोतोमुखविशोधनात् ।**
**वृद्ध्याभिष्यन्दनात्पाकात्कोष्ठं वायोश्च निग्रहात् ३१**
**तत्रस्थाश्च विलम्बेरन् भूयो हेतुप्रतीक्षिणः ।**
**ते कालादिबलं लब्ध्वा कुप्यन्त्यन्याश्रयेष्वपि ॥३२॥**
**तत्रान्यस्थानसंस्थेषु तदीयामबलेषु तु ।**
**कुर्याच्चिकित्सां स्वामेव बलेनान्याभिभाविषु ॥ ३३ ॥**
**आगन्तुं शमयेद्दोषं स्थानिनं प्रतिकृत्य वा ।**

वातादिदोष यद्यपि सारे शरीरमें फैले हुवे हैं, तथापि मुख्यत. ये अधिक रूपमे कोष्ठके अन्दर रहते हैं । कोष्ठमें रहते हुवे धातुओंमें किस प्रकार पहुंचते हैं इसके लिये—

व्यायामके कारण स्रोतोके शिथिल हो जानेसे, अग्निकी तीक्ष्णतासे निबिडताको छोडकर अहित पदार्थोके आचरणसे तथा स्वभावसेही वायुके शीघ्रगामी होनेके कारण दोष कोष्ठसे, रक्तादि धातु और त्वचारूपी शाखाओंमे एवं अस्थि तथा मर्मोमे पहुच जाते हैं। स्रोतोंके मुखोका शोधन हो जानेसे दोष शाखा-अस्थि और मर्मोमेसे पीछे कोष्ठमे आजाते हैं। दोषोके वृद्धिसे स्राव होनेके कारण शाखाओसे दोष कोष्ठमे आते है। शाखा आदिमें इनका पाक हो जानेसे ये शाखाओसे कोष्ठमे आजाते हैं। वायुकी प्रेरणा न मिलनेसे वायुका न्हास हो जानेसे दोष शाखाओसे कोष्ठमे आजाते हैं। ये दोष कोष्ठमे आकर स्वयं रोगको उत्पन्न नहीं करते, (जो बहुत और बलवान होते हैं, वे स्वयं रोग उत्पन्न करते हैं) अपितु दूसरे कारणोकी प्रतीक्षा करते हैं। ये दोष काल आदिका बल (सहारा) पाकर अपने आश्रयोंमे कुपित होते हैं।

इनमे वायु कभी तो अपने स्थानोमें प्रकुपित होती है, और कभी पित्त या कफके स्थानमे जाकर कुपित होती है। इसी प्रकार पित्तभी कभी अपने स्थानमे कुपित होता है, और कभी वायु और कफके स्थानमे जाकर कुपित होता है। इसी भाति कफभी कभी अपने स्थानमे कुपित होता है, और कभी वायु और पित्तके स्थानमें जाकर कुपित होता है। इनमे अपने स्थानमें स्थित दोषकी चिकित्सा स्पष्ट है। दूसरेके स्थानमें पहुंचे हुए दोषकी चिकित्सा दो प्रकारकी है—स्थानिक दोषकी अपेक्षा आगन्तुज दोषके बल और निर्बलताको देखकर दो प्रकारकी है। यदि आगन्तुजदोष निर्बल हो तो प्रथम स्थानिक दोषकी चिकित्सा करनी चाहिये । और जब आगन्तुज दोषके बलवान होनेसे स्थानिक दोष दब जाये तब आगन्तुज दोषकी चिकित्सा पहले करनी चाहिये। और जब आगन्तुज और स्थानिक दोनो दोष समान बलवाले हो तब पहले स्थानिक दोषको शान्त करके पीछे आगन्तुज दोषको शान्त करना चाहिये। अथवा बल और निर्बलताका विचार करके बलवानकी पहले चिकित्सा करे अर्थात्—कफ और वायुको समान बल होनेपर पहले वायुकी चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ३०—३३ ॥—

**तेजो यत्सर्वधातूनामोजस्तत्परमुच्यते ॥ ३४ ॥**
**मृदु सोमात्मकं शुद्धं रक्तमीषत्सपीतकम् ।**
**यत्सार आदौ गर्भस्य यत्तद्गर्भरसाद्रसः ॥ ३५ ॥**
**संवर्तमानं हृदयं समाश्रयति यत्पुरा ।**
**यच्छरीररसस्नेहः प्राणा यत्र प्रतिष्ठिताः ॥ ३६ ॥**
**यस्यानाशान्न नाशोऽस्ति प्रीणिता येन देहिनः ।**
**हृदयस्थमपि व्यापि तत्परं जीवितास्पदम् ॥ ३७ ॥**

**ओजका रूप**—शरीरके सब धातुओको जो सबसे श्रेष्ठ तेज है, वह ओज[1] है। यह ओज-मृदु, सोमरूप, शुद्ध (मल रहित), थोड़ासी लाल झाईवाला, थोड़ा पीतवर्ण है। जो ओज गर्भका सबसे प्रथम सार है (जिसके बिना जीव प्रवेश नहीं कर सकता), एवं गर्भका जो प्रथम धातु है उसकाभी यह प्रसाद भाग है। जो कि फिरता हुवा सबसे प्रथम हृदयमे प्रविष्ट होता है, पीछे सम्पूर्ण शरीरमे फैलता है, जो ओज शरीरका रस-शरीरका स्नेह है, जिस ओजके सहारे प्राण टिके हुवे है, जिसके नाश न होनेसे देहकाभी नाश नही होता, जिस ओजसे मनुष्य प्राणि पुष्टि या तर्पण प्राप्त करते हैं, हृदयमे रहता हुवाभी जो सारे शरीरमें फैला हुवा है, यही ओज शिरआदि जीवित-स्थानोकी अपेक्षा प्रधानरूपमे जीवनका स्थान है ॥ ३४-३७ ॥

**ओजः क्षीयेत कोपक्षुद्ध्यानशोकश्रमादिभिः ।**
**बिभेति दुर्बलोऽभीक्ष्णं ध्यायति व्यथितेन्द्रियः ३८**
**दुश्छायो दुर्मना रूक्षो भवेत्क्षामश्च तत्क्षये ।**
**जीवनीयौषधक्षीररसाद्यास्तत्र भेषजम् ॥ ३९ ॥**
**ओजोवृद्धौ हि देहस्य तुष्टिपुष्टिबलोदयाः ।**

**ओजके क्षयके कारण**—क्रोध करनेसे, भूखसे, निरन्तर किसी वस्तुमें ध्यानमग्न रहनेसे, शोकसे, थकानसे, ओज कम हो जाता है। ओजके कम होनेसे मनुष्य सब स्थानोपर डरता है, निर्बल हो जाता है, निरन्तर सोचता रहता है, इन्द्रिया अशक्त बन जाती हैं, शरीरकी कान्ति बिगड़ जाती है, मनभी दूषित हो जाता है, शरीर रुक्ष और कृश हो जाता है (ये सब लक्षण ऊपर ओजके कम होनेसे होते हैं)।

१ शरीरमें ओजके दो रूप कहे है—एक 'पर ओज'—जिसको कि परिमाण आठ बिन्दु (आठ कर्ष) कहा है। दूसरा अपर ओज—जिसका परिमाण आधा अजली है। इनमेंसे विकार अपर ओजमें आते है। ओजसे कोई प्रोटोप्लाज्मा लेते है।

इसके लिये-जीवनीय गणकी औषधियोंसे सिद्ध दूध तथा मांसरसादि देना उत्तम औषध है । इस प्रकारकी औषधियोसे ओजकी वृद्धि होनेपर शरीरमे तुष्टि ( मनकी प्रसन्नता ), अगोकी पुष्टि ओर शरीरमे बल उत्पन्न होता है ॥ ३८ ॥ ३९ ॥-

**यदन्नं द्वेष्टि यदपि प्रार्थयेताविरोधि तु ॥ ४० ॥**
**तत्तत्त्यजन् सम ं तौ तौ वृद्धिक्षयौ जयेत् ।**
**कुर्वते हि रुचिं दोषा विपरीतस योः ।**
**वृद्धाः क्षीणाश्च भूयिष्ठं लक्षयन्त्यबुधास्तु न ॥ ४१ ॥**

दोषोकी वृद्धि और क्षय ज्ञात होनेपर जो करना चाहिये वह कहते हैं-प्राणि जिस अन्नसे द्वेष करता है, उसको छोडते हुए दोषकी वृद्धिको शान्त करे, और प्राणि जिस अन्नकी कामना करता है, वह यदि दोषोके लिये अविरोधि न हो तो उसका उपयोग करते हुए दोषको क्षयके शान्त करे । क्योकि दोषोके बढ़नेपर समानगुणवाले आहारमें अरुचि हो जाती है, और दोषके कम होनेपर दोषके समान गुणी आहारमें रुचि हो जाती है । दोषोक बढ़नेपर विपरीत गुणवाले आहारमे, और क्षीण होनेपर समान गुणवाले आहारमे रुचि होती है। ऐसा प्राय करके होता है । अर्थात कहीं अपवादभी है, यथा-वायुके सामके साथ मिला होनेपर कटु-रुक्ष पदार्थोंकी चाह होती है । यहापर वायुके बढ़नेसे विपरीत गुणवाले स्निग्ध आदिकी इच्छा नहीं हुई । इस भेदको मूर्ख लोग नहीं पहिचानते । जिस प्रकार किसी मनुष्यमें वायुके क्षीण होनेपर मधुर-स्निग्ध आदि अन्नकी कामना हो, पित्तके बढ़नेसे अम्ल-लवण आदि रसोकी, तथा कफके बढ़नेपर मधुर-अम्ल आदि अन्नकी आकाक्षा देकर मूढ व्यक्ति दोषकी वृद्धि और क्षयको नहीं जान सकते । इसलिये मन्दबुद्धिवालोंको उपदेशानुसार वर्तनाही उत्तम[२] है ॥ ४० ॥ ४१ ॥

---

१ हृदि श्लेष्मानुपश्लिष्टमाश्याव रक्तपीतकम् ।
तदोजो, वर्धने जन्तुस्तद् वृद्धौ, क्षीयते क्षयम् । काश्यपसंहिता.

रसादीना शुक्रान्ताना धातूना यत्पर तेजस्तद् खल्वोजस्तदेव बलमित्युच्यते । तदेव पुन पाकाचामीकरमिवापेतोपाधिमलमत्यन्त शुक्रसार उच्यते। तस्माच्छुक्रमलरूप मूलभूतमेवौज इति स्थितम् ।

प्राकृतस्तु बल श्लेष्मा विकृतो मल उच्यते ।
स चैवोज स्मृत काये ॥
धातूना तेजसि रसे तथा जीवितशोणिते ।
श्लेष्मणि प्राकृते वैद्यैरोज शब्द प्रकीर्तित ॥
रसधातो पर धाम पच्यमानात्प्रसीदति ।
सौम्यस्वभाव रक्ताभ्रे यत्तदोज प्रकीर्तितम् ॥

ओजसे वृषणोंका अन्त.स्राव, प्रोटोप्लाज्मा, एल्युमन आदि कई आधुनिक वस्तुवें लेनेका यत्न लोग करते हैं । इसमें 'प्राणाश्रयस्यौजसोऽष्टौ बिन्दवो हृदयाश्रिता । यहापर बिन्दु शब्द कर्षवाची लेकर-श्रीनरेन्द्रनाथमित्रजी प्लाज्मा लेना चाहते हैं ।

२ मन्दबुद्धिवालेके लिये उपदेशानुसार वर्तनाही उत्तम है, यथा-
यथोक्तानुसरणमेव तु श्रेय मन्दबुद्धे. । अ. स.
मन्दबुद्धेस्तु यथोक्तानुगमनमेव श्रेय. ॥ चरक. वि.अ.८।१४९

**य ं यथास्वं च दोषा वृद्धा वितन्वते ।**
**रूपाणि हीनाः प्रोज्झन्ति समाः स्वं कर्म कुर्वते ॥ ४२ ॥**

बढे हुए दोष अपने ( रुक्षादि ) रूपोको विशेष रूपसे प्रकट करते हैं । यही दोष क्षीण होकर अपने स्वाभाविक रूपोको कम कर देते हैं । रूपोको प्रगट करना और कम करना दोषोके अपने अपने बलोके अनुसार होता है । थोड़े बड़े, वृद्धतर और वृद्धतम दोष अधिकतम लक्षणोको प्रगट करते हैं और कम होकर घटा देते हैं । शरीरमें जो जो गुण अधिक होता है, उस उसमे द्वेष उत्पन्न हो जाता है । जो जो गुण कम हो जाते हैं, उनमे रुचि हो जाती है । समान दोष न तो द्वेष उत्पन्न करते हैं और न रुचि उत्पन्न करते हैं, वे अपनी स्वाभाविक कर्मके अनुसार अपना कार्य करते हैं । जाति या सस्कारवश मनुष्यमें जैसी रुचि या द्वेष होता है, वह वैसा ही वरतता है ॥ ४२ ॥

**य एव देहस्य समा विवृद्ध्यै**
**त एव दोषा विषमा वधाय ।**
**यस्मादतस्ते हितचर्ययैव**
**क्षयाद्विवृद्धेरिव रक्षणीयाः ॥ ४३ ॥**

**इति दोषादिविज्ञानीयो नामैकोनविंशोऽध्यायः १९**

**हितचर्या**-जो दोष समान अवस्थामे रहकर शरीरको बढ़ाते हैं; वेही दोष विषम ( अपने परिमाणसे अधिक या हीन ) होकर शरीरका नाश करते हैं । इसलिये इन दोषोकी हितचर्याकी भाति क्षीण होनेसे रक्षा करना चाहिये । क्योकि जिस प्रकार दोषोको बढनेसे रोक जाता है, उसी प्रकार इनको क्षीण होनेसे भी बचाना चाहिये ॥ ४३ ॥

यह दोषादिविज्ञानीय नामक उन्नीसवा अध्याय समाप्त हुवा ।

---

## विंशोऽध्यायः ।

**अथातो दोषभेदीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे दोषभेदीय नामक अध्यायकी व्याख्या करेंगे-जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोंने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**वाय्वाकाशधातुभ्यां वायुः । आग्नेयं पित्तम् । अम्भःपृथिवीभ्यां श्लेष्मा ।**

**तत्र पक्वाशयः कटिः सक्थिनी पादावस्थि श्रोत्रं स्पर्शनं च वातस्थानानि । अत्र पक्वाशयो विशेषेण । नाभिरामाशयः स्वेदो लसीका रसो रुधिरं चक्षुः स्पर्शनं च पित्तस्थानानि । अत्र नाभिर्विशेषेण । उरः ः शिरः क्लोम पर्वाण्यामाशयो रसो मेदो ' रसनं च श्लेष्मस्थानानि । अत्राप्युरो विशेषेण । इत्थमधोमध्योर्ध्वसन्निवेशिना दोषत्रयेण शरीरमागारमिव स्थूणात्रितयेन स्थिरीकृतम् । ' दोषा देहं स्थेमानमानयन्तः स्थूणा इत्युच्यन्ते ।**

**धारणाद्धातवः। मलिनीकरणादाहारमलत्वान्मलाः। दूषणस्वभावत्वाद्दोषा इति ॥ ३ ॥**

इससे पहले अध्यायमें दोषोंका प्राकृत और वैकृत स्वरूप कह दिया इस अध्यायमें दोषोंके स्थान और क्रियाको बतायेंगे—

वायुके महाभूत स्वरूपका आकाश महाभूतके साथ सम्बन्ध होनेसे इस शरीरमें वायु उत्पन्न होती है। पित्त आग्नेय धातुसे उत्पन्न होता है। जल और पृथ्वी धातुओंसे कफ उत्पन्न होता है। यह इन धातुओंकी अपनी शक्ति है, इसीसे अमूर्त महाभूतोसे मूर्त पदार्थ उत्पन्न होते हैं।

इनमें पक्वाशय, कटि, टागें, पावकी अस्थियां, पैरका तलुवा, कान और त्वचा ये **वायुके स्थान** हैं। इन स्थानोंमेंभी पक्वाशय विशेषकर वायुका स्थान है। नाभि, आमाशय, स्वेद, लसीका, रस और रक्त तथा आख एवं त्वचा ये **पित्तके स्थान** हैं। इनमेंभी नाभि विशेषकरके पित्तका स्थान है। उर, कण्ठ, शिर क्लोम, पर्वसन्धियां आमाशय, रस, मेद, नासिका और जिव्हा **कफके स्थान** हैं। इन स्थानोंमेंभी छाती विशेषकर कफका स्थान है।

इस प्रकार नीचे (वायु), मध्यमें (पित्त) और उपर (कफ) रहते हुए ये तीनो दोष इस शरीरको स्थिर रखते हैं, जिस प्रकार कि तीन स्तम्भोंसे मकान धारण होता है। इसलिये चूंकि दोष शरीरको स्थिर करते है, इसीलिये इनको स्थूणभी कहते हैं। शरीरको धारण करनेसे ये दोष धातु हैं। शरीरको मैला बनानेसे तथा आहारके मलसे बढ़नेके कारण ये मल हैं। चूकि इन वातादिका स्वभावही दूषित होना है, इसलिये ये दोष कहे जाते हैं।

**वक्तव्य—**यहांपर तोलनेके लिये बड़ी तराजु जोकि तीन बल्लियोंको जोड़कर तिकन्टी बनाई जाती है, उसका उदाहरण वात-पित्त-कफ इन तीनके लिये ठीक है। इस तिकन्टीमें एकभी टागके निकालनेसे तिकन्टी खड़ी रह नहीं सकती। इसीप्रकार यह शरीरभी इन तीनसेही टिका हुआ है। यही तीनो दोष शरीरमें सत्त्व, रज, तम इन तीनों गुणोंका प्रतिनिधि करते हैं। इसीसे गीतामें कहा है कि–सत्त्वगुणी व्यक्ति (सत्त्वगुण) उपरको जाता है, राजस व्यक्ति (रज) बीचमें रहता है, और तमोगुण (तम) नीचे जाता है ॥ ३ ॥

**त एते प्रत्येकं पञ्चधा भिद्यन्ते। तद्यथा—प्राणोदानव्यानस[illegible]र्वायुः। तत्र प्राणो मूर्धन्यवस्थितः कण्ठोरश्चरो बुद्धीन्द्रियहृदयमनोधमनीधारणष्ठीवनक्षवथूद्गारश्वासोच्छ्वासान्नप्रवेशादिक्रियः। उदान उरस्यवस्थितः कण्ठनासिकानाभिचरो वाक्प्रवृत्तिप्रयत्नोर्जोबलवर्णस्रोतःप्रीणनधीधृतिस्मृतिमनोविबोधनादिक्रियः। व्यानो हृद्यवस्थितः कृत्स्नदेहचरः शीघ्रतरगतिर्गतिप्रसारणकुञ्चनोत्क्षेपावक्षेपनिमिषोन्मेषणजृम्भणान्नस्वादनस्रोतोविशोधनस्वेदासृक्स्रावणादिक्रियो योनौ च शुक्रप्रतिपादनो विभज्य चान्नस्य किट्टात्सारं तेन क्रमशो धातूंस्तर्पयति। समानोऽन्तरग्निसमीपस्थितस्तत्सन्धुक्षणः पक्वामाशयदोषमलशुक्रार्तवाम्बुवहस्रोतोविचारी तदवलम्बनान्नधारणपाचनविवेचनकिट्टाधोनयनक्रियः। अपानोऽपानेऽवस्थितो वस्तिश्रोणिमेण्ढ्रवृषणवङ्क्षणोरुचरो विण्मूत्रशुक्रार्तवगर्भनिष्क्रमणादिक्रियः ॥ ४ ॥**

ये तीनो दोष फिर पांच-पांच भागोमें विभक्त हो जाते हैं।

इन दोषोमें वायु प्राण, उदान, व्यान, समान और अपान इन पाचोमे विभक्त होती है। **प्राणवायु**–शिरमें रहता हुवा कण्ठ और छातीमे गति करता है। बुद्धि, इन्द्रिय, हृदय, मन तथा धमनीयोका धारण करता है, थूकना, छीकलेना, उद्गार लेना, बाहर और अन्दर श्वास लेना-निकालना, अन्नका मुखसे नीचे आमाशयमें पहुंचाना आदि क्रियाओंको करता है। **उदानवायु**–छातीमे रहता हुवा गले, नासिका और नाभिमे गति करता है। बोलना, कार्योमे प्रयत्न (उद्यम), पुष्टि, उत्साह, बल-वर्ण-स्रोतोकी पुष्टि, बुद्धि-धैर्य-स्मरणशक्ति और मनको क्रियाशील करनेवाला है। **व्यानवायु**–हृदयमे रहता हुवा सम्पूर्ण शरीरमें गति करता है। प्राण आदिकी अपेक्षा इसकी अति अधिक तेज है। देशान्तरमें लेजाना, अगोका लम्बा करना, अगोको सिकोड़ना, अगोको उपर उठाना, अगोको नीचे करना, पलक खोलना और पलक बंद करना, शरीरका मोड़ना, अन्नका आस्वाद (चखना), स्रोतोको साफ करना, पसीना-रक्तका निकालना, पुरुषसे क्षरित शुक्रको गर्भाशयमें पहुंचाना आदि क्रियाएं करता है। यही व्यान अन्नके सारभागको किट्टसे अलग करके इस सार भागसे रसादि धातुवोका तर्पण करता है। **समानवायु** मुख्यत जाठराग्निके समीप रहता है, और इस अग्निको प्रदीप्त करता रहता है। (अन्तराग्निका स्थान आमाशय और पक्वाशयके बीचमे नाभिसे आधा अगुल मात्र वाम पार्श्वमे है)। यही समान पक्वाशय–आमाशयमे दोष-मल-शुक्र-आर्तव जलका बहन करता है। स्रोतोमें विचरता है। इसी समानकी सहायतासे अन्नका धारण होना, अन्नका पचना, अन्नका पृथकीकरण मल भागका नीचेकी ओर जाना, आदि क्रियाएं होती हैं। **अपानवायु** मुख्यत कटिसे नीचेके भागमें रहता है। यह बस्ति, श्रोणी, मेहन, वृषण, वंक्षण प्रदेश और ऊरुमे गति करता है। मल-मूत्र-शुक्र-आर्तव-गर्भका बाहर निकालना आदि क्रियाएं करता है ॥

**वक्तव्य—**जिस प्रकार कि एकही देवदत्त जब पढ़ाता है, तो अध्यापक, जब रसोई पकाता है, तब पाचक; जब चित्र बनाता

१ ऊर्ध्वमूलमध शाख त्रिस्थूण पञ्चदैवतम्।
क्षेत्रज्ञाधिष्ठित विद्वान् यो वै वेद स वेदवित् ॥

२ ऊर्ध्व गच्छन्ति सत्त्वस्थाः, मध्ये तिष्ठन्ति राजसा।
जघन्यगुणवृत्तिस्था अधो गच्छन्ति तामसा ॥

है, तब चित्रकार बन जाता है । केवल कार्यभेदसे, इसी प्रकार ये वातादि दोषभी कार्यभेदसे भिन्नभिन्न नाम धारण करलेते हैं ॥ ४ ॥

**पाचकरञ्जकसाधकालोचकभ्राजकत्वभेदैः पित्तम् । तत्र यदामपक्वाशयमध्यस्थं पञ्चमहाभूतात्मकत्वेऽपि तेजोगुणोत्कर्षात्क्षपितसोमगुणं ततश्च त्यक्तद्रवस्वभावं सहकारिकारणैर्वायुक्लेदादिभिरनुग्रहाद्दहनपाचनादिक्रियया लब्धाग्निशब्दं पित्तमन्नं पचति सारकिट्टौ विभजति शेषाणि च पित्तस्थानानि तत्रस्थमेवानुगृह्णाति तत्पाचकमित्युच्यते । आमाशयस्थं तु रसस्य रञ्जनाद्रञ्जकम् । हृदयस्थं बुद्धिमेधाभिमानोत्साहैरभिप्रेतार्थसाधनात्साधकम् । दृष्टिस्थं रूपालोचनाच्चालोचकम् । त्वक्स्थं त्वचो भ्राजनाद्भ्राजकम् । तदभ्यङ्गपरिषेकालेपादीन्पाचयति छायाश्च प्रकाशयति ॥ ५ ॥**

**पित्त**–पाचक, रंजक, साधक, आलोचक और भ्राजक भेदसे पाच प्रकारका है । इन पाचो पित्तोंमें जो पित्त आमाशय और पक्वाशयके बीचमें रहकर, पंच महाभूतोसे बना होनेपरभी आग्नेयगुणकी अधिकताके कारण जलीयगुणके कम हो जानेसे द्रव स्वभावको छोडकर, अपने सहकारी वायु-क्लेद आदि कारणोंके द्वारा शरीरपर अनुग्रह रूपसे दहन ( जलाना ), पाचन आदि क्रियाए करनेके कारण, जिसे 'अग्नि' शब्दसे कहा जाता है, वह पित्त, अन्नको पचाता है, सार और किट्ट भागोको अलग करता है, शेष जो पित्तस्थान शरीरमे है, उनको अपने स्थानमे रहकरही बल देता है, वह **पाचकपित्त** है । आमाशयमे स्थित रसको रगनेसे इसे **रंजकपित्त** कहते हैं । जो पित्त हृदयमे स्थित रहकर बुद्धि-मेधा-अभिमान-कार्योमे उत्साह तथा बाह्य इच्छित विषयको सिद्ध करता है, वह **साधकपित्त** है । दृष्टिमे स्थित रहकर जो पित्त रूपकी ग्रहण करनेकी शक्ति देता है, वह **आलोचकपित्त** है । त्वचामे स्थित जो पित्त त्वचाको चमकाता है, वह चमकानेके कारण **भ्राजकपित्त** है । यह भ्राजकपित्त त्वचापर लगे अभ्यंग, परिषेक, आलेप आदिको पचाता है और यही पित्त आकाशादि पाचभूतोकी कान्तिको प्रकट करता है ॥५॥

**अवलम्बकक्लेदकबोधकतर्पकश्लेषकत्वभेदैः श्लेष्मा । स तूरस्थः स्ववीर्येण त्रिकस्यान्नवीर्येण च सह हृदयस्य च शेषाणां च श्लेष्मस्थानानां तत्रस्थ एवोदककर्मणाऽवलम्बनादवलम्बक इत्युच्यते । आमाशयस्थितोऽन्नसङ्घातस्य क्लेदनात्क्लेदकः । रसनस्थः सम्यग्रसबोधनाद्बोधकः । शिरस्थश्चक्षुरादीन्द्रियतर्पणात्तर्पकः । पर्वस्थोऽस्थिसन्धिश्लेषात् श्लेषक इति ॥ ६ ॥**

**कफ**—अवलम्बक, क्लेदक, बोधक, तर्पक और श्लेषक इन भेदोमे कफ पाच प्रकारका है । इनमेसे छातीमे स्थित कफ अपनी शक्तिसे त्रिकभागका ( अथवा बाहु-ग्रीवा और असप्रदेशका ) और अन्नवीर्यके साथ हृदयका तथा शेष कफके स्थानोका छातीमेंही रहता हुवा जलके कार्यो द्वारा अवलम्बन करनेसे **अवलम्बक** कहाता है । आमाशयमे स्थित जो कफ अन्नसमूहको क्लिन्न ( गलाना ) बनाता है, वह **क्लेदक** है । रसनामे स्थित हो जो कफ रसोका ज्ञान कराता है वह **बोधक** है । शिरमे स्थित जो कफ चक्षु आदि इन्द्रियोका तर्पण ( तृप्त ) करता है, वह **तर्पक** है । पर्वोमे ( जोडोंमे ) स्थित कफ दो अस्थियोकी सन्धियोको मिलानेसे **श्लेषक** कफ कहाता है ॥ ६ ॥

**एवममीषु स्थानेषु भूयिष्ठमविकृताः सकलशरीरव्यापिनोऽपि वातपित्तश्लेष्माणो वर्तन्ते । तेषां वृद्धिहेतुर्वक्ष्यते निदानेषु । समासतश्च वृद्धिक्षयलक्षणमुक्तं पूर्वाध्याये ॥ ७ ॥**

यद्यपि वात-पित्त कफ सम्पूर्ण शरीरमे फैले रहते हैं, तथापि अविकृत अवस्थामे ये इन उपरोक्त स्थानोमे अधिकतः रहते है । इनके रोगोसे बढने और घटनेके कारणोको सर्वरोगनिदान नामक निदानके प्रथम अध्यायमे कहेंगे । रोगोंके विना वृद्धि और क्षयके जो लक्षण होते है, वे इससे पहले दोषादिविज्ञानीय अध्यायमे कह दिये है ॥ ७ ॥

**वृद्धिर्हि द्वेधा चयकोपभेदेन । तत्रोष्णगुणोपहिता रूक्षादयो वायोः सञ्चयमापादयन्ति शीतगुणोपहिताः प्रकोपमुष्णगुणोपहिताः स्निग्धादयः प्रशमम् । शीतगुणोपहितास्तीक्ष्णादयः पित्तस्य चयमुष्णगुणोपहिताः कोपं शीतगुणोपहिता मन्दादयः प्रशमम् । शीतगुणोपहिताः स्निग्धादयः कफस्य चयमुष्णगुणोपहिताः कोपं तथा तु रूक्षादयः प्रशमम् ॥८॥**

दोषोकी वृद्धि दो प्रकारसे होती है, एक सचयसे और दूसरी प्रकोपसे । इनमे वायु–अपने रूक्ष, शीत, लघु, खर और विशद इन पाच गुणोके द्वारा अपनेसे विरोधी उष्णगुणके साथ मिलकर सचित होती है ( उष्ण गुणके विरोधी होनेसे इसका सचय नहीं होता ) । यही रूक्षादि गुण–उष्णके अभावमे शीत गुणके साथ मिलकर–वायुके समान गुणवाले होनेसे वायुका कोप करते हैं । और इन्हीं रूक्षादि गुणोंके विपरीत स्निग्ध-उष्ण आदि गुण वायुका शमन करते हैं । इसी प्रकार पित्तके तीक्ष्ण आदि गुण अपने विरोधी शीत गुणके साथ मिलकर पित्तका सचय उष्ण गुणोके साथ मिलकर पित्तका प्रकोप, तथा मन्द, शीत आदि गुणोसे पित्तका शमन होता है । कफमे थोडा भेद है–कफके स्निग्ध आदि गुण अपने समान गुणी शीत आदि गुणोंके साथ मिलकर कफका सचय करते है और अपनेसे विरोधी उष्ण आदि गुणके साथ मिलकर ( उष्णिमासे कफका विलयन होनेसे )

१ हृदयका अवलम्बन अन्नकी अपेक्षा रखता है, थोडीभी अन्नकी हानि होनेसे हृदयका अवलम्ब नहीं हो सकता । सस्कृतमें हृदय शब्द केन्द्रकेलिये है । छातीमे केन्द्र हृदय है, मस्तिष्कमें दूसरा केन्द्र हृदय है, दोनोको अन्नकी अपेक्षा है ।

कफको कुपित करते हैं । वहां उष्णादि गुण जब रूक्ष आदि [illegible] गुणोंमें मिलते हैं, तो कफका शमन करते हैं ८

तत्र—

**चयो वृद्धिः स्वधाम्न्येव प्रद्वेषो वृद्धिहेतुषु ।**
**विपरीतगुणेच्छा च कोपस्तून्मार्गगामिता ॥ ९ ॥**
**लिङ्गानां दर्शनं स्वेषामस्वास्थ्यं रोगसम्भवः ।**
**स्वस्थानस्थस्य समता विकारासम्भवः शमः ॥१०॥**
**देहे क्रुद्धोऽनिलवशात्कृत्स्नेऽर्धेऽवयवेऽपि वा ।**
**दोषो विकारं कुरुते खे वर्षमिव तोयदः ॥ ११ ॥**

दोषोंका अपने स्थानमें ही बढना चय कहाता है । दोषोंको चय होनेपर दोषोंको बढानेवाले कारणोंमें द्वेषबुद्धि और इनसे विपरीत गुणोंवाली औषध आदिकी इच्छा होती है । दोषोंका बढ़कर अपने स्वाभाविक स्थानसे अन्यत्र स्थानपर जाना कोप है । कुपित दोष अपने अपने दोषोंके लक्षणोंको दिखाते हैं, और शरीरमें अस्वस्थता और रोग उत्पन्न करते हैं । अपने स्थानमें स्थित होते हुए समान बनाना और रोगका न होना प्रशम कहाता है । वातादि दोष वायुके कारण जहांभी कुपित होते हैं, वहींपर रोग उत्पन्न करते हैं, ये दोष कभी तो सम्पूर्ण शरीरमें, कभी आधे शरीरमें और कभी शरीरके एक अवयव या भागमें फैलकर रोग करते हैं । जिसप्रकार कि आकाशमें वायुके कारण बादल जहां भी पहुंचाकर छोडकर दिये जाते हैं, वहींपर बरसात होजाती है अन्यत्र नहीं ॥ ९–११ ॥

**अथ प्रकुपिता वातादयो नानाविधैर्विकारैः शरीरमुपतापयन्ति । आविष्कृततमास्तु वायोरशीतिर्विकाराश्चत्वारिंशत्पित्तस्य विंशतिः श्लेष्मणः ॥ १२ ॥**

प्रकुपित हुए वातादि दोष नानाप्रकारके रोगोंसे शरीरको पीडित करते हैं । इन रोगोंमें वायुके कारण उत्पन्न होनेवाले अस्सी प्रधान रोग हैं पित्तके कारण उत्पन्न होनेवाले चालीस प्रधान रोग हैं और कफके कारण उत्पन्न होनेवाले बीस प्रधान रोग हैं ॥ १२ ॥

**तत्र वातविकाराः । तद्यथा—नखभेदो विपादिका पादशूलं पादभ्रंशः सुप्तपादता वातखुडता गुल्फग्रहः पिण्डिकोद्वेष्टनं गृध्रसी जानुभेदो जानुविश्लेष ऊरुसाद ऊरुस्तम्भः पङ्गुत्वं गुदभ्रंशो गुदार्तिर्वृषणाक्षेपो मेण्ढ्रस्तम्भो वङ्क्षणानाहः श्रोणिभेदो विड्भेद उदावर्तः खञ्जत्वं कुब्जत्वं वामनत्वं त्रिकग्रहः पृष्ठग्रहः पार्श्वावमर्द उदरावेष्टो हृन्मोहो हृद्द्रवो वक्षोद्धर्षस्तथा वक्षोपरोधो वक्षस्तोदो बाहुशोषस्तथा ग्रीवास्तम्भो मन्यास्तम्भः कण्ठध्वंसो हनुस्तम्भस्ताल्वोष्ठभेदो दन्तभेदो दन्तशैथिल्यं मूकत्वं वाक्सङ्गः प्रलापः कषायास्यता मुखशोषो रसाज्ञत्वं घ्राणनाशः कर्णशूलमशब्दश्रुतिरुच्चैःश्रुतिर्बाधिर्यं वर्त्मस्तम्भो वर्त्मसङ्कोचस्तिमिरमक्षिशूलमक्षिव्युदासो भ्रूव्युदासः शङ्खभेदो ललाटभेदः शिरोरुक्केशभूमिस्फुटनमर्दितमेकाङ्गरोगः सर्वाङ्गरोग आक्षेपको दण्डकः श्रमो भ्रमो वेपथुर्जृम्भाग्लानिर्विषादो रौक्ष्यं पारुष्यं श्यावारुणावभासत्वमस्वप्नोऽनवस्थितचित्तता च १३**

इनमें वातरोगोंको कहते हैं ( नाममात्रसे ) यथा—नखभेद, विपादिका, पादशूल, पादभ्रंश, सुप्तपादता ( पैरका सोजाना ), वातखुडता, गुल्फग्रह, पिण्डिकोद्वेष्टन, गृध्रसी, जानुभेद, जानुविश्लेष, ऊरुसाद, ऊरुस्तम्भ, पङ्गुत्व, गुदभ्रंश, गुदार्ति, वृषणाक्षेप ( वृषणोत्क्षेप–अण्डोका उपर चढना ), मेढ्रस्तम्भ, वङ्क्षण-आनाह, श्रोणिभेद, विड्भेद ( मलकी शुष्कता ), उदावर्त, खजत्व, कुब्जत्व, वामनत्व, त्रिकग्रह, पृष्ठग्रह, पार्श्वावमर्द, उदरावेष्ट, हृन्मोह, हृद्द्रव ( हृदयका धड़कना ), वक्षोद्धर्ष, वक्षोपरोध, वक्षस्तोद, बाहुशोष, ग्रीवास्तम्भ, मन्यास्तम्भ, कण्ठध्वंस, हनुस्तम्भ, तालुभेद, ओष्ठभेद, दन्तभेद, दन्तशैथिल्य, मूकत्व, वाक्सग, प्रलाप, कषायास्यता, मुखशोष, रसाज्ञत्व, घ्राणनाश, कर्णशूल, शब्द न होनेपरभी शब्दका सुनना, उचा सुनना, बधिरता, वर्त्मस्तम्भ, वर्त्मसकोच, तिमिर, अक्षिशूल, अक्षिव्युदास ( नीचे आजाना ), भ्रूव्युदास, शखभेद, ललाटभेद, शिरोरुक्, केशभूमिका फटना, अर्दित, एकागरोग, सर्वांगरोग, आक्षेपक, दण्डक, श्रम, भ्रम, कम्पन, जृम्भा, ग्लानि, विषाद, रूक्षता, पारुष्य, श्याववर्ण, अरुणवर्ण, नीदका न आना, चित्तकी अस्थिरता–ये अस्सी वायुजन्य रोग हैं ॥ १३ ॥

**पित्तविकाराः पुनः—ओषः प्लोषो दवो दवथुर्विदाहोऽन्तर्दाहस्त्वग्दाहोऽसदाहो धूमकोऽम्लक ऊष्माधिक्यमतिस्वेदोऽङ्गगन्धोऽवयवसदनं शोणितक्लेदो मांसक्लेदस्त्वङ्मांसदरणं चर्मदरणं रक्तकोठो रक्तविस्फोटो रक्तमण्डलानि रक्तपित्तं हरितत्वं हारिद्रत्वं नीलिका कक्ष्या कामला तिक्तास्यता लोहितगन्धास्यता पूतिमुखत्वं तृष्णाधिक्यमतृप्तिरास्यपाको गलपाकोऽक्षिपाकः पायुपाको मेण्ढ्रपाको जीवादानं तमःप्रवेशो हरितहारिद्रनेत्रमूत्रशकृत्त्वं च ॥ १४ ॥**

**पित्तजन्य रोग**—ओष, प्लोष, दव, दवथु, विदाह, अन्तर्दाह, त्वग्दाह, असदाह, धूमक, अम्लक, ऊष्माधिक्य, अतिस्वेद, अगगन्ध, अवयवसदन ( अगावदरण ), शोणितक्लेद, मासक्लेद, त्वग्अवदरण, मास अवदरण, चर्मदरण, रक्तकोठ, रक्तविस्फोट, रक्तमण्डल, रक्तपित्त, हरितवर्ण, हारिद्रवर्ण, नीलिका, कक्ष्या, कामला, तिक्तास्यता, लोहितगन्धास्यता, पूतिमुखत्व, तृष्णाधिक्य, अतृप्ति, मुखपाक, गलपाक, अक्षिपाक,

१ संचयं च प्रकोपं च प्रसरं स्थानसंश्रयम् ।
व्यक्तिं भेदं च यो वेत्ति दोषाणां स भवेद् भिषक् ॥
सु. सू. अ २१।३६

संचयेऽपहृता दोषा लभन्ते नोत्तरा गतीः ।
ते तूत्तरासु गतिषु भवन्ति बलवत्तराः ॥ सुश्रुत. सू. २१.३७

गुदपाक, मेहनपाक, जीवादान, तम प्रवेश, नेत्र-मूत्र और मलका हरित या हारिद्रवर्ण होना ये चालीस पित्तजन्य रोग हैं ॥ १४ ॥

**श्लेष्मविकारास्तु-तृप्तिस्तन्द्रा निद्राऽऽधिक्यं स्तैमित्यं गुरुगात्रताऽऽलस्यं मुखमाधुर्यं प्रसेकः श्लेष्मोद्गिरणं मलाधिक्यं बलासो हृदयोपलेपः कण्ठोपलेपो धमनीप्रतिचयो गलगण्डोऽतिस्थौल्यं शीताग्नित्वमुदर्दः श्वेतावभासता श्वेतनेत्रमूत्रशकृत्त्वं च ॥ १५ ॥**

**कफजन्य रोग**-तृप्ति, तन्द्रा, निद्राधिक्य, स्तिमितता, गुरुगात्रता, आलस्य, मुखमाधुर्य, प्रसेक, श्लेष्मोद्गिरण, मलाधिक्य, बलास, हृदयका उपलेप, कण्ठका उपलेप, धमनीप्रतिचय (रक्तका दबाव बढना), गलगण्ड, अतिस्थूलता, शीताग्नित्व (अग्निमान्द्य), उदर्द, श्वेतवर्णता और नेत्र-मूत्र तथा मलका श्वेतवर्ण होना-ये बीस कफजन्य रोग हैं।

**वक्तव्य**—इन रोगोंमेसे कुछ ग्लानि, रूक्षता, परुषता आदि रोग लोकमें प्रसिद्ध हैं। पक्षवध, आक्षेपक आदि अपने अपने तन्त्रोंमें प्रसिद्ध हैं। वृषणाक्षेप ( वृषणोत्क्षेप ), नखभेद, पिण्डकोद्वेष्टन आदि रोग अर्थसे स्पष्ट हैं । जो अप्रसिद्ध-विलक्षण हैं उन रोगोकी स्वयं व्याख्या करते है ॥ १५ ॥

**तत्र सर्वाङ्गीणस्तीव्रो दाहः। स्वेदारतिमानोषः। प्रादेशिकः स्वेदरहितोऽर्चिषेव दाहः प्लोषः। मुखोष्ठतालुषु दाहो दवः। चक्षुरादीन्द्रियेषु दाहो दवथुः । पाणिपादांसमूलेषु विविधः सन्तापो विदाहः। कोष्ठे दाहोऽन्तर्दाहः। शिरोग्रीवाकण्ठतालुषु धूमायनं धूमकः। सान्तर्दाहहृदयशूलोद्गारोऽम्लकः । शोणितस्य कृष्णतादौर्गन्ध्यतनुत्वानि क्लेदः, मांसस्य तु कृष्णतादौर्गन्ध्यं च। बाह्यत्वक्संहतिश्चर्म। कोष्ठगौरवादाहारास्पृहा तृप्तिः। अन्ये पुनराहुः—अन्नानभिनन्दना तृप्तिरिव तृप्तिररोचकः। निद्रार्तस्येव विषयाग्रहणं तन्द्रा। स्तैमित्यं तु प्रमीलक इत्यन्यैः पठितम्। उपलेप इवोपलेपः। तदतिशयः प्रतिचयोऽतिपूरणम्। अग्नेरतिमन्दता शैत्यम्। उरोऽभिष्यन्द उदर्दः, केषाञ्चिच्छीतवेपथुरुदर्दः ॥ १६ ॥**

**अन्ये पुनराहुः—**

**शीतपानीयसंस्पर्शाच्छीतकाले विशेषतः।**
**सरागकण्डूः शोफः स्यादुदर्दः स कफोद्भवः॥**
**इति ॥ १७ ॥**

इन रोगोमें-सब अगोमें व्याप्त होनेवाले, तीव्र सन्तापको **दाह** कहते हैं। यही दाह स्वेद और बेचैनीके साथ होनेसे **ओष** है । शरीरके एक भागमे पसीनेके बिना अग्निकी ज्वालाके समान जो तीक्ष्ण दाह होता है, वह **प्लोष** है। मुख, ओष्ठ या तालुमे होनेवाला दाह **दव** कहा जाता है। आख आदि इन्द्रियोमे होनेवाला दाह **दवथु** कहाता है। हाथ, पैर अथवा असमूलमे होनेवाला नानाप्रकारका सन्ताप **विदाह** कहा जाता है। कोष्ठ ( महास्रोत )के अन्दर जो दाह होता है, उसे **अन्तर्दाह** कहते हैं । शिर-ग्रीवा-कण्ठ और तालुमे धुवेकी प्रतीति **धूमक** है। अन्तर्दाह, हृदयमे शूल-खट्टा उद्गार-**अम्लक** है। रक्तकी कृष्णता, दुर्गन्धता और घट्टताको **क्लेद** कहते हैं ( यह रक्तक्लेद है ), और मासकी कृष्णता, दुर्गन्धता मासका क्लेद है । बाह्यत्वचाका सडना **चर्मकोथ** कहाता है। कोष्ठमे भारीपन होनेसे भोजनमे जो अनिच्छा होती है उसको **तृप्ति** कहते हे। दूसरे आचार्य कहते हैं कि अन्नका अच्छा न लगनेपर-तृप्ति ( पेटभरा ) होनेके समान तृप्ति अनुभव होना **अरोचक** है। नीदसे पीडित परन्तु जागते हुए मनुष्यके समान विषयोका ग्रहण न करना **तन्द्रा** है। स्तिमितता (अगोका गीले वस्त्रसे ढंपा होनेके कारण जो जडता होती है, वैसा अनुभव ) कोही दूसरे आचार्य **प्रमीलक** कहते हैं। दिवारपर मिट्टी आदिसे लेप करनेके समान **उपलेप** है। इस उपलेपका अधिक होना **प्रतिचय** या **अतिपूरण** ( धमनीप्रतिचय -धमनीयोमे उपलेपका अधिक होना )-भरना कहाता है। अग्निका बहुत मन्द हो जाना ( ठडा पड जाना ) **शैत्य** है । छातीमें होनेवाला अभिष्यन्द ( स्रोतोका स्राव ) **उदर्द** है, कई आचार्योके मतसे शीतसे जो कम्पकपी होती है, वह उदर्द है।

दूसरे आचार्य कहते ह कि-शीतल पानीके स्पर्श होनेसे ( पीनेसे या छूनेसे ) विशेषकर शीतऋतुमे शीतल पानी ( या वायु )का स्पर्श होनेपर जो रक्तिमा और कण्डूयुक्त शोथ उत्पन्न हो जाती है, यह उदर्द ( Chil Bilness चिल बिलनस ) है, यह रोग कफसे उत्पन्न होता है। ये प्राय होनेवाले रोग कह दिये ॥ १६ ॥ १७ ॥

**महाविकारास्तु यथास्वमेवोपदेक्ष्यन्ते। क्षुद्रविकाराः पुनर्यदेवाङ्गमाविशन्ति तदुपपदमेव नाम लभन्ते। यथा—नखशङ्खललाटभेदाः सान्तर्दाहकण्ठहृदयोपलेपादयः। तेषां हि तथैव स्वरूपमुपदिष्टं भवति ॥ १८ ॥**

ज्वर गुल्मादि महारोगोको अपने अपने निदानोमे कहेगे। क्षुद्ररोगोमे-रोग जिस अगमे पहुच जाते हैं, उस अगके विशेषणसे वही नाम प्राप्त करलेते हैं। जैसे कि नखोमे भेदनके समान पीड़ा होनेसे इस रोगको नखभेद कहते है। शंखप्रदेशमे होनेसे शंखभेद, ललाटमे होनेसे ललाटभेद, अन्तर्दाह, कण्ठउपलेप, हृदयउपलेप आदिमे भेद और उपलेप रोग-अगके नामको समीपमे ( आगेमे ) रखकर रोगका नाम बना देते हैं ॥ १८ ॥

**सर्वेषु तेषु तेष्वनुक्तेषु चान्येष्वसंख्येयत्वाद्विकारेष्विमान्येव दोषाणामात्मलिङ्गानि सकलशरीरव्यापीन्यव्यभिचारीणि च। तथा तत्कर्माण्युपक्रमश्च। तत्रात्मलिङ्गान्यायुष्कामीये निर्दिष्टानि ॥ १९ ॥**

१ तन्द्राका लक्षण-इन्द्रियार्थेष्वसम्प्राप्ति गौरव जृम्भण क्लम.। निद्रार्तस्येव यस्येहा तस्य तन्द्रा विनिर्दिशेत् ॥

[illegible] रोगोंमें [illegible] न कहे हुए रोगोंमें—रोगोंके असंख्य [illegible] रोगोंमें [illegible] वातादि दोषोंके अपने अपने [illegible] किसी अवस्थाके होते हैं। वातजन्य रोगोंमें वातके [illegible] पित्तजन्य रोगोंमें पित्तके और कफजन्य रोगोंमें कफके [illegible] जिस प्रकार रोगोंमें वातादि दोषोंके अपने अपने [illegible] उसी प्रकार वातादि दोषोंके अपने अपने [illegible] और अपनी अपनी चिकित्साविधि आवश्यक [illegible], इनसे [illegible] अपने अपने लक्षण आयुष्कामीय [illegible]) कहे दिये हैं ॥ १९ ॥

**कर्माणि तु वायोः स्रंसव्याससङ्गसादभेदतोदहर्षवर्तमर्दकम्पव्यधवेष्टभङ्गशूलशोषस्वापपारुष्यसौषिर्यसङ्कोचस्पन्दनानि कषायरसत्वं श्यावारुणवर्णता च। पित्तस्य दाहोष्मपाकस्वेदक्लेदकोथस्रावरागाः कट्वम्लरसत्वं शुक्लारुणवर्ज्यवर्णता च। श्लेष्मणः कण्डूस्थैर्यगौरवोपदेहस्नेहशैत्यबन्धचिरकारित्वानि मधुरलवणरसत्वं श्वेतवर्णता चेति॥२०॥**

[illegible] कहते हैं—

**वायुके कार्य**—स्रंस (बाहु आदि सन्धिभ्रंश), शरीरके [illegible] जो एकत्र नहीं है उनको इकट्ठी कर [illegible] अन्यत्र जानेसे रोक देना, शिथिलता, भेद, तोद ([illegible] चुभनेकी वेदना), हर्ष (प्रसन्नता रोमाञ्चता), [illegible]) वर्त (कठिन बनाना), अंगोंका टूटना, कम्पन, पीडा, [illegible] टूटना, शूल, शुष्कता, संज्ञाका ज्ञान न होना, कठोरता, खोखलापन, सिकोड़ना, थोड़ा कम्पना (धमन-फड़कना) अन्य रस होनेपरभी कषाय रसकाही अनुभव होना, [illegible] वर्णका उत्पन्न होना—ये वायुके कार्य हैं। **पित्तके कार्य**-[illegible] ऊष्मा, पाक, स्वेद, क्लेद, कोथ, स्राव, लालिमा, मुखमें कटु या अम्लरस प्रतीत होना, श्वेत और अरुणवर्णको छोड़कर शेष दूसरे रंग शरीरमें होते हैं, ये पित्तके कार्य हैं। **कफके कार्य**-कण्डू, स्थिरता, भारीपन, उपदेह, स्निग्धता, [illegible], [illegible] करना (दीर्घसूत्रता), मुखमें मधुर और [illegible] तथा शरीरमें श्वेतवर्ण होना कफके कार्य हैं ॥२०॥

**कपिलस्त्वेषां स्वलक्षणानि रसतो निर्दिदेश ॥ २१ ॥**
**कट्वम्ललवणं पित्तं स्वाद्वम्ललवणः कफः।**
**कषायतिक्तकटुको वायुर्दृष्टोऽनुमानतः ॥ २२ ॥**

आचार्य कपिल इन दोषोंके लक्षणोंको रसोंद्वाराही (शीतादि गुणोंसे नहीं) कहते हैं। पित्तको कटु-अम्ल और लवण, कफको मधुर-अम्ल और लवण और वायुको कषायतिक्त और कटु देखा है। इनके अमूर्त होनेपरभी इनको जो इन रसोंवाला देखा है, वह अनुमानद्वारा देखा है। क्योंकि ये वातादि अपने समान रसोंमें बढते हैं और विपरीत रसोंसे घटते हैं ॥ २१ ॥ २२ ॥

**सुश्रुतः पुनः पठति—पित्तं विदग्धमम्लतामुपैति; श्लेष्मा लवणताम्। तदेवमेतानि वाय्वादिरूपकर्माण्यवहितः सम्यगुपलक्षयेदागमप्रत्यक्षानुमानैः। अनन्तरं च देशकालमात्रादीन्प्रमाणीकृत्याश्वेवोपक्रमेतेति ॥ २३ ॥**

**सुश्रुतका मत**—पित्त विदग्ध होकर अम्ल बनता है, और कफ विदग्ध होकर लवण बनता है, सब समयोंपर नहीं होता, यह केवल विदग्धावस्थामेंही होता है। इस प्रकारसे वायु आदिके इन लक्षणोंको और कर्मोंको एकाग्र चित्तसे, शास्त्रवचनोंद्वारा, इन्द्रियोंसे देखकर और अनुमानद्वारा भली प्रकार जानना चाहिये। वातादिको जानकर देश-काल-मात्रा-बल-आहार-सात्म्य-सत्त्व आदि द्वारा निश्चय करके शीघ्र चिकित्सा करे ॥ २३ ॥

**भवन्ति चात्र—**

**वक्ष्यन्तेऽतः परं दोषा वृद्धिक्षयविभेदतः।**
**पृथक् त्रीन्वृद्धिं संसर्गस्त्रिधा तत्र तु तान्नव ॥ २४ ॥**
**त्रीनेव समया वृद्ध्या षडेकस्यातिशायने।**
**त्रयोदशरसस्तेषु षड्द्व्येकातिशयेन तु ॥ २५ ॥**
**एकं तुल्याधिकैः षट् च तारतम्यविकल्पनात्।**
**पञ्चविंशतिरित्येवं वृद्धैः क्षीणैश्च तावतः ॥ २६ ॥**
**एकैकवृद्धिसमताक्षयैः षट् ते पुनश्च षट्।**
**एकक्षयद्वन्द्ववृद्ध्या सविपर्ययायाऽपि ते ॥ २७ ॥**
**भेदा द्विषष्टिर्निर्दिष्टास्त्रिषष्ठः स्वास्थ्यकारणम्।**

इसमें कहा भी है—

इसके आगे वृद्धि और क्षयके भेदसे वातादि दोषोंको कहेंगे—अपने प्रमाणसे बढे (एक) तथा समान अवस्थामें तीन भेद—बढी हुई वायु (पित्त-कफ समान), बढा हुवा पित्त (वायु और कफ समान), बढा हुवा कफ (वायु और पित्त समान) वातादि दो-दो दोषोंका मिश्रण होनेसे तीन भेद वायु पित्त, वायु-कफ और पित्त-कफ।

तीन समान वृद्धिसे—वायु पित्त बढा और कफ समान, वायु-कफ बढे और पित्त समान, पित्तकफ बढे और वायु समान। तीनों दोषोंमेंसे एकके बढनेसे (संसर्गमें) छे भेद—वायुसे पित्त बढा हुवा और कफ समान, पित्तसे वायु बढी और कफ समान, कफसे वायु बढा और पित्त समान, वायुसे कफ बढा और पित्त समान, पित्तसे कफ बढा और वायु समान, कफसे पित्त बढा और वायु समान इस प्रकार संसर्गजन्य बारह भेद हैं।

तीनों दोषोंके एक साथ मिलनेपर तेरह भेद होते हैं—इनमेंसे एककी अपेक्षा दोके बढ़नेसे तीन—वायुसे पित्त और कफको अधिक होना, पित्तसे कफ और वायुका अधिक होना, कफसे वायु-पित्तका अधिक होना। दो दोषोंकी अपेक्षा एक दोषके अधिक होनेसे तीन—वायु और पित्तसे कफका अधिक होना, वायु-कफकी अपेक्षा पित्तका अधिक होना, पित्त-कफकी अपेक्षा वायुका बढा होना। इसीप्रकार दोकी अधिकता तथा एक दोषकी अधिकतासे छै भेद सन्निपातमें हैं। तीनों दोषोंको समान मात्रामें बढ़नेसे एक—बढ़े हुए वात-पित्त-कफ। तर-तमके भेदसे

सन्निपातमें छै भेद-वायु बढा, पित्त वृद्धतर और कफ वृद्धतम। वात वृद्ध, कफ वृद्धतर और पित्त वृद्धतम। पित्त वृद्ध, कफ वृद्धतर और वायु वृद्धतम। पित्त वृद्ध, वायु वृद्धतर और कफ वृद्धतम। कफ वृद्ध, वायु वृद्धतर और पित्त वृद्धतम। कफ वृद्ध, पित्त वृद्धतर और वायु वृद्धतमं है। इसप्रकार दोषोंकी वृद्धिसे पचीस भेद बनते हे।

दोषोंके क्षयसे भी पचीस भेद होते हैं-वात क्षीण, पित्त क्षीण, कफ क्षीण। क्षीण वातपित्तसमर्ग, क्षीण पित्तकफसमर्ग, क्षीण वातकफसमर्ग। वायु क्षीण पित्त क्षीणतर, पित्तक्षीण वायु क्षीणतर, वात क्षीण कफ क्षीणतर, कफ क्षीण वात क्षीणतर, कफ क्षीण पित्त क्षीणतर, पित्त क्षीण कफ क्षीणतर। वात क्षीण पित्त-कफ अति क्षीण, पित्त क्षीण वात-कफ अतिक्षीण, कफ क्षीण पित्त-वायु अतिक्षीण। वात-पित्त क्षीण कफ अतिक्षीण, वात-कफ क्षीण पित्त अतिक्षीण, पित्त कफ क्षीण, वायु अतिक्षीण। कफ क्षीण, पित्त क्षीणतर, वायु क्षीणतम वायु क्षीण, कफ क्षीणतर, पित्त क्षीणतम, पित्त क्षीण, कफ क्षीणतर, वायु क्षीणतम कफ क्षीण, वायु क्षीणतर, पित्त क्षीणतम, वात क्षीण, पित्त क्षीणतर, कफ क्षीणतम, पित्त क्षीण, वायु क्षीणतर और कफ क्षीणतम।

एक-एक दोषकी वृद्धि और समतासे सनिपात छै प्रकारके-वात वृद्ध, पित्त सम, कफ क्षीण। पित्त वृद्ध, वात सम और कफ क्षीण। कफ वृद्ध, पित्त सम, वायु क्षीण। कफ वृद्ध, वायु सम, पित्त क्षीण। वात वृद्ध, कफ सम, पित्त क्षीण। पित्त वृद्ध, कफ सम, वायु क्षीण।

एक दोषके क्षीण होनेसे और दो दोषोंके बढनेसे, एवं दो दोषोंके बढ़ने और एकके क्षीण होनेसे छै-वायु क्षीण, पित्त कफ बढ़े। पित्त क्षीण, वात-कफ बढे। कफ क्षीण, पित्त-वात बढ़े। वात पित्त क्षीण, कफ बढा। वात कफ क्षीण, पित्त बढा। पित्त-कफ क्षीण, वायु बढा।

इस प्रकारसे बासठ ( ६२ ) भेद दोषोंके हैं।

दोषोंकी वृद्धिसे पचीस, दोषोंके क्षीण होनेसे पचीस, एक-एकके बढने, समता और क्षयसे छै फिर छै-इस प्रकारसे ये बासठ और वायु-पित्त-कफसम यह एक भेद-कुल तरेसठ ( ६३ ) भेद स्वास्थ्यका कारण है ॥ २४-२७ ॥-

**रोगावस्थासु युगपद्वृद्धिसाम्यक्षयानुगम् ॥ २८ ॥**
**षट्कं हि दुर्बोधतरं विकारैरिति दर्श्यते ।**

**प्रकृतिस्थं यदा पित्तं वृद्धो वायुः कफक्षये ॥ २९ ॥**
**स्थानादादाय गात्रेषु यत्र यत्र विसर्पति ।**
**तदा भेदश्च दाहश्च तत्र तत्रानवस्थितौ ॥ ३० ॥**
**गात्रोद्वेगे तथा स्यातां बलहानिपरिश्रमौ ।**
**प्रकृतिस्थं कफं क्षीणे पित्ते वायुर्यदा बली ॥ ३१ ॥**
**कर्षेत्कुर्यात्तदा शूलं सशैत्यस्तम्भगौरवम् ।**
**प्रकृतिस्थं यदा वातं पित्तं वृद्धं कफक्षये ॥ ३२ ॥**
**संरुणद्धि तदा दाहः शूलं चास्योपजायते ।**
**प्रकृतिस्थं कफं वृद्धं पित्तं वायुक्षये यदा ॥ ३३ ॥**
**सन्निरुध्यात्तदा कुर्यात्सतन्द्रागौरवं ज्वरम् ।**
**प्रकृतिस्थं यदा वायुं वृद्धः पित्तक्षये कफः ॥ ३४ ॥**
**सन्निरुध्यात्तदा कुर्याच्छीतकं गौरवं रुजम् ।**
**प्रकृतिस्थं यदा पित्तं वृद्धः श्लेष्माऽनिलक्षये ॥ ३५ ॥**
**सन्निरुध्यात्तदा कुर्यान्मन्दाग्नित्वं शिरोग्रहम् ।**
**निद्रातन्द्रोपलेपांश्च हृद्रोगं गात्रगौरवम् ।**
**ष्ठीवनं पित्तकफयोर्नखादीनां च पीततान् ॥ ३६ ॥**

रोगकी अवस्थामें दोषोंकी वृद्धि-क्षय और साम्यावस्थामें एक साथ रहते हुवे जानना अति कठिन है। इसलिये इनके छैः समूहोंको रोगोंके द्वारा कहेंगे—

बढा हुवा वायु कफके क्षीण होनेपर—प्रकृतिमें स्थित पित्तको लेकर शरीरके भिन्न भिन्न अवयवोंमे फेलता है, तब उन उन स्थानोंमे जहा कि वायु-पित्तको लेगई है—वहापर भेद, दाह तथा बलहानि और परिश्रम अस्थिर होते हैं। बलवान वायु पित्तके क्षीण होनेपर प्रकृतिमें स्थित कफको अपने स्थानसे खीच लेजाता है, तब जहा कफ पहुचता है—वहा शूल, शीतलता, स्तम्भता और भारीपन होता है। बढा हुवा पित्त कफके क्षीण होनेपर प्रकृतिमे स्थित वायुको एक स्थानपर रोक देता है तब पित्तकी वृद्धिवाले स्थानपर दाह और शूल होती है। बढा हुवा पित्त वायुके क्षीण होनेपर जब प्रकृतिमें स्थित कफको रोक देता है, तब जहा कफ रुका है, वहापर तन्द्रा, भारीपन और ज्वर होता है। बढ़ा हुवा कफ पित्तके क्षीण होनेपर जब प्रकृतिस्थ वायुको रोक लेता है, तब शीत, भारीपन और पीडा होता है। बढ़ा हुवा कफ वायुके क्षीण होनेपर प्रकृतिमे स्थित पित्तको जब रोक देता है तो अग्निकी मन्दता और शिरमे भारीपन, निद्रा, तन्द्रा, उपलेप, हृदयके रोग, शरीरमें भारीपन, मुखसे थूक आना, पित्त-कफ-नख-मूत्र-नेत्र आदिमे पीला रग कर देता है ॥ २८-३६ ॥

**ये दोषवृद्धिक्षययोर्विकाराः कीर्तिताः पृथक् ।**
**शेषेष्वपि तु तानेव कल्पयेत्तद्यथायथम् ॥ ३७ ॥**

वातादि दोषोंके बढने तथा घटनेसे होनेवाले जो विकार पृथग् ( कार्श्य-कम्प-स्फुरण आदि ) कहे हैं-उन रोगोंको वातादिके शेष भेदोंमे भली प्रकारसे जानना चाहिये-अर्थात् प्रथम दोषादि-विज्ञानीय अध्यायमे वातादि दोषोंके बढने और घटनेसे उत्पन्न होनेवाले जो रोग कहे हैं-उनको ठीक प्रकारसे-इन भेदोंसे उत्पन्न होनेवाला भी जानना चाहिये-अर्थात् वे केवल वात-पित्त-कफ

---

१ सनिपातके तेरह भेदोंके लक्षण चरक सहिता चिकित्सास्थान अ. ३ मे दिये है-वे वही देखने चाहिये।

सन्निपातज्वरस्योर्ध्वं त्रयोदशविधस्य हि ।
प्राक् सूत्रितस्य वक्ष्यामि लक्षण वै पृथक् पृथक् ॥ ९० ॥
भ्रमः पिपासा दाहश्च गौरव शिरसोऽतिरुक् ।
वातपित्तोल्बणे विद्याल्लिङ्ग मन्दकफे ज्वरे ॥ ९१ ॥
शैत्यं कासोऽरुचिस्तन्द्रापिपासादाहरुग्व्यथा ।
वातश्लेष्मोल्बणे व्याधौ लिङ्ग पित्तावरे विदु. ॥ ९२ ॥ इत्यादि

[illegible] उत्पन्न नहीं होते अपितु इनके वासठ भेदोंसेभी उत्पन्न [illegible] ( वासठवां भेद वात पित्त-कफ समान स्वास्थ्यका कारण [illegible] नहीं ) ॥ ३७ ॥

**संसर्गाद्रसरुधिरादिभिस्तथैषां**
**दोषांस्तु क्षयसमतावितृद्धिभेदैः ।**
**आनन्त्यं तरतमयोगतश्च यातान्**
**जानीयादवहितमानसो यथास्वम् ॥ ३८ ॥**

**इति दोषभेदीयो नाम विंशोऽध्यायः ॥ २० ॥**

वातादि दोषोंके ये भेद रसादि प्रत्येक दूष्यके साथ मिलकर [illegible] । इसी प्रकार इन रस-रक्तादि दूष्योंके क्षय [illegible] मिलनेपर इससेभी अधिक हो जाते हैं । [illegible] क्षय-समता वृद्धि आदि भेदोंके तर-तमजन्य [illegible] मिलकर ये वातादिके भेद औरभी अधिक हो [illegible] । [illegible] इन असंख्य भेदोंको एकाग्र मनोयोगके [illegible] लक्षणोंसे जानना चाहिये ॥ ३८ ॥

[illegible] वीसवां अध्याय समाप्त हुवा ।

---

## एकविंशोऽध्यायः ।

**अथातो दोषोपक्रमणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥१॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे दोषोपक्रमणीय नामक अध्यायकी व्याख्या करेंगे–जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोंने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**वातस्योपक्रमः स्नेहः स्वेदो मृदूनि स्निग्धोष्णमधुराम्ललवणानि संशोधनान्यभ्यवहार्याणि चाभ्यङ्गपूर्वमुपनाहनोपवेष्टनोन्मर्दनपरिषेकावगाहसंवाहनपीडनानि वित्रासनविस्मापनविस्मरणानि सुरासवविधानं स्नेहाश्चानेकयोनयो दीपनीयपाचनीयवातहरविरेचनीयद्रव्योपहितास्तथा शतपाकसहस्रपाकाः सर्वशः प्रयोगार्था बस्तयो बस्तिनियमो विशेषतस्तैलं मांसरसोऽनुवासनानि सुखशीलता स्त्रीसंपर्कवर्जनश्च हैमन्तो विधिः ॥ ३ ॥**

इससे पहले अध्यायमें शीघ्र चिकित्सा करनेका विधान किया है, इसीलिये इस अध्यायमें दोषोंकी चिकित्सा कहते हैं ।

**वायुकी चिकित्सा** स्नेहन और स्वेदन है, यदि वायुका संशोधन करना हो तो मृदु-स्निग्ध-उष्ण-मधुर-अम्ल और लवण-रसवाले खानपान देने चाहिये । तथा अभ्यंग (तैल मालिश ) करके पीछेसे उपनाह ( स्निग्ध-उष्ण और वातहर द्रव्योंसे बनाई पिण्डी-पुलटिस ), वस्त्र या रज्जुसे लपेटना-बाधना, हाथ आदिसे मलना, वातहर द्रव्योंसे स्नान, वातहर द्रव्योंके क्वाथसे भरी द्रोणीमें गोता मारना, हाथ आदिसे कोमल रूपमें चापी करना, दवाना, डराना ( एकदमसे सहसा डराना ), विस्मापन ( हर्ष कराना ), वातप्रकोपके कारणोंको भुलाना, सुरा आसव ( पैष्टिक या गौडिक )का पिलाना, मास-अपूप ( विशेषकर मद्यमास )को खिलाना, स्थावर-जगम योनीके नाना स्नेह (घी-तैल-वसा मज्जा), दीपनीय-पाचनीय-वातहर-विरेचनीय द्रव्योंके साथ–एक सौ वार या हजार वार ( बहुत वार ) सिद्ध की हुई प्रायोगिक बस्तिया, बस्तिके बिना भी बस्तिविधानके नियमोंका पालन, विशेषकर तैल-मासरस-अनुवासन बस्ति, सुखमय जीवन ( आराम तलबीका जीवन ), स्त्रीसम्पर्कको छोडकर हेमन्त ऋतुकी कही हुई सम्पूर्ण विधिका पालन करना चाहिये ॥ ३ ॥

**पित्तस्य सर्पिःपानं सर्पिषा स्नेहनमधोदोषहरणं मधुरतिक्तकषायाणामौषधाभ्यवहार्याणामुपयोगो मृदुसुरभिशीतहृद्यानां गन्धानामुपसेवा परमशिशिरसुरभिसलिलमज्जनं मनोनुकूलसंस्पर्शसुखानां मुक्तामणिवैदूर्याश्मगर्भशङ्खशिलापद्मरागचन्द्रकान्तकान्ततरतरलावलीनां चामरत्रासितसहस्रपत्रोत्पलकदलीदलनवमालिकाकुन्दमल्लिकादिविविधवर्णप्रसूनविरचितानां स्रजां च धारणमुरसा । क्षणे क्षणे चाग्र्यचन्दनप्रियङ्गुकालीयकमृणालकर्पूरसुगन्धिशीतस्वच्छगन्धवारिभिः सकमलकुमुदकुवलयैर्भूमितलकवाटवातायनहर्म्यभित्तीनामभिप्रोक्षणम् । श्रुतिसुखदमृदुमधुरमनोनुगानां गीतवादित्राणामभ्युदयानां च श्रवणम् । अयन्त्रणैः समानवेषचरितैरुत्सवोत्तरान्योन्यदर्शनैः सुहृद्भिः सहासनम् । अनृतवचनविहारस्वभावसुरभितरवदनकुड्मलानां नातिस्पष्टाभिधायिनामनुपचारमधुरकोमलोल्लापानां प्रियाणामपत्यकानां सदयमाश्लेषः । निर्दयं च तनुमृदुसुरभिनिवसनाभिर्मल्लिकामुकुलानुकारिमुक्ताफलप्रायविभूषणाभिः सहचरीनिनादसङ्कल्पोपजनितौत्सुक्यकलहंसानुनादितनूपुररशनाकलापसिञ्जितानुगमसंमुखमुग्धमृदुवचनाभिर्निजजघननिबिडकुचयुगुलालङ्कारभारोद्वहनश्रमश्वसनकम्प-**

---

१ य. स्याद् रसविकल्पश्च स्याच्च दोषविकल्पवित् ।
न स मुह्येद्विकाराणा हेतुलिङ्गोपशान्तिषु ॥ २७ ॥
चरक. सू. अ. २६

२ वायुका प्रकोप भयसे होता है, परन्तु त्रास ( घबरा देना )से नहीं होता–इसलिये वातोन्मादमे कहा है—
हर्षणाश्वासनोत्रासभयताडनतर्जनम् ।

अनेकयोनिस्नेह—
तिल प्रियालाभिषुकौ बिभीतकश्चित्राभयैरण्डमधूकसर्षपा ।
कुसुम्भबिल्वारुकमूलकातसीनिकोठकाक्षोडकरञ्जशिग्रुका. ॥ १० ॥
स्नेहाशया· स्थावरसज्ञितास्तथा स्युर्जङ्गमा मत्स्यमृगा सपक्षिण. ।
तेषा दधिक्षीरघृतामिष वसा स्नेहेषु मज्जा च तथोपदिश्यते ॥११॥
चरक. सू. अ. १३

मध्यमुकुलितलोचनोत्पलाभिः किञ्चिद्विगलितनवयौवनाभिः प्रियाङ्गसङ्गमात्रातिमात्रसुखास्वादविस्रंस्यमानांशुकैककालोपजातव्रीडावैलक्ष्यप्रगल्भतावैक्लव्यहर्षविषादविस्मयस्मितकोपप्रसादसाध्वसस्रस्तस्विन्नसर्वाङ्गद्रवीकृतहिमाङ्गरागाभिः समस्तदेहहृदयप्रह्लादकारिणीभिर्विलासवतीभिश्चतुरङ्गमिवानङ्गबलमङ्गैस्तनुभिरपि समुद्वहन्तीभिरङ्गनाभिः। सकलरजनीकरकरनिकरावकीरणशिशिरतराणि भवनतलसलिलपुलिनानि। सितसिकततोयस्तृततलमनेककायन्त्रप्रवृत्तविमलसलिलधारं धारागृहम्। सागरानुकारितोयाशयोपतीरसुनिविष्टकुसुमितबहुविटपपृथुतुङ्गविविधतरतरुनिवहबहलच्छायोपसंच्छन्नं धवलरक्तनील-[illegible]रजोव्याप्तसमस्तजलविपुलसिकतिलोपकल्पितं दोलायमानगलदुदककलशशरणकर दुदकप्रवाहाहितमृत्सौरभभूतलैकदेशं प्रलम्बमाना वृकदम्बविदुलनिचुलादिकिसलयमञ्जरीफलस्तवकप्रत्युप्तपटालिकं मुहुर्मुहुः पुरुषप्रयत्नप्रेरितघटमुखोद्गीर्णोशीरचन्दनानुविद्धावलग्नपतितशेषमुक्ताफलायमानजललवमुच्छ्रायविस्तारवदनिषिद्धदूरविस्तृतशीतवातप्रवेशमत्यर्थसतताम्बुशीतशीकराभिषेकप्रतिहतसन्तापदाहमोहश्रमक्लमपिपासमतिशयप्राप्तरामणीयकं हिमाचलस्पर्धिशैत्यमम्बुधरकाललीलाविडम्बि कायमानम्। प्रफुल्लपद्मोत्पलपुण्डरीकसौगन्धिककोकनदशतपत्रपरागरागानुरञ्जितजलचरविहङ्गगणकलनिनदरम्या दीर्घिकाः। मधुपानलोभनिलीयमानालिकुलचलितलताप्रताननिपतितविविधकुसुमनिचयशयनरचनासव्यापारमृदुपवनान्युपवनानि। विशेषतस्तु घृतं पयो विरेचनानि सौम्याः सर्वे भावा दिवास्वप्नवर्ज्यश्च ग्रैष्मो विधिः॥ ४॥

**पित्तकी शान्तिके लिये**—सदा घीका पान करना चाहिये। घीसेही भविष्यमे संशोधनके लिये स्नेहन करना चाहिये ( तैलसे नहीं ), विरेचनद्वारा ( वमनसे नही ) दोषको निकालना चाहिये। संशोधनमें या खानपानमें मधुर-पिक्त कषायरस औषधियोका उपयोग करना चाहिये। कोमल (बहुत तेज नहीं), सुगन्धिवाले, शीतल, हृदयके लिये प्रिय गन्धोका सेवन करना चाहिये। अत्यन्त शीतल सुगन्धित जलमे गोता लगाना चाहिये। मनके अनुकल्प, स्पर्शसे सुख पहुंचानेवाले, मोती-मणि-बिल्लोरे-पत्थर-शंखका मध्यभाग-शिला-पद्मराग-चन्द्रकान्त-कान्ततर इनसे बनी तरल ( मालके बीचका जो सबसे बड़ा दाना होता है ) वाली मालाओको शरीरपर धारण करे। भ्रमरोद्वारा कम्पाये हुए शतदल, श्वेत या काले कमलोकी, केलेके पत्र, नवमल्लिका-कुन्द, चमेली, जूही, आदि नाना प्रकारके सुगन्धित पुष्पोंसे बनी मालाको छातीपर धारण करे। थोड़ी थोड़ी देर पीछे उत्तम चन्दन-प्रियंगु-कालेयक मृणाल और कर्पूरसे सुवासित-शीतल-निर्मलजलसे कमल, कुमुद ( श्वेत कमल ), कुवलय ( नीला कमल ) इनके द्वारा भूमितल ( फर्श ), किवाड, झरोखे और घरकी दिवारोको बार-बार मिचता रहे। सुननेमे सुखदायक, कोमल, मधुर तथा मनके अनुकूल गाना बजाना तथा उन्नतिकारक उपदेशोको सुनता रहे। अपने समान विषय-वेष-आचार-( व्यवहार )वाले मित्रोके साथ विना किसी नियंत्रणसे स्वेच्छापूर्वक एक उत्सवसे दूसरे उत्सवको देखता रहे। झूठ बोलनेके स्वभावसे रहित, प्रकृतिसेही सुगन्धित अविकसित कलीके समान अस्पष्ट ( तोतला ) बोलनेवाले, जन्मसेही जिनकी बोली मधुर एवं कोमल है, ऐसी प्रिय सतानोका प्रेमके साथ आलिगन करे। अति सूक्ष्म ( पतले ) कोमल-सुगन्धित वस्त्रोको पहने हुए, चमेलीकी अविकसित कली ( डोड़ी ) के समान अधिकत. मोतीयोके बने अलंकारोको धारण किये, अपनी स्त्रीके बोलेहुए शब्दको सुननेसे उत्पन्न उत्सुकतावाले राजहसके समान नूपुर और रशनाकी झनझनाहटसे उत्पन्न शब्दके साथ साथ पीछे चलते हुए उनके मुग्ध करनेवाले स्निग्ध, मुग्ध, मृदु वचनोसे, अपनी जघाके समान कठोर-स्तनोके उपर पहने हुए अलकारोके भारको उठानेके कारण श्वास चढजानेसे अर्धविकसित आंखोवाली; जिनका नया यौवन थोड़ासा उतरगया है, प्रिय मनुष्यके अगके स्पर्शसे उत्पन्न अत्यन्त आनन्दके कारण वस्त्रके थोड़ासा खिसक जानेके साथही लज्जा-विलक्षणता-प्रगल्भता-विकलता-हर्ष-विषाद-विस्मय-मुसकान-कोप-प्रसाद-साधुता-के एक साथ उत्पन्न होनेसे सम्पूर्ण अगोके शिथिल हो जानेके कारण जिनका शीतल अगराग बह गया हो, जिनके स्पर्शसे सारा शरीर आनन्दसे भरजाये, और जिनको देखकर हृदय गद्गद हो जाये, निर्बल अगोंवाली होनेपरभी कामदेवकी चतुरगणी ( हाथी-रथ-घोडे और पैदल इन अगोवाली ) सेनाके समान कामका बल रखनेवाली विलासवाली स्त्रियोका निर्दय रूपमे आलिंगन करे। चन्द्रमाकी किरणोंके समूहोंसे व्याप्त होनेके कारण अति शीतल-पृथ्वी एवं जलक्रीड़ा करनेके जलाशयोंके किनारोंका उपभोग करना चाहिये। अतिश्वेत रेतीको बिछाकर बनाये फर्शवाले तथा अनेक प्रकारके यंत्रोंद्वारा जिन घरोमे पानीकी फुवारे चलरही हो–ऐसे धारा-

१ महाकवि कालिदासने ठीक कहा—

आलक्ष्य दन्तमुकुलाननिमित्तहासै-
रव्यक्तवर्णरमणीयवच प्रवृत्तीन्।
अङ्काश्रयप्रणयिनस्तनयान्वहन्तो
धन्यास्तदङ्गरजसा मलिनीभवन्ति॥ शाकु. ७-१७

२ 'कुट्टनीमतम्'में—वाला तन्वी मृदुतनुरिय त्यजतामत्र शङ्का
दृष्टा क्वापि भ्रमरभरतो मञ्जरी भज्यमाना।
तस्मादेषा रहसि भवता निर्दय पीडनीया
मन्दाक्रान्ता विसृजति रसं नेक्षुयष्टिः समग्रम्॥

गृहोंका सेवन करना चाहिये। समुद्रके समान गर्जना करनेवाले पानीसे भरे जलाशयोंके किनारे लगाये हुए-फूलोंसे खिले-बहुत उंचे-नाना प्रकारके वृक्षोंकी घनी छायामें बैठकर श्वेत-लाल-नीले कमलोंके परागमें भरे हुए सम्पूर्ण जलबहुल जलाशयोंके किनारे बनाये, हिलते हुए अगणित-बर्डी-मशक, कमल-सरण (पात्र) करक-तुपार-इनसे टपकते-हुए जलके प्रवाहके कारण जहाकी मिट्टी सुगन्धित होगई हो, जामुन-आम-कदम्ब-विदुल-निचुल आदिके लटकते हुए पत्तों मञ्जरी फलोंके गुच्छोंसे बनी पर्णकुटियोंमे वारवार-पुरुषों द्वारा घड़ोंके मुखोंसे छिड़के हुए चन्दनकी सुगन्धसे टपकते जलकणों तथा जमीनपर पड़े मोतीके समान जलविन्दुवोंसे, उचे-आकारमें बडे तथा जिनसे दूरकी फैली शीतल वायु भलीप्रकार वे रोकटोकके आ सके, निरन्तर बहुत जलके छिडकनेमें बने शीतल जलकणोंके कारण-सन्ताप-दाह-मोह श्रम क्लम-प्याराके शान्त होजानेसे, अत्यन्त सुन्दर-तथा शीततामें हिमालयसेभी स्पर्धा रखनेवाले, वर्षाकालीन लीलाकोभी तिरस्कृत करनेवाले घरोंमे रहे। खिले हुए पद्म-उत्पल-पुण्डरीक, सौगन्धिक, कोकनद, शतपत्र इनके परागकी लालिमासे रजित, तथा जलचारी पक्षिसमूहोंके कलरवसे सुन्दर बनी घरकी पुष्करिणियोंमे, मधु पीनेके लोभसे छिपे हुवे भ्रमरोंसे हिलनेके कारण लतासमूहोंके नाना प्रकारके फूलोंके गिरनेसे बनी शय्या तथा बहती हुई कोमल वायुवाले उपवनोंसे पित्तको शान्त करे। विशेषकर घीका पीना, विरेचन, सब सौम्य पदार्थ, तथा ग्रीष्म-कालीन विधिमें दिनमे सोनेको छोडकर सम्पूर्ण विधिका पालन पित्तको शान्त करता है। (दिनमे सोनेसे पित्त और कफ बढ़ते हैं) ॥ ४ ॥

**श्लेष्मणः पुनर्विधिविहितानि तीक्ष्णानि संशोधनानि विरूक्षप्रायाण्यभ्यवहार्याणि कटुतिक्तकषायोपहितानि तीक्ष्णानि दीर्घकालस्थितानि हृद्यानि मद्यानि। धावनलङ्घनप्लवनजागरणनियुद्धसंव्यवायव्यायामरूक्षोन्मर्दनस्थानोच्छादनानि । विशेषतः क्षौद्रं यूषो वमनानि सर्वेशश्चोपवासः सधूमगण्डूषः सुखप्रतिषेधः सुखार्थं वासन्तो विधिरिति ॥ ५ ॥**

**कफकी शान्तिके लिये**—शास्त्रोक्त विधिसे बनाये तीक्ष्ण संशोधन (वमन-विरेचन), प्राय करके रूक्ष तथा कटु-तिक्त कषायरसोंसे मिश्रित वस्तुवोंका अधिकत खाना, तीक्ष्ण और देरतक रक्खे-चिरकालीन मनके प्रिय मद्योंको पीना, दौड़ना-कूदना-लाघना-रातमे जागना, कुश्ती आदि करना, सम्भोग करना, व्यायाम आदि क्रियाओंको करना, रूक्ष द्रव्योंसे उन्मर्दन (शरीरका मलना), स्नान तथा शरीरका उत्सादन (उवटन) करना चाहिये। खासकर मधु-यूष-सब प्रकारके वमन, सम्पूर्ण उपवास, धूमपान, गण्डूष, आरामतलबीका जीवन व्यतीत न करना सुखप्रद होता है। कफकी शान्तिके लिये वसन्त ऋतुकी ऋतुचर्या पालन करनी चाहिये ॥ ५ ॥

**भवति चात्र—**

**उपक्रमः पृथग्दोषान् योऽयमुद्दिश्य कल्पितः ।**
**संसर्गसन्निपातेषु तं यथास्वं विकल्पयेत् ॥ ६ ॥**
**ग्रैष्मः प्रायो मरुत्पित्ते वासन्तः कफमारुते ।**
**मरुतो योगवाहित्वात्कफपित्ते तु शारदः ॥ ७ ॥**
**योज्याः पट्वम्लमधुरा वायौ क्रुद्धे रसाः क्रमात् ।**
**पित्ते तिक्तस्ततः स्वादुः कषायश्च रसो हितः ॥ ८ ॥**
**कटुकः प्राक् ततस्तिक्तः कषायोऽन्ते कफामये ।**

वात पित्त कफ दोषोके लिये जो यह चिकित्सा पृथग् पृथग् कही है, इसी चिकित्साको दोषोंका ससर्ग अथवा दोषोंका सन्निपात होनेपर-दोषोके अपने अपने लक्षणों द्वारा इनकी वृद्धिको देखकर इनके अनुसार बरतना चाहिये। वायु और पित्तके ससर्गमे ग्रीष्म ऋतुकी शीत विधि और कफ और वायुके ससर्गमें वसन्तकी-रूक्षविधि वरतनी चाहिये। वायु योगवाही है, जिसके साथ मिलती है, उसके गुणको बढादेती है, पित्तके साथ मिलनेपर वायुकी पित्तकी चिकित्सा, कफके साथ वायुके मिलनेपर कफकी चिकित्सा करनी होती है। कफ और पित्तके ससर्गमे शरद् ऋतुकी विधि पालन करनी चाहिये । वायुके कुपित होनेपर प्रथम लवणरस, फिर अम्लरस और फिर मधुररस क्रमसे देना चाहिये। पित्तके कुपित होनेपर पहले तिक्त, फिर मधुर और अन्तमे कषायरस हितकारी है । कफके कुपित होनेपर पहले कटु, फिर तिक्त और अन्तमे कषायरस हितकारी है।

**वक्तव्य**—ससर्गरूपसे दोषोंकी चिकित्सा कह दी-दोषोका सन्निपातरूपमे मेल होनेपर वर्षा ऋतुकी साधारण विधि वरतनी चाहिये। चूकि वर्षामें प्राय तीनो दोष कुपित होते हैं-इसलिये इस ऋतुमे साधारण विधि वरतनी उत्तम है ॥ ६ ॥ ८ ॥—

**चयप्रकोपप्रशमा वायोर्ग्रीष्मादिषु त्रिषु ॥ ९ ॥**
**वर्षादिषु तु पित्तस्य श्लेष्मणः शिशिरादिषु ।**
**चीयते लघुरूक्षाभिरोषधीभिः समीरणः ॥ १० ॥**
**तद्विधस्तद्विधे देहे कालस्यौष्ण्यान्न कुप्यति ।**
**अद्भिरम्लविपाकाभिरोषधीभिश्च तादृशम् ॥ ११ ॥**
**पित्तं याति चयं कोपं न तु कालस्य शैत्यतः ।**
**चीयते स्निग्धशीताभिरुदकौषधिभिः कफः ॥ १२ ॥**
**तुल्येऽपि काले देहे च स्कन्नत्वान्न प्रकुप्यति ।**
**इति कालस्वभावोऽयम्,**

ग्रीष्म, वर्षा और शरद् इन तीन ऋतुवोंमे वायुका सचय, प्रकोप और प्रशमन होता है। ग्रीष्ममे सचय, वर्षामे कोप और शरद्में प्रशमन होता है । इसी प्रकार पित्तका वर्षामे चय, शरद्में प्रकोप और हेमन्तमे प्रशमन होता है। कफका शिशिरमे

१ वर्षा ऋतुके लिये (चरक सू. अ. ६) कहा है—
भूबाष्पान्मेघनिस्यन्दात् पाकादम्लाज्जलस्य च ।
वर्षास्वग्निबले क्षीणे कुप्यन्ति पवनादय ॥ ३४ ॥
तस्मात् साधारण सर्वो विधिर्वर्षासु शस्यते ॥

चय, वसन्तमे प्रकोप और ग्रीष्ममे शमन होता है। ग्रीष्म ऋतुमे वातवृद्धिके बहुत कारण होनेसे तथा वायुके बहुत होनेसे तथा शीतके न होनेसे वायुका सचय होता है, वर्षामे शीत होनेके कारण गरमीके अभावसे वायुका कोप होता है, शरदमे शान्ति होती है। वायु लघु और रूक्षादि गुणवाली है ग्रीष्म-कालमे सूर्यका आदानकाल होनेसे ओषधियाभी शीत-रूक्ष आदि होजाती है। इसीलिये ग्रीष्मकालमे-लघु-रूक्षादि गुणवाले शरीरमें वायुका सचय होता है, परन्तु उष्णकाल होनेसे कोप नही होता। वर्षा ऋतुमे जल और औषधियोके अम्ल विपाक होनेसे अम्ल गुणवाले पित्तका सचय होता है, परन्तु कालके शीत होनेसे (पित्तके विपरीत होनेसे) कुपित नही होता। हेमन्त-शिशिरमे जल और औषधियोके स्निग्ध तथा शीतल होने सूर्यका विसर्गकाल होनेके कारण शरीरकेभी स्निग्ध-शीत होनेसे; कफ शीत होनेके कारण घट्ट बनकर सचित होजाता है, परन्तु कुपित नही होता। यह कालका अपना स्वभाव है ॥९-१२॥-

**आहारादिवशात्पुनः ॥ १३ ॥**

**चयादीन् यान्ति सद्योऽपि दोषाः कालेऽपि वा न तु।**
**व्याप्नोति सहसा देहमापादतलमस्तकम् ॥ १४ ॥**
**निवर्तते तु कुपितो मलोऽल्पाल्पं जलौघवत् ।**

आहार आदिके कारणसे वातादि दोष तुरन्त चय, कोप या प्रशमित होते है। अथवा आहार आदिके कारण पूर्वोक्त ग्रीष्म आदि कालोमे या तो सचित नहीं होते या शीघ्र कुपित हो जाते है। यथा वर्षामे वातके विपरीत आहारके सेवनसे वायुका प्रकोप नहीं होता, ग्रीष्म कालमे शीतादिके सेवनसे वायुका प्रकोप हो जाता है। आहार आदिके कारण कुपित वातादिदोष एकदमसे शिरसे लेकर पैरके तलुवेतक फैल जाते है। परन्तु जब शान्त होते है तो थोडा-थोडा करके पीछे हटते है-शान्त होते है। जिस प्रकारकी जलका पूर एकदमसे आगे फैलता जाता है, परन्तु जब पीछे हटता है, तो थोडा थोडा करके हटता है ॥ १३ ॥ १४ ॥-

**चय एव जयेद्दोषं कुपितं त्वविरोधयन् ॥ १५ ॥**
**सर्वकोपे बलीयांसं शेषदोषाविरोधतः ।**
**क्रमान्मरुत्पित्तकफान् सर्वत्र सदृशे बले ॥ १६ ॥**
**वातादीनां यथापूर्वं यतः स्वाभाविकं बलम् ।**
**ऊचे पराशरोऽप्यर्थममुमेव प्रमाणयन् ॥ १७ ॥**
**यथोपन्यासतः प्राप्तमादौ दोषभिषग्जितम् ।**
**नेतृभङ्गेन दृष्टो हि समं सैन्यपराजयः ॥ १८ ॥**

दोषोको इनके सचयकालमेही शान्त करना चाहिये। यदि दोष सचयकालमे उपेक्षावश शान्त नहीं हुए तो कुपितावस्थामे जो दोष समान है-उनसे अविरोधि चिकित्साद्वारा कुपित दोषकी चिकित्सा करनी चाहिये। यदि तीनो दोष कुपित हो तो जो दोष बलवान हो, उसकी चिकित्सा शेष दोषोसे अविरोधि होनी हुई करनी चाहिये। यदि तीनो दोषोके कुपित होनेपर तीनो दोषोका समान बल हो तो प्रथम वायुकी, फिर पित्तकी और अन्तमे कफकी चिकित्सा करनी चाहिये। क्योकि इनमे स्वभावत ही कफसे पित्त बलवान, और पित्तमे वायु बलवान होती है। पराशर ऋषि दोषोकी चिकित्सा सम्बन्धि इसी बातको उदाहरण देकर पुष्ट करते है—यथा-सेनानायकके नष्ट हो जानेके साथही सेनाकाभी पराजय हो जाता है। (यहापर वायु सेनानायक, और पित्त एव कफ सेना है। वायुही पित्त-कफको इधर उधर लेजाता है। कहाभी है—"वायुना यत्र नीयन्ते तत्र गच्छन्ति मेघवत् ।") ॥ १५-१८ ॥

**स्थानतः केचिदिच्छन्ति प्राक् तावत् श्लेष्मणो वधम्**
**शिरस्युरसि कण्ठे च प्रलिप्तेऽन्नरुचिः कुतः ॥ १९ ॥**
**तदभावे कथं भोज्यपानद्रव्यावचारणम् ।**
**असत्यभ्यवहारे च कुतो दोषविनिग्रहः ॥ २० ॥**
**तस्मादादौ कफो घात्यः कायद्वारार्गलेव सः ।**
**मध्यस्थायि यतः पित्तमाशुकारि च चिन्त्यते ॥२१॥**
**अतो वातसखस्यास्य कुर्यात्तदनुनिग्रहम् ।**
**अत एव च पित्तादिः कफान्तोऽन्यैः क्रमः स्मृतः२२**

**दूसरा विचार**-कई आचार्य शरीरमे दोषोके स्थानके अनुक्रमसे प्रथम कफकी शान्ति करनेको कहते है, फिर पित्त एव वायुकी। क्योकि कफके द्वारा शिर-छाती और कण्ठके लिप्त हो जानेसे अन्नसे रुचि हट जाती है। भोजनमे रुचि न रहनेसे भोज्य द्रव्य-पान आदिका व्यवहार नही हो सकता। इन भोज्य द्रव्योका सेवन न करनेसे दोषोकी शान्तिभी नहीं हो सकती। इसलिये सबसे प्रथम कफको जीतना चाहिये, चूकि यही द्वाररूपी शरीरका अर्गल बना हुवा है। इस अर्गलरूपी कफको शान्त करके-शरीरके मध्यमे रहनेवाले और शीघ्रकार्य करनेवाले-तथा वातके मित्र इस पित्तको शान्त करना चाहिये, और पीछे वायुको शान्त करना चाहिये। (अथवा पित्त और वायुका एकसाथभी शमन कर सकते है क्योकि वायु योगवाही है)। इसलिये दूसरे आचार्य पित्तके मध्यमे रहनेसे, शीघ्रकारि होनेसे पित्तसे प्रारम्भ होनेवाले-कफके अन्तवाले सन्निपातोमे यह दूसराही क्रम मानते है ॥ १९-२२ ॥

**सुश्रुतश्च न सर्वत्र मतमेतद्ब्रवीति तु ।**
**जयेज्ज्वरेऽतिसारे च क्रमात्पित्तकफानिलान् ॥२३॥**
**प्रायेण तापात्मतया ज्वरे तेजो विशिष्यते ।**
**विशश्च सरता पित्तात्तथा च मृदुकोष्ठता ॥ २४ ॥**
**तस्य चानुबलः श्लेष्मा गौरवापक्तिजाड्यकृत् ।**
**वायुश्च वर्धतेऽवश्यं यस्त्वहःसु तयोः क्षये ॥ २५ ॥**
**ज्वरातिसारयोस्तस्मादेष दोषजये क्रमः ।**

**तीसरा विचार**-उपरका मत सुश्रुतका है, परन्तु सुश्रुतका कहना है कि इस नियमको सर्वत्र लागु नहीं करना चाहिये।

१ कोप दो प्रकारसे होता है-प्रकृतिसमसमवेत-जब कि कारणके अनुकूल कार्य होता है। और दूसरा विकृतिविषमसम-वेत-जब कि कारणके अनुकूल कार्य न हो-यथा कफज्वरमे उष्णिमाकी अधिकता देखकर-शीतल उपचार विरोधी है।

ज्वर और अतिसार रोगमे पहले पित्तको, पीछे कफको और सबसे पीछे वायुको शान्त करना चाहिये । क्योंकि सब ज्वरोंके सन्तापरूप होनेसे ज्वरमे पित्तकी अधिकता रहती है । और अतिसारमे पित्तके कारणही विशेषत मलकी प्रवृत्ति और मृदुकोष्ठता होती है । इस पित्तका सहायक कफ होनेसे शरीरमे भारीपन, भोजनका न पचना, और जडता उत्पन्न करता है । पित्त और कफके क्षीण होनेपर दिनमे वायुकी अवश्य वृद्धि होती है, अत वायुको शान्त करना चाहिये । इसलिये ज्वर और अतिसारमे दोषोकी शान्तिमे यह क्रम बरतना चाहिये ॥ २३-२५ ॥-

**कफपित्तानिलानन्ये क्रमादाहुस्तयोरपि ॥ २६ ॥**
**यस्मादामाशयोत्क्लेशाद्भूयिष्ठं तत्समुद्भवः ।**
**क्रमेणाद्येन तत्रापि प्रवृद्धान् स्वाशये स्थितान् ॥२७॥**
**स्वाशये तु प्रदुष्टानां स्थितैवं ह्याशुकारिता ।**
**विज्ञाय कर्मभिः स्वैस्वैर्दोषोद्रेकं यथाबलम् ॥ २८ ॥**
**भेषजं योजयेत्तत्र तन्त्रीकुर्यान्न तु क्रमम् ।**
**प्रयोगः शमयेद्व्याधिं योऽन्यमन्यमुदीरयेत् ॥ २९ ॥**
**नासौ विशुद्धः शुद्धस्तु शमयेद्यो न कोपयेत् ।**

**चौथा विचार**-दोषोको शान्त करनेमे पहले कफको, फिर पित्तको और सबसे पीछे वायुको शान्त करना चाहिये । ऐसा न करनेसे पित्त और कफसे ज्वर और अतिसार औरभी अधिक बढ जायेगे । क्योकि-आमाशयके उत्क्लेशित होनेके कारण पित्तकी शान्तिके लिये दी शीतादि औषध आमाशयको औरभी अधिक पीडित करेगी । इसलिये इन ज्वर एवं अतिसारमे-बढे हुवे दोषोको जब वे अपने स्थानोमे आश्रित हो तब पूर्वोक्त क्रमसे-प्रथम कफको, फिर पित्तको और पीछेसे वायुको शान्त करना चाहिये । क्योकि अपने स्थानोपर कुपित दोषोमे शीघ्रकार्य करनेकी क्षमता ( बल ) बहुत अधिक होता है । दोषोके अपने अपने कर्मोसे बलानुसार दोषोंकी अधिकता जानकर-दोषानुसार वही वही औषधप्रयोग करना चाहिये । किसी एक नियमको पकडकर नहीं बैठना चाहिये । जो चिकित्सारूपी प्रयोग उत्पन्न रोगको शान्त करके-दूसरी दूसरी व्याधियोको उत्पन्न कर देता है, वह प्रयोग विशुद्ध ( उपादेय ) नही है । शुद्ध ( उपादेय ) प्रयोग तो वही है, जो उत्पन्न रोगको शान्त करके दूसरे किसीभी रोगको उत्पन्न न करे ।

**वक्तव्य**—इस प्रकारसे भिन्न भिन्न विचारोको दिखादिया है कि दोषशान्तिमे वायुकी प्रधानता है, पित्तकीभी और कफकीभी । अन्तमे निश्चय करदिया कि दोषके बलका ध्यान रखकर तथा स्थानोमेही उनका शमन करना उचित है । इसके लिये कोई खास नियम नहीं-जो दोष बलवान हो पहले उसका शमन करना चाहिये ॥ २६-२९ ॥

१ ऊष्मा पित्तादृते नास्ति, ज्वरो नास्त्यूष्मणा विना ।
तस्मात् पित्तविरुद्धानि त्यजेत्पित्ताधिकेऽधिकम् ॥
अ. हृ. चि. १.२६

**क्रुद्धं मलमलं जेतुं नाल्पभावादुभावपि ॥ ३० ॥**
**दोषा दोषात्मकत्वाच्च न साम्येऽपि परस्परम् ।**
**शीतद्रवाम्ललवणकट्वादिगुणतुल्यता ॥ ३१ ॥**
**दृष्टा मिथश्च दोषेषु नातोऽन्योन्यं जयन्ति ते ।**

एक एक दोषके विषयमे तो दोषशमन ठीक है-परन्तु सन्निपात अवस्थामे दोषोके परस्पर विरोधी होनेसे वे कैसे परस्पर मिलकर रोग उत्पन्न करते है और एक दोषके शमन होनेसे शेष दो विरुद्ध दोषोका शमन कैसे होता है । इसके लिये कहते है कि-दोषोका सन्निपात दो प्रकारसे होता है, एक विकृतिविषमसमवेत और दूसरा प्रकृतिसमसमवेत । इनमे विकृतिविषमसमवेतमे विषमदोषोमे-एक बलवान दोषके शमन होनेसे दूसरे दो निर्बल दोषोका शमन नही होता-और प्रकृतिसमसमवेतमे समदोषोमे दोष परस्पर एक दूसरेको शान्त नही कर सकते-क्योकि दोषोंका स्वभावही दूषित करना है, शान्त करना नही है । दोषोंमे कोई असाधारण गुणभी देखनेमे नहीं आता, जिससे कि परस्पर एक दूसरेको शान्त करे । शीत-द्रव-अम्ल-लवण-कटु-आदि ( लघु आदि ) गुण वातादि दोषोमे समान देखे है-यथा-वायु और कफ शीत है, पित्त और कफ द्रव हैं । इसलिये शीत गुण जैसे वायुको बढाता है, वैसे कफकोभी बढाता है । वात-पित्त-कटु हैं-इसलिये परस्पर गुणोंमे समान होनेके कारण ये वातादि दोष एक दूसरेका शमन नहीं करते । सन्निपात होनेपर तीनो दोष एकसाथ कुपित होते है । इसलिये दोष परस्पर एक दूसरेको शमन करनेमे समर्थ नहीं है ॥३०॥३१॥-

**आरम्भकं विरोधेऽपि मिथो यद्वद्गुणत्रयम् ॥ ३२ ॥**
**विश्वस्य दृष्टं युगपद्व्याधेर्दोषत्रयं तथा ।**

परस्पर विरोधी होनेपरभी जो एक कार्य उत्पन्न करते हैं-उसमे यही कारण है कि जिस प्रकार सत्त्व, रज और तम ये तीनों गुण परस्पर एक दूसरेके विरोधी होनेपर एक साथ मिलकर सम्पूर्ण ससारको बनाते है, उसी प्रकार ये तीनो दोषभी परस्पर विरोधी होनेपर एक साथ मिलकर रोगोंको उत्पन्न करते हैं । मधु और घृत दोनो विषरहित है, परन्तु दोनो मिलकर समान मात्रामे विष बनते है । उद्रजन और ओषजन दोनो परस्पर विरोधी गुण वायुमे हैं, परन्तु मिलकर जल बनाती हैं ॥ ३२ ॥-

**वायुरामान्वयः सार्तिराध्मानकृदसञ्चरः ॥ ३३ ॥**
**दुर्गन्धमसितं पित्तं कटुकं बहलं गुरु ।**
**आविलस्तन्तुमांस्त्यानः प्रलेपी पिच्छिलः कफः ३४**

२ चरकमें—
अध्यात्मलोको वातावैर्लोको वातरवीन्दुभि ।
पीड्यते धार्यते चैव विकृताविकृतैस्तथा ॥
विरुद्धैरपि न त्वेते गुणैर्घ्नन्ति परस्परम् ।
दोषा सहजसात्म्यत्वाद्विष घोरमहीनिव ॥
चरक. चि अ. २६ । २९२-२९३ ॥

**विपर्यये तु पक्वत्वं तथा समेचकम्।**
**पीतं च पित्तमच्छं च श्लेष्माऽच्छः पिण्डितोऽथवा**
**विशदश्च सफेनश्च धवलो मधुरो रसे।**

दोषोके आमके साथ मिलनेपर लक्षण—वायु यदि आमके साथ मिली हो तो कुक्षिमें पीडा, आध्मान उत्पन्न करती है और गति नहीं करती। आमके साथ मिला पित्त—दुर्गन्धयुक्त, काला, कटु, घट्ट और भारी हो जाता है। आमके साथ मिला कफ—मैला, तन्तुयुक्त ( रेशेवाला ), घट्ट, प्रलेपी ( लिसलिसा ) और पिच्छल हो जाता है। आमका सम्बन्ध वायुके साथ न होनेसे वातके उपरोक्त लक्षण न हो तो–वायुको पक्व जानना चाहिये। आमके विना पित्त-पाक होकर ताम्रवर्ण, अनेक मिश्रित रंगोका ( इन्द्रधनुषके समान ) और पीला होता है। पकाहुआ कफ आमके विना निर्मल, स्वच्छ और पिण्डाकार, विशद, झागयुक्त, श्वेत और रसमें मधुर होता है॥ ३३-३५॥–

**उष्मणोऽल्पबलत्वेन धातुमाद्यमपाचितम्॥ ३६॥**
**दुष्टमामाशयगतं रसमामं प्रचक्षते।**
**अन्ये दोषेभ्य एवातिदुष्टेभ्योऽन्योन्यमूर्च्छनात् ३७**
**कोद्रवेभ्यो विषस्येव वदन्त्यामस्य संभवम्।**

**आमका लक्षण**—जाठराग्निके मन्द होनेसे जब आहारका प्रथम धातु-रस पूर्णतः जीर्ण नहीं होता, तब यह दूषित रस-जब आमाशयमे पहुच जाता है, तब इसके आम कहते हैं।

दूसरे आचार्य आमकी उत्पत्ति अन्य प्रकारसे कहते हैं–वातादि दोषोके अति दूषित हो जानेपर परस्पर मिलनेसे जो झाग उत्पन्न होती है, वही आम है। जिस प्रकार देश-काल आदिके भेदसे कोद्रव ( कोदा ) नामक धान्योंमे विष उत्पन्न हो जाता है। इसप्रकार दोष स्वयं परस्पर मिश्रणसे आमरूपी विष बनता है। दूषित हुए वातादि दोष और रक्तादि दूष्योके इस आमके साथ मिलनेपर जो रोग उत्पन्न होते हैं, इनसे उत्पन्न उन रोगोंको 'साम' कहते है॥ ३६॥ ३७॥—

**सर्वदेहप्रविसृतान् सामान्दोषान्न निर्हरेत्॥ ३८॥**
**लीनान्धातुष्वनुत्क्लिष्टान् फलादामाद्रसानिव।**
**आश्रयस्य हि नाशाय ते स्युर्दुर्निर्हरत्वतः॥ ३९॥**
**पाचनैर्दीपनैः स्नेहैस्तान्स्वेदैश्च परिष्कृतान्।**
**शोधयेच्छोधनैः काले यथासन्नं यथाबलम्॥ ४०॥**
**हन्त्याशु युक्तं वक्त्रेण द्रव्यमामाशयान्मलान्।**
**घ्राणेन चोर्ध्वजत्रूत्थान् पक्वाधानाद्गुदेन च॥ ४१॥**

इसप्रकार आमसे मिश्रित दोष जब रसादि धातुवोमे लीन ( छिपकर ) होकर सम्पूर्ण देहमे व्याप्त हो, तथा बाहर निकलनेकी ओर मुख न कर रहे हों ( स्थिर हो ), तब यदि इन दोषोंको निकालनेका यत्न किया जाता है, तो यह यत्न इन दोषोके आश्रयरूपी शरीरके नाशके लिये होता है। जिस प्रकार कि एक कच्चे फलसे रस निकालनेकी कोशिशमें रसके आश्रय फलकाही नाश हो जाता है। इसलिये इन दोषोको पाचनीय दीपनीय, औषधियोसे सस्कृत स्नेहोद्वारा, तथा स्वेद आदिसे शुद्ध बनाकर ( आमरहित करके ) बलके अनुसार-जिस मार्गके समीप हो उसी मार्गद्वारा-समयपर सशोधनो द्वारा शोधन करे। आमाशयके पास हो तो वमनसे, पक्वाशयके पास हो तो विरेचनद्वारा शोधन करे। अत्यन्त बलवाले दोषोको तीक्ष्ण विरेचनोसे, मध्यमबल दोषोको मध्यमबलवाले शोधनोसे और हीनबलवाले दोषोको हीनबलवाले सशोधनोसे शोधन करना चाहिये। मुखसे दी हुई औषध आमाशयसे मलोंको बहुत जल्दी बाहर करती है। नासिकासे दी हुई औषध जत्रुसे उपरके मलोको शीघ्र नष्ट करती है। गुदाद्वारा प्रयुक्त औषध पक्वाशयसे मलोको शीघ्र निकालती है॥ ३८-४१॥

**उत्क्लिष्टानध ऊर्ध्वं वा न चामान्वहतः स्वयम्।**
**धारयेदौषधैर्दोषान्विधृतास्तेऽपि कुर्वते॥ ४२॥**
**रोगानुत्पाद निर्दिष्टानतिस्थौल्यादिकान् गदान्।**
**प्रवृत्तान्प्रागतो दोषानुपेक्षेत हिताशिनः।**
**विविधान् पाचनैस्तैस्तैः पाचयन्निर्हरेत वा॥ ४३॥**
**इति दोषोपक्रमणीयो नामैकविंशोऽध्यायः॥ २१॥**

यदि वातादि दोष स्वयंही ऊर्ध्वमार्गोसे या अधोमार्गसे प्रवृत्त हो रहे हों तो इनको औषधि आदिसे रोकना नहीं चाहिये, क्योंकि इनको रोकनेसे रोगानुत्पादनीय अध्यायमे कहे हुए अतिस्थौल्य-आदि रोग उत्पन्न होते हैं। इसलिये स्वय प्रवृत्त हुए दोषोकी प्रथम उपेक्षा करता रहे। दोषोके अनुसार हिताशी होकर-जबतक आमका क्षय न हो तबतक स्तम्भन औषध न देवे। इन दोषोको थोड़ा प्रवृत्त होनेपर ( रुके होनेपर ) इनको पाचन औषधियोसे पचा देवे ( जीर्ण कर दे ) अथवा सशोधनोद्वारा शरीरसे बाहर निकाल दे आमके नष्ट होनेपरही बाहर निकाले॥ ४२॥ ४३॥

इस प्रकार दोषोपक्रमणीय नामक इक्कीसवा अध्याय समाप्त हुआ।

---

## द्वाविंशोऽध्यायः।

**अथातो रोगभेदीयमध्यायं व्याख्यास्यामः॥ १॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः॥ २॥**

इसके आगे रोगभेदीय अध्यायकी व्याख्या करेंगे–जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोने कहा था॥ १॥ २॥

**सप्तविधाः खलु रोगा भवन्ति–सहगर्भजातपीडाकालप्रभावस्वभावजाः। ते तु पृथक् द्विविधाः। तत्र सहजाः शुक्रार्तवदोषान्वयाः कुष्ठार्शोमेहादयः पितृजा मातृजाश्च। गर्भजा जनन्यपचारात्कौब्ज्यपाङ्गुल्यपैङ्गल्यकिलासादयोन्नरसजा दौहृदविमानजाश्च। जातजाः स्वापचारात्सन्तर्पणजा अपतर्पण-। पीडाकृताः क्षतभङ्गप्रहारक्रोधशोकभया-**

---

१ जैसे सम्बलका गोंद–चिकना होनेपरभी कागज आदि चिपकानेके काम नहीं आता।

**द्वय शारीरा मानसाश्च । कालजाः शीतादिकृता ज्वरादयो व्यापन्नजा असंरक्षणजाश्च । प्रभावजा देवगुरूल्लङ्घनशापाथर्वणादिकृता ज्वरादयः पिशाचाद्यश्च । स्वभावजा क्षुत्पिपासाजरादयः कालजा अकालजाश्च तत्र कालजा रक्षणकृताः, अरक्षणजा अकालजा ॥ ३ ॥**

ये सात प्रकारके होते हैं । सहज-जन्य, गर्भजन्य, जातजन्य, पीडाजन्य, कालजन्य, प्रभावजन्य और स्वभावजन्य । ये सातों प्रकारके रोग फिर अलग-अलग दो-दो प्रकारके हैं । इनमें—

**सहजन्यरोग**—शुक्र और आर्तवके दोषोंसे उत्पन्न होते हैं—जैसे कुष्ठ अर्श, प्रमेह आदि । ये रोग—पिताजन्य शुक्रदोषसे और मातृजन्य आर्तवदोषसे उत्पन्न होते हैं ।

**गर्भजन्यरोग**—माताके अभिचार ( मिथ्या-आहार-विहारसे ) उत्पन्न जैसे—कुबडापन, पंगुत्व, पिंगलता, किलास आदि । ये रोग दो प्रकारके हैं । अन्नरसजन्य और दूसरे दौहृदकी इच्छा पूर्ण न करनेसे उत्पन्न रोग ।

**जातजन्यरोग**—जन्म होनेके पीछे-अपने किये हुए उपचारसे होनेवाले रोग दो प्रकारके हैं, एक सन्तर्पणजन्य और दूसरे अपतर्पणजन्य ।

**पीडाजन्यरोग**—चोट आदि पीडासे उत्पन्न रोग—चोट लगना, अस्थि आदिका टूटना—चोट आदिसे होनेवाले, शारीरिक, और क्रोध, शोक, भय आदि मानसिक रोग हैं ।

**कालजन्यरोग**—शीतादिसे उत्पन्न ज्वरादि, ये दो प्रकारके हैं—व्यापन्न-दूषित अन्न आदिके खानेसे तथा शरीरकी रक्षा भली प्रकार न करनेसे उत्पन्न रोग ।

**प्रभावजन्यरोग**—देवता, गुरुकी आज्ञाको उल्लंघन करनेसे शापके कारण तथा अथर्वादिद्वारा किये अभिचारसे उत्पन्न ज्वरादि और पिशाचादिसे उत्पन्न ।

**स्वभावजन्यरोग**—भूख, प्यास, ज्वर आदि, ये दो प्रकारके हैं—कालजन्य और अकालजन्य । इनमें कालजन्यरोग शरीरका रक्षण करनेपरभी होनेवाले, और अकालजन्य रोग शरीरकी रक्षा न करनेपर जो होते हैं ॥ ३ ॥

**त एते समासतः पुनर्द्विविधा भवन्ति प्रत्युत्पन्नकर्मजाः पूर्वकर्मजाश्च । तत्र रोगोत्पत्तिं प्रत्युत्पन्नं कर्म यदनेनैव शरीरेण दृष्टमदृष्टं चोद्दिश्याप्तोपदिष्टानां विहितानां प्रतिषिद्धानामननुष्ठानमनुष्ठानं वा । जन्मान्तरकृतेन तु पूर्वम् । तत्तु पुनर्दैवाख्यमुक्तं च नियतानियतभेदेन प्राक् । तस्मात् दृष्टहेतवः प्रत्युत्पन्नकर्मजाः । विपरीता दैवजन्मानः । अल्पनिदाना महारुजश्चोभयात्मकाः ॥ ४ ॥**

ये सातों प्रकारके रोग फिर दो प्रकारके हैं । एक—इसी भोगवाले शरीरसे किये कर्मोंके कारण उत्पन्न, और दूसरे—इस शरीरके बिनाभी पहले किये कर्मोंसे उत्पन्न रोग । रोगोत्पत्तिमें प्रत्युत्पन्नकर्म वह होता है, जो कि इसी शरीरसे—दृष्ट वा अदृष्ट रूपसे आप्त पुरुषोंसे कहे हुए कार्यको न करना, अथवा आप्त पुरुषोंसे निषेध किये कार्यको करना । इस जन्ममें पहले जन्ममें किया कर्म जन्मान्तर कर्म है । इसी जन्मान्तर कर्मको विरुद्धान्नविज्ञानीय अध्यायमें दैव नामसे कहा है. इसे नियत और अनियत भेदसे पहले कह दिया है । इसलिये जिन रोगोंका कारण स्पष्ट है—वे प्रत्युत्पन्न कर्मजन्य हैं । इससे विपरीत—अदृष्ट कारणवाले रोग दैवजन्मजन्य हैं । जो रोग—थोडेसे कारणसे उत्पन्न होकर बहुत अधिक पीडाको उत्पन्न करते हैं, वे उभयात्मक हैं, अर्थात् प्रत्युत्पन्न कर्मजन्य और दैवजन्मजन्य दोनोंकाही मिश्रण है ॥ ४ ॥

**तत्र यथास्वं प्रतिपक्षशीलनात् पूर्वेषां रोगाणामुपशमः । सत्येव विपक्षशीलने निर्दिष्टकर्मक्षयाद्दैविकानाम् । दोषकर्मक्षयादन्येषाम् ॥ ५ ॥**

इनमें प्रथम प्रत्युत्पन्नकर्मजन्यरोग अपने प्रतिपक्षी ( हेतुव्याधिविपरीत) औषधके सेवनसे शान्त हो जाते हैं । दैवजन्मजन्यरोग अपने विरोधी औषधके सेवन करनेपरभी अनिष्ट कर्मके क्षय होनेपरही शान्त होते हैं । उभयजन्य कर्म दोष और कर्म दोनोंकाही क्षय होनेपर शान्त होते हैं ॥ ५ ॥

**अन्ये पुनः प्रत्युत्पन्नं कर्म परकृतमपि वर्णयन्ति । तच्च पराभिसंस्कारमाचक्षते । एवं चाहुः—यदि स्वयं कृतादेव कर्मणः कार्यनिर्वृत्तिः स्यात् न दृष्टं पुरुषान्तरकृतात्किमिति विद्वानपि पराचरितयोरुपकारापकारयोः सुखदुःखानुरोधात्तोपरोषौ प्रतिकर्तव्यचिन्तां वा प्रतिपद्यते । एवमेते व्याधयो द्विविधाः सन्तस्त्रिविधा जायन्ते ॥ ६ ॥**

अन्य आचार्य शत्रु आदि दूसरे पुरुषोंसे किये—अभिचार आदि कर्मकोभी प्रत्युत्पन्न कर्म मानते हैं । वे इसपर कृतकर्मको 'पराभिसंस्कार' कहते हैं । उनका कहना है कि यदि अपने किये हुएही कार्यसे सब कार्य बन जाता हो, तो विद्वान पुरुष दूसरेसे किये हुए—उपकारमें सुख अनुभव करके, दूसरेको प्रसन्न करनेकी कर्तव्यताको क्यों करे ? इसी प्रकार दूसरेसे किये अपकारमें दुःख अनुभव करके, उसके प्रति रोषकी बुद्धि क्यों करता है ? इस प्रकारसे ये रोग दो प्रकारके होनेपरभी तीन प्रकारके हो जाते हैं—१ प्रत्युत्पन्नकर्मजन्य, २ दैवकर्मजन्य, ३ परकृतकर्मजन्य ॥ ६ ॥

**ततश्च दोषविशेषतो भूयः सप्तविधाः ॥ ७ ॥**

दोषकी दृष्टिसे रोग सात प्रकारके हैं—वातजन्य, पित्तजन्य, कफजन्य, वात-पित्तजन्य, वात-कफजन्य, पित्त-कफजन्य और सन्निपातजन्य ॥ ७ ॥

---

१ सर्वे प्राणभृत सज्वरा एव जायन्ते, सज्वरा एव म्रियन्ते च, स महामोहः ॥ चरक. नि. अ. १।३५.

**सकलोऽपि चायं रोगसमूहः प्रतीकारवानायुर्वेदविहितमुपदेशमपेक्षते । यस्मान्नियतहेतुकोऽप्यामयः सम्यग्भिषगादेशानुष्ठानादुपात्तायुःसंस्कारापरिक्षये सह्यवेदनतां प्रतिपद्यते । अनुपक्रम्यमाणस्तु सर्व एव प्रायशो भवत्यकाण्डे । स्वयमपि च दैवान्निदानाल्पतया वा निवर्तमानः षोडशगुणसमुदितक्रियोपलम्भादाशुतरमपरिक्लिष्टस्य चापगच्छति । अनियतफलदायिनि तु दैवे हिताभ्यासरतस्यावकाशमेव न लभते व्याधिः । तस्मान्न कस्यांश्चिदवस्थायामात्मवान् हिताहितयोस्तुल्यदर्शी स्यात् ॥ ८ ॥**

यह सारा रोगसमूह प्रतिक्रियावाला है—अर्थात् इन सब रोगसमूहोंकी प्रतिक्रिया है । यह प्रतिक्रिया आयुर्वेदमे बताई है । इसलिये इस प्रतिक्रियामे आयुर्वेदके उपदेशकी सदा अपेक्षा अवश्यभावी है । क्योंकि निश्चित कारणवाला रोगभी—वैद्यके दिये हुए आदेशोंको भली प्रकार पालन करनेपर आयुका संस्कार बने रहनेसे-मृत्युका कारण नहीं बनने पाता । और यदि मृत्युका कारण होताभी है, तोभी रोगी वेदनाको सहन कर लेना है वैद्यके आदेशोंको पालनकर लेनेसे । चिकित्सा न करनेपर सब रोग अकालमेही मृत्युका कारण हो जाते हैं । और कुछ रोग भाग्यवश या कारणके थोडा होनेसे, आयुर्वेदविहित षोडशगुण क्रियाके बिनाभी ( वैद्य-औषध-परिचारक और रोगी-ये चार अंग-प्रत्येक चार-चार गुणवाला होनेसे सोलह गुणवाला है ) बिना कष्टदिये स्वयं शीघ्र शान्त हो जाते हैं । और जो व्यक्ति हितकारी वस्तुवोंको सदा सेवन करता है, उसे दैवके अनिश्चित फलदायी होनेके बिना रोग नहीं होते । इसलिये जितेन्द्रिय व्यक्तिको कभी भी हित और अहितके सेवनमे समदर्शी नही होना चाहिये ॥ ८ ॥

**त्रिविधाश्च पुनर्व्याधयो मृदुमध्याधिमात्रभेदेन । तत्राल्पलक्षणा मृदवो मध्यलक्षणा मध्याः सम्पूर्णलक्षणास्त्वधिमात्राः । ते पुनः सुखसाध्यादिविशेषेण चतुर्विधाः प्रागुपदिष्टाः । सुबहुशोऽपि च भि[illegible] । व्याधयो निजागन्तुतां न व्यभिचरन्ति । तत्र निजास्तु दोषोत्थाः । तेषु पूर्वं वातादयो वैषम्यमापद्यन्ते ततो व्यथाऽभिनिर्वर्तते । बाह्यहेतुजास्त्वागन्तवः । तेषु व्यथा पूर्वमुपजायते ततो दोषवैषम्यम् । दोषवैषम्येणैव च बहुरूपा रुगनुबध्यते प्रवर्धते च । एवं च कृत्वा न दोषव्यतिरेकेण रोगानुबन्धः । केवलं पौर्वापर्ये विशेषः । तस्मादेकाकारा एव रोगास्तथा रुक्सामान्यादसंख्यभेदा वा प्रत्येकं समुत्थानस्थानसंस्थानवर्णनामवेदनाप्रभावोपक्रमविशेषात्ते यथास्थूलं यथास्वमेवोपदेक्ष्यन्ते । असंख्येयत्वाच्च दोषलिङ्गैरेव रोगानुक्रमं च विभजेत् ॥ ९ ॥**

मृदु आदि भेदसे कहे हुए रोग निज और आगन्तुज भेदसे दो प्रकारके हैं । इनमें निज रोग वातादि दोषोंसे उत्पन्न होते हैं । इन दोषजन्य रोगोंमे-रोगोत्पत्तिसे पूर्व वातादि दोषोंमे विषमता आती है, फिर पीडा-रोग उत्पन्न होता है । बाह्य कारणसे उत्पन्न होनेवाले रोग आगन्तुज है । इन आगन्तुज रोगोंमे प्रहार आदिसे पहले पीडा-रोग उत्पन्न होता है, फिर पीछेसे दोषोंमे विषमता आती है और दोषोंकी विषमतासे बहुत प्रकारकी पीडा उत्पन्न होती है, और बढती है । इस प्रकार दोषोंके विना रोगोत्पत्ति ( रोगका सम्बन्ध ) नहीं है, केवल आगे-पीछेकीही भिन्नता मात्र है । इसलिये पीड़ाकी समानतासे सब रोग एकही प्रकारके हैं । अथवा प्रत्येक रोग कारण, स्थान ( देह-देश ), संस्थान ( लक्षण ), वर्ण ( पीला-हरा आदि ), नाम ( ज्वर आदि ), वेदना ( शूल आदि ), प्रभाव ( रोगशक्ति ) और उपक्रम ( चिकित्सा ) की भिन्नतासे असंख्येय प्रकारका है । इनमें जो मुख्य-मुख्य रोग हैं, वे अपने अपने स्थानोंमें निदान-चिकित्साप्रकरणमें कहे जायेंगे । और जो सूक्ष्म हैं, वे असंख्येय होनेसे नही कहे जासकते । इसलिये इन रोगोंको वातादि दोषोंके लक्षणोंसे विभाग करके-वातादिके लक्षणोंके अनुसार चिकित्साका विभाग करे-अर्थात् न कहे हुवे रोगोंकी वातादिके लक्षणोंके अनुसार चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ९ ॥

**दोषा एव हि सर्वरोगैककारणम् । यथैव शकुनिः सर्वतः परिपतन् दिवसं स्वां छायां नातिवर्तते; यथा वा कृत्स्नं विकारजातं वैश्वरूप्येण व्यवस्थितं गुणत्रयमव्यतिरिच्य वर्तते; तथैवेदमपि कृत्स्नं विकारजातं दोषत्रयमिति । यथा च विद्युद्वर्षादयो नभसि भवन्ति न त्ववश्यं निमित्ततस्त्ववश्यमपि; तरङ्गबुद्बुदादयश्चाम्भसः । तथा दोषेषु रोगाः ॥१०॥**

वातादि दोषही सब रोगोंको कारण हैं । जिसप्रकार कि पक्षी-समुद्र-नदी-पहाड़ आदि सब स्थानोंपर चारो ओर सारे दिनभर उडता हुआभी अपनी छायासे अलग नहीं होता, और जिसप्रकार इस संसारके सम्पूर्ण विकारसमूह विश्वरूपमे रहनेपरभी सत्त्व-रज-तम इन तीनोंसे अलग नहीं हो सकते; इसी प्रकार यहभी सम्पूर्ण रोगसमूह वात-पित्त-कफ इन तीन दोषोंसे अलग नहीं हो सकता । जिस प्रकारके बिजली-वर्षा-इन्द्रधनुष आदि आकाशमे हर समय रहनेपर भी बिनाकारणके दिखाई नही देते, केवल कारणसे अवश्य दिखाई देते है, और जिसप्रकार पानीमे तरंग और बुलबुले सदा रहते हुएभी बिनाकारणसे दिखाई नही देते, कारणसे दिखाई देते हैं, इसी प्रकार रोगभी दोषोंमे सदा रहनेपरभी बिनाकारणके दिखाई नही देते ॥ १० ॥

१ जितेन्द्रियं नानुपतन्ति रोगास्तत्कालयुक्तं यदि नास्ति दैवम् ॥ चरक. शा. अ. २.४३.

त्रिविधं तु निमित्तमेषामसात्म्येन्द्रियार्थसंयोगः प्रज्ञापराधः परिणामश्च । ते पुनः प्रत्येकमतियोगायोगमिथ्यायोगभेदात्त्रिविधा भिद्यन्ते । तत्र यथास्वं चक्षुरादीन्द्रियाणां रूपादिभिरर्थैरतिसंसर्गोऽतियोगः । अल्पशो नैव वा संसर्गस्त्वयोगः । सूक्ष्मातिदूरान्तिकस्थातिभास्वद्भैरवाप्रियविकृतादिदर्शनं द्विष्टात्युच्चपरुषभीषणादिश्रवणं पूत्यमेध्यातितीक्ष्णोग्रप्रतिकूलाद्याघ्राणं स्वभावादिभिराहारकल्पनाविशेषायतनैरपथ्यानां रसानामभ्यवहारस्तथा स्नानादीनां शीतोष्णादीनां च स्पृश्यानामयथावदुपसेवनमशुचिभूताभिघातविषवातादिसंस्पर्शश्च मिथ्यायोगः ॥ ११ ॥

रोगके कारण तीन प्रकारके हैं—१ असात्म्येन्द्रियार्थसंयोग, २ प्रज्ञापराध ३ परिणाम। इन तीनोंमें प्रत्येक कारण अतियोग, अयोग और मिथ्यायोग इन तीन भेदोंसे तीन प्रकारका है।

इनमें चक्षु आदि इन्द्रियोंका अपने अपने विषयके साथ अधिक मात्रासे संसर्ग होना इनका अतियोग है । थोड़ा या बिलकुल संयोग न होना अयोग है । सूक्ष्म, बहुत दूरके, बहुत नजदीकके, अति चमकीले, अति भैरव, अप्रिय और विकृत वस्तुको देखना आंखका मिथ्यायोग है। निन्दित, बहुत उंचे, भयानक, कर्कश शब्दोंका सुनना श्रोत्रका मिथ्यायोग है । दुर्गन्धयुक्त, अपवित्र अतितीक्ष्ण, उग्र, प्रतिकूल गन्धको सूंघना नासिकाका मिथ्यायोग है । स्वभाव-संयोग-भावना-पात्र मात्रादि आहारकी नानाप्रकारकी कल्पना, विशेष आयतनोंसे अपथ्य ( विरोधी ) रसोंका खाना रसनाका मिथ्यायोग है । स्नान आदि शीत-उष्ण आदि स्पर्शके योग वस्तुवोंका ठीक प्रकारसे सेवन न करना, अपवित्र, भूतस्पर्श, अभिघात, विष, वायु आदिका स्पर्श होना त्वचाका मिथ्यायोग है ॥ ११ ॥

कायवाङ्मनोभेदेन तु त्रिविधमप्यहितं कर्म प्रज्ञापराधः । तत्र कायादीनामतिप्रवृत्तिरतियोगः । अल्पशो नैव वा प्रवृत्तिरयोगः । वेगोदीरणधारणविषमाङ्गचेष्टनस्खलनकण्डूयनप्रहारप्राणायामादि तथा क्षुत्पिपासाऽर्धभुक्तभाषणादि भयशोकेर्ष्यामात्सर्यादि दशविधं चाकुशलं कर्म यथास्वं मिथ्यायोगः ॥ १२ ॥

शरीर, वाणी और मनसे किये हुवे नानाप्रकारके सब अहित कर्म प्रज्ञापराधही हैं । इनमें शरीर-वाणी और कर्मसे बहुत कर्म करना इनका अतियोग है थोडा या सर्वथा नहीं करना इनका अयोग है । मलमूत्रादिके उपस्थित वेगोंको रोकना, उची नीची विषम चेष्टाओंका करना, फिसलकर गिरना, खुजाना, चोट आदिका लगना, अनुचित विधिसे प्राणायाम करना (शारीरिक), भूख-प्यासमें या आधा खाकर (पूरा भोजन किये बिना) बोलना ( वाणीके ) और दस प्रकारके निन्दित कर्म ( हिंसा, चोरी करना, अगम्य स्थानमें गमन, पिशुनता, परुषता, असत्य, सभिन्न बातचीत करना, व्यापाद ( हिंसा ), अभिध्या ( द्रोह ), दृगविपर्य्यय-ये मानसिक ) क्रमश शरीर-वाणी और मनके मिथ्यायोग हैं ॥ १२ ॥

परिणामः पुनः काल उच्यते । सोऽपि शीतोष्णवर्षभेदात्त्रिधा तत्रातिमात्रस्वलक्षणः कालोऽतियोगः। हीनस्वलक्षणस्त्वयोगः । विपरीतो मिथ्यायोगः । त एतेऽतियोगादयः सामान्यतोऽनुपशयलक्षणाः । सर्वो वा प्रज्ञापराध एवायं यदेषामविवर्जनम् । अर्थकर्मकालाः पुनः सम्यग्योगेनोपशयाद्भूयिष्ठं स्वास्थ्यहेतवः । तत्रापि रसवर्ज्या विषया यथायथमिन्द्रियं बाधन्तेऽनुगृह्णन्ति च शेषा रसकर्मकालास्तु सर्वं देहम् ॥ १३ ॥

कालको परिणाम ( हर समय परिणत होता रहता है—बदलता रहता है ) कहते हे । यह परिणाम-शीत-उष्ण और वर्षाभेदसे तीन प्रकारका है । इनमें अपने स्वाभाविक लक्षणोंसे बहुत अधिक मात्रामें लक्षणोंका होना, कालका अतियोग है । अपने लक्षणोंसे हीन होना अयोग है । अपने लक्षणोंसे विपरीत होना मिथ्यायोग है । इन अतियोग, अयोग और मिथ्यायोगका अनुपशय ( अपनेको अनुकूल न होना ) होना—शरीरको दुखदेनेवाला है । इन अतियोग-अयोग और मिथ्यायोगका त्याग न करना—यह सब प्रज्ञापराधही है । अर्थ ( विषय ), बुद्धिपूर्वक कर्म और काल इनका सम्यग्योग उपशय ( शरीरके अनुकूल आनेसे ) होनेसे मुख्य रूपसे स्वास्थ्यका कारण होता है । इनमेंभी जिव्हेन्द्रियके रसको छोड़कर—आख, कान, नाक और त्वचा इन चारोंके विषय अतियोग-अयोग और मिथ्यायोगसे अपनी अपनी इन्द्रियको पीड़ित करते हैं, और सम्यग्योगसे अपनी अपनी इन्द्रियका उपकार करते हैं । शेष रस—जिव्हाका विषय, कर्म और काल अतियोग-अयोग-मिथ्यायोगसे सम्पूर्ण शरीरको हानि पहुंचाते है, और सम्यक् उपयोगसे सारे शरीरका उपकार करते हैं ॥ १३ ॥

अपि च—सर्वभावानां भावाभावौ नान्तरेण योगातियोगादीन् व्यवस्येत् । सर्वेषां पुनर्विकाराणां निदानदोषदूष्यविशेषेभ्यो भावाभावविशेषा भवन्ति । यदा ह्येते त्रयो निदानादिविशेषाश्नान्योन्यमनुबध्नन्तीषद्वाऽनुबध्नन्त्यबला वा न तदाऽभिनिवर्तन्ते व्याधयश्चिराद्वाऽभिनिवर्तन्ते तनवो वा भवन्त्यसम्पूर्णलिङ्गा वा । विपर्यये तु विपरीताः ॥ १४ ॥

सब बाह्य और आध्यात्मिक भाव एवं अभाव सम्यक्योग-अतियोग-अयोग-मिथ्यायोग—इनके बिना नहीं होते । सम्पूर्ण ज्वरादि विकार-निदान (कारण-मिथ्याहारविहार), दोष (वातादि), दूष्य ( रसरक्तादि )के कारणसेही होते है, और नहीं होते । क्योंकि जब ये निदान, दोष और दूष्य तीनोंही एक दूसरेके साथ परस्पर नहीं मिलते अथवा थोडी मिलते है, तब रोग उत्पन्न

नहीं होते, यदि होते हैं तो वे निर्बल होते है, या देरमे उत्पन्न होते हैं, अथवा सूक्ष्म होते है, या असम्पूर्ण लक्षणोवाले होते है। और जब निदान, दोष, दूष्य परस्पर खूब मिलते है तब रोग उत्पन्न होते है, ये रोग बलवान–जल्दी उत्पन्न होनेवाले, स्थूल और सम्पूर्ण लक्षणोवाले होते है ॥ १४ ॥

**त्रयश्च रोगाणां मार्गा बाह्यमध्याभ्यन्तराः । तत्र बाह्यो रक्तादिधातवस्त्वक् स पुनः शाखाख्यः । तदाश्रया गण्डपिटिकालज्यपचीचर्मकीलार्बुदाधिमांसमषव्यङ्गादयो बहिर्भागाश्च शोथार्शोगुल्मविसर्पविद्रध्यादयः । मध्यो मूर्धहृदयबस्त्यादीनि मर्माण्यस्थिसन्धयः । तत्रोपनिबद्धाश्च स्नायुशिराकण्डरादयः । तदाश्रयाः पक्षवधग्रहापतानकार्दितराजयक्ष्मास्थिसन्धिशूलगुदभ्रंशादयो मूर्धादिरोगाश्च । आभ्यन्तरो महास्रोतः शरीरमध्यं महानिम्नमामपक्वाशयाश्रयः कोष्ठोऽन्तरिति पर्यायाः । तदाश्रया ज्वरातिसारच्छर्द्यलसकविसूचिकाश्वासकासहिध्माऽऽनाहोदरप्लीहादयोऽन्तर्भागाश्च शोफार्शोविद्रधिगुल्मादयः ॥ १५ ॥**

रोगोके तीन मार्ग है–बाह्य, मध्य और आभ्यन्तर । इनमे **बाह्यमार्ग**–रक्तादि धातु और त्वचा है। इसी बाह्यमार्गको शाखा शब्दसे कहते है। इस बाह्यमार्गका आश्रय लेकर–गण्ड, पिटका, अलजी, अपची, चर्मकील, अर्बुद, अधिमास, मषक, व्यंग आदि और बाह्यमार्गमे होनेवाले शोफ-अर्श गुल्म-विसर्प-विद्रधि आदि रोग हैं। **मध्यमार्ग**–मुर्द्धा ( शिर ), हृदय, बस्ति आदि मर्म अस्थिसन्धिया है। इनमे स्नायु, सिरा, कण्डरा आदि बंधी हुई है। इनका आश्रय लेकर–पक्षवध, पक्षग्रह, अपतानक, अर्दित, राजयक्ष्मा, अस्थि-सन्धिशूल, गुदभ्रंश आदि, शिर, हृदय और बस्तिके रोग होते हैं। **आभ्यन्तरमार्ग**–महास्रोत, शरीरमध्य, महानिम्न, आम-पक्वाशय, कोष्ठ, अन्तर–इन पर्यायोसे कहा जाता है। इसका आश्रय लेकर ज्वर, अतीसार, छर्दि, अलसक, विसूचिका, श्वास, कास, हिक्का, आनाह, उदर, प्लीहा आदि एव अन्तर्भागमे होनेवाले–विसर्प, शोथ, अर्श, विद्रधि, गुल्म आदि हैं ॥ १५ ॥

**ते च रोगाः स्वप्र भवन्त्यन्यपरिवारा वा क्रमादनुबन्धानुबन्धाख्याः । तत्राद्याः स्वतन्त्राः [illegible]कृतयो यथास्व समुत्थानोपशयाश्च । इतरे तु तद्विपरीताः । तद्वच्च दोषा अपि । तत्रान्यपरिवारा व्याधयो द्विविधाः पुरोगामिनोऽनुगामिनश्च । तेष्वाद्याः पूर्वरूपसंज्ञा उप[illegible]वास्त्वितरे । तान् यथायथमेव वक्ष्यमाणानुपलक्षयेत् । प्रधानप्रशमे प्रशमो भवति तेषाम् । अनुपशाम्यतो वा पश्चात्तानुपक्रमेत् त्वरितं वा बलवन्तमुपद्रवं प्रधानाविरोधेन । स हि पीडाकरतरो भवति । व्याधिपरिक्लिष्टदेहत्वात्प्रमेहपीडकादिवत् । तथाऽन्यः प्रधानमेव रोगोऽन्यस्य हेतुर्भवति । यथा ज्वरो रक्तपित्तस्य रक्तपित्तं वा ज्वरस्य । तौ श्वासस्य । प्लीहा जठरस्य । तच्छ्वयथोः । अर्शांसि गुल्मोदरातिसारग्रहणीनाम् । प्रतिश्यायः कासज्वरयोः । तौ क्षयस्य । क्षयः शोषस्य । एकश्चापचारो निमित्तमेकस्य व्याधेः । बहूनां च तथा बहवः । तद्वदेकं लिङ्गम् । एवमेव प्रशमेऽभ्युपायः । तथा स एवान्यस्य प्रकोपे । तस्मात्तानवहितः सम्यगागमादिभिः परीक्षेत ॥ १६ ॥**

ये रोग या तो स्वयं प्रधानरूपसे होते हैं अथवा दूसरे रोगके परिवार ( सम्बन्धि ) रूप होते है । जब ये स्वतन्त्र प्रधानरूपसे होते है तब अनुबन्ध्य कहाते है, और परिवाररूपमे होनेसे अनुबन्ध कहाते हैं। इनमे प्रथम प्रकारके रोग स्वतन्त्र, स्पष्ट लक्षणोवाले, अपनेही कारणोके अनुसार–उत्पन्न और अपनाही चिकित्सासे शान्त होनेवाले होते हैं। दूसरे अनुबन्धरोग इससे विपरीत अर्थात् परतन्त्र, अस्पष्ट लक्षणोवाले, दूसरे कारणोसे उत्पन्न और दूसरी चिकित्सासे शान्त होते है।

इसी प्रकार रोगभी स्वतंत्र और परतंत्र भेदसे दो प्रकारके है । इनमे अन्यपरिवाररूप ( परतत्र ) रोग दो प्रकारके हैं–पुरोगामी ( आगे चलनेवाले ) और अनुगामी (पीछे चलनेवाले)। इनमे पुरोगामी रोगोको पूर्वरूप कहते है ( यथा ज्वरके आलस्य आदि ), और अनुगामी रोगोको उपद्रव कहते है ( यथा ज्वरके श्वास, हिका आदि ) । इन अन्य परिवारके रोगोको अपने अपने स्थान निदानादिमे देखे । ये परतंत्र रोग स्वतन्त्र-प्रधान रोगके शान्त होनेपर स्वयं शान्त हो जाते है, अथवा यदि शान्त न हो तो ( बद्धमूल होनेके कारण ) इनके प्रधान रोगको शान्त करनेके उपरान्त चिकित्सा करनी चाहिये। और यदि उपद्रव बलवान हो तो, प्रधान रोगकी अविरोधी शीघ्र चिकित्सा करे। क्योकि रोगके कारण शरीरके प्रथमही पीडित होनेसे यह उपद्रव अतिशय पीडाकारक होता है, जिस प्रकारकी प्रमेह रोगमे शराविका आदि पिडका कष्टदायी होती है।

इसी प्रकार कोई प्रधान रोग–किसी अन्य प्रधान रोगका कारण हो जाता है । जिसप्रकार ज्वर रक्त-पित्तका या रक्त-पित्त ज्वरका कारण हो जाता है। ये दोनो ज्वर और रक्तपित्त कास-श्वासके कारण होते हैं। प्लीहारोग उदररोगका और उदररोग श्वयथुका कारण है। अर्शरोग गुल्म, उदर, अतीसार और ग्रहणीका कारण है। प्रतिश्याय रोग कास और ज्वरका कारण है। ये कास और ज्वर क्षयरोगके कारण हैं। क्षय शोषका कारण है। एकही उपचार ( कारण ) एकही रोगका कारण होता है। बहुतसे उपचार बहुतसे रोगोके कारण होते है। एक रोगका एकही लक्षण होता है। इसी प्रकार एक रोगकी

१ एको हेतुरनेकस्य तथैकस्यैक एव हि ।
व्याधेरेकस्य चानेको बहूना बहवोऽपि च ॥
लिङ्ग चैकमनेकस्य तथैवैकस्य लक्ष्यते ।
बहून्येकस्य च व्याधेर्बहूना स्युर्बहूनि च ॥
एका शान्तिरनेकस्य तथैवैकस्य लक्ष्यते ।
व्याधेरेकस्य चानेका बहूना बह्व्य एव च ॥

[illegible] वह अन्यके प्रकोपमें कारण होता [illegible] इनकी आप्तादिद्वारा तीनों प्रकारसे ( [illegible], [illegible] और अनुमान ) भली प्रकार परीक्षा करनी [illegible]

**तत्रागमतो रोगमेवमेवं प्रकोपनमेवं योनिमेव-मात्मानमेवमधिष्ठानमेवं वेदनमेवं रूपशब्दगन्ध-रसस्पर्शमेवं पूर्वरूपमेवमुपद्रवमेवं वृद्धिस्थानक्षया-न्वितमेवमुदर्कमेवं नामानम्। तस्मिन्नियं प्रतीकारस्य प्रवृत्तिरन्यथा निवृत्तिः। प्रत्यक्षतस्त्वातुरस्य यथा-स्वमिन्द्रियैर्वर्णसंस्थानप्रमाणोपचयच्छायाविण्मूत्र-च्छर्दनादिव्यक्तमन्त्रकूजनमङ्गुल्यादिसन्धिस्फुटनं देह-शकृद्व्रणादिगन्धं सुखशीतोष्णस्तम्भसंस्पन्दश्लक्ष्ण-खरस्पर्शं च। प्रकृतिविकृतिमुक्तमास्यरसं तु प्रश्नेन तथा सुखच्छर्दनदुःखच्छर्दत्वं मृदुक्रूरकोष्ठतां स्वप्नदर्शन-मभिप्रायं जन्मामयप्रवृत्तिनक्षत्रद्विष्टेष्टसुखदुःखानि च। तथा वयः प्रत्यक्षेण च। अनुमानतस्तु यूकाप-सर्पणेन शरीरस्य वैरस्यम्। मक्षिकोपसर्पणेन माधु-र्यम्। तथाऽग्निं जरणशक्त्या बलं व्यायामशक्त्या गूढलिङ्गव्याधिमुपशयानुपशयतो दोषप्रमाणमुप-चारविशेषेणायुषः क्षयं रिष्टैः प्रकृतिसत्त्वसारसा-त्म्यबलान्यनुशीलनेनेति ॥ १७ ॥**

**आगम** ( आयुर्वेदोपदेश )**द्वारा परीक्षा**—रोग इस प्रकारका होता है, इस प्रकार प्रकुपित होता है, इस प्रकारसे वातादि कारण होते हैं, यह अधिष्ठान है, यह इसका स्वरूप है, इस प्रकारकी वेदना है, इस प्रकारका रूप-शब्द-गन्ध-स्पर्श-रस है, ये पूर्वरूप हैं, ये उपद्रव हैं, ये वृद्धिके, ये स्थानके, ये क्षयके लक्षण हैं, यह इसका प्रभाव है, यह इसका नाम है, यह इसके प्रतिकारमें प्रवृत्ति है, अथवा यह इसके प्रतिकारमें निवृत्ति है। प्रत्यक्षद्वारा-रोगीकी अपनी इन्द्रियोंद्वारा वर्ण-रूप-आकृति-प्रमाण-उपचय छाया-मल-मूत्र-वमनकी अधिकता, आंतोंकी गड़गड़ाहट, अंगुली आदि सन्धियोंमें चटकनेकी आवाज, शरीर-मल-व्रण-आदिकी गन्ध, सुखानाश, शीत, उष्ण, जड़ता, स्पन्दन, चिकनापन, कर्कशता इन स्पर्शोंका जाने। प्रकृतियुक्त रसको या विकृतियुक्त रसको रोगीसे पूछकरही जाने। इसी प्रकार सुखसे वमन होना, कठिनाईसे वमन होना, मृदुकोष्ठ, क्रूरकोष्ठ, स्वप्न-दर्शनका परिणाम, जन्मके रोग, नक्षत्रके निन्दित और अच्छे सुख-दुःखको रोगीसे पूछ करही जानना चाहिये। और वयका प्रत्यक्षसे जानना चाहिये। अनुमानद्वारा जानने योग्य–जूवोंके चलनेसे शरीरकी विरसता, मक्खीयोंके आनेसे शरीरकी मधुरता, अग्निको पचानेकी शक्तिसे, बलको व्यायामकी शक्तिसे, छिपे लक्षणोंवाले रोगको उपशय और अनुपशयसे, दोषकी मात्राको उपचारकी भिन्नतासे, आयुके क्षयको रिष्ट लक्षणोंसे, प्रकृति-सत्त्व सार-सात्म्य बल इनको अनुशीलन ( साथमें रहनेसे )से जानना चाहिये ॥ १७ ॥

१ इसका विस्तार चरकसंहिता विमानमें–तीसरा अध्याय देखिये।

**भवति चात्र—**

**ज्ञानबुद्धिप्रदीपेन यो नाविशति योगवित्।**
**आतुरस्यान्तरात्मानं न स रोगांश्चिकित्सति ॥ १८ ॥**

कहाभी है—

जो योगवित् अपनी ज्ञान-बुद्धिदीपकको द्वारा रोगीके अन्दरके घने अन्धकारमें नहीं प्रविष्ट होता, वह योगवित् होनेपरभी रोगोंकी चिकित्सा नहीं कर सकता ॥ १८ ॥

**द्वाविमौ व्याधितौ व्याधिस्वरूपस्याप्रकाशकौ।**
**तद्यथैको गुरुव्याधिः सत्त्वदेहबलाश्रयात् ॥ १९ ॥**
**लघुव्याधिवदाभाति लघुव्याधिस्ततोऽन्यथा।**
**बाह्यावयवमात्रेण तयोर्मुह्यति बालिशः ॥ २० ॥**
**ततोऽल्पमल्पवीर्यं वा विपरीतमतोऽथवा।**
**पथ्यं विपर्यये युञ्जन् प्राणान्मुष्णाति रोगिणाम् २१**

रोगस्वरूपके स्पष्ट न होनेपर दो प्रकारके पुरुष रोगीरूप दीखनेमें आते हैं। इनमें एक तो बड़े रोगसे पीड़ित होनेपर-भी अपने देह और मनके बलके कारण साधारण-छोटी बीमारीसे पीड़ित प्रतीत होता है। और दूसरा लघु व्याधिसे पीड़ित होनेपरभी देह और मनके बलके कम होनेसे बहुत बड़ी बीमारीसे पीड़ित प्रतीत होता है। इन दोनोंमें मूर्ख मनुष्य बाहरसेही लक्षणोंको देखकर भ्रममें पड़जाता है। इस भ्रमके कारण थोड़ी या अल्पवीर्य औषधको (महान् रोगवाले पुरुषको), महान् या अतिवीर्यवाली औषधको ( अल्प रोगवाले पुरुषमें ) देकर तथा पथ्यको विपरीत रूपसे प्रयोग करके रोगीको मार देता है ॥ १९–२१ ॥

**ज्ञानांशेन न हि ज्ञानं कृत्स्ने ज्ञेये प्रवर्तते।**
**बुभुत्सेत भिषक् तस्मात्तत्त्वं तन्त्रानुशीलनात् ॥२२॥**
**अभियुक्तस्तु सततं सर्वमालोच्य सर्वथा।**
**न जातु स्खलति प्राज्ञो विषमेऽपि क्रियापथे ॥२३॥**

क्योंकि सम्पूर्ण ज्ञेय वस्तुका ज्ञान ज्ञानके एक भागसे नहीं हो सकता। इसलिये वैद्यकशास्त्रको ( या शरीरको ) तन्त्रके निरन्तर अनुशीलनसे ( शरीरको भलीप्रकार सावधानीसे विचारकर देखकर ) जाननेका यत्न करे। निरन्तर लगा रहकर सम्पूर्ण वस्तुको पूर्णरूपसे भला प्रकार जानकर जो प्रवृत्त होता है, वह बुद्धिमान मनुष्य विषम चिकित्सामार्गमेंभी कभी भूल नहीं करता ॥ २२ ॥ २३ ॥

**आगन्तुरन्वेति निजं विकारं**
**निजस्तथाऽऽगन्तुमतिप्रवृद्धम्।**
**तत्रानुबन्धं प्रकृतिं च सम्यक्**
**ज्ञात्वा ततः कर्म समारभेत ॥ २४ ॥**

**इति रोगभेदीयो नाम द्वाविंशोऽध्यायः ॥ २२ ॥**

आगन्तुज रोग बढ़कर शारीरिक रोगका अनुसरण करता है; इसीप्रकार बढ़ा हुवा शारीरिक रोग आगन्तुज रोग का अनुसरण करता है। इनमें अनुबन्ध ( अप्रधान ) और प्रकृति( प्रधान )को भलीप्रकार जानकर पीछे चिकित्साकर्म आरम्भ करना चाहिये २४

यह दोषभेदीय नामक बाईसवां अध्याय समाप्त हुवा।

## त्रयोविंशोऽध्यायः।

**अथातो भेषजावचारणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे भेषजावचारणीय अध्यायकी व्याख्या करेंगे जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**भेषजमवचारयन् प्रागेव तावदेयमातुरं परीक्षेत। कस्मिन्नयं देशे जातः संवृद्धो व्याधितो वा। तस्मिंश्च देशे मनुष्याणामिदमाहारजातमिदं विहारजातमेतावद्बलमेवंविधं सत्त्वमेवंविधं सात्म्यमियं भक्तिरिमे व्याधयो हितमिदमहितमिदमिति । प्रायो ग्रहणेन केन वा निदानविशेषेणास्य कुपितो दोषो दोषस्यापि बहवः प्रकोपे हेतवः। तस्माद्यथास्वलक्षणैः कर्मभिश्च बुद्ध्याऽपि दोषमेवमवगमयेत् । तद्यथा–किमाहारेण कुपितो वायुः किं विहारेण तथा रूक्षेण लघुना शिशिरेण वा साहसेन वेगरोधेन वा भयेन शोकेन वेति । ततश्च तत्प्रतिपक्षमेवौषध प्रयुज्यमानमाशु सिद्धये सम्पद्यते। तत्र मधुराम्ललवणा रसाः कटुतिक्तकषायाश्चेतरेतरप्रतिपक्षाः । तदनन्तरं चोपलभेत मृदुमध्यातिमात्रविकल्पनया कथं निदानमासेवितम् । एकरूपस्यापि हि हेतोर्मृद्वादिविभागेन पृथक्समवेतानां च दोषाणामंशांशावलविकल्पविशेषाद्व्याधेर्बलाबलविशेषः। तत्रानेकदोषात्मकेषु व्याधिष्वनेकरसेषु च भेषजेषु रसदोषप्रभेदैकैकशोऽभिसमीक्ष्य व्याधिभेषजप्रभावतत्त्वं व्यवस्येत । न त्वेवं सर्वत्र। न हि विषमविकृतिसमवेतानां नानात्मकानां परस्परेणोपगृहीतानामुपहतानां चान्यैश्च विकल्पनैर्विकल्पितानामवयवप्रभावानुमानेन समुदायप्रभावतत्त्वमध्यवसितुं शक्यम्। तथाविधे हि समुदये समुदयप्रभावमेवोपलभ्य व्याध्यौषधप्रभावतत्त्वमवगच्छेत् ॥ ३ ॥**

चिकित्सा करनेसे पहले रोगीकीही परीक्षा करनी चाहिये। यह रोगी किस देशमे उत्पन्न हुआ, किस देशमे बढा और किस देशमे रोगी हुआ है । उस देशमे मनुष्योका यह आहार है, इस प्रकारका विहार है, इस तरहका बल है, इस प्रकारका सत्त्व है, इस प्रकारका सात्म्य है, इस प्रकारकी रुचि है, ये वहा रोग होते हैं, यह वहा हित है, और यह वहा अहित है। प्रथम किस निदानविशेषसे इस रोगीमे दोष कुपित हुए हैं। क्योकि एक दोषकेभी बहुतसे प्रकोपक कारण हो सकते हैं। इसलिये इन दोषोंको अपने अपने लक्षणों तथा कर्मोसे जानकर प्रथम दोषका निश्चय करे। यथा–क्या वायु आहारसे कुपित हुआ है, क्या विहारसे कुपित हुआ है, रूक्षसे कुपित हुआ, लघुसे या शिशिरसे अथवा साहससे या अस्थित वेगोको रोकनेसे, भयसे अथवा शोकसे किस कारणसे कुपित हुआ है। और फिर दोषके विरुद्ध औषधप्रयोग करनेसे शीघ्र सफलता प्राप्त करता है । इनमे मधुर अम्ल-लवण ये तीनो रस और कटु तिक्त-कषाय ये तीनो रस परस्पर एक दूसरेके विरोधी हैं। इसके पीछे फिर परीक्षा करनी चाहिये। रोगका कारण एक प्रकार होनेपर क्या इसने मृदु-मध्य अथवा अतिमात्रामे कारणका सेवन किया है । कारणके समान होनेपर रोगके स्वभावमे भिन्नता होती है। कारणके एक प्रकारका होनेपरभी दोषोके मृदु, मध्य और अतिमात्रामे मिलनेके कारण अशांश बलमे भेदकी भिन्नतासे रोग बलवान या निर्बल होता है। दोषोके मृदु रूपमे मिलनेसे रोग निर्बल और दोषोके अतिमात्रामे मिलनेसे रोग बलवान होता है। अनेक रसवाली औषधियोमे और अनेक दोषवाले रोगोमे प्रत्येक रस और दोषका अलग अलग प्रभाव कहा गया है। उसको देखकर उस औषध या विकारके प्रभावका निर्णय करना चाहिये। यह न्याय जिस औषधमे अनेक रसोका और जिस रोगोमे अनेक दोषोका स्वाभाविक रीतिसे कारणानुरूप समवाय ( मिलना ) हुवा हो, ऐसे प्रकृतिसमसमवेत औषध और रोगमेही लागू होता है । परन्तु विकृतिविषमसमवेतमे यह नियम लागू नही होता । क्योकि जिस भेषजमे रसोका अस्वाभाविक रीतिसे कारणोके अनुरूप सयोग नहीं हुआ है, जिसमे रसोके गुणोका परस्पर उपघात हुआ है, और जिसकी अनेक प्रकारकी कल्क-स्वरस आदि कल्पनाएँ की गई हैं, ऐसी विकृतिविषमसमवेत भेषजमे एक एक रसका जो प्रभाव कहा गया है, उससे समुदायके प्रभावका यथार्थ निश्चय नही हो सकता । इसी प्रकार विकृतिविषमसमवेत रोगोमेभी एक एक दोषके प्रभावको देखकर समुदायके प्रभावका निर्णय नही हो सकता । ऐसे विकृतिविषमसमवेत भेषज और रोगमे अवयवप्रभावसे नही, परन्तु समुदायप्रभाव ( मिले हुए भेषज और द्रव्योके प्रभाव )को देखकर भेषज और रोगके प्रभावका निश्चय करना चाहिये ॥ ३ ॥

**तथा धामाधिष्ठाय व्याधिरयमवस्थित इति निरूपयेत् । प्रविसृतो हि दोषः स्वमेव स्थानमातङ्कायाधितिष्ठन् मूर्धादीन्वा दुस्तरो भवति। ततश्च विशेषेण भेषजविशेषः पर्यैषितव्यः ॥ ४ ॥**

यह व्याधि दोषके किस स्थानका आश्रय करके उत्पन्न हुई है, यह निश्चय करे। क्योकि कुपित हुआ दोष अपनेही स्थानमे रोगरूपमें रहता हुवा ( रोग उत्पन्न करके )–कष्ट साध्य हो जाता है, अथवा शिर आदिमे पहुंचकर कष्टसाध्य बन जाता है । और फिर स्थानभेदसे औषधभेदका निश्चय करना चाहिये। क्योकि जो औषध दोषके एक स्थानपर उपयुक्त है, वही औषध उसी दोषमें दूसरे स्थानपर उपयुक्त नही होती ॥ ४ ॥

१ पूज्य श्री यादवजी त्रिकमजी आचार्यद्वारा लिखित द्रव्यगुणविज्ञान पूर्वार्धे १७० पृष्ठपर विस्तार देखे।

**तनश्चैवमालोचयेत्—कस्यायमौषधस्य व्याधिरानुगो वा योग्य कियतो वा दोषानुरूपो हि भैषज्यवीर्यप्रमाणविकल्पो व्याधिव्याधितबलापेक्षो भवति ॥ ५ ॥**

व्याधिको निश्चय करनेपर यह निश्चय करना चाहिये कि यह रोग तथा यह रोगी किस औषधके योग्य है। औषधकी मात्रा कितनी चाहिये। क्योंकि दोषोंके अनुकूल एवं रोग तथा रोगीके बलकी अपेक्षासेही औषधके वीर्य ( शक्ति ) की मात्रामें भेद होता है ॥ ५ ॥

**सहसाऽतिबलानि संशोधनौषधान्याग्नेयवायव्यान्यतिसौम्यान्यतिमात्राणि वा तथाऽग्निक्षारशस्त्रकर्माण्यल्पसत्त्वमातुरमल्पबलं वाऽतिपातयेयुः। संशमनानि तु व्याधिबलादधिकानि तमुपशमय्य व्याधिं व्याधिक्षपिते देहे शीघ्रमन्यमावहन्ति। शरीरबलादधिकानि ग्लानिमूर्च्छामदमोहबलक्षयानग्निबलादधिकानि ग्लानिमग्निसादं च ॥ ६ ॥**

क्योंकि—अतिशय संशोधन औषध एकदमसे अति बलवान्, अग्नि-वायु प्रधान होती है और अति सौम्य संशोधन जल-पृथिवी और आकाशप्रधान होते हैं। इसी प्रकार अग्नि क्षार और शस्त्रकर्म अल्पसत्त्ववाले या अल्पबलवाले रोगीको एकदमसे मार देते हैं। दूसरी संशमन औषध-रोगकी शक्तिसे अधिक शक्तिवाली होनेसे इस रोगको शान्त करके, रोगसे निर्बल बने शरीरमे दूसरी व्याधिको शीघ्र उत्पन्न करदेती है। शरीरकी शक्तिसे अधिक शक्तिवाली औषध ग्लानि, मूर्च्छा, मद, मोह और बलका क्षय उत्पन्न करती है। अग्निबलसे अधिक शक्तिकी औषध ग्लानि और मान्द्यको उत्पन्न करती है ॥ ६ ॥

**अपि च—अतिस्थूलोऽतिकृशो दुर्बलो दुर्बद्धमांसशोणितास्थ्यङ्गावयवोऽल्पाग्निरल्पाहारोऽसात्म्याहारोऽपचितः साररहितो वा व्याधिबलमेव तावदसमर्थः सोढुं किं पुनस्तथाविधो भेषजमेवं वेगम्। तस्मात्तादृशमविषादकरैर्मृदुसुखैरुत्तरोत्तरगुरुभिरविभ्रमैश्चोपाचरेदौषधैर्विशेषादबलाः। ताह्यनवस्थितमृदुविक्लवहृदयाः प्रायः सुकुमाराः परं संस्तभ्याश्च। ततोऽपि विशेषेण शिशवः। तथा बलवति बलवद्व्याध्यातुरेऽल्पबलमल्पं वा भेषजमकिञ्चित्करं भूय एव दोषमुत्क्लेश्य व्याधिमुदीरयेत् ॥ ७ ॥**

औरभी अतिस्थूल, अतिकृश, दुर्बल, शिथिल ( अनुचित रूपमें बधे ) मांस-रक्त-अस्थि-अंग-प्रत्यंगोंवाले, अल्प अग्निवाले, अल्प आहारवाले, असात्म्य आहारवाले, बलवान सारसे रहित रोगी औषधके बलका सहन नहीं कर सकते। फिर ये इसप्रकारकी वेगवती औषधको किस प्रकारसे सहन कर सकते हैं? इसलिये इन अतिस्थूल आदि पुरुषोंको—ग्लानि न करनेवाली, मृदु एवं सुखदायक तथा क्रमशः उत्तरोत्तर ( धीरे-धीरे ) गुरु करते हुए तथा दोषादिको विक्षुभित न करनेवाली औषधियोंसे चिकित्सा करनी चाहिये। विशेषकर स्त्रियोंकी मृदु-विषाद न करनेवाली औषधियोसे चिकित्सा करनी चाहिये। क्योंकि ये स्त्रिया अस्थिर, कोमल, भीरु हृदयवाली, प्राय करके नाजुक प्रकृति, और पराधीन होती है। स्त्रियोसेभी शिशु अधिक कोमल, भीरु हृदयवाले, नाजुक प्रकृति और परतन्त्र होते हैं। इसलिये इनकी औरभी अधिक ध्यानसे चिकित्सा करनी चाहिये। इसी प्रकार बलवान रोगीमे या बलवान रोगमे—अल्प बलवाली या मात्रामे थोडी औषध कुछ लाभ नहीं करती, अपितु दोषको औरभी अधिक कुपित करके रोगको बढ़ा देती है ॥ ७ ॥

**योग्यमपि चौषधमेवं परीक्षेत—इदमेवं रसवीर्यविपाकमेवं गुणमेवं द्रव्यमेवं कर्मैवं प्रभावमस्मिन्देशे जातमस्मिन्नृतावेवं गृहीतमेवं निहितमेवं विहितमेवं निषिद्धमेवमुपसंस्कृतमेवं संयुक्तमेवं युक्तमनया मात्रयैवंविधस्य पुरुषस्यैवंविधे काल एतावन्तं दोषमपकर्षत्युपशमयति वा। अन्यदपि चैवंविधं भेषजमभूत्। तथा तेनानेन वा विशेषेण प्रयुक्तमिदमकरोत्। सूक्ष्माणि हि दोषौषधदूष्यदेशकालबलानलाहारसारसात्म्यसत्त्वप्रकृतिवयसामवस्थान्तराणि यान्यनालोचितानि निहन्युरातुरम्। आलोच्यमानानि तु विपुलबुद्धिमपि चिकित्सकमाकुलीकुर्युः किं पुनरल्पबुद्धिम्। तस्मादभीक्ष्णशः शास्त्रार्थकर्मानुशीलनेन संस्कुर्वीत प्रज्ञाम्। अपि च—सन्ति व्याधयो ये शास्त्र उत्सर्गापवादैरुपक्रमं प्रति निर्दिष्टाः। तत्र प्राज्ञ एव दोषादिगुरुलाघवेन सम्यगध्यवस्येदन्यतरनिष्ठायाम् ॥ ८ ॥**

योग्य औषधकी इसप्रकार परीक्षा करे। इस औषधका इस प्रकारका रस, वीर्य और विपाक है, ऐसा गुण है, इस प्रकारका द्रव्य है, इस प्रकारका कर्म है, यह इसका प्रभाव है, इस प्रकार देशमे उत्पन्न हुई है, इस ऋतुमे उत्पन्न हुई है, इस प्रकार लाई गई है, इस प्रकार रक्खी है, इस प्रकार बनाई गई है, इस प्रकारसे यह निषिद्ध है, इस प्रकारसे संस्कार किया है, इस प्रकारसे मिलाई गई है, इस प्रकार देनेपर, इतनी मात्रामें इसप्रकारके पुरुषके इतने दोषको इतने समयमे बाहर निकाल देगी या शान्त कर देगी। दूसरीभी औषध इसी प्रकारकी थी। वहभी इतनी मात्रामे देनेपर या इससे भिन्न मात्रामे देनेपर उसने यह कार्य किया था। क्योंकि दोष औषध-दूष्य-देश-काल बल-अग्नि-आहार-रस-सात्म्य-सत्त्व-प्रकृति और वयके बहुत सूक्ष्म भेद हैं, जिन सूक्ष्म भेदोका विचार न करनेपर ये भेद रोगीको मार देते हैं। और विचार करनेपर ये सूक्ष्म भेद निर्बल बुद्धिवाले चिकित्सकोभी घबरा देते है, फिर अल्प बुद्धिवाले चिकित्सककी क्या बात, वह तो अवश्य गडबड़ा जायेगा। इसलिये बार-बार शास्त्रको कण्ठस्थ करनेसे, अर्थको समझनेसे, कर्मके अनुशीलन अभ्याससे बुद्धिको संस्कृत ( निर्मल ) बनाये। औरभी कुछ रोग ऐसेभी हैं—जो शास्त्रमे चिकित्सा सम्पादनकी दृष्टीसे उत्सर्ग और अप-

वादके रूपसे कहे है। इन उत्सर्ग-अपवादवाले रोगोमे बुद्धिमान मनुष्य एक निश्चित निर्णय करनेके लिये दोष-दूष्यादिकी गुरुता या लघुतासे निश्चय करे ॥ ८ ॥

**कालश्च भेषजस्य योग्यतामादधाति । स तु क्षणलवमुहूर्तादिभेदेनातुरावस्थया च द्विधोक्तः प्राक् । अपि च—शीतोष्णवर्षलक्षणस्त्रिविधः कालः । तत्र शीतोष्णयोर्वृष्टिशीतयोश्चान्तरेण साधारणौ वसन्तजलदात्ययौ । ग्रीष्मवर्षकालयोस्तु प्रारम्भो वृष्टेः प्रावृडिति विकल्प्यते । प्राक् तत्र शीतोष्णवर्षलक्षणा ऋतवस्त्रयो हेमन्तग्रीष्मवर्षाख्यास्तेषामन्तरे संशोधनार्थं साधारणा वसन्तप्रावृट्शरदाख्यास्त्रयो विकल्प्यन्ते । तत्र संशोधनं प्रति फाल्गुनचैत्रौ वसन्तः । आषाढश्रावणौ प्रावृट् । कार्तिकमार्गशीर्षौ शरत् । तेषु साधारणेष्वहस्सु वमनादीनां प्रवृत्तिर्निवृत्तिरितरेष्वयोगातियोगभयात् । साधारणा हि मन्दशीतोष्णवर्षतया सुखत्वाद्भवन्त्यविकल्पकाः शरीरौषधानां विपरीतास्त्वितरे ॥ ९ ॥**

समयभी भेषजके गुणको बढाता है। यह काल क्षण-लव-मुहूर्त आदिके भेदसे और रोगीकी अवस्थाभेदसे दो प्रकार कहा है-इसे पहलेभी कह दिया है। यही काल शीत, वर्षा और गरमीके लक्षणोंसे तीन प्रकारका है। इनमे शीतकाल और उष्णकालके बीचमें वसतकाल, और वर्षा और शीतकालके बीचमे जलदात्यय साधारण ( शरत् ) काल है। ग्रीष्म और वर्षाकालमे वर्षाका जो प्रारभकाल है, उसे साधारण प्रावृट् कहते हैं। इन साधारण वसन्त, शरत् और प्रावृट् साधारण कालोमे वमनादि कार्योंकी प्रवृत्ति करनी चाहिये, शेष शीत-उष्ण और वर्षाकालमे—अयोग, अतियोगके भयसे वमनादि कार्योंमे निवृत्ति करनी चाहिये। क्योकि वसन्त, शरद् और प्रावृट् इन साधारण कालोमे मन्द-शीत, मन्द-उष्णिमा और मन्द-वर्षाके होनेसे सुखकारक होनेके कारण शरीर और औषधमें किसी प्रकारकी आपद् पैदा नहीं करते। दूसरे शीत, उष्ण और वर्षाकाल तीक्ष्ण होनेसे, दु ख-कारक होनेके कारण शरीर और औषधमे आपद् पैदा करनेवाले होवे है ॥ ९ ॥ क्योकि—

**तथा हि—शीतकालेऽतिमात्रशीतोपहतत्वाच्छरीरमत्यर्थशीतवातविष्टब्धबद्धगुरुदोषं भवति । तदनुप्राप्तं च भेषजं संशोधनार्थमुष्णस्वभावमपि शीतोपहतत्वान्मन्दवीर्यतां गतमयोगाय जायते । शिशिरं च वातप्रायोपद्रवाय । तद्वद्वर्षास्वपि समन्तादतिघनेन घनसंघातेनावनते नभस्युपरुद्धतेजःप्रकरेषु दिनकरकरेषु जलदपटलप्लावनोद्दामकर्दमायां भूमावत्यर्थोपक्लिन्नमवसन्नानलमलमुद्रिक्तमलबलमादानदुर्बलं शरीरं भवति । औषधग्रामस्तु जलदोदरप्रततप्रमुक्तधारावपातसम्भृताम्बुनिवहोपप्लावितमूलजालसारविटपो बहलकोमलपल्लवोपचितस्कन्धशाखः पुनरिव बालतामुपगतोऽल्पवीर्यो भवति । अपरिसंस्थिततया च क्षितिमलप्रायाभिरम्लविपाकाभिः खगमृगसरीसृपादिशवधातुमूत्रपुरीषसंस्पृष्टाभिरद्भिः सलिलसीकरानुविद्धशिशिरपवनसम्पृक्तेन च धराधरोष्मणा कोमलत्वादपरिणतस्यास्य सुतरां विदाहो जन्यते । ततश्चासावपथ्यतामुपगतो ध्रुवमयोगाय । प्रथमसङ्गृहीतमपि चौषधं तोयदतोयानुगतमारुतोपहते जगतीति ॥ १० ॥**

शीतकालमे अत्यन्त शीतके कारणसे शरीरभी बहुत शीत और वायुसे रुका हुआ, जकड़ा हुआ तथा मार्गोके बन्द होनेसे गुरु दोष ( बहुत दोष )वाला होता है। इस प्रकारके शरीरमे सशोधनके लिये दी हुई उष्ण स्वभाववाली औषधभी शीतके आक्रमणसे मन्दवीर्य होकर अयोगके लक्षणोको पैदा करती है। और शरीरमेभी वातके उपद्रव उठ खडे होते हैं। इसी प्रकार वर्षाकालमेभी चारो ओर बहुत घने एव मोटे मोटे बादलोके आकाशमे फैल जानेसे, सूर्यकी किरणोके फलते हुए तेजके बन्द हो जानेसे, पानीके तख्तेसे एव भयानक दलदल कीचडसे भूमिके ढप जानेसे, अत्यन्त गीले एव अग्निबलके मन्द हो जानेसे तथा आदान काल होनेके कारण पुरुषोका शरीर दुर्बल होता है। इस वर्षाकालमे बादलोसे निरन्तर बरसती हुई जल-धाराओके गिरनेसे सचित हुई जलराशीमें वृक्षोके मूल-जाल-सार डूबे रहते है, घने कोमल पत्तोसे भरे स्कन्ध और शाखावाले होते हैं, फिरसे बाल्यावस्थामे आ जानेके कारण औषधसमूहभी अल्पवीर्य होते है। इस औषधसमूहके स्थिरता प्राप्त न करनेसे ( स्थिरता न आनेसे ) विदाह उत्पन्न होता है। क्योकि—पक्षी, मृग, साप आदि, मुर्दे, धातु ( रक्तादि ), मूत्र-मलसे पृथिवीके मलिन होनेसे जलकी धाराओके द्वारा—अम्ल विपाक होता है, जलकी ठण्डी कणियोसे मिली शीतल वायुसे मिश्रित पृथिवी—बादलोंके ठण्डे होनेके कारण—कोमल बने रहनेसे परिवर्तित न होनेके कारण अवश्य विदाह होता है। इसलिये यह वर्षाकाल सबसे अपथ्यतम होता है, इस कालमे पहिलेसेभी एकत्रित की हुई सब औषधिया बादल और पानीसे मिश्रित वायुसे नष्ट हो जानेके कारण निश्चितरूपमे अयोगके लक्षणोको पैदा करती है। हेमन्त शिशिर और वर्षामे अयोगका भय है, ग्रीष्ममे अतियोगका भय है ॥ १० ॥

**ग्रीष्मे पुनरादानोपहतत्वाच्छरीरमुष्णरूक्षवातातपाध्मातमतिस्विन्नमतिशिथिलमतिप्रविलीनदोषं भवति । भेषजं पुनरनुष्णमपि तपनतरतपनकरनिपातादुष्णवीर्यतीक्ष्णतामुपगतमतियोगायोपक-**

---

१ गुल्म-हृद्रोगमें वमन निषिद्ध है, परन्तु इन रोगोंकी चिकित्सामें अवस्थाभेदसे वमन कहा है। देखिये,—चरक सिद्धि. अ. २।२६-२७-२८

**ल्पते। शरीरं च पिपासाभ्रमक्लमोपद्रवाय। तस्मात्साधारणेष्वेव तदन्तरालेषु वमनादीनि योजयेत्। न चेदात्ययिको व्याधिः। आत्ययिके तु कृत्रिमगुणोपधानेन यथर्तुगुणविपरीतेन संयोगसंस्कारप्रमाणविकल्पैश्चोपपाद्यौपधमवहितोऽवचारयेत् ॥ ११ ॥**

ग्रीष्मकालमें आदान स्वभाव होनेके कारण शरीर उष्ण एव रूक्ष वायु और धूपमें शिथिल होता है, बहुत पसीना आता है, बहुत शिथिल एवं दोष अति प्रलीन होते हैं। और जो भेषज गरम नही है, वह भी इस कालमें सूर्यकी उष्ण और तीक्ष्ण किरणोसे उष्ण-तीक्ष्ण बनकर शरीरमें अतियोग उत्पन्न करती है। शरीरमें प्यास, भ्रम, क्लम, उपद्रव होते है। यदि कोई आत्ययिक रोग (शीघ्रकारी रोग) न हो तो वसन्त, शरद् और प्रावृटमेंही वमनादिका प्रयोग करना चाहिये। आत्ययिक रोगोमें शीत-ग्रीष्म-वर्षामेंभी देवे। इन शीत आदि कालोमें—जो ऋतु चल रही हो उससे विपरीत गुणोको कृत्रिम उपायोसे उत्पन्न करके सयोग-सस्कार-प्रमाण भेदसे औपधको बना कर सावधानीसे प्रयोग करना चाहिये। कृत्रिम उपाय यथा—हेमन्त-शीतकालमें गर्भगृह या विद्युतसे कमरेको गरम करके, ग्रीष्मकालमे जलधारा गृहोमें रखकर देवे वर्षामें घरकी चौथी, पाचवी मजिलपर बिठाकर देवे ॥ ११ ॥

**आतुरावस्थासु तु कालाकालसंज्ञा। तद्यथा—अस्यामवस्थायामस्यौषधस्य कालोऽकालो वा। न ह्यप्राप्तातीतकालमौषधं यौगिकं भवति तस्य त्वेकादशधाऽवचारणम्। तद्यथा—अभक्तं प्राग्भक्तं मध्यभक्तमधोभक्तं समभक्तमन्तरभक्तं सामुद्गं मुहुर्मुहुः सग्रासं ग्रासान्तरं निशि च ॥ १२ ॥**

रोगीकी अवस्थाके भागोकोभी काल-अकाल शब्दसे कहा जाता है। जैसे कि—रोगीकी इस अवस्थामें इस औषधका समय है, और इस औषधका समय इस अवस्थामें नही है। क्योकि समयसे पूर्व या समयके बीत जानेके पीछे दी हुई औपध यौगिक नहीं होती (सफल नही होती)। जिसप्रकार कि—ज्वरकी सामावस्थामें लघन पेयादि, निरावस्थामें क्वाथादि, जीर्णावस्थामें दूधका पान आदि। इसलिये औषधको देनेके (अवचारणके) ग्यारह काल हैं। यथा—अभक्त (बिना खाये), प्राग्भक्त, मध्यभक्त, अधोभक्त, समभक्त, अन्तरभक्त, सामुद्ग, मुहुर्मुहु, सग्रास, ग्रासान्तर और रातमें देना ये ग्यारह काल हैं ॥ १२ ॥

**तत्राभक्तं नाम केवलमेवौषधम्। तन्निरन्नोपयोगादतिवीर्यं कफोद्रेके विमुक्तामाशयस्रोताः प्रातर्बलवानुपयुञ्जीत। इतरस्तु प्राग्भक्तादिकम्। अन्नसंसर्गेण हि तन्नातिग्लानिकरं भवति ॥ १३ ॥**

**अभक्त औषध**—सायंकालके अन्नके जीर्ण होनेपर बिना आहार किये औषध देना, और औषधके जीर्ण होनेपर आहार देना अभक्त है। यह औषध-अन्नरहित होनेसे अति वीर्यशाली होती है। इस औषधको कफके उद्रेकसे आमाशयस्रोतोके खुल जानेपर बलवान पुरुष प्रातःकाल सूर्यके निकलनेके साथ पिये। दूसरा निर्बल व्यक्ति प्राग्भक्त आदि दस कालोमें अन्नके साथ मिलाकर पिये। अन्नके साथ मिलनेसे औषध बहुत ग्लानि नही करती (थोडा तो करती है) ॥ १३ ॥

**प्राग्भक्तं नाम यदनन्तरभक्तम्। तदपानानिलविकृतावधःकायस्य च बलाधानार्थं तद्गतेषु च व्याधिषु प्रशमनाय कृशीकरणं च योज्यम् ॥ १४ ॥**

**प्राग्भक्त औषध**—औषध खानेके पीछे तुरन्त भोजन खाना प्राग्भक्त है। इसप्रकारकी औषध अपानवायुमें और शरीरके निचले भागमें बल देनेके लिये प्रयुक्त होती है। इसलिये शरीरके निचले भागोके रोगोंमें तथा शरीरको पतला करनेके लिये इसे देना चाहिये ॥ १४ ॥

**मध्यभक्तं मध्ये भक्तस्य तत्समानानिलविकृतौ। कोष्ठगतेषु च व्याधिषु पैत्तिकेषु च ॥ १५ ॥**

**मध्यभक्त**—आधा भोजन करनेपर औषध खाकर फिर शेष भोजन करना मध्यभक्त है। यह समान वायुकी विकृतिमें एवं कोष्ठगत रोगोंमें तथा पैत्तिक रोगोमें बरतनी चाहिये ॥ १५ ॥

**अधोभक्तं भक्तादनन्तरम्। तत्तु व्यानविकृतौ प्रातराशान्तमुदानविकृतौ पुनः सायमाशान्तं पूर्वकायस्य च बलाधानार्थं तद्गतेषु व्याधिषु च श्लैष्मिकेषु च प्रशमाय स्थूलीकरणं च ॥ १६ ॥**

**अधोभक्त**—भोजन कर चुकनेके उपरान्त तुरन्त औषध खाना अधोभक्त कहाता है। व्यान वायुकी विकृतिमें, इसे प्रातःकालीन भोजनके पीछे, और उदानकी विकृतिमें सायकालके भोजनके पीछे देना चाहिये। नाभिसे उपरके छाती-गले आदिमें बल बढानेके लिये, या छाती आदिके रोगोमें अथवा कफजन्य रोगोको शान्त करनेके लिये अथवा शरीरको स्थूल करनेके लिये इसको बरतना चाहिये ॥ १६ ॥

**समभक्तं यदन्नेन समं साधितं द्रा समालोडितम्। तद्बालेषु सुकुमारेष्वौषधद्वेषिष्वरुचौ सर्वाङ्गेषु ॥ १७ ॥**

**समभक्त**—अन्नको पकाते समय अन्नमें मिलाई औषध, अथवा अन्नको सिद्ध करके पीछेसे औषधको अन्नमें मिलाकर खाना समभक्त है। यह औषध बालक, नाजुक प्रकृति, औषधिसे द्वेष रखनेवाले, अरुचिमें तथा सम्पूर्ण शरीरके रोगोमें बरती जाती है ॥ १७ ॥

**अन्तरभक्तं यत्पूर्वाह्णभक्ते जीर्णे मध्याह्ने भेजषमुपयुज्यते तस्मिंश्च जीर्णे पुनरपराह्णे भोजनम्। एतेन रात्रिर्व्याख्याता। तद्दीप्ताग्नेर्व्यानजेष्वामयेषु ॥ १८ ॥**

**अन्तरभक्त**—पूर्वाह्णकालीन भोजनके जीर्ण होजानेपर मध्याह्नमें औषध खाना, इसके जीर्ण होनेपर सायकालमें भोजन करना अन्तरभक्त है। इसी प्रकार रात्रिमेंभी सायकालके भोजन करनेपर दो घंटे पीछे दवाई खाकर अगले दिन प्रातः भोजन

करना अन्तरभक्त है । इसे प्रदीप्त अग्निवालोंमे व्यान वायुजन्य रोगोंमे बरतना चाहिये ॥ १८ ॥

**सामुद्गं यदादावन्ते च भुक्तस्य । तत्तु लघ्वन्नपानयुक्तं पाननावनावलेहादि हिध्मायां कम्पाक्षेपयोरूर्ध्वाधःसंश्रये च दोषे ॥ १९ ॥**

**सामुद्ग**—औषध खाकर पीछेसे तुरन्त भोजन करना, और भोजनके पीछे तुरन्त वही औषध फिर खाना । यह औषध लघु खानपानके साथ पान, अवलेह, चूर्ण आदि उत्क्लेशन करनेवाली औषधियोंके रूपसे हिचकी, कम्प, आक्षेप तथा ऊर्ध्व एव अधोभाग दोनोमे एकसाथ स्थितदोषोंमे बरती जाती है ॥ १९ ॥

**मुहुर्मुहुस्तु पुनःपुनर्भुक्ते यद्भुक्ते वा । तच्छ्वासकासहिध्मातृट्छर्दिषु विषनिमित्तेषु च विकारेषु २०**

**मुहुर्मुहु**—जो खाने और न खानेपर प्रतिक्षण दी जाती है । यह श्वास-हिक्का-कास-प्यास-वमन और विषजन्यरोगोंमे बरती जाती है ॥ २० ॥

**सग्रासं यद्ग्राससम्पृक्तम् । ग्रासान्तरं यद्ग्रासयोर्ग्रासयोर्मध्ये । द्वयमप्येतत्प्राणानिलविकृतौ । तथा सग्रासं चूर्णलेहवटकादिकमग्निदीपनं वाजीकरणानि चोपयुञ्जीत । ग्रासान्तरं हृद्रोगे वमनं धूमं च । जत्रूर्ध्वामयेषु तु निशायाम् ॥ २१ ॥**

**सग्रास**—ग्रासके साथ मिलाकर जो खाई जाती है । **ग्रासान्तर**—प्रत्येक ग्रासके बीच-बीचमें औषधको खाना, ग्रास खाकर औषध खाना, फिर ग्रास खाना, ग्रासान्तर है । ये दोनो प्राणवायुके विकारोंमें बरती जाती हैं । परन्तु ग्रासके साथ चूर्ण-अवलेह-वटक आदिको अग्निदीप्ति एव वाजीकरणके लिये बरतना चाहिये । ग्रासान्तर औषधको हृदय रोगमे-वमनौषधमे तथा धूममे बरतना चाहिये । **रात्रिमें**—गलेसे उपरके रोगोंमें रात्रिके समय औषध बरतनी चाहिये ॥ २१ ॥

**अत्राद्ये काले तृषितः पीताम्बुरजीर्णी क्षुधितः क्षामश्च भेषजं वर्जयेत् । शेषेषु चाहृद्यमसात्म्यमतितीक्ष्णोग्रगन्धं भूरिमात्रं चेति ॥ २२ ॥**

इनमे प्रथम अभक्तकालमे-प्याससे पीडित, ठण्डा पानी पीकर, अजीर्णवाला, भूखसे पीड़ित, निर्बल ये व्यक्ति औषध बिना भोजन किये न ले । शेष प्राग्भक्त आदिमे—हृदयके लिये अप्रिय, अति तीक्ष्ण, असात्म्य, उष्ण, उग्रगन्धवाली और मात्रामे बहुत औषध नहीं लेनी चाहिये ॥ २२ ॥

**भवति चात्र—**

**रोगमादौ परीक्षेत तदनन्तरमौषधम् ।**
**ततः कर्म भिषक् पश्चाज्ज्ञानपूर्वं समाचरेत् ॥ २३ ॥**
**निवृत्तोऽपि पुनर्व्याधिरल्पेनायाति हेतुना ।**
**देहे मार्गीकृते दोषशेषः सूक्ष्म इवानलः ॥ २४ ॥**
**तस्मात्तमनुबध्नीयात्प्रयोगेणानपायिना ।**
**सिद्धानामपि योगानां पूर्वेषां दार्ढ्यमावहन् ॥ २५ ॥**

इस विषयमे श्लोक है—

**उपसंहार**—सबसे प्रथम निदानादि पाच उपायोंसे रोगकी परीक्षा करनी चाहिये । पीछे योग्यता-अयोग्यताकी दृष्टिसे औषधका विचार करना चाहिये । इनकी परीक्षा करनेके उपरान्त वैद्यको ज्ञानपूर्वक चिकित्सा कर्म करना चाहिये ।

इसप्रकार कार्य न करनेसे एकबार अच्छा हुवा रोग शेष रहे वातादि दोषोंके शरीरमे मार्ग बना लेनेपर थोडेसेभी कारणसे लौट आता है । जिसप्रकार थोड़ीसीभी बची अग्नि थोडासाभी सहारा पाकर फिर बढ जाती है । इसलिये फिर आये हुए रोग निरपाय प्रयोगोंसे शान्त करे । इसके लिये पहिले जिन योगोंसे वह रोग शान्त किया है, उन योगोंमे रस-वीर्यके अनुसार दृढता लाकर ( अधिक सस्कार करके ) प्रयोग करे ॥ २३–२५ ॥

**सातत्यात्स्वाद्वभावाद्वा पथ्यं द्वेष्यत्वमागतम् ।**
**कल्पनाविधिभिस्तैस्तैः प्रियत्वं गमयेत्पुनः ॥ २६ ॥**
**मनसोऽर्थानुकूल्येन तुष्टिरूर्जा रुचिर्बलम् ।**
**सुखोपभोगता च स्याद्व्याधेश्चातः परिक्षयः ॥ २७ ॥**
**लौल्याद्दोषक्षयाद्व्याधिवैषम्येण च याऽरुचिः ।**
**तासु पथ्योपचारज्ञो योगेनान्नं प्रकल्पयेत् ॥ २८ ॥**

निरन्तर सेवन करते रहनेसे या अनिष्ट कारणसे जिस पथ्य वस्तुमेभी द्वेष हो जाये, तब सयोग-सस्कार आदिद्वारा उस पथ्यकी नानाप्रकारकी कल्पना करके देने उसे प्रिय बनाये । क्योंकि वस्तुके मनके अनुकूल होनेसे तुष्टि, बल, उत्साह, रुचि और सुखका उपभोग होता है । तुष्टि आदि होनेसे रोगका नाश होता है । जिव्हाकी लोलुपताके कारण अथवा दोषके क्षय होनेसे या रोगके अस्थिर होनेसे जो रुचि ( चाह ) उत्पन्न होजाती है, उस रुचिको पथ्य-अपथ्यको जाननेवाला वैद्य इन अवस्थाओंमे धातुसाम्यकी दृष्टिसे प्रयोगोंद्वारा भक्ष्य वस्तु(भोजनो)को बनाकर देके पूरा करे ॥ २६–२८ ॥

**शीतोष्णवर्षानिचितं चैत्रश्रावणकार्तिके ।**
**क्रमात्साधारणे श्लेष्मवातपित्तं हरेद्द्रुतम् ॥ २९ ॥**

**प्रावृट्शरद्वसन्तानां मासेष्वेतेषु वाऽऽहरेत् ।**
**साधारणेषु विधिना त्रिमासान्तरितान्मलान् ॥३०॥**
**कृत्वा शीतोष्णवृष्टीनां प्रतीकारं यथायथम् ।**
**प्रयोजयेत्क्रियां प्राप्तां क्रियाकालं न हापयेत् ॥३१॥**

शीतकालमेसे सञ्चित कफको चैत्रमासमे, उष्णकालमें सञ्चित वायुको श्रावणमासमे और वर्षामें सञ्चित पित्तको कार्तिकमासमें शीघ्र निकालना चाहिये । अथवा—प्रावृट्, शरद् और वसन्त इनके मासोमे दोषोंको निकालना चाहिये । मलोंको तीसरे महीने निकाल देना चाहिये । वायुको वैशाख-ज्येष्ठ छोड़कर श्रावण तीसरे महीनेमे, भाद्रपद-आश्विन छोड़कर कार्तिकमासमे पित्तको, शीतऋतुको छोडकर चैत्रमें कफ को निकालना चाहिये । यह स्वस्थ अवस्थाकी विधि है । आतुरावस्थामे कृत्रिम उपायोंद्वारा शीत, गरमी और वर्षाका प्रतीकार करके चिकित्साकार्य

करना चाहिये । उपस्थित चिकित्साकालका त्याग किसीभी प्रकार नहीं करना चाहिये ( कहाभी है—"उचितवेलातिक्रमे चिकित्सका दोषमश्नन्ति ।" ) ॥ २९–३१ ॥

**सप्ताहेन गुणालाभे क्रियामन्यां प्रयोजयेत् ।**
**पूर्वस्यां शान्तवेगायां न क्रियासङ्करो हितः ॥ ३२ ॥**
**गुणेऽल्पेऽपि तु तामेव विशेषोत्कर्षलब्धये ।**

सप्ताहान्तके लिये प्रयुक्त क्रियाके सात दिन प्रयोग करनेपर यदि कुछ गुण न हो तो अन्य क्रियाको वरतना चाहिये । प्रथम की हुई क्रियाकी शक्तिके शान्त होजानेपरही दूसरी क्रिया बरतनी चाहिये । क्योंकि क्रियाओंका सकर-मेल होना ठीक नहीं । जब प्रथम क्रियामें थोडासाभी गुण दिखाई दे तब अधिक गुणके लाभके लिये इसी क्रियाको और आगे वरतना चाहिये॥३२॥—

**भेषजं नृपतेर्हृद्यमल्पमल्पात्ययं शुचि ॥ ३३ ॥**
**सिद्धागमं बहुगुणं बहुकृत्वः प्रयोजितम् ।**
**अनन्यकार्योऽवहितस्तन्मन्त्रिगुरुसम्मतम् ॥ ३४ ॥**
**आप्तादितं परिचरैः स्वयं चाशु प्रयोजयेत् ।**

राजाके लिये औषध-हृदयके लिये अनुकूल, मात्रामें थोड़ी, थोड़ी आपत ( दुःख देनेवाली )वाली, पवित्र, वणिक् आदिसे लाई गई, शुद्ध, बहुत गुणवाली, बहुत वार वरती हुई, राज-सेवकों द्वारा और स्वयं चखी हुई औषधको कार्यमें मन लगाकर सावधानीसे तथा राजाके मन्त्रिसे सम्मानित होकर प्रयोग करना चाहिये ॥ ३३ ॥ ३४ ॥—

**उचितो यस्य यो देशस्तज्जं तस्यौषधं हितम् ॥ ३५ ॥**
**देशेऽन्यत्रापि वसतस्तत्तुल्यगुणजन्म च ।**
**वीर्यवद्भावितं सम्यक् स्वरसैरसकृल्लघु ॥ ३६ ॥**
**रसगन्धादिसम्पन्नं काले जीर्णे च मात्रया ।**
**एकाग्रमनसा युक्तं भैषज्यममृतायते ॥ ३७ ॥**
**इति भेषजावचारणीयो नाम त्रयोविंशोऽध्यायः २३**

जिस रोगीको जो देश अभ्यस्त हो, उस रोगीके अन्यस्थानमें रहनेपरभी उसी अभ्यस्त देशमें उत्पन्न औषध हितकारी होती है । यदि उसी देशकी औषध न मिले तो उसी देशके समान गुणवाले देशमें उत्पन्न औषध बरतनी चाहिये । इसप्रकारकी औषध वीर्यवाली, स्वजातीय द्रव्योंसे या विजातीय द्रव्योंसे अनेक वार भावना दी हुई, लघु, रस-वर्ण-पाक-गन्ध आदिसे सम्पन्न, उचितकालमें, भोजनके जीर्ण होनेपर, मात्रामें, एकाग्रचित्तसे दी हुई औषध अमृतके समान होती है ॥ ३५–३७ ॥

यह भेषजावचारणीय नामक तेईसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ।

## चतुर्विंशोऽध्यायः ।

**अथातो द्विविधोपक्रमणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः १**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे द्विविधोपक्रमणीय नामक अध्यायकी व्याख्या करेंगे—जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोंने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**उपक्रम्यस्य हि द्वित्वाद्द्विधैवोपक्रमो मतः ।**
**एकः सन्तर्पणस्तत्र द्वितीयश्चापतर्पणः ॥ ३ ॥**
**बृंहणो लङ्घनश्चेति तत्पर्यायावुदाहृतौ ।**

रोगी पुरुषोंके दो प्रकारका होनेसे चिकित्साभी दो प्रकारकी है । रोगी पुरुषोंमें एक गुरु आदि सतर्पणोंसे रोगी होता है, दूसरा लघु आदि अपतर्पणोंसे रोगी होता है । सन्तर्पणका बृंहण और अपतर्पणका लघन ये पर्याय कहे हैं ॥ ३ ॥—

**बृंहणं यद्बृहत्त्वाय लङ्घनं लाघवाय यत् ॥ ४ ॥**
**देहस्य भवतः प्रायो भौमाप्यमितरच्च ते ।**

इनमें जिससे शरीरमें वृद्धि होती है वह बृंहण है, जिससे शरीरमें लघुता-हल्कापन आता है वह लघन है । ये बृंहण और लघन प्राय करके पचमहाभूतोंसे होते हैं । इनमें बृंहण-पृथिवी और जलसे, लघन–अग्नि, वायु और आकाशके कारण प्राय करके होता है ॥ ४ ॥—

**स्नेहनं रूक्षणं कर्म स्वेदनं स्तम्भनं च यत् ॥ ५ ॥**
**भूतानां तदपि द्वैध्याद्द्वितयं नातिवर्तते ।**

स्नेहन और रूक्षण यह चिकित्साकर्म और स्वेदन एवं स्तम्भन यह जो चिकित्साकर्म हैं, ये दोनो कर्म बृंहण और लघनसे बाहर नहीं है । क्योंकि सम्पूर्ण भूत-आग्नेय और सौम्य होनेसे दो प्रकारके है । इसलिये स्नेहन और स्तम्भन-सौम्य होनेसे बृंहणमें, और रूक्ष और स्वेदन आग्नेय होनेसे लघनमें आजाते हैं ॥५॥—

**शोधनं शमनं चेति द्विधा तत्रापि लङ्घनम् ॥ ६ ॥**
**यदीरयेद्बहिर्दोषान् पञ्चधा शोधनं तु तत् ।**
**निरूहो वमनं कायशिरोरेकोऽस्रविस्रुतिः ॥ ७ ॥**
**न शोधयति यद्दोषान्समान्नोदीरयत्यपि ।**
**समीकरोति विषमान् शमनं तच्च सप्तधा ॥ ८ ॥**
**पाचनं दीपनं क्षुत्तृड्व्यायामातपमारुताः ।**
**बृंहणं शमनं त्वेव वायोः पित्तानिलस्य च ॥ ९ ॥**

लघन चिकित्सा दो प्रकारकी है—शोधन और शमन भेदसे । इनमें जो चिकित्सा वातादि दोषोंको शरीरसे बाहर निकालती है—वह शोधन है । यह शोधन पाच प्रकारका है । यथा—निरूह (गुदामार्गसे क्वाथ-स्नेह देना), वमन, कायविरेचन, शिरोविरेचन और रक्तमोक्षण । शमन औषध दोषोंका सशोधन किये विनाही समान अवस्थामें स्थित धातुवोंको, उत्क्लेशित किये बिनाही विषम हुए धातुवोंको समान अवस्थामें करती है । यह शमन औषध सात प्रकारकी है । यथा—पाचन, दीपन, भूख, प्यास, व्यायाम, धूप और वायु भेदसे । यद्यपि शमनचिकित्सा लघनचिकित्साही है । तोभी वायु और वात-पित्तकी अवस्थामें बृंहणचिकित्सा शमनरूप होती है । क्योंकि वायुकी अवस्थामें भूखा रखनेसे वायु औरभी बढ़ेगा । इसलिये इस अवस्थामें बृंहण चिकित्सा शमनरूप होती है ॥ ६–९ ॥

**बृंहयेद्व्याधिभैषज्यमद्यस्त्रीशोककर्शितान् ।**
**भाराध्वोरःक्षतक्षीणरूक्षदुर्बलवातलान् ॥ १० ॥**

**गर्भिणीसूतिकाबालवृद्धान् ग्रीष्मेऽपरानपि ।**
**मांसक्षीरसितासर्पिर्मधुरस्निग्धवस्तिभिः ॥ ११ ॥**
**स्वप्नशय्यासुखाभ्यङ्गस्नाननिर्वृतिहर्षणैः ।**

**बृंहणके योग्य**—रोगसे कृश बने, औषधसे कृश बने, मद्यपान-स्त्रीसेवन और शोकसे कृश बने, भार उठानेसे या मुसाफरी चलनेसे कृश बने, उर क्षतरोगी, क्षीणरोगी, दुर्बल, रूक्ष शरीर, वात प्रकृति, गर्भिणी, सूतिका और बालक इनका बृंहण करना चाहिये। ग्रीष्म ऋतुमे इनके सिवाय दूसरे स्वस्थ पुरुषोकाभी बृंहण करना चाहिये। बृंहण देनेवाली वस्तुवे—मास, दूध, शर्करा, घी, मधुर एवं स्निग्ध बस्तिया, नीद लेना, बिस्तरपर लेटनेका सुख अभ्यग (स्नेहकी मालिश), स्नान, चिन्ता आदिसे निर्वृति (सन्तोष), और आनन्द अनुभव करना ये मनुष्यमे बृंहण करते हैं ॥ १० ॥ ११ ॥—

**मेहामदोषातिस्निग्धज्वरोरुस्तम्भकुष्ठिनः ॥ १२ ॥**
**विसर्पविद्रधिप्लीहशिरःकण्ठाक्षिरोगिणः ।**
**स्थूलांश्च लङ्घयेन्नित्यं शिशिरे त्वपरानपि ॥ १३ ॥**

**लंघनके योग्य**—प्रमेहरोगी, आमदोषवाले, अतिस्निग्ध, ज्वर, ऊरुस्तम्भ, कुष्ठरोगी, विसर्प, विद्रधि, प्लीहारोगी, शिरोरोगी, कण्ठरोगी और अक्षिरोगी तथा अतिस्थूल व्यक्तियोका सदा लघन करना चाहिये। शीत ऋतुमे इनसे अतिरिक्त पुरुषोका लंघन करना चाहिये ॥ १२ ॥ १३ ॥

**तत्र संशोधनैः स्थौल्यबलपित्तकफाधिकान् ।**
**आमदोषज्वरच्छर्दिरतीसारहृदामयैः ॥ १४ ॥**
**विबन्धगौरवोद्गारहृल्लासादिभिरातुरान् ।**
**मध्यस्थौल्यादिकान् प्रायः पूर्वं पाचनदीपनैः ॥१५॥**
**एभिरेवामयैरार्तान् हीनस्थौल्यबलादिकान् ।**
**क्षुत्तृष्णानिग्रहैर्दोषैस्त्वार्तान्मध्यबलैर्दृढान् ॥ १६ ॥**
**समीरणातपायासैः किमुताल्पबलैर्नरान् ।**

**लंघनका विषय**—अति स्थूलतावाले पुरुषका, जिनमें—बल-पित्त या कफकी अधिकता हो उनका सशोधनद्वारा लघन करना चाहिये। आमदोषवाले, ज्वर-वमन-अतिसार-हृद्रोगवाले, विबन्ध, शरीरमे भारीपन, उद्गारवाले, मतलीवाले आदि रोगीयोका एवं जिनमे स्थूलता-बल-पित्त और कफ मध्यम परिमाणमे हो उनको प्राय करके प्रथम (देश-कालकी अपेक्षासे) पाचन और दीपनसे लघन करना चाहिये। स्थूलता-बल-पित्त-कफसे हीन, तथा आमदोष आदि रोगोके कम मात्रामे होनेसे भूख और प्यासके वेगको रोकनेसे लघन कराये। वात-पित्त-कफ दोषोके मध्यबलसे पीडित दृढशरीरवाले पुरुषोको वायु-धूप और परिश्रमसे लघन कराये। अल्पबल अल्पदोषवाले पुरुषोको अवश्य लघन कराये ॥ १४–१६ ॥—

**न बृंहयेल्लङ्घनीयान् बृंह्यांश्च मृदु लङ्घयेत् ॥ १७ ॥**
**युक्त्या वा देशकालादिबलतस्तानुपाचरेत् ।**

प्रमेही आदि जो लंघनके योग्य हैं उनका बृंहण नहीं करना चाहिये, परन्तु जो बृंहणके योग्य हैं उनमे यदि लंघनसाध्य रोग हो तो मृदु लघन देना चाहिये। अथवा सन्तर्पण अपतर्पणके लक्षणोसे युक्तिपूर्वक लघन कराये। इनकी देश–काल आदिके अनुसार बिना लघन करायेही इनकी चिकित्सा करनी चाहिये। आदि शब्दसे-सत्त्व-सात्म्य आदि लेना चाहिये ॥ १७ ॥—

**बृंहिते स्याद्बलं पुष्टिस्तत्साध्यामयसङ्क्षयः ॥ १८ ॥**
**विमलेन्द्रियता सर्गो मलानां लाघवं रुचिः ।**
**क्षुत्तृट्सहोदयः शुद्धहृदयोद्गारकण्ठता ॥ १९ ॥**
**व्याधिमार्दवमुत्साहस्तन्द्रानाशश्च लङ्घिते ।**

बृंहण हो जानेपर शरीरमे बल और पुष्टि होती है। बृंहण-साध्य रोगोका नाश हो जाता है। लंघन ठीक प्रकार होनेसे—इन्द्रियोकी निर्मलता (इन्द्रियोमे उत्साह), मलोकी प्रवृत्ति, लघुता–हल्कापन, भोजनमे रुचि, भूख और प्यासका एक साथ उत्पन्न होना, हृदय उद्गार और कण्ठका शुद्ध होजाना, रोग (लघनसाध्य)का कम होजाना, उत्साह, आलस्यका नाश ये लंघन होनेपर होते हैं।

**वक्तव्य**—'क्षुत्तृडसहोदय' पाठ ठीक लगता है; अर्थात् भूख और प्यासका सहन न होना। चरकमे—'क्षुत्पिपासासहोदये'मे एक पक्ष 'असहोदये'–सहन न होना यहभी अर्थ मानता है ॥ १८ ॥ १९ ॥—

**अनपेक्षितमात्रादिसेविते कुरुतस्तु ते ॥ २० ॥**
**अतिस्थौल्यातिकार्श्यादीन् वक्ष्यन्ते ते च सौषधाः ।**
**रूपं तैरेव विज्ञेयमतिबृंहितलङ्घिते ॥ २१ ॥**

मात्राकी अपेक्षा न करके बृंहण और लंघनके सेवन करनेसे ये बृंहण और लघन अतिस्थूलता और अतिकृशता आदि रोगोको उत्पन्न कर देते है। इन अतिस्थूलता आदिको औषधके साथ इसी अध्यायमें कहेगे। अतिबृंहण और अतिलंघन होनेसे अतिस्थूलता और अतिकृशताके लक्षणोसेही इनके अतियोगके लक्षण क्रमशः जानने चाहिये। अतिस्थूलतासे अतिबृंहणके, अति-कृशतासे अतिलघनके लक्षण जानने चाहिये ॥ २० ॥ २१ ॥

**तत्र शोधनमुद्दिश्य स्थौल्याद्याः प्रागुदाहृताः ।**
**गुर्वादिवृद्धसंलीनश्लेष्ममिश्रोऽन्नजो रसः ॥ २२ ॥**
**आम एव श्लथीकुर्वन् धातूंस्थौल्यमुपानयेत् ।**
**अतिस्थौल्यादतिक्षुत्तृट्प्रस्वेदश्वासनिद्रताः ॥ २३ ॥**
**आयासाक्षमताजाड्यमल्पायुर्बलवेगता ।**
**दौर्गन्ध्यं गद्गदत्वं च भवेन्मेदोऽतिपुष्टितः ॥ २४ ॥**

अतिबृंहणसे उत्पन्न होनेवाले अतिस्थूलता आदि रोग पहले कह दिये हैं। गुरु आदि पदार्थोके सेवनसे बढा एव लीन हुआ, (व्याप्त हुआ) कफ आहारजन्य रसके साथ मिलकर अपरिपक्व

१ वातमूत्रपुरीषाणां विसर्गे गात्रलाघवे ।
हृदयोद्गारकण्ठास्यशुद्धौ तन्द्राक्लमे गते ॥
स्वेदे जाते रुचौ चैव क्षुत्पिपासासहोदये ।
कृत लङ्घनमादेश्यं निर्व्यथे चान्तरात्मनि ॥
चरक. सू. अ. २२–३४.३५.

पाक होनेसे आम अवस्थामे रहकर रक्तादि धातुवोको जोडता हुवा ( निबिड़ बनाता हुवा ) स्थूलता उत्पन्न करता है । अतिस्थूलतासे भूखकी अधिकता, प्यासकी अधिकता, खेद-श्वास-नीदकी अधिकता, परिश्रमका सहन न होना, शरीरमे झुर्रीया, अल्पायु, अल्पबल, अल्पवेग ( उत्साह ), दुर्गन्धता, गद्गदत्व ये लक्षण मेदके अतिपुष्ट होनेसे होते हैं ॥ २२–२४ ॥

**स्रोतःसु मेदोरुद्धेषु वायुः कोष्ठे विशेषतः ।**
**चरन्प्रज्वलयत्यग्निं क्षुत्तृषौ स्तस्ततोऽधिकम् ॥२५॥**
**स्थूलं कोटरवद्वृक्षौ दहतोऽग्न्यनिलौ च तम् ।**
**स्वेदवाहिसिरामूलभवाद्विष्यन्दनादपि ॥ २६ ॥**
**मेदसः श्लेष्मयोगाच्च भवति स्वेदभूरिता ।**

मेदके कारण स्रोतोके बन्द हो जानेसे वायु कोष्ठमे विशेष रूपसे गति करती हुई अग्निको प्रदीप्त करती है । इससे इसको भूख और प्यास अधिक होती है । जिस प्रकार वृक्षके खोहमे लगी अग्नि उस वृक्षको जला देती है, उसी प्रकार कोष्ठमे स्थित अग्नि और वायु इस स्थूल पुरुषको जला देते हैं । मेदके स्वेद-वाही सिराओकी मूल होनेसे, विष्यन्दन स्वभावके कारण ( मेदका पिघलनेका स्वभाव होनेसे ) और कफके साथ मेदके मिले होनेसे मोटे आदमीको पसीना बहुत आता है ॥२५॥२६॥-

**कोष्ठ एव विपकेऽस्य संरुद्धस्रोतसो रसे ॥ २७ ॥**
**सर्वत्रालब्धवृत्तित्वात्प्रायो मेदः प्रचीयते ।**
**तच्छेषोऽल्परसोऽल्पत्वान्नालं रक्तादिपुष्टये ॥ २८ ॥**

इस स्थूल पुरुषमें स्रोतोके बन्द होनेसे कोष्ठमे बना हुवा आहाररस सारे शरीरमे नहीं पहुंचता, इसलिये मुख्यत मेदही बढता है । मेदसे बचा हुआ शेष रस थोड़ा होनेसे रक्तादि धातुओका पोषण करनेके लिये पूरा नहीं होता ॥ २७ ॥ २८ ॥

**तुल्येऽपि वाय्वादिचये प्राक्चितं चीयते तराम् ।**
**मेदस्तेनासमत्वेन धातूनां विदधाति तत् ॥ २९ ॥**
**श्वासादीनचिराच्चान्यान् ज्वरोदरभगन्दरान् ।**
**मेहोरुस्तम्भपिटकाविद्रधिप्रभृतीन् गदान् ॥ ३० ॥**

वायु आदिकी समान वृद्धि होनेपरभी–पहले बढ़ा हुवा मेद दूसरोसे अधिक बढ़ता है । इससे रक्तादि धातुओमे विषमता उत्पन्न हो जाती है । इसलिये मेद स्थूल पुरुषोंमे–श्वास आदि रोगोंको जल्दी उत्पन्न कर देती है । ये रोग ज्वर, उदर, भगन्दर, प्रमेह, ऊरुस्तम्भ, पिटका, विद्रधि आदि रोगोको उत्पन्न करता है ॥ २९ ॥ ३० ॥

**अयथोपचयोत्साहश्चलस्फिगुदरस्तनः ।**
**अतिस्थूलः स्मृतो योऽयं तत्रान्नं मारुतापहम् ॥३१॥**
**श्लेष्ममेदोहरं यच्च कुलत्था यवका यवाः ।**
**जूर्णश्यामाकमुद्गाद्याः पानेऽरिष्टो मधूदकम् ॥३२॥**
**मस्तु तक्रं च तीक्ष्णोष्णं रूक्षं छेदि च भेषजम् ।**
**चिन्ताव्यवायव्यायामशोधनास्वपनं भजेत् ॥ ३३ ॥**
**देहापेक्षी तथा रूक्षं स्नानमुद्वर्तनादि च ।**

**स्थूल पुरुषके लक्षण**—शरीरकी पुष्टिके समान उत्साह का न होना, नितम्ब–उदर और स्तनका हिलना, अतिस्थूलताका लक्षण है । इस अतिस्थूलमे वायुनाशक एवं मेद तथा कफनाशक सम्पूर्ण अन्न देना चाहिये । यथा–कुलत्थी, यवक, जौ, जूर्ण ( ज्वार ), श्यामाक ( सावक ), मूंग आदि, पीनेके लिये अरिष्ट, मधु मिला पानी, मस्तु, तक्र, तीक्ष्ण-उष्ण-रूक्ष और छेदनगुणवाली औषध, चिन्ता करना, मैथुन करना, व्यायाम, सशोधन, कम सोना इनको अपने देहकी अपेक्षासे सेवन करे । इसी प्रकार रूक्ष उद्वर्तन ( स्नेह आदिके विना ), रूक्ष स्नान ( शरीरपर तैल मालिश किये विना स्नान ) वरते ॥ ३१–३३ ॥—

**मधुना त्रिफलां लिह्याद्गुडूचीमभयां घनम् ॥ ३४ ॥**
**रसाञ्जनस्य महतः पञ्चमूलस्य गुग्गुलोः ।**
**शिलाजतोः प्रयोगश्च साग्निमन्थरसो हितः ॥ ३५ ॥**
**विडङ्गं नागरं क्षारः काललोहरजो मधु ।**
**यवामलकचूर्णं च योगोऽतिस्थौल्यदोषजित् ॥३६॥**
**मदनं त्रिफलामुस्तसप्ताह्वारिष्टवत्सकम् ।**
**सपाठारग्वधं पीतमतिबृंहणरोगजित् ॥ ३७ ॥**
**तद्वद्वत्सकशम्याकदेवदारुनिशाद्वयम् ।**
**समुस्तपाठाखदिरत्रिफलानिम्बगोक्षुरम् ॥ ३८ ॥**
**मदनादीनि चालेपः स्नानादिष्वपि योजयेत् ।**
**हिङ्गुगोमेदकव्योषकुष्ठक्रौञ्चास्थिगोक्षुरम् ॥ ३९ ॥**
**एलावृषभषड्ग्रन्थाखराश्वोपलभेदकम् ।**
**तक्रेण दधिमण्डेन पीतं कोलरसेन वा ॥ ४० ॥**
**मूत्रकृच्छ्रं क्रमीन्मेहं स्थूलतां च व्यपोहति ।**

मधुके साथ त्रिफला ( हरड़-बहेड़-आवला ), गिलोय या हरड़ अथवा मोथेको चाटना चाहिये । रसाजनका बृहत् पंचमूलके साथ, गूगालके साथ या शिलाजतुके साथ अथवा अग्निमन्थके साथ प्रयोग उत्तम है । विडग, सोठ यवक्षार, काललोह (तीक्ष्ण लोह)की भस्म इनको मधुके साथ चाटना चाहिये । इसीप्रकार जौ और आवलेका चूर्ण अतिस्थूलताका नाश करता है । मैनफल, त्रिफला, मुस्ता, सप्तपर्ण, नीम, इन्द्रजौ, पाठा और अमलतास इनका क्वाथ–अतिबृंहणसे उत्पन्न रोगोको नष्ट करता है । इसी प्रकार इन्द्रजौ, अमलतास, देवदारु, हल्दी, दारुहल्दी, मुस्ता, पाठा, खैर, त्रिफला, नीम और गोखरु इनका क्वाथ–स्थूलताको नष्ट करता है । मदन–त्रिफलादि औषधियोंके क्वाथ-से स्नान और इनका लेप करना चाहिये । हीग, गोमेदमणि, त्रिकटु, कूठ, क्रौंच पक्षिकी अस्थि, गोखरु, इलायची, इन्द्रजौ, वच, अजवायन और उपलभेद (कूठ) इनको तक्रके साथ, दधिके मण्डके साथ, अथवा वेरके रस (क्वाथ)के साथ पीनेसे मूत्रकृच्छ्र, कृमिरोग, प्रमेह और स्थूलता नष्ट होती है ॥ ३४–४० ॥–

**कृमिघ्नत्रिफलातैलसक्तुव्यूषणदीप्यकैः ॥ ४१ ॥**
**लोहोदकाप्लुतो मन्थः शस्तो बृंहणरोगिणाम् ।**
**व्योषकट्वीवराशिग्रुविडङ्गातिविषास्थिराः ॥ ४२ ॥**
**हिङ्गुसौवर्चलाजाजीयवानीधान्यचित्रकाः ।**
**निशे बृहत्यौ हपुषा पाठा मूलं च केम्बुकात् ॥ ४३ ॥**

**एषां चूर्णं मधुघृतं तैलं च सदृशांशकम्।**
**सक्तुभिः षोडशगुणैर्युक्तं पीतं निहन्ति तत्॥ ४४॥**
**अतिस्थौल्यादिकान्सर्वान् रोगानन्यांश्च तद्विधान्।**
**हृद्रोगकामलाश्वित्रश्वासकासगलग्रहान् ॥ ४५॥**
**बुद्धिमेधास्मृतिकरं सन्नस्याग्नेश्च दीपनम्।**
**योज्यं तथा यथा व्याधिः स्वेदासृक्स्रावणान्यपि४६**

वायविडग, त्रिफला, तैल, सत्तू, त्र्यूषण ( त्रिकटु ) और अजवायन इन दस औषधियोंको लोहपात्रमे रक्खे पानीमे घोलकर बनाया मन्थ बृंहणजन्य रोगवालोके लिये प्रशस्त है। त्रिकटु, कटवीर, वरा (त्रिफला), शोभाजन, वायविडग, अतिविषा, शालपर्णी, हींग, सचल, श्वेतजीरा, अजवायन, धनिया, चित्रक, हल्दी, दारुहल्दी, बडी कटेरी, छोटी कटेरी, हपुषा, पाठा और केबूककी मूल इन चौवीस औषधियोको परस्पर समान भाग लेकर इनका एक भाग, मधुका दूसरा भाग, घीका तीसरा भाग और तैलका चौथा भाग—इन चारो भागोसे सोलहगुणा जौका सत्तू मिलाये। इस प्रकार बनाये इस मन्थके पीनेसे अतिस्थौल्य आदि रोग तथा इसी प्रकारके बृंहणजन्य दूसरे रोग, एव हृदयरोग, कामला, श्वित्र, श्वास, कास, गलग्रह रोग नष्ट होते हैं। यह मन्थ बुद्धि, मेधा और स्मृतिको करनेवाले, मन्द हुई अग्निको बढानेवाला है। इसी भाति बृहणजन्य रोगोमे व्याधिके अनुसार स्वेदन, रक्तमोक्षण आदिभी बरतने चाहिये॥४१–४६॥

**अतिकार्श्यं भ्रमः कासस्तृष्णाधिक्यमरोचकः।**
**स्नेहाग्निनिद्रादृक्श्रोत्रशुक्रौजःक्षुत्स्वरक्षयः॥ ४७॥**
**बस्तिहृन्मूर्धजङ्घोरुत्रिकपार्श्वरुजा ज्वरः।**
**प्रलापोर्ध्वानिलग्लानिच्छर्दिपर्वास्थिभेदनम्॥ ४८॥**
**वर्चोमूत्रग्रहाद्याश्च जायन्तेऽतिविलङ्घनात्।**
**अतिकार्श्येन नायासवर्षशीतोष्णक्षुत्तृषः॥ ४९॥**
**तृप्तिव्याध्यौषधमदान् सहतेऽल्पबलत्वतः।**
**श्वासकासक्षयप्लीहगुल्मार्शोवह्निमन्दताः॥ ५०॥**
**कृशं प्रायश्च धावन्ति रक्तपित्तज्वरामयाः।**

अतिलघनसे अतिकृशता, भ्रम, कास, तृष्णाकी अधिकता, अरुचि रोग उत्पन्न होते है और स्नेह, अग्नि, निद्रा, दृष्टि, श्रोत्र, शुक्र, ओज, भूख तथा स्वर इन नौका क्षय हो जाता है, बस्ति, हृदय, शिर, जंघा, ऊरु, त्रिक, पार्श्व और इन सातमे दर्द होती है, ज्वर, प्रलाप, वायुका उपरको जाना, ग्लानि, वमन, पर्वभेद, अस्थिभेद, मल-मूत्रका अवरोध आदि वातरोग अतिलघनसे होते है। अतिकृशताके कारण अल्पबलवाला होनेसे मनुष्य परिश्रम, वर्षा, शीत, गरमी, प्यास, भूख, तृप्ति, रोग एव औषधके मदको सहन नहीं कर सकता। कृश पुरुषको श्वास, कास, क्षय, प्लीहा, गुल्म, अर्श, अग्निमान्द्य तथा रक्तजन्य, पित्तजन्य और ज्वर रोग प्राय करके होते है॥ ४७–५०॥—

**कार्श्यमेव वरं स्थौल्यान्न हि स्थौल्यस्य भेषजम् ५१**
**बृंहणं लङ्घनं नालमतिमेदोऽग्निवातजित्।**



**मधुरस्निग्धसौहित्यैर्यत्सौख्येन च नश्यति॥ ५२॥**
**कृशिमा स्थविमाऽत्यन्तविपरीतनिषेवणैः।**

यद्यपि अतिकृश होना महान् रोग है, तथापि अतिस्थूलतासे अतिकृशता श्रेष्ठ है। क्योकि स्थूलताकी कोई चिकित्सा नही। इस अतिस्थूलताके लिये न तो लघनही पर्याप्त है और न बृंहणही पर्याप्त है। क्योकि इसके लिये मेद, अग्नि एवं वायुका नाश करनेवाली औषध उपयुक्त है। लंघनसे मेदका नाश होता है, परन्तु अग्नि-वायुका नाश नही होता। बृहणसे अग्नि और वायुका शमन होता है, परन्तु मेदका क्षय नहीं होता। परन्तु कृशता मधुर-स्निग्ध वस्तुवोको तृप्तिपर्यन्त खानेसे तथा परिश्रम न करनेसे नष्ट हो जाती है। स्थूलता अत्यन्त विपरीत तिक्त-कटु-कषाय-बहुल रूक्ष अन्नपान और औषधियोंके सेवनसे नष्ट होती है॥ ५१॥ ५२॥—

**शुष्कस्फिगुदरग्रीवः स्थूलपर्वा सिराततः॥ ५३॥**
**उच्यतेऽतिकृशस्तत्र प्रागुक्तो बृंहणो विधिः।**
**अश्वगन्धाविदार्याद्या वृष्याश्चौषधयो हिताः॥५४॥**
**अचिन्तया हर्षणेन ध्रुवं सन्तर्पणेन च।**
**स्वप्नप्रसङ्गाच्च कृशो वराह इव पुष्यति॥ ५५॥**

**अतिकृशके लक्षण**—जिसके नितम्ब, उदर और ग्रीवा सूखे होते है, अगुलियोके पर्व मोटे होते है, शरीरपर बाहर सिराये फैली होती है, इस प्रकारके पुरुषको अति कृश कहते है। इसके लिये प्रथम कही हुई बृंहण विधि बरतनी चाहिये। इसी प्रकार अश्वगन्धा, विदारी आदि मधुर, बृंहण ( वृष्य ) औषधिया कृशके लिये हितकारी है। चिन्ता न करनेसे, प्रसन्न रहनेसे और निरन्तर सन्तर्पणके सेवनसे तथा निद्रा अधिक लेनेसे कृश व्यक्ति सुअरकी भाति पुष्ट हो जाती है॥ ५३–५५॥

**लङ्घनोत्थेषु रोगेषु शेषेष्वप्युपकल्पयेत्।**
**यत्तदात्वे समर्थं स्याद्यच्चाभ्यासेन पुष्टये॥ ५६॥**
**सद्यःक्षीणो यतः सद्यो बृंहणेनोपचीयते।**
**चिरं क्रमेण च क्षीणस्तदाभ्यासेन तत्र च॥ ५७॥**
**बृंहणं तत्र मा [illegible] बलादीन्वीक्ष्य योजयेत्।**

कृशता आदिसे बचे लंघनजन्य भ्रम–कासादि रोगोमे प्रयोगके अनन्तर तुरन्तही जो रोगकी शान्तिमें समर्थ हो, और जो औषधादि अभ्याससे पुष्टि देनेवाली हो उनको बरतना चाहिये। क्योकि–तुरन्त क्षीण हुवा व्यक्ति तुरन्त दिये गये बृहणसे पुष्ट होता है। और जो व्यक्ति बहुत समयमे धीरे धीरे क्षीण होता है, वह बृहणके निरन्तर सेवन करनेसे पुष्ट होता है। इसलिये दोनों प्रकारके बृंहणको शरीर-मात्रा-अग्नि-बल आदि ( सात्म्य-सत्त्व )को देखकर प्रयोग करना चाहिये॥ ५६॥ ५७॥—

**नहि मांससमं किञ्चिदन्यद्देहबृहत्वकृत्॥ ५८॥**
**मांसादमांसं मांसेन सम्भृतत्वाद्विशेषतः।**
**क्रव्यान्मांसरसांस्तस्माद्कलावणिकॉल्लघून्॥ ५९॥**
**वेसवारीकृतैस्तद्वज्जाङ्गलैश्च कृताकृतान्।**

**रसांस्तथा च क्षीरादींस्तर्पणांस्तर्पणान्पुनः ॥ ६० ॥**
**युञ्ज्यात्कृशानां ज्वरिणां कासिनां मूत्रकृच्छ्रिणाम् ।**
**तृष्यतामूर्ध्ववातानां मूढमारुतवर्चसाम् ॥ ६१ ॥**

मासके समान अन्य कोई वस्तु शरीरका बृहण नही करती। इसमेभी मास खानेवाले सिह आदिका मास—न मास खानेवाले मृगादिके मासकी अपेक्षा अधिक बृहणकारक होता है, क्योकि सिह आदि मास खानेसे पुष्ट बने होते है। इसलिये मास खानेवाले प्राणियोका मास पानी मिले नमकके साथ, लघनजन्य रोगोमे देना चाहिये। इसी प्रकार जागल पशु-पक्षियोके माससे वेशवार बनाकर (मासको मसालेके साथ पीसकर) तथा मसाले, घी आदिसे सस्कृत अथवा विना सस्कार किये मासरसको देना चाहिये। इसी भाति दूध आदि (गन्नेका रस) सन्तर्पणभी देने चाहिये। कृश, ज्वररोगी, कासरोगी, मूत्रकृच्छ्ररोगी, प्याससे पीडित, ऊर्ध्ववातरोगी, मूढवात, मलके अवरोधमे सत्तुवोका तर्पण पीना चाहिये ॥ ५८-६१ ॥

**समकृष्णासितातैलक्षौद्राज्यो हि सतर्पणः ।**
**मन्थस्तद्वत्सिताक्षौद्रमदिरासक्तुयोजितः ॥ ६२ ॥**
**फाणितं सक्तवः सर्पिर्दधिमण्डोऽम्लकाञ्जिकम् ।**
**तर्पणं मूत्रकृच्छ्रघ्नमुदावर्तहरं परम् ॥ ६३ ॥**
**मन्थः खर्जूरमृद्वीकावृक्षाम्लाम्लीकदाडिमैः ।**
**परूषकैः सामलकैः सद्यस्तृष्णार्तिरोगजित् ॥ ६४ ॥**
**स्वादुरम्लो जलकृतः सस्नेहो रूक्ष एव च ।**
**सद्यः सन्तर्पणो मन्थः स्थैर्यवर्णबलप्रदः ॥ ६५ ॥**

**तर्पण**—पिप्पली, मिश्री, तैल, मधु-ये समानभाग, इनसे दुगना सत्तु मिलाकर बनाया मन्थ कृश एव ज्वर आदि रोगोमे हितकारी है। इसी प्रकार मिश्री, मधु, मदिरा और सत्तुसे बनाया मन्थ उपयोगी है। राब, सत्तु, घी, दधिमण्ड और अम्ल काजीसे बनाया तर्पण मूत्रकृच्छ्रनाशक और अतिशय उदावर्तनाशक है। खर्जूर, मुनक्का, वृक्षाम्ल, इमली, दाडमी, फालसा और आवलेसे बनाया मन्थ तुरन्त पिपासा आदि रोगोको शान्त करता है। मधुर और अम्ल द्रव्योसे जलमे बनाया हुवा स्नेहयुक्त या रुक्षही मन्थ तुरन्त सन्तर्पण करता है, एवं शरीरमे स्थिरता, वर्ण और बलको देता है ॥६२-६५॥

**गुरु चातर्पणं स्थूले विपरीतं हितं कृशे ।**
**यवगोधूममुभयोस्तद्योग्याहितकल्पनम् ॥ ६६ ॥**
**स्थौल्यकार्श्ये प्रकृत्याऽपि स्यातां तत्राप्ययं विधिः ।**

[१]हार—स्थूल पुरुषके लिये गुरु एव अपतर्पण करनेवाला अन्न या औषध (यथा जौ) देनी चाहिये। कृश पुरुषके लिये लघु एव सन्तर्पण करनेवाला अन्न (यथा गेहूं) देनी चाहिये। इनके लिये योग्य तर्पण बनाने चाहिये। यथा स्थूलके लिये तैल, तक्रादिमे सिद्ध भक्ष्य, कृशके लिये घी, दूध आदिमे सिद्ध भक्ष्य देने चाहिये।

—स्थूल पुरुषमें-गुरु होनेसे जल्दी नहीं पचते और रुक्ष होनेसे मेदका नाश करते हैं। यथा-मधु, शाल्क आदि। कृश पुरुषोमे-लघु होनेसे जल्दी पच जाते है और स्निग्ध होनेसे मेद बढाते है यथा विलेपी ॥ ६६ ॥—

**सततं व्याधिततया सदा योज्यो विभज्य च ॥६७॥**

यदि पुरुषमे प्रकृतिसेही स्थूलता या कृशता हो, तो वहापरभी यही विधि विभाग करके वरतनी चाहिये। क्योकि प्रकृतिस्वभावसे स्थूलता या कृशता होनाभी रोग है ॥ ६७ ॥

**मात्रादियुक्ते सेवेत यस्तु बृंहणलङ्घने ।**
**समधात्वग्निदेहोऽसौ समसंहननो भवेत् ।**
**दृढेन्द्रियबलत्वाच्च न द्वन्द्वैरभियुज्यते ॥ ६८ ॥**

जो पुरुष अतियोग एव अयोगको बचाकर समान मात्रासे लंघन-बृहणका सेवन करता है, वह समान धातुओवाला, समान अग्निवाला, समान शरीरके गठनवाला, दृढ इन्द्रिय एव दृढ बलवाला होनेसे द्वन्द्वोसे (दु ख-आतपादिसे) पराभूत नही होता ६८

**दोषगत्याऽतिरिच्यन्ते ग्राहिभेद्यादिभेदतः ।**
**उपक्रमा न तु द्वित्वाद्भिन्ना अपि गदा इव ॥ ६९ ॥**

**इति द्विविधोपक्रमणीयो नाम चतुर्विंशोऽध्यायः२४**

वातादि दोषोकी गतिके कारण उपक्रम अतिप्रवृत्तिमे सग्राही, अप्रवृत्तिमे भेदक (शीतमे उष्ण और उष्णमे शीत) बहुत प्रकारके हो जाते है। परन्तु वे बृहण और लंघन इन दोसे अधिक नही बनते, जिस प्रकार रोग नाना प्रकारके होनेपरभी सामत्व और निरामत्व इन दोसे बाहर नही होते। अथवा लघन-बृहण चिकित्सासे साध्य होनेके कारण रोग आग्नेय या सौम्य चिकित्सासे बाहर नहीं जाते ॥ ६९ ॥

यह द्विविधोपक्रमणीयनामक चौवीसवा अध्याय समाप्त हुआ।

## पञ्चविंशोऽध्यायः ।

**अथातः स्नेहविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे स्नेहविधि अध्यायकी व्याख्या करेगे—जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**स्नेहादिषूपयोगाय तद्व्यापच्छमनाय च ।**
**कुर्यात्प्रागेव तद्योगिद्रव्यसम्भारसंग्रहम् ॥ ३ ॥**

स्नेहादि कर्ममे उपयोग करनेके लिये और स्नेहादि कर्मसे उत्पन्न व्यापत्तियोकी शान्तिके लिये स्नेहादि कर्म करनेसे पूर्वही स्नेहकर्मके लिये उपयोगी द्रव्यसमूहको एकत्रित करलेना चाहिये ॥ ३ ॥

१ चिकित्साकलिकामें—स्नेहपूर्वसे पाचन देनेको लिखा है.
प्राक् पाचन स्नेहविधिस्ततश्च स्वेदस्तत स्याद्वमने विरेकः ।
निरूहणान्वासनबस्तिकर्म नस्यक्रमश्चेति भिषग्वराणाम् ।
चिकित्सा ६९-७०.

**गुरुशीतसरस्निग्धमन्दसूक्ष्ममृदुद्रवम्।**
**औषधं स्नेहनं प्रायो विपरीतं विरूक्षणम्॥ ४॥**

**स्नेहनद्रव्य**—गुरु, शीत, सर, स्निग्ध, मन्द, सूक्ष्म, मृदु, द्रव औषध प्राय करके स्नेहन होती है। इनसे विपरीत गुणोंवाली औषध प्राय करके विरूक्षण (रूक्ष) होती है॥

**वक्तव्य**—प्राय शब्द अपवादका द्योतक है—यथा—सरसोंका तेल और बकरीका दूध तथा विष्किर प्रतुद इनका मास लघु होनेपरभी स्नेहन है। मछली और भैंसका मास उष्ण होनेपरभी स्नेहन है। जौ गुरु-शीत-सर आदि होनेपरभी रूक्षताकारक हैं। इसी प्रकार राजमाषभी गुरु-सर होनेपर रूक्ष है॥४॥

**सर्पिर्मज्जा वसा तैलं स्नेहेषु प्रवरं मतम्।**
**तत्रापि चोत्तमं सर्पिः संस्कारस्यानुवर्तनात्॥ ५॥**
**माधुर्यादविदाहित्वाज्जन्माद्येव च शीलनात्।**

स्नेहोंमे घी, मज्जा, वसा और तैल ये चार स्नेह सबसे उत्तम माने गये है। इन चारो स्नेहोंमेभी घी सबसे उत्तम स्नेह है, क्योंकि सस्कारको ग्रहण करता है। मधुर होनेसे, अविदाही होनेसे, जन्मसेही (दूध रूपमें) इसका सेवन करनेके कारण यह घी सब स्नेहोंमे उत्तम है।

**वक्तव्य**—तैल-वसा-मज्जा-सस्कार करनेपर अपने गुणोको छोड़देते है। जिस प्रकार कि चन्दनादि तैलमे औषधसयोगसे तैल शीतल हो जाता है। घी अपना गुण बनाये रखनेके साथ दूसरी औषधियोंके गुणभी ले लेता है। इसलिये वात-पित्त-ज्वरादिमे सस्कृत तैलका उपयोग नहीं होता, परन्तु तैलसाध्य जो रोग हैं, उनमे उन उन द्रव्योंसे सस्कृत घी दिया जाता है। शीतद्रव्योसे सस्कृत होनेपर घी शीतल और उष्ण द्रव्योसे सस्कृत होनेपर उष्ण हो जाता है॥ ५॥—

**पित्तघ्नास्ते यथापूर्वमितरघ्ना यथोत्तरम्॥ ६॥**
**घृतात्तैलं गुरु वसा तैलान्मज्जा ततोऽपि च।**

इन चारो स्नेहोमे यथापूर्व क्रमश पित्तनाशक है। तैलसे वसा पित्तनाशक, वसासे मज्जा अधिक पित्तनाशक, और मज्जासे घी अधिक (सबसे अधिक) पित्तनाशक है। उत्तरोत्तर वातकफनाशक है। घी वातकफनाशक है, मज्जा घीसे अधिक वातकफनाशक, वसा मज्जासे अधिक वातकफनाशक और तैल सबसे अधिक वातकफनाशक है। घी तैलसे अधिक गुरु, तैलसे वसा गुरु और वसासे मज्जा गुरुतम है॥ ६॥—

**द्वाभ्यां त्रिभिश्चतुर्भिस्तैर्यमकस्त्रिवृतो महान्॥ ७॥**
**स्नेहाशया दधि क्षीरं मांसास्थि फलदारु च।**

दो स्नेहोके मिलनेका नाम यमक है। यथा—सर्पि-वसा, सर्पि-तैल आदि। तीन स्नेहोंके मिलनेका नाम त्रिवृत है—घी, तैल, वसा आदि। चारो स्नेहोंके मिलनेका नाम महास्नेह है। स्नेहके आशय दहि-दूध (घीके), मास (वसाका) अस्थि (मज्जाका) और फल एव लकड़ी (तैलके) हैं॥ ७॥—

**स्वेद्यसंशोध्यमद्यस्त्रीव्यायामासक्तचिन्तकाः॥ ८॥**
**वृद्धबालाबलकृशा रूक्षाः क्षीणास्त्ररेतसः।**
**वातार्तस्यन्दतिमिरदारुणप्रतिबोधिनः॥ ९॥**

**स्नेहके योग्य**—जिनको स्वेदन देना हो, या जिनका सशोधन करना हो, मद्यमें आसक्त, स्त्रीप्रसगमे आसक्त, व्यायाममे आसक्त, चिन्ता करनेवाले, वृद्ध, बालक, अल्पबल, कृश, रूक्ष, क्षीणरक्त, क्षीणशुक्र, वातरोगी, अभिष्यन्दरोगी (अक्षिरोगी), तिमिर, कठिनाईसे जो पलके खोल सकता है (वर्त्मरोगी); ये स्नेहन करनेके योग्य हैं॥ ८॥ ९॥

**स्नेह्या न त्वतिमन्दाग्नितीक्ष्णाग्निस्थूलदुर्बलाः।**
**ऊरुस्तम्भातिसारामगलरोगगरोदरैः॥ १०॥**
**मूर्छाच्छर्द्यरुचिश्लेष्मतृष्णामद्यैश्च पीडिताः।**
**अपप्रसूता युक्ते च नस्ये वस्तौ विरेचने॥ ११॥**

**स्नेहनके अयोग्य**—अतिमन्दाग्नि, अतितीक्ष्णाग्नि, अतिस्थूल, अतिदुर्बल, ऊरुस्तम्भ, अतिसाररोग, आमरोग, गलरोग, गररोग, उदररोग, मूर्च्छा, छर्दि, अरुचि, कफसे पीडित, तृष्णासे पीडित, मद्यसे पीडित, जिसका प्रसव बिगड़गया है, और नस्य-बस्ति-विरेचन कर्म कर चुकनेपर स्नेहन नहीं देना चाहिये। अति दुर्बलका स्नेहन करना निषिद्ध है परन्तु अल्पबलका स्नेहन मान्य है॥ १०॥ ११॥

**तत्र धीस्मृतिमेधाग्निकाङ्क्षिणां शस्यते घृतम्।**
**ग्रन्थिनाडीकृमिश्लेष्ममेदोमारुतरोगिषु॥ १२॥**
**तैलं लाघवदार्ढ्यार्थिक्रूरकोष्ठेषु देहिषु।**
**वातातपाध्वभारस्त्रीव्यायामक्षीणधातुषु॥ १३॥**
**रूक्षक्लेशक्षमात्यग्निवातावृतपथेषु च।**
**शेषौ**

**स्नेहोंके विषय**—धी (बुद्धि), स्मृति, मेधा (प्रज्ञा), अग्नि, आदिकी चाह रखनेवालोके लिये स्नेहनमे घी उत्तम है। ग्रन्थिनाड़ी-कृमि-श्लेष्मा मेद-वातरोगियोमे, शरीरमे हल्कापन और दृढता चाहनेवालोमे, तथा क्रूरकोष्ठवालोंके स्नेहनमे तैल उत्तम है। वायु-धूप-मुसाफरी-भार उठाना-स्त्रीसेवन और व्यायाम इन छैमे से किसी एकसे क्षीण हुए पुरुषोमे, धातुओके क्षीण होनेपर रूक्ष, कष्टको सहनेवाले, प्रबल अग्निवालोमे वायुके कारण छिद्रोंके बन्द होनेपर-वसा और मज्जासे स्नेहन करना चाहिये। (अल्पाग्निमे स्नेहन निषिद्ध है—इसलिये बलवान अग्निवालोमे या वसा-मज्जा ये स्नेह निषिद्ध नहीं है, घी-तैल निषिद्ध हैं)॥ १२॥ १३॥—

**वसा तु सन्ध्यस्थिमर्मकोष्ठरुजासु च॥ १४॥**
**तथा दग्धाहतभ्रष्टयोनिकर्णशिरोरुजि।**

**वसाकी विशिष्टता**—सन्धि, अस्थि, मर्म, कोष्ठ इन चारोकी पीड़ामे, तथा जलनेपर, दण्डेसे चोट लगनेपर, योनिके स्थान भ्रष्ट होनेसे, कान या शिरके रोगोमे वसाका प्रयोग करना चाहिये॥ १४॥—

**तैलं प्रावृषि वर्षान्ते सर्पिरन्यौ तु माधवे॥ १५॥**
**सर्वेश्च च युञ्ज्याद्भास्वतिनिर्मले।**

[illegible] रात्रिमें तैल प्रावृट्‌-श्रावणमासमें घी वर्षाके अन्तमें-कार्तिकमासमें, और वसा एवं मज्जा माधव-चैत्रमासमें बरतना चाहिये। वातके लिये तैल वर्षामें शरदमें पित्तके लिये घी, और वसन्तमें कफको उत्क्लेशित करनेके लिये कफके सदृश गुणी—वसा और मज्जाको देना चाहिये। इसी प्रकार सब चारों स्नेह-वसन्त, शरद्, प्रावृड सब साधारण ऋतुवोंमें शोधनयोग्य या अशोधनयोग्य पुरुषोंमें सूर्यके निर्मल होनेपर ( बादल आदिसे न ढके होनेपर ) बरतना चाहिये ॥ १५ ॥—

**ऋतौ साधारणे दोषसाम्येऽनिलकफे कफे ॥ १६ ॥**
**दिवा निश्यनिले पित्ते संसर्गे पित्तवत्यपि ।**

दोषोंका साम्य होनेपर—वात, कफ या केवल कफकी प्रकृति होनेपर या विकृति होनेपर दिनमेंही स्नेहका प्रयोग करना चाहिये, अकेली वायुकी या अकेले पित्तकी अथवा पित्तवायुकी या पित्त-कफकी अवस्थामें रात्रिमें स्नेहप्रयोग करना चाहिये ॥ १६ ॥—

**त्वरमाणे तु शीतेऽपि दिवा तैलं च योजयेत् ॥१७॥**
**उष्णेऽपि रात्रौ सर्पिश्च दोषादीन्वीक्ष्य चान्यथा ।**
**निश्यश्नुते वातकफाद्रोगानहनि पित्ततः ॥ १८ ॥**

रोगवशके कारण अकालमेंभी स्नेहन करना चाहिये—आत्य-यिक अवस्थामें शीतकालमें भी स्नेहन करना हो तो दिनमें तैलसे करना चाहिये। यदि कारणवश ग्रीष्मकालमें स्नेहन करना पडे तो रात्रिमें घीसे करना चाहिये। अथवा दोष, दूष्य, बल आदिका विचार करके इसके अनुसार जो भी ठीक हो वह करना चाहिये। तैलके स्थानपर अन्य स्नेहभी बरतलेना चाहिये। रात्रिमें स्नेहका उपयोग करनेसे वातकफजन्य रोग होते हैं और दिनमें उपयोग करनेसे पित्तजन्य रोग होते हैं। इसलिये जिनको रातमें स्नेहन करना कहा है, उनका रातमें, जिनको दिनमें कहा उनका दिनमें करना चाहिये ॥ १७ ॥ १८ ॥

**युक्त्याऽवचारयेत्स्नेहं भक्ष्याद्यन्नेन वस्तिभिः ।**
**नस्याभ्यञ्जनगण्डूषमूर्धकर्णाक्षितर्पणैः ॥ १९ ॥**

**स्नेहदानप्रकार**—मात्रा, काल, क्रिया, भूमि, देह, दोष का विचार करके युक्तिपूर्वक घी आदि स्नेहका प्रयोग करना चाहिये। प्रयोग करनेके लिये भक्ष्य ( भोज्य, लेह्य, पेय इन तीनका ) आदि अन्नके साथ, निरुह, अनुवासन और उत्तर-बस्तिद्वारा, नस्यमें, अभ्यंगमें, गण्डूषमें, शिरोबस्ति, कर्णतर्पण और अक्षितर्पणद्वारा स्नेह शरीरमें देना चाहिये ॥ १९ ॥

१ ओदनश्च विलेपी च रसो मांसं पयो दधि ।
यवागूः सूपशाकौ च यूषः काम्बलिकः खडः ।
सक्तवस्तिलपिष्टं च मद्यं लेहास्तथैव च ।
भक्ष्यमभ्यञ्जनं बस्तिस्तथा चोत्तरबस्तयः ॥
च. सू. अ. १३।२३.२४.

२ अहोरात्रमहः कृत्स्नमर्धाहं च प्रतीक्षते ।
प्रधाना मध्यमा ह्रस्वा स्नेहमात्रा जरां प्रति ॥
चरक. सू. अ. १३।२९.

**रसभेदैककत्वाभ्यां चतुःषष्टिर्विचारणाः ।**
**स्नेहस्यान्याभिभूतत्वादल्पत्वाच्च क्रमात्स्मृताः ॥२०॥**

स्नेह देनेके प्रकारोंका विचारणा कहते हैं। यह चौसठ प्रकारकी विचारणा है। रसोंके तरेसठ भेद होनेसे इन रसोंमें प्रत्येकके साथ रसको देनेसे तरेसठ प्रकार और एक विना किसी रसके साथ अलगही देनेमें चौसठ प्रकारकी विचारणा होती है। यह विचारणा अन्य सयोगद्रव्योंके साथ मिलनेसे कम शक्ति हो जानेके कारण अल्पवीर्य हो जाती है ( दूसरे रस—या वीर्य इसको दबा लेते हैं )। बस्ति आदिमें देनेपर अकेले स्वतन्त्ररूपमें थोड़ी मात्रा होनेसे अल्पवीर्य होती है। अल्पवीर्य होनेके कारण इस स्नेहकी शक्तिका विचार किया जानेसे विचारणा सज्ञा होती है २०

**यथोक्तहेत्वभावाच्च नाच्छपेयो विचारणा ।**
**स्नेहस्य कल्पः स श्रेष्ठः स्नेहकर्माशुसाधनात् ॥२१॥**

**अच्छपेया**—जो अच्छ ( केवल शुद्ध ) स्नेह पिया जाता है, वह प्रबल शक्तिवाला एवं बहुत उपयोगी होनेसे विचारणाका विषय नहीं होता, इसलिये उसे विचारणा नहीं कहते। परन्तु शिरोबस्ति, कर्णतर्पण आदिमें जो स्नेहका बाह्य उपयोग है, वह विचारणा है। स्नेहका अच्छपेय ( केवल स्नेहका पान ) प्रयोग-स्नेहका सबसे श्रेष्ठ प्रयोग है। क्योंकि यह अच्छपेयप्रयोग स्नेहके कर्म—तर्पण, मार्दव आदिको बहुत जल्दी करता है ॥२१॥

**द्वाभ्यां चतुर्भिरष्टाभिर्यामैर्जीर्यन्ति याः क्रमात् ।**
**ह्रस्वमध्योत्तमा मात्रास्तास्ताभ्यश्च कनीयसीम् ॥२२॥**
**कल्पयेद्वीक्ष्य दोषादीन्प्रागेव तु ह्रसीयसीम् ।**
**अज्ञातकोष्ठे हि बहुः कुर्याज्जीवितसंशयम् ॥ २३ ॥**

**अच्छपेय स्नेहकी तीन मात्रा**—स्नेहकी जो मात्रा जाठराग्निके कारण दो प्रहरमें जीर्ण होती है, वह ह्रस्व मात्रा है जो चार प्रहरमें जीर्ण होती है, वह मध्यम मात्रा है, और जो आठ प्रहरमें जीर्ण होती है, वह स्नेहकी उत्तम मात्रा है। दोष, भेषज, देश, काल, बल, शरीर, आहार, सत्त्व, सात्म्य और प्रकृतिको देखकर अज्ञात कोष्ठवाले पुरुषमें छोटी मात्राको सबसे पहले देना चाहिये। अर्थात् ह्रस्व मात्रा दो कालमें पचती है, इससे-भी थोडे समयमें पचनेवाली मात्रा ह्रसीयसी—न्यूनतर हुई। पहिले इस न्यूनतर मात्रासे आरम्भ करे, फिर ह्रस्व, फिर मध्यम और फिर उत्तम मात्रा देवे। क्योंकि अज्ञात कोष्ठवाले पुरुषमें अचानक दी हुई बड़ी मात्रा जीवनका सशय उत्पन्न करदेती है।

**वक्तव्य**—कई आचार्योंने तोल परिमाणसे मात्राको कहा है—यथा दो पलकी ह्रस्व मात्रा, चार पलकी मध्यम मात्रा और छै पलकी उत्तम मात्रा। परन्तु जाठराग्निके बलकी दृष्टिसे मात्रा निर्णय ठीक है ॥ २२ ॥ २३ ॥

**तत्र दुर्बलमन्दाग्निबालवृद्धसुखात्मकैः ।**
**अपथ्यरिक्तकोष्ठैश्च ज्वरातीसारकासिभिः ॥ २४ ॥**
**ह्रस्वा पेया सुखा सा हि परिहारे नु वर्तते ।**
**चि   बल्या न रुजे व्यापन्नाऽपि प्रकल्पते ॥ २५ ॥**

**ह्रस्व मात्रा**—दुर्बल, मन्दाग्नि, बाल, वृद्ध और सुखका जीवन व्यतीत करनेवाले, अपथ्यसेवी, रिक्तकोष्ठ, ज्वर, अतिसार एव कासरोगीयोको स्नेहकी ह्रस्वमात्रा पीनी चाहिये । क्योकि यह ह्रस्वमात्रा परहेज़मे किसी प्रकारका दुःख नही देती ( परहेज थोडी पालने और न करनेसेभी चलता है ) । देरमे शरीरको बलवान करती है । देश-काल आदि की अपेक्षासे बीचमे छोड देनेपर कोई विकार पैदा नहीं करती ॥ २४ ॥ २५ ॥

**मेहोरुःपिटिकाकुष्ठवातशोणितपीडितैः ।**
**मध्यमा मृदुकोष्ठैश्च स्नेहनी स्यात्सुखेन सा ॥ २६ ॥**
**न बलक्षपणी मन्दविभ्रंशा शुद्धयेऽप्यलम् ।**

**मध्यम मात्रा**—प्रमेह, ऊरुस्तम्भ, पिटका, कुष्ठ, वातरक्तसे पीडित और मृदुकोष्ठवालोको मध्यम स्नेह मात्रा देनी चाहिये । यह मध्यम मात्रा सुखपूर्वक स्नेहन करती है । बलका नाश नही करती, व्यापन्न होनेपर थोडा विभ्रंशविकार करती है, शोधन कार्यके लिये पर्याप्त है ॥ २६ ॥—

**महादेहानलबलक्षुत्तृट्क्लेशसहिष्णुभिः ॥ २७ ॥**
**गुल्मोदावर्तवीसर्पसर्पदंशाभिपीडितैः ।**
**उन्मत्तैः कृच्छ्रमूत्रैश्च महती शीघ्रमेव सा ॥ २८ ॥**
**सर्वमार्गानुसारेण जयेद्व्याधीन्सुयोजिता ।**

**उत्तममात्रा**—महान शरीर, महान् अग्नि, महान बल, महान् भूख-प्यास, तथा क्लेशको सहनेवाले, गुल्म, उदावर्त, विसर्प, सर्पदंश, आदिसे पीडित, उन्मत्त तथा मूत्रकृच्छ्ररोगीयोको स्नेहकी उत्तम मात्र देनी चाहिये । यह मात्रा शरीरके सब भागोका अनुसरण करके भली प्रकार देनेपर जल्दीही रोगोको शान्त करदेती है ॥ २७ ॥ २८ ॥—

**ह्यस्तने जीर्ण एवान्ने स्नेहोऽच्छः शुद्धये बहुः ॥ २९ ॥**
**शमनः क्षुद्वतोऽनन्नो मध्यमात्रश्च शस्यते ।**

**शोधनके लिये स्नेह**—पहले दिनके अन्नके पच जानेपर अच्छरूपमे ( केवलस्नेह ) तथा बहुत ( उत्तममात्रा ) मात्रामे देना चाहिये । शमनके लिये स्नेह—पहले दिनका अन्न पचनेके उपरान्त भूख लगनेपर-विनाभोजन किये, खाली पेट मध्यम मात्रासे देना चाहिये । इसके जीर्ण होनेपर भोजन करना चाहिये ॥ २९ ॥—

**बृंहणो रसमद्याद्यैः सभक्तोऽल्पो हितः स च ॥ ३० ॥**
**बालवृद्धपिपासार्तस्नेहद्विण्मद्यशीलिषु ।**
**स्त्रीस्नेहनित्यमन्दाग्निसुखितक्लेशभीरुषु ॥ ३१ ॥**
**मृदुकोष्ठाल्पदोषेषु काले चोष्णे कृशेषु च ।**
**स्नेहः प्राग्भोजनात् कुर्यादूरुजङ्घाकटीबलम् ॥ ३२ ॥**
**देहानुलोम्यमारोग्यमधःकायगदक्षयम् ।**
**मध्ये बृहत्वाग्निबलस्थिरताकुक्षिरुक्शमान् ॥ ३३ ॥**
**इन्द्रियस्थिरतामूर्ध्वमूर्ध्वजत्रुगदक्षयम् ।**

और जो बृहण करनेवाला स्नेह हो उसे सात्म्यानुसार-मांसरैस आदि ( या द्राक्षादिका रस ), मद्य, भोजनके साथ थोडी मात्रासे देना चाहिये । यह थोडी मात्रा बालक, वृद्ध, पिपासासे पीडित, स्नेहसे द्वेष रखनेवाले, मद्यका सेवन करनेवाले, स्त्रीसेवी, स्नेहसेवी, मन्दाग्नि, आरामसे जीवन व्यतीत करनेवाले, कष्टोसे डरनेवाले, मृदु कोष्ठ एवं अल्पदोषवालोमे तथा उष्ण ऋतुमे एवं कृशव्यक्तियोमे देनी चाहिये । ये बृहणके योग्य है । भोजनसे पहिले लिया स्नेह-ऊरु-जंघा और कटिमे बल, वायुका अनुलोमन, आरोग्यता तथा नाभिसे निचले शरीरका बलका ह्रास करता है । भोजनके मध्यमे लिया बृंहण स्नेह अग्निको बढाता है, बलस्थिरता, तथा उदरके रोगोको शान्ति करता है । भोजन कर चुके उपरान्त उपरसे पिया बृंहण स्नेह इन्द्रियोकी स्थिरता एवं जत्रुसे उपरके रोगोको शान्त करता है ॥ ३०-३३ ॥—

**वाते सलवणं सर्पिः पित्ते केवलमिष्यते ॥ ३४ ॥**
**वैद्यो दद्याद्बहुकफे क्षारत्रिकटुकान्वितम् ।**

वायुकी अधिकतामे घीको नमकके साथ, पित्तकी अधिकतामें शुद्ध घी, और कफकी अधिकतामे यवक्षार, त्रिकटुसे मिलाकर घीको वैद्य देवे ॥ ३४ ॥—

**वार्युष्णमच्छेऽनुपिबेत्स्नेहे तत्सुखपक्तये ॥ ३५ ॥**
**आस्योपलेपशुद्ध्यै च तौवरारुष्करे न तु ।**
**उष्णोपचारः स्नेहे स्यादुष्णो ह्युष्णैर्विरुध्यते ॥ ३६ ॥**

**अनुपान**—अच्छ स्नेहको पीनेके उपरान्त गरम पानी पीना चाहिये । इससे स्नेह सुखपूर्वक जीर्ण हो जाता है, मुखकी चिपचिपाहट दूर हो जाती है । तुवरक और भिलावेका स्नेह पीनेके उपरान्त शीतल जल पीना चाहिये, गरम जल नहीं । क्योंकि सब स्नेहोमे उष्ण उपचार सेवन करना चाहिये, परन्तु तुवरक और भिलावा स्वयं उष्ण होनेसे इनमे उष्ण उपचार विरुद्ध है ॥ ३५ ॥ ३६ ॥

**ततो गुरुप्रावरणो निर्वातशयनस्थितः ।**
**जरणान्तं प्रतीक्षेत तृष्यन्नुष्णाल्पवारिपः ॥ ३७ ॥**
**शिरोरुग्भ्रमनिष्ठीवमूर्च्छासादारतिक्लमैः ।**
**जानीयाद्भेषजं जीर्यज्जीर्णं तच्छान्तिलाघवात् ॥ ३८ ॥**
**अनुलोमानिलस्वास्थ्यक्षुत्तृष्णोद्गारशुद्धिभिः ।**

उष्ण जल पीनेके उपरान्त जबतक स्नेहका पाचन हो तबतक भारी वस्त्रसे ढापकर सामनेकी वायुसे बचकर बन्द कमरेमे रहे । स्नेहके जीर्ण होनेके समय प्यास लगनेपर गरम पानी थोडा थोडा पिये । शिरोवेदना, भ्रम, मुखसे थूक आना, मूर्च्छा, शिथिलता, बेचैनी और थकान होनेसे स्नेहको पचता हुवा जानना चाहिये । और जब शिरोवेदना आदि लक्षण शान्त हो जाये और हल्कापन प्रतीत हो तब स्नेहको पचा हुवा जानना चाहिये । स्नेहके पचजानेपर वायुकी अनुलोमता, आरोग्यता, तृष्णाकी समाप्ति और उद्गारकी शुद्धि हो जाती है ॥ ३७ ॥ ३८ ॥—

**जीर्णाजीर्णविशङ्कायां पुनरुष्णोदकं पिबेत् ॥ ३९ ॥**

१ "रस इति अविशेषोक्तौ—'ज्ञेयो मासभवो रस' इति तन्त्रान्तरोक्त्या रसशब्देन मासरसोऽत्र बोद्धव्य" ( सर्वाङ्गसुन्दरा—अ. हृ. सू अ. १६.१९ )

**तेनोद्गारविशुद्धिः स्यात्ततश्च रुचिलाघवम् ।**

स्नेहके जीर्ण होने या न जीर्ण होनेकी शंकामें फिर गरम पानी पीना चाहिये । इस गरम पानीसे उद्गारका शोधन, भोजनमें रुचि और शरीरमें हल्कापन होता है ॥ ३९ ॥–

**भोज्योऽन्नं मात्रया पास्यन् श्वः पिबन् पीतवानपि४०**
**द्रवोष्णमनभिष्यन्दि नातिस्निग्धमसङ्करम् ।**

**भोजनविधान**–जिसने कल स्नेह पीना हो, या जिसने कल स्नेह पिया हो अथवा उसी दिन जिसने स्नेह पिया है वह द्रव गरम, अनभिष्यन्दि ( कफको न बढ़ानेवाला ), बहुत स्निग्ध नहीं, थोड़ा स्निग्ध, अपथ्य या नाना जातीय भोजनोंमे न मिला भोजनमात्रामे खाये ॥ ४० ॥–

**उष्णोदकोपचारी स्याद्ब्रह्मचारी क्षपाशयः ॥ ४१ ॥**
**व्यायामवेगसंरोधशोकवर्षहिमातपान् ।**
**प्रवातयानयानाध्वभाष्यात्यशनसंस्थितीः ॥ ४२ ॥**
**नीचात्युच्चोपधानाहःस्वप्नधूमरजांसि च ।**
**यान्यहानि पिबेत्तानि तावन्त्यन्यान्यपि त्यजेत् ४३**
**सर्वकर्मस्वयं प्रायो व्याधिक्षीणेषु च क्रमः ।**
**उपचारस्तु शमने कार्यः स्नेहे विरिक्तवत् ॥ ४४ ॥**

**विहारके नियम**—स्नान-पान आदिमें गरम पानीका उपयोग करे, ब्रह्मचर्यव्रतका पालन करे, रात्रिमेही सोये ( दिनमें सोना, रातमें जागना निषिद्ध है ), मल-मूत्रादिके उपस्थित वेगोको न रोके, व्यायाम, शोक, वर्षा, सरदी, गरमी, सामनेकी वायु, रथ-घोडे आदि यानसे सवारी, बहुत बोलना, मुसाफरी, बहुत बैठे रहना, नीचा या बहुत उंचा सिराहना रखना, दिनमें सोना, धूम-धूलका परित्याग करे–इनसे बचे । जितने दिन तक स्नेहपान किया हो, उतनेही दिनो तक बिना स्नेह-पान किये इतने नियमोका पालन करना चाहिये । यही विधि विरेचन–वमनादिमें तथा रोगोंके क्षीण हुए व्यक्तियोके लियेभी यही नियम पालन करने चाहिये । 'प्राय' शब्दसे–अतीसार आदि रोगोमे दिनमें सोने आदिका अपवाद है । शमन स्नेहमें विरेचन लिये पुरुपके समान भोजनादि विधि ( पेयादि क्रम )का पालन करना चाहिये ॥ ४१–४४ ॥

**स्य पानात्पूर्वं च दातव्यं मृदु भेषजम् ।**
**उत्तेजनं हुताशस्य कोष्ठलाघवकारि च ॥ ४५ ॥**

स्नेह पिलानेसे पूर्व कोमल सौम्य औषध देनी चाहिये । जिस औषधसे जाठराग्नि प्रदीप्त हो, और कोष्ठमे लघुता उत्पन्न हो जाये ॥ ४५ ॥

**त्र्यहमच्छं मृदौ कोष्ठे क्रूरे सप्तदिनं पिबेत् ।**
**सम्यक्स्निग्धोऽथवा यावदतः सात्मी भवेत्परम्४६**
**सात्मीभूतो हि कुरुते न मलाना दीरणम् ।**
**अतियोगेन वा व्याधीन् यथाम्भो योजनात्४७**
**विहत्य सेतुं मृत्कोष्ठात्स्रवति क्षपयन्मृदम् ।**
**स्नेहोऽप्यग्निं तथा हत्वा स्रवति क्ष नुम् ॥४८॥**

**अच्छपेयकी पानविधि**—अच्छ स्नेह मृदु कोष्ठवाले पुरुषमे तीन दिन, क्रूर कोष्ठवाले पुरुषमे सात दिन तक, अथवा जबतक भली प्रकारसे स्निग्ध हो तबतक स्नेह पीना चाहिये । ( अथवा मध्य कोष्ठवालोको, चार, पाच-छै दिन जब तक इनका स्नेह ठीक प्रकारसे हो तब तक स्नेह पीना चाहिये ) । सात दिनके उपरान्त स्नेह सात्म्य बन जाता है ( खुराक हो जानेसे फिर गुणकारी नही होता ) । सात्म्य होनेके उपरान्त स्नेह मलादिका शोधन नहीं करता, अथवा अतियोग होनेसे रोगोको उत्पन्न करता है । जिस प्रकार बहता हुवा जलका पूर पुलको तोडकर मिट्टीको बहाता हुवा मिट्टीके बन्धमेसे बहने लगता है, इसी प्रकार स्नेहका अतियोग जाठराग्निको नष्ट करके शरीरको नुक्सान पहुचाता हुवा बहता है ॥ ४६–४८ ॥

**वातानुलोम्यं दीप्तोऽग्निर्वर्चः स्निग्धमसंहतम् ।**
**मृदुस्निग्धाङ्गताग्लानि स्नेहोद्वेगोऽथ लाघवम् ॥४९॥**
**विमलेन्द्रियता सम्यक्स्निग्धे रूक्षे विपर्ययः ।**
**पाण्ड्वामयाङ्गसदनघ्राणवक्त्रगुदस्रवाः ॥ ५० ॥**
**गुददाहारुचिच्छर्दिर्मूर्च्छातृष्णाप्रवाहिकाः ।**
**शुष्कोद्गारभ्रमश्वासकासाः स्नेहातिसेवनात् ॥५१॥**

**सम्यक्स्निग्धके लक्षण**—वायुकी अनुलोमता, अग्निकी दीप्ति, मलका स्निग्ध और ढीला होना, स्नेहका उद्वेग, थकान, कोमलता, अगोमे स्निग्धता, ग्लानिका न होना, हल्कापन, इन्द्रियोकी निर्मलता, ये सम्यक्स्निग्धके लक्षण हैं । स्निग्ध न होनेपर रूक्षता होती है । स्नेहनकी अधिकतासे–पाण्डुत्व, अगसाद, नासिकास्राव, मुखस्राव और गुदास्राव (स्नेहका स्राव) होता है । गुदामे दाह, अरुचि, वमन, मूर्च्छा, प्यास, प्रवाहिका, खट्टे डकार आना, भ्रम, श्वास, कास ये स्नेहके अति सेवनसे होते है ४९-५१

**अमात्रयाऽहितोऽकाले मिथ्याहारविहारतः ।**
**स्नेहः करोति शोफार्शस्तन्द्रानिद्राविसंज्ञिताः ॥५२॥**
**कण्डूकुष्ठज्वरोत्क्लेशशूलानाहवलक्षयान् ।**
**जठरेन्द्रियदौर्बल्यजाड्यामस्तम्भवाग्ग्रहान् ॥ ५३ ॥**
**तांस्तान्स्वदोषहेतूत्थान्पाण्ड्वादींश्चातियोजनात् ।**

मात्राके विना, दोषादिका विचार किये विना, अकालमे या स्नेहके उपरान्त मिथ्या आहार-विहारके सेवन करनेसे स्नेह, शोफ, अर्श, तन्द्रा, निद्रा, मूर्च्छा, कण्डू, कुष्ठ, ज्वर, उत्क्लेश ( जीम चलाना ), शूल, आनाह, बलका नाश, अग्निमान्द्य, इन्द्रियदौर्बल्य, जड़ता, आमदोष, स्तम्भता, वाणीका अवरोध तथा उपचारके दोषसे वातादिदोषजन्य रोगोको तथा उपरोग अतिस्नेहनसे उत्पन्न पाण्डु आदि रोगोको उत्पन्न करता है ५२-५३

**क्षुत्तृष्णोल्लेखनस्वेदरूक्षपानान्नभेषजम् ॥ ५४ ॥**
**तक्रारिष्टखलोद्दालयवश्यामाककोद्रवाः ।**
**पिप्पलीत्रिफलाक्षौद्रपथ्यागोमूत्रगुग्गुलु ॥ ५५ ॥**
**यथास्वं प्रतिरोगं च स्नेहव्यापदि साधनम् ।**

**इनकी चिकित्सा**—भूखा रहना, प्यास रोकना, वमन कराना, स्वेदन, रूक्ष खान-पान, रूक्ष औषध, तक्रारिष्टका

प्रयोग, खड, उद्दालक शालि, जौ, सावक, कोदा, पिप्पली, त्रिफला, मधु, हरड, गोमूत्र, गुग्गुलुका सेवन, अपने अपने रोगोंमे कही अपनी अपनी चिकित्सा—स्नेहजन्य रोगोंकी शान्ति है ॥ ५४ ॥ ५५ ॥—

**विरूक्षणे लङ्घनवत् कृतातिकृतलक्षणम् ॥ ५६ ॥**

**स्नेहके प्रसंगके रूक्षणके लक्षण**—लघनके सम्यक् प्रकारसे करनेपर जो लक्षण होते है, वेही रूक्षणके भली प्रकार होनेपर होते है। लघनके अतियोगके लक्षण-रूक्षणके अतियोगके लक्षणोंके समान हैं। विरूक्षणके अयोगके लक्षण स्नेहके अयोगके लक्षणके समान है ॥ ५६ ॥

**स्नेहेन पैत्तिकस्याग्निर्यदा तीव्रतरीकृतः ।**
**स्नेहमाशु जरां नीत्वा पुनरोजोऽभितश्चरन् ॥ ५७ ॥**
**उदीरयेत्सोपसर्गा पिपासामस्य चाधिकाम् ।**
**सोसूंस्त्यजेद्यद्युदकं न पिबेदाशु शीतलम् ॥ ५८ ॥**
**शीतसेकावगाहान्वा तत्तृष्णापीडितो भजेत् ।**
**स्नेहाग्निना दह्यमानः स्वविषेणेव पन्नगः ॥ ५९ ॥**

पित्तप्रकृति मनुष्यकी जाठराग्नि जब स्नेहके कारण बहुत तीक्ष्ण हो जाती है, तब यह अग्नि स्नेहको जल्दीसे जीर्ण करके ओजकी ओर बढती है। इस कारण—ज्वर, मोह आदि उपद्रवोंसे युक्त, प्राणनाशक प्यासको उत्पन्न करती है। यदि रोगीको इस समय शीतल जल न मिले तो वह प्राणोंको छोड देता है, मर जाता है। यदि इस समय रोगी—शीतल परिषेक, शीतल जलमें स्नान नहीं करता, तो प्याससे पीडित मनुष्य स्नेहाग्निसे जलता हुवा, मर जाता है। जिस प्रकार—कि एक मकानमें रुका सर्प क्रोधाग्निके कारण अपनेही विषसे मर जाता है ॥ ५७—५९ ॥

**अजीर्णबलवत्यां तु शीतैर्दिह्याच्छिरोमुखम् ।**
**छर्दयेत्तदशान्तौ च पीत्वा शीतोदकं पुनः ॥ ६० ॥**
**रूक्षान्नमुल्लिखेद्भुक्त्वा तादृश्यां तु कफानिले ।**
**समदोषश्च निःशेषं स्नेहमुष्णाम्बुनोद्धरेत् ॥ ६१ ॥**
**ततो दोषातिबलतः पूर्वोक्तं च विधिं श्रयेत् ।**

पित्तप्रकृतिवाले पुरुषको यदि स्नेहके अजीर्णसे बलवान प्यास हो जाये तब इसके शिर और मुखको शीतल पानीसे धोना चाहिये। स्नेहका वमन कर देना चाहिये। स्नेहका वमन करनेपर-भी प्यास शान्त न हो तो ठण्डा जल पीकर और रूक्ष अन्न खाकर फिर वमन करे। कफ और वायु प्रकृतिमे प्यासकी अधिकता होनेपर सम्पूर्ण स्नेहका वमन कर देना चाहिये। समदोषवाला व्यक्ति गरम पानीसे वमन कर देवे। वमन करनेके उपरान्त दोष आदिके बलका विचार करके भोजनादिकी पूर्वोक्त विधिका सेवन करे ॥ ६० ॥ ६१ ॥—

**न सर्पिः केवलं पित्ते पेयं सामे विशेषतः ॥ ६२ ॥**
**सर्वं ह्यनुरुजं देहं हत्वा संज्ञां च मारयेत् ।**

पित्तमे शुद्ध स्नेह ( अच्छस्नेह )को नहीं पीना चाहिये। खासकर सामयुक्त पित्तमें तो अच्छस्नेह बिल्कुलभी नहीं पीना चाहिये क्योंकि पित्तमें पिया स्नेह पित्तके साथ मिलकर सम्पूर्ण शरीरमें फैलता हुआ रोगको औरभी बढा देता है। साम-पित्तमें पिया स्नेह आमके साथ मिले पित्तकी सहायतासे स्रोतोंको बन्द करके सज्ञानाश करके मार देता है ॥ ६२ ॥—

**स्निग्धद्रवोष्णधन्वोत्थरसभुक् स्वेदमाचरेत् ॥ ६३ ॥**
**स्निग्धस्त्र्यहं स्थितः कुर्याद्विरेकं वमनं पुनः ।**
**एकाहं दिनमन्यच्च कफमुत्क्लेश्य तत्करैः ॥ ६४ ॥**
**तिलमाषदधिक्षीरगुडमत्स्यरसादिभिः ।**

स्नेहनके पीछे जब वमनके बिना विरेचन देना हो तब तीन दिन पीछे विरेचन ले। इन तीन दिनोंमें—स्निग्ध, द्रव, उष्ण, धन्व ( जागल ) पशुपक्षियोंका मासरस खाकर स्वेदन करके तीन दिन पीछे ( स्नेहनके ) विरेचन लेवे। वमन लेना हो तो स्नेहनके पीछे एक दिन स्निग्ध, द्रव, उष्ण, धन्वमास रस खाये और दूसरे दिन तिल, माष, दहि, दूध, गुड, मछली, मासरस आदि कफको उत्क्लेशित करनेवाले द्रव्योंसे कफको उत्तेजित करके वमन करना चाहिये ॥ ६३ ॥ ६४ ॥—

**मांसला मेदुरा भूरिश्लेष्माणो विषमाग्नयः ॥ ६५ ॥**
**स्नेहोचिताश्च ये स्नेह्यास्तान्पूर्वं रूक्षयेत्ततः ।**
**संस्नेह्य शोधयेदेवं स्नेहव्यापन्न जायते ॥ ६६ ॥**
**अलं मलानीरयितुं स्नेहश्चासात्म्यतां गतः ।**

मासवाले, मेदवाले, बहुत कफवाले, विषमाग्नि और जो नित्य प्रति स्नेहके अभ्यासी हैं—जिनका शोधन करना है उनको यदि स्नेहन देना हो तो इनका पहिले रूक्षण करना चाहिये। रूक्षणके पीछे स्नेहन करके शोधन करना चाहिये। इसप्रकार करनेसे स्नेहन-जन्य रोग नही होते। तथा रूक्षताके पीछे स्नेह देनेसे असात्म्य हो जानेसे स्नेह मलोंको बाहर निकालनेमें शोधन करनेमे पर्याप्त होता है ॥ ६५ ॥ ६६ ॥—

**बालवृद्धादिषु स्नेहपरिहारासहिष्णुषु ॥ ६७ ॥**
**योगानिमाननुद्वेगान्सद्यःस्नेहान्प्रयोजयेत् ।**
**प्रभूतमांसनिःक्वाथान् जाङ्गलानूपजान् रसान् ॥ ६८ ॥**
**स्नेहभृष्टेषु वा तेषु यवागूं वाऽतिसंहताम् ।**
**तिलचूर्णं च सस्नेहं फाणितं कृशरां तथा ॥ ६९ ॥**
**तिलकाम्बलिकं भूरिस्नेहं सर्पिष्मतीमपि ।**
**पेयां सुखोष्णां क्षैरेयीं पात्रे वा ससिताघृते ॥ ७० ॥**
**सर्पिर्लवणयुक्तं वा सद्यःस्निग्धं तथा पयः ।**
**पेयां च पञ्चप्रसृतां स्नेहैस्तन्दुलपञ्चमैः ॥ ७१ ॥**

१ खड—कपित्थतक्रचाङ्गेरीमरिचाजाजिचित्रकैः ।
सुपक्वः खडयूषोऽयमथ काम्बलिकोऽपर ।
दध्यम्ललवणस्नेहतिलमाषसमन्वित ॥
बनानेकी विधि—तक्र ६४ तोला, कैथ, चागेरी, मरिच, पिप्पली, जीरा, चित्रक ४ तोला, इनसे मूगका यूप बनाये यह खड है। दही आदिसे खट्टा करनेपर काम्बलिक होता है।

**सद्यःस्नेह**—बालक, वृद्ध तथा पूर्वोक्त एवं स्नेहका परहेज न पालन कर सकनेवाले पुरुषोके लिये उद्वेग न करनेवाले एवं तुरन्त स्नेहन करनेवाले इन प्रयोगोको बरतना चाहिये। **प्रयोग**—प्रभूत मासरस स्नेहमे भूनकर बनाई पेया, तिलका चूर्ण, घीके साथ मिली राब, घीके साथ खिचडी, जागल या आनूप मासको उबाल कर बनाया रस, अथवा घीमे भूने इन मासरसोमे बहुत घट्ट नही ऐसी यवागु बनाकर देवे। खूब स्नेहयुक्त तिलकाम्बलिकको, घीबहुल गरम गरम पेयाको दूधमे बनाकर, सिता और घीवाले पात्रमे तुरन्त दुहा हुवा दूध, अथवा घी लवण मिश्रित दूध, तथा पचप्रसृता पेया—वसा, तैल, घी, मज्जा और चावल इनके प्रत्येकके एक एक प्रसृत लेकर बनाई पाच प्रसृत (प्रसृत=८ तोला) पेया तुरन्त स्नेहन करनेवाली है॥६७–७१॥

**पायसं माषमिश्रं च बहुस्नेहसमायुतम्।**
**तैलशुण्ठीगुडसुरं जीर्णे मांसरसाशिनः॥ ७२॥**
**स्नेहं वैकं सुराऽच्छेन दध्नो वा सगुडं सरम्।**
**वसां वराहजां सर्पिः पिप्पलीं लवणं तिलान्॥७३॥**
**पिप्पलीं लवणं स्नेहांश्चतुरो दधि मस्तुकम्।**
**दध्ना सिद्धं व्योषगर्भं धात्रीद्राक्षारसे घृतम्॥७४॥**
**यवकोलकुलत्थाम्बुक्षारक्षीरसुरादधि।**
**घृतं च सिद्धं तुल्यांशं सद्यःस्नेहनमुत्तमम्॥ ७५॥**
**सिद्धांश्च चतुरः स्नेहान् बदरत्रिफलारसैः।**
**योनिशुक्रामयहरान्सद्यःस्नेहान्प्रयोजयेत्॥ ७६॥**
**लवणोपहिताः स्नेहाः स्नेहयन्त्यचिरान्नरम्।**
**तद्धि विष्यन्द्यरूक्षं च सूक्ष्ममुष्णं व्यवायि च॥७७॥**

अथवा दूधमे सिद्ध की बहुत स्नेहयुक्त उडदके साथ मिले चावलोसे बनाई खीर, घी आदि किसी एक स्नेहमे तैल, सोठ और गुड मिलाकर सुराके निर्मल भागके साथ, या दहिके साथ पीये। इसके जीर्ण होनेपर मासरसका भोजन करे। या दहिकी मलाईको गुडके साथ खाये। इसीप्रकार सुअरकी वसाको घी, पिप्पली, लवण और तिलके साथ खाये। घी, तैल, वसा, मज्जा, चारो स्नेहोको पिप्पली, नमक, दधि मस्तुके साथ खाये। द्राक्षा और आवलेके रसमे दहि, सोठ, मरिच, पीपल, घी सिद्ध करे पिये। (धात्री और द्राक्षाका रस प्रत्येक घीके बराबर लेना चाहिये)। जौ-कुलत्थी-बेर इनका क्वाथ, यवक्षार, सुरा, दहि इनसे सिद्ध किया समान मात्रामे घी, तुरन्त स्नेहन करनेवाला है। बेर और त्रिफलाके रसमे चारो स्नेहोको वसा, घी, तैल, मज्जाको सिद्ध करके लेनेसे योनिरोग, शुक्रदोष नाश करनेवाला और तुरन्त स्नेहनकारक है। नमकसे मिले स्नेह मनुष्यको शीघ्र ही स्निग्ध कर देते है। क्योंकि नमक स्रोतोंका स्राव करनेवाली अरूक्षादि गुणयुक्त, सूक्ष्म स्रोतोमे प्रवेश करनेवाला, व्यवायी—सम्पूर्ण शरीरमे फैलकर जीर्ण होता है॥ ७२–७७॥

**गुडानूपामिषक्षीरतिलमाषसुरादधि।**
**कुष्ठशोफप्रमेहेषु ँ थं न प्रकल्पयेत्॥ ७८॥**
**त्रिफलापिप्पलीपथ्यागुग्गुल्वादिविपाचितान्।**
**स्नेहान् यथास्वमेतेषां योजयेदविकारिणः।**
**क्षीणानां त्वामयैरग्निदेहसन्धुक्षणक्षमान्॥ ७९॥**

कुष्ठ-शोफ प्रमेह रोगोमे स्नेहनके लिये गुड, आनूप मास, दूध, तिल, माष, सुरा और दधिका व्यवहार नही करना चाहिये। इन कुष्ठ आदि रोगोमे इनके अपने अपने अध्यायोमे कहे त्रिफला पिप्पली, हरड, गुग्गुलु आदि पथ्यकारी द्रव्योसे स्नेहोको सिद्ध करके प्रयोग करना चाहिये। स्नेहके लिये योग्य परन्तु रोगोसे क्षीण हुए रोगियोमे अग्निको तथा शरीरको बढानेवाले स्नेहोका उपयोग करना चाहिये। अग्नि और देह दोनोको एक साथ बल देनेवाले स्नेह बरतने चाहिये। ऐसा न हो कि देहको बल देनेवाले स्नेह अग्नि मन्द करदे। या अग्निको बढानेवाले स्नेह शरीरको कृश बना दे॥ ७८॥ ७९॥

**दीप्तान्तराग्निः परिशुद्धकोष्ठः**
**प्रत्यग्रधातुर्बलवर्णयुक्तः।**
**दृढेन्द्रियो मन्दजरः शतायुः**
**स्नेहोपसेवी पुरुषः प्रदिष्टः॥ ८०॥**

**इति स्नेहविधिर्नाम पञ्चविंशोऽध्यायः॥ २५॥**

**स्नेहनका फल**—स्नेहका निरन्तर सेवन करनेवाले पुरुषकी अन्तराग्नि प्रदीप्त रहती है, कोष्ठ साफ रहता है, धातु सदा नूतन रहते है, बल-वर्णसे सम्पन्न रहता है, इन्द्रिया दृढ होती है, बुढापा देरसे आता है, एकसौ साल तक जीता है॥८०॥

यह स्नेहविधिनामक पचीसवा अध्याय समाप्त हुआ॥

---

## षड्विंशोऽध्यायः।

**अथातः स्वेदविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः॥ १॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः॥ २॥**

इसके आगे स्वेदविधिकी व्याख्या करेगे—जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोने कहा था॥ १॥ २॥

**चतुर्विधोऽग्निस्वेदो भवति। तापोपनाहद्रवोष्म-भेदेन॥ ३॥**

स्वेद दो प्रकारके हैं अग्निस्वेद और निरग्निस्वेद। इनमे अग्निस्वेद चार प्रकारके है—ताप, उपनाह, द्रव और उष्माभेदसे॥ ३॥

**तत्र तापस्वेदः पाणिकांस्यफालवालुकावस्त्रघटि-कादिभिः साक्षादग्निना च प्रयोक्तव्यः॥ ४॥**

इनमे **तापस्वेद**—हाथ, कासीका पात्र, फाल (लोहेका फलका), वालुका, वस्त्र, मिट्टीका घडा आदिसे साक्षात् बिन किसी व्यवधानके अग्निद्वारा दिये जाते है॥ ४॥

**उपनाहस्तु सर्वगन्धधान्यसर्षपकिण्ववचादेवदा-रुरास्नैरण्डमूलमधुकशताह्वासुराकिण्वादिभिरह्द्र-द्रव्यचूर्णैर्यवगोधूमशकलैरानूपासृक्पित्तशिरःपा-**

**दामिषवेसवारैश्च । तथा श्लेष्मसंसृष्टे वायौ सुरसादिभिः पित्तसंसृष्टे च पद्मकादिभिः । पृथक् सहितैर्वा क्षीरशुक्तधान्याम्ललवणमस्तुप्रगाढैः सुस्निग्धैः सुखोष्णैः साल्वणाभिधानैः बहुशः प्रदिह्योष्णवीर्यापूतिमृदुरोमचर्मभिस्तदभावे घनवातहरपत्राविककौशेयैरुपनद्धमङ्गमहःस्थितं विदाहपरिहारार्थं निशि मुञ्चेत् दिवा वा निशि बद्धं दोषदेशकालवशेन वा ॥ ५ ॥**

**उपनाह स्वेद**—अगरु, तगर, कुष्ठादि सब गन्धवाले द्रव्योसे धनिया, सरसो, किण्व, वच, देवदारु, रास्ना, एरण्डमूल, मुलहटी, सोया, सुरा, किट्ट आदि उष्ण एवं वातहर द्रव्योके चूर्णोसे, जो, गेहू इनको दरकच करके; आनूप पशुवोके रक्त, पित्त, शिर, पैर-मास इसका वेशवार ( कीमिया ) करके स्वेद दिया जाता है। इसीप्रकार वायुके कफसे मिलनेपर, सुरसादि गणसे स्वेद देना चाहिये। वायुके पित्तसे मिलनेपर पद्मकादि औषधियोसे स्वेद देना चाहिये। अथवा वायुके स्वतन्त्र होनेपर दूध, शुक्त, धान्याम्ल ( काजी ), लवण, मस्तु इनसे घना-गाढा पीसकर अच्छी प्रकार स्निग्ध एव सुहाते हुए गरम गरम साल्वनादि गणकी औषधियोका बार बार लेप करे। उपरसे अगको उष्णवीर्य, दुर्गन्धरहित, कोमल रोमवाले चमडेसे या इस चमडेके अभावमे घट्ट पीसे हुए वातहर द्रव्योका पत्तोसे, ऊनके बने वस्त्रो या रेशमके वस्त्रोसे दिनमे बाध देना चाहिये। इसमे विदाह ( पाक ) न हो जाये इसलिये रात्रिमे इसे खोल देना चाहिये। या रातमे बाधे और दिनमे खोल दे। अथवा दोष देशकालके अनुसार देखकर विदाह न हो तब बाधे और खोले ५

**द्रवस्वेदस्तु द्विविधः परिषेकोऽवगाहश्च । तत्र शिग्रुवरणामृतकमूलकसर्षपसुरसार्जकवासावंशाश्मन्तकाशोकशिरीषार्ककरञ्जैरण्डमालतीपत्रभङ्गभूतिकदशमूलादिवातहरद्रव्यसलिलसुराक्षीरशुक्तादिक्काथैः पूर्वोक्तैश्च यथादोषं पृथक्सहितैर्वा कुम्भीर्वर्षणिकाः प्रणालीर्वा पूरयित्वा वातहरसिद्धभ्यक्तमनभ्यक्तं वोपविष्टं किलिञ्जे वा शयानमेकाङ्गे सर्वाङ्गे वा वस्त्रावच्छन्ने परिषेचयेत् । तैरेवाभिपूर्णे महति कटाहे कुण्डे द्रोण्यां वाऽवगाहयेत् ॥ ६ ॥**

**द्रवस्वेद** दो प्रकारका है-परिषेक और अवगाह। शोभाजन, वरना, आम्रातक, मूली, सरसो, सुरस, अर्जक, वासा, बास, अश्मन्तक, अशोक, शिरीष, आक, करज, एरण्ड, चमेलीके पत्ते, भाग, भूतीक, दशमूलादि वातहर द्रव्योसे, मस्तु ( दहीका पानी ), पानी, सुरा, दूध, शुक्त आदिका क्वाथ करके अगरु, तगर, कुष्ठादि उपनाहमे कहे द्रव्योसे क्वाथ करके दोषोके अनुसार, इनको परस्पर मिलाकर या पृथक् पृथक् इनसे कुम्भी ( पतीली ), वर्षणिका ( फव्वारा-छिद्रोमे पानी देनेका बहुत छिद्रोवाला ), प्रणाली ( नाली लगी डोल ) भरकर, रोगीके शरीरपर वातनाशक तैलकी मालीश करके या विना मालिश किये, रोगीको चटाई या तख्तपर बिठाकर उसके एक अगको या सम्पूर्ण शरीरको वस्त्रसे ढापकर परिषेचन करना चाहिये जहा परिषेचन करना हो उसे ढाप देना चाहिये। इन्ही क्वाथोसे बहुत बडा कटाहा, कुण्ड या द्रोणिको भरकर उनमे अवगाहन गोता लगाना चाहिये ॥ ६ ॥

**ऊष्मस्वेदः पुनरष्टधा भिद्यते । पिण्डः संस्तरो नाडी घनाश्मा कुम्भी कूपः कुटी जेन्ताकश्च ॥ ७ ॥**

**ऊष्मस्वेद** आठ प्रकारका है। यथा-पिण्ड, सस्तर, नाडी, घनाश्म, कुम्भी, कूप, कुटी और जेन्ताक ॥ ७ ॥

**तत्र कपालपाषाणलोष्टलोहपिण्डानग्निवर्णान्सन्दंशेन गृहीत्वाऽम्भस्यम्ले वा निमज्जयेत् । तैरार्द्राविकवस्त्रेण वेष्टितैः श्लेष्ममेदोभूयिष्ठं सरुजमङ्गं ग्रन्थिमद्धा स्वेदयेत् । पांशुसिकतागवादिपुरीषधान्यबुसपुलाकपललैर्वाऽम्लोत्क्वथितैः पूर्ववद्वेष्टितैर्गवादिशकृताऽऽर्द्रेण पिण्डीकृतेनोपनाहद्रव्योत्कारिकाकृशरापायसपिण्डैर्वा वातरोगेष्विति पिण्डस्वेदः । स एव संकराख्यः ॥ ८ ॥**

इनमे **पिण्डस्वेद**—मिट्टी, ठीकरा, पत्थर, ढेला और लोहेके पिण्डको अग्निमे लाल गरम करके सडासीसे पकड कर पानी या खट्टीकाजीमे डुबो देना चाहिये। फिर इसको गीले कम्बलके टुकडे मे लपेटकर-कफ-मेद बहुल दुखते हुए अगको या ग्रन्थिको इससे सेक करना चाहिये। इसीप्रकार पासु, रेत, गाय घोड़े-हाथी आदिके मलको धान्यके तुष, पुलाक, मास (या तिलकट्टक) इनको अम्ल द्रवमे पकाकर-पूर्वकी भाति कम्बलमे लपेटकर स्वेद देवे। गाय-हाथी आदिकी गीली शकृत्को गोलाकार करके, उपनाहके पूर्वोक्त द्रव्योसे उत्कारिका-रोटी आदि बनाकर, कृशरा खिचडी ( तिल-चावलोंसे[1] बनी )से या मासके वेशवारसे वातरोगोमे स्वेद देना पिण्डस्वेद है। इसीको सकर स्वेद कहते हैं ८

**यथार्हस्वेदद्रव्याणि पिहितमुखायां कुम्भ्यां सम्यगुपस्वेद्य निवातशरणशयनकिलिञ्जे प्रस्तार्याविककौशेयवातहरपत्रान्यतमोत्तरप्रच्छदे कुथकाविकाजिनप्रावारादिष्ववच्छन्नं स्वेदयेदिति संस्तरस्वेदः ९**

**संस्तरस्वेद**—दोष आदिकी अपेक्षासे-एरण्डमूल आदि स्वेदन द्रव्योको बन्द मुखवाली ( छिद्ररहित ) पतीलीमे, मुख बन्द करके भली प्रकार उबालना चाहिये। फिर वायुरहित कमरेमे बिछी चटाईपर इन वातहर द्रव्योको फैला दे। इन द्रव्योके उपर कम्बल, रेशमका वस्त्र, या वातहर पत्र ( एरण्ड आदिके ) बिछा देवे। इसपर रोगी लेट जाये। उपरसे रौरव या अजिनका

---

१ काकोल्यादि सवातघ्न सर्वाम्लद्रव्यसयुत ॥ १४ ॥
सानूपौदकमासस्तु सर्वस्नेहसमन्वित ।
सुखोष्ण- स्पष्टलवण शाल्वण परिकीर्तित ॥ १५ ॥
तेनोपनाह कुर्वीत सर्वदा वातरोगिणाम् ।
सु. चि. अ. ४

चर्म ( या कोई भारी गरम कम्बल ) ओढकर खूब अपनेको टाप ले। इस प्रकार बिछानेसे जो स्वेद होता है, वह सस्तर स्वेद है ॥ ९ ॥

**पूर्ववदेव वोपस्वेद्योखामुखेनाधोमुखां नाडीं मूलच्छिद्रप्रमाणपार्श्वच्छिद्रामभिसन्धायावलिप्य च पार्श्वच्छिद्रस्थया नाड्या शरेषिकावंशदलकिलिञ्जकरञ्जपत्रान्यतमकृतया गजाग्रहस्तसंस्थानया व्यामदीर्घयाऽध्यर्ध व्यामदीर्घया वा स्वायामचतुर्भागाष्टभागपरिणाहमूलाग्रस्रोतसा सर्वतो वातहरपत्रसंवृतछिद्रया द्विस्त्रिर्वा विनामितया सुखोपविष्टस्य स्वभ्यक्तप्रावृतेऽङ्गे बाष्पमुपहरेत्। बाष्पो ह्यनृजुगामी विहतचण्डवेगस्त्वचमविदहन् सुखं स्वेदयतीति नाडीस्वेदः ॥ १० ॥**

**नाडीस्वेद**—एक पतीली या हंडीमें पूर्वकी भांति ( सस्तर स्वेदके समान ) स्वेदन द्रव्योंको भर दे। इसका मुख शरावसे बन्द कर दे। शरावमें बाष्पके निकलनेके लिये छेद बना दे। इस हाडीके उपर दूसरी उल्टी हाडी रखकर दोनोंके गलोंको चावल आदिकी पिष्टीसे बन्द कर देवे। उपरकी हाडीके एक पार्श्वमें छेद करे। इस छेदमें शरकी ईषिका, वासके पत्ते, किलिञ्जक या करजके पत्तेसे बनाई नाडीको लगा दे। यह नाडी हाथीकी सूंडके समान जडमें मोटी और धीरे धीरे आगे पतली होती जाये। इसकी लम्बाई एक व्याम या आधा व्याम और आगेसे इसकी परिधि मूलभागकी परिधिसे आधे छेदवाली और चारों ओर उपरसे एरण्डपत्र आदि वातहर पत्तोंसे बन्द छेदोंवाली, दो तीन स्थानोंपर झुकी, आरामके साथ बैठे हुए, शरीर पर तैल मालिश किये पुरुषको आगपर गरम करके बाष्प देवे। क्योंकि नाडीके दो तीन स्थानोपर झुका होनेसे बाष्प सीधा न जाकर, तथा वेगके कम हो जानेसे त्वचाका न जलाता हुवा, सुखपूर्वक स्वेदन देता है। यह नाडीस्वेद है ॥ १० ॥

**पुरुषायाममात्रमधिकं वा घनं समं च शिलातलं भूप्रदेशं वा वातहरदारुदीप्तेनाग्निना सर्वतस्तापयित्वाऽग्निमपोह्योष्णोदकाम्लादिभिरभ्युक्ष्य यथोक्तप्रच्छदे रवत्स्वेदयेदिति घनाश्मस्वेदः ॥ ११ ॥**

**घनाश्मस्वेद**—पुरुषके बराबर या उससे कुछ अधिक दृढ एवं समान शिलातलको या समान भूमिको वातहर लकडीयोंको जलाकर चारों ओर खूब गरम करे। गरम हो जानेपर आगको सब ओरसे हटाकर इसपर काजी या गरम पानीका छिडकाव करे। फिर सस्तरस्वेदमें कहे कम्बल आदि बिछाकर और ओढकर मनुष्य स्वेद ले। यह घनाश्मस्वेद है ॥ ११ ॥

**पूर्ववत्स्वेदद्रव्याणि कुम्भ्यामुत्क्वाथ्योपश्लिष्योपविष्टस्तद्दूष्माणं गृह्णीयात्। भूमौ वा तां निखाय तदूर्ध्वमासनं शयनं वा नातिघनप्रच्छदं परितः प्रलम्बमानकुथाकम्बलगोणिकं निधाय तत्रस्थस्योष्माणं गृह्णतः कुम्भ्यामग्निवर्णानयोगुडानुपलांश्च शनैर्निमज्जयेदिति कुम्भीस्वेदः ॥ १२ ॥**

**कुम्भीस्वेद**—नाडीस्वेदके समान स्वेदन द्रव्योंको हाडीमें उबालकर उसके साथ लगकर बैठ जाये। इसकी निकलती हुई गरमीका ग्रहण करे। यह एक प्रकार है। दूसरा—भूमिमें इस हाडीको गाड देवे। इसके उपर कोई पीढा या तख्त रखकर इसके चारों ओर बहुत मोटा नहीं, ऐसा कपडा चारो ओर लटका दे। फिर कम्बल या कुथक जो लटक रहा हो ऐसा ओढकर आसन या तख्तपर बैठ जाये। इस हाडीमें लोहेके गोले या उपलोंको आगमें गरम करके धीरे धीरे डालता जाये। यह कुम्भीस्वेद है ॥ १२ ॥

**शयनस्याधो विस्ताराद्द्विगुणखाते कूपे वातहरदारुकरीषान्यतरपूर्णदग्धे विगतधूमे स्वास्तीर्णशयनस्थं स्वेदयेदिति कूपस्वेदः ॥ १३ ॥**

**कूपस्वेद**—लेटनेपर आदमीका जितना परिमाण हो उससे दुगना गहरा गड्ढा या कुवा भूमिमें खोदकर इसे वातहर लकडीयोंकी उपलोंसे किसी एकसे खूब गरम करे। जब ये जल जाये और धुवा बन्द हो जाये तब इस गड्ढेके उपर चारपाई बिछाकर इसपर बैठकर या लेटकर स्वेद ले। यह कूपस्वेद है १३

**कुटीं नात्युच्चविस्तारां वृत्तामच्छिद्रामुपनाहकल्कघनप्रदिग्धकुड्यां सर्वतो विधूमप्रदीप्तखदिराङ्गारपूर्णहसन्तिकासमूहपरिवृतां विधाय तन्मध्ये च शय्या तत्रस्थं स्वेदयेदिति कुटीस्वेदः ॥ १४ ॥**

**कुटीस्वेद**—न तो बहुत उंची और न बहुत चौडी, गोल ( कोणरहित ), छिद्रोरहित, कुटीकी दिवारोंपर उपनाहके द्रव्योंके कल्कसे मोटा लेप कर दे। दिवारोंके पास धूंवेरहित, जलते हुए खैरके कोयलोंसे भरी सलगती हुई अगीठिया चारो ओर रख दे। इस कुटीके बीचमें चारपाई बिछाकर उसपर बैठकर स्वेद ले। यह कुटीस्वेद है ॥ १४ ॥

**अथ जेन्ताकं चिकीर्षुर्भूमिं परीक्षेत। पूर्वस्यामुत्तरस्यां वा दिशि गुणवति प्रशस्तभूमिभागे देशे कृष्णमृत्तिके सुवर्णवर्णमृत्तिके वा परीवाहपुष्करिण्यादीनां जलाशयानामन्यतमस्य कूले दक्षिणे पश्चिमे वा सुतीर्थे समसुविभक्तभूमिभागे सप्ताष्टौ वाऽरत्नीः परिक्रम्योदकात्प्राङ्मुखमुदङ्मुखं वाऽभिमुखतीर्थं कूटागारं कारयेत्। उत्सेधविस्तारतः परमरत्नयः षोडश समन्तात्सुवृत्तं मृत्कर्मसम्पन्नमनेकवातायनम्। अस्य च कूटागारस्यान्तः समन्ततो भित्तिमरत्निविस्तारोच्छ्रायां पिण्डिकां कारयेदाकपाटात्। मध्ये चास्य कूटागारस्य किष्कुमुक्तं द्विपुरुषप्रमाणं मृन्मयं कन्दुसंस्थानं बहुसूक्ष्मछिद्रमङ्गारकोष्ठकस्तम्भं सापिधानं कारयेत्। तं च खादिराणामाश्वकर्णानां वा काष्ठानां पूरयित्वा दीपयेत्।**

स यदा जानीयात्साधुदग्धानि काष्ठानि विगतधूमान्यवतप्तं सर्वमग्निना तदग्निगृहं स्वेदयोग्येन चोष्मणा युक्तमिति । तत्रैनं वातहराभ्यङ्गाभ्यक्तगात्रं वस्त्रावच्छन्नं प्रवेशयेत् । अनुशिष्यात्सौम्य प्रविश कल्याणायारोग्याय च । प्रविश्य चैनां पिण्डिकामारुह्य पार्श्वापरपार्श्वाभ्यां यथासुखं शयीथाः । न च त्वरया स्वेदमूर्च्छापरीतेनापि पिण्डिकैषा विमोक्तव्याऽऽप्राणोच्छ्वासात् । भ्रश्यमानो ह्यतः पिण्डिकावकाशाद्द्वारमनधिगच्छन् स्वेदमूर्च्छापरीततया सद्यःप्राणान् जह्याः । तस्मात्पिण्डिकामेनां न कथञ्चन मुञ्चेथाः । त्वं यदा जानीयाः विगताभिष्यन्दमात्मानं सम्यक्प्रस्रुतस्वेदपिच्छं सर्वस्रोतोविमुक्तं लघुभूतमपगतविबन्धस्तम्भसुप्तिवेदनागौरवमिति । ततः पिण्डिकानुसारेण द्वारं प्रपद्येथाः । निष्क्रम्य च चक्षुषोः परिपालनार्थमतिस्विन्नोऽपि न सहसा शीतोदकमनुप्रविशेथाः । सम्यक्स्विन्नस्त्वपगतसन्तापक्लमो मुहूर्तात्सुखोष्णेन वारिणा यथान्यायं परिषिक्तोऽश्नीयादिति जेन्ताकः स्वेदः ॥१५॥

**जेन्ताकस्वेद**—इस स्वेदको करनेकी इच्छावाला वैद्य सबसे प्रथम भूमिकी परीक्षा करे । पूर्व या उत्तर दिशामे प्रशस्त भूमिके टुकडेमे काली मिट्टीवाले या पीली स्वर्णसदृश मिट्टीके स्थानमे परिघा, पुष्करिणी या अन्य किसी जलाशयके दक्षिण या पश्चिम किनारेपर उत्तम घाटवाले, बराबर भलीप्रकार विभक्त भूमिके उपर जलसे सात या आठ हाथ पीछे हटकर एक कूटागार ( मकान ) बनाये । इस मकानका मुख घाटकी ओर पूर्व या उत्तर दिशामें खूवे । इस मकानकी उचाई और चौडाई सोलह हाथसे अधिक न हो । यह मकान चारो ओरसे गोल, मिट्टीसे लिपा, बहुतसे झरोखोवाला ( गोल झरोखे ) होना चाहिये । इस कूटागारके अन्दर दिवारके साथ साथ एक हाथ उची स्थण्डिका दरवाजे तक बनाये ( स्थण्डिका-चौकी जो जमीनसे उची होती है ) । इस कूटागारके बीचमे गेदके आकारका गोल मिट्टीसे बना अगारोके लिये एक ढक्कनवाला स्तम्भ बनाये । यह स्तम्भ पिण्डिकासे चार हाथ हटकर दो पुरुषोके समान सात हाथ लम्बा, बहुतसे सूक्ष्म छिद्रोवाला ढक्कनके साथ बनाना चाहिये । इस स्तम्भको खैर या अश्वकर्णके लकडीयोसे भरकर जला देना चाहिये । जब लकडीया भली प्रकार जल जाये, धुवा निकलना बन्द हो जाये, और अग्निसे सारा घर भली प्रकार गरम हो गया है, एवं स्वेद देने योग्य गरमीसे भर गया है, तब रोगीके शरीरपर वातहर तैलकी मालिश करके कपडेसे ढापकर इसे घरमे लाये । और इस रोगीको उपदेश दे कि-हे सौम्य ! कल्याण और आरोग्यकी इच्छासे इस घरमे प्रवेश कर । इस घरमे घुसकर इस पिण्डिकापर एक पार्श्वसे फिर दूसरे पार्श्वसे पार्श्व बदलते हुए आरामके साथ लेटना । जल्दीके कारण पसीनेकी मूर्च्छासे पीडित होनेपर यह पिण्डिका कभी मत छोडना, जब तक कि शरीरमे प्राण और श्वास हैं । क्योंकि पसीनेकी मूर्च्छासे पीडित होनेके कारण यदि इस पिण्डिकासे उतरोगे तो दरवाजेके न मिलनेसे प्राणोको छोड बैठोगे । इसलिये इस पिण्डिकाको कभीभी मत छोडना । जब तुम समझो कि-शरीरमे अभिष्यन्द कफ निकल गया है, पसीनेकी चिकास वह गई है सब स्रोत खुल गये है; शरीर हल्का हो गया है विबन्ध-दूर हो गया है, जड़ता, सुप्ति भारीपन हट गया है, तब पिण्डिकाके साथ साथ जलकर दरवाजेपर आ जाना । और बाहर निकलकर बहुत पसीना आनेपर आखोकी रक्षाके लिये एकदमसे शीतल जलमे नहीं उतर जाना । भली प्रकार पसीना सूख जानेपर, सताप और थकान दूर हो जानेपर, थोड़ी देर ठहर कर इच्छानुसार गरम जलसे स्नान करके भोजन करना । शरीरके अधोभागका स्नान गरम पानीसे करना चाहिये । यह जेन्ताक स्वेद है ॥ १५ ॥

तेषां विशेषतस्तापोष्मस्वेदौ कफे प्रयोजयेत् । उपनाहमनिले किञ्चित्पित्तसंसृष्टेऽन्यतरस्मिन् द्रवमिति ॥ १६ ॥

इन चारो प्रकारके स्वेदोमें तापस्वेद और उष्मास्वेद कफकी अधिकतामे, उपनाहस्वेद वायुकी अधिकतामे, कफ या वायुके पित्तसे कुछ थोडी ससर्ग होनेपर द्रव स्वेद देना चाहिये ॥१६॥

अनाग्नेयं पुनर्मेदःकफावृत्ते वायौ । निवातसदनगुरुप्रावरणमुद्धुमद्यपानक्षुद्व्यायामातपनियुद्धाध्वभारहरणामर्षभयैः । उपनाहं च पित्तान्वये पूर्वोक्तेनैव विधिनाऽग्निरहितमिति ॥ १७ ॥

**अनग्निस्वेद**—मेदसे या कफसे वायुके आवृत होनेपर अनग्नि स्वेद देना चाहिये । इस स्वेदके लिये-वायुरहित घर, भारी ओढ़नेके वस्त्र, बहुत मद्यपान, भूख, बहुत व्यायाम, धूप, कुश्ती आदि, मुसाफरी करना, भार उठाना, क्रोध या भय ये उपाय हैं । वायुके पित्तसे मिले होनेपर पूर्वोक्त उपनाह द्रव्योंका उपनाह अग्निके बिना करना चाहिये । [ कल्ककोही उपनाहरूपसे बाधना चाहिये ] ॥ १७ ॥

भवति चात्र ।
निवातेऽन्तर्बहिःस्निग्धो जीर्णान्नः स्वेदमाचरेत् ।
व्याधिव्याधितदेशर्तुवशान्मध्यवरावरम् ॥ १८ ॥
कफार्तो रूक्षणं रूक्षो रूक्षस्निग्धं कफानिले ।
आमाशयगते वायौ कफे पक्वाशयाश्रिते ॥ १९ ॥
रूक्षपूर्वं तथा स्नेहपूर्वं स्थानानुरोधतः ।
अल्पं वङ्क्षणयोः स्वल्पं दृङ्मुष्कहृदये न वा ॥ २० ॥
पद्मोत्पलादिभिः सक्तुपिण्ड्या वाऽऽच्छाद्य चक्षुषी ।
शीतैर्मुक्तावलीपद्मकुमुदोत्पलभाजनैः ॥ २१ ॥
मुहुः करैश्च तोयार्द्रैः स्विद्यतो हृदयं स्पृशेत् ।

इसमें कहाभी है—

वायुरहित स्थानमें स्वेद करना चाहिये । अत स्नेहपानसे और बाहर तैल अभ्यंगसे स्निग्ध अगका स्वेदन, अन्नके जीर्ण होनेपर स्वेद करना चाहिये । रोग, रोगी पुरुष, देश, ऋतुके

अनुसार-मध्यम, उत्कृष्ट या अल्प स्वेद करना चाहिये। कफसे पीड़ित व्यक्तिको स्नेहन किये बिना रूक्षावस्थामे रूक्ष स्वेद देना चाहिये। कफ और वायुके संसर्गमे कुछ रूक्ष और कुछ स्निग्ध स्वेद देना चाहिये। (या पहिले रूक्ष फिर स्निग्ध देना चाहिये)। वायुके आमाशयमे पहुंचनेपर पहिले रूक्ष स्वेद और पीछे स्निग्ध स्वेद देना चाहिये। कफके पक्काशयमे आनेपर पहिले स्निग्ध फिर रूक्ष स्वेद देना चाहिये। यह स्थानके कारण ऐसा नियम है–चूंकि आमाशय कफका स्थान है, जहा वायु आई है–इसलिये पहिले कफका शमन किया। इससे विपरीत पक्काशय-वायुका स्थान है, वहा कफ आया है–इसलिये पहिले वायुको शान्त किया। वंक्षण प्रदेशमें थोड़ा स्वेद करना चाहिये। आख, मुष्क (अण्डकोश) और हृदयमे बहुत थोड़ा सेक करना चाहिये या नहीं करना चाहिये। आखोको कमल-उत्पल आदिके शीतल पत्तोंसे, या सत्तुकी पिण्डिकासे ढाप देना चाहिये। स्वेद दिये जानेवाले पुरुषके हृदयको ठण्डी मोतीयोकी लडीयोसे, पद्म-कुमुद-उत्पल इनके पत्तोसे, हाथोको पानीसे बार-बार गीला करते हुए, कासी आदि शीतल पात्रोंसे स्पर्श करते रहना चाहिये ॥१८-२१॥

**शीतशूलक्षये स्विन्नो जातेऽङ्गानां च मार्दवे ॥ २२ ॥**
**स्याच्छनैर्मृदितः स्नातस्ततः स्नेहविधिं भजेत्।**
**पित्तास्रकोपतृण्मूर्च्छास्वराङ्गसदनभ्रमाः ॥ २३ ॥**
**सन्धिपीडा ज्वरः श्यावरक्तमण्डलदर्शनम्।**
**स्वेदातियोगाच्छर्दिश्च तत्र स्तम्भनमौषधम् ॥ २४ ॥**
**विषक्षाराग्न्यतीसारच्छर्दिमोहातुरेषु च।**

**सम्यक् स्विन्नके लक्षण**—शीत और शूलका नाश हो जानेपर, पसीना आजानेपर, अगोंको पतला होजानेसे, अगोको धीरे धीरे मलकर, उष्णोदकसे स्नान करके 'उष्णोदकोपचारी' वाली स्नेहविधिका सेवन करना चाहिये। स्वेदके अतियोगसे–पित्तका कोप, रक्तका कोप, प्यास, मूर्च्छा, स्वरभंग, अगोकी शिथिलता, भ्रम, सन्धियोमें पीड़ा, ज्वर, आखोके सामने रोगीको श्याव एवं लाल चक्कर दिखाई देते हैं। इसके लिये वमन तथा स्तम्भन औषध देनी चाहिये। यह वमन एवं स्तम्भन औषध–स्वेदके अतियोगके सिवाय विष, क्षाररोगी, अग्निरोगी, अतिसार-रोग, वमन, और प्रमेह रोगीमे दीजाती हैं ॥ २२–२४ ॥–

**स्वेदनं गुरु तीक्ष्णोष्णं प्रायः स्तम्भनमन्यथा ॥२५॥**
**द्रवस्थिरसरस्निग्धरूक्षसूक्ष्मं च भेषजम्।**
**स्वेदनं स्तम्भनं श्लक्ष्णरूक्षसूक्ष्मसरद्रवम् ॥ २६ ॥**
**प्रायस्तिक्तं कषायं च मधुरं च समासतः।**

जो द्रव्य या औषध गुरु, तीक्ष्ण और उष्ण होते हैं, वे प्राय करके स्वेदक होते हैं, जो द्रव्य लघु-मन्द और शीत होते हैं, वे प्राय स्तम्भक होते हैं। द्रव-स्थिर-सर-स्निग्ध-रूक्ष और सूक्ष्म औषध स्वेदक होती है। श्लक्ष्ण, रूक्ष, सूक्ष्म, सर, द्रव औषध स्तम्भक होती है। इसी प्रकार जो द्रव्य तिक्त, कषाय और मधुर होते हैं–वे प्राय स्तम्भक होते हैं ॥ २५ ॥ २६ ॥–

**स्तम्भितः स्याद्बले लब्धे यथोक्तामयसङ्क्षयात् ॥२७॥**
**स्तम्भत्वक्स्नायुसङ्कोचकम्पहृद्वाग्घनुग्रहैः।**
**पादौष्ठत्वक्करैः श्यावैरतिस्तम्भितमादिशेत् ॥ २८ ॥**

स्तम्भनके सम्यक् योग होनेपर–शरीरमे बलकी प्राप्ति होती है, यथोक्त रोगोका–जिन रोगोके लिये स्तम्भन किया है, नाश हो जाता है। स्तम्भनके अतियोगसे–जड़ता, त्वचा-स्नायुमे सकोच, कम्पन, हृदयग्रह, वाग्ग्रह, हनुग्रह, पैर, ओष्ठ, त्वचा और हाथका श्याववर्ण होजाता है ॥ २७ ॥ २८ ॥

**न स्वेदयेदतिस्थूलरूक्षदुर्बलमूर्च्छितान्।**
**स्तम्भनीयक्षतक्षीणक्षाममद्यविकारिणः ॥ २९ ॥**
**तिमिरोदरवीसर्पकुष्ठशोषाढ्यरोगिणः।**
**पीतदुग्धदधिस्नेहमधून्कृतविरेचनान् ॥ ३० ॥**
**भ्रष्टदग्धगुदग्लानिक्रोधशोकभयार्दितान्।**
**क्षुत्तृष्णाकामलापाण्डुमेहिनः पित्तपीडितान् ॥३१॥**
**गर्भिणीं पुष्पितां सूतां मृदु चात्ययिके गदे।**

**स्वेदके अयोग्य**—अतिस्थूल, रूक्ष, दुर्बल, मूर्च्छित, जिनका स्तम्भन करना हो, क्षतक्षीण, कृश, मद्यविकारी, मदात्ययरोगी, तिमिर, उदर, वीसर्प, कुष्ठ, शोष, आढ्यरोगी (वातरक्तरोगी), जिसने दूध, दही, स्नेह या मधु पिया हो, जिन्होने विरेचन लिया हो, जिनको गुदभ्रंश हो, गुदा जलगई हो, ग्लानि, क्रोध, शोक, भयसे पीडित, भूख, प्यास, कामला, पाण्डुरोगी, प्रमेहरोगी, पित्तसे पीड़ित, गर्भवती, ऋतुमती, प्रसूता इनको स्वेद नहीं देना चाहिये। यदि कोई आवश्यक स्वेदनयोग्य रोग हो तो मृदु स्वेद देना चाहिये ॥ २९–३१ ॥–

**श्वासकासप्रतिश्यायहिध्माऽऽध्मानविबन्धिषु ॥३२॥**
**स्वरभेदानिलव्याधिपक्षाघातापतानके।**
**अङ्गमर्दकटीपार्श्वपृष्ठकुक्षिहनुग्रहे ॥ ३३ ॥**
**महत्त्वे मुष्कयोः खल्यामायामे वातकण्टके।**
**मूत्रकृच्छ्रार्बुदग्रन्थिशुक्राघाताढ्यमारुते ॥ ३४ ॥**
**वेपथुश्वयथुस्वापस्तम्भजृम्भाङ्गगौरवे।**[1]
**कर्णमन्याशिरःकोष्ठजङ्घापादोरुरुक्षु च ॥ ३५ ॥**
**स्वेदं यथायथं कुर्यात्तदौषधविभागतः।**
**स्विन्नोऽन्नं पथ्यमश्नीयाद्दोषरोगानुरोधतः।**
**तदहः स्निग्धसर्वाङ्गो व्यायामं सुतरां त्यजेत् ॥३६॥**

**स्वेदसाध्यरोग**—श्वास, कास, प्रतिश्याय, हिक्का, आध्मान, विबन्ध, स्वरभेद, वातरोग, पक्षाघात, अपतानक, अगमर्द, कटिग्रह, पार्श्वग्रह, पृष्ठग्रह, कुक्षिग्रह, हनुग्रह, मुष्क-वृद्धिमें, खल्लीमे, आयाममें, वातकण्टकमे, मूत्रकृच्छ्र, अर्बुद, ग्रन्थि, शुक्राघात, आढ्यमारुत (ऊरुस्तम्भ), वेपन, शोथ, सज्ञानाश, स्तम्भन, जम्भाई, शरीरका भारीपन, कान-मन्या-शिर-कोष्ठ-जंघा-पैर-ऊरु इन सातकी दर्दमे, उचित रूपमें औषधका विचार करके स्वेदन करना चाहिये। स्वेद लेनेके पीछे पथ्य आहार-

१ व्याधिश्लेष्मामस्तम्भगौरवे–यह पाठ हृदयमें है।

दोष और रोगका विचार करके खाना चाहिये। जेन्ताक आदिसे जिस दिन सम्पूर्ण अंगोंका स्वेदन लिया हो, उस दिन सर्वथा व्यायाम न करे। जबतक शरीरमें बल न आये तबतक व्यायाम नहीं करना चाहिये ॥ ३२-३६ ॥

**अग्नेर्दीप्तिं मार्दवं त्वक्प्रसादं**
**भक्तश्रद्धां स्रोतसां निर्मलत्वम्।**
**कुर्यात्स्वेदो जाड्यतन्द्रापहारम्**
**स्तब्धान् सन्धींश्चेष्टयत्याशु चास्य ॥ ३७ ॥**

**स्वेदका फल**—जाठराग्निका प्रदीप्त होना, शरीरमें कोमलता; त्वचाकी निर्मलता, अन्नमें श्रद्धा, स्रोतोंकी शुद्धि, जड़ता-तन्द्राका नष्ट होना, जड़ बनी सन्धियोंको हिलने-जुलनेवाला ( कार्य करनेवाला ) जल्दी बना देता है ॥ ३७ ॥

**स्नेहक्लिन्नाः कोष्ठगा धातुगा वा**
**स्रोतोलीना ये च शाखाऽस्थिसंस्थाः।**
**दोषाः स्वेदैस्ते द्रवीकृत्य कोष्ठं**
**नीताः सम्यक् शुद्धिभिर्निर्ह्रियन्ते ॥ ३८ ॥**

**इति स्वेदविधिर्नाम षड्विंशोऽध्यायः ॥ २६ ॥**

जो वातादि दोष स्नेहसे क्लिन्न बन गये, कोष्ठमें या धातुवोंमें पहुंच गये, स्रोतोंमें लीन ( व्याप्त ) हैं, तथा शाखा-अस्थि ( मध्यम मार्ग )में स्थित हैं, वे दोष स्वेदद्वारा द्रव बनाकर कोष्ठमें पहुंचा दिये जाते हैं। कोष्ठसे वमन-विरेचनादि शुद्धिसे भलीप्रकार शरीरसे बाहर करदिये जाते हैं ॥ ३८ ॥

यह स्वेदविधिनामक छब्बीसवा अध्याय समाप्त हुवा।

---

## सप्तविंशोऽध्यायः।

**अथातो वमनविरेचनविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः १**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इनके आगे वमनविरेचनविधि नामक अध्यायकी व्याख्या करेंगे—जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोंने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**दोषहरणमूर्ध्वभागं वमनाख्यमधोभागं विरेचनाख्यमुभयं वा मलविरेचनाद्विरेचनमुच्यते ॥ ३ ॥**

शरीरके उपरके भागसे मुखके रास्तेसे दोषोंका बाहर निकालना वमन कहाता है। शरीरके निचले भाग-गुदाके मार्गसे दोषोंको बाहर निकालना विरेचन कहाता है। अथवा-वमन और विरेचन दोनोंके द्वारा दोषोंके बाहर निकलनेसे इन दोनोको 'विरेचन' कहते हैं ॥ ३ ॥

**तत्रोष्णतीक्ष्णसूक्ष्मव्यवायिविकाशीन्यौषधानि स्ववीर्येण हृदयमुपेत्य सौक्ष्म्याद्व्यवायित्वाच्च धमनीरनुसृत्य स्नेहेन मृदूकृत्यान्तःशरीरे स्वोष्मणाऽऽर्द्रदारुवद्विष्यन्द्य स्थूलाणुस्रोतोभ्यः सकलमपि दोषसङ्घातमौष्ण्यात्पुनर्विष्यन्दयन्ति। तैक्ष्ण्याद्विकाशित्वाच्च विच्छिन्दन्ति। स विष्यन्नविच्छिन्नो दोषसङ्घातः पारिप्लवः स्नेहाक्तभाजनस्थ इवोदकाञ्जलिरसज्जन्नणुप्रवणभावादामाशयमागम्योदानप्रणुन्नोऽग्निवाय्वात्मकत्वादूर्ध्वभागप्रभावाच्चौषधस्योर्ध्वं प्रवर्तते। सलिलपृथिव्यात्मकत्वादधोभागप्रभावाच्चौषधस्याधः। उभयतश्चोभयगुणात्मकत्वादुभयभागप्रभावाच्च ॥ ४ ॥**

इनमें उष्ण-तीक्ष्ण सूक्ष्म-व्यवायी और विकासी औषधियां अपनी शक्तिसे हृदयमें पहुंचकर सूक्ष्म और व्यवायी होनेसे धमनीयोंका अनुसरण करके स्नेहके द्वारा अन्त शरीरके कोमल बना होनेसे, स्वेदकी गरमीसे स्थूल और सूक्ष्म स्रोतोंसे स्रवित हुवे सम्पूर्ण दोषसमूहको अपनी औषधियोंकी गरमीसे फिर स्रवित करती हैं। जिसप्रकार कि गीली लकड़ीको स्वेद देनेपर स्राव होता है, इसप्रकार स्वेदसे स्राव होता है। तीक्ष्ण और विकासी होनेसे ये औषधिया दोषसमूहके टुकडे टुकडे करती हैं। यह दोष-समूह स्रवित एवं टुकड़े टुकड़े बनकर तैरता हुवा, स्नेहसे चिकने बने पात्रमें जिसप्रकार जलकी राशि पात्रमें लगने नहीं पाती-इसी प्रकार फैलता हुआ आमाशयमें पहुचकर उदान वायुसे प्रेरित होकर औषधियोंके अग्नि एवं वायु गुणप्रधान होनेके कारण ऊर्ध्वभागसे दोष निकालनेके प्रभावसे उपर मुखसे बाहर आता है। औषधियोंके जल और पृथिवी गुण बहुत होनेके कारण अधोभागसे दोष निकालनेके प्रभावसे अपान वायुसे प्रेरित हुए दोष नीचे गुदामार्गसे विरेचनरूपमें बाहर आते हैं। औषधके दोनो—ऊर्ध्व तथा अधोभागगामी एवं अग्नि-वायु-पृथिवी-जलके गुणवाला होनेसे दोनो भागोसे—वमन-विरेचनमार्गसे—बाहर होते है ॥ ४ ॥

**तत्रोत्क्लिष्टे श्लेष्मणि पित्तसंसृष्टे वा तत्स्थानगते वा पित्तेऽनिले वा श्लेष्मोत्तरे वमनमाचरेत्। पित्ते तु विरेकं श्लेष्मसंसृष्टे वा तत्स्थानगते वा श्लेष्मणीति ॥ ५ ॥**

कफ यदि अपनेही स्थानमें बढ़ा हो तो वमन देना चाहिये, कफके साथ थोड़ा पित्त मिला हो तो वमन देना चाहिये। कफके स्थानमें पित्त आया हो, या वायु पहुंचजाये अथवा कफ बहुत बढ़ा हो तो वमन कराना चाहिये। इसी प्रकार केवल पित्तमें विरेचन करानी चाहिये, थोडे कफके साथ पित्त मिला हो तो विरेचन देना चाहिये। पित्तके स्थानमें कफ आगया हो या पित्त बहुत बढ़ा हो तो विरेचन देना चाहिये। या कफके स्थानमें पित्त बहुत बड़ी मात्रामें पहुंचा हो तोभी विरेचन देना चाहिये ॥५॥

**तत्र वमनसाध्या विषपीतदष्टदिग्धविद्धविरुद्धाजीर्णान्ननवज्वरराजयक्ष्मातिसाराधोरक्तपित्तविसूचिकाऽलसकाविपाकारोचकापचीग्रन्थ्यर्बुदश्लीपदमेदोगरोन्मादापस्मारश्वासकासहृल्लासविसर्पप्रमेहकुष्ठपाण्डुवर्त्ममुखघ्राणकपालरोगकर्णकोथशोफस्तन्यदोषादयो दोषभेदीयोक्ताश्च श्लेष्मव्याधयो**

**विशेषेणैते हि परं वमनेन नाशमुपयान्ति । सलिलापगमेनानिष्पन्नशाल्यादिवत् ॥ ६ ॥**

**वमनके योग्य**—जिसने विष पिया हो, साप आदिने काटा हो, विषैले बाणसे चोट लगी हो, विरुद्ध भोजनमें, अजीर्णमें भोजन किया हो, नवज्वर, राजयक्ष्मा, अतीसार, अधोगामी रक्तपित्त, विसूचिका, अलसक, अविपाक-अरोचक-अपची-ग्रन्थी, अर्बुद, श्लीपद, मेदजन्यरोग, गर (कृत्रिमविष), उन्माद, अपस्मार, श्वास, कास, हृल्लास, विसर्प, प्रमेह, कुष्ठ, पाण्डु, वर्त्मरोग, मुखरोग, घ्राण-कपालरोग, कर्णरोग, शोफ, स्तन्यदोष आदि कफजन्यरोग, और विशेषकर दोषभेदीय अध्यायमे कहे कफजन्यरोगोंमें वमन देना चाहिये । ये सब रोग वमनद्वारा उत्तमतासे नाश होते हैं । जिस प्रकार की आये पके धान्य–खेतमे पानी निकाल देनेसे नष्ट हो जाते हैं, उसी प्रकार दोषोके निकलजानेसे ये रोग नाश हो जाते हैं ॥ ६ ॥

**अवम्यास्तु गर्भिणीसुकुमारान्यकार्यव्यग्ररूक्षरूक्षाशनप्रायातिदीप्ताग्निभाराध्वकर्मनित्यक्रान्तक्षतक्षीणातिस्थूलकृशवृद्धबालदुर्बलश्रमभयशोकक्रोधमदमूर्च्छाक्षुत्पिपासार्तोपवासव्यवायव्यायामाध्ययनचिन्ताप्रसक्तछर्दिरूर्ध्वरक्तपित्तवातास्थापितानुवासितसंवृतकोष्ठदुश्छर्दहृद्रोगोदावर्तमूत्राघातप्लीहगुल्मोदराष्ठीलार्शःस्वरोपघाततिमिरभ्रमानिलार्तार्दिताक्षेपकाक्षिशिरःशङ्खकर्णपार्श्वशूलिनोऽनास्थापितश्च कृमिणकोष्ठ इति । अन्यत्रामगरविषविरुद्धाभ्यवहारेभ्यः शीघ्रतरविकारित्वादेषाम् । तत्र गर्भिण्या गर्भव्यापदामगर्भभ्रंशाच्च दारुणरोगप्राप्तिः स्यात् । सुकुमारस्य हृदयविकर्षणादूर्ध्वमधो वा रुधिरप्रवृत्तिः । अन्यकार्यव्यग्रस्यौषधं न प्रवर्तते । कृच्छ्रेण वा प्रवर्तमानमयोगाद्दोषान्कुर्यात् । रूक्षस्य वायुरङ्गग्रहम् । रूक्षाशनप्रायस्य वायुना क्षपितदोषत्वाद्बलक्षयः स्यात् । तथाऽतिदीप्ताग्नेरग्निबलेन, भाराध्वकर्मनित्यानां चायासेन, क्षतस्य भूयःक्षणनाद्रक्तातिप्रवृत्तिः । क्षीणादीनामौषधबलाक्षमत्वाद्देहबलोपरोधोऽन्तःक्षतभयं च । प्रसक्तच्छर्द्यूर्ध्वरक्तपित्तयोरुदान उत्क्षिप्य प्राणान् हरेद्रक्तं वाऽतिप्रवर्तयेत् । ऊर्ध्ववातास्थापितानुवासितानामूर्ध्ववातादिप्रवृत्तिः । संवृतकोष्ठस्य दुश्छर्दस्य चातिमात्रप्रवाहणादन्तः कोष्ठे समुत्क्लिष्टैर्दोषैर्विसर्पस्तम्भजाड्यवैचित्यानि मरणं वा । हृद्रोगिणो हृदयोपरोधः । उदावर्तादिभिरार्तानामर्दितादिभिश्च यथायथमामयप्रवृद्धिर्मरणं वा । कृमिणकोष्ठस्यास्थापनेनाधः पूर्वमनिर्हृतौ कृमिभिरतिबहुत्वादशेषानिःसरणेन हृदयमतिकर्षद्भिश्छर्दिषोऽतिप्रवृत्तिः स्यात् ७**

**वमनके अयोग्य**—गर्भवती, सुकुमार प्रकृति, अन्यकार्यमे व्यग्र, रूक्षशरीर एव रूक्षभोजन करनेवाला, अतिदीप्त अग्निवाला, नित्य भार उठानेवाला, नित्य पैरसे सफर करनेवाला, नित्य कर्म करनेवाले, थका हुवा, क्षतक्षीण, अतिस्थूल, अति कृश, वृद्ध, बालक, दुर्बल, श्रम-भय-शोक-क्रोध-मद-मूर्च्छा-भूख-प्याससे पीड़ित, उपवास-मैथुन-व्यायाम-पढना-चिन्तामें निरन्तर लगा हुआ, वमन-रक्तपित्त-ऊर्ध्ववात, आस्थापन दिया या अनुवासन दिया, संवृतकोष्ठ, कठिनाईसे जिसे वमन हो, हृद्रोग, उदावर्त, मूत्राघात, प्लीहा, गुल्म, उदर, अष्ठीला, अर्श, स्वरभंग, तिमिर, भ्रम, वातरोग, अर्दित, आक्षेप, अक्षिशूल, शिर शूल, शंखशूल, कर्णशूल, पार्श्वशूल, कृमिकोष्ठवाला, जिसे आस्थापन नहीं दिया गया, ये वमनके अयोग्य हैं । आमदोष-कृत्रिम विष-विष-विरुद्ध भोजनको छोड़कर शेष अवस्थाओमे वमनके अयोग्य है, इन अवस्थाओंमे इनको वमन देना चाहिये । क्योकि आम विष आदि शीघ्रमारक होते है । इनमे–गर्भवतीको वमन देनेसे गर्भका हानि, आमगर्भका गिरना और भयानक रोग हो जाते हैं । नाजुक प्रकृतिवालोको वमन देनेसे हृदयके खिंचनेसे उपर मुखसे या नीचे गुदासे रक्त निकलता है । अन्यकार्यमें लगे व्यक्तिको औषध देनेसे औषध कार्य नहीं करती । अथवा कठिनाईसे कार्य करती हुई वमनके अयोगके लक्षणोंके उत्पन्न करती है । रूक्ष व्यक्तिमें वायु अंगोको पकड़ लेती है । प्राय रूक्ष भोजन करनेवाले व्यक्तिमे वायुके कारण शरीरके निर्बल होनेसे वमन देनेपर बलका नाश होता है । अतिदीप्त अग्निमे अग्निके बलसे, तथा भार उठाते, नित्य मुसाफरी करनेवाले, सफरसे थके हुए पुरुषोमे परिश्रमके कारण और क्षत–उर क्षत रोगीमे नुक्सान पहुचनेसे रक्तका स्राव बहुत होता है । क्षीण आदि पुरुषोके औषधबलको न सहन करनेसे देहबलका नाश और अन्त क्षत ( उर क्षत )का भय रहता है । निरन्तर वमन ऊर्ध्वरक्तपित्तरोगीयोमे उदान वायु उपरकी ओर होकर प्राणोंका नाश करती है, या रक्तका अतिस्राव करती है । ऊर्ध्ववात, आस्थापन या अनुवासन दिये व्यक्तिमें वायुकी उपरकी ओर अधिक प्रवृत्ति होती है । संवृत कोष्ठ पुरुषमे वमन ठीक प्रकारसे न होनेपर अथवा अतिमात्रामे प्रवाहण करनेसे कोष्ठके अन्दर दोषोके प्रकुपित हो जानेसे विसर्प, स्तम्भता, जाड्यता, ग्लानि या मृत्यु होती है । हृदयरोगीमे हृदयका बन्द होना होता है । उदावर्त आदिसे पीडित व्यक्तियोमे इसी प्रकार अर्दित रोगीयोमे अपने अपने रोगोका बढना या मृत्यु होती है । कृमिकोष्ठवालेको आस्थापन न देनेसे कृमियोको अधोमार्गसे न निकालकर, या इनके अधिक होनेपर सबको बाहर न निकालनेसे इनसे हृदयको अति दबानेसे वमनकी अधिक प्रवृत्ति होती है ॥ ७ ॥

**चिन्ताप्रसक्ताश्चात्र धूमान्तैः प्रायः सर्वैकर्मभिर्वक्ष्यमाणैः परिहर्तव्याः । अजीर्णी तु सर्वैरेव वमनवर्जैरामदोषभयात् । नवज्वरस्य दोषस्तम्भभयादिति ॥ ८ ॥**

गर्भिणीसे लेकर चिन्तामे लगे हुए सब व्यक्तियोको प्राय करके वमन-विरेचन-आस्थापन-अनुवासन-शिरोविरेचन और धूम-

कि सब कार्योंमे छोड देना चाहिये । अजीर्णरोगीको वमनको छोडकर विरेचन आदि सब कार्योंमे छोड देना चाहिये । क्योकि आमदोषकी शका रहती है । आमसे मन्द हुई अग्नि-औषधको जीर्ण नहीं कर सकती । नवज्वरवालेमे वमनको छोडकर शेषकार्य नहीं करने चाहिये-क्योकि विरेचनादि देनेसे दोषोका स्तम्भन होजाता है ॥ ८ ॥

**अथ विरेचनसाध्या जीर्णज्वरोर्ध्वरक्तपित्तगुल्मविद्रधिप्लीहाऽर्शोभगन्दरोदरकृमिणकोष्ठमूत्राघातरेतोयोनिदोषवातशोणितहलीमकव्यङ्गतिमिरकाचाभिष्यन्दाक्षिपाकक्षाराग्निदग्धदुष्टव्रणशिरःपक्काशयशूलोदावर्तविबन्धच्छर्दिविस्फोटादयो वम्योक्ताश्च विसूचिकादयो दोषभेदीयोक्ताश्च पित्तव्याधयो विशेषेण । एते हि परं विरेचनेन नाशमुपयान्त्यग्न्यपनयनेनाग्निगृहतापवत् ॥ ९ ॥**

**विरेचनके योग्य**—जीर्णज्वर, ऊर्ध्वरक्तपित्त, गुल्म, विद्रधि, प्लीहा, अर्श, भगन्दर, उदर, कृमिकोष्ठ, मूत्राघात, रेतोदोष, योनिदोष, वातरक्त, हलीमक, व्यग, तिमिर, काच, अभिष्यन्द, अक्षिपाक, क्षारदग्ध, अग्निदग्ध, दुष्टव्रण, शिर शूल, पक्काशयशूल, उदावर्त्त, विबन्ध, छर्दि, विस्फोट आदि एव वमनके योग्य कहे विसूचिका, अलसक, अविपाक आदि तथा दोषभेदीय अध्यायमे कहे पित्तजन्य रोगोमे विरेचन प्रशस्त है । ये रोग विरेचनसे उत्तमतापूर्वक नाश होते हैं । यथा—जिसप्रकार कि जलते घरमेसे अग्निको निकाल लेनेसे घरका ताप मिट जाता है, इसी प्रकार शरीरसे पित्तको निकाल लेनेसे ये रोग शान्त होजाते हैं ॥ ९ ॥

**अविरेच्याः पुनर्नवज्वरातीसार्यधोरक्तपित्तक्षतगुदलङ्घितरात्रिजागरितास्थापिताल्पाग्निराजयक्ष्ममदात्ययाध्मातसशल्याभिहतातिस्निग्धरूक्षक्रूरकोष्ठाः । तत्र नवज्वरस्याविपक्कान्दोषान्न निर्हरेद्वातानेव तु कोपयेत् । अतिसार्यधोरक्तपित्तयोरतिप्रवृत्त्या हन्यात् । क्षतगुदस्य गुदे प्राणोपरोधकरीं रुजं जनयेत् । लङ्घितादयो भेपजवेगं न सहेरन् । राजयक्ष्मार्तस्य क्षीणधातुतया मलवलत्वं तदभावाद्देहनाशः स्यात् । मदात्ययार्तस्य मद्यक्षीणे देहे वायुः प्राणोपरोधाय । आध्मातस्य पुरीषाशये निचितो वायुर्विसर्पन् सहसा तीव्रतरमाध्मानं मरणं वा जनयेत् । सशल्याभिहतयोः क्षते वायुराश्रितो जीवितं हिंस्यात् । अतिस्निग्धस्यातियोगो भवेत् । क्रूरकोष्ठस्यौषधोद्धता दोषा ह्यप्रवर्तमाना हृदयशूलपर्वभेदानाहच्छर्दिमूर्च्छाक्लमान् जनयित्वा प्राणान् हन्युः । गर्भिण्यादीनां पूर्वोक्तदोषः स्यात् ॥ १० ॥**

**विरेचनके अयोग्य**—नवज्वररोगी, अतिसार एवं अधोरक्तपित्तरोगी, गुदामे क्षतवाला, लंघन किया, रातमे जागा, आस्थापन बस्ति लिया, मन्दाग्नि, राजयक्ष्मा—मदात्ययसे पीडित, आध्मानवाला, शल्य लगा हुआ, चोट लगा, अतिस्निग्ध, अतिरूक्ष, अतिक्रूरकोष्ठ—ये विरेचनके अयोग्य हैं । इनमे नवज्वर रोगीके अपक्क दोषको विरेचन बाहर नहीं निकालता, अपितु वायुकोही कुपित करता है । अतिसार एव अधोरक्तपित्तमे विरेचन इनकी अधिक प्रवृत्ति करके मार देता है । क्षतगुदवाले रोगीकी गुदामे मरणासन्न वेदनाको करता है । लघित आदि रोगी औषधके वेगका सहन नहीं कर सकते । राजयक्ष्मा रोगीमे धातुवोके क्षीण होनेसे मलही बल होता है, इसके अभावसे देह नष्ट होजाता है । मदात्यय रोगीमे मद्यसे देहके क्षीण होजानेसे वायु प्राणका नाश करती है । आध्मान रोगीमे पुरीषाशयमे सचित वायु फैलती हुई तीव्रतर आध्मानको उत्पन्न करके मृत्युका भय पैदा कर देती है । शल्ययुक्त एव चोट लगे व्यक्तिमे वायु क्षतस्थानमे आश्रित होकर प्राणोका नाश कर सकती है । अतिस्निग्धमे अतियोग होजाता है । क्रूरकोष्ठ पुरुषमे औषधके द्वारा कुपित हुए दोष बाहर न आकर हृदयशूल, पर्वभेद, आनाह, वमन, मूर्च्छा, थकानको उत्पन्न करके प्राणोको नष्ट करदेते हैं । गर्भिणी आदिमे पहले वमनमे कहे दोष होते हैं ॥ १० ॥

**अथ साधारणे काले सम्यक्स्निग्धस्विन्नमनुपहतमानसं सुच्छर्दयितव्यमिति ग्राम्यानूपौदकश्रुतमांसरसक्षीरदधिमाषतिलपललशाकादिभिर्द्रवैः समुत्क्लेशितश्लेष्माणं सुखोषितं जीर्णाहारं पूर्वाह्णे स्नातानुलिप्तं स्रग्विणमहतवाससं देवताऽग्निद्विजगुरुवृद्धवैद्यानर्चितवन्तं कृतहोमबलिमङ्गलप्रायश्चित्तस्वस्तिवाचनं जानुसमसंस्तृतमहोपधानोपाश्रयासनोपविष्टं निरन्नमीषत्स्निग्धं वा यवागुमण्डेन घृतमात्रां पीतवन्तं भीरुकृशबालवृद्धसुकुमारान्वा दोषानुरूपेणाकण्ठं पीतक्षीरतक्रयूषेक्षुमांसरसमद्यतुषोदकयवागुमण्डान्यतमं नक्षत्रतिथिकरणमुहूर्तोदये प्रशस्ते यथाव्याधिदोषदृष्यादिविहितामौषधमात्रां मधुसैन्धवयुक्तां सुखोष्णां ब्राह्मणप्रयुक्ताभिराशीर्भिरभिमन्त्रिताम् ॥ ११ ॥**

**पुनश्च—**

**ब्रह्मदक्षाश्विरुद्रेन्द्रभूचन्द्रार्कानिलानलाः ।**
**ऋषयः सौषधिग्रामा भूतसङ्घाश्च पान्तु वः ॥ १२ ॥**
**रसायनमिवर्षीणाममराणामिवामृतम् ।**
**सुधेवोत्तमनागानां भैषज्यमिदमस्तु ते ॥ १३ ॥**
**नमो भगवते भैषज्यगुरवे वैडूर्यप्रभराजाय**
**तथागतायार्हते सम्यक्सम्बुद्धाय ॥**

**तद्यथा—**

**ॐ भैषज्ये भैषज्ये महाभैषज्ये भैषज्यसमुद्गते स्वाहा ॥**
**इत्येवमभिमन्त्र्योदङ्मुखः प्राङ्मुखमातुरं पाययेत् १४**

साधारण ऋतुमे ( शीत-ग्रीष्ममे नहीं—वसन्त आदिमे )—भलीप्रकार स्नेहन और स्वेदन किये, मानसिक रज और तम दोषोसे रहित, पुरुषको भलीप्रकार वमनके योग्य जानना

चाहिये। इस रोगीको जिस दिन वमन देना हो उससे पहले दिन ग्राम्य-आनूप और औदक प्राणियोके मासरसको, दूध-दधि-माष-तिल, पलल (तिलकुट)-शाक आदि द्रवबहुल भोजनोको खिलाकर, कफको उत्क्लेशित करके, सुखपूर्वक सोये हुए, आहारके जीर्ण होनेपर पूर्वाह्न-प्रात कालमे स्नान एवं चन्दनादिका लेप कराके, माला पहनाकर, छाती आदिपर वस्त्र न पहनाकर, देवता-अग्नि-ब्राह्मण-गुरु-वृद्ध-वैद्योकी पूजा करवाके, होममगल-बलि-मगल-प्रायश्चित्त स्वस्तिवाचन कराके, घुटनेके बराबर उचे, बिना आसन आदि बिछाये-पीछे सहारेके लिये तकिया आदि लगाकर आसनपर बिठाकर, भोजनके बिना या थोडा स्निग्ध यवागु मण्डको थोडेसे घीके साथ पिलाये। अथवा भीरु-कृश-बालक-वृद्ध एवं सुकुमार प्रकृतिवालोमे दोषोके अनुकूल दूध-तक्र-यूष-गन्नेका रस-मासरस-मद्य तुषोदक-यवागु-मण्ड इनमेसे कोई एक गलेतक बहुत अधिक मात्रामे पिलाये। उत्तम नक्षत्र-तिथि-करण-मुहूर्तमे रोग-दोष-दृष्य आदिका विचार करके वमन-मात्राको लेकर इसमे मधु, सैन्धव मिलाकर सुहाती हुई गरम गरम तथा ब्राह्मणोद्वारा दिये हुए आशीर्वादोसे अभिमन्त्रित निम्न मन्त्रोद्वारा अभिमंत्रित कराके रोगीका मुख पूर्व दिशामे या उत्तर दिशामे रखकर औषध पिलाये। अभिमन्त्रित करनेके मंत्र—ब्रह्मा, दक्ष, अश्विनौ, रुद्र, इन्द्र, पृथ्वी, चन्द्र, सूर्य, अग्नि, वायु, ऋषि, सम्पूर्ण औषधसमूह, और भूतोके समूह तेरी रक्षा करें। जिसप्रकार ऋषियोके लिये रसायन, देवताओके लिये अमृत और नागोके लिये सुधा उत्तम है, उसी प्रकार तेरे लिये यह औषध उत्तम हो। सौगतोका मन्त्र—ॐ नमो भगवते भैषज्यगुरवे वैडूर्यप्रभराजाय तथागतायार्हते सम्यक्सम्बुद्धाय। तद्यथा—ॐ भैषज्येभैषज्येमहाभैषज्येभैषज्यसमुद्गतेस्वाहा ॥ ११-१४ ॥

**पीतवानूरुन्यस्तभुजो वमनानुगतमानसोऽग्नितप्तैः पाणिभिरुपतप्यमानो मुहूर्तमनुपालयेत्। स यदा जानीयात् स्वेदप्रादुर्भावेन दोषं प्रविलयमापद्यमानं रोमहर्षेण वा स्थानेभ्यः प्रविचलितं कुक्ष्याध्मानेन च कुक्षिमनुसृतं क्रमात् हृदयोपमर्दहृल्लासास्यसंस्रवणैश्चोर्ध्वमभिमुखीभूतं समुपस्थितानेकप्रतिग्राहः पार्श्वललाटोपग्रहेण नाभिप्रपीडनेन पृष्ठप्रतिलोममर्दनेन च प्रवृत्तव्यपत्रपाणीयपुरुषो विवृतौष्ठतालुकण्ठो महता व्यायामेन वेगानुदीरयन्नप्रवृत्तान् प्रवर्तयन् प्रवृत्तांश्चानुवर्तयन् सुपरिलिखितनखाभ्यामङ्गुलीभ्यामुत्पलकुमुदैरण्डनालैर्वा कण्ठमनभिस्पृशन् वमेन्नात्युन्नतो नात्यवनतः पार्श्वापवृत्तो वा। तत्रात्युन्नतस्य पृष्ठहृदयपीडा भवति, अत्यवनतस्य शिरःकोष्ठपीडा, पार्श्वापवृत्तस्य पार्श्वकोष्ठहृदयोर्ध्वजत्रुपीडेति ॥ १५ ॥**

रोगी औषध पीकर दोनो हाथोको घुटनोपर रखकर वमनमे मनको तन्मय करके एकाग्रचित्तसे, आगमे हाथोको गरम करते हुए कुछ देर प्रतीक्षा करे। और जब पसीना आने लगे तब समझे कि दोष पिघल रहे है, शरीरमे रोमाच होनेसे दोष अपने स्थानको छोड रहे है, कुक्षिमे आध्मान होनेसे कुक्षिमे आकर क्रमश हृदयको पीडित करके मतली, मुखसे लालास्राव होनेपर उपरको आते हुए दोषोको समझना चाहिये। वेगके उपस्थित होनेपर—बहुतसे पीकदान पकडे, पार्श्व और मस्तकको सहारा देते हुए, नाभिको दबानेसे, पीठको प्रतिलोमगतिसे मलते हुए, जिनसे लज्जा अनुभव न हो ऐसे बहुत पुरुष इसकी इस समय सेवा करे। ओष्ठ-तालु-गलेको खोल बहुत अधिक जोरके बिना वेगोको बाहर निकाले, अप्रवृत्त वेगोको बाहर न करे। प्रवृत्त वेगोको और अधिक प्रवृत्त करनेके लिये दो अगुलियोंके नखोको भलीप्रकार कटाकर इनसे या कमल-कुमुद या एरण्डके नालसे गलेको स्पर्श करते हुए वमन करे। शिरको बहुत उचा उठाकर, या बहुत नीचा करके या एक पार्श्वमे रखकर वमन न करे। शिरको उचा रखनेसे—पीठ और हृदयमे पीडा होती है, नीचा रखनेसे—शिर एवं कोष्ठमे पीडा होती है, पार्श्वमे रखनेसे—पार्श्व, कोष्ठ, हृदय, और जत्रुसे उपरके भागमे पीडा होती है ॥ १५ ॥

**एवं कटुतीक्ष्णैः कफे छर्दयेत्। स्वादुभिः पित्तयुते। अम्लैः सस्नेहैरनिलसंसृष्टे। यावत्कफच्छेदः केवलौषधप्रवृत्तिः पित्तदर्शनं वा ॥ १६ ॥**

इसप्रकार कफमे कटु-तीक्ष्ण द्रव्योसे वमन करे। पित्तमे मधुर द्रव्योसे, वातसे मिले कफमे—खट्टे और ईषत् स्नेहवाले द्रव्योसे वमन करे। जबतक कफका छेदन हो रहा हो तबतक अगुलि आदिसे वमन करे। अथवा कफके अनन्तर केवल औषधकीही प्रवृत्ति हो तबतक वमन करे। या पित्तका वमनमे दर्शन हो तबतक वमन करना चाहिये। यह दोष-व्याधि आदिकी अपेक्षासे वमन कहा है ॥ १६ ॥

**हीनवेगस्तु पिप्पल्यामलकसर्षपकल्कलवणोष्णोदकैः पुनः पुनः प्रवर्तयेत्। प्रभूतवमनासहिष्णुर्द्व्यहं त्र्यहं वा विश्रम्य। असात्म्यबीभत्सदुर्दर्शदुर्गन्धानि वमनानि विदध्यात्। विपरीतानि तु विरेचनानि। सर्वेषु च वमनेषु सैन्धवं मधु च विदध्यात्कफविलयनविच्छेदनार्थम्। वेगांश्चास्य प्रतिग्राहगतानवेक्षेत ॥ १७ ॥**

यदि दोष थोडा प्रवृत्त हो तो—पिप्पली, आवला, सरसोका कल्क, नमकके गरम पानीसे इस दोषको बार-बार प्रवृत्त करना चाहिये। जो वमनकी अधिक राशिको सहन नहीं कर सकते—उनको दो दिन या तीन दिनके पीछे फिर वमन देना चाहिये। वमन असात्म्य, बीभत्सता, दुर्दशा, दुर्गन्धिता उत्पन्न कर देता है। विरेचन इससे विपरीत सात्म्य आदि उत्पन्न करता है। कफके विलयनके लिये सैन्धव और कफके विच्छेदके लिये मधु, वमन औषधमे मिलाना चाहिये। पीकदानमे आये हुवे वेगोकी परीक्षा करे ॥ १७ ॥

**तत्राप्रवृत्तिः केवलस्य वा भेषजस्य प्रवृत्तिर्विबन्धो वा वेगानामयोगलक्षणम् । ततश्चारोचकगौरवाध्मानकण्डूस्फोटकोठालस्यशूलप्रतिश्यायलोमहर्षप्रसेकशोफशीतज्वरादयः ॥ १८ ॥**

वमनका न आना–या केवल औषधकाही वमनमे आना, वेगोंका रुकजाना–या थोडा थोडा वेगोका आना, यह अयोगका लक्षण है। इस अयोगसे अरोचक, भारीपन, आध्मान, कण्डू, विस्फोट, कोठ, आलस्य, शूल, प्रतिश्याय, लोमहर्ष मुखसे प्रसेक, शोफ, शीतज्वर आदि होजाते है ॥ १८ ॥

**योगलक्षणं पुनः काले क्रमात्कफपित्तानिलप्रवृत्तिर्नाति महती व्यथा स्वयं चावस्थानं ततश्च ता मनःप्रसादः स्वरविशुद्धिररोचकादिवैपरीत्यं च ॥ १९ ॥**

सम्यग् योग होनेपर–ठीक समयपर क्रमसे पहले कफ, फिर पित्त और पीछे वायुकी प्रवृत्ति, पीड़ाका बहुत अधिक न होना, वेगोका स्वय रुक जाना, फिर स्वस्थता, आरोग्यता, मनकी प्रसन्नता स्वरका शुद्ध होना, अरोचकसे विपरीत रुचि लघुता, कोष्ठका पतलापन, मुखकी विशुद्धता होती है ॥ १९ ॥

**अतियोगे तु फेनिलरक्तचन्द्रिकोद्गमनं ततश्च क्षामतास्वरक्षयदाहकण्ठशोषभ्रममोहोन्मादमूर्च्छाशिरःशून्यताहृद्धूमायनगात्रशूलसुप्तितृष्णोर्ध्वानिलप्रकोप कर्णशूलार्दितवाक्सङ्गहनुसंहननजिह्वाप्रवेशनिर्गमाक्षिव्यावृत्तिविसंज्ञतानिद्राबलाग्निहानयो भवन्ति । जीवशोणितप्रवृत्त्या मरणं वा । तेषां सिद्धिषु साधनं वक्ष्यते ॥ २० ॥**

वमनके अतियोगसे–झागदार लाल रक्तकी चन्द्रिका (चमक) वमनमे दीखना, पीछेसे कृशता, स्वरका क्षय, दाह, गलेमे शुष्कता, भ्रम, मोह, उन्माद, मूर्च्छा, शिरमे शून्यता, हृदयसे धूमोद्गार, शरीरमे दर्द, सज्ञानाश, प्यास, वातकी ऊर्ध्वगति, वायुका प्रकोप, कर्णशूल, अर्दित, वाणीका अवरोध, हनुग्रह, जिह्वाका बाहर आजाना या अन्दर चले जाना, आखका पलटजाना, चेतनानाश, निद्राहानि, बलहानि और अग्निकी हानि होती है। जीवनरूपी रक्तके निकलनेसे मृत्यु होजाती है। इन रोगोकी चिकित्सा कल्पस्थानके वमन-विरेचनव्यापत्सिद्धिमे करेंगे ॥ २० ॥

**योगेन तु खल्विमं छर्दितवन्तं सुविशोधितपाणिपादमुखं मुहूर्तमाश्वास्य धूमत्रयस्यान्यतमं सामर्थ्यतः पाययित्वा पुनरुपस्पृष्टोदकं संमानितसुरभिताम्बूलं निवातागारशय्यास्थितं स्नेहोक्तेनाहारविधि ऽनुशिष्यात् ॥ २१ ॥**

सम्यग् योगसे वमन होनेपर रोगीके हाथ-पैर-मुख-भलीप्रकार धुलाकर एक मुहूर्तभर सान्त्वना आराम देकर मृदु, मध्य और तीक्ष्ण इनमेंसे कोई एक धूम रोगीकी दृष्टिसे सामर्थ्यके अनुसार पिलाये। धूमपानके पीछे फिर हाथ-पैर-मुख धुलाकर सुगन्धित पानसे सत्कार करके हवारहित मकानमे रक्खे एव स्नेहाध्यायमे कहे उष्णोदकोपचारवाले आदेशोको पालन करनेकी शिक्षा दे ॥ २१ ॥



**ततोऽग्निबलमवेक्ष्य क्षुधं च सायाह्ने सुखोदकपरिषिक्तः पुराणानां रक्तशालितन्दुलानां सुसिद्धमन्नमस्नेहलवणकटुकमल्पस्नेहलवणकटुकं वा द्रवप्रायमुष्णोदकानुप्रायं सायं प्रातरुपयुञ्जानो विधिमिममवेक्षेत ॥ २२ ॥**

फिर अग्निबलको देखकर यदि रोगीको भूखलगी हो तो इसी दिन सायकालमे भोजन दे। यदि अग्नि मन्द होनेसे उस दिन भूख न लगे तो अगले दिन गरम पानीसे स्नान कराके, पुराने लाल चावलोंके बने भातको, स्नेह, नमक और कटु रसके विना अथवा थोड़े स्नेह थोडे नमक और थोडे कटु रसके साथ द्रवबहुल करके गरम जलके साथ प्रात और साय देवे । पीछे पेयादिक्रमका सेवन करे ॥ २२ ॥

**पेयां विलेपीमकृतं कृतं च**
**यूषं रसं त्रीनुभयं तथैकम् ।**
**क्रमेण सेवेत नरोऽन्नकाला-**
**न्प्रधानमध्यावरशुद्धिशुद्धः ॥ २३ ॥**

**पेयादिक्रम**—प्रधान, मध्यम और अवर इन शुद्धियोंसे शुद्ध हुआ मनुष्य क्रमसे पेयादिका सेवन करे। यथा प्रधान शुद्धिसे शुद्ध हुवा मनुष्य दो अन्नकालोमे एकदिन पेया लेवे। दूसरे दिन भोजनमे एक समय पेया और दूसरे समय विलेपी ले । तीसरे दिन भोजनके दोनों समय विलेपी ले। चौथे दिन भोजनके एक समय सोंठ-नमक आदिसे असस्कृत यूष या मासरस लेवे। दूसरे भोजन समयमे सोठ-नमक आदिसे सस्कृत यूष या मासरस लेवे। इसप्रकार पाचवे, छठे, और सातवे दिन दोनो समय सस्कारित और असस्कार किये यूपको लेकर सातवे दिन अपने स्वाभाविक भोजनपर आये । इसी प्रकार मध्यमशुद्धि तथा अवरशुद्धिवाला करे ॥ २३ ॥

---

१ विरेके वमने श्रेष्ठे पेयादीना क्रियाक्रम ।
त्रिशो द्विशो मध्यमे स्यादेकशस्तु कनीयसी ॥ खरनाद.
अस्नेहलवण सर्वमकृत कटुकैर्विना ।
विज्ञेय लवणस्नेहकटुकै सयुत कृतम् ॥ सु. सू अ ४६।३७९
चरकमे कहा है–'अथैन सायाह्ने परे वाऽह्नि सुखोदकपरिषिक्त पुराणाना लोहितशालितण्डुलाना स्ववक्लिन्ना मण्डपूर्वा सुखोष्णा यवागू पाययेदग्निबलमभिसमीक्ष्य, एव द्वितीये तृतीये चान्नकाले, चतुर्थे त्वन्नकाले तथाविधानामेव शालितण्डुलानामुत्स्विन्ना विलेपीमुष्णोदकद्वितीयामस्नेहलवणामल्पस्नेहलवणा वा भोजयेत् । एव पञ्चमे षष्ठे चान्नकाले, सप्तमे त्वन्नकाले तथाविधानामेव शालीना द्विप्रसृत सुस्विन्नमोदनमुष्णोदकानुपान तनुना तनुस्नेहलवणोपपन्नेन मुद्गयूषेण भोजयेत्।' इत्यादि । चरक. सू. अ. १५।१६.

**यथाऽणुरग्निस्तृणगोमयाद्यैः**
**सन्धुक्ष्यमाणो भवति क्रमेण ।**
**महान् स्थिरः सर्वपचस्तथैव**
**शुद्धस्य पेयादिभिरन्तरग्निः ॥ २४ ॥**

**पेयादि क्रमका फल**—जिसप्रकार बाह्य अग्नि सूक्ष्म होनेपर तिनके, उपले, लकड़ी, पत्ते आदिका सहारा लेकर प्रदीप्त हो जाती है और स्थिर देरतक रहनेवाली तथा स्थूल-सूक्ष्म-गुरु-लघु सबको जला सकती है, इसी प्रकार वमनादिसे शुद्ध पुरुषकी अग्नि पेयादि क्रमको सेवन करनेसे स्थिर, महान और सब कुछ पचानेवाली हो जाती है ॥ २४ ॥

**जघन्यमध्यप्रवरे तु वेगा-**
**श्चत्वार इष्टा वमने षडष्टौ ।**
**दशैव ते द्वित्रिगुणा विरेके**
**प्रस्थस्तथा स्यात् द्विचतुर्गुणश्च ॥ २५ ॥**

**वमन और विरेचनके वेग**—वमनमें क्रमश चार वेगोंका होना जघन्य, छे वेगोंका होना मध्यम और आठ वेगोंका होना उत्तम है । विरेचनमें दस वेगोंका होना जघन्य, वीस वेगोंका होना मध्यम और तीस वेगोंका होना उत्कृष्ट है। इसी प्रकार तोलमें एक प्रस्थ जघन्य दो प्रस्थ मध्यम और चार प्रस्थ प्रवर है। यहांपर प्रस्थ ३२ पल ( १२८ तोले )का न लेकर १३½ पलका ( ५४ तोलेका ) लेना चाहिये ॥ २५ ॥

**पित्तावसानं वमनं विरेका-**
**दर्धं कफान्तं च विरेकमाहुः ।**
**द्वित्रान्सविट्कानपनीय वेगा-**
**न्मेयं विरेके वमने तु पीतम् ॥ २६ ॥ इति ॥**

अन्य आचार्य पित्तके आनेपर उत्कृष्ट वमन कहते हैं। विरेचनसे आधा अर्थात् आधा प्रस्थ जघन्य और एक प्रस्थ मध्यम और दो प्रस्थ प्रवर वमन कहते हैं। इसी प्रकार कफके आनेतकको उत्तम विरेचन कहते हैं। विरेचनमे तुला परिमाण करनेके लिये पहिले दो-तीन मलयुक्त वेगोंको छोड़कर शेष वेगोंको मापना चाहिये। और वमनमे पी हुई औषधके परिमाणको छोड़कर मात्रा मापनी चाहिये ॥ २६ ॥

**अथ वमितवन्तं पुनरेव स्नेहस्वेदाभ्यामुपपाद्य श्वो विरेचयितव्य इति सुजरमश्लेष्मलं स्निग्धं फलाम्लमुष्णमुष्णोदकानुपानं जाङ्गलरसौदनं भोजयेत् । ततः सुखोषितं पूर्वोक्तेन विधिनाऽतीतश्लेष्मकाले निरन्नं विभज्य कोष्ठं यथार्हौषधं पाययेत् । न त्वकृतवमनमन्यत्रा[ति]क्रूरकोष्ठात् २७**

**विरेचनविधि**—वमन किये हुए पुरुषको स्नेहन और स्वेदन देकर कल इसे विरेचन दूंगा ऐसा निश्चय करके इसे उसी दिन ( विरेचनसे पहले दिन ) सुगमतासे पचनेवाला, कफ न करनेवाला, स्निग्ध तथा अनार आदि फलोंसे खट्टा बनाया गरम भोजन, जागल मांस रसके साथ चावलोंको गरम पानीके अनुपानसे खिलाये। फिर रातको आरामसे सोकर-वमनोक्त पूर्व विधिसे कफके समयके बीत जानेपर ( दिनका ⅓ भाग चले जानेपर ) बिना भोजन किये, कोष्ठका मृदु-मध्य-क्रूरसे विभाग करके जो योग्य औषध हो वह मात्रासे पिलाये। बिना वमन कराये विरेचन औषध नहीं देनी चाहिये, अति क्रूरकोष्ठ व्यक्तिको बिना वमन करायेही औषध देनी चाहिये ॥ २७ ॥

**अकृतवमनस्य हि श्लेष्मणोपहतमौषधमूर्ध्वं प्रवर्तते । उरसि वाऽवरुद्धमवतिष्ठते । ततो नालं विरेकाय । सम्यग्विरिक्तस्यापि चाधःस्रस्तः श्लेष्मा ग्रहणीं छादयित्वा गौरवमापादयति प्रवाहिकां वा । न त्वेष दोषोऽतिक्रूरकोष्ठस्य वाय्वात्मकत्वात् २८**

वमन न कराये हुए पुरुषमें दी हुई विरेचन औषध कफसे तिरस्कृत होकर उपरकी ओर मुखमें आजाती है, छातीमें रुक जाती है। फिर विरेचन करानेमें समर्थ नहीं होती। अच्छी प्रकार यदि विरेचनभी हो जाये तोभी कफ ग्रहणीको ढापकर शरीरमें भारीपन या प्रवाहिका रोग उत्पन्न कर देता है। परन्तु अति क्रूरकोष्ठमें वमन न करानेसे ये दोष नहीं होते-क्योंकि क्रूर कोष्ठवालेकी प्रकृति वायुप्रधान होती है ॥ २८ ॥

**श्लेष्मकाले त्वकृतवमनोक्तदोषः । शूलाध्मानगौरवाणि च कृत्वा छर्दिक्षीणे श्लेष्मण्यपराह्णे रात्रौ वा विरेचयेत् । तेनान्नावृतमपि तुल्यं छर्दिं च पुनस्तज्जनयति । अविरिक्तस्य तु श्लेष्मकाले वमनं योज्यं तथोर्ध्वं सुखेन निर्हरणात् ॥ २९ ॥**

कफके समयमे अर्थात् प्रात कालमे दिया विरेचन यही उपरोक्त वमन न करानेके दोषोंको उत्पन्न कर देता है। या वमनके कारण शरीरके क्षीण होनेपर श्लेष्मकालमे पिया विरेचन शूल, आध्मान, भारीपन करके-अपराह्णमे या रात्रिमे ( कफके क्षीण होनेपर ) विरेचन करता है। यही बात अन्नसे भरे कोष्ठमे विरेचन लेनेसे होती है-अर्थात् रात्रिमे विरेचन होता है। विरेचन औषध-अन्नसे आवृत कोष्ठमे वमनभी पैदा कर देती है। विरेचन न होनेपर कफके समयमे रोगीको बिना भोजन कराये वमन देना चाहिये, यदि अन्नसे विरेचक औषध आवृत हो जाये। फिर दोषोंको सुखपूर्वक मुखसे निकाल दे ॥ २९ ॥

**कोष्ठस्तु त्रिविधो भवति । मृदुः क्रूरो मध्यश्च । तत्र बहुपित्तो मृदुः, स विरिच्यते क्षीरेक्षुरसाम्लतक्रमस्तुगुडकशरासर्पिर्नवमद्योष्णोदकपीलुद्राक्षापूगफलादिभिरपि । बहुवातः क्रूरः, स दुर्विरेच्यस्त्रिफलातिल्वकत्रिवृन्नीलिनीफलादिभिरपि । बहुश्लेष्मा समदोषश्च मध्यः, स साधारणः । ये च स्निग्धास्त्वक[स्ते] न प्र[भवन्ति ते] त्रिसप्तपञ्चरात्रैरिति ॥ ३० ॥**

१ वमने च विरेके च तथा शोणितमोक्षणे ।
सार्धत्रयोदशपलं प्रस्थमाहुर्मनीषिणः ॥

मनुष्यके कोष्ठ तीन प्रकारके हैं-मृदु, क्रूर और मध्यम। इनमें पित्तकी अधिकतावाले कोष्ठ मृदु होते हैं। इनको दूध, ईक्षुरस, खट्टाई, तक्र, मस्तु, गुड, कृशरा, घी, नया मद्य, गरम पानी, पीलु, द्राक्षा, पूगफल (सुपारी) आदिसेभी विरेचन हो जाता है। वातकी अधिकतावाले क्रूर कोष्ठ होते हैं। इनको त्रिफला-तिल्वक-त्रिवृत्-नील-त्रायमाणा आदिसेभी कठिनाईसे विरेचन होता है। बहुत कफवाले और समानदोष प्रकृतिवाले मध्यम कोष्ठ हैं-इनको साधारण कहते हैं। और जो प्राय करके स्नेहके अच्छपानसे तीन दिनमें स्निग्ध होते हैं, वे मृदुकोष्ठ जो सात दिनमें स्निग्ध होते हैं, वे क्रूरकोष्ठ और जो पाच दिनमें स्निग्ध होते हैं, वे मध्यमकोष्ठ हैं ॥ ३० ॥

**तत्र कषायमधुरद्रव्यैः पित्ते विरेचनम् । मूत्रकटूष्णैः कफे । स्निग्धोष्णलवणैर्वाते । पीतमात्र एव चौषधे छर्दिविघाताय शीताम्बुना मुखमस्य सहसा सिञ्चयेत् । ततश्चोष्णोदकेन सोऽन्तर्मुखं विशोध्यार्द्रसुरभिमृन्मातुलुङ्गजम्बीरसुमनःसौगन्धिकादिहृद्यगन्धानुपजिघ्रेत् । निवातसुखशय्यास्थितश्चाविबन्धार्थमल्पाल्पमुष्णोदकमनुकण्ठ्यस्तन्मना वेगानधारयन्न नीरयमाणश्च शय्यासन्ने प्रतिग्राहेऽशीतस्पृक् विरिच्येत । यथा च वमने स्वेदप्रसेकौषधकफपित्तानिलाः क्रमेण प्रवर्तन्ते तथा विरेचने वातमूत्रपुरीषपित्तकफाः पुनश्चान्ते वायुः दोषाणां हि देहे तथासन्निवेशान्मार्गवैपरीत्याच्च शोधनयोरिति ॥३१॥**

इनके लिये कषाय-मधुर द्रव्योंसे पित्तमें विरेचन देना चाहिये। तथा कफमें मूत्र-कटु और उष्ण द्रव्योंसे और वायुमें-स्निग्ध-उष्ण और लवणसे विरेचन देना चाहिये। औषधके पीनेपर तुरन्तही वमन न हो जाये इसलिये इस रोगीके मुखको शीतल जलसे एकदम धो दे। फिर गरम पानीसे कुरला करवाकर गीली सुगन्धित मिट्टी, गलगल, बिजौरा, चमेलीके फूलोंको तथा जो गन्ध मनको पसन्द हो, वे इसे सूंघनेके लिये देवे। इसका बिस्तर हवारहित स्थानमें रखकर आरामसे बैठा दे। इसे मलकी रुकावट न हो, गरम पानी थोडाथोडा करके गलेके गीला होनेतकही (घूट-घूंट) पीये। बिस्तरपर बैठे या मलपात्रमें मलत्याग करे और उष्ण जलसे शौचकार्य करे। जिसप्रकार वमनमें क्रमश स्वेद-प्रसेक-औषध-कफ-पित्त और वायु प्रवृत्त होते हैं, इसी प्रकार विरेचनमें वायु-मूत्र-मल-पित्त और कफ प्रवृत्त होते हैं, और फिर अन्तमें वायु प्रवृत्त होती है। इस भेदका कारण यह है-क्योंकि वमनमें दोषोंका सन्निवेश रहना उसी प्रकार है, और विरेचन दोषोंके रहनेका क्रम यही है। अर्थात् वमनके मुखसे प्रवृत्त होनेपर-कटिसे उपरके भागमें दोष-पहिले कफ फिर पित्त और पीछे वायु है। विरेचनमें कटिसे नीचे-पहिले वायु, फिर पित्त और अन्तमें कफ है, अपतर्पण हो जानेसे फिर वायु आती है। तथा मार्गके विपरीत होनेसे यह भिन्नता होती है ॥ ३१ ॥

**अप्रवृत्तौ भेषजोत्तेजनार्थमुष्णोदकं पाययेत् । पाणितापैश्च जठरं स्वेदयेत् । प्रवृत्ते च दीप्ताग्नेः स्निग्धवपुषो बहुदोषस्याल्पे दोषे नैव वा प्रवृत्तेऽल्पदोषस्यापि जीर्णभेषजस्याहःशेषं बलं चावेक्ष्य भूयो मात्रां विदध्यात् । न त्वजीर्णौषधस्यातियोगभयात् । तदहर्वा भुक्तवतोऽन्येद्युः । अदृढस्नेहं वा दशरात्रादूर्ध्वमुपस्कृतदेहमवहितो भूयः पाययेत् ३२**

विरेचनकी औषध कार्य न करे तो इसे उत्तेजना देनेके लिये गरम पानी पिलाना चाहिये। हाथोंको गरम करके उसे कोष्ठको सेकना चाहिये। अग्निके प्रबल होनेपर, शरीरके स्निग्ध होनेपर, शरीरमें बहुत दोष होनेसे विरेचन होनेपर भी, या अल्प दोषवालेमें विरेचन न होनेपर या थोडा प्रवृत्त होनेपर थोडे दोषवालेमें भी, औषधके जीर्ण हो जानेपर बाकी रहे दिनको तथा रोगीके बलको देखकर दूसरी मात्रा देवे। परन्तु औषधके जीर्ण हुए विना दुबारा औषध न देवे क्योकि अतियोग होनेका भय है। अथवा उसदिन भोजन देकर दूसरेदिन विरेचन औषध देवे। अथवा बहुत स्नेह न हो ऐसी औषधमात्राको दस रातके पीछे स्नेहादिसे संस्कृत देहवाले पुरुषको सावधानीसे (प्रथमकालकी भूलोंको बचाते हुए) पुन पिलाये ॥ ३२ ॥

**ह्रीभयलोभैश्च वेगाभिघातशीलाः प्रायशस्त्रियो राजसमीपस्था वणिजश्च भवन्ति । तस्मादेते वेगधारणप्रवृद्धवातत्वात्सदाऽऽतुरा दुर्विरेच्याश्च । तान्सुस्निग्धान् शोधयेत् ॥ ३३ ॥**

स्त्रियां, राजसेवक और वणिक् प्राय करके क्रमसे लज्जा, भय, लोभके कारण उपस्थित वेगोंको रोकनेके स्वभाववाले होते हैं। इसलिये उपस्थित वेगोंके रोकनेसे बढ़ी हुई वायुके कारण ये सदा रोगी एव कठिनाईसे इनको विरेचन होता है। इनको भलीप्रकार स्निग्ध करके विरेचन देना चाहिये ॥ ३३ ॥

**अन्यानपि चाकालनिर्हारविहाराहारान् । अतश्चैषां सदाऽऽतुरत्वादल्पोऽप्यामयो दुःसाध्यो भवति । तेषां पुनः क्रियाविधिः स्नेहव्यापत्सिद्धावुपदेक्ष्यते ॥ ३४ ॥**

अन्यभी जो पुरुष अकालमें मलमूत्रादिका त्याग, घूमना, चेष्टा आदि और भोजन करते हैं, वेभी सदा रोगी रहते हैं। इसलिये सदा रोगी रहनेवालोंमें थोडासाभी रोग कष्टसाध्य हो जाता है। इनकी चिकित्सा उत्तरतन्त्रमें स्नेहव्यापत्सिद्धिमें कहेंगे ॥ ३४ ॥

---

१ सुपारीसे विरेचन होता है-यह विचारणीय है।

२ सदाऽऽतुरा श्रोत्रियराजसेवकास्तथैव वेश्या सह पण्यजीविभि ।
द्विजो हि वेदाध्ययनव्रताह्निकक्रियादिभिर्देहहिन न चेष्टते ॥
नृपोपसेवी नृपचित्तरक्षणात् परानुरोधाद् बहुचिन्तनाद् भयात्।
नृचित्तवर्तिन्युपचारतत्परामृजाविभूषानिरता पणाङ्गना ॥
सदासनादत्यनुबन्धविक्रयक्रयादिलोभादपि पण्यजीविन ॥
चरक. सिद्धि. ११-२७.२८.२९.

**तत्रासम्यग्विरेकात्कुक्षिहृदयाविशुद्धिराध्मानमरुचिः प्रसेकः कफपित्तोत्क्लेशच्छर्दिभ्रमाः कण्डूः पिटका विदाहो गौरवमग्निसादस्तन्द्रा स्तैमित्यं प्रतिश्यायो वातविण्मूत्रसङ्गश्च ॥ ३५ ॥**

असम्यक् विरेचनमे कुक्षि–हृदयकी अविशुद्धि, आध्मान, अरुचि, मुखमे स्राव, कफ-पित्तका उत्क्लेश, वमन, भ्रम, कण्डू, पिटका विदाह, भारीपन, अग्निमन्दता, तन्द्रा, स्तिमिता, प्रतिश्याय वायु-मल-मूत्रका अवरोध होता है ॥ ३५ ॥

**सम्यग्विरेकाद्व्याध्युपशमो यथोक्तविपर्ययश्च ॥३६॥**

सम्यक् विरेचनमे रोगकी शान्ति, और उपरोक्त असम्यक् विरेचनके लक्षणोसे विपरीत लक्षण–कुक्षि–हृदयकी शुद्धि, सुखकी विशदता आदि लक्षण होते है ॥ ३६ ॥

**अतिविरेकात्तु केवलं दोषरहितमुदकं रक्तं वा मेदोमांसधावनोपमं कृष्णं वा प्रवर्तते। परिकर्तिका हृदयोद्वेष्टनं गुदनिःसरणं नयनप्रवेशः पिपीलिकासञ्चार इवाङ्गे वमनातियोगतुल्यता च ॥ ३७ ॥**

अतिविरेचनमे—केवल दोषरहित पानी या रक्त, मेद-मासके धोवनके समान या काला आता है । परिकर्तिका, हृदयमे ऐठनकी पीडा, गुदाका बाहर आना, आखोका अन्दर दब जाना, शरीरमे कीडियोका चलना प्रतीत होना और वमनके अतियोगके लक्षण होते है ॥ ३७ ॥

**सम्यग्विरिक्तं चैनं वमनोक्तेन धूमवर्जेन विधिनोपपादयेत्। अथ वमितवानिव क्रमेणानुगुणानुपयुञ्जानः प्रकृतिभोजनमागच्छेदिति ॥ ३८ ॥**

ठीक प्रकारसे विरेचन हो जानेपर रोगीको धूमपानविधिको छोडकर शेष वमनोक्त विधिका सेवन कराये । इसके पीछे वमन किये पुरुषके समान क्रमश अन्नका सेवन कराते हुए स्वाभाविक भोजनपर ले आये ॥ ३८ ॥

**भवति चात्र—**

**जीर्णान्ने वमनं योज्यं कफे जीर्णे विरेचनम् ।**
**मन्दवह्निमसंशुद्धमक्षामं दोषदुर्बलम् ॥ ३९ ॥**
**अदृष्टजीर्णलिङ्गं च लङ्घयेत्पीतभेषजम् ।**
**स्नेहस्वेदौषधोत्क्लेशसङ्गैरिति न बाध्यते ॥ ४० ॥**

कहाभी है—

पहिले दिनके अन्नके जीर्ण होनेपर वमन देना चाहिये, कफके जीर्ण होनेपर तथा पहिले दिनके अन्नके जीर्ण होनेपर विरेचन देना चाहिये । औषधके पीनेसे मन्दाग्नि, शोधन भली प्रकार न हो; कृशता न हो, दोष बाहर प्रवृत्त न हो; तो रोगीको उस दिन लघन कराना चाहिये जबतक कि औषधके जीर्ण होनेके लक्षण दिखाई न दे । स्नेह, स्वेद और औषधका उत्क्लेश आदिके कारण रोगीको कोई कष्ट नहीं होता ॥ ३९ ॥ ४० ॥

**संशोधनास्रविस्रावस्नेहयोजनलङ्घनैः ।**
**यात्यग्निर्मन्दतां तस्मात्क्रमं पेयादिमाचरेत् ॥४१॥**
**स्रुताल्पपित्तश्लेष्माणं मद्यपं वातपैत्तिकम् ।**
**पेयां न पाययेत्तेषां तर्पणादिक्रमो हितः ॥ ४२ ॥**

वमनादि सशोधनोसे, रक्तमोक्षणसे, स्नेहन तथा लघनसे अग्नि मन्द हो जाती है, इसलिये पेयादिक्रमका सेवन करना चाहिये । जिस रोगीके पित्त और कफ थोड़े बाहर निकले हों, मद्य पीनेवाला हो, या वातपित्तप्रकृतिवाला हो, उनको पेयादि क्रम नहीं देना चाहिये, अपितु लाजाके सत्तुवोसे तर्पण देना चाहिये ४१-४२

**अपक्वं वमनं दोषान् पच्यमानं विरेचनम् ।**
**निर्हरेद्वमनस्यातः पाकं न प्रतिपालयेत् ॥ ४३ ॥**

वमनके जीर्ण होनेकी वैद्य प्रतीक्षा न करे अपितु अयोग होनेपर तुरन्त प्रतिक्रिया करनी चाहिये । विरेचनमे औषधके जीर्ण होनेकी प्रतीक्षा करे, अन्यथा अपक्व औषध दोषोको बाहर नही करती । वमन औषध अपक्वावस्थामे दोषोको बाहर करती है ॥ ४३ ॥

**ऊर्ध्वाधो रेचनं युक्तं वैपरीत्येन जायते ।**
**यदा तदा छर्दयतः सिञ्चेदुष्णेन वारिणा ॥ ४४ ॥**
**पादौ शीतेन चोर्ध्वाङ्गं विपरीतं विरेचनम् ।**

यदि किसी कारणवश वमन औषधसे विरेचन एवं विरेचन औषधसे वमन हो जाये तब विरेचनकी विपरीततासे वमन करते हुए रोगीके पैरोको गरम पानीसे धोना चाहिये, और शिरको ठण्डे पानीसे धोये। परन्तु जब वमनके विपरीत होनेसे विरेचन हो तो रोगीके पैरोको ठण्डे पानीसे और शिरको गरम पानीसे धोना चाहिये ॥ ४४ ॥–

**दुर्बलो बहुदोषश्च दोषपाकेन यः स्वयम् ॥ ४५ ॥**
**विरिच्यते भेदनीयैर्भोज्यैस्तमुपपादयेत् ।**

जिस दुर्बल व्यक्तिमे और बहुत दोषवाले व्यक्तिमे दोषोके पक जानेसे स्वयं विरेचन हो जाता है, उसे विरेचन या स्तम्भन औषध न देकर भेदन करनेवाले आहारोसेही विरेचन करना चाहिये ॥ ४५ ॥–

**दुर्बलः शोधितः पूर्वमल्पदोषः कृशो नरः ॥४६॥**
**अपरिज्ञातकोष्ठश्च पिबेन्मृद्वल्पमौषधम् ।**
**वरं तदसकृत्पीतमन्यथा संशयावहम् ॥ ४७ ॥**
**हरेद्बहूंश्चलान्दोषानल्पानल्पान्पुनः पुनः ।**
**दुर्बलस्य मृदुद्रव्यैरल्पान्संशमयेत्तु तान् ॥ ४८ ॥**
**क्लेशयन्ति चिरं ते हि हन्युश्चैनमनिर्हृताः ।**

दुर्बल, जिसका पहिले शोधन हो चुका, अल्प दोषवाले, कृश व्यक्ति एव जिस पुरुषके कोष्ठको जानते न हो, इन पाच मनुष्योको औषध मृदुवीर्य और मात्रामे थोडी देनी चाहिये। इस मृदु औषधको बार बार पीना ठीक है, परन्तु एक साथ बहुत पीना ठीक नही । इससे जीवनका सशय हो जाता है। बार-बार दी हुई औषध बहुत एवं गतिशील बने दोषोंको थोड़ा थोड़ा करके–बार बार निकालती है । दुर्बल व्यक्तिमे अल्पदोषोको मृदु द्रव्योसे ( संशमन औषध ) शान्त करे [ संशोधन न दे ]।

क्योकि–बाहर न निकाले दोष रोगीको बहुत समयतक दुःख देते हैं, या मार देते है ॥ ४६–४८ ॥–

**मन्दाग्निं क्रूरकोष्ठं च सक्षारलवणैर्घृतैः ॥ ४९ ॥**
**सन्धुक्षिताग्निं विजितकफवातं विशोधयेत् ।**

मन्दाग्नि और क्रूरकोष्ठ व्यक्तिको क्षार, लवण एवं घी देकर–अग्निको प्रदीप्त करके तथा कफ और वायुको शान्त करके शोधन देना चाहिये ॥ ४९ ॥–

**रूक्षबह्वनिलक्रूरकोष्ठव्यायामशीलिनाम् ॥ ५० ॥**
**दीप्ताग्नीनां च भैषज्यमविरेच्यैव जीर्यति ।**
**तेभ्यो बस्तिं पुरा दद्यात्ततः स्निग्धं विरेचनम् ॥५१॥**
**शकृन्निर्हृत्य वा किञ्चित्तीक्ष्णाभिः फलवर्तिभिः ।**
**प्रवृत्तं हि मलं स्निग्धो विरेको निर्हरेत्सुखम् ॥५२॥**

रूक्ष, जिनमे वायुकी अधिकता है, क्रूरकोष्ठ, नित्य व्यायाम करनेवाले और जिनकी अग्नि प्रदीप्त है, इन पाच व्यक्तियोंमें विरेचक औषध विरेचन न करकेही जीर्ण हो जाती है। इनको पहिले निरूहबस्ति देवे, फिर स्निग्ध विरेचन देना चाहिये (एरण्ड-तैल, बिन्दुघृत आदि देने चाहिये)। अथवा तीक्ष्ण फलवर्तियोसे कुछ मलको निकालकर फिर स्निग्ध विरेचन देना चाहिये। क्योकि प्रवृत्त हुआ मल स्निग्ध विरेचनोसे सुखपूर्वक बाहर निकल जाता है ॥ ५०-५२ ॥

**विषाभिघातपिटिकाकुष्ठशोफविसर्पिणः ।**
**कामलापाण्डुमेहार्तान्नातिस्निग्धान्विशोधयेत् ५३**
**सर्वान्स्नेहविरेकैश्च रूक्षैस्तु स्नेहभावितान् ।**

विषसे, चोटसे, पिटिका, कुष्ठ, शोफ, विसर्प, कामला, पाण्डु और मेह इन नौ पुरुषोको थोड़ा स्निग्ध करके सशोधन देवे। उपरोक्त एवं ईषत् स्निग्ध तथा रूक्ष पुरुषोको स्निग्ध विरेचन देना चाहिये। स्नेहसे स्निग्ध पुरुषोको रूक्ष विरेचन देना चाहिये५३–

**कर्मणां वमनादीनां पुनरप्यन्तरेऽन्तरे ॥ ५४ ॥**
**स्नेहस्वेदौ प्रयुञ्जीत स्नेहमन्ते बलाय च ।**

वमनादि कर्मोके बीच बीचमे स्नेहन और स्वेदन देना चाहिये। और अन्तमे शरीरको बलवान करनेके लिये स्नेह देना चाहिये। अर्थात्–प्रथम स्नेहन-स्वेदन, फिर वमन, फिर स्नेहन–स्वेदन, फिर विरेचन, फिर स्नेहन-स्वेदन, फिर अनुवासन, फिर स्नेहन-स्वेदन, फिर निरूह, फिर स्नेहन-स्वेदन, फिर अनुवासन (स्नेह-बस्ति) ॥ ५४ ॥–

**ऊषादिभिर्यथोत्क्लेश्य ह्रियते वाससो मलः ॥ ५५ ॥**
**तथैव वपुषः स्नेहस्वेदमाषतिलादिभिः ।**

जिस प्रकार सोड़ा, सज्जी आदि खारसे वस्त्रका मल बाहर निकलनेकी ओर प्रवृत्त करके–जलद्वारा, शीघ्र बाहर कर दिया जाता है, इसी प्रकार माष-तिलादिसे शरीरका स्नेहन और स्वेदन करनेसे मल सुगमतासे बाहर हो जाता है ॥ ५५ ॥–

**स्नेहस्वेदावनभ्यस्य कुर्यात्संशोधनं तु यः ॥ ५६ ॥**
**दारुशुष्कमिवानामे शरीरं तस्य दीर्यते ।**

जो पुरुष शरीरमे स्नेहन और स्वेदन न करके सशोधन पीता है, उसका शरीर नष्ट हो जाता है, जिस प्रकार सूखी लकड़ी झुकाते समय टूट जाती है ॥ ५६ ॥–

**सुखं क्षिप्तं महावेगमसक्तं यत्प्रवर्तते ॥ ५७ ॥**
**नातिग्लानिकरं नापि हृदि पायौ च रुक्करम् ।**
**अन्तराशयगं क्लिन्नं कृत्स्नं दोषं निरस्यति ॥ ५८ ॥**
**विरेचनं निरूहं वा तत्तीक्ष्णमिति निर्दिशेत् ।**

**तीक्ष्ण संशोधन**—जो सशोधन सुखपूर्वक, जल्दी, अति वेगके साथ, शरीरमे बिना रहे प्रवृत्त होता है, बहुत अधिक ग्लानि नही करता, हृदय और गुदामे दर्द नही करता, कोष्ठमे स्थित क्लिन्न बने सम्पूर्ण दोषको बाहर निकाल देता है, वह विरेचन या वह निरूह तीक्ष्ण कहा जाता है ॥ ५७ ॥ ५८ ॥–

**जलाग्निकीटैरस्पृष्टं देशकालगुणान्वितम् ॥ ५९ ॥**
**नवं मात्राधिकं किञ्चित्तुल्यवीर्यैः सुभावितम् ।**
**स्नेहस्वेदोपपन्नस्य तीक्ष्णत्वं याति भेषजम् ॥ ६० ॥**
**अतो विपर्यये मन्दं मन्दतां च प्रपद्यते ।**

जल, अग्नि और कीड़े आदिसे विकृत न हुई, देश एवं कालके गुणोंसे युक्त, नूतन, मात्रासे थोड़ी अधिक होनेसे, अपने समान वीर्यवाली औषधियोसे भावित, स्नेहन-स्वेदन दियेहुए पुरुषमे औषध तीक्ष्ण हो जाती है। इन लक्षणोके विपरीत होनेसे औषध मन्द हो जाती है। जल-अग्नि आदिसे दूषित होनेपर स्नेहन स्वेदन दिये पुरुषमे औषध मध्यम गुणकारी होती है ॥५९–६०॥

**तीक्ष्णो मध्यो मृदुर्व्याधिः सर्वमध्याल्पलक्षणः ६१**
**बलापेक्षं हितं तेषु तीक्ष्णं मध्यं मृदु क्रमात् ।**

जो व्याधि निदानोक्त सम्पूर्ण लक्षणोसे पूर्ण होती है, वह तीक्ष्ण, जो मध्यम लक्षणोवाली वह मध्यम और जो अल्प लक्षणोवाली वह मृदु है। इनमे तीक्ष्ण व्याधिमे तीक्ष्ण औषध, मध्यम लक्षणवालीमे मध्यम औषध, अल्प व्याधिमे अल्प औषध देनी चाहिये। परन्तु बलकी अपेक्षासे इनको देना चाहिये। यदि रोगी निर्बल हो और व्याधि तीक्ष्ण हो, तो मृदु औषध देनी चाहिये ॥ ६१ ॥–

**अप्रवर्त्य मलान् द्रव्यं सात्मीभूतं हि जीर्यति ॥६२॥**
**वमनं वा विरेकं वा तस्मात्सात्म्यं न योजयेत् ।**

वमन हो या विरेचन हो-इनमे सात्म्य हुआ भोजन नहीं देना चाहिये, क्योकि सात्म्य भोजन मलोको बाहर निकाले बिनाही पचजाता है ॥ ६२ ॥—

**विभ्रंशो विषवत्सम्यग्यो हि यस्यामृतोपमः ।**
**कालेऽवश्यं प्रयोज्यं च तस्माद्यत्नेन तत्पिबेत् ॥६३॥**

इस सशोधनको शास्त्रोक्त विधिसे सावधानीसे पीना चाहिये। क्योंकि इस शोधनका मिथ्यायोग विषके समान मारक है और सम्यग् योग अमृतके समान जीवन देनेवाला है। इस सशोधनको रोगकी आशंकासे समयपर अवश्य प्रयोग करना चाहिये ॥ ६३ ॥

बुद्धिप्रसादं बलमिन्द्रियाणां
धातुस्थिरत्वं ज्वलनस्य दीप्तिम् ।
चिराच्च पाकं वयसः करोति
संशोधनं सम्यगुपास्यमानम् ॥ ६४ ॥

**इति वमनविरेचनविधिर्नाम सप्तविंशोऽध्यायः २७**

**सम्यक् शोधनका फल**—सम्यक् प्रकारसे लिया हुआ संशोधन बुद्धिकी प्रसन्नता, इन्द्रियोंको बल, रक्तादि धातुओंकी स्थिरता, अग्निकी प्रदीप्तता, बुढापेका देरसे आना करता है ॥ ६४ ॥

यह वमनविरेचनविधिनामक सत्ताईसवा अध्याय समाप्त हुआ ॥

## अष्टाविंशोऽध्यायः ।

**अथातो वस्तिविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे वस्तिविधिनामक अध्यायकी व्याख्या करेंगे—जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोंने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**वस्तिरनिलप्रधानेषु प्रयुज्यते । वस्तिना दीयते वस्ति वा पूर्वमन्वेत्यतो वस्तिः । स च सर्वोपक्रमाणां प्रधानतमः शीघ्रसुखबृंहणानुकारित्वाद्विकृतानिलोच्छेदित्वाच्च । अनिलो हि दोषाणां नेता स्वतन्त्रः सर्वशरीरचेष्टैककारणं पञ्चात्मतया सप्रत्यङ्गाङ्गव्यापी विधाता विविधबाह्याध्यात्मिकभावसर्गस्थितिप्रलयानां हेतुर्मार्गत्रयजानामपि रोगाणामिति ॥ ३ ॥**

वातप्रधान दोषोंमे वस्ति दी जाती है । क्योंकि यह बकरी-गाय आदिकी वस्ति ( मूत्राशय ) से दी जाती है, इसलिये इसे वस्ति कहते हैं । अथवा पहिल वस्तिप्रदेशमें जाती है, इसलिये इसे वस्ति कहते हैं । यह वस्ति सब चिकित्साओंमें मुख्य है । क्योंकि यह विनापरिश्रमके जल्दीही बृंहणादि गुणोंको करती हैं, और विकृत वायुका नाश करती है । क्योंकि यह वायु शेष पित्त-कफमें व्याप्त रहती है । वायुही कफ-पित्त दोषोंको ले जानेवाला है । सम्पूर्ण शरीरकी चेष्टाओंका अकेलीही वायु कारण है । पाचों भूतोंवाला होनेसे वायु शिर आदि अंगोंमें और नेत्र आदि प्रत्यंगोंमें सबमें व्याप्त है । नानाप्रकार बाह्य और आध्यात्मिक भावोंको धारण करनेवाला है, उत्पत्ति, स्थिति और विनाशका कारण है, अन्तर्मार्गमें–बहिर्मार्गमें और मध्यम मार्गमें उत्पन्न होनेवाले रोगोंकी उत्पत्तिमें कारण है ॥ ३ ॥

**सुखत्वादेव च वस्तिर्बालवृद्धकृशस्थूलक्षीणधात्विन्द्रियेषु स्त्रीष्वनिलोपसर्गादप्रजासु कृच्छ्रप्रजासु चोपदिश्यते । तथाऽग्निबलवर्णमेधास्वरायुःसुखप्रदो वयःस्थापनः पङ्गुरुग्णभग्नस्तम्भसङ्कुचितानिलाध्मानशूलारोचकोदावर्तपरिकर्तिकादिषु हित इति ॥ ४ ॥**

सुखपूर्वक सेवनयोग्य होनेसे यह वस्ति बालक, वृद्ध, कृश, स्थूल, क्षीणधातु, क्षीण इन्द्रियवाले पुरुषोंमें और वायुसे पीडित होनेके कारण जिन स्त्रियोंमें सन्तान नहीं होती या कठिनाईसे होती है, उनमें बरती जाती है । इसी प्रकार अग्नि, बल, वर्ण, मेधा, स्वर, आयु, सुखको देनेवाली, वयस्थापक, पंगु, भग्न, स्तम्भ, सङ्कुचित, वायु, आध्मान, शूल, अरोचक, उदावर्त, परिकर्तिका आदि रोगोंमें हितकारी है ॥ ४ ॥

**स तु वस्तिस्त्रिविधः । आस्थापनमनुवासनमुत्तरवस्तिश्च । तत्रास्थापनं दोषदूष्यानुसारेण नानाद्रव्यसंयोगादिनिर्वृत्तम् । तस्य भेदा उत्क्लेदनं शोधनं शमनं लेखनं बृंहणं वाजीकरणं पिच्छावस्तिर्माधुतैलिकमित्यादयः । माधुतैलिकस्य पर्याया यापनो युक्तरथो दोषहरः सिद्धवस्तिरिति । तेषां नामभिरेव स्वरूपमाख्यातम् ॥ ५ ॥**

यह वस्ति तीन प्रकारकी है–आस्थापन, अनुवासन और उत्तर वस्ति । इनमें आस्थापन वस्ति–दोष एवं दूष्यका विचार करके नानाप्रकारके द्रव्योंको मिलानेसे बनाई जाती है । इसके भेद–उत्क्लेदन, संशोधन, संशमन, लेखन, बृंहण, वाजीकरण, पिच्छाबस्ति, माधुतैलिक आदि हैं । माधुतैलिक शब्दके पर्याय–यापना, युक्तरथ, दोषहर, स्निग्ध वस्ति है । इन वस्तियोंके नामसेही इनका स्वरूप बता दिया है । यथा–दोषोंका शोधन करनेसे शोधन, कफ-मेद आदिका विलयन करनेसे लेखन, मधु-तैलकी प्रधानता होनेसे माधुतैलिक है ॥ ५ ॥

**तद्वयःस्थापनाद्दोषस्थापनाद्वाऽऽस्थापनमित्युच्यते । शरीररोहणाद्दोषनिर्हरणादचिन्त्यवीर्यप्रभावतया चास्मिन्नूहासम्भवान्निरूह इति ॥ ६ ॥**

वयकी स्थापना करनेसे या दोषोंको स्थापित करनेमें इसे आस्थापन कहते हैं । शरीरका रोहण करनेसे, दोषोंको निकालनेसे, अचिन्त्यवीर्यप्रभाव होनेसे, इसमें तर्क-वितर्कका गुंजायश न होनेसे इसे निरूह कहते हैं । निरूह और आस्थापन पर्याय है ॥ ६ ॥

**अनुवासनं यथार्हौषधसिद्धः स्नेहनार्थे स्नेहः । स्नेहविधौ स चतुर्धाऽभिहितः ॥ ७ ॥**

दोष और रोगके अनुसार औषधियोंसे सिद्ध किया जो स्नेह स्नेहनके लिये दिया जाता है, उसका नाम अनुवासन है । स्नेहन अध्यायमें स्नेह चार प्रकारका ( घी-तैल-वसा-मज्जा) कहा है ॥ ७ ॥

**तस्य भेदो मात्रावस्तिः, स पेयस्नेहह्रस्वमात्रातुल्यः सेव्यः सदा च माधुतैलिकवद्बालवृद्धाध्वभारयानव्यायामचिन्तार्त्तानित्यस्त्रीनृपेश्वरसुकुमारदुर्बलानिलभग्नाल्पाग्निभिर्निष्परिहारतया सुखो बल्यो वर्ण्यः सृष्टमलो दोषघ्नश्च । तथापि तौ नाजीर्णे योज्यौ । न च दिवास्वप्नस्तयोः सेव्यः । यतश्चासावनुवसन्नपि न दूष्यत्यनुवासरमपि वा दीयत इत्यनुवासनम् ॥ ८ ॥**

इसी अनुवासनका भेद एक मात्राबस्ति है । यह मात्राबस्ति स्नेहकी मुखमें पीनेवाली ह्रस्व मात्राके बराबर होती है । अर्थात् दो याममें जीर्ण होने योग्य होती है । इस मात्राबस्तिको माधुतैलिक बस्ति ( जिस बस्तिमें मधु-तैलकी प्रधानता हो ) के समान बालक-वृद्ध-मुसाफरी-भार उठाना-सवारी व्यायाम-चिन्ता, नित्य स्त्रीसेवी, स्त्री, राजा, सुकुमार, दुर्बल, वातरोगी, भग्न, अल्पाग्निवाले पुरुषोंमें इस बस्तिमें किसी प्रकारका परहेज न होनेके कारण बरतना चाहिये । यह बस्ति सुख-बल-वर्णको देनेवाली मलको प्रवृत्त करनेवाली और दोषनाशक है । तोभी अनुवासन और मात्राबस्तिको अजीर्णमें नही देना चाहिये, और बस्ति लेकर दिनमें सोना नही चाहिये । यह बस्ति शरीरमें रहनेपरभी दोष नही करती, एव प्रत्येक दिन दी जाती है, इसलिये इसे अनुवासन कहते है ॥ ८ ॥

**उत्तरबस्तिरपि स्नेहनेऽनुवासनवत्, शोधने निरूहवदपि च केचिदाहुः । स निरूहादुत्तरमुत्तरेण वा मार्गेण दीयत इत्युत्तरबस्तिः ॥ ९ ॥**

उत्तरबस्ति ( मूत्रमार्गसे या योनिमार्गसे दी जानेवाली )-स्नेहबस्ति है, अनुवासनकी भांति है । दूसरे आचार्य शोधन बस्ति-निरूहकी भांति मानते है । यह निरूह होनेसे पीछेसे दीजाती है, या उत्तरमार्गसे दी जानेसे उत्तरबस्ति कहाती है ॥ ९ ॥

**तत्रास्थाप्या गुल्मप्लीहानाहशूलशुद्धातीसारजीर्णज्वरप्रतिश्यायाढ्यरोगहृदयकुक्षिपार्श्वग्रहपर्वाभितापपार्श्वयोनिशूलाङ्गसुप्तिशोषकम्पगौरवातिलाघवान्त्रकूजवातविण्मूत्रशुक्रसङ्गाश्मरीशर्करावृद्धिशुक्रार्तवस्तन्यनाशरजःक्षयोन्माददोषकृमिणकोष्ठविषमाग्निसशब्दाल्पाल्पोग्रगन्धोत्थानादयो दोषभेदीयोक्ताश्च वातव्याधयः । विशेषेणैते हि परं बस्तिना नाशमुपयान्ति मूलच्छेदेन वृक्षवत् ॥ १० ॥**

**आस्थापनके योग्य**—गुल्म प्लीहा-आनाह-शूल-शुद्धातिसार ( रक्तातिसार या आमातिसाररहित ), जीर्णज्वर, प्रतिश्याय, आढ्यरोग, हृदय-कुक्षि-पार्श्वग्रह, पर्वग्रह, अभिताप, पार्श्वशूल, योनिशूल, अगसुप्ति, अगशोष, कम्प, भारीपन, अतिलघुता, आतोंमें गड़गड़ाहट, वायु-मूत्र-मल-शुक्रका अवरोध, अश्मरी, शर्करा, वृद्धि, शुक्रनाश, आर्तवनाश, स्तन्यनाश, रजोदोष, क्षय, उन्माद, कृमि, कोष्ठ, विषमाग्नि, शब्दके साथ थोड़ा-थोड़ा-उग्रगन्धि मलादिका उत्सर्ग,और विशेषकर दोषभेदीय अध्यायमें कहे वातरोग बस्तिसे उत्तमतापूर्वक नष्ट होते हैं । यथा जड़के कटनेसे वृक्ष नष्ट हो जाता है ॥ १० ॥

**अनास्थाप्यास्त्वतिस्निग्धोत्क्लिष्टदोषक्षतोरस्कातिकृशा निरन्नाः कृतवमनविरेकनस्यप्रसक्तच्छर्दिनिष्ठीविकाकासश्वासहिध्माऽर्शोबद्धछिद्रदकोदराध्मातालसकविसूचिकाऽऽमातीसारारोचकाग्निगुदशोफकुष्ठमदमेहार्ता गर्भिणी चाप्रवृत्ताष्टममासा । तत्रातिस्निग्धोत्क्लिष्टदोषयोर्दोषानुत्क्लेश्योदरं मूर्च्छां श्वयथुं वा निरूहो जनयेत् । क्षतोरस्कस्यातिकृशस्य च क्षोभव्यापन्नशरीरमाशु पीडयेत् । अनिरन्नस्य वक्ष्यते । कृतवमनविरेकयोस्तु रिक्तं देहं क्षतं क्षार इव दहेत् । स्नेहवस्तिस्तु सद्योऽग्निमवसाद्य श्लेष्मामयाय स्यात् । कृतनस्यस्यास्य विभ्रंशं भृशविवृतोर्ध्वस्रोतस्तया कुर्यात् । अनुवासनं तु दोषोत्क्लेशनम् । प्रसक्तच्छर्द्यादीनां वायुर्निरूहमूर्ध्वं नयेत् । अर्शसस्यावृतमार्गत्वादनागच्छन्वस्तिः प्राणान्हिंस्यात् । स्नेहः पुनरर्शांस्यभिष्यन्द्याध्मानाय स्यात् । बद्धोदराद्याध्मातानां भृशतरमाध्मानान्मृत्युः । अलसकार्तादीनां चामदोषात् । अरोचकार्तादीनां यथास्वमामयवृद्धिः । गर्भिण्याः पूर्वोक्तो दोषः ॥ ११ ॥**

**आस्थापनके अयोग्य**—अतिस्निग्ध, उत्क्लिष्टदोष, उर -क्षतरोगी, अतिकृश, जिसने भोजन न किया, जिसने वमन-विरेचन या नस्य लिया है, निरन्तर वमनरोगी, मुखसे थूक आता हो, कास, श्वास, हिक्कारोगी, अर्श, बद्धोदर, छिद्रोदर, दकोदर, आध्मान, अलसक, विसूचिका, आमातिसार, अरोचक, अल्पाग्नि, गुदशोथ, कुष्ठ, मद, मेहसे पीड़ित, जिस गर्भवतीको आठवा मास लग गया है ये आस्थापनके अयोग्य है । इनमे अतिस्निग्ध और उत्क्लिष्ट दोषवाले पुरुषोंमें आस्थापन दोषोंको उत्क्लेशित करके उदर रोग, मूर्च्छा, श्वयथु उत्पन्न कर देता है । उर क्षत और अतिकृश रोगीमें निरूह क्षुभित होकर शरीरको शीघ्र पीड़ित करता है । भोजन विना किये निरूह देनेसे जो नुकसान होते हैं—वे इसी अध्यायमें ( निरूहश्च-समीरश्चेति इससे ) कहेगें । वमन और विरेचन करनेके कारण शरीरके खाली हो जानेसे निरूह—क्षार जैसे व्रणको जलाता है, वैसे जला देता है । स्नेहबस्ति जल्दी अग्निको मन्द करके कफरोगोंको उत्पन्न करती है । नस्य लिये हुए पुरुषमें ऊर्ध्वस्रोतोंके खुल जानेसे, लिया हुआ निरूह मुखका खुला रहना या मुखकी विभ्रंशता उत्पन्न कर देता है । अनुवासन नस्य लिये हुए पुरुषमें दोषोंको बढ़ाता है । निरन्तर वमनवाले रोगीयोंमें वायु निरूहको उपर ले जाती है; और अनुवासनको भी उपर ले जाती है । अर्शरोगमें मार्गके बन्द होनेसे बस्ति वापिस न आकर प्राणोंको नष्ट कर देती है । और स्नेह अर्शोंका अभिष्यन्दन करके आध्मान उत्पन्न कर देता है । बद्धोदरसे लेकर आध्मानतक कहे हुए रोगीयोंमें—बहुत अधिक आध्मान होकर मृत्यु हो जाती है । अलसक आदि रोगीयोंमें आमदोषसे मृत्यु होती है । अरोचक आदि रोगीयोंमें अपने अपने रोग बढ़ जाते हैं । गर्भवतीमें पूर्वोक्त वमनमें कहे दोष—आमगर्भपात आदि दोष होते हैं, इसलिये ये आस्थापनके योग्य नही ॥ ११ ॥

**य एवास्थाप्यास्त एवानुवास्याः । रूक्षातिदीप्ताग्नयः केवलानिलार्ताश्च विशेषेण । ते हि परमनुवा-**

**सनेनाप्यायन्ते मूलसेकेन वृक्षवत्। य एवानास्थाप्यास्त एव ऽनुवास्याः । तथा निरन्नपाण्डुरोगका[illegible]ीहकफोदराढ्यवातवर्चोभेदार्तपीतविषगरपित्तकफाभिष्यन्दगुरुकोष्ठातिस्थूलश्लीपदगलगण्डापचीक्रमिणकोष्ठाः। तत्रातिस्निग्धादीनां यथास्वमुक्ताः पृथग्दोषाः ॥ १२ ॥**

जो आस्थापनके योग्य है, वेही अनुवासनके योग्य हैं। विशेषकर रूक्ष प्रकृति, जिनकी अग्नि दीप्त है, केवल वायुसे पीड़ित मनुष्य अनुवासनके योग्य हैं। ये अनुवासनसे अच्छी प्रकार पुष्ट होते हैं। जिस प्रकार जड़में पानी देनेसे वृक्ष बढ़ता है। जो आस्थापनके योग्य नहीं, वेही अनुवासनके अयोग्य होते हैं। इसी प्रकार भोजन न किया, पाण्डुरोग, कामला, प्रमेह, प्रतिश्याय, प्लीहा कफोदर, आढ्यवात, मलभेदसे पीड़ित, विष पिया हुआ, गर( कृत्रिम विष ) पिया, पित्तकफाभिष्यन्द, गुरुकोष्ठ, आनस्थूल, श्लीपद, गलगण्ड, अपची, कृमिकोष्ठ—ये विशेषकर अनुवासनके अयोग्य हैं। इनमें अतिस्निग्धादिमें अनुवासन देनेके दोष पृथक् कह दिये हैं ॥ १२ ॥

अपि च—

**अभुक्ते रिक्तकोष्ठस्य प्रयुक्तमनुवासनम् ।**
**सरद्दूरगसूक्ष्मत्वैः क्षिप्रमूर्ध्वं प्रपद्यते ॥ १३ ॥**
**तेन वायोर्जयो न स्याद्वातधामन्यतिष्ठता ।**
**कायाग्नेराशु नाशश्च विशेषादनिवर्तिना ॥ १४ ॥**
**स्नेहः सद्योऽशिताहाररुद्धे त्वामाशयेऽनिलम् ।**
**हन्ति पक्वस्थश्च्यवते प :॥ १५ ॥**
**निरूहश्च समीरश्च तीक्ष्णवेगावुभावपि ।**
**तावन्नमूर्च्छितौ तीक्ष्णावधोऽन्नेन सहागतौ ॥ १६ ॥**
**ऊर्ध्वं वा शकृता सार्धं संस्थितौ कोष्ठ एव वा ।**
**समलाहारविष्टब्धौ हरेतामाशु जीवितम् ।**
**भुक्त एवानुवास्योऽस्मान्न निरूह्योऽत्र भुक्तवान् १७**

बिना भोजन किये खाली कोष्ठवाले पुरुषमें दिया हुआ अनुवासन—सरणशील होनेसे, दूरगामी होनेसे, तथा सूक्ष्म स्रोतोंमें पहुंच जानेवाला होनेके कारण जल्दीसे उपरकी ओर पहुंच जाता है। इस अनुवासनके वातके स्थान पक्वाशयमें न रहनेसे वायुकी शान्ति नहीं होती। स्नेहके वापिस न आनेसे विशेषत जाठराग्निका नाश हो जाता है। इसलिये जब भोजन किया हो तब अनुवासन देना चाहिये। क्योंकि तुरन्त खाये हुए आहारसे आमाशयके भरा होनेसे—पक्वाशयमें स्थित अनुवासनस्नेह, पक्वाशयमें स्थित वायुको शान्त करती है। और अन्नपाकके कारण पक्वाशयसेही वापिस आजाता है। स्नेह वापिस आकर अग्निका नाश नहीं करता। अनुवासन भोजन करनेपर; और निरूह बिना भोजन किये खाली पेट देना चाहिये। क्योंकि—निरूह एवं वायु दोनोंही तीक्ष्ण वेगवाले हैं, ये दोनो निरूह और वायु, अन्नके साथ गुदामार्गमें आकर अथवा मलके साथ उपरके मार्ग मुखमें पहुंचकर मल या आहारसे कोष्ठमे रुक जानेसे अन्नवाले कोष्ठमे वायु और निरूह प्राणोको शीघ्र नष्ट कर देते हैं। इसलिये भोजन किये हुएको अनुवासन और भोजन न किये हुएको निरूह देना चाहिये ॥ १३–१७ ॥

**पाण्डुरोगार्तादीनां दोषानुत्क्लेश्य स्नेहबस्तिरुदरं जनयेत्। प्रतिश्यायादिवतां भूय एव दोषं वर्धयेत् ॥ १८ ॥**

पाण्डुरोगी आदिमे स्नेहबस्ति दोषोको कुपित करके उदर रोग उत्पन्न कर देती है। प्रतिश्याय आदि रोगीयोमे इन्हीं रोगोंको औरभी बढा देती है ॥ १८ ॥

**तयोस्तु नेत्रं सुवर्णादिधातुमणिशङ्खशृङ्गदन्तास्थिवेणुनलखदिरकदरतिनिशतिन्दुकादिदारुसारमयमृज्वकर्कशं गोपुच्छाकृति गुलिकामुखमूनवर्षवार्षिकसप्तद्वादशषोडशवर्षाणां विंशतिप्रभृतिषु च क्रमात्पञ्चषट्सप्ताष्टनवद्वादशाङ्गुलप्रमाणं मूलेऽग्रे चातुराङ्गुष्ठकनिष्ठिकापरिणाहमर्धाङ्गुलात्प्रभृत्यर्धार्धाङ्गुलप्रवृद्धं त्र्यङ्गुलपर्यन्तप्रवेशमूलच्छिद्रं वनमुद्गमाषकलायक्लिन्नकलायकर्कन्धुवाह्यग्रच्छिद्रं मूलच्छिद्रप्रमाणाङ्गुलैरग्रे यथास्वं सन्निविष्टकर्णिकं कर्णिकान्तःप्रतिबद्धसूत्रान्तर्गृहीताग्रपिधानघनचैलवर्तिमूले द्व्यङ्गुलान्तराले कर्णिकाद्वयं कारयेत्। वर्षान्तरेषु च वयोबलशरीराण्यवेक्ष्य नेत्रप्रमाणमुत्कर्षयेत् ॥ १९ ॥**

आस्थापन और अनुवासन बस्तिमें इनका नेत्र स्वर्ण चादी आदि धातुओका, मणि, शख, सीग, दान्त, अस्थि, वास, नड़सर, खैर, कदर, तिनिश, तिन्दुककी लकडीके सारभागसे बना, सीधा, स्निग्ध, चिकना, गायके पूंछके समान, जड़मे मोटा, आगेसे पतला, मुखपर गुलिकावाला नेत्र बनाये। इस नेत्रकी लम्बाई रोगीकी अपनी अगुलिसे—एक वर्षसे कमके लिये पाच अगुल, एक वर्षके लिये छै अगुल, सात सालवालेके लिये सात अगुल, बारह सालवालेके लिये आठ अगुल, सोलह सालवालेके लिये नौ अगुल, और बीस सालवालेके लिये बारह अगुल होना चाहिये। मूलमें रोगीके अगुठेके बराबर गोलाईवाली, आगेमे कनिष्ठिकाके समान गोलाईवाली, क्रमश आधी आधी अगुल बढाते हुए बीस सालवालेके लिये तीन अगुलके प्रवेश योग्य मूलमे छेदवाली होनी चाहिये। एक सालवालेके लिये आधा अगुल जानेवाला मूलमे छेद होना चाहिये। एक सालवालेके लिये एक अगुल, सात वर्षके लिये डेढ, बारहवालेके दो अगुल, सोलह वर्षवालेके लिये ढाई अगुल, बीस वर्षवालेके लिये तीन अगुल होना चाहिये। इन नेत्रोका बाह्यछेद आगेसे जंगली मूंग ( कई मोठ अर्थ करते हैं ), उड़द, मटर, भीगे हुए मटर, बेरके प्रवेश योग्य होना चाहिये। इस नेत्रपर आगे कर्णिका होनी चाहिए। यह कर्णिका मूलमे अपनी जितनी अगुली प्रविष्ट हो सके उतनी अगुलियां आगे भागमें छोड़कर पीछे बनानी चाहिये। जिस नेत्रमे मूलका छेद तीन अगुलियोंके प्रवेशयोग्य हो उसमे तीन

अगुली छोडकर कर्णिका बनानी चाहिये । इस कर्णिकामे एक धागा बाध देवे । इस धागेमे एक मोटे वस्त्रसे बनाई हुई वत्ती बनाकर बाध देवे । इस वत्तीसे नेत्रका अगला मुख बन्द करना चाहिये । इस कर्णिकासे दो दो अगुलकी दूरीपर मूलमे दो कर्णिकाए बनानी चाहिये । बीस वर्षके बाद जिन वर्षोके लिये नेत्रका प्रमाण नही कहा—उनमे वय बल-शरीरको देखकर नेत्रका प्रमाण करना चाहिये ॥ १९ ॥

**ततोऽजाविवराहहरिणगोमहिषान्यतमजं स्नेहमुद्रविमृदितं विगतच्छिद्रशिराग्रन्थिस्कन्धं नातिवर्तुलं मृदु दृढं कषायरक्तं सुखसंस्थाप्यौषधप्रमाणं न्युब्जं [illegible] विवेश्य वस्ति कर्णिकयोर्दृढेन सूत्रेण घनं समं च बध्वा परिवर्त्य पुनश्चान्यद्वस्तिमुखव[illegible] र्थं सूत्रमुपधायानुगुप्तं निधापयेत् ॥२०॥**

इसके पश्चात् बकरी-भेड-सुअर-हरिण-गाय-भैंस इनमेसे किसी एककी बस्ति ( मूत्राशय )को लेकर स्नेह-मूंगसे मलकर, छिद्र-सिरा ग्रन्थि-गन्ध ( स्कन्ध? )से रहित, बिल्कुल गोल नहीं, अण्डाकार, कोमल परन्तु मजबूत, खैर या हरड आदि कषाय द्रव्यसे रगी, सुगमतासे औषधकी मात्रा रखने योग्य, उलटी करके, बस्तिके मुखको खुला रखकर, नेत्रमे बस्तिको लगाकर दोनो कर्णिकाओमे मजबूत धागेके साथ मजबूतीसे समान रूपमे बाधकर उलटा करके, दूसरी बस्तिका मुख बाधा जा सके ऐसा धागा बाधकर सुरक्षित रख देवे ॥ २० ॥

**भावे प्लवनीजगलाङ्कपादमधूच्छिष्टोपदिग्धघनसूक्ष्मतान्तवान्यतमं निवेशयेत् ॥ २१ ॥**

बस्तिके अभावमे—प्लवनी ( जलचर पक्षी ), छागल, अकपाद (चिमगादड़), मोम लगाकर बना घना बारीक छिद्रोवाले वस्त्रसे बस्ति बनाले ॥ २१ ॥

**आस्थापनमात्रा तु प्रथमे वर्षे प्रकुञ्चः । ततः परं प्रतिवर्षं प्रकुञ्चमभिवर्धयेदाषट्प्रसृताः ततश्चोर्ध्वं प्रसृताभिवृद्धिः । प्राप्तानतीताष्टादशसप्ततेस्तु द्वादश प्रसृताः । परं चातो दशैव । अन्ये पुनर्द्वादशप्रसृतस्याप्यष्टाविच्छन्ति ॥ २२ ॥**

**औषधमात्रा**—प्रथम वर्षमे आस्थापनकी मात्रा चार तोला, इसके पीछे छै सालकी आयुतक प्रतिवर्ष चार-चार तोला मात्रा बढाये । इसके बाद—छै सालके पीछे प्रतिवर्ष आठ तोला मात्रा अठ्ठारह सालकी आयुतक बढ़ाये । अठ्ठारह वर्षसे लेकर सत्तर वर्षतक यही मात्रा अर्थात् छयानवे तोला ( ९६ तोला ) रखना चाहिये । सत्तर सालके पीछे अस्सी तोला मात्रा रखनी चाहिये । अन्य आचार्य छयानवें तोलेके स्थानपर-चौंसठ तोला पसन्द करते हैं ॥ २२ ॥

**यथ स्थापनमात्रा पादहीना माधुतैलिके प्रयोज्या । अनुवासने त्वेवमे । पाद इति२३**

जिस वर्षके लिये आस्थापनकी जो मात्रा कही है, इसी वर्षमे माधुतैलिक बस्तिकी मात्रा आस्थापनकी मात्रासे चौथाई कम होनी चाहिये । अनुवासनमेभी मात्रा आस्थापनकी चौथाई होनी चाहिये । इस प्रकार अठ्ठारहसे लेकर सत्तर वर्षतक माधुतैलिक बस्ति बाहत्तर तोले देनी चाहिये । और अनुवासन बस्ति चौवीस तोला होनी चाहिये ॥ २३ ॥



**अथास्थापनीयमातुरं स्नेहस्वेदोपपन्नं कृतवमनविरेकमासेवितपेयादिसंसर्गक्रममुपजातबलमनुवासनार्हं पूर्वमेवानुवासयेत् शीतवसन्तयोर्दिवा अन्यथा रात्राववेक्ष्य वा दोषादीन् । अन्यथा हि स्नेहोकामयप्रादुर्भावः ॥ २४ ॥**

जिस रोगीको आस्थापन देना हो, इसे स्नेहन-स्वेदन देकर वमन-विरेचन कराके क्रमसे पेयादि ससर्जन विधिको सेवन करानेपर जब बल आजाये और अनुवासनके योग्य हो या दोष-रोगके कारण-विना अनुवासन कियेही आस्थापन देवे । शीतऋतु और वसन्तमे दिनके समय, ग्रीष्म आदिमे रात्रिके समय अथवा दोष-रोगकी अपेक्षासे रात्रि या दिनमे जब ठीक समझे तव आस्थापन देवे । अन्यथा शीत ऋतुमे रात्रिकालमें और ग्रीष्ममें दिनके समय आस्थापन देनेसे स्नेहाध्यायमे कहे रोग उत्पन्न हो जाते हैं ॥ २४ ॥

**धान्वन्तरीयाः पुनराहुः—**

**न रात्रौ प्रणयेद्बस्तिं स्नेहोत्क्लेशो हि रात्रिजः ।**
**स्नेहवीर्ययुतः कुर्यादाध्मानं गौरवं ज्वरम् ॥ २५ ॥**
**अह्नि स्थिते दोषे वह्नौ चान्नरसान्विते ।**
**स्फुटस्रोतोमुखं देहं स्नेहो यत्परिसर्पति ॥ २६ ॥**
**अल्पपित्तकफं रूक्षं भृशं वा [illegible] र्दितम् ।**
**भुक्तं जीर्णाशनं कामं रात्रावप्यनुवासयेत् ॥ २७ ॥**
**केवलानिलनिपीडितं त्वशुद्धमप्यनिरूपितबलं चाप्यनुवासयेदा [illegible] कत्वाद्व्याधेः ॥ २८ ॥**

धन्वन्तरी आचार्योका कहना है कि—कोई बस्ति रात्रिमें नहीं देनी चाहिये । क्योकि रात्रिमे स्नेहका कोप होता है । दिनमे—दोषके अपने स्थानमे स्थित रहनेसे, जठराग्निके अन्नरससे युक्त होनेपर, स्रोतोके मुखके खुला होनेसे स्नेह दिनमें शरीरमें फैल जाता है । अपवाद—जिसमे पित्त या कफ कम हो, अत्यन्त रूक्ष हो, वातरोगसे पीडित हो, भोजन किया, भोजन पचगया हो, इनको रात्रिमेभी अनुवासन दे देना चाहिये । जो मनुष्य शुद्ध वायुसे पीड़ित हो उसे आत्ययिक रोगमे—वमनादि शोधनके विना-बलका निश्चय न करकेभी—अनुवासन दे देना चाहिये । यह नियम आत्ययिक रोगके लियेही है ॥ २५—२८ ॥

**विधिर्वमनादधिकतरं कृतमङ्गलमनुसुखमभ्यक्तमुष्णाम्बुस्नातं [illegible] दहीनं द्रवपूर्वं लघूष्णं सानुपानमशनमशितवन्तं कृतचङ्क्रमणमुत्सृष्टविण्मूत्रं [illegible] द्विहस्तमशङ्कनीयपरिवारं निवाते वेश्मनि प्रतते शयने नात्युच्छ्रिते स्वास्तृते ईषदुन्नतपाददेशे वामपार्श्वेन प्राक्शिरसं संवेशयेत् ॥ २९ ॥**

**वस्ति देनेकी विधि**—वमनसे अधिक रूपमे मगलकार्य करके, सुखपूर्वक शरीरपर तैलकी मालिश करके गरम पानीसे स्नान कराये। फिर जितने भोजनकी अभ्यासी हो उससे चतुर्थांश कम करके तीन चौथाई भोजन उचित स्नेहयुक्त, लघु एवं उष्ण भोजनको, पहिले द्रव लेकर पीछे भोजन करे । और पीछेसे अनुपान लेवे। भोजन लेकर घूमना-फिरना करके, मल मूत्रका त्याग करके, भोजन करनेसे गीले हुए हाथोवाला, लज्जा एवं शङ्काके अयोग्य परिचारकोको साथमे लेकर वायुरहित घरमे बिछी शय्यापर लेटे जाये । शय्या बहुत ऊंची न हो, अच्छी प्रकार उपर वस्त्र बिछे हो, पायत कुछ उची उठी है, शिरोभाग नीचे हो, इस शय्यापर वाम पार्श्वसे-शिरको पूर्वकी ओर रखकर (वाम हाथका सिराहना बनाकर) लेट जाये ॥ २९ ॥

**अतिस्निग्धाशिनो ह्युभयमार्गसंसर्गात्स्नेहो मद-मूर्च्छाग्निसादहृल्लासान् जनयति । रूक्षाशिनो वि-ष्टम्भं बलवर्णहानिं वा । अल्पमात्रद्रवाशिनो विसृ-ष्टविण्मूत्रस्य चान्नावृतेन तदावरणाद्व्यापदम् । चिर-मशितवतो विदाहाभिमुखभक्तस्य ज्वरं कुर्यात् । यतश्च वामपार्श्वाश्रयाणि वह्निग्रहणीगुदवलीमु-खानि तानि तत्पार्श्वशायिनो निम्नानि भवन्ति । अ-तस्तथौषधमस्खलितमाप्नोति प्रवेशनिर्गमाविति सं-विष्टं चैनमृजुस्थितदेहं स्वबाहूपधानं प्रसारितवाम-सक्थिमाकुञ्चितेतरं तस्यैव चोपरि प्रसारितदक्षिण-बाहुं कारयेत् ॥ ३० ॥**

अतिस्निग्ध भोजन करनेवालेमे स्नेह दोनो भागोसे जानेके कारण मद-मूर्च्छा-अग्निमान्द्य-मतली उत्पन्न करता है। रूक्ष भोजन करनेवालेमे विष्टम्भ और बल वर्णकी हानि होती है। थोड़ी मात्रामे द्रव भोजन करनेवालेमे-मल मूत्रका त्याग करदेने-पर-मार्गके खुला होनेसे-द्रवसे आवृत होनेपर आपद् होती है। बस्तिसे बहुत देर पहले भोजन करनेपर-भोजनमे विदाह होनेके कारण भोजन करनेवालेमे ज्वर हो जाता है। क्योकि अग्नि, ग्रहणी, गुदाकी वलियोके मुख वामपार्श्वमे रहते हैं, इसलिये वाम पार्श्वमें लेटनेसे नीचेकी ओर हो जाते है। इसलिये औषध विना रोग रोकटोकके अन्दर जाती है, और बाहर आती है। बिस्तर-पर लेटनेपर शरीरको सीधा करके-अपनी बाहुको मोड़कर उसीसे तकिया बनाये। वाम टागको लम्बा फैलाकर-दक्षिण टागको इसके उपर कुछ मोड़ले-और इस दक्षिण टागके उपर अपना दहिना हाथ लम्बा करदे ॥ ३० ॥

**पूर्वमेव तु वैद्यो वर्त्या सुपिहिताग्रच्छिद्रं नेत्रं भाजनस्योपरि कृत्वा दक्षिणपादाङ्गुष्ठाङ्गुलिभ्यां कर्णिकाया उपरिष्टान्निष्पीड्याविबन्धाय शताह्वासै-न्धवचूर्णावचूर्णितं प्रागेव नेत्रस्पर्शात्पूर्ववदभिम-न्त्रितं यथार्हं यथाहौषधविपक्वं सुखोष्णं बस्तौ स्नेह-मासिच्यावलीकोच्छ्वासं निःसारितवातबुद्बुदमौष-धान्ते सूत्रेण द्विस्त्रिर्वा वस्तिमुखमावेष्ट्य दक्षिण-पाणौ नेत्रमुपनिधाय तिष्ठेत् । ततो घृताभ्यक्ते पायौ वामहस्तप्रदेशिन्याऽभ्यक्तप्रवेशप्रदेशमपनीतवर्त्यु-त्तानवामहस्ताङ्गुष्ठोदरपिहिताग्रं मध्यमाप्रदेशिन्युप-गृहीतकर्णिकमृज्वनुपृष्ठवंशमनुसुखमेकमना लाघ-वेन निष्कम्पमद्रुतमविलम्बितं नेत्रमाकर्णिकं प्रवेश-येत् । आतुरोऽपि तदनुलोममवलम्बेत । ततश्च वैद्यो बस्तिमुखं दक्षिणहस्ताङ्गुष्ठप्रदेशिनीभ्याममुञ्चन्नेत्र-मचालयन् हस्तद्वयेनोत्तानेनैकग्रहणेनैवानिलाधि-ष्ठानभूतं किञ्चिदवशेषयन् न शनैरवेगमनुपीडयेत् । अन्यथा हि व्यापदो भवन्ति । ताः ससाधना सि-द्धिषु वक्ष्यन्ते ॥ ३१ ॥**

प्रथम वैद्य मोटे घने वस्त्रकी बत्तीसे नेत्रके अगले मुखको बन्द करके बस्तिको औषधके पात्रके उपर पकड़कर दहिने पैरकी अगुली और अगूठेसे नेत्रके उपरकी कर्णिकाको (जहा बस्ती बंधी है) दबाकर जिससे यह खुली रहे—इस बस्तिमे सोया और सैन्धव नमकका चूर्ण छिड़कर देवे। फिर नेत्रके स्पर्शसे करनेसे पूर्व बस्तिद्रवको मन्त्रोसे अभिमन्त्रित करे। यह बस्ति-द्रव रोगके अनुसार योग्य औषधियोसे पकाया हुआ, सुहाता हुआ गरम होना चाहिये। बस्तिमे स्नेह-घी आदि लगाकर बिना सिलवटे (झुराया) पड़े, दबाकर वायुको बुलबुलोके रूपमें निकाल दे। बस्तिके मुखको धागे द्वारा दो-तीन बार औषध जहा समाप्त होती है, वहापर कसकर बाध दे (वायु बस्तिमे न रहे)। नेत्रको दहने हाथसे पकड़कर प्रतीक्षा करे। फिर गुदामें घी लगाकर वाम हस्तकी प्रदेशनी अगुलीपर घी आदि लगाकर गुदामे डालकर इसके साथ साथ नेत्रकी वर्तिको निकाल-कर नेत्रको बाये अंगुठेसे इस नेत्रके अगले छेदको बन्द रखते हुए मध्यमा और प्रदेशनी अगुलीसे कर्णिकाको पकड़कर सीधी पृष्ठवंशके साथ साथ सुखपूर्वक एकाग्रमनसे हस्तकुशलतापूर्वक हाथको बिना हिलाये न बहुत जल्दी न बहुत धीरे नेत्रको कर्णिका-तक गुदामें प्रविष्ट करे। रोगीभी इसका अनुलोमन रूपसे ग्रहण करे। फिर वैद्य बस्तिके मुखको दक्षिण हाथके अगुष्ठ और प्रदे-शनीसे बिना छोड़े नेत्रको बिना हिलाये दोनों हाथोकी हथेलीसे एकही पकड़में वायुके रहनेके लिये थोड़ासा द्रवभाग बस्तिमे शेष रखते हुए धीरे धीरे बिना जोरके बस्तिको दबाये। अन्यथा व्यापद् होती है। इन व्यापदोंको चिकित्साके साथ सिद्धिस्थानमें कहेंगे ॥ ३१ ॥

**अन्ये तु त्रिंशन्मात्राः पीडनकालमाहुः । न च बस्तौ दीयमाने क्षवकासहासजृम्भास्पन्दनान्याचरेत् । विण्मूत्रानिलवेगे तु नेत्रमाकृष्य वेगान्ते प्रणयेत् । अन्ते चोत्तानस्य स्फिजौ पाणितलेन त्रि चतुरो वारांस्ताडयेत् । तथा तत्पार्ष्णिभ्यां पादतल**

---

१ अशनार्द्रहस्तम्—इससे स्पष्ट है कि बस्तिसे पूर्व तुरन्त भोजन करे। अनार्द्रहस्तम्—यहभी पाठ है

**शय्यां त्रिरुत्क्षिपेत्। सोपधानस्य च प्रसारितसर्वाङ्गस्य पार्ष्णिके मुष्टिनाऽऽहन्यात्। तथा पार्ष्ण्यङ्गुलिपादतलपिण्डिकाः सरुजं चाङ्गं स्नेहेन प्रतिलोमं वाक्शतमात्रं शनैर्विगृह्णीयात्। एवमाशु स्नेहो न निवर्तते समनुगच्छति चासमन्तात्सिराः। ततः परं तु स्नेहोक्तमाचारमनुवर्तेत ॥ ३२ ॥**

अन्य आचार्य बस्ति देनेका समय (बस्तिको दबानेका समय) तीस मात्रा कहते है। मात्रा–आखकी पलकको एकबार खोलना और बन्द करना एक मात्रा है। बस्ति देते समय रोगी-छींक-खासी-हंसना-जम्भाई लेना-हिलना-जुलना न करे। मल-मूत्र-वायुका वेग होनेपर नेत्रको निकालकर इनको त्याग करके फिर शेष बस्तिको देवे। बस्ति दे चुकनेपर सीधा पीठके भार लेटकर नितम्बोको हथेलीसे तीन चार वार थपकना चाहिये। पायतसे शय्याको थोडा थोडा तीन बार उचा उठाये। शिरके नीचे तकिया लगाकर सारे शरीरको फैलाकर ऐडियोको मुट्ठीसे मारे। जो अग दुखता हो उसे स्नेहसे एक सौ वाणीकी मात्रा (उच्चारणकाल जितना 'आ'के बोलनेमे लगता है) तक प्रतिलोम रूपमें धीरे धीरे मलना चाहिये। इस प्रकारसे स्नेह शीघ्र वापीस नहीं आता। चारो ओरसे सिराओमे अच्छी प्रकार फैल जाता है। इसके उपरान्त स्नेहोक्त आचार विधिका पालन करे। उष्णोदकोपचारी स्यात्–इत्यादि विधिका पालन करे ॥ ३२ ॥

**दीप्ताग्निं च सायं लघ्वन्नं भोजयेत्। नैव चानागतस्नेहमपि द्वितीयेऽहनि। न च तमनुवासयेत्। आगमनकालस्तु परो यामत्रयं ततःपरमनागच्छन्तमहोरात्रमुपेक्षेत। तदाप्यनिवर्तमाने फलवर्तिभिर्लवणारनालप्रायैर्वा तीक्ष्णबस्तिभिः शोधयेत्। स्नेहव्यापत्सिद्धिं चेक्षेत। अतिरौक्ष्यादनागच्छन्न चेज्जाड्याद्युपद्रवाय स्यात्, ततस्तथाप्युपेक्षेत। शीघ्रनिवृत्ते तु विना मलेन केवले स्नेहे स्नेहमन्यं पुनर्योजयेत्। न ह्यसावतिष्ठन् कार्यं करोति। सुखोषितं चैनं तथा कृतवमनविरे स्थापनान्यतमं प्रातः शुण्ठीधान्यकाथमितरञ्चोष्णमुदकं स्नेहशेषजरणाय वातकफोपशान्तये च पाययेत् ॥ ३३ ॥**

जिसकी अग्नि प्रबल हो उसे सायकाल लघु भोजन देवे। अग्नि मन्द हो, स्नेह वापिस न आये तो इसे भोजन न दे। और स्नेहके वापिस न आनेपर अनुवासनभी न देवे। स्नेहके वापिस आनेका आखरी समय तीन यामतक है। इसके पीछेभी यदि स्नेह वापिस न आये तोभी एक दिनरात और प्रतीक्षा करे। यदि तबभी स्नेह वापिस न आये तो फलवर्तियोसे या नमक-काजीबहुल तीक्ष्ण बस्तियोसे शोधन देवे। स्नेहसे उत्पन्न व्यापत् सिद्धिपर निगाह रक्खे। अतिरूक्षताके कारण यदि स्नेह वापिस न आये और शरीरमे जाड्यता आदि उपद्रवभी न हो तोभी इसकी उपेक्षा करे। यदि स्नेहबिना मलके स्नेहके रूपमे शीघ्र ही आजाये तो अन्य स्नेहकी बस्ति देवे। क्योकि शरीरमें रहे बिना स्नेह कार्य नही करता। सुखपूर्वक सोनेपर इसे यदि वमन-विरेचन आस्थापन न किया हो तो प्रात काल सोठ और धनियाका क्वाथ देवे। जिसने वमन-विरेचन-आस्थापन किया हो उसे गरम पानी पिलाये। इससे बचा हुआ स्नेह जीर्ण हो जाता है और वात एव कफकी शान्ति होती है ॥ ३३ ॥

**ततोऽन्नकाले यथोक्तमन्नमश्नीयात्। न चानुवासितं पेयां पाययेत्। सा हि सस्नेहकोष्ठमेनमभिष्यन्दयति। पुनश्च तृतीयेऽहन्यनुवासयेत्पञ्चमे वा। यथा वा स्नेहपक्तिः स्यात्। अतश्च दीप्ताग्निरूक्षवातोल्बणव्यायामनित्यान्प्रत्यहम्। एवममुना क्रमेण दोषाद्यनुसारतस्त्रिचतुरैः स्नेहवस्तिभिरुपस्निग्धं शोधनेनाऽस्थापनेन स्रोतोविशुद्ध्यर्थमास्थापयेत्। वाताधिक्यादस्निग्धं तु स्नेहनेन ॥ ३४ ॥**

इसके पीछे भोजनके समय यथोक्त पेयादि अन्नका भोजन करे। जिसने अनुवासन लिया हो उसे पेया नहीं देनी चाहिये। यह पेया कोष्ठके स्नेहयुक्त होनेसे इसमे अभिष्यन्द पैदा करदेती है। फिर तीसरे या पाचवे दिन पुन अनुवासन देवे। अथवा स्नेह जीर्ण हो जानेसे अग्नि प्रदीप्त हो, रोगी रूक्ष हो, वातकी प्रधानता हो, नित्यव्यायाम करता हो, तो प्रतिदिन अनुवासन देना चाहिये। इस प्रकार इस विधिसे दोषोके अनुसार तीन-चार स्नेहबस्तियोसे स्निग्ध करके स्रोतोके शोधनके लिये शोधन आस्थापनसे आस्थापन देना चाहिये। वातकी अधिकता हो तो स्नेहन किये विनाही स्नेहयुक्त शोधन आस्थापन देवे ॥ ३४ ॥

**अथैनं तृतीये पञ्चमे वाऽहनि किञ्चिदावृत्ते मध्याह्ने कृतमङ्गलस्वस्त्ययनमभ्यक्तदेहं स्वेदितमुत्सृष्टमलमनाशितं नातिक्षुधितमवेत्यातुरमार्यावलोकितं नाथमार्यं तारामातमभुवं धातारमश्विनाविन्द्रमात्रेयं सप्त मुनीन्काशिविदेहपतिप्रभृतीनग्निवेश्यादींश्च तन्त्रकारान् दीपगन्धपुष्पफलबलिधूपैर्यज्ञ इव प्रकल्पितभागान् कृत्वौषधीवृद्धवैद्यद्विजातींश्च संपूज्य तद्विद्यसहितो दोषौषधादिबलेन यथार्हमुपकल्पयेद्बस्तिम् ॥ ३५ ॥**

इसके बाद तीसरे या पाचवे दिन मध्यान्हकालके आरम्भ हो जानेपर मंगल स्वस्तिवाचन आदि करके शरीरपर स्नेहन लगाकर स्वेदन देकर मलका त्याग करके, विना भोजन किये, बहुत भूखे नही–रोगीको देखकर आर्योसे देखे हुए नाथको, आर्यताराको, ब्रह्माको, धाता (प्रजापति) को, अश्विनौको, इन्द्रको, आत्रेयको, सप्त ऋषियोको, काशिराज, विदेहपति आदि एव अग्निवेश आदि तन्त्रकारोको दीपक-सुगन्ध-फल-बलि-धूपसे यज्ञकी भाति भाग देकर, औषधसे वृद्धवैद्य-ब्राह्मण आदिकी पूजा करके, इस आयुर्वेदकी विद्याको जाननेवालोके साथ दोष–औषध आदिके बलानुसार योग्य बस्तिको बनाये ॥ ३५ ॥

**तत्र विंशतिमात्राणि पलान्यौषधानां मदनफलाष्टकं च क्वाथकल्पेन विपचेत्। क्वाथाच्चतुर्थांशं स्नेह-**

**मनिले षष्ठांशं पित्ते स्वस्थवृत्ते चाष्टमांशं तु कफे। सर्वत्र चाष्टममंशं कल्कस्य स्याद्यावता वा नात्यच्छसान्द्रता भवेत् । गुडस्य पलं युक्त्या मधुसैन्धवे यथायोग्यं च शेषाणि कल्पयेत् ॥ ३६ ॥**

**निरुह द्रव्योंकी मात्रा**—दशमूल आदि बस्तिकल्पनाके द्रव्य बीस पल और मैनफल गिनतिमें आठ ( आठ मैनफल एक पलके बराबर=४ तोला ) पानी सोलहगुना अर्थात् ३३६ तीन सौ छतीस तोला ( १३४४ तोला ) लेकर क्वाथ करे । जब चौथाई शेष रह जाये ( ८४ पल=३३६ तोला ) तब उतार ले। इस क्वाथमें वातके लिये क्वाथसे चतुर्थांश इक्कीस पल स्नेह, पित्तके लिये और स्वस्थावस्थामें चौदह पल, कफके विषयमें अष्टमांश साढेदस पल स्नेह मिलाकर पाक करना चाहिये। सब अवस्थाओं कल्क स्नेहमें अष्टमांश अर्थात् साढे दस पल मिलाना चाहिये। अथवा जितने कल्कसे बस्ति घट्ट न बने उतना कल्क मिलाना चाहिये, गुड क्वाथमें एक पल मिलाना चाहिये। मधु और सैन्धानमक युक्तिसे मिलाना चाहिये। दोषकी अपेक्षासे शेष मूत्रादि क्वाथमें मिलाने चाहिये ॥ ३६ ॥

**सर्वाणि चैकध्यमुष्णोदककुम्भीवाष्पाभितप्तानि खजमथितानि वस्तौ प्रक्षिप्यानुवासनवन्निरूहं प्रणयेन्नात्युष्णशीतं नातिमृदुतीक्ष्णं नातिस्निग्धरूक्षं नातितनुसान्द्रं न हीनातिमात्रं नालवणातिलवणं नात्यम्लं च। तत्र वाष्पमात्रानुतापादौषधस्य विदाहो न भवति। खजप्रमथनात्तु क्वाथस्नेहादयः सम्यक् सम्प्रयुक्ताः सम्यगेव योगमारभन्ते। अन्यथा**

१ सुश्रुतमें कहा है—

क्षौद्रं मूत्रं फलं क्षीरमम्लं मांसरसं तथा।
युक्त्या प्रकल्पयेद्धीमान् निरूहे कल्पना त्वियम् ॥
दत्त्वाऽऽदौ सैन्धवस्याक्षं मधुनः प्रसृतिद्वयम् ।
विनिर्मथ्य ततो दद्यात् स्नेहस्य प्रसृतित्रयम् ॥
एकीभूते ततः स्नेहे कल्कस्य प्रसृतिं क्षिपेत् ।
सम्मूर्च्छिते कषायं तु चतुःप्रसृतिसम्मितम् ॥
वितरेच्च तदावापमन्ते द्विप्रसृतोन्मितम् ।
एवं प्रकल्पितो बस्तिर्द्वादशप्रसृतो भवेत् ॥
सु चि अ ३८–३१,३७,३८,३९

सुश्रुतने जो कल्कका मान दो प्रसृत दिया है–वह वातकी दृष्टिसे है–इसमें गुड एक पल और कल्क तीन पल–कुल मिलाकर चार पल हुए। पित्तमें स्नेहकी न्यूनता मधु और दूधसे पूरी करनी चाहिये। कफमें मधुमेही पूरी करनी चाहिये। कहाभी है—

मधुस्नेहनकल्काख्यकषाया वातत क्रमात् ।
त्रीणि षट् द्वे दश त्रीणि पलान्यनिलरोगिणाम् ॥
पित्ते चत्वारि चत्वारि द्वे द्विपञ्च चतुष्टयम् ।
षट् त्रीणि द्वे दश त्रीणि कफे चापि निरूहणम् ॥
वृन्द. ७६–५.

**पुनः क्वाथादीनामुल्बणोऽन्यतमोऽन्यतमं यथास्वं दोषमीरयेत्। अत्युष्णादीनां तु पृथग्व्यापदः साधनानि च सिद्धिषूत्तरकालमुपदेक्ष्यन्ते ॥ ३७ ॥**

सब द्रव्योंको मिलाकर एक पात्रमे डालकर गरम पानीकी भापसे गरम करके–मन्थनदण्ड ( खौचा )से मथ कर बस्तिमे डालकर अनुवासनके समय निरूह देवे। न तो बहुत गरम, न बहुत शीतल, न बहुत कोमल, न बहुत तीक्ष्ण, न बहुत स्निग्ध, न बहुत रूक्ष, न बहुत पतला, न बहुत घट्ट, न हीन मात्रामें, न अति मात्रामे, न बहुत लवणवाला, न विनालवणके, न बहुत अम्ल बस्ति देवे । भापसे गरम करनेपर औषधमें विदाह नहीं होता। मन्थनदण्डसे मथनेपर क्वाथ–स्नेह आदि भली प्रकार मिलकर–उत्तमतासे कार्य करने लगते हैं। अन्यथा न मिलनेपर क्वाथादिमें कोई अपनी तेजीके कारण अपने–अपने दोषको कुपित कर दे। अति उष्ण आदिकी आपद्को पृथक् पृथक्-एव चिकित्साको सिद्धिमे पीछेसे कहेंगे ॥ ३७ ॥

**अपि च—**

**तिर्यक् प्रणीते हि न याति धारा**
**गुदे व्रणः स्याच्चलिते च नेत्रे।**
**दत्तः शनैर्नाशयमेति बस्तिः**
**कण्ठं प्रधावेदतिपीडितस्तु ॥ ३८ ॥**
**स्तम्भं विधत्तेऽतिमृदुर्हिमश्च**
**तप्ताम्लतीक्ष्णो भ्रमदाहमोहान् ।**
**स्निग्धोऽतिजाड्यं पवनं तु रूक्ष-**
**स्तन्वल्पमात्रालवणस्त्वयोगम् ॥ ३९ ॥**
**करोति मात्राभ्यधिकोऽतियोगं**
**क्षोभं तु सान्द्रः सुचिरेण चैति ।**
**दाहातिसारौ लवणोऽतिकुर्या-**
**त्तस्मात्सुयुक्तं सममेव दद्यात् ॥ ४० ॥**

औरभी नेत्रके तिरछे रखनेसे द्रवकी धार गुदामे नहीं जाती, नेत्रके हिलनेसे गुदामे व्रण हो जाते है । धीरेसे देनेपर बस्ति आशयतक नही पहुचती। बहुत जोरसे दबानेपर बस्ति गलेतक आजाती है । अतिमृदु और शीतल बस्ति शरीरमे जड़ता करती है। गरम, अम्ल और तीक्ष्ण बस्ति भ्रम, दाह और मोह करती है। अतिस्निग्ध बस्ति, जड़ता उत्पन्न करती है, रूक्ष बस्ति वायुको करती है । पतली, मात्रामें थोडी और लवणरहित बस्ति अयोग करती है। मात्रामे अधिक बस्ति अतियोग करती है। सान्द्र बस्ति क्षोभ करती है, एव देरमे जाती है । अति लवणवाली बस्ति–दाह और अतिसार करती है। इसलिये भली प्रकार मिलाई हुई बस्तिको समान रूपमे देवे ॥ ३८–४० ॥

**अन्ये पुनराहुः—**

**मात्रां त्रिपलिकां कुर्यात्स्नेहमाक्षिकयोः पृथक् । कर्षार्धं माणिमन्थं स्वस्थे कल्कपलद्वयम् ॥ ४१ ॥**

**सर्वेद्रवाणां शेषाणां पलानि दश कल्पयेत् ।
माक्षिकं लवणं स्नेहं कल्कं क्वाथमिति क्रमात् ।
आवपेत निरूहाणामेष संयोजने विधिः ॥ ४२ ॥**

अन्य आचार्य दूसरे प्रकारसे कहते है—स्नेह और मधु दोनो पृथक् पृथक् तीन पल ( बारह तोला ), मणिमन्थ ( नमक सैन्धव ) आधा कर्ष ( ३/२ तोला ), कल्क दो पल ( ८ तोला ), शेष सब द्रव्य दश पल ( ४० तोला ) इस प्रकारसे १८ पल बस्तिका परिमाण स्वस्थ अवस्थामे मानते हैं । बस्तिमे द्रव्य मिलानेके लिये बर्तनमे पहले मधु डाले, इसमें फिर नमक मिलाये, फिर स्नेह, इसके पीछे कल्क, और सबसे पीछे क्वाथ मिलाये । इस प्रकार मिलानेपर द्रव्य समान रसवाले हो जाते हैं । समरस होनेसे निरूहका समयोग होता है । निरूहोके मिलानेमे यह विधि है ॥ ४१ ॥ ४२ ॥

**दत्तमात्रे तूत्तानः सोपधानो निरूहवीर्येण देहव्याप्तये तन्मनास्तिष्ठेत् । उदीर्णवेगश्चोत्कटको विसृजेत् । आगमनकालस्तु परो मुहूर्तः । तदाप्यनागच्छन्नाशु मृत्यवे स्यात् । अतस्तत्रानुलोमिकस्नेहक्षारमूत्राम्लस्निग्धतीक्ष्णोष्णमन्यं प्रयोजयेत् । फलवर्तिस्वेदभयोत्रासादींश्च । वस्तिव्यापत्सिद्धिं चेक्षेत४३**

बस्ति ले चुकनेपर–तकिया लगाकर–पीठके बल चित्त लेट जाये । निरूह अपने वीर्यसे सम्पूर्ण शरीरमे फैल जाये–इसलिये एकाग्रमनसे प्रतीक्षा करे । मलके वेगको उपस्थित होनेपर उत्कट आसनसे मलत्याग करे । बस्तिके लौट आनेको कुछ समय लगता है । यदि इस समयमे वापिस न आये तो शीघ्र मृत्युके लिये होती है । इसलिये इस अवस्थामे अनुलोमन करनेवाले स्नेह ( एरण्डतैल आदि ), क्षार ( यवक्षार आदि ), मूत्र ( गोमूत्र ), अम्ल ( काजी आदि )–से बनाया स्निग्ध, तीक्ष्ण और उष्ण–दूसरा निरूह देवे । मेनफल आदिसे बनी फलवर्ति देवे । स्वेदन देवे, भय–उत्त्रास ( डरान–जिसमे प्राणभय न हो ) आदि करे । और बस्ति व्यापत्सिद्धिको देखे उसका प्रयोग करे ॥ ४३ ॥

**स्वयं निवृत्ते तु पूर्ववद्द्वितीयं तृतीयं चतुर्थं च दद्याद्यावद्वा सुनिरूढः स्यात् । तत्राद्योऽनिलं स्वमार्गादपकर्षति द्वितीयः पित्तं तृतीयः श्लेष्माणमिति४४**

बस्ति यदि विना कष्टके स्वयंही वापिस आजाये दूसरी, तीसरी, चौथी निरूह बस्ति देवे अथवा जबतक भली प्रकार निरूहण न हो तबतक बस्ति देवे । इनमे प्रथम बस्ति अपने मार्गसे वायुको खीचती है, दूसरी बस्ति पित्तको और तीसरी बस्ति कफको नष्ट करती है । यदि इन बस्तियोसे दोषका शमन न हो तो चौथी या अधिक बस्तिप्रयोग करनी चाहिये ॥ ४४ ॥

**तस्य हीनसम्यगतियोगास्तु विरिक्तवत् । सम्यङ्निरूढं तु कोष्णसलिलावसिक्तं तनुना जाङ्गलरसेन भोजयेत् । स्नाताशितस्यास्य चला दोषशेषाः स्वस्थानमाश्रयन्ते ॥ ४५ ॥**

इस बस्तिके हीन योग, सम्यग् योग और अतियोग विरेचनके समान है । जिसका सम्यग् प्रकारके निरूहण होगया हो, उसे गरम जलसे स्नान कराके, पतले जागल मास रसके साथ भोजन कराये । स्नान एव भोजन करनेसे इसके गतिशील शेष दोष अपने स्थानमे पहुंच जाते है ॥ ४५ ॥

**ततः पुनर्वातार्तमातुरं बृंहणीयमन्यं वा तद्विधमशितानन्तरं सायं वा पुनरल्पलघ्वशितं यथास्वमनिलादिषु दशमूलादिसाधितेन तैलेनानुवासयेत् । तस्य हीनसम्यगतियोगाः स्नेहपीतवत् । विशेषस्तु सम्यगनुवासिते किञ्चित्कालं स्थित्वा स्नेहः सपुरीषोऽनिलानुगतः प्रवर्तत इति ॥ ४६ ॥**

इसके पीछे वातरोगीको द्विविधोपक्रमणीय विधिसे बृंहण देकर अथवा अन्य विधिसे बृंहण देकर–भोजनके उपरान्त या सायंकाल–फिर लघु और थोडा भोजन देकर वातादि दोषोके अनुसार तैलसे अनुवासन देवे । वातमे–दशमूलसे सिद्ध तैलमे, पित्तमे–न्यग्रोधादि या पद्मकादिसे, कफमे वत्सकादिसे सिद्ध तैलसे अनुवासन देवे । अनुवासनके हीन-सम्यग् और अतियोग आदिके लक्षण स्नेहपानके लक्षणोके समान है । इसमे इतनी भिन्नता है कि सम्यग् अनुवासन होनेपर कुछ समयके पीछे स्नेह मल-वायुके साथ बाहर आता है ॥ ४६ ॥

**भवति चात्र—**

**एवं कफे स्नेहबस्तिमेकं त्रीन्वा प्रयोजयेत् ।
पञ्च वा सप्त वा पित्ते नवैकादश वाऽनिले ॥ ४७ ॥
पुनस्ततोऽप्ययुग्मांस्तु पुनरास्थापनं ततः ।
कफपित्तानिलेष्वन्नं यूषक्षीररसैः क्रमात् ॥ ४८ ॥**

कहा भी है—

कफकी प्रधानता होनेपर यदि सम्यग् योगके लक्षण उत्पन्न न हुए हो तो एक या तीन अनुवासन बस्ति देवे । पित्तकी प्रधानतामे पाच या सात, वातकी अवस्थामे नौ या ग्यारह स्नेह-बस्ति देवे । इसके आगे यदि जरूरत हो तोभी अयुग्म बस्तिया देवे । पीछेसे आस्थापन देवे । कफकी प्रधानतामे यूषके साथ भोजन, पित्तमे दूधके साथ भोजन, वायुमे जागलमासरसके साथ भोजन देना चाहिये ॥ ४७ ॥ ४८ ॥

**वातघ्नौषधनिःक्वाथस्त्रिवृतासैन्धवैः स्मृतः ।
बस्तिरेकोऽनिले स्निग्धः स्वाद्वम्लोष्णरसान्वितः ४९
न्यग्रोधादिगणक्वाथपद्मकादिसितायुतौ ।
पित्ते स्वादुहिमौ साज्यक्षीरेक्षुरसमाक्षिकौ ॥ ५० ॥
आरग्वधादिनिःक्वाथवत्सकादियुतास्त्रयः ।
रूक्षाः सक्षौद्रगोमूत्रास्तीक्ष्णोष्णकटुकाः कफे॥५१॥
त्रयश्च सन्निपातेऽपि दोषान् घ्नन्ति यतः क्रमात् ।**

वातकी प्रधानतामे–वातहर दशमूलादि या भद्रदारु आदिक क्वाथ करके इसमे त्रिवृत और सैन्धव मिलाकर मधुर-अम्ल-लवण रसोसे युक्त, स्निग्ध बस्ति उत्तम है । पित्तमे न्यग्रोधादि और

पद्मकादि इन गणोको क्वाथ करके, शर्करासे मिश्रित, मधुर, शीतल, घी, दूध, इक्षुरस, मधुसे युक्त बस्ति उत्तम है। कफमे आरग्वधादि कषाय एव वत्सक-मूर्वा इत्यादि कषायोसे क्वाथ करके रूक्ष, मधु-गोमूत्रादिसे मिली तीक्ष्ण-उष्ण-कटु गुणवाली बस्ति उत्तम है। सन्निपातमेंभी तीनही बस्तिया हितकारी है। क्योकि ये क्रमसे तीनो दोषोका नाश करती है ॥ ४९-५१ ॥-

**नाचार्यचरकस्यातो बस्तिस्त्रिभ्यः परं मतः ॥ ५२ ॥**
**न हि दोषश्चतुर्थोऽस्ति पुनर्दीयेत यं प्रति ।**

इसलिये आचार्य चरक तीन बस्तियोसे अधिक बस्ति नहीं मानते। चौथा कोई दोष नही है, जिसके लिये फिर बस्ति देनी होती है। ( रक्त दूष्य है-दोष नही ) ॥ ५२ ॥-

**उत्क्लेशनं शुद्धिकरं दोषाणां शमनं क्रमात् ॥ ५३ ॥**
**त्रिधैव कल्पयेद्बस्तिमित्यन्येऽपि प्रचक्षते ।**

अन्य वैद्यभी तीनही प्रकारकी बस्ति मानते हैं, यथा-एक बस्ति दोषोंको उत्क्लेशित करनेवाली, दूसरी-दोषोंकी शुद्धि करनेवाली, तीसरी-दोषोंका शमन करनेवाली है। ये तीनों क्रमसे अपना कार्य-कोपन, शोधन और शमन करती है ॥ ५३ ॥-

**दोषौषधादिबलतः सर्वमेतत्प्रमाणयेत् ॥ ५४ ॥**
**सम्यङ्निरूढलिङ्गं तु नासम्भाव्य निवर्तयेत् ।**

दोष, औषध और बल इनका विचार करके बस्तिके प्रमाणका निश्चय करना चाहिये। दोषकी अधिकतामे, औषधके मृदु होनेपर, तथा बलकी अधिकतामे बस्तिसख्या अधिक होने चाहिये। इससे विपरीतमे कम होनी चाहिये। हमारे मतसे तो जितनी बस्तियोंसे सम्यग् निरूहणके लक्षण उत्पन्न हो उतनी बस्तिया देकर समाप्त करे। सख्यापर निर्भर न रहे ॥ ५४ ॥-

**प्राक् स्नेह एकः पञ्चान्ते द्वादशास्थापनानि च ॥५५॥**
**सान्वासनानि कर्मैवं बस्तयस्त्रिंशदीरिताः ।**
**: पञ्चदशैकोऽत्र प्राक्स्नेहोऽन्ते त्रयस्तथा॥५६॥**
**षट् पञ्च बस्त्यन्तरिता योगोऽष्टौ बस्तयोऽत्र तु ।**
**त्रयो निरूहाः स्नेहाश्च स्नेहावाद्यन्तयोरुभौ ॥ ५७ ॥**

बस्तिका प्रयोग तीन प्रकारका है। स्वस्थ और सुदृढ रोगमे इन्हींसे बस्ति देनी चाहिये। एक-कर्मबस्ति, दूसरी-कालबस्ति, तिसरी-योगबस्ति।

इनमें कर्मबस्ति तीस है। यथा—प्रथम एक स्नेहबस्ति, अन्तिम ( २६-२७-२८-२९ और ३० वी ) पाच स्नेहबस्ति, बारह निरूह बस्तिया ( २-४-६-८-१०-१२-१४-१६-१८-२०-२२-२४ वी बस्ति निरूह ), और बारह ही अनुवासन बस्तिया ( ३-५-७-९-११-१३-१५-१७-१९-२१-२३-२५ ये बस्तिया ) देनी चाहियें।

कालबस्तिया पन्द्रह है। यथा-प्रथम एक स्नेहबस्ति, अन्तिम तीन ( १३-१४-१५ ) स्नेहबस्ति, बीचमे छै निरूहबस्तिया ( २-४-६-८-१०-१२ ) और पाच स्नेहबस्ति ( ३-५-७-९-११ ) देनी चाहिये।

योगमे आठ बस्तियां हैं-प्रथम और अन्तिम ये दोनो स्नेह-बस्ति, तीन निरूह ( २-४-६ ) और तीन स्नेहबस्ति ( ३-५-७ ) ये आठ बस्तिया देनी चाहिये ॥ ५५-५७ ॥

**स्नेहबस्तिं निरूहं वा नैकमेवातिशीलयेत् ।**
**उत्क्लेशाग्निवधौ स्नेहान्निरूहान्मरुतो भयम् ॥ ५८ ॥**
**तस्मान्निरूढः स्नेह्यः स्यान्निरूह्यश्चानुवासितः ।**
**स्नेहशोधनयुक्त्यैवं बस्तिकर्म त्रिदोषजित् ॥ ५९ ॥**

अकेली स्नेहबस्ति या अकेली निरूहबस्तिका निरन्तर सेवन नहीं करना चाहिये। क्योकि निरन्तर स्नेहबस्तिके सेवनसे उत्क्लेश एवं अग्निनाशकी शंका रहती है, और निरूहबस्तिसे वायुप्रकोपका भय है। इसलिये निरूह लेनेके पीछे स्नेहन और स्नेह लेनेके पीछे अनुवासन लेना चाहिये। इस प्रकार स्नेहशोधन युक्तिसे किया बस्तिकर्म त्रिदोषनाशक होता है। स्निग्धका शोधन, शुद्धका स्नेहन, और स्निग्धका फिर शोधन करना यह नियम है॥५८॥५९॥

**अष्टादशाष्टादशकान् बस्तीनां यो निषेवते ।**
**विधिना ना यथोक्तेन स भवेदजरोऽरुजः ॥ ६० ॥**
**सहस्रायुः श्रुतधरो वीतपाप्माऽमरप्रभः ।**
**वाजिस्यदो नागबलः स्थिरबुद्धीन्द्रियानलः ॥ ६१ ॥**

जो मनुष्य विधिपूर्वक इन अट्ठारह अट्ठारह बस्तियोका सेवन करता है, वह बुद्धिशाली, निरोगी, दीर्घायु, श्रुतधर, पापरहित, इन्द्रके समान, घोड़ेके समान शक्तिशाली, हाथीके समान बल-वान, स्थिर बुद्धि-इन्द्रिय और अग्निवाला होता है ॥६०॥६१॥

**बस्तौ रोगेषु नारीणां योनिगर्भाशयेषु च ।**
**द्वित्रास्थापनशुद्धेभ्यो विदध्याद्बस्तिमुत्तरम् ॥ ६२ ॥**
**आतुराङ्गुलमानेन तन्नेत्रं द्वादशाङ्गुलम् ।**
**वृत्तं गोपुच्छवन्मूलमध्ययोः कृतकर्णिकम् ॥ ६३ ॥**
**सिद्धार्थकप्रवेशाग्रं श्लक्ष्णं हेमादिसम्भवम् ।**
**कुन्दाश्वमारसुमनःपुष्पवृन्तोपमं दृढम् ॥ ६४ ॥**
**तस्य बस्तिर्मृदुलघुर्मात्रा शुक्तिर्विकल्प्य वा ।**

**उत्तरबस्ति**—पुरुषोके बस्तिरोगोमे, स्त्रियोके योनि और गर्भाशयके रोगोमे दो-तीन आस्थापन बस्तियोसे इनका शोधन करके-इन स्त्री और पुरुषोको उत्तरबस्ति देनी चाहिये। गुदासे उत्तरमार्गद्वारा देनेके कारण इसे उत्तरबस्ति कहते हैं। नेत्रका मान-रोगीकी अपनी अगुलियोसे उत्तरबस्तिमे नेत्रका परिमाण बारह अगुल होना चाहिये। यह नेत्र गोल, आकारमे गायकी पूछके समान, जड़मे मोटी-धीरे धीरे पतला होता जाये, मूल और मध्यमे कर्णिकावाला, अगला छेद, सरसोके जाने योग्य,

१ कर्मबस्ति और योगबस्तिमे प्रथम स्नेहबस्ति देकर निरूहबस्ति दी है। परन्तु कालबस्तिमें टीकाकारोंने प्रथम स्नेहबस्तिके पीछे छै स्नेहबस्ति लेकर युग्मबस्तियोका स्नेहबस्ति लिया है। परन्तु क्रमको देखकर यहापर छै निरूहबस्ति और पाच स्नेहबस्ति-यह अर्थ ठीक लगता है। क्योकि सबमे युग्म सख्यासे निरूह लिया है। प्रथम इकठ्ठी दो स्नेहबस्ति कहीं नही है।

चिकना, स्वर्णादिका बना हुवा, कुन्द या कनेर एवं चमेलीके फूलके वृन्तके समान सीवी और दृढ होना चाहिये । इस नेत्रमे बस्ति कोमल और हल्की ( छोटी ) बानी चाहिये । बस्तिका प्रमाण दो कर्ष ( २ तोला ) स्नेह होना चाहिये । अथवा वय-बल-देह-सत्त्व आदिका विचार करके मात्राका निश्चय करना चाहिये ॥ ६२–६४ ॥–

**अथ स्नाताशितस्यास्य स्नेहबस्तिविधानतः ॥ ६५ ॥**
**ऋजोः सुखोपविष्टस्य पीठे जानुसमे मृदौ ।**
**हृष्टे मेण्ढ्रे स्थिते चर्जौ शनैः स्रोतोविशुद्धये ॥ ६६ ॥**
**मालतीपुष्पवृन्ताग्रपरिणाहां घनामृजम् ।**
**श्लक्ष्णां शलाकां प्रणयेत्तया शुद्धेऽनुसेवनीम् ॥६७॥**
**आमेहनान्तं नेत्रं च निष्कम्पं गुदवत्ततः ।**
**पीडितेऽनुगते स्नेहे स्नेहबस्तिक्रमो हितः ॥ ६८ ॥**
**बस्तीननेन विधिना दद्यात् त्रींश्चतुरोऽपि वा ।**
**अनुवासनवच्छेषं सर्वमेवास्य चिन्तयेत् ॥ ६९ ॥**

निरूहके समान मांगलिक कार्य करके प्रथम स्नान, फिर भोजन-स्नेहबस्तिके विधानके अनुसार भोजन करे । सीधा-स्पष्ट रूपमे-सुखपूर्वक-घुटनोके समान ऊंचे-कोमल-आसनपर-पीठका सहारा लगाकर बैठ जाये । शिश्नको स्तब्ध एवं सीधा करके धीरे धीरे चिकनी-पतली शलाकाको शिश्नमे प्रवेश करे । शलाकासे मेहनका मार्ग साफ हो जानेपर सेवनीको लक्षकरके-सेवनीके साथ साथ नेत्रका शिश्नमे अन्ततक प्रवेश करे । ( प्राय करके छे अंगुल प्रविष्ट करे )। गुदाके समान हाथको विना हिलाये-प्रवेश करे । फिर पुटकको दबाकर स्नेह अन्दर प्रवेश करे । स्नेह पहुच जानेपर अनुवासन बस्तिके समान-नितम्बोंपर थपकना-ऐडीयोको धीरे धीरे दबाना-आदि करे । इस विधिसे तीन या चार बस्ति देनी चाहिये । शेष सब विधि-परिहार आदि अनुवासनके समान इसमे बरतना चाहिये ॥ ६५–६९ ॥

**स्त्रीणामार्तवकाले तु योनिर्गृह्णात्यपावृता ।**
**विदधीत तदा तस्मादनृतावपि चात्यये ॥ ७० ॥**
**योनिविभ्रंशशूलेषु योनिव्यापद्यसृग्दरे ।**

**स्त्रियोंमें उत्तरबस्ति**—स्त्रियोमे ऋतुकालके समय उत्तर-बस्ति देनी चाहिये । इस ऋतुकालमे योनिमुखके खुला होनेसे योनि और गर्भाशय बस्तिका ग्रहण कर सकते हैं । परन्तु आत्ययिक रोगमे ऋतुके विनाभी उत्तरबस्ति दी जाती है। आत्ययिक रोग यथा—योनिभ्रंश, योनिशूल, योनिव्यापद् और रक्तप्रदर-इनमे ऋतुके विनाभी उत्तर बस्ति दी जाती है ॥७०॥–

**नेत्रं दशाङ्गुलं मुद्गप्रवेशं चतुरङ्गुलम् ॥ ७१ ॥**
**अपत्यमार्गे योज्यं स्याद् द्व्यङ्गुलं मूत्रवर्त्मनि ।**
**मूत्रकृच्छ्रविकारेषु बालानां त्वेकमङ्गुलम् ॥ ७२ ॥**
**प्रकुञ्चो मध्यमा मात्रा बालानां शुक्तिरेव तु ।**

**नेत्रप्रमाण**—स्त्रियोमे अपनी अंगुलसे नेत्र दश अंगुल करना चाहिये । अगला छेद मूंगके जाने योग्य होना चाहिये । योनिभ्रंश आदि रोगोमे नेत्र अपत्यमार्गमे चार अंगुल प्रविष्ट करना चाहिये । मूत्रकृच्छ्र आदि रोगोमें मूत्रमार्गमे दो अंगुल प्रविष्ट करना चाहिये । बाला–लडकियोमें ( अप्रौढामें ) एक अंगुल मूत्रमार्गमे प्रवेश करना चाहिये । प्रवेशकी सीमापर एक कर्णिका बना देनी चाहिये । स्त्रियोंमे स्नेह बस्तिका प्रकुञ्च ( एक पल=४ तोल ) मात्रा मध्यम मात्रा है । बालाओंमे दो कर्ष ( २ तोला ) मध्यम स्नेह मात्रा है ॥ ७१ ॥ ७२ ॥–

**उत्तानायाः शयानायाः सम्यक् सङ्कोच्य सक्थिनी ॥**
**ऊर्ध्वजान्वास्त्रिचतुरानहोरात्रेण योजयेत् ।**
**बस्तींस्त्रिरात्रमेवं च स्नेहमात्रां विवर्धयेत् ॥ ७४ ॥**
**त्र्यहमेव च विश्रम्य प्रणिदध्यात्पुनस्त्र्यहम् ।**

**उत्तरबस्तिविधि**—स्त्री पीठके भार चित्त लेटकर जानुवोको मोड़कर सीधा करले । इस अवस्थामें दिन रातमें तीन-चार बस्तिया देनी चाहियें । अनुवासन बस्ति-दिन रातमे एक देनी चाहिये । इसप्रकार तीन दिनतक बस्तिकर्म करे । प्रत्येक समय आधा कर्ष-कर्ष स्नेहकी मात्राको बढाता जाये । फिर तीन दिन तक आराम देकर फिर इसी विधिसे उत्तरबस्ति देवे । ( कुछ लोगोकी मान्यता है कि यही विधि मेढ्रके विषयमे बरतनी चाहिये ) ॥ ७३ ॥ ७४ ॥–

**पक्षाद्विरेको वमिते ततः पक्षान्निरूहणम् ॥ ७५ ॥**
**सद्यो निरूढश्चान्वास्यः सप्तरात्राद्विरेचितः ।**
**यथा कुसुम्भादियुतात्तोयाद्रागं हरेत्पटः ।**
**तथा द्रवीकृताद्देहाद्बस्तिर्निर्हरते मलान् ॥ ७६ ॥**

**इति बस्तिविधिर्नामाष्टाविंशोऽध्यायः ॥ २८ ॥**

वमनके पन्द्रह दिन पीछे विरेचन देना चाहिये । विरेचनके पन्द्रह दिन पीछे निरूह, निरूहके तुरन्त पीछे अनुवासन देना चाहिये । विरेचनके सात दिन पीछे अनुवासन देना चाहिये । निरूहके बीचमे अनुवासन देना चाहिये । क्यौंकि–जिसप्रकार कुसुम्भ आदिसे मिले जलमे से वस्त्र रंगको ग्रहण कर लेता है, और जलको छोड़ देता है, इसी प्रकार स्नेह आदिसे शरीरके मलोंके द्रवीभूत हो जानेपर बस्ति दोषोका नाश करती है–अदूषित धातुओको वहीं छोड़ देती[2] है ॥ ७५–७६ ॥

यह बस्तिविधिनामक अठ्ठाईसवॉ अध्याय समाप्त हुआ ॥

---

१ यथाशेष प्रवेश्याथ स्नेहस्यार्धपलं नयेत् ।
प्रत्यागते द्वितीयं वा तृतीयं वा प्रदापयेत् ॥
स चेदनुवसेत्तत्र स्यात्क्रियेयं विशेषतः ।
पिप्पल्यारग्वधागारधूमवत्सकसैन्धवै ॥
मूत्राम्लपिष्टैर्गुलिका सर्षपा माषसन्निभा ।
छायासु शुष्कास्ता शिश्ने दद्यात्सर्षपसन्निभा ॥
पूर्वं माषोपमा पश्चात्ताभि स्नेहं समानयेत् ।
स्नेहे प्रत्यागते च स्यादनुवासनिको विधि ॥
अष्टांगहृदय सूत्र. १९.७६ टीका–अरुणदत्त

२ हृदयमें निम्न अधिक है–"शाखागता कोष्ठगताश्च रोगा मर्मोर्ध्वसर्वावयवाङ्गजाश्च । ये सन्ति तेषां न तु कश्चिदन्यो वायोः परं जन्मनि हेतुरस्ति ॥" सूत्र. १९ ८५.

## एकोनत्रिंशोऽध्यायः ।

**अथातो नस्यविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे नस्यविधिनामक अध्यायकी व्याख्या करूंगा—जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोंने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**नासायां प्रणीयमानमौषधं नस्यम् । नावनं नस्तःकर्मेति च संज्ञां लभते । नासा हि शिरसो द्वारं तत्रावसेचितमौषधं स्रोतःशृङ्गाटकं प्राप्य व्याप्य मूर्धानं नेत्रश्रोत्रकण्ठादिसिरामुखानि च मुञ्जादिषीकामिवासक्तामूर्ध्वजत्रुगतां वैकारिकीमशेषामाशु दोषसंहतिमुत्तमाङ्गादपकर्षति ॥ ३ ॥**

नासामें दी जानेवाली औषधकी नस्य संज्ञा होती है । इसी नस्यके नावन और नस्यकर्म पर्याय हैं । नासा शिरका द्वार है । नासामे दी हुई औषध स्रोत-शृंगाटक ( शिरके अन्दर-मध्यभाग )मे पहुंचकर और वहा फैलकर शिरोगत एवं नेत्र-श्रोत्र-कण्ठ आदिकी सिरामुखोंके जत्रुसे उपरके भागमे रहनेवाले सम्पूर्ण वैकारिक दोषसमूहको जल्दी शिरसेसे बाहर कर देती है; जिसप्रकार कि मुञ्जमे लगे सर कण्डेको खीचकर अलग करलेते हैं ॥ ३ ॥

**तत्त्रिधा विरेचनं बृंहणं शमनं च ॥ ४ ॥**

यह नस्यकर्म तीन प्रकारका है—विरेचन, बृंहण और शमन ॥ ४ ॥

**तेषां विरेचनं जत्रूर्ध्वगतेऽधिगौरवशोफोपदेहकण्डूस्तम्भाभिष्यन्दस्रावप्रसेकवैरस्यारोचकस्वरभेदक्रिमिप्रतिश्यायापस्मारगन्धाज्ञानग्रन्थ्यर्बुददद्रुकोठादिषु श्लेष्मजेषु तीक्ष्णेन स्नेहेन शिरोविरेचनद्रव्यैर्वा सिद्धेन तेषां वा क्वाथचूर्णस्वरसैस्तैरेव वा यथाऽर्हद्रव्यश्लक्ष्णकल्कितालोडितैर्मधुसैन्धवासवपित्तमूत्रैर्यथास्वं चोपदिष्टैर्योज्यम् । तत्र भीरुस्त्रीकृशसुकुमारेषु स्नेहः । गलरोगसन्निपातज्वरातिनिद्रामनोविकारकृमिशिरोरोगाक्षिस्पन्दनतिमिरकृच्छ्रविषाभिपन्नाभिष्यन्दसर्पदष्टविसंज्ञेषु शेषौ । तेष्वेव च भूयसि दोषे शीघ्रकारिणि च चूर्णः । स हि नासायामावेगकरतरो भवति ॥ ५ ॥**

इनमें **विरेचन नस्य**—जत्रुसे उपरके भागमे भारीपन, शोफ, उपदेह, कण्डू, स्तम्भ, अभिष्यन्द, स्राव, प्रसेक, विरसता, अरोचक, स्वरभेद, कृमि, प्रतिश्याय, अपस्मार, गन्धका ज्ञान न होना, ग्रन्थि, अर्बुद, दद्रु, कोठादि कफजन्य रोगोंमे तीक्ष्ण-सरसों आदिके स्नेहसे या शिरोविरेचनके द्रव्योसे सिद्ध किये तैल अथवा शिरोविरेचन द्रव्योंके क्वाथ-चूर्ण या स्वरससे यथा अनुकूल मद्य आदि द्रव-चिकने कल्कोंमे घोलकर, मधु-सैन्धव-आसव-पित्त-मूत्रोंसे तथा रोगोंके अपने प्रकरणमे कही औषधियोंसे देना चाहिये । इनमे भयभीत, स्त्री, कृश और सुकुमार प्रकृतिवालोंमें स्नेहका नस्य देना चाहिये । गलरोग, सन्निपात, ज्वर, अतिनिद्रा, मनोविकार, कृमि, शिरोरोग, अक्षिस्पंदन, तिमिर, कृच्छ्र, विषसे पीडित, अभिष्यन्दरोगी, सर्पदष्ट, चेतनानाशमे शेष क्वाथ-चूर्ण आदि देने चाहिये । इन रोगोंमे दोषोंकी अधिकता होनेपर और जल्दी कार्य करना हो तो चूर्ण देना चाहिये । क्योंकि चूर्ण नासाके अग्रभागमे रखनेसेही सपूर्ण रूपसे वेगको करनेवाला होता है ॥ ५ ॥

**बृंहणं सूर्यावर्तार्धावभेदककृमिशिरोरोगाक्षिसङ्कोचस्पन्दनतिमिरकृच्छ्रावबोधदन्तकर्णशूलनादनासामुखशोषवाक्सङ्गस्वरोपघातमन्यारोगापतानकावबाहुकनिद्रानाशादिष्वनिलोत्थेषु स्निग्धमधुरद्रव्यैस्तत्सिद्धैर्यथायथं चोपदिष्टैः स्नेहैर्निर्यासैर्धान्यमांसरसरक्तैश्च ॥ ६ ॥**

**बृंहण नस्य**—सूर्यावर्त, अर्धावभेदक, कृमि, शिरोरोग, अक्षिसकोच, अक्षिस्पन्द, तिमिर, कठिनाईसे जागृत होनेपर, दन्तशूल, कर्णशूल, कर्णनाद, नासाशोष, मुखशोष, वाक्संग, स्वरोपघात, मन्यारोग, अपतानक, अवबाहुक, निद्रानाश, आदि वातजन्य रोगोमे, स्निग्ध-मधुर द्रव्योसे सिद्ध किया एवं रोगोके अनुसार कहे हुए द्रव्योसे सिद्ध किये स्नेहोसे, निर्यास, जागल पक्षियोके मासरस और रक्तसे बृहण नस्य देना चाहिये ॥ ६ ॥

**शमनमकालवलीपलितखलतिदारुणकरक्तराजीव्यङ्गनीलिकारक्तपित्तादिषु यथास्वमुपदिष्टैः स्नेहैर्भेषजस्वरसादिभिः क्षीरोदकाभ्यां वा समदोषे वाऽणुतैलेनेति ॥ ७ ॥**

**शमन नस्य**—अकालमे झुर्रीया पड़नेपर, बालोके सफेद होनेपर, बालोके गिरनेपर, दारुणक, लाल रेखाये, व्यंग, नीलिका, रक्त-पित्त आदिमे-अपने अपने प्रकरणोमे कहे हुए अनुसार-स्नेहोसे, औषधियोके स्वरस आदिसे, दोषकी समानावस्थामें-दूध और पानीसे या अणुतैलसे नस्य देना चाहिये ॥ ७ ॥

**तत्र स्नेहो मात्राभेदाद्द्विधा । मर्शः प्रतिमर्शश्च । विरेचनः शमनो वा नासया प्रणीयमानः कल्कोऽवपीडसंज्ञो विरेचनचूर्णस्तु प्रधमनाख्यः । परिशेषं तु नावनमवपीडकसंज्ञम् । कल्कीकृतादौषधादयपीडितः स्रुतो रसोऽवपीड इत्यपरेषाम् । तत्र पुनस्तीक्ष्णो वैशेषिकी शिरोविरेचनसंज्ञा । तथाऽन्ये सर्वमेव विरेचनं नस्यमित्याहुः सद्यः श्लेष्मविरेचनसामान्यात् ॥ ८ ॥**

मात्राभेदसे स्नेह दो प्रकारका है-मर्श और प्रतिमर्श । विरेचन या शमन नस्य नासासे देनेपर कल्ककी अवपीडन सज्ञा होती है, और विरेचन चूर्णकी प्रधमन सज्ञा है । शेष क्वाथ नावनोकी अवपीडन सज्ञा है दूसरे आचार्योंकी मान्यता है कि—कल्करूप बनाई औषधको दबाकर-निकाले हुए रसकी अवपीडन सज्ञा होती है । यद्यपि सब नस्य कफका विरेचन करते हैं, तथापि तीक्ष्ण नस्यके लिये शिरोविरेचन सज्ञा विशेषरूपसे होती है । अन्य सब नस्य विरेचन नस्य हैं, क्योंकि ये कफका विरेचन सामान्य रूपमे तुरन्त करते हैं ॥ ८ ॥

**अणुतैलविधानं तु मञ्जिष्ठामधुकप्रपौण्डरीकजीवकर्षभककाकोलीद्वयपयस्यासारिवाऽनन्तानीलोत्पलाञ्जनरास्नाविडङ्गतण्डुलमधुपर्णीश्रावणीमेदाकाकनासासरलसालभद्रदारुचन्दनैः सुपिष्टैरष्टगुणं षड्गुणेन पयसा तैलं पचेत्। घृतं वा पित्तोल्बणेषु दोषेषु ॥ ९ ॥**

**अणुतैलकी विधि**—मजीठ, मुलहठी, प्रपौण्डरीक, जीवक, ऋषभक, काकोली, क्षीरकाकोली, क्षीरविदारी, सारिवा, अनन्तमूल, नीलोत्पल, अजन, रास्ना, विडगतण्डुल, मधुपर्णा (गिलोय), श्रावणी, मेदा, काकनासा, सरल, साल, भद्रदारु, चन्दन, इनको परस्पर समान भाग लेकर अच्छी प्रकार पीसलें। कल्कसे आठगुणा तैल और तैलसे छै गुणा दूध मिलाकर पाक करे। इसमें औषधका रस निकलजाये इसलिये पानी कल्कसे चार गुणा (या दुगना तो अवश्य) मिलाना चाहिये। पित्तकी प्रधानता होनेपर इसी विधिसे घी पकाना चाहिये ॥ ९ ॥

**अथवा चन्दनागुरुपत्रदार्वीत्वङ्मधुकबलाद्वयबिल्वोत्पलपद्मकेसरप्रपौण्डरीकविडङ्गोशीरह्रीबेरवन्यत्वङ्मुस्तसारिवाबृहतीद्वयांशुमतीद्वयजीवन्तीदेवदारुसुरभिशतावरीः शतगुणे दिव्येऽम्भसि दशभागावशिष्टं क्राथयेत् ततस्तस्य क्राथस्य दशमांशेन समांशं तैलं साधयेत्। दशमे चात्र पाके तैलतुल्यमाजमपि पयो दद्यात्। एतदप्यणुतैलं पूर्वस्माद्विशेषेणेन्द्रियदार्ढ्यकरं केश्यं त्वच्यं कण्ठ्यं प्रीणनं बृंहणं दोषत्रयघ्नं च ॥ १० ॥**

**अणुतैल-(दूसरा)**—चन्दन, अगरु, तेजपत्र, दारुहल्दीकी छाल, मुलहठी, बला, अतिबला, बिल्व, उत्पल, कमलका केसर, प्रपौण्डरीक, विडग, उशीर, ह्रीबेर, कैवर्तमोथा, दालचीनी, मुस्ता, सारिवा, कटेरी, बड़ी कटेरी, शालपर्णी, पृश्नपर्णी, जीवन्ती, देवदारु, रास्ना, और शतावरी—ये प्रत्येक समान भाग, इनसे एक सौगुणा उत्तम वर्षाजल लेकर क्वाथ करे। जब क्वाथ दसवा हिस्सा शेष रह जाये तब छान लेना चाहिये। इसके दशमाश भागके बराबर तिलतैल लेकर तैल सिद्ध करे। इसप्रकार जब दसवा पाक हो तब तैलके बराबर बकरीका दूध मिलाना चाहिये। यह अणुतैलभी पूर्व कहे हुए तैलकी अपेक्षा नासा—श्रोत्र आदि इन्द्रियोको दृढ़ करनेवाला, केश्य, त्वच्य, कण्ठ्य, पुष्टिदायक, बृंहण करनेवाला और तीनो दोषोका नाशक है। यह तैल सूक्ष्म इन्द्रियस्रोतोंमे पहुच जाता है, इसलिये इसे अणुतैल कहते है ॥ १० ॥

**अस्यानर्हास्तु भुक्तभक्तस्नेहमद्यगरतोयपीतपातुकामशिरःस्न ातुकामसिरादिव्यधस्रुतरक्तमूत्रितोच्चारिताभिहतकृतवमनविरेकबस्तिकर्मगर्भिणीसूतिकानवप्रतिश्यायश्वासकासिनोऽनार्तवदुर्दिनेष्वपि। तत्र भुक्तभक्तस्य नस्येरितो दोष ऊर्ध्वस्रोतांस्यावृत्य छर्दिश्वासकासप्रतिश्यायान् जनयेत्। स्नेहादिपीतपातुकामानामक्षिनासास्यस्यन्दोपहतितिमिरशिरोरोगान्। शिरःस्नानस्य शिरोक्षिकर्णशूलकण्ठरोगपीनसहनुमन्यास्तम्भार्दितशिरःकम्पान्। स्नातुकामस्य मूर्धस्तैमित्यजाड्यारुचिपीनसान्। स्रुतरक्तस्य क्षामतामरुचिमग्निसादं च। मूत्रितोच्चारितयोर्भृशतरवेगधारणजान्विकारान्। अभिहतस्य तीव्रतरा रुजम्। कृतवमनादीनां श्वासकासस्वरेन्द्रियहानिशिरोगौरवकण्डूकृमिदोषान्। गर्भिण्या भक्तद्वेषज्वरमूर्च्छाऽर्धावभेदकाः स्युरपत्यं च व्यङ्गं विकलेन्द्रियमुन्मादापस्मारयुक्तं वा। सूतिकायाः स्रुतरक्तोक्तान् दोषान्। नवप्रतिश्यायस्य स्रोतोरोधाद्दुष्टप्रतिश्यायकेशशातकृमिकण्डूविचर्चिका। श्वासकासिनोर्व्याधिविवृद्धिः। अकाले दुर्दिने सहसैव शैत्याच्छिरोरुग्वेपथुस्तैमित्यतालुनेत्रकण्डूपाकमन्यास्तम्भकण्ठरोगप्रतिश्यायारुंषिकाः ॥ ११ ॥**

**नस्यके अयोग्य**—जिसने भोजन किया, स्नेह मद्य-विष-जल पिया हो अथवा स्नेह-मद्य जल पीनेकी इच्छावाला, शिरसे स्नान किया हो या स्नान करनेकी इच्छावाला, सिरादिमें चोट लगी हो, रक्त निकाला हो, चोटसे पीड़ितमे, मल-मूत्रके वेगसे पीड़ित, वमन-विरेचन-बस्तिकर्म किया हो, गर्भिणी, सूतिका, नूतन प्रतिश्यायमे, श्वास-कास रोगीको, ऋतुके विना समय और दुर्दिनमे नस्य नहीं देना चाहिये। भोजन किये हुएको नस्य देनेसे नस्यके कारण प्रेरित हुए दोष ऊर्ध्व स्रोतोमे भरकर वमन-श्वास-कास-प्रतिश्यायादि रोगोको करते है। स्नेह आदि पिये हुए या पीनेकी इच्छावालोंमे नस्य आख नाक और मुखके स्रावको, आख-नाक-मुखका नाश, तिमिर, एव शिरोरोगको उत्पन्न कर देता है। शिरसे स्नान किये हुए पुरुषमें दिया हुआ नस्य अक्षिशूल, कर्णशूल, कण्ठरोग, पीनस, हनुस्तम्भ, मन्यास्तंभ, अर्दित, शिर कम्पको उत्पन्न कर देता है। स्नान करनेकी इच्छावालेमें शिरमें स्तिमितता, जडता, अरुचि, पीनसको उत्पन्न करता हैं। रक्त निकाले हुए पुरुषमे कृशता, अरुचि और अग्निमांद्य करता है। मल-मूत्रके उपस्थित होनेपर दिया नस्य वेगधारणजन्य रोगोंको उत्पन्न करता है। चोट लगे हुएमे अधिक तीव्र वेदनाको करता है। वमनादि कर्म किये हुएमे नस्य श्वास-कास-स्वरहानि-इन्द्रियहानि-शिरमे भारीपन, कण्डू-कृमिरोग उत्पन्न करता है। गर्भिणीमें—भोजनमे द्वेष, ज्वर, मूर्च्छा, अर्धावभेदक होते हैं, और सतानमे—व्यग, इन्द्रियोमे वैकल्य (विकृतागता), उन्माद या अपस्मार होता है। सूतिकामें—रक्तस्रावमें कहे दोषोको (कृशता-अरुचि-अग्निमान्द्यको) करता है। नूतन प्रतिश्यायमें स्रोतोके बन्द होनेसे दूषित प्रतिश्याय, केशोका गिरना, कृमि, कण्डू और विचर्चिका हो जाती है। श्वास-कास रोगीमें रोगकी वृद्धि हो जाती है। अकाल और दुर्दिनमे सहसा शीत होनेसे शिरोरुग्, वेपन, स्तिमितता, तालुपाक, नेत्रकण्डू, मन्यास्तम्भ, कण्ठरोग, प्रतिश्याय और अरुंषिका होती हैं ॥ ११ ॥

**तेषु यथास्वमायतनं दोषोद्रेकं चापेक्ष्य स्नेहस्वेद-शिरोवक्त्रलेपसेकतीक्ष्णावपीडधूमगण्डूषादीनाचरेत्। विशेषेण तु गर्भिणी रूक्षे नस्यकर्मणि वर्षाभूकाकोलीकपिकच्छुभिः शृतं पयः पिबेत्। बलाविदार्यंशुमतीमेदाभिर्वा। एभिरेव च शृतं हविः। वातहरसिद्धश्च स्नेहः शिरोवस्तौ कर्णपूरणे च योज्यः। एवं च बृंहणमन्नपानम्। भुक्तभक्तादिष्वपि चात्ययिकव्याध्यातुरमपेक्षेत ॥ १२ ॥**

इनमे रोगोंके अपने अपने स्थान, दोषकी अधिकताको देखकर स्नेहन, स्वेदन, शिरोविरेचन, शिरोलेप, मुखलेप, परिषेक, तीक्ष्ण नस्य, अवपीडन नस्य, धूम, गण्डूष आदि करना चाहिये। विशेषकर गर्भवतीके एव रूक्ष नस्यकर्ममे-पुनर्नवा, काकोली और कौंचमे पकाया हुआ दूध पिये। अथवा बला, विदारी, शालपर्णी और मेदासे पकाया दूध पिये। और इन्हींसे सिद्ध किया घी और वातहर द्रव्योंसे सिद्ध किया स्नेह शिरोबस्ति एवं कानके डालनेमे प्रयोग करना चाहिये। सब प्रकारका बृंहण खान पान देना चाहिये। भुक्तभक्तादि अवस्थाओमे आत्ययिक रोग होनेपर रोगकी चिकित्सा करे ॥ १२ ॥

**मर्शप्रमाणं तु प्रदेशिन्यङ्गुलीपर्वद्वयान्निमग्नोद्धृताद्यावत्पतति स बिन्दुः। अमी दशाष्टौ षड्विन्दव उत्तममध्यमकनीयस्यो : । क्वाथादीनामष्टौ षट् चत्वारः। प्रध तु षडङ्गुलद्विमुखया । मुखानिलेरितस्याकण्ठगते दोषानुरोधतश्च पुनःपुनर्योजनमिति ॥ १३ ॥**

**मर्श नस्यका प्रमाण**—प्रदेशिनी अगुलिके प्रथम दो पर्वोको घी आदि स्नेहमे डूबाकर बाहर निकालनेपर जो घी आदि स्नेह गिरता है, वह एक 'बिन्दु' है। इस प्रकारके दस बिन्दु उत्तम मात्रा, आठ बिन्दु मध्यम मात्रा और छै बिन्दु ह्रस्व मात्रा होती है। क्वाथ आदिमे आठ उत्तम मात्रा, छह मध्यम मात्रा और चार ह्रस्व मात्रा होते हैं। प्रधमननस्य-छह अगुल लम्बी दोनो ओर मुखवाली नाडीसे मुखकी हवासे ( फूंकद्वारा ) प्रेरित करके औषधको गले तक पहुंचाना प्रधमननस्य है। यह नस्य दोषके कारण बारबार दिया जाता है ॥ १३ ॥

**अथ नस्यार्हं नरमव्याहतवेगं धौतान्तर्बहिर्मुखं स्निग्धस्विन्नशिरसं नातिक्षुधितं प्रायोगिकधूमपानविशुद्धस्रोतसं स्वास्तीर्णनिवातशयनस्थमुत्तानशीर्षमीषदुन्नत दं प्रसारितकरचरणं जत्रूर्ध्वं पाणितापेन पुनः पुनः स्वेदयेत्। ततः कनकरजतताम्रान्यतमशुक्तिस्थितं प्रदेयमौषधत्रिभागमुष्णाम्बुप्रतप्तं किञ्चित्प्रलम्बितशिरसो वामहस्ताङ्गुष्ठकनिष्ठिकाभ्यामाक्रम्य नयनप्रच्छादनं चतुर्गुणं वासो मध्यमया नासाग्रमुन्नमय्य प्रदेशिन्यनामिकाभ्यां चैकैकं नासापुटं पर्यायेण पिधायेतरस्मिन्ना ोतसि दक्षिणहस्तेन प्रनाड्या पिचुना वाऽनवच्छिन्नधारमासिञ्चेत् ॥ १४ ॥**

**नस्य विधि**—नस्य देने योग्य पुरुष जब वेग आदिसे पीडित न हो, मुखको अन्दर और बाहरसे साफ करके, शिरमे स्नेहन-स्वेदन करके, बहुत भूखा नही, प्रायोगिक धूमपानसे स्रोतोको शुद्ध करके, अच्छी प्रकार बिछाई हुई शय्यापर हवारहित मकानमे चित्त पीठके भार लेटकर, पायलको कुछ उंचा रखकर, हाथ पैरोको सीधा फैलाकर, गलेसे उपरके भागको हाथोको गरम करके उनसे बारबार स्वेदन देवे। इसके पीछे स्वर्ण-चादी-ताम्र इनमेसे किसीकी बनी सिप्पीमे देनेवाली औषधको रखकर उसके तीन भाग बनाये। इस औषधको गरमपानीसे गरम करे। फिर रोगीका सिर पीछेको लम्बा लटकाकर वस्त्रकी चारतह करके, वाम हाथके अगूठे और कनिष्ठिकासे आखोको ढाप देवे। फिर मध्यमागुलिसे नासाको उचा करके प्रदेशिनी और अनामिका अगुलिसे एक एक नासापुटको अदल-बदलकर बन्द करके दूसरे नासास्रोतसमें दक्षिण हाथकी प्रनाड़ी या पिचुसे—लगातार बिना रुके स्नेह देवे। जब वाम नासिका बन्द हो तो दक्षिणमे, दक्षिण बन्द हो तो वाममे देवे। स्नेहके तीन भाग इसलिये किये कि ठण्डा न हो जाये। एक भाग समाप्त होनेपर दूसरा, और फिर तीसरा भाग देना चाहिये ॥ १४ ॥

**वातपित्तकफामयेषु क्रमेणापराह्णमध्याह्नपूर्वाह्णेषु। लालास्रावसुप्तप्रलापद कटायनक्रथनकृच्छ्रोन्मीलनपूतिमुखकर्णनादतृष्णार्दितशिरोरोगश्वासकासोन्निद्रेषु रात्रौ स्वस्थवृत्ते तु शीते मध्याह्ने शरद्वसन्तयोः प्राह्णे ग्रीष्मेऽपराह्णे वर्षास्वादित्यदर्शने पञ्चकर्माण्याचरतो बस्तिकर्मोत्तरकालमेव ॥ १५ ॥**

वायुके रोगोमे अपराण्हमे और पित्तके रोगोमे मध्यान्हमें और कफके रोगोमे पूर्वाण्हमे नस्य देना चाहिये। लालास्राव, सुप्त ( सञ्ज्ञाका ज्ञान न हो ), प्रलाप, दातोको कटकटाना, मुखसे श्वास लेना ( घर्राटे भरना ), आखका कठिनाईसे खोलना, मुखसे दुर्गन्ध आना, कर्णनाद, तृष्णा, अर्दित, शिरोरोग, श्वास, कास, नीदका न आना—इन रोगोमे रात्रिमे नस्य देना चाहिये। स्वस्थ वृत्तमे और हेमन्त-शिशिर शीत ऋतुमे मध्यान्हमे, शरद् और वसन्तमे पूर्वाण्हमे, ग्रीष्ममे अपराण्हमे और वर्षा आदिमें सूर्यके दर्शनके समय नस्य देना चाहिये। पंचकर्मोको करते हुए—बस्ति कर्मके तुरत पीछे नस्य देना चाहिये ॥ १५ ॥

**न च हीनाधिकं सकृदेव सर्वमत्युष्णशीतमत्युन्नतावनतशिरसे सङ्कुचितगात्रावयवाय देयम्। तत्र हीनं दोषमुत्क्लेश्य न निर्हरेत्। गौरवारुचिकासप्रसेकपीनसच्छर्दिकण्ठरोगान्कुर्यात्। अधिकमतियोगदोषान्। सकृदेव सर्वं दत्तमुत्स्नेहनशिरोरोगप्रतिश्यायघ्राणक्लेदानुच्छ्वासोपरोधं च। अत्युष्णं दाहपाकज्वररक्तागमशिरोरुग्दृष्टिदौर्बल्यमूर्च्छाभ्रमान्। अतिशीतं हीनदोषान्। अत्युन्नतशिरसोऽपि कृशिरोऽप्रतिपद्यमानं तानेव। अ शिरसोऽतिदूरगमनान्मूर्च्छाजाड्यकण्डूदाहज्वरान् स-**

कुञ्चितगात्रस्य सम्यग्धमनीरव्याप्नुवद्दोषोत्क्लेशं वेदनां स्तम्भं वा । यदि च नस्ये दीयमाने भेषजवेगादसात्म्यतया वा मूर्च्छा स्यात्ततः शिरोवर्जं शीताम्भसा सिञ्चेत् । न च नस्ये निषिच्यमाने कोपहास्यव्याहारस्पन्दनोच्छिन्दनान्याचरेत् । तथाहि शिरोरुक्प्रतिश्यायकासतिमिरखलतिपलितव्यङ्गतिलकालकमुखदूषिकाणां सम्भवः ॥ १६ ॥

न तो थोड़ा और न अधिक, एकदमसे नहीं, सारा सम्पूर्ण रूपसे नही, न बहुत गरम, न बहुत ठण्डा, शिरको बहुत उचा करके या शिरको बहुत नीचा रखकर, शरीरके अगोको सिकोड़कर नस्य नही देना चाहिये । इनमे हीन मात्रामे दिया नस्य दोषोको कुपित करके बाहर नही निकालता । भारीपन, अरुचि, कास, प्रसेक, पीनस, वमन, कण्ठरोग आदिको करता है । अधिकमात्रामे दिया नस्य स्नेहके अतियोगके लक्षणोको करता है । एक साथ सम्पूर्ण मात्रामे दिया नस्य उत्क्लेहन, शिरोरोग, प्रतिश्याय, घ्राणका क्लेद, और उच्छ्वासकी रुकावट करता है । अति गरम नस्य–दाह, पाक, ज्वर, रक्तका आना, शिरमे वेदना, दृष्टिकी दुर्बलता, मूर्च्छा और भ्रम उत्पन्न करता है । अतिशीत नस्य–हीन मात्राके दोषोको करता है । शिरको बहुत उचा करके दिया नस्य–शिरमे भलीप्रकार न पहुंच कर उन्ही हीन मात्राके लक्षणोको करता है । शिरको बहुत नीचा करके दिया स्नेह–बहुत दूर जानेसे मूर्च्छा, जड़ता, कण्डू, दाह और ज्वर करता है । अगोको सिकोड़कर दिया नस्य धमनीयोमे ठीक प्रकारसे न फैलकर दोषोका उत्क्लेश, वेदना और स्तम्भ पैदा करता है । यदि नस्य देनेपर भेषजके वेगके कारण या नस्यके असात्म्य होनेसे रोगीको मूर्च्छा हो जाये तो शिरको छोड़कर शेष शरीरपर शीतल पानीका परिषेक करना चाहिये । नाकमे नस्य देते समय क्रोध, हास्य, बोलना, स्पन्दन, छीकना आदि नहीं करना चाहिये । इससे शिरोवेदना, प्रतिश्याय, कास, तिमिर, गजापन, बालोका सफेद होना, व्यंग, तिलकालक, मुखको दूषित करनेवाली फुन्सि आदिका उत्पन्न होना होता है ॥ १६ ॥

दत्तमात्रे तु नस्ये कर्णललाटकेशभूमिगण्डमन्यास्कन्धपाणिपादतलान्यनुसुखं मर्दयेत् । शनैश्चोच्छिन्द्येत् । अनभ्यवहरंश्च वामदक्षिणपार्श्वयोरौषधं निष्ठीवेत् । सकफं हि तदभ्यवहृतमग्निमवसादयेत् । दोषं च संवर्धयेत् । एकपार्श्वनिष्ठीवने न सर्वाः सिरा भेषजेन सम्यग्व्याप्यन्ते । पुनः पुनश्चैनं स्वेदयेदाभेषजदर्शनान्नोच्छिन्देन्निष्ठीवेच्च । ततश्चैवमेव द्वितीयमंशमनुषेचयेत्तथा तृतीयं दोषादिबलेन वा । विरेचने त्ववपीडे दोषबलमपेक्ष्य पश्चात्स्नेहमनुषेचयेत् । निवृत्तनस्यं चैवमुन्निद्रमुत्तानं वाक्शतमात्रं शाययेत् । ततः पुनरप्युत्क्लिष्टदोषशेषोपशान्तये वैरेचनिकं यथार्हं वा धूमं पाययित्वोष्णोदकगण्डूषान्धारयेत् । अथास्य स्नेहोक्तमाचारमादिशेत् । अतिद्रवपानं च वर्जयेत् । पुनश्च तृतीयेऽहनि नस्यमवसेचयेत् । हिध्मास्वरोपघातमन्यास्तम्भापतानकेषु शिरसि चानिलार्त्याद्यभिभूते प्रत्यह सायं प्रातरुभयकाले वा । अनेन विधिना पञ्च सप्त नव वा दिनानि दद्यादासम्यग्योगाद्वा ॥ १७ ॥

नस्य देनेके उपरान्त कान, ललाट, केशभूमि ( शिर ), गाल, मन्या, कन्धे, हथेली, पैरके तलुवे इनको सुखपूर्वक धीरे धीरे मलना चाहिये । धीमेसे छीके । औषधको बिना निगले–नासाके वाम–दक्षिण पार्श्वसे बाहर निकालदे । कफके साथ निगली हुई औषध अग्निको कम करके–दोषोको बढ़ाती है । एक पार्श्वमे बाहर निकालनेपर सब सिराये औषधसे भली प्रकार व्याप्त हो जाती हैं । जबतक औषध दिखाई दे ( बाहर आये ) तबतक धीमे धीमे स्वेद देना चाहिये । औषधको छींककर या थूककर बाहर नहीं करना चाहिये । इसके पीछे नस्यके दूसरे भागका नस्य देवे, फिर तीसरे भागका नस्य देवे । अथवा दोषादिके बलानुसार नस्य दे । विरेचन अवपीड़न नस्यमे दोषके बलका विचार करके पीछेसे स्नेहन नस्य देना चाहिये । नस्य दे चुकनेपर आखोको खोलकर–पीठके भार चित्त लेट जाये । इस अवस्थामे एक सौ तक गिने, तबतक रहे । इसके उपरान्तभी उत्क्लिष्ट दोषको शान्त करनेके लिये–वैरेचनिक अथवा जो योग्य हो वह धूम्रपान कराके गरम पानीके गण्डूष मुखमे धारण कराये । इसके पीछे इसे स्नेहोक्त 'उष्णोपचारी स्यात्' इस आचारविधिका पालन करनेके लिये कहे । बहुत द्रव पीनेके लिये बन्द कर देवे । फिर तीसरे दिन नस्य देवे । हिक्का, स्वरभग, मन्यास्तम्भ, अपतानकमे, शिरमे वातरोग होनेपर प्रतिदिन–साय और प्रात दोनो समय नस्य देना चाहिये । इस विधिसे पाच, सात या नौ दिन तक देवे, अथवा जबतक सम्यग् योग हो तबतक देवे ॥१७॥

तत्र सम्यक्स्निग्धे मूर्धनि विरिक्ते वा सुखोच्छ्वासनिःश्वासक्षवथुस्वप्नप्रबोधशिरोवदनेन्द्रियविशुद्धयो भवन्ति यथोक्तव्याध्युपशमश्च । अयोगातियोगयोस्तु यथास्वं वातकफविकारास्तान्यथास्वमेव साधयेत् । अन्यांश्च पूर्वोक्तान् विकारान् ॥ १८ ॥

**सम्यक् नस्यके लक्षण**–नस्यका सम्यग् योग होनेपर या शिरका विरेचन हो जानेसे सुखपूर्वक श्वासका अन्दर लेना, बाहर निकालना, छीकका आना, नींदका आना, जागना एव शिरोवेदनाका नाश, इन्द्रियोकी शुद्धि होती है । कहे हुए रोग शान्त हो जाते है । अयोग और अतियोग होनेपर–अपने अपने वात–कफरोग होते है ( स्नेहन नस्यके अयोगमे वातरोग और अतियोगसे कफरोग होते है ) । इनकी अपनी अपनी चिकित्सा करे । और विरेचन नस्यके अयोगमे कफरोग और अतियोगसे वातरोग होते है । और पूर्वोक्त रोगोकी भी चिकित्सा करे ॥१८॥

प्रतिमर्शस्तु क्षामक्षततृष्णामुखशोषवृद्धबालभीरुसुकुमारेष्वप्यकालवर्षदुर्दिनेष्वपि च योज्यः । न

तु दुष्टप्रतिश्यायबहुदोषक्रमिणशिरोमद्यपीतदुर्बल-श्रोत्रेषु । एषां ह्युदीर्णदोषत्वात्तावता दोषोत्क्लेशो भवति । तस्य पञ्चदशकालास्तेषां च गुणाः । प्रातर्दन्ते भुक्तवतश्चान्ते स्रोतोविशुद्धिः शिरोलाघवं मनःप्रसादश्च भवति । विण्मूत्रशिरोभ्यङ्गाञ्जनकवलान्ते दृष्टिप्रसादः । दन्तधावनान्ते दन्तदृढता सौगन्ध्यं च । अध्वव्यायामव्यवायान्ते श्रमक्लमस्वेदस्तम्भनाशः । दिवास्वप्नान्ते निद्राशोषगौरवप्रणाशो मनःप्रसादश्च । अतिहसितान्तेऽनिलप्रशमः । छर्दितान्ते स्रोतोलीनश्लेष्मव्यपोहः । दिनान्ते स्रोतोविशुद्धिः सुखनिद्राप्रबोधश्च भवति ॥ १९ ॥

प्रतिमर्श नस्य निर्बल, क्षत ( उर क्षतरोगी ), तृष्णा रोगसे पीडित, मुखशोषरोगी, वृद्ध, बालक, भीरु एव सुकुमार व्यक्तियोंमे अकाल एवं दुर्दिनमेंभी दिया जाता है । दूषित प्रतिश्याय, बहुत दोषवाले, शिरमे कृमि हो, मद्य पीये हुए हो, दुर्बल श्रवणशक्तिवालोंमे—प्रतिमर्श नस्य नही दिया जाता । इनमे दोषोंके बढे होनेसे प्रतिमर्श नस्यसेही दोषोंका उत्क्लेश हो जाता है । इस प्रतिमर्शके पन्द्रह काल हैं, और प्रत्येक कालके अपने अपने गुण हैं । प्रात काल और खाते हुए नस्य देनेसे स्रोतोंकी शुद्धि, शिरमे हल्कापन और मनकी प्रसन्नता होती है । मल—मूत्रका त्याग करनेपर, शिरमे अभ्यग-अजन-कवल ( गराले ) करनेके पीछे देनेसे दृष्टिकी निर्मलता होती है । दातुन करनेके पीछे देनेसे दातोंकी दृढता और सुगन्धि होती है । मुसाफरी, व्यायाम या व्यवायके पीछे देनेसे थकान, क्लम, स्वेद और जड़ताका नाश होता है । दिनमे सोनेके उपरान्त नस्य देनेसे निद्रा, शोष और भारीपनका नाश, और मनकी प्रसन्नता होती है । बहुत हसनेके उपरान्त होनेसे वायुकी शान्ति होती है । वमनके पीछे देनेसे स्रोतोंमे लीन कफ नष्ट होता है । दिनके अन्तमे देनेसे स्रोतोंकी शुद्धि, सुखपूर्वक नींदका आना और जागना होता है ॥ १९ ॥

भवति चात्र—

प्रमाणं प्रतिमर्शश्च बिन्दुद्वितयमिष्यते ।
बिन्दुर्वा येन चोत्क्लेशो नानुत्क्लिष्टस्य जायते ॥२०॥
निष्ठ्यूते यत्र वा स्नेहो न साक्षादुपलक्ष्यते ।
न नस्यमूनसप्ताब्दे नातीताशीतिवत्सरे ॥ २१ ॥
न चोनाष्टादशे धूमः कवलो नोनपञ्चमे ।
न शुद्धिरूनदशमे न चातिक्रान्तसप्ततौ ॥ २२ ॥
आजन्ममरणं शस्तः प्रतिमर्शस्तु बस्तिवत् ।
गुणान्कुर्यात्स हि नित्योपसेवनात् ॥ २३ ॥
न चात्र यन्त्रणा नापि व्यापद्भ्यो मर्शवद्भयम् ।
तैलमेव च नस्यार्थे नित्याभ्यासेन शस्यते ॥ २४ ॥
शिरसः श्लेष्मधामत्वात्स्नेहाः स्वस्थस्य नेतरे ।

कहाभी है—प्रतिमर्शनस्यकी मात्रा दो बिन्दु या एक बिन्दु । जिस मात्रासे न कुपित हुए दोष कुपित न हो वह मात्रा ... र स्नेहको थूक दिया जाता है, साक्षात् रूपमे नहीं देखा जाता, वह प्रतिमर्शकी मात्रा है । सात वर्षकी आयुसे पहले और अस्सी सालके उपरान्त नस्य नहीं देना चाहिये । अठारह वर्षसे कम आयुमे धूम और पाच सालसे पूर्व कवल; दस सालसे पूर्व वमन—विरेचनसे शोधन और सत्तर सालके पीछे शोधन नही करना चाहिये । प्रतिमर्शनस्य जन्मसे लेकर मृत्युपर्यन्त बस्तिके समान बरता जा सकता है । नित्य सेवनसे प्रतिमर्शनस्य, मर्शनस्यके समान गुणोंको करता है । इस प्रतिमर्शनस्यमे मर्शकी भाति न तो कोई परहेज है न रोगोका भय है । नित्य नस्यसेवनके लिये तैलकाही नस्य उत्तम है । क्योंकि शिर कफका स्थान है, इसलिये स्वस्थ पुरुषके लिये तैलके समान दूसरे स्नेह गुणकारी नहीं ॥ २०-२४ ॥—

आशुकृच्चिरकारित्वं गुणोत्कर्षापकृष्टता ॥ २५ ॥
मर्शे च प्रतिमर्शे च न विशेषो भवेद्यदि ।
को मर्शं सपरीहारं सापदं च भजेत्ततः ॥ २६ ॥
अच्छपानविचाराख्यौ कुटीवातातपस्थिती ।
अन्वासमात्राबस्ती च तद्वदेव विनिर्दिशेत् ॥ २७ ॥

इति नस्यविधिर्नामैकोनत्रिंशोऽध्यायः ॥ २९ ॥

प्रतिमर्शनस्य शीघ्रकारी और गुणोंमे मर्शनस्यसे श्रेष्ठ है । मर्शनस्य देरमे काम करनेवाला और हीन गुणोंवाला है । यदि मर्श और प्रतिमर्शनस्यमे कोई भेद न हो तो कौन भला आदमी परहेजवाले और आपद्वाले मर्शनस्यका सेवन करे? कोई न करे । जिसप्रकार स्नेहके अच्छपान और स्नेहकी विचारणामे भेद है कुटीप्रवेश रसायन और वातातप रसायन सेवनमे, अनुवासन बस्ति और मात्रा बस्तिमे भेद है—इसी प्रकार इन प्रतिमर्श और मर्शनस्यमे शीघ्रकारित्व और देरमे कार्य करने आदिके भेद हैं, ये दोनो एक नही हैं ॥ २५-२७ ॥

यह नस्यविधिनामक उन्तीसवा अध्याय समाप्त हुआ ॥

## त्रिंशोऽध्यायः ।

अथातो धूमपानविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥

इसके आगे धूमपान विधिकी व्याख्या करेगे—जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोंने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

धूमो हि शिरोक्षिकर्णशूलाभिष्यन्दगौरवार्धावभेदकपीनसकासश्वासास्यवैरस्यप्रसेकवैस्वर्यपूतिघ्राणमुखहिध्मागलरोगदन्तशूलदौर्बल्यारुचिहनुमन्याग्रहकृमिकण्डूपाण्डुत्वकेशदोषक्षवथुनाशबाहुल्यतन्द्राऽतिनिद्राक्रथनातिजत्रूर्ध्वगतवातकफव्याधिप्रशमाय प्रयुज्यते । तथा शिरःकपालेन्द्रियमनोबृंहणप्रसादनाय च । शीतद्रव्यनिर्वृत्तोऽपि त्वग्निसंयोगादुष्णतया पित्तरक्तविरुद्धः ॥ ३ ॥

धूम—शिर-शूल, अक्षिशूल, कर्णशूल, अभिष्यन्द, भारीपन.

अर्धावभेदक, पीनस, कास, श्वास, मुखकी विरसता, मुखका प्रसेक, वैस्वर्य, पूतिघ्राण, मुखरोग, हिक्का, गलरोग, दन्तशूल, दुर्बलता, अरुचि, हनुग्रह, मन्याग्रह, कृमि, कण्डु, पाण्डु, त्वचादोष, केशदोष, क्षवथुनाश, तन्द्राकी अधिकता, अतिनिद्रा, कुथनादि ( नासाका शब्द ), जत्रुसे उपरके रोगोमे, वातजन्य एव कफजन्य रोगोको शान्त करनेके लिये धूमका प्रयोग किया जाता है। इसीप्रकार शिर कपाल, इन्द्रिय और मनको बृंहण देनेके लिये और प्रसन्न करनेके लिये वरता जाता है। [ 'कृमिकण्डूपाण्डुत्वक्केशदोपक्षवथु'के स्थानपर 'कृमिपक्षवधक्षवथु'-यह पाठ है ] शीत द्रव्योसे बना हुआ होनेसे अग्निका सयोग होनेपरभी पित्त एव रक्तमे विरुद्ध नहीं होता ॥ ३ ॥

**स त्रिविधो भवति। शमनो बृंहणः शोधनश्च। तथा कासघ्नो वामनो व्रणधूपनश्च। तत्र शमनः प्रायोगिको मध्यम इति पर्यायाः। बृंहणः स्नेहनो मृदुरिति। शोधनो विरेचनस्तीक्ष्ण इति च ॥ ४ ॥**

**धूम तीन प्रकारका है**—शमन, बृंहण और शोधन। इसी प्रकार कासनाशक, वमन करानेवाला, और व्रणमे धूम देना। इनमे शमन धूमके पर्याय—प्रायोगिक और मध्यम है। बृंहण धूमके स्नेहन और मृदु पर्याय है। शोधनके पर्याय विरेचन और तीक्ष्ण है ॥ ४ ॥

**अधूमार्हास्तु विरिक्तदत्तवस्तिरात्रिजागरिताभिहतशिरोमधुदधिदुग्धमद्यस्नेहयवागूविषपीतमत्स्याशितपाण्डुरोगप्रमेहोदराध्मानोर्ध्ववाततिमिररोहिणिकारक्तपित्तिनोऽत्युष्णेऽन्येपि। एषां हि भ्रमज्वरशिरोभितापेन्द्रियोपघाततालुशोषपाकधूमायनछर्दिमूर्च्छारक्तपित्तार्दितानि मृत्युं वा धूमो जनयति। अतिमात्रश्चान्येषामपि ॥ ५ ॥**

**धूमके अयोग्य**—विरेचन लिया, जिसे बस्ति दी गई हो, रातमे जागा हो, शिरपर चोट लगी हो, मधु-दूध-दहि-मद्य-स्नेह-यवागु-विषजल पिया हो, मछलीया खाई हो, पाण्डुरोग, प्रमेह, उदर, आध्मान, ऊर्ध्ववात, तिमिर, रोहिणी, रक्तपित्त, अति उष्ण काल और अन्यभी धूमके अयोग्य है। इनको धूमपानसे भ्रम, ज्वर, शिरोऽभिताप, इन्द्रियोका नाश, तालुशोष, तालुपाक, धूमायन, वमन, मूर्च्छा, रक्तपित्त आदि रोग या मृत्यु हो जाती है। अन्य व्यक्तियोमे अतियोगसे भ्रम आदि हो जाते हैं ॥ ५ ॥

**तत्र वातकफान्यतरसंसृष्टं पित्तमुपलक्ष्य यथास्वं सर्पिःकषायपाननस्यास्यालेपाञ्जनपरिषेकान्स्निग्धरूक्षशीतान् प्रयुञ्जीत। एतेन सर्वधूमोपघातप्रतीकारा व्याख्याताः ॥ ६ ॥**

इन भ्रम आदिमे पित्तका कोप होता है, इसलिये वायु या कफको पित्तसे मिला हुआ जानकर—यथायोग्य अपने अपने अनुसार घृतपान, कषायपान, नस्य, आस्यलेप, अजन, स्निग्ध-शीत या उष्ण परिषेकोका उपयोग करे। इस विधिसे सब धूमोके प्रतिकार कह दिये ॥ ६ ॥

**विशेषस्तु सर्वस्रोतोभिगते धूमे तीव्रतरा वेदना भवत्योपाध्माननेत्ररागश्वासकासपीनसाङ्गस्वरसादाम्लकाः। तत्र घृतक्षीरेक्षुरसद्राक्षाशर्करोपयोगस्तद्विधैरेव वमनं कटुतिक्तैरपि च नस्यगण्डूषाः ॥ ७ ॥**

**विशेषकर**—सम्पूर्ण स्रोतोमे धूमके पहुच जानेपर ऊषा ( दाह ), आध्मान, नेत्ररोग, श्वास, कास, पीनस, अगोकी शिथिलता, स्वरकी शिथिलता और अम्लक होता है। इनमे घी, दूध, गन्नेका रस, द्राक्षा, शर्कराका उपयोग, और इसी प्रकारके द्रव्योसे वमन देना चाहिये। कटु और तिक्त द्रव्योसेभी नस्य-गण्डूष देना चाहिये ॥ ७ ॥

**पानकालास्त्वष्टौ प्रायोगिकस्य निशामूत्रशकृद्दन्तधावनस्वेदनस्याहारशस्त्रकर्मान्ताः। एकादश मृदोः क्षुतव्यवायहसितचिरासितजृम्भितमूत्रशकृद्दन्तधावनतर्पणपुटपाकशस्त्रकर्मान्ताः। पञ्च तीक्ष्णस्य नस्याञ्जनछर्दितस्नानाहःस्वप्नान्ताः। एषु हि कालेषु वातकफोत्क्लेशो भवति ॥ ८ ॥**

**प्रायोगिक धूमपानके आठ काल हैं**—रात्रि, मूत्रत्याग करनेपर, मलत्याग करनेपर, दन्तधावन करनेके उपरान्त, स्वेदनके पीछे, नस्यके पीछे, आहारके पीछे और शस्त्रकर्मके पीछे। मृदु ( बृहण ) धूमके ग्यारह काल हैं—भूख लगनेपर, मैथुन कार्यके उपरान्त, हसनेपर, देरतक बैठे रहनेपर, जम्भाई लेनेपर, मूत्रत्याग, मलत्याग, दन्तधावन, तर्पणकार्य करनेपर, पुटपाक सेवन करनेपर और शस्त्रकर्मके उपरान्त मृदु धूमपान करे। तीक्ष्ण ( विरेचन ) धूमके पीनेके पाच समय हैं—नस्य लेनेपर, अजन करनेपर, वमन करनेपर, स्नानके पीछे और दिनमे सोनेके उपरान्त लेना चाहिये। क्योंकि इन समयोमे वात-कफको कोप होता है ॥ ८ ॥

**नेत्रं तु बस्तिनेत्रद्रव्यभवं गोपुच्छाकारमग्रमूलयोः कनिष्ठिकाङ्गुष्ठाग्रपरिणाहं राजमाषधूमवर्तिप्रवेशच्छिद्रमृजु त्रिकोशं श्लक्ष्णं शिथिलशलाकागर्भं शमनादिषु क्रमादातुराङ्गुलमानेन चत्वारिंशद्द्वात्रिंशच्चतुर्विंशत्यङ्गुलं कुर्यात्। वमने च दशाङ्गुलं व्रणधूपनार्थेऽष्टाङ्गुलं कलायपरिमण्डलं कुलत्थवाहि स्रोत इति। एवं हि धूमो दूरात्प्रवृत्तो नेत्रस्य पर्वच्छेदादूर्ध्वं तनुतया च शनैः श्लिष्यन्न बाधको भवति ॥ ९ ॥**

धूमपानके लिये बस्तिनेत्रके द्रव्योसे बना हुआ नेत्र होना चाहिये। इसकी आकृति गायकी पूंछके समान जड्मे मोटी और आगेसे पतली होनी चाहिये। आगेसे कनिष्ठिका अगुलिके समान और मूलमे अगुठेके बराबर मोटी होनी चाहिये। इस नेत्रका अगला छेद राजमाषके जाने योग्य तथा मूलका छेद धूमवर्ति ( घटमें भगवानको धूप करनेके लिये जो मोटी बत्ती बनाते हैं)के प्रवेशयोग्य होना चाहिये। नली सीधी परन्तु तीन कोषोवाली (जोड़वाली या मुड़ी) चिकनी, बीचसे शलाका द्वारा खोखली बनाई

बासकी नली होनी चाहिये। इसकी लम्बाई शमन धूमके लिये रोगीकी अपनी अगुलियोंसे चालीस अगुल, बृंहण धूमके लिये बत्तीस और शोधन धूमके लिये चौबीस अगुल होनी चाहिये। कासघ्न और वामक धूमके लिये दस अगुल होना चाहिये। व्रणमें धूम देनेके लिये आठ अगुल होनी चाहिये। इस व्रणको धूप देनेकी नलिकामुख मटरके समान गोलाईवाली और कुलत्थीके जाने योग्य होना चाहिये। इस प्रकार धूम दूरसे आता हुआ, नेत्रकी गाठोसे टुकड़े टुकडे होनेसे आगे पतले रूपमें बनकर धीरेसे शीतल बनकर पिया हुआ धूम पीड़ाकारक नहीं होता। नलीको साफ करनेके लिये एक मजबूत शलाका नलीके अन्दर रखनी चाहिये। जब धूमपान करना हो तब इसे निकाल लेना चाहिये। आजकल इस कार्यके लिये लोहेकी शलाका रखते हैं, यही अर्थ-शिथिल शलाका गर्भ है ॥ ९ ॥

**कासघ्नादिषु नेत्राभावे देवनलवंशैरण्डादीनामन्यतमां नाडीं योजयेत् ॥ १० ॥**

कासघ्न आदि धूमोके उपयोगमें नेत्रके अभावमें नडमर, बास, एरण्ड आदि किसी एक की बनी नलीका उपयोग करना चाहिये ॥ १० ॥

**यथास्वं च धूमद्रव्याणां कल्केन श्लक्ष्णेनाक्षमात्रेण द्वादशाङ्गुलायतामीषिकामम्भस्यहोरात्रोषितां लेपयेत्। तत्र च नवाङ्गुलगर्भां पञ्चप्रलेपामङ्गुष्ठस्थूलां यवमध्यां छायाशुष्कां वर्तिं कृत्वा विगतेषिकां च स्नेहाक्तामङ्गारेषु प्रदीप्य नेत्रमूलच्छिद्रे च निधाय यथार्हं पानायोपनयेत् ॥ ११ ॥**

इसके उपरान्त काष्ठकी बनी ईषिका-सरकण्डेकी बारह अगुल शलाकाको चौबीस घंटे पानीमें भिगोकर रखे, जिससे यह कुछ फूल जाये। फिर दूसरे दिन यथायोग्य धूमपानके द्रव्योको बारीक पीसकर इनके एक अक्ष ( एक तोला ) कल्कसे इसपर लेप करदे। इस लेपको ईषिकाके बीचमें नौ अगुल लम्बा करे। और एक लेपके सूखनेके उपरान्त दूसरा लेप करे। इस प्रकार पाच प्रलेप अगूठेके समान मोटे, बीचमें जौके समान ( बीचमें मोटे और किनारोंपर पतले ) लेप करे। इसे छायामें सुखाकर-ईषिकाको बाहर निकाल देवे। फिर घी आदिसे प्रदीप्त अगारोमें इस वर्तीको रखकर-नेत्रके मूल प्रदेश छेदको लगाकर यथायोग्य धूमपान करे ॥ ११ ॥

**अथ धूमार्हः सुमना ऋजूपविष्टः प्राक्कृतोच्छ्वासनिःश्वासो विवृतौष्ठदशनो नेत्राग्रनिविष्टदृष्टिः पर्यायेणैकैकं नासापुटं पिधायेतरेणाक्षिप्य मुखेनोत्सृजेत्। मुखेन तु मुखेनैव न नासया दृग्विघातभयात् १२**

**धूमके योग्य पुरुष**—प्रसन्न चित्तसे-सीधा बैठ कर-उच्छ्वास और निश्वास पहिले ठीक करके, ओठ और दात खोलकर, नेत्रके अग्रभागमें दृष्टिको रखकर, क्रमश एक-एक नासापुटको बन्द करके, दूसरेसे धूमको अन्दर लेकर मुखसे बाहर करदे। मुखसे पिये हुए धूमको मुखसे निकाले। मुखसे पिये धूमको नासासे न निकाले-क्योंकि इससे दृष्टिका नाश हो जाता है ॥ १२ ॥

**तत्र प्रायोगिकं द्वौ द्वौ त्रींस्त्रीन्वाऽऽपानांस्त्रींश्च पर्यायान्कण्ठाच्चोर्ध्वमुत्क्लिष्टे दोषे पूर्वं नासया ततो मुखेन कण्ठे तु पूर्वमास्येन परं चाहोरात्रस्य द्विः पिबेत्। स्नैहिकं त्रींस्त्रींश्चतुरश्चतुरो वाऽऽपानान् यावद्वाऽऽशुप्रवृत्तिस्तथाऽहोरात्रस्य। तीक्ष्णं नासाभ्यामेव चतुरश्चतुरश्चापानान् यावद्वा स्रोतोलाघवं तथा त्रिश्चतुर्वाऽहोरात्रस्य। तत्राक्षेपविसर्गावापान इत्याहुः ॥ १३ ॥**

इनमे प्रायोगिक धूमको दो-दो या तीन तीन घूंट करके-तीन वार ( २×३ अथवा ३×३ ) पिये। गलेसे उपरके भागमें कुपित हुए दोषोमे प्रथम नासासे और पीछे मुखसे पिये। गलेके रोगोमें पहले मुखसे पिये। दिनरातमे प्रायोगिक धूमको दो बार पीना चाहिये। स्नैहिक धूमकी तीन-तीन या चार-चार घूंटही भरकर पिये अथवा जितनेसे दोषकी प्रवृत्ति हो उतना पिये। इस स्नैहिक धूमको रात्रिमें एक वार पीना चाहिये। तीक्ष्ण धूमको नासासेही चार-चार घूट करके पीना चाहिये। अथवा जितनेसे स्रोतोमे हल्कापन आये उतना पीना चाहिये। दिनरातमें तीन या चार वारही लेना चाहिये। धूमपानमें धुंवेका अन्दर लेना और फिर बाहर निकालना इसको आपान-( घूट ) कहते हैं ॥ १३ ॥

**कासघ्नं तु चूर्णं गुलिकां वा निर्धूमदीप्तस्थिराङ्गारपूर्णे सुसंस्थिते शरावे प्रक्षिप्यान्येन बुध्नकृत्तच्छिद्रेण शरावेणापिधाय निधाय च तत्र स्रोतसि नेत्रं मुखेनैव धूमं पिबेत्। उरःप्राप्तं च मुखेनैवोद्वमेत्। प्रशान्ते च धूमे पुनः क्षिपेत्पिबेच्च दोषशुद्धेर्लाघवाद्वा ॥ १४ ॥**

कासनाशक चूर्ण या वर्तीको धूमरहित जलते हुए प्रदीप्त अगारोसे भरे-भली प्रकार स्थिर शरावमे रखदेवे। इस शरावको एक छिद्रवाले दूसरे शरावसे ढाप दे। और उपरके शरावके छेदमें नेत्रको लगाकर मुखसे धूमको पिये। जब धुंवा छातीमें पहुंचे तब मुखसेही निकाल दे। धूम निकलना बन्द हो जाय तो और चूर्ण डाले। जबतक दोषकी शुद्धि न हो जाय या शरीरमे लघुता न आजाये तबतक इस धूमको पिये ॥ १४ ॥

**तद्वद्वामनमपि तिलकृशरामप्यनतिघनां पीत्वा पिबेत्। तद्वच्च व्रणमपि धूपयेद्वैशद्याय क्लेदवेदनोपशमाय च ॥ १५ ॥**

इसी कासघ्न धूमकी भांति वामन-वमन करानेवाले-धूमकोभी पिये। परन्तु धूमपानसे पूर्व बहुत घट्ट नहीं पतली कृशरा ( तिलतण्डुलकी खिचड़ी ) को पी लेना चाहिये। इसी प्रकार-व्रणमें निर्मलता लानेके लिये, क्लेद और वेदनाको शान्त करनेके लिये धूम देना चाहिये ॥ १५ ॥

१ दूराद् विनिर्गत पर्वच्छिन्नो नाडीतनूकृत । नेन्द्रिय बाधते धूम ॥ चरक. सू. अ. ५।५१.

**धूमस्यायोगे दोषोत्क्लेशाद्रोगवृद्धिः । अतियोगे प्रागुक्तमिति ॥ १६ ॥**

धूमपानके अयोगमे दोषोका उत्क्लेश होनेसे रोग बढ़ता है । अतियोगके लक्षण भ्रम आदि पहले कह दिये हैं ॥ १६ ॥

**भवति चात्र—**
**हृत्कण्ठेन्द्रियसंशुद्धिः शिरसो लाघवं शमः ।**
**यथेरितानां रोगाणां सम्यक्पीतस्य लक्षणम् ॥१७॥**
**शमनो वातकफयोः संसर्गे स्वस्थकर्मणि ।**
**बृंहणो मारुते शस्तो धूमः संशोधनः कफे ॥ १८ ॥**

**इति धूमपानविधिर्नाम त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३० ॥**

कहा भी है-सम्यक् धूमपान करनेसे-हृदय-कण्ठ और इन्द्रियोंकी शुद्धि, शिरमें हल्कापन, रोगोकी शान्ति होती है । वात-कफके मिले होनेपर, स्वस्थ अवस्थामे शमन धूमपान, वायुकी अधिकतामे बृंहण धूमपान और कफकी अधिकतामे संशोधन धूमपान उत्तम है ॥ १७ ॥ १८ ॥

यह धूमपानविधिनामक तीसवा अध्याय समाप्त हुआ ॥

## एकत्रिंशोऽध्यायः ।

**अथातो गण्डूषादिविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥१॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे गण्डूषादिविधि नामक अध्यायकी व्याख्या करेगे-जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**चतुर्विधो भवति गण्डूषः स्नैहिकः शमनः शोधनो रोपणश्च । तेषामाद्यास्त्रयः क्रमेण वातपित्तकफामयघ्नाः । रोपणस्त्वास्यव्रणघ्नः, शमनः स्तम्भनः प्रसादनो निर्वापण इति पर्यायाः ॥ ३ ॥**

गण्डूष चार प्रकारका होता है । स्नैहिक, शमन, शोधन और रोपण । इनमे पहले तीन क्रमश वात-पित्त-कफनाशक हैं । अर्थात् स्नैहिक वातको, शमन पित्तको और शोधन कफको शान्त करता है । रोपण गण्डूष मुखके व्रणोको नष्ट करता है । शमनके पर्याय-स्तम्भन, प्रसादन और निर्वापण ये है ॥ ३ ॥

**तत्र स्वाद्वम्ललवणोष्णैरौषधैः सिद्धो युक्तो वा नात्युष्णः स्नेहो मांसरसतिलकल्कोदकं क्षीरं वा स्नैहिकः । तिक्तकषायमधुरशीतैः पटोलारिष्टजम्ब्वाम्रमालतीपल्लवोत्पलमधुककाथसितोदकक्षौद्रक्षीरेक्षुरसघृतादिभिः शमनः । कट्वम्ललवणोष्णैः शिरोविरेचनद्रव्यैः शुक्तमद्यधान्याम्लमूत्रान्यतमकल्कितालोडितैः शोधनः । रोपणस्तु कषायमधुरशीतैर्यथास्वं चोपदिष्टैः ॥ ४ ॥**

इनमें **स्नैहिक गण्डूष**—मधुर-अम्ल-लवण और उष्ण द्रव्योसे सिद्ध किया या मिलाकर बनाया, बहुत गरम नहीं, स्नेह, मासरस-तिलकल्क-पानी या दूधके साथ मिला स्नैहिक है । **शमन गण्डूष**-तिक्त-कषाय-मधुर एव शीत द्रव्योसे, पटोल-नीम-जामुन-आम-चमेली इनके पत्तोसे, कमल, मुलहठी इनके क्वाथमे शर्बत, मधु, दूध, गन्नेका रस, घी आदि मिलकर शमन गण्डूष बनता है । **शोधन गण्डूष**-कटु-अम्ल-लवण-उष्ण एवं शिरोविरेचन द्रव्योसे, शुक्त मद्य धान्याम्ल और मूत्र इनमेसे किसी एकके साथ, कल्क बनाके घोलकर देनेसे शोधन गण्डूष होता है । **रोपण गण्डूष**-कषाय, मधुर एवं शीत तथा अपने अपने प्रकरणोमे कहे हुए द्रव्योसे रोपण गण्डूष बनता है ॥ ४ ॥

**अपि च—**
**दन्तहर्षे दन्तचाले मुखरोगे च वातिके ।**
**सुखोष्णमथवा शीतं तिलकल्कोदकं हितम् ॥ ५ ॥**
**गण्डूषधारणे नित्यं तैलं मांसरसोऽथवा ।**
**ऊषादाहान्विते पाके क्षते चागन्तुसम्भवे ॥ ६ ॥**
**विषे क्षाराग्निदग्धे च सर्पिर्धार्यं पयोऽथवा ।**
**वैशद्यं जनयत्यास्ये सन्दधाति मुखव्रणान् ॥ ७ ॥**
**दाहतृष्णाप्रशमनं मधुगण्डूषधारणम् ।**
**धान्याम्लमास्यवैरस्यमलदौर्गन्ध्यनाशनम् ॥ ८ ॥**
**तदेवालवणं शीतं मुखशोषहरं परम् ।**
**आशु क्षाराम्बुगण्डूषो भिनत्ति श्लेष्मणश्चयम् ॥९॥**

औरभी-दन्तहर्ष, दातके हिलनेमे, वातजन्य मुखरोगमें, रोगानुसार सुहाता हुआ गरम या शीतल तिलके कल्कको पानीमें घोलकर गण्डूष धारण करना या मासरस और तैल सदा उत्तम है । उषा (क्षारसे जलनेके समान) दाह, मुखपाक, आगन्तुजक्षतमे विष, क्षार या अग्निसे जलनेपर घी या दूध मुखमे धारण करना चाहिये । इससे मुखमे विशदता आती है और व्रण मिलजाते है । शहदके गण्डूषका धारण करनेसे दाह, प्यास शान्त होती है । धान्याम्ल (काजी)के गण्डूषसे-मुखकी विरसता, मुखका मल, दुर्गन्धता नष्ट होती है । यही काजी यदि

---

१ धूमपानके द्रव्य—

मृदौ तत्र द्रव्याण्यगुरुगुग्गुलु ।
मुस्तास्थौणेयशैलेयनलदोशीरवालकम् ॥
वराङ्गकौन्तीमधुकबिल्वमज्जैलवालुकम् ।
श्रीवेष्टक सर्जरसो ध्यामक मदन प्लवम् ॥
शल्लकी कुकुम माषा यवा. कुन्दुरुक तिला ।
स्नेहः फलाना साराणा मेदोमज्जावसाघृतम् ॥
शमने शल्लकी लाक्षा पृथ्वीका कमलोत्पलम् ।
न्यग्रोधोदुम्बराश्वत्थप्लक्षरोध्रत्वच सिता ॥
यष्टीमधु सुवर्णत्वक् पद्मक रक्तयष्टिका ।
गन्धाश्चाकुष्ठतगरा., तीक्ष्णे ज्योतिष्मती निशा ।
दशमूलमनोह्वाल लाक्षाश्वेताफलत्रयम् ॥
गन्धद्रव्याणि तीक्ष्णानि गणो मूर्धविरेचन ॥

अ. हृ २१।१३-१८.

नमकके बिना बरती जाये तो शीतल और मुखशोषका नाश करती है। सर्जक्षार आदिको घोलकर बनाया गण्डूष कफके सञ्चयको शीघ्र तोडता है ॥ ५-९ ॥

**अथ निवाते सातपे सुखोपविष्टस्तन्मनाः स्विन्नमृदितगलकपोलललाटदेशो वरमध्यावरां क्रमाद्वक्त्रार्धत्रिभागचतुर्भागपूरणीं द्रवमात्रां कल्कं वा कोलप्रमाणं किञ्चिदुन्नमितास्योऽनभ्यवहरन्धारयेत् । कवले तु पर्यायेण कपोलौ कण्ठं च सञ्चारयेत् । अयमेव च कवलगण्डूषयोर्विशेषः ॥ १० ॥**

**मुखे सञ्चर्यते या तु सा मात्रा कवलः स्मृतः ।**
**असञ्चारा तु या मात्रा स गण्डूषः प्रकीर्तितः ॥ ११ ॥**

इसके उपरान्त वायुरहित स्थानमे धूपमे आरामसे बैठकर एक मनसे-गला, कपोल, ललाटको स्वेदन देकर मुखको आधा भरनेवाली श्रेष्ठ मात्राको, मुखका एक तिहाही भरनेवाली मध्यम मात्राको या मुखका एक चतुर्थांश भरनेवाली हीन मात्राको बिना निगलते हुए मुखमे धारण करे। यह मात्रा द्रवकी है। अथवा बेरके बराबर कल्कको मुखमें धारण करे। मुखमें मात्राको धारण करते समय मुखको थोड़ा उंचा उठाकर रखना चाहिये। यदि कवल धारण किया हो तो अदलबदल कर कवलको दोनो गालोमे कण्ठमे घुमाना चाहिये। कवल और गण्डूषमे यही भेद है। अर्थात्-जो मात्रा मुखमे इधर उधर फिराई जा सकती है, उसे कवल कहते है, और जो मात्रा इधर उधर नहीं चलाई जा सकती, इसे गण्डूष कहते हैं ॥ १० ॥ ११ ॥

**पुनश्चास्य स्वेदमर्दनान्याचरेत् । एवमुत्क्लिष्टः कफो वक्त्रं प्रतिपद्यते । धार्यो यावत्कफपूर्णकपोलता स्रवद्घ्राणनेत्रता भेषजस्य वाऽनुपहतिः कफेन । एवं त्रीन्पञ्च सप्त वा गण्डूषान्धारयेत् । यावद्वा सम्यग्धूमपीतलिङ्गोत्पत्तिः । तस्य स्वास्थ्येन योगं जाड्यरसाज्ञानारुचिप्रसेकोपलेपैरयोगं मुखशोषपाकक्लमारुचिहृदयद्रवस्वरसादकर्णनादैरतियोगमुपलक्षयेत् । तेषां यथास्वं प्रतिकुर्वीत ॥ १२ ॥**

कवल और गण्डूष करनेके उपरात फिर स्वेदन और मर्दन करना चाहिये। इस प्रकार करनेसे उत्क्लेशित हुआ कफ मुखमे आजाता है। गण्डूष तबतक मुखमे धारण करना चाहिये-जबतक कपोल कफसे भरजाये, नासा और नेत्रसे पानी बहने लगे और कफसे औषध नष्ट न हो। इस प्रकार तीन, पाच या सात गण्डूषोंका धारण करे। अथवा जबतक सम्यक् पिये हुए धूमके लक्षण दिखाई न दे तबतक गण्डूष धारण करे। स्वस्थता होनेसे गण्डूषका समयोग समझना चाहिये। जाड्यता, रसका अज्ञान, अरुचि, हृदयका धडकना, स्वरकी शिथिलता, कर्णनादसे गण्डूषका अतियोग जानना चाहिये। इनकी अपनी अपनी चिकित्सा करे ॥ १२ ॥

**प्रतिसारणं तु त्रिविधं गण्डूषोदितानां द्रव्याणां रसक्रिया कल्कश्चूर्णश्च । तदभिष्यन्दाधिमन्थगलशुण्डिकादिषु युक्त्या प्रयोज्यम् । अतिप्रसारणादूषाशोषदाहक्लेदशोफादयो भवन्ति ॥ १३ ॥**

प्रतिमारण तीन प्रकारका है। यह गण्डूषके लिये कहे हुए द्रव्योसे बनाया जाता है। रसक्रिया, कल्क और चूर्ण ये इसके तीन भेद है। इस प्रतिसारणको अभिष्यन्द, अधिमन्थ, गलशुण्डिका आदिमे युक्तिसे बरतना चाहिये। प्रतिसारणके अतियोगसे ऊषा ( दाह ), शोष, दाह, क्लेश, शोफ आदि होते है ॥ १३ ॥

**मुखालेपोऽपि त्रिविधो दोषघ्नो विषघ्नो वर्ण्यश्च । त्रिप्रमाणश्चतुर्भागत्रिभागार्धाङ्गुलोत्सेधः । न चालिप्तमुखोऽतिभाष्यहास्यक्रोधशोकरोदनस्वेदनाग्न्यातपदिवास्वप्नान्सेवेत । कण्डूत्वक्शोषपीनसदृष्ट्युपघातभयात् । न च शुष्यन्नुपेक्षितव्यः । शुष्को हि छविं दूषयति तमार्द्रयित्वाऽपनयेत् । आलेपान्ते च मुखमभ्यज्यात् ॥ १४ ॥**

मुखका आलेपभी तीन प्रकारका है-दोषघ्न, विषघ्न और वर्ण्य। इस लेपका प्रमाण तीन प्रकारका है-अगुलिका चतुर्थांश, अगुलिका तृतीयाश और अगुलिका अर्धांश भाग मोटा होना चाहिये। मुखपर लेप करके-बहुत बोलना, हसना, क्रोध करना, शोक करना, रोना, खाना, अग्नि या धूपका सेवन, दिनमे सोना नहीं करना चाहिये। क्योकि बोलने-हसने आदिसे कण्डु, त्वक्शोष, पीनस, दृष्टिनाश होनेका भय है। सूख जानेपर इसकी उपेक्षा नही करनी चाहिये, तुरन्त उतार देना चाहिये। सूखा हुआ लेप कान्तिको दूषित करता है। इस सूखे लेपको गीला करके उतारे। आलेपके पीछे मुखपर मालिश करे ॥ १४ ॥

**न तु योज्यो रात्रिजागरिताजीर्णदत्तनस्यारुचिहनुग्रहप्रतिश्यायिनाम् । सम्यक्प्रयुक्तश्चाकालवलीपलिततिमिरव्यङ्गतिलकादीन्प्रशमयति । स्वस्थस्य दृष्टिबलं पुण्डरीककान्तवक्त्रतां च करोति ॥ १५ ॥**

**गण्डूषके अयोग्य**—रातमे जागा हुवा, अजीर्णरोगी, जिसे नस्य दिया हो, अरुचि, हनुग्रह और प्रतिश्याय इनसे पीडित व्यक्तियोको मुखको लेप नही करना चाहिये। मुखका लेप सम्यक् प्रकार प्रयोग करनेपर अकालमे झुराया आना, बालोका सफेद होना, तिमिर, व्यंग, तिलक आदि नष्ट होते हैं। स्वस्थ पुरुषमे दृष्टिकी शक्ति बढ़ती है, और मुख कमलकी कान्तिके समान हो जाता है ॥ १५ ॥

---

१ मुखलेपके द्रव्य-प्रत्येक ऋतुके लिये-है। ये छै लेप है-पहिला लेप हेमन्तमें, दूसरा शिशिरमे-इसी प्रकार आगे—

( १ ) कोलमज्जा वृषान्मूल शाबर गौरसर्षपा ।
( २ ) सिंहीमूल तिला कृष्णा दार्वीत्वङ्निस्तुपा यवा ॥
( ३ ) दर्भमूलहिमोशीरशिरीषमिशितण्डुला ।
( ४ ) कुमुदोत्पलकल्हारदूर्वामधुकचन्दनम् ॥
( ५ ) कालीयकतिलोशीरमासीतगरपद्मकम् ।
( ६ ) तालीसगुन्द्रापुण्ड्राह्वयष्टीकाशनतागुरु ॥
इत्यर्धार्धोदिता लेपा हेमन्तादिषु षट् स्मृता ॥
अ. हृदय, सूत्र. अ. २२।१८-२१.

**मूर्धतैलं पुनश्चतुर्धा भिद्यते। अभ्यङ्गः परिषेकः पिचुर्बस्तिरिति। यथोत्तरं ते बलिनः। तत्राभ्यङ्गो रूक्षकण्डूमलादिषु प्रयुज्यते। परिषेकस्त्वरूंषिका-शिरस्तोददाहपाकव्रणेषु। केशशातस्फुटनधूपनने-त्रस्तम्भेषु पिचुः। बस्तिस्तु प्रसुप्त्यर्दितरात्रिजागरि-तनासास्यशोषतिमिरवाक्सङ्गेषु चातिदारुणेषु। तेष्वभ्यङ्गादयः प्रसिद्धस्वरूपाः॥ १६॥**

**भवति चात्र—**

**तत्राभ्यङ्गः प्रयोक्तव्यो रौक्ष्यकण्डूमलादिषु।**
**अरूंषिकाशिरस्तोददाहपाकव्रणेषु च॥ १७॥**
**परिषेकः पिचुः केशशातस्फुटनधूपने।**
**नेत्रस्तम्भे च बस्तिस्तु प्रसुप्त्यर्दितजागरे।**
**नासास्यशोषे तिमिरे शिरोरोगे च दारुणे॥ १८॥**

शिरपर जो तैल लगाते है, वह मूर्धा तैल चार प्रकारका है। यथा—अभ्यग, परिषेक, पिचु और बस्ति। ये उत्तरोत्तर बलवान हैं। इनमे अभ्यग—रूक्ष, कण्डू, मल आदि अवस्थाओमे बरता जाता है। परिषेक-अरूषिका, शिरोवेदना, दाह, पाक, व्रण आदिमे बरता जाता है। पिचु-बालोके गिरने, स्फुटन, धूपन, नेत्रस्तम्भ-मे बरता जाता है। बस्ति—प्रसुप्ति, अर्दित, रातके उजागरेमे, नासाशोष, मुखशोष, तिमिर, वाक्सगकी भयानक अवस्थाओमे बरती जाती है। इनमे अभ्यंग—परिषेक और पिचु अपने रूपोसे प्रसिद्ध हैं।

कहा भी है शिरमे रूक्षता, कण्डू और मल आदिमे अभ्यग बरतना चाहिये। अरूषिका, शिरकी चुभती पीड़ा, दाह, पाक, व्रणमे परिषेक बरतना चाहिये। बालोके गिरनेमें, बालोके फटनेमे, धूपनमे और नेत्रस्तम्भनमे पिचु बरतना चाहिये। प्रसुप्ति (सज्ञा-नाश), अर्दित, नीद न आनेमे, नासाशोष, मुखशोष, तिमिर, और तीव्र शिरोरोगमे बस्ति बरतनी चाहिये। (स्फुटन-धूपन= केशभूमिका फटना, केशभूमिका दाह)॥ १६-१८॥

**शिरोबस्तिविधिस्तु बस्तिं सुमृदितं द्विमुखं शिरः-प्रमाणमाकर्णप्रदेशं द्वादशाङ्गुलविस्तारं कुर्यात्। अथ शुद्धतनोः सायं रात्रौ वा स्वभ्यक्तस्विन्नस्य सोपानोपविष्टस्य केशान्ते श्लक्ष्णं द्व्यङ्गुलं सुसूक्ष्मेण माषपिष्टेन सद्यःसुखाम्बुमृदितेनोभयतः प्रदिग्धं वस्त्रपट्टं बध्नीयात्। ततस्तस्योपरि सन्धाय बस्तिं बस्तिमूलं च दृढमवलीकं समं चैलवेणिकया बध्वा पुनर्माषपिष्टेनापरिस्रावि कृत्वा यथाव्याधि-दोषदूष्यहितं सिद्धमन्यतमं स्नेहं सुखोष्णमासेचये-द्यावत्केशभूमेरुपर्यङ्गुलम्। तावच्च धार्यो यावत्कर्ण-मुखनासास्रुतिर्वेदनोपशमो वा। विशेषतो वातजेषु विकारेषु दश मात्रासहस्राणि पित्तरक्तजेष्वष्टौ षट् कफजेषु सहस्रमरोगकर्मणि। ततोऽपनीते स्नेहे विमुच्य बस्तिं शिरसः स्कन्धग्रीवापृष्ठललाटादीन्यनु-सुखं मर्दयेत्। उष्णाम्बुना स्नातं च यथार्हं भोजनम्। स्नेहोक्तं चास्याचारमादिशेत्। एवं त्रीणि पञ्च सप्त वा दिनानि योजयेदिति॥ १९॥**



**शिरोवस्तिकी विधि**—बस्तिको बनानेके लिये गाय आदिका चमड़ा लेकर इसे अच्छी प्रकार मलकर कोमल करे। इसके दो मुख बनाये। एक मुख शिरपर चढजाये और दूसरेमे तेल भरारहे। इस बस्तिका प्रमाण शिरके समान, कानतक पहुच जानेवाला—बारह अगुल चौडा होना चाहिये। वमनादिसे शरीरका शोधन करके सायंकाल या रात्रिमे अच्छीप्रकार स्नेहन और स्वेदन करके-महारेवाले जानुके बराबर उचे आसनपर रोगी बैठ जाये। एक वस्त्रपर गरम पानीके साथ बारीक पिसे हुए उड़दका आटेसे दोनो ओर लेप करे। फिर इस कपडेको बालोकी समाप्तिपर दो अगुलतक लपेट देना चाहिये। फिर इसके उपर इससे मिलाकर वस्तिको कानतक खीचकर बाधले। बस्ति मज-बूत, झुरायोरहित समान तथा वस्त्रकी वेणी (रज्जू) से बाधकर उपरसे उडदके आटेका लेप करके, जिससे कि इसमेसे स्नेहन बाहर न आये। फिर रोगके अनुसार—दोष तथा दूष्यके लिये हितकारी-किसी एक सिद्ध किये स्नेहको—सुहाता गरम गरम—परि-षेचन करे—जबतक कि स्नेह बालोकी जड़से एक अगुलतक उपर न आजाये। जबतक कान-मुख-नासासे स्नेहका स्राव हो अथवा रोगकी शान्ति हो तबतक स्नेहका शिरपर धारण करना चाहिये। विशेषकर वातजन्य रोगोमे दस हजार मात्रा समयतक धारण करना चाहिये, पित्तजन्य और रक्तजन्य रोगमें आठ हजार मात्रा समयतक, कफजन्य रोगमे छै हजार मात्रातक धारण करना चाहिये। विना रोगके स्वस्थ अवस्थामे एक हजार मात्रा-तक धारण करना चाहिये। फिर स्नेहको निकालकर, बस्तिको हटाकर शिर, कन्धे, ग्रीवा, पीठ, माथे आदिको सुखपूर्वक मले। गरम पानीसे स्नान करके यथायोग्य भोजन करे। स्नेहोक्त विधिमे वही आचारविधिका पालन करे। इसप्रकार तीन, पाच या सात दिन करे॥ १९॥

**कचशतनसिततपिञ्जरत्वं**
**परिफुटनं शिरसः समीररोगान्।**
**जयति जनयतीन्द्रियप्रसादं**
**स्वरहनुमूर्धबलं च मूर्धतैलम्॥ २०॥**

शिरपर तैल लगानेसे बालोंका झड़ना, बालोका सफेद या धूसर वर्ण होना, केशभूमिका फटना, वातजन्य रोग नष्ट होते है। शिरपर तैल लगानेसे नासा—आख आदि इन्द्रियोमे निर्मलता, स्वरबल, हनु बलवान और शिरमे बल आता है॥ २०॥

**धारयेत्पूरणं कर्णे कर्णमूलं विमर्दयन्।**
**रुजः स्यान्मार्दवं यावन्मात्राशतमवेदने॥ २१॥**

**कानमें तैल डालना**—कानमे पूरा तैल भरकर कानकी जड़मे मर्दन करना चाहिये। जबतक दर्द कम हो तबतक मलना चाहिये। स्वस्थ अवस्थामे एक सौ मात्रातक धारण करना चाहिये॥ २१॥

**यावत्पर्येति हस्ताग्रं दक्षिणं जानुमण्डलम् ।**
**निमेषोन्मेषकालेन समं मात्रा तु सा स्मृता ॥ २२॥**

**इति गण्डूषादिविधिर्नामैकत्रिंशोऽध्यायः ॥३१॥**

पलकके खोलने और बन्द करनेके साथ जितनी देरसे मनुष्यके अपने दक्षिण हाथका अग्रभाग घुटनेपर पहुंचता है, वह एक मात्रा है । हाथको सीधा शिरके उपर खडा करके नीचे गेरनेमे जितना समय लगता है, वह मात्रा है ॥ २२ ॥

यह गण्डूषादिविधिनामक ईकतीसवा अध्याय समाप्त हुआ ॥

## द्वात्रिंशोऽध्यायः ।

**अथात आश्चोतनाञ्जनविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः १**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे आश्च्योतन और अञ्जन विधिकी व्याख्या करेंगे, जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोंने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**आश्चोतनं सर्वाक्षिरोगेष्वाद्य उपक्रमः । नानाद्रव्यकल्पनया च रागाश्रुघर्षरुग्दाहतोदभेदपाकशोफकण्डूघ्नम् । अव्यक्तेष्वेवं गुणमेव पक्ष्मपरिहारेणाक्षिकोशालेपनं तच्च पुनर्विडालकसंज्ञम् ॥ ३ ॥**

आखके सब रोगोके लिये आश्च्योतन पहली चिकित्सा है । क्योंकि यह नाना प्रकारके द्रव्योसे बना होता है, इसलिये आखकी रक्तिमा, आसु, रगड, वेदना, दाह, तोद, भेद, पाक, शोफ और खाजको नष्ट करता है । रागादिके स्पष्ट न होनेपर पलकोको बचाकर आखके कोशपर लेप करनेका नाम बिड है ॥३॥

**तयोरकालो रात्रिः । कालस्तु सर्वमहर्वेदनोत्पत्तिर्वा । निवातशरणशयनस्थस्य विरोध्य नेत्रमपाङ्गेऽभ्यञ्जनं कृत्वा वामहस्तेनोन्मील्य दक्षिणहस्तेन शुक्त्यवसक्तया पिचुवर्त्या दश द्वादशाष्टौ वा बिन्दून् कनीनकदेशे द्व्यङ्गुलादवसेचयेत् । एवमनासन्नविन्दुपातेनाक्षिताडनाद्रागादयो जायन्ते।आश्चोतितं च मृदुना चैलेन शोधयेत् । अन्येन चोष्णाम्बुप्लुतेन वातकफयोः स्वेदयेत् । आश्चोतनं च तयोः कोष्णम् । सुशीतं पित्तरक्तविकारेषु । तत्तु नात्यर्थं तीक्ष्णमुष्णं शीतं वा प्र[illegible]।वितं वा योजयेत् । अतितीक्ष्णमुष्णं वा दाहरागपाकदृष्टिदौर्बल्यानि करोति । अतिशीतं स्तम्भाश्रुघर्षनिस्तोदान् । अतिमात्रं कषायवर्त्मतासङ्कोचस्फुरणोन्मीलनप्रवातासहत्वघर्षान् । ऊनप्रमाणान्न रोगशान्तिः । अपरिश्रुतमश्रुघर्षवेदनाः ॥ ४ ॥**

आश्च्योतक और बिडालकको लगानेका रात्रिकाल अयोग्य है। ""नमें अथवा जब वेदना हो उन सब समयोंमे ये बरते जा सकते हवारहित स्थानपर विस्तरपर रोगीको लिटाकर नेत्रको साफ नेत्रके अपाग ( कानकी तरफके ) प्रदेशमें पात्रको पकड़कर बाये हाथसे आखको खोलकर दहने हाथसे सीपीमे लटकती हुई रुईकी वत्तीसे दस, बारह या आठ बून्दोको आखकी कनीनिका- ( नासाके तरफके भाग ) मे दो अगुलसे टपकाये । दूर रखकर विन्दू गेरनेपर आखपर चोट लगनेसे आखमे लाली आदि हो जाती है । आश्च्योतन करनेपर कोमल वस्त्रसे आखको साफ करदे । अन्य दूसरे कोमल वस्त्रको गरम पानीमे भिगोकर वात-कफदोषमे आखोपर सेक देना चाहिये । वात-कफमे आश्च्योतन सुहाता हुआ गरम होना चाहिये । पित्त और रक्तके रोगोमे शीतल होना चाहिये । इस आश्च्योतनको बहुत तीक्ष्ण, बहुत उष्ण, बहुत शीतल, अधिक मात्रामे, मात्रामे कम या बिना कपडेमेसे छाने नही बरतना चाहिये। क्योकि अति तीक्ष्ण या अति उष्ण आश्च्योतन-आखमे दाह, रक्तिमा, पाक, दृष्टिकी निर्बलताको कर देता है । अतिशीत आश्च्योतन-जडता, आसु, रगड और तोद उत्पन्न करता है । मात्रामें अधिक आश्च्योतन-कषायवर्त्मता (आखकी पलकका कटकटायन-चुंधयाई रहना), सकोच, स्फुरण, खुला रहना, वायुका सहन न होना और रगड़ करता है । मात्रामे कम होनेसे रोगकी शान्ति नहीं होती । न छाने हुए आश्च्योतनसे आसुवोंका आना, रगड और वेदना होती है ॥४॥

**नेत्रे च प्रणिहितमौषधं कोशसन्धिसिराशृङ्गाटकघ्राणास्यस्रोतांसि गत्वोर्ध्वं प्रवृत्तमपवर्तयति दोषम् ॥ ५ ॥**

नेत्रमे डाली हुई औषध अक्षिकोशकी सन्धि-सिरा-शृंगाटक-नाक-मुखके स्रोतोमे जाकर उपरकी ओर प्रवृत्त दोषको पीछे वापिस करती है-नीचे लाती है ॥ ५ ॥

**यदा चाश्चोतनेन पित्तश्लेष्मशोणितोत्थेषु नयनामयेषु संशोधनैर्विशुद्धस्य दूषिकाघनत्वपैच्छिल्यकण्डूद्रेकश्वयथुम्लानतारागविच्छेदैः पक्वलिङ्गमुपलक्षितं भवति तदा नेत्रमात्राश्रये व्याधावञ्जनं प्रयोज्यम् । न दोषवेगोदये न चानिर्हृतदोषे । तत्र हि दोषोत्क्लेशेन रागादिवृद्धिः शुक्रपाकतिमिरोत्प- ॥ ६ ॥**

**अजन**—जब पित्त-कफ-रक्तजन्य नेत्ररोगोमे आश्च्योतनसे सशोधनद्वारा शुद्धि हो जाये, और आखमे घना, चिकना, दूषित मैल हो, कण्डूकी अधिकता, शोथ, मलिनता, लालिमाका फटना हो तो दोषपाकके लक्षण समझने चाहिये । जब दोष-नेत्रमेही आश्रित हो तब अजन प्रयोग करना चाहिये, परन्तु दोषका वेग बढ़ रहा ( फैल रहा ) हो तब अजन नहीं बरतना चाहिये । या जबतक दोष न निकल जाये तबतक अजन नही बरतना चाहिये । क्योकि दोषकी वृद्धिमें लगाये हुए अजनसे लालिमा आदि बढ़ जाती हैं, अक्षिपाक और तिमिर रोग होते हैं ॥ ६ ॥

**तत्तु लेखनं रोपणं स्नेहनं प्रसादनमिति चतुर्विधं भवति । तत्राम्लादिभी रसैः पञ्चभिः शुक्रार्मादिषु लेखनम् । तिक्तकषायैः सस्नेहैरभिष्यन्देषु रोपणम् ।**

**सर्पादिवसादिभिर्वाततिमिरादिषु स्नेहनम् । स्वादुशीतैः सस्नेहैरभिष्यन्दान्ते सूर्योपरागाशनिविद्युत्सम्पातभूतपिशाचात्यद्भुतदर्शनाद्युपहतायां दृष्टौ स्वस्थवृत्ते च प्रसादनम् ॥ ७ ॥**

यह अजन—लेखन, रोपण, स्नेहन और प्रसादन भेदसे चार प्रकारका है । इनमे मधुर रसको छोड़कर अम्ल आदि पाच रसोसे लेखन अजन बनता है, इसे शुक्रार्मादिमे बरतना चाहिये । तिक्त और कषाय रसोको स्नेहके साथ मिलानेसे रोपण अजन बनता है, इसे अभिष्यन्द आदिमे बरतना चाहिये । साप आदिकी वसासे स्नेहन अजन बनता है, इसे वातजन्य नेत्ररोगोमे या तिमिर आदिमे बरतना चाहिये । स्वादु एव शीतल द्रव्योको स्नेहोके साथ मिलाकर प्रसादन अजन बनता है । सूर्यके देखनेसे, अशनि-विद्युत्के गिरनेसे, भूत-पिशाच या अतिअद्भुत वस्तुके देखनेसे दृष्टि चली जानेपर और स्वस्थ वृत्तमे प्रसादन अजन बरतना चाहिये ॥ ७ ॥

**प्रसादन एव च चूर्णस्तीक्ष्णाञ्जनातिसन्तप्ते चक्षुपि प्रयुज्यमानः प्रत्यञ्जनसंज्ञां लभते । षड्विधं वा प्रतिरसभेदादञ्जनम् । द्विविधमेव वा तीक्ष्णं मृदु च ॥ ८ ॥**

जब किसी दूसरे तीक्ष्णाजनसे आखोके सतप्त हो जानेपर प्रसादन चूर्ण बरता जाता है, तब इस चूर्णकी प्रत्यञ्जन सज्ञा होती है । अथवा प्रत्येक रसके भेदसे अजन छै प्रकारका है । अथवा तीक्ष्ण और मृदु भेदसे दो प्रकारका है ॥ ८ ॥

**कल्पना तु त्रिविधा । पिण्डो रसक्रिया चूर्णश्च । यथापूर्वं ते बलिनः । तस्मात्प्रबलमध्यावलेष्वामयेषु क्रमात्तान्प्रयोजयेत् । तत्र पिण्डो हरेणुमात्रस्तीक्ष्णस्य । रसक्रिया विडङ्गमात्रा, तद्द्विगुणा मृदोः । चूर्णो द्विशलाकः, मृदोस्त्रिशलाकः ॥ ९ ॥**

अजनकी कल्पना (बनावट) तीन प्रकारकी है । यथा—पिण्ड, रसक्रिया और चूर्ण । ये पूर्वक्रमसे बलवान हैं । इसलिये प्रबल रोगोमे पिण्ड, मध्यम रोगोमे रसक्रिया और निर्बल रोगोमे चूर्ण बरतना चाहिये । इनमे पिण्ड—तीक्ष्ण द्रव्योकी मात्रा हरेणु-(मेंहदीके बीज)के समान, रसक्रिया—तीक्ष्ण द्रव्योकी मात्रा विडगके समान, मृदु द्रव्योकी मात्रा विडगसे दुगनी, तीक्ष्ण चूर्णकी मात्रा शलाकाके दोनो मुखोपर जितना लगे, और कोमल चूर्णकी तीन मुखोपर जितना लगे उतनी है ॥ ९ ॥

**पात्रे तु कुर्यात्सौवर्णे मधुरम् । राजतेऽम्लम् । मेषशृङ्गमये लवणम् । कांस्ये तिक्तम् । वैदूर्यमयेऽश्ममये वा कटुकम् । ताम्रमय आयसे वा कषायम् । नलप्लक्षपद्मकस्फटिकशङ्खान्यतमे शीतम् । एवमव्यापन्नगुणं भवति । वर्तिघर्षणार्थं च शिला तीक्ष्णा निम्नमध्यानुकारिणी पञ्चाङ्गुलायता त्र्यङ्गुलविस्तीर्णा ॥ १० ॥**

मधुर अजनके लिये स्वर्णका, अम्लके लिये चादीका, लवणके लिये भेडके सीगका बना, तिक्तके कासीका, कटु अजनके लिये बिल्लौर या पत्थरका बना पात्र, कषाय अजनके लिये तावे या लोहेका पात्र बनाना चाहिये । नडसर, पिलखन, कमल स्फटिक, शख आदिके बने पात्रमे शीतल अजन रखना चाहिये । इन प्रकारके पात्रोमे अजन निर्दोष गुणवाला रहता है । वर्तीको घिसनेके लिये शिला अति चिकनी, बीचसे नीची, घिसनेपर जो घिसे नहीं, पाच अगुल लंबी और तीन अगुल चौडी होनी चाहिये ॥ १० ॥

**शलाकाः पञ्च कनकरजतताम्रलोहोद्भवा अङ्गुली च । तत्राद्ये प्रसादनेऽञ्जने स्नेहने च । मध्या लेखने । अन्त्ये रोपणे । मृदुत्वादङ्गुल्येव प्रधानम् । अन्तःसरुजेऽक्षिण सैव प्रयोज्या । शेषा दशाङ्गुला राजमाषस्थूलाः सुश्लक्ष्णास्तनुमध्या मुखयोर्मुकुलाकाराः कलायपरिमण्डलाश्च ॥ ११ ॥**

अजनके लिये शलाका पाच प्रकारकी है—स्वर्ण, चादी, ताम्र, लोहकी बनी और पाचवी अगुलि । इनमे स्वर्ण और चादिकी शलाका प्रसादन और स्नेहन अजनमे, ताम्रकी लेखनमे और लोहेकी शलाका रोपणमे बरतनी चाहिये । कोमल होनेसे इन सबमे अगुलिकी शलाका सबसे मुख्य है । इसलिये दुखती आखमे अगुलिकाही प्रयोग करना चाहिये । शेष सोने आदिकी शलाका दस अगुल लम्बी, राजमाषके समान मोटी, चिकनी, बीचमे पतली, किनारोपर मुकुल (बन्दकली)के समान, मटरके बराबर गोलाईवाली होनी चाहिये ॥ ११ ॥

**अथाञ्जनं नातिशीतोष्णाभ्रतायां वेलायामुभयकालं च योज्यम् । तथा सततं नैव वा ॥ १२ ॥**

**अजन**—न बहुत ठण्ड हो, न बहुत गरमी हो, बादल न हो, वायु न हो तब प्रात-साय दोनो समय अजन करना चाहिये । इस अजनको निरन्तर अथवा नही बरतना चाहिये । जो अजनके लिये उचित है, उनमे सदा बरतना चाहिये । जो अनुचित हो उनमें नही बरतना चाहिये । आतुरकी अपेक्षासे जबतक रोग हो तबतक अजन बरतना चाहिये । जो अजनके अयोग्य होते हैं, उनमे अजन बरतनेसे रोग होते हैं । और अजनके योग्य पुरुषोमे अजन न करनेसे रोग होते है । इसलिये योग्य व्यक्तिमे नित्य अजन करना पथ्य है । और अजनके अयोग्यमे अजन न देना पथ्य है । अञ्जनके अयोग्य मनुष्य बहुत कम होते हैं, इसलिये नित्य अजन करना चाहिये । अजनके योग्य मनुष्य अजनसे कैसे सुखी होते हैं, इसे स्वस्थवृत्तमे कहा है ॥ १२ ॥

**सरुजे चाक्षिण प्राक्पश्चादितरस्मिन् । अन्यथाऽञ्जनोद्विग्नसङ्कुचितेऽन्तः सम्यगौषधं नानुप्रविशेत् । तत्रैवमतिशीतादिषु यथास्वं दोषोत्क्लेशाद्विकारपरिवृद्धिः ॥ १३ ॥**

यदि मनुष्यकी एक आख दुखती हो तो पहले दुखती आखमें अजन करना चाहिये, और पीछेसे अच्छी आखमे अजन करना

चाहिये। अन्यथा-पहले स्वस्थ आखमे अजन देनेसे अजनकी तीक्ष्णताके कारण दुःखनी आखके सिकुड जानेपर औषध पूरी तरह नहीं जाती। इसी प्रकार अति शीत, अति उष्ण आदि समयोमे अजन करनेसे अपने अपने दोषोके बढनेसे रोगकी वृद्धि हो जाती है ॥ १३ ॥

**न च योज्यं क्रुद्धभीतशङ्कितशोकितश्रान्तभुक्तविरिक्तधूममद्यपीतदत्तनस्यरात्रिजागरितवेगितरुदितपिपासितज्वरितच्छर्दिततान्तनेत्राभिहतशिरोरुजार्तशिरःस्नातानुदितादित्येषु । एष्वञ्जनादूष्मोर्ध्वगः संरम्भाश्रुवेदनाविलत्वोषारागदूषिकानिस्तोदकृच्छ्रोन्मीलनश्वयथुशुक्रतिमिरादीन् जनयेत् १४**

**अजनके अयोग्य**-क्रुद्ध, भीत, शकित, शोकमग्न, थका हुआ, भोजन करनेपर, विरेचन लेनेपर, धूम या मद्यके पीनेपर, नस्य देनेपर, रातमे जागे, मल-मूत्रके वेगोस पीड़ित, रोते हुए, पिपासासे पीडित, ज्वरसे पीड़ित, वमनरोगी, तान्त ( कृश हुआ ), आखपर चोट लगी हो, शिरोवेदना, शिरसमेत स्नान किया, सूर्यके उदय होनेपर अजन नही देना चाहिये । इन पुरुषोमे अजन करनेसे ऊष्मा उपरकी जाकर सरम्भ ( लाली ), आसु, वेदना, गदलापन, ओष, राग, दूषिका ( गीढ ), तोद, आखका कठिनाईसे खुलना, शोथ, शुक्र, तिमिर आदि रोगोको उत्पन्न कर देती है ॥ १४ ॥

**अथ समसुखोपविष्टस्योपविष्टो वामाङ्गुष्ठेन वर्त्मोत्तरमुत्क्षिप्य कृष्णभागस्याधःकनीनकादपाङ्गं यावदञ्जनं नयेदनल्पमप्रभूतमनतितीक्ष्णमनच्छमसान्द्रमकर्कशमद्रुतमविलम्बितमतितिर्यग्दृष्ट्यकम्पितमघट्टितमनाक्रान्तं च। चूर्णं तु गतागतं कुर्यात्। अन्यथा हि रागाश्रुशुक्राद्युत्पत्तिः । ततोऽञ्जनानुगमनायानुन्मीलयन् शनैरन्तश्चक्षुः सञ्चारयेत् । एवमप्यनुगच्छति। वर्त्मनी किञ्चिच्चालयेत्। न तु सहसोन्मेषणनिष्पी क्षालनानि कुर्यात् । सबाह्योत्क्लिष्टदोषस्तम्भभयात् ॥ १५ ॥**

इसके उपरान्त समान स्थानपर सुखपूर्वक बैठे हुए पुरुषकी आखके उपरकी पलकको वाम अगूठेसे उपरकी ओर हटाकर काले भागके नीचे कनीनकासे अपागतक अजन लगाये। यह अजन न तो बहुत अधिक, न बहुत कम, न बहुत तीक्ष्ण, न बहुत पतला, न बहुत घट्ट, न कर्कश, न बहुत जल्दी, न बहुत धीरे, दृष्टिको बिना तिरछे रक्खे (सीधी रखकर), हाथको बिना कम्पाये, बिना टकराते हुए, बिना रोकते हुए अजन करना चाहिये। आखमे चूर्ण डालनेपर आगे और पीछे शलाकाको चलाये। अन्यथा आखमे लालिमा, अश्रु, शुक्ररोगकी उत्पत्ति हो जाती है। अजन सारी आखमे फैल जाये इसलिये आखोको खोलकर धीरे धीरे पुतलीको इधर-उधर फिराये। इसप्रकार अजन आखमे पहुंच जाता है। पलकोको थोड़ा चलाये। अजन लगाकर एकदमसे आखोको खोलना, बन्द करना, पानीसे धोना, ये नही करने चाहिये । बाष्पके कारण कुपित दोषका आखोमे रुकनेका भय रहता है ॥ १५ ॥

**अपि च—**

**अपेतौषधसंरम्भं निर्वृतं नयनं यदा ।**
**व्याधिदोषर्तुयोग्याभिरद्भिः प्रक्षालयेत्तदा ॥ १६ ॥**
**सचेलेनाथ नयनं सव्याङ्गुष्ठेन दक्षिणम् ।**
**ऊर्ध्ववर्त्मनि संगृह्य शनैः शोध्यं समन्ततः ॥ १७ ॥**
**दक्षिणाङ्गुष्ठकेनैवं शोध्यं सव्यं च लोचनम् ।**
**वर्त्मप्राप्तोऽञ्जनाद्दोषो रोगान्कुर्यादतोऽन्यथा ॥१८॥**

औरभी जब औषधका क्षोभ नेत्रसे दूर होजानेपर आखका दुःख मिट जाये, तब रोग-दोष एव ऋतुके अनुकूल जलसे आखोको धोना चाहिये। बाये अगूठेसे दक्षिण आखकी पलकको उपरकी ओर हटाकर वस्त्रके साथ धीरे धीरे चारो ओरसे आखको साफ करे। इसी प्रकार दहने अगुठेसे वाम आखकी पलकको हटाकर वस्त्रसे साफ करे। आखमे लगा अजन साफ न करनेसे पलकोमे लगा अजन रोगोको उत्पन्न कर देता है ॥ १६-१८ ॥

**तीक्ष्णाञ्जनान्ते चैनं धूमं पाययेत् । यस्याञ्जिते कण्डूजाड्योपदेहाः स्युस्तस्य तीक्ष्णमञ्जनं धूमं वा पुनरेवावचारयेत् । एतदेव दुर्विरिक्ताक्षिलक्षणं साधनं च। अतिविरेकात्सन्तापनिस्तोदशूलस्तम्भघर्षाश्रुदारुणप्रतिरोधकषायवर्त्मताशिरोरुग्दृष्टिदौर्बल्यानि। तत्र शीतमाश्चोतनं प्रत्यञ्जनं वा। सम्यग्विरेकाद्यथास्वमामयोपशमः सुखोन्मीलननिमीलनवातातपसहत्वानि चेति ॥ १९ ॥**

**भवति चात्र—**

**रोपणादिष्वपि तथा योगादीननुचिन्तयेत् ।**
**दोषोदयानुसारेण प्रतिकुर्वीत तेषु च ॥ २० ॥**

**इत्याश्चोतनाञ्जनविधिर्नाम द्वात्रिंशोऽध्यायः ॥ ३२ ॥**

तीक्ष्ण अजनके पीछे रोगीको धूमपान कराये। अजन करनेसे जिसमे कण्डू-जडता-भारीपन आजाये ( अजनके अतियोगसे ), उसमे तीक्ष्ण अजन, वा धूमपान फिर कराये। ये दुर्विरिक्त आखके लक्षण और चिकित्सा है। अजनके अतिविरेकमे सताप, तोद, शूल, अक्षिस्तम्भ, रगड, अश्रु, कठिनाईसे आखका खुलना, कषायवर्त्मता ( आखका धुन्धया रहना ), शिरोवेदना और दृष्टिकी निर्बलता होती है। इनमे शीतल आश्चोतन अथवा प्रत्यजन करना चाहिये। सम्यक् विरेकसे अपने अपने रोगोकी शान्ति होती है। सुखपूर्वक आखका खोलना, बन्द करना और वायु-धूपका सहन होना होता है।

कहाभी है–रोपण आदिमेंभी योग आदिका विचार करना चाहिये । और इनमें दोष आदिके अनुसार चिकित्साकर्म करना चाहिये ॥ १९ ॥ २० ॥

यह आश्च्योतनाञ्जनविधिनामक बत्तीसवा अध्याय समाप्त हुआ ।

---

## त्रयस्त्रिंशोऽध्यायः ।

**अथातस्तर्पणपुटपाकविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः १ इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे तर्पण–पुटपाकविधि नामक अध्यायकी व्याख्या करेगे, जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**यन्नयनं परिताम्यति परिशुष्कं रूक्षं स्तब्धं जिह्मं निम्नमाविलमवनद्धं जीर्णपक्ष्म तथा कृच्छ्रोन्मील-सिरोत्पातसिराहर्षार्जुनशुक्रतिमिराभिष्यन्दाधिम-न्थान्यतोवातवातपर्यायशुष्काक्षिपाकाल्पशोफादि-रोगातुरमपगतरागाश्रुदूषिकावेदनं तत्र तर्पणं योज-येत् । न त्वशान्तोपद्रवेऽक्षिणि नातिशीतोष्णवर्ष-दुर्दिने न नस्यानर्हेषु च । तद्वत्पुटपाकमपि ॥ ३ ॥**

**तर्पणके विषय**—जो आख जलती हो, जो आख शुष्क हो, रूक्ष हो, जड हो, टेढी हो, नीचे हो, मलिन हो, जुडी हो ( खुलती न हो ), पलकोंके बाल गिर गये हो, कठिनाईसे खुलती हो, सिरोत्पात, सिराहर्ष, अर्जुन, शुक्रक, तिमिर, अभिष्यन्द, अधिमन्थ, अन्यतोवात, वातपर्याय, शुष्काक्षिपाक, थोडा शोथ आदि रोगोसे पीडित रोगीको, जिस आखमे लालिमा, अश्रु, मैल, पीडा न हो, उस आखमे तर्पण करना चाहिये । जबतक आखकी लालिमा-अश्रु-वेदना आदि उपद्रव शान्त न हो, अति शीत, अति उष्ण, वर्षा या बादल आये हुए दुर्दिनमे और नस्यके जो अयोग्य है, उनमे तर्पण नहीं करना चाहिये । इसी प्रकार इनमे पुटपाक नही देना चाहिये । और जो नस्यके योग्य है, वेही पुटपाकके विषय है ॥ ३ ॥

**अथ दिवसस्याष्टमे भागे गते शेषे वा निवातान-परजोधूमे कृतनीलपीतान्यतरजवनिके वेश्मनि जीर्णभक्तस्य सुखशयनगतस्योत्तानस्य सुमृदितमा-षपिष्टकल्केन नेत्रकोशाद्बहिर्व्यङ्गुलोच्छ्रायावाधारौ परिमण्डलावसम्बाधौ समावपरिस्राविणौ कृत्वा तत्रोष्णोदकप्रविलीनं निमीलिते नेत्रे यथास्वौषध-विपक्वं क्षीरं सर्पिः सर्पिर्मण्डं वाऽवसेचयेद्यावन्नि-मग्नान्यक्षिपक्ष्माणि भ्रूरोमाणि च । ततः शनैरस्यो-न्मेषमाचरतोः मात्रा गणयेत् । वर्त्मजेषु विकारेषु शतं सन्धिजेषु त्रीणि शुक्लजेषु पञ्च कृष्णजेषु सप्त दृष्टिजेष्वष्टौ सहस्रमधिमन्थेषु । प्रतिदोषं तु वाते सहस्रं पित्ते षट्शतानि कफे पञ्च स्वस्थकर्मणि च ४**

**विधि**—दिनके आठवे भागमें या दिन छिप जानेपर, वायु-धूप-धूल-धुवेसे रहित स्थानपर, नीला या पीला कोई एक परदा डालकर, घरमे बिठाकर भोजनके जीर्ण होनेपर, सुखपूर्वक बिस्तरपर पीठके भार चित्त लेटे हुए रोगीकी आखके चारों ओर बारीक पीसे उडदोंके कल्कसे नेत्रकोशोंके बाहर दो अगुल उचाई-वाले–दृढ, परस्पर न मिले हुए, समान, जिनसे औषध बाहर न निकल सके ऐसे परिमण्डल बनाये । इन मण्डलोंको गरम पानीकी गरमीसे पिघले हुए अपने अपने रोगके अनुसार औषधसे पकाये हुए–दूध, घी या घीके मण्डसे आखोको बन्द रखकर भर देवे । इन मण्डलोंको औषधसे इतना भरे कि आखोकी पलकोंके बाल, भ्रुवोंके बाल औषधमें डूब जाये । फिर धीरे धीरे आखको खोलते और बन्द करते हुए इसकी मात्राकी गणना करे । वर्त्म-जन्य रोगोंमें एकसौ मात्रा, सन्धिजन्य रोगोंमें तीनसौ मात्रा, शुक्लजन्य रोगोमे पाचसौ, कृष्णजन्य रोगोंमे सातसौ, दृष्टिजन्य रोगोंमे आठसौ, अधिमन्थोमे एक हजार मात्रा है । प्रत्येक दोषानुसार–वायुरोगमे एक हजार, पित्तमे छे सो, कफरोगमे और स्वस्थ अवस्थामे पाचसो मात्रा है ॥ ४ ॥

**ततोऽस्यापाङ्गदेशे शलाकयाऽऽधारद्वारं कृत्वा स्नेहं भाजने स्रावयेत् । आधारौ चापनीय कल्केना-क्षिकोशौ प्रमृज्य स्नेहेरितकफोपशान्तये विरेचनं यथार्हं धूमं पाययेत् । सुखोदकप्रक्षालितमुखं चैनं यथाव्याधि भोजयेत् । आतपाकाशभास्वद्दर्शनानि च परिहरेत् ॥ ५ ॥**

तर्पण हो जानेपर इस मण्डलके अपाग प्रदेश (कानकी ओर)मे

---

१ कई आचार्योंका कहना है कि दिनमें अजन नही करना चाहिये । खासकर तीक्ष्ण अजन तो दिनमे नहीं बरतना चाहिये । विरेचनसे निर्बल हुई दृष्टि सूर्यकी तेजीसे शिथिल हो जाती है । इसलिये सोते समय रातको तीक्ष्ण अजन लगाना चाहिये । रात्रि-काल स्वभावसे शीतल है । इसलिये तर्पित आग्नेयी दृष्टि शीतसात्म्य होनेके कारण स्थिर होती है । अपवाद—कफके बढा होनेपर, शुक्र-अर्मादि लेखनीय रोग होनेपर दिनके बहुत अधिक गरम न होनेपर तीक्ष्ण अजन बरतना चाहिये । क्योंकि लोहा पत्थरसे पैदा होता है, और पत्थरसेही तीक्ष्ण बनाया जाता है । पत्थरपरही लगकर कुण्ठित होता है, इसी प्रकार सूर्यसे आख उत्पन्न हुई है, तीक्ष्ण-तासेही दर्शनशक्ति बढती है और अति उष्णिमासे ही दृष्टिका नाश होता है । इसलिये दिनमें अजन लगानेका जो निषेध करते ह–वह ठीक नही । रात्रिमेभी कफके कारण आखमे कण्डु–पिच्छलता आदि शीतके लक्षण होनेपर तीक्ष्ण अजन नही लगाना चाहिये । क्योंकि कालके शीत होनेसे तीक्ष्ण अजन स्रावण करने योग्य दोषका स्राव नहीं करेगा । अजन रुककर स्तब्धता, कण्डू, जडता आदि करेगा । इसलिये शीतके सात्म्य होनेसे आग्नेयी दृष्टिको बल एव स्थिरता मिलती है, यहभी ठीक नही । इसलिये प्रात साय दोनों समय–सूर्यके बादलरहित होनेपर अजन सदा करना चाहिये ।

"प्रात साय च तच्छान्त्यै व्यभ्रेऽर्केऽतोऽञ्जयेत्सदा" ।

यह सिद्धान्त ठीक है ।

शलाकासे छेद करके स्नेहको एक पात्रमें निकाल ले। आधार-परिमण्डलकी दिवारोंको हटाकर, जौंके कल्कसे अक्षिकोशोंको साफ करके स्नेहसे बढे कफको शान्त करनेके लिये यथायोग्य धूम्रपान कराये। गरम पानीसे मुखको धुलवाकर यथायोग्य भोजन दे। धूप, आकाश और चमकीली वस्तुओंको देखनेका निषेध कर दे ॥ ५ ॥

**अनेन विधिना प्रत्यहं वायावेकान्तरं रक्तपित्तयोर्द्व्यन्तरं कफे स्वस्थे च। यथादोषोत्कर्षं संसर्गसन्निपातयोः। एवमेकाहं त्र्यहं पञ्चाहं वा कुर्यादा तृप्तेर्वा। तृप्तातृप्तातितृप्तलिङ्गानि तु क्रमात्स्वास्थ्यवातपित्तकफविकारैरादिशेत् ॥ ६ ॥**

इसी विधिसे वायुजन्य रोगोंमे प्रतिदिन, रक्त और पित्तजन्य रोगोंमे एक दिन छोडकर और कफ एवं स्वस्थ अवस्थामे दो दिन छोड़कर तर्पण करना चाहिये। संसर्गदोषोंमे और सन्निपातमे दोषोंकी उत्कर्षताके अनुसार करना चाहिये। इसप्रकार एक दिन, तीन दिन, पांच दिन या जबतक संतुष्टि (रोगशान्ति) न हो तबतक तर्पण करे। तृप्त-अतृप्त और अतितृप्तिके लक्षणोंको तृप्तिसे स्वास्थ्य, अतृप्तिसे वातरोग, और अधिक तृप्तिसे कफजन्य रोगोंसे पहिचाने ॥ ६ ॥

**यदा तु सम्यग्योगप्राप्तं तर्पणं भवति तदा तद्विधेष्वेव रोगेषु पुटपाकं विदध्यात्। स त्रिविधः। स्नेहनो लेखनः प्रसादनश्च। तत्र स्नेहनमानूपसाधारणमांसमेदोमज्जवसाभिः स्वादुद्रव्यैश्च क्षीरपिष्टै रूक्षेऽक्षिण प्रयोजयेत्। लेखनं जाङ्गलमृगपक्षिमांसयकृद्भिर्मुक्ताप्रवालशङ्खताम्रायःसमुद्रफेनकासीसस्रोतोजसैन्धवादिभिश्च लेखनद्रव्यैर्दधिमस्तुपिष्टैः स्निग्धे। प्रसादनीयं तु जाङ्गलमृगपक्षियकृत्हृदयमज्जवसाभिर्मधुरद्रव्यैश्च स्त्रीस्तन्यक्षीराज्यपिष्टैः। स तु वातपित्तरक्तदृष्टिदौर्बल्यव्रणनाशनः कफविरुद्धः ॥ ७ ॥**

जब तर्पण सम्यग्योगवाला होता है, तब इसी तर्पण जैसे रोगोंमे पुटपाक देना चाहिये। यह पुटपाक तीन प्रकारका है— स्नेहन, लेखन और प्रसादन। इनमे स्नेहन पुटपाक—आनूप देश एवं साधारण देशके प्राणियोंके मांस, मेद, मज्जा और वसासे, तथा मधुर द्रव्योंको दूधमे पीसकर इनसे रूक्ष आखमे करना चाहिये। लेखन पुटपाक—जांगल देशके मृग-पक्षियोंके मांस और यकृतसे, अथवा मोती, मूंगा, शंख, ताम्र, लोह, समुद्रफेन, कासीस, स्रोतोंजन और सैन्धव आदि लेखन द्रव्योंको दधि-मस्तु-शहदमे पीसकर—स्निग्ध आखमे दिया जाता है। प्रसादन पुटपाक-जांगल देशके मृग पक्षियोंके यकृत्, हृदय, मज्जा और वसासे और मधुर द्रव्योंको माताके दूध ( धावनमे ), गायका दूध, घीसे पीसकर देते है। यह वातजन्य-पित्तजन्य-रक्तजन्य दृष्टिकी निर्बलतामे व्रणका नाश करनेवाला और कफको बढानेवाला है ॥ ७ ॥

**अथ बिल्वमात्रं वेसवारीकृतं मांसपिण्डं तन्मात्रेणौषधपिण्डेन संसृष्टैरण्डपटोलपत्रैः स्नेहनादिषु क्रमाद्वेष्टयित्वा कुशमुञ्जसूत्रान्यतमेन वेष्टयेत्। मृत्प्रलेपनं चात्र द्व्यङ्गुलोत्सेधं कृत्वा धवधन्वनमधूकन्यग्रोधकाश्मर्यराजादनार्जुनकमालपाटलीनामन्यतमैः काष्ठैः शकृता वा गोमहिषयोः पचेत्। अग्निवर्णं चैनमपनीय विगतमृत्सूत्रपत्रं कृत्वा वस्त्रेण पीडयेत्। तेन रसेन सायं तर्पणवत्पूरयेन्नेत्रे। धारयेच्च स्निग्धे शतद्वयं मात्राणां लेखने शतं प्रसादने त्रीणि शतानि ॥ ८ ॥**

**पुटपाककी विधि**—मासका वेसवार ( कीमीया-बारीक कूटकर ) बनाकर इसका एक पल ( चार तोला ) लेकर इसीके बराबर चार तोला औषध लेकर उसके साथ मिलाकर स्नेहनादि पुटपाकोंमे एरण्डपत्र, वरगदके पत्ते या कमलके पत्तोंसे इसे लपेटकर कुश, मूंजके धागेमेंसे किसी एक धागेसे बांध दे। इस गोलेके उपर दो अंगुल मिट्टीका लेप करके धव-धन्वन-महुवा-वरगद-गम्भारी-राजादन-अर्जुन-करज-पाटली इनमेसे किसी एककी लकडीयोंसे अथवा गाय या भैंसके छानोंमे इस गोलेको पकाये। जब यह गोला लाल अंगारेके समान हो जाये तब इसको निकालकर धागा-मिट्टी-पत्ते हटाकर इसे वस्त्रमें रखकर निचोड़े। इस रससे सायकालमे तर्पणकी विधिसे आंखको भरे। स्नेहन पुटपाकमें दो सौ मात्रातक, लेखनमे एक सौ, और तर्पण पुटपाक तीन सौ मात्रातक धारण करे ॥ ८ ॥

**तर्पणवदेव धूमपानं प्रसादनवर्जम्। सुखोष्णौ च पूर्वौ। शीतः प्रसादनः पुटपाकस्त्वेकाहं द्व्यहं त्र्यहं वा योज्यः। द्विगुणश्च तर्पणपुटपाकयोः परिहारः। बद्धाक्षश्च मालतीमल्लिकाकुसुमैर्निशां निवसेत्[1]। तथा पक्वातिसारेऽपि पुटपाकस्यायमेव विधिरिति ॥ ९ ॥**

प्रसादन पुटपाकको छोड़कर शेष दोनोंमे तर्पणके समानही धूमपान करवाना चाहिये। स्नेहन और लेखन पुटपाक—सुखपूर्वक सहन हो सके इतने गरम होने चाहिये। प्रसादन पुटपाक शीतल होना चाहिये। पुटपाकको एक दिन, दो दिन या तीन दिन करना चाहिये। तर्पण और पुटपाकमे इनके सेवनमे जितना समय लगा हो, उससे दुगने समय तक परहेजका पालन करे, हितसेवी रहे। पुटपाक करके आंखपर—मालती या मल्लिकाके ( चमेली या जूही )के फूल बांधकर रातभर रहे। [ पुटपाकके सम्यग्योग आदिके लक्षण तर्पणके समान हैं ]। पक्वातिसारमे जो पुटपाक कहा है, उसकीभी यही विधि है ॥ ९ ॥

**भवति चात्र—**

**सेकेऽञ्जने तर्पणे च पुटपाके च ये गदाः।**
**जायेरन्विधिविभ्रंशाद्यथास्वं तान्प्रसाधयेत्॥१०॥**

**इति तर्पणपुटपाकविधिर्नाम त्रयस्त्रिंशोऽध्यायः ३३**

[1] अष्टाङ्गहृदयमे—'निवसेन्निशि' यह पाठ है—इसलिये रातभर रहना ठीक है।

कहाभी है—सेक (आश्च्योतन), अजन, तर्पण, और पुट-पाककी विधिके मिथ्यायोग होनेसे जो रोग उत्पन्न होते हैं, उन रोगोमे उनकी अपनी अपनी चिकित्सा करनी चाहिये ॥ १० ॥

यह तर्पण-पुटपाकविधि नामक तेतीसवा अध्याय समाप्त हुवा।

## चतुस्त्रिंशोऽध्यायः।

**अथातो यन्त्रशस्त्रविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः॥१॥ इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे यंत्रशस्त्रविधि अध्यायकी व्याख्या करेंगे, जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**मनःशरीरबाधकराणि शल्यानि । तेषां नानाविधानां नानाप्रदेशविनिविष्टानामाहरणेऽभ्युपायो यन्त्राण्यर्शोभगन्दरादिषु च शस्त्रक्षाराग्न्यवचारणे शेषाङ्गरक्षणे च । तथा बस्तिप्रणयनादौ शृङ्गालाबुघटिकादयो जाम्बवौष्ठादीनि । अन्यान्यपि चानेकरूपाण्यनेककार्याणि स्वस्थातुरोपकरणानि । अतः कर्मवशात्तेषामियत्ताऽवधारणमशक्यम् ॥ ३ ॥**

मन या शरीरमे पीड़ा करनेवालोका शल्य कहते हैं। इन नानाप्रकारके शल्योको, भिन्न स्थानमे लगे हुओको, बाहर निकालनेके उपायको यंत्र कहते है। अर्श और भगन्दर आदिमे शस्त्र-क्षार-अग्निका प्रयोग करनेमे और शेष अगोकी रक्षामेभी 'यन्त्र' बरते जाते हैं। इसी प्रकार बस्ति आदि देनेमे, सीग, अलाबु, घटिका आदि एवं जाम्बवौष्ठ आदिभी यंत्र हैं । और इनके अतिरिक्त दूसरेभी अनेक आकारके, अनेक कर्मकरनेवाले, स्वस्थ और रोगीके लिये उपयोगी यत्र है। इसलिये कार्यके अधीन होनेसे यत्रोंकी सख्याका परिगणन करना सम्भव नहीं ॥ ३ ॥

**अन्ये पुनरेकोत्तरं यन्त्रशतमित्याचक्षते । इह तु समासतः षोढा निर्दिश्यन्ते । स्वस्तिकसन्दंशतालनाडीशलाकाख्यान्यनुयन्त्राणि च ॥ ४ ॥**

अन्य (सुश्रुत आदि) आचार्य एकसौ एक प्रकारके यंत्र कहते हैं । इस सग्रहमे सक्षेपसे यंत्र छै प्रकारके है। यथा—स्वस्तिकयत्र, सदंशयंत्र, तालयत्र, नाडीयत्र, शलाकायंत्र और अनुयंत्र ॥ ४ ॥

**तत्र स्वस्तिकयन्त्राणि कङ्कसिंहगृध्रकुररादिविविधव्यालमुखान्याकारानुगताभिधानानि । प्रायशो लौहान्यष्टादशाङ्गुलानि । मसूराकारप्रान्तैः कीलैरवबद्धानि मूलेऽङ्कुशवदावृत्तवाराङ्गाण्यस्थिविदष्टशल्योद्धरणार्थानि । तेषां सिंहव्याघ्रभुजङ्गमकरादिमुखानि दृश्यवाराङ्गेषु शल्येषु प्रयोजयेत् । इतरेषु तु यथायोगं व्रणाकारानुरोधेन कङ्ककाककुररादिमुखानि ॥ ५ ॥**

**स्वस्तिकयंत्र**—ये यत्र कक, सिंह, गीध, कुरर आदि नानाप्रकारके हिसक पशुओके मुखके आकारवाले, समान नामसे कहे जानेवाले प्राय लोहेके बने हुए और अठ्ठारह अगुल लम्बे होते हैं । अगले भागमे मसूरके समान गलेमे दोनो फलके कीलसे जुडे और जड़मे अङ्कुशके समान पीछेको जुडे हाथवाले, अस्थिमे फसे शल्यको निकालनेके लिये बरते जाते है। इनमे सिह, व्याघ्र, भुजग और मकर आदिके मुखवाले यत्रोको, जिनका पकडनेका स्थान दीखता रहे ऐसे यत्रोका शल्योमे प्रयोग करे। जिन यंत्रोका पकड़नेका स्थान दिखाई न दे, ऐसे यंत्रोको यथा अनुकूल स्थानमे व्रणके अनुसार प्रयोग करे । ये यंत्र कक-काक-कुरर आदि मुखवाले हे। शरीरमे घुसनेपर इनके पकडनेका स्थान बाहरसे दिखाई नहीं देता ॥ ५ ॥

**सनिबन्धनो निर्निबन्धनश्च षोडशाङ्गुलौ सन्दंशौ द्वौ भवतः । तौ त्वङ्मांससिरास्नायुगतशल्योद्धरणार्थमुपदिश्येते । तथाऽन्यः संदंशः षडङ्गुलोऽर्धाङ्गुलविस्तृतो वक्रद्विबाहुरङ्गुष्ठाङ्गुलिप्रान्तसमागमाकृतिः सूक्ष्मशल्याक्षिपक्ष्मव्रणाधिमांसाहरणे ॥ ६ ॥**

**संदंश** दो प्रकारके है । एक बीचमे कीलसे जुड़ा और दूसरा विना जोड़के एक पत्तीकोही चिमटेके आकारमे जोड़ दिया हो। इनकी लम्बाई सोलह अगुल होती है। ये त्वचा, मास, सिरा, स्नायुमे पहुंचे हुए शल्यको निकालनेकेलिये काममें आते है । इनसे अतिरिक्त एक दूसरे प्रकारका सदंश है—जो छै अगुल लम्बा और आधा अगुल चौड़ा, टेढ़ा, दो भुजाओवाला, अगुठे और अगुलिके मिलनेके समान किनारेपर मुखवाला होता है। यह छै अगुलका सदश सूक्ष्मशल्य, पलकोके बाल, व्रण और अधिमासको निकालनेके काम आता है [ यह मुखपर जरा जुड़ा होता है ] ॥ ६ ॥

**तद्वच्च मुचुण्डी सा तु ऋजुश्लक्ष्णा सूक्ष्मदन्ता सक्तद्विभुजा मूले रुचकनद्धा वलयपीडनाच्छिन्नार्शशेषगम्भीरव्रणाधिमांसाहरणे ॥ ७ ॥**

इसी सदशके समान मुचुडी (मोचना) होती है । इसमें पतले दान्ते, सीधी—दो भुजाये, होती हैं । इसमे एक छल्ला जड़मे पड़ा रहता है। यह छल्ला आगे—पीछे सरक सकता है। जितना आगेकी ओर आयेगा—उतना मुख मिलजायेगा—मूलमें जानेसे खुल जायेगा । छिन्न अर्श, शेष अर्श या शेष गम्भीर व्रणके अधिमासको निकालनेमे बरती जाती है ॥ ७ ॥

**तालयन्त्रे अपि द्वे द्वादशाङ्गुले । मत्स्यगलतालकवदेकतालकद्वितालके कर्णनाडीशल्याहरणार्थे ॥ ८ ॥**

**तालयंत्र**भी दो प्रकारके एवं बारह अगुल लम्बे होते हैं। ये

---

१ हृदयमें निम्नश्लोक अधिक है—
सर्वात्मना नेत्रबलाय यत्न कुर्वीत नस्याजनतर्पणाद्यै ।
दृष्टिश्च नष्टा विविध जगच्च तमोमय जायत एकरूपम् ॥
अ. हृ. सू. २४।२२

२ यत्र शब्दका अर्थ—वशमे या काबूमे रखना है। जिससे शल्यको वशमें कर सकते ह—वह यत्र है।

मछलीके गलेके तालके समान होते हैं। इनमेंसे एक यंत्रमें एक पार्श्वमें ताल होते हैं और एक यत्रमें दोनो पार्श्वोमें होते हैं। इनका उपयोग कर्णनाडीके शल्यको निकालनेमें होता है ॥ ८ ॥

**नाडीयन्त्राणि सुषिराण्यनेकप्रकाराण्यनेकप्रयोजनान्यनेकतोमुखान्येकतोमुखानि च भवन्ति। स्रोतोगतशल्यदर्शनाहरणार्थं रोगदर्शनार्थं क्रियासौकर्यार्थमाचूषणार्थं चेति। तानि स्रोतोद्वारपरिणाहानि यथायोगप्रदीर्घाणि च कुर्यात्॥ ९ ॥**

**नाडीयंत्र**—अन्दरसे खोखले, अनेक प्रकारके, अनेक कार्योंके लिये, अनेक मुखवाले और एक मुखवाले होते हैं। इनका उपयोग–स्रोतोंमें पहुंचे शल्यको देखनेमें, शल्यको निकालनेमें, रोगदर्शनमें, चिकित्साकार्यकी सरलताके लिये और चूमनेके लिये होता है। इनको स्रोतके छेदके समान गोलाईवाले और यथायोग्य लम्वाईके वनाने चाहिये ॥ ९ ॥

**कण्ठशल्यदर्शनार्थं नाडीं दशाङ्गुलायतां पञ्चाङ्गुलपरिणाहाम्। द्विकर्णस्य तु वारङ्गस्य सङ्ग्रहार्थं त्रिच्छिद्रमुखीं नाडीं तत्प्रमाणतः कुर्यात्। तथा चतुष्कर्णस्य पञ्चच्छिद्रमुखाम्। शल्यनिर्घातनीं तु पद्मकर्णिकाकारशीर्षां द्वादशाङ्गुलां त्र्यङ्गुलसुषिराम्॥ १० ॥**

कण्ठशल्यको देखनेकेलिये दस अगुल लम्बी और पाच अगुलकी परिधिवाली दो कानवाले–वारग (हत्थे) को बन्द करनेकेलिये–तीन छेदवाले मुखकी नाडीके प्रमाणके अनुसार बनाये। इसी प्रकार चार कानवाले वारंग बन्द करनेकेलिये पाच छेदवाले मुखकी नाडी बनाये। ये नाडी शल्यावलोकिनी हैं। शल्यनिर्घातनी नाडी–पद्मकर्णिकाका आकारके मुखकी, बारह अगुल लम्बी और अन्दरसे तीन अगुल खोखली बनाये (अष्टागहृदयमे चार अगुल खोखली करनेको कहा है) ॥ १० ॥

**अर्शोयन्त्रं त्रिविधम्। तल्लौहं दान्तं शार्ङ्गं वार्क्षं वा गोस्तनाकारं चतुरङ्गुलायतं हस्ततलायतमेकं पञ्चाङ्गुलानि परिणाहेन पुंसाम्। षडङ्गुलानि स्त्रीणाम्। द्विच्छिद्रं दर्शनार्थमेकच्छिद्रं कर्मणि। तथाहि। सुखेन दर्शितं शस्त्रक्षाराग्न्यनतिक्रमश्च छिद्रं तु त्र्यङ्गुलायतमङ्गुष्ठोदरविस्तारम्। यदङ्गुलमवशिष्टं तस्याधोऽर्धाङ्गुलमुपरि तथा अर्धाङ्गुलोच्छ्रितोद्वृत्तकर्णिकम्। तृतीयं तु तादृशमेव शम्याख्यं पार्श्वच्छिद्ररहितं पीडनार्थम्। भगन्दरे तु छिद्रादूर्ध्वमोष्ठमपनीय कुर्वीत। तद्वच्च घ्राणार्शोऽर्बुदयन्त्रं नाड्याकारं द्व्यङ्गुलायतमेकच्छिद्रं प्रदेशिनीपरिणाहम् ११**

**अर्शयंत्र** तीन प्रकारके हैं–ये अर्शयंत्र लोह, ताम्र, दान्त, सीग या वृक्षके बने होते हैं। इस यत्रका आकार गायके स्तनके समान, चार अगुल लम्बा, हाथके तलके समान आयताकार एक यत्र, इसकी गोलाई (परिधि) पुरुषोके लिये पाच अगुल और स्त्रियोके लिये छै अगुल होनी चाहिये। दूसरे अर्शयत्रके दो छेद होते है, एक छेद देखनेके लिये और दूसरा छेद शस्त्रकर्म करनेके लिये। इससे अच्छी प्रकार देखा जा सकता है, और शस्त्र, क्षार एवं अग्निकर्मभी ठीक प्रकारसे होते हैं। छेद तीन अगुल लम्बा और अगुठेके मध्यभागके समान विस्तारवाला होना चाहिये। जो एक अगुल रह जाये उसके नीचे आधा अगुल उपर एव आधा अगुल उंची उठी एक कर्णिका बनानी चाहिये। तीसरे अर्शयंत्रमे पार्श्वमें कोई छेद नही होता, यह दूसरे यंत्रके समान है, इसका उपयोग पीडनके लिये है। भगन्दरके लिये छिद्रसे उपर जो ओठ हो उसको हटा देना चाहिये। इसी प्रकार नासाके अर्शोके लिये, अर्बुदके लिये नाडीके आकारका दो अगुल लम्बा, एक छेदवाला, प्रदेशनी अगुलीके समान परिधिवाला यंत्र बनाना चाहिये। इसमेंभी ओठ नहीं रहता ॥ ११ ॥

**तथाऽङ्गुलित्राणकमङ्गुलिप्रवेशनं किञ्चित्स्थूलवृत्तौष्ठमूर्ध्वाधश्छिद्रं गोस्तनाकृति चतुरङ्गुलं दान्तं शार्ङ्गं वार्क्षं वा। तत् दृढेन सूत्रेण मणिबन्धप्रतिबद्धविस्रावणे योज्यम्॥ १२ ॥**

**अगुलित्राणक**—अगुलिके जाने योग्य, कुछ मोटा, गोल, आगेमें ओठवाला, नीचे छिद्रवाला, गायके थनके आकारका, चार अगुल लम्बा, दान्तका, सीगका या वृक्षका बना होना चाहिये। इसे मजबूत धागेसे कलईपर बाध रखना चाहिये। इसका उपयोग रोगीके बन्द मुखको खोलनेमें किया जाता है ॥ १२ ॥

**योनिव्रणदर्शने यन्त्रं षोडशाङ्गुलं मध्ये सुषिरं चतुर्भित्तं चतुःशलाकं सञ्चारिण्या मुद्रयोर्ध्वं निबद्धमुत्पलमुकुलवक्त्रं मूले शलाकाऽऽक्रमणादूर्ध्वविकासि च। नाडीव्रणप्रक्षालनाभ्यञ्जनयन्त्रे षडङ्गुले बस्तियन्त्राकारे मुखतोऽकर्णिके मूलमुखयोरङ्गुष्ठकलायप्रवेशस्रोतसी। दकोदरे नाडीमुभयतोद्वारां पिच्छनाडीं वा युञ्ज्यात्। स्नेहबस्त्युत्तरबस्तिप्रधमनधूममूत्रवृद्धिरुद्धमणिकप्रभृतिषु यथास्वमेव च यन्त्राण्युक्तानि॥ १३ ॥**

योनिव्रणको देखनेके लिये सोलह अगुल लम्बा यत्र बनाना चाहिये। यह बीचसे खोखला, चार पंखडि (पत्रों)वाला, चारों शलाकाए खुल और बन्द हो सके, जडमे जुडी हुई, जैसे कमलके फूलकी पखड़िया होती है, मूलमे शलाकाके हटानेसे आगेसे खुलनेवाला होना चाहिये। योनीके नाड़ीव्रणोको धोनेके लिये, या अभ्यञ्जन करनेके लिये बस्तिके आकारका छै अगुल लम्बा

१ यत्रोके विस्तारके लिये श्री घाणेकरजी द्वारा की हुई सुश्रुतकी टीका देखनी चाहिये।

२ हृदयमें (सूत्र. २५।१५) कहा—
वारङ्गकर्णसस्थानानाहदैर्घ्यानुरोधत.।
नाडीरेवविधाश्चान्या द्रष्टु शल्यानि कारयेत् ॥
चतुर्थंसुषिरा नाडी शल्यनिर्घातिनी मता ॥

यन्त्र बनाना चाहिये। परन्तु इस यन्त्रके मुखपर कोई कर्णिका नहीं होनी चाहिये। मूलमें छेद अंगुष्ठके प्रवेशयोग्य, मुखपर मटरके प्रवेशयोग्य छेद होना चाहिये। दकोदरमें दोनों ओर मुखवाली नाडी या मोरके पखकी बनी नाडी बरतनी चाहिये। स्नेहबस्ति, उत्तरवस्ति, प्रधमन नस्य, धूम-मूत्र-वृद्धि-निरुद्धमणि आदिके लिये अपने अपने यन्त्र बनाने चाहिये ॥ १३ ॥

**शृङ्गं तु ह्रस्वमध्यदीर्घमष्टदशद्वादशाङ्गुलायतं त्र्यङ्गुलप्रवेशमुखमग्रे सर्षपोपमच्छिद्रं तनुचर्मनद्धं चूचुकाकारं च । तद्वातविषरक्ताम्बुदुष्टस्तन्याचूषणार्थम् । श्लेष्मरक्तचूषणार्थस्त्वलाबुः । स द्वादशाङ्गुलदीर्घोऽष्टादशाङ्गुलपरिणाहस्त्रिचतुरङ्गुलवृत्तसमुच्छ्रितमुखः परिवेष्टितप्रदीप्तकुशवल्वजपिचुगर्भश्च प्रयोज्यः । तद्वदेव च मानकर्मभ्यां घटी । सा तु गुल्मोन्नमनविलयनार्थे च ॥ १४ ॥**

**सींगयंत्र**—ह्रस्व आठ अंगुल, मध्य दस अंगुल और दीर्घ बारह अंगुल लम्बा, तीन अंगुलके प्रवेशयोग्य मुखवाला, आगे सरसोंके समान छेदवाला, पतले चमडेसे बंधा, चूचुकके आकारवाले मुखका होना चाहिये। यह सींग वायु-विष-रक्त-पानी-दूषित दूधको चूसनेमें काम आता है। कफदूषित रक्तको चूसनेके लिये अलाबु (तुम्बी) काममें आता है। यह तुम्बी बारह अंगुल लम्बी, अट्ठारह अंगुल परिधि-गोलाईकी, तीन-चार अंगुलके प्रवेशयोग्य, गोल, उभरे हुए मुखकी होनी चाहिये। लगानेसे पूर्व इसे घेसकर जलाए हुए कुश-बल्वज-पिचुसे भर देना चाहिये ( जिससे वायु निकल जाये )। इसी अलाबुके समान घटीयन्त्र बनाना चाहिये, इसका परिमाण और कार्य अलाबुके समान है ( कफदूषित रक्तको चूसनेके लिये )। साथही गुल्मके उभारको कम करनेके लियेभी इसका उपयोग होता है ॥ १४ ॥

**शलाकायन्त्राण्यपि नानाकृतीनि नानार्थानि यथायोगदीर्घपरिणाहानि च भवन्ति । तेषामेषणकर्मणी द्वे गण्डूपदमुखे । स्रोतोगतशल्याहरणार्थेऽष्टाङ्गुलनवाङ्गुले द्वे मसूरदलमुखे । षट् शङ्कवः । तेषां व्यूहनक्रियौ द्वादशषोडशाङ्गुलौ । द्वावहिफणामुखौ । तथा र्थे दशद्वादशाङ्गुलौ शरपुङ्खमुखौ । आहरणार्थे बडिशमुखौ । तथा गर्भशङ्कुः शङ्कुतुल्योऽष्टाङ्गुलः प्र ाग्रो मूढगर्भाहरणे । तथा सर्पफणाग्रवदेकाग्रवक्रं तदाख्यमश्मर्याहरणार्थम् । तथा दन्तनिर्घातनं चतुरङ्गुलं शरपुङ्खमुखं स्थूलवृत्तप्रान्तम् १५**

**शलाकायंत्र**—भिन्न भिन्न आकारके और भिन्न भिन्न प्रयोजनोंके अनुसार योग्य लम्बाई और गोलाईके होते हैं। इनमें एषणकार्यके लिये दो यन्त्र—इनका आकार गेंडुवेके मुखके समान होता है। स्रोतोंमें पहुंचे शल्यको निकालनेके लिये आठ अंगुल या नौ अंगुलके दो यन्त्र होने चाहिये, इनका मुख मसूरके पत्तेके समान होना चाहिये। छै शंकु होने चाहिये। इनका उपयोग विपरीत स्थानमें पहुंचे मांसादिको ठीक स्थानपर रखना चाहिये। ये बारह या सोलह अंगुल होने चाहिये। अहिफण मुखवाले दो यन्त्र। शल्यको चलानेके लिये दस और बारह अंगुल लम्बे शरपुंख मुखवाले दो। आहरणके लिये बडिश ( मच्छली पकडनेके कांटेके समान ) दो। एक गर्भशंकु, शंकुके समान, अट्ठारह अंगुल लम्बा, आगेसे मुडा, मूढ गर्भको बाहर निकालनेके लिये। इसी प्रकारकी दूसरा शंकु—आगेसे सांपके फणके समान आगेसे टेढा, अश्मरीको खींचनेके लिये। इसी तरह एक दन्तनिर्घातन—चार अंगुल लम्बा, शरकी पुंछके समान मुखका, मोटा, गोल सिरेवाला होना चाहिये ॥ १५ ॥

**षट् कार्पासकृतोष्णीषाणि विविधव्रणक्लेदक्षारप्रमार्जनक्रियासु । तेषामपि दूरासन्नघ्राणव्रणोपयोगिनी षट्सप्ताङ्गुले द्वे । तद्वदेव कर्णेऽष्टाङ्गुलनवाङ्गुले द्वे । पायौ दशद्वादशाङ्गुले द्वे । कर्णशोधनं स्रुचमुखमश्वत्थपत्राग्रम् । तथा क्षाराग्निकर्मार्थे जाम्बवौष्टानि द्वादशदशाष्टाङ्गुलानि क्रमाद्व्यङ्गुलाङ्गुलार्धाङ्गुलफलानि ॥ १६ ॥**

नाना प्रकारके व्रणोंके क्लेदको साफ करने या क्षार लगानेके लिये छै-फोये-जो कि तिनकोंके उपर रुई लपेटकर बनाये गये हो। इसी प्रकार दूरके नासिका आदिमें, पासके व्रण आदिमें काममें आनेवाली छै या सात अंगुल लम्बी-रुईसे सिरेपर लिपटी दो शलाकायें चाहिये। गुदाके लिये दस और बारह अंगुल लम्बी दो शलाकायें कानका मैल निकालनेके लिये-पीपल पत्तेके समान अग्रभागमें स्रुवेके आकारका एक यन्त्र। क्षार और अग्निकर्मके लिये जाम्बौष्ठ—बारह, दस और आठ अंगुल लम्बे तथा क्रमसे दो अंगुल, एक अंगुल और आधा अंगुल फलकवाले होने चाहिये ॥ १६ ॥

**शलाकाश्च स्थूलसूक्ष्मदीर्घह्रस्वमध्याः । अन्त्रवृद्धावर्धेन्दुवक्त्रा मध्योर्ध्वनिर्गतशलाकाग्रहणा । नासार्शोर्बुदयोः कोलास्थिदलमात्रमुखा खल्लीतीक्ष्णोष्ठा । क्षारविषौषधप्रणिधानाय च दर्व्यस्तिस्रोऽष्टाङ्गुला दर्व्याकाराः कनीनिकाऽनामिकामध्यमाङ्गुलीनखपरिमाणनिम्नमुखाः । तथाऽञ्जलिकाऽञ्जलिस्थाना । उत्तरबस्त्यञ्जनादिषु यथायथमेवोपदिष्टानि ॥ १७ ॥**

मध्यमें स्थूल, सूक्ष्म, लम्बी, छोटी—शलाकायें होनी चाहिये। आन्त्रवृद्धिमें जलानेके लिये-अर्धचन्द्राकारकी शलाका-इसमें शलाका ( हत्था ) अर्धचन्द्राकार मुखसे दूसरे पार्श्वमें ( पीछे ) लगाना चाहिये। न मध्यमें और न उपर होना चाहिये। नासा अर्श और नासा अर्बुदको जलानेके लिये—बेरकी गुठलीके समान तथा बेरके पत्तेके समान मुखवाली—तथा हिलते हुए ओष्ठवाली एक शलाका। क्षार या विषयुक्त औषध बरतनेके लिये—आठ अंगुल लम्बी, कड़छीके आकारकी, कनिष्ठिका, अनामिका और मध्यम अंगुलीके नखोंके समान चौड़े—तथा नीचेसे मुख रखी हुई, अंजलीके समान आकारकी तीन दर्वीया ( कड़छीया ) चाहिये। उत्तर बस्ति और अंजनके लिये यथायोग्य शलाकाएं पीछे बता दी हैं ॥ १७ ॥

**अनुयन्त्राण्ययस्कान्तरज्जुचर्मान्तर्वल्काश्ममुद्गरपाणिपादतलाङ्गुलिजिह्वादन्तनखमुखशाखावालचञ्चुष्मकालपाकहर्षभयानि ॥ १८ ॥**

**एतानि देहे सर्वस्मिन्देहस्यावयवेऽपि वा।**
**सन्धौ कोष्ठे धमन्यां च यथायोगं प्रयोजयेत् ॥१९॥**

**अनुयंत्र**—अयस्कान्त ( चुम्बक ), रस्सी, चमडा, आत्र, वल्क पत्थर मुद्गर, हथेली पैरका तलवा, अगुलि, जीभ, दन्त नख मुख, शाखा, वाल, घोडा, काल, पाक, हर्ष और भय ये यन्त्रोंके साथ काममें आनेसे अनुयन्त्र हैं। इन अनुयंत्रोंको सम्पूर्ण शरीरमें या शरीरके किसी एक भागमें, सन्धिमें, कोष्ठमें, धमनीमें यथायोग्य रूपमें वरतना चाहिये ॥ १८ ॥ १९ ॥

**यन्त्रकर्माणि तु निर्घातनपूरणबन्धनव्यूहनवर्तनचालनविवर्तनविवरणपीडनमार्गशोधनविकर्षणाहरणव्यञ्जनोन्नमनविनमनभञ्जनोन्मथनाचूषणैषणदारणर्जुकरणप्रक्षालनप्रधमनाञ्जनप्रमार्जनानि बाहुल्येन चतुर्विंशतिर्भवन्ति ॥ २० ॥**

**यंत्रके कार्य**—निघातक ( मारना–चोट करना ), पूरण, बन्धन व्यूहन ( चलाना ), परिवर्तन, चालन, विवरण, पीड़न, मार्गशोधन, खींचना, आहरण, व्यजन, उन्नमन, विनमन, तोडना, उन्मथन, आचूषण, एषण, दारण, ऋजुकरण ( सीधा करना ) प्रक्षालन, प्रधमन, अजन, प्रमार्जन ये चौवीस कर्म मुख्यत यन्त्रोंके ह ॥ २० ॥

**निवर्तते साध्ववगाहते च**
**ग्राह्यं गृहीत्वोद्धरते च यस्मात् ।**
**यन्त्रेष्वतः कङ्कमुखं प्रधानं**
**स्थानेषु सर्वेष्वविकारि यच्च ॥ २१ ॥**

क्योंकि कंकमुख यन्त्र व्रणमें अन्दर भली प्रकार घूम सकता है, और भली प्रकार अन्दर जा सकता है; पकडने योग्य शल्यको पकडता है, और पकडकर बाहर खीचलेता है, इसलिये यन्त्रोंमें कंकमुख यन्त्र मुख्य ( श्रेष्ठ ) है। यह कंकमुख सब स्थानोंमें उपयोगी होनेसे प्रधान है ॥ २१ ॥

**शस्त्राणि षड्विंशतिर्भवन्ति। तद्यथा–दन्तलेखनमण्डलाग्रवृद्धिपत्रोत्पलपत्राध्यर्धधारमुद्रिकाकर्तरीसर्पवक्त्रकरपत्रकुशपत्राटामुखान्तरमुखशरारिमुखत्रिकूर्चकुठारिकाव्रीहिमुखशलाकावेतसपत्राराकर्णव्यधनसूचीसूचीकूर्चखजैषणीबडिशनखशस्त्राणि। प्रायशश्च तानि षडङ्गुलानि सुध्मातावर्तितायोघटितान्युत्पलपत्रनीलानि सुग्रहाणि सुरूपाणि सुधाराणि सुसमाहितमुखाग्राण्यकरालानि प्रत्येकं च प्रायो द्वित्राणि स्वप्रमाणार्धचतुर्थभागफलानि तानि व्याधिदेशवशात्प्रयुञ्जीत। तेषां नामभिरेवाकृतयः प्रायेण यन्त्रवद्व्याख्याताः ॥ २२ ॥**

शस्त्र छव्वीस प्रकारके हैं। यथा–१ दन्तलेखन, २ मण्डलाग्र, ३ वृद्धिपत्र, ४ उत्पलपत्र, ५ अध्यर्धधार, ६ मुद्रिका, ७ कर्तरी, ८ सर्पवक्त्र, ९ करपत्र, १० कुशपत्र, ११ आटामुख, १२ आन्तरमुख, १३ शरारिमुख, १४ त्रिकूर्च, १५ कुठारिका, १६ व्रीहिमुख, १७ शलाका, १८ वेतसपत्र, १९ आरा, २० कर्णव्यधन, २१ सूची, २२ सूचीकूर्च, २३ खज, २४ एषणी, २५ बडिश, २६ नखशस्त्र, ये छव्वीस शस्त्र हैं। ये शस्त्र प्राय करके छै अगुल लम्बे तथा भली प्रकार पिघलाकर लोहेसे बनाये हुए, कमलपत्रके समान नीली झाईके, सुगमतासे पकडने योग्य, सुन्दर रूपवाले, उत्तम धारावाले, भली प्रकार बने हुए मुखोवाले ( अग्रभागवाले ), देखनेमे भयानक ( डरावने ) न हो ऐसे शस्त्र बनाये। इनमें प्रत्येक शस्त्र प्राय करके अपनी लम्बाईके ½ या ¼ भाग लम्बे फलकेवाले होते हैं। इनमेसे दो या तीन शस्त्रोका रोगकी तथा बाहु आदि देशकी अपेक्षासे उपयोग होता है। इनकीभी आकृतिया ( स्वरूप ) नामसे–यंत्रोंकी भाति समझनी चाहिये ॥ २२ ॥

**तत्र द्वयमाद्यं लेखने। वृद्धिपत्रादीनि त्रीणि पाटने, चत्वारि भेदने। मण्डलाग्रादीन्यष्टौ छेदने। कुशपत्रादीनि पञ्च प्रच्छाने। कुठारिकादीनि षट् व्यधने। तेषामाराव्रीहिमुखे भेदने छेदने। सूच्यः सीवने। सूचीकूर्चः कुट्टने। खजो मथने। एषण्येषणे भेदने च। बडिशो ग्रहणे। नखशस्त्रमुद्धरणे छेद्यभेद्यलेख्यप्रच्छानेषु च। इतिद्वादशविधे कर्मण्युपयोगः ॥ २३ ॥**

इनमे पहले दो ( दन्तलेखन और मण्डलाग्र )–लेखन कार्यमे बरते जाते हैं। वृद्धिपत्र, उत्पलपत्र, और अध्यर्ध धार–पाटन (चीरने)के कार्यमे, वृद्धिपत्र, उत्पलपत्र, अध्यर्धधार और मुद्रिका ये चार भेदनके कार्यमे, मण्डलाग्र, वृद्धिपत्र, उत्पलपत्र, अध्यर्धधार, मुद्रिका, कर्तरी, सर्पवक्त्र, करपत्र ये आठ छेदन कार्यमे, कुशपत्र, आटामुख, आन्तरमुख, शरारिमुख और त्रिकूर्च ये पाच पाछनेके कार्यमे, कुठारिका, व्रीहिमुख, शलाका, वेतसपत्र, आरा, कर्णव्यधन ये छै वेधन कार्यमे बरते जाते हैं। इनमे आरा और व्रीहिमुख भेदन और छेदन कार्यमे, सूई सीनेमे, सूचीकूर्च कूचनेमे, खज–मथने, एषणी–ढूंढने और भेदनमे, बडिश पकडनेमे, नखशस्त्र–उठानेमे तथा छेदन, भेदन, लेखन, प्रच्छन्न ( पाछने )मे बरता जाता है। इस प्रकार इन सब शस्त्रोका बारह प्रकारके कामोमे उपयोग होता है ॥ २३ ॥

**विशेषतस्तु दन्तलेखनं प्रबद्धवच्चतुरस्रमेकधारं दन्तशर्करालेखने। मण्डलाग्रं प्रदेशिन्यन्तर्नखविस्तृतफलं तल्लेखनविच्छेदनयोर्वर्त्मरोगोत्पन्नदन्तमांसदुर्निविष्टव्रणगलशुण्डिकादिषु प्रयोज्यम् ॥२४॥**

विशेष करके दन्तशर्कराका लेखन करनेके लिये—**दन्तलेखन** शस्त्र भली प्रकार सुन्दर आकारका चकोर होनेपर एक तरफसे धारवाला होता है। **मण्डलाग्र** शस्त्रका फलक–मासके समीपस्थ नखके समान विस्तृत फलकवाला होता है।

इसका उपयोग लेखन, छेदन और पलकके रोगोमे, उभरे हुए दान्तोके मसूडोमे, अति गहरे व्रणोमे, गलशुण्डिकादिमे करना चाहिये ॥ २४ ॥

**वृद्धिपत्रं क्षुराकारं तत्तून्नते गम्भीरे वा श्वयथावृजु सूच्यग्रमिष्टम्। विपरीते तु पृष्ठतोऽवनतधारम् ॥ २५ ॥**

**वृद्धिपत्र** छूरेके आकारका होता है । इसका उपयोग उन्नत या गम्भीर शोथमें—जो शोथ सीधा न हो तथा मुख जिसका सूक्ष्म हो—उसमे करना चाहिये। जो शोथ उपरको मुख किये हुए हो उसमे—बीचसे झुकी धारवाले (आजकलकी विस्ट्री) वृद्धिपत्रका उपयोग करना चाहिये ॥ २५ ॥

**अङ्गुलीशस्त्रकं मुद्रिकानिर्गतमुखं वृद्धिपत्रमण्डलाग्रान्तर्धारान्यतमतुल्यार्धाङ्गुलायतधारं प्रदेशिनीप्रथमपर्वप्रमाणार्पणवृत्तमुद्रिकं दृढसूत्रप्रतिबद्धं कण्ठरोगेषु प्रयुज्यते ॥ २६ ॥**

अगुलीशस्त्र, मुद्रिका, अन्तर्मुख, वृद्धिपत्र, मण्डलाग्र, अर्ध्यर्धधार इनमेसे किसी एकको डेढ अगुल लम्बी धारावाला बनाकर तर्जनी अगुलिके प्रथम पर्वके समान मोटा गोल छल्ला इनमे पहनाये। इस छल्लमे मजबूत धागा बाधकर कण्ठरोगमे इनका प्रयोग करे ॥ २६ ॥

**कर्तरी त्रिभागपाशा व्रणस्नायुकेशसूत्रच्छेदनार्थम् । सर्पवक्त्रं वक्रमर्धाङ्गुलफलं घ्राणकर्णार्शोर्बुदच्छेदनार्थम्। करपत्रं दशाङ्गुलं द्व्यङ्गुलविस्तारं सूक्ष्मदन्तं खरधारं सुत्सरुनिबद्धमस्थिच्छेदनार्थम् । कुशपत्राटामुखे द्व्यङ्गुलफले। अतर्मुखमर्धचन्द्राकाराध्यर्धाङ्गुलफलम् ॥ २७ ॥**

**कैंची**मे दो तिहाई भाग काटनेके लिये और एक तिहाई भाग इसको पकड़नेके लिये बनाये। इस कैंचीका उपयोग व्रण, स्नायु, केश, सूत्रके काटनेमे होता है। **सर्पवक्र**-टेढ़ा, आधा अगुल फलकेवाला, घ्राण-कानके अर्श तथा अर्बुदको काटनेमे बरता जाता है। **करपत्र**—दस अगुल लम्बा, दो अगुल चौडा, छोटे छोटे दान्तोवाला, खुरदरी धारावाला, अच्छे लकडीके दस्तमे लगा हुआ अस्थि छेदनेके लिये बरता जाता है। **कुशपत्र** और **आटामुख**—दो अगुल लम्बे फलकेवाले होते हैं। **अन्तर्मुख**—अर्धचन्द्राकार तथा डेढ़ अगुल फलकेवाला होता है ॥ २७ ॥

**कुठारिका पृथुदण्डा गोदन्ताकाराऽर्धाङ्गुलफलाऽस्थ्याश्रितसिराव्यधार्था । व्रीहिमुखमध्यर्धाङ्गुलफलं मांसलप्रदेशसिराव्यधार्थं वर्ध्मोदरगुल्मविद्रध्यादिव्यधनभेदनार्थं च । शलाकोभयतोमुखी कुरबकमुकुलाग्रा ताम्रमयी लिङ्गनाशव्यधार्था २८**

**कुठारिका**—मोटे—विस्तृत दण्ड(हत्थेवाली)वाली, गायके दान्तके आकारकी, आध अगुल फलकेवाली, अस्थिमे आश्रित सिराका वेधन करनेके लिये बरती जाती है। **व्रीहिमुख**—डेढ़ अगुल फलकेवाला, मासल प्रदेशमे स्थित, सिराके वेधनके लिये, वर्ध्म, उदर, गुल्म, विद्रधि आदि रोगोमे वेधन और भेदन करनेके लिये बरता जाता है। **शलाका**मे दोनो तरफ मुख होते है, इसका अगला आकार कुरबक (मोगरा)की कलीके समान होता है, यह ताम्रसे बनी होती है, इनका उपयोग लिगनाशको वेधनमे किया जाता है ॥ २८ ॥

**आरा चतुरस्राऽर्धाङ्गुलवृत्तमुखा तावत्प्रवेशा बहलकर्णपालीव्यधार्था पक्वामशोफसन्देहभेदनार्था च। कर्णव्यधनं त्र्यङ्गुलायतमङ्गुलसुषिरं घनं वा यूथिकामुकुलाग्रम् ॥ २९ ॥**

**आरा**—लम्बाईमे चार अगुल, मुखमे आधा अगुल, गोल होता है, इतनाही प्रविष्ट होता है। यह घट्ट (मोटी) कर्णपालीका वेधन करनेके लिये तथा पक्व और आमशोफके सन्देहको मिटानेमे तथा भेदनके काम आता है। **कर्णव्यधन**—तीन अगुल लम्बा, अगुलभर खोखला, घट्ट (मोटा), आगेसे जूहीकी कलीके समान होता है ॥ २९ ॥

**सूच्यस्तिस्रो वृत्ता निगूढदृढपाशाः। तत्र मांसलेष्ववकाशेषु त्र्यङ्गुला त्र्यस्राग्रा। सन्ध्यस्थिव्रणेष्वल्पमांसेषु च द्व्यङ्गुला वृत्ता। पक्वामाशयमर्मसु च सार्धद्व्यङ्गुला धनुर्वक्रा व्रीहिमुखा च ॥ ३० ॥**

**सूईयां**—तीन चाहिये। ये गोल, गम्भीर दृढ पाशोवाली (धागोवाली) होनी चाहिये। इनमे मासल स्थानोके लिये तीन अगुल लम्बी, तीन कोणवाली सूई उत्तम है। सन्धि, अस्थिव्रण और अल्प मासवाले व्रणोमे दो अगुल लम्बी और गोल सूई उत्तम है। पक्वाशय, आमाशय और मर्मोमे ढाई अगुल लम्बी, धनुष्यके समान टेढ़ी, और व्रीहिमुखके समान होती है। (व्रीहीके समान मुखवाली, जो गहरी न जाये, तथा व्रणके दूसरे ओष्ठमे निकल आये) ॥ ३० ॥

**सूचीकूर्चो वृत्तैकमूलोऽग्रे सुनिबद्धसप्ताष्टसूचिकः कुष्ठश्वित्रव्यङ्गेन्द्रलुप्तादिषु । खजस्त्वर्धाङ्गुलायतोऽष्टकण्टकमुखस्ताम्रो लौहो वा नासाभ्यन्तरतःशोणितमोक्षणार्थः । एषण्यौ द्वे सुश्लक्ष्णस्पर्शे । तयोरेकाऽष्टाङ्गुला गतिकोथशल्यस्रावत्सु व्रणेषु सुषिरान्वेषणे, अन्या सूचीसंस्थाना क्षारक्तसूत्रप्रतिबद्धा नाडीनां भगन्दरगतीनां च भेदने। बडिशोऽल्पवनतमुखः सूचीतीक्ष्णाग्रो ग्रहणे गलशुण्डिकार्मादेः । नखशस्त्रमष्टाङ्गुलमेकतोऽश्वकर्णमुखमन्यतोवत्सदन्तमुखं सूक्ष्मशल्योद्धृतौ ॥ ३१ ॥**

**सूचीकूर्च**—गोल, जड़मे एक हुआ, तथा आगेमे सात या आठ दृढ लगी सूईयोवाला होता है। इसका उपयोग-कुष्ठ, श्वित्र, व्यग, इन्द्रलुप्त आदिमे पाछनेके लिये होता है। **खज**—आधा अगुल लम्बा, आठ काटोवाले मुखका, ताम्र या लोहका बना, नासाके अन्दरसे रक्त निकालनेके काममे आता है। **एषणीयां**—दो जिनके पार्श्व अति चिकने होते है। इनमे एक एषणी आठ अगुल लम्बी—जो कि गतिव्रण, कोथ, शल्य,

... में छेदको ... के लिये बरती जाती है। दूसरी ... के समान छेदन ...-जिसमें क्षारसे भीगा सूत्र बधा ... है, जिससे नाडीव्रण या भगन्दरका भेदन करते है। बडिशका मुख ...को होना है, सूईके समान आगेसे तीक्ष्ण ... है ... गलशुण्डिका आदिको पकडनेमें किया ... है। नखशस्त्र-एक तरफसे आठ अगुल लम्बा, दूसरी ... समान, ... के आकारका सूक्ष्म ... निकालनेके लिये होता है ॥ ३१ ॥

**अनुशस्त्राणि तु जलौकःक्षाराग्निसूर्यकान्तकाच-स्फटिककुरविन्दनखशाकशेफालिकाढिखरपत्रस-मुद्रफेनशुष्कगोमयादीनि। स्वबुद्धया च विकल्प्य विविधानि यन्त्रशस्त्राणि तत्कर्माणि चोपकल्पयेत्। हस्त एव चात्र प्रधानतमस्तदधीनत्वाद्यन्त्रशस्त्राणाम् ॥ ३२ ॥**

**अनुशस्त्र**—जलौका, क्षार अग्नि, सूर्यकान्त, काच, स्फटिक, कुरुविन्द नख, शाक ( सागौन ), शेफालिका ( हारसिंगार ) आदि कर्कशपत्र, समुद्रफेन, शुष्क गोमय आदि हैं। अपनी बुद्धिसे विचार करके नानाप्रकारके शस्त्रोको और इनके कर्मोंकी कल्पना करे। इन सब यन्त्रोंमे हाथही प्रधान यन्त्र है। क्योंकि सारे शस्त्र और यन्त्र इसी हाथके अधीन रहकर कार्य करते है ॥ ३२ ॥

**तत्र दीर्घह्रस्वस्थूलतनुवक्रविषमग्राह्यग्राहिशिथिलता इत्यष्टौ यन्त्रदोषाः। तथाऽऽद्याः पञ्च कुण्ठखण्डखरधारताश्चेत्यष्टावेव शस्त्रदोषाः। अन्यत्र करपत्रात् ॥ ३३ ॥**

**दोष**—इनमें—लम्बा होना, छोटा होना, मोटा या पतला होना, टेढा—कुटिल होना, ग्रहणके योग्य न होना, पकड़नेमे ढीला होना—ये आठ यन्त्रोंके दोष हैं। इनमेसे लम्बा होना, छोटा होना, मोटा या पतला होना, टेढा होना ये पाच, तथा कुण्ठित, खण्डित, खरधार ( कर्कश धारवाला ) होना ये आठ शस्त्रदोष है। करपत्रका खरधार होना दोष नहीं ॥ ३३ ॥

**तत्र क्षारेण पायितं शस्त्रं शरशल्यास्थिच्छेदनेषु; उदकेन मांसच्छेदने; तैलेन पाटनभेदनेषु सिराव्यधस्नायुच्छेदेषु च प्रयुञ्जीत ॥ ३४ ॥**

इनमें जिस शस्त्रकी क्षारसे पायना की गई हो उसे शर-शल्य-अस्थि छेदनमें बरतना चाहिये। जिस शस्त्रकी उदकमे पायना की गई हो उसे मांसछेदनमें बरतना चाहिये। तैलमें पायना दिये शस्त्रको पाटन—भेदनमें सिरावेधनमें—स्नायुच्छेदनमे बरतना चाहिये ॥ ३४ ॥

**धारा पुनश्छेदनानामासुरी लेखनानामर्धमासुरी व्यधनानां विस्रावणानां च कैशिकी ॥ ३५ ॥**

**धार**—छेदन शस्त्रोंकी धार मसूरके समान, लेखन शस्त्रोकी धारा विदलित मसूरके समान, वेधन और विस्रावण शस्त्रोकी धार बालके समान होना चाहिये ॥ ३५ ॥

**तेषां छेदनभेदनलेखनानां वृन्तसाधारणे भागे प्रदेशिनीमध्यमाङ्गुष्ठैः सुसमाहितं गृह्णीयात्। वृन्ताग्रे विस्रावणानि प्रदेशिन्यङ्गुष्ठकाभ्याम् हस्ततलप्रच्छादितवृन्ताग्रं व्रीहिमुखं मुखे। मूलेष्वाहरणार्थानि। पाशस्योपरि मध्ये सन्दंशं कर्तरीं च। शेषाण्यपि यथायोगं क्रियासौकर्येण ॥ ३६ ॥**

इनमेसे छेदन—भेदन और लेखन योग्य शस्त्रोको वृन्त (हत्था) के साधारण पकडनेके स्थानपर प्रदेशिनी-मध्यमागुली और अगुठेसे भली प्रकार ध्यानसे दृढताके साथ पकडे। विस्रावण यंत्रोको प्रदेशिनी—अगुष्ठ और अगुलीसे वृन्तके अगले भागमे पकडे। व्रीहिमुखके वृन्तमूलको हथेलीसे ढापते हुए मुखसे पकडे। आहरण यंत्रोको जड़से पकडे। लघु सन्दश और कैंचीको पाश ( जुड़नेके स्थान )के उपर मध्यमेसे पकडे। शेष यंत्रोको कर्मकी सुगमताके लिये जैसा उचित समझें वहासे पकडे ॥ ३६ ॥

**निशानी तु तेषां सुश्लक्ष्णशिलिका माषमुद्गप्रभा। धारासंस्थापनं च शाल्मलीफलकम् ॥ ३७ ॥**

इनको तेज करनेके लिये—चिकनी, माष या मूगके रगकी शिला चाहिये। धार बनानेके लिये शाल्मली ( सिम्बल )का फलक बरतना चाहिये ॥ ३७ ॥

**न चाधिगतशास्त्रोऽप्यकृतयोग्यः सुबहुशो वाऽप्यदृष्टकर्मा शस्त्रकर्मणि प्रवर्तेत सिरास्नायुमर्मादिव्याप्तत्वाद्देहस्य। तस्मात्सरोमचर्मपुष्पफलालाबुत्रपुसोदकपङ्कपूर्णदृतिबस्तिवर्ध्रमांसपेशिकोत्पलनालादिषु यथार्हमाहरणादियोग्यां कुर्यात्। तथा घटपार्श्वस्रोतस्यम्भोभिः पूर्णेन नेत्रेण बस्तिपीडनयोग्याम् ॥ ३८ ॥**

शास्त्रको पढलेनेपरभी जिसने बहुत बार शस्त्रकर्मको नहीं देखा, वह शस्त्रकर्मको करनेके लिये अयोग्य होता है। क्योंकि शरीर सिरा-स्नायु मर्म आदिसे व्याप्त है। इसलिये रोमवाली त्वचापर-पुष्प-फल-अलाबु ( कडुवी तूंबी ), खीरा, पानी या कीचड़से भरी मशक, बस्ति, वर्ध्र, मासपेशी, उत्पलनाल आदिमे यथायोग्य आहरण आदि क्रियाओका अभ्यास करे। इसी प्रकार—जलसे भरे घडेके पार्श्वमे छेद बनाकर नेत्र द्वारा बस्ति देनेकी विधिका अभ्यास करे। मृदु—मासके टुकड़ोपर—अग्नि और क्षार क्रियाका अभ्यास करे। पुरुषकी मिट्टीकी बनाई प्रतिमापर, अग-प्रत्यगोमे पट्टी बाधनेका अभ्यास करे ॥ ३८ ॥

**अपिच युक्तकारी भिषग्बुभुत्सुः पुरुषं सम्पूर्णगात्रमविषहतमदीर्घव्याधिपीडितं निष्कृष्टाम्भसि स्यामापगायां मुञ्जवल्वजवेष्टितं पञ्जरस्थमप्रकाशे देशे कोथयेत्। तं सम्यक् प्रकुथितं चोद्धृत्यायतदेहं कृत्वोशीरवेणुकूर्चादीनामन्यतमेन शनैः शनैरवघृष्य त्वगादीन् सर्वानेव बाह्याभ्यन्तरानङ्गसिराद्या-**

---
१ पायनाके लिये लेखकका शल्यतंत्र देखिये

**त्वादीनवयवानाचार्योपदर्शितेनागमेन चक्षुषा च लक्षयेत् ॥ ३९ ॥**

योग्य चिकित्सक बननेकी इच्छासे वैद्य-सम्पूर्ण अंगोवाले, विषसे न मरे, लम्बी बीमारीसे न पीडित, पुरुषकी आंतोंको देखकर खींचकर निकाल दे। फिर इस शवको मूंज या बल्वज घाससे ढापकर, लोहेके जालमें रखकर, एकान्त स्थानमें बहती हुई नदीके पानीमें रखकर सड़ाये। जब यह लाश भली प्रकार गलजाये तब इसको निकालकर शरीरको सीधा करके खस या बासकी कूचीसे धीरे धीरे घिसकर त्वचा आदि सब बाह्य तथा अन्दरके अंगोंको, सिरा-स्नायु-आदि अवयवोंको, आचार्यके उपदेशद्वारा, शास्त्रसे तथा आखसे देखे ॥ ३९ ॥

**इति शास्त्रेण यद्दृष्टं दृष्टं प्रत्यक्षतश्च यत् ।**
**समागतं तदुभयं भूयो ज्ञानं विवर्धयेत् ॥ ४० ॥**

क्योंकि जो वस्तु शास्त्रद्वारा देखी गई हो तथा उसीको प्रत्यक्षसे फिर देख लिया जाये तो दोनोंका मिला हुआ ज्ञान अतिशय ज्ञानवृद्धि करता है ॥ ४० ॥

**स्यान्नवाङ्गुलविस्तारः सुघनो द्वादशाङ्गुलः ।**
**क्षौमपत्रोर्णकौशेयदुकूलमृदुचर्मजः ॥ ४१ ॥**
**विन्यस्तपाशः सुस्यूतः सान्तरोर्णास्थशस्त्रकः ।**
**शलाकाविहितास्यश्च शस्त्रकोशः सुसश्चयः ॥ ४२ ॥**
**इति यन्त्रशस्त्रविधिर्नाम चतुस्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३४ ॥**

**शस्त्रकोष**—नौ अंगुल चौड़ा, मजबूत बना हुआ, बारह अंगुल लम्बा, क्षौमपत्र, ऊन, रेशमीवस्त्र, दुकूल ( भारी वस्त्र ), कोमल चर्मसे बना, जिसमें पाश ( डोरा ) पडा हो ( जिससे बन्द हो सके या खुल सके-जैसे-देहाती बटुवोंमें होता है ), भली प्रकार सिया हुआ, जिसके अन्दर ऊनके परदे लगाकर शस्त्र रक्खे गये हों ( ऊन पानीको शुष्ककर लेती है—जंग नहीं लगता-देहातमें नाई अभीतक उस्तरे आदि ऊनमें रखते हैं ), जिसका मुख शलाकासे बन्द होता हो-तथा शस्त्रोंसे भरा—शस्त्रकोष बनाना चाहिये ॥ ४१ ॥ ४२ ॥

यह यन्त्रशस्त्रविधिनामक चौंतीसवा अध्याय समाप्त हुआ ॥

---

## पञ्चत्रिंशोऽध्यायः ।

**अथातो जलौकोविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे जलौकाविधिनामक अध्यायकी व्याख्या करेंगे, जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोंने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**नृपाढ्यभीरुसुकुमारबालस्थविरनारीणामसृग्विस्रावणाय जलौकसो योजयेत् ॥ ३ ॥**

राजा, धनी, भीरु, कोमलप्रकृति, बालक, वृद्ध और स्त्रियोंमें रक्तमोक्षण करनेके लिये जलौकाका उपयोग किया जाता है ॥३॥

**तास्तु द्विविधाः—सविषा निर्विषाश्च । तत्र दुष्टाम्बुसर्पमण्डूकमत्स्यादिशवकोथमूत्रपुरीषजा रक्तश्वेतातिकृष्णतनुस्थूलचपलपिच्छिलाः स्थूलमध्या रोमशाः शक्रायुधवद्विचित्रोर्ध्वराजीचिता वा सविषाः । तद्दंशाद्दाहशोफपाककण्डूपिटिकाविसर्पज्वरमूर्च्छाश्वित्रोत्पत्तिः । तत्र विषपित्तरक्तहरां क्रिया कुर्वीत । पद्मोत्पलसौगन्धिकादिसुगन्धविमलविपुलसलिलशैवालजाः शैवालश्यावा नीलोर्ध्वराजयो वृत्ताश्च निर्विषाः ॥ ४ ॥**

ये जलौका दो प्रकारकी है, सविष ( विषयुक्त ) और निर्विष (बिना विषकी)। इनमें दूषित जल, साप, मेंढक, मछली, आदिसे, शवके सड़नेसे, मूत्र एवं मलसे उत्पन्न, लाल, श्वेत, अतिकृष्ण, बहुत पतली, बहुत मोटी, चंचल, पिच्छल, बीचसे मोटी, बालवाली, इन्द्रधनुषके समान विचित्र रेखाओंसे उपरकी ओर चित्रित जौक विषयुक्त होती हैं। इनके काटनेसे दाह, शोफ, पकना, कण्डु, पिटका, विसर्प, ज्वर, मूर्च्छा और श्वित्रकी उत्पत्ति होती है। इनमें विष एवं पित्तनाशक चिकित्सा करनी चाहिये। पद्म-उत्पल-सौगन्धिक आदि सुगन्धियुक्त, निर्मल, प्रचुर-पानीमें, सरबालमें उत्पन्न होनेवाली, शैवालकी कान्तिवाली, जिनमें उपरकी ओर नीली रेखायें होती हैं—और जो गोल होती हैं—वे निर्विष—विषरहित होती हैं ॥ ४ ॥

**सर्वासां च परं प्रमाणमष्टादशाङ्गुलानि । तत्र चतुःपञ्चषडङ्गुला नृपु योजयेत् । गजवाजिष्वपराः । ताः सुकुमारास्तनुत्वचोऽल्पशिरस्का बृहदधरकायाश्च स्त्रियः । विपरीताः पुमांसोऽर्धचन्द्राकृतिपुरोवृत्ताश्च । तत्र बहुदोषेषु चिरोत्थितेषु चामयेषु पुमांसो योजयितव्याः । स्त्रियो विपरीतेषु । जलौकसस्त्वार्द्रचर्माद्युपायैर्गृहीत्वा सुरभिपङ्कगर्भे नवे घटे स्थापयेत् । शृङ्गाटककसेरुकशालूकशैवालमृणालवल्लूरमृत्स्नापुष्करबीजचूर्णं स्वादुशीतस्वच्छं च तोयमन्नपानार्थं ताभ्यो दद्यात् । लालादिकोथपरिहारार्थमेव च त्र्यहात्त्र्यहात्पूर्वमन्नपानमपनीयान्यत्प्रक्षिपेत् । पश्चाहाच्च तद्विध एव घटान्तरे ताः सञ्चारयेत् । तासां तु दुष्टशोणितासम्यग्वमनात्प्रततपातनाच्च मूर्च्छा भवति । तासामम्भोभिः पूर्णभाजनस्थानामचेष्टयाऽऽहारानभिलाषेण च ज्ञात्वा ता विवर्जयेत् । इतरास्तु हरिद्रासर्षपकल्काम्भसि मुक्तपुरीषा अवन्तिसोमे तक्रे वा पुनश्च समाश्वासिता जले सुखोपविष्टस्य सन्निविष्टस्य वा मृद्गोमयचूर्णाभ्यामनुसुखं विरूक्ष्य दंशदेशं योजयेत् । अलगन्तीषु क्षीरघृतनवनीतरुधिरान्यतमबिन्दून्क्षिपेत्प्रच्छेद्वा । अश्वखुरवच्च वक्त्रं निवेश्योन्नतस्कन्धा दशन्ति यदा च शिशुवच्छ्लक्ष्ण्याशिरः स्पन्दोर्मिवेगैः पिबन्ति तदा मृदुवाससा प्रच्छादयेत् । सेचयेच्चाम्भसामल्पाल्पम् । यथा च हंसः क्षीरोदकात्क्षीरमादत्ते तद्वद्दुष्टे रक्ते जलौकाः प्राग् दुष्ट-**

**मसृक् । यदा च तद्दंशे तोदः कण्डूर्वा तदा शुद्धरक्तरक्षणार्थमपनयेत् । लौल्याच्च दंशममुञ्चन्त्याः क्षौद्रं लवणचूर्णं वा मुखे दद्यात् ॥ ५ ॥**

इन सब जलौकाओंका सबसे बडा प्रमाण अठ्ठारह अंगुल है। इनमें चार–पांच या छै अंगुल लम्बी जलौकायें मनुष्योंमें बरतनी चाहिये । अन्य जोंक हाथी और घोडोंमें बरतनी चाहिये। इन जलौकाओंमेंसे जो कोमल, पतली त्वचाकी, छोटे शिरवाली, बडे नाचले शरीरकी होती ह, वे स्त्रियां हैं । इनसे विपरीत, अर्धचन्द्राकार और सामनेसे गोल जोंक पुरुष जलौका होती है। इनमेंसे बहुत दोषवाले पुराने रोगोंमें पुरुष जलौका लगानी चाहिये। इनमें विपरीत रोगोंमें स्त्री जलौका लगानी चाहिये। जलौकाओंको गीले चमडे आदिमें पकडकर सुगन्धित कीचडसे भरे नये घडेमें रखना चाहिये। सींघाडा, कशेरु, कन्द, शैवाल, मृणाल (कमलनाल), मिट्टी, पुष्करबीजचूर्ण, मधुर-शीतल-निर्मल जल खाने–पीनेके लिये इनको देना चाहिये। लाला आदि गन्दगीको दूर करनेके लिये तीन–तीन दिनके अन्तरसे इस खान-पानको हटाकर दूसरा नया खानपान देना चाहिये । और पांच दिनके पीछे इनको इसी प्रकारके दूसरे घडेमें बदल देवे। इनमें दूषित रक्तके वमन न करनेसे और निरन्तर रक्तके पीनेसे मूर्च्छा होती है इनको पानीमें भरे हुए पात्रमें छोडदे। यदि वहां चेष्टा न करे–हिले जुले नहीं और खानपानकी इच्छा न करती प्रतीत हो तो इनको छोड द । और दूसरी जलौकाओंको हल्दी और सरसोंके कल्कको घोलकर खूब पानीमें मल–मूत्रका त्याग करनेपर या अवन्तिसोम (कांजी) अथवा तक्रमें रखकर–इनको पुनः उत्साहित करके, जलमें सुखपर बैठे या लेटे हुए, मिट्टी या गोबरके चूर्णसे सुखपूर्वक–दंशदेशको रूक्ष बनाकर इनको लगाये। यदि जोंक दंशस्थानपर न लगे तो दूध, घी, मक्खन या रक्त इनमेंसे किसी एकको थोडा थोडा गेरे अथवा दंशस्थानपर पाछ देवे। और जब घोडेके खुरकी भांति मुखको ऊंचा रखकर–कन्धोंको उंचा करे तो समझना चाहिये कि काट रही है। और जब बच्चेके समान श्वास लेती हो, शिरको हिलता हुआ देखकर, रक्त पी रही है, ऐसा जाने । तब इसे गीले वस्त्रसे ढांप देना चाहिये। उपरसे थोडी थोडी पानी छिडकते रहना चाहिये। जिस प्रकार हंस पानी मिले दूधमें दूध लेता है, उसी प्रकार जोंक दूषित रक्तमेंसे पहले दूषित रक्तका ग्रहण करती है । और जब दंशमें तोद और कण्डू हो तब शुद्ध रक्त पी रही है, ऐसा जान कर इसे हटाले। लोलुपतासे यदि दंशस्थानको नहीं छोडे तो शहद या नमकका चूर्ण इसके मुखमें लगा देवे ॥ ५ ॥

**पतितां तु तन्दुलकण्डनोपदिग्धगात्रां तैललवणाक्तमुखीं पुच्छादामुखमनुलोमं शनैः पीडयन् सम्यग्वामयेत् । ततः पूर्ववत्सन्निदध्यात् । सप्तरात्रं च ताः पुनर्न पातयेत् । अशुद्धे तु रक्ते मधुना गुडेन वा दंशान्किञ्चिद्विघट्टयन् स्रावयेत् । स्रुतरक्तस्य च सद्यो दंशं शीताभिरद्भिः प्रक्षाल्य सर्पिःपिचुनाऽवगुण्ठयेत् । स्थिररक्तं चोत्क्लिष्टशोणितशेषप्रसादनाय कषायमधुरशिशिरैः सघृतैः प्रदेहैः प्रदिह्यात् ॥ ६ ॥**

दंशस्थानको छोड देनेपर–धानकी भूसीसे इस जोंकके शरीरको लपेट दे, और मुखपर तैल और लवण लगाकर–पूछसे लेकर मुखतक–धीरे धीरे दबाते हुए भली प्रकार वमन कराये। और फिर पूर्वकी भान्ति रखदेवे। सात दिनतक इनको फिर न लगाये । दंशसे अशुद्ध रक्तको मधु या गुडसे थोडा रगडकर बाहर निकालदे । रक्तके निकल जानेपर तुरन्त दंशको शीतल जलसे धोकर–घीके फोयेसे ढांप दे। और रक्त निकलना बन्द हो जानेपर–बचे हुए दूषित रक्तको शुद्ध करनेकेलिये कषाय-मधुर-शीतल द्रव्योंको घीके साथ मिलाकर प्रदेह करना चाहिये॥६॥

**तत्र योगादीन् सिराव्यधवदुपलक्षयेत्प्रतिकुर्वीत च । दुष्टरक्तापगमाच्छ्वयथुशैथिल्यं दाहरागशूलोपशमश्च । रक्तं तु पित्तेन दुष्टमलाबुघटिकाभ्यां न निर्हरेदग्निसङ्गाद्वातकफाभ्यां च दुष्टं निर्हरेत् । तथा कफेन न शृङ्गेण स्कन्नत्वाद्वातपित्ताभ्यां तु दुष्टं निर्हरेत् । अथ प्रच्छायाङ्गं तनुवस्त्रपटलावनद्धप्रान्तेन शृङ्गेण चूषेत् । तथा प्रदीप्तपिचुगर्भाभ्यामलाबुघटिकाभ्यामिति ॥ ७ ॥**

रक्तस्रावके योग, अयोग और अतियोगको सिरावेधकी भान्ति यहांपर समझना चाहिये । और अयोग–अतियोगकी चिकित्सा करे। दूषित रक्तके निकल जानेसे–शोथमें कमी, दाह, लालिमा और शूल शान्त हो जाती है । रक्तपित्तसे दूषित रक्तको अलाबु और घटीयंत्रसे न निकाले, क्योंकि अग्निका सयोग होनेसे रक्त औरभी दूषित हो जायेगा । वात-कफसे दूषित रक्तको अलाबु और घटीसे बाहर निकाले। कफसे दूषित रक्तको सींगसे न निकाले, क्योंकि रक्त जम जाता है । वायु–पित्तसे दूषित रक्तको सींगसे निकाले। अंगको पतले वस्त्रके एक किनारेसे ढांपकर सींगसे रक्तको चूसे। इसी प्रकार पिचु तिनके आदिको जलाकर इनसे तथा जलते पिचुसे अलाबु और घटी-यन्त्रको गरम करके रक्तको निकाल ॥ ७ ॥

**भवति चात्र—**

**गात्रं बद्ध्वोपरि दृढं रज्ज्वा पट्टेन वा समम् ।**
**स्नायुसन्ध्यस्थिमर्माणि त्यजन्प्रच्छानमाचरेत् ॥ ८ ॥**
**अधोदेशप्रविसृतैः पदैरुपरिगामिभिः ।**
**न गाढघनतिर्यग्भिर्न पदे पदमाचरेत् ॥ ९ ॥**
**प्रच्छानेनैकदेशस्थं ग्रथितं शृङ्गादिभिर्हरेत् ।**
**ग्रथितं तु जलौकोभिरसृग्व्यापि सिराव्यधैः ॥ १० ॥**

१ जोंकके मुखमें एक प्रकारकी ग्रन्थि होती है, जो एक खास प्रकारका रस पैदा करती ह, जिससे मिलकर कि रक्त बाहर निकल जमने नहीं पाता। अन्यथा बाहर आनेपर रक्त जमना चाहिये।

**प्रच्छानं पिण्डिते वा स्यादवगाढे जलौकसः ।**
**त्वक्स्थेऽलाबुघटीशृङ्गं सिरैव व्यापकेऽसृजि ।**
**वातादिधाम वा शृङ्गजलौकोऽलाबुभिः क्रमात् ११**

कहाभी है–जहापर पाछना हो, उस स्थानसे उपर अगको मजबूत ररसी या वस्त्रसे बाधकर स्नायु-सन्धि-अस्थि और मर्मको बचाकर–पाछना चाहिये । ये पाछने नीचेसे आरम्भ करके उपरकी ओर लेजाने चाहिये । पाछन न तो बहुत गहरे, न पास पास ( मिले ), न तिरछे और न एक दूसरेके उपर होने चाहिये । एक देशमें स्थित रक्तको पाछनोंसे, ग्रन्थि–अर्बुद आदिके रक्तको जोकोसे, सुप्त-चेतनारहित स्थानमें प्रसुप्ति आदि विकार करनेवाले रक्तको सीगसे, सारे शरीरमें व्याप्त रक्तको शिरावेधसे निकालना चाहिये । दूषित रक्तके एकत्रित होनेपर ( पिण्डीभूत होनेपर ) पाछना चाहिये । रक्तके गम्भीर होनेपर जोक लगानी चाहिये । रक्तके त्वचामे स्थित होनेपर ( उत्तान होनेपर ) अलाबु–या घटी–या सीग बरतना चाहिये । सम्पूर्ण शरीरमे दूषित रक्त व्याप्त होनेपर सिरावेध करना चाहिये । अथवा वातसे दूषित रक्तको सीगसे पित्तसे दूषित रक्तको जलौकासे और कफसे दूषित रक्तको अलाबुसे निकालना चाहिये ॥ ८–११ ॥

**स्रुतासृजः प्रदेहाद्यैः शीतैः स्याद्वायुकोपतः ।**
**सतोदकण्डूः शोफस्तं सर्पिषोष्णेन सेचयेत् ॥ १२ ॥**

**इति जलौकोविधिर्नाम पञ्चत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३५ ॥**

रक्त निकले हुए पुरुषमें शीतल प्रलेप आदिसे तोद–कण्डुयुक्त शोथ वायुके कोपसे हो जाता है । इस शोफमें गरम घीसे परिषेचन करना चाहिये ॥ १२ ॥

यह जलौकाविधिनामक पैंतीसवा अध्याय समाप्त हुआ ॥

## षट्त्रिंशोऽध्यायः ।

**अथातः सिराव्यधविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥१॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे सिराव्यधविधि नामक अध्यायकी व्याख्या करेंगे–जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोंने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**बहवो हि रक्तावसेचनोपायाः प्रागभिहितास्तेषामन्येषां च विरेकादीनामुपक्रमाणां तत्साध्येष्वामयेषु सिराव्यधः प्रधानम् । अमुना हि ते समूलाः शोपमायान्ति केदारसेतुभेदेन शाल्यादय इव ॥३॥**

रक्तके निकालनेके बहुतसे उपाय पहिले कहे हैं । इनमे तथा अन्य विरेचन आदि उपायोंमे–रक्तमोक्षणसे अच्छे होनेवाले रोगोंमे सिरावेधही सबसे श्रेष्ठ उपाय है । क्योंकि इस सिरावेधसे ये सब रोग समूल नष्ट हो जाते हैं, जिसप्रकार कि खेतकी भित्तिके तोड देनेसे पानी निकल जानेपर–शालि आदि नष्ट हो जाते हैं ॥ ३ ॥

तथा च—
**सिराव्यधश्चिकित्सार्धं सम्पूर्णं वा चिकित्सितम् ।**
**शल्यतन्त्रे स्मृतो यद्वद्वस्तिः कायचिकित्सिते ॥ ४ ॥**
**यथा रक्तमधिष्ठानं विकाराणां विकारिणाम् ।**
**अन्यन्न हि तथा दूष्यं कर्मेदं प्रथमं ततः ॥ ५ ॥**

जिस प्रकार कि कायचिकित्सामें बस्तिको आधी या सम्पूर्ण चिकित्सा माना है, उसी प्रकार शल्यतन्त्रमें सिरावेधको आधी चिकित्सा या सम्पूर्ण चिकित्सा कहा है । जिसप्रकार विकारी रोगोंका रक्त आश्रयस्थान है ऐसा आश्रयस्थान और कोई दूष्य नही है । इसलिये सिरावेध प्रथम कर्तव्य है ॥ ४ ॥ ५ ॥

**तत्राम्बुशारीरमाहारसारभूतं रसाख्यमविकृतमविकृतेन तेजसा रञ्जितमिन्द्रगोपाकारं च शशशोणितगुञ्जाफलालक्तकपद्मसुवर्णवर्णं धौतं च विरज्यमानं मधुरमीषल्लवणं स्निग्धमशीतोष्णं गुरु पित्तैकचयकोपोपशमनं सौम्याग्नेयं प्रकृत्या रक्तमाहुस्तदा दूष्यम् । दोषमिति केचित् । उभयात्मकमन्ये ॥ ६ ॥**

यह जल (रक्त) शरीरके आहारके सारसे उत्पन्न रस नामक अविकृत धातुके अविकृत तेजसे रगे जानेपर उत्पन्न होता है । इसका रूप वीरबहूटीके समान या खरगोशके रक्तके समान, गुजाफलके समान, महावर जैसा, लाल कमल जैसा, गरम किये सुवर्णके समान होता है । धोनेपर कपडेको रगाता है ( दाग नहीं जाता ) । यह रक्त मधुर, थोडा लवणरस, चिकना, बहुत नही, शीतल नही, उष्ण नहीं, गुरु, पित्तके समान सचय–कोप और प्रशमनवाला, प्रकृतिसे सौम्य आग्नेय है । इस रक्तको कोई आचार्य दूष्य कहते हैं, कोई आचार्य दोष कहते हैं । अन्य आचार्य दोनों प्रकारका मानते हैं ।

**वक्तव्य**—दोषरूपसे कहनेवाले धन्वन्तरी आदि आचार्य कहते हैं कि जिसप्रकार वातादिके विलक्षण कारण होते हैं, वातादिसे विशिष्ट रोग होते हैं, और वातादिकी खास चिकित्सा है, इसी प्रकार रक्तकीभी है–अत यह वातादिके समान दोष है । दूष्य कहनेवाले चरकादिका कथन है–क्योंकि वातादिसे रक्त दूषित होता है, इसलिये यह दूष्य है । दोनो प्रकारका रक्तको माननेवालोंके मतमें रक्तका दूष्य अश दूसरे अशको दूषित करता है, इसलिये यह दोष और दूष्य दोनों है, रक्त अनुष्ण शीत है । इसलिये प्रकृतिसे सौम्य है ॥ ६ ॥

**तच्चैवंविधमेव विधिवदाहारविहाराभ्यासाद्विशुद्धं बलवर्णसुखायुषां योनि । इतरथा पुनः शरत्कालस्वभावादेव वा प्रदुष्टमभिष्यन्दाधिमन्थशुक्रार्मतिमिररक्तराजीशिरस्तोदभेददाहकण्डूकर्णरोगमुखपाकपूतिघ्राणास्योपदेहत्वग्गुल्मप्लीहविद्रधिवीसर्पज्वररक्तपित्तकुष्ठपिटिकाश्लीपदोपदंशशोफवातशोणितरक्तमेहक्षुद्ररोगाग्निस्वरनाशाङ्गगौरवसादारोचकाम्लोद्गारलवणास्यताक्रोधमोहस्वेदमदमू-**

**च्छोमन्यामकम्पतन्द्रादीनाम् । ये च शीतोष्णस्निग्धरूक्षाद्यैः सर्वदोषप्रतिपक्षैः सम्यगप्युपक्रान्ताः साध्या अपि न सिध्यन्ति ते च रक्तप्रकोपजाः । तस्मात्तेष्वत्युद्रिक्तरक्तविस्रावणाय यथास्वं सिरां विध्येत् ॥ ७ ॥**

इस प्रकारसे यह रक्त नानाप्रकारके आहार-विहारके निरन्तर सेवनसे शुद्ध बनकर बल-वर्ण-आरोग्य एवं आयुको उत्पन्न करता है। इससे विपरीत अशुद्ध रक्त अथवा शरत्कालके स्वभावसेही उत्पन्न हुआ रक्त—अभिष्यन्द, अधिमन्थ, शुक्र, अर्म, तिमिर, रक्तराजी, शिरस्तोद भेद, दाह, कण्डू, कर्णरोग, मुखपाक, पूतिघ्राण, आस्योपदेह, त्वग्रोग, गुल्म, प्लीहा, विद्रधि, विसर्प, ज्वर, रक्तपित्त, कुष्ठ पिटका, श्लीपद, उपदंश, शोफ, वातशोणित, रक्तमेह, क्षुद्ररोग, अग्निनाश, स्वरनाश, शरीरमे भारीपन, शिथिलता, अरोचक, अम्लोद्गार, नमकीन मुख, क्रोध, मोह, स्वेद, मद मूर्च्छा, सन्यास, कम्प, तन्द्रा आदि रोगोंको उत्पन्न करता है। और जो रोग शीत-उष्ण-स्निग्ध-रूक्ष आदि सब दोषोंके विरोधी, भलीप्रकार चिकित्सा करनेपरभी जो साध्यरोग सिद्ध नही होते, वे रक्तके कारण उत्पन्न जानने चाहिये। इसलिये इनमे अतिदुषित रक्तको निकालनेके लिये अपनी अपनी सिराका वेधन करना चाहिये ॥ ७ ॥

**न तु स्नेहपीतकृतपञ्चकर्मान्यतमगर्भिणीसूतिकाजीर्णिकामलाक्लीबोनषोडशातीतसप्ततिवर्षाभिघातातिस्रुतरक्तादुष्टरक्तातिस्निग्धास्विन्नातिस्विन्नाक्षेपकपक्षाघातातिसारछर्दिश्वासकासोदररक्तपित्तार्शःपाण्डुरोगसर्वाङ्गशोफपीडितानाम् । न चाव्यधनीयायन्त्रितानुत्थितताः सिरा न तिर्यङ् न चातिशीतोष्णवाताभ्रेषु । तत्र स्नेहपीतादिषु सम्यग्विद्धा अपि सिरा न स्रवन्त्यतिस्रवन्ति वा । सम्यक् स्निग्धस्विन्नस्य पुनर्नवीभूता दोषाः शोणितमनुप्रविष्टाः सम्यक् प्रच्यवन्ते । न त्वेवं निषेधो विषसंसृष्टोपसर्गात्ययिकव्याधिषु । प्रति रोगे तु व्यधं प्रति विभागः ॥ ८ ॥**

**सिरावेधके अयोग्य**—जिसने स्नेह पिया हो, पच कर्मोंमेसे कोई एकभी कर्म किया हो, गर्भवती, सूतिका, अजीर्णरोगी, कामलारोगी, क्लीब, सोलह वर्षसे कम और सत्तर वर्षसे अधिक आयुका, चोटसे अधिक रक्त निकल गया हो, अदूषित रक्त, अस्निग्ध, अतिस्निग्ध, स्वेद न दिया हो, स्वेद बहुत दिया हो, आक्षेपक, पक्षाघात, अतिसार, वमन, श्वास, कास, उदर, रक्तपित्त, अर्श, पाण्डुरोग, सर्वागशोफसे पीडितमे सिरावेध नही करना चाहिये। रोगीको बिना नियन्त्रित किये, सिराको बिना उठाये, सिरको तिरछा, अतिशीत, अतिउष्ण, वर्षा-वायु और बादल आनेपर सिरावेध नही करना चाहिये। स्नेहपान किये हुए आदि मनुष्योंमें वेधन करनेपर सिरासे रक्त नहीं आता अथवा बहुत आता है। भलीप्रकार स्नेहन स्वेदन देनेसे दोष द्रवरूप बनकर रक्तमे पहुंच जाते हैं और फिर सुगमतासे बाहर हो जाते हैं। विषसे युक्त, उपसर्ग-उपद्रवरूप शीघ्र मारक रोगोमे यह निषेध नही है। इन अवस्थाओमे सिरावेध करना चाहिये ॥८॥

**शिरोनेत्ररोगेषु ललाट्या उपनास्याऽपाङ्ग्या वा । कर्णरोगेषु परितः कर्णौ । नासारोगेषु नासाग्रे । प्रतिश्याये तु नासाललाटस्थाः । मुखरोगेषु जिव्हौष्ठतालुहनुगाः । जत्रूर्ध्वं ग्रन्थिषु ग्रीवाकर्णशङ्खमूर्धगाः । अपस्मारे हनुसन्धिमध्यगाः । उन्मादे उरोपाङ्गललाटगाः । विद्रधौ पार्श्वशूले च पार्श्वकक्षास्तनान्तरस्थाः । चतुर्थके स्कन्धाधोगतानामन्यतरपार्श्वाश्रयाम् । तृतीयकेंऽसयोरन्तरे त्रिकसन्धिमध्यगताम् । प्रवाहिकायां शूलिन्यां श्रोण्योः समन्ताद् द्व्यङ्गुले । निर्वृत्तोपदंशशुक्रव्यापत्सु मेण्ढ्रे । गलगण्ड ऊरुमूलसंश्रिताम् । गृध्रस्यां जानुसन्धेरुपर्यधो वा चतुरङ्गुले । अपच्यामिन्द्रबस्तेरधस्ताद् द्व्यङ्गुले । क्रोष्टुकशीर्षसक्थिवातरुजासु गुल्फस्योपरि चतुरङ्गुले । श्लीपदेषु यथास्वं वक्ष्यते । पाददाहहर्षचिप्पवातशोणितवातकण्टकविपादिकापाददारीप्रभृतिषु पादरोगेषु क्षिप्रमर्मण उपरिष्टात् द्व्यङ्गुले । एतेनेतरसक्थिबाहू च व्याख्यातौ । विशेषतस्तु वामबाह्वाभ्यन्तरतो बाहुमध्ये प्लीहोदरे । एवमेव च दक्षिणबाहौ यकृदाख्ये । तथा कासश्वासयोरप्या दिशन्ति । गृध्रस्यामिव विश्वाच्याम् । बाहुशोषाच बाहुकयोरप्येके । अदृश्यमानासु चैतास्वतिप्रवृद्धव्याधेरन्यव्याध्युक्तानामपि यथासन्नं व्यधः ॥ ९ ॥**

शिरोरोग और नेत्ररोगोमे-माथेकी, नासिकाके समीपकी या अपाग प्रदेशकी सिराका वेधन करना चाहिये। कर्णरोगोमे-कानोंके चारो ओरकी, नासाके रोगोमे नासाके अग्रभागकी, प्रतिश्यायमे—नासा और ललाटमे स्थित, मुखरोगोमे—जीभ-ओठ तालु तथा हनुमे जानेवाली, जत्रुसे उपरके ग्रन्थिरोगोंमे—ग्रीवा कान-शंख और शिरमें जानेवाली, अपस्मारमें—हनुसन्धिके मध्यमें जानेवाली, उन्मादमे—छाती-अपाग और ललाटमें जानेवाली, विद्रधि और पार्श्वशूलमे-पार्श्व-कक्षा-स्तनोंके बीचमे रहनेवाली, चतुर्थक ज्वरमे—स्कन्धके नीचे गई हुई मध्य सिराओंके किसी एक पार्श्वमे स्थित सिराको, तृतीयक ज्वरमे—दोनो अंसोंके मध्यमें त्रिकसन्धिके मध्यमे जानेवाली सिराको, प्रवाहिकामें तथा शूल होनेपर—श्रोणीके चारो ओर दो अंगुल भागमे, उपदंशके हट जानेपर तथा शुक्ररोगोंमे—मेहनमें, गलगण्डमे—ऊरुमूलमे आश्रित, गृध्रसीरोगमे—जानुसन्धिसे उपर या नीचे चार अंगुल स्थानमे, अपचीमे—इन्द्रबस्तिके नीचे दो अंगुलमें, क्रोष्टुकशीर्ष और जंघाकी वातवेदनाओमे—गुल्फसे चार अंगुल उपर, श्लीपदमे—श्लीपदचिकित्सामे कही सिराका वेधन करे। पादहर्ष, पाददाह, चिप्प, वातशोणित, वातकण्टक, विपादिका, पाददारी आदि पादरोगोंमें—क्षिप्रमर्मसे दो अंगुल उपरमे सिराका वेधन करे। इसी प्रकार

दूसरी टाग और बाहुमे समझना चाहिये। विशेषत प्लीहोदरमे-वामबाहुके मध्यमे जानेवाली, और यकृतमे-दक्षिणबाहुके मध्य-प्रदेशकी सिराका वेधन करना चाहिये । कास-श्वासमेभी बाहु-सिराका वेधन आचार्य बताते है । विश्वाचीमे गृध्रसीके समान सिरावेध हाथमे करे । कुछ लोगोका कहना है कि बाहुशोष और अपबाहुकमेभी इसी प्रकार विश्वाचीके समान सिरावेध करना चाहिये । यदि ये बताई हुई सिराये दिखाई न दे, रोगके बहुत बढा होनेपर-कही हुई सिराओके पासकी सिराका वेधन करना चाहिये ॥ ९ ॥

**प्रागेव चोपकल्पयेच्छयनासनोदकुम्भवस्त्रप-ट्टादि । तथा यथालाभं च तगरैलाशीतशिवकुष्ठपा-ठाविडङ्गभद्रदारुत्रिकटुकागारधूमहरिद्रार्काङ्कुरन-क्तमालचूर्णमसृक्स्रावणाय । असृक्स्थापनाय च रोध्रमधुकप्रियङ्गुपत्तङ्गगैरिकरसाञ्जनशाल्मलीशङ्ख-यवगोधूममाषचूर्णं । वटाश्वत्थाश्वकर्णपलाशविभी-तकसर्जार्जुनधन्वनधातकीसालसारारिमेदतिन्दुक-त्वगङ्कुरनिर्यासश्रीवेष्टकमृत्कपालमृणालाञ्जनचू-र्णम् । क्षौममषीलाक्षासमुद्रफेनचूर्णं वा तथाऽन्य-च्चातिस्रुतरक्तव्यापत्प्रतीकारोपकरणम् । सज्जोपक-रणो हि न वैद्यो मोहमाप्नोति ॥ १० ॥**

सिरावेधसे पहलेही बिस्तर-आसन, पानीके पात्र, वस्त्र-पट्ट आदि तैय्यार रक्खे। और जो प्राप्त हो सके उनमे तगर, इलायची, शीतशिव (कर्पूर), कूठ, पाठा, विडग, देवदारु, त्रिकटु, घरका धुँवासा, हल्दी, आकके अकुर, नक्तमाल (करज)का चूर्ण-रक्तको बहानेके लिये रक्खे। और रक्तको बन्द करनेके लिये-लोध्र, मुलहठी, प्रियगु, पत्तग, गेरु, रसौत, सिम्बलका चूर्ण या गोद, शख, यव और गेहू तथा उडदका आटा तैय्यार रक्खे । वरगद, पीपल, अश्वकर्ण, ढाक, वहेडा, सर्ज, अर्जुन, धन्वन, धातकी, सालसार, अरिमेद, तिन्दुक-इनकी छाल, अकुर ( कोपल ), निर्यास, श्रीवेष्टक (धूप), मिट्टीका ठीकरा, मृणाल और अजनका ( सुरमेका ) चूर्ण रक्खे । क्षौम ( रेशम या अलसी )की राख, लाक्षा और समुद्रफेनका चूर्ण रखना चाहिये । इसी प्रकार अन्यभी अतिरक्त स्रावकी चिकित्सामे उपयोगी साधन रखने चाहिये । क्योकि तैय्यार रक्खे उपकरणोवाला वैद्य घबराता नहीं ॥ १० ॥

**अथ कृतस्वस्त्ययनमातुरं व्याधिबलसात्म्याद्य-पेक्ष्य स्निग्धं जाङ्गलरसं यवागूं च पाययित्वा मुहू-र्तमात्रमाश्वासितं पूर्वाह्णेऽपराह्णे वाऽङ्गारातपो-ष्णबाष्पान्यतमस्विन्नं जानूच्छ्रिते मृदावासने जानु-निहितकूर्परं समस्थितपादं प्रत्यादित्यमुपवेशयेत् । केशान्ते च प्लोतचर्मवल्कपट्टान्यतमेन बध्नीयात् । ततश्चायतेन वस्त्राङ्गुष्ठगर्भेण मुष्टिद्वयेनातुरो यथास्वं मन्ये निपीडयेद्दन्तैश्च दन्तान् गण्डौ चाध्मापयेत् । पुरुषश्चैनं पृष्ठतो वस्त्रकृकाटिकान्तरन्यस्तवामप्रदे-शिनीको नातिगाढं ग्रीवायां परिक्षिप्य वेष्टयन्वस्त्रं प्राणानबाधमानो यन्त्रयेत् । इत्येषोऽन्तर्मुखवर्ज्यानां सिराणां व्यधने यन्त्रविधिः । ततश्चास्य वैद्योऽङ्गुष्ठ-निगृहीतया मध्यमाङ्गुल्या सिरां ताडयेत् । उत्थितां च स्पन्दमानां स्पर्शादभिलक्ष्य वामहस्तेन कुठारि-कामूर्ध्वदण्डां कृत्वा सिरामध्ये न्यस्य लक्षयित्वा च तथैव मध्यमाङ्गुल्या ताडयेदङ्गुष्ठोदरेण वा पीड-येत् । गूढबहलत्वक् प्रतिच्छन्नायामङ्गुष्ठापीडनादु-न्नमनमुपलक्षयेत् । उत्कासनेन क्रोधसंरम्भेण चापूर्यन्ते सिराः । अङ्गुष्ठेन तु नासाग्रमुन्नमय्य व्रीहिमुखेनोपनासिकां विध्येत् ॥ ११ ॥**



**वेधनविधि**—रोगी स्वस्तिवाचन एवं मागलिक कार्य करके, रोगबल और सात्म्यादिका विचार करके रोगीको स्निग्ध करके-जागल मासरस या यवागु पिलाकर-मुहूर्तभर आश्वासन देकर, पूर्वाण्हमे या अपराण्हमे, अगारोकी गरमीसे या बाष्पकी उष्णिमासे पसीना देवे । फिर जानुके समान उचे-कोमल आसन-पर-घुटनोके उपर कोहनीको रखकर, पैरोको समान रखते हुए-सूर्यकी ओर मुख करके बैठे । माथेपर बालोके नीचे वस्त्र-चमडा-वल्कल इनमेसे किसीके पट्टेसे बाधदेवे । फिर रोगी किसी लम्बे वस्त्रको अगुठोके अन्दर रखकर मुट्ठी बन्द करके जोरसे दबा रहो-ऐसा अपनेको समझते हुए-दातोको दातोसे दबाये । ( जिस प्रकार मनुष्य क्रोधमे दातोको दातोसेभी चबाता हुआ-मुट्ठी बन्द करके क्रोध दिखाता है ) । गालोका फुलाये । इस रोगीके पीछे खडा हुआ दूसरा पुरुष रोगीकी कृकाटिका और वस्त्रके बीचमे अपनी वाम प्रदेशिनी अगुलीको रखकर वस्त्रको ग्रीवामे डालकर प्राणोका कष्ट न पहुचाते हुए-जोरसे कसकर लपटे । अन्तर्मुख सिराओको छोडकर-शेष सिराओके बेधन करनेकी यह विधि है । अब वैद्य अगुष्ठ और मध्यमागुलीको मिलाकर उससे सिराका ताडन करे । ताडनसे जब सिरा उपर आये, धमन कर रही हो, स्पर्श हो सकती हो, तब वाम हस्तसे कुठारिकाको उपर उठाकर सिराके बीचमे और किसीको लक्ष करके चोट करे, या इसी प्रकार मध्यमागुलिसे चोट करे, अथवा अगूठेके मध्यसे चोटकरे। मोटी त्वचासे सिरा ढकी हो तो अगुठेसे दबाकर उपर उठाये । गलेको दबाकर खासनेसे या क्रोध करनेसे सिरा रक्तसे भर जाती है । अगूठेसे नासाके अग्रभागको उचा करके व्रीहिमुखसे नासिकाके समीपकी सिराका वेधन करना चाहिये ॥ ११ ॥

**उन्नमितविदष्टाग्रजिह्वस्याधो जिह्वायाः । विवृता-स्यस्य तालुनि दन्तमूले च । ग्रीवासिरासु स्तनयोरु-परि यन्त्रम् । उदरोरसोः प्रसारितोरस्कस्योन्नमित-शिरसः । बाहुभ्यामालम्बमानस्य पार्श्वयोः । उन्न-मितमेण्ढ्रस्य मेण्ढ्रे । श्रोणीपृष्ठस्कन्धेषून्नमितपृष्ठ-स्यावाक्शिरस उपविष्टस्य । विश्वाचीगृध्रस्योरनाकु-**

श्चिते कूर्परे जानुनि वा सुखोपविष्टस्य गूढाङ्गुष्ठव-द्धमुष्टेर्व्यधनीयप्रदेशस्योपरि चतुरङ्गुले प्लोताद्यन्यत-मेन बध्वा हस्तसिराम्। एवमेकपादं सुस्थितं स्थापयित्वाऽन्यपादमीषत्सङ्कुचितं तस्योपरि निधाय जानुसन्धेरधो हस्ताभ्यामागुल्फं निपीड्य पूर्ववद्बध्वा पादसिरां व्यधेत्। तत्र तत्र च तैस्तैरुपायैर्विकल्प्य यन्त्रयेत्॥ १२॥

जीभके नीचे वेधन करना हो तो जीभको उचा करकरके अग्रभागको दातोंमे दबवाकर वेधन करे। मुखको खोलकर तालुमे और दन्तमूलमे वेधन करे। ग्रीवासिराओके वेधनमे स्तनोसे उपर बाधे। उदर और छातीमे—छातीको फैलाकर, शिरको उठाकर वेधन करे। वृक्ष आदिमे बाहुवोको लटकाकर—पार्श्वोमे वेधन करे। मेहनको उन्नत करके—मेहनमे वेधन करे। श्रोणीपीठ-स्कन्धोमे सिर नीचे रखकर पीठको उचा उठाकर बैठे हुए पुरुषमे वेधन करे। विश्वाची और गृध्रसीमे—कूर्परको और जानुको बिनामोड़े-सुखपूर्वक बैठे हुए—अगुठेको छिपाकर कसकर मुट्ठी बाधे हुए—वेधनस्थानसे चार अगुल उपर—प्लोत आदि किसी चीज़से बाधकर हाथकी सिराका वेधन करे। इसी प्रकार एक पैरको भली प्रकार रखकर दूसरे पैरको थोड़ा सिकोडकर—इसे उस पहले पैरपर रखकर—जानुसन्धिके नीचे हाथोसे गुल्फको दबाकर—पहिलेकी भाति बाधकर पादसिराका वेधन करे। और जहा जहा जैसी जरुरत हो, उसी प्रकार वशमें करे—बाधे॥ १२॥

तत्र मांसलेष्ववकाशेषु यवमात्रं व्रीहिमुखेन। अतोऽन्यथाऽर्धयवमात्रं व्रीहिमात्रं वा। अस्थ्नामुपरि कुठारिकयाऽर्धयवमात्रम्। सर्वत्र चानुत्तानावगाढमृज्वसङ्कीर्णं समं मर्माद्यनुपघाति सिरामध्ये माशु पातयेत्॥ १३॥

मासवाले स्थानोमे व्रीहिमुखसे जौभर वेधना चाहिये। अन्य स्थानोंपर आधा जौभर या व्रीहिमात्र वेधन करना चाहिये। अस्थियोंके उपर कुठारिकासे आधा जौभर वेधन करना चाहिये। सब स्थानोंपर न तो बहुत उपर रहनेवाला, न बहुत गहरा जानेवाला, सीधा, असकीर्ण (परस्पर न कटता हुआ), मर्म आदिको नुकसान न पहुचाता हुआ शस्त्र सिराके बीचमे शीघ्र लगाये॥ १३॥

एकप्रहाराभिहता धारया या स्रवेदसृक्।
मुहूर्तं रुद्धा तिष्ठेच्च सम्यग्विद्धेति तां विदुः॥ १४॥
अल्पकालं वहत्यल्पं दुर्विद्धा तैलचूर्णनैः।
सशब्दमतिविद्धा तु स्रवेद्दुःखेन धार्यते॥ १५॥

एक बारके वीधनेसे जो रक्त धारासे बाहर आता है, और क्षणभरबाद (यन्त्रको ढीला करनेसे) बन्द हो जाता है—उसे सम्यग् विद्ध कहते हैं। बुरी तरह विद्ध सिरा—तैल और चूर्णसे बहुत थोड़ा, थोडे समयतक, शब्दके साथ रक्त बहाती है। अति विद्ध होनेपर जो रक्त वहता है, वह कठिनाईसे रोका जाता है॥ १४॥ १५॥

सम्यग्विद्धानामपि च सिराणामवहनकारणानि मूर्च्छाभयं यन्त्रशैथिल्यमतिगाढत्वमत्याशितताक्षामत्वं कुण्ठशस्त्रव्यधो मूत्रितोच्चारितत्वं दुःस्विन्नता कफावृतव्रणद्वारता चेति। अथाप्रवृत्तिकारणं यथास्वमुपलक्ष्य प्रतिकुर्यात्। तगरादिचूर्णेन च तैललवणप्रगाढेन सिरामुखमवचूर्णयेत्। पृष्ठमध्ये चातुरं पीडयेत्। एवं साधु वहति। सम्यक्प्रवृत्ते तु कफानिलोपशमरक्ताविच्छेदार्थमुष्णलवणतैलबिन्दुभिः सिरामुखं सिञ्चेत्॥ १६॥

अग्रे स्रवति दुष्टास्रं कुसुम्भादिव पीतिका।
सम्यक् स्रुत्वा स्वयं तिष्ठेच्छुद्धं तदिति नाहरेत्॥ १७॥

भली प्रकार विद्ध होनेपर इन निम्न कारणोसे सिराओमेसे रक्त नही बहता मूर्च्छा, भय, यंत्रणकी शिथिलता, रक्तके बहुत गाढा होनेसे, बहुत शीतल होनेसे, निर्बल होनेसे, कुण्ठित शस्त्रसे वेधन होनेपर, मूत्र या मल त्यागकी प्रवृत्ति होनेपर, स्वेद ठीक प्रकारसे न देनेपर, और कफके कारण व्रणद्वारके बन्द हो जानेसे रक्त नही वहता। रक्तके न बहनेके कारणको देखकर—अपने अपने लक्षणोसे चिकित्सा करे। तगरादिके चूर्णसे और तैल लवणके गाढ़े लेपसे सिरामुखका अवचूर्णन करे। पीठके बीचमे रोगीको दबाये। इस प्रकार रक्त ठीक बहता है। रक्तके ठीक प्रवृत्त होनेपर कफ और वायुकी शान्तिके लिये—रक्तका प्रवाह बीचमे न रुके, इसलिये—गरम नमक, तैलबिन्दुओसे सिरामुखका सेचन करते रहना चाहिये। नमक और तैल मिलाकर गरम करके डालना चाहिये। सिरासे पहले दूषित रक्त बहता है, जिस प्रकार कुसुम्भसे पहले पीला रग बहता है। भली प्रकार रक्तका स्राव होकर रक्त स्वय बन्द हो जाता है, शुद्ध रक्तको बाहर नहीं निकालना चाहिये॥ १६॥ १७॥

यस्य तु स्रवति रक्ते मूर्च्छा जायते तस्य विमुच्य यन्त्रं शीतसलिलार्द्रपाणिस्पर्शेन व्यजनवायुना श्रोत्रसुखेन वचसा समाश्वासयन्नुपशमय्य मूर्च्छां पुनः स्रावयेत्। पुनःपुनर्मूर्च्छत्यपरेद्युरुत्र्यहे वा। परमं तु रुधिरावसेचनप्रमाणं प्रस्थः। अतोऽन्यथा व्याधिदेहर्तुबलमपेक्षेत॥ १८॥

जिस रोगीमे रक्तके बहते समय मूर्च्छा आजाये, उसमे यन्त्रको खोलकर शीतल पानीसे हाथोंको गीला करके इसका मुख छुवे पंखेकी वायुसे हवा करे, कानोको मीठे लगनेवाले वचनोसे सान्त्वना देकर मूर्च्छाको शान्त करके फिर रक्त बहाये। यदि फिर मूर्च्छा आये तो दूसरे दिन या तीसरे दिन स्रावण करे रक्तसेचनका प्रमाण एक प्रस्थ (१३½ पल=५४ तोला) है इससे अधिक रक्तस्रावमें रोग—शरीरके बलका विचार करके थोड़ा या बहुत रक्त निकाले॥ १८॥

[1] वमने च विरेके च तथा शोणितमोक्षणे। सार्धत्रयोदशप प्रस्थमाहुर्मनीषिणः॥

**तत्र फेनिलमरुणं श्यावमच्छं रूक्षमस्कन्दि कषायरसं लोहगन्धि वेगस्रावि शीतं च रक्तं वातात्। गृहधूमाञ्जनोदककृष्णं पीतं हरितं विस्रं मत्स्यगन्धि कटुत्वान्मक्षिकाऽनिष्टमौष्ण्यादस्कन्दि सचन्द्रकं गोमूत्राभं पित्तात्। कोविदारपुष्पगैरिकोदकपाण्डु शीतं स्निग्धं स्कन्दि घनं पिच्छिलं तन्तुमद्व्रणद्वारावसादि लवणरसवसागन्धि च कफात्। द्वन्द्वसङ्कीर्णं संसर्गात्। कंसनीलमाकुलं दुर्गन्धं च सन्निपातात्। शुद्धमुक्तं प्राक्। ततः स्रुतरक्तस्य व्यधमनुलोममङ्गुष्ठेनोपरुध्य शनैर्यन्त्रमपनीयाश्वासयेत्। सतैलं च प्लोतं सिरामुखे दत्वा बध्नीयात् संवेशयेच्चैनम्॥ १९॥**

इनमे वातसे दूषित रक्त—झागदार, अरुण या श्याववर्ण, निर्मल, रूक्ष, न जमनेवाला, कषाय—अनुरस, लोहकी गन्धवाला, वेगसे बहनेवाला और शीतल होता है। पित्तसे दूषित रक्त—घरका धुवासा मिले पानीके समान काला, पीला या हरा, दुर्गन्धयुक्त, मछलीकी गन्धका, कटु होनेसे मक्खीयोको अप्रिय, गरम होनेसे न जमनेवाला, चन्द्रिका ( पानीपर तैल डालनेसे जैसी चन्द्रिका ) युक्त और गोमूत्रकी कान्तिका होता है। कफसे दूषित रक्त-कचनारके फूलके समान, गेरु घुले पानीके समान, पाण्डुवर्ण, शीतल, स्निग्ध, जमनेवाला, घट्ट, पिच्छिल, तन्तुवाला, व्रणके द्वारपरही रुकनेवाला, लवण रस, वसाकी गन्धवाला होता है। दो दोषोके मिलनेसे मिश्रितलक्षणोका रक्त होता है। सन्निपातसे दूषित रक्त—कास्यके समान नीला, मैला और दुर्गन्धयुक्त होता है। शुद्ध रक्तको पहले कहदिया है। फिर रक्त वहनेवाले वेधके स्थानको अनुलोम रूपसे अगुठे द्वारा बन्दकरके, धीरे धीरे यन्त्रको खोलकर आश्वासन दे। तैलयुक्त फोयेको सिरामुखपर रखकर बाध दे, और इस रोगीको बिस्तरपर लेटा दे॥ १९॥

**अतिष्ठति तु रक्ते सिरामुखं सन्धातुं पूर्वोक्तैश्चूर्णैरवचूर्ण्याङ्गुल्यग्रेण पीडयेत्। शाल्युपोदकापिच्छां वा व्रणमुखे दत्वा गाढं बध्नीयान्मधूच्छिष्टप्रलिप्तं वा पट्टम्। शीताम्बुना वा सिञ्चयेत्। शीतमधुरकषायान्नपानैः सेकप्रदेहप्रवातवेश्मभिर्वा स्कन्दनायोपचरेत्। पद्मकादिक्वाथं शर्करामधुमधुरं क्षीरमिक्षुरसमेणहरिणाजोरभ्रमहिषवराहाणामन्यतमस्य सिरां विध्वा रुधिरमामं घृतभृष्टं वा पानं दद्यात्। तेनैव वा दर्भपादमृदितेनानुवासयेत्। स्निग्धैश्च यूषरसैर्भोजयेत्। व्यधादनन्तरं वा पुनस्तामेव सिरां विध्येत्। सर्वथा चानवतिष्ठमाने पाचनाय क्षारं दद्यात्। सङ्कोचयितुं वा सिरामुखं तप्तशलाकया दहेत्। न च क्षणमप्युपेक्षेत। क्षीणरक्तस्य हि वायुर्मर्माण्युपसङ्गृह्य मूर्च्छासंज्ञानाशशिरःस्पभ्रममन्यास्तम्भापतानकहनुभ्रंशहिध्मापाण्डुत्वबाधिर्यधातुक्षयाक्षेपकादीन्करोति मरणं वा॥ २०॥**

यदि रक्त बन्द न हो तो सिरामुखको मिलानेके लिये-पूर्वोक्त लोध्र आदिके चूर्णको वेधनस्थानपर छिडककर अंगुलीके अग्रभागसे दबाये। शाल्मली ( सिम्बल ) और उपोदिकाकी अन्तछालकी पिच्छाको व्रणके मुखपर रखकर जोरसे बाधदे। मोममे लिप्त वस्त्रसे बाधदेवे। ठण्डे पानीसे सेचन करे। शीतल मधुरकषाय खानपान, परिषेक, प्रदेह, हवादार मकानमे रखकर रक्तको बन्द करनेका यत्न करे। पद्मकादि गणके क्वाथको शर्करा और मधुसे मीठा करके देवे। दूध, गन्नेका रस, एग-हरिण-बकरी मेढा-भैस सुअर इनमेसे किसी पशुकी सिराका वेधन करके कच्चे रक्तको या रक्तको घीमे भूनकर पीनेको देवे। या इसी रक्तमे चतुर्थांश दाभ मिलाकर, मलकर अनुवासन देवे। व्यधनके पीछे घी-गन्नेका रस पिलाकर उसी सिराको फिर वींधे। यदि किसी प्रकारभी रक्त बन्द न हो तो पकानेके लिये क्षार लगाये। सिरामुखको सकुचित करनेके लिये गरम शलाकासे जलाये। एक क्षणकी भी देरी न करे। क्योकि रक्त निकले हुए पुरुषमे वायु मर्मोंको पकड़कर मूर्च्छा, सज्ञानाश, शिर कम्प, भ्रम, मन्यास्तम्भ, अपतानक, हनुभ्रंश, हिचकी, पाण्डुत्व, बधिरता, धातुक्षय, आक्षेप आदि रोगोको करती है, या मृत्यु करती है॥ २०॥

**प्राणाः प्राणभृतां रक्तं तत्क्षयात् क्षीयतेऽनलः।**
**वर्धते चानिलस्तस्माद्युक्त्या बृंहणमाचरेत्॥ २१॥**

प्राणधारियोमे रक्तही प्राण है, रक्तके क्षीण होनेसे अग्निभी मन्द हो जाती है। इसलिये शरीरमे वायु बढ़ती है; अत युक्तिपूर्वक बृंहण देने चाहिये॥ २१॥

**अशुद्धं तु रक्तमपराह्णेऽन्येद्युर्वा पुनः स्रावयेत्। ततोऽपि शेषं सर्वथा वाऽस्य विस्राव्यरक्तस्य शीतसेकप्रदेहविरेकोपवासस्निग्धमधुरान्नपानैः प्रसादयेत्। मासमात्रं वा स्नेहादिभिरुपचर्य पुनर्विध्येत्। दुर्व्यधातिव्यधकुट्टिततिर्यग्व्यधादेर्व्यधदोषाद्यापदो याः स्युस्ता यथास्वं साधयेदिति॥ २२॥**

अशुद्ध रक्तको फिर उसी दिन अपराण्हमें या अगले दिन फिर निकाले। इससेभी यदि अशुद्ध रक्त शेष रहजाये अथवा अशुद्ध रक्त सम्पूर्ण बाहर न निकाला हो तो शीतल सेक, शीतल प्रदेह, विरेचन, उपवास, स्निग्ध-मधुर खान-पानोसे रक्तका शोधन करना चाहिये। एक मासतक स्नेहादि सेवन कराके फिर वेधन करे। बुरी प्रकार वेधन करनेसे, अतिवेधनसे, कुटिल वेधनेसे, तिरछे वेधन आदिसे जो वेधनके दोष या रोग हो जाये, उनकी अपनी अपनी चिकित्सा करनी चाहिये॥ २२॥

**भवति चात्र—**

**उन्मार्गगा यन्त्रनिपीडनेन**
**स्वस्थानमायान्ति पुनर्न यावत्।**
**दोषाः प्रदुष्टा रुधिरं प्रपन्ना-**
**स्तावद्धिताहारविहारभाक् स्यात्॥ २३॥**

कहाभी है— वातादि दोष यन्त्रके दबावसे उन्मार्गमे चले

जाते है ये दोष जबतक अपने स्थानमे नही आवे तबतक हितकारी आहार-विहारका सेवन करना चाहिये ॥ २३ ॥

**नात्युष्णशीतं लघुदीपनीयं**
**रक्तेऽपनीते हितमन्नपानम् ।**
**तदा शरीरं ह्यनवस्थितासृ-**
**गग्निर्विशेषादिति रक्षितव्यः ॥ २४ ॥**

रक्तस्राव करनेके पीछे न तो बहुत उष्ण, न बहुत शीतल खानपान देना चाहिये । (अति उष्ण खानपान रक्तको दूषित करता है, अति शीतल खानपान अग्निको मन्द करता है) । स्वभावसे या मात्रा-संस्कारादिसे लघु एवं अग्निको बढानेवाला खानपान हितकारी है । क्योंकि इस समयमे शरीर अस्थिर होता है (शरीरका आधार रक्त, रक्तका आधार पित्त, और पित्तका आधार अग्नि है) इसलिये इससमय अग्निकी विशेष रक्षा करनी चाहिये ॥ २४ ॥

**प्रसन्नवर्णेन्द्रियमिन्द्रियार्था-**
**निच्छन्तमव्याहतपक्तृवेगम् ।**
**सुखान्वितं पुष्टिबलोपपन्नं**
**विशुद्धरक्तं पुरुषं वदन्ति ॥ २५ ॥**

**इति सिराव्यधविधिर्नाम षट्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३६ ॥**

**विशुद्ध रक्तका लक्षण**-वर्ण और इन्द्रिया जिसकी निर्मल हो, इन्द्रियोंके स्वाभाविक शब्दादि विषयोकी चाह रखनेवाला, अग्निका वेग कम न हुआ हो, आरोग्यतासे युक्त प्रकृतियुक्त, पुष्टि और बलसे सम्पन्न पुरुषको विशुद्ध रक्तवाला कहते हैं ॥२५॥

॥ यह सिराव्यधविधिनामक छत्तीसवा अध्याय समाप्त हुआ ॥

---

## सप्तत्रिंशोऽध्यायः ।

**अथातः शल्याहरणविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः॥१॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे शल्याहरणविधि नामक अध्यायकी व्याख्या करेंगे-जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**त्रिविधा गतिः शल्यानामूर्ध्वमधस्तिर्यक् च । सा पुनः प्रत्येकमृजुवक्रभेदेन द्विधा ॥ ३ ॥**

शल्योकी गति तीन प्रकारकी है-उपर, नीचे और तिरछी । इनमें प्रत्येक फिर ऋजु और वक्रभेदसे दो प्रकारकी है । शिरकी ओर गति-ऊर्ध्वगति, पैरकी और गति-अधोगति, पार्श्वकी ओर जाना-तिर्यग्गति है । शल्यका सीधे रूपमे शरीरमे जाना-ऋजुगति है । अन्दर घुमकर-अवयवोसे टेढा बनजाना-कुटिलगति है ॥ ३ ॥

**तत्र श्यामं पिडिकाचितं शोफवेदनावन्तं मुहुर्मुहुः शोणितास्राविणं बुद्बुदवदुद्गतं मृदुमांसं च व्रणं सशल्यं विद्यात् ॥ ४ ॥**

**शल्ययुक्त व्रण**-श्यामं (श्यामवर्ण), पिटकाओसे भरा, शोफ-वेदनासे युक्त, वार-वार रक्तस्राव करनेवाला; बुलबुलोंके समान उठा हुआ, मृदु-मांसवाले व्रणको शल्ययुक्त जानना चाहिये ॥ ४ ॥

**विशेषतस्तु त्वग्गते शल्ये विवर्णः शोफो भवत्यायतः कठिनश्च । मांसगते शोफाभिवृद्धिः शल्यमार्गानुपसंरोहः पीडनासहिष्णुता चोषः पाकश्च । पेश्यन्तरस्थे शोफवर्जं मांसप्राप्तवत् । सिरागते सिराध्मानं शूलं च । स्नायुगे स्नावजालाक्षेपणं संरम्भश्चोग्ररुक् । स्रोतोगते स्रोतसां स्वकर्मगुणहानिः । धमनीस्थे सफेनं रक्तमीरयन्ननिलः सशब्दो निर्गच्छत्यङ्गपीडा हृल्लासश्च । अस्थिगते विविधा वेदनाः शोफश्च । सन्धिगतेऽस्थिवच्चेष्टोपरोधश्च । अस्थिसन्धिगतेऽस्थिपूर्णता सङ्घर्षो बलवांश्च ॥ ५ ॥**

विशेषकर-त्वचामे पहुचे हुए शल्यमे-विवर्णता, शोफ होती है, व्रण आयत (लम्बा) और कठोर होता है । शल्यके मासमे पहुचने पर शोफका बढना, शल्य जिस मार्गसे प्रविष्ट हुआ हो, उस मार्गका न भरना, दबावका सहन न होना, चोष और पाक होता है । पेशीमे शल्य पहुंचनेपर शोफको छोड़कर शेष लक्षण मासगत शल्यके समान है । सिरामे पहुंचे शल्यमे सिरामे आध्मान और शूल होती है । स्नायुमे गये शल्यमे स्नायुजालका सकुचित होना, आक्षेप सूजन और तीव्र वेदना होती है स्रोतोगत शल्यमे स्रोतोके अपने कर्मोकी हानि होती है । (हृदयमे-अपने कर्मोकी हानि यह लक्षण दिया है) । धमनीगत शल्यमे-झागके साथ रक्तको बाहर निकालती हुई वायु शब्दके साथ बाहर आती है, अगोमे पीडा-बेचैनी है । अस्थिगत शल्यमे नानाप्रकारके वेदना और शोथ होती है । सन्धिगत शल्यमे-अस्थिगत शल्यके समान अगके फैलाने-सिकोडनेकी चेष्टाओंका नाश होना है । अस्थिसन्धिगत शल्यमे-अस्थिका भरजाना और बहुत बेचैनी होती है (नाना प्रकारकी वेदनाएं होती है-इन्दु) ॥ ५ ॥

**कोष्ठगते त्वाटोपानाहौ मूत्रपुरीषाहारदर्शनानि च व्रणमुखाद्भवन्ति । मर्मगते मर्मविद्धवद्यथायथं चोपदिष्टैः परिस्रावैस्त्वगादिषु शल्यमुपलक्षयेत् । सूक्ष्मगतिषु शल्येष्वेतान्येव लक्षणान्यविस्पष्टानि भवन्ति ॥ ६ ॥**

कोष्ठगत शल्यमे आटोप (फूलाव), आनाह, मूत्र, मल और आहारका व्रणसे आना होता है । मर्मगत शल्यमें मर्मके विद्ध होनेके समान पीडा होती है । सूक्ष्म गतिवाले शल्योमे लक्षण तो येही होते हैं परन्तु अस्पष्ट होते हैं ॥ ६ ॥

**शुद्धदेहानामनुलोमसन्निविष्टान्युपरुह्यन्ते । दोषप्रकोपव्यवायव्यायामाभिघातेभ्यश्च पुनः प्रचलितानि पुनराबाधयन्ति ॥ ७ ॥**

शुद्ध शरीरवाले पुरुषोंमे अनुलोमगतिसे प्रविष्ट हुए शल्य भरजाते हैं । यही शल्य दोषप्रकोप, मैथुन, व्यायाम और चोट आदिके लगनेसे हिलजुलकर फिर पीड़ा उत्पन्न करते हैं ॥ ७ ॥

**तत्र त्वक्प्रनष्टे स्निग्धस्विन्नायां मृन्माषयवगोधूमगोमयचूर्णमर्दितायां त्वचि यत्र संरम्भो वेदना वा भवति यत्र वा स्त्यानं सर्पिर्निहितमाशु विलीयते प्रलेपो वा विशुष्यति तत्र शल्यं जानीयात्। मांसप्रनष्टे स्नेहादिभिः क्रियाभिरातुरमुपपादयेत् कर्शितस्य च शिथिलीभूतमनवबद्धं क्षुभ्यमानं यत्र संरम्भं वेदनां वा जनयति तत्र शल्यम्। एवं कोष्ठास्थिपेशीविवरेष्वपि ॥ ८ ॥**

**शल्यकी पहिचान**-त्वचामे नष्ट हुए शल्यमे स्थानपर स्नेहन और स्वेदन करके मिट्टी, उड़द, जौ, गेहूं, गोवर इनमेसे किसीएकके चूर्णसे त्वचाको मले । मलनेपर जहा लालिमा या वेदना हो, वहा शल्य जाने । अथवा जिस स्थानपर रखा जमा हुआ घी शीघ्र पिघल जाये तब उस स्थानपर शल्य समझे । जिस स्थानपर किया प्रलेप शीघ्र सूख जाता है वहा शल्य जाने। मांसमे नष्ट हुए शल्यमे रोगीको स्नेहन-स्वेदन-वमन-विरेचन आदि करावे । जब रोगी कृश हो जाये, तब ढीले पड़े हुए, किसीके साथ सम्बद्ध न हुए ( पृथग् ), चुभते हुए और जहाँपर लालिमा और वेदना प्रतीत हो, वहापर शल्य जानना चाहिये । इसीप्रकार, कोष्ठ अस्थि, और पेशीमे प्रविष्ट शल्यको भी स्पर्शजन्य वेदना आदिसे पहचाने ॥ ८ ॥

**सिरास्रोतोधमनीस्नावप्रनष्टे खण्डचक्रं रथमश्वयुक्तमारोह्यातुरं विषमेऽध्वनि शीघ्रं नयेत् ततः संरम्भादिभिर्जानीयात् ॥ ९ ॥**

यदि शल्य सिरा-स्रोत-धमनी और स्नायुमे नष्ट हो जाये तब टूटे पहियेवाले घोडेयुक्त रथपर रोगीको बिठाकर-विषम रास्तेसे तेज चलावे । इससे जहा लालिमा-आवेग आदि हो, वहा शल्य जाने ॥ ९ ॥

**सन्धिप्रनष्टे स्नेहस्वेदोपपन्नान् सन्धीन् प्रसारणाकुञ्चनबन्धनपीडनैरुपचरन् पूर्ववदगच्छेत् । अस्थिप्रनष्टे स्निग्धस्विन्नान्यस्थीनि बन्धनपीडनाभ्यां भृशमुपचरंस्तद्वदुपलक्षयेत् ॥ १० ॥**

सन्धिमे नष्ट हुए शल्यके लिये-सन्धिपर स्नेहन और स्वेदन करके, फैलाने, सिकोड़ने, बाँधने, दबाने आदिसे जहापर दर्द-बेचैनी आदि हो वहा शल्य जाने । अस्थिमे नष्ट हुए शल्यमे-अस्थिका स्नेहन और स्वेदन करके-अस्थिको बाधकर-दबाकर ( जोरसे ) जहापर वेदना आदि हो वहा जाने ॥ १० ॥

**मर्मप्रनष्टेऽप्यनन्यभावान्मांसादिभ्यो मर्मणामुक्तं परीक्षणं भवति ॥ ११ ॥**

मर्ममे नष्ट शल्यको-मासादिके लक्षणोसेही जाने । क्योकि मर्म और मास आदि पृथग् नहीं है । ( मर्ममे लगे शल्यके लक्ष्य मर्मके विद्ध होनेके लक्षणके समान हैं ) ॥ ११ ॥

**सामान्यलक्षणं तूच्छ्रितहस्तिस्कन्धाश्वद्रुमारोहणद्रुतयानलङ्घनप्लवनव्यायामैर्जृम्भोद्गारकासक्षवथुष्ठीवनहसनप्राणायामैर्मलशुक्रोत्सर्गैर्वा यत्र संरम्भो वेदना वा भवति यत्र वा स्वल्पेऽप्यायासे स्वापो गौरवं घट्टनं शोफो वा स्यात्तत्र शल्यमादिशेत् १२**

**सामान्य लक्षण**—हाथीके कन्धेको छूते समय, वृक्षपर चढनेमे, तेजसवारीसे जानेपर, कूदने, तैरने, व्यायामसे, जम्भाई लेनेसे, उद्गारके समय,-काम, छीक, थूकना, हास्य, प्राणायाम, करनेसे, मल-शुक्रके त्यागमे-जहा बेचैनी, वेदना हो, वहापर शल्यको जाने । जहापर थोड़ेसेभी परिश्रमसे, सज्ञानाश, भारीपन, रगड़, शोफ हो वहापर शल्य जाने ॥ १२ ॥

**समासतश्चतुर्विधं शल्यं भवति वृत्तद्वित्रिचतुष्कोणभेदेन । तददृश्यमानं व्रणसंस्थानादनुमिमीत ॥ १३ ॥**

सक्षेपसे शल्य चार प्रकारके हैं यथा-गोल, दो तरफवाला ( पृथु ), त्रिकोण ( त्रिपुटी ) और चतुष्कोण ( आयताकार ) । इनमें सब अदृश्यशल्योंको व्रणकी आकृतिसे अनुमान करे ॥ १३ ॥

**सर्वशल्यानां तु महतामाहरणे द्वावेवोपायौ प्रतिलोमोऽनुलोमश्च। तत्र प्रतिलोममवाचीनमानयेदनुलोमं पराचीनम्। तिर्यग्गतं यतः सुखाहार्यं भवति ततश्छित्त्वोपहरेत् ॥ १४ ॥**

सब प्रकारके बडे शल्योको निकालनेके दो उपाय हैं । एक प्रतिलोम और दूसरी अनुलोम विधि । इनमे अवाचीन ( ऊर्ध्वगति ) शल्यको प्रतिलोम मार्गसे निकाले । पराचीन ( अधोगति ) शल्यको अनुलोम विधिसे-जिस रास्तेसे प्रविष्ट हुआ-उसी रास्तेसे बाहर निकाले । तिर्यग्गत शल्यको-मास आदिको काटकर-जिस प्रकार सुगमतासे निकले वैसे निकाले। चाहे काटकर निकाले ॥ १४ ॥

**प्रतिलोममनुत्तुण्डितं छेदनीयमुखं च शल्यं न निर्घातयेत् तथा कक्षावङ्क्षणोरःपर्शुकान्तरपतितानि नैव चाहरेत्। विशल्यघ्नमर्मप्रविष्टं प्रनष्टं वा शोफवेदनापाकविरहितम् ॥ १५ ॥**

प्रतिलोम गये, अनुत्तुण्डित ( बुलबुलोके समान उपर उठा न हो ), छेदनेके योग्य, चौडे मुखवाले शल्यको बाहर नही निकालना चाहिये । इसी प्रकार कक्षा, वक्षण, छाती, पर्शुकाके अन्दर घुसे शल्यको न निकाले। विशल्यघ्न मर्मोंमे ( जिन मर्मोंसे शल्य निकालनेपर मनुष्य मर जाता है, यथा-दो उत्क्षेप, स्थपिनी ये तीन )-नष्ट हुए शल्यको तथा जिस शल्यसे शोफ, वेदना, पकना न हो उसेभी न निकाले ॥ १५ ॥

**अथ हस्तप्राप्यं शल्य हस्तेनाहरेत्। तदशक्यं यथायथं यन्त्रेण । तथाप्यशक्यं [illegible]ण विशस्य ततो निर्लोहितं व्रणं कृत्वाऽग्निघृतप्रभृतिभिः स्वेदयित्वाऽवदह्य तर्पयित्वा सर्पिर्मधुभ्यां बध्वाऽऽचारिकमादिशेत्। सिरास्नावलग्नं शलाकाग्रेणाभिमोच्यापहरेत्। हृदयेऽभिवर्तमानं शल्यं शीतजलादिभिरुद्वेजितस्यापहरेद्यथामार्गम् । दुराहरमन्यतोऽप्यवबध्यमानं पाटयित्वोपहरेत्। अस्थिविवरप्रवि-**

ग्रमस्थिविदष्टं वाऽवगृह्य पद्भ्यां पुरुषं यन्त्रेणापकर्षयेत् । अशक्यमेवं वा बलवद्भिः सुगृहीतस्य यन्त्रेण वा ग्राहयित्वा शल्यं वारङ्गं प्रतिभुज्य वा धनुर्गुणैरेकतो बध्वाऽन्यतश्च पञ्चाङ्ग्या सुसंयतस्याश्वस्य वक्रकटके वध्नीयात् । अथैनमेवं कशया ताडयेद्यथोन्नमयन् शिरो वेगेन शल्यमुद्धरति । दृढां वा वृक्षशाखामवनम्य तस्यां पूर्ववद्बध्वोद्धरेत् । दुर्बलं वारङ्गं वा कुशाभिर्बध्वा । श्वयथुग्रस्तवारङ्गमुत्पीड्य श्वयथुम् । अदेशोत्तुण्डितमश्ममुद्गरप्रहारेण विचाल्य यथामार्गमेव ॥ १६ ॥

**शल्य निकालनेकी विधि**—जो शल्य हाथसे निकाला जा सके उसे हाथसेही निकाले । हाथसे निकालना सम्भव न हो तो यथायोग्य यंत्रसे निकाले । यंत्रसेभी निकालना असम्भव हो तो शस्त्रसे काटकर व्रणको रक्तरहित बनाकर अग्नि आदिसे स्वेदन देकर, घी–चुपड़कर, घी और मधुसे तर्पण करके आचारिक ( उष्णोदकोपचारी स्यात्–स्नेहनविधिमें कही विधिको अथवा शस्त्रकर्ममे पालन करनेवाली विधिका ) नियम पालन करनेको कहे । सिरा और स्नायुमें लगे शल्यको शलाकाके अग्रभागसे अलग करके बाहर निकाले । हृदयमे उपस्थित शल्यमे रोगीको शीतल जल आदिसे डराकर, मार्गके अनुकूल संशोधनेसे या विशिष्ट यन्त्रोंसे निकाले । और यदि शल्य हृदयसे निकालना सम्भव न हो, अथवा अन्य स्थानमें पहुचा शल्यभी निकालना सुगम न हो तो–चीरकर निकाले ( अष्टागहृदयमें–इस प्रकारके शल्यको अपने स्थानमें लाकर निकाले, ऐसा अर्थ किया है ) । अस्थिछिद्रमे प्रविष्ट अथवा अस्थिमे लगे हुए या दो अस्थियोसे फंसे शल्यमे, पैरोंद्वारा रोगीको पकड़कर यन्त्रसे खीचकर निकाले । यदि इस प्रकारसे शल्य न निकले तो बलवान पुरुषोद्वारा रोगीको पकड़कर अथवा यन्त्रद्वारा रोगीको थामकर, शल्यके सिरेको मोड़कर, धनुषकी स्नायु आदि सेवनी डोरीसे एक किनारेपर बाध दे और इस डोरीके दूसरे किनारेको घोड़ेके लगाममें बाध दे । घोड़ेकी चारो टागो और मुख इन पाचोको पंचोगी बन्धसे बाध रक्खे । अब इस घोड़ेको चाबुकसे मारे और जब घोड़ा शिरको उंचा करेगा तो जोर लगानेसे शल्य निकल जायेगा । अथवा किसी वृक्षकी मजबूत शाखाको झुकाकर उसमें पहलेकी भाति धनुषकी डोरीका दूसरा सिरा बाध दे–और शाखाको छोड़ दे । शाखाके उपर जानेसे शल्य निकल आयेगा । यदि शल्यका हाथ (सिरा) कमजोर हो तो इसे कुशा आदिसे बाधकर शल्यको बाहर करे । वाराग ( पकड़नेका स्थान )में शोथ होनेपर युक्तिसे शोथको कम करके शल्यको निकाले । अस्थानमें बुलबुलोंके समान उठे हुए शल्यको पत्थर या मुद्गरकी चोटसे चलाकर यथायोग्य मार्गसे निकाले ॥ १६ ॥

कर्णवत्तु यन्त्रेण विमृदितकर्णं कृत्वा नाडीयन्त्रेण वा बहुमुखेन यथास्वमुपसंगृह्य शलाकायन्त्रेणानेन वा पूर्ववदाहरेत् । अनुलोममकर्णमनल्पव्रणमुखमयस्कान्तेन ॥ १७ ॥

कर्णवाले ( नोकदार ) शल्योमे यंत्रद्वारा इनकी नोकको खिसकर–नाडीयन्त्रद्वारा अथवा बहुत मुखवाले यंत्रसे यथायोग्य रीतिसे पकड़कर अथवा शलाकायंत्रसे पूर्वकी भाति निकाले । यदि शल्यमे नोक न हो और व्रणका मुखभी बड़ा हो तो चुम्बकद्वारा अनुलोम मार्गसे (जिस मार्गसे प्रविष्ट हुआ है–उसी मार्गसे) बाहर करे ॥ १७ ॥

पक्वाशयगतं विरेचनेन । वातविण्मूत्रगर्भसङ्गं प्रवाहणेन । दुष्टवातविषस्तन्यास्यविषाणादिचूषणेन ॥ १८ ॥

पक्वाशयमे गये शल्यको विरेचनसे निकाले । वायु–मल-मूत्र और गर्भमे लगे शल्यको प्रवाहणसे बाहर करके बाहर करे । दूषित वायु विषदूषित स्तन्य इनको मुख या सीगसे चूसकर बाहर करे ॥ १८ ॥

कण्ठस्रोतोगते तु शल्ये बिसासंसक्तं सूत्रं कण्ठे प्रवेशयेत् । अथ तद्गृहीतं विज्ञाय शल्यं सममेव सूत्रं बिसं चाक्षिपेत् । बिसाभावे मृणालेष्वयमेव विधिः ॥ १९ ॥

कण्ठस्रोतमें पहुचे शल्यके लिये–बिसमें बधे धागेको गलेमें डाले । और जब शल्य इस सूत्रमें लगजाये तब बिस और सूत्रको साथ साथ बाहर खीचले । बिसके अभावमें मृणाल ( कमल दण्ड )सेभी यही रीति करे । बिसका अर्थ भिस है, इसमे छेद होते हैं ॥ १९ ॥

जातुषे तु कण्ठसक्ते कण्ठे नाडीं प्रवेशयेत्तया चा ' सूक्ष्ममुखीं शलाकाम् । अथ तां गृहीतशल्यां शीताभिरद्भिः परिषिच्य स्थिरीभूतामाहरेत् । अजातुषेप्येवमेव तप्तां जतुमधूच्छिष्टान्यतरप्रदिग्धां शलाकाम् ॥ २० ॥

लाक्षा आदिके शल्यके गलेमे फंस जानेपर–गलेमे नाडी प्रविष्ट करके इस नाड़ीमें अग्निसे गरम की हुई सूक्ष्म पतले मुखवाली शलाकाको प्रविष्ट करे । और जब इस शलाकामें शल्य लगजाये तब इस शलाकाको शीतल जलसे ठण्डा करके शल्यको स्थिर बनाकर बाहर निकाल ले । जो शल्य लाक्षाके रहित हो उनमें लाख-मोम आदिसे लिप्त शलाकाको गलेमें प्रविष्ट करके पूर्वकी भाति निकाल ले ॥ २० ॥

मत्स्यकण्टकमन्यद्वा तादृगस्थिशल्यं कण्ठेऽवलग्नं सूत्रेण सूत्रप्रोतेन वा वेष्टितयाऽङ्गुल्याऽपहरेत् । अथवा केशोन्दुकं दृढदीर्घसूत्रबद्धं द्रवोपहितं पाययेद्वामयेच्च । व शल्यैकदेशसक्तं सूत्रं सहसैवाक्षिपेत् । मृदुना वा दन्तधावनकूर्चेनाभिहरेत् । प्रणतो वा प्रणुदेत् । वालोण्डे विलग्नं तद्वत्कण्टकम् । क्षतक त्रिफलाचूर्णं मधुघृतसितोपेतमनुकण्ठयन् लिह्यात् ॥ २१ ॥

मछलीके काटेको या अन्य इसी प्रकारके शल्यको-जो कि एक स्थानपर स्थिर होकर गलेमे फसा हो उसे सूत्रसे या सूत्रके बने वस्त्रसे अगुलीको लपेटकर अगुलिसे बाहर करे। अथवा बालोके बने गुच्छे ( कूर्चा )को मजबूत लम्बे धागेमें बाधकर द्रवके साथ इस गुच्छेको निगलवा दे और फिर वमन कराये। वमन करते समय एक किनारेपर लगे शल्यको धागेके झटकेसे बाहर करले । शल्य कोमल हो तो दातुनकी कूचीसे बाहर निकाले। यदि आगे जाता हो तो आगे धकेलकर आमाशयमें ले जाये । इसे नीचे ले जानेके लिये जल पिलाये या कन्धोपर धीरे धीरे चोट करके शल्यको नीचे करे। बालोके गुच्छमे लगे शल्यको मछलीके काटेके समान बाहर करे। [ आखके सूक्ष्म-व्रण शल्योको रेशमके वस्त्र या बालोकी गुच्छीसे बाहर करे]। गलेमे क्षत हो जानेपर-त्रिफला चूर्णको मधु-घी मिश्रीके साथ मिलाकर गलेके साथ साथ चटाना चाहिये ॥ २१ ॥

**अपां पूर्णं पुरुषमवाक्शिरसं पीडयेद्धुनुयाद्वा-मयेच्च भस्मराशौ वा निखन्यादामुखात् । अन्यथा ह्युन्मार्गगाभिरद्भिराध्मानकासश्वासपीनसेन्द्रियो-पघातज्वरादयः श्लेष्मविकारा मृत्युश्च । तत्र यथास्वं प्रतिकुर्यात् ॥ २२ ॥**

पानीमे डूबे पुरुषको-उलटा करके, शिर नीचे और टागे उपर रखकर, पेटको दबाये, हिलाये जुलाये और वमन कराये। अथवा मुखतक राखके ढेरमे गाड़ देवे ( पीछे-पानी निकालनेके बाद गाड़े )। अन्यथा पानीके विपरीत मार्गोमे जानेसे ( फुप्फुस आदिमे ) आध्मान, कास, श्वास, पीनस, इन्द्रियनाश, ज्वर आदि कफजन्यरोग और मृत्यु हो जाती है। इन रोगोमे यथा-योग्य अपनी चिकित्सा करे ॥ २२ ॥

**ग्रासशल्यमम्बुना प्रवेशयेत् स्कन्धे वा मुष्टिना-ऽभिहन्यात् । कण्ठस्थं श्लेष्माणमन्नलवं वा प्रधम-नोत्काशनावकाशनैर्निर्वमेत् ॥ २३ ॥**

ग्रासशल्यको पानीसे अन्दर ( आमाशय ) प्रविष्ट करे। अथवा मुट्ठीसे स्कन्धोपर चोट देवे। गलेमे रुके हुए कफके या अन्नके टुकडेको प्रधमनसे या खकारकर बहार निकाल दे ॥२३॥

**सूक्ष्ममक्षिशल्यं लेखनोपधमनवालजलवस्त्रजि-ह्वाभिरपनयेत् । तथा निर्भुज्यवर्त्म वर्त्मगतमपनीय चोष्णाम्बुबाष्पस्वेदं समधुमधुकक्काथेन सर्पिषा च परिषेकं कुर्यात् । स्वयमपि च शल्यमश्रुक्षवथु-कासोद्गारमूत्रपुरीषानिलैर्नयनादिभ्योऽङ्गावयवेभ्यः पतति ॥ २४ ॥**

पलकमें पडे शल्यको-लेखन, उपधमन, बाल, जल, वस्त्र, जिव्हासे बाहर करे तथा पलकको उलटकर गरम पानीके बाष्पसे स्वेद करे और मुलहठीके क्वाथमे मधु और घी मिलाकर उससे परिषेक करे। शल्य स्वयभी आसुवोसे, छीकसे, कास, उद्गार, मूत्र, मल, वायु आदिके कारण आख आदि अगोसे निकल आता है ॥ २४ ॥

**कीटे कर्णस्रोतःप्रविष्टे तोदो गौरवं भरभरायणं च भवति स्पन्दमाने चाभ्यधिकं वेदना । तत्र सल-वणेनाम्बुना मधुसुक्तेन मद्येन वा सुखोष्णेन पूर-णम् । निर्गते च कीटे तदुत्सर्जनम् । तत्रैव तु मृते पाककोथक्लेदा भवन्ति तेपु कर्णस्रावोक्तं कुर्यात्प्र-तिनाहोक्तं च । तोयपूर्णे कर्णे हस्तोन्मथितेन तैला-म्बुना पूरयेत् पार्श्वावनतं वा कृत्वा हस्तेनाहन्या-न्नाड्या वाऽऽचूषेदिति ॥ २५ ॥**

कीडा यदि कानमें गिरजाये तो तोद, भारीपन और भरभर आवाज होती है, तथा इस कीड़ेके फरफरानेसे बहुत वेदना होती है। इसके लिये नमकका पानी, मधुशुक्त या कोसा-सुहाता गरम मद्य डालना चाहिये। कीडेके निकल जानेपर इन द्रवोंको निकाल देना चाहिये। यदि कीडा कानमे मर जाये तो पाक, सड़ना और क्लेद होती है। इस अवस्थामे कर्णस्राव और कर्ण-प्रतिनाहमे कही चिकित्सा करनी चाहिये। यदि कानमें पानी भर जाये तो तैल और पानीको हाथसे मथकर-इसे कानमे डाले। अथवा जिस कानमें पानी भरा हो-उस पार्श्वको नीचे करके हाथसे कानको थपथपाये। अथवा नाडीयन्त्रसे पानीका चूस लेवे ॥ २५ ॥

**भवति चात्र—**

**जातुषं हेमरूप्यादिधातुजं च चिरस्थितम् ।**
**ऊष्मणा प्रायशः शल्यं देहजेन विलीयते ॥ २६ ॥**
**विषाणवेणुदार्वस्थिदन्तवालोपलानि तु ।**
**शल्यानि न विशीर्यन्ते शरीरे मृन्मयानि च ॥ २७ ॥**
**विषाणवेण्वयस्तालदारुशल्यं चिरादपि ।**
**प्रायो निर्भुज्यते तद्धि पचत्याशु पलासृजी ॥ २८ ॥**

कहाभी है—

लाख, स्वर्ण, चादी वगैरह धातुओके शल्य शरीरमे देरतक रहनेसे प्राय करके शरीरकी उष्णिमासे लीन हो जाते हैं। सीग, वास, लकडी, अस्थि, दात, बाल, पत्थर और मिट्टीके शल्य शरीरमे नष्ट नहीं होते। सीग, वास, अयस्ताल [ लोहा और ताड ], लकड़ीके शल्य प्राय करके टेढे हो जाते हैं। क्योकि ये मास और रक्तको पकाते हैं, (अयस्तालके स्थानपर 'अयस्कान्त'-लोहा यह पाठ ठीक है ) ॥ २६-२८ ॥

**शल्ये मांसावगाढे चेत्सदेशो न विद्यते ।**
**ततस्तन्मर्दनस्वेदशुद्धिकर्शनबृंहणैः ॥ २९ ॥**
**तीक्ष्णोपनाहपानान्नघनशस्त्रपदाङ्कनैः ।**
**पाचयित्वा हरेच्छल्यं पाटनैषणपीडनैः ॥ ३० ॥**

शल्य मासके अन्दर छिपा होनेसे यदि वह स्थान न पके तब उस स्थानपर मर्दन-स्वेदन देकर-वमनादिसे शोधन कराके, कर्शनसे या बृंहणसे, तीक्ष्ण उपनाहोसे, अन्न-पानसे, घनसे, शस्त्रके चिन्होसे उस स्थानको पकाकर, चीरकर, ऐषण करके, दबाकर, शल्यको निकाले ॥ २९ ॥ ३० ॥

**शल्यप्रदेशयन्त्राणामवेक्ष्य बहुरूपताम् ।**
**तैस्तैरुपायैर्मतिमान् शल्यं विद्यात्तथाऽऽहरेत् ॥३१॥**

धातु, वास, सीग आदिके शल्य, तथा त्वचा, मास आदि प्रदेश, और स्वस्तिक आदि यन्त्र बहुत प्रकारके है, इनके भिन्न भिन्न आकार रूपको जानकर बुद्धिमान वैद्य–कहे और न कहे गये उपायोसे श यको पहचानकर बाहर निकाले ॥ ३१ ॥

**व्रणे प्रसन्ने प्रान्तेषु नातिस्पर्शासहिष्णुषु ।**
**अल्पे शोफे च तापे च निःशल्यमिति निर्दिशेत् ३२**

व्रणके किनारोंके स्वस्थ हो जाये, स्पर्शका सहन कर सके, शोफ और ताप ( ज्वर-दाह ) कम हो जाये–तब व्रणको शल्य-रहित जानना चाहिये ॥ ३२ ॥

**काय एव परं शल्यं निजदोषमलाविलः ।**
**शल्यशल्यं शराद्यं तु विशेषात्तेन चिन्त्यते ॥ ३३ ॥**
**इति शल्याहरणविधिर्नाम सप्तत्रिंशोऽध्यायः ॥३७॥**

अपने दोष एवं मलसे मैला बना यह अपना शरीरही सबसे बडा शल्य है । इसमे शर आदि चुभनेवाले शल्यका विशेष विचार किया जाता है ॥ ३३ ॥

यह शल्याहरणविधिनामक सैतीसवा अध्याय समाप्त हुआ ।

## अष्टत्रिंशोऽध्यायः ।

**अथातः शस्त्रकर्मविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः॥१॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे शस्त्रकर्म विधिकी व्याख्या करेंगे–जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**द्विविधेऽपि हि व्याधावुपायापेक्षे निज आगन्तौ वा भेपजविषयातीते शस्त्रकर्म प्रयुज्यते। स चामयः प्रायेण श्वयथुपूर्वको भवति । अतः शोफावस्थायामेव वातकफपित्तरक्तसंसर्गसन्निपातात्मकतामुपलक्ष्य पाकभयाद्यथास्वमुपवासलेपसेकास्रमोक्षकषायघृतपानशोधनानि प्रयुञ्जीत । तथाप्यनुपशाम्यति प्रविलयनम् । अविलीयमाने चोपनाहनम् ॥ ३ ॥**

निज और आगन्तुज दोनो प्रकारके रोग–उपाय ( भेषज-चिकित्सा ) की अपेक्षा रखते हैं । इनमे निज और आगन्तुज इन दोनो प्रकारके रोगोमे जब औषधचिकित्सा सफल नहीं होती-तब शस्त्रकर्मकी आवश्यकता होती है । और यह रोग प्राय करके प्रथम शोथसे आरम्भ होता है । इसलिये शोफकी अवस्थामेंही वायु-कफ-पित्त-रक्त-ससर्ग-सन्निपात रूपको देखकर–पकने न पाये इसलिये यथायोग्य-अपने अपने अनुकूल-उपवास, लेप, सेक, रक्तमोक्षण, कषायपान, घृतपान और वमनादि शोधनोका प्रयोग करे । यदि इन उपायोसेभी शोथ शान्त न हो तो इसका विलयन ( वहींपर घोलदेना ) करे । यदि विलयन न हो तो इसपर उपनाह बाधे ॥ ३ ॥

**तत्र शोफस्यामलक्षणमल्पताऽल्पोष्मरुजत्वं त्वक्सवर्णता स्थैर्यं च । पच्यमानस्तु विवर्णो बस्तिरिवाततः संरम्भशूलरागदाहोषारुचितृष्णाज्वरारतिस्पर्शासहत्वानिद्रतासमन्वितो विष्यन्दयति सर्पिः शोषयति प्रदेहं सर्षपकल्कोपलिप्त इव चिमचिमायते पिपीलिकाभिरिव संसृज्यते पीड्यत इव पाणिनाऽवपाट्यत इवाङ्गुल्या ताड्यत इव दण्डेन तुद्यत इव सूचीभिर्भिद्यत इव शक्तिभिश्छिद्यत इव शस्त्रेण दश्यत इव वृश्चिकैर्दह्यत इवाग्निक्षाराभ्यां मथ्यत इवोल्मुकेन ॥ ४ ॥**

**आमशोफके लक्षण**—शोफका कम होना, वेदना मन्द होना, त्वचामे समानवर्ण, और स्थिरता होती है । पच्यमान शोथ–विवर्ण, बस्तिके समान फैला ( फूला ), सरम्भ ( एकदमसे पीडा आदिका बढना ), शूल, राग, दाह, उषा, अरुचि, तृष्णा, ज्वर, बेचैनी, स्पर्शका सहन न होना, नीद न आना, घीका कठोर लेप पिघल जाता है, प्रदेह सूख जाता है, सरसोंके कल्कके लगानेके समान चिरमराहट होती है, चिऊटीके रेंगनेकी अनुभव, हाथोसे दबानेकी पीडा, अगुलीसे फाडनेकी पीडा, दण्डेसे पीडनेकी पीडा, सुईयोके चुभनेकी पीडा, बरछीयोके घुसनेकी वेदना, शस्त्रसे काटनेके समान वेदना, बिच्छुवोसे काटनेकी पीडा, क्षार-अग्निसे जलानेकी वेदना, उल्मुक ( अगार–या जलती लकडी )से मथनेके समान पीडा होती है । यहापर उल्मुकका अर्थ छेद करनेका बरमा सगत है ॥ ४ ॥

**पक्के तु गतवेगत्वं प्रम्लानता त्वक्शिथिलता वलीप्रादुर्भावः पाण्डुता मध्योन्नतताऽङ्गुल्यवपीडितमुक्ते प्रत्युन्नमनं वस्ताविवोदकस्य पूयस्य सञ्चरणं कण्डूसंरम्भशूलाद्युपशमश्च ॥ ५ ॥**

शोफके पक जानेपर–उपद्रवोंमे कमी ( सरम्भ-राग-ज्वर आदि घट जाते है), मुर्झा जाता है. त्वचा ढीली हो जाती है, झुर्रिया पड जाती है, पाण्डुता, बीचसे उठा हुआ, अगुलीसे दबानेपर और फिर छोडदेनेपर उपरको ऊठ आता है, पानी जिस प्रकार बस्ति (मशक आदि)मे हिलता है, उसी प्रकार पूय हिलती है, कण्डू, सरम्भ, शूल घट जाते हैं ॥ ५ ॥

**शूलं नर्तेऽनिलाद्दाहः पित्ताच्छोफः कफोदयात् ।**
**रागो रक्ताच्च पाकः स्यादतो दोषैः सशोणितैः ॥६॥**

वायुके विना शोफमे शूल नही, और पित्तके विना दाह नही, कफके विना शोफ ( सुश्रुतमे पूय ) नहीं, रक्त विना लालिमा नहीं, इसलिये रक्तके साथ वात-पित्त-कफ सब दोष पाक करते है ॥६॥

**पाकेऽतिवृत्ते सुषिरस्तनु त्वग्दोषभक्षितः ।**
**वलीभिराचितः श्यावः शीर्यमाणतनूरुहः ॥ ७ ॥**

**अतिपक्क शोफ**—शोफके बहुत अधिक पक जानेपर–अन्दर खोखलापन, त्वचाका पतला होना, दोष ( पूय )से मासादि खाये जाते हैं; झुर्रियोसे व्याप्त, श्याववर्ण, रोम गिरने लगते हैं ॥ ७ ॥

**कफजेषु तु शोफेषु केषुचिद्गम्भीरत्वाद्रक्तमेव विपच्यते। ततश्चास्पष्टं पक्वलिङ्गं भवति। यत्र हि त्वक्सावर्ण्यं शीतशोफताऽल्परुजताऽश्मवच्च घनता न तत्र मोहमुपेयात्तं रक्तपाकमित्याचक्षते॥ ८॥**

**रक्तपाकके लक्षण**—कफकी अधिकतावाले कुछ शोफोमे—शोथके गम्भीर (निगूढ) होनेके कारण रक्तही पक जाता है। तब पक्व शोथके लक्षण स्पष्ट नही होते। क्योकि जिस शोथमें—त्वचाके समान वर्ण, शोफका शीत होना वेदना कम, पत्थरके समान घन—कठोर स्पर्श, उस शोफमे विनसन्देहके उसे रक्तपाक कहते है॥ ८॥

**अथैनं सम्यक्पक्वमवधार्य भीरुवृद्धबालदुर्बलक्लीबक्षीणगर्भिणीविषार्दितशस्त्राक्षमेषु पाकोद्धतदोषेषु च पीडितेषु सन्धिमर्माश्रितेष्वल्पेषु वा शोफेषु तीक्ष्णोष्णद्रव्यैर्दारणं कुर्वीत। इतरेषु पाटनम्॥ ९॥**

जब शोथके पकनेका पूर्ण निश्चय हो जाये तब डरपोक, बालक, वृद्ध, दुर्बल, नपुसक, क्षीण, गर्भवती, विषसे पीडित, और शस्त्रका सहन न करनेवालोमे तथा अतिक्रान्त पाकवाले शोफमे, एवं सन्धि—मर्ममे आश्रित शोफसे पीड़ा होनेपर, थोडे शोफमे—तीक्ष्ण-उष्ण द्रव्योंसे शोफको फाड़े। दूसरे पुरुषोंमे शस्त्रसे पाटन करे॥ ९॥

**आमपाटने सिरास्नायुव्यापादनं शोणितातिप्रवृत्तिर्वेदनाभिवृद्धिरवदरणं क्षतविसर्पो वा स्यात्॥१०॥**
**तिष्ठन्नन्तः पुनः पूयः सिरास्नाय्वसृगामिषम्।**
**विवृद्धो दहति क्षिप्रं तृणोलपमिवानलः॥ ११॥**

कच्ची—अपक्व शोथमे छेदन करनेसे सिरा-स्नायुओका नाश, रक्तका बहुत जाना, वेदनाका बढना, फटना—क्षत या विसर्प होता है। पक्व—शोथका छेदन न करनेपर-बढी हुई पूय सिरा-स्नायु-रक्त-मांसको जलाती है, जिसप्रकार कि तिनकोके समूहको अग्नि शीघ्र जला देती है॥ १०॥ ११॥

**यश्छिनत्त्याममज्ञानाद्यश्च पक्वमुपेक्षते।**
**श्वपचाविव विज्ञेयौ तावनिश्चितकारिणौ॥ १२॥**

जो अज्ञानके कारण आम व्रणका छेदन करता है, और पके हुए शोथकी जो उपेक्षा करता है, ये दोनों असमीक्ष्यकारी वैद्य श्वपचके समान जानने चाहिये॥ १२॥

**प्राक् श[स्त्रकर्मणश्चा]द्भोजयेदिष्टं मद्यं तीक्ष्णं च पाययेत्।**
**न मूर्च्छत्यन्नसंयोगान्मत्तः शस्त्रं न बुध्यते॥ १३॥**
**अन्यत्र मूढगर्भोदराश्मरीमुखरोगेभ्यः॥ १४॥**

शस्त्रकर्म करनेसे पूर्व रोगीको अनुकूल प्रिय भोजन देवे और तीक्ष्ण मद्य पिलाये। अन्नके सयोगसे रोगी मूर्च्छित नहीं होता और मद्यसे मस्त होकर शस्त्रवेदनाको नहीं जानता। परन्तु, मूढगर्भ, उदररोग, अश्मरी, और मुखरोगोमे भोजन और मद्यपान न कराये॥ १३॥ १४॥



**अथोपहृतयन्त्रशस्त्रक्षाराग्निजाम्बवौष्ठपिचुप्लोतपत्रसूत्रचर्मपट्टमधुस्नेहकषायालेपकल्कसेकोदकुम्भीशीतोष्णोदककटाहव्यजनादिव्रणोपयोगि सर्वोपकरणमास्तृतशयनीयमुपस्थितस्नेहवलवद्बलस्वकपुरुषमिष्टेऽहनि मुहूर्ते च दध्यक्षतान्नपानरुक्मरत्नार्चितविप्रं प्रणतेष्टदेवतं भुक्तवन्तमातुरं प्राङ्मुखमुपवेश्य संवेश्य च यन्त्रयित्वा प्रत्यङ्मुखो वैद्यो मर्मसिरास्नायुसन्ध्यस्थिधमनीः परिहरन्ननुलोमं शस्त्रं निदध्यादापूयदर्शनात्सकृदेवाहरेच्छस्त्रमाशु च। महत्स्वपि च पाकेषु द्व्यङ्गुलं शस्त्रपदमुक्तम्। द्व्यङ्गुलान्तरं त्र्यङ्गुलान्तरं वाऽभिसमीक्ष्य विवृते प्रदेशे वामप्रदेशिन्याऽन्वेषित्वा नातिविवृते गम्भीरे मांसले चैषण्या विपरीते करीरादिनालेनातिसंवृते सूकरवालेन॥ १५॥**

**यतो गतां गतिं विद्यादुत्सङ्गो यत्र यत्र च।**
**तत्र तत्र व्रणं कुर्यात्सुविभक्तं निराशयम्॥ १६॥**

**शस्त्रकर्मविधि**—यन्त्र, शस्त्र, क्षार, अग्नि, जाम्बवौष्ठ, पिचु, प्लोत, पत्र, सूत्र, चर्मपट्ट, मधु, स्नेह, कषाय, आलेप, कल्क, सेक, जलकी घडिया, शीतोदक, उष्णोदक, कटाह, व्यजन आदि व्रणके उपयोगी वस्तुओको एकत्रित करके-सब उपकरणोके साथ, बिछे हुए बिस्तरपर रोगीको बिठाकर या लेटाकर—रोगीको स्नेहन देकर, बलवान पुरुषोंसे रोगीको सहारा दिलवा कर (पकडवा कर), अनुकूल दिन और अनुकूल मुहूर्तमें दही-अक्षत-खान-पान स्वर्ण-रत्न आदिसे ब्राह्मणोकी पूजा तथा इष्ट देवताको नमस्कार करके-भोजन किये रोगीका पूर्वकी ओर मुख रखकर बिठाये या लिटाये और इस रोगीको बाधदे। फिर वैद्य पश्चिमकी ओर अपना मुख रखकर मर्म-सिरा-स्नायु-सन्धि-अस्थि-धमनीको बचाते हुए-शस्त्रको अनुलोम रूपमे—एकदमसे-पूयके दीखनेतक एकवारमेही-शीघ्र लगावे। बहुत बडे पाकमेभी दो अगुल परिमित शस्त्रपद करना चाहिये। और फिर दो अगुल या तीन अगुलके अन्तरसे दूसरा व्रण करे (पासमे न करे)। शस्त्रसे खुले प्रदेशमे वाम तर्जनीसे, तथा बहुत न खुले (छोटे मुखवाले), गम्भीर और मासल प्रदेशमे ऐषणीसे, तथा विपरीत व्रणोमे (जो गहरे न हों) करीर-कमल आदिके नालसे, तथा बहुत तग मुखवाले व्रणोमे सुअरके बालसे पूय—व्रणकी परीक्षा करे। जहा जहापर दूर गये हुए नाडीव्रणको देखे और जहा जहापर उभार देखे, वहा वहापर व्रण करना चाहिये। इस व्रणका विभाग पूर्व-अपर-पार्श्व स्पष्ट होना चाहिये तथा पूय आदिका आशय नहीं रहना चाहिये॥ १५॥ १६॥

**आयतं च विशालं च यथा दोषो न तिष्ठति॥ १७॥**

व्रण—आयताकार (लम्बा), और विशाल (विस्तृत) होना

---

१ शोथको फाडनेवाले द्रव्य—गुग्गुल्वतसिगोदन्तस्वर्णक्षीरीकपोतविट्। क्षारौषधानि क्षाराश्च पक्वशोफविदारणम्॥

चाहिये, प्रयत्न ऐसा करना चाहिये कि इसमें पूयादि दोष न रह सके ॥ १७ ॥

**शौर्यमाशुक्रिया तीक्ष्णं शस्त्रमस्वेदवेपथू ।**
**असंमोहश्च वैद्यस्य शस्त्रकर्मणि शस्यते ॥ १८ ॥**

वैद्यका शस्त्रकर्ममें शौर्य, पाटनादिमें उत्साह, चतुरहस्तता, शस्त्रका तीक्ष्ण होना, कापना या पसीना न आना, कालोचित कार्य करनेमें सम्यक् प्रवृत्ति होना, ये प्रशस्त गुण हैं ॥ १८ ॥

**तत्र भ्रूगण्डललाटाक्षिकूटौष्ठदन्तवेष्टमन्याकण्ठजत्रुकक्षाकुक्षिवङ्क्षणेषु तिर्यक्छेद इष्टः । अन्यत्र तु सिरास्नायूपघातोऽतिवेदना चिराद्व्रणसंरोहो मांसकन्दी च तिर्यक्छेदाद्भवन्ति ॥ १९ ॥**

भ्रू-गण्ड-ललाट-अक्षिकूट-ओष्ठ-दन्तवेष्ट-मन्या-कण्ठ-जत्रु-कक्षा-कुक्षि और वंक्षणोंमें तिर्यक् छेदन करना चाहिये । इनसे अतिरिक्त प्रदेशोंमें तिर्यक् छेदन करनेसे सिरा-स्नायुका नाश, अतिवेदना, देरसे व्रणका भरना, और मांसकी गाठ बन जाती है ॥ १९ ॥

**ततः शस्त्रमवचार्य शीताभिरद्भिरातुरमाश्वास्य समन्तात्प्रतिपीड्याङ्गुल्या व्रणमभिप्रक्षाल्य कषायेण व्रणात्प्लोतेनाम्भोऽपनीय वेदनारक्षोघ्नैर्गुग्गुलवगुरुसर्जरसवचागौरसर्षपहिङ्गुलवणनिम्बपत्रैः सघृतैर्व्रणं धूपयित्वा यथास्वमौषधेन मधुघृततिलकल्कैश्च दिग्धां वर्तिं प्रणिधाय कल्केन पूरयित्वा भृष्टयवसक्तुभिर्घृताक्तैर्भाजनान्तेऽम्भसा दक्षिणाङ्गुलीभिः सुमृदितैरवच्छाद्य घनां कवलिकां दत्वा सव्यदक्षिणान्यतरपार्श्वे मृदुमनाविद्धमसङ्कुचितमृजुपट्टं निवेश्य बध्नीयात् ॥ २० ॥**

**वातश्लेष्मोद्भवांस्तत्र द्विस्त्रिर्वा वेष्टयेद्व्रणान् ।**
**सकृदेव परिक्षिप्य पित्तरक्ताभिघातजान् ॥ २१ ॥**

**शस्त्रक्षतरुजायां तु प्रततायां यष्टीमधुकसर्पिषोष्णेन व्रणं सिञ्चेत् । उदकुम्भाच्चापो गृहीत्वा प्रोक्षन्[२] परितो याचकार्यपर्णशबर्यादिभिरस्य रक्षां कुर्याद्रक्षोभिभवनिषेधार्थम् । तेभ्यश्च बलिमुपहरेत् । धारयेच्च शिरसा ॥ २२ ॥**

**लक्ष्मीं गुहामतिगुहां जटिलां ब्रह्मचारिणीम् ।**
**वचां छत्रामतिच्छत्रां दूर्वां सिद्धार्थकानपि ॥ २३ ॥**

**गुग्गुल्वादिभिरेवं शयनासनादि द्विरह्नो धूपयेत् । तथा स्नेहोक्तं दिनचर्योक्तमाचारमनुवर्तेत २४**

**पश्चात्कर्म**-शस्त्रकर्म करनेके उपरान्त रोगीको शीतल जलसे आश्वासन देकर-चारों ओरसे व्रणको अगुलियोसे दबाकर, कषायसे व्रणको धोकर ( कषाय-मधुयष्टी आदिके ) रुईके फोये आदिसे व्रणमेंसे पानी चूसकर, वेदनानाशक तथा रक्षोघ्न गुग्गुलु-अगरु-सर्जरस-वचा श्वेत सरसो-हींग लवण-नीमके पत्ते इनसे घीके साथ व्रणमें धूम देवे । फिर अपने अपने दोषानुसार वातमें तिलकल्कयुक्त, पित्तमें घीके कल्कसे युक्त और कफमें मधुसे लिप्त वर्तिको व्रणमें रखकर-तिलकल्क आदिसे व्रणका भर देवे । इस वर्तीके उपर-थोडे भूने हुए सत्तुओंके चूर्णको घीसे स्निग्ध करके पात्रमें रखकर पानीके साथ दहनी अगुलीसे मिलाकर लगा देवे । फिर इस कल्कके उपर वस्त्रकी गद्दीको ( अथवा-ढाक गूलर-केले आदिके पत्ते रखकर-जिससे औषधियोंका स्वरस न निकल जाये) रखकर वाम या दक्षिण किसी एक पार्श्वसे पट्टीको घुमाते हुए बाध देवे । पट्टी कोमल न चुभनेवाली, तग न हो, सीधी ( सिलवटरहित ) होनी चाहिये । वात-कफजन्य व्रणोंमें पट्टी दो तीन बार लपेटे, पित्त और रक्तजन्य व्रणोंमें तथा अभिघातजन्य व्रणोंमें एक बार लपेटे । यदि शस्त्रक्षतजन्य वेदना लगातार हो रही हो तो मुलहठी और घीको गरम करके इससे व्रणपर सेक करे । पानीके जलपात्रसे जल लेकर प्रोक्षण करे । याचक, आर्य, पर्णशबरी एव पिशाच-राक्षस आदिसे( बलि आदि देकर) रक्षा करे । इसके लिये गुग्गुलु आदि द्रव्योंसे धूम देवे । इनको बलि देवे । लक्ष्मी ( पद्मचारिणी ), गुहा ( पृश्निपर्णी ), अतिगुहा ( शालपर्णी ), जटिला ( मासी ), ब्रह्मचारिणी ( ब्रह्मयष्टिका ), वचा, छत्रा ( सौंफ ), अतिछत्रा ( मेढासिंगी ), दूर्वा और सरसो-इनको शिरपर धारण करे । गुग्गुल-सरसो आदि रक्षोघ्न धूपोंसे दिनमें दो बार-प्रात सायं-बिस्तर-आसन आदिको धुवा देवे । स्नेहन अध्यायमें कही हुई आचारविधिका पालन करे ॥ २०-२४ ॥

**विशेषतश्च दिवास्वप्नाद्व्रणे शोफकण्डूरागरुक्पूयवृद्धिः ॥ २५ ॥**

**स्त्रीणां तु स्मृतिसंस्पर्शदर्शनैश्चलिते स्रुते ।**
**शुक्रे व्यवायजान् दोषानसंसर्गेऽप्यवाप्नुयात् ॥२६॥**

**भोजयेच्चैनं यथासात्म्यं समातीतशालिषष्टिकयवगोधूमान्यतमं मुद्गमसूराढकीसतीनयूषजाङ्गलरसोपेतं जीवन्तीसुनिषण्णतन्दुलीयकवास्तुकवार्ताकपटोलकारवेल्लकबालमूलकशाकयुक्तं दाडिमामलकसैन्धवसहितं सर्पिःस्निग्धं लघ्वल्पमुष्णोदकोत्तरं च । एवमस्य सम्यगशितं जरामुपैति ॥ २७ ॥**

विशेष रूपमें—दिनमें सोनेसे व्रणमें शोफ, कण्डु, लालिमा, दर्द, पूय बढ जाती है । स्त्रियोका स्मरण करनेसे, इनके स्पर्शन या दर्शनसे शुक्रके स्खलित या बहनेसे मैथुनजन्य दोष बिना ससर्ग कियेभी हो जाते है । इस रोगीके लिये जो अनुकूल हो वह भोजन देवे । एक साल पुराने शाली, साठी, जौ, गेहू इनमेंसे कोई एक और मूंग, मसूर, अरहर, मटर इनके यूषके साथ या

---

१ सुश्रुतमे निशाचर, राक्षस, क्रव्याद ये नाम कृमियोके लिये आये है । जिस प्रकार कि राक्षस दिनमें धूपसे-सूर्यप्रकाशसे छिपते हे, रातमे आक्रमण करते हे, मास इनका प्रिय भोजन होता है, उसी प्रकार कृमिभी अन्धेरा चाहते हे, मासप्रियवाले हे । "निशाचरेभ्यो रक्ष्यस्तु नित्यमेव क्षतातुर ।" सुश्रुत चिकित्सा १ १३३

२ प्रोक्षन्—परित उपाचरेत् ॥

जागलमास रसके साथ देवे। जीवन्ती, मुनिपण्णक, चौलाई, वथुवा, बैंगन, परवल, करेला, कच्ची मूली इनके शाकको दाडमी आवला और सैन्धव नमकके साथ घीसे स्निग्ध करके लघु अल्प मात्रामे खाये, पीछेसे गरम पानी पिये[1]। इस प्रकारसे खाया हुआ इस रोगीका भोजन शीघ्र जीर्ण हो जाता है। इसलिये पथ्य और मात्रामे तथा उचितकालमे भोजन करे ॥ २५–२७॥

**अजीर्णादनिलादीनां विभ्रमो बलवान्भवेत् ।**
**ततः शोफरुजापाकदाहानाहानवाप्नुयात् ॥ २८ ॥**

भोजनके जीर्ण न होनेसे वायु आदि दोषोका क्षोभ बहुत होता है। इस क्षोभसे व्रणमे शोफ, पीडा, पाक, दाह और आनाह होता है ॥ २८ ॥

**नवधान्यमाषकलायकुलत्थनिष्पावशिम्बीशीताम्बुमद्येक्षुक्षीरपिष्टतिलविकृतिशुष्कशाकपिशितहरितकाम्ललवणकटुकक्षारानूपामिषाणि वर्जयेत्॥२९॥**
**वर्गोऽयं नवधान्यादिर्व्रणिनः सर्वदोषकृत् ।**
**मद्यं तीक्ष्णोष्णरूक्षाम्लमाशु व्यापादयेद्व्रणम् ॥३०॥**

नूतनधान्य, उड़द, मटर, कुलथी, सेम, शिम्बीधान्य, शीतल जल, मद्य, गन्नेका रस, दूध, पिट्ठीके बने पदार्थ, तिलकी बनी वस्तुए, शुष्क शाक, शुष्क मास, हरित शाक ( आर्द्रक-धनिया आदि ), अम्ल, लवण, कटु, क्षार पदार्थ और आनूप-मास छोड देना चाहिये। यह नूतन धान्यादि वर्ग व्रणरोगीमे सब दोषोको करता है। तीक्ष्ण-उष्ण रूक्ष-अम्लगुणवाला मद्य व्रणको त्वरित बिगाड देता है। [मधुर-स्नेहयुक्त-अकर्कश—जो बहुत तीक्ष्ण न हो—ऐसा मृद्वीकासे बना मद्य पीया जा सकता है]२९॥३०

**वालोशीरैश्च वीज्येत न चैनं परिघट्टयेत् ।**
**न तुदेन्न च कण्डूयेच्चेष्टमानश्च पालयेत् ॥ ३१ ॥**
**स्निग्धवृद्धद्विजातीनां कथाः शृण्वन्मनःप्रियाः ।**
**आशावान्व्याधिमोक्षाय क्षिप्रं व्रणमपोहति ॥ ३२ ॥**

व्रणमे बाल (चंबर) या खसके पंखसे हवा करे परन्तु व्रणको रगडे या खुजावे नही। व्रणको न पीडित करे, न खुजलाये—क्रिया करते हुए ( हिलने-जुलनेमे ) व्रणकी रक्षा करे। स्नेही-वृद्ध-ब्राह्मणोकी मनके अनुकूल कथाओको सुननेसे तथा रोगमुक्तिमे आशा रखनेसे व्रण शीघ्र भर जाता है ॥ ३१ ॥ ३२ ॥

**पुनश्च तृतीयेऽहनि प्रक्षालनादि पूर्ववद्व्रणकर्म कुर्यात् । द्वितीयदिवसे मोक्षणादादौ विग्रथितो व्रणश्चिरादुपरोहत्युग्ररुजश्च भवति ॥ ३३ ॥**

तीसरे दिन फिर पहलेकी भाति व्रणका प्रक्षालनादि कार्य करे। दूसरे दिन पट्टी खोलनेसे व्रण छोटी छोटी फुन्सियोसे भरा, देरमे भरनेवाला और तीव्र वेदनावाला होता है ॥ ३३ ॥

**न च विकेशिकामौषधं वाऽतिस्निग्धरूक्षमतिश्लथगाढमश्लक्ष्णं दुर्न्यस्तं च दद्यात् । अतिस्नेहात्क्लेदः । अतिरौक्ष्याच्छेदो वेदना च । अतिश्लथत्वादपरिशुद्धिः । गाढतया संरम्भः । अश्लक्ष्णत्वाद्दुर्न्यासाच्च व्रणवर्त्मोपघर्षणम् ॥ ३४ ॥**

मन्त्रवर्ति या औषधको न बहुत स्निग्ध न बहुत रूक्ष, न बहुत ढीली, न बहुत दबाकर, खुरदरी-बुरी तरह न रक्खे। क्योकि अति स्नेहसे क्लेद अति रूक्षतासे छेदन या वेदना, अति ढीली होनेसे व्रणकी अशुद्धि अति दबाकर भरनेसे सरम्भ ( बेचैनी ), खुरदरी या ठीकतरह न रखनेसे—व्रणक किनारोपर रगड आती है ॥ ३४ ॥

**व्रणं शोधयते शीघ्रं स्थिता ह्यन्तर्विकेशिका ॥ ३५ ॥**

व्रणके अन्दर दी हुई वर्ति व्रणका शीघ्र शोधन करती है ३५

**व्यम्लं तु पाटितं शोफं पाचनैः समुपाचरेत् ।**
**भोजनैरुपनाहैश्च नातिव्रणविरोधिभिः ॥ ३६ ॥**

व्यम्ल ( कुछ पका और कुछ कच्चे ) व्रणके विदीर्ण हो जाने-पर—शोथकी, व्रणके लिये जो विरोधी न हो ऐसे खानपानोसे तथा सात्वण-किण्व आदिसे बनाये उपनाहोंसे इसकी चिकित्सा करे। [ अम्ल-लवण कटु-क्षार-शीतल जल व्रणमे विरोधि है—इसलिये इनसे भिन्न वस्तुओका प्रयोग करे ] ॥ ६ ॥

**यत्र सीव्यो व्रणस्तत्र चलास्थिशल्यपांशुतृणरोमशुष्करक्तादीन्यपोह्य विच्छिन्नं प्रविलम्बि मांसं सन्ध्यस्थीनि च यथास्थाने सम्यक्स्थापयित्वा स्थिते रक्ते यथार्हं सूच्योपहितेन स्नायुसूत्रवालान्यतमेन सीव्येत् । शणाश्मन्तकमूर्वातसीनां वा वल्कैः ॥ ३७ ॥**

**सीवनविधि**—जो व्रण सीनेके योग्य हो उनमे हिलती हुई अस्थि, शल्य, धूल, तिनके, रोम, शुष्क रक्त, आदिको दूर करके, कटे हुए, लटकते हुए मासको तथा सन्धि और अस्थि-योंको ठीक स्थानपर भलीप्रकार रखकर, रक्तके बन्द हो जानेपर, स्थान एव व्रणके अनुकूल, सुईमे स्नायु-सूत्र-बाल कोईएक डाल-कर—इससे सीवे। सीनेके लिये सन-अश्मन्तक-मूर्वा और अलसी इनकी छालभी बरती जा सकती है ॥ ३७ ॥

**सीवनविकल्पास्तु समासेन चत्वारः । गोष्फणिका तुन्नसेवन्या वेल्लितकं ग्रन्थिबन्धनमिति । तेषां नामभिरेवाकृतिविभागः प्रहारवशाच्चोपयोगः ॥ ३८ ॥**

सीनेकी विधि सक्षेपमे चार प्रकारकी है—गोष्फणिका (गोफणिका), तुन्नसेवनी, वेल्लितक और ग्रन्थिबन्धन (राजग्रन्थि

---

१ जैसा कि कहा है—
सस्नेह मधुरप्राय नातितीक्ष्णमकर्कशम् ।
तनु यत्सुखपेय च माद्वीकेषु तदुत्तमम् ॥

२ हृदयमे इतना अधिक है ( सूत्र २९ ४७ )—
सपूतिमास सोत्सङ्ग सगतिं पूयगर्भिणम् ।
व्रण विशोधयेत् शीघ्र स्थिता ह्यन्तर्विकेशिका ॥

बन्ध, रज्जग्रन्थिबन्ध-पाठान्तर)। इनकी आकृतिया इनके नामसे कह दी और चोटके अनुसार इनका उपयोग है ॥ ३८ ॥

**न वाऽतिसन्निकृष्टां विप्रकृष्टामत्यल्पबहुग्राहिणीं वा सूचीं पातयेत् । एवं सम्यक्स्यूतमवेक्ष्य मधुघृतयुक्तैरञ्जनमधुकनिम्बरोध्रप्रियङ्गुसल्लकीफलक्षौमम‍षीचूर्णैरवकीर्य पूर्ववद्बन्धादीन्प्रयोजयेत् ॥३९॥**

न तो बहुत नजदीकसे, न बहुत दूरीसे, और न बहुत थोडी पकडकर, न बहुत अधिक पकडकर-सूईको व्रणमे लगाये । इस प्रकार ठीक प्रकार व्रणको सिया हुआ देखकर-मधु और घीसे मिले स्रोतोंजन ( सुरमा ), मुलहठी, नीम, लोध्र, प्रियंगु, सल्लकीके फल, क्षौम ( रेशम या अलसी ) की राख-इनका चूर्ण व्रणपर छिड़ककर-पूर्वकी भाति ( कवलिका आदि रखकर ) पट्टी आदि बाध देवे ॥ ३९ ॥

**असीव्या वङ्क्षणवक्षःकक्षादिषु प्रचलेष्वल्पमांसेषु च वायुनिर्वाहिणोऽन्तर्लोहितशल्या विषाग्निक्षारकृताश्च व्रणाः ॥ ४० ॥**

**सीनेके अयोग्य व्रण**—वक्षण, वक्ष, कक्षा, आदिमे ( गम्भीर स्थानोके ) व्रणोको सीना नहीं चाहिये । गतिशील स्थानोके, थोडे मासवाले स्थानोके, जिन व्रणोसे वायु निकलती हो, जिन व्रणोके अन्दर रक्त या शल्य हो, विष-अग्नि अथवा क्षारसे उत्पन्न व्रण नही सीने चाहिये ॥ ४० ॥

**सीव्यास्तु मेदःसमुत्था भिन्नलिखिताः कफग्रन्थिरल्पपालीकः कर्णः सद्योव्रणाश्च । शिरोललाटाक्षिकूटकर्णनासागण्डौष्ठकृकाटिकाबाहूदरस्फिक्पायुप्रजननमुष्कादिष्वचलेषु मांसवत्सु च प्रदेशेषु ॥ ४१ ॥**

**सीने योग्य व्रण**—मेदमे उत्पन्न, साफ फटे हुए, कफजन्य ग्रन्थिको, छोटी पालीवाले कानको, तुरन्त उत्पन्न व्रणको, शिर, मस्तक, अक्षिकूट, कान, नासा, गण्ड, होठ, कृकाटिका, बाहु, उदर, स्फिक्, पायु, मेहन, मुष्क आदिमे तथा बहुत मासवाले स्थानोमे स्थित व्रणोको सीना चाहिये ॥ ४१ ॥

**कोशदामोत्सङ्गस्वस्तिकानुवेल्लितमुत्तोलीमण्डलस्थगिकायमकखट्वाचीनविबन्धवितानगोफणाः पञ्चाङ्गी चेति पञ्चदश बन्धविशेषाः । तेषां नामभिरेवाकृतयः प्रायेण व्याख्याताः । तत्र कोशमङ्गुलीपर्वसु विदध्यात् । दाम सम्बाधेऽङ्गे । उत्सङ्गं विलम्बिनि । स्वस्तिकं सन्धिकूर्चभ्रूस्तनान्तरकक्षाक्षिकपोलकर्णेषु । अनुवेल्लितं शाखासु । मुत्तोलीं ग्रीवामेण्ढ्रयोः । मण्डलं वृत्तेऽङ्गे । स्थगिकामङ्गुष्ठाङ्गुलिमेण्ढ्राग्रमूत्रवृद्धिषु । यमकं यमलव्रणयोः । खट्वां हनुशङ्खगण्डेषु । चीनमपाङ्गयोः । विबन्धमुदरोरुपृष्ठे । वितानं मूर्धादौ पृथुलेऽङ्गे । गोष्फणं नासौष्ठचिबुकसक्थिषु । पञ्चाङ्गीं जत्रूर्ध्वमिति । यो वा यस्मिन्प्रदेशे सुनिविष्टो भवति तं तस्मिन्कुर्वीत न तु व्रणस्योपरि ग्रन्थिर्बाधकरो यथा स्यात् ॥ ४२ ॥**

**पट्टीयां**—कोश, दाम, उत्सग, स्वस्तिक, अनुवेल्लित, उत्तोली, मण्डल, स्थगिका, यमक, खट्वा, चीन, विबन्ध, वितान, गोफण और पचागी ये पन्द्रह प्रकारकी पट्टीया है । इनमे-अगुलीके पर्वोमे कोशपट्टी बाधनी चाहिये । सम्बद्ध अग ( वक्षण आदि )-मे दाम, लटकते हुए-बाहु आदि शाखाओमे उत्सगबन्ध, सन्धि, कूर्च, भ्रू, स्तनोके मध्यभागमें, कक्षा, आख, कपोल एवं कानमे स्वस्तिक बन्ध, शाखाओमे अनुवेल्लित, ग्रीवा और मेढ्रमें उत्तोली, गोल अगमे मण्डल, अंगुष्ठ, अगुलि, मेढ्राग्र-मूत्रवृद्धि आदिमे स्थगिका, दो मिलित व्रणोमे यमक, हनु-शंख-गण्ड प्रदेशमे खट्वा, अपागमे चीन, उदर और पीठमे विबन्ध, मूर्धा आदि चौडे अगोमे वितान, नासा-ओष्ठ-चिवुक अगोमे गोफण, गलेसे उपर पचागी बन्ध बाधना चाहिये । अथवा जो बन्ध

---

१ गोफणिका—गोफण जिससे खेतमे जानवर उडाते है।
पाटित योनिगुदयोरन्तर वा तथाविधम् ।
देशे स्यूत यथायोग पुनस्तच्छेदशङ्कया ॥
नातिस्थूले नातिदूरे शलाका द्वे निपात्य च ।
तदा सिक्तेन सूत्रेण सवेष्ट्य सेवनी कृता ॥
नाम्ना गोफणिकाबन्ध पुष्करा मन्दबुद्धिभि ॥
वेल्लितक—अल्पान्तर तु कुटिल ससीव्येत् बहुवेष्टनम् ।
यत्तद् वेल्लितक नाम शाखादौ युज्यते बुधै. ॥
तुन्नसेवनी—पृथक् पृथक् तु सच्छिन्ना सीव्येत्ता तुन्नसेवनीम् ।
या योज्या पक्ष्मकोपादौ—
ऋजुसेवनी—पार्श्वात्पार्श्वान्तर यावत् ऋजु सूची निपात्य च ।
सवेष्ट्याकृष्टसूत्रेण ग्रन्थिर्या सन्धिहेतवे ॥
क्रियते सा ऋजुग्रन्थिरोष्ठादिषु विधीयते ॥
सुश्रुतटीका—हाराणचन्द्रकृत

२ हृदयमें निम्न श्लोक अधिक है (सूत्र २९—५६)—
(१) व्रणो नि शोणितोष्ठो य किञ्चिदेवावलिख्य तम् ।
सञ्जातरुधिर सीव्येत्सन्धान ह्यस्य शोणितम् ॥
(२) बन्धनानि तु देशादीन् वीक्ष्य युञ्जीत तेषु च ।
अविकाजिनकौशेयमुष्ण, क्षौम तु शीतलम् ॥
शीतोष्ण तूलसन्तानकार्पासस्नायुवल्कजम ।
ताम्रायस्त्रपुसीसानि व्रणे मेद कफाधिके ॥
भङ्गे च युञ्ज्यात् फलक चर्मवल्ककुशादि च ॥
( अ. हृ. सूत्र. २९।५७—५९ )

जिस देशमें ठीक बैठे–उसे उस स्थानपर करे । व्रणके उपर गाठ न बाधे–इससे पीडा होती है ॥ ४२ ॥

**बन्धस्त्विष्टोऽनिले दुष्टे दृढभग्ने व्रणेषु च ।**
**तत्रान्त्ययोर्द्विधा बन्धः सव्यदक्षिणभेदतः ।**
**त्रिविधस्त्वेव सर्वत्र गाढश्लथसमत्वतः ॥ ४३ ॥**

वातसे दूषित, दुष्ट व्रण, और भग्न व्रणोमे बन्ध बाधना हितकर है। व्रणोमे दो प्रकारसे–दक्षिणकी ओरसे और बाये हाथकी ओरसे दो प्रकारसे पट्टी बाधी जाती है। यही दो प्रकारका बन्ध-सब स्थानोपर गाढ ( कसकर ), श्लथ ( ढीला ) और समान भेदसे तीन प्रकारका है ॥ ४३ ॥

**कफवाते घनो गाढः पित्तरक्ते तनुश्लथः ।**
**वातपित्ते समो बन्धः कफपित्तव्रणेषु च ॥ ४४ ॥**

कफजन्य या वातजन्य व्रणमे घना और कडा बन्ध बाधना चाहिये । पित्त-रक्तजन्यमे पतला और ढीला बन्ध बाधना चाहिये। वात-पित्तमे और कफ-पित्त व्रणोमे समान बन्ध बाधना चाहिये ॥ ४४ ॥

**तथास्फिक्कक्षावङ्क्षणोरुशिरःसु गाढं बध्नीयात् । शाखावदनकर्णकण्ठमेण्ढ्रमुष्कपृष्ठपार्श्वोदरोरःसु-समम् । अक्ष्णोः सन्धिषु च शिथिलम् । वातश्लेष्मजे तु शिथिलस्थाने समं ने गाढं गाढने गाढतरम् । तथा शीतवसन्तयोस्त्र्यहात्पित्तरक्तजे तु गाढस्थाने समं समस्थाने शिथिलं तत्स्थाने नैव । तथा शरद्ग्रीष्मयोः सायं प्रातः स्यात् । अवध्यमान. पुनर्दंशमशकतृणकाष्ठपांशुशीतवातातपादिसम्पर्काद्विविधोपद्रवोपद्रुतो दुष्टतामुपैति । स्नेहश्चात्र न चिरं तिष्ठति भेषजमचिराच्छुष्यति कृच्छ्रेण रोहति रूढे च वैवर्ण्यं भवति ॥ ४५ ॥**

इसी प्रकार नितम्ब, कक्षा, वक्षण, ऊरु, शिरमे कसकर पट्टी बाधनी चाहिये।शाखा मुख-कान-कण्ठ-मेहन मुष्क-पीठ-पार्श्व-उदर और छातीपर समान बन्ध बाधना चाहिये । आख और सन्धियोमे ढीला बन्ध बाधना चाहिये । वात कफजन्य व्रणोमे शिथिल स्थानोमे समान, समान स्थानोमे गाढा, और गाढके स्थानोमे गाढतर बन्ध बाधना चाहिये । शीत और वसन्तकालमे तीन दिनके पीछे इनको खोलना चाहिये । पित्त-रक्तजन्य व्रणोमे गाढके स्थानमे सम, समके स्थानमे शिथिल, और शिथिलके स्थानपर बाधनाही नहीं चाहिये । तथा शरद् और ग्रीष्ममे प्रात साय दो समय पट्टी बाधनी चाहिये। पट्टी न बाधनेसे दंश, मच्छर, तिनके, लकड़ी, धूल, शीतल वायु, धूप आदिके लगनेसे नाना प्रकारके उपद्रवोसे दूषित होकर व्रण दूषित हो जाता है । इस व्रणमे स्निग्धता देरतक नहीं रहती, औषध जल्दी शुष्क हो जाती है, कठिनाईसे भरता है, भरनेपर विवर्णतायुक्त होता है ॥ ४५ ॥

अपि च—

**चूर्णितं मथितं भग्नं विश्लिष्टमथ पाटितम् ।**
**अस्थिस्नायुसिराछिन्नमस्थिबन्धे न रोहति ॥ ४६ ॥**
**उत्थानशयनाद्यासु सर्वेहासु न पीड्यते ।**
**उद्वृत्तौष्ठः समुत्सन्नो विषमः कठिनोऽतिरुक् ॥४७॥**
**समो मृदुररुक् शीघ्रं व्रणः शुध्यति रोहति ।**

औरभी चकनाचूर हुए, कुचले, टूटे, अलग हुए, फटे हुए, जिनमे अस्थि-स्नायु-सिरा छिन्न होगये है, ऐसे व्रणोमे अस्थि पट्टी बाधनेसे रोहण करती है । उठने-लेटने आदि सब क्रियाओमे–बन्धनसे पीडा नही होती । जिस व्रणका प्रान्त उपर उठ गया, जिसमे मास बढ़गया हो, उचा-नीचा, कठिन और अति वेदनावाला व्रण बन्धनसे समान, कोमल, दर्दरहित, शीघ्र शुद्ध होता है और शीघ्र भरता है ॥ ४६ ॥ ४७ ॥–

**स्थिराणामल्पमांसानां रौक्ष्यादनवरोहताम् ॥ ४८ ॥**
**प्रच्छाद्यमौषधं पत्रैर्यथादोषं यथर्तु च ।**
**अजीर्णतरुणाच्छिद्रैः समन्तात्सुनिवेशितैः ॥ ४९ ॥**
**धौतैरकर्कशैः क्षीरिभूर्जार्जुनकदम्बजैः ।**

जो व्रण स्थिर-देरसे चले आरहे हो, अल्प मासवाले हो, एव रूक्षताके कारण जो व्रण भरते न हो, उनमे कल्क-स्नेह आदि औषधको दोष और ऋतुके अनुसार–अजर्जरित, नूतन-कोमल, छिद्र-रहित तथा पानीसे धोये हुए, जो खुरदरे न हो, कोमल पत्तोसे-चारो ओरसे ढाप देवे। ये पत्ते–पीपल-वरगद आदि दूधवाले वृक्षोके, भूर्जपत्र, अर्जुन या कदम्बके होने चाहियें । [ वातव्रणमें-शीत-

१ बन्धलक्षण—

पूरयित्वौषधैर्बन्ध क्रियते कोशकाकृति ।
कोशकाख्य स विज्ञेयो वैद्यैर्बन्धेन वर्जित ॥
दामाकृति चतुष्पादा दामाख्य, स्वस्तिक पुन ।
स्वस्तिकाकृतिमासीव्य पश्चादावेष्ट्य बध्यते ॥
अनुवेल्लित तद् विद्यात, मुत्तोलीलक्षण शृणु ।
बहुह्विर्मुटिकाकारो जालवद् बहुरन्ध्रक ॥
मुत्तोलीबन्ध एष स्यात्सज्ञान्तरमत शृणु ।
गोतुण्डिका चालनी च तामेवाहुर्भिषग्वरा ॥
मण्डल वेष्टनाकार विदध्यान्मण्डलाख्यके ।
भेषजादिभिरापूर्य स्थगिका पट्टकेन च ॥
बध्यते मण्डलाकारो यमलव्रणयोस्तु स ।
बन्ध यमकनामान भिषजो वर्णयन्ति तम् ॥
खट्वा तु बहुपादा स्याद् चीराभिर्बहुभिर्वृता ।
चीनबन्ध विजानीयात् चीराभिर्बहुभिर्वृतम् ॥
विबन्धो विविधो बन्ध स च षड्ग्रन्थिकायुत ।
ज्ञेयो वितानसज्ञस्तु वितानाकारसयुत. ।
पाषाणगुडकोत्क्षेपकारिणी गोफणा विदु ।
तदाकृतिं भिषक् कुर्याद् गोफणा पञ्चकम्बिभि ।
पञ्चाङ्गी तु वृता कुर्यात् बन्धनाय चिकित्सक. ॥

सुश्रुत सूत्र १८ १७ पर डल्हण

वाग्भटका उत्सगबन्ध–सुश्रुतमें नहीं है ।

ऋतुमे स्निग्ध और उष्ण पत्तोसे पित्तव्रणमे ग्रीष्मकालमे शीत-स्वभाववाले केले आदिसे, कफव्रणमे उष्णकालमे रूक्ष उष्ण पत्तोसे ढापना चाहिये ] ॥ ४८ ॥ ४९ ॥–

**कुष्ठिनामग्निदग्धानां पिटिकामधुमेहिनाम् ॥ ५० ॥**
**कर्णिकाश्चोन्दुरुविषैः क्षारदग्धा विषान्विताः ।**
**मांसपाके न बन्धव्या गुदपाके च दारुणे ॥ ५१ ॥**
**शीर्यमाणाः सरुग्दाहाः शोफावस्थाविसर्पिणः ।**

**बन्धन निषेध**—कुष्ठ रोगीयोके व्रण, अग्निसे जले, मधुमेह रोगीयोकी पिटका, मूषकविषमे उत्पन्न पद्मकर्णिकाके आकारकी मांसवृद्धि, क्षारसे जले व्रण, विषैले व्रण, मासके पकनेसे बने व्रण और दारुण गुदपाकमे उत्पन्न व्रण, गलते हुए, पीडा तथा दाह युक्त, शोफकी अवस्थामे इधर उधर फैलनेवाले ( यथा विसर्पके ) व्रण बांधने नहीं चाहिये ॥ ५० ॥ ५१ ॥–

**अरक्षया व्रणे यस्मिन्मक्षिका निक्षिपेत् क्रमीन् ॥५२॥**
**ते भक्षयन्तः कुर्वन्ति रुजाशोफास्रसंस्रवान् ।**
**सुरसादि प्रयुञ्जीत तत्र धावनपूरणे ॥ ५३ ॥**
**सप्तपर्णकरञ्जार्कनिम्बराजादनत्वचः ।**
**गोमूत्रकल्कितो लेपः सेकः क्षाराम्बुना हितः ।**
**प्रच्छाद्य मांसपेश्या वा व्रणं तानाशु निर्हरेत् ॥५४॥**

सावधानी न रहनेसे जिन व्रणोमे मक्खीया कृमि उत्पन्न कर देती हैं, ये कृमि व्रणको खाते हुए–पीडा, शोफ, रक्तस्राव उत्पन्न कर देते हैं । इस अवस्थामे व्रणको धोने और भरनेके लिये सुरसादि गणकी औषधियोका प्रयोग करना चाहिये । इसी प्रकार सप्तपर्ण, करज, आक, नीम, राजादन ( खिरनी ) इनकी छालको गोमूत्रके साथ पीसकर लेप करना चाहिये और क्षारके पानीसे परिषेक करना चाहिये । अथवा व्रणको मासपेशीसे ढापकर कृमियोको शीघ्र बाहर निकाल देवे ॥ ५२–५४ ॥

**उत्पद्यमानासु च तासु तास्ववस्थासु दोषादीनपेक्ष्य यथास्वमुपक्रमैरुपक्रमेत् न चैनं त्वरमाणः सान्तर्दोषमुपसंरोहयेत् । स ह्यल्पेनाप्यपचारेणान्तरुत्सङ्गं कृत्वा भूयो विकुरुते । तस्मात्सुशुद्धं रोपयेत् ॥५५॥**

व्रणमे जो जो अवस्थाए उत्पन्न होती जाये–उन उन अवस्थाओंमे दोष आदिको देखकर अपनी अपनी अनुकूल चिकित्सा करता जाये । जल्दीमे वैद्य अन्दरसे दोषयुक्त व्रणका रोहण न करे । क्योकि यह दोष थोडेसेभी अपचारसे अन्दर बढकर–फिर अधिक विकार पैदा करता है । इसलिये शुद्ध हुए व्रणकाही रोहण करे ॥ ५५ ॥

**रूढेऽप्यजीर्णव्यायामव्यवायादीन्विवर्जयेत् ।**
**मासान्षट् सप्त वा नृणां विधिरेषः प्रशस्यते ॥ ५६ ॥**

व्रणके भर जानेपरभी अजीर्ण, व्यायाम, मैथुन क्रोध, आदि छोड देवे । इस विधिका छै या सात मासतक पालन करे । इतने समयतक परहेज रक्खे ॥ ५६ ॥

**इतीदं व्रणमाश्रित्य दिङ्मात्रमुपदर्शितम् ।**
**उत्तरे विस्तरस्तस्य वक्ष्यते साधनं प्रति ॥ ५७ ॥**
**इति शस्त्रकर्मविधिर्नामाष्टात्रिंशोऽध्यायः ॥ ३८ ॥**

व्रणको लक्ष्य करके यह सक्षेपमेही इतना कहा है । व्रणकी चिकित्सा उत्तरतन्त्रमे विस्तारसे कहेगे ॥ ५७ ॥

यह शस्त्रकर्मविधिनामक अडतीसवा अध्याय समाप्त हुआ ॥

---

## एकोनचत्वारिंशोऽध्यायः ।

**अथातः क्षारकर्मविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे क्षारपाकविधि अध्यायकी व्याख्या करेगे–जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोने कहा था ।

**वक्तव्य**—क्षारका लक्षण क्षरणात् क्षणनात् ( क्षरण करनेसे या हिंसन करनेसे ) क्षार कहा जाता है ॥ १ ॥ २ ॥

**क्षारो हि नानौषधसमवायनिर्वृत्तेः सर्वरसाधिष्ठानं कटुकलवणरसभूयिष्ठस्तीक्ष्णो दहनः पाचनोऽवदारणो विलयनः शोधनो रोपणः कृम्याममेदोविषापहः सर्वशस्त्रानुशस्त्राणां च वरिष्ठश्छेदनभेदनपाटनलेखनकरणाद्यतश्च सम्बाधावकाशजेषु दुःखावचारणीयशस्त्रेषु नासार्शोर्बुदादिषु शस्त्रेण चासिद्ध्यत्सुदुष्टव्रणेषु बहुशः प्रकोपिषु प्रयुज्यते ॥ ३ ॥**

क्षार औषधियोके मिश्रणसे बनता है, मधुर आदि सब रसोंवाला है, परन्तु कटु-लवण रस अधिक होते है, तीक्ष्ण है, उष्ण है, जलानेवाला है, पकानेवाला है, फाडनेवाला है, घोलनेवाला है, शोधन और रोपण है। कृमि, आम, मेद और विषका नाशक है । सब शस्त्र और अनुशस्त्रोमे श्रेष्ठ है, छेदन, भेदन, पाटन, लेखन आदि कार्य करनेवाला है, इसलिये तग स्थानोमे जहापर कठिनाईसे शस्त्रक्रिया होती है, जैसे नासार्शमे, अर्बुदादिमे, तथा शस्त्रक्रियासे जो दुष्टव्रण अच्छे नहीं होते, जो दूषित व्रण बार बार प्रकुपित हो जाते हैं, उनमे क्षार बरता जाता है ॥३॥

**स द्विधा-बाह्यान्तःपरिमार्जनेन । तत्रार्शोर्बुदभगन्दरग्रन्थिदुष्टव्रणनाडीचर्मकीलवर्त्ममुखरोगकुष्ठकिलासतिलकालकादिषु बहिःपरिमार्जनेन । अन्तःप्रमार्जनेन तु गुल्मगरोदराग्निसादशूलानाहाश्मरीशर्करादिषु । स यथास्वमेवोपदेक्ष्यते ॥ ४ ॥**

क्षार दो प्रकारका है–बाह्यपरिमार्जन और अन्त परिमार्जन । इनमे बाह्यपरिमार्जन क्षार–अर्श, अर्बुद, भगन्दर, ग्रन्थि, दुष्टव्रण, नाडीव्रण, चर्मकील, वर्त्मरोग, मुखरोग, कुष्ठ, किलास, तिलकालक आदिमे बरता जाता है । और अन्त.-परिमार्जन क्षार–गुल्म, गर, उदर, अग्निमान्द्य, मलसग, शूल, आनाह, अश्मरी और शर्करादिमे अपने अपने प्रकरणोमें कहा जायगा ॥ ४ ॥

**न तूभयोऽपि योज्यो भीरुदुर्बलक्षामवातपित्तार्दितज्वरातिसारपाण्डुशिरोहृदयरोगमेहाक्षिपाकतिमिरारोचकातुरकृतवमनविरेकर्तुमतीगर्भिण्युद्वृत्तफलयोनिसर्वाङ्गशूलविषमद्यपीतेषु । मर्मसिरास्नायुसन्धितरुणास्थिसेवनीधमनीगलनाभिनखान्तरमुष्कशेफःस्रोतःस्वल्पमांसेषु च देशेष्वक्ष्णोश्चान्यत्र वर्त्मरोगात् । तथाऽतिशीतोष्णवर्षदुर्दिनप्रवातेषु च ॥ ५ ॥**

ये दोनो प्रकारके क्षार–भीरु, दुर्बल, कृश, वातरोगी, पित्तरोगी, ज्वर, अतिसार, पाण्डु, शिरोरोग, हृदयरोग, प्रमेह, अक्षिपाक, तिमिर, अरोचक, वमन–विरेचन लिये रोगीमे, ऋतुमती, गर्भवती, जिसका रज और योनि–उद्वृत्त होगई हो, सर्वागशूल, विष पिये या मद्य पिये हुओमे नही बरतने चाहिये । मर्म, सिरा, स्नायु, सन्धि, तरुणास्थि, सेवनी, धमनी, गला, नाभि, नखोंके अन्दर, मुष्क, मेहनके स्रोतमे, अल्पमासवाले प्रदेशोमे, वर्त्मरोगको छोडकर अक्षिरोगोमे क्षार नही बरतना चाहिये । इसी प्रकार शीत-उष्ण-वर्षा-बादलसे घिरे दुर्दिनमे और प्रवातमे क्षारकर्म नही करना चाहिये ॥ ५ ॥

**अथ बहिःपरिमार्जनस्त्रिविधो मध्यो मृदुस्तीक्ष्णश्च ॥ ६ ॥**

बहिःपरिमार्जन क्षार तीन प्रकारका है–१ मध्य, २ मृदु ओर ३ तीक्ष्ण ॥ ६ ॥

**तस्य पाकविधिः शरदि शुचिरुपोषितः शुक्लवासाः प्रशस्तेऽहनि प्रशस्तदेशजातं मध्यमवयसमनुपहतं महान्तं कालमुष्ककं सुरापलसुमनोक्षतादिभिश्चतुर्दिशं बलिं दत्त्वा प्रदक्षिणं चाभ्यर्च्यैनमधिवासयेत् ॥ ७ ॥**

**दैवतेभ्यो नमस्तेभ्यो निवसन्तीह ये श्रिताः ।**
**गन्तुमर्हन्त्यसंक्रुद्धास्त्यक्त्वेमं वा सपर्ययम् ॥ ८ ॥**
**भेषजार्थं ग्रहीष्यामि सर्वप्राणभृतामिमम् ।**
**ऋक्षं न लोभान्न क्रोधाद्ब्राह्मणार्थे विशेषतः ॥९॥ इति ॥**

**क्षारके पकानेकी विधि**—शरद ऋतुमे–पवित्र होकर-सफेद निर्मल वस्त्र धारण करके-शुभ दिनमे-प्रशस्त देशमे उत्पन्न, मध्यम वयवाले, किसी कृमि-वर्षा-अग्नि आदिसे नष्ट न हुए, बडे भारी कालमुष्क ( मोक्ष ) वृक्षके चारो ओर सुरा, तिलकल्क, पुष्प और अक्षत आदिसे बलि देकर, इसकी प्रदक्षिणा करके, पूजा करे फिर उसीके नीचे रहे ।

जो देवता इसपर स्थित है, उन सबको नमस्कार है । इस अव्यय निवासको छोडकर विनाक्रोध किये आप जानेकी कृपा करे । क्योकि सब प्राणधारियोकी औषधके लिये मै इस वृक्षको लूंगा । खासकर ब्राह्मणोके लिये लूगा–न लोभसे और न क्रोधसे ले रहा हूं ॥ ७–९ ॥

**तथाऽपरेद्युस्तत्र यद्यद्भुतं वैकृतं वा किञ्चिन्न पश्येत् । ततो युगमात्रमारूढे सवितरि ब्राह्मणान्वाचयित्वा तं पादपं पूर्वाग्रमुत्तराग्रं वा पातयेत् । एवं च पारिभद्रपलाशाश्वकर्णराजवृक्षमहावृक्षवृक्षकेन्द्रवृक्षवृषास्फोतसप्तच्छदनक्तमालतिल्वककदलीबिभीतकाश्वमारकपूतिकचित्रकार्ककाकजङ्घाऽपामार्गाग्निमन्थान्वसन्तोपगृहीतांश्च यवान्सशूकनालांश्चतस्रश्च कोशातकीः सर्वान्समूलफलपत्रशाखान् खण्डशः कल्पयित्वा नातिशुष्कान् शिलातलस्थान्निवाते पृथङ्निचयीकृत्य मुष्ककनिचये च सुधाशर्कराः प्रक्षिप्य तिलकुन्तलैरादीपयेत् । दग्ध्वा च शान्तेऽग्नौ पृथक् सुधाशर्कराभस्म कृत्वेतरसर्वक्षारद्रोणमभ्यधिकमुष्ककं सलिलपलसहस्रेण गवादिमूत्रपलसहस्रेण चालोड्य महता वस्त्रेण परिस्रावयेद्यावदच्छो रक्तस्तीक्ष्णः पिच्छिलश्च जातस्तदा तं क्षारनिष्यन्दं गृहीत्वा भस्म विवर्जयेत् । ततः स्नेहपाकविधिना पचेत् । पच्यमाने तु तस्मिंस्ताः सुधाभस्मशर्कराः क्षीरपाकं शङ्खनाभीश्चायसे पात्रेऽग्निवर्णान् कृत्वा तत्क्षाराच्छकुडवमात्रे निर्वाप्य तेनैव च सुश्लक्ष्णं पिष्ट्वा प्रतिवापं दद्यात् । ततश्च सुतरां दर्व्याऽवघट्टयेत् । यदा च सबाष्पैर्बुद्बुदैः समुत्तिष्ठेत्सान्द्रतया च दर्वीप्रलेपी स्यात्तदैनमवतार्यायोघटे यवराशौ सुगुप्तं स्थापयेत् । एष मध्यमः क्षारः ॥ १० ॥**

दूसरे दिन यदि वहा कुछ अद्भुत या विकृत न देखे तो

---

१ अष्टाङ्गहृदयमें—'प्रोद्वृत्तफलयोनिषु'–यह पाठ है–इसका अर्थ–प्रकर्षेण उद्वृत्त फल रजोरूप, यस्या योने सा–प्रोद्वृत्तफलयोनि । रज एव फल गर्भाख्यफलसाधनोपायत्वात् । प्रोद्वृत्तफलयोनेर्लक्षणम्–

"वेगोदावर्तनाद्योनिं प्रपीडयति मारुत ।
स फेनिल रज कृच्छ्रात् उदावृत्त विमुञ्चति ॥

सुश्रुतमें—उद्वृत्तापवृत्तफलयोनय –इस पाठमे–उद्वृत्त और अपवृत्त शब्द प्रत्येकके साथ सम्बन्धित होते है । फलका अर्थ अण्ड होनेसे–और योनीका अर्थ गर्भाशय होनेसे, उद्वृत्तफल –अपने स्थानसे उपरको हटे, और अपवृत्त अपने स्थानसे नीचेको हटे यह अर्थ होगा । अर्थात्–स्थानसे उपरको हटे अण्ड या उपरको हटी योनी, स्थानसे नीचे खिसके अण्ड या योनी । अन्य विद्वान् 'फलयोनि' एक शब्द मानकर इसका अर्थ गर्भाशय करते है । इस अर्थमे गर्भाशयका उपर होना या नीचे होना–अर्थ होगा । तीसरे आचार्य फलशब्दका अर्थ रज करते है । क्यौंकि रजही गर्भफलका साधनरूप है । इससे जिस योनिमेसे रज उपरको चला गया ( अधिक होगया ) या नीचे आगया ( कम होगया ) यह अर्थ होगा । हाराणचन्द्रजी फल शब्दसे–आत्र लेते है, "गङ्गाया घोषवत्" ।

भगवान सूर्यके दो हाथ उपर चढ जानेपर ब्राह्मणोंका नाम लेकर इस वृक्षको ( कालमुष्कको ) पूर्व दिशाके अग्रभागसे या उत्तर दिशाके अग्रभागसे गिराये। और इसी प्रकार पारिभद्र (फरहद), पलाश, अश्वकर्ण, राजवृक्ष, महावृक्ष, वृक्षक ( नन्दीवृक्ष ), कुटज, अडूसा, आस्फोता(गिरिकर्णिका), सप्तपर्ण, करज, तिल्वक (लोध), केला, बहेडा, कनेर, पूतीकरज, चित्रक, आक, काकजघा, अपामार्ग, अग्निमन्थ इन वृक्षोंको, और वसन्तमे एकत्रित किये शूक और नालोंके सहित जौंको, चारो कोशातकी ( तुरई ) सबको मूल-फल-पत्र और शाखाओंके साथ टुकडे करके-जब बहुत शुष्क न हों-कुछ गीले हो-तब इनको एक पत्थरकी शिलापर हवारहित स्थानमे अलग ढेर करके तिलकाण्डोंसे जला देवे। और जलनेपर जब आग शान्त हो जाये तब अलग चूनेके पत्थरोंकी भस्म बनाये। इस भस्मका एक द्रोण ( १०२४ तोला ) दूसरे सब क्षारका एक द्रोण ( १०२४ तोला ) इसमे कालमुष्कका क्षार अधिक मात्रामे मिलाये। इन सबको एक हजार पल ( ४००० तोला ) पानी और एक हजार पल गोमूत्रमे घोलकर बडे वस्त्रसे छानले। जितना क्षार निर्मल, लाल, तीक्ष्ण और पिच्छल हो, उतने छने हुए क्षारको लेले और भस्मको छोड दे। इस छने हुए क्षार जलको पाकविधिसे पकाये। पकाते समय मन्थनदण्डसे बराबर चलता रहे। और जब यह क्षार जल पक रहा हो तब चूनेके पत्थरोंकी शर्करा ( जो मुष्कके बीचमे मिलाई थी ), क्षीरवक ( कौडी ), शखनाभि ( शंखके टुकडे-खटिका) इनको लोहेके पात्रमे लाल अग्निवर्ण बनाकर इस क्षार जलके एक कुडवमे बुझाकर इसी जलके साथ बारीक पीसकर इसका प्रक्षेप देवे। और फिर निरन्तर कडछीसे चलाते हुए पकाये। और जब इस क्षार जलमे बाष्प ( भाप ) और बुलबुले उठने लगें, और घट्ट होनेसे कडछीमे लगने लगे तब इसको उतारकर-लोहेके घडेमे रखकर जौंकी राशीमे छिपाकर-सुरक्षित रख देवे। यह मध्यम क्षार है। ( चूनेके पत्थर जलाते समय-भस्म और पत्थरोंको अलग कर लेना चाहिये ) ॥ १० ॥

**मृदौ शर्करादीन्निर्वाप्यापनयेन्न तु पिष्ट्वा क्षिपेत्। तीक्ष्णे तु दन्तीचित्रकलाङ्गलिकापूतीकप्रवालतालपत्रीबिडसर्जिकाकनकक्षीरीहिङ्गुवचाऽतिविषाः श्लक्ष्णचूर्णीकृता दग्धाश्च शङ्खशुक्तीः पूर्ववत् प्रतिवापं दद्यात्। तांश्च व्याधिबलतः सप्तरात्रादूर्ध्वं प्रयुञ्जीत। क्षीणजले तु बलाधानार्थं पुनः क्षारजपेत्।**

**तत्र नातितीक्ष्णो नातिमृदुः श्वेतः श्लक्ष्णः शीघ्रः पिच्छिलः शिखरी सुखनिर्वाप्योऽल्परुग्विष्यन्दी चेति दश क्षारस्य गुणाः। दशैव च दोषाः। तद्यथा—अत्युष्णोऽतिशीतोऽतितीक्ष्णोऽतिमृदुरतितनुरतिघनोऽतिपिच्छिलो विसर्पी हीनौषधो हीनपाकश्चेति ॥ ११ ॥**

यदि क्षार मृदु रखना हो तो शर्करादिका प्रक्षेप मिलाकर उतार ले-परन्तु पीछेसे पीसकर इनको न मिलाये। और यदि क्षार तीक्ष्ण बनाना हो तो-दन्ती, चित्रक, कलिहारी, करजके पत्ते, तालपत्री ( मुसली ), विडनमक ( नौसादर ), सर्जक्षार ( सज्जी ), स्वर्णक्षीरी, हींग, वच और अतीस-इनको बारीक चूर्ण करके, जली हुई शख-शुक्तिकी राख-पहिलेकी भांति प्रक्षेप देवे। इन क्षारोंको रोगके बलकी अपेक्षासे सात दिनके उपरान्त काममे लाये। क्षारका बल क्षीण हो जाये तो बल बढानेके लिये फिर क्षार जल मिलादे।

**क्षारके दस गुण**—न तो बहुत तीक्ष्ण, न बहुत मृदु, श्वेत, चिकना, शीघ्रकारी, पिच्छिल, शिखरी ( उपरसे पिटकावान-उपरको उठता है ), काजी आदिसे सुखपूर्वक शान्त होनेवाला, थोडी वेदना करनेवाला और अनभिष्यन्दी है। **दसही क्षारके दोष हैं**—यथा-बहुत गरम, बहुत शीतल, बहुत तीक्ष्ण, बहुत मृदु, बहुत पतला, बहुत घट्ट, बहुत पिच्छल, विसर्पि ( फैलनेवाला ), हीन औषधवाला और हीन पाकवाला ॥

**वक्तव्य**—अष्टांगहृदयमे-दक्ष ( मुर्गी ) मोर, गीध, कंक, कबूतर इनकी बीट, पशु और पक्षियोंका पित्त, हरताल, मैनसिल, नमक इनको बारीक पीसकर मिलानेका विधान किया है। ये वस्तुएं प्रथम पाकमे चूनेके पत्थरोंके साथ मिलाकर पाक करना चाहिये ॥ ११ ॥

**तत्र क्षारकर्मण्युपहरेत्पिचुवर्तिशलाकादर्व्यञ्जलिकाघृतमधुसुक्ततुषोदकमस्तुक्षीरोदकशीतोपदेहशयनासनादीनि। अथ क्षारार्हस्योपविष्टस्य संविष्टस्य वाऽऽप्तपरिचारकगृहीतस्य व्याधिं छित्त्वाऽवलिख्य प्रच्छाय वा पिचुप्रोतान्यतरावगुण्ठितया शलाकया क्षारं पातयेत्। ततो मात्राशतमुपेक्षेत। वर्त्मरोगे तु निर्भुज्य वर्त्मनी पिचुना मधूच्छिष्टेन वा कृष्णभागं प्रच्छाद्य पद्मपत्रतनुः क्षारलेपः। घ्राणजेषु त्वर्शोऽर्बुदेष्वादित्याभिमुखस्योन्नमय्य नासिकामुपेक्ष्य च पञ्चाशन्मात्राः। तद्वच्छ्रोत्रजेषु। गुदार्शःसु पाणिना यन्त्रद्वारं पिधाय धारयेन्मात्राशतमेव। ततः प्रमार्जनेन प्रमृज्य क्षारं सम्यग्दग्धमवेक्ष्य निर्वापयेत्सर्पिर्मधुभ्यां सुक्ततुषोदकमस्तुक्षीरादिभिश्च। ततः परं शीतमधुरैः सघृतैः प्रदिह्यात्। अभिष्यन्दीनि भोज्यानि भोज्यानि क्लेदनाय च। स्थिरमूलत्वात्तु यदि क्षारदग्धं न विशीर्येत ततो धान्याम्लबीजमधुयष्टिकायुक्तैस्तिलैरालेपयेत्सुवर्णक्षीरीयुतैर्वा त्रिवृद्विडङ्गसारवद्भिर्वा। मालतीवृषाङ्कोटनिम्बास्फोतपटोलीकरवीरपत्रक्वाथो व्रणे प्रक्षालनम्। एषामेव च क [illegible] थे सिद्धं सर्पिस्तैलं वा रोपणं नागपुष्पमञ्जिष्ठाचन्दनतिलपर्णिकासु वा। यथाव्याधिदोषं च व्रणमुपक्रमेत्। तिलाः समधुका रोपणाश्चास्य पूजिताः ॥ १२ ॥**

इसके उपरान्त क्षारकर्म करनेके लिये-पिचु, वर्ति, शलाका,

भगवान् सूर्यके दो हाथ उपर चढ जानेपर ब्राह्मणोका नाम लेकर इस वृक्षको ( कालमुष्कको ) पूर्व दिशाके अग्रभागसे या उत्तर दिशाके अग्रभागसे गिराये । और इसी प्रकार पारिभद्र (फरहद), पलाश, अश्वकर्ण, राजवृक्ष, महावृक्ष, वृक्षक (नन्दीवृक्ष), कुटज, अडूसा, आस्फोता(गिरिकर्णिका), सप्तपर्ण, करज, तिल्वक (लोध), केला, बहेडा, कनेर, पूतीकरज, चित्रक, आक, काकजघा, अपामार्ग, अग्निमन्थ इन वृक्षोको, और वसन्तमे एकत्रित किये शूक और नालोके सहित जौको, चारो कोशातकी ( तुरई ) सबको मूल-फल-पत्र और शाखाओके साथ टुकडे करके–जब बहुत शुष्क न हों–कुछ गीले हो–तब इनको एक पत्थरकी शिलापर हवारहित स्थानमे अलग ढेर करके तिलकाण्डोसे जला देवे । और जलनेपर जब आग शान्त हो जाये तब अलग चूनेके पत्थरोकी भस्म बनाये । इस भस्मका एक द्रोण ( १०२४ तोला ) दूसरे सब क्षारका एक द्रोण ( १०२४ तोला ) इसमे कालमुष्कका क्षार अधिक मात्रामे मिलाये । इन सबको एक हजार पल ( ४००० तोला ) पानी और एक हजार पल गोमूत्रमे घोलकर बडे वस्त्रसे छानले । जितना क्षार निर्मल, लाल, तीक्ष्ण और पिच्छल हो, उतने छने हुए क्षारको लेले और भस्मको छोड दे। इस छने हुए क्षार जलको पाकविधिसे पकाये । पकाते समय मन्थनदण्डसे बराबर चलता रहे । और जब यह क्षार जल पक रहा हो तब चूनेके पत्थरोकी शर्करा ( जो मुष्कके बीचमे मिलाई थी ), क्षीरवक ( कौडी ), शखनाभि ( शंखके टुकडे–खटिका) इनको लोहेके पात्रमे लाल अग्निवर्ण बनाकर इस क्षार जलके एक कुडवमे बुझाकर इसी जलके साथ बारीक पीसकर इसका प्रक्षेप देवे । और फिर निरन्तर कडछीसे चलाते हुए पकाये । और जब इस क्षार जलमे बाष्प ( भाप ) और बुलबुले उठने लगें, और घट्ट होनेसे कडछीमे लगने लगे तब इसको उतारकर–लोहेके घडेमे रखकर जौकी राशीमे छिपाकर–सुरक्षित रख देवे । यह मध्यम क्षार है । ( चूनेके पत्थर जलाते समय–भस्म और पत्थरोको अलग कर लेना चाहिये ) ॥ १० ॥

**मृदौ शर्करादीन्निर्वाप्यापनयेन्न तु पिष्ट्वा क्षिपेत् । तीक्ष्णे तु दन्तीचित्रकलाङ्गलिकापूतीकप्रवालतालपत्रीबिडसर्जिकाकनकक्षीरीहिङ्गुवचाऽतिविषाः श्लक्ष्णचूर्णीकृता दग्धाश्च शङ्खशुक्तीः पूर्ववत् प्रतिवापं दद्यात् । तांश्च व्याधिबलतः सप्तरात्रादूर्ध्वं प्रयुञ्जीत । क्षीणजले तु बलाधानार्थं पुनः क्षारजपेत् ।**

**तत्र नातितीक्ष्णो नातिमृदुः श्वेतः श्लक्ष्णः शीघ्रः पिच्छिलः शिखरी सुखनिर्वाप्योऽल्परुग्विष्यन्दी चेति दश क्षारस्य गुणाः । दशैव च दोषाः । तद्यथा—अत्युष्णोऽतिशीतोऽतितीक्ष्णोऽतिमृदुरतितनुरतिघनोऽतिपिच्छिलो विसर्पी हीनौषधो हीनपाकश्चेति ॥ ११ ॥**

यदि क्षार मृदु रखना हो तो शर्करादिका प्रक्षेप मिलाकर उतार ले–परन्तु पीछेसे पीसकर इनको न मिलाये । और यदि क्षार तीक्ष्ण बनाना हो तो–दन्ती, चित्रक, कलिहारी, करजके पत्ते, तालपत्री ( मुसली ), विडनमक ( नौसादर ), सर्जक्षार ( सज्जी ), स्वर्णक्षीरी, हींग, वच और अतीस–इनको बारीक चूर्ण करके, जली हुई शख-शुक्तिकी राख-पहिलेकी भाति प्रक्षेप देवे । इन क्षारोको रोगके बलकी अपेक्षासे सात दिनके उपरान्त काममे लाये । क्षारका बल क्षीण हो जाये तो बल बढानेके लिये फिर क्षार जल मिलादे ।

**क्षारके दस गुण** – न तो बहुत तीक्ष्ण, न बहुत मृदु, श्वेत, चिकना, शीघ्रकारी, पिच्छिल, शिखरी ( उपरसे पिटकावान–उपरको उठता है ), काजी आदिसे सुखपूर्वक शान्त होनेवाला, थोडी वेदना करनेवाला और अनभिष्यन्दी है । **दस-ही क्षारके दोष हैं**—यथा–बहुत गरम, बहुत शीतल, बहुत तीक्ष्ण, बहुत मृदु, बहुत पतला, बहुत घट्ट, बहुत पिच्छल, विसर्पि ( फैलनेवाला ), हीन औषधवाला और हीन पाकवाला ॥

**वक्तव्य**—अष्टागहृदयमे–दक्ष ( मुर्गी ) मोर, गीध, कंक, कबूतर इनकी वीट, पशु और पक्षियोका पित्त, हरताल, मैनसिल, नमक इनको बारीक पीसकर मिलानेका विधान किया है । ये वस्तुएं प्रथम पाकमे चूनेके पत्थरोके साथ मिलाकर पाक करना चाहिये ॥ ११ ॥

**तत्र क्षारकर्मण्युपहरेत्पिचुवर्तिशलाकादर्व्यङ्गलिकाघृतमधुसुक्ततुषोदकमस्तुक्षीरोदकशीतोपदेहशयनासनादीनि । अथ क्षारार्हस्योपविष्टस्य संविष्टस्य वाऽऽप्तपरिचारकगृहीतस्य व्याधिं छित्त्वाऽवलिख्य प्रच्छाय वा पिचुप्रोतान्यतरावगुण्ठितया शलाकया क्षारं पातयेत् । ततो मात्राशतमुपेक्षेत । वर्त्मरोगे तु निर्भुज्य वर्त्मनी पिचुना मधूच्छिष्टेन वा कृष्णभागं प्रच्छाद्य पद्मपत्रतनुः क्षारलेपः । घ्राणजेषु त्वर्शोर्बुदेष्वादित्याभिमुखस्योन्नमय्य नासिकामुपेक्ष्य च पञ्चाशन्मात्राः । तद्वच्छ्रोत्रजेषु । गुदार्शःसु पाणिना यन्त्रद्वारं पिधाय धारयेन्मात्राशतमेव । ततः प्रमार्जनेन प्रमृज्य क्षारं सम्यग्दग्धमवेक्ष्य निर्वापयेत्सर्पिर्मधुभ्यां सुक्ततुषोदकमस्तुक्षीरादिभिश्च । ततः परं शीतमधुरैः सघृतैः प्रदिह्यात् । अभिष्यन्दीनि भोज्यानि भोज्यानि क्लेदनाय च । स्थिरमूलत्वात्तु यदि क्षारदग्धं न विशीर्येत ततो धान्याम्लबीजमधुयष्टिकायुक्तैस्तिलैरालेपयेत्सुवर्णक्षीरीयुतैर्वा त्रिवृद्विडङ्गसारवद्भिर्वा । मालतीवृषाङ्कोटनिम्बास्फोतपटोलीकरवीरपत्रक्वाथो व्रणे प्रक्षालनम् । एषामेव च कल्के सिद्धं सर्पिस्तैलं वा रोपणं नागपुष्पमञ्जिष्ठाचन्दनतिलपर्णिकासु वा । यथाव्याधिदोषं च व्रणमुपक्रमेत् । तिलाः समधुका रोपणाश्चास्य पूजिताः ॥ १२ ॥**

इसके उपरान्त क्षारकर्म करनेके लिये–पिचु, वर्ति, शलाका,

क्षारसे अधिक जलनेकी पीडा शान्त होती है। अनार, आवला, आम्रातक, कैथ, करमर्द ( करोदा ) और आम तथा गलगल इनके रसको मृदु अग्निपर पकाये। इसे क्षारके अतियोगमे बलके अनुसार मात्रासे देवे। इस प्रकार करनेसे क्षार जलना—शान्त होता है, और त्वचा निर्मल बनती है। क्षारके अतियोगसे यदि रक्तस्राव बहुत हो तो बाह्य और अन्दर दोनो स्थानोंमे शीतल उपचार करना चाहिये ॥ १५–१९ ॥

यह क्षारकर्मविधि नामक उन्नतालीसवा अध्याय समाप्त हुआ।

---

## चत्वारिंशोऽध्यायः।

**अथातोऽग्निकर्मविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे अग्निकर्मविधि अध्यायकी व्याख्या करेगे—जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**अग्निः क्षारादपि गरीयानौषधशस्त्रक्षारैरसिद्धानां तद्दाहसिद्धेरपुनर्भवाच्च। तत्राग्निकर्म त्वचि मांसे सिरास्नायुसन्ध्यस्थिषु च प्रयुज्यते। तत्र मशकतिलकालकचर्मकीलसरुक्स्तब्धप्रम्लायदङ्गाभिष्यन्दाधिमन्थशिरोभ्रूशङ्खललाटरुजार्दितेषु सूर्यकान्तपिप्पल्यजाशकृद्गोदन्तशरशलाकाभिस्त्वग्दाहो यथास्वमभिष्यन्दादिषु तु भ्रूशङ्खललाटदेशेषु। ग्रन्थ्यर्बुदार्शोभगन्दरगण्डगण्डमालाश्लीपदान्त्रवृद्धिदुष्टव्रणगतिनाड्यवगाढपूयलसीकेषु जाम्बवौष्ठसूचीशलाकाघृतगुडमधुमधुयष्टीतैलवसाहेमताम्रायोरूप्यकांस्यैर्मांसदाहः। सिरास्नायुसन्ध्यस्थिछेदशोणितातिप्रवृत्तिदन्तनाडीश्लिष्टवर्त्मोपपक्ष्मकलगणलिङ्गनाशासम्यग्व्यधेषु जाम्बवौष्ठशलाकासूचीमधूच्छिष्टमधुगुडस्नेहैः सिरादिदाहः ॥ ३ ॥**

अग्नि क्षारसेभी श्रेष्ठ है, औषधि-शस्त्र-क्षारसे सिद्ध न होनेवाले रोग अग्निसे ठीक हो जाते हैं, और एक वार अच्छे होकर फिर दोबारा नहीं होते। यह अग्निकर्म त्वचा-मास-सिरा-स्नायु-सन्धि और अस्थियोमे किया जाता है। मशक-तिलकालक-चर्मकील, वेदनायुक्त-जड़ता-कुम्हलाये ( क्षीण हुए ) अगोमे, तथा अभिष्यन्द, अधिमन्थ, शिर-भ्रू-शख-ललाटकी पीड़ासे पीडित व्यक्तियोमे, सूर्यकान्त, पिप्पली, अजाशकृत्, गोदन्त, शर, शलाकाओसे अपने अपने लक्षणोसे अभिष्यन्दादिमे भ्रू-शंख-ललाटप्रदेशमें त्वचामे दाह करना चाहिये। ग्रन्थि-अर्बुद-अर्श-भगन्दर-गण्ड-गण्डमाला-श्लीपद-आन्त्रवृद्धि-दुष्टव्रण-गतिव्रण, नाडीव्रण, गम्भीर पूय, गम्भीर लसीकामे ( पाठान्तरमें अलसकमे ), जाम्बवौष्ठ, सूई, शलाका, घी, गुड़, मधु, मोम, तैल-वसा स्वर्ण-ताम्र-लोह-चादी और कास्यसे मासमें दाह करना चाहिये। सिरा-स्नायु सन्धि-अस्थिका छेदन होनेपर, रक्तके अतिस्रावमे, दन्तनाडीमे, श्लिष्टवर्त्ममें, उपपक्ष्म-लगण-लिगनाशमे भलीप्रकार व्यधन होनेपर जाम्बवौष्ठ शलाका-सूची मोम-मधु-गुड़-स्नेह ( तैल आदि ) से सिराका दाह करना चाहिये ॥ ३ ॥

**न तु दहेद्भिन्नकोष्ठमन्तःशोणितमन्तःशल्यमनेकव्रणपीडितमुष्णे च काले तथा क्षारानर्हं च। आत्ययिके तु व्याधौ कृतोष्णप्रतीकारस्य पिच्छिलमन्नमशितवतोऽग्निकर्म कुर्यात् ॥ ४ ॥**

**दाहके अयोग्य**—कोष्ठ फट गया हो, जिसके अन्दर रक्तस्राव हुआ हो, शल्य बाहर न निकाला हो, अनेक व्रणोसे पीड़ित, ग्रीष्म ऋतुमे या उष्णकाल ( मध्यान्ह ) में तथा जो क्षारकर्मके अयोग्य हैं, उनमे दाहकर्म नहीं करना चाहिये। यदि इनमे कोई शीघ्रकारी रोग हो तो उष्णिमाका प्रतीकार करके (धारागृहादिमे बिठाकर)—पिच्छिल अन्न खिलाकर अग्निकर्म करना चाहिये ॥ ४ ॥

**अथ दाहार्हमातुरं कृतस्वस्त्ययनमुपहृतसर्वोपकरणं प्राक्शिरःसंविष्टमाप्तावलम्बितं कृत्वा वैद्यो निर्धूमबृहत्स्थिरदीप्तखदिरबदराद्यङ्गारैरयोघटनप्रकारेण निलाध्मातैर्व्यजनेन वोर्ध्वनिर्गच्छज्ज्वालतयाऽऽपादितापाद्यमानभासुराग्निवर्णैर्जाम्बवौष्ठादिभिर्व्याधिप्रदेशवशाद्वलयार्धचन्द्रस्वस्तिकाष्टापदबिन्दुरेखाप्रतिसारणविकल्पैर्मुहुर्मुहुर्हितोपहिताभिर्वाग्भिरद्भिश्चातुरमाश्वासयन् दहेदासम्यग्दाहलिङ्गोत्पत्तेः। उच्छूनसुषिरप्रलूनदन्तनाडीसजन्तुदुष्टव्रणेषु तु स्नेहमधूच्छिष्टगुडैः पूरयित्वा दहेत्। सम्यग्दग्धे च मधुसर्पिषी दद्याच्छीतस्निग्धांश्च प्रदेहान् ॥ ५ ॥**

**दाहकी विधि**—दाहके योग्य रोगीको स्वस्तिवाचन कराके, सब साधन एकत्रित करके, पूर्वकी तरफ सिर रखकर लेटा देवे। इसे विश्वस्त पुरुष पकड़े रक्खे। फिर वैद्य बडे-मजबूत एवं धधकते हुए खैर या बेरके अगारोंसे लोहेको बनानेकी भाति—धोकनीकी वायुसे और पखेसे ज्वालाके उपर निकलनेपर—जलती हुई अग्निके समान लाल रगके हो जानेपर या होते हुए—जाम्बवौष्ठ आदि शस्त्रोसे रोगस्थानके अनुसार वलयाकार ( कड़ेका आकारका ), अर्धचन्द्राकार, स्वस्तिक आकारका, अष्टापद ( यज्ञमे जैसे आठ शलाका बनाते हैं ), बिन्दु, रेखा, प्रतिसारण भेदसे, दाह करते समय वार वार हितमिश्रित वचनोंसे, और जलसे रोगीको सान्त्वना देते हुए—सम्यग् दग्धके लक्षणोकी उत्पत्ति तक दाह करे। उपरको सूजे हुए, अन्दरसे खोखले, कटे हुए, दातकी नाड़ी, जन्तुयुक्त—दुष्टव्रणोमे तैल-मोम-मधु-गुड़

---

१ विषाग्निशस्त्राशनिमृत्युकल्प, क्षारो भवत्यल्पमतिप्रयुक्त।
स धीमता सम्यगनुप्रयुक्तो रोगान्निहन्यादचिरेण घोरान् ॥
सुश्रुत, सूत्र. ११.३१

भरकर दाह करे। सम्यग् दग्ध होनेपर मधु और घी लगाये और शीतल-स्निग्ध प्रदेह लगाये ॥ ५ ॥

**सम्यग्दग्धलिङ्गं पुनः सशब्दं दहनं दुर्गन्धित्वं त्वक्सङ्कोचश्च त्वग्दग्धे। कपोतवर्णत्वमल्पशोफरुजता शुष्कसंकुचितव्रणता च मांसदग्धे। कृष्णोन्नतव्रणत्वं स्थिते च रक्ते सलसीकास्रुतिः सिरादग्धे। कृष्णारुणकर्कशस्थिरव्रणता स्नाय्वादिदग्धे च। दुर्दग्धातिदग्धयोः प्रमाददग्धवल्लक्षणं चिकित्सितं च ॥ ६ ॥**

**सम्यग्दग्धके लक्षण**—त्वचाका भलीप्रकार दाह होनेपर—फिर शब्दके साथ जलना, दुर्गन्धता और त्वचाका सकोच होता है। मासके दग्ध होनेपर–कबूतरके समान (नीला) रग, थोडी सूजन, थोड़ा दर्द, व्रणका शुष्क और सकुञ्चित होना होता है। सिराके दग्ध होनेपर व्रणका काला होना और उपरको उठना, और रक्तका स्राव बन्द होनेपर लसीकाका स्राव होता है। स्नायु आदिके दग्ध होनेपर व्रणमें कर्कशता, स्थिरता, काला या अरुण वर्ण होता है। दुर्दग्ध और अतिदग्धमे प्रमाददग्धके समान लक्षण होते हैं। और चिकित्साभी इन्हींके समान है ॥ ६ ॥

**प्रमाददग्धं पुनश्चतुर्विधं भवति तुत्थं दुर्दग्धं सम्यग्दग्धमतिदग्धं च। तत्र यद्विवर्णमुष्यतेऽतिमात्रं तत्तुत्थम्। यत्रोत्तिष्ठन्ति स्फोटतीव्रोषादाहरुजश्चिराच्चोपशाम्यन्ति तद्दुर्दग्धम्। पक्वतालफलवर्णं समस्थितं पूर्वलक्षणयुक्तं च सम्यग्दग्धम्। अतिदग्धे तूग्ररुजता धूमायनं मांसप्रलम्बनं सिरादिव्यापदो गम्भीरव्रणता ज्वरदाहतृण्मूर्च्छाछर्दयः। शोणितातिप्रवृत्तिस्तन्निमित्ताश्चोपद्रवाः कृच्छ्रेण रोहणं रूढे च विवर्णतेति। स्नेहदाहस्तु कष्टतरो भवति स हि स्नेहस्य सूक्ष्ममार्गानुसारित्वाद्दूरमनुप्रविशतीति ॥ ७ ॥**

प्रमाददग्ध चार प्रकारका है–तुत्थ (प्लुष्ट), दुर्दग्ध, सम्यग्दग्ध, और अतिदग्ध। इनमे जिस दाहमें विवर्णता आजाये और अत्यन्त उष-दाह हो वह तुत्थ है। जिस दाहमें छालें पड़जाये, तीव्र दाह और पीड़ा हो, देरमें शान्त हो वह दुर्दग्ध है। पके हुए तालफलके समान वर्णका, समान रूपमें स्थित और पूर्वोक्त सम्यग् दग्धके लक्षणोंसे युक्त हो वह सम्यग् दग्ध है। अति दग्धमें–तीव्र वेदना, धूमकी प्रतीति, मासका लटकना, सिरा आदिका नाश, व्रणोंका गम्भीर होना, ज्वर-दाह-तृष्णा-मूर्च्छा-वमन-रक्तकी अतिप्रवृत्ति, इस रक्तस्रावसे उत्पन्न होनेवाले उपद्रव (शोष-कम्प-अगावक्षेप आदि), जले हुए स्थानका कठिनाईसे भरना और भरनेपर विवर्णता होती है। तैलादि स्नेहका दाह अधिक कष्टदायक होता है। क्योंकि स्नेह (तैल) के सूक्ष्म गुणवाला होनेसे यह शरीरमें दूरतक घुसता है ॥ ७ ॥

भवति चात्र—

**तुत्थस्याग्निप्रतपनं कार्यमुष्णं च भेषजम्।**
**स्त्याने रक्ते हिमैर्नोष्मा निष्क्रामति यतो बहिः ॥ ८ ॥**
**वेदना वर्धते तेन रुधिरं च विदह्यते।**
**उष्णं निष्क्रामयत्कुर्यादुष्माणं मन्दतां रुजः ॥ ९ ॥**
**शीतामुष्णां च दुर्दग्धे क्रियां कृत्वा ततः पुनः।**
**घृतलेपनसेकांस्तु शीत[illegible]रयेत् ॥ १० ॥**
**सम्यग्दग्धे तवक्षीरीकृष्णचन्दनगैरिकैः।**
**सामृतैः सघृतैर्लेपं कल्कैर्वाऽऽनूपमांसजैः ॥ ११ ॥**
**शान्तोष्मणि परं कुर्यात्पित्तविद्रधिसाधनम्।**
**अतिदग्धे विशीर्णानि मांसान्युद्धृत्य शीतलम् ॥ १२ ॥**
**क्रियां कुर्यात्ततः पश्चाच्छालितन्दुलकण्डनैः।**
**तिन्दुकत्वक्कषायैर्वा पिष्टैः साज्यैः प्रलेपयेत् ॥ १३ ॥**
**गुडूच्याश्छादयेत्पत्रैरथ वौपोदकैर्व्रणम्।**
**भेषजं वाऽस्य कुर्वीत सर्वं पित्तविसर्पवत्।**
**स्नेहदग्धे भृशतरं तत्र रूक्षं तु योजयेत् ॥ १४ ॥**

कहाभी है—

तुत्थदाहमे अग्निसे सेक और उष्ण औषध बरतनी चाहिये। क्योकि शीतसे रक्तके जमजानेपर शरीरकी गरमी बाहर नहीं जाती, इससे वेदना बढती है और रक्त विदग्ध होता है। उष्ण चिकित्सासे गरमीके बाहर निकलजानेसे दर्द कम पडजाती है। दुर्दग्धमें पहले शीतल क्रिया करे और फिर उष्ण क्रिया करे। पीछेसे घीका लेप, घीका परिषेक आदि शीतल उपाय बरते। सम्यग्दग्धमे–तवक्षीर (वंशलोचन), पिलखनकी छाल, चन्दन, गेरु, गिलोय इनके चूर्णको घीमे मिलाकर लेप करे अथवा आनूपदेशके मासके कल्कका लेप करे। गरमीके शान्त होनेपर पित्तविद्रधिके समान चिकित्सा करे। अतिदग्धमे गले-सडे मासको निकालकर शीतल क्रिया करे। पीछे चावलोंके कूटनेसे निकली भूसीको अथवा तिन्दुकीकी छालके चूर्णको घीमें मिलाकर लेप करे। गिलोय या उपोदिका (चौलाई) के पत्तोसे व्रणको ढाप दे। इसमे पित्तविसर्पकी भाति सब चिकित्सा करे। स्नेहसे जलनेपर अत्यन्त रूक्ष प्रलेपादि बरतने चाहियें ॥ ८–१४ ॥

**शस्त्रक्षाराग्नयो यस्मान्मृत्योः परममायुधम्।**
**अप्रमत्तो भिषक् [illegible]रयेत् ॥ १५ ॥**

शस्त्र, क्षार और अग्नि ये तीन मृत्युके सर्वोत्तम हथियार हैं। इसलिये वैद्य प्रमादरहित होकर इनको भलीप्रकार बरते ॥ १५ ॥

इति तन्त्रस्य हृदयं सूत्रस्थानं समाप्यते ।
अत्रार्थाः सूत्रिताः सूक्ष्माः प्रतन्यन्ते हि सर्वतः॥१६॥

इत्यग्निकर्मविधिर्नाम चत्वारिंशोऽध्यायः॥ ४० ॥

इति श्रीसिंहगुप्तसूनुश्रीमद्वाग्भटाचार्यविरचिते-ऽष्टाङ्गसंग्रहे प्रथमं सूत्रस्थानं संपूर्णम्॥ १ ॥

॥ श्रीकृष्णार्पणमस्तु ॥

इस अध्यायमे अष्टागसंग्रह ग्रन्थका हृदयरूपी सूत्रस्थान सम्पूर्ण किया जाता है । इस सूत्रस्थानमे जो सूक्ष्म विषय गूंथे गये हैं वेही आगे सब जगह फैलाये जायगे ॥ १६ ॥

यह अग्निकर्मविधिनामक चालीसवा अध्याय समाप्त हुआ ।

१ सूत्रस्थान नामके लिये चरकमे–
"यथा सुमनसा सूत्र संग्रहार्थं विधीयते ।
सग्रहार्थं तथाऽर्थानामृषिणा सग्रह. कृतः ॥
च. सू. अ. ३०।८९

इति सूत्रस्थानम् ।

श्रीः ।

# अष्टाङ्गसङ्ग्रहः ।

## शारीरस्थानम् ।

### प्रथमोऽध्यायः ।

**अथातः पुत्रकामीयं शारीरं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे पुत्रकामीय अध्यायकी व्याख्या करेंगे-जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोंने कहा था।

**वक्तव्य**—स्वास्थ्यका फल आयु-एवं मोक्ष प्राप्त करना है। मोक्ष विना धर्म अर्थ-कामके सम्पूर्ण नहीं होता, ये पुरुषार्थ विना शरीरके पूर्ण नही होते। इसलिये शारीरस्थानका अवतरण किया है। इसमेंभी विना पिताके शरीरकी उत्पत्ति नहीं होती, और पितृधर्ममें पुत्रका उत्पादन आवश्यक कर्तव्य कहा है। विना पुत्रके स्वर्ग नहीं होता। इसलिये इस अध्यायका अवतरण किया है ॥ १ ॥ २ ॥

**अथ खलु पुमानेकविंशतिवर्षः कन्यामतुल्यगोत्रामतुल्याभिजनामसञ्चारिरोगकुलप्रसूतां रूपशीललक्षणसम्पन्नामनूनामविनष्टदन्तौष्ठकर्णनखकेशस्तनीं मृदुमरोगप्रकृतिमकपिलामपिङ्गलामहीनाधिकाङ्गीं द्वादशवर्षदेशीयाममरभुजगसरिदचलवृक्षपक्षिनक्षत्रान्त्यप्रेष्यभीषणकनामान्यनुद्वहन्तीमनघामनिन्द्यामनिन्द्येन विधिनोद्वहेत् ॥ ३ ॥**

**योग्य कन्याका विवाह**—इक्कीस वर्षका पुरुष-असमान गोत्रवाली, धन और कुलमे समान, सचरण करनेवाले (यक्ष्मा-कुष्ठ आदि) रोगोवाले कुलमे न उत्पन्न हुई, रूप-शील एवं शुभ लक्षणोसे युक्त, दात-ओष्ठ-कान-नख-केश और स्तनोसे पूर्ण तथा उत्पन्न होनेके उपरान्तभी जिसके अग सम्पूर्ण हों (विकृत न हों), कोमलागी, स्वस्थ प्रकृतिवाली, न तो कपिल, न पिंगलवर्ण, न हीन अगोवाली, और न अधिक अगोंवाली, बारह सालकी आयुवाली, देवता (शची-उमा-लक्ष्मी आदि), भुजग (तक्षकी आदि), सरित् (गंगा-जमुना), अचल (पर्वत-मलय, विन्ध्य आदि), वृक्ष (अपराजिता आदि), पक्षि (बलाका-हंस आदि), नक्षत्र (रेवती-रोहिणी आदि), अन्त्या (नीचजात रजक-चण्डाल आदि), प्रेष्य (दासवाची-रामदासी आदि), भीषण (डरावने-शूर्पणखा, हिडम्बा आदि अथवा बोलनेमे कठोर) नामोंको न धारण करनेवाली, पाप-रहित, लोकमे अन्य किसी कारणसे निन्दित न हो, ऐसी कन्याके साथ विधिपूर्वक विवाह करे ॥ ३ ॥

**तस्यां षोडशवर्षायां पञ्चविंशतिवर्षः पुरुषः पुत्रार्थं प्रयतेत। तदा हि तौ प्राप्तवीर्यौ वीर्यान्वितमपत्यं जनयतः ॥ ४ ॥**

इस विवाहित कन्याकी सोलह वर्षकी आयु होनेपर पचीस वर्षकी आयुवाला पुरुष पुत्रकी उत्पत्तिके लिये यत्न करे। इस सोलह और पचीस वर्षकी आयुमेही ये दोनो सम्पूर्ण रूपसे वीर्य-सम्पन्न होते हैं, तभी वीर्यसे पूर्ण सन्तानको उत्पन्न करते हैं।

---

१-(१) तपो वाऽप्यथवा यज्ञो यच्चान्यत्पावनं महत्।
तत्सर्वमपरं तात न सन्तत्या सम मतम् ॥
सन्तान हि परो धर्मः एवमाह पितामहः। महाभारत
(२) अपुत्रस्य गृह शून्यं, सर्वशून्य दरिद्रता ॥

२-(१) स्त्रीसम्बन्धे दशैतानि कुलानि परिवर्जयेत्-
हीनक्रिय निष्पुरुष निश्छन्दो रोमशार्शसम्।
क्षय्यामयाव्यपस्मारिश्वित्रिकुष्ठिकुलानि च ॥
नोद्वहेत् कपिला कन्या नाधिकाङ्गी च रोगिणीम्।
नालोमिका नातिलोमा नवाचारा न पिङ्गलाम्।
नर्क्षवृक्षनदीनाम्नी नान्त्यपर्वतनामिकाम्।
न पक्ष्यहिप्रेष्यनाम्नी न च भीषणनामिकाम्।
अव्यङ्गाङ्गी सौम्यनाम्नी हसवारणगामिनीम् ॥
तनु लोमकेशदशना मृद्वङ्गीमुद्वहेत् स्त्रियम्।
(२) ब्राह्मो दैवस्तथैवार्ष. प्राजापत्यस्तथासुर.।
गान्धर्वो राक्षसश्चैव पैशाचश्च तथाष्टम. ॥
ब्राह्मादिषु विवाहेषु चतुर्ष्वेवानुपूर्वश ।
ब्रह्मवर्चस्विन पुत्रा जायन्ते शिष्टसंमता ॥ मनुस्मृतिः
(३) ययोरेव सम वित्त ययोरेव सम कुलम्।
तयोर्विवाहः सख्य च न तु पुष्टविपुष्टयोः ॥

३ त्रीणि वर्षाण्युदीक्षेत कुमार्यृतुमती सती।
ऊर्ध्वं तु कालादेतस्मात् विन्देत सदृश पतिम् ॥ मनु.

**वक्तव्य**—हिन्दु सस्कृतिमे विवाह और द्विरागमन दो पृथग् पृथग रिवाज हैं। विवाह होनेके उपरान्त तीन सालके अन्दर-द्विरागमन ( मुक्लावा ) होता है। इसलिये विवाह तो बारह साल और इक्कीस सालतकका करनेको कहा है। परन्तु पुत्रोत्पत्तिका यत्न द्विरागमनके पीछे जब पचीस और सोलह वर्षकी आयु हो जाये तब करनेको कहा है ॥ ४ ॥

**ऊनपञ्चविंशतिवर्षेणोनषोडशवर्षायामाहितो गर्भः कुक्षिस्थ एव विनाशमाप्नुयादल्पायुर्बलारोग्यविभवो वा स्याद्विकलेन्द्रियो वा ऋतावाद्ये च रात्रित्रये तथा दुष्टे शुक्रार्तवे इति ॥ ५ ॥**

पचीस वर्षकी आयुसे कम पुरुषसे सोलह वर्षकी आयुसे कम कन्यामे स्थापित किया हुआ गर्भ गर्भाशयमेही मरजाता है, अथवा यदि बच जाये तो अल्पायु, अल्प बलवाला, अल्प आरोग्यवाला, अल्प विभव ( ऐश्वर्य )वाला, अथवा विकल या नष्ट इन्द्रियोंवाला होता है। माता-पिताके पूर्ण होनेपरभी ऋतुकी प्रथम तीन रात्रियोंमे स्थापित किया गर्भ तथा आहार-विहारके कारण दूषित शुक्र और आर्तवसे उत्पन्न गर्भभी इन्हीं दोषोंवाला होता है ॥ ५ ॥

**तत्राहारस्य सम्यक्परिणतस्य क्रमान्मज्जानमनुप्राप्तस्य सारः शुक्रसंज्ञां लभते ॥ ६ ॥**

**शुक्रकी उत्पत्ति**—भली प्रकार परिवर्तित आहारके धात्वग्निके परिपाकद्वारा क्रमश मज्जामे पहुच जानेपर जो सार-भाग ( प्रसाद ) होता है-उसे शुक्र कहते है ॥ ६ ॥

**तत्तु क्षीर इव सर्पिरिक्षुरस इव गुडः शरीरे शुक्रधरां कलामाश्रित्य सर्वाङ्गव्यापितया स्थितं विशेषतश्च मज्जमुष्कस्तनेषु ॥ ७ ॥**

**शुक्रका स्थान**—जिस प्रकार घी दूधमे, गुड-गन्नेके रसमे सर्वाग रूपमे सब स्थानोंपर व्याप्त है, उसी प्रकार शुक्रभी शरीरके सम्पूर्ण अगोंमें व्याप्त होकर शुक्रधरा-कलाके आश्रयसे आप्लुत ( निकलकर ) होकर स्थित है। विशेषकर मज्जा, मुष्क और स्तनोंमे रहता है।

**वक्तव्य**—घी-दूधके प्रत्येक कणमे व्याप्त है, गुड़-गन्नेके रसके प्रत्येक बिन्दुमे है-परन्तु दीखता नहीं । यही वस्तुएं क्रिया-सस्कार आदिसे पृथग् रूपमे आजाती हैं। इसी प्रकार सब अगोमें व्याप्त हुआ शुक्रभी-कामेच्छादिके कारण शरीरसे पृथग् होकर बाहर आता है ॥ ७ ॥

**हर्षोदीरितं तु संघट्टनेन हृदयावेशात्पिण्डीभूतमङ्गादङ्गात्प्रवर्तते ॥ ८ ॥**

हर्षके कारण प्रेरित होनेपर, मन्थनक्रियासे, हृदयके आवेश (उद्वेग)से, पिण्डीरूप ( मूर्तरूप ) होकर एक एक अगसे शुक्र उत्पन्न होता है ॥ ८ ॥

**तत्सौम्यं स्निग्धं गुरु शुक्लं मधुगन्धि मधुरं पिच्छिलं बहु बहलं घृततैलक्षौद्रान्यतमवर्णं च शुक्रं गर्भाधानयोग्यं भवति ॥ ९ ॥**

**गर्भाधानयोग्य शुक्र**—यह शुक्र सौम्य ( सोमगुणाधिक्य ), स्निग्ध, गुरु, शुक्ल ( श्वेतवर्ण ), मधु (माक्षिक मधु)की गन्धी, मधुर, पिच्छिल, बहुत, बहल ( घना-गाढ़ ), घीके रगका, तेलके वर्णका अथवा क्षौद्र मधु ( कपिलवर्ण )के रगका होनेपर गर्भाधानके योग्य होता है।

**वक्तव्य**—शुक्र-वर्णमे थोड़ीसी नीलिमाकी झलक होती है; जिस प्रकार कि हेमन्त ऋतुमे नदीका जल होनेपरभी थोडीसी नीली चमक देता है । मधुगन्धिका अभिप्राय मधुर-गन्धसे अर्थात् उद्वेगकारक गन्ध नहीं होती । मधुरका अर्थ यहांपर उदासीन क्रियासे है, न तो अम्लक्रियावाला है, न क्षारीय क्रियायुक्त है-उदासीन है। इन लक्षणोसे विपरीत शुक्र गर्भाधानके अयोग्य हैं ॥ ९ ॥

**तथा रक्तमेव च स्त्रीणां मासे मासे गर्भकोष्ठमनुप्राप्य त्र्यहं [२] नमार्तवमित्याहुः ॥ १० ॥**

**आर्तवका लक्षण**—इसी प्रकार जो रक्त स्त्रियोंमें प्रतिमास गर्भाशयमें आकर तीन दिन स्रवित होता रहता है, इसे आर्तव कहते हैं। प्रत्येक ऋतुसमयमें होनेसे आर्तव कहता है ॥ १० ॥

**अतिप्रसङ्गेनानृतावृतौ वा तदेवासृग्दरं प्रदरं व्यापदं च रक्तयोनि [३] । लभते ॥ ११ ॥**

**दुष्ट आर्तव**—विना ऋतुके अथवा ऋतुकालमें अतिमात्रामे रक्त स्रवित होनेसे असृग्दर और प्रदर रोग-एवं रक्तयोनि ये नाम हो जाते हैं ॥ ११ ॥

१ ऊनषोडशवर्षायामप्राप्त पचविंशतिम् ।
यद्याधत्ते पुमान् गर्भं कुक्षिस्थ स विपद्यते ।
जातो वा न चिरं जीवेद्—सुश्रुत. शारीर-१०.५४,५५.

२ रस इक्षौ यथा दध्नि सर्पिस्तैल तिले यथा ।
सर्वत्रानुगत देहे शुक्र संस्पर्शने तथा ॥
तत् स्त्रीपुरुषसयोगे चेष्टासकल्पपीडनात् ।
शुक्र प्रच्यवते स्थानाज्जलमार्द्रात् पटादिव ॥
हर्षात्तर्षात् सरत्वाच्च, पैच्छिल्याद् गौरवादपि ।
अणुप्रवणभावाच्च द्रुतत्वान्मारुतस्य च ॥
अष्टाभ्य एभ्यो हेतुभ्य. शुक्र देहात् प्रसिच्यते ।
चरतो विश्वरूपस्य रूपद्रव्य यदुच्यते ॥
बहल मधुर स्निग्धमविस्र गुरु पिच्छिलम् ।
शुक्ल बहु च यच्छुक्र फलवत्तदसशयम् ॥
चरक चि. अ. २ पा. ४. ४६-५०.

३ याज्ञवल्क्यस्मृतिमें कहा है कि जिसका शुक्र पानीपर तैरता है। और आह्लादकारक, और जिसका मूत्र-जमीनपर मूत्रित होकर झाग उठाता है और शब्द करता है-वह पुरुष है-शेष सब अपुरुष है ।

**तत्साधने रक्तपित्तचिकित्सितं गुह्यरोगप्रतिषेधं चेक्षेत ॥ १२ ॥**

**चिकित्सा**—दूषित आर्तवकी चिकित्साके लिये रक्तपित्तकी चिकित्सा और गुह्यरोगप्रतिषेधमे कथित चिकित्सा करनी चाहिये ॥ १२ ॥

**वातकफावृतमार्गाणां त्वप्रवर्तमानं पित्तलैरुपचारैस्तत्प्रवर्तमानम् ॥ १३ ॥**

वात-कफके कारण मार्गके आवृत होनेसे जब आर्तव प्रवृत्त न हो तब पित्तकारक (मछली-उडद आदि) वस्तुओसे चिकित्सा करे ॥ १३ ॥

**सशुक्रमशुक्रं वा जीवरहितं वातलान्यासेवमानाया योषितो गर्भलिङ्गानि दर्शयद्गुल्मी भवति तत्र गुल्मचिकित्सितमीक्षेत ॥ १४ ॥**

**रक्तगुल्म**—यह रक्त बाहर न आकर योनिमे निषिक्त शुक्रके साथ मिलकर जीवरहित अथवा शुक्रके विनाभी स्त्रीके वातकारक वस्तुओंके सेवनसे अन्दर बढता हुआ गर्भके लक्षणोको ( पेटका बढना, स्तनोमे भारीपन आदि ) प्रगट करने लगता है-( वास्तवमे ) यह गुल्म होता है । इस अवस्थामे ( रक्त ) गुल्मकी चिकित्सा करे ।

**वक्तव्य**—प्राय करके डगलस पौंचमे बनी विद्रधि-इस प्रकारका भ्रम बहुत पैदा करती है ॥ १४ ॥

**कदाचिद्वा गर्भ इव वातोदरं भवति तद्वातोपशमनैरुपशाम्यति ॥ १५ ॥**

कभी ( रक्तके विनाभी ) गर्भकी भ्रान्ति-वातके कारण उदर हो जाता है ( बडा हो जाता है ) । यह वातके शान्त करनेसे शान्त हो जाता है ॥ १५ ॥

**तदेव कदाचिदार्तवं सौम्यैर्बृंहणात्मभिराहारविहारैः स्तम्भितमनुपद्रवमेवोदरं गर्भाधिष्ठितमिव वर्धयति । येन तामगर्भां गर्भिणीमाहुर्मूढाः ॥ १६ ॥**

**गर्भभ्रम**—यही आर्तव कभी ( प्राय करके उन औरतोमे जो कि सतानके लिये बहुत लालायित रहती है-उनमे ) आत्माके अनुकूल सौम्य एवं बृंहणकारक आहारविहारसे रुककर गर्भाशयमेही स्थित हुआ-विना किसी उपद्रवके उदरकोही बढाता है । इस बढते हुए उदरको देखकर मूढलोग गर्भरहित होते हुए भी स्त्रीको सगर्भा कहते हैं ॥ १६ ॥

**ततो विपरीतैर्यदृच्छया वा प्रवृत्ते रक्ते गर्भशरीरमपश्यन्तो भूतहृतमित्यज्ञा ब्रुवते ॥ १७ ॥**

यही रक्त जब सौम्य आदि हेतुओके विपरीत उष्णकारणोसे, अचानक काकताली न्यायसे अथवा उत्तम वैद्यो द्वारा प्रयुक्त औषधियोसे प्रवृत्त होने लगता है, तब इस रक्तमे गर्भके शरीरको न देखकर मूढ लोग-भूतोद्वारा शरीर आहरण कर लिया गया है ऐसा कहते हैं ॥ १७ ॥

**यस्मात्सम्भवत्योजसोऽपहरणं रक्षोभिर्न तु कायस्यानिष्टत्वादशक्तेर्वा । इच्छाशक्त्योर्हि प्रवृत्तेरुपलब्धिर्न च दृश्यते कस्यचिदमानुषैर्देहापहारः ॥ १८ ॥**

राक्षसोसे ओजका अपहरण होना तो सम्भव है-परन्तु ( स्थूल ) शरीरका अपहरण होना सम्भव नही । चूंकि प्रवृत्तिमें इच्छा और शक्ति-ये दोही कारण होते है । परन्तु उनको शरीरकी इच्छा नही इसलिये वह इष्ट नही ओजको अपहरण करनेकी शक्ति नही है, इसलिये यहभी सम्भव नही । कभी किसी अमानुष-राक्षस आदिने किसीके शरीरका अपहरण किया है-ऐसा भी कभी देखनेमे नही आया ॥ १८ ॥

**यदि च दृष्टमपि समुल्लङ्घ्य केचिदतिशयशक्तियुक्ता गर्भस्य शरीराक्षेपे प्रवर्तन्ते तदा कथमिव प्राप्तावसरास्तज्जननीरुपेक्षेरन् ॥ १९ ॥**

यदि इस दृश्य वातका उल्लंघन करके-कोई भूत अपनी अतिशय शक्तिके कारण गर्भके शरीरके नाशमे प्रवृत्त हो जाये-तो समय मिलनेपर वे माताके शरीरकी क्यो उपेक्षा कर दें [१] ( उसकीभी उपेक्षा नहीं करनी चाहिये-उसकाभी अपहरण करना चाहिये ) ॥ १९ ॥

**आर्तवं पुनः शशरुधिरलाक्षारसोपमं धौतं च विरज्यमानं शुद्धमाहुः ॥ २० ॥**

**शुद्ध आर्तव**—जो आर्तव-शशकके रक्तके समान, लाक्षाके पानीके समान और धोनेसे जिसका वस्त्रके उपरसे दाग छुट जाता है-वह आर्तव शुद्ध है ॥ २० ॥

**यथा च बालस्य जीर्णस्य वा तरोः पुष्पफलं पुष्पफलस्य वा तद्विधस्य गन्धो नोपलभ्यते तथैव नोनषोडशातीतसप्ततिवर्षस्य पुंसः शुक्रसेकादयः । योषितश्चोनद्वादशातीतपञ्चाशद्वर्षाया रजस्तन्यादय इति ॥**

जिस प्रकार छोटे वृक्षमे पुष्प या फल ( होनेपरभी ) नहीं मिलता, अथवा इसी प्रकारके छोटे पुष्प या फलमे गन्धकी प्रतीति ( होनेपरभी ) नहीं होती, उसी प्रकार सोलह वर्षसे कम आयुवाले पुरुषमे शुक्र-रोम आदि ( होनेपरभी ) नही मिलते, और स्त्रीमे बारह वर्षसे पूर्व रज-स्तन्य ( दूध ) आदि नही मिलते । और जिस प्रकार जीर्ण वृक्षमे पुष्प-फल नहीं मिलता अथवा इसी प्रकार जीर्ण हुए पुष्प या फलमे गन्धकी प्रतीति नहीं होती, उसी प्रकार सत्तर वर्षके उपरान्त पुरुषमे शुक्र नहीं मिलता और स्त्रीमे पचास वर्षकी आयुके पीछे रज-स्तन्य आदि नहीं मिलते ॥ २१ ॥

---

१ यथा मुकुलपुष्पस्य सुगन्धो नोपलभ्यते ।
लभ्यते तद् विकाशात्तु तथा शुक्रं हि देहिनाम् ॥
नत्वै षोडशाद् वर्षात् सप्तत्या परतो न च ।
आयुष्कामो नरः स्त्रीभिः सयोग कर्तुमर्हति ॥
अतिबालो ह्यसम्पूर्णसर्वधातुः स्त्रियं व्रजन् ।
उपशुष्येत सहसा तडागमिव काजलम् ॥
शुष्कं रूक्षं यथा काष्ठं जन्तुदग्धं विजर्जरम् ।
स्पृष्टमाशु विशीर्येत तथा वृद्धः स्त्रियो व्रजन् ॥
चरक. चि. अ. २, चतुर्थपाद ३९-४२.

**अथ शुद्धशुक्रार्तवमरोगं मिथोऽनुरक्तं मिथुनमुपस्नेह्य विधिवत्संशोध्यास्थापनानुवासनाभ्यामुपाचरेत्। विशेषतस्तु घृतक्षीरवद्भिर्मधुरौषधसंस्कारैः पुरुषं तैलेन नारीं पित्तलैश्च मांसैः। एवं हि समानगुणतया शुक्रार्तवमाप्यायते ॥ २२ ॥**

शुद्ध शुक्र और शुद्ध आर्तववाली निरोग-परस्पर-एक दूसरेकी कामना करनेवाले स्त्री-पुरुष दोनोको विधिपूर्वक स्नेहन और सशोधन करके आस्थापन और अनुवासन देवे। विशेषकर पुरुषको घी और दूध मिश्रित, मधुरादि गणकी औषधियोसे सस्कृत अन्नपान बहुत दिनोतक देवे। स्त्रीको तैल और पित्तकारक ( आनूप प्राणियोके ) मांससे पोषण देवे। इसप्रकार करनेपर समान गुण होनेसे पुरुषमे शुक्र और स्त्रीमे आर्तव बढता है।

**वक्तव्य**—सुश्रुतमे (शारीर २. २८) 'तैलमाषोत्तराहारा'–ऐसा पाठ दिया है। वहांपर उड़दका ग्रहण है, माष और मास ( विशेषकर मत्स्य-मास )–रक्तवर्धक है। बंगाल–आदिमे जहा मछली खानेकी प्रथा है वहांपर कन्याये अधिक हैं और जहांपर यह प्रथा नहीं है ( पंजाब आदिमे ) वहांपर दूसरा मास खानेपरभी कन्याये कम हैं इसलिये-मासके समान गुण होनेसे आर्तव बढता है। उड़दभी आर्तववर्धक हैं। इसलिये आर्तव न आनेपर इनकाभी उपयोग करनेको कहा है।—घी और दूध–शुक्रके समान गुण होनेसे–शुक्रको बढाते हैं। वाग्भटमे (शारीर. १-२१)–"नारी तैलेन माषैश्च पित्तलैः समुपाचरेत्।" यह पाठ दिया है ॥ २२ ॥

**वातपित्तश्लेष्मकुणपगन्धिग्रन्थिपूयक्षीणमूत्रपुरीषरेतांसि त्वबीजानि भवन्ति ॥ २३ ॥**

वायु-पित्त-कफसे दूषित, शवकी गन्धवाला, ग्रन्थि (गाठो) वाला, पूययुक्त, क्षीण शुक्र, मूत्रमिश्रित या मलमिश्रित शुक्र–गर्भ उत्पन्न नहीं कर सकते ॥ २३ ॥

**तत्र तनुरूक्षं फेनिलमरुणमल्पं विच्छिन्नं सरुजं चिराच्च निषिच्यते वातेन। किञ्चित्पीतमपिच्छिलमानीलं वा दहदिव प्रवर्तते पित्तेन। मज्जोपसंसृष्टं प्रभूतं विबद्धं चाम्भसि च किञ्चिन्मज्जति श्लेष्मणा। कुणपगन्ध्यनल्पं रक्तेन। ग्रन्थिभूतं वातश्लेष्मभ्याम्। पूतिपूयनिभं पित्तश्लेष्मभ्याम्। क्षीणं वातपित्ताभ्याम्। तदुक्तं ससाधनं प्राक्। मूत्रपुरीषगन्धि सन्निपातेन ॥ २४ ॥**

इनमे **वातसे दूषित शुक्र**—पतला, रूक्ष, झागदार, लालवर्ण, मात्रामे थोड़ा, अलग-अलग, दर्दके साथ और देरमे क्षरित होता है। **पित्तसे दूषित शुक्र**–कुछ पीला-पिच्छलता ( फिसलन ) रहित, नीलवर्ण तथा मूत्रमार्गको जलाता हुआ प्रवृत्त होता है। **कफसे दूषित शुक्र**–मज्जासे मिला, मात्रामे बहुत, बंधा हुआ (एकत्रित हुआ), और पानीमे कुछ थोड़ासा डूबता है। कुणपगन्धि–रक्तसे दूषित और मात्रामे बहुत होता है। ग्रन्थिरूप हुआ शुक्र वात-कफसे दूषित होता है। दुर्गन्धितपूयके समान पित्त-कफसे दूषित होता है। क्षीण शुक्र–वातपित्तसे दूषित होता है। इस क्षीण शुक्रको चिकित्साके साथ दोषादिविज्ञानीय अध्यायमे प्रथम कह दिया। मूत्रगन्धि और पुरीषगन्धि शुक्र–सन्निपातसे दूषित होता है ॥ २४ ॥

**आर्तवमपि शुक्रवद्दोषैरुपसंसृष्टमबीजमेव। तस्य लिङ्गं नाम च पूर्ववत्। तेषु कुणपग्रन्थिपूयक्षीणरेतांसि कृच्छ्रसाधनानि। मूत्रपुरीषशुक्रार्तवं त्वसाध्यं कुणपग्रन्थिपूयार्तवं वा ॥ २५ ॥**

आर्तवभी शुक्रके समान दोषोसे दूषित होनेपर गर्भके लिये निष्फल होता है। इसके लक्षण और नाम शुक्रकी भान्ति है। इनमे–कुणप-ग्रन्थि-पूय और क्षीण शुक्र कष्टसाध्य हैं। मूत्र-पुरीषगन्धि शुक्र एवं आर्तव तथा कुणप-ग्रन्थि और पूयदूषित आर्तव असाध्य हैं। ( शेष सब साध्य हैं ) ॥ २५ ॥

**तत्राद्यांस्त्रीन् शुक्रार्तवदोषान् यथास्वं दोषसाधनेन साधयेत्। गुह्यप्रतिषेधेन चोभयानपि च ॥२६॥**

इनमे प्रथम तीन (वात-पित्त-कफ) शुक्र एव आर्तव दोषोंको अपनी अपनी दोष साधनचिकित्सासे शान्त करना चाहिये। गुह्य-योनिरोगप्रतिषेधमे कथित चिकित्सासे शुक्र और आर्तव दोनोकी चिकित्सा करे ॥ २६ ॥

**वातिके शुक्रदोषे सुक्तसैन्धवफलाम्लसिद्धं यवक्षारप्रतिवापं सर्पिःपानम्। बिल्वविदारीक्षीरयुक्तमास्थपनम्। मधुकभद्रदारुसिद्धं तैलमनुवासनम्। क्षीरकुलीररससिद्धं तैलमुत्तरबस्तिः ॥ २७ ॥**

**विशेष चिकित्सा–वातजन्य शुक्रदोपमें**—वसुक सैन्धव, फलाम्ल (अनार खट्टा आदि फल)से सिद्ध घीमे यवक्षारका प्रक्षेप देकर पीना चाहिये। बिल्व और विदारीद्वारा क्वाथकी कल्पनासे दूधको सिद्ध करके उसके साथ आस्थापन देना चाहिये। मधुक (मुलहैठी) और देवदारुसे सिद्ध तैलसे अनुवासन देना चाहिये। क्षीर (दूध) और कुलीर ( कैंकड़ा )से मासरससे सिद्ध तैलसे उत्तरबस्ति देनी चाहिये ॥ २७ ॥

**पैत्तिके काण्डेक्षुश्वदंष्ट्रागुडूचीसिद्धं मूर्वामधुकप्रतीवापं सर्पिःपानम्। त्रिवृच्चूर्णः सघृतो विरेकः। पयस्याश्रीपर्णीसिद्धं क्षीरयुक्तमास्थापनम्। मधुकमुद्गपर्णीसिद्धं तैलमनुवासनमुत्तरबस्तिश्च ॥ २८॥**

**पित्तजन्य शुक्रदोषमें**—काण्डेक्षु (गन्ना), गोखरु और गिलोय इनके क्वाथमे मूर्वा, महुवा इनका प्रक्षेप मिलाकर–घृत सिद्ध करके पीनेको देना चाहिये। त्रिवृतके चूर्णको घृतके साथ विरेचनके लिये देना चाहिये। विदारी–श्रीपर्णी (गम्भारी)द्वारा सिद्ध दूधके साथ आस्थापन देना चाहिये। मुलहठी और मुद्गपर्णीसे सिद्ध तैलसे अनुवासन और उत्तरबस्ति देना चाहिये २८

---

१ आर्तवादर्शने नारी मत्स्यान्सेवेत नित्यश.। तिलान्माषान् उदश्चिच्च दधि योगरत्नाकर

**श्लैष्मिके पाषाणभेदकाश्मन्तकामलकक्काथसिद्धं पिप्पलीमधुकचूर्णप्रतीवापं सर्पिःपानम्। मदनफलकषायो वमनम्। दन्तीविडङ्गचूर्णस्तैललीढो विरेकः। राजवृक्षमदनफलकषायप्रगाढमास्थापनम् । मधुकपिप्पलीसिद्धं तैलमनुवासनमुत्तरबस्तिश्च ॥ २९ ॥**

**कफजन्य शुक्रदोषमें**—पाषाणभेद, अश्मन्तक और आवले इनके क्वाथमे, पिप्पली-मुलहठी इनका चूर्ण प्रक्षेप देकर घी सिद्ध करके पीना चाहिये। मैनफलके कषायसे वमन देना चाहिये। दन्तीमूल और वायविडंग इनके चूर्णको तैलमे मिलाकर विरेचनके लिये चटाना चाहिये। राजवृक्ष ( अमलतास ) और मैनफल इनके गाढे कषायसे आस्थापन देना चाहिये ( इसमें कषाय घट्ट रहना चाहिये)। मुलहठी और पिप्पलीसे सिद्ध तैलसे अनुवासन और उत्तरबस्ति देनी चाहिये ॥ २९ ॥

**वातजेऽप्यार्तवदोषे भार्ङ्गीमधुकभद्रदारुसिद्धं सर्पिःपानम् । काश्मर्यक्षुद्रसहासिद्धं वा क्षीरम्। मधुकशृगालविन्नाकल्कं पयःसर्पिःसहितम्। प्रियङ्गुतिलकल्कं वा योनौ धारयेत्। सरलमुद्गपर्णीकषायः प्रक्षालनम् ॥ ३० ॥**

**वातजन्य आर्तवदोषमें**—भार्ङ्गी-मुलहठी-देवदारुसे सिद्ध घृतका पान करना चाहिये। अथवा गम्भारी और क्षुद्रसहा (मुद्गपर्णी) इनसे सिद्ध दूधका पान करना चाहिये। मुलहठी-शृगालविन्ना (पृश्नपर्णी)के कल्कको दूध और घीमे मिलाकर पिये। प्रियंगु और तिलके कल्कको योनिमें धारण करे। सरल एव मुद्गपर्णीके कषायसे प्रक्षालन करे ॥ ३० ॥

**पित्तजे काकोलीद्वयविदारीमूलक्काथमुत्पलपद्मकक्काथं मधूकपुष्पकाश्मर्यफलक्काथं वा सशर्करं पिबेत्। श्वेतचन्दनक्काथं वा सक्षौद्रम्। धवधातकीकल्कं वा। घृतेन वा मधुकमधुरसामृद्वीकाकल्कम्। शम्याकगवाक्षीक्षीरं विरेकः। चन्दनपयस्याकल्कम् योनौ धारयेत्। गैरिकारिष्टकषायः प्रक्षालनम् ॥ ३१ ॥**

**पित्तजन्य आर्तवदोपमें**--काकोली, क्षीरकाकोली, विदारीमूल इनका क्वाथ, (२) उत्पल (नोलोफर), पद्माख इनका क्वाथ, (३) महुवेके फूल, गम्भारीका फल इनका क्वाथ—शर्कराके साथ (अवस्थाभेदसे घृत और मधुके साथ) पीये। अथवा श्वेत चन्दनके क्वाथको मधुके साथ पिये। धव और धातकीके फूलके कल्कको घीके साथ पिये। अथवा—मुलहठी, सौफ और द्राक्षा इनके कल्कको घीके साथ पिये। शम्याक (अमलतास), गवाक्षी (इन्द्रायण) इनसे सिद्ध दूधसे विरेचन पिये। चन्दन (श्वेत) और पयस्या (क्षीरविदारी) इनके कल्कको योनिमे धारण करे। गेरु और नीमके कषायसे योनिका प्रक्षालन करना चाहिये ॥ ३१ ॥

**श्लैष्मिके कुटजकटुकाऽश्वगन्धाक्काथं पिबेत् । समाक्षिकं वा क्षीरिवृक्षप्रवालक्काथम्। एतेषामेव वा चूर्णं मधुघृताभ्यां लिह्यात्। मदनफलकषायेण वमनम्। तत्कल्कमेव च योनौ धारयेत्। रोध्रतिन्दुककषायः प्रक्षालनं वस्तमेषमूत्रं वा ॥ ३२ ॥**



**कफजन्य आर्तवदोषमें**—कुटज, कुटकी और अश्वगन्धाका क्वाथ पिये। क्षीरीवृक्ष (वरगद-पीपल-पिलखन आदि)के पत्तोंके क्वाथको मधुके साथ पिये, अथवा इनकी छालके चूर्णको मधु और घीके साथ चाटे। मैनफलके कषायसे वमन पिये। मैनफलका कल्क योनिमे धारण करे। लोध्र-तिन्दुक (तेंदू) इनके कषायसे योनिका प्रक्षालन करे, अथवा बकरे या भेडके मूत्रसे प्रक्षालन करे ॥ ३२ ॥

**कुणपरेतसि धातुकीपुष्पखदिरार्जुनदाडिमैः सिद्धमसनादिभिर्वा सर्पिः पाययेत् ॥ ३३ ॥**

**कुणपगन्धि शुक्रमें**—धायके फूल, खैर, अर्जुन और अनार (दाडिमी) इनसे सिद्ध अथवा असनादि गणसे सिद्ध घीका पान करे ॥ ३३ ॥

**ग्रन्थिरेतसि पाषाणभिदा पलाशभस्मना वा ॥ ३४॥**

**ग्रन्थिशुक्रमें**—पाषाणभेद अथवा पलाशभस्मसे सिद्ध घृतका पान करे ॥ ३४ ॥

**पूयरेतसि परूषकादिन्यग्रोधादिभ्याम् ॥ ३५ ॥**

**पूयशुक्रमें**—परूषकादि गण और न्यग्रोधादि गणसे सिद्ध घृतका पान करना चाहिये ॥ ३५ ॥

**मूत्रपुरीषरेतसि वायुनाऽतिविकृते हिङ्गुशीरचित्रकैरथवा चित्रकवितुन्नकप्रियङ्गुहिङ्गुसमङ्गामृणालसिद्धमेलामोचचूर्णप्रतिवापम् ॥ ३६ ॥**

**मूत्र-पुरीषसे दूषित शुक्रमें**—वायुके द्वारा अतिविकृत होनेपर (१) हींग, उशीर, चित्रक, अथवा (२) चित्रक, वितुन्नक, प्रियगु, अथवा (३) हीग, समगा (मजीठ), मृणाल इनसे सिद्ध घृतमे इलायची और चोच (दालचीनी) इनके चूर्णका प्रक्षेप देकर—तीन योगोमेसे कोईएक योग पीना चाहिये ॥३६॥

**तथा ग्रन्थ्यार्तवे पाठात्रिकण्टकवृक्षकक्काथम् ॥३७॥**

**ग्रन्थिआर्तवमें**—पाठा, गोखरु और कुटज इनका क्वाथ पीना चाहिये ॥ ३७ ॥

**कुणपपूयार्तवे चन्दनक्काथं पिबेत् त्रिफलाकल्कक्काथौ चात्र धारणाचमने ॥ ३८ ॥**

**कुणप और पूयआर्तवमें**—चन्दन(श्वेत) का क्वाथ पिये। त्रिफलाका कल्क योनीमे धारण करे और त्रिफलाका क्वाथ पान करे ॥ ३८ ॥

**सर्वेषु च शुक्रार्तवदोषेषु स्त्रीपुंसौ स्नेहादिकर्मभिर्विशेषेण चोत्तरबस्तिभिः पुनः पुनरुपाचरेत्।**

१ असनादि, परूषकादि और न्यग्रोधादि ये गण है—जो सूत्रस्थानमे कहे है।

२ अष्टागहृदयमें (शारीर. १-१६)-'पाठाव्योषवृक्षकजं जलम्' यह पाठ है। व्योष—त्रिकटु

**यथास्वं च योनौ कल्कैः पिचुभिश्च । इत्येवं विशुद्ध-शुक्रार्तवौ पूर्वोक्तं विधिमासेवेताम् ॥ ३९ ॥**

सब प्रकारके शुक्र और आर्तव दोषोमे स्त्री और पुरुषोको स्नेहन आदि कर्म (स्नेहन-वमन-विरेचन आदि) विशेषकर उत्तर-बस्ति विधान बार बार करवाना चाहिये। दोषोके अपने लक्षणोंके अनुसार-कल्क और पिचु योनिमे धारण करवाने चाहिये। इस प्रकारसे शुक्र और आर्तवके शुद्ध हो जानेपर पूर्वोक्त विधिका सेवन करे ॥ ३९ ॥

**ऋतुस्तु दृष्टार्तवो द्वादशरात्रं भवति। षोडशरात्रमित्यन्ये। शुद्धयोनिगर्भाशयार्तवाया मासमपि तु केचित्। तद्वददृष्टार्तवोप्यस्तीत्यपरे ॥ ४० ॥**

**ऋतुकाल**—आर्तवके दीखनेपर बारह रात्रितक ऋतुकाल होता है। दूसरे आचार्य सोलह रात्रितक ऋतुकाल मानते हैं। योनि और गर्भाशयकी शुद्धि होनेतक एक मासतक ऋतु होती है-ऐसा कई मानते है। अन्य आचार्य इसी प्रकार आर्तवके न दिखाई देनेकोभी ऋतु मानते हैं। इस प्रकारसे चार प्रकारकी ऋतु है।

**वक्तव्य**—इन बारह दिनोमे ऋतुकालके पहले तीन या चार दिन नही गिने हैं। कई बार ऋतुदर्शनके बिनाभी गर्भ-धृति देखी गई है। आठ सालमे गर्भवती होनेकेभी उदाहरण है। इसलिये चतुर्थ मतकाभी उल्लेख है ॥ ४० ॥

**क्षामप्रसन्नवदनां स्फुरच्छ्रोणिपयोधराम्।**
**स्रस्ताक्षिकुक्षिं पुंस्कामां विद्यादृतुमतीं स्त्रियम् ॥४१॥**

**ऋतुमतीका लक्षण**—शरीरमे कृश-परन्तु प्रसन्नमुख, श्रोणी और स्तनोमे स्फुरण (भारीपन), आख और कुक्षिमे शिथिलता, पुरुषकी कामनावाली स्त्रीको ऋतुमती जानना चाहिये ४१

**पद्मं सङ्कोचमायाति दिनेऽतीते यथा तथा।**
**ऋतावतीते योनिः सा शुक्रं नान्तः प्रतीच्छति ॥४२॥**

जिसप्रकार दिनके छिपनेपर कमल सकुचित हो जाता है (मुर्झाता है), उसी प्रकार ऋतुके बीत जानेपर योनीभी बन्द हो जाती है, अत शुक्र गर्भाशयमे नही पहुचता (योनि शुक्रका ग्रहण नहीं करती) ॥ ४२ ॥

**मासेनोपचितं रक्तं धमनीभ्यामृतौ पुनः।**
**ईषत्कृष्णं विगन्धं च वायुर्योनिमुखान्नुदेत् ॥ ४३ ॥**

मासभर एकत्रित हुआ रक्त (गर्भाशयमे) ऋतुकालमे धमनीयोंद्वारा योनिमुखसे वायुके द्वारा बाहर आता है। यह रक्त थोडा काला और विशेष गन्धयुक्त होता है ॥ ४३ ॥

**ततः पुष्पदर्शने प्रथमदिवसात्प्रभृति ब्रह्मचारिणी स्नानाद्यलङ्काररहिता दर्भसंस्तरशायिनी त्रिरात्रमासीत। पर्णशरावकरतलान्यतमे च यावकं पयसा सिद्धमल्पं कर्शनार्थमश्नीयात्। तीक्ष्णोष्णा - णानि वर्जयेत् ॥ ४४ ॥**

**ऋतुमतीके नियम**—पुष्पदर्शन होनेपर पहले दिनसेही आरम्भ करके ब्रह्मचारिणी रहे, स्नान आदि शरीरकी शोभासे रहित, अलंकारोंके बिना, कुशाके बिस्तरपर सोनेवाली, तीन राततक इन नियमोका पालन करे। पत्ते, मिट्टीके पात्र अथवा हाथपर किसी एकमे दूधमे सिद्ध किये यावक (यवसे बने)को थोड़ासा शरीरको कृश बनानेके लिये खाये। तीक्ष्ण-उष्ण अम्ल तथा लवणका परित्याग करे।

**वक्तव्य**—ये नियम इसलिये है कि ऋतुकालमें सहवास-इच्छा बहुत बढ जाती है, उससे बचनेके लिये उसे इन नियमोको पालन करना कहा है। पुरुषभी स्त्रीको अपवित्र समझे-इसलिये शरीरको अलकृत करनेका निषेध किया है, उसे किसी गृहकार्यमें इन दिनों भाग नहीं लेने दिया जाता है। जौ शरीरको कृश बनाता है। कृश होनेसे गर्भधृति होना अधिक सम्भव है ॥ ४४ ॥

**चतुर्थेऽहन्युद्वर्तिता शीतसलिलस्नाताऽनुलिप्ताऽलङ्कृता शुक्लमाल्याम्बरा कृतमङ्गलस्वस्त्ययनैवंविधमेव भर्तारं पश्येदनन्यमनाः ॥ ४५ ॥**

चौथे दिन (पुष्पदर्शन बन्द होनेपर) शरीरपर उबटन लगाकर-शीतल जलसे स्नान करके चन्दन आदि के लेपसे अलकृत होकर, निर्मल-वस्त्र एव मालाको धारण करके, मगल-स्वस्तिवाचन आदि मागलिक कृत्यो करके-इसी प्रकारके (अलकृत-निर्मल वस्त्र धारण किये) पतिको-एकचित्तसे (अन्य कामना न करते हुए) देखे ॥ ४५ ॥

**तदा हि यादृशमेव पश्यति चिन्तयति वा तादृशं प्रसूत इति ॥ ४६ ॥**

क्योकि स्त्री जैसे मनुष्यको देखती है, अथवा मनसे जैसा चिन्तन करती है, वैसीही सतानको उत्पन्न करती है ॥ ४६ ॥

**ततः स्नानात्पुनरपि गुणवत्पुत्रार्थी चतूरात्रमुपेक्षेत। पुष्पदिनात्सप्तरात्रम् ॥ ४७ ॥**

यदि गुणवान पुत्रकी कामना हो तो स्नानसे तीन दिन और अधिक प्रतीक्षा करे-अर्थात् पुष्पदर्शनसे सात रातके उपरान्त पतिको देखे।

**वक्तव्य**—गर्भ धारण होनेके विषयमे कई कल्पनायें हैं। यथा-ऋतुकालमे पुरुषके लिये स्त्रीमे जितनी कामना रहती है, वह उत्तरोत्तर कम होती जाती है। यहांतक पन्द्रह-वीस दिनोके उपरान्त गर्भधृति नही होती या होनेके कम अवसर हैं। इसलिये सततिनियमनवाले पन्द्रह-वीस दिन पीछे सम्भोग करना बताते हैं। दूसरी कल्पना यह है कि गर्भधृतिका अवसर प्रथम दिनोमे कम रहता है, और पिछले दिनोंमे कम रहता है। बीचके दिनोमे ठीक होता है। यह गर्भधारणका यौवनकाल है। इसमे गर्भधृति होनेसे सतति उत्तम गुणवान होती है। तीसरी कल्पना यह है कि-उत्तरोत्तर (पन्द्रह दिनोंतकही) गर्भधृतिका अवसर बढता जाता है। और जितने दिनोंमें पीछे गर्भधृति होगी-सतान उतनी स्वस्थ होगी। कुछभी मान्यता हो-यह सत्य है कि ऋतुदर्शनके उपरान्त आठ दिनसे लेकर पन्द्रह दिनतकके दिन गर्भधारणके सबसे उत्तम हैं ॥ ४७ ॥

**अथाष्टम्यां दशम्यां द्वादश्यां वा रात्रौ पुत्रकामः संविशेत् । पञ्चम्यां सप्तम्यां नवम्यां वा दुहितृकामः ॥ ४८ ॥**

पुत्रकी कामनावाले स्त्रीपुरुष-आठवे दिन ( पुष्पदर्शनसे ), दसवे दिन या बारहवें दिन सहवास करे । कन्याकी कामनावाले स्त्री-पुरुष पाचवे-सातवे और नवे दिन सहवास करे ॥ ४८ ॥

**तासूत्तरोत्तरमायुरारोग्यैश्वर्यसौभाग्यबलवर्णेन्द्रियसम्पदपत्यस्य भवति । अतः परं तूत्तरोत्तरमेवायुरादीनां ह्रासः ॥ ४९ ॥**

इन दिनोमें उत्तरोत्तर सतानमे आयु, आरोग्य, ऐश्वर्य, सौभाग्य, बल, वर्ण, इन्द्रियोकी प्रशस्तता होती है । इसके पीछे ( बारहवे दिनके उपरान्त ) उत्तरोत्तर आयु-आरोग्य आदि गुण कम होते जाते है ॥ ४९ ॥

**युग्मासु रात्रिष्वल्पीभवत्यार्तवमयुग्मास्वाप्यायते । तस्मात्तासु क्रमात्पुत्रस्य दुहितुश्च जन्म । अत एव चानुपरतार्तवदर्शनां पुत्रार्थी विषमेष्वप्यहस्सु नोपेयात् ॥ ५० ॥**

इन दिनोमे युग्म रात्रियोमे स्त्रीके अन्दर आर्तव ( रक्त ) कम हो जाता है, और अयुग्म रात्रियोमें बढता है । इसलिये इन दिनोंमे युग्म रात्रियोमे पुत्र और अयुग्म रात्रियोंमे कन्या उत्पन्न होती है । इसलिये पुत्रकी चाहना रखनेवाला पुरुष स्त्रीमें आर्तव दीखनेपर आठवे-दसवे दिनभी सहवास न करे । इसी प्रकार अयुग्म दिनोमेभी सहवास न करे ।

**वक्तव्य**—जिसप्रकार चन्द्रमासे समुद्रके पानीपर प्रभाव पड़कर उतार-चढाव होता है, इसी प्रकार इस चन्द्रमाका प्रभाव सोम आदि वनस्पतिपर होकर पत्तोका गिरना और फिर उत्पन्न होना होता है । यही बात स्त्रीशरीरके साथभी है । स्त्रीके शरीरमेभी कामकला एक पक्षमे शिरसे पैरकी ओर आती है, और दूसरे पक्षमे पैरसे शिरकी तरफ जाती है । इनका ऋतुकालभी चन्द्रमाके अनुसार होता है । इसलिये इनके शरीरपर प्रभाव पड़नेसे ऋतुके कम या अधिक होनेपर प्रभाव होता है । ये तिथिया चन्द्रमाकी तिथियोंसे हैं न कि ऋतुदिनके अनुसार । क्योकि ऋतुदिन भिन्न हो सकते हैं, चन्द्रतिथि नहीं । इसलिये चन्द्रतिथियोंसे इनका निर्णय करना चाहिये-क्योकि सोम ( चन्द्रमा ) ही औषधियोंका राजा है, और औषधियोंसेही शुक्र या रक्त बनता है, शुक्र और रक्तसे पुरुष उत्पन्न होता है । शुक्रकी अधिकता या रक्तकी अधिकता अभिप्राय-मात्राकी अधिकतासे नहीं-अपितु शक्तिकी अधिकतासे है ॥ ५० ॥

**यदि त्वाहारानुरोधादयुग्मासु शुक्रस्याधि । युग्मासु च न्यूनता स्यात् ततः पुमान् स्त्र्याकृतिर्दुर्बलो हीनाङ्गो वा जायते । स्त्री च पुरुषाकृतिर्दुर्बला हीनाङ्गी वा ॥ ५१ ॥**

यदि कभी आहारकी उत्तमताके कारण-पुरुषमें अयुग्म दिनोंमें शुक्रकी अधिकता हो जाये और युग्म दिनोंमें शुक्रकी न्यूनता हो जाये तो जो पुरुष सतान उत्पन्न होती है, वह स्त्री-आकृतिवाली, दुर्बल अथवा हीन अगोवाली होती है । यदि युग्म दिनोके कारण कन्या उत्पन्न हो तो वह पुरुषआकृतिवाली, दुर्बल अथवा हीन अगोवाली होती है ।

**वक्तव्य**—कुछ व्यक्ति पुरुष होनेपरभी स्त्रीप्रकृति, स्त्री-शरीर गठनके होते हैं, और कुछ स्त्रिया स्त्री होते हुएभी पुरुष-प्रकृति, पुरुष गठनकी होती हैं । उदाहरणके लिये पुरुषकी कलई चपटी और चौडी होती है स्त्रीकी कलई गोल और कम चपटी होती है, इसीसे इनमे चूडिया जल्दी पहनाई जा सकती है । स्त्रीकी श्रोणी पुरुषसे चौडी होती है, परन्तु ऊर्वस्थि कम लम्बी होती है । इसी प्रकार स्वभावमेभी कुछ परिवर्तन होता है । स्त्रिया भावुक होती है, भक्तिप्रधान होती है, तार्किक नहीं होती । पुरुष तर्कशील एव उतने भावुक नही होते । स्त्रियोमे बालकके प्रति स्नेह, घरकी ममता अधिक होती है, पुरुषमे विद्या, शौर्य, पराक्रम गुण अधिक होते है । स्त्रीप्रकृति पुरुषमे स्त्रीगुण, पुरुष-प्रकृति स्त्रीमे पुरुषगुण होते हैं ॥ ५१ ॥

**एकादशीत्रयोदश्योस्तु नपुंसकं स्यात् ॥ ५२ ॥**

एकादशी और त्रयोदशीमे सहवास करनेसे नपुंसक सन्तान होती है ॥ ५२ ॥

**अथोपाध्यायः पुत्रीयं विधानमाचरेत् । शूद्रायास्तु मन्त्रवर्जितम् । यादृशं च पुत्रमाशासीत तद्रूपवर्णचरितान् जनपदाननुचिन्तयेति स्त्री वाच्या । नपदाहारविहारोपचारपरिच्छदांश्चानुविदधीत ॥ ५३ ॥**

इसके अनन्तर उपाध्याय (पुरोहित) पुत्रीयविधिका पालन करे । शूद्राके लिये मंत्रभागको छोडकर पुत्रविधि करे । स्त्रीको आदेश देना चाहिये कि वह जिसप्रकारके पुत्रकी कामना करती हो उसी प्रकारके रूप-वर्ण-आचरणवाले जनपदो(देशवासियो)-का मनसे अनुचिन्तन करे । साथही उस देशके लोगोकी तरह अपनाभी आहार-विहार-उपचार (क्रिया)-परिच्छद ( वेष आदि ) आदिभी करे ॥ ५३ ॥

---

१ तत ऋत्विक् प्रागुत्तरस्या दिश्यगारस्य प्राक्प्रवणमुदक्प्रवण वा प्रदेशमभिसमीक्ष्य गोमयोदकाभ्या स्थण्डिलमुपलिप्य, प्रोक्ष्य चोदकेन वेदीमस्मिन् स्थापयेत् । ता पश्चिमेनाहतवस्त्रसञ्चये श्वेतार्षभे वाऽप्यजिन उपविशेद् ब्राह्मणप्रयुक्त , राजन्यप्रयुक्तस्तु वैयाघ्रे चर्मण्यानडुहे वा, वैश्यप्रयुक्तस्तु रौरवे बास्ते वा । तत्रोपविष्ट. पालाशीभि ऐंगुदीभिः औदुम्बरीभि. माधूकीभिर्वा समिद्भिरग्निमुपसमाधाय, कुशै. परिस्तीर्य, परिधिभिश्च परिधाय, लाजै शुक्लाभिश्च गन्धवतीभि सुमनोभिरुपकिरेत् । तत. पुत्रकामा पश्चिमतोऽग्निमित्यादि—

चरक. शारीर. अ. ८।१०. ११.

(२) या या च यथाविध पुत्रमाशासीत तस्यास्तस्यास्ता ता पुत्राशिषमनुनिशम्य तास्तान् जनपदान् मनसाऽनुपरिक्रामयेत् । इत्यादि. चरक शा. अ. ८।१४

**कर्मान्ते च पुमान्मासं ब्रह्मचारी सर्पिःक्षीराभ्यां शाल्योदनमभिप्राश्य नात्याशितः सुखी स्रग्वी सुमनाः प्रीणिताङ्गः शुक्लनिवसनो मौहूर्तिकानुमते रात्रिभागे कल्याणानि चिन्तयंस्तदभिकामः स्वास्तीर्णं शयनं दक्षिणेन पादेन प्रागारोहेत्। तद्विधैव च प्रमदा कर्शिताङ्गी तैलमाषोत्तराहारा पूर्वं वामपादेन पुरुषस्य दक्षिणतः शय्यामधिरोहेत्॥ ५४॥**

पुत्रविधि अनुष्ठानकी समाप्तिपर पुरुष एक मासपर्यन्त ब्रह्मचर्य धारण करके–घी और दूधके साथ शालिभात खाये। फिर सहवासके दिन–बहुत अधिक न खाकर, प्रसन्नचित्त, माला आदिसे विभूषित, निरोग, पुष्ट अगोवाला, श्वेत निर्मल वस्त्र पहनकर, मुहूर्तका विचार करके रात्रिके मगलकारी भागमें–सकल्पपूर्वक, उसकी (स्त्री) कामना करते हुए, बिछाई अपनी शय्यापर दक्षिण पैरसे प्रथम आरोहण करे। इसी प्रकार एक मासपर्यन्त ब्रह्मचर्य धारण करती हुई, कृश अगोवाली, तैल और माष इनकाही प्रधानरूपमें भोजन करनेवाली स्त्री प्रथम वाम पैरसे पुरुषके दक्षिण पार्श्वमे शय्यापर आरोहण करे।

**वक्तव्य**—आर्य सस्कृतिमे सन्तानका उत्पन्न करना एक धर्म है। गृहस्थके लिये यह कर्तव्य आवश्यक है। इसीसे पुत्रीयविधिका विधान किया है। यह पवित्रकार्य रातके समय अन्न जीर्ण होनेपर रात्रिके मध्यभागके आसपास तीसरे चरणमे किया जाता है। इस कार्यको आजकलको मध्यान्हमें दिनके समय करनेके लिये कहते हैं। परन्तु तेजसकाल होनेसे इस समय निषिद्ध है। सम्भोगके समय स्त्रीको जैसी रुचि-विचार होंगे–वैसीही सन्तान होगी। यही कारण है कि भगवान व्याससे विचित्रवीर्यकी पत्नियोंमे अन्धी, पाण्डुवर्ण सतान हुई। क्योंकि भगवान व्यासके तेजको देखकर एकने आखें बन्द करली थी और दूसरी पीली पडगई[1] थी। इसलिये जैसे जैसे जनपदोका ध्यान स्त्री करेगी वैसीही सतान होगा। सतानका आधार मातापर है। यह पवित्र कार्य अपने घरमे शान्तिपूर्वक होना चाहिये इसलिये 'स्वास्तीर्ण शयनम्' कहा है। गर्भस्थिति रह जाये इसलिये स्त्रीका कृश होना आवश्यक है। जो गाय भैंसें अच्छी खुराक पाती है वे गर्भवती होजाती हैं। इसके पीछे भी यदि उनको पौष्टिक आहार मिलता रहे तो वे फिरजाती है, गर्भवती नही रहती। इसलिये गर्भवती होनेपर गाय या भैंस का सुखा घास–कृश करनेवाला आहार देते हैं। यही बात स्त्रीके लिये-भी है। अत स्त्रीको प्रथम कृश रहना चाहिये और जिनको वार–वार गर्भस्राव हो जाता है, उनको प्रथम दो–तीन मास तक पौष्टिक आहार नहीं देना चाहिये। उनको कृश रखते हुए गर्भ स्थिर होने देना चाहिये॥ ५४॥

**तत्र मन्त्रं प्रयुञ्जीत–आहिरसि आयुरसि सर्वतः प्रतिष्ठाऽसि धाता त्वा दधातु विधाता त्वा दधातु ब्रह्मवर्चसा भवेति॥ ५५॥**

शय्यापर बैठकर निम्नमंत्रको पढे–आहिरसि, आयुरसि, सर्वतः प्रतिष्ठासि, धाता (परमात्मा) त्वा (तुझको) दधातु (धारण करे)। विधाता (विश्वको धारण करनेवाला परमात्मा) तुझको धारण करे, ब्रह्मवर्चसा (तेज-ज्ञानसे) युक्त हो॥ ५५॥

**ब्रह्मा बृहस्पतिर्विष्णुः सोमः सूर्यस्तथाऽश्विनौ। भगोऽथ मित्रावरुणौ वीरं दधातु मे सुत॥५६॥ इति**

ब्रह्मा-बृहस्पति विष्णु-सोम-सूर्य-अश्विनौ-भग-मित्र और वरुण मुझे वीर पुत्र देवे (मैं वीर पुत्रका धारण करूं)। यह भावना मनमे करे कि मेरे वीर-ज्ञानी पुत्र उत्पन्न हो॥ ५६॥

**ततः परस्परं सामभिरभिसान्त्व्य सहर्षमनुकूलं संवसेताम्। पर्याप्ते चैनां शीतोदकेन सहसा परिषिञ्चेत्॥ ५७॥**

इसके पीछे एक दूसरेको साम आदि शान्तिपूर्वक उपायोंसे सान्त्वन देते हुए–हर्षोद्रेक होनेपर अनुकूल चित्तसे सहवास करे। सहवासके समाप्त होनेपर स्त्री शीतल जलसे तुरन्त परिषेक करे (स्नान करे अथवा शीतऋतुमे–योनि आदि स्थानपर शीतल जलसे प्रक्षालन करे)।

**वक्तव्य**—गर्भधारणके लिये मनकी प्रसन्नता सबसे मुख्य है। इसलिये प्रथम साम आदि उपायोसे स्त्रीको अनुकूल करके—उसमे हर्षोद्रेक होनेपरही सहवास करे। इसीलिये चरकमें कहा है—मनकी प्रसन्नता–गर्भ धारण करनेमें सबसे मुख्य[2] है। गाय या भैंसमे सयोग होजानेपर हम तुरन्त उसे खलका ठण्डा पानी या मेहदीका पानी पिला देते हैं। इससे उसकी बची चाह या गरमी शान्त हो जाती है। और जबतक उसको बैल या भैंसा नहीं दिखाते तबतक उसे पानी पीने नहीं देते॥ ५७॥

**तत्रात्याशिता क्षुधिता पिपासिता भीता विमनाः शोकार्ता क्रुद्धाऽतिमेदुराऽन्यकामाऽव्यवायकामा वा न गर्भं धत्ते विगुणं वा। तथा पुरुषोऽपि न चासावधस्तिष्ठेत्। तथा हि स्त्रीचेष्टः पुमान् जायते पुंचेष्टा वा स्त्री॥ ५८॥**

**मैथुनके अयोग्य**—बहुत भोजन किये हुए, भूखयुक्त, प्यासी, डरी हुई, अन्य मनवाली, शोकसे पीडित, क्रोधी, बहुत मेदस्वी, अन्य पुरुषकी कामनावाली, मैथुनकी चाहना करनेवाली (स्वयं माग रखनेवाली), स्त्री गर्भका धारण नहीं करती अथवा विगुण (विकृत) गर्भका धारण करती है। ये दोष पुरुषमेंभी हो सकते हैं। इसलिये ऐसे पुरुषका त्याग करना चाहिये। पुरुष नीचे रहकर मैथुन न करे। यदि इस प्रकार नीचे रहकर मैथुन करता है–तो यदि सतान पुरुष हो तो उसकी चेष्टाये स्त्रीके समान होती हैं। यदि सतान स्त्री हो तो उसकी चेष्टायें पुरुषके समान होती हैं॥ ५८॥

---

१ महाभारतमें देखिये—अप्रमत्तः प्रतीक्ष्यैन निशीथे त्वामागमिष्यति॥

२ सौमनस्यं गर्भधारणानाम्–श्रेष्ठतमः—चरक सूत्र. २५.४०

**न च न्युब्जां पार्श्वगतां वा सेवेत। न्युब्जायां वातो बलवान् स योनिं पीडयति। दक्षिणपार्श्वगायाः श्लेष्मा पीडितश्च्युतोऽपि दधाति गर्भाशयम्। वामपार्श्वगायास्तद्वत्पित्तं विदहति रक्तशुक्रे। तस्मादुत्ताना बीजं गृह्णीयात्। तथाहि यथास्थानमेव तिष्ठन्ति दोषाः॥ ५९॥**

न्युब्ज (झुककर-सिर नीचे रखकर) अथवा पार्श्वमे लेटकर मैथुनका सेवन स्त्रीको नहीं करना चाहिये। झुककर मैथुन करनेसे वायु बलवान (कुपित) होती है। यह वायु योनिको दबाती है। दक्षिण पार्श्वमे लेटनेसे कफ पीडित होनेसे च्युत होकर गर्भाशयको बन्द कर देता है। वाम पार्श्वमे लेटनेसे इसी प्रकार पित्त पीड़ित होनेसे च्युत होकर रक्त और शुक्रमें विदाह उत्पन्न करता है। इसलिये उत्तान (चित्त) लेटकर शुक्रका ग्रहण स्त्रीको करना चाहिये–इस प्रकार करनेसे दोष अपने अपने स्थानोपर रहते हैं॥ ५९॥

**लब्धगर्भां चैनां विदित्वा प्राग्व्यक्तीभावाद्गर्भस्य पुष्ये पुंसवनादि प्रयुञ्जीत। द्वादशरात्रमित्यन्ये। तत्रापि युग्मदिनेष्विति केचित्। प्रत्यहमित्यपरे ६०**

**पुंसवनकाल**—इस स्त्रीको गर्भधृतिके लक्षण दीखनेपर–गर्भके स्त्री और पुरुष सम्बन्धि लक्षणोके स्पष्ट होनेसे पूर्व पुष्य नक्षत्रमे पुंसवन विधिप्रयोग करनी चाहिये। बारह दिन तक पुंसवन करना चाहिये–ऐसा कई आचार्य मानते हैं। इन बारह दिनोंमेंभी युग्म दिनोमें पुंसवनविधि बरतनी चाहिये। दूसरे आचार्य कहते हैं कि प्रतिदिन करनी चाहिये॥ ६०॥

**तद्यथा—लक्ष्मणावटशुङ्गसहदेवाविश्वेदेवानामन्यतमां क्षीरेऽभिषुत्य त्रींश्चतुरो वा बिन्दून् दक्षिणे नासापुटे स्वयमासिञ्चेत्पिचुना वामे तु दुहितृकामा। न चैतान्निष्ठीवेत्। तथा पुष्योद्धृतायाः श्वेतबृहत्या मूलकल्काद्रसं नावयेत्। तद्वच्चोत्पलपत्रं कुमुदपत्रं लक्ष्मणामूलं वटशुङ्गानि चाष्टौ च नावयेत्। शुक्लमाल्याम्बरधरा च नारी पुष्योद्धृताया लक्ष्मणाया मूलकल्कमुदुम्बरमात्रं पयसा पिबेत्पुत्रस्योत्पादाय स्थितये च। तद्वद्गौरदण्डमपामार्गं जीवकर्षभकौ शङ्खपुष्पीं मध्यदण्डां सहचरं नग्नजीवमग्निजिह्वामष्टौ वा वा वटशुङ्गानि। पिष्टस्य च पच्यमानस्योष्माणमाघ्राय तद्रसं देहल्यां स्थितां पूर्ववन्नावयेत्। यच्चान्यदपि ब्राह्मणा वृद्धस्त्रियो वा ब्रूयुस्तच्च कुर्यात्॥ ६१॥**

**पुंसवन विधि**—यथा–लक्ष्मणा, वटशुंग (वटके कोपल), सहदेवा, विश्वेदेवा इनमेंसे किसी एकको दूधमे पीसकर–इस रसके तीन या चार बूंदोको रुईके द्वारा अपनी दक्षिण नासामे स्वयं निचोडे; यदि कन्याकी इच्छा हो तो वाम नासापुटमें निचोडे। इन बिन्दुओंको थूके नहीं (मुखमें आजाये तो थूके नहीं)। इसी प्रकार पुष्य नक्षत्रमे उखाडी श्वेत कण्टकारीकी मूलको पीसकर उसका नस्य लेवे। इसी प्रकार–कमलपत्र, कुमुदपत्र, लक्ष्मणामूल और वरगदके आठ अकुरोका (यह सख्या अचिन्त्य प्रभाव होनेसे) नस्य लेवे। श्वेतमाला तथा श्वेतवस्त्र पहिनकर स्त्री पुष्य नक्षत्रमे उखाड़ी लक्ष्मणाके मूलको पीसकर उसके कल्ककी गूलरके समान मात्राको दूधके साथ पिये। इससे (जिसके पुत्र उत्पन्न नहीं होता) पुत्र उत्पन्न होता है, और जिसमें गर्भ स्थिर नही रहता (नष्ट हो जाता है) उसमें स्थिर होता है। इसी प्रकार–गौरदण्ड, अपामार्ग (चिरचिटा), जीवक, ऋषभक, शंखपुष्पी, मध्यदण्डा, सहचर, नग्नजीव, अग्निजिह्व अथवा वटके आठ अकुरोको या एक दो अनिश्चित सख्यामे बूंदोंको नासामे नस्य लेवे। शालि (हेमन्तधान्य) धान्यको पीसकर पिण्ड करके अग्निद्वारा पकाते समय जो उष्णमा निकले उसे नासासे सूंघे और इनको निचोड़कर इस रसको देहलीपर बैठकर पूर्वकी भाति पिचुद्वारा नासासे ग्रहण करे। औरभी जो ब्राह्मण तथा वृद्धस्त्रिया (अपने अनुभवकी बाते कहे–जिससे गर्भवतीको शका या लज्जाका बिचार न रहे) कहे उसेभी करे।

**वक्तव्य**—गृहस्थके लिये गर्भाधान सस्कार (पुत्रीयविधि)के उपरान्त यह दूसरा सस्कार है। इस सस्कारसे पुत्रही उत्पन्न हो ऐसा प्रयत्न करते है। चरकमे पुत्रकोही उत्पन्न करनेके लिये योग दिये हैं। परन्तु इसमे कन्याके लियेभी विधि बताई है। यह परिवर्तन व्यंजक लक्षणके स्पष्ट होनेसे पूर्वही करने चाहियें। साधारणत द्वितीय मासकी समाप्तिपर पुरुष या स्त्रीके विभेदक निशान गर्भमे वन जाते हैं। इसलिये इस समयतक इनको करना चाहिये। पुंसवनसे अवश्यही इच्छित सतान होगी–यह बात नही। इसमे अपना और गर्भका प्राक्तनकर्मभी कार्य करता है। इन दोनो कार्योंके सघर्षमें जो प्रधान या जोरदार होगा–वह दूसरेको पराजित करके अपना कार्य कर देगा। ब्राह्मणलोग जो विधान कहेंगे–वह शास्त्रसम्मत होनेसे फलदायी होगी, और स्त्रिया जो उपाय कहेंगी–वह अनुभूत होनेसे उसमे हिचकिचाहट या शंका गर्भवती नही करेगी। वरगदके कोपलभी उस स्थानके लेने जिसके नीचे गाये बैठकर जुगाली या आराम करती

---

१ लक्ष्मणा–पुत्रकाकाररक्ताल्पबिन्दुभिर्लाञ्छितच्छदा।
लक्ष्मणा पुत्रजननी बस्तगन्धाकृतिर्भवेत्॥

तयो कर्मणा वेदोक्तेन विवर्तनमुपदिश्यते प्राग्व्यक्तीभावात् प्रयुक्तेन सम्यक्। कर्मणा हि देशकालसंपदुपेताना नियतमिष्टफलत्वं, तथेतरेषामितरत्वम्। तस्मादापन्नगर्भां स्त्रियमभिसमीक्ष्य प्राग्व्यक्तीभावाद्गर्भस्य पुंसवनमस्यै दद्यात्। गोष्ठे जातस्य न्यग्रोधस्य प्रागुत्तराभ्या शाखाभ्या शुगे अनुपहते आदाय द्वाभ्या धान्यमाषाभ्या संपदुपेताभ्या गौरसर्षपाभ्या वा सह दध्नि प्रक्षिप्य पुष्येण पिबेत्, तथा कनकमयान् राजतानायसांश्च पुरुषकानग्निवर्णानणुप्रमाणान् दध्नि पयस्युदकाञ्जलौ वा प्रक्षिप्य पिबेत्।

चरक. शा. अ. ८।१९.

हैं, जहा मूत्र-गोवर गायोका होता है—उस वरगदके कोपल लेने चाहिये ॥ ६१ ॥

**ततः प्रजास्थापनाख्या महौषधीः शिरसा दक्षिणेन च पाणिना धारयेत्। एताभिश्च सिद्धं पयो घृतं वा पिबेत्। एताभिरेव पुष्ये पुष्ये स्नायात्सदा चेत्थमालभेत। तथा सर्वासां जीवनीयानामोषधीनां सदोपयोगस्तैस्तैर्विधिभिः। इति गर्भस्थापनानि ६२**

इसके अनन्तर प्रजास्थापक दश औषधियोको [ऐन्द्री, ब्राह्मी, शतवीर्या, सहस्रवीर्या (दूर्वा), अमोघा, अव्यथा, शिवा, वाव्यपुष्पी, अरिष्टी, विश्वक्सेना] शिरपर और दक्षिण हाथमे धारण करे। इन्ही दस औषधियोसे सिद्ध घी या दूधका पान करे। इन्ही दस औषधियोंके क्राथसे प्रत्येक पुष्य नक्षत्रमें स्नान करे और इनको पासमे रक्खे। इन्हीं विधानोसे (दूध-घी, धारण स्नान आदिमे) जीवनीय गणकी औषधियोंकाभी सदा उपयोग करना चाहिये। ये गर्भस्थापन है-(गर्भ रहकर नष्ट नही होता) ६२

**सौम्याकृतिवचनोपचारचेष्टाश्च प्रियहितानुवर्तिनः परिचारकास्तथा भर्तेति ॥ ६३ ॥**

सौम्य (भयानक नहीं) आकृति, सौम्य वचनोसे (क्रोधी या कुत्सित वचनोंसे नही), सौम्य उपचार और सौम्य चेष्टा (शान्तिपूर्वक वर्तन), तथा प्रिय एवं हितकारी व्यवहारपूर्वक सेवक एवं भर्ता स्त्रीके साथ व्यवहार करें।

**वक्तव्य**—गर्भावस्थामे स्त्रीके साथ प्रिय एवं हितकारी वर्तन करना आवश्यक है। यह व्यवहार केवल पतिही नहीं-अपितु घरके सब लोगोंको करना चाहिये। जिससे गर्भको नुकसान न पहुचे। वह जोभी वस्तु चाहे उसे प्रिय एवं हितकारी होनेपर देवे, अहितकारी होनेपरभी थोडी देवे, जिससे गर्भको नुकसान न हो ॥ ६३ ॥

**पुनश्चैनां मासादुपेयात् ॥ ६४ ॥**

फिरसे ऋतुमती होनेपर इसके साथ पुरुष सहवास करे।

**वक्तव्य**—जबतक पुन. ऋतु न हो-पुरुष इसके साथ सहवास न करे। अथवा गर्भ न रहनेपर यदि मासिकस्राव हो तो पुन इस विधिका अनुसरण करके सहवास करे। इस प्रकारसे सम्पूर्ण गर्भकालमें तथा स्तन्य पावनकालमें सहवासका निषेध किया है ॥ ६४ ॥

**तत्र शुक्ले शुक्ले घृतमण्डाभे वा गर्भस्य गौरत्वं तैलाभे कृष्णत्वं मध्वाभे श्यामत्वं। तथा क्षीरादिमधुराणामुपयोगान्मातुरुदकविहाराच्च गौरता तिलान्नविदाहिना कृष्णता व्यामि  ां श्यामता। देशकुलानुवृत्तितश्च वर्णभेदः। तथा तेजोधातोरुदकाकाशधातु  ङ्गौरता भूवायु  कांत् कृ सर्वधातुसाम्ये श्यामता ॥ ६५ ॥**

**वर्णका कारण**—शुक्रमें  । अथवा घीके मण्ड(उपरके भाग)की झाई (रग) होनेपर गर्भ गौर वर्ण होता है। शुक्रमे तैलका रग होनेसे कृष्णवर्णता, मधुका रग होनेपर श्यामवर्णता होती है। इसी प्रकार माताके क्षीर आदि मधुर द्रव्योके अधिक उपयोग करनेसे, पानीमे जलक्रीडा करनेसे गौरवर्णता आती है, तिल-अन्न आदि विदाही द्रव्योके सेवनसे कृष्णवर्णता आती है। मिश्रित आहार-विहारके सेवनसे श्यामवर्णता आती है। आहार-विहारके सिवाय देश कालके कारणभी वर्णोंमें भिन्नता होती है। इसी प्रकार तेज धातु (अग्नि)के जल और आकाश धातुके साथ मिलनेसे गौरवर्णता, तेज धातुके पृथ्वी और वायुके साथ मिलनेसे कृष्णवर्णता और सब धातुओंकी समानता होनेपर श्यामवर्णता होती है।

**वक्तव्य**—गौरवर्णमे आकाश और जल इन दो तत्त्वोकी अधिकता है। यही कारण है कि श्वेतवर्णमेसे सूर्यकिरणें सुगमतासे पार हो जाती हैं। कृष्णवर्णमे पृथ्वी और वायुकी अधिकता होती है। पृथ्वीके अपारदर्शक होनेसे सूर्यकिरणें—इससे पार नहीं जा सकती। इसलिये हमारी छतरी आदि काले रगके बनाये जाते है। यही कारण है कि काली गायका दूध हमारे यहा उत्तम माना है। क्योकि कृष्णवर्णवालोमे क्षय बहुत कम होता है। कृष्णवर्ण होनेसे सूर्यकी किरणे त्वचामे लीन हो जाती हैं। इसीलिये श्यामवर्ण शास्त्रमे पसन्द किया है ॥ ६५ ॥

**सत्वविशेषकराणि  ुनर्मातापितृसत्त्वान्यन्तर्वेत्न्याः श्रुतयश्चाभीक्ष्णाः स्वोपचितं कर्म भवति पूर्वाभ्यासश्चेति ॥ ६६ ॥**

**भवन्ति चात्र।**

**घृतक्षीरादिनित्यासु मुदितासु कफात्मसु।**
**आर्तवं तिष्ठति चिरं विपरीतास्वतोऽन्यथा ॥ ६७ ॥**

सत्त्वकी विशेषता करनेवाले कारण—माता-पिता-कामना-शील आचार आदि तथा गर्भिणीका बार बार वातोको सुनना एवं गर्भका पूर्वजन्ममे सञ्चितकर्म तथा पूर्वअभ्यास (कृतधर्म-अधर्म) मनकी विशेषतामें कारण है।

इसमे कहाभी है—जो स्त्री नित्य घृत और दूधका प्रयोग करती है, सदा प्रसन्न रहती है, कफप्रकृति है, उसमे आर्तव बहुत समय तक (गर्भयोग्य अवस्थामें) रहता है, इससे विपरीत स्त्रियोंमें थोड़े समय तक रहता है।

—आर्तव शब्दसे रक्त और बीज दोनोका ग्रहण होता है। जिसप्रकार शुक्रशब्दसे शुक्रकीट और शुक्रका द्रवभाग दोनों ग्रहण होते है। यहापर बीजका ग्रहण आर्तवशब्दसे किया है। जिसप्रकारकी चरकमें स्पष्ट कहा है कि बीजभागके विकृत होनेपर सतानमें विकृति आजाती है। यहापर जिसप्रकार स्त्रीमें बीज देरतक गर्भयोग्य अवस्थामें रहता है, वैसे पुरुषमेंभी

१ कूपोदक वटच्छाया श्यामा स्त्री तरुण दधि।
शीतकाले भवेदुष्ण उष्णकाले च शीतलम्।
'तन्वी श्यामा शिखरिदशना' इत्यादि मेघदूतमें।
कृष्णा गौ प्रशस्तक्षीरा भवति ॥

शुक्रकीट इसप्रकारके पुरुषोमें देरतक रहता है। विपरीत पुरुषोमे थोडी समय रहता है ॥ ६६ ॥ ६७ ॥

**निपातादेव गृह्णाति रागं वासो यथाऽमलम् ।**
**ध्रुवं गर्भं तथा वीजं क्षेत्रं बीजमुपस्कृतम् ॥ ६८ ॥**

जिसप्रकार कि निर्मल वस्त्रपर गिरा हुआ रंग तुरन्त वस्त्रपर लगजाता है, उसीप्रकार शुद्ध बने क्षेत्र ( गर्भाशय )मे भी रक्त-बीज और शुक्रबीज-गिरकर ( मिलकर ) गर्भ बनजाते हैं ।

**वक्तव्य**—शुद्ध गर्भाशयमे बीजोके मिलनेपर तुरन्त-बिना देरीके गर्भ रहजाता है । इसीलिये कई स्त्रियोको सहवासके समय तुरन्तही गर्भस्थितिकी प्रतीति हो जाती है । चरकमे इस बातको-सहवाससे तृप्ति होना-पूर्ण सतोष मिलजानेसे कहा है । जिस लक्षणको आधुनिक विज्ञान नहीं कहता । परन्तु जिसप्रकार मनके अनुकूल भोजन करनेपर तृप्ति-प्रसन्नता अनुभव होती है, उसीप्रकार शुद्ध क्षेत्रमे ठीक समयपर किया गर्भाधान स्त्रीको तृप्ति देता है । सुश्रुतने तो कहा है-ऋतु-क्षेत्र-अम्बु और बीज इनके मिलनेसे जिसप्रकार खेतमे शस्य पैदा होता है, उसीप्रकार इन चारके समुचित संयोगसे गर्भ पैदा होता है ॥ ६८ ॥

**अविरुद्धे ध्रुवं दैवे काले युक्तस्य कर्मणः ।**
**सिद्धिः पुंसवनाद्यस्मात्पूर्वं व्यक्तेः प्रयोजयेत् ॥ ६९ ॥**

दैव ( प्राक्तनकर्म )के अविरुद्ध ( अनुकूल ) होनेपर समयपर युक्तिपूर्वक किया पुसवन आदि कार्य निश्चित सफलतादायक होते हैं । इसलिये गर्भमे स्त्री-पुरुषके लक्षणोके व्यक्त होनेसे पूर्व इनका ( पुंसवन आदि ) प्रयोग करना चाहिये । दैवके विरुद्ध होनेपर युक्तिपूर्वक किया कर्मभी निष्फल होता है ॥ ६९ ॥

**जाताश्चैवं रूपवन्तो महासत्त्वाश्चिरायुषः ।**
**ऋणान्मोचयितारः स्युः सुपुत्राः पुत्रिणां मताः ७०**

इस विधिसे ( गर्भाधान-पुंसवन आदि कर्मोद्वारा ) उत्पन्न हुई सतान ( पुत्र ) रूपवती, महान् सत्त्व ( मन )वाली ( उदार मन ), दीर्घायु, पितृऋणसे छुटवानेवाली-होती है ।

**वक्तव्य**—प्रथम गर्भाधान पुत्र-सतानको लक्ष्य करके ही किया जाता था । आजकल थोडासा भेद है-आजकल पुत्र उत्पन्न नहीं करते-परन्तु पुत्र उत्पन्न हो जाता है । अर्थात् विना किसी तैय्यारीके स्वयं आजाते हैं । प्रथम-ऋतुधर्मको व्यर्थ जाने नहीं दिया जाता था-अब यह कोशिश की जाती है कि सतान न आये तो अच्छा । इसलिये जैसी वर्णसकर प्रज उत्पन्न होरही है-वह सामने है । माता-पिताके लिये आदरके लिये भाव कम होता जाता है, क्योकि ये सतान बिना मागे-अकस्मात आई होती है । इसलिये विना मागे या बिना बुलाये आये व्यक्तिका-या मिली वस्तुके प्रति जो उपेक्षाभाव होता है-वह इनका होता है । मनुष्यके ऊपर समारमे आनेपर तीन ऋण हो जाते हैं, पितृ-ऋण, देव-ऋण और ऋषि-ऋण । इनमे पितृऋणसे मुक्त पुरुष सतान उत्पन्न करकेही होता है । और वह सतान-उपरोक्त गुणवाली हो, तभी सुयोग्य सन्तान द्वारा ऋणसे मुक्ति मिलती है ॥ ७० ॥

**दैवताचारशौचादिरता सूते महागुणम् ।**
**धावत्येवं चाचरितं प्राग्जन्माभ्यासयोगतः ॥ ७१ ॥**

देवता-आचार-शौच ( पवित्रता ) आदि गुणोमे रत होनेसे महागुणी सतान उत्पन्न होती है । पूर्वजन्मकृत कर्मोके अभ्यासमे प्राक्तन कर्म-इनके साथ जल्दीसे आता है । गुणवति सतान होनेमे जहा माता-पिता कारण हैं-वहा अपना प्राक्तन कर्मभी कारण होता है । दोनोके मिलनेसे ही गुण-अगुण होते हैं ॥ ७१ ॥

**योषितोऽपि स्रवन्त्येव शुक्रं पुंसः समागमे ।**
**तन्न किञ्चित्तु करोतीति न चिन्त्यते ॥ ७२ ॥**

**इति पुत्रकामीयो नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥**

**स्त्रियोंमें शुक्र**—स्त्रिया भी पुरुषके साथ सगम करतेसमय शुक्रका क्षरण करती हैं । परन्तु यह शुक्र गर्भस्थितिमे कोई भाग नहीं लेता, इसलिये इसका विचार नहीं किया जाता ।

**वक्तव्य**—स्त्रियोंमे शुक्र है, परन्तु शुक्रकीट नहीं होता । यह शुक्र एक प्रकारका तरल द्रव्य है, जो देखनेमे दृश्यमान शुक्रके समान तरल, श्वेत, पिच्छल है । यह एक स्राव है-जो कि सगमजन्य रगड ( घर्षणसे ) तथा उत्पन्न उष्णिमासे अगोकी रक्षा करती है । इस द्रव-शुक्रके उत्पन्न होने पर स्त्रीभी पुरुषके समान शान्ति ( मैथुनसे विरति ) अनुभव करती है । इसके उत्पन्न होनेपर सीत्कार करती है-और पृथक् हो जाती है । गर्भके लिये यह द्रव भाग कोईभी काम नही करता-इसलिये इसका विचार यहापर नहीं किया ॥ ७२ ॥

इसप्रकारवैद्यपति सिंहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टकी बनाई अष्टाग-सग्रहसहिताके शारीरस्थानके पुत्रकामीय नामक प्रथम अध्याय समाप्त हुआ ।

---

१ यस्य यस्यावयवस्य बीजे बीजभाग उपतप्तो भवति, तस्य तस्यावयवस्य विकृतिर्जायते ।

२ चरकमें कहा है—तृप्तिश्च बीजग्रहण च योन्या गर्भस्य सद्योऽनुगतस्य लिङ्गम् ।
ध्रुव चतुर्णां सान्निध्याद् गर्भ स्याद् विधिपूर्वक ।
ऋतुक्षेत्राम्बुबीजाना सामग्र्यादकुरो यथा ।
सुश्रुत शारीर. २. ३३.

३ दैवं पुरुषकारेण दुर्बलेनोपहन्यते ।
दैवेन चेतरत् कर्म प्रकृष्टेनोपहन्यते ॥ चरक.

४ इष्ट दत्तमधीत च यज्ञाश्च बहुदक्षिणा. ।
सर्वं च तदपत्यस्य कला नार्हन्ति षोडशीम् ॥ महाभारत

५ जायमानो वै ब्राह्मण त्रिभिर्ऋणवा जायते । ब्रह्मचर्येण ऋषिभ्यो यज्ञेन देवेभ्य. प्रजाभ्य पितृभ्य. एष वा अनृणो य पुत्री, यज्वा, ब्रह्मचारिवासी । तै स ६ ३ १०

६ (१) नारी विसृष्टकुसुमेषु जलावसान्ते, नृत्य करोति वहु वल्गनरोदने च । वैकल्यमेति मुकुलीकृतचारुनेत्रा शक्नोति नो किमपि सोढुमति प्रयत्नम् ॥

(२) वराङ्गरन्ध्राद् ऊर्ध्वं तु नासिकाभ यदस्ति तद् ।
मन्मथच्छत्रमित्याहुराढ्य मदसिराचयै ॥
योनिरन्ध्रेणातिदूरात्पूर्णचन्द्रास्ति नाडिका ।
मनोजवारिसपूर्णा स्त्रीणा तिष्ठति सर्वदा ॥
तद् विसृष्टया द्रुतरं नारी प्रोच्यते पुरुषैरपि ॥ अनगरग.

## द्वितीयोऽध्यायः ।

**अथातो गर्भावक्रान्तिशारीरं व्याख्यास्याम ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे गर्भावक्रान्ति नामक शारीरकी व्याख्या करेंगे-जैसा आत्रेय आदि महर्षियोंने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**गते पुराणे रजसि नवेऽवस्थिते शुद्धे गर्भाशये मार्गे च बीजात्मना शुक्रमविकृतमविकृतेन वायुना प्रेरितमन्यैश्च महाभूतैरनुगतमार्तवेनाभिमूर्च्छितमन्वक्षमेव रागादिक्लेशवशानुवर्तिना स्वकर्मचोदितेन मनोजवेन जीवेनाभिसंसृष्टं गर्भाशयमुपयाति ॥ ३ ॥**

पुरातन रजके समाप्त हो जानेपर नूतन रज ( बीज-कॉर्पस-ल्युटम )के स्थित हो जानेसे गर्भाशय और योनिमार्गके शुद्ध हो जानेपर बीज रूपमे ( शुक्रकीटसे-शुक्रद्रवसे नहीं ) अविकृत ( पूर्ण निरोग ) रूपमे-अविकृत ( विकाररहित ) वायु द्वारा तथा अन्य पंचमहाभूतोसे प्रेरित होकर-इसके साथ अनुकूल गुणवाले ( नीरोग रूपसे ) आर्तव ( बीज-जो कि दिम्बग्रन्थिमे पका है ) के साथ मिश्रित होकर-तत्क्षणही ( विना एकक्षणकी देरी किये ) रागादि पचक्लेशोके वशीभूत हुए-तथा अपने प्राक्तन कर्मोंद्वारा प्रेरित होकर मनके वेगके कारण जीवसे मिश्रित हुआ गर्भाशयमे आता है ।

**वक्तव्य**—गर्भ बननेमे शुक्रबीज-स्त्रीबीजके अतिरिक्त, वायु-पचमहाभूत और मनयुक्त आत्मा-ये कारण हैं । शुक्र और स्त्रीबीज ये दोनो पुरुष स्त्रीके सहवाससे वायुद्वारा सब अवस्थाओंमे प्रेरित होते रहते हैं । परन्तु सब सहवासोंमे गर्भधृति नहीं होती । गर्भधृतिके लिये आत्मा तथा पचमहाभूतोका होना आवश्यकभी है । कईवार आत्माके बिना पचमहाभूतभी वायुद्वारा इस सयोगमे भाग लेलेते हैं । तब एक मासपिण्ड उत्पन्न होता है । इसमे आत्मा नही होता । यह मासपिण्डही गर्भावस्थाके लक्षण उत्पन्न करदेता है । और फिर यदि कदाचित यह बाहर आजाता है, तो इसे भूतहृत या अन्य समझा जाता है । पूर्ण गर्भ तभी बनता है-जब इसमे अन्य वस्तुओके साथ आत्माभी आये । कोईभी कार्य बिना कारणके नहीं होता । इसलिये आत्माके आनेमेभी कारण होना चाहिये-ये कारण-अविद्या-अस्मिता राग-द्वेष और अभिनिवेश ये पाच क्लेश तथा प्राक्तन कर्म है । इनके कारण उसे इस सयोगमे आना पड़ता है । आत्मा स्वयं निष्क्रिय है-उसके आनेकी क्रियामे कोई बल या कारण होना आवश्यक है । जिसप्रकार कि योनिमे या गर्भाशयतक शुक्रको पहुंचानेमे वायु कारण है-उसी प्रकार आत्माको इस सयोगमे लानेका कारण मन है । मनके सहारे आत्मा इस सयोग तक आता है-यह सयोग अन्धे और पगुका है । जिसप्रकार कि पंगु-अन्धेके कन्धेपर चढकर दूरतक चलता हुआ इच्छित स्थानपर पहुच जाता है । इसी मनके द्वारा वह सब करता है या करवाता है । यह आत्मा शुक्रकीट और स्त्रीबीज दोनोमे आता है-और दोनोके मिलनेसे दोनो मिलकर एकरूप बन जाते है । इसी प्रकार दोनोके तत्त्व पंचमहाभूत अपने अपने तत्त्वमे मिलकर एक हो जाते हे । ये तत्त्व यदि दोनोके पुष्ट होगे तो सतान पुष्ट होगी-और जिसके कमजोर होगे उसके वेही अवयव कमजोर रह जायंगे-और जो तत्त्व सर्वथा नही आयेगा उसका वहा अभाव रहेगा । अग्नितत्त्वके न आनेसे अन्धा और एक बीजसे आनेपर एक आखवाला या कम देखनेवाली सतान होगी । इसी प्रकार वायुतत्त्वकी विकृतिसे कर्णेन्द्रियके रोगवाली सतान होगी । जिसप्रकार कि वायसरायकी ऐसम्ब्लीमे सब लोग अपने अपने प्रतिनिधि भेजते हैं । यदि सबके प्रतिनिधि आजाये तो सब जगहे भरी दीखती है-और यदि किसीकी प्रतिनिधि वहा न पहुंचे तो उसका स्थान खाली रहता है । इसी प्रकार इस सहवासमे शुक्रकीट और स्त्रीबीजके द्वारा दोनोके शरीरसे प्रत्येक अगसे एक एक प्रतिनिधि आता है, इसीलिये शास्त्रमे कहा है कि-'अगादगात् सम्भवसि ।' एक-एक अगसे पैदा होता है । जिस अगका प्रतिनिधि नहीं आयेगा-वह स्थान वहा खाली रहेगा । इन प्रतिनिधियोको लानेवाला वायु है । यदि वायु ठीक प्रकार चलता हुआ साथमे लाता है, तो सतान ठीक स्वस्थ उत्पन्न होती है । और यदि विकृत चलता हुआ लाये तो विकारयुक्त होता है । वायु सहवासके समय अग्नितत्त्वको देरमे लाया या विकृतरूपसे लाया तो आख तिरछी भैगी हो जाती है । जिसप्रकार कि जो प्रतिनिधि देरमे पहुंचेगा उसे चुपचाप आकर बैठ जाना पड़ेगा-उसके आनेपर दुवारा सभापति स्वागत करनेके लिये खडा नही होगा-यह सम्भव है कि पीछे बैठना पड़े । इसी प्रकार इस सहवास सम्मेलनमे सब महाभूतोकी सवारी वायु है । इसीलिये चरकमे कहा है कि-'वायुस्तत्रयन्त्रधर' ॥ ३ ॥

**कार्याणां च कारणानुविधायित्वात्तत्स्वभावतां प्रतिपद्यते ॥ ४ ॥**

कारणके अनुसार कार्य होता है, इसलिये वे शुक्रकीट और स्त्रीबीज पुरुष या स्त्रीरूपमे सतान उत्पन्न करते हैं-अपने अपने स्वभावके अनुसार ढाचा बनाते हैं । गेहूसे गेहू उत्पन्न होगा-जौ नहीं । इसी प्रकार माता-पिता-महाभूत-देश काल-गर्भाशय-मात्रा आहार-विहारादिके कारणानुसारही कार्य बनता है ॥ ४ ॥

**तत एव च शुक्रस्य बाहुल्यात्पुमान्, आर्तवस्य बाहुल्यात्स्त्री, तयोः साम्येन नपुंसकम् ॥ ५ ॥**

१ महाभारतमे गान्धारीके जो धृतराष्ट्र आदि हुए थे-उसमें एक मासपिण्डही उत्पन्न हुआ था-जिसे भगवान व्यासने अपने योगबलसे सतानरूप कर दिया था ।

२ यस्य यस्य ह्यङ्गावयवस्य बीजे बीजभागः उपतप्तो भवति, तस्य तस्याङ्गावयवस्य विकृतिरुपजायते, नोपजायते चानुपतापात्-तस्माद् उभयोपपत्तिः । चरक. शा. ३. २३.

शुक्रकी प्रबलता ( मात्रामे नहीं–अपितु शक्तिमें )से पुरुष और आर्तवकी प्रबलतासे स्त्री होती है। दोनोकी समानता होनेसे नपुंसक संतान उत्पन्न होती है ॥ ५ ॥

**शुक्रार्तवेऽनिलेन खण्डशो भिन्ने यथाविभागमपत्यानामुत्पत्तिः ॥ ६ ॥**

वायुके द्वारा शुक्र और आर्तवके टुकड़े टुकड़े होनेपर–इन टुकडोकी सख्यानुसार सतान उत्पन्न होती है। [ जिसप्रकार–कुत्ते या बिल्लीयोमे कई विभाग होनेसे कई बच्चे होते है ] ॥ ६ ॥

**विकृते वियोन्याकृतीनाम् ॥ ७ ॥**

वायुके विकृत होनेसे स्त्रीबीज और पुरुषबीजके सयोग होनेपर विकृत योनि ( मेष-बिल्ली मछली आदि ) अथवा विकृत आकृतिवाली संतान होती है ।

**वक्तव्य**— जिसप्रकार कि धान्यके खेतमें अथवा गेहूंके खेतके पकनेके समय वायुका झोला निकल जाये और धान्यके खेतमे पानी न हो तो धान्यमे बाल ठीक होगा-परन्तु वालमे चावल नहीं होगा छिलका होगा, इसी प्रकार जिस गेहूंके खेतमें पकते समय वायुका झोला निकल जाता है–वहा गेहूं मरी हुई दर्वा या छिलकेरूप होती है। इस प्रकारके खेतमें भूसा अधिक होता है और अन्न कम होता है। जिसप्रकार बाह्य जगतमे वायु विकारका कारण है, उसी प्रकार गर्भावस्थामेभी वायुही कारण है ॥ ७ ॥

**अथ नार्याः सद्योगृहीतगर्भायाश्च लिङ्गं योन्या बीजग्रहणं तृप्तिर्गरिमा स्फुरणं शुक्रार्तवयोरननुबन्धश्च। तथा प्रहर्षो हृल्लासस्तन्द्राऽङ्गसादः प्रसेको हृदयव्यथा ग्लानिः पिपासा च ॥ ८ ॥**

सद्योगृहीता–सहवासके समय गर्भ रहजानेके स्त्रीमें तुरन्त उत्पन्न हुए लक्षण–योनिमे बीजका ( गर्भाशय या योनिमार्गमे ) पकड़ा जाना, मैथुनसे सतोष ( आगे कामना नहीं ), योनिमे भारीपन, योनिमे स्पन्दन, शुक्र और आर्तवका योनिसे बाहर न आना, हृदयमे प्रसन्नता, (थोड़ासा) जीमचलाना, तन्द्रा, अगोमे शिथिलता, मुखसे थूक आना और हृदयप्रदेशपर पीडा, ग्लानि (किसी वस्तुमें मनोयोग न होना) और प्यास ये लक्षण होते हैं।

**वक्तव्य**—गर्भधारण हो जानेपर स्त्रीको सतोष अनुभव होनेपर–फिर वह किसीभी प्रकारका दबाव आगे सहन करना पसन्द नहीं करती। वह विरति चाहती है ॥ ८ ॥

**क्रमेण तु व्यक्तगर्भायाः कुक्षिमात्रगौरवं क्षामनेऽक्षिरोमसंलुलनं निद्रा जृम्भणं मूर्च्छा छर्दिररुचिः पादशोफोऽम्लेऽभिलाषस्तेषु तेषु चोच्चावचेषु भावेष्विति ॥ ९ ॥**

**गर्भावस्थाके सन्दिग्ध लक्षण**— गर्भके स्पष्ट होते हुए–गर्भाशयमे भारीपन, शरीरमें भारीपन, आखोंमें कृशता (अन्दर घुंसना), स्वरकी कृशता (बोलनेमे थकान), योनिके बालोंमें स्फुरण, निद्राका आना, जम्भाईया, मूर्च्छा, वमन, भोजनमें अरुचि, पैरोंमें सूजन, अम्लवस्तुओंमें अभिलाष एवं अनियत-आहार-विहारोमें चाह ( कभी किसी वस्तुमे अकारण इच्छा, और कभी उसी वस्तुसे अकारण द्वेष ) हो जाता है ॥ ९ ॥

**तस्याश्च रजोवाहिनां स्रोतसां वर्त्मान्युपरुन्ध्यते गर्भेण। तस्मात्ततः परमार्तवं न दृश्यते। ततस्तदधःप्रतिहतमपरमपरं चोपचीयमानमपरेत्याहुः। जरायुरित्यन्ये। स्थिते तु रक्ते रोमराजी प्रादुर्भवति ॥ १० ॥**

**जरायुकी उत्पत्ति**—इस गर्भवती स्त्रीके रजोवह स्रोतोके मुख गर्भके कारण बन्द हो जाते हैं। इसलिये गर्भ रहनेके उपरान्त आर्तव दिखाई नही देता। इसलिये नीचेकी ओर रुकावट होनेके कारण यह रक्त उपर उपर एकत्रित होनेसे (बढनेसे) अपरा कहा जाता है। इसकोही दूसरे जरायु कहते हैं। रक्तके रुक जानेसे (आर्तव बन्द होनेके कारण, ऊपर बननेसेही ) पेड्रूके उपर रोमराजी होती है।

**वक्तव्य**—प्रत्येक मास गर्भाशयसे रक्तस्राव स्त्रीमे होता है। गर्भधृति होनेपर रक्तवाहिनीयोके मुख तो बन्द हो जाते हैं, परन्तु रक्तोत्पादक शारीरिक प्रवर्तन चालू रहते हैं। इससे रक्त गर्भाशयमें प्रतिमास आता है–परन्तु रक्तवाहिनीयोंके बन्द होनेसे बाहर नही आता–अत स्तरके उपर स्तर प्रतिमास चढती जाती हुई मोटी-अपरा(जरायु)बन जाती है। एक दूसरेके उपर उपर आनेसे इसे अपरा कहते है। इस अपराके होनेपर–नाभिसे नीचे रोमराजी (रेखाये) उत्पन्न होने लगती हैं, बाल सीधे एक रेखामे आजाते है। नाभिसे लेकर योनितक बालोकी एक रेखा बन जाती है। बोलचालकी भाषामे इसे 'सेली' कहते हैं। कभी कभी रक्तभी गर्भावस्थामें बाहर आता है–इस अवस्थामे रक्तवाहिनीयोंके मुख पूर्ण बन्द नही होते। ऐसी स्त्रियोमें दूध कम उत्पन्न होता है ॥ १० ॥

**जरायुशेषं चोर्ध्वमसृक् प्रतिपद्यते। तस्मात्पीनकपोलपयोधरता कृष्णौष्ठचूचुकत्वं च ॥ ११ ॥**

जरायुके बननेसे बचा रक्त उपरकी ओर ( जहापर प्रकृतिको जरुरत है ) पहुच जाता है। इस कारणसेही गर्भवतीके कपोल और स्तन भारी होजाते हैं–और ओठ एवं चूचुक काले पड़ जाते हैं।

**वक्तव्य**—स्तनोंमें भारी होनेका तथा चूचुकोंके काले पड़नेका कारण रक्तकी अधिकता है। इस रक्तकी अधिकतासेही भारीपनके साथ कृष्णता आती है। विशेषकर जहा जहापर श्लैष्मिक कला बहुत नाजुक तथा मेद-मासकी प्रचुरता होती है, वहींपर यह रंग निक्षिप्त हो जाता है। इसलिये आखोंके चारों ओरभी कालिमा आजाती है ॥ ११ ॥

**स्तनाश्रयमेव च कफोपरञ्जितं स्तन्यतामुपगतं प्रसूतायाः : न[illegible]हाररसेना ते ॥ १२ ॥**

यही रक्त स्तनोंमें पहुचकर–कफद्वारा रंजित होनेपर प्रसूतामें दूधरूप होकर आहार रससे बढ़ता है।

**वक्तव्य**—रक्त सारे शरीरमे फिरता है, शरीरकी सब प्रकारकी ग्रन्थिया अपने प्रभाव या शक्तिसे इस रक्तमें अपने अनुकूल रस खीचकर अपनी क्रियासे अन्य रस बनाकर फिर रक्तमेही मिलादेती हैं। इसी तरह स्तनग्रन्थिया अपनी शक्तिसे रक्तमेसे रस लेकर उसे दुग्धरूपमें बदल देती हैं। ये ग्रन्थिया गर्भावस्थामेही कार्य करनेवाली होती है। कुमारीमे स्तनकी ग्रन्थिया-कार्य नहीं करती। इनमें रक्त उपरकी ओर न आकर नीचे गर्भाशयसे वहता रहता है। गर्भाशय और स्तनोका आपसमे बहुत अधिक सम्बन्ध है। एकके उत्तेजित होनेसे दूसरा सकुचित होता है। एकके क्रियाशील होनेसे दूसरेकी क्रिया बन्द हो जाती है। जबतक माताके स्तनोमे दूधकी अधिकता रहती है, ऋतु नहीं आती। ऋतु बन्द होनेपर स्तनोमें वृद्धि होती है। गर्भाशयको सकुचित करनेके लिये बच्चेके मुखमे चूचुक चूसनेके लिये देना चाहिये। गर्भधारण न हो इसलिये स्तनोको–कोई कोई देरतक बच्चोको पिलाते रहते है। जबतक ऋतु न आये स्तन्य आता रहता है। ऋतु आनेपर दूधभी कम हो जाता है ॥ १२ ॥

**तत्र प्रथमे मासे कललं जायते। द्वितीये घनः पेश्यर्वुदं वा तेभ्यः क्रमात्पुंस्त्रीनपुंसकानि। तृतीये पञ्चधा प्ररोहति, तद्यथा—सक्थिनी बाहू शिरश्च। सक्थ्यादिप्ररोहैककालमेव च सर्वाङ्गावयवेन्द्रियाणि युगपत वन्त्यन्यत्र जन्मोत्तरकालजेभ्यो दन्तादिभ्यः क्रमेण तु स्पष्टीभवन्ति। एषा प्रकृतिः। विकृतिरतोऽन्यथा ॥ १३ ॥**

गर्भधृति होनेपर पहले महीनेमे कलल ( कठिन ) बनता है। दूसरे महीनेमे पुरुष बनना होता है तो घन, स्त्री बननी हो तो पेशी, और नपुसक बनना होना होता हो तो अर्बुद बनता है। तीसरे महीनेमे पाच भाग अलग अलग हो जाते है–यथा–दो बाहु, दो टागे और शिर ( मध्यभाग सारा )। सन्धि आदिमें जब प्ररोह ( अगुलि आदिके चिन्ह ) बनने लगते हैं–उसी समयही सब अगोंके अवयव और इन्द्रिया एक साथ बनने लग जाती हैं। परन्तु जन्मके उपरान्त उत्पन्न होनेवाले दात आदि क्रमश पीछे स्पष्ट होते हैं। यह तो स्वभाव है। इससे विपरीत ( गर्भमेही दात आदि निकल आना ) विकृति ( विकार ) होता है ॥ १३ ॥

**य च गर्भस्य पुंस्त्रीनपुं न्यतमलिङ्गानुरूपा एव भावा मनसि शरीरे च सन्तिष्ठन्ते। वैशेषिकलिङ्गसङ्करे तु यतो भूयस्त्वं ततोऽन्यतरा : ॥ १४ ॥**

गर्भके पुरुष स्त्री नपुंसक इनमेंसे किसी एकमे अपने अपने लक्षणोंके अनुसार–मन एवं शरीरमें गुण बनते हैं। इन लक्षणोंके प्रधान रूपमें मिश्रित होनेपर–अन्य ( भीरुत्व आदि ) भाव कम या अधिक रूपमें होते हैं।

**वक्तव्य**—साधारणत गर्भके पुरुष होने पुरुषके भाव, यथा–श्रोणी तंग होना, नाभिसे उपरका भाग हल्का होना, शारीरिक भाव, तथा धैर्य, पराक्रम आदि मानसिक गुण होते है, इसी प्रकार स्त्रीमे श्रोणीका विस्तृत होना, भीरुता आदि गुण होते हैं, नपुंसकता-लज्जाशून्यता भीरुत्व आदि गुण होते हैं। परन्तु ये लक्षण मिश्रित होनेपर स्त्रीमे पुरुषके भाव, और पुरुषमे स्त्रीके भावभी मिल जाते हैं। लक्षणोंमे जैसी जैसी प्रधानता रहती है, वैसे वैसे चिन्ह दीखते हैं ॥ १४ ॥

**तद्यथा क्लैब्यं भीरुत्वमवैशारद्यं मोहोऽनवमधोगुरुत्वमसंहननं शैथिल्यं मार्दवं गर्भाशयबीजभावास्तथा युक्ताश्चापरे स्त्रीकरा भावाः। ततो विपरीताः पुंस्कराः। सङ्कीर्णा नपुंसककराः ॥१५॥**

**यथा**—क्लीबता, भीरुता, अनिपुणता, मोह ( ममता ), अस्थिरता, शरीरके निचले भागोका भारी होना, शरीरका घटित न होना, शिथिलता, मृदुता, गर्भाशय–ऋतुबीज ( डिम्ब ग्रन्थिया ), तथा इसीप्रकार न कहे हुए–स्त्रीकारक भाव होते हैं। इनसे विपरीत पुरुषत्वकारक भाव हैं। दोनोके मिश्रित लक्षणोंवाले नपुंसककारक भाव हैं ॥ १५ ॥

**तदा चास्य चेतना प्र भवति। ततश्च तत्प्रभृति स्पन्दतेऽभिलाषं पञ्चेन्द्रियार्थेषु करोति ॥१६॥**

तृतीय मासमें इस गर्भवतीको चेतना ( इच्छा–पीड़ा ) स्पष्ट होने लगती है [ पाठान्तरमें वेदना-पीडा होने लगती है ] और इस समयसे लेकर वह स्फुरण अनुभव करने लगती है और पाचो इन्द्रियोके विषयोमे कामना ( चाह ) करने लगती है ॥ १६ ॥

**मातृजं हृदयं तद्रसहारिणीभिर्धमनीभिर्मातृहृदयेनाभिसम्बद्धं भवति। तस्मात्तयोस्ताभिः श्रद्धा सम्पद्यते। तथा च द्विहृदयां नारीं दौर्हृदिनीत्याचक्षते ॥ १७ ॥**

इस गर्भका हृदय माताके बीजभागसे उत्पन्न होता है यह हृदयरस लानेवाली धमनियो द्वारा माताके हृदयके साथ जुड़ा होता है। इसलिये गर्भ और माता दोनोंमें इन धमनियों द्वारा ( एकही प्रकारकी ) रुचि उत्पन्न होती है। इसलिये–दो हृदय होनेसे स्त्रीको अब ( तीसरे माससे ) दौर्हृदिनी कहते हैं॥१७॥

---

१ पुरुषस्यानुपहतरेतस. स्त्रियाश्चाप्रदुष्टयोनिशोणितगर्भाशयाय यदा भवति ससर्ग ऋतुकाले, यदा चानयोस्तथायुक्ते ससर्गे शुक्रशोणितससर्गमन्तर्गर्भाशयगत जीवोऽवक्रामति सत्त्वसप्रयोगात्तदा गर्भोऽभिनिर्वर्तते। •••मातृजश्चाय गर्भ., पितृजश्चात्मजश्च गर्भ सात्म्यजश्च रसजश्च, अस्ति च खलु सत्त्वमौपपादुकमिति।

चरक. शा. ३.

यानि चास्य मातृत सभवत सभवन्ति, तानि अनुव्याख्यास्याम., तद्यथा–त्वक् च, लोहित च, मांस च, मेदश्च, नाभिश्च हृदय च, क्लोम च, यकृच्च, प्लीहा च, वृक्कौ च, बस्तिश्च, पुरीषाधानामाशयश्च, पक्वाशयश्चोत्तरगुद चाधरगुदं च क्षुद्रान्त्र च, स्थूलान्त्र च, वपा च-वपावहन चेति मातृजानि। चरक. शा. अ. ३।१२

**अन्ये तु पक्षत्रयात्प्रभृत्यापञ्चमान्मासाद्दौर्हृदकालमाहुः ॥ १८ ॥**

अन्य आचार्य गर्भधारण होनेके तीन पक्ष ( १½ मासके ) उपरान्तसे लेकर चार मासकी समाप्तितक ( पाचवा मास प्रारम्भ होनेतक ) दौर्हृदकाल कहते हैं ।

**वक्तव्य**—आमतौरसे दूसरा मास बीतनेपर चौथे या पाचवे मासतकही स्त्रीको कुछभी खाना अच्छा नहीं लगता—उसे वमन होता है, पानीतकभी पेटमे नहीं रहता । इस समयही वह मिट्टी—आदि अन्य विचित्र वस्तुओको खाने—पीनेकी इच्छा करती है । पाचवे मासके पीछे ये सब इच्छाये समाप्त हो जाती हैं, वह अपनी खुराकभी लेने लगती है । इस समयमे माताकी इच्छा गर्भमें, गर्भकी इच्छा मातामे जाती है । इसलिये इस समय माताकी इच्छाका व्याघात नहीं करना चाहिये। यहातक अप्रिय वस्तुभी थोड़ी बहुत दे दी जाती है । इसलिये इस समयको दौर्हृदकाल कहते है ॥ १८ ॥

**प्रार्थनायां च तीव्रायां काममहितमप्यस्यै हितोपसंहितं दद्यात् ॥ १९ ॥**

अतितीव्र कामना होनेपर अहितकारी वस्तुकोभी इसे हितकारी वस्तुसे मिलाकर देना चाहिये ॥ १९ ॥

**दौर्हृदविमाननाद्धि वायुः प्रकुपितोऽन्तःशरीरमनुचरन् गर्भस्य विनाशं वैरूप्यं वा कुर्यात् ॥ २० ॥**

दौर्हृदकी प्रार्थनाके पूर्ण न होनेके कारण प्रकुपित वायु शरीरके अन्दर गति करता हुआ गर्भका नाश करदेता है—अथवा गर्भमें विरूपता उत्पन्न करदेता है ॥ २० ॥

**लब्धदौर्हृदा तु वीर्यवन्तं चिरायुषं च पुत्रं प्रसूते ॥ २१ ॥**

दौर्हृदकी चाह पूरी हो जानेसे वीर्यशाली और दीर्घायु पुत्र उत्पन्न होता है ॥ २१ ॥

**चतुर्थेऽङ्गप्रत्यङ्गविभागः प्रव्यक्तो गर्भश्च स्थिरो भवति ॥ २२ ॥**

चौथे मासमे अगोका एवं एक एक छोटे छोटे अगोंका विभाग (स्थान) अधिक स्पष्ट हो जाता है । और गर्भ स्थिर हो जाता है ( उसका स्थान बन जाता है ) ॥ २२ ॥

**पञ्चमे मनः प्रतिबुद्धतरं भवति मांसशोणितोपचयश्च ॥ २३ ॥**

पाचवे मासमे मन अधिक जागृत बनता है । मास और रक्तकी पुष्टि ( वृद्धि ) होती है ॥ २३ ॥

**षष्ठे केशरोमनखास्थिस्नाय्वादीन्यभिव्यक्तानि बलवर्णोप ॥ २४ ॥**

छठे मासमे केश-रोम-नख-अस्थि-स्नायु आदि स्पष्ट होते हैं और बल एवं वर्णकी पुष्टि होती है ॥ २४ ॥

**सप्तमे सर्वाङ्गसम्पूर्णता ॥ २५ ॥**

सातवे मासमे सब अग सम्पूर्ण हो जाते हैं ॥ २५ ॥

**अष्टमे गर्भश्च मातृतो गर्भतश्च माता रसहारिणीभिर्वाहिनीभिर्मुहुर्मुहुरोजः परस्परमाददाते । तस्मात्तदा गर्भिणी मुहुर्मुदिता भवति मुहुर्म्लाना तथा गर्भः । एवं गर्भस्य जन्म व्यापत्तिमत्तदा भवति ॥ २६ ॥**

आठवे मासमे रसको लाने और ले जानेवाली रसवाहिनीयोद्वारा ओज बार बार एक दूसरेमे—गर्भसे मातामे और मातासे गर्भमे आता-जाता है । इससे गर्भिणी कभी तो प्रसन्न और कभी थोड़ी देरमे म्लान होती है । इसी प्रकार गर्भभी कभी प्रसन्न और कभी म्लान होता है । जब ओज मातामे होता है—तो माता प्रसन्न, और जब गर्भमे होता है—तब माता उदास होती है । इसी प्रकार गर्भभी ओजके होनेसे प्रसन्न—न होनेसे उदास होता है ॥ २६ ॥

**ओजसोऽनवस्थितत्वात् । तथा ह्यस्य निष्क्रमणोन्मुखस्य परिवर्तनादीन्यनुभवत एवौजसा वियोगः । यद्यपि च किंचित् गोच्छ्वसनं स्यात्तच्छिन्नस्येवाङ्गस्यौजःसंस्कारानुवृत्तिकृतम् । जनन्यास्तु स्थिरौजस्कतयैकदेशेन रसे संक्रान्ते ग्लानिरेवेति२७**

ओजके अस्थिर होनेके कारण यदि गर्भका जन्म आठवे मासमे हो जाये तो आपत्तियुक्त होता है । क्योकि इस गर्भके बाहर निकलते समय योनिके कारण शरीरमे नानाप्रकारके घूमाव (परिवर्तन) होनेसे—ओजका बियोग हो जाता है । यद्यपि बाहर निकलनेपर कुछ थोड़े समयके लिये श्वासगति चलेभी तो वह कटे हुए अगकी भाति—ओजके सस्कारके कारण होता है । [ जिसप्रकार कि कटा हुआ शिर या मृत सर्पभी थोड़े समयतक हिलता रहता है, वह गति शरीरकी गरमीसे होती है—उसी प्रकार यह शरीरभी गति करता है—वैसे इसमे जीवन नही होता ] । मातामे ओजके स्थिर होनेके कारण ओजके केवल एक भागके ( थोड़ेसे हिस्सेके ) स्खलन होनेसे ग्लानिही होती है । मृत्यु नहीं होती ।

**वक्तव्य**—ओजके लिये आयुर्वेदमे Pıoto Plasma प्लाजमा, अन्त स्राव आदि कहे जाते हैं परन्तु ओज एक शक्ति है । मीमासक शक्तिको द्रव्य मानते है । इसलिये ओजको द्रव्य मानकर आयुर्वेदमे वर्णन किया है । परन्तु वास्तवमे यह शक्ति है । ( देखिये—लेखककी भारतीय रसपद्धति पुस्तक ) । आठवे महीनेमें ओज अस्थिर रहता है । यदि इस समय बच्चा पैदा हो तो वह एक प्रकारसे भरा होता है । कारण यह है कि गर्भाशयसे बाहर आते समय उसे इधर-उधर घूमनेके कारण जो मेहनत पड़ती है, उससे वह मरजाता है । क्योकि इसमे ओजकी न्यूनता होती है । बाहर आनेपर जो वह थोड़ी देरतक जीता है—वह कटी हुई गर्दनके समान है, जैसे धड़ थोड़ी देर गति करता है, उस प्रकारका है । मातामे ओज स्थिररूपमे होता है । मातासे बच्चेमें जो ओज सचरण करता है, उसका कुछही भाग इधर उधर आता जाता है । इसलिये माताकी मृत्यु नहीं होती—अपितु उसमे उदासीही आती है ॥ २७ ॥

**अन्ये पुनराहुः। नैर्ऋतभागत्वात्तत्र गर्भस्य मरणम् ॥ २८ ॥**

अन्य सुश्रुत आदि आठवे मासमे बच्चेके मरनेका कारण-नैर्ऋत भागके होनेके कारण इसकी मृत्यु होती है-ऐसा मानते हैं। इनके बिचारसे ओजकी अस्थिरता मृत्युमे कारण नहीं ॥२८॥

**तस्मात्प्रसवप्रतिषेधार्थं स्त्री स्नाता शुचिर्ब्रह्मचारिणी दैवताराधनपरमा स्यात्। मांसौदनबलिं चात्र निर्वपेत् ॥ २९ ॥**

इसलिये प्रसवका प्रतिषेध न हो ( समयपर ठीक प्रसव हो जाये ) इसके लिये स्त्री स्नान करे, पवित्र रहे, ब्रह्मचर्य व्रतका धारण करे, देवताकी आराधनामे तत्पर रहे । मासकी पिष्टी-चावल आदिकी बलि इनके लिये देवे ।

**वक्तव्य**— स्त्रीको यू तो प्रथम माससेही ब्रह्मचर्य पालन करना चाहिये। यदि इस प्रकार न हो सके तो पाचवे माससे ( जब कि वह दौर्हृदनाम छोडती है ) जरूर ब्रह्मचर्यका पालन करे। इसीलिये हमारे यहा कन्याको जरूर ( कमसे कम प्रथम वार तो ) पितृगृहमे बुला लिया जाता है । इसमे जहा और बातोका बिचार है, वहा यहभी है कि वह पतिसे पृथग् रहे । देवताकी पूजा-मनको सात्त्विक करनेके लिये है ॥ २९ ॥

**तस्मिन्नेकदिवसातिक्रान्तेऽपि प्रसवकालमाहुरा-संवत्सरात्। अतःपरं विकारी भवति ॥ ३० ॥**

आठवे मासके पूरा होनेपर एक दिनभी उपर चढ जानेसे लेकर एक सालतक (बारह मासतक) प्रसवकाल कहा जाता है। इसके आगे ( बारह मासके आगे ) विकारी प्रसवकाल होता है ॥ ३० ॥

**गर्भस्तु मातुः पृष्ठाभिमुखो ललाटे कृताञ्जलिः संकुचिताङ्गो गर्भकोष्ठे दक्षिणपार्श्वमाश्रित्यावतिष्ठते पुमान् वामं स्त्री मध्यं नपुंसकम् ॥ ३१ ॥**

गर्भाशयमे गर्भ माताके पीठकी ओर मुख किये हुए-दोनों हाथोको जोडकर माथेपर लगाये हुए, अगोको सिकोडे हुए रहता है । यदि सतान पुरुष होता है, तो दक्षिण पार्श्वमे, स्त्री हो तो वाम पार्श्वमे, और नपुंसक हो तो मध्यमें रहता है ।

**वक्तव्य**—वास्तवमे गर्भकी चार स्थितिया देखी जाती हैं। एक जब सिर श्रोणीके दक्षिण पार्श्वमे सामनेकी ओर मुख करके रहे। दूसरी स्थितिमे मुख माताके पीठकी हो। तीसरी स्थितिमे सिर वाम पार्श्वमे हो-उसमेभी सामनेकी ओर हो । चौथी स्थितिमे वामपार्श्वमे माताके पीठकी ओर रहे । परन्तु यह स्थितिया नवम मासमे आती हैं । पहले गर्भ नितम्ब नीचे रखकर-रहता है और शिर उपर रहता है । फिर जैसा जैसा प्रसव नजदीक आता जाता है, और गर्भोदक द्रव घटता जाता है, वैसा वैसा यह घूमता हुआ शिर नीचे और नितम्ब उपर होकर शंकु-रूप बन जाता है । इस शंकु-रूप बननेसे शिर-द्वारा झिल्लियोके फटनेमें बहुत सहायता मिलती है । यहापर जो स्थितिका वर्णन है, वह आठवे-सातवे मासतककी स्थितिकीही है ॥ ३१ ॥

**तत्र स्थितश्च गर्भो मातरि स्वपन्त्यां स्वपिति प्रबुद्धायां प्रबुध्यते। परतन्त्रवृत्तेश्च गर्भस्य। निषेकात्प्रभृति गर्भाशयोपस्नेहोपस्वेदौ वर्तनम् ॥ ३२ ॥**

इस स्थितिमे गर्भ माताके उपर निर्भर रहता है, माताके सोनेपर सोता है, माताके जागनेपर जागता है । गर्भ सम्पूर्ण रूपमे माताके उपर आश्रित रहता है। गर्भाधानसे लेकर ( प्रसव-तक ) गर्भाशयमे उपस्नेह और उपस्वेद द्वारा गर्भका पोषण होता है ।

**वक्तव्य**—गर्भ सम्पूर्ण रूपमे माताके अधीन है-वह एक प्रकारसे पूर्ण रूपमे परतंत्र होता है । माताके जागनेसे जागता है, माताके सोनेसे सोता है । वह न तो श्वास लेता है, और न खाता है-फिर किस प्रकार उसका पोषण होता है, इसलिये बताया है कि उपस्नेह और उपस्वेद इन दो क्रियाओंसे गर्भ पुष्ट होता है। ये दोनो क्रियाये आहारके अधीन हैं । उपस्नेहका अर्थ है-दिवारोमे पानी बाहर आना-जिसप्रकार नये घडेमेंसे बाहर पानी आता है । इसीप्रकार गर्भाशयसे रस निकलकर गर्भके रोमकूपोद्वारा पोषण करता है । उपस्वेदका अर्थ यह है कि-बडी नालिसे छोटी नालि द्वारा आगे पोषण मिलना-है। इसीको अष्टागहृदयमे "केदार इव कुल्यया" से कहा है। इस प्रकार माताके साथ जुडा अपरा-गर्भके साथ जुडी नाडी द्वारा रस भेजकर गर्भका पोषण करती है ॥ ३२ ॥

**ततो व्यक्तीभवदङ्गस्याऽस्य नाभ्यां प्रतिबद्धा नाडी नाड्या । ां मातृहृदयम्। ततो मातृहृदयादाहाररसो धमनीभिः स्यन्दमानोऽपरामुपैति। ततः क्रमान्नाभिम्। ततश्च स पुनर्गर्भस्य पक्वाशये स्वकायाग्निना पच्यमानः प्रसादबाहुल्याद्धात्वादिपुष्टिकरः सम्पद्यते। तथा रोमकूपैरुपस्नेहो रस एव च पयोभूतः ॥ ३३ ॥**

इस गर्भके अग-प्रत्यंगके स्पष्ट होनेके समय ( तीसरे मासकी समाप्ति-चौथेका प्रारम्भ ) इस गर्भकी नाभिमें एक नाडी लगी होती है, इस नाडीसे अपरा जुडी होती है, और इस अपराका सम्बन्ध ( रक्तवाहिनीयों द्वारा ) माताके हृदयके साथ होता है। इससे माताके हृदयसे ( चला ) आहाररस ( पोषक धातु ) धमनियो द्वारा वहता हुआ अपरामे आजाता है । फिर क्रमशः ( अपरासे नाडी द्वारा ) नाभिमें आजाता है । और फिर यह गर्भके पक्वाशयमे पहुंचकर गर्भकी अपनी जाठराग्निसे पकता हुआ-प्रसादभागकी अधिकता होनेके कारण धातु आदिका पुष्ट करनेवाला बनता है । इसी तरह-गर्भाशयका स्नेहभी गर्भके रोमकूपो द्वारा शरीरमे प्रविष्ट होकर धातुओको पुष्ट करता है।

---

१ विस्तारके लिये-धात्री शिक्षा या प्रसूति तत्र देखिये ।

२ गर्भस्य नाभौ मातुश्च हृदि नाडी निबध्यते ।
यया स पुष्टिमाप्नोति केदार इव कुल्यया ॥
अ. हृ. शा. १।५६

इसी प्रकार गर्भके उत्पन्न हो जानेपर माताका यही आहार रस दूधरूप बनकर धातुओंको पुष्टि देनेवाला होता है ॥ ३३ ॥

**अजातस्य साक्षादन्नपानाननुप्रवेशादमलत्वाच्च रसस्य गर्भस्य स्थूलमलासम्भवः ॥ ३४ ॥**

गर्भ अवस्थामे सीधे रूपमे खान-पानके प्रविष्ट न होनेके कारण एव आहाररसके अति शुद्ध ( प्रसादगुणबहुल ) होनेसे गर्भमे स्थूल मलो(पुरीष-मूत्र आदि)का उत्पन्न होना असम्भव होता है ॥ ३४ ॥

**जन्मकाले तु प्रसूतिमारुतयोगात्परिवृत्त्याऽवाक्शिरा निष्क्रामत्यनुचापरा च्युता मातृहृदयात् । एषा प्रकृतिः । विकृतिरतोऽन्यथा ॥ ३५ ॥**

इस तरह गर्भाशयमे स्थित गर्भ-जन्मके समयमे प्रसूतिवायु ( अपान वायु-गर्भाशयके आकुचनजन्य परिवर्तनोसे उत्पन्न अपान वायु )द्वारा घूमता हुआ शिरके नीचे आजानेपर गर्भाशयसे बाहर आता है । गर्भके बाहर आनेपर माताके हृदय (गर्भाशयसे) पृथक् हुई अपरा बाहर आती है । यह तो प्रकृति (स्वभाव) है, इससे विपरीत विकृति है ।

**वक्तव्य**—साधारणत बच्चा बाहर आनेके दस मिनिटसे आधे घन्टेके अन्दर अपरा बाहर आजाती है । परन्तु कईबार ( विशेषकर जब अपरा गर्भाशयके निचले भागमे लगे ) अपरा या नाल बच्चेके उत्पन्न होनेसे पूर्व बाहर आजाती है, कईबार परिचारिकाकी गलतीसेभी नाल या अपरा खिच आती है । ये सब विकृतिया हे ॥ ३५ ॥

**तत्र या दक्षिणं पादं पूर्वमभिहरति दक्षिणश्च यस्या बाहुर्बलवांस्तेन च चेष्टते तत्स्तने च प्राक् पयो दृश्यतेऽत्युन्नततत्कुक्षिपरिमण्डलगर्भा पुन्नामदर्शनस्पर्शनप्रश्नदौर्हृदाभिरता पुन्नामधेयांश्च स्वप्नान् पश्यति प्रसन्नमुखवर्णा तीक्ष्णक्षुदूर्ध्वरोमराजिः पुरुषानभिलाषिणी च सा पुत्रं प्रसूते तद्विपर्यये कन्यां सङ्करे च नपुंसकम् । प्रश्नकाले नारी यल्लिङ्गमङ्गं बाह्यद्रव्यं वा परामृशति तल्लिङ्गमस्या गर्भमादिशेत् ॥ ३६ ॥**

गर्भावस्थामे जो स्त्री चलतेसमय प्रथम दक्षिण पैरको उठाकर चलती है, जिसकी दक्षिण बाहु पहलेकी अपेक्षा बलवान होती है, दक्षिण बाहुसेही कार्य करती है, प्रथम दक्षिणस्तनमें दूध आता है, दक्षिणकी तरफका पेट अधिक भारी या उठा हो, गर्भभी गोलाकार हो (लम्बा न हो), पुल्लिग नामवाले पदार्थोंके देखने-स्पर्शकरने-पूछनेमे-दोहदके दिनोंमें रुचि हो, पुरुषलिंगकेही स्वप्नोको देखे, मुखका वर्ण निर्मल हो, भूखकी प्रबलता हो, नाभिसे नीचे रोमराजी उपरकी ओर मुख किये हो, और पुरुपोकी अभिलाषा करनेवाली स्त्री पुत्रको उत्पन्न करती है । इससे विपरीत लक्षणोवाली स्त्री कन्याको उत्पन्न करती है । दोनोंके लक्षण मिलित होनेपर नपुसक सन्तानको पैदा करती है । वैद्यके या अन्यके पूछनेपर स्त्री-जिस लिंगवाले बाह्य द्रव्यको या जिस लिंगवाले अगको छूती है, इस लिंगवाला इस स्त्रीका गर्भ है, यह जानना चाहिये ।

**वक्तव्य**—कन्याके विषयमें पुल्लिगके स्थानपर स्त्रीलिंग, दक्षिणके स्थानपर वाम, गोलाकारके स्थानपर लम्बा, भूखकी प्रबलताके स्थानपर भूखका कम होना, रोमराजीका नीचेकी ओर होना जानना चाहिये ॥ ३६ ॥

**यदा तून्मार्गगो वातो गर्भस्य रसवाहीनि स्रोतांसि शोषयति तदा वातरोगी हीनो जायते । बहूनि वा वर्षाण्युदरे तिष्ठति ॥ ३७ ॥**

जब उन्मार्गगामी वायु गर्भके रसवह स्रोतोको सुखा देता है, तब गर्भ वातरोगवाला अथवा हीन अगोंवाला हो जाता है । अथवा बहुत वर्षोंतक उदरमे रहता है ।

**वक्तव्य**—चरकसहितामे इसे नागोदर और उपविष्टक बताया है । इनके कारणभी पृथक् पृथक् दिये हैं । नागोदरमें—माताके हल्के अनाजके कारण या वायुप्रकोपक अन्नसे नागोदर होना कहा है । और उपविष्टकका कारण योनिस्राव या पुष्पदर्शन होनेसे गर्भका पुष्ट न होना कहा है । परन्तु दोनो अवस्थाओमे कारण वायुही है ॥ ३७ ॥

**यदा स्त्रीपुंसयोः सममर्थो निष्पद्यते । बीजं वा तयोः समांशं संमुखं च । यदा च बीजं भागे दुष्यति तदा द्विप्रकृतिर्द्विरेतो नपुंसकं भवति ॥ ३८ ॥**

**आठ क्लीब**—स्त्री और पुरुषके मथुन करते समय जब एकही समयपर दोनोंके रतिसमाप्तिलक्षण होते हैं, अथवा स्त्री और पुरुष दोनोके ( स्त्रीबीज और शुक्रकीट ) बीज समान भागमें मिले और एकही समान हो, और जब बीजका भाग दूषित हो जाये-जिससे कि गर्भ एक प्रकृति ( स्त्रीप्रकृति या पुरुषप्रकृति ) न हो सके तब दोनो ( स्त्री और पुरुष ) प्रकृतिका नपुसक होता है । इसी द्विरेता कहते हैं ॥ ३८ ॥

**यदा स्त्री प्रथमं कृतार्था भवति ततः पुरुषेण पश्चाच्छुक्रमुत्सृष्टं हर्षानवस्थितचेतसः स्त्रिया वातो**

---

१ आहारमाप्नोति यदा न गर्भ शोष समाप्नोति परिस्रुतिं वा ।
त स्त्री प्रसूते सुचिरेण गर्भं पुष्टो यदा वर्षगणैरपि स्यात् ॥
चरक शा. अ २।१५

"यस्या. पुनरुष्णतीक्ष्णोपयोगाद् गर्भिण्या महति सजातसारे गर्भे पुष्पदर्शन स्यादन्यो वा योनिस्राव तस्या गर्भो वृद्धि न प्राप्नोति नि स्रुतत्वात्, स कालमवतिष्ठतेऽतिमात्र, तमुपविष्टकमित्याचक्षते केचित् । उपवासव्रतकर्मपराया पुन कदाहाराया स्नेहद्वेषिण्या वातप्रकोपणोक्तान्यासेवमानाया गर्भो वृद्धि न प्राप्नोति परिशुष्कत्वात् । स चापि कालमवतिष्ठतेऽतिमात्रम्, अस्पन्दनश्च भवति, त तु नागोदरमित्याचक्षते । चरक शा अ ८।२६

२ बीजात् समांशादुपतप्तबीजात् स्त्रीपुसलिंगी भवति द्विरेता ।
शुक्राशय गर्भगतस्य हत्वा करोति वायु. पवनेन्द्रियत्वम् ॥
चरक. शा. अ. २।१८

**विगुणीकरोति पुंस्त्ववाहीनि चास्य स्रोतांसि चोपहन्ति तदा वातेन्द्रियं भवति । तन्मैथुने वातमेवोत्सृजति ॥ ३९ ॥**

जब स्त्री मैथुनके समयमे प्रथम ( पुरुषसे पूर्व ) सतुष्ट हो जाये—तब पुरुषका पीछेसे निकला शुक्र हर्षके होनेके कारण चित्तके अस्थिर होनेपर स्त्रीकी वायु गर्भके शुक्रबीजको विकृत बना देती है । यह वायु इस गर्भके पुंस्त्ववह स्रोतोका नाश करदेती है, तब यह गर्भ वातेन्द्रिय होता है । यह पुरुष मैथुन करते समय शुक्रके स्थानपर मेढ्रमार्गसे वायुही त्याग करता है ।

**वक्तव्य**—स्त्री और पुरुषके जो समान लक्षण—नासिका, चक्षु आदि है वे तो द्विरेतामे होते है, परन्तु जो विशेष लक्षण—स्तन, श्मश्रु, उपस्थ, ध्वज, आदि वे नहीं होते । अथवा स्त्री-पुरुषके लक्षण उपस्थ-ध्वज तो होते है, परन्तु उत्तरकालीन श्मश्रु—स्तन आदि नहीं होते । इसी प्रकार वातेन्द्रिय नपुंसकर्भी मैथुनमे शुक्रको त्याग नहीं करता—अपितु वायु त्याग करता है । इसमे अकेला वायु कम-कदाचित् ही आता है, परन्तु वायु-मिश्रित शुक्र आता है । अर्थात् थोड़ा शुक्र आया-फिर रुकगया-फिर शुक्र आया-फिर रुका-फिर बाहर आया ॥ ३९ ॥

**यदा तु कार्त्स्न्येनोपहन्ति अनुपघ्नन्नेव वा स्रोतोमुखं पिधत्ते । तदा संस्कारवाह्यं भवति ॥ ४० ॥**

**संस्कारवाही**—जब वायु शुक्रबीजको सम्पूर्ण रूपमे नष्ट नही करती ( विकृत नहीं करती ) अथवा शुक्रबीजको नुकसान पहुंचायेबिनाही स्रोतोको रोक देती है—तब संस्कारवाही नपुंसक होता है । अर्थात् यह नपुंसक वाजीकरण आदि संस्कारसेही मैथुन कर सकता है । इसमे सुश्रुतोक्त—आसेक्य, सौगन्धिक और कुम्भीक नपुसकोका अन्तर्भाव करलेना चाहिये ४०

**तत्र संस्कारो वाजीकरा बस्तयोऽभ्यवहारश्चेतोहर्षणानि च । तानि हि शुक्रे बलमादधानानि स्रोतांस्यस्याप्याययन्तीति ॥ ४१ ॥**

इसम संस्कार करनेके लिये वाजीकर (उत्तर) बस्तिया, वाजीकारक खानपान और चित्तकी प्रसन्नता करनी चाहिये । ये क्रियाये शुक्रमे बल देती है, और स्रोतोको पुष्ट एव बलवान करती है ४१

**यदाऽल्पबीजोऽल्पबलः पुमानुद्वेगः स्त्रीद्वेषयुक्तोऽन्यकामो वा नार्या व्यवायप्रतिघातं करोति तद्विधा वा नारी पुंसः । तदाऽऽसेक्यम् ॥ ४२ ॥**

**आसेक्य**—जब अल्प शुक्रवाला और अल्प बलवाला पुरुष उद्वेग होनेपर स्त्रीमे द्वेष रखते हुए अथवा मनके अन्य काममे लगे होनेसे स्त्रीको सतुष्ट नहीं कर सकता, अथवा इसी प्रकारकी स्त्री मनके अन्यत्र लगे होनेपर या पुरुषसे द्वेष करते हुए पुरुषकी तृप्ति नहीं कर सकती—तब आसेक्य नामक नपुंसक होता है । यह नपुंसक अपने या दूसरेके शुक्रको मुखमे खाकर फिर ध्वजकी उत्तेजना प्राप्त करता है । (चरकमें इसे नरषण्ड और नारीषण्ड कहा है ) ॥ ४२ ॥

**स्त्रीपुंसौ तद्विधौ भवतः तदा वक्रध्वजो भवति तस्य नैव ध्वजस्तभ्यते ॥ ४३ ॥**

जब दोनो स्त्री और पुरुष अल्प बलवाले और अल्प शुक्र होनेपर परस्पर एक दूसरेको तृप्त नहीं कर सकते तब वक्रध्वज ( टेढा मेढ्र ) नामका नपुंसक होता है । इस नपुंसकका ध्वज उत्तेजित नही होता ।

**वक्तव्य**—चरकने इसका अलग लक्षण किया है—मैथुनके समय माताकी मैथुनमें अनिच्छा होनेसे अथवा अगोके विषम रखनेसे मैथुनमे रुकावट पैदा करनेपर जो शुक्र गर्भाशयमे नियमपूर्वक नहीं पहुचता—उससे वक्री सतान होती है ॥ ४३ ॥

**यदा पूतियोन्याः स्त्रिया गर्भो भवति । तच्छुक्रास्वादाद्ध्वजोच्छ्रायं लभते । यदा पुनरुभावपि तत्सौगन्धिकाख्यं योनिध्वजगन्धेन बलं लभते ॥ ४४ ॥**

**सौगन्धिक**—जब दूषित योनिवाली स्त्रीमें गर्भ रह जाता है, तब सौगन्धिक नामका नपुंसक होता है । इस नपुंसकमे बल योनिकी गन्ध अथवा मेढ्रकी गन्ध सुघनेसे आता है ॥४४॥

**यदा त्वीर्ष्याभिभूतौ मन्दहर्षौ संसृज्येते तदेर्ष्यालुरिति संज्ञम् । तस्य परं मिथुनीभूतं दृष्ट्वा मैथुनप्रवृत्तिर्भवति ॥ ४५ ॥**

**ईर्ष्यारति**—जब दोनो स्त्री-पुरुष परस्पर ईर्षा रखते हुए मन्द उत्तेजनाके साथ मैथुन करते है, तब ईर्ष्यारति होती है । इस नपुंसकमे दूसरोके मैथुनको देखकर मैथुनमें प्रवृत्ति होती है ॥ ४५ ॥

**यदा पुरुषस्य गर्भस्य वाय्वग्निदोषाद्वृषणनाशः तदा वायुपिण्डकाख्यं भवति । एताः कर्मवैचित्र्याद्दृष्टौ षण्ढयोनयः संकीर्णाः कथिताः ॥ ४६ ॥**

**वातिकषण्ड**—जब गर्भस्थित पुरुषके वृषणवायु और अग्नि (तत्त्वोके कारण—वायु या पित्त )के कारण नष्ट हो जाये तब वातषण्डक नामका नपुंसक होता है । कर्मोकी विचित्रतासे ये आठ षण्ड योनिया पृथक् पृथक् होती हैं ॥ ४६ ॥

**यदा तु स्त्रियाः शोणितगर्भाशयौ दोषाः किंचित् प्रदूषयन्ति तदा यो गर्भो भवति तस्य गर्भस्य यस्य यस्य मातृजस्यावयवस्य बीजे बीजांशे वा दोषः प्रकोपमापद्यते तं तमवयवं विकृतिराविशति ॥४७॥**

जब स्त्रीके रक्तबीज ( डिम्ब ) और गर्भाशयको दोष कुछ ( सम्पूर्ण रूपमें नहीं ) दूषित कर देते हैं—तब जो गर्भ रहता है, तब इस गर्भके जिस जिस मातृजन्य अवयवके बीजमे अथवा बीजके एक भागमे दोष-प्रकुपित हो जाते हैं ( भागको विकृत

१ शुक्राशयद्वारविघट्टनेन संस्कारवाहं कुरुतेऽनिलश्च ।
मन्दाल्पबीजाववलावहर्षौ क्लीबौ च हेतुर्विकृतिद्वयस्य ॥
मातुर्व्यवायप्रतिघेन वक्री स्याद् बीजदौर्बल्यतया पितुश्च ।
ईर्ष्याभिभूतावपि मन्दहर्षावीर्ष्यारतेरेव वदन्ति हेतुम् ॥
वाय्वग्निदोषात् वृषणौ तु यस्य नाशं गतौ वातिकषण्डकः सः ।
इत्येवमष्टौ विकृतिप्रकाराः कर्मात्मकानामुपलक्षणीयाः ॥
चरक. शा. अ. २–१९ २०.२१.

कर देते हैं ) तब उस उस अवयवमें विकृति आजाती है ॥४७॥

**यदा ह्यस्याः शोणिताख्ये बीजे गर्भाशयस्थे निर्वर्तकं बीजं प्रदुष्यति तदा वन्ध्यां जनयति ॥ ४८ ॥**

जब स्त्री गर्भके गर्भाशयमे स्थित होते समय स्त्रीबीजको बनानेवाला रक्तबीज सम्पूर्ण रूपमे दूषित हो जाता है, तब वन्ध्या सन्तान उत्पन्न होती है ।

**वक्तव्य**—गर्भ स्थापन होते समय यदि दोष स्त्रीके रक्त-बीजमें-रक्तबीजको बनानेवाले ( ओवमको पैदाकरनेवाले ) भागको नष्ट करदे या दूषित करदेते हैं—तब वन्ध्या सन्तान उत्पन्न होती है ॥ ४८ ॥

**यदा तस्यावयवस्तदा पूतिप्रजाम् । तस्या जातं म्रियते ॥ ४९ ॥**

और यदि दोष रक्तबीजको सम्पूर्ण रूपमे नष्ट न करके एक भागकोही नष्ट करते हैं, तब पूतिप्रजा उत्पन्न होती है। ( यह संतान क्षीण—निर्बल होती है) इसमें उत्पन्न हुई सतान वार-वार मर जाती है ॥ ४९ ॥

**यदा पुनः सोऽवयवः स्त्रीकराणां च शरीरसंश्रयाणामधोगुरुत्वादीनां निर्वर्तका ये बीजांशास्तेषामेकदेशः । तदा स्त्र्याकृतिप्राया [१] यं वार्ता नाम जनयति । तां स्त्रीव्यापदमाचक्षते ॥ ५० ॥**

जब कभी यह रक्तबीज—स्त्रीत्वको उत्पन्न करनेवाले—गर्भके शरीरमें आश्रित—शरीरके नाभिसे निचले प्रदेशके भारी होने आदि उत्पादक बीजांशोंके एक भागको ( सम्पूर्णको नहीं ) दूषित बनादेते हैं—वार्ता नामक स्त्रीको माता उत्पन्न करती है। प्राय करके स्त्रीकी आकृतिवाली होनेसे, स्त्री परन्तु स्त्रीके स्वभाव-कार्य न करनेसे इसे स्त्री नही कहते है । इसे स्त्रीरोग कहते है।

**वक्तव्य**—स्त्रीशरीर या स्त्रीगुणोको उत्पन्न करनेवाले बीजाश जब दूषित हो जाते हैं—तब जो स्त्री सतान उत्पन्न होती है वह प्राय करके स्त्रीके समान होती है, परन्तु पूर्ण रूपमे स्त्री नहीं होती । इसे एक प्रकारका स्त्रीरोग कहते हैं । स्त्रीका शरीर नाभिसे नीचे भारी होता है, और पुरुषका शरीर नाभिसे उपर भारी होता है । इसीलिये शोथ स्त्रियोमे मुखसे चलकर नीचेकी ओर जाता हुवा—और पुरुषोंमें पैरोंसे आरम्भ होकर—नाभीकी ओर उपर आता हुआ खतरनाक है । श्रोणीमे गर्भाशय होनेसे स्त्रीके इन अगोंको अधिक भार उठानेलायक परमात्माने बनाया है । वे इसी प्रदेशके भार बच्चेको गोदमें लेकर बहुत दूर चली जाती है, और जब पुरुष बच्चेको कन्धोंपर लादकर ले जाता है ॥ ५० ॥

१ यस्तु पादाभिनिर्वृत्तः शोथ. सर्वाङ्गगो भवेत् ।
जन्तो स च सुकष्ट स्यात् प्रसत. स्त्रीमुखाच्च य ।
यश्चापि गुह्यप्रभव स्त्रियो वा पुरुषस्य वा ।
स च कष्टतमो ज्ञेयः ॥
चरक. सूत्र अ. १८।१६.१७.

**एवमेव पुंसो यदा शुक्राख्ये बीजे बीजं प्रदुष्यतीत्यादियोजयेद्वन्ध्यं पूतिप्रजं तथा पुरुषाकृतिप्रायमपुरुषं तृणपुत्रिकं नाम जनयति ॥ ५१ ॥**

इसी प्रकार जव पुरुषको उत्पन्न करनेवाले शुक्रबीजका—कुछ भाग दूषित हो जाता है, तब पूतिप्रजा तथा शुक्राशयको बनाने-वाले भागके दूषित होनेपर वन्ध्य (क्लीब) उत्पन्न होता है । इसका नाम तृणपुत्रिक ( तिनकोंका पुतला ) है । यह पुरुषका कार्य न करनेसे पुरुष नही होता। केवल पुरुषके समान दीखने मात्रसे पुरुष कहा जाता है ॥ ५१ ॥

**इत्येतेन मातृजानां पितृजानां चावयवानां विकृतिर्व्याख्यानेन सात्म्यजानां रसजानां सत्त्वजानां चावयवानां विकृतिर्व्याख्याता भवति ॥ ५२ ॥**

इस प्रकार मातासे और पितासे उत्पन्न होनेवाले सब अवयवोकी व्याख्या कर दी—(रक्तबीजमे या शुक्रबीजमें जिस जिस अव-यवको बनानेवाली जो जो भाग दूषित होता—उसी उसी अव-यवका विकार सतानमें होगा) । इसी तरह—सात्म्यजन्य या रस-( रस-पोषक द्रवभाग )जन्य, अथवा सत्त्वजन्य अवयवोंको जो जो अग रक्तबीज या शुक्रबीजमे दूषित हो जायेगा—उसी उसी अशकी विकृति सतानमे समझनी चाहिये ॥ ५२ ॥

**यस्य यस्याङ्गावयवस्य बीजे बीजांशे वा उत्पत्तिर्भवति तस्य तस्याङ्गावयवस्य विकृतिरुपजायते । नोपजायतेऽनुपतापात् ॥ ५३ ॥**

**सिद्धान्त**—जिस जिस अगके अवयवकी सम्पूर्णमें या बीजके किसीएक भागमें विकृति हो जायेगी—सतानके उसी उसी अगके अवयवमें विकार उत्पन्न हो जायेगा । और यदि बीजमें या बीजके भागमें किसीभी प्रकारकी विकृति नहीं होगी तो किसीभी प्रकारका विकार नही होगा ॥ ५३ ॥

**यदा च लब्धगर्भाऽन्वक्षमेव वातलान्यासेवते तदाऽस्या वायुः प्रकुपितः शरीरमनुसर्पन् गर्भाशयेऽवतिष्ठमानो गर्भस्य जडबधिरमूकमिम्मिणगद्गदखञ्जकुब्जवामनहीनाङ्गाधिकाङ्गत्वान्यन्यं वा वातविकारं करोति ॥ ५४ ॥**

और जब गर्भवती होनेपर स्त्री निरन्तर वातकारक वस्तुओंका सेवन करती है, तब इस स्त्रीके शरीरमे प्रकुपित वायु शरीरमें गति करता हुआ गर्भाशयमें रुककर गर्भमे जड़ता, बधिरता, गूंगापन, नाकसे बोलना, भर्राई आवाज, खजता ( एक टागसे लंकाड़ाकर चलना अथवा खंजन पक्षिके समान पैरको उठाना—रखना ), कुबड़ापन, वामनत्व ( ठिगनापन ), अगोंकी न्यूनता, अगोंकी अधिकता अथवा अन्य वातरोगको उत्पन्न करती है ॥ ५४ ॥

**तथा वायुवत्पित्तमपि खलतिपलितश्मश्रुहीनतात्वङ्नखकेशपैङ्गल्यादीनि ॥ ५५ ॥**

और जब स्त्री गर्भवती होनेपर निरन्तर पित्तकारक वस्तुओंका सेवन करती है, तब इस स्त्रीके शरीरमें प्रकुपित हुआ पित्त

शरीरमे गति करता हुआ वायुकी भाति गर्भाशयमे रुककर बालोंका गिरना, बालोका असमयमे सफेद होना, दाडी-मुंछके वालोका न आना, त्वचा, नखून और बालोंमे पिंगल वर्ण उत्पन्न करता है ॥

**वक्तव्य**—पर्वतीय भूतान आदिके पुरुष शर्करा-या गुड़के अभावमे नमकका बहुत अभ्यासरूपमे सेवन करते हैं। यहातक कि दूधमेभी नमक पीते हैं। इससे उनके बाल नहीं आते-खासकर दाडी-मूंछके बाल नहीं आते या विरले होते है। इसी लिये वहा नाईका पेशा भी कोई नही करता-जरूरतही नहीं होती-वे स्वयं कर लेते हैं। बालभी देरमें बढ़ते हैं ॥ ५५ ॥

**श्लेष्मा तु कुष्ठकिलाससदन्तत्वादीनि। त्रिवर्गो मिश्रान्विकारान् ॥ ५६ ॥**

और जब स्त्री गर्भवती होनेपर निरन्तर कफकारक वस्तुओका सेवन करती है, तब इस स्त्रीके शरीरमे प्रकुपित हुआ कफ शरीरमे गति करता हुआ गर्भाशयमे रुककर कुष्ठ, किलास, गर्भमेही बच्चेके दात निकल आना-आदि कफजन्य रोगोको उत्पन्न करता है। गर्भाशयमे वात-पित्त-कफ तीनोके सम्मिलित होनेपर-गर्भमें तीनों दोषोंके मिश्रित लक्षणोवाले रोग उत्पन्न होते हैं ५६

**अपि च—दृष्टिभागमप्रतिपन्नं तेजो जात्यन्धत्वं तदेव वातानुगतं विकृतरूक्षारुणाक्षं पित्तानुगतं पिङ्गाक्षं श्लेष्माऽनुगतं शुक्लाक्षं रक्तानुगतं रक्ताक्षमिति ॥ ५७ ॥**

औरभी-यदि तेज धातु दृष्टिभागमें (मस्तकमें आश्रित दृष्टिपटलमे) न पहुचे तो बच्चा जन्मसेही अन्धा होता है। यही तेजधातु जब वायुके साथ दृष्टिपटलमे पहुंचता है, तब विकारयुक्त, रुक्ष एवं अरुणवर्णवाली आखको उत्पन्न करता है। पित्तसे मिला तेजधातु दृष्टिपटलमे पहुचकर पिंगलवर्ण (पीली) आखको उत्पन्न करता है। कफसे मिला तेजधातु दृष्टिपटलमे पहुंचकर श्वेतवर्ण आखको उत्पन्न करता है। रक्तसे मिला तेजधातु दृष्टिपटलमे पहुंचकर लालवर्णवाली आखको पैदा करता है ॥ ५७ ॥

**गर्भसमानयोगक्षेमा हि गर्भिणी भवति। तस्माद्विशेषतस्तां प्रियहिताभ्यां गर्भोपघातकरेभ्यो रक्षेत् ॥ ५८ ॥**

गर्भवती स्त्रीका योग और क्षेम गर्भकेही समान होता है। इसलिये गर्भको नष्ट करनेवाले कारणोंसे इसकी-प्रिय एवं हितकारक साधनों द्वारा विशेष रूपमें रक्षा करनी चाहिये।

**वक्तव्य**—दोहद होनेपर तीसरे माससे छठे मासतक गर्भवती स्त्री नाना प्रकारकी विचित्र, असम्बद्ध इच्छाये करती हैं। इनमें कुछ इच्छाये कभी कभी ऐसी होती हैं, जिनसे गर्भके नष्ट होनेका भय होता है। इस समय विशेषकर उसे प्रिय एवं हितकारक साधनों द्वारा उसकी ये इच्छाएं पूरी करनी चाहिये। पूरी न होनेपर उसके मानसिक आघातसे गर्भभी आघात पहुंचता है, और पूरी होनेपर उसकी प्रसन्नताका प्रभावभी गर्भपर पहुंचता है ॥ ५८ ॥

**यथा यथा च गर्भो वृद्धिमाप्नोति तथा तथा भाराहाररसापचाराच्च स्त्रिया बलक्षयः ॥ ५९ ॥**

जैसे जैसे गर्भ बढता जाता है, वैसे वैसे गर्भका भार उठानेके कारणसे, शरीरके पोषक आहाररसके गर्भमे (बड़े भागके चले जानेसे स्त्रीका बलक्षय होता है ॥ ५९ ॥

**तत्रेमे गर्भोपघातकराः। तद्यथा—व्यवायव्यायामकर्शनाभिघातातिमात्रसङ्क्षोभियानयानरात्रिजागरणदिवास्वप्नवेगविधारणाजीर्णातपाग्निक्रोधशोकभयोत्त्रासोपवासोत्कटकविषमकठिनासनश्वभ्रकूपप्रपाताप्रियावलोकनश्रवणादयः। समासत सर्वमतिगुरूष्णतीक्ष्णरूक्षमन्नपानं दारुणाश्च चेष्टाः ॥ ६० ॥**

गर्भको गिरानेवाले नीचे लिखे कारण है यथा—

गर्भवती स्त्रीका मैथुन करना, गर्भवतीका व्यायाम करन शरीरको कृश बनानेवाले आहार-विहारका सेवन करना, चो लगना, बहुत विक्षोभक सवारीपर यात्रा करना, रात्रिमे जागन दिनमे सोना, उपस्थित मल-मूत्रादिके वेगको रोकना, अजीर्ण होना, धूप-अग्निका सेवन करना, क्रोध या शोक करना, डरन चकित होना, उपवास करना, घुटनोको उचा करके (उकडा बैठना अथवा अगोको टेढा करके बैठना, गड्ढे या कुवेमे गिरने मनको अच्छा न लगनेवाले-दृश्योको देखने अथवा शब आदिके सुननेसे गर्भ गिर पड़ता है। सक्षेपमे सब प्रकार अत्यन्त भारी उष्ण-तीक्ष्ण रुक्ष खान पान और दु खदायक चेष्टा गर्भका नाश करनेवाली होती हैं ॥ ६० ॥

**तथा—देवतारक्षोऽनुपचयपरिरक्षणार्थं न रक्तानि वासांसि धारयेन्न यानमधिरोहेन्न मद्यमांसमश्नीयात्। यच्चान्यदपि वृद्धस्त्रियो ब्रूयुः। प्रततोत्तानशायिन्याः पुनर्गर्भस्य नाभ्याश्रया नाडी कण्ठमनुवेष्ट्य व्यापत्तिं करोति। विवृतशाया नक्तचारिणी चोन्मत्तं जनयति। कलहशीलाऽपस्मारिणम् व्यवायशीला दुर्वपुषमह्रीकं स्त्रैणं वा। शोकनित्या भीरुमपचितमल्पायुषं वा। अभिध्यायिनी परोपतापनमीर्ष्यालुं स्त्रैणं वा। स्तेना त्वायासबहुलमभिद्रोहिणमकर्मशीलं वा। अमर्षणा चण्डमौपधिकं वा। स्वप्नशीला निद्रालुमबुधमल्पाग्निं वा। मद्यनित्या तृष्णालुमल्पस्मृतिमनवस्थितं वा। गोधामांसनित्याऽश्मरिणं शनैर्मेहिनं वा। वराहमांसनित्या रक्ताक्षं क्रथनमतिपरुषरोमाणं वा। मत्स्यमांसनित्या चिरनिमेषं स्तब्धाक्षं वा। मधुरनित्या प्रमेहिणं मूकमतिस्थूलं वा। अम्लनित्या रक्तपित्तिनं त्वगक्षिरोगिणं वा। लवणनित्या शीघ्रवलीपलितं खलतिं वा। तिक्तनित्या शोषिणमबलमपचितं वा। कटुकनित्या दुर्बलमल्पशुक्रमनपत्यं वा। कषायनित्या श्य नाहिनमुदावर्तिनं वा। यद**

**व्याधेर्निदानं तत्तदासेवमानाऽन्तर्वत्नी स्त्री तत्तद्विकारबहुलमपत्यं जनयति। एतेन पितृजा अपि शुक्रदोषा व्याख्याताः ॥ ६१ ॥**

**गर्भिणीके नियम**—देवता-राक्षस इनसे कृपाकी रक्षाके लिये (ये अपने उपर कृपा बनाये रक्खें-इसलिये) लाल वस्त्रोको शरीरपर धारण न करे । सवारी न करे, मद्य और मास न खाये, औरभी जो कुछ वृद्ध स्त्रिया कहे-वह सब करे । गर्भवती स्त्रीके निरन्तर चित्त सोनेसे गर्भकी नाभिमे लगी नाडी-गर्भके गलेमे लिपटकर कष्ट उत्पन्न कर देती है । विवृत्त-आशया (स्पष्ट स्वय कामना करनेवाली)-रातको घूमनेवाली गर्भवती स्त्री पागल सतानको पैदा करती है । झगडालु स्वभावकी स्त्री अपस्माररोगी सतान पैदा करती है । मैथुन करनेके स्वभाववाली स्त्री दूषित शरीरवाले, निर्लज्ज अथवा स्त्रीस्वभावकी सतान पैदा करती है । नित्य शोकमे डूबी रहनेवाली स्त्री डरपोक-निर्बल शरीरवाली अथवा थोडी आयुवाली सतानको पैदा करती है। नानाप्रकारकी चिन्ताओमे मग्न स्त्री दूसरेको दु ख देनेवाली, ईर्ष्यालु अथवा स्त्रीस्वभावकी सतान पैदा करती है। चोरी करनेवाली स्त्री-बहुत जल्दी थकनेवाली, द्रोह (दुश्मनी) रखनेवाली अथवा काम न करनेके स्वभाववाली सतान पैदा करती है । किसीकी बातको न सहन करनेवाली स्त्री चण्ड और कपटसे निर्वाह करनेवाली संतान पैदा करती है । रातदिन सोनेके स्वभाववाली स्त्री-निद्रालु-मूर्ख अथवा मन्दाग्निवाली सतानको पैदा करती है । नित्य मद्य पीनेवाली स्त्री तृष्णालु ( सब चीजोमे तृषा रखनेवाली ), थोड़ी याद दाश्तवाली, अथवा चंचल मनकी सतानको पैदा करती है। नित्य गोहका मास खानेवाली स्त्री पत्थरीके रोगवाली या धीरे धीरे मूत्रप्रवाहण करनेवाली सतान पैदा करती है । सुअरका मास खानेवाली स्त्री लाल आखोवाली, सोते हुए नाकसे घर्राटे भरनेवाली, अथवा अति कठोर रोमवाली सतान पैदा करती है । नित्य मछलीकी मास खानेवाली स्त्री-देरमें पलक झपकनेवाली अथवा बिल्कुल पलक न मारनेवाली-( खुली आखोवाली ) सतान पैदा करती है । नित्य मधुर पदार्थ खानेवाली स्त्री, प्रमेह रोगवाली, गूगी अथवा बहुत मोटी सतान पैदा करती है। नित्य प्रति अम्ल रसका सेवन करनेवाली स्त्री, रक्त पित्त रोगवाली अथवा त्वचा या आखके रोगवाली सतानको पैदा करती है । लवण रसका नित्य सेवन करनेवाली स्त्री, शीघ्र झुर्रिया पड़नेवाली या असमयमेंही श्वेतबाल हो जानेवाली अथवा बालरहित-गजी सतानको पैदा करती है । तिक्त रसको खानेवाली स्त्री, शोष रोगसे पीड़ित, निर्बल एवं थोड़ाही भोग उठानेकी शक्तिवाली सतान उत्पन्न करती है । नित्य कटु रसका उपयोग करनेवाली स्त्री, दुर्बल, थोडे शुक्रवाली अथवा सतानरहित ( जिसके आगे पुत्र नहीं होते ) सतानको उत्पन्न करती है । नित्य कषाय रसका सेवन करनेवाली स्त्री, श्यामवर्ण, आनाहरोगवाली अथवा उदावर्त रोगवाली सतानको पैदा करती है । गर्भवती स्त्री-जिस जिस रोगको उत्पन्न करनेवाले जिन जिन कारणोंका सेवन करती है, प्राय करके उन्हीं रोगोवाली सतानको उत्पन्न करती है । इसीसे पितासे उत्पन्न होनेवाले शुक्रजन्य दोपोकीभी व्याख्या समझ लेनी चाहिये ।



**वक्तव्य**—प्राय बच्चेके गलेमे नाल तब फसती है, जब कि अपरा गर्भाशयके मुखके पास बनती है, या बच्चेके गर्भाशयसे बाहर आते समय कुछ विकार हो जाये। विवृत्ताशयाके स्थानपर विवृत्ताननाभी पाठ है-जिसका अर्थ है कि शरीर खोलकर सोनेवाली-स्त्री, नक्तचारिणी-बाहर घूमनेवाली स्त्रीभी है । जिसप्रकार माताके बीजके दोष गर्भपर प्रभाव करते हैं-उसी प्रकार पुरुषकेभी शुक्रदोष प्रभाव करते है । परन्तु क्योकि माताके साथ बच्चेका अधिक सम्बन्ध-निषेक होनेके उपरान्त रहता है, इसलिये माताका प्रभाव बच्चेपर अधिक पड़ता है । इसीलिये माताके लिये नियम बताये हैं । गर्भाधान हो जानेके उपरान्त वास्तवमे पिताका काम समाप्त होनेसे पिताका अगला प्रभाव बच्चेपर नहीं होता इसीसे उसके लिये नहीं लिखा ॥ ६१ ॥

**तस्मात्प्र पदमिच्छन्तौ साध्वात्मानमुपाचरेतां। विशेषेण नारी। व्याधींश्चास्या मृदुमधुरशिशिरसुखैरौषधाहारविहारैरुपाचरेत् । न चास्या वमनादीनि प्रयोजयेत् । न रक्तावसेचनं केवलं त्वष्टमं मासमुपादायास्थापनमनुवासनं वा। वमनादिसाध्येषु पुनर्विकारेषु मृदुभिस्तदर्थकारिभिर्वोपक्रमेत्। पूर्णमिव तैलपात्रमसंक्षोभयद्गर्भिणीमुपाचरेदिति ॥ ६२ ॥**

इसलिये श्रेष्ठ सतानकी कामना रखनेवाले माता और पिता अपनेकोभी श्रेष्ठ बनाये । विशेषकर स्त्री अपनेको उत्तम गुणवती बनाये (क्योकि गर्भका सम्बन्ध अधिक माताके साथही है,माताके उपरही उसके पोषणका भार-गर्भावस्थामे और पीछेभी रहता है )। यदि गर्भवती माताको कोई रोग हो जाये तो कोमल-मधुर, बहुत शीतल नहीं, सुखदायी ( कष्ट न देनेवाली ) औषध एवं आहार-विहार द्वारा चिकित्सा करनी चाहिये। गर्भवतीको वमन या विरेचन आदि नहीं देने चाहिये, इसके शरीरसे रक्तभी नहीं निकालना चाहिये। आठवा महीना प्रारम्भ हो जानेपर-प्रसवकाल तक (योग्य अवस्थामे) आस्थापन ( निरुद्धबस्ति ) अथवा अनुवासन देना चाहिये। कुष्ठ आदि वमनसाध्य रोगोमे मृदुरूपमें वमन आदि कराने चाहिये । अथवा वमन या अतिसार रोगकी चिकित्सा बरतनी चाहिये। **जिसप्रकार तैलसे भरे पात्रको हिलनेसे बचाकर रक्खा है, उसी प्रकार गर्भवतीकी संक्षोभसे रक्षा करनी चाहिये** ॥ ६२ ॥

**भवन्ति चात्र—**

**इत्यनात्ययिके व्याधौ विधिरत्यधिके पुनः ।**
**तीक्ष्णैरपि क्रियायोगैः स्त्रियं यत्नेन पालयेत् ॥६३॥**

इसमे कहाभी है—यह जो उपर विधि कही है वह स्वल्परोगके लिये (साधारण अवस्थामे)ही है। शीघ्रकारी एव बहुत दोषवाली व्याधिमे नानाप्रकारकी तीक्ष्ण चिकित्सासे (जैसेभी हो वैसे

तुरन्त ) यत्नपूर्वक स्त्रीको बचाना चाहिये, ( ऐसी अवस्थामें गर्भकी उपेक्षा कर देनी चाहिये—माता पहिले और गर्भ पीछे क्योकि—जाये धन रहे क्यारी, अबकी नहीं-फिरकी बारी ) ॥ ६३ ॥

**स्त्री हि मूलमपत्यानां स्त्री हि रक्षति रक्षिता ।**
**सर्वाश्रमाणां प्रथमं गृहस्थत्वमनिन्दितम् ॥ ६४ ॥**

क्योकि स्त्री सतानका मूल है, इसलिये स्त्रीकी रक्षा यत्नपूर्वक करनी चाहिये। रक्षित होनेपर स्त्री–पुरुषोंके गृहस्थकीभी रक्षा करती है। ब्रह्मचर्य आदि सब आश्रमोमे गृहस्थ आश्रमको सबसे मुख्य और श्रेष्ठ कहा है ॥ ६४ ॥

**जरायुणा मुखे छन्ने कण्ठे च कफवेष्टिते ।**
**वायोर्मार्गनिरोधाच्च न गर्भस्थः प्ररोदिति ॥ ६५ ॥**

**इति गर्भावक्रान्तिर्नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥**

जरायु ( गर्भको ढापनेवाली झिल्ली )से मुखके आच्छादित होनेके कारण और गलेके कफसे रुके होनेके कारण और वायुके मार्गके बन्द होनेसे गर्भमे स्थित बच्चा रोता नहीं ॥ ६५ ॥

इसप्रकार वैद्यपति सिहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टकी बनाई अष्टाग-सग्रह सहिताके शारीरस्थानमे गर्भावक्रान्तिनामक दूसरा अध्याय समाप्त हुआ।

---

## तृतीयोऽध्यायः ।

**अथातो गर्भोपचरणीयं शारीरं व्याख्या :॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षय. ॥ २ ॥**

इसके आगे गर्भोपचरणीय नामक शारीरकी व्याख्या करेंगे—जैसा आत्रेय आदि महर्षियोंने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**प्रथमे मासि गर्भिणी क्षीरमुपसंस्कृतं मात्रावच्छीतं काले पिबेत् । तस्मिन्नपि चाद्यं द्वादशरात्रं क्षीरोद्भवं सर्पिः शालिपर्णीपलाशाभ्यां श्रृतं कनकरजतक्वथितशीतोदकानुपानं पिबेत् । स्वादुशीतं द्रवप्रायं सात्म्यं च सायं प्रातराहारयेत् । न चाभ्यङ्गोद्वर्तनानि सेवेत । यथोक्तानि च दोषकराणि परिहरेदापञ्चमान्मासात् ॥ ३ ॥**

गर्भवती स्त्री प्रथम मासमें औषध आदि द्वारा सस्कृत शीतल दूधको भोजनके दोनो समय मात्रामे पीये ( जिससे कि अजीर्ण आदि रोग न हो )। इस पहले महीनेमें भी पहले बारह दिन तक दूधसे निकाले घीको शालिपर्णीके पत्तोद्वारा दूधपाक विधिसे स्वर्ण या चादीके पात्रोमे सिद्ध करके पिये। पीछे प्यास लगनेपर शीतल जल पिये। सायं और प्रात काल भोजनके दोनो समय मधुर शीतल, प्राय करके द्रव ( तरल ), एवं अपने शरीरके लिये अनुकूल (सात्म्य) भोजनको खाये। निषेक सस्कार होनेके दिनसेही अभ्यग ( तैलमर्दन ), उवटन, मैथुन आदि कार्योका परित्याग कर देवे। और इससे पहले अध्यायमे जो दोषकारक बाते कही हैं–उनका त्याग कर देना चाहिये। खास कर पाचवें मासतक जरूर इन नियमोका पालन करे–क्योंकि पाचवे मासतक गर्भस्रावका बहुत भय रहता है पीछे स्थिर शरीर होनेपर भय कम हो जाता है ॥ ३ ॥

**विशेषेण द्वितीये मधुरौषधसिद्धं पयः पिबेत् ४**

विशेषत दूसरे महीनेमे मधुर गणकी औषधियोसे ( द्राक्षा—महुवा आदि ) सिद्ध दूधको पीना चाहिये ॥ ४ ॥

**तृतीये तदेव सर्पिर्मधुभ्याम् ॥ ५ ॥**

तीसरे महीनेमे मधुर गणकी औषधियोसे सिद्ध दूधमे घी और मधु ( असमान परिमाणमे ) मिलाकर पीना चाहिये ॥ ५ ॥

**चतुर्थेऽक्षमात्रनवनीतयुक्तम् ॥ ६ ॥**

चौथे महीनेमे इसी मधुर गणसे सिद्ध दूधको एक तोला मक्खनके साथ पीना चाहिये ॥ ६ ॥

**पञ्चमे क्षीरसर्पिः ॥ ७ ॥**

पाचवे महीनेमे दूधसे निकाले घृतको पिये ॥ ७ ॥

**षष्ठे तदेव मधुरौषधसिद्धम् ॥ ८ ॥**

छठे और सातवे महीनेमे दूधसे निकाले घीको द्राक्षा–महुवा आदि मधुर औषधियोसे सस्कृत करके पीना चाहिये ॥ ८ ॥

**सप्तमे च— तस्मिंश्च गर्भस्य केशोत्पत्त्या मातुर्विदाहो भवतीति स्त्रियो भाषन्ते। नेति भगवानात्रेयः गर्भोत्पीडनात्तु दोषा हृदयं प्राप्य विदहन्ति तत कण्डूर्जायते कण्ड्वा किक्किसम् ॥ ९ ॥**

स्त्रियोका कहना है कि सातवे महीनेमे गर्भके बाल उत्पन्न होते हैं। इन बालोके कारण माताके शरीरमे विदाह ( जलन होती है। इस विदाहके कारण माताके शरीरमे ( नाभिसे नीचे ) खाज होती है । भगवान आत्रेयका कहना है कि–यह ठीक नहीं। गर्भके बढनेके कारण–कुपित हुए दोष हृदयप्रदेशमें पहुंचकर विदग्ध होते हैं इससे कण्डू उत्पन्न होती है, और कण्डूके कारण शरीरमे किक्किस ( त्वचाके सकुचित होनेसे

---

१ यथा वायु समाश्रित्य वर्तन्ते सर्वजन्तव ।
तथा गृहस्थमाश्रित्य वर्तन्ते सर्व आश्रमा ॥ १ ॥
यस्मात् त्रयोऽप्याश्रमिणो दानेनान्नेन चान्वहम् ।
गृहस्थेनैव धार्यन्ते तस्मात् ज्येष्ठाश्रमो गृही ॥ २ ॥
ससधार्य. प्रयत्नेन स्वर्गमक्षयमिच्छता ।
सुख चेहेच्छता नित्य योऽधार्यो दुर्बलेन्द्रियै ॥ ३ ॥
सर्वेषामपि चैतेषा वेदस्मृतिविधानत ।
गृहस्थ उच्यते श्रेष्ठ स त्रीनेतान् बिभर्ति हि ॥ ४ ॥
मनुस्मृति अ. ३ श्लो ७७–८०.

२ दूधपाक—द्रव्यादष्टगुण क्षीर क्षीरात् तोय चतुर्गुणम् क्षीरावशेष कर्तव्य क्षीरपाके त्वय विधि ॥–द्रव्यसे आठ गुण दूध और दूधसे चार गुणा पानी लेकर पाक करना चाहिये पाक करते समय पानी सम्पूर्ण जला देना चाहिये जब दूध मात्र शेष रह जाये तब उतार लेना चाहिये।

रेखाये-जो प्राय नाभिसे नीचे पेडूपर होती है ) उत्पन्न हो जाते है ॥ ९ ॥

**तत्र कोलोदकेन नवनीतस्य मधुरौषधसिद्धस्य पाणितलमात्रमस्यै दद्यात् । चन्दनमृणालकल्कैश्च स्तनोदरं मृद्नीयात् । शिरीषधातुकीसर्षपमधुकचूर्णैर्वा । कुटजार्जकबीजमुस्ताहरिद्राकल्कैर्वा निम्बकोलसुरसमञ्जिष्ठाकल्कैर्वा । शशहरिणपुनर्नवामालतीमधुकसिद्धेनाम्भसा पृषतरुधिरयुक्तया त्रिफलया करवीरपत्रकल्कसिद्धेन च तैलेनाभ्यङ्गः । परिषेकः पुनर्मालतीमधुकसिद्धेनाम्भसा । कण्डूयनं वर्जयेत् । त्वग्भेदे वैरूप्यपरिहारार्थं स्नानोद्वर्तनं चन्दनं च शीलयेत् । मधुरं चाहारमल्पमल्पस्नेहलवणमल्पोदकानुपानं भुञ्जीत ॥ १० ॥**

इसके लिये झाडीके वेरोके पानी ( क्वाथ )के साथ मधुरौषध गणसे सिद्ध मक्खनकी एक कर्ष मात्रा ( १ तोला ) गर्भवतीको देवे । चन्दन और मृणाल ( कमलनाल ) इनको पानीमे पीसकर इसके कल्कसे स्तन और पेटपर लेपकरे । अथवा शिरीष, धायके फूल, सरसो और मुलहठीके सूखे चूर्णका लेप करे । कुटज, अर्जक ( जंगली तुलसी ) के बीज, मोथ और हल्दी इनको पानीके साथ पीसकर पेट और स्तनोपर लगाये । नीमके पत्ते, बेरीके पत्ते, तुलसीके पत्ते और मजीठ इनको पानीमे पीसकर लेप करे । कनेरके पत्ते, करजके पत्ते-इनके कल्कसे सिद्ध किये तैलसे स्तन और उदरपर मालिश करे । मालती ( चमेलीके पत्ते ) और मुलहठीसे सिद्ध किये जलसे स्नान करना चाहिये । शरीरपर खुजाना निषिद्ध कर देना चाहिये । खुजानेसे त्वचा फट जाती है, और शरीरमे विरूपता आजाती है । स्नान और उबटन प्रतिदिन करना चाहिये । भोजन-मधुर, मात्रामे थोडा, थोडे स्नेह और थोडे नमकवाला होना चाहिये । पीछेसे पानीभी थोडा पीना चाहिये ॥ १० ॥

**अष्टमे क्षीरयवागूं सर्पिष्मतीं पिबेत् । नेति खण्डकाप्यो गर्भस्य पैङ्गल्याबाधभयात् । अस्ति पैङ्गल्याबाधस्तथाप्येवं कुर्वीत । नीरुजं बलवर्णसत्त्वसंहननसम्पदुपेतं ज्ञातीनामग्रगण्यमपत्यं जनयतीति भगवानात्रेयः । बदरोदकेन पललपयोदधिमस्तुतैललवणफलघृतमधुयुक्तेनास्थापयेत् । पुराणविड्विशुद्ध्यर्थं मधुकादिमधुरौषधसिद्धेन च तैलेनानुवासयेदनुलोमनाय वायोः । अनुलोमे हि मारुते सुखमनुपद्रवा प्रसूते । गर्भिणीं तु न्युब्जामास्थापयेदनुवासयेद्वा । तथाऽस्या विवृतमार्गतया सम्यगौषधमनुप्रविशति । अत ऊर्ध्वं स्निग्धाभिर्यवागूभिर्जाङ्गलरसैश्चोपाचरेदाप्रसवकालादिति भगवान्धन्वन्तरिः ॥ ११ ॥**

भगवान आत्रेयकी मान्यता है कि आठवे महीनेमे घृतमिश्रित क्षीरयवागु गर्भवतीको देना चाहिये । खण्डकाप्य ( चरकमे भद्रकाप्य )की मान्यता है कि ऐसा नही करना चाहिये-इससे पिंगलता ( पीलिया ) होनेका भय रहता है । भगवान आत्रेयने कहा कि-भले ही पिंगलतारोग हो जाये तोभी घृतमिश्रित दूधसे बनी यवागु (लप्सी) पिये । इस यवागुके पीनेसे नीरोगी,बल-वर्ण-मन और सहनन(शरीरके गठन)की श्रेष्ठतासे युक्त, अपनी जातिमे अग्रगण्य सतानको उत्पन्न करती है । बेरीके पत्तोके क्वाथमे तिलकल्क दूध-दही-मस्तु-तैल-सैन्धानमक-मैनफल-घी और मधु मिलाकर आस्थापन वस्ति देवे । आतोमे रुके पुराने मलको बाहर लाने और वायुका अनुलोमन करनेके लिये मुलहठी आदि मधुर औषधियोसे सिद्ध तैलसे अनुवासन बस्ति देनी चाहिये । वायुका अनुलोमन होनेपर स्त्री सुखपूर्वक बिना किसी उपद्रवके प्रसव करती है गर्भवतीकी बस्ति देते समय न्युब्ज स्थितिमे रखकर [ Knee-Elbow स्थिति-जिसमे पैर-घुटने-कोहनी और हाथोपर सिर रक्खे, जमीनपर लेटकर-घुटनोको मोड़कर-नितम्ब भागको उचा उठाकर और शिरको नीचे रक्खा जाता है ] आस्थापन या अनुवासन देना चाहिये । इस स्थितिमे रहनेसे मार्गके भली प्रकार खुल जानेपर औषध पूर्णरूपमे शरीरके अन्दर प्रविष्ट होती है । अनुवासन देनेके उपरान्त प्रसवकालके समयतक स्निग्ध यवागुको खानेके लिये पालन देवे अथवा जागल पशु-पक्षियोके मासरसको खानेके लिये देवे-ऐसी भगवान धन्वन्तरीकी मान्यता है ( चरकने मासरस यहा नही कहा ) ।

**वक्तव्य**—चरकमे-बल वर्ण-स्वर और सहननकी श्रेष्ठतासे युक्त सतान उत्पन्न होती है ऐसा कहा । अनुवासन बस्ति नवम मासमे देनेके लिये कहा है ॥ ११ ॥

**नवमे तु तत एवानुवासनतैलात्पिचुं योनौ प्रणयेत् गर्भमार्गाशययोः स्नेहनार्थमिति ॥ १२ ॥**

नववे मासमे मुलहठी आदि मधुर आदि औषधियोसे सिद्ध तैलका फोया योनीमे रखना चाहिये, जिससे कि गर्भके आनेके रास्तेका तथा गर्भाशयका स्नेहन हो जाये ॥ १२ ॥

**अनेन प्रथममासादारभ्य क्रमेण गर्भिण्याः प्रसवकाले गर्भधारिणीकुक्षिकटीपार्श्वपृष्ठं मृदूभवति । वायुश्चानुलोमः सम्पद्यते । मूत्रपुरीषे च प्रकृतिभूते जरायुश्च मार्गं प्रतिपद्यते । पुत्रं चेष्टं कल्यमायुष्मन्तं सुखिनं सुखेन काले बलवती प्रसूते ॥ १३ ॥**

इसप्रकार पहिले महीनेसे आरम्भ करके गर्भवतीके प्रसवकालतक इस विधिका क्रमश उपयोग करनेपर गर्भवती स्त्रीकी कुक्षि-कटि-पार्श्व और पीठ कोमल हो जाती है । वायुका अनुलोमन हो जाता है । मूत्र और मल तथा जरायु अपने स्वाभाविक मार्गमे आजाते हैं । और बलवान स्त्री-इच्छित, श्रेष्ठ, दीर्घायु, सुखी (निरोगी) पुत्रको सुखपूर्वक उचित समयपर प्रसव करती है ।

१ नवमे तु खलु एना मासे मधुरौषधसिद्धेन तैलेनानुवासयेत् ॥ चरक शारीर. ८ ३२

**वक्तव्य**—आयुर्वेदमे सुखशब्दसे आरोग्य अभिप्रेत है–जैसा चरकमे ( सू ९ ४ ) कहा है 'सुखसञ्ज्ञकमारोग्यम्' ॥१३॥

**बिल्वकार्पासीफम्फणापटोलीपिचुमन्दाग्निमन्थमांसीवर्धमानकपत्रभङ्गक्वाथेन शीतेन सर्वगन्धोदकेन वा गर्भिण्याः प्रत्यहं स्नानमुपदिशेत् ॥ १४ ॥**

**स्नानार्थ जल**—वेलगिरी, कपास, फफणा ( सरवाल–जो पानीमे होती है ), पाटली ( गुलाबके फूल या पाढल ), पिचुमन्द ( बकायन ), अग्निमन्थ ( अरणी ), वालछड और एरण्ड इनके पत्तोको कूटकर बनाये शीतल क्वाथसे अथवा सर्वगन्धोदक ( सम्पूर्ण गन्धद्रव्योसे बनाने क्वाथ)से गर्भवतीको प्रतिदिन स्नान करना चाहिये ॥ १४ ॥

**प्राक् चैवास्या नवमान्मासादपहृतास्थिशर्करकापाले प्रशस्ते देशे वास्तुविद्याप्रशस्तं सर्वर्तुसुखमुपहृतसर्वोपकरणं सन्निहितज्वलनं प्राग्द्वारमुदग्द्वारं वा सूतिकागारं कारयेत् ॥ १५ ॥**

**सूतिकागार**—नववे महीनेसे पहिलेही गर्भवती स्त्रीके लिये एक प्रसूतिगृह बनाना चाहिये। यह घर ऐसे स्थानपर होना चाहिये जहापर अस्थि-रेती (वालु), मिट्टीके ठीकरे न हो, वास्तुविद्या (मन्दिरनिर्माण)मे जिस देशकी प्रशंसा हो, ऐसे उत्तम स्थानमे मकान बनाये। शीत-ग्रीष्म और वर्षा सब ऋतुओमे रहने योग्य, सम्पूर्ण साधनोसे युक्त, अग्निको समीप रक्खे। इस मकानका द्वार उत्तर दिशामे या पूर्व दिशामे रखना चाहिये। [क्योकि भारतवर्षमे सूर्यकी किरणे इन्हीं दिशाओसे सीधी मकानमे आती है] ॥ १५ ॥

**तत्रानुकूलेषु नक्षत्रादिषु पुण्याहशब्देन गोब्राह्मणवृद्धान्नत्वाऽऽवर्तमाना प्रदक्षिणं प्रविश्य बहुशः प्रसूताभिरनुक्ताभिरविषादाभिः क्लेशक्षमाभिः परिवृता पराऽनुलोमनैराहारविहारैरनुलोमितवातमूत्रपुरीषा प्रसवकालमुदीक्षेत। स्वल्पेऽपि च विण्मूत्रविबन्धे फलवर्तीः प्रणिदध्यात् ॥ १६ ॥**

नक्षत्र आदि अनुकूल होनेपर पुण्य–मागलिक शब्दोंके साथ गाय-ब्राह्मण और वृद्ध पुरुषोको नमस्कार करके, इनकी प्रदक्षिणा करके, सूतिकागारमे प्रवेश करे। वहापर–जिन स्त्रियोने बहुतसे प्रसव कराये हो, गर्भवतीसे स्नेह रखनेवाली, आलस्य न करनेवाली, दु खको बर्दास्त करनेकी आदतवाली, स्त्रियोके साथ सूतिकागारमे–मागलिक कर्मोमे लगी हुई, शरीरके लिये अनुकूल आहार–विहारो द्वारा वायु-मूत्र और मलका अनुलोमन करते हुए–प्रसवकालकी प्रतीक्षा देखे। यदि मल–मूत्रकी थोडीसी भी रुकावट प्रतीत हो तो तुरन्त फलवर्ति उपयोग करे ॥१६॥

**तत्रासन्नप्रसवायाः क्लमो ग्लानिर्मुक्तबन्धने इवाक्षिणी निष्ठीविकामूत्रपुरीषबाहुल्यं शिथिलकुक्षिताऽधोगुरुत्व भिलाषो वेदनोदरहृदयकटीबस्तिवङ्क्षणेषु तोदभेदशूलस्फुरणस्रवणानि च योन्या भवन्ति। तदनन्तरमावीनां प्रादुर्भावो गर्भोदकप्रवाहश्च ॥ १७ ॥**

**आसन्नप्रसवाके लक्षण**—जब प्रसवका समय नजदीक आजाता है, तब शरीरमें विना परिश्रमके भी थकान होने लगती है, शरीरमें ग्लानि ( हर्षका क्षय ), आखें बाहरको निकलती प्रतीत होती है, मुखसे थूक आती है, मूत्र और मल वार वार त्याग करनेकी प्रवृत्ति होती है, ( मात्रामे बहुत नहीं होता ), कुक्षि शिथिल हो जाती है, निचला–पेडूका भाग भारी हो जाता है, भोजनकी अनिच्छा, उदर-हृदय-बस्ति-कटि और वक्षण प्रदेशमे वेदना होती है। योनिमे तोद, भेद, स्फुरण ( वमन ) और स्राव वहता है। इस लक्षणोके पीछे आवी ( दर्दें ) उत्पन्न होती हैं, और फिर दर्द उत्पन्न होनेके पीछे गर्भोदक वहने लगता है। ( दर्दें उठनेसे गर्भका शिर नीचे खिसककर–झिल्लीयोको फाड देता है, इससे गर्भोदक वहने लगता है ) ॥ १७ ॥

**अथैनामुपस्थितगर्भा कृतकौतुकमङ्गलां पुन्नामफलहस्तां स्वभ्यक्तामुष्णोदकपरिषिक्तां सघृतां यवागूं पाययेत् ॥ १८ ॥**

जव गर्भ बाहर आनेके लिये गर्भाशयके मुखपर आजाये ( गर्भाशयका सिर दीखने लगे ) तब–मगलाचार करते ( कासी आदिके बर्तन बजाते हुए ) पुरुषलिगवाले फलको हाथमे लेकर–भली प्रकार घीसे भूनी गरम पानीमे बनाई ( खूब गली हुई )–घी मिश्रित यवागु पिलाये।

**वक्तव्य**—प्रसूताकी तीन स्थितिया होती है। इन स्थितियोमें एक स्थितिसे दूसरे स्थितिमे जाते समय माताको थकानके लिये कुछ आरामकी जरूरत होती है। आराम लेकर फिर जोरसे वह दर्दको उत्पन्न कर सकती है। प्रथम स्थिति–गर्भोदकके वहनेपर समाप्त होती है। दूसरी स्थिति–गर्भके बाहर आनेतक है। और तीसरी स्थितिमे अपरा बाहर आती है। इन स्थितियोमे बीच बीचमे थकानको मिलनेके लिये घृतबहुल–खूब गली हुई–पतली यवागु देनेका विधान है। गरम और स्निग्धताके कारण–थकान मिट जाता है। और स्त्री अगली स्थितियोको बर्दास्त कर लेती है ॥ १८ ॥

**ततः सुरक्तार्षभचर्मप्रच्छदे मृदुनि भूमिशयने शयानामुत्तानामाभुग्नसक्थिपृष्ठामहतवाससोऽशङ्कनीयाः प्रियदर्शनाः परिणतवयसः प्रजननकुशलाः प्रगल्भाः कृत्तनखाः स्त्रियः सूतिकां सूनृताभिर्वाणीभिराश्वासयन्त्यः पर्युपासीरन् ॥ १९ ॥**

स्निग्ध यवागु पिलाकर स्त्रीको कोमल भूमि( या बिस्तरपर–जिसपर बहुत कठोरता न हो )पर लेटा देवे। भूमिपर अच्छी प्रकार रगा हुआ ( बबूलकी छालमे रग कषाय रगका चमड़ा–पका हुआ–कच्चा नहीं ) लाल रगका चमड़ा बिछा देना चाहिये। स्त्री इस चमडेपर–पीठके भार चित्त लेट जाये, घुटनोको मोड़ लेवे, पेटपर कोई वस्त्र पहने हुए न हो ( ऊपरसे ओढले–पेटपर दबाव

नही होना चाहिये )। जिन स्त्रियोसे किसी प्रकारकी शंका ( या लज्जा ) न हो, देखनेमे जो प्रिय-सुन्दर हो, जिनकी आयु पक गई हो ( वृद्धा ), बच्चे उत्पन्न करनेमे दक्ष, खूब बाते करनेवाली, नखूनोको कटाये हुई स्त्रिया अच्छे मीठे प्रिय वचनोसे सान्त्वना देते हुए-सूतिकाकी सेवा करे ॥ १९ ॥

**अथास्यै दद्यात्कुष्ठैलालाङ्गलीवचाचव्यचित्रकचिरबिल्वचूर्णमुपाघ्रातुं मुहुर्मुहुः । तथा भूर्जपत्रशिंशिपासर्जरसान्यतमधूममन्तरान्तरा च । पार्श्वपृष्ठकटीसक्थिदेशान्कोष्णेन तैलेनाभ्यज्यानुसुखमस्या मृद्नीयात् । एवमवाक् परिवर्तते गर्भः ॥ २० ॥**

इसके अनन्तर गर्भवती स्त्रीको कुष्ठ-लागली(कलिहारी) वच-चव्य चित्रक और करज इनमेसे जिसका भी चूर्ण ( बारीक ) मिलसके-उसे बार-बार सुंघाये। इसी प्रकार बीच बीचमे-थोडे थोड़े समय पीछे भोजपत्र-शीशमके पत्ते-राल इनमेसे किसी एकका धुवा योनीमे देवे । पार्श्व-पीठ-कटि-टागोपर गरम सुहाते हुए तैलकी मालिश करके-सुखपूर्वक-इन देशोको मले। इस प्रकार यवागु आदि पिलानेसे गर्भ नीचेकी ओर सरकता है ( शिर नीचे उतरता जाता है ) ॥ २० ॥

**तस्य लक्षणम् । विमुच्य हृदयमुदरमाविशति बस्तिशिरोऽवगृह्णाति । त्वरयन्त्येनामाव्यः ॥ २१ ॥**

गर्भके शिरके नीचे ( बस्तिमे ) आनेके लक्षण-गर्भ माताके हृदयप्रदेशको छोड़कर उदरमे नीचे ( बस्तिमे ) आता जाता है। शिर-बस्ति प्रदेशमे फस जाता है। आवी ( दर्दे ) जल्दी जल्दी उठने लगती है ( इनका अन्तर कम होकर तीव्रता बढती जाती है ) ॥ २१ ॥

**न चेदेवं परिवर्तते ततो मुहुर्मुहुर्जृम्भणं चंक्रमणं च कारयितव्याऽनन्तरोक्तं विधिम् ॥ २२ ॥**

इस प्रकार करनेसे यदि शिर नीचे नही आता तो बार-बार-कीचना ( प्रवाहणमे जोर लगाना ) अथवा चलना फिरना चाहिये। इसी प्रकार आगे कहे जानेवाले धूम-आघ्राण आदि वरतने चाहिये ॥ २२ ॥

**अन्ये तु मुशलेनोलूखलं धान्यपूर्णमाहननीयमित्याहुः । तत्तु न सम्यक् । दारुणव्यायामवर्जनं हि गर्भिण्याः सततमुपदिश्यते । विशेषतश्च प्रसवकाले प्रचलितसर्वधातुदोषायाः सौकुमार्यत्वान्नार्या मुशलव्यायामेनेरितो वायुरन्तरं लब्ध्वा प्राणान् हिंस्यादिति ॥ २३ ॥**

कोई आचार्य कहते है कि इस समय धान्यसे भरे ऊखलमे मूसलसे कूटना चाहिये । यह ठीक नही है ऐसा आत्रेय आदि महर्षि मानते है। क्योकि गर्भिणीके लिये कठिन व्यायाम करना सब समयोमे मना है । विशेषकर प्रसवसमयमे तो व्यायाम करना अतिशय निषिद्ध है। शरीरको धारण करनेवाले सम्पूर्ण धातुओ एवं दोषोके गतिशील होनेके कारण-अति सुकुमार बनी स्त्रीमे-मूसल चलानेके व्यायामसे कुपित हुई वायु स्थान पाकर प्राणोकाभी नाश कर सकती है ॥ २३ ॥

**अथ परिवृत्तगर्भा पर्यङ्कमेनामारोप्य कुशला स्त्री पादतोऽस्या निषण्णाया योनिमनुलोममनुसुखमभ्यज्य स्फिजौ पादाभ्यां पीडयेत् । योनिं च पुनः पुनः प्रसारयेत् । ब्रूयाच्च सुभगे शनैः शनैः प्रवाहयस्व सुप्रसन्नस्ते मुखवर्णः पुत्रं जनयिष्यतीति ॥२४॥**

जब गर्भका सिर नीचे बस्तिमे रुक जाये और गर्भ सामने आजाये तब इस स्त्रीको पलंगपर लेटा देवे । प्रजनन कार्यमे कुशल स्त्री-इस स्त्रीके पायत बैठकर-इसकी योनिको सुखपूर्वक अनुलोम विधिसे ( गर्भाशयसे बाहर योनिद्वारकी तरफ-न कि योनिद्वारसे अन्दरकी तरफ जिससे बाहरका सक्रमण अन्दर न जाये-क्योंकि गर्भोदकके प्रवाहणसे योनी निर्विष बन चुकी है ) बला तैल या पूर्वोक्त मुलहठी आदि मधुर गणकी औषधियोसे सिद्ध तैलसे मालिश करे। अपने दोनो पैरोसे स्त्रीके नितम्बोको दबाये। और बार-बार योनिका मुख खोलती जाये । और कहे कि-हे सुभगे! धीरे धीरे प्रवाहण करो-तेरे मुखका वर्ण अतिशय निर्मल है, तू जरूर पुत्रको ही उत्पन्न करेगी ॥ २४ ॥

**अन्या तु वामकर्णेऽस्या मन्त्रमिमं जपेत् ॥ २५ ॥**
**क्षितिर्जलं वियत्तेजो वायुर्विष्णुः प्रजापतिः ।**
**सगर्भां त्वां सदा पातु वैशल्यं वा दधात्वपि ॥२६॥**
**प्रसूष्व त्वमविक्लिष्टमविक्लिष्टा शुभानने ।**
**कार्तिकेयद्युतिं पुत्रं कार्तिकेयाभिरक्षितम् ॥ २७ ॥**
**इति ।**

**तथा—**

**इहामृतं च सोमश्च चित्रभानुश्च भामिनि ।**
**उच्चैःश्रवाश्च तुरगो मन्दिरे निवसन्तु ते ॥ २८ ॥**

**इदममृतमपां समुद्धृतं वै**
**तव लघु गर्भमिमं प्रमुञ्चतु स्त्रि ।**
**तदनलपवनार्कवासवास्ते**
**सह लवणाम्बुधरैर्दिशन्तु शान्तिम् ॥२९॥**
**इति ॥**

**गर्भप्रसव मंत्र**—दूसरी स्त्री इस गर्भवतीके बाये कानमे निम्न मत्रका जप करे । पृथिवी, जल, आकाश, तेज, वायु ( ये पाचो महाभूत ), विष्णु और प्रजापति परमात्मा-तुझ सगर्भा स्त्रीकी सदा रक्षा करे-तुझे विशल्या ( शल्यरहित-गर्भको बाहर करके ) बनाये । हे सुमुखि ! तु विनाकष्टके कार्तिकेयके समान कान्तिवाले, क्लेशरहित एव कार्तिकेयसे रक्षित पुत्रको उत्पन्न कर । इसी तरह-ये अमृत, सोम ( चन्द्रमा ), चित्र-भानु-भामिनी और उच्चै श्रवा नामी अश्व तेरे मन्दिरमे सदा रहे ( सदा तेरी रक्षा करे )। हे स्त्री, यह लाया हुआ जलरूपी अमृत-तेरे इस छोटेसे गर्भको बाहर निकाल देवे। अग्नि-वायु-सूर्य-और इन्द्र-समुद्रके साथ तुझे शान्तिप्रदान करे ।

**वक्तव्य**—पिछले दो मन्त्र च्यवनमन्त्र है। इनसे शुद्ध जलको अभिमन्त्रित करके गर्भवतीको पिलाना चाहिये। इसी प्रकार कुछ मन्त्रोंको कांसी या चांदीकी थालीमे लिखकर भी प्रसवके समय गर्भवतीको दिखानेका विधान है ॥ २५–२९ ॥

**तथा पराऽनुशिष्यात्। अनागतायां वेदनायां मा प्रवाहिष्ठाः। अकालप्रवाहणं हि विण्मूत्रादिवेगानामिवोदीरणमनर्थकरमहितं च गर्भस्य श्वासकासशोषकुब्जतादिकारित्वात्। तथा तेषामेव विधारणमिव वेदनायामप्रवाहणमुपघाताय ॥ ३० ॥**

साथमे दूसरी स्त्री गर्भवतीको आदेश देवे कि–विना वेदनाके तु गर्भको बाहर निकालनेके लिये जोर मत करना। क्योकि असमयमे प्रवाहण करना मल-मूत्रादिके अनुपस्थित वेगोकी भॉति प्रवृत्त करनेसे दुःखदायक–और अहितकारी होता है। इस असमयके प्रवाहणसे गर्भको श्वास, कास, शोष आदि रोग तथा कुबडापन आदि हो जाते हैं। इसी तरह मलमूत्रादिके उपस्थित वेगोको रोकनेकी भॉति–उपस्थित वेदनाओमे प्रवाहण न करना हानिप्रद होता है। वह स्त्रीभी इसी प्रकार करे–अर्थात् वेदनाये उठनेपर प्रवाहण करे–और वेदना उठनेपर प्रवाहण न करे ॥ ३० ॥

**ततो यथोक्तं कुरुष्व शनैः शनैश्च पूर्वं प्रवाहिष्ठाः। निर्गमे वाढं गर्भस्य योनिमुखप्रतिपत्तौ बाढतरमाप्रसवादिति ॥ ३१ ॥**

**प्रवाहणके नियम**—पहिले–धीरे धीरे प्रवाहण आरम्भ करना चाहिये। और जब शिर नीचे बस्तिमे आरहा हो तो साधारण जोरके साथ प्रवाहण करना चाहिये ( प्रथमावस्थामे–गर्भोदकके बाहर आनेतक )। और जो गर्भ योनिमुखमे आजाये ( द्वितीयावस्था हो तब ) पूरे जोरके साथ तबतक प्रवाहण करना चाहिये–जबतक कि बच्चा सारा बाहर न आजाये अर्थात् द्वितीयावस्था समाप्त न हो जाये ॥ ३१ ॥

**तस्यास्तु प्रवाहमानायाः स्त्रियः शब्दं कुर्युः प्रजाता प्रजाता धन्यं धन्यं पुत्रमिति। तथाऽस्या हर्षेण प्राणा आप्यायन्ते ॥ ३२ ॥**

जब स्त्री प्रवाहण कर रही हो तब अन्य स्त्रियां जोरसे शब्द करे कि बच्चा उत्पन्न होगया–बडा भाग्यवान पुत्र हुआ आदि मांगलिक शब्दोंको जोरसे बोले। इन शब्दोको सुननेसे स्त्रीको धैर्य मिलता है, जिससे प्राणोको बल पहुचता है ॥ ३२ ॥

**गर्भसङ्गे तु योनिं धूपयेत् कृष्णसर्पनिर्मोकेन पिण्डीतकेन वा। बध्नीयाच्च हिरण्यपुष्पीमूलं हस्तपादे। धारयेच्च सुवर्चलां विशल्यां वा ॥ ३३ ॥**

**गर्भके योनिसे बाहर न आनेपर चिकित्सा**—यदि गर्भ गर्भाशयसे बाहर न आता हो तो योनिमे–काले सांपकी केंचुलीका अथवा मैनफलका धूंवा देना चाहिये। हिरण्यपुष्पी (सल्यानाशी)की जड़को हाथ-पैरमे बांधना चाहिये। सुवर्चला (हुलहुल) अथवा कलिहारीकी जड़को मणिके समान गले या हाथमे धारण करना चाहिये [ इन औषधियोका अचिन्त्य प्रभाव होनेसे गर्भ बाहर आजाता है ] ॥ ३३ ॥

**अथ प्रसूताया न चेदपरा पतति ततो दक्षिणेन पाणिना नाभेरुपरिष्टाद्बलवदुपपीड्य पृष्ठत उपसंगृह्य विधुनुयात् ( १ )।**

**पार्ष्ण्या वा श्रोणिमाकुट्टयेत्। स्फिजौ वोपसंगृह्य सुपीडितं पीडयेत्। वेण्याऽङ्गुल्या वा केशवेष्टितया च कण्ठतालु परामृशेत् ( २ )।**

**भूर्जपत्रकाचमणिसर्पनिर्मोकैश्च योनिं धूपयेत् भूर्जगुग्गुलुभ्यां वा। शालिमूलसिद्धेन वा सर्पिषा योनिमभ्यज्य कटुकालाबुजालिनीनिम्बसर्पनिर्मोकैर्धूपयेत्। अनभ्यक्तां वा कटुतैलमिश्रैः कल्कीकृतैर्वा तैलाक्तैरालिम्पेत्। गुडनागरकल्केन वा तदेव वा भक्षयेत्। लाङ्गलीमूलकल्केन वा पाणिपाददर चालिम्पेत्। महावृक्षक्षीरं वा मूर्धन्यनुषेचयेत् ( ३ )।**

**कुष्ठतालीसकल्कं बिल्वबिल्वजयूषमैरेयासवसुरामण्डान्यतमेन व्योषतीक्ष्णोष्णेन वाऽम्लेन कुलत्थरसेन मधुकपिप्पलीसंपाकेन वा पाययेत्। पिप्पल्येलाकोलबिडचव्यचित्रकोपकुञ्चिकाकल्कं वा खरस्य वृषभस्य वा जीवतो दक्षिणं कर्णमुद्धृत्य बिल्वबिल्वजयूषादीनामाप्लवनानामन्यतमे प्रक्षिप्य मुहूर्तस्थितमुद्धृत्य तदाप्लवनं पाययेत् ( ४ )।**

**कुष्ठैलाकल्कं वा सुरया। अर्कालर्ककषायं वा सुरोन्मिश्रम्। कुष्ठलाङ्गलकीमूलककल्कं वा मद्यमूत्रान्यतरेण। वत्सकादिचूर्णं वा मद्येन। शतपुष्पाकुष्ठमदनहिङ्गुसिद्धस्य च तैलस्य पिचुं ग्राहयेत् ततश्चैनामनुवासनकालेऽनुवासयेत् ( ५ )।**

**बिल्वबिल्वजयूषाद्याप्लावनैश्च। फलजीमूतकेक्ष्वाकुधामार्गवकुटजार्ककृतवेधनहस्तिपर्ण्युपहितैरास्थापयेत्। सिद्धार्थककुष्ठलाङ्गलकीमहावृक्षक्षीरमिश्रेण वा सुरामण्डेन शाल्मलीवृन्तानि वा स्विन्नान्यापोथ्य पञ्चमूलकषाये विमर्दयेत् ( ६ )।**

**तेन च पूतेन स्नेहवता फलादियुक्तेन यथोक्तास्थापनद्रव्यसिद्धेन कटुतैलेनोत्तरबस्तिं दद्यात् शिग्रुसुमुखमरिचाजाजिचित्रककल्कक्षीरगोमूत्रसि**

१ निम्न कोष्ठकोंमे अंक लिखकर भी दिखाते है।

१५ का यंत्र

| | | |
|---|---|---|
| ८ | ३ | ४ |
| १ | ५ | ९ |
| ६ | ७ | २ |

३० का यंत्र

| | | |
|---|---|---|
| १६ | ६ | ८ |
| २ | १० | १८ |
| १२ | १४ | ४ |

**ढ्वेन वा कटुतैलेनाऽनुवासयेत् । उमाशाल्मलीपिच्छया वा सघृतया योनिं पूरयित्वा विधुनुयात् । स्निग्धेन वा कृत्तनखेन पाणिना नालानुसारतोऽपहरेत् ( ७ ) ॥ ३४ ॥**

**अपराको बाहर निकालनेकी विधि**—साधारणत गर्भके बाहर आनेके उपरान्त अपरा अपने आप दससे तीस मिनिटमे बाहर आजाती है । यदि इतने समयमे बाहर न आये तो प्रसूताके नाभिप्रदेशको दक्षिण हाथसे जोरसे दबाकर वाम हाथसे पीठको पकडकर झकोले देवे । (१)

अथवा ऐडीयोसे श्रोणीप्रदेशको दबाये । प्रसूताके नितम्बप्रदेशको खूब जोरके साथ दबाये । बालोकी वेणी (कुर्ची आदि) अथवा अगुलीपर बालोको लपेटकर ( अथवा एरण्डनाल आदिसे) इनसे प्रसूताके गले और तालुको बार-बार स्पर्श करे-जिससे कि वमनकी प्रवृत्ति होनेसे गर्भाशय सकुचित हो जाये और अपरा बाहर आजाये । (२)

भोजपत्र, काचमणि और सापकी केचुलीका योनिमे धूंवा देवे । अथवा भोजपत्र और गुग्गुलु इनका धुवा योनिमे देवे । शालिधान्यकी मूलसे घीको सिद्ध करके इस घीका योनिमे लेप करके-कड़वा तुम्बा, कडवी तोरी ( जिमसे लोग पैर धोते हैं ), नीमके पत्ते, और सापकी केंचुलीसे योनिमे धूवा देवे । अथवा घीका लेप बिना किये-कड़वा तुम्बा आदि द्रव्योको कडवे तैल (सरसोके तैल)मे मिलाकर इनके कल्कका योनिमे लेप करे । अथवा गुड़ और सोठके कल्कका योनिमे लेप करे और सोंठ और गुड़को खाये । कलिहारीकी जड़के कल्कको प्रसूताके हाथ-पैरोपर लगाये । दण्डाथोरके दूधको सिरके उपर रुईमे लगाकर रक्खे ( इसके लिये बालोंको हटा देना चाहिये ) । (३)

कुष्ठ और तालीशके चूर्णको वेलगिरीकी छालके क्वाथसे अथवा बल्वज ( एक प्रकारकी घास जो पहाड़ोमे छाज पीढा आदि बनानेके काम आती है—नडसरको भाति होती है )के यूषके साथ या मैरेय, आसव, सुरा या मण्ड इनमेसे किसी एकके साथ पीनेको देवे । अथवा कुष्ठ और तालीशके चूर्णको सोठ, काली मिर्च, पिप्पलीकी बडी मात्रासे तीक्ष्ण बनाये-गरम किये हुवे अम्ल काजी आदिके साथ पीनेको देवे । मुलहठी, पिप्पलीके क्वाथमें कुष्ठ और तालीशके चूर्णको मिलाकर पिलाये ( चरकमे मुलहठीके स्थानपर मण्डूकपर्णीका विधान है ) । पिप्पली, इलायची, वेर झाडीका, विडनमक, चव्य, चित्रक और उपकुञ्चिका (कलौंजी) इनके कल्कको (पानीके साथ पीसे चूर्णको) पिलाये । जीवित गवे या बैलके दक्षिण कानको काटकर ( थोडासा उपरके भागसे ) बिल्व बल्वज कुलत्थ इनमेसे किसी एकके क्वाथमे भिगोकर-कुछ देर पड़ा रहनेपर-फिर निकालकर कानके भागको फेंक देवे और इस क्वाथको प्रसूताको पिला देवे । (४)

कुष्ठ और इलायचीके कल्क (चूर्ण)को सुराके साथ प्रसूताको पिलाये । आक और आकड़ा ( सफेद और लाल दोनो प्रकारके फूलके आक )की मूलके क्वाथमे सुरामे मिलाकर प्रसूताको देवे । कुष्ठ-कलिहारि मूलके कल्कको गोमूत्र या मद्य किसी एकके साथ पीनेको देवे । वत्सक आदि गणके द्रव्योके चूर्णको मद्यके साथ पीनेके लिये देवे । सोया, कुष्ठ, मैनफल और हींग इनसे सिद्ध तैलका पिचु (फोया) योनिमे रक्खे । और इसके पीछे इसी सोया-कुष्ठ आदिसे सिद्ध तैलद्वारा योनिमे तथा गुदामे अनुवासन देवे । (५)

बिल्वक्काथ या बल्वज यूष आदि द्रवोंसे, मैनफल, जीमूतक ( तोरी ), इक्ष्वाकु, धामार्गव ( कड़वी तोरीया-धारदार-विनाधारकी ), कूडा, आक, कृतवेधन, हस्तिपर्णी, अभीरू ( शतावरी )-इनके क्वाथसे आस्थापन बस्ति देवे । श्वेत सरसो, कुष्ठ, कलिहारी, स्नुहीका दूध इनके साथ सुरामण्डको मिलाकर आस्थापन बस्ति देवे । बिल्वादि महापञ्चमूल कषायमे सिम्बलके कोमल पत्तोको डालकर-जब वे गलजाये तो इनको मसलकर छानकर इसमे तैल मिलाकर ( थोडासा )-तथा मैनफल-हींग-सोया-कुष्ठ आदि मिलाकर आस्थापन बस्ति देवे । (६)

मैनफल-कुष्ठ आदि आस्थापन द्रव्योद्वारा सरसोके तैलको सिद्ध करके उससे उत्तर बस्ति देनी चाहिये । शोभाजनकी छाल, सुमुख ( तुलसी ), मरीच, जीरा, और चीता इनको कल्क, तथा दूध एव गोमूत्रसे पकाये सरसोके तेलसे अनुवासन देना चाहिये । अलसी और सिम्बलकी गोद इनको घीमे मिलाकर—इसे योनिमे भरकर—दाये हाथसे नाभिप्रदेशको बाये हाथसे पीछे पीठको पकड़कर प्रसूताको झकोरे देवे । अगुलियोके नख कटवाकर-हाथको घी आदिसे चिकना करके नाभिनालके साथ साथ हाथको लेजाकर अपराको हाथसे बाहर निकाल देवे ( यह अन्तिम चिकित्सा है—यथाशक्ति उपरोक्त चिकित्सासेही कामलेवे-क्योकि योनिमे हाथके स्पर्शसे विषका सचार होनेका भय रहता है, इसलिये हाथके स्पर्शसे यथाशक्ति बचनाही चाहिये ) (७) ॥ ३४ ॥

**प्रजातायां चेद्वस्तिमूर्धोदरेषु शूलं मक्कल्लाख्यं स्यात् । तत्र यवक्षारचूर्णं सर्पिषा सुखोष्णोदकेन वा पिबेत् । वरणादिं वा सपञ्चकोलमेलाप्रतीवापम् । अथवा वीरतरादिमूषकादिप्रतीवापम् । लवणचूर्णं वा वत्सकादिनिर्यूहेण । वत्सकादिं वा मदिरया । अंशुमतीद्वयक्काथेन वा मरिचभद्रदारुकल्कम् । भार्ङ्गीनागरदेवदारुकल्कं वोष्णाम्भसा । पुराणगुडं वा त्रिकटुत्रिजातकधनिकाचूर्णसंसृष्टं भक्षयेत् ३५**

**मक्कल्ल**—प्रसव हो जानेके उपरान्त प्रसूताके मूत्राशय शिर और उदर ( पेडू )मे तीव्र शूल होती है, इसे मक्कल ( After Pains ) कहते है । इसके लिये यवक्षारके चूर्णको घीमे मिलाकर चाटना चाहिये । अथवा सुहाते हुए गरमपानीसे यवक्षारके चूर्णको पीना चाहिये । अथवा वरणादि गणकी औष-

१ ग्रामोमें अभी प्रथा है कि-जिस भैंस गायकी कटडी या बछडी बार बार मर जाते है-उसके लिये बछडी या कटडीके पैदा होनेपर उसके कानका थोड़ा भाग काटकर उसीको या भैस या गायको दे देते हैं ।

धियोंके क्वाथमे–पिप्पली, पिप्पलीमूल, चव्य, चित्रक, सोठ और इलायची इनका चूर्ण मिलाकर पीना चाहिये। इसीप्रकार वीरतरादि गणके द्रव्योके क्वाथमे उषरादि गणकी द्रव्योका चूर्ण मिलाकर पिये। वत्सकादि गणके क्वाथमे सैन्धानमकका प्रक्षेप देकर प्रसूता पिये। वत्सकादि गणके चूर्णको या क्वाथको मदिराके साथ पिये। शालपर्णी और पृश्नपर्णी इनके क्वाथके साथ मरिच और देवदारुके चूर्णको पीना चाहिये। भार्गी-देवदारु और सोठ इनके कल्कको गरमपानीके साथ पिये। एक सालसे अधिक पुराने गुड़मे–सोठ, मरिच, पीपल, दालचीनी, इलायची, तेजपाल और धनिया इनका चूर्ण मिलाकर खाये।

**वक्तव्य**—पेडूपर प्रस्तर स्वेद (ईंटको आगीमे गरम करके–पानीके छींटे देकर भाप निकल जानेके उपरान्त–वस्त्रमे लपेटकर) करे। पीने और खानेमे सोठ-अजवायन-घी और शर्कराका अतिशय उपयोग करना चाहिये–जिससे वायुका शमन हो॥ ३५॥

**तस्याश्चेत्स्वस्थानतो योनिर्भ्रंश्येत्। ततो यस्य चिच्छोणितेनाभ्यज्य योनिं यथास्थानं कुशला स्त्री निवेशयेत्। निविष्टां चाशोकरोहिणीबर्हिषोशीरप्रियङ्गुदेवदारुकल्कविपक्वेन तैलेन बहुशः स्वेदयेत्पूरयेत्। ब्रूयाच्च गच्छ सुभगे स्वस्थानमिति॥३६॥**

**योनिभ्रंश**—यदि प्रसूताकी योनि अपने स्थानसे खिसक जाये तब जिस किसीकाभी रक्त मिले उसीको योनिपर लगाकर (अभावमे घृत) योनिको अपने वास्तविक स्थानपर–होशियार स्त्री बिठा देवे। जब योनि अपने स्थानपर बैठ जाये तो–अशोककी छाल, रोहिणी, बर्हिष (मयूर या अपामार्ग), खस और घेऊला तथा देवदारु इनके कल्कद्वारा पकाये हुए तैलसे बार बार स्वेदन देना चाहिये–और इसी तैलको योनिमे भरदेना चाहिये (योनिमे कुछ देर रोकना चाहिये)। योनिको अपने स्थानमे बैठाते हुए होशियार स्त्री कहे कि–हे सुभगे! तू अपने स्थानको चली जा॥ ३६॥

**तद्वच्चान्यतमा स्त्री जातमात्रमेव बालं बालोपचरणीयेन विधिनोपपादयेत्। तमुपदेक्ष्यते तूत्तरेषु॥ ३७॥**

इसी भाति दूसरी कोई स्त्री–तुरन्त उत्पन्न हुए बालककी बालोपचरणीय (बालककी सेवा) विधिसे परिचर्या करे। इस बालोपचरणीय विधिको उत्तरतंत्रमे कहेगे॥ ३७॥

**अथ सूतिकां बलातैलेनाभ्यज्यात्। बुभुक्षितां च पञ्चकोलचूर्णेन यवान्युपकुञ्चिकाचव्यचित्रकव्योषसैन्धवचूर्णेन वा युक्तामहःपरिणामिनीं यथासात्म्यं स्नेहमात्रां पाययेत्। स्नेहायोग्यां वातहरौषधक्वाथं ह्रस्वपञ्चमूलक्वाथं वा पीतवत्याश्च यमकेनाभ्यज्य वेष्टयेदुदरं वस्त्रेण। तथा न वायुरुदरविकृतिमुत्पादयेदनवकाशत्वात्। जीर्णे तु स्नेहे पूर्वौषधैरेव सिद्धां विदार्यादिगणक्वाथेन क्षीरेण वा यवागूं सुस्विन्नां द्रवां मात्रया पाययेत्। प्राक्स्नेहयवागूपानाभ्यां चोभयकालमुष्णोदकेन परिषेचयेत्।**

**एवं त्रिरात्रं पञ्चरात्रं सप्तरात्रं वाऽनुपाल्य ततो यवकोलकुलत्थयूषेण लघुना चान्नपानेन द्वादशरात्रात्परं जाङ्गलरसादिभिश्च क्रमादाप्याययेदग्निबलादीन्यपेक्ष्य। क्वथितशीतं च तोयं पाययेत्। तथा जीवनीयबृंहणीयमधुरवातहरसिद्धैरभ्यङ्गोच्छादनपरिषेकावगाहैरन्नपानैश्च हृद्यैरुपाचरेत्॥ ३८॥**

**सूतिकाकी परिचर्या**—सूतिकाकी बला तैलसे मालिश करनी चाहिये। प्रसूताको भूख लगनेपर–पिप्पली, पिप्पलीमूल, चव्य, चित्रक और सोठके साथ या अजवायन, कालाजीरा, चव्य, चित्रक, सोठ, कालीमरिच, पिप्पली और सैन्धानमक इनके साथ मिलाकर अपने सात्म्यकी अनुकूलतासे दिनभरमें पच जानेवाली स्नेहकी मात्राको पीये। जो प्रसूता स्नेहसे द्वेष करती हो उसे वातहर क्वाथसे सिद्ध किये अथवा शालिपर्णी आदि ह्रस्वपचमूलद्वारा सिद्ध किये स्नेहको पिलाये। जिस समय प्रसूता स्नेहपान कर रही हो उस समय उदरपर घी और तैलकी मालिश करके–वस्त्रसे उदरको लपेट देवे। इसप्रकार पेटको बाध देनेसे वायुको स्थान न मिलनेसे वायु उदरमे रोग उत्पन्न नहीं कर सकती। पहिले पिये हुए स्नेहके जीर्ण हो जानेपर–पिप्पली, पिप्पलीमूल आदि उपर लिखी औषधियोके साथ अथवा शालिपर्णी आदि ह्रस्वपंचमूलकी औषधियोसे–दूधमें बनाई, खूब गली हुई, पतली, पीने योग्य यवागु (लप्सी)को मात्रामें प्रसूताको पिलाये। दोनो समय प्रात साय स्नेहपान या यवागु पीनेसे पहिले गरमपानीसे प्रसूताको स्नान कराये।

इस प्रकार तीन दिन, पाच दिन अथवा सात दिनतक इस विधिका पालन करके–पीछेसे जौ-बेर-कुलत्थी इनको यूष या लघु (पचनेमे हल्का) खान-पान देना चाहिये। बारह दिनके उपरान्त–अग्निबल आदिको देखते हुए क्रमश धीरे-धीरे जागलपशु-पक्षियोके माससे पोषण देवे। उबालकर ठण्डा किया पानी पीनेके लिये देना चाहिये। इसी प्रकार जीवनीय-बृहणीय-मधुरगण-वातनाशक द्रव्योंसे सिद्ध किये अभ्यंग, उद्वर्तन, परिषेक, अवगाहन तथा हृदयको प्रिय लगनेवाले खानपानको देना चाहिये॥ ३८॥

**एवं हि गर्भवृद्धिक्षपितशिथिलसर्वशरीरधातुप्रवाहणवेदनाक्लेदरक्तनिस्रुतविरे[illegible]च पुनर्नवीभवति॥ ३९॥**

इसप्रकार करनेसे–गर्भके बढ़नेके कारण कृश बनी हुई, शरीरके सब धातुओके ढीला हो जानेसे, गर्भके प्रवाहणसे उत्पन्न वेदनाके कारण, क्लेद और रक्तके बड़ी मात्रामे शरीरसे निकल जानेसे, शरीरके विशेष रूपसे खाली हो जानेके कारण–इस उपरोक्त उपचारसे प्रसूता फिरसे स्वस्थ-पूर्वकी भाति बन जाती है॥३९॥

**अत एव च सूतिकाया व्याधिः कृच्छ्रसाध्यो भवत्यसाध्यो वा तस्मात्तां यथोक्तेन विधिना प्रयत्नेनोपचरेत् ॥ ४० ॥**

इन उपरोक्त कारणोसे प्रसूताका रोग असाध्य अथवा कष्टसाध्य होता है । इसलिये प्रसूताकी पहले लिखी विधि अनुसार परिचर्या करनी चाहिये ॥ ४० ॥

**एवं साऽध्यर्धमासमुपसंस्कृता क्रमेण विमुक्ताहारविहारयन्त्रणा विगतसूतिकाभिधाना स्यात् । पुनरार्तवदर्शनादित्येके ॥ ४१ ॥**

इसप्रकार डेढ मास ( पैतालीस दिन ) तक इस नियमका पालन करते हुए क्रमश धीरे धीरे आहार विहारके नियमोको शिथिल करते हुए-पैतालीस दिनके पीछे सूतिका नामसे रहित होती है । अर्थात् अब इसके लिये सूतिकाकी विधि पालन करनी आवश्यक नहीं होती । दूसरे आचार्योकी मान्यता है कि जबतक पुन आर्तवदर्शन न हो तबतक स्त्रीको सूतिकाके नियमोका पालन करना चाहिये ॥ ४१ ॥

**इत्याद्यं मासमादाय यावद्गर्भक्षमा पुनः ।**
**स्त्री स्यात्तावद्विधिः सर्वः सर्वथा साधु दर्शितः ४२**

**इति गर्भोपचरणीयो नाम तृतीयोऽध्यायः ॥३॥**

इसप्रकार पहले महिनेसे आरम्भ करके जबतक गर्भको पुन धारण करनेके योग्य स्त्री होती है (आर्तवके दर्शन होनेतक) तबतककी सम्पूर्ण विधि इस अध्यायमे भलीप्रकार दिखा दी ॥४२॥

इसप्रकार वैद्यपति सिंहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टसे बनाई इस अष्टागसग्रह सहिताके शारीरस्थानमे गर्भोपचरणीय नामक तीसरा अध्याय समाप्त हुआ ।

---

## चतुर्थोऽध्यायः ।

**अथातो गर्भव्यापदं शारीरं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे गर्भव्यापद ( गर्भावस्थाके विकार ) नामक अध्यायकी व्याख्या करेगे-जैसा कि भगवान आत्रेय आदि महर्षियोने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**स्त्री चेदापन्नगर्भा परिहार्याण्यासेवेत । तत्र यस्या बस्तिपार्श्वश्रोणियोनिमुखेषु शूलं पुष्पदर्शनं वा स्यात् । तां मृदुसुखशिशिरास्तरणशयनस्थामीषदवनतशिरस्कं शीतप्रदेहपरिषेकादिभिरुपाचरेत् ॥३॥**

यदि गर्भवती स्त्री परहेजके नियमोंका पालन नही करती-तो जिस स्त्रीके बस्तिप्रदेश-पार्श्व-श्रोणि और योनिमार्गमे दर्द हो और योनिमार्गसे पुष्पदर्शन (रक्तस्राव) हो जाये, उस स्त्रीको कोमल, सुखदायक, केलेके पत्र आदिसे शीतल बनाये बिछौनेपर सुलाकर शिरको नीचेकी ओर और पायलको उंचा उठा देवे। फिर शीतल प्रदेह और शीतल परिषेक आदिसे चिकित्सा करे । स्त्रीको इस प्रकारसे लेटना चाहिये कि रक्तका प्रवाह नीचेकी ओर न रहे । इसके लिये शिर नीचे रखकर पैरोकी तरफसे चारपाई उंची कर देनी चाहिये । कोई कोई घुटनोसे निचले भागको चारपाईसे नीचे लटकने देते हैं-इससे श्रोणिप्रदेश उचा भलीप्रकार उठ जाता है ॥ ३ ॥



**तद्यथा—सहस्रधौतेन सर्पिषाऽधोनाभेः सर्वतः प्रदिह्यात् । मधुकसर्पिषा सुशीतेन पिचुमाप्लाव्य योनिसमीपे स्थापयेत् । गव्येन पयसा मधुकाम्बुना न्यग्रोधादिकषायेण वा परिषेचयेत् । परिपीततत्स्वरसानि च तैलानि योनौ निधापयेत् । तच्छुङ्गसिद्धस्य वा क्षीरसर्पिषः पिचुम् ॥ ४ ॥**

यथा-हजार बार पानीमे ( घीको गरम करके शीतल जलमे गेरकर मलना इसप्रकार एक हजार बार या सौ बार करना ) धोये हुए घीको नाभिसे नीचे पेडूप्रदेशपर पूर्ण रूपमे सब तरफ लगा देना चाहिये । मुलहठीसे सिद्ध किये, भलीप्रकार शीतल हुए-घीका फोया योनिमे रक्खे, गायके दूधसे अथवा मुलहठीके क्राथसे या वरगद-पीपल-पिलखन-गूलर और आम ( या जामुन ) इनकी छालके क्राथसे योनिप्रदेशका परिषेक (सिंचन) करे । इन वरगद आदि वृक्षोके पत्तोके स्वरसको ( मधुके साथ ) पीना चाहिये, और इन वृक्षोके क्राथमे तैल सिद्ध करके योनिमे फोयेके द्वारा रखना चाहिये । वरगद आदि वृक्षोके शुंग (कोमल पत्ते)से सिद्ध किये दूधको मथकर निकाले हुए घीका पिचु ( फोया ) योनिमे रखना चाहिये ॥ ४ ॥

**अतिस्रवति तु रक्ते तत एवाक्षमात्रं प्राशयेत् । केवलादेव वा क्षीरसर्पिषः । पद्मोत्पलकुमुदकिञ्जल्कं च समधुशर्करं लेहयेत् । धातकीगैरिकसर्जरसरसाञ्जनचूर्णं वा समधु । न्यग्रोधादित्वक्प्रवालकल्कं वा । शशैणहरिणरुधिरं वा सक्षौद्रं पाययेत् । वृद्धिविदारीजीवन्तीर्वा पयसा । नीलोत्पलसितापकलोष्टचन्दनादि वा तन्दुलाम्बु वा सरसान्यसरेण । गन्धप्रियंग्वसितोत्पलशालूकोदुम्बरशलाटुन्यग्रोधशुङ्गानि वाऽऽजेन पयसा । कसेरुकमृणालशृङ्गाटककाश्मर्यपरूषकद्राक्षासारिवाप्रपौण्डरीकानन्तोत्पलकन्दबीजक्राथेन वा शर्करामधुमधुरेण । शालिपिष्टं जीवनीयशृतं वा क्षीरम् । बलाऽतिबलाशालिषष्टिकेक्षुमूलकाकोलीशृतेन च पयसा समधुशर्करेण रक्तशाल्योदनं सुशीतं भोजयेच्छीतवीर्यजाङ्गलरसेन वा । रक्तपित्तक्रियाश्च शोधनवर्ज्याः प्रयुञ्जीत । सौम्याश्च मनोनुकूलाः कथाः ॥५॥**

रक्तके बहुत बहनेपर वरगद आदिके शुगोसे सिद्ध किये घीकी एक तोला मात्राको खाना चाहिये। अथवा केवल दूधको मथकर निकाले घीकी ही एक तोला मात्रा खाये । कमल-नीलोफर-कुमुद इनके परागको मधु-शर्कराके साथ चाटे । [ मधुको नई हाडीमे रखनेसे जब पानीके भागको हाडी सोख लेती है, तो दानेदार

शर्करा बच जाती है–इसे मधुशर्करा कहते हैं ]। धायके फूल, गेरु, राल और रसाञ्जन (रसौत)के चूर्णको मधुके साथ चाटना चाहिये । बरगद, पीपल, पिलखन, गूलर और आम इनकी छाल या इनके पत्तोके कल्कको मधुके साथ खाये । खरगोश, ऐण, मृग या हरिणके रक्तको ( यह रक्त ताजाही लेना चाहिये ) मधुके साथ पीना चाहिये । वृद्धि, विदारी और जीवन्ती इनके चूर्णको दूधके साथ पीना चाहिये । नीलोफर, दूर्वा, पकी हुई मिट्टी ( कुम्हारके यहाकी ) और चन्दनादिगणको चावलके धोवन या बासा ( अडूसा )के स्वरसके साथ पीना चाहिये । गन्धप्रियगु ( घेंऊला ), दूर्वा, कमलके नीचे पानीमें रहनेवाला कन्द, कच्चे गूलर अथवा बरगदके कोमल पत्तोको बकरीके दूधके साथ पीना चाहिये । कशेरु, मृणाल (कमल-नाल), सिंघाडा, गम्भारी, फालसा, द्राक्षा, अनन्तमूल, पुण्डरीक, अनन्ता (काली शारिवा), कमलके बीज और कदम्बके बीज इनके क्काथको शर्करा या मधुके द्वारा मधुर बनाके इसके साथ चावलोको खिलाये। अथवा जीवनीय गणसे पकाये दूधको पीये। बला, अतिबला, शाली चावल, साठी धान्य, गन्नेकी जड, काकोली इनके द्वारा सिद्ध किये दूधमे मधु और शर्करा मिलाकर–लाल चावलोके ठण्डे हुए भातको खाये । अथवा शीतवीर्यवाले जागल पशु पक्षियोके मासरसके साथ लाल चावलोका ठण्डा भात खाये। सशोधनरूपी सम्पूर्ण क्रियाओको छोडकर रक्तपित्तमे कही हुई चिकित्सा बरतनी चाहिये। सौम्य ( शान्ति देनेवाली ) और मनके अनुकूल कथाओको सुनना चाहिये ॥ ५ ॥

**अदृष्टशोणितां तु मधुकपयस्यासुरदारुभिः सिद्धं पयः पाययेत् । ताम्रवल्ल्यश्मन्तकशतावरीपयस्याभिर्वा । विदार्यादिगणेन वा । श्वदंष्ट्रास्वरसक्षीरसिद्धं वा सर्पिः । पलाण्डुरससिद्धं वा सक्षौद्रम् ॥ ६ ॥**

यदि योनिसे रक्तस्राव हुए बिनाही बस्ति-पीठ-कटिमे वेदना हो तो मुलहठी, क्षीरविदारी और देवदारुसे सिद्ध किया दूध स्त्रीको पिलाना चाहिये। ताम्रवल्ली (मजिष्ठा), अश्मन्तक (आपटा-मरहठी नाम), शतावरी और क्षीरविदारीसे सिद्ध दूध पिलाना चाहिये । विदार्यादि गणकी औषधियोसे अथवा गोखरूके स्वरस और दूधसे सिद्ध किया घी पीनेको देना चाहिये। अथवा प्याजके रससे सिद्ध किये घीको मधुके साथ खानेको देना चाहिये ॥ ६ ॥

**अपूर्णत्रिमासायास्तु पुष्पदर्शने गर्भः प्रायो न तिष्ठत्यसञ्जातसारत्वात् ॥ ७ ॥**

यदि तीन मास पूरे होनेके पहलेही रक्तस्राव होने लगजाय तो प्राय करके गर्भ फिर नहीं रुकता, क्योकि तबतक गर्भमे सार भाग ( कठिन भाग ) उत्पन्न नहीं होता । इस समयमे प्राय गर्भ वह जाता है। तीन मासके पीछे सारभाग बननेसे रक्तस्राव होनेपरभी रुकनेकी सम्भावना बनी रहती है ॥ ७ ॥

**आमान्वये चोर्ध्वमपि विरुद्धोपक्रमत्वात् । तत्र रूक्षशीतानि प्रयुञ्जीत ॥ ८ ॥**

यदि रक्तस्रावके समय आमरसका योग हो तो विरोधि चिकित्सा होनेपर गर्भ नहीं रुकता । क्योकि आमके पाचनके लिये उष्ण चिकित्सा उपयोगी है, और यह उष्ण चिकित्सा रक्तस्रावमे विरोधि है। रक्तस्रावके लिये शीत चिकित्सा उपयोगी है, यह शीत चिकित्सा आमके लिये विरोधि है । चार मासके उपरान्त यदि आमको योग न हो तो गर्भ रोका जा सकता है। यदि चार मासके पीछे आमका योग हो तो रुक्ष–शीत चिकित्सा करे [ शायद गर्भ रुक जाये ] ॥ ८ ॥

**तद्यथा—प्रागुपवासं तथा दुरालभाऽमृतोशीरपर्पटकघनचन्दनातिविषाबलाकट्वङ्गधान्याकक्काथपानं तृणधान्यशालिषष्टिकपेयामशनं च मुद्गादियूषैर्जिते त्वामे स्निग्धशीतानि पूर्ववत् ॥ ९ ॥**

आमके होनेपर जब रक्तस्राव होने लगे तब औषधचिकित्सा आरम्भ करनेसे पूर्व उपवास करना चाहिये । पीछे धमासा, गिलोय, नेत्रवाला, शाहतरा, मुलहठी, चन्दन, अतीस, बला, टेंटु और धनिया इनका क्काथ पीये। तृणधान्य ( सावक-कगनी आदि ), रामजवायन चावल या सॉठीके चावलोसे बनी पेयाको पिये अथवा मूग आदिके यूषोके साथ इनका भात खाये। आमके शान्त हो जानेपर प्रथम कही स्निग्ध आदि चिकित्सा करे। [ जबतक आमका पाचन न हो तबतक घृत आदि चिकित्सा न करे–इससे आम अधिक बढेगा ] ॥ ९ ॥

**आमगर्भे तु पतिते मद्यानामन्यतमं सामर्थ्यतः पाययेद्गर्भकोष्ठविशुद्ध्यर्थमर्तिविस्मरणार्थं च । अमद्यपां पाचनीयद्रव्योपहिताभिः स्नेहलवणवर्जाभिः सतिलाभिरुद्दालकादियवागूभिरुपाचरेद्यावन्तो मासास्तावन्त्यहानीति । ततः प्रीणनैर्बलानुरक्षिभिरस्नेहैराहारैरादोषधातुक्लेदशुद्धेः । आमगर्भशेषेण हि पुनः पुनः शूलमनुषज्येत । तस्मात्तीक्ष्णैरनवशेषयन्नुपाचरेत् । ततःपरं स्नेहपानैर्बस्तिभिराहारैश्च दीपनीयपाचनीयजीवनीयबृंहणीयमधुरवातहरैरिति ॥ १० ॥**

यदि चार माससे पहले–सारभाग बननेसे पूर्व कच्चा गर्भ स्रवित हो जाये तब मद्योमेसे किसी मद्यको पिलाये। इस मद्यके पिलानेसे गर्भाशयकी शुद्धि हो जायेगी और गर्भस्रावसे उत्पन्न वेदनाभी भूल जायेगी । जो स्त्री मद्य न पीती हो उसे-पाचन द्रव्योसे युक्त तिल और उद्दालक (मोटे चावल कोदा आदि)से बनाई यवागुको नमक और घी आदि स्नेहके बिना खानेके लिये उतने दिनोतक देवे–जितने महीनोंका गर्भ स्रवित हुआ है । यदि दो मासका गर्भ स्रवित हुआ हो तो दो दिनतक खानेको देवे । इसके उपरान्त–जबतक दोष-धातु और क्लेदकी सफाई न हो जाये ( अपनी स्वस्थ अवस्थामे न आजाये ) तबतक बलका पालन करनेवाले-पोषक-स्नेहरहित भोजनोको देना चाहिये । क्योंकि गर्भका कुछभी भाग अन्दर शेष रह जानेपर बार बार रोग-कष्ट उत्पन्न करता है । इसलिये तीक्ष्ण औषधियोंसे आहारादिसे सम्पूर्ण रूपमे ( अन्दर बिना छोड़े ) गर्भको बाहर निकाल देवे। इसके

पीछे दीपनीय, पाचनीय, जीवनीय, पुष्टि देनेवाले ( बृंहण करनेवाले ), मधुर एवं वातनाशक स्नेहपान, बस्तियों तथा आहारद्वारा चिकित्सा करे ॥ १० ॥

**यस्याः पुनर्महति जातसारे गर्भे वर्ज्यानामवर्जनात्पुष्पदर्शनं स्यादन्यद्वा योनिस्रवणम् । तस्यास्तन्निमित्तं वायुः प्रकुपितः पित्तश्लेष्माणौ परिगृह्य गर्भस्य रसवहां नाडीं प्रतिपीड्यावतिष्ठते । ततो नाड्यां दोषैः कुल्यायामिव तृणपत्रादिभिः प्रतिच्छन्नायां रसस्यासम्यग्वहनाद्गर्भो वृद्धिमनाप्नुवन्नुपविशत्युपशुष्यति वा ॥ ११ ॥**

जिस स्त्रीमे चौथे महिनेके उपरान्त गर्भमे सारभाग(कठिनत्व) आजानेपर–परहेजके नियमोके न पालन करनेसे रक्तस्राव योनिसे आने लगे अथवा अन्य कोई स्राव ( द्रवभाग ) योनिसे आने लगता है । तब इस गर्भवतीमे इस स्रावके कारण धातुक्षय होनेसे वायु प्रकुपित होकर पित्त और कफको साथमे लेकर–मातासे आहार रसको गर्भमे लेजानेवाली रसवहा नाडीमे स्थित हो जाती है । तब वात पित्त-कफ दोषोसे गर्भकी रसवहा नाडीके बन्द हो जानेसे गर्भमे रस भलीप्रकार नही पहुचते–रसोंके न पहुंचनेसे गर्भकी वृद्धि न होनेके कारण गर्भ वैसेका वैसाही रह जाता है अथवा सूखता जाता है। जिसप्रकार कि खेतकी पानीवाली नालीके पत्ते आदिसे बन्द हो जानेपर खेतमे पानीके न पहुंचनेसे खेतमे खड़े धान्य या तो उतनेके उतनेही रह जाते है, बढ़ते नहीं–अथवा सूखते जाते है ।

**वक्तव्य**—गर्भकी दो स्थितिया बताई है । एक तो गर्भका आगे न बढना–जहाका तहा-वहींका वहीं रहना, इस स्थितिको उपविष्टक कहते है । और जब गर्भ अपनी स्थितिसे घटता जाता है–इस दूसरी स्थितिको उपशुष्क कहते है ॥ ११ ॥

**तत्र यस्याः कादाचित्कार्तवपरिस्रावादल्पौ च दृश्येते सततं च गर्भः प्राप्तात्परिमाणादपरिहीयमान एव स्फुरति न च कुक्षिर्विवर्धते तमुपविष्टकमित्याचक्षते ॥ १२ ॥**

**उपविष्टक**—इन दोनोमे जब गर्भवतीकी योनिसे आर्तव रक्त कभी कभी थोडे परिमाणमे वहता रहता है और गर्भभी निरन्तर-वहींका वही दीखता है । उसका आकार बढता हुआ प्रतीत नही होता, केवल गर्भका स्पन्दनही मालूम होता है तथा पेटभी बढता हुआ प्रतीत न हो–तब इस गर्भको उपविष्टक कहते हैं ॥ १२ ॥

**यदा तु प्रतिमासमार्तवं प्रत्यहं वा परिस्रवणं नात्यल्पं च तथा परिहीयमाणो गर्भश्चिरात्किञ्चित्स्पन्दते । कुक्षिश्च वृद्धोऽपि परिहीयते तदुपशुष्ककं नागोदरं च ॥ १३ ॥**

**उपशुष्क ( नागोदर )**—जब गर्भवतीमे आर्तव रक्त प्रतिमासमे या प्रतिदिन बहुत बड़ी मात्रामे बहता रहे तब गर्भभी दिन पर दिन कमजोर होता हुआ बहुत दिनो पीछे गति करता प्रतीत होता है। पेट बढकर फिर कम होता हुआ प्रतीत होता है । इस स्थितिको उपशुष्क और नागोदर कहते हैं ॥ १३ ॥

**तौ तु मातुराहारतेजसाऽल्पेनाप्यायमानौ यदा पुष्टौ स्यातां तदा वर्षगणैरपि प्रमदा प्रसूयत एव ॥ १४ ॥**

ये दोनोही जब माताके आहारकी उष्णिमासे धीरे धीरे वृद्धि प्राप्त करते है और बलवान हो जाते हैं तब बाल और दात आदिसे युक्त इनको–बहुत सालों पीछे स्त्री पैदा करती है । [ देरतक गर्भमे रहनेसे दात आदि वही गर्भाशयमेही निकल आते है ] ॥ १४ ॥

**तत्र वातेनोपविष्टकोपशुष्ककयोर्वायुः प्रतिहन्यते सशब्दं फेनिलं विच्छिन्नं शकृदुपवेश्यते मूत्रमुपरुध्यते कटीपृष्ठहृदयेषु वेदना जृम्भा निद्रानाशोऽभीक्ष्णं प्रतिश्यायः शुष्ककासः स्वादः क्ष्वेलेते इव कर्णौ तुद्येते इव शङ्खौ पिपीलिकाभिरिव संसृज्यते शरीरं परिकृन्तन्निव वायुर्भ्रमति कुक्षौ तम इव प्रवेश्यते दुःखेनान्नस्य जरणमहरहः परिहानिः स्फुटितविवर्णपरुषत्वक्त्वं च भवति ॥ १५ ॥**

इन उपविष्टक और उपशुष्कमे जब वायुकी अधिकता होती है, तब इनके कारण गर्भवतीके कोष्ठमे गति करती हुई वायु रुक जाती है–इस वायुके रुकनेसे गर्भवती स्त्री शब्दके साथ-झागदार-थोड़ा थोड़ा-मलत्याग करती है । मूत्र रुक जाता है । कटि-पीठ-हृदयप्रदेशमे वेदना होती है । जम्भाईया आती है । नीद नहीं आती । वार-वार जुकाम हो जाता है । सूखी खासी आती हैं । अगोमे शिथिलता रहती है । कानोमे खाज आती है । शख प्रदेशमे चुभनेकी दर्द होती है । त्वचामे चिऊटीयोके चलनेकी झनझनाहट होती है । शरीरको काटती हुई वायु उदरमे घूमती है । आखोके सामने अधेरा, कठिनाईसे अन्नका जीर्ण होना, दिन प्रति दिन शरीरमे कमजोरी आना, त्वचाका फटना–विवर्ण होजाना अथवा कर्कश होजाना होता है ॥ १५ ॥

**पित्तेन ताम्रहरितमुपवेश्यते धूमकोऽम्लकश्छर्दिर्मूर्च्छा कुक्षिहृदयदाहः पीतरक्तगोमूत्राभनेत्रमूत्रनखत्वं काली दुर्बला नित्यशूला च नारी भवति ॥ १६ ॥**

उपविष्टक और उपशुष्कके कारण जब गर्भवतीमे पित्तका प्रकोप होता है, तब गर्भवतीके मलका रग ताम्रवर्ण या हरा हो जाता है, धुवासा या खट्टे उद्गार आते है, वमन और मूर्च्छा होती है, कुक्षि और हृदयमे जलन, नेत्र-मूत्र-नख और त्वचाका रग पीला-लाल या गोमूत्रके समान हो जाता है, त्वचाका रंग काला पड़ जाता है, गर्भवती शरीरमे दुर्बल हो जाती है और सदा कहीं न कही ( पैरोपर या मुखपर ) शोथ रहती है ॥ १६ ॥

**श्लेष्मणा मधुरास्यत्वमुत्क्लेशः श्लेष्मोद्गमनं भक्तद्वेषः श्वेतहस्तपादनेत्रता कासः श्वासश्च ॥ १७ ॥**

उपविष्टक और उपशुष्कके कारण जब गर्भवतीके शरीरमे कफका प्रकोप हो जाता है, तब गर्भवतीके मुखका स्वाद मधुर, वमनकी अभिलाषा, वमनमें कफका आना, भोजनमें द्वेष, हाथ-पैर और आखोका श्वेत हो जाना, कास और श्वास होता है ॥ १७ ॥

**तयोर्जीवनीयबृंहणीयमधुरौषधसिद्धानां सर्पिषामुपयोग. । तथा पयसां रसानामामगर्भाणां च गर्भवृद्धिकर. । तथा सम्भोजनमेतैरेव च घृतादिभि. । सुभिक्षाया अभीक्ष्णं यानवाहनादिभिः क्षोभणमार्जनजृम्भणैरुपपादनम् ॥ १८ ॥**

**चिकित्सा**—उपविष्टक और उपशुष्कके लिये-जीवनीयगण, बृंहणीयगण, मधुरगणकी औषधियोसे सिद्ध किये घीका पान गर्भवतीको करना चाहिये । इसीप्रकार गाय आदि पशुओके दूधका उपयोग, मासरसोका उपयोग और कच्चे गर्भोका (अण्डे आदिका) उपयोग गर्भको बढ़ाता है । इन्हीं उपरोक्त घी आदिके साथ भोजन करना चाहिये । भोजनसे तृप्त होकर वार वार यान-सवारी-रथ आदिकी अथवा घोडे आदिकी सवारी करे तथा क्षोभण-मार्जन-जृंभणादि कार्य करे ॥ १८ ॥

**अथ विशेषेण वाते पूर्वमेव सैन्धवोपहितं क्षीरवस्तिं दत्वा शीतोदकस्नातां मृदु शाल्योदनं भोजयेत् । ततो विदार्यादिगणसाधितेन सर्पिषाऽनुवासयेत् । निवातं च सेवेत ॥ १९ ॥**

यह उपविष्टक और उपशुष्ककी सामान्य चिकित्सा है । इनमे उपविष्टक नागोदरकी विशेष चिकित्सा यह है—**वातकी अधिकतामें** सबसे प्रथम सैन्धव मिले दूधकी बस्ति देवे । बस्तिके उपरान्त शीतल जलसे स्नान करके सुपच—शाली भात खाये । भात खानेके पीछे विदार्यादि गणकी औषधियोंसे सिद्ध घीसे अनुवासन बस्ति देवे । हवारहित [ जहांपर सामनेकी या जोरकी वायु न आये ] स्थानमे रहे ॥ १९ ॥

**पित्ते मधुकविदारीनिर्यूहसिद्धं पयः पिबेत् । तिस्रः स्थूलकुक्कुटीर्निस्तुषमाषाढकं च क्षीरोदकेनोदूखले संक्षुद्य तद्रसेन सर्पिषा च तित्तिरिकपिञ्जलान्यतररसं साधयित्वा पाययेदुपविष्टकविवर्धनार्थमुपशुष्ककबृंहणार्थं च । अजासर्पिषा क्षीरेण जीवनीयैश्च संस्कृतां यवागूं पिबेत् । पयस्याकाकोलीद्वयसुनिषण्णककल्केन पयसा च सर्पिर्विपचेत् । तत्कालं क्षीरानुपानमुपयुञ्जीत । आमगर्भरसेन वाऽश्नीयात् । तानेव च तत्र भृष्टान् भक्षयेज्जलचरमांसानि च २०**

**पित्तकी अधिकतामें**—मुलहठी, विदारी इनके क्वाथमे सिद्ध किया दूध गर्भवतीको पीना चाहिये । उपविष्टकको बढ़ानेके लिये और उपशुष्कको पुष्ट करनेके लिये—तीन मोटी मुर्गीयोंको तथा एक आढ़क (२५६ तोला) छिलकेरहित उडदोको लेकर ऊखलमे कूटे । कूटते समय पानी मिले दूधको डालता जाये । जब सब भली प्रकार कुट जाये तब इनका रस निचोड़ ले । इस रसमे घीके साथ तीतर—कपिञ्जल इनमेसे किसी एकके मासरसको पकाकर गर्भवतीको पिलाये । बकरीके घी, बकरीके दूध तथा जीवनीय गणकी औषधियोके साथ यवागुको बनाकर गर्भवती पिये । ( २ ) क्षीरविदारी, काकोली, क्षीरकाकोली, सुनिषण्णक ( चौलाई ) इनके कल्कसे दूधमे ( चतुर्गुण पानी मिलाकर ) घृतपाक करे । इस घीको प्रात काल दूधके अनुपानसे पीये । इस घीको आमगर्भ ( अण्डे आदि)के साथ खाना चाहिये । इन्ही आमगर्भोको ( अण्डोको या छोटे छोटे गर्भोंको ) इस घीमे भूनकर खाना चाहिये । इसी प्रकार जलमे विचरनेवाले हस मछली आदिका मास खाये ॥ २० ॥

**कफे त्वानूपोदकपिशितोपदंशामच्छसुरां त्रिरात्रं पंचरात्रं सप्तरात्रं वा पिबेत् । तिलमुद्गमाषलवणबिल्वपत्रैः पञ्चभिर्घृतपात्रं संयोज्य स्वनुगुप्तं निधापयेत् । ततः प्रात. पिण्डं बिल्वमात्रं शृतशीतच्छागदुग्धानुपानं प्राश्नीयात् । अत्रैव वा बदरचूर्णपात्रमपि निदध्यात् ॥ २१ ॥**

**कफकी अधिकतामें**—आनूप जलबहुल स्थानमे रहनेवाले और जलचर प्राणियोके मासको भोजनके साथ ( उपदंश-मसाले-चटनी आदि या जो वस्तु भोजनके साथ दातसे काटकर खाते हे-यथा आर्द्रक आदि ) लेवे और निर्मल सुराका पान करे—यह विधि तीन दिन, पाच दिन अथवा सात दिन जैसी अवस्था हो तबतक करे । तिल-मूंग-माष-लवण (सैन्धव) और बिल्वफल—इनके चूर्णके प्रत्येक २५६ तोला और घी २५६ तोला मिलाकर अच्छी प्रकार सुरक्षित रखदेवे । फिर प्रात काल इसमेसे दो तोला गरम करके ठण्डे किये हुए बकरीके दूधके साथ पिये । अथवा उपरोक्त तिल मूंग माषके चूर्णमे बेरका चूर्णभी मिलादेना चाहिये ॥ २१ ॥

**एवमवृद्धौ तीक्ष्णैर्विरेचयेदपरापातनीयैश्च पातयेत् ॥ २२ ॥**

यदि यह सब चिकित्सा करनेपरभी गर्भके आकारमे वृद्धि न हो तो उसे तीक्ष्ण विरेचनोद्वारा अथवा अपराको निकालनेके लिये जो चिकित्सा बताई है, उसके द्वारा बाहर निकाल देवे ॥ २२ ॥

**यस्याः पुनर्वातोपसृष्टस्रोतसि संलीनो गर्भः प्रसुप्तो न स्पन्दते तं लीनमित्याहुः ॥ २३ ॥**

**लीनगर्भ**—जिस गर्भवती स्त्रीमे वायुके कारण स्रोतोंके भरजानेसे लीन हुआ ( एक कोनेपर या एक स्थानपर पड़ा ) गर्भ-सोये हुएकी भान्ति-कुछभी हरकत नहीं करता (अगोंको नहीं हिलाता) इसप्रकारके गर्भको लीन गर्भ कहते है । [ गर्भ जीवित होता है-परन्तु वह गति नही करता जिसप्रकार कि सोया हुआ मनुष्य श्वास तो लेता है परन्तु हाथ-पैर नहीं चलाता ] ॥ २३ ॥

**तत्र श्येनोत्क्रोशगोमत्स्यगोधाशिखिकुक्कुटतित्तिरीणामन्यतमस्य रसेन भूरिसर्पिष्केण माषयूषेण मूलकयूषेण वा घृताढ्येन रक्तशाल्योदनं भोजयेत्। सक्तून्वा तिलमाषबिल्वशलाटुयुक्तान् पयसा पाययेत्। मेद्यमांसोपदंशं वा मार्द्वीकम्। तैलेन चाभीक्ष्णमुदरवङ्क्षणोरुकटीपार्श्वपृष्ठान्यभ्यञ्ज्यात्। मुहुर्मुहुश्चैनां हर्षयेत्। पूर्वोक्तं चेक्षेत॥ २४॥**

इस लीनगर्भके लिये–श्येन (बाज)-उत्क्रोश-गाय मछली-गोह-मोर–मुर्गी और तीतर इनमेसे किसीभी प्राणिके घृतबहुल मासरसके साथ, अथवा निरामिषभोजी स्त्री घृतबहुल माषयूष या मूलीके यूषके साथ लाल चावलोका भात खाये। अथवा तिल–उडद–कच्चे बिल्व इनके साथ सत्तुको दूधमे पकाकर पिये। मेदुर (चर्बीवाले जैमे मेष-मेढा-दुम्बा) मासको अथवा निरामिषभोजी-मृद्वीकासे बनी वस्तुओको (मद्य आदिको) भोजनके साथ लेवे। उदर, वंक्षण, कटि, पार्श्व और पीठ इन स्थानोपर बार बार तैलकी मालिश करे। बार-बार स्त्रीको प्रसन्न करे–हंसाये। गर्भको बढानेवाली उपशुष्क और उपविष्टककी चिकित्साको भी करे॥ २४॥

**ाः पुनरुदावर्तविबन्धः स्यात्तां वातहरस्निग्धान्नपानैरुपाचरेत्। अष्टमे तु मासे मधुरकसिद्धेन तैलेनानुवासयेत्। तदसिद्धौ वीरणशालिकुशकाशेक्षुबालिकावेतसपरिव्याधमूलानां भूतिकानन्तकाश्मर्यपरूषकमधुकमृद्वीकानां च पयसाऽर्धोदकेनोद्धृत्य रसं तेन पियालबिभीतकमज्जतिलकल्कयुक्तेनेषल्लवणोष्णेन निरूहयेत्। विगतविबन्धां च स्नाताशितां सायं तेनैव तैलेनानुवासयेत्॥ २५॥**

जिस गर्भवती स्त्रीको उदावर्त (अपान वायुका अनुलोमन न होकर-प्रतिकूल होना) का रोग हो जाये उसकी वातनाशक एवं स्निग्ध खानपानसे चिकित्सा करनी चाहिये। आठवे मासमे मुलहठीसे सिद्ध तैल द्वारा अनुवासन देना चाहिये। यदि इस अनुवासनसेभी उदावर्त न हटे तो वीरण, शालि, कुश, काश, इक्षुवालिका (फुलिया गन्ना), जलवेतस (वेदमुश्क), परिव्याध (वेत) इनकी जड़, भूतीक (अजवायन), सारिवा, गम्भारी, फालसा, मुलहठी और द्राक्षा इन सबको दूधमे आधा जल मिलाकर पकाये। जब इनका रस निकल जाये तब छानकर इसमे चिरौजी, बहेड़ेकी गिरीकी मज्जा और तिल तथा थोड़ा नमक पीसकर मिला देवे। फिर गरम सुहाती हुई निरूह बस्ति देवे। बस्ति देते समय स्त्रीका मुख नीचे रखकर न्युब्ज स्थितिसे बस्ति देवे। बस्ति देनेसे जब विबन्ध (अवरोध) रुक जाये तब स्नान कराके भोजन देवे। फिर सायकाल मुलहठीसे सिद्ध किये तैलसे अनुवासन देना चाहिये॥ २५॥

**उदावर्तो हि समुपेक्षितः सहसा सगर्भां गर्भिणीमतिपातयेत्॥ २६॥**

गर्भवतीके उदावर्तमे लापरवाही करनेसे यह उदावर्त एकदमसे गर्भ और गर्भवती स्त्री दोनोको मार सकता है॥ २६॥

**यस्याः पुनरतिमात्रदोषोपचयाद्यथोक्तैर्वा व्यवायादिभिरन्यैर्वा व्याधिभिः पूर्वोपचितेन वा जनन्यपत्ययोः कर्मणा बन्धनान्मोच्यते गर्भः फलमिव वृन्तात् स मुक्तबन्धनो गर्भशय्यामतिक्रम्य यकृत्प्लीहान्त्रविवरैरवस्रंसमानः कोष्ठसङ्क्षोभमापादयति। ततः कोष्ठसङ्क्षोभाद्वायुरपानो मूढः कुक्षिबस्तिपार्श्वोदरयोनिशूलानाहविण्मूत्रसङ्गानापाद्य गर्भं च्यावयति तरुणं शोणितभावेन। सोऽभिहितः प्राक्॥२७॥**

**मूढगर्भके कारण**–गर्भवती स्त्रीमे दोषोका अतिमात्रामे सचय हो जानेसे, अथवा पूर्वोक्त कहे हुए मैथुन आदि कर्मोंके करनेके कारण, या अन्य रोगोके सबबसे, अथवा पूर्वजन्मकृत माता और गर्भके कारणोके कारण जब गर्भ अपने बन्धनसे टहनीमे लगे फलकी भाति अलग हो जाता है, तब यह पृथग् हुआ गर्भ अपनी गर्भाशयकी वास्तविक स्थितिको छोडकर यकृत्-प्लीहा और आन्त्र इन अवयवोके दबाव पड़नेसे नीचेकी ओर खिसकता हुआ कोष्ठ (उदर)मे विक्षोभ (बेचैनी) उत्पन्न कर देता है। गर्भके इस विक्षोभके कारण अपानवायु मूढ (गतिरहित या अनुचितरूपमे) बनकर कुक्षि-बस्ति-पार्श्व-उदर और योनिमे शूल, आनाह, मल-मूत्रकी रुकावट उत्पन्न करके कच्चे-अपूर्ण गर्भको नीचेकी ओर फेंकती है। गर्भके नीचेकी ओर आनेके साथ रक्तभी आता है। इस रक्तस्रावको पहले कह चुके है॥ २७॥

**विवृद्धे तु गर्भे स्तब्धं स्तिमितं शीतमश्मगर्भमिवोदरमाभाति। शूलमधिकमुपजायते न च स्पन्दते गर्भो नाव्यः प्रादुर्भवन्ति न स्रवति योनिरक्षिणी चास्याः स्रंस्येते तथा भृशमरतिपरीता व्यथतेऽन्यथा चेष्टते ताम्यति भ्राम्यति रोदित्यहर्निशं न स्वपिति प्रत्युच्छ्वासात्कृच्छ्राच्छ्वसित्यतिकष्टं प्राणिति क्षयतीत्येवंविधां स्त्रियं मृतगर्भां विद्यात्॥ २८॥**

गर्भ बड़ा हो जानेपर (गर्भमे सारभाग बननेपर) यदि गर्भाशयमे मर जाता है तब उदर–जड़, भारी गीले वस्त्रसे ढपा (सिकुडा हुआ) और ठण्डा होता है। अन्दर कोई पत्थर पड़ा हो ऐसा गर्भ उदरमे लगता है। दर्दे तो बहुत उठती है, परन्तु गर्भ हिलता-जुलता नही। गर्भको बाहर निकालनेवाली दर्दें (आवी) पैदा नहीं होती, योनिसे गर्भोदक आदिका किसीभी प्रकारका स्राव नही होता। आखे शिथिल हो जाती है (अन्दरको धंस जाती हैं)। अत्यन्त बेचैनी अनुभव करती है, अन्य प्रकारकी विचित्र चेष्टाये करती है, मन उदास रहता है, चक्कर आते हैं, रातदिन रोती है, किसीभी समय नही सोती, बाह्यश्वासमे दुर्गन्ध आती है। कठिनाईसे श्वास लेती है। बड़ी मुश्किलसे जीवन धारण किये रहती है, बड़ी मुश्किलसे कुछ

खाती है, इस प्रकारकी स्त्रीको मृतगर्भा–जिसका गर्भ पेटमे मर गया है ऐसा कहते हैं ॥ २८ ॥

**तं तु गर्भं कदाचिदसम्यगपत्यपथमनेकधा प्रतिपन्नं विगुणेन वायुना पीडितं मोहितं च मूढगर्भमित्याहुः । विगुणानिलप्रतिपीडनवैचित्र्यादसंख्यगतिं च ॥ २९ ॥**

यह गर्भ जब विरुद्ध गतिवाली वायुसे दबकर और गतिरहित होकर गर्भाशयसे बाहर आनेके अपने स्वाभाविक मार्गको छोड़कर विपरीत रास्तेसे एव अपनी स्वाभाविक स्थितिको छोड़कर अन्य अनेक स्थितियोंसे बाहर आता है, तब इसको मूढगर्भ कहते हैं ॥ २९ ॥

**समासतस्तु त्रिविधा गतिरूर्ध्वा तिर्यङ् न्युब्जा च । संस्थानानि पुनरष्टौ । तान्यत्रैवोत्तरत्र वक्ष्यन्ते ॥ ३० ॥**

सक्षेपसे मूढगर्भकी गति तीन प्रकारकी है–१ उपरकी ओर ( जब शिर उपर और नितम्ब नीचे ), २ तिरछा ( पीठकी ओर पैर एक ओर-शिर दूसरी ओर-पीठ सामने ) और ३ न्युब्ज ( माथा या चिबुक नीचे ओर नितम्ब उपर ) । इसकी स्थितिया आठ हैं–इनको आगे कहेंगे [ ये स्थितिया–दोनो टागोंका पहिले बाहर आना, एक टागका बाहर आना, नितम्बप्रदेशोका सामने आना, तिरछा आड़ा सामने आना, शिरका पार्श्वभाग सामने आना, दोनो भुजाओका बाहर आना, पीठको झुकाकर हाथ पैर और शिरसे बाहर आना, एक पैरका योनिमे आना और दूसरे पैरका गुदामे जाना–ये आठ स्थितिया मूढगर्भकी हैं, परन्तु इनके अनन्त भेद हो जाते हैं । यथा–"विस्तरेण तु–तिर्यग् ग्रीवाजङ्घाप्रकारेणाऽनन्ता " (सुश्रुत निदान ८-१५ पर डल्हण) ॥ ३० ॥

**तेषु सर्वेष्वपि विपरीतेन्द्रियार्थामाक्षेपयोनिभ्रंशसंवरणमक्कल्लश्व भिपन्नां शीतगात्रां पूत्युद्गारां च वर्जयेत् ॥ ३१ ॥**

**असाध्य मूढगर्भके लक्षण**–इन सब मूढगर्भोंमें जब स्त्री इन्द्रियोंके स्वाभाविक विषयोके विपरीत विषयोमे कामना करने लगे, उसे आक्षेप हो, योनि अपने स्थानसे हट जाये, योनिमार्ग ( अपत्यमार्ग गर्भसे ) बन्द हो जाये, कुत्तेकी भाति हापता हुआ श्वास जल्दी जल्दी चलने लगे, चक्कर आते हों, शरीर ठण्डा पड़ जाये और श्वासमे दुर्गन्धि हो तो इस स्त्रीको असाध्य समझना चाहिये ॥ ३१ ॥

**न तु क्षणमप्युपेक्षेत गर्भशल्यम् । तद्धि निरुच्छ्वासीकृत्याशु हन्यात् ॥ ३२ ॥**

पीड़ाकारक होनेसे शल्यरूप मृतगर्भकी थोडी देरभी उपेक्षा नहीं करनी चाहिये । यह मृतगर्भ गर्भवतीका श्वास रोध करके इसे मार देता है ॥ ३२ ॥

**सचेतनश्च गर्भः शस्त्रेण विदार्यमाणो विषममङ्गानि विक्षिपेत् । तस्मात्तत्सङ्गे सूत्यः प्रयतेरन् पूर्वोक्तानि च मन्त्रौषधानि प्रयुञ्जीत ॥ ३३ ॥**

अज्ञानवश जीवित गर्भके शस्त्रसे काटनेपर–यह गर्भ अगोको इधर उधर चलाकर गर्भवतीका श्वास बन्द करके मृत्युका कारण बन जाता है । इसलिये जीवित गर्भके योनिमार्गमे रुक जानेपर-प्रसव न होनेपर-धात्रीको अनेक वार परीक्षित उपायोको-पूर्वोक्त विधिको तथा मणि-मत्र-औषध आदिका प्रयोग करके गर्भको बाहर लानेका यत्न करना चाहिये ॥ ३३ ॥

**त्रिविधस्तु सङ्गो भवति । शिरस्यंसे जघने वा ॥ ३४ ॥**

गर्भका अपत्यमार्गमे फंसना तीन स्थानोसे होता है–शिरसे, कन्धोंसे, अथवा जघनप्रदेशसे ( पार्श्वसे ) ॥ ३४ ॥

**मूढगर्भस्य तु जरायुपातनसामान्यं कर्मेत्येके । दिकर्माथर्ववेदविहितमित्येके । दृष्टकर्मणा शल्यहर्त्रा शल्याहरणमित्येके ॥ ३५ ॥**

**उपाय**—मूढगर्भकी चिकित्सा अपरापातनके समानही है ( क्योकि दोनोंही अचेतनरूप होते है ) ऐसा कोई आचार्य मानते है । दूसरे आचार्य कहते हैं कि अथर्ववेदमे कहे हुए मंत्रादि द्वारा मूढगर्भको बाहर करना चाहिये । तीसरे सुश्रुत आदि आचार्य कहते हैं कि जिन लोगोने शस्त्रकर्म देखा हुआ हो–उन शल्य चिकित्सको द्वारा गर्भको निकालना चाहिये ॥ ३५ ॥

**तत्त्वतः कष्टतममस्ति शस्त्रकर्म । यतो योनियकृत्प्लीहान्त्रगर्भाशयादीनां मध्येताननुपहिंसताऽस्पर्शवता शस्त्रमवचार्यमुत्कर्षणापकर्षणव्यावर्तनोत्कर्तनछेदनभेदनपीडनर्जूकरणानि चैकेन पाणिना कार्याणि ॥ ३६ ॥**

इस मूढगर्भसे बढकर कोई दूसरा शस्त्रकर्म अधिक कष्टसाध्य नहीं है ( यह सबसे अधिक कष्टसाध्य है ) । क्योकि योनि-यकृत्-प्लीहा-आन्त्र-गर्भाशय आदि ( मूत्राशय आदि )को किसी प्रकारकी हानि पहुचाये बिना तथा इनको स्पर्श न करते हुए–इनके बीचमें कार्य करना पड़ता है । और यह कार्यभी एकही हाथद्वारा–उत्कर्षण ( नीचे गये हुएको उपर उठाना ), अपकर्षण ( उपर गये हुएको नीचे खींचना ), व्यावर्तन ( घुमाना–गर्भाशयमे तिरछे आडे पड़े गर्भको घुमाकर शिरको नीचे लाना ), उत्कर्तन ( उपरके किसी अगको काटना ), छेदन (फंसे हुए अगको टुकडे करके निकालना), भेदन ( गर्भके उदर आदिको फाड़कर बाहर निकालना ), पीडन ( शिर आदिको नीचकर बाहर करना ), ऋजुकरण ( टेढे गर्भको सीधा करके )–ये कार्य एकही हाथसे करने पड़ते हैं, इसलिये यह मूढगर्भशस्त्रकर्म सबसे अधिक कष्टसाध्य है ॥ ३६ ॥

---

१ देहातमें गर्भके मरनेकी परीक्षाके लिये कस्तूरी-लहसुन आदि या जायफल, जावित्री, कर्पूर आदि सुगन्धित द्रव्य योनिमें पोटलीके रूपमें या सीधा रख देते हैं–फिर पाच-छ घण्टेके पीछे नासिकाके श्वासमें इसकी गन्ध होनेपर गर्भ जीवित है, अन्यथा मृत है । यह विद्वानोंको देखना चाहिये ।

**तस्मादीश्वरमापृच्छ्य परं च य स्थाय तद्विद्यसहितस्तमुपक्रमेत् । अक्रियायां ध्रुवं मरणम् । तथोदराश्मरीप्रभृतीनपि ॥ ३७ ॥**

इसलिये स्त्रीके स्वामीसे आज्ञा लेकर–पूर्ण तैयारीके साथ इस शस्त्रकर्मको जाननेवाले दूसरे वैद्योंकोभी साथमें लेकर चिकित्सा-शल्यकर्म करना चाहिये। स्वामीको समझा देना चाहिये कि यदि चिकित्साशल्यकर्म नहीं होगा–तो मृत्यु निश्चित-अवश्यम्भावी है। और शस्त्रकर्म करनेपर कुछ गुजायश है, शायद बच ही जाये। यही बात अश्मरी-उदर आदि शल्यकर्मोंके विषयमेंभी है–अर्थात् चिकित्सा न करनेपर मृत्यु अवश्यम्भावी होती है–और शस्त्रकर्म करनेसे बचनेकी कुछ सम्भावनाभी हो सकती है–इसलिये स्वामी या रोगीसे पूछकर शस्त्रकर्म करना चाहिये ॥ ३७ ॥

**अथोत्तानाया व्याभुग्नसक्थ्या वस्त्रचुम्भलोन्नमितकटिप्रदेशायाश्च धन्वनागमृत्तिकाशाल्मलीपिच्छाघृतैरभ्यज्य हस्तं योनिं च गर्भमाहरेत् ॥ ३८॥**

**स्थिति**––स्त्रीको पीठके भार चित्त लेटाकर–टांगोंको घुटनोंपर मोड़ देवे। कमरके नीचे वस्त्रोंकी कोमल गेदसी बनाकर रखदेनी चाहिये–जिससे कटिप्रदेश उपरको उठ जाये। फिर चिकित्सक धावन, सल्लकी ( जिससे राल निकलती है ), सिम्बल इनके स्निग्ध गोदसे हाथको तथा योनिको चिकना करके गर्भको बाहर निकाले॥ ३८ ॥

**तत्र सक्थिभ्यामागतस्यानुलोम्याच्छिन्नमेव । एकस्मिन् सक्थ्नि प्रपन्नस्येतरं सक्थि प्रसार्य स्फिग्देशागतस्य स्फिग्देशं प्रतिपीड्योर्ध्वमुत्क्षिप्य सक्थिनी प्रसार्य तिर्यगागतस्य परिवर्त्य वाऽपरार्धमुत्क्षिप्य पूर्वार्धमपत्यपथं प्रत्यार्जवमानीय पार्श्ववृत्तशिरसोंऽसं प्रतिपीड्योर्ध्वमुत्क्षिप्य शिरोऽपत्यपथमानीय बाहुद्वयं प्रपन्नस्योर्ध्वमुत्पीड्यांऽसौ शिरोमूलमानीय निर्हरेत् ॥ ३९ ॥**

उपर कही आठ स्थितियोंमे जिस मूढगर्भकी दोनों टागो गर्भाशयसे बाहर अपत्यपथमे आरही हो-उसे मूढगर्भको सीधे अनुलोम रूपमे बाहर निकालना चाहिये । [ क्योंकि नितम्ब और शिरके व्यासमें थोड़ाही अन्तर है-नितम्बके निकलनेसे शिर निकल आयेगा । नितम्ब दब कर रास्ता बनालेते हैं ]। यदि मूढगर्भकी एक टाग बाहर आई हो तो इसकी दूसरी टागकोभी फैलाकर-पहलेकी स्थितिमे लाकर सीधा बाहर करना चाहिये । यदि मूढगर्भके नितम्ब पहले आरहे हो तो इनको पीछे ऊपरकी ओर धकेलकर टागोंको फैलाकर–पहली स्थिति करके इसे बाहर करे । यदि मूढगर्भ अपत्यमार्गमे अर्गलके समान तिरछा–आड़ा आजाये तो नितम्बप्रदेशको उपरकी ओर करके शिरोभागको नीचे सीधा करके अपत्यमार्गसे निकालना चाहिये। ( शरीरमे शिर और नितम्ब दो बडे व्यास हैं–इनमे नितम्ब दब सकता है, शिर नहीं–इसलिये शिरके निकलनेपर शेषभाग सुगमतासे बाहर आजाते है ) । यदि मूढगर्भका शिर एक पार्श्वसे अपत्यपथमें आया हो तो कन्धोंको दबाकर शिरको पीछे उपरकी ओर धकेलकर-शिरको सीधा करके योनिमार्गसे निकालना चाहिये । जिस मूढगर्भकी दोनों भुजाये एक भुजा पहले आरही हो-उसके दोनो कन्धोको दबाकर उपरकी ओर हटाकर–शिरको नीचेकी ओर घुमाकर-इसे बाहर करे॥ ३९ ॥

**यस्त्वाभुग्नमध्यः पाणिपादशिरोभिर्योनिं प्रतिपद्यते । यश्चाभुग्न एवैकेन पादेन योनिं द्वितीयेन पायुम् । तौ मूढौ हस्तेनाहर्तुमशक्याविति शस्त्रमवचारयेत् ॥ ४० ॥**

जो मूढगर्भ अपने बीचके भागको मोडकर हाथ-पैर और शिरके द्वारा योनिमे फस जाता है, अथवा जो मूढगर्भ विना झुके अपने एक पैरको माताकी गुदामे और एक पैरको योनिमें फंसा देता हैं, ये दोनो मूढगर्भ हाथसे बाहर नहीं निकाले जा सकते–इसलिये इनमे शस्त्रचिकित्साही करनी चाहिये ॥ ४० ॥

**अथ स्त्रियमाश्वास्य मण्डलाग्रेणाङ्गुलिशस्त्रेण वा विदार्य शिरःकपालान्याहृत्य शङ्कुना गृहीत्वा चुबुके तालुन्युरसि कक्षायां वाऽपहरेत् । अभिन्नशिरसं वाऽक्षिकूटे गण्डे वा। तथांऽससं ंसदेशे बाहुं छित्वा दृतेरिवाध्मातस्य वातपूर्णमुदरमवदार्य निरस्यान्त्राणि शिथिलीभूतमाहरेत्। जघनसक्तस्य जघनकपालानि दारयित्वेति ॥ ४१ ॥**

इस चिकित्साके लिये स्त्रीको सान्त्वना देकर ( जिससे कि शस्त्रकर्मके आघातसे प्राण उपरोध न हो–इसलिये मद्य पिलाके या सज्ञानाश करके ) मण्डलाग्र शस्त्रसे अथवा अगुल्यग्र शस्त्रके द्वारा गर्भके उपरकी झिल्लीको फाड़कर-शिरके स्वाभाविक विवर ( पूर्व विवर या पश्चिम विवर ) को देखकर उसमेसे एकमे गर्भशंकुका एक फलका फसाकर–दूसरे फलकेको ठोडी, तालु या छाती अथवा बगलमे जहाभी सुभीता मिले लगाकर इस मूढगर्भको बाहर निकाल लेना चाहिये। यदि शिरका विवर न मिले तो आखके गड्ढेमे या मुखमें ( गण्डप्रदेशकी अपेक्षा मुख सुभीतादायक रहता है )–फंसाकर बाहर निकाले। यदि कन्धे फ गये हो तो असप्रदेशसे बाहुको काटकर गर्भको बाहर निकाले। यदि उदर वायुसे भरा हो और मशकके समान फूला होनेसे गर्भ बाहर न आता हो तो उदरको फाड़कर आतोंको बाहर निकाल लेवे। अब आर्तोंके निकलनेके कारण उदर-ढीला हो जानेसे गर्भ बाहर आजायेगा। जो मूढगर्भ जघनप्रदेशसे अपत्यमार्गमें फसा हो उसके जघन कपालोको विदीर्ण करके बाहर लाये ॥ ४१ ॥

**भवन्ति चात्र-**

**यद्यद्वायुवशादङ्गं सज्जेद्गर्भस्य खण्डशः ।**
**तत्तच्छित्वा हरेत्सम्यग्रक्षेन्नारीं च ः॥४२॥**

---

१ विस्तारके लिये अनुवादककी धात्रीशिक्षा या प्रसूतितन्त्र देखिये।

औरभी वायुके कारण गर्भका जो जो अग अपत्यमार्गमे फंस जाये उसे होशियारीके साथ टुकडे टुकडे करके गर्भको बाहर निकालना चाहिये । स्त्रीकी यत्नपूर्वक रक्षा करनी चाहिये-सब अवस्थाओमे माताको बचानेका यत्न पूर्ण रूपसे करना चाहिये ४२

**अथापतन्तीमपरां पातयेत्पूर्ववद्भिषक् ।**
**एवं निर्हृतशल्यां च सिञ्चेदुष्णेन वारिणा ॥ ४३ ॥**
**दद्यादभ्यक्तदेहायै योनौ स्नेहपिचुं ततः ।**
**योनिर्मृदुर्भवेत्तेन शूलं चास्याः प्रशाम्यति ॥ ४४ ॥**
**दीप्यकातिविषारास्नाहिंग्वेलापञ्चकोलकात् ।**
**चूर्णं स्नेहेन कल्कं वा क्वाथं वा पाययेत्तथा ॥ ४५ ॥**
**कटुकाऽतिविषापाठाशाकत्वग्घिङ्गुतेजिनीः ।**
**तद्वच्च दोषस्यन्दार्थं वेदनोपशमाय च ॥ ४६ ॥**
**त्रिरात्रमेवं सप्ताहं स्नेहमेव ततः पिबेत् ।**
**सायं पिबेदरिष्टं च तथा सुकृतमासवम् ॥ ४७ ॥**
**शिरीषककुभक्वाथपिचून् योनौ च निक्षिपेत् ।**
**उपद्रवाश्च येऽन्ये स्युस्तान्यथास्वमुपाचरेत् ॥ ४८ ॥**
**पयो वातहरैः सिद्धं दशाहं भोजने हितम् ।**
**रसो दशाहं च परं लघुपथ्याल्पभोजना ॥ ४९ ॥**
**स्वेदाभ्यङ्गपरा स्नेहान् बलातैलादिकान् भजेत् ।**
**ऊर्ध्वं चतुर्भ्यो मासेभ्य· सा क्रमेण सुखानि च ५०**

**पीछेकी चिकित्सा**—मूढगर्भ निकालनेके उपरान्त यदि अपरा स्वय बाहर न आये तो वैद्य पहले लिखी चिकित्सासे अपराको बाहर निकाले । इस प्रकार पीडादायक शल्य निकल जानेपर स्त्रीको गरम पानीसे साफ करे । स्त्रीके शरीरपर तैलकी मालिश करके तैलका फोया योनिमेभी रख देवे । इस तैलके फोयेसे योनि कोमल ( वायुसे उत्पन्न रूक्षता-कर्कशता हटती है ) होती है और दर्दभी शान्त हो जाती है । अजवायन, अतीस, रास्ना, हींग, इलायची, चव्य, चित्रक, पिप्पली, पिप्पलीमूल और सोठ-इनके चूर्णको, कल्कको ( पानीमे पिसे ) या क्वाथको घीसे स्निग्ध करके पीना चाहिये । इसी प्रकार कुटकी, अतीस, पाठा, सागौनकी छाल, हींग और तेजबल इनके चूर्ण, क्वाथ या कल्कको घीके साथ रक्त-पिच्छादि दोषोको ( प्रसवके पीछे होनेवाले रक्तस्राव आदि-न कि वातादि दोष ) बढ़ानेके लिये तथा वेदनाको शान्त करनेके लिये-तीन दिन तक इन क्वाथोको या चूर्णोको या कल्कोको पीना चाहिये । इसके पीछे सात दिन तक स्नेहपान ( घी ) करना चाहिये । सायकाल उत्तम बने अरिष्ट या आसवको पीना चाहिये और प्रात स्नेहपान करना चाहिये । शिरीष-अर्जुन इनकी छालका क्वाथ और इनके क्वाथका फोया योनिमे रखना चाहिये-इनके क्वाथसे योनिका प्रक्षालन करना चाहिये । और जो कोई ज्वर आदि उपद्रव हो जाये उन उपद्रवोकी अपने अपने लक्षणानुसार चिकित्सा करनी चाहिये । इसके पीछे भद्रदारु आदि या बृहत्पंचमूल आदि वातनाशक औषधसे सिद्ध दूध दस दिन तक-पीना चाहिये । इसके उपरान्त लघु मात्रामे अल्प, पथ्यकारी भोजनके साथ मासरस दस दिन तक लेना चाहिये । अर्थात्—तीन दिन तक औषध, सात दिन तक प्रात स्नेहपान, सायकाल अरिष्ट या आसव, फिर दस दिन तक दूध, और फिर दस दिन तक मासरस देना चाहिये-यह क्रम है । इसके उपरान्त नित्य तैलकी मालिश करते हुए-वातव्याधिमें कहे बलातैल आदि स्नेहोंका सेवन करती रहे । इस प्रकार चार मास तक ये नियम पालन करती रहे । पाचवे महीनेमे क्रमश ( एकदमसे नहीं ) यथेच्छित सुखोका सेवन करना आरम्भ करे ॥ ४३—५० ॥

१ योनिसवरणभ्रशमकछश्वासपीडिताम् । पूत्युद्गारा हिमाङ्गी च मूढगर्भा परित्यजेत् ॥ ( अ. हृ. शा २. ३८ )

**अथ बलातैलमुपदेक्ष्यामः—बलामूलकषायस्य भागाः षट् तावन्त एव पयसो यवकोलकुलत्थदशमूलकषायस्य भागो भागश्चतुर्दशस्तैलस्य तत्सर्वमैकध्यं कृत्वा श्लक्ष्णचूर्णानि चावाप्य काकोलीक्षीरकाकोलीजीवकर्षभकमुद्गपर्णीमाषपर्णीमेदामहामेदाक्षीरशुक्लामधुकदेवदारुमञ्जिष्ठाचन्दनसारिवाबलातगरकुष्ठशतावर्यश्वगन्धापुनर्नवाशतपुष्पापत्रकत्वक्सर्जरसशैलेयकवचाऽगुरुकालानुसार्यसैन्धवानि शनैर्मृद्वग्निना साधयित्वा सुभाजनेऽनुगुप्तं निदध्यात् । एष भगवतो धन्वन्तरेरभिमतस्तैलराजो राज्ञां राजमात्राणां कृशानां सूतिकानां शिशूनामतीतवयसां सुकुमाराणां महाग्रहगृहीतानां दीर्घरोगक्षपितवपुषां मर्मविद्धपतिताभिहतभग्नविश्लिष्टाङ्गानां दैवोपघाताभिशस्तमनोज्वरपरीतानां प [illegible] वनाभ्यङ्गबस्तिषु प्रयोज्यः । तेन [illegible] रुषस्मृतिमतिमेधाग्निवीर्यौजांसि वर्धन्ते पक्षघाताक्षेपकार्दितादिविविधवातविकारगुल्महिध्माश्वासकासा निवर्तन्ते । अहरहश्चोपयुज्यमानेन षण्मासादन्त्रवृद्धिः प्रशममेति । वन्ध्या च पुत्रं गुणवन्तमिच्छया लभत इति ॥५१॥**

**बलातैल**—इसके आगे बलातैलका उपदेश करते हैं—बलामूलका क्वाथ छः भाग, दूध छै भाग, जौ-बेर-कुलत्थी और दशमूल इन सबके क्वाथका एक भाग ( कुल ये तेरह भाग ), तिलका तैल चौदहवा भाग, अर्थात्—जौ आदिके क्वाथके साथ तिल लेकर सबको मिला ले। इसमे काकोली, क्षीरकाकोली, जीवक, ऋषभक, मुगपर्णी, माषपर्णी, मेदा, महामेदा, क्षीरशुक्ला, मुलहठी, देवदारु, मंजीठ, चन्दन, तगर, शारिवा, कुष्ठ, शतावरी, अश्वगन्धा, पुनर्नवा, सोया, हरड, बहेडा, आवला, पत्ररस(?) सरल, शैलेय, इलायची, वच, अगर, कालानुसारी और सैन्धव इनका बारीक पिसा कल्क प्रक्षेपमें मिलाकर—मीठी मीठी आचपर धीरे धीरे पकाये । जब यह तैल सिद्ध होजाये तब इसे छिपाकर सुरक्षित स्थानपर रखदेवे । यह तैल भगवान धन्वन्तरीसे स्तुत्य

है। राजा अथवा राजाके समान ऐश्वर्यशाली, सूतिका स्त्री, कृश, बालक, वृद्ध, कोमलशरीर, वेदनासे पीडित, बड़ेभारी किसी शनि आदि ग्रहसे पीडित, लम्बे रोगके कारण निर्बल शरीर हुए, मर्म स्थानोंमे चुभे, गिरे, चोट लगे, अस्थि आदिके टूटनेपर, सन्धि आदिके उतर जानेपर, दैववशात् आक्रान्त होनेपर, शाप मिले होनेपर, मानसिक ज्वरसे आक्रान्त होनेपर इस तैलका उपयोग–पीनेमे, नस्यकर्ममें, मालिशमे ( शरीरपर ), और बस्तिमे करना चाहिये। इस तैलके उपयोगसे बल पौरुष स्मृति-बुद्धि-प्रज्ञा (सूझ), अग्नि, वीर्य और ओज बढ़ते है। पक्षाघात, आक्षेप, अर्दित आदि नाना प्रकारके वातरोग, गुल्म, हिक्का, श्वास, कास आदि नष्ट होते है। नित्यप्रति लगातार छ मासतक लेनेसे आत्मवृद्धि अच्छी हो जाती है। वाझ स्त्रीभी इसके निरन्तर उपयोगसे इच्छानुकूल–गुणवान पुत्रको प्राप्त करती है ॥ ५१ ॥

**भवन्ति चात्र—**

**बस्तिद्वारे विपन्नायाः कुक्षिः प्रस्पन्दते यदि ।**
**जन्मकाले ततः शीघ्रं पाटयित्वोद्धरेच्छिशुम् ॥ ५२ ॥**

कहाभी है–यदि गर्भ बस्तिद्वारमे आकर रुकजाय और माताका देहान्त हो जाय तब यदि माताकी कुक्षि गति करती हो तो गर्भको जीवित समझकर–तुरन्त जल्दीसे माताके पेटको चीरकर बच्चेको बाहर निकाल लेना चाहिये । [ यह सब अवस्थाओपर निर्भर है कि कब माताके जीवनकी रक्षा आवश्यक है, कब बच्चेके जीवनकी रक्षा मुख्य होती है। यदि दोनो बच सके तो सबसे अच्छा–अन्यथा प्रथम माताकी और फिर बच्चेकी रक्षा करनी चाहिये और यदि माता मरजाय और बच्चा जीवित हो तो बच्चेको जरूर बचाना चाहिये ] ॥ ५२ ॥

**मधुकं शाकबीजं च पयस्या सुरदारु च ।**
**अश्मन्तकः कृष्णतिलास्ताम्रवल्ली शतावरी ॥ ५३ ॥**
**वृक्षादनी पयस्या च लता सोत्पलसारिवा ।**
**अनन्ता सारिवा रास्ना पद्मा च मधुयष्टिका ॥ ५४ ॥**
**बृहतीद्वयकाश्मर्यक्षीरिशुङ्गत्वचो घृतम् ।**
**पृश्निपर्णी बला शिग्रुः श्वदंष्ट्रा मधुपर्णिका ॥ ५५ ॥**
**शृङ्गाटकं बिसं द्राक्षा कसेरु मधुकं सिता ।**
**सप्तैतान् पयसा योगानर्धश्लोकसमापनान् ॥ ५६ ॥**
**क्रमात्सप्तसु मासेषु गर्भे स्रवति योजयेत् ।**

**गर्भस्राव होनेके समय चिकित्सा**—नीचे सात महीनोके लिये क्रमश प्रत्येक मासके लिये सात योग दिये गये हैं—**प्रथम मासमें**-मुलहठी, सागौनके बीज, सरालकन्द और देवदारु इनको, **दूसरे महीनेमें**—अश्मन्तक, काले तिल, मंजीठ और शतावरी इनको, **तीसरे महीनेमें**—बन्दा, सराल कन्द, दूर्वा या मजीठ, कमल और शारिवा इनको, **चौथे मासमें**—अनन्ता, काली सारिवा, रास्ना, पद्मा ( भार्गी ) और मुलहठी इनको, **पांचवें महीनेमें**—बडी कटेरी, छोटी कटेरी, गम्भारीकी छाल, बरगद-गूलर-पीपल-पिलखन इनके कोमल पत्ते और छाल तथा घी इनको, **छठे महीनेमें**—पिठवन, बला, शोभाजनकी छाल, गोखरू, और गिलोय इनको, **सातवें महीनेमें**—सिंघाडा, भिस, द्राक्षा, कसेरू, मुलहठी और बला आधे श्लोकोमे समाप्त किये इन सात योगोको दूधके साथ–क्रमश सात मासोमे गर्भस्राव होता दीखनेपर प्रयोग करना चाहिये ५३-५६

**कपित्थबिल्वबृहतीपटोलेक्षुनिदिग्धिकात् ॥ ५७ ॥**
**मूलैः शृतं प्रयुञ्जीत क्षीरं मासे तथाऽष्टमे ।**
**नवमे सारिवाऽनन्तापयस्यामधुयष्टिभिः ॥ ५८ ॥**
**योजयेद्दशमे मासि सिद्धं क्षीरं पयस्यया ।**
**अथवा यष्टिमधुकनागरामरदारुभिः ॥ ५९ ॥**

**इति गर्भव्यापन्नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥**

**आठवें मासमें**—गर्भस्राव होता प्रतीत हो तो कैथ-बिल्व-बड़ी कटेरी-पटोल-गन्ना और छोटी कटेरी इनकी जडोसे दूधको सिद्ध करके पिलाना चाहिये। **नववें मासमें**—गर्भस्राव होता दीखे तो काली सारिवा–अनन्तमूल–सरालकन्द और मुलहठी इनसे सिद्ध दूध देना चाहिये। **दशवें मासमें**—गर्भस्राव होता प्रतीत हो तो सरालकन्दसे सिद्ध किया दूध अथवा मुलहठी, सोठ और देवदारुसे सिद्ध किया दूध पीनेको देना चाहिये। सब प्रकारकी बृहण औषध देते हुए इस बातका ध्यान रखना चाहिये कि आम रस उत्पन्न न होने पाये–अग्निकी शक्तिके अनुसार बृहण देना चाहिये ॥ ५७–५९ ॥

इस प्रकार वैद्यपति सिंहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टकी बनाई अष्टाग-सग्रह सहिताके शारीरस्थानमे गर्भव्यापन्नामक चौथा अध्याय समाप्त हुआ।

---

## पञ्चमोऽध्यायः ।

**अथातोऽङ्गविभागं शारीरं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे अगविभाग नामक शारीरकी व्याख्या करते हैं–जैसा कि भगवान आत्रेयने हमको कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**सकलमपि शरीरमङ्गमित्युच्यते । तच्च पुनः षडङ्गं शिरोऽन्तराधिर्द्वौ बाहू सक्थिनी च । नेत्रनाभिपाणिपादादीनि त्वस्य प्रत्यङ्गानि ॥ ३ ॥**

सारे शरीरको अग कहा जाता है। इस शरीरके छ अग-विभाग है–शिर, अन्तराधि–गलेसे लेकर कटितकका भाग, दो बाहु और दो टागे–ये छ इस शरीरके विभाग हैं। नेत्र-नाभि-हाथ-पैर आदि इस शरीरके प्रत्यग ( अगोकेभी अग ) है ॥३॥

१ कल्कद्रव्य तैलसे चतुर्थांश, क्वाथ्यद्रव्य जलसे सोलहवा भाग, द्रव्यसे चौगुना जल–क्वाथ और दशमूलके द्रव्य जौ-बेर-कुलत्थी-इनमेंसे किसी एकके समान लेने चाहिये।

**महागुणमयेभ्यश्च खपवनतेजोजलभूम्याख्येभ्यो महाभूतेभ्यश्चेतनाधिष्ठितेभ्योऽभिनिर्वृत्तिः ॥ ४ ॥**

आत्माके चेतनत्व गुणसे व्याप्त सत्त्व-रज-तमरूपी महागुणवाले पृथ्वी-आप-तेज-वायु और आकाश इन महाभूतोसे शरीरके अग ( यह शरीर ) बनते है ॥ ४ ॥

**भूतानामेव च दृष्टादृष्टविविधकर्मवशादनेकरूपात्सन्निवेशविशेषादाकृतिप्रमाणस्नेहदीप्तिस्वरादीनां सारूप्यमसारूप्यं वा सूक्ष्मस्थूलतारतम्यभेदभिन्नमतिबहुप्रकारं निष्पद्यते ॥ ५ ॥**

इस शरीरमे पचमहाभूतोके सन्निकर्ष ( परस्पर मिलने )की भिन्नताके कारण प्रकृति, आकृति, प्रमाण, स्नेह, दीप्ति, स्वर आदिमे सरूपता—एकसमानता और विरूपता भेद सूक्ष्म-स्थूलतर-तमकी भिन्नतासे बहुत प्रकारका देखा जाता है। पचमहाभूतोमे सन्निकर्षकी भिन्नताका कारण माता-पिताके इस जन्मने किये दृष्ट कर्म-आहारादि, और पूर्वजन्ममे किये अदृष्ट कर्मकी भिन्नतासे, अनेक प्रकारके रूपोके एक साथ मिलनेसे आकृति, प्रमाण, स्नेह, दीप्ति, स्वर आदिमे भिन्नता और सरूपता देखनेमे आती है ॥ ५ ॥

**तत्र सत्त्वबहुलमाकाशम् । रजोबहुलो वायुः । उभयबहुलोऽग्निः। सत्त्वतमोबहुलमम्बु। तमोबहुला भूः ॥ ६ ॥**

इन महाभूतोमे आकाशके अन्दर सत्त्वगुणकी प्रधानता है, वायुमे रजोगुणकी प्रधानता है, अग्निमे आकाश और वायु दोनो गुणोकी प्रधानता है। जलमे सत्त्व और तम दो गुणोकी प्रबलता है। पृथिवीमे तमोगुणकी प्रधानता है ॥ ६ ॥

**तेषामप्रतिघातश्चलत्वमौष्ण्यं द्रवता काठिन्यमिति क्रमाल्लिङ्गानि ॥ ७ ॥**

इन महाभूतोमें क्रमश आकाशमे रुकावट न होना, वायुमे चलना-गति करना, अग्निमे उष्णिमा, जलमे द्रवता और पृथिवीमे काठिन्य ये गुण स्वाभाविक रूपसे रहते है ॥ ७ ॥

**विशेषतश्च श्रोत्रादिष्विन्द्रियेष्ववस्थानं शब्दस्पर्शरूपरसगन्धैरेकै वृद्धैरन्वयः ॥ ८ ॥**

सब इन्द्रिया यद्यपि पंचमहाभूतोसे बनी है, तथापि श्रोत्रमे आकाशकी, आखमे अग्निकी, त्वचामे वायुकी, नासिकामे पृथिवीकी और जिव्हामे जलकी अधिकता है ॥

इन पंचमहाभूतोमे-उत्तरोत्तर-पूर्व महाभूतोके गुणोकाभी सम्बन्ध बना रहता है—इससे आकाशमे शब्दगुण, वायुमे अपने स्पर्शगुणके साथ साथ आकाशका स्वाभाविक गुण शब्दभी है, इसी प्रकार अग्निमे अपने रूपगुणके साथ आकाशका शब्द और वायुका स्पर्शगुणभी है। जलमे अपने रसगुणके साथ आकाशका शब्दगुण, वायुका स्पर्शगुण और अग्निका रूपगुणभी है। पृथिवीमे अपने गन्धगुणके साथ—जलका रसगुण, अग्निका रूपगुण, वायुका स्पर्शगुण और आकाशका शब्दगुणभी है ॥ ८ ॥

**तत्राकाशजानि श्रोत्रं शब्दः स्रोतांसि विविक्तता च ॥ ९ ॥**

इनमे आकाश महाभूतसे—श्रोत्र इन्द्रिय, शब्द, शरीरके सब स्रोतम और विविक्तता ( शरीरके भावोका विभाग होता है ) पृथक्त्व-अलग-अलग होता है ॥ ९ ॥

**वायवीयानि स्पर्शनं स्पर्शः प्रश्वासोच्छ्वासादिपरिस्पन्दनानि लाघवं च ॥ १० ॥**

वायुके कारण—त्वग् इन्द्रिय, स्पर्श, प्रश्वास, उच्छ्वास आदि, परिस्पन्दन-हिलना जुलना और लघुता-हल्कापन होता है ॥१०॥

**आग्नेयानि दर्शनं रूपं पित्तमूष्मा पक्तिः सन्तापो मेधा वर्णो भास्तेजः शौर्यं च ॥ ११ ॥**

अग्निके कारण चक्षु इन्द्रिय, रूप, पित्त, उष्णिमा, भोजनका पचना, सन्ताप, बुद्धि, वर्ण, कान्ति, तेज और शौर्य होता है ११

**आम्भसानि रसनं रसः स्वेदक्लेदवसासृक्शुक्रमूत्रादिद्रवसमूहः शैथिल्यं स्नेहश्च ॥ १२ ॥**

जलके कारण- जिव्हा इन्द्रिय, रस, पसीना, क्लेद, वसा, रक्त, शुक्र, मूत्र आदि सम्पूर्ण तरल द्रव्यसमूह, शैथिल्य और स्नेह उत्पन्न होता है ॥ १२ ॥

**पार्थिवानि घ्राणं गन्धः केशनखास्थ्यादिमूर्तिसमूहो धैर्यं गौरवं च ॥ १३ ॥**

पृथिवीके कारण—नासिका इन्द्रिय, गन्ध, केश, नख अस्थि आदि सब मूर्त ( कठिन-ठोस ) पदार्थ, धैर्य और स्थिरता उत्पन्न होती है ॥ १३ ॥

**तेषु मातृजानि मृदूनि त्वग्रक्तमांसमेदोमज्जनाभिहृदयामाशयगर्भाशययकृत्प्लीहक्लोमान्त्रगुदादीनि१४**

इस पचमहाभूत गर्भके मातासे उत्पन्न होनेवाले अवयव—त्वचा, रक्त, मास, मेद, मज्जा, नाभि, हृदय, आमाशय और ( स्त्रीलिग गर्भमे ) गर्भाशय, यकृत्-प्लीहा-क्लोम-आत्र और गुदा आदि कोमल अवयव है ॥ १४ ॥

**पितृजानि स्थिराणि केशनखास्थिशुक्रसिरास्नाय्वादीनि ॥ १५ ॥**

इस पचमहाभूतसे बने गर्भके पितासे उत्पन्न होनेवाले अवयव—केश, नख, अस्थि, शुक्र, सिरा, स्नायु, आदि कठोर अवयव हैं ॥ १५ ॥

**आत्मजानि तासु तासु योनिषूत्पत्तिर्मनश्चेतनेन्द्रियाणि प्राणापानौ धारणमाकृतिस्वरवर्णविशेषाः कामक्रोधलोभभयहर्षाः धर्माधर्मशीलतास्मृतिबुद्धीच्छाद्वेषप्रयत्नाहङ्कारसुखदुःखायुरात्मज्ञानानि च ॥ १६ ॥**

पंचमहाभूतसे बने इस गर्भके आत्मासे उत्पन्न होनेवाले भाव—मृग, सरीसृप, मनुष्य आदि अनेक योनियोमे उत्पन्न होना, मनका साथमें आना, पाच ज्ञानेन्द्रिया, प्राण, अपान, सब अवयवोंरूपी शरीरका धारण करना, भिन्न भिन्न प्रकारकी

आकृतिया, स्वर और वर्णमे भिन्नता, काम-क्रोध-लोभ-भय-हर्ष-वर्माधर्मशीलता-स्मृति-बुद्धि-इच्छा-द्वेष-प्रयत्न-अहंकार-सुख-दु ख आयु और आत्मज्ञान ये सब आत्माके अधीन है—आत्मासेही उत्पन्न होते है ॥ १६ ॥

**सात्म्यजान्यायुरारोग्यमनालस्यमलोलुपत्वमिन्द्रियप्रसादस्वरवर्णबीजौजःसम्पत्प्रशस्तताः प्रहर्षभूयस्त्वं मेधाबलं च ॥ १७ ॥**

पंचमहाभूत बने इस गर्भके सात्म्य सेवनसे उत्पन्न होनेवाले भाव—आयु, आरोग्य, अनालस्य, अलोलुपता, इन्द्रियोंकी निर्मलता, स्वर-वर्ण और ओजकी प्रशस्तता, श्रेष्ठता, अत्यन्त आनन्दत्व, मेधाकी उत्तमता होती है ॥ १७ ॥

**रसजानि कृत्स्नस्य देहस्य सम्भवो वृत्तिर्वृद्धिस्तृप्तिरलौल्यं पुष्टिरुत्साहश्च ॥ १८ ॥**

पचमहाभूतसे बने इस गर्भके परिणत रस ( आहार रस )से उत्पन्न होनेवाले भाव—माताके गर्भाशयमे सम्पूर्ण शरीरका उत्पन्न होना, वही गर्भाशयमे जीविका होनी, वहींपर बढना, तृप्ति ( सतुष्टि ), अचपलता, शरीरका पुष्ट होना और उत्साहका होना होता है ॥ १८ ॥

**शुद्धसत्त्वजानि शौचमास्तिकत्वं कृतज्ञता दाक्षिण्यं व्यवसायः शौर्यं गाम्भीर्यं बुद्धिर्मेधा स्मृतिः शुक्लधर्मरुचिर्भक्तिरनभिष्वङ्गस्तमोगुणविपर्ययश्च ॥१९॥**

पचमहाभूतसे बने इस गर्भके शुद्ध सत्त्व ( सात्त्विक मन )से उत्पन्न होनेवाले भाव—शौच ( पवित्रता ), आस्तिकत्व, कृतज्ञता, दाक्षिणत्व ( कुशलता नैपुण्य ), व्यवसाय ( काममे तत्परता ), शौर्य, गम्भीरता, बुद्धि ( ग्रहणशक्ति ), मेधा ( प्रज्ञा-धारणशक्ति ), स्मृति ( याददास्त ), शुक्लता, धर्ममे रुचि, देवता आदिमे भक्ति, काम—क्रोध आदिके त्यागकी क्षमता और आगे कहे जानेवाले तमोगुणकी विपरीतता होती है ॥ १९ ॥

**राजसानि दुरुपचारता अनार्यत्वं शौर्यं मात्सर्यममितभाषित्वमहङ्कारो लोलुपत्वं दम्भो मानः क्रोधो हर्षः कामश्च ॥ २० ॥**

पचमहाभूतसे बने इस गर्भके राजससे उत्पन्न होनेवाले भाव—नौकर आदि सेवा करनेपरभी जिसके चित्तको समझ नहीं पाते, अनार्यत्व, शौर्य, मात्सर्य, बहुत बोलना, अहकार, लोलुपता, दम्भ, मान, क्रोध, हर्ष और काम ये राजस मनसे उत्पन्न होते है ॥ २० ॥

**तामसान्यज्ञानं विषादः प्रमादो निद्राऽऽलस्यं क्षुत्तृष्णा शोको मात्सर्यं विप्रतिपत्तिः पराभिसन्धानं सत्त्वगुणवैपरीत्यं च ॥ २१ ॥**

पंचमहाभूतसे बने इस गर्भके तमोगुणसे उत्पन्न होनेवाले भाव—अज्ञान, विषाद, प्रमाद, निद्रा, आलस्य, भूख, प्यास, शोक, मात्सर्य, दूसरेके साथ विरोध ( झगडा ), दूसरोंमे फूट डालना,—और सत्त्वगुणोंकी ( शौच, आस्तिक्य आदि ) विपरीत होता है ॥ २१ ॥

**तत्र सत्त्व मनः । तस्योपप्लवो रजस्तमश्चेति । एवं भूतात्मकं देहमाहुः ॥ २२ ॥**

सत्त्वको मन कहते है, सत्त्व और मन ये दोनो पर्याय है । इस मनके रज और तम विकार है । इस प्रकार पृथिवी आप-तेज-वायु-आकाशके विकारसमूहमे माता पिता-आत्मा-सात्म्य-रस और सत्त्वजन्य भावोंके मिलनेसे यह शरीर बनता है ।

**वक्तव्य**—आयुर्वेद शास्त्रमे आत्मा नित्य, और अविकारी है, यह न तो कभी उत्पन्न होता है, और न कभी नष्ट होता है । सत्त्व ( मन ) और पृथ्वी-आप-तेज-वायु एव आकाशके साथ मिलने पर 'उत्पन्न हुआ' कहा जाता है और इनसे वियुक्त होनेपर 'मृत' कहा जाता है । इस आत्माका मन और पचमहाभूतोंके सयोग—अविद्याके स्वभावसे होता है, अविद्याके नाश हो जानेपर सयोगका होनाभी छुट जाता है, तब इस आत्माको शुद्ध या मुक्त हुआ कहते है । कर्ताके विना बालकपनकी स्मृति, फलप्राप्ति, कार्यमे अप्रवृत्ति और देह आदिका बनना नहीं हो सकता । यह आत्मा स्वयं स्वतन्त्र होते हुएभी परतंत्रकी भातिभी कार्य करता है । जिसके कारण इसका बन्धन या मोक्ष होता है । आत्मारूपी कर्ताके विना शरीरकी उत्पत्ति नहीं हो सकती । क्योंकि कुम्हारके विना मिट्टी-दण्डा या चक्र स्वय घडा नहीं बना सकते । इसी प्रकार घरको बनानेवाले मिस्त्रीके बिना मिट्टी-तिनके-लकड़ी आदि स्वय घर नही बना सकते । इसी प्रकार पंचमहाभूत और मन बिना आत्माके इस शरीरको बना नहीं सकते । इसलिये आत्मा-चेतन-कारण और नित्य है । पचमहाभूत-अचेतन, अनित्य, प्रतिक्षण नष्ट होनेवाले है । यदि यह महाभूत नित्य और अपरिवर्तनशील हो तो इस शरीरका बढना—घटना नही हो सकता । यह सयोग अनादि है । इसलिये पंचमहाभूतोंकी स्थितिका नाम देह है ॥ २२ ॥

**तस्य पुनः प्रविभागः । त्वचः कला दोषा धातवो मला बुद्धीन्द्रियाणि तदधिष्ठानानि कर्मेन्द्रियाण्यतीन्द्रियमाशयाः प्राणायतनानि कण्डरा जालानि कूर्चा रज्जुकसीवन्योऽस्थिसंघाताः सीमन्ता अस्थीन्यस्थिसन्धयः स्नायूनि पेश्यः सिरा धमन्यः स्रोतांस्यूष्माणो मर्माणि केशश्मश्रुलोमानि प्रकृतिविकृतिभेदाश्च ॥ २३ ॥**

**देहका प्रविभाग**—इस देहका प्रविभाग इस प्रकार हैं—त्वचाये, कला, दोष, धातु, मल, ज्ञानेन्द्रिया, इससे अधिष्ठित कर्मेन्द्रिया, अतीन्द्रिय—आमाशय-और प्राणायतन ( हृदय आदि ), कण्डरा, जाल, कूर्च, रज्जु, सीवनी, अस्थिसघात,

१ आहारशुद्धौ सत्त्वशुद्धि , सत्त्वशुद्धौ ध्रुवौ स्मृति ॥
२ पाठान्तरमे शुक्लधर्म—रुचि यह पाठ है ।
३ विस्तारके लिये चरकसहिता शारीरस्थानमे तीसरा और चौथा अध्याय देखिये ।

सीमन्त, अस्थियां, अस्थिमन्वियां, स्नायु, पेशी, सिरा, धमनी, स्रोतस्, ऊष्मा, मर्म, केश, श्मश्रु, लोम, प्रकृतिभेद और विकृति भेद ये देहके विभागोंकेभी विभाग हैं ॥ २३ ॥

**तत्रासृजः पच्यमानस्य क्षीरस्येव सन्तानिकाः षट् त्वचो भवन्ति ॥ २४ ॥**

इनमें दूधको पकानेपर जैसे उसपर मलाई आती है, उसी प्रकार रक्तकी उष्णिमासे रक्तकाही पाक होनेपर छ त्वचायें उत्पन्न होती हैं ॥ २४ ॥

**त्वक्प्रसादाद्रक्तस्य प्रसादः ॥ २५ ॥**

त्वचाकी निर्मलतासे रक्तकीभी प्रसन्नता (स्वच्छता) होती है।

**वक्तव्य**—इसीलिये राजयक्ष्मा रोगमें चरकमें बहिर्मार्जन, उत्सादन, परिषेक आदिपर बहुत जोर दिया है। ( देखिये चरक चिकित्सा अध्याय ८ ) ॥ २५ ॥

**तासामुदकधरा चाद्या । द्वितीयाऽसृक्धरा । तृतीया सिध्मकिलासाधिष्ठाना । चतुर्थी सर्वकुष्ठाधिष्ठाना । पञ्चमी पुनरलजीविद्रध्यधिष्ठाना । षष्ठी तु प्राणधरा । यस्यां छिन्नायां ताम्यत्यन्धमिव च तमः प्रविशति यां चाधिष्ठायारूंषि जायन्ते, पर्वसु कृष्णरक्तानि स्थूलमूलानि दुश्चिकित्स्यतमानि ॥२६॥**

इन त्वचाओंमें सबसे पहली त्वचाका नाम उदकधरा है। दूसरी त्वचाका नाम असृग्धरा (रक्तधरा) है। तीसरी त्वचा सिध्म, किलास नामक कुष्ठका स्थान है। चौथी त्वचा सब प्रकारके कुष्ठोंका स्थान है। पाचवी त्वचा अलजी-विद्रधि आदि रोगोंका स्थान है। छठी त्वचाका नाम प्राणधरा है। इस त्वचाके कटनेपर मनुष्यको बेहोशी आती है, आखोंके सामने अन्धेरा आजाता है, इस छठी त्वचाका आश्रय लेकर अरुंषिका व्रण उत्पन्न होते हैं। पर्वोमें ( छोटी सन्धियोंमे ) उत्पन्न काले लाल रंगकी-स्थूल जड़वाली-अरुंषिकायें कष्टसाध्य होती हैं २६

**अन्ये तु सप्त त्वचो वदन्ति । तत्र प्रथमा भासिनी नाम या वर्णानामवभासिनी खादीनां च पञ्चानां छायानां सा व्रीहेरष्टादशभागप्रमाणा ॥ २७ ॥**

दूसरे ( सुश्रुतादि ) आचार्य सात त्वचायें मानते हैं। इनमें पहली भासिनी नामक त्वचा है, यह त्वचा वर्णोंको चमकाती है। आकाश-जल अग्नि-वायु और पृथिवी आदि इनकी छायाको प्रगट करती है; यह जौका १/१८ वा भाग मोटी होती है ( सिध्म और पद्मनीकण्टक ) रोग इसी त्वचामें होते हैं ॥ २७ ॥

**द्वितीया लोहिनी नाम षोडशभागप्रमाणा ॥२८॥**

दूसरी त्वचाका नाम लोहिनी है, इसकी मोटाई जौका १/१६ वा भाग है। इस त्वचामें तिलकालक, न्यच्छ, आदि रोग होते हैं ॥ २८ ॥

**तृतीया श्वेता नाम द्वादशभागप्रमाणा ॥ २९ ॥**

तीसरी त्वचाका नाम श्वेता है, इसकी मोटाई जौका १/१२ वा भाग है। इस त्वचामें चर्मदल, अजगल्ल और मषकरोग होते हैं ॥ २९ ॥

**चतुर्थी ताम्रानामाष्टभागप्रमाणा ॥ ३० ॥**

चौथी त्वचाका नाम ताम्रा है, यह जौका १/८ वा भाग मोटी है। इस त्वचामें नाना प्रकार कुष्ठ और किलास होते है ॥३०॥

**पञ्चमी वेदिनी नाम पञ्चभागप्रमाणा ॥ ३१ ॥**

पाचवी त्वचाका नाम वेदिनी है, यह जौका १/५ वा भाग मोटी है। इसमे कुष्ठ और वीसर्प रोग होते हैं ॥ ३१ ॥

**षष्ठी रोहिणी नाम व्रीहिप्रमाणा ॥ ३२ ॥**

छठी त्वचाका नाम रोहिणी है, यह जौके समान मोटी है। इसमे ग्रन्थि, अपची, श्लीपद, अर्बुद और गलगण्ड रोग होते हैं ॥ ३२ ॥

**सप्तमी मांसधरा नाम व्रीहिद्वयप्रमाणा ॥ ३३ ॥**

सातवी त्वचाका नाम मासधरा है, यह त्वचा दो जौके बराबर मोटी है। इसमे भगन्दर, विद्रधि और अर्श रोग होते हैं ॥

**वक्तव्य**—जौका प्रमाण आयुर्वेदमे भिन्न भिन्न है। लीलावतीमें आठ जौकी एक अगुल कही है। शब्दार्थचिन्तामणिमे ६-७-८ जौका एक अगुल-भिन्न भिन्न देशके रिवाजसे कहा है। सुश्रुतका ( नि अ २ ६ ) "रोमान्तेभ्यो यवाध्यर्धो गुदौष्ठः परिकीर्तितः" इसकी व्याख्या करनेमें-तीन यवकी एक अगुल कहा है ॥ ३३ ॥

**यस्तु धात्वाशयान्तरेषु क्लेदोऽवतिष्ठते यथास्वमूष्मभिर्विपक्वः स्नायुश्लेष्मजरायुच्छन्नः काष्ठ इव सारो धातुसारः रसशेषोऽल्पत्वात्कलासंज्ञः ॥३४॥**

**कलाका स्वरूप**—धातु और आशयके मध्यमे जो क्लेद रहता है, यह क्लेद अपनीही उष्णिमासे परिपक्व होकर स्नायुश्लेष्मकी झिल्लीसे ढपा हुआ धातुके सारभागसे तो बचा हुआ तथा रसकाभी शेष अर्थात्-जो कि न तो पूर्णत रूप बना ओर न अग्रिम रसही बना-बीचकी अवस्थाको कला कहते हे।

जिस प्रकार कि वृक्षकी उपरकी मोटी त्वचाके नीचे एक पतली छाल होती है, और अलग उतर सकती है, उसी प्रकार यह कला है। जो कि न तो पूरी मोटी छालही होती है, और न सारभागही होती है ॥ ३४ ॥

**ता धात्वाशयान्तरमर्यादाः सप्त कलाः । तासां प्रथमा मांसधरा नाम, यस्यां मांसे सिरास्नायुधमनीस्रोतसां भूमाविव पङ्कोदके बिसमृणालानां प्रताना भवन्ति ॥ ३५ ॥**

ये कलाये सात हैं। ये धातु और आशयके बीचमें रहती हैं। इन सात कलाओमे पहली कलाका नाम मासधरा है। जिस प्रकार भूमिमे कीचड़ मिले पानीके अन्दर बिस-मृणाल आदि चारों ओर फैलते हैं-उसी प्रकार इस मासधरा कलामें सिरा स्नायु और धमनी इनके स्रोतसोंके जाल फैले रहते हैं ॥ ३५ ॥

**द्वितीया रक्तधरा नाम, मांसस्याभ्यन्तरतस्तस्यां शोणितं विशेषतश्च सिरासु प्लीहयकृतोश्च भवति, मांसाच्च क्षतात्क्षतजं वृक्षादिव क्षीरिणः क्षीरं प्रवर्तते ॥३६॥**

दूसरी रक्तधरा नामकी कला है । मासके अन्दर–इसके अन्दर रक्त और विशेषकर यकृत और प्लीहा तथा सिराओमे रक्त होता है । मासधरा कलामे चोट लगनेसे रक्त बहता है, जिस प्रकार कि दूधवाले वृक्षकी त्वचाके कट जानेसे उसमेसे दूध बहने लगता है ॥ ३६ ॥

**तृतीया मेदोधरा नाम; मेदो हि तस्यामुदरेऽण्वस्थिषु च सरक्तं भवति तदेव च शिरसि कपालप्रतिच्छन्नं मस्तिष्काख्यं मस्तुलुङ्गाख्यं च स्थूलास्थिषु तु मज्जा ॥ ३७ ॥**

तीसरी मेदोधरा नामकी कला है । इसी मेदोधरा कलामे मेद–उदर तथा छोटी छोटी अस्थियोमे ईषत् लालवर्ण होजाता है । यही मेद कपालास्थियोसे ढपे शिरमे मस्तिष्कके अन्दर मस्तुलुंग नामसे और मोटी अस्थियोमे मज्जाके नामसे कहा जाता है ॥ ३७ ॥

**चतुर्थी श्लेष्मधरा नाम, तत्स्थेन हि श्लेष्मणाऽऽश्लेषिताः सर्वसन्धयो दृढा भवन्ति सोपाङ्गा इवाक्षाः ॥ ३८ ॥**

चौथी कलाका नाम श्लेष्मधरा है । इस कलामे आश्रित कफसे मिली हुई सब सन्धिया दृढ होती है, जिसप्रकार पहियेकी नाभिमे जुडे हुए पहियेके ओर मजबूत होते है ॥ ३८ ॥

**पञ्चमी पुरीषधरा नाम, सा ह्यन्त्रामपक्वाशयाश्रिता कोष्ठान्तरुन्डुकस्थं मलं विभजति ॥ ३९ ॥**

पाचवी कलाका नाम पुरीषधरा है । यह कला आन्त्र-आमाशय-पक्वाशयमे आश्रित होकर कोष्ठके अन्दर उण्डूकमे ( पुरीषाधार ) स्थित मलका ( पक्व और अपक्व मलका ) विभाग करती है ॥ ३९ ॥

**षष्ठी पित्तधरा नाम; पक्वामाशयमध्यस्था सा ह्यन्तरग्न्यधिष्ठानतयाऽऽमाशयात्पक्वाशयोन्मुखमन्नं बलेन विधार्य पित्ततेजसा शोषयन्ती पचति पक्वं च विमुञ्चति । दोषाधिष्ठिता तु दौर्बल्यादाममेव ततोऽस्यावन्नस्य ग्रहणात्पुनर्ग्रहणीसंज्ञा बलं च तस्याः पित्तमेवाग्न्यभिधानमतः साग्निनोपस्तब्धोपबृंहितैकयोगक्षेमा शरीरं वर्तयति ॥ ४० ॥**

छठी कलाका नाम पित्तधरा है । यह पक्वाशय और आमाशयके बीचमे स्थित है ( आमाशयके बहिर्द्वारसे लेकर–आन्त्रके प्रथम भागतकका सम्पूर्ण भाग ) । यही अन्तराग्निका आश्रय-स्थान है, यह पित्तधरा कला–आमाशयसे निकले पक्वाशयकी ओर जानेवाले अन्नको बलपूर्वक रोककर पित्तकी उष्णिमासे सुखाती है, पचाती है और पचजानेपर आगे भेजती है । दोषसे आक्रान्त होनेपर यह निर्बल होजानेके कारण कच्चे अपक्व आहारको छोड देती है । क्योकि यह अन्नका ग्रहण करती है, इसलिये इस पित्तधरा कलाको ग्रहणी कहते है । इस पित्तधरा-ग्रहणीका बल अग्निरूपी पित्तही है । इसलिये अग्निद्वारा बृंहित होनेसेही यह बढकर शरीरके योग और क्षेमकी रक्षा करती है । जिन वस्तुओसे अग्निकी स्थिति होती है, उन वस्तुओसेही इसका धारण होता है । जिनसे अग्निकी वृद्धि होती है, वेही वस्तुए इसको बढाती हैं–इस प्रकारसे दोनोका योग और क्षेम एकही हैं–समान है ।

**वक्तव्य**—यूनानी चार प्रकारकी पाचनशक्ति मानते है प्रथम शक्तिका काम–भोजनकी जरूरत पैदा करना, दूसरी शक्तिका काम–जो लिया उसे कुछ देर रोकना, तीसरी शक्तिका काम–उसे पचाना और चौथी शक्तिका काम–शरीरके लिये निरुपयोगी भागको बाहर करना । इसमे दूसरी और तीसरी शक्तिके कार्यको यह छठी पित्तधरा कला करती है ॥ ४० ॥

**सप्तमी शुक्रधरा नाम द्व्यङ्गुले दक्षिणे पार्श्वे बस्तिद्वारस्य चाधो मूत्रमार्गमाश्रिता सकलशरीरव्यापिनी शुक्रं प्रवर्तयति ॥ ४१ ॥**

सातवी कलाका नाम शुक्रधरा है, दक्षिणपार्श्वमे दो अगुल–बस्तिद्वारके नीचे मूत्रमार्गमे आश्रित यह कला है । यह कला सम्पूर्ण शरीरमे फैले हुए शुक्रको बाहर प्रवृत्त करती है ।

**वक्तव्य**—श्रीकविराज गणनाथसेनजीके अनुसार "दक्षिणे पार्श्वे"के स्थानपर "दक्षिणे वामे"–यह पाठ ठीक है । क्योकि शुक्रधरा कला दानो वृषणोमे उपस्थित है-जिसके द्वारा शरीरसे शुक्र पृथक् होकर मूत्रमार्गसे बाहर होता है ॥ ४१ ॥

---

१ यहापर marrow मैरो और Adipose Tissu एडिपोज् टिशु–दोनोकाही समन्वय किया गया है ।

२ रसाद्वै शोणित जात शोणितान्मासमुच्यते ।
मासात्तु मेदसो जन्म मेदसोऽस्थानि चैव हि ॥
अस्थ्नो मज्जासम्भवश्च मज्जात शुक्रमेव च ।
शुक्राद्गर्भ समभवद् रसमूलेन कर्मणा ॥
तत्रापा प्रथमो भाग स सौम्यो राशिरुच्यते ।
गर्भोष्मसभवोऽग्नियो द्वितीयो राशिरुच्यते ॥
शुक्र सोमात्मक विद्याद् आर्तव विद्धि पावकम् ।
भागौ रसात्मकौ ह्येषा वीर्यं च शशिपावकौ ॥
कफवर्गे भवेच्छुक्र पित्तवर्गे च शोणितम् ।
कफस्य हृदय स्थान नाभ्या पित्त प्रतिष्ठितम् ॥
देहस्य मध्ये हृदय स्थान तन्मनस स्मृतम् ।
नाभिकोष्ठान्तर यत्तु तत्र देवो हुताशन ॥
मन प्रजापतिर्ज्ञेय कफ सोमो विभाव्यते ।
पित्तमग्नि स्मृत ह्येतदग्नीषोमात्मक जगत् ॥
एव प्रवर्तिते गर्भे वर्धितेऽर्बुदसन्निभे ।
वायु प्रवेश सचक्रे सगत परमात्मना ॥
ततोऽङ्गानि विसृजति बिभर्ति परिवर्धयन् ।
स पञ्चधा शरीरस्थो भिद्यते वर्धते पुन ॥
प्राणोऽपान समानश्च उदानो व्यान एव च ॥

अ ४० ४ ५४ ॥
हरिवशपुराण.

**दोषा धातवो मलाश्च प्रागुदिताः ॥ ४२ ॥**

दोष-धातु और मल इनको सूत्रस्थान ( १९ वे अध्याय )मे कह चुके है ॥ ४२ ॥

**पञ्च बुद्धीन्द्रियाणि श्रोत्रं स्पर्शनं दर्शनं रसनं घ्राणं च । तेषां समभागतया क्रमाद्विषयाः शब्द-स्पर्शरूपरसगन्धाः । पञ्च बुद्धीन्द्रियाधिष्ठानानि कर्णौ त्वगक्षिणी जिह्वानासिके च ॥ ४३ ॥**

ज्ञानेन्द्रिया पाच है—यथा-सुननेकी, स्पर्श करनेकी, देखनेकी, चखनेकी और सुघनेकी । इन ज्ञानेन्द्रियोमे-जिस जिस महाभूतका समान भाग होता है, वह उसकी समानतासे क्रमश विषयोको ग्रहण करती है । यथा-श्रोत्र आकाशके शब्दका, त्वचा-वायुके स्पर्शका, आखे-अग्निके तैजस रूपका, रसना-जलके रसका और नासिका-पृथिवीकी गन्धका ग्रहण करती है ।

ज्ञानेन्द्रियोके पाच अधिष्ठान (आश्रय) है, यथा-कान (दो), त्वचा, आखे (दो), जिव्हा और नासिका है ॥ ४३ ॥

**पञ्च कर्मेन्द्रियाणि वाक्पायूपस्थपाणिपादसंज्ञकानि । तान्यपि च वचनोत्सर्गहर्षादानगमनार्थानि ॥ ४४ ॥**

**पाच कर्मेन्द्रियां हैं**—वाणी, गुदा, उपस्थ, हाथ और पाव । इन कर्मेन्द्रियोके कार्य-क्रमश बोलना, मलको बाहर करना, आनन्दभोग करना, ग्रहण करना और चलना-फिरना है ॥ ४४ ॥

**अतीन्द्रियं तु मनः सर्वार्थैरन्वयात् । तद्योगेन चेन्द्रियाणामर्थप्रवृत्तिः । बुद्धिकर्मेन्द्रियोभयात्मकत्वाच्च ॥ ४५ ॥**

मन अतीन्द्रिय (इन्द्रियोंका विषय नहीं) है । क्योकि-मन सब विषयोमे जा सकता है ( सब इन्द्रिया सब विषयोमे नहीं जा सकती) । मनकी सहायतासेही पाचो ज्ञानेन्द्रिया विषयका ग्रहण कर सकती है, ( मनके बिना इन्द्रिया विषयका ग्रहण नहीं कर सकती, अपितु इन्द्रियोके बिना अपना कार्य-सोचना-विचारना, कर सकता है ) । मन-बुद्धि इन्द्रियमे और कर्मेन्द्रिय दोनोमे प्रवृत्त होनेसे दोनो प्रकारका है । (और कोई इन्द्रिय ऐसी नही) ॥ ४५ ॥

**सप्ताशयाः क्रमादसृक्कफामपित्तपक्ववायुमूत्राधाराः । स्त्रीणां पित्तपक्वाशययोर्मध्ये गर्भाशयोऽष्टमः ॥ ४६ ॥**

आशय सात हैं—ये क्रमश महास्रोतसमे कण्ठसे आरम्भ होकर स्थित है, यथा-रक्ताशय, कफाशय, आमाशय, पित्ताशय, पक्वाशय, वायुका आशय और मूत्राशय । स्त्रियोमे एक आठवा आशय है, जो कि पित्ताशय और पक्वाशयके बीचमे स्थित है, इसे गर्भाशय कहते है ॥ ४६ ॥

**तेषु प्रतिबद्धानि कोष्ठाङ्गानि हृदययकृत्प्लीहफुप्फुसोन्दुकवृक्कान्त्रादीनि ॥ ४७ ॥**

इन सात आशयोमे कोष्ठके अवयव, हृदय, यकृत्, प्लीहा, फुप्फुस, उण्डुक, वृक्क, आत्र आदि ( नाभि आदि ) सम्बन्धित है ॥ ४७ ॥

**तत्र समानेनाध्मायमानस्य देहोष्मणा पच्यमानस्य शोणितस्याच्छतो जायते यकृत्प्लीहा च । रक्तफेनात्फुप्फुसम् । रक्तकिट्टादुन्दुकः । रक्तमेदःप्रसादाद्वृक्कौ । रक्तमांसप्रसादादन्त्राणि । तानि सार्धत्रिव्यामानि पुंसां । त्रिव्यामानि स्त्रीणाम् । रक्तस्यानिलयोगात्कालीयम् ॥ ४८ ॥**

**अवयवोंकी उत्पत्ति**—इनमे समान वायुके वेगके कारण शरीरकी उष्णिमाद्वारा रक्तका पाचन होनेसे जो स्वच्छभाग उत्पन्न होता है-उससे यकृत् और प्लीहा बनती है । रक्तकी झागसे फेफड़े बनते है । रक्तके मलभागसे उण्डुक बनता है । रक्त और मेदके निर्मलभागसे दोनो वृक्क बनते ह । रक्त और मासके प्रसादभागसे आत्र उत्पन्न होती है । पुरुषोमे ये आते साढे तीन व्याम[1] लम्बी होती है, और स्त्रियोमे आते तीन व्याम लम्बी होती है । रक्तके वायुके साथ मिलनेसे 'कालीय'[2] उत्पन्न होता है ॥ ४८ ॥

**हृदयं पुनः श्लेष्मरक्तप्रसादात्सम्भवति पद्मकोशसंकाशं सुषिरमधोमुखम् । तद्विशेषेण चेतनायाः स्थानं सर्वभावानां च चेतनानुगानाम् । तस्य वामपार्श्वे प्लीहा फुप्फुसश्च दक्षिणतो यकृत्क्लोम च ॥४९॥**

**हृदयका स्वरूप**—कफ और रक्तके प्रसादभागसे हृदय उत्पन्न होता है । इसका स्वरूप कमलनालमे लगे अविकसित कमलकलिकाके समान, नीचेकी ओर मुख किये-बीचमेसे खाली है । यह हृदय मुख्यत चेतनाका स्थान है, क्योकि शरीरके सब स्मृति आदि भाव इसी चेतनाके साथ बन्धे है । इस हृदयके वामपार्श्वमे प्लीहा और फुप्फुस ह । और हृदयके दक्षिणपार्श्वमे यकृत् और क्लोम है[3] ।

**वक्तव्य**—हृदयके शब्दसे आयुर्वेदमे-उरोगुहाका हृदय और मस्तिष्कका हृदय दोनोंकाही वर्णन आता हे, इनका अर्थ-प्रसगके अनुसार कर लेनाही उचित है । योगवासिष्ठमे तो स्पष्ट दो हृदयोका वर्णन है । ऐतरेय उपनिषदमेभी हृदयका वर्णन आता है । इसलिये प्रसगानुसार अर्थ करनाही ठीक है-जिस प्रकार कुक्षि शब्दका अर्थ प्रसगवश कर लेते हे ॥ ४९ ॥

**तथा कफरक्तवाहिनां स्रोतसां महाभूतानां च प्रसादादिन्द्रियाणि ॥ ५० ॥**

कफवह और रक्तवह स्रोतोके और महाभूतोका अपनी अग्नि-

---

१ व्याम-छातीके दोनो ओर हाथ लम्बे करके मध्यमागुलीसे लेकर दूसरी मध्यमागुलीतकका माप व्याम है ।

२ कालीयक-कण्ठनाडी या गलेका उठा हुआ भाग-टेटुवा कहते है ।

३ हृदय-शब्द सस्कृत भाषामें केन्द्रके लिये है-जिसने जिस वस्तुके केन्द्रको कहना चाहा-उसको हृदय कहा ।

द्वारा परिपाक होनेपर–इनके प्रसादभागसे इन्द्रिया उत्पन्न होती हैं ॥ ५० ॥

**तेष्वपि च नेत्रे श्लेष्मणः प्रसादाच्छुक्लमण्डलं तत्पितृजम्। असृजः कृष्णमण्डलं तन्मातृजम्। मध्ये दृष्टिमण्डलं तदुभयात्मकम् ॥ ५१ ॥**

इन इन्द्रियोमे नेत्रके अन्दर जो श्वेत मण्डल है, यह कफके प्रसाद भागसे उत्पन्न हुआ है और पिताजन्य है । काले रंगका जो मण्डल है, वह रक्तसे उत्पन्न हाता है, और माताजन्य है । बीचमे जो दृष्टिमण्डल है वह रक्त और कफ दोनोसे उत्पन्न होता है ओर माता-पिता दोनोसे बनता है ॥ ५१ ॥

**पक्ष्मवर्त्मशुक्लकृष्णदृष्ट्याख्यानि पञ्च मण्डलानि। तत्सन्धयश्चत्वारः। द्वौ चापाङ्गकनीनयोः। इति ते षट्। षट् च पटलानि। द्वे वर्त्मनी। बाह्यं चाश्रितमग्न्यम्भसी द्वितीयं मांसं तृतीयं मेदश्चतुर्थमस्थि तेषां बहलता दृष्टेः पञ्चमांशेन ॥ ५२ ॥**

आखमे पाच मण्डल है। यथा–बाल, पलके, श्वेतभाग, कृष्णभाग और दृष्टि ( पुतली )। इसकी सन्धिया चार है। यथा–बाल और पलकोमे एक, पलक और श्वेत भागमे दूसरी, श्वेत भाग और कृष्णभागकी तीसरी, कृष्णभाग ओर दृष्टिकी चौथी सन्धि है । नेत्र और अपागकी पाचवी, और नेत्र और कनीनिकाकी छठी सन्धि है । इनमे अपाग-कानकी तरफका आखका भाग, कनीनकी-नाककी तरफका आखका भाग है । नेत्रके पटल ( परत ) छ होते है–इनमे उपर और नीचेके भेदसे जो दो वर्त्म है-ये दो बाह्य पटल हैं। ये अग्नि और जल इनसे पुष्ट होते है ( इनसे नियन्त्रित रहते हैं )। दूसरा पटल मास है, तीसरा मेद है, चौथा पटल अस्थि है। इन पटलोकी मोटाई दृष्टिको विस्तारसे ⅕ वा भाग होती है।

**वक्तव्य**—इसलिये सब मनुष्योमे पटलोकी मोटाई भिन्न भिन्न होती है–एक समान नहीं ॥ ५२ ॥

**बन्धनगुणास्तु चत्वारः सिराकण्डरामेदःकफात्मकाः ॥ ५३ ॥**

सिरा-कण्डरा मेद और कफरूप चार बाधनेवाली रज्जु हैं जिनसे शरीरकी बड़ी सन्धिया बधती हैं ॥ ५३ ॥

**श्लेष्मा तु परं सर्वसन्धिबन्धनमित्युक्तं प्राक् ५४**

सूत्रस्थान ( अध्याय १९ ) मे पहले कह चुके हैं कि कफ सब सन्धियोके लिये उत्तम बन्धनरूप है ॥ ५४ ॥

**नेत्राश्रितं तु तेजोबाह्यतेजसा स्वयोनिना योगाच्छस्त्रमिवाश्मना कर्मण्यं भवति। अतियोगादुपहन्यते ॥ ५५ ॥**

नेत्रोमे आश्रित तेज बाह्य तेजके द्वारा अपने उत्पत्तिस्थानके संयोगसे कार्य करता है, जिसप्रकार कि लोहे आदिका शस्त्र पत्थर पर तेज होकर अपना कार्य भली प्रकार करता है । यही तेज-अतियोग होनेसे नष्ट हो जाता है। जिसप्रकार कि बहुत तेज होनेपर शस्त्रकी धारभी गिरजाती है ॥ ५५ ॥

**तच्च वैद्युतवद्वडवामुखवच्चाम्भोमध्यगमपि वीर्योत्कर्षात्तेजस्त्वं न जहाति ॥ ५६ ॥**

पानीके बीचमे रहनेपरभी अपने वीर्यकी (शक्तिकी) प्रधानतासे यह तेज नष्ट नहीं होता, जिसप्रकार कि बादलोके बीचमे रहनेवाली बिजली अपना तेज नही छोडती, और समुद्रमे रहनेवाला वडवानल अपना तेज नही छोड़ता-उसी प्रकार पानीके बीचमे रहनेवाला आग्नेय तेज वीर्यहीन नही होता ॥ ५६ ॥

**मांसासृक्कफप्रसादात्तु जिह्वा जायते ॥ ५७ ॥**

मास-रक्त और कफके प्रसादभागसे जिव्हा उत्पन्न होती है ॥ ५७ ॥

**मांसासृक्कफमेदःप्रसादाद्वृषणाविति ॥ ५८ ॥**

मास-रक्त और कफ एव मेदके प्रसादभागसे वृषण उत्पन्न होता हैं ॥ ५८ ॥

**दश प्राणायतनानि मूर्धा जिह्वाबन्धनं कण्ठो हृदयं नाभिर्वस्तिर्गुदः शुक्रमोजो रक्तम् ॥ ५९ ॥**

मूर्धा, जिव्हाबन्धन, कण्ठ, हृदय, नाभि, बस्ति, गुदा, शुक्र, ओज और रक्त ये दस प्राणोंके आश्रयस्थान हैं ॥ ५९ ॥

**एषामाद्यानि सप्त पुनर्महामर्मसंज्ञानि ॥ ६० ॥**

इनमे मूर्वा-जिव्हाबन्धन-कण्ठ-हृदय-नाभि-बस्ति ओर गुदा ये सात महामर्म हे ॥ ६० ॥

**षोडश कण्डराः तासां द्वे द्वे करचरणेषु चतस्रः पृथक्ग्रीवापृष्ठयोः ॥ ६१ ॥**

सोलह कण्डराये है—प्रत्येक हाथ और पैरमे दो दो (कुल आठ-दोनोमे मिलाकर), ग्रीवामे चार और पीठमे चार-इसप्रकार कुल सोलह कण्डराये हैं । कण्डराका अर्थ मासरज्जु है ॥ ६१ ॥

**षोडश जालानि तेषां मांससिरास्नाय्वस्थिजानि चत्वार्येकैकत्र गुल्फे मणिबन्धे च परस्परगवाक्षितानि स्थितानि ॥ ६२ ॥**

सोलह जालक हैं–ये जाल मास-सिरा-स्नायु और अस्थिसे बने है । प्रत्येक गुल्फ और मणिबन्धमे इन चारोके जाल परस्पर एक दूसरेमे फसे हुए है । इस प्रकारसे मणिबन्धोमे आठ, और गुल्फोमे आठ कुल सोलह जाल है ॥ ६२ ॥

**षट् कूर्चा हस्तपादग्रीवामेण्ढ्रेषु ॥ ६३ ॥**

हाथोमे दो, पैरोमे दो, ग्रीवा और शिश्नमे एक एक-इसप्रकारसे छै कूर्च है–( कूर्चके आकारकी स्नायु है कूर्चसे अभिप्राय–कूचीसे है । जैसी कूची दातुनसे बनती है ) ॥ ६३ ॥

**चतस्रो मांसरज्जवः पृष्ठवंशमुभयतः पेशीनिबन्धनार्थं तासां द्वे बाह्ये द्वे चाभ्यन्तरस्थिते ॥ ६४ ॥**

चार मासरज्जु पृष्ठवशके दोनों ओर पेशीयोके लगनेके लिये है । इनमे दो मासरज्जु अन्दरकी ओर है और दो बाहर है ॥ ६४ ॥

**सप्त सीवन्यः ताः पञ्च शिरसि जिह्वामेहनयोरेकैका। परिहार्याश्च शस्त्रेण ॥ ६५ ॥**

शरीरमें सात सीवन हैं-शिरमें पाच सीवन हैं ( शिरकी अस्थिया जहा एक दूसरी अस्थिसे मिलती है )। एक सीवन जिव्हाके नीचे ओर एक मेहन ओर गुदाके बीचमें है। इन सीवनोंकी शस्त्रकर्ममें रक्षा करनी चाहिये-शस्त्रकर्ममें इन सीवनोंको बचाना चाहिये ॥ ६५ ॥

**चतुर्दशास्थिसङ्घाताः तेषामेकैको गुल्फजानुवङ्क्षणमणिबन्धकूर्परकक्षासु त्रिकशिरसोश्च ॥ ६६ ॥**

अस्थियोंके सघात ( समूह ) चौदह है। इनमे गुल्फ, जानु, वक्षण, मणिबन्ध, कोहनी और कक्षा इन छ मे एक एक ( दोनो पार्श्वोको मिलनेपर बारह ), त्रिक और शिरमे एक-एक इसप्रकार चौदह अस्थिसमूह-परस्पर मिलित अस्थियोंके समूह हैं ॥ ६६ ॥

**तद्वत्सीमन्ताः ते तु पञ्च शिरसीत्यष्टादश ॥६७॥**

अस्थिसघातकी भाँति सीमन्त हैं-ये अट्ठारह है। अर्थात्-गुल्फ-जानु-वक्षण-मणिबन्ध-कोहनी और कक्षामे बारह, त्रिकमे एक और शिरमे पाच-इसप्रकारसे अट्ठारह है-सीवन बाहरसे दीखते हैं, और सीमन्त त्वचामे छिपे रहनेसे दिखाई नहीं देते ॥ ६७ ॥

**त्रीणि षष्ट्याऽधिकान्यस्थिशतानि। तेषां चत्वारिंशच्छतं शाखासु स विंशशतमन्तराधौ शतं मूर्धनीति ॥ ६८ ॥**

इस शरीरमे तीन सौ साठ अस्थिया हैं। इनमें शाखाओमे एक सौ चालीस, अन्तराधि ( मध्यभाग ) मे एक सौ वीस, और ग्रीवासे ऊपर शिरमे एक सो-इस प्रकार तीन सौ साठ अस्थिया हैं ॥ ६८ ॥

**तत्रैकैकस्मिन् सक्थिनि पञ्च पादनखाः प्रत्येकमङ्गुल्यां त्रीण्यस्थीनि तानि पञ्चदश। पञ्चपादशलाकाः तत्प्रतिबन्धकमेकं द्वे द्वे कूर्चगुल्फजङ्घास्वेकैकं पार्ष्णिजानूरुषु। सर्वाणि च नखास्थ्यादीनि सक्थिवद्बाह्वोश्च ॥ ६९ ॥**

इनमें **शाखाओंकी अस्थियां**-प्रत्येक टांगमे-पैरोके पाच नख प्रत्येक अगुलीमें तीन-तीन अस्थिया इसप्रकारसे पन्द्रह, पाच पादशलाकायें, इनको बाधनेके लिये एक, कूर्च-गुल्फ और जघामें दो-दो ( कुल छ ), पार्ष्णि ( एडी ), जानु और ऊरूमे एक एक ( कुल तीन ) इसप्रकारसे एक टागमे पैतीस अस्थिया हैं। दूसरी टागमेंभी इसी प्रकार पैतीस अस्थिया हैं। बाहुओमेभी टागोंके समान नख आदि अस्थिया हैं-इसप्रकार शाखाओमे एक सौ चालीस अस्थियां हैं ॥ ६९ ॥

**चतुर्विंशतिः पर्शुकाः। तावन्त्येव तत्स्थालकान्यर्बुदानि च। त्रिंशत् पृष्ठे। अष्टावुरसि। एकैकं भगे त्रिके। नितम्बयोश्च द्वे। तद्वदक्षकांसांसफलकेषु ॥ ७० ॥**

**अन्तराधिकी अस्थियां**-पर्शुकाये चौवीस, चौवीस स्थालक, चौवीस अर्बुद, पीठमे तीस, छातीके सामनेके भागमे आठ, त्रिकमें दोनो पार्श्वोमे एक एक (कुल दो), दोनो नितम्बोंकी दो अस्थिया; अक्षक, अस और असफलक इनमें प्रत्येक पार्श्वमे तीन, ( कुल छ ) इसप्रकार एकसो वीस अस्थिया हैं ॥ ७० ॥

**तथा गण्डकर्णशङ्खेषु जत्रुतालुनोश्च। त्रयोदश ग्रीवायां चत्वारि कण्ठनाड्यां द्वे हनुबन्धने द्वात्रिंशद्दन्ताः तद्वदुलूखलानि च त्रीणि नासायां षट् शिरसि ॥ ७१ ॥**

**शिरकी अस्थियां**-गण्डप्रदेश, कान और शंखप्रदेशमें एक एक ( दोनो पार्श्वोकी छ ), जत्रु और तालुमे एक-एक, ग्रीवामें तेरह, कण्ठनाडीमे चार, हनुबन्धन दो, दात बत्तीस, दातोंके ऊदूखल ( गड्ढे ) बत्तीस, नासिकामे तीन, और शिरमे छ इसप्रकारसे एक सो अस्थिया हैं ॥ ७१ ॥

**तानि जानुनितम्बांसगण्डतालुशङ्खवङ्क्षणमध्यशिरःसु कपालसंज्ञानि। दशनास्तु रुचकाः। घ्राणकर्णग्रीवाक्षिकोशेषु तरुणानि। पाणिपादपार्श्वपृष्ठेषु वलयानि। शेषाणि नलकानीति। नामानुगताकृतीनि पञ्चविधान्यस्थीनि। तेषु हि सिराभिः स्नायुभिश्च निबद्धानि मांसानि ॥ ७२ ॥**

अस्थियां पाच प्रकारकी हैं-इनमें जानु-नितम्ब-अस-गण्डप्रदेश-तालु-शंख-वंक्षण-शिरके मध्यकी अस्थिया मिट्टीके ठीकरेके समान होनेसे 'कपाल' नामसे कह जाती ह। दातोको 'रुचक' नामसे कहते हैं। नासिका-कान-ग्रीवा और आखके कोशमें 'तरुणास्थि' हैं। हाथ-पैर-पार्श्व और पीठमें-कड़ेके आकारकी होनेसे 'वलय' नामकी अस्थिया हैं। शेष जो अस्थिया हैं-वे 'नलक' ( नलके समान लम्बी ) सज्ञावाली हैं। इन पाचों प्रकारकी अस्थियोके आकार इनके नामोंके अनुसार है। इन अस्थियोमे सिराओ और स्नायुद्वारा मास बधे हुए है ॥ ७२ ॥

**दशोत्तरं शतद्वयमस्थिसन्धीनाम्। तेषामष्टषष्टिः शाखासु। एकोनषष्टिरन्तराधौ। अशीतिरूर्ध्वम् ॥ ७३ ॥**

शरीरमें अस्थियोकी सन्धिया दो सो दस हैं। इनमेंसे शाखाओमें अडसठ ( ६८ ), अन्तराधी ( मध्यभाग ) में उनसठ ( ५९ ) और गलेसे उपर शिरमें तिरासी ( ८३ ) सन्धिया है ॥ ७३ ॥

**तत्रैकैकस्मिन् सक्थ्नि पादाङ्गुलौ प्रत्येकं त्रयः द्वावङ्गुष्ठे। ते चतुर्दश। एकैको गुल्फजानुवङ्क्षणेषु ॥ ७४ ॥**

इनमें एक एक टागमे-पैरकी प्रत्येक अगुलीमें तीन तीन

१ अगुष्ठमें दो अस्थिया आजकल दीखती हैं-यहापर तीन लिखी हैं-विस्तारमें शारीर देखनेके लिये 'प्रत्यक्षशारीरम्'-को देखना चाहिये।

और अगुठेमे दो—इस प्रकारसे चौदह सन्धिया है। गुल्फ-जानु और वंक्षणमें एक एक कुल ( तीन) इस प्रकारसे एक शाखामे सत्तरह सन्धिया है। दो शाखाओंमे चौतीस और चारो शाखाओमे अडसठ ( ६८ ) सन्धिया है॥ ७४॥

**त्रयः कटिकपालेषु। चतुर्विंशतिः पृष्ठवंशे। तद्वत्पार्श्वयोः। अष्टावुरसि॥ ७५॥**

कटिके कपालोमे ( नितम्बास्थिमे ) तीन सन्धिया, पृष्ठवंशमे चौवीस, पार्श्वोमे चौवीस और उरमे आठ सन्धिया हैं। इस-प्रकार मध्यभागमे उनसठ ( ५९ ) सन्धिया हैं॥ ७५॥

**अष्टौ ग्रीवायां। त्रयः कण्ठनाड्याम्। अष्टादश नाडीनिबद्धा हृदयक्लोमनाडीषु। द्वात्रिंशद्दन्तमूलेषु। एकैकः काकलनासामूर्धसु। द्वौ द्वौ गण्डकर्णशङ्खवर्त्मनेत्रहनुसन्धिषु। द्वावुपरिष्टाद्भ्रुवोः पञ्च शिरःकपालेषु॥ ७६॥**

ग्रीवामे आठ, कण्ठनाड़ीमे तीन, हृदय-यकृत् और क्लोम-नाडियोमे कण्ठनाड़ी अठारह मासपेशियोसे जुडी है। दन्त-मूलोमे बत्तीस सन्धिया है, काकल, नासा और शिरमे एक-एक ( कुल तीन ), गण्ड-कर्ण-शख-वर्त्म-नेत्र और हनुसन्धिमे दो-दो ( कुल बारह ) भ्रूसे उपर दो सन्धिया, शिरके कपालोमे पाच ( ललाटके पार्श्वोमे दो, कृकाटिकाके पार्श्वोमे दो, सीधी एक ) इसप्रकारसे तीरासी ( ८३ ) सन्धिया शिरमे है॥ ७६॥

**तेऽङ्गुलिगुल्फजानुमणिबन्धकूर्परेषु कोरसंज्ञाः। कक्षावङ्क्षणदन्तमूलेषूलूखलसंज्ञाः। असपीठगुदभगनितम्बेषु सामुद्गाः। ग्रीवापृष्ठवंशयोः प्रतराः। शिरःकटिकपालेषु तूलसेवनीसंज्ञाः। हनूभयतो वायसतुण्डाः। कण्ठनेत्रहृदयक्लोमनाडीषु मण्डलसंज्ञाः। श्रोत्रशृङ्गाटकेषु शङ्खावर्ताः। इत्यस्थिसन्धयोऽष्टविधाः॥ ७७॥**

सन्धियोके आठ भेद है—अगुली-गुल्फ-जानु मणिबन्ध और कोहनीमे 'कोर' नामक सन्धिया हैं। कक्षा-वंक्षण-और दन्त-मूलोमे 'उलूखल' सन्धिया है। असपीठ-गुद-भग और नितम्बमे 'सामुद्ग' सन्धिया है। ग्रीवा और पृष्ठवशमे 'प्रतर' सन्धिया हैं। शिरकपाल और कटिकपालोमे 'तुन्नसेवनी' सन्धिया हैं। हनुके दोनो पार्श्वोमे 'वायसतुण्ड' सन्धिया है। कण्ठ-नेत्र-हृदय-यकृत्-प्लीहा और क्लोम नाडिमे 'मण्डल' सन्धिया है। श्रोत्र शृंगाटकोमे ( भ्रूओके उपर कानके नजदीक या कानके अन्दर ) 'शखावर्त' सन्धिया है। इसप्रकारसे ये अस्थिसन्धिया आठ प्रकारकी है॥ ७७॥

**स्नायुपेशीसिराश्रितैस्तु सह सहस्रद्वयं न पुनः शास्त्रप्रणिधाने तेषु वाच्यमस्तीति पृथङ्नोच्यते ७८**

स्नायु-पेशी और सिराओकी सन्धियोके साथ इन सन्धियोंकी सख्या दोहजार है। शस्त्रकर्ममे इन सन्धियोका विचार न होनेसे इनको पृथक् नही कहा जाता है। [ सूक्ष्म सिराओको स्नायु तथा स्नायुके आकारकी मासमे बनी पेशिया स्नायुशब्दसे कही है ]॥ ७८॥

**नव स्नायुशतानि। तेषां षट्शतानि शाखासु। त्रिंशच्छतद्वयमन्तराधौ। ऊर्ध्वं सप्ततिः॥ ७९॥**

इस शरीरमे नौ सो स्नायु है। इनमेसे शाखाओंमें छ सो ( प्रत्येक शाखामे एक सो पचास ) अन्तराधि ( मध्यभाग ) मे दो सो तीस, जत्रुसे उपर सत्तर, कुल नौ सो स्नायु हैं॥ ७९॥

**तत्रैकैकस्मिन्सक्थ्नि पादाङ्गुल्यां प्रत्येकं षट् षट्। तानि त्रिंशत्। दश दश पादतलकूर्चगुल्फेषु। त्रिंशज्जङ्घायाम्। दश जानुनि। चत्वारिंशदूरौ। दश वङ्क्षणे॥ ८०॥**

पैरकी प्रत्येक अगुलिमे छ छ स्नायु हैं, इस प्रकार पाचो अगुलियोमे तीस स्नायु है। पादतल ( पैरके तलवे )-कूर्च और गुल्फमे दस दस स्नायु ( कुल तीस ), जघामे तीस जानुमे दस ऊरुमे चालीस स्नायु और वक्षणमे दस-इस प्रकार एक टागमे एकसो पचास स्नायु है। दूसरीमेभी इतने एकसो पचास—कुल तीनसो स्नायु है। हाथमे—हाथकी अगुलियोमे, हथेलीमे—कूर्चमे-मणिबन्धमे प्रकोष्ठमे-कूर्परमे-प्रकाण्ड कक्षामें क्रमसे इतनीही ( कुल तीनसो ) स्नायु है॥ ८०॥

**चत्वारिंशत्कट्याम्। विंशतिर्मुष्कमेण्ढ्रबस्त्यन्त्रेषु। अशीतिः पृष्ठे। षष्टिः पार्श्वयोः। अष्टादशोरसि। चत्वार्यक्षकयोः। अष्टावंसयोः॥ ८१॥**

कटिमे चालीस स्नायु है। मुष्क-मेहन और बस्तिमे तथा अन्यत्र प्रदेशमे बीस, पीठमे अस्सी स्नायु, पार्श्वोमे साठ, छातीमे अठारह, अक्षकोंमे चार स्नायु और असोमे आठ—इस प्रकार कुल दो सौ तीस स्नायु है॥ ८१॥

**द्वे द्वे मन्याऽवटुनेत्रौष्ठतालुषु। त्रिंशद्ग्रीवायाम्। त्रीणि जत्रुणि। चत्वारि हन्वोः। पञ्च जिह्वायाम्। द्वादशोत्तराधरेषु दन्तमांसेषु। षण्मूर्धनि॥ ८२॥**

मन्या-अवटु-नेत्र-ओष्ठ और तालुमे दो दो ( कुल दस ) स्नायु है। ग्रीवामे तीस स्नायु, जत्रुमे तीन, हनुमे चार, जिव्हामे पाच उपरके ओर नीचेके दन्तमासमे बारह स्नायु शिरमे छः इस प्रकार सत्तर स्नायु हैं—कुल नौ सो स्नायु हुए॥ ८२॥

**तत्र शाखासु सन्धिषु च प्रतानवन्ति। महास्नावानि तु वृत्तानि तानि कण्डरासंज्ञानि। बस्त्यामपक्वाशयान्त्रेषु सुषिराणि। पार्श्वपृष्ठोरःशिरःसु पृथूनि॥ ८३॥**

स्नायु चार प्रकारके हैं—शाखाओ और सन्धियोंमे प्रतान-वाली स्नायु हैं ( ये अनेक प्रकारकी हैं ) इनमे जो स्नायु बड़े और गोल है-उनका नाम कण्डरा है। बस्ति-आमाशय और पक्वाशय तथा आत्रोमे सुषिर ( खोखले ) स्नायु है। पार्श्व-पीठ-शिर और छातीमे—पृथु ( चौड़े ) स्नायु हैं॥ ८३॥

**स्नावबन्धनैर्हि सन्धिषु सुबद्धा तनुर्नौरिव सम्यगीहते। तस्मादस्थिसिरादिभ्योऽपि तानि यत्नतो रक्षेत् ॥ ८४ ॥**

यह शरीर स्नायुओं द्वाराही सन्धियोमे भली प्रकार बंधा होनेसे भली प्रकार चेष्टायें कर सकता है. जिसप्रकार कि रस्सी आदि द्वारा भली प्रकार बंधी नाव भली प्रकार गति करती है। इसलिये अस्थि सिरा आदिकी अपेक्षा भी इन स्नायुओंकी अधिक रक्षा करनी चाहिये ॥ ८४ ॥

**यश्च स्नावानि बाह्यान्यभ्यन्तराणि च सम्यग्जानाति स गूढमपि शल्यमाहर्तुं समर्थो भवति ॥८५॥**

जो वैद्य अन्दर और बाहरके सब स्नायुओंको भली प्रकार जानता है वह बहुत छिपे हुए शल्यको भी बाहर निकलनेमे समर्थ होता है ॥ ८५ ॥

**पञ्च पेशीशतानि। तासां चत्वारि शतानि शाखासु। षष्टिरन्तराधौ। चत्वारिंशदूर्ध्वम् ॥ ८६ ॥**

शरीरमे पॉच सो पेशिया है । इनमें चार सौ पेशीया शाखाओंमे, साठ मध्यकायमे और चालीस गलेसे उपरके भागने है ॥ ८६ ॥

**तत्रैकैकस्मिन् सक्थिनि पादाङ्गुल्यां प्रत्येकं तिस्रः। ताः पञ्चदश। दश दश प्रपदे पादतले गुल्फे च। तथा पादस्योपरि कूर्चे सन्निविष्टा। विंशतिर्जङ्घायाम्। पञ्च जानुनि। विंशतिरूरौ ॥ ८७ ॥**

इनमे प्रत्येक टागकी पैरकी अगुलियोमे एक एक मे तीन, कुल पन्द्रह पेशी प्रपद—पैरके तलुवे और गुल्फमे दस-दस (कुल तीस), पैरके उपर कूर्चोंमे लगी दस पेशिया, जंघामे वीस, जानुमे पाच और ऊरुमे वीस—इसप्रकार एक टागमे एक सो, दो मे दो सो पेशिया है । इसी प्रकार दोनो हाथोकी दो सो पेशिया मिलाकर चार सो पेशिया हुई ॥ ८७ ॥

**एकैका मेण्ढ्रसेवन्योः। द्वे वृषणयोः। दश स्फिजोः। तिस्रो गुदे तास्तु वलीसंज्ञाः। द्वे बस्तिशिरसि। चतस्र उदरे। नाभ्यामेका। द्वे हृदि आमाशये च। षट् यकृत्प्लीहोण्डुकेषु। पृष्ठे पञ्चोर्ध्वसंनिविष्टाः। दश दीर्घाः पार्श्वयोः। दश वक्षसि। ...ऽसाक्षकोपरितः ॥ ८८ ॥**

**मध्यभागकी पेशियां**—मेहन और सेवनिमे एक-एक (कुल दो), वृषणोमे दो, नितम्बोमे दस, गुदामे तीन पेशी—जिनको वलि कहते है, बस्तिशिरमे दो, उदरमे चार, नाभिमे एक; हृदय और आमाशयमे एक-एक, यकृत्—प्लीहा और उण्डुकमे छ, पीठमे पाच पेशिया उपरकी ओर लगी है, पार्श्वोमे दस लम्बी पेशिया हैं, छातीमे दस, अंस और अक्षक प्रदेशके चारो ओर तीन—इस प्रकारसे साठ पेशिया है ॥ ८८ ॥

**दश ग्रीवायाम्। अष्टौ गण्डयोः। अष्टौ हन्वोः। एकैका गलकाकलजिह्वामूर्धसु। द्वे द्वे तालुललाटयोः। नासौष्ठकर्णेषु च ॥ ८९ ॥**

**शिरकी पेशियां**—ग्रीवामें दस पेशी, गण्ड प्रदेशोमें आठ, हनुमें आठ, गल, काकल (गलेकी नाडिया गलेका उचा उठा भाग), जिव्हा और शिरमे एक-एक (कुल चार), तालुमे दो, ललाटमे दो, नासामे दो, ओठ और कानमे दो-दो इस प्रकार चालीस पेशिया हैं । पुरुषमे पाच सौ पेशिया हैं ॥ ८९ ॥

**स्त्रीणां तु विंशतिरधिका। तत्र दश स्तनयोः तासां यौवने परिवृद्धिर्भवति। दश योनौ ॥ ९० ॥**

स्त्रियोमें बीस पेशिया अधिक होती हैं । इनमे दस पेशिया स्तनोमे है—जो कि युवावस्थामे पुष्ट होती है । और दस पेशिया योनिमे है—इसप्रकारसे बीस पेशिया है ॥ ९० ॥

**तासामभ्यन्तराश्रिते द्वे मुखाश्रिते वृत्ते द्वे। तिस्रो गर्भमार्गाश्रयाः। यस्यां गर्भस्तिष्ठति। योनिस्तु शङ्खनाभ्याकृतिस्त्र्यावर्ता तस्यास्तृतीय आवर्ते पित्तपक्वाशयान्तरे रोहितमत्स्यमुखाकारा गर्भशय्या। तस्यां शुक्रार्तवप्रवेशिन्यस्तिस्रः पेश्यः ॥९१॥**

इन पेशियोमे योनिके अन्दर आश्रित दो मासपेशि है, योनिके मुखमे आश्रित वृत्ताकार दो पेशिया हैं । तीन पेशिया गर्भाशयमे आश्रित है, जहा कि गर्भ रहता है ।

योनिका आकार शंखकी नाभिके समान तीन आवर्त (चक्कर) लेते हुए होता है । इस योनिके तीसरे आवर्तमे—जो आवर्त पित्ताशय और पक्वाशयके बीचमे आता है, इसमे रोहित मछलीके मुखके आकारकी गर्भशय्या (गर्भाशय) रहती है, इसमें शुक्र और आर्तवको अन्दर ले जानेवाली तीन पेशिया हैं ॥ ९१ ॥

**ताभिर्हि शरीरे तनुबहलस्थूलाणुपृथुवृत्तह्रस्वदीर्घस्थिरमृदुश्लक्ष्णकर्कशाभिः सन्ध्यस्थिसिरास्नावानि प्रच्छादितानि ॥ ९२ ॥**

शरीरमे पतली-घट्ट मोटी सूक्ष्म-चौडी-गोल-छोटी-बडी स्थिर-मृदु चिकनी और कर्कश आकारकी पेशियोसे सन्धिया-अस्थि-सिराये और स्नायु ढंपे हुए हैं ॥ ९२ ॥

**सिराधमनीमुखानां त्वणुशो विभज्यमानानामेकोनत्रिंशच्छतसहस्राणि नव च शतानि षट्पञ्चाशानि भवन्ति। ताभिरिदं शरीरं गवाक्षितं पिनद्धमाततं च ॥ ९३ ॥**

सिरा (न तो बहुत मोटी-रस्सीके आकारकी-अन्दरसे खोखली-वातादिको ले जानेवाली) और धमनियोके मुखोके अति सूक्ष्म विभाग होनेसे ये उनतीस लाख नौ सो छप्पन (२९००९५६) हो जाती है । इन मुखोद्वारा यह शरीर जालके समान बधा हुआ तथा वस्त्रके समान फैला हुआ है ॥ ९३ ॥

**तावन्ति च केशश्मश्रुलोमानि तासां हि मुखानि तत्प्रतिबद्धान्यतस्तानि ताभिराप्यायन्ते। तैश्च ताः स्वेदमभिवहन्ति। तथाऽभ्यङ्गालेपादिवीर्यं त्वचि विपक्वमन्तर्नयन्ति स्पर्शं च गृह्णन्ति ॥ ९४ ॥**

शरीरमे केश, दाढी-मूंछके बाल और लोमभी इतनेही हैं, अर्थात् सिरा और धमनियोके इन सूक्ष्म मुखोके सर्वत्र फैला

होनेसे-शरीरके केश, श्मश्रु और लोम इनसे सबद्ध हैं । इसलिये ये केश-श्मश्रु और लोम इन सिरा और धमनीयोसे बढ़ते है । इन केश-श्मश्रु और लोमके द्वारा सिरा और धमनिया पसीनेको बाहर लाती है । इसी प्रकार अभ्यंग लेप आदिके वीर्यका त्वचामे पाक होनेपर इसे वीर्यको अन्दर शरीरमे केश-श्मश्रु-लोमके द्वारा ले जाती हैं-और स्पर्शको ग्रहण करती हैं ॥ ९४ ॥

**स्रोतांसि पुनरसंख्येयान्येव । तथाऽपि तु सिरादीनि यथास्थूलं यथोपयोगं चान्यत्रोपदेक्ष्यन्ते ९५**

शरीरके स्रोतस् असख्येय है । स्रोतस्का अर्थ मार्ग है-जिनके द्वारा अन्नरस धातुरूप बनता है । सूक्ष्म होनेसे-जालवाली होनेसे-ये स्रोत असख्येय है । तोभी सिरा-धमनी आदि स्रोतोमे जो स्रोतस् मुख्य है और चिकित्सामे उपयोगी है-उनका सिराविभाग आदिमे उपदेश करेंगे ॥ ९५ ॥

**इत्येवं परिसङ्ख्याता शरीरे मूर्तिमन्तः स्थिरा भावाः ॥ ९६ ॥**

इस प्रकारसे शरीरके स्पर्शेन्द्रिय आदिसे जानने योग्य त्वचा आदि कठिन भावोको कह दिया है ॥ ९६ ॥

**द्रवास्तु यत्तदतियोगेन च्यवमानं पुरीषमनुबध्नाति तथा मूत्रं रुधिरमन्यांश्च शरीरे धातून् । यच्च सर्वशरीरगतं बाह्या त्वग्बिभर्ति यच्च त्वगन्तरे व्रणगतं लसीकाशब्दवाच्यं यच्चोष्मणाऽनुबद्धं रोमकूपेभ्योऽभिनिष्पतत्स्वेदवाच्यं तदुदकम् ॥ ९७ ॥**

**मूर्तभावोंके अतिरिक्त रह गये जल-मूत्र आदि द्रव पदार्थ**—इनमे जलके अतियोग होनेपर-बाहर निकलता हुआ जल मलके साथ बाहर आता है । इसी प्रकार मूत्रकी अधिकता होनेपर प्रमेहमे मूत्र बाहर आता है, रक्तपित्तमे रक्त बाहर आता है, इसी तरह शरीरके अन्य धातु पित्त और कफके अतियोगसे प्रवृत्त होते हैं । इसका कारण शरीरका जलही है । और यही जल शरीरमे बाह्य त्वचाका पोषण करता है और त्वचाके अन्दर व्रणमे यही 'लसीका' शब्दसे कहा जाता है । यही जल उष्माके द्वारा रोमकूपोसे चूता हुआ 'स्वेद' कहा जाता है, यह सब शरीरस्थ जलही है । [ शरीरस्थ जलही-कही स्वेद, कही लसीका, कही मूत्र, कही रक्त, कही मलरूपसे बाहर आता है-वास्तवमे यह सब एकही जल है ] ॥ ९७ ॥

**[१]यस्य चाहारसारस्य रसाख्यस्य तथा रक्तस्य शकृतः श्लेष्मणः पित्तस्य मूत्रस्य वसायाः मेदसो मज्ज्ञश्च स्वेन स्वेनाञ्जलिप्रमाणेन यथापूर्वमेकादिसंख्याप्रवृद्धिः । अर्धाञ्जलिः शुक्रस्य । तावदेव मस्तिष्कमोजश्च । स्त्रीणां रजसोऽञ्जलयश्चत्वारः । स्तन्यस्य द्वौ । उभयमपि चैतद्रसप्रसादात्मकमिति ॥ ९८ ॥**

**परिमाण**—इस शरीरमे प्रत्येक मनुष्यकी अपनी अजलिके अनुसार आहारसाररूपी अजलि-आहाररसकी नौ, रक्तकी आठ, मलकी सात, कफकी छ, पित्तकी पाच, मूत्रकी चार, वसाकी तीन, मेदकी दो और मज्जाकी एक अजलि होती है । शुक्रका परिमाण आधी अजलि, मस्तिष्क ( मगज़ ) और ओजभी आधी अजलि होते है । स्त्रियोका रज चार अजलि होता है । स्त्रियोमे दूधका परिमाण अपनी दो अजलि है । ये रज और दूध दोनो स्त्रियोमे रस धातुके प्रसादभागसे बनते है ॥ ९८ ॥

**समधातोः परिमाणमिदम् । अतो वृद्धिक्षयौ यथास्वं लक्षणैर्विभावयेदपरांश्चापरिसंख्यातान्मूर्तामूर्तान् भावान् । तद्यथा-मांसकर्णादिमलान्वायुबुद्धिस्मृत्यादींश्च ॥ ९९ ॥**

यह परिमाण-समान मात्रामे स्थित धातुका जानना चाहिये, इससे अधिक वृद्धि या इससे कम होनेमे इनको अपने अपने लक्षणोसे जानना चाहिये । इसी प्रकार अन्य जो कठिन एव जो कठिन नहीं एसे अमूर्तभावोकोभी इनके अपने अपने लक्षणोसे जानना चाहिये ( इनके लक्षण दोषभेदीय अध्यायमे कह दिये है ।) यथा-मास-कान आदि इन्द्रियोके मल इन मूर्तभावोको, वायु-बुद्धि-स्मृति आदि इन अमूर्तभावोको इनके लक्षणोसे जानना चाहिये ॥ ९९ ॥

**धान्वन्तरीयाः पुनः पठन्ति । विलक्षणानि हि शरीराणि नित्यमेव च चला दोषधातुमलाः । तस्मादुदकादीनामपि समत्वं मांसादिवत्परिमाणतो निर्देष्टुमशक्यम् । केवलं स्वास्थ्यमात्रेणानुमानतो लक्षयेदिति ॥ १०० ॥**

सुश्रुत आदि धान्वन्तरीय लोग यह मानते हैं कि शरीर विलक्षण है, दोष-धातु और मल नित्यही गतिशील रहते है ( बढते-घटते रहते है ) । इसलिये जिसप्रकार मास आदिका परिमाण नही कहा जा सकता, उसी प्रकार शरीरमे स्थित उदक आदिकी मात्राभी नही बताई जा सकती । केवल शरीरके स्वस्थ रहनेमात्रसेही अनुमानद्वारा इनको जानना चाहिये-अर्थात् यदि शरीर स्वस्थ है तो ये पदार्थभी अपने समान परिमाणमे हैं, और यदि शरीर अस्वस्थ है, तो येभी असमान मात्रामे जानने चाहिये ॥ १०० ॥

**सर्व एव त्ववयवाः परमाणुभेदेनातिसौक्ष्म्यादसङ्ख्येयतां यान्ति ॥ १०१ ॥**

शरीरके सब अवयव परमाणुभेदसे अत्यन्त सूक्ष्म होनेके कारण असख्येय होते है । एक अवयवका जो परमाणु इस समय है वह कुछ समय पीछे वही रहेगा-यह नही होता, वह अपने सजातीय या विजातीय परमाणुको उत्पन्न करता रहता है । इसी जातीय परमाणु उत्पत्तिके कारण बाल्यावस्थाका देवदत्त-युवावस्थामेभी वही देवदत्त रहता है । इसलिये यहा पर स्थूल दृष्टिसेही अग-प्रत्यंगोकी सख्या कही है ॥ १०१ ॥

**तेषां संयोगविभागे परमाणूनां कर्मप्रेरितो वायुः कारणम् ॥ १०२ ॥**

परमाणुओका सयोग ( द्व्यणुकादि बनना ) होने और इनके

१ ओषधिवनस्पतयो लोमानि भूत्वा त्वच प्राविशन् । ऐतरेय.

वियोग होनेमे ( पृथक् पृथक् होनेमे ) दैव-पौरुष कर्मसे प्रेरित हुई वायुही कारण है । वायुको प्रेरित करनेवाला मनुष्यका दैव और पौरुष कर्म है । और वायु इन परमाणुओको मिलाती है और अलग करती है।

**वक्तव्य**—वायुही इन कार्योको करता है, इसका विस्तारसे विवेचन चरक सूत्रस्थानके 'वातकलाकलीय' अध्यायमे दिया है, वह वहीं देखना चाहिये ॥ १०२ ॥

**तदेतदङ्गमभेदेन भेदतश्च गृह्यमाणं बन्धाय मोक्षाय भवतीति ॥ १०३ ॥**

इसप्रकार इस शरीरको सयोगरूपमे अभेद बुद्धिसे सुन्दर समझना जन्म-मरणके फन्देमे बधका कारण होता है, और इसी शरीरको भेदबुद्धिसे नि सार समझकर घृणा करके-रागादिको बन्धनका कारण मानकर पृथक् होना-मोक्षकेलिये होता है ॥ १०३ ॥

**भवति चात्र—**

**इति सर्वावयवशो यो जानाति कलेवरम् ।**
**अहितेषु स मोहेन न कदाचित्प्रवर्तते ॥ १०४ ॥**

**इत्यङ्गविभागो नाम पञ्चमोऽध्यायः ॥ ५ ॥**

कहाभी है-जो मनुष्य इस शरीरको इसप्रकार सम्पूर्ण रूपमे जानता है, वह दोनो लोकोमे निन्दित कार्योमे मोहके वश होकर कभीभी प्रवृत्त नही होता ॥ १०४ ॥

इसप्रकार वैद्यपति सिंहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टसे बनाई इस अष्टागसग्रहसहिताके शारीर स्थानमे अगविभागनामक पाचवा अध्याय समाप्त हुआ ।

---

## षष्ठोऽध्यायः ।

**अथातः सिराविभागं शारीरं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे सिराविभाग नामक अध्यायकी व्याख्या करेंगे—जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**दश मूलसिरा हृदयप्रतिबद्धाः सर्वाङ्गप्रत्यङ्गान्योजो नयन्ति ॥ ३ ॥**

शरीरमे दस प्रधान सिराये हैं-ये दस सिरायें हृदयके साथ सम्बन्धित है । ये दस सिराये सब अग-प्रत्यगोंमे ओजको ले जाती हैं । इन सिराओसेही शरीरकी सब चेष्टाये होती है । (इन प्रधान सिराओसे दूसरी सब सिराये उत्पन्न होती हैं ) ॥ ३ ॥

**तत्प्रतिबद्धा[1] हि शारीरचेष्टाः । तास्तु द्व्यङ्गुलमङ्गुलमर्धाङ्गुलं यवं यवार्धं च गत्वा द्रुमपत्रसेवनीवत्सिराः सप्त शतानि भवन्ति ॥ ४ ॥**

ये दस प्रधान सिराये हृदयमे सम्बद्ध होकर वृक्षके पत्तेकी सेवनी ( मध्य डण्डी ) के समान चारो ओर-प्रतानोसे फैलती हुई सात सौ सिराये हो जाती है । हृदयसे निकलते समय दो अगुल, आगे चलकर एक अगुल, और आगे चलकर आधा अगुल, और आगे चलकर जौ भर; और औरभी आगे चलकर आधे जौके समान होकर सारे शरीरमे जालके रूपमे फैली हुई है । इन भेदोमेसे चारो ओर औरभी प्रतान फैलते जाते हैं ॥४॥

[1] वह तंत्रकी प्रथा है।

**तासां चतुःशती शाखासु । तत्र षोडशाव्यधनीयाः ॥ ५ ॥**

इनमे-शाखाओमे चार सो सिराये हैं, जिनमेसे सोलह सिराये वेधक्रियाके लिए अयोग्य है ॥ ५ ॥

**षट्त्रिंशं शतमन्तराधौ । तत्र द्वाविंशत् ॥ ६ ॥**

अन्तराधिमे छत्तीस सिराये है, जिनमेसे बाईस सिराये वेधक्रियाके लिए अयोग्य हैं ॥ ६ ॥

**चतुःषष्ट्यधिकं शतमूर्ध्वम् । तत्रापि पञ्चाशत् ७**

जत्रुसे उपर शिरोभागमे चौसठ सिराये हैं, जिनमेसे पचास सिराये वेधक्रियाके लिए अयोग्य है ॥ ७ ॥

**तासामेकैकस्मिन्सक्थ्नि शतम् ॥ ८ ॥**

शाखाओकी चार सो सिराओमेसे एक एक शाखामे सो सो सिराये है ॥ ८ ॥

**तत्र न विध्येज्जालधराम् । तिस्रश्चाभ्यन्तरगाः ॥९॥**

शाखाओकी वेधक्रियाके लिए अयोग्य सोलह सिराओमे-जालधरा, और अन्दरकी तीन (ऊर्वानामकी दो, लोहिताक्ष नामकी एक) सिराओका वेधन नही करना चाहियें (एक शाखामे चार, और चार शाखाओमे सोलह सिराये अवेध्य हें ) ॥ ९ ॥

**द्वात्रिंशच्छ्रोण्यां गुदमेण्ढ्राश्रयाः । तासां द्वे द्वे वङ्क्षणयोः कटीकतरुणयोश्चेत्यष्टौ शस्त्रतो रक्षेत् १०**

गुदा और मेहनमे आश्रित बत्तीस सिराये श्रोणीप्रदेशमे है । इनमे दोनों ओरके वक्षणकी चार, और कटीकतरुणी नामक चार-इन आठ सिराओकी शस्त्रसे रक्षा करनी चाहिये ॥१०॥

**षोडश पार्श्वयोः तयोरूर्ध्वगामेकैकां पार्श्वसन्धिसंज्ञाम् ॥ ११ ॥**

पार्श्वोंमे जानेवाली सोलह सिराये हैं-इनमेसे उपरको जानेवाली एक-एक ( कुल दो ) पार्श्वसन्धि नामक सिरा (मर्म) का वेधन नही करना चाहिये । कुल दो सिराये अवेध्य है ॥ ११ ॥

**चतुर्विंशतिः पृष्ठे । तासां पृष्ठवंशमुभयतो द्वे द्वे ऊर्ध्वगामिन्यौ ताश्चतस्रः ॥ १२ ॥**

पीठमे चौवीस सिरायें हैं—इनमेसे पृष्ठवशके दोनों ओर जानेवाली दो दो ( कुल चार ) ऊर्ध्वगामी सिरायें है-इनका वेधन नहीं करना चाहिये । कुल चार सिराये अवेध्य हैं ॥१२॥

**चतुर्विंशतिरुदरे । तासां मेण्ढ्रस्योपरि रोमराजीमुभयतो द्वे द्वे ता अपि चतस्रः ॥ १३ ॥**

उदरमे चौवीस सिरायें हैं-इनमे मेहनके ऊपर रोमराजीके दोनो पार्श्वोंमे दो दो ( कुल चार ) सिराये हैं, ये अवेध्य हैं। कुल चार सिरायें अवेध्य है ॥ १३ ॥

**चत्वारिंशद्वक्षसि । तासां द्वे हृदये । द्वे द्वे च स्तनमूलस्तनरोहितेषु । एकैकाऽपस्तम्भापालापेष्विति । ताश्चतुर्दश ॥ १४ ॥**

छातीमे चालीस सिराये है । इनमे हृदयकी दो, स्तनमूलोकी दो (दो स्तनोकी चार); स्तनरोहितमे चार, अपस्तम्भ दो ( दोनो पार्श्वोकी ), अपालाप दो ( दोनो पार्श्वोकी )-कुल चौदह सिराये वेधक्रियाके लिए अयोग्य हैं ॥ १४ ॥

**चतुर्विंशतिर्ग्रीवायाम् । तासां चतस्रोऽष्टौ च मर्मसंज्ञाः । द्वे कृकाटिकयोर्द्वे विधुरयोरिति षोडश शस्त्रेण न स्पृशेत् ॥ १५ ॥**

ग्रीवामे चौवीस सिराये हैं-इनमेसे चार ( नीला-दो, मन्या-दो ), और आठ ( मातृका )-इन सिराओंको मर्म सज्ञा है । कृकाटिका दो, और विधुरा दो, इन कुल सोलह सिराओंको शस्त्रसे छुना नहीं चाहिये ॥ १५ ॥

**हन्वोः षोडश तासां सन्धिसम्बन्धिन्यौ द्वे ॥१६॥**

हनुमे सोलह सिराये हैं-इनमे सन्धिबन्धनी-दोको शस्त्रसे बचाना चाहिये ॥ १६ ॥

**षोडश जिह्वायाम् । तासामधो द्वे रसवेदिन्यौ, द्वे वाक्प्रवर्तिन्यौ, ताश्चतस्रः ॥ १७ ॥**

जिव्हामे सोलह सिराये है-इनमेसे जिव्हाके नीचेकी रसका ज्ञान करानेवाली दो, और वाणीको प्रवृत्त करनेवाली दो-कुल चार सिराये शस्त्रसे अवेध्य हैं ॥ १७ ॥

**चतुर्विंशतिर्नासायाम् । तासां द्वे गन्धवेदिन्यौ तासामेव च तालुन्येकामिति तिस्रः ॥ १८ ॥**

नासिकामे चौवीस सिराये हैं-इनमेसे दो गन्धज्ञान करनेवाली और एक तालुनी है, ये तीनों अवेध्य हैं ॥ १८ ॥

**षट्पञ्चाशन्नेत्रयोः । तयोरुन्मेषनिमेषक्रिये द्वे द्वे, द्वे चापाङ्गयोरिति षट् । नासानेत्रगतास्तु ललाटे षष्टिः । तासां केशान्तानुगताश्चतस्रो द्वे चावर्तयोरेका च स्थपन्यामिति सप्त ॥ १९ ॥**

नेत्रोमे छप्पन सिराये हैं-इनमें उन्मेष क्रियाकी दो, निमेष क्रियाकी दो, और अपागकी दो, कुल छ सिराये अवेध्य हैं। नासिका और नेत्रसे ललाटमे जानेवाली साठ सिराये है-इनमेसे-केशान्तानुगता चार, आवर्त दो, और स्थपनी एक-कुल सात सिरायें अवेध्य हैं ॥ १९ ॥

**कर्णयोः षोडश, तासां शब्दवाहिन्यौ द्वे, ते एव च शङ्खयोः तासां शङ्खसन्धिगते द्वे ॥ २० ॥**

कानमे सोलह सिराये है-इनमे शब्दवाहिनी दो, यही दोनो शंखप्रदेशोमें शखसन्धिगत दो, कुल चार सिराये अवेध्य हैं ॥ २० ॥

**द्वादश मूर्धनि । तासामुत्क्षेपयोर्द्वे सीमन्तेष्वेकैकामेकामधिपतावित्यष्टौ शस्त्रेण परिहरेत् । तथा क्षुद्रिकाः कुटिलाः संकीर्णा ग्रथिताः सन्धिषु चाशस्त्रकृत्याः ॥ २१ ॥**

शिरमे बीस सिरायें हैं—इनमे उत्क्षेप दो; सीमन्तोकी एक एक-कुल पाच, और अधिपति एक इस प्रकारसे आठ सिराये वेधनके अयोग्य हैं ॥

केवल ये अठानवे ( ९८ ) सिरायेंही शस्त्रकर्ममें बचानी चाहिये-यह बात नहीं, अपितु जोभी सिरा-छोटी, कुटिल, सकीर्ण ( इधर-उधर फंसी ), ग्रथित ( ग्रंथी हुई ) और सन्धियोमे पहुची हो उनकोभी शस्त्रकर्ममें बचाना चाहिये ॥२१॥

**तासां यथास्वं तुर्यांशविभागेन पञ्चसप्तत्यधिकं शतकमनिलरक्तं वहति । एष विभागः पित्तश्लेष्मशुद्धरक्तेष्वपि । स्थिता ह्येवं देहमनुगृह्णन्ति दोषाः । व्यत्ययेन तु पीडयन्ति ॥ २२ ॥**

इन सात सो सिराओंमे एक चतुर्थांश अर्थात् एक सो पिछत्तर ( १७५ ) सिराये रक्तसे युक्त वायुका वहन करती हैं—और इतनीही एक सो पिछत्तर सिरायें पित्तका, एक सो पिछत्तर कफका और एक सो पिछत्तर शुद्ध रक्तका वहन करती है। इसप्रकार सिरावहनके नियमोंसे स्थित दोष शरीरकी रक्षा करते है और विपरीत होकर शरीरको तकलीफ देते हैं ॥ २२ ॥

**तत्र श्यावारुणाः प्रस्पन्दिन्यः सूक्ष्माः क्षणपूर्णरिक्ता वातरक्तं वहन्ति ॥ २३ ॥**

इनमे जो सिराये श्याव ( गेहूंवर्ण ) या अरुणवर्ण, फड़कनेवाली, सूक्ष्म तथा क्षणभरमे भरनेवाली और क्षणभरमे खाली होनेवाली होती हैं, वे सिराये रक्तयुक्त वायुका वहन करती हैं २३

**नीलपीतासिताः स्पर्शोष्णाः क्षिप्रस्राविण्यः पित्तरक्तम् ॥ २४ ॥**

जो सिराये नीले-पीले या काले रगकी हैं, स्पर्शमें गरम तथा जल्दीही जिनसे रक्त वहता है, वे रक्तयुक्त पित्तका वहन करती है ॥ २४ ॥

**गौर्यः स्निग्धाः स्थिराः शीताः कण्डूमत्यः कफरक्तम् ॥ २५ ॥**

जो सिराये गौरवर्ण, स्निग्ध, स्थिर, शीतस्पर्शवाली और कण्डुयुक्त हैं, वे रक्तयुक्त कफका वहन करती है ॥ २५ ॥

**लक्षणसङ्करे संसर्गसन्निपातरक्तम् ॥ २६ ॥**

दो दोषोके या तीनो लक्षणोंके मिलनेपर ससर्ग या सन्निपात रूपमे दोषोको ले जाती हैं ॥ २६ ॥

**समा गूढाः स्निग्धा रोहिण्यः शुद्धरक्तमिति ॥२७॥**

समान, छिपी हुई, स्निग्ध, लालवर्णकी सिरायें शुद्ध रक्तका वहन करती है ॥ २७ ॥

**धमन्यस्तु चतुर्विंशतिः । ताभिः कायोऽयमाराम इव जलहारिणीभिः केदार इव कुल्याभिरुपस्निह्यति । ताभिश्च नाभिश्चक्रनाभिरारकैरिवावृता २८**

शरीरमें धमनिया चौबीस ( २४ ) हैं। इन धमनियो द्वारा यह शरीर पुष्ट होता है; जिसप्रकार कि खेतकी नालियोंसे बगीचेका उपस्नेहन ( पोषण ) होता है। ये धमनिया नाभिमें लगी हुई हैं-जिसप्रकार कि पहियेमे अरे-पहियेकी नाभि ( नय ) में लगे रहते है ॥ २८ ॥

**तस्मान्नाभ्यां विशेषेण प्राणा व्यवस्थिताः यतश्च सान्तरग्न्यधिष्ठानम् ॥ २९ ॥**

क्योंकि यह नाभि अन्तराग्नि ( जाठराग्नि )का स्थान है, इसलिये प्राण इस नाभिमे विशेषकर आश्रित हैं ॥ २९ ॥

**तासां खलु धमनीनां दशोर्ध्वं प्रसृता दशाधश्च-तस्रस्तिर्यक् । ततस्ताभिर्यथास्वमङ्गावयवा धार्यन्ते आप्यायन्ते च ॥ ३० ॥**

इन धमनियोंमे दस धमनिया ऊपरकी ओर, दस धमनिया नीचेकी ओर और चार तिरछी-इस शरीरमे फैलती है। ये अपने अपने शरीरके अगोंके अवयवोको धारण करती है और उनको पुष्ट करती है ॥ ३० ॥

**तासामूर्ध्वगा हृदयमभिप्रपन्नाः प्रत्येकं त्रिधा जायन्ते । ततस्त्रिंशतो मध्ये द्वे द्वे वातपित्तकफरक्त-रसान्वहतः । अष्टाभिः शब्दरूपरसगन्धा गृह्यन्ते । द्वाभ्यां द्वाभ्यां भाषते घोषं करोति स्वपिति प्रति-बुध्यते च । द्वे चाश्रु वहतः । द्वे च स्तनाश्रिते नार्याः स्तन्यं नरस्य शुक्रम् ॥ ३१ ॥**

इन चौवीस धमनियोंमे उपरको जानेवाली दस धमनिया हृदयमे पहुचकर प्रत्येक धमनी तीन तीन भागोमे बॉट जाती है। इन तीस धमनियोंमेसे दो-दो धमनिया वात पित्त-कफ-रक्त और रसका वहन करती है, ये दस धमनी हुई। आठ धमनियोसे शब्द-रूप-रस और गन्ध ग्रहण किये जाते है। दो धमनियोसे बोलता है, दो धमनियोंसे जोरसे बोलता है, दो धमनियोसे सोता है, दो धमनियोसे जागता है, दो धमनियोसे आसु वहते है, और दो धमनियो द्वारा-जो कि स्तनोंमे आश्रित है उनसे स्त्रियोंमे दूध और पुरुषोंमे शुक्र होता है। (स्त्रियोंमे शुक्रबीज नहीं होता, और पुरुषोंमे दूध नहीं होता) । इसप्रकारसे ये तीस धमनिया है ॥ ३१ ॥

**अधोगमाः पक्वाशयस्था एवं त्रिधा जायन्ते । तत्र दशाद्याः पूर्ववत् । द्वे वहतोऽन्नमन्त्राश्रयेण द्वे तोयं द्वे मूत्रं द्वे शुक्रं वहतो द्वे च मुञ्चतः । ते एव नारीणामार्तवम् । द्वे वर्चोनिरसन्यौ स्थूलान्त्रप्रति-बद्धे शेषास्त्वष्टौ तिरश्चीनाः स्वेदमभितर्पयन्ति ३२**

नीचेको जानेवाली दस धमनिया पक्वाशयमे पहुंचकर तीन भागोमे विभक्त होकर तीस बन जाती हैं। इनमेसे दस धमनिया तो पूर्वकी भाति वायु-पित्त-कफ-रक्त और रसका वहन करती हैं। दो धमनिया मात्रापूर्वक अन्नका वहन करती है। दो धमनिया जलका और दो मूत्रका वहन करती हैं। दो धमनिया शुक्रको ले जाती हैं और दो धमनिया शुक्रका त्याग करती हैं । यही चार धमनिया स्त्रियोंमें आर्तवको लेती और छोड़ती हैं। दो धम-नीया स्थूल आन्त्रोंमे लगी हुई है, ये मलको बाहर निकालती हैं। इस प्रकारसे ये बारह धमनिया हुई-शेष आठ धमनिया तिरछी जानेवाली धमनियोंमें स्वेदको पहुंचाती हैं ॥ ३२ ॥

**तिर्यग्गामिन्यश्चतस्रो भिद्यमानाः सुबहुधा भव-न्तीत्युक्तं प्राक् ॥ ३३ ॥**

तिरछी जानेवाली जो चार धमनिया नाभिके पार्श्वोंसे दो-दोके विभागमे जाती है-वे विभक्त होती हुई-बहुत ( असख्येय ) हो जाती है। यह पहिले अगविभाग प्रकरणमे कह दिया है ३३

**स्रोतांसि पुंसां नव कर्णौ नेत्रे नासापुटौ मुखं पायुर्मूत्रपथः । अन्यानि च त्रीणि स्त्रीणां स्तनौ रक्त-पथश्च ॥ ३४ ॥**

पुरुषोके स्रोत नौ हैं-दो कान, दो आख, दो नासिकाये, मुख, पायु और उपस्थ-ये नौ स्रोत है । स्त्रियोंमे तीन स्रोत अधिक हैं-दो स्तनोमे और एक आर्तवपथ-(ये सब बाह्य स्रोत है) ॥ ३४ ॥

**तथाऽपराण्यन्तःस्रोतांसि जीवितायतनानि त्रयो-दश प्राणोदकान्नधातुमलानामायतनानि ॥ ३५ ॥**

अन्य तेरह स्रोत जीवनके स्थान है और प्राण-उदक-अन्न-धातु और मलको ले जानेके मार्ग है ॥ ३५ ॥

**तत्र प्राणवाहिनां हृदयं मूलं महास्रोतश्च । तानि क्षयरौक्ष्यपिपासाक्षुद्व्यायामवेगधारणादिभिर्दुष्य-न्ति ॥ ३६ ॥**

इनमे प्राणवह स्रोतोका मूल हृदय और महास्रोत हैं। ये प्राणवहा स्रोत-रक्तादि धातुओके क्षयसे, रूक्षताके कारण प्याससे, भूखसे, व्यायामसे और मलमूत्रादिके उपस्थित वेगोको रोकनेसे कुपित होते हैं ॥ ३६ ॥

**ततोऽतिसृष्टं प्रतिबद्धं कुपितमल्पाल्पमभीक्ष्णं वा सशब्दशूलमुच्छ्वसनम् ॥ ३७ ॥**

इन प्राणवहा स्रोतोके दूषित होनेसे-बहुत वेगके साथ या रुकता हुआ, थोड़ा-थोड़ा, बार-बार, शब्द और दर्दके साथ श्वास बाहर आता है ॥ ३७ ॥

**तत्र श्वासवत्साधनम् ॥ ३८ ॥**

इन प्राणवह स्रोतोके पुष्ट होनेपर श्वासरोगकी चिकित्साके समान चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ३८ ॥

**उदकवाहिनां तालु मूलं क्लोम च । तान्यामभ-यातिपानोष्णशुष्कान्नतृण्निग्रहादिभिर्दुष्यन्ति॥३९॥**

उदकवह स्रोतोका मूल तालु और क्लोम है। ये उदकवह स्रोत आमदोषसे, भयसे, मद्यके बहुत पीनेसे, गरम या शुष्क अन्नके कारणसे, प्यासके वेगको रोकनेसे दूषित होते हैं ॥३९॥

**ततोऽतितृष्णा मुखशोषः कर्णक्ष्वेडनं तमो दर्शनं च ॥ ४० ॥**

इन उदकवह स्रोतोके दुष्ट होनेपर प्यासकी अधिकता, मुखका सुखना, कानोंमे आवाज और अन्धकारका (आखोके सामने) आना होता है ॥ ४० ॥

**तत्र तृष्णोक्तमौषधम् ॥ ४१ ॥**

इन उदकवह स्रोतोके दुष्ट होनेपर तृष्णारोगकी चिकित्साके समान चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ४१ ॥

**अन्नवाहिनामामाशयो मूलं वामपार्श्वं च । तेषां दुष्टौ सर्वं मात्राशितीयोक्तमवगच्छेत् ॥ ४२ ॥**

अन्नवह स्रोतोका मूल आमाशय और वामपार्श्व है । इनका अतिमात्र-समशन आदिसे दूषित होना, दूषित होनेसे विसूचिका आदिका उत्पन्न होना और इनकी वमनादि चिकित्साको मात्राशितीय अध्यायमे कहेंगे ।

ये स्रोत तेरह है । इनमे प्राणवह, उदकवह और अन्नवह कह दिये; रस-रक्तादि सात धातुओंके और मूत्र-मल-स्वेद वह इन दस स्रोतोको आगे कहते है ॥ ४२ ॥

**रसवाहिनां हृदयं मूलं दश धमन्यश्च । रक्तवाहिनां यकृत्प्लीहा च । मांसवाहिनां स्नावानि त्वक् च । मेदोवाहिनां वृक्कौ मांसं च । अस्थिवाहिनां जघनं मेदश्च । मज्जवाहिनां पर्वाण्यस्थीनि च । शुक्रवाहिनां स्तनौ मुष्कौ मज्जा च । मूत्रवाहिनां बस्तिर्वङ्क्षणौ च । शकृद्वाहिनां पक्वाशयः स्थूलान्त्रं च । स्वेदवाहिनां मेदो रोमकूपाश्च ॥ ४३ ॥**

रसवाही स्रोतोका मूल हृदय और दस धमनिया है । रक्तवहा स्रोतोका मूल यकृत् और प्लीहा है । मासवह स्रोतोका मूल स्नायु और त्वचा है । मेदोवह स्रोतोका मूल दोनो वृक्क और मास है । अस्थिवह स्रोतोका मूल जघन और मेद है । मज्जावह स्रोतोका मूल पर्व और अस्थिया है । शुक्रवह स्रोतोका मूल दोनो स्तन, दोनों मुष्क और मज्जा है । मूत्रवह स्रोतोका मूल बस्ति और दोनो वंक्षण है । मलवह स्रोतोका मूल पक्वाशय और स्थूलान्त्र है । स्वेदवह स्रोतोका मूल मेद और रोमकूप है ४३

**तेषां दूषणं विविधमहिताहारविहारमुपद्रवान् साधनं च दोषादिविज्ञानीयाद्यथास्वं वृद्धिक्षयलक्षणेन लक्षयेत् ॥ ४४ ॥**

ये दस स्रोतस् नानाप्रकारके मिथ्या आहार-विहारसे कुपित होते हैं । इनके कुपित होनेसे उत्पन्न पृथक्-पृथक् रोगोको और उनकी चिकित्साको दोषादिविज्ञानीय अध्यायमे कहे हुए अपने अपने लक्षणोके बढने और घटनेसे जानना चाहिये ॥ ४४ ॥

**व्यधे तु स्रोतसां भ्रममोहकम्पप्रलापाध्मानशूलारुचितृट्छर्दिज्वरातिरुधिरस्रुतिमूत्रपुरीषरोधा मरणं च ॥ ४५ ॥**

शस्त्र आदिसे स्रोतोंका वेधन हो जानेपर भ्रम, मोह, कम्प, प्रलाप, आध्मान, शूल, अरुचि, प्यास, वमन, ज्वर, अत्यन्त रक्तस्राव, मल-मूत्रका अवरोध और मृत्यु होती है ॥ ४५ ॥

**तस्मात्स्रोतोविद्धं प्रत्याख्यायोपाचरेत् ॥ ४६ ॥**

इसलिये जिस पुरुषके स्रोतोका वेधन हो जाय–उसे असाध्य कहकर चिकित्सा करे ॥ ४६ ॥

**उद्धृतशल्यं च सद्योव्रणविधानेन ॥ ४७ ॥**

शल्यके अन्दर रहनेसे जिसके स्रोतसोका वेधन हुआ हो, उस पुरुषमे शल्यको निकालकर आगे कहे जानेवाली–सद्योव्रणविधिसे चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ४७ ॥

**तत्र स्रोतसामेव विशेषाः सिरा धमन्यः ॥ ४८ ॥**

इनमे सिरा-धमनी स्रोतोंकाही भेद है–क्योकि येभी अन्दरसे खोखली है ॥ ४८ ॥

**अन्ये त्वन्यत्वमिच्छन्ति । सिराधमनीस्रोतसां केवलं परस्परसन्निकर्षात्सदृशकर्मत्वात्सौक्ष्म्याच्च विभक्तकर्मणामप्यविभाग इव लक्ष्यते ॥ ४९ ॥**

दूसरे आचार्य सिरा-धमनी और स्रोतोंमे परस्पर भेद मानते हैं । इन आचार्योकी मान्यता है कि सिरा-धमनी और स्रोतोके एक दूसरेके समीपमे रहनेसे, दोनोका समान कार्य होनेसे, तथा दोनोके सूक्ष्म होनेसे, इन तीन कारणोके कारण परस्पर कर्मोंमें भेद होनेपरभी विभाग प्रतीत नही होता, परन्तु वास्तवमे भेद है ॥ ४९ ॥

**अपरे पुनराहुः । स्रोतांसि सिरा धमन्यो रसवाहिन्यो नाड्यः पन्थानोऽयनानि मार्गाः शरीरच्छिद्राणि संवृतासंवृतानि स्थानान्याशयाः क्षया निकेताश्चेति शरीरे धात्ववकाशानां लक्ष्यालक्ष्याणां नामानीति ॥ ५० ॥**

तीसरे आचार्य कहते है–कि शरीरमे इन्द्रियोद्वारा दीखने योग्य, तथा अनुमानद्वारा जानने योग्य अदृश्य-धातुओंके अवकाशोकोही स्रोत, सिरा, धमनी, रसवाहिनी, नाड़ी, पन्थ, अयन, मार्ग, शरीरके छेद, खुले या बन्द स्थान, आशय, क्षय और निकेत कहते है ( अर्थात् ये सब एकही वस्तुके नाम हैं, और वह वस्तु शरीरमे धातुओंका रिक्तस्थान है ) ॥ ५० ॥

**ते चावकाशाः प्रकुपिताः स्थानस्थान्मार्गस्थांश्च धातून्प्रकोपयन्ति । तेऽपि तान् स्रोतांसि च । स्रोतांसि धातवश्च धातून् ॥ ५१ ॥**

ये प्रकुपित हुए अवकाश–अपने स्थानमे स्थित और मार्गमे स्थित (जाते हुए) धातुओंको प्रकुपित कर देते है । और ये धातुभी कुपित होकर स्रोतोको कुपित करते हैं–और कुपित स्रोत दूसरे स्रोतोको कुपित कर देते है ॥ ५१ ॥

**तेषां सर्वेषामेव दूषयितारो दुष्टा दोषाः । ते च प्रायशो दुष्यन्त्यग्निदोषात् ॥ ५२ ॥**

इन सबको दूषित करनेवाले–दूषित हुए वातादि दोष हैं । और ये दोष प्रायः करके (सदा नही) अग्निके दोषसे दूषित होते है ॥ ५२ ॥

**तस्मात्तन्निमित्तान्यायुरारोग्यबलोपचयवर्णौजांसि । तत्प्रतिबद्धान्येव च रञ्जकादीनि भूताग्नयो धात्वग्नयश्च ॥ ५३ ॥**

इसलिये अग्निके कारणसेही–आयु, आरोग्यता, बल, पुष्टि, वर्ण और ओज होते है । इसी अग्निके साथ रञ्जकादि भूताग्नि ( पृथिवी आदि पंचमहाभूतोकी ) तथा रसरक्तादि धातुओकी सात अग्निया सम्बद्ध हैं ॥ ५३ ॥

**तथाऽन्नमपि तेनैव पक्वममृततां यात्यपक्वं च विषताम् ॥ ५४ ॥**

इसी तरह पित्तद्वारा पका हुआ अन्नभी अमृतरूप बन जाता है, और पित्तके कारण न पकाहुआ अन्नभी विषरूप बन जाता है ॥ ५४ ॥

**तत्र पित्तविशेषः पाचकसंज्ञोऽग्निरिति प्रागभिहितः ॥ ५५ ॥**

दोषभेदीय अध्यायमे पाचक संज्ञावाले पित्तको अन्नकी पाचक अग्नि कहा है ॥ ५५ ॥

**अन्ये पुनराचक्षते । दोषधातुमलसन्निपातजनितोऽन्तरूष्मा यथानिर्दिष्टाधिष्ठानकर्माऽग्निरिति ५६**

दूसरे आचार्य पित्तको अग्नि नही मानते—उनका कथन है कि-दोष ( वातादि ), धातु ( रक्तादि ), मल ( स्वेद आदि ) इनके परस्पर मिलनेसे उत्पन्न जो अन्त उष्णिमा है, यही उष्णिमा पूर्वोक्त कहे हुए स्थान ( ग्रहणी ), कर्म ( पकाना-रगन आदि ) को करनेवाली अग्नि है ॥

**वक्तव्य**—आयुर्वेदमे आचार्योंका भिन्न भिन्न दृष्टिबिन्दु है । एक आचार्य तो मानते हैं कि-अन्तराग्निके द्वारा पचे हुए अन्नरससे क्रमश रस-रक्तादि धातुओंका पोषण होता है । दूसरे आचार्योंकी मान्यता है कि एकसाथही ( क्रमश नही ) सब धातुओंका पोषण होता है ॥ ५६ ॥

**स खलु विधिवदभ्यवहृतमन्नजातं प्राणेन वायुना कोष्ठमाकृष्टं द्रवैर्विभिन्नसंघातं स्नेहेन मृदूकृतमभिसन्धुक्षितः समानेनामाशयस्थं स्थालीस्थमिवाम्बुतन्दुलमग्निरन्तरग्निः पचति ॥ ५७ ॥**

विधिपूर्वक खाया हुआ यह अन्न दातोद्वारा जर्जरित बनता है, फिर प्राणवायुके द्वारा कण्ठनाडीमेसे होता हुआ महास्रोतस्में पहुंच जाता है । वहापर नाभिप्रदेशमे गति करनेवाली समान नामकी वायुसे ग्रहणी-पित्तधरा कलारूपी आमाशयमे रहकर-द्रवद्वारा टुकडे टुकडे बन जाता है, और स्नेहकी सहायतासे कोमल हो जाता है । इस समान वायुसे प्रदीप्त अन्तराग्नि इस अन्नको पचाती है, जिसप्रकार कि बाह्य वायुसे प्रदीप्त चुल्हेकी अग्नि-पतीलीमें रक्खे चावलोंके जलको पकाती है ॥५७॥

**तत्तु सर्वरसमपि पच्यमानमादौ मधुरीभूतं कफं फेनीभूतमुदीरयति । ततो विदग्धमम्लीभूतमामाशयाच्च्यवमानमच्छं पित्तम् । प्राप्य च पक्वाशयं कटुकीभूतमनिलम् ॥ ५८ ॥**

आमाशयमें स्थित सब प्रकारके रसोंसे युक्त सारा अन्न अन्तराग्निसे पचनेपर सबसे प्रथम मधुर बनता है ( मधुर विपाक होता है ) इसकी झागसे कफ उत्पन्न होता है, ( जिस प्रकार कि दहीको विलोनेसे सबसे पहले झाग आती है ) । फिर आमाशयसे ग्रहणी प्रदेशमें ( जहा कि-पित्ताशय और पैंक्रीयासके रस आकर मिलते है—ड्योडिनम् भागमे ) पहुंचकर-विदग्ध बनकर अम्लरूप हो जानेसे ( अम्ल विपाक ) स्वच्छ पित्त उत्पन्न होता है । फिर ग्रहणीभागसे आगे चलकर पक्वाशय ( छोटी आतोमे ) पहुंचकर आतोंके रसके मिलनेसे कटु विपाक होनेपर वायु उत्पन्न होती है ॥ ५८ ॥

**ततश्चैवं विकिन्ने आहारे पञ्च पञ्चात्मका महाभूताग्नयो वायुना व्यस्तान् यथास्वं पञ्चैव भूतगुणानाहारस्थान् पचन्ति । ते पकाः पुनर्यथास्वमेव देहाश्रितांश्च स्वविकारभूतान् भूतगुणानाप्याययन्ति ५९**

जाठराग्नि द्वारा कुछ पचे हुए इस आहारमे पृथिवी आदि पंचमहाभूतोंकी अग्निया-अपने अपने महाभूतोंके गुणोंके अनुसार आहारके पृथ्वी आदि महाभूतोंके भागोंको पचाती है । पार्थिव अग्नि-अपने समान पार्थिव आहारकोही पचाती है, आप्य अग्नि-आहारके जलीय भागको, वायव्य अग्नि आहारके वायुके भागको, आग्नेय अग्नि आहारके आग्नेय भागको, और आकाशीय अग्नि आहारके आकाशीय भागको पचाती है । इस प्रकार आहारका पचमहाभूतरूपी अग्नियोंसे पाचन होनेपर यह आहार-देहमे आश्रित—अपने अपने भूतोंके विकारोंसे उत्पन्न भूतके गुणोंकोही बढ़ाता है । पार्थिव अग्निसे पचा आहार पृथिवी भूतके पार्थिव गुणोंकोही बढाता है, दूसरे गुणोंको नही । इसीप्रकार जलतत्त्वकी अग्निसे पचा आहार जलके जलीय गुणोंकोही बढाता है ॥ ५९ ॥

**एवं च पक्वादाहाराद्विविधौषधगर्भादिव स्नेहादच्छः सारभूतो रसाख्यः किट्टाख्यश्च मलोऽभिनिर्वर्तते ॥ ६० ॥**

जिसप्रकार नाना प्रकारकी औषधियोंसे घृत सिद्ध करनेपर स्नेह और कल्क ये दो भाग बनते हे, उसीप्रकार इसप्रकार पाचन हुए आहारसे—निर्मल सारभूत रस, और किट्ट—अर्थात् मल-ये दो भाग बनते हे ॥ ६० ॥

**ताभ्यां च सारमलाभ्यां तदात्मकानामेव शारीरगुणानां धात्वाख्यानां यथास्वं स्रोतांसि पारम्पर्येणाव्यवच्छिन्नसन्तानमापूर्यन्ते ॥ ६१ ॥**

सार और मलरूप धातु-रक्तादि, मूत्रादि-तथा शरीरके गुणक्रमानुसार ( एकके पीछे एक ) अविच्छिन्न प्रवाहमे चलते हुए इन सार और मलसे अपने अपने स्रोतोंद्वारा बढते हैं ॥ ६१ ॥

**स्रोतोभ्यश्च यथाविभागं यथायथमेव धातवः पुष्यन्ति ॥ ६२ ॥**

और स्रोतोंसे विभागके अनुसार सम्पूर्ण रूपसे धातुओंका पोषण हो जाता है ॥ ६२ ॥

**उत्तरोत्तरानुप्रवेशेऽपि च पूर्वेषां स्रोतसां यथाकालं सम्यगाहारोपयोगेन परिणामवताप्यायमानानां नापचयो भवति । ततश्च धात्वाख्याः प्रसादाः स्वंस्वमेव मानमनुवर्तन्ते यथावयःशरीरम् ६३**

इन धातुओंमें क्रमश पोषण होनेपरभी—उत्तरोत्तर धातुमे प्रवेश करनेपरभी—पूर्व धातुमे किसी प्रकारकी न्यूनता नहीं आती । क्योकि पूर्व धातु लगातार विना किसी व्यवधानके निरन्तर अविच्छेदरूपसे परिणत हुए आहाररसके उपयोगसे

बढ़ता रहता है । रसधातु रक्तका पोषण करते हुएभी जो क्षीण नही होता–इसका कारण यह है कि इसको लगातार पोषण आहारसे मिल रहा है–इसी प्रकार रक्तको रससे लगातार पोषण मिल रहा है, इसलिये वह मासका पोषण करता हुआ-भी क्षीण नहीं होता । और ये प्रसाद ( रक्त मास कण्डरा आदि ), एवं मल ( किट्ट-कफ-लसीका-पित्त आदि ) रूप धातु सदा अपने परिमाणमेही रहते हैं । जैसी आयु होती है, और जैसा शरीर होता है । बड़े शरीरोमे प्रसाद और मल बहुत होते हैं; छोटे शरीरोंमें कम होते हैं ॥ ६३ ॥

**तत्राहाररसो व्यानविक्षिप्तो यथास्व सप्तसु धात्वग्निषु क्रमात्पच्यमानः स्वात्मभावप्रच्युतिसमनन्तरमेव प्राप्तरक्तादिधातुसंज्ञकः कालवदस्खलितबलप्रमाणो देहमूर्जयित्वा धातून्धातुमलांश्च पुष्णाति६४**

इसप्रकार प्रधान जाठराग्निद्वारा आहारका परिपाक हो जानेपर जो रस बनता है, वह व्यान वायु द्वारा स्रोतोमे पहुंचाया जानेपर रस-रक्तादि सातो धातुओकी अग्निद्वारा क्रमश परिपाक होता हुआ उसी समय रक्तादि धातुरूप बनकर–कालके समान निरन्तर गति करता हुआ रक्तादि धातुओको–कफादि मलोका पोषण करता है । रक्तका रक्ताग्निसेही पाक होता है, मासका मासाग्निसेही पाक होता है । बलका प्रमाण और देहमें उत्साहको बढाते हुए धातु और मलको बढाता है ॥ ६४ ॥

**अथान्नकिट्टमच्छं मूत्रं घनं शकृत् ॥ ६५ ॥**

अन्नके किट्ट ( मल ) भागसे निर्मल मूत्र और गाढ़ा मल उत्पन्न होता है ॥ ६५ ॥

**रसस्य सारो रक्तं मलः कफो लसीका च । रक्तस्य सारो मांसं कण्डराः सिराश्च मलः पित्तम् । मांसस्य सारो मेदस्त्वचो वसा च किट्टं कर्णाक्षिनासिकास्यरोमकूपप्रजननमलाः । मेदसः सारोऽस्थिस्नायुसन्धयः किट्टं स्वेदः । अस्थ्नः सारो मज्जा किट्टं केशलोमानि नखाः । मज्ज्ञस्तु सारः शुक्रं मलोऽक्षिविट् त्वचां स्नेहः । शुक्रस्य सारमोजः । अत्यन्तशुद्धतया चास्मिन्मलाभावः । अन्ये पुनरत एव तस्य नेच्छन्ति पाकम् । अपरे पुनः शुक्रस्य सारं गर्भमेवामनन्ति ॥ ६६ ॥**

रसका प्रसाद ( सार ) भाग रक्त है और मलभाग–कफ और लसीका है । रक्तका सारभाग–मांस, कण्डरा और सिरायें है । मलभाग पित्त है । मासका सारभाग-मेद, त्वचा, वसा है और मलभाग कान-आख–नासिका-मुख-रोमकूप और उत्पादक अगोके मल है । मेदका सारभाग-अस्थि, स्नायु और सन्धिया हैं, मलभाग–पसीना है । अस्थिका सारभाग मज्जा है, किट्टभाग–केश, रोम और नखून हैं । मज्जाका सारभाग शुक्र है; मलभाग-आंख, मल और त्वचाका स्नेहभाग है । शुक्रका सारभाग ओज है । शुक्रके अत्यन्त निर्मल होनेसे इसमेंसे मल उत्पन्न नहीं होता ( जिसप्रकार सुवर्णका अग्निमें पूर्ण शोधन हो जानेपर फिर मल नही रहता ) । इसीलिये दूसरे आचार्य इस शुक्रका फिर अगलापाक नही मानते (अर्थात् ओज इसका सारभाग नहीं है ) । तीसरे आचार्य–गर्भकोही शुक्रका सार मानते है ॥ ६६ ॥

**वायुः पुनरग्नेराहारस्य च बह्वल्पतया तस्मात्तस्मान्मूर्च्छनाविशेषादमूर्तः शब्दवानीषच्छब्दप्रचुरोऽल्पो वा पञ्चात्मा कोष्ठे प्रादुर्भवति ॥ ६७ ॥**

**वायुकी उत्पत्ति**—कभी अग्निके अधिक होनेसे अथवा आहारके अल्प होनेसे इत्यादि भिन्न भिन्न रूपमे अग्नि और आहारका सयोग होनेपर अमूर्त ( अकठिन ) वायुभी कभी शब्दयुक्त, कभी थोडे शब्दवाली, कभी मात्रामे बहुत और कभी कम होकर पाच रूपोसे कोष्ठमे उत्पन्न हो जाती है ॥६७॥

**एवं च कृत्वा देहेऽन्नमया एव सर्वे भावाः । तेनैव चेदमेवं चिरेण व्याप्तमन्तर्बहिः शरीरयन्त्रमनवरतप्रवाहेण स्वास्थ्यबलोपचययुक्तं यावत्कर्मोपादानं याप्यते । अन्यथा त्वन्नरसोत्क्षेपणाद्विबद्धस्रोतसा वा यथावदनभिसन्धीयमानधातुप्रवाहमन्तरा व्यवच्छिद्यते व्याधिभाजनं वा भवति ॥६८॥**

इस प्रकारसे शरीरके सब भाव अन्नमय ( अन्नसेही बनते ) हैं । इसीसे यह अन्न देरीसे अन्दर और बाहर व्याप्त होता हुआ इस शरीरयंत्रको निरन्तर अपने प्रवाहद्वारा स्वास्थ्य-बल-पुष्टिसे युक्त करता है, जबतक कि कर्म कारण होते हैं, कर्मोंका क्षय होनेसे यह अन्नभी शरीरका पोषण करना बन्द कर देता है । यदि वह अन्न शरीरमे व्याप्त नही होता तो अन्नरसके उत्क्षेपणसे अथवा स्रोतोके बन्द हो जानेपर ठीक प्रकारसे निरन्तर धातुप्रवाहके न बने रहनेपर बीचमें टूट जाता है । इस सतत प्रवाहके टूटनेसे शरीरमें रोग उत्पन्न होते हैं ॥ ६८ ॥

**अन्ये तु वर्णयन्ति । अभ्यवहृतमात्रस्याहारस्य कण्ठनाडीप्रलुठितस्य महानिम्नमवतीर्णस्य यो य एवांशः कायाग्निनाऽवलीढः पाकमुपनीयते तस्य तस्यैव प्रसादाख्यो रसलेशोऽभिनिर्वृत्तिसमनन्तरं समं समस्तधातुषु संवृतासंवृतैः प्रविसृतो विवृतमुखेष्वासन्नेषु द्वारैः स्रोतःसु भूयान्प्रथमतरं चान्वेति पर्यायेणेतरेष्वपि । एवमन्नरस एव साक्षात्सर्वधातून् केनचिदेव कालभेदेन पुष्णाति । न पुनर्धातवो धात्वन्तरतां स्वरूपोपमर्देन प्रतिपद्यन्त इति ॥ ६९ ॥**

अन्नरससेही सम्पूर्ण धातुओंकी उत्पत्ति एक साथ होती है–अन्य आचार्य मानते हैं कि–मात्रामे खाये हुए अन्नका जो भाग कण्ठनाड़ीमेसे गुजरता हुआ महास्रोत (आमाशय)में नीचे पहुंच जाता है; इसका जो भाग जाठराग्निद्वारा परिपाक होता है, इसे परिपक्व आहारसे जो अन्नरस बनता है, वही सब धातु-स्रोतोमे पहुंच जाता है । परन्तु इसमें इतना भेद है कि–खुले मुखवाले और समीपस्थ धातुस्रोतोमें अन्नरस पहले पहुंचता है

और अधिक मात्रामें पहुचता है। दूसरे बन्द मुखवाले तथा दूर रहनेवाले धातुस्रोतोंमे अन्नरस देरसे और थोडी पहुचता है। दोनो प्रकारके स्रोतोंमे जानेका कार्य एकसाथही होता है। इस प्रकारसे यह अन्नरस स्वयही सब धातुओंका पोषण समय-भेदसे (जल्दी या देरीमे) करता है। धातु रक्तादि अपने रूपको नष्ट करके मास आदि अन्य धातुओंमे नही परिवर्तित होते। इसलिये शरीरमें सब धातु एक साथ नही बनते है, जिन धातुस्रोतोंके मुख खुले है-और समीप होते है, वे जल्दी पुष्ट हो जाते है-और दूर रहनेवाले तथा बन्द मुखवाले धातुस्रोत देरीसे पुष्ट होवे है। परन्तु अन्नरस दोनो प्रकारके स्रोतोंमे एक साथ जाता है ॥

**वक्तव्य**—सुश्रुत सूत्रस्थानमें यह विषय विशदरूपसे वर्णित है। जिनको इच्छा होवे वहा देख सकते है सक्षेपसे-इसमे तीन पक्ष हैं—यथा-(१) **केदारकुल्यान्याय**—अर्थात् बगीचेमे कुल्याद्वारा जैसे सम्पूर्ण वृक्षोंमे पानी मिलता है। (२) **खलेकपोतन्याय**—जैसे कबूतर दूर दूरसे आकर दानोंको चुनकर अपने अपने घर चले जाते है। (३) **क्षीरदधिन्याय**—जैसे दूधमे जामुन लगानेपर सम्पूर्ण दूध एक साथ दहीमे बदल जाता है। इस प्रकारसे शरीरमे आहार रससे धातुओंकी वृद्धि होती है ॥ ६९ ॥

**अग्निस्तु बलभेदेन चतुर्विधो भवति-समो विषमस्तीक्ष्णो मन्दश्च। तत्र समो यः सम्यगेवोपयुक्तमन्नं सम्यक् पचति। विषमोऽसम्यगप्युपयुक्तं पचति सम्यगपि च न पचति। तीक्ष्णोऽसम्यगप्युपयुक्तमाशु पचति स एव वर्धमानोऽत्यग्निर्भवति। मन्दस्तु सम्यगप्युपयुक्तमुदरगौरवाध्मानविबन्धाटोपान्त्रकूजनमुखशोषपायुस्तम्भादीन्यामलिङ्गानि दर्शयित्वा चिरात्पचति ॥ ७० ॥**

बलके भेदसे अग्नि चार प्रकारकी है। यथा-सम-विषम-तीक्ष्ण और मन्द। इन अग्नियोमे जो अग्नि-ठीक प्रकारसेही खाये हुए अन्नको भलीप्रकार पचाती है, वह सम अग्नि है। विषमअग्नि-ठीक प्रकारसे न खाये हुए आहारको पचा देती है, और ठीक प्रकारसे खाये आहारकोभी नहीं पचाती, अर्थात् कभी आहारको पचाती है, और कभी नहीं पचाती, यह विषम अग्नि है। तीक्ष्ण अग्नि-ठीक प्रकारसे न खाये हुए आहारकोभी शीघ्र पचा देती है। यही तीक्ष्ण अग्नि-बढकर अत्यग्नि होती है (भस्मक रोगका कारण बनती है)। मन्द अग्नि-ठीक प्रकारसे खाये हुए अन्नकोभी उदरमें भारीपन, आध्मान-विबन्ध आटोप-आतोंमे गडगडाहट-मुखशोष-वायुका अवरोध आदि आमदोषके लक्षणोंको शरीरमे उत्पन्न करके देरमें पचाती है ७०

**बाह्येनापि च ज्वालाङ्गारात्मकेनाग्निना र: सर्वदा पाको भवति किमुतान्तराश्रयेणोष्मात्मना समेनापि त्वं प्रयत्नतो रक्षेत् ॥ ७१ ॥**

बाहर चुल्हेमे जलती हुई अग्निभी सदा एक समान नहीं रहती, कभी तेज हो जाती है, और कभी मन्द हो जाती है; इसलिये इससेभी सदा एक प्रकारका पाक नही होता। फिर शरीरके अन्दर रहनेवाली अग्निका क्या कहना (वह तो अवश्य सदा समान अवस्थामे नही रह सकती); इसलिये-प्रयत्नपूर्वक सदा इस सम अग्निकी रक्षा करनी चाहिये ॥ ७१ ॥

**तत्र प्रवरेण सात्म्येन समं यथास्वमवरेणेतरान् क्रमशः साम्यमापाद्य प्रवरेण परिपालयेद्दोषोपक्रमणीयोक्तेन च वातादिसाधनेन ग्रहणीरोगविहितैश्चौषधव्यायामयोगैरिति ॥ ७२ ॥**

उत्कृष्ट-सम अग्निकी-सब रसोके सेवनसे उत्कृष्ट सात्म्य-द्वारा रक्षा करनी चाहिये। दूसरी-विषम-तीक्ष्ण और मन्द अग्नियोको दोषके अनुसार-अनुत्कृष्ट-असर्व रससेवनरूपी सात्म्य-द्वारा समान बनाकर-सर्व रससेवनरूपी प्रवर सात्म्य सेवनसे रक्षा करनी चाहिये। दोषोपक्रमणीय अध्यायमे कही हुई वातकी चिकित्सासे विषमाग्निकी, पित्तकी चिकित्सासे तीक्ष्ण अग्निकी, कफकी चिकित्सासे मन्द अग्निकी चिकित्सा करनी चाहिये। और ग्रहणी रोग अध्यायमे कही हुई वातज ग्रहणी, पित्तज ग्रहणी, और कफज ग्रहणीकी औषधियोंके योगोसे दोषानुसार-विषम-तीक्ष्ण और मन्द अग्निकी क्रमश. चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ७२ ॥

**भवति चात्र—**

**स्वधातुसमवर्णानि वृत्तस्थूलान्यणूनि च।**
**स्रोतांसि दीर्घाण्याकृत्या प्रतानसदृशानि च ॥७३॥**
**आहारश्च विहारश्च यः स्याद्दोषगुणैः समः।**
**धातुभिर्विगुणो यश्च स्रोतसां स प्रदूषकः ॥ ७४ ॥**
**अतिप्रवृत्तिः सङ्गो वा सिराणां ग्रन्थयोऽपि वा।**
**विमार्गतो वा गमनं स्रोतसां दुष्टिलक्षणम् ॥ ७५ ॥**
**बिसानामिव सूक्ष्माणि दूरं विप्रसृतानि च।**
**द्वाराणि स्रोतसां देहे रसो यैरुपचीयते ॥ ७६ ॥**

स्रोत-अपने वहनेवाले धातुके समान वर्णके; गोल-स्थूल और सूक्ष्म मुखवाले-आकारमे लम्बे और लताके समान बहुतसे प्रतान-शाखा प्रशाखाओवाले होते हैं। जो आहार-विहार वातादि दोषोंके गुणोके समान है परन्तु रक्तादि धातुओंके विपरीत होता है, वह स्रोतोंको दूषित करनेवाला है। स्रोतोंका बहुत प्रवृत्त होना, अथवा स्रोतोंका बन्द हो जाना, या सिराओंमें गाठ हो जाना, अथवा धातुका विमार्गमें जाना-ये स्रोतोंके दूषित होनेके लक्षण है। स्रोतोंके द्वार-भिसके छेदोंके समान सूक्ष्म हैं और बहुत दूर गये हुए है। इन द्वारोंके रस्तेसेही शरीरमें अन्नरस पहुंचता है ॥ ७३-७६ ॥

**केचिदाहुरहोरात्रात् षडहादपरे परे।**
**मासात्प्रयाति शुक्रत्वमन्नं पाकक्रमादिति ॥ ७७ ॥**
**वृष्यादीनि तु सद्यः शुक्रादि कुर्वते।**
**प्रायः करोत्यहोरात्राद्यदन्यदपि भेषजम् ॥ ७८ ॥**

**शुक्रोत्पत्तिका समय**—कोई आचार्य दिन-रात चौवीस घण्टोंमें-पाकादि क्रमसे शुक्रकी उत्पत्ति मानते हैं। कोई आचार्य

पाकादि क्रमसे छ दिनमे शुक्रकी उत्पत्ति मानते हैं। कोई पाकादि क्रमसे एक मासमे शुक्रकी उत्पत्ति मानते हैं। जो आचार्य छ दिन या मासमे शुक्रकी उत्पत्ति मानते हैं उनके मतसे–माष आदि वृष्य वस्तुओके प्रभावसे शुक्र शीघ्र बन जाता है, ( इसीसे प्रथमपक्षवाले कहते है कि प्रभावके कारणही चौवीस घण्टेमे पाक हो जाता है) । इसी वृष्य आदिकी भाति अन्य औषधियॉ-भी प्राय करके दिनरात चौवीस घण्टेमे कार्य करती है। घी, अवलेह आदि मात्रामे खानेसेही रोगकी शान्ति करते है–इसलिये इनका कई दिनोतक व्यवहार करना पड़ता है, तोभी इनका प्रथम दिनसेही कार्य आरम्भ हो जाता है, इसलिये प्राय शब्द रक्खा है ॥ ७७ ॥ ७८ ॥

**कफः पित्तं मलः खेषु प्रस्वेदो नखरोम च ।**
**स्नेहोऽक्षित्वग्विशामोजो धातूनां क्रमशो मलाः ७९**

**धातुओंके क्रमशः मल**—रसका मल कफ, रक्तका मल पित्त, मासका मल आख-कान-नाक आदि इन्द्रियोके मल, मेदका मल प्रस्वेद, अस्थिका मल नख और रोम, मज्जाका मल आख, त्वचा और मलका स्नेह, और शुक्रका ओज ( मल और सार एकही वस्तु होती है ) ये धातुओके क्रमश मल है ॥ ७९ ॥

**समः समाने स्थानस्थे विषमोऽग्निर्विमार्गगे ।**
**पित्ताभिमूर्छिते तीक्ष्णो मन्दोऽस्मिन्कफपीडिते ८०**

दोषोके समान एवं स्थानमे ( अपने अपने स्थानमे ) रहनेसे अग्निभी समान रहती है। वातादि दोषोंके (विशेषकर वायुके) विमार्गमें जानेसे अग्निभी विषम हो जाती है, पित्तके कारण विकृत होनेसे अग्नि तीक्ष्ण होती है, कफद्वारा अग्निके आक्रान्त होनेपर मन्द अग्नि होती है ॥ ८० ॥

**शान्तेऽग्नौ म्रियते युक्ते चिरं जीवत्यनामयः ।**
**रोगी स्याद्विकृते तस्मात्तं प्रयत्नेन पालयेत् ॥ ८१ ॥**

**इति सिराविभागो नाम षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥**

जाठराग्निके शान्त हो जानेपर मनुष्य मृत हो जाता है; जाठराग्निके समान रूपमे ठीक रहनेपर देरतक जीता है। जाठराग्निके विकृत हो जानेपर मनुष्य रोगी हो जाता है, इसलिये इस अग्निकी प्रयत्नपूर्वक रक्षा करनी चाहिये ।

इसलिये गीतामे कहा है—

अहं वैश्वानरो भूत्वा प्राणिना देहमाश्रित ।
प्राणापानसमायुक्त पचाम्यन्न चतुर्विधम् ॥ भगवद्गीता ॥८१॥

इसप्रकार वैद्यपति सिंहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टकी बनाई अष्टाग-सग्रहसहिताके शारीरस्थानमे सिराविभाग नाम छठा अध्याय समाप्त हुआ ।

## सप्तमोऽध्यायः ।

**अथातो मर्मविभागं शारीरं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे मर्मविभाग नामक अध्यायकी व्याख्या करेंगे–जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**सप्तोत्तरं मर्मशतम् । तत्र चतुश्चत्वारिंशच्छाखासु षड्विंशतिरन्तराधौ सप्तत्रिंशदूर्ध्वम् ॥ ३ ॥**

इस शरीरमे एक सो सात मर्म हैं। इनमे चवालीस चारो शाखाओमें ( एक एक शाखामें ग्यारह ), छब्वीस अन्तराधि ( मध्यभागमें ) और सैतीस जत्रुसे उपरके भागमे है ॥ ३ ॥

**अथैकैकस्मिन्सक्थ्नि मध्यमाङ्गुलिमभितो मध्ये पादतलस्य तलहृदयं नाम मर्म तत्र विद्धस्य रुजया मरणम् । अङ्गुष्ठाङ्गुल्योर्मध्ये क्षिप्रं तत्राक्षेपकेण मरणम् । क्षिप्रस्योपरि द्व्यङ्गुल उभयतः कूर्चः, तत्र पादस्य भ्रमणवेपने भवतः । गुल्फसन्धेरधः, कूर्चशिरः, तत्र रुजाशोफौ । पादजङ्घयोः सन्धाने गुल्फः, तत्र रुक् स्तब्धसक्थिता जडता क्लैब्यं वा । पार्ष्णिप्रभृति द्वादशभिरङ्गुलैर्जङ्घामध्ये इन्द्रबस्तिः, तत्र शोणितक्षयान्मरणम् । जङ्घोर्वोः सन्धाने जानु, तत्र खञ्जता । जानुनस्त्र्यङ्गुलादूर्ध्वमुभयत आणिः, तत्र शोफाभिवृद्धिस्तब्धसक्थिता च । ऊरुमध्ये ऊर्वी, तत्र रक्तक्षयात्सक्थिशोषः । ऊर्व्यास्तूर्ध्वमधो वङ्क्षणसन्धेरूरुमूले लोहिताख्यम्, तत्र रक्तक्षयात्पक्षाघातः । वङ्क्षणवृषणमध्ये विटपम्, तत्र षाण्ढ्यमल्पशुक्रता वा ॥ ४ ॥**

प्रत्येक शाखामें मध्यमागुलिके चारो ओर–पैरके तलुवेके ( हाथकी हथेलीके ) मध्यमे–तलहृदय नामका मर्म है, वहापर विद्ध होनेसे दर्दके कारण मृत्यु हो जाती है। अगुठा और अगुली तर्जनी–इन दोनोंके बीचमे क्षिप्र नामका मर्म है, इस स्थानपर आक्षेप होनेसे मृत्यु होती है । क्षिप्र मर्मके दो अगुल ऊपर–पैरके तलुवे और पैरके उपर इन दोनो स्थानोके बीचमे कूर्च नामका मर्म है, इसके विद्ध होनेपर पैरमे कम्पन और घूमना होता है। गुल्फसन्धिके नीचे कूर्चशिर नामका मर्म है, इसके विद्ध होनेसे पीड़ा और शोथ होती है। पैर और जंघाके मिलनेके स्थानपर गुल्फ नामका मर्म है, इसके विद्ध होनेपर–टागकी जड़ता, वेदना और स्त्रीके लिये अयोग्यता आजाती है। एड़ीसे बारह अगुल उपर–जघाके बीजमे इन्द्रबस्ति नामका मर्म है, इस मर्ममे रक्तका क्षय होनेसे मृत्यु होजाती है । जंघा और ऊरुके मिलनेके स्थानमे जानु नामका मर्म है, इसके विद्ध होनेपर खंजता (लंगड़ा कर चलना) आती है। जानुसे तीन अगुल उपर ऊरुमे दोनो पार्श्वोंमे ( सामने और पीछे ) आणि नामका मर्म है, इसके विधनेपर शोफका बढ़ना और टांगका

जड ( अक्रियाशील ) होना होता है । ऊरुके बीचमे ऊर्वी नामका मर्म है, इस मर्मसे रक्तका क्षय होनेके कारण टाग सूख जाती है । ऊर्वी मर्मके उपर-वंक्षण सन्धिके नीचे-ऊरुकी जडमें-लोहिताक्ष नामका मर्म है, इस मर्मसे रक्तका क्षय होनेके कारण पक्षाघात हो जाता है । वंक्षण और वृषणके बीचमे विटप नामका मर्म है, इसके विद्ध होनेपर षण्ढता अथवा शुक्रकी अल्पता होती है ॥ ४ ॥

**सक्थिवद्बाह्वोः ॥ ५ ॥**

तलहृदय-क्षिप्र-कूर्च-कूर्चशिर-कूर्चगुल्फ-इन्द्रवस्ति-जानु-आणि-ऊर्वी-लोहिताक्ष और विटप-ये ग्यारह मर्म एक टागमे है । इसी प्रकार ये ग्यारह मर्म शेष तीनों शाखाओंमेभी हैं । टागके समान बाहुओंमेभी हैं ॥ ५ ॥

**विशेषस्तु गुल्फो मणिबन्धस्तथा जानुकूर्परम्, तयोर्व्यधे कुणिता ॥ ६ ॥**

बाहुमे थोडी विशेषता है । जिस प्रकार जंघा और पैरकी सन्धिमें गुल्फ मर्म है-वैसेही हाथ और प्रकोष्ठ ( प्रपाणि )की सन्धि कलईमे मणिबन्ध मर्म है । जिस प्रकार जघा और ऊरुकी सन्धिमे जानु मर्म है, वैसे-प्रकाण्ड ( प्रबाहु ) और प्रकोष्ठ ( प्रपाणि ) के बीचमें कूर्पर मर्म है । जानुके विद्ध होनेसे जैसे लंगडापन आता है, वैसेही कूर्परके विद्ध होनेपर कुणिता ( हाथका लूलापन ) होता है ॥ ६ ॥

**विटपवच्च कक्षाक्षमध्ये कक्षाधारः, तत्र कुणित्वम् ॥ ७ ॥**

जिस प्रकार वंक्षण और वृषणके बीचमे विटप मर्म है, उसी प्रकार कक्षा और अक्षके बीचमे कक्षाधार मर्म है । इसके विद्ध होनेपर कुणित्व ( विकृत हाथ-लूलापन ) आजाता है ॥ ७ ॥

**वातवर्चोनिरसनस्थूलान्त्रप्रतिबद्धो गुदः, तत्र सद्यो मरणम् ॥ ८ ॥**

**अन्तराधि ( मध्यकाय ) के मर्म**—अपान वायु और मलको बाहर निकालनेवाला तथा स्थूलान्त्रसे सम्बद्ध-गुदा नामका मर्म है, इसके विद्ध होनेपर तुरन्त मृत्यु होती है ॥८॥

**अल्पमांसशोणितोऽभ्यन्तरतः धनुर्वक्र एकद्वारोऽधोमुखो बस्तिः, तत्रापि सद्यो मरणम् । अश्मरीव्रणादृते तत्राप्युभयतो विद्धे न जीवति । एकतो भिन्ने मूत्रस्रावी व्रणो भवति, स तु यत्नेनोपक्रान्तो रोहति ॥ ९ ॥**

थोड़े मास और थोड़े रक्तवाला कटिमे अन्दरकी ओर ( पीछले भागमें ) धनुषके समान टेढ़ा-बस्ति नामका मर्म है, इस बस्तिका एक मुख है-और वहभी मुख नीचेकी ओर है । इसके विद्ध होनेपरभी मृत्यु होती है । यदि अश्मरी व्रणके कारण एक मुख हो तो मृत्यु नहीं होती-परन्तु यदि इस अश्मरी व्रणके कारण दोनों ओर-आगे एवं पीछे-दो व्रण हो जाये तो इस व्रणसेभी मृत्यु हो जाती है । एक व्रण होनेसे मूत्रस्रावी व्रण हो जाता है । यदि इस व्रणकी कोशिशसे चिकित्सा की जाये तो व्रण भरभी जाता है ॥ ९ ॥

**पक्वामाशयमध्ये नाभिः, तत्रापि सद्यो मरणम् ॥ १० ॥**

पक्वाशय और आमाशयके बीचमे नाभि नामका मर्म है, इसकेभी विद्ध होनेपर तुरन्त मृत्यु होती है ॥ १० ॥

**कोष्ठवक्षसोः स्तनयोश्च मध्ये सत्त्वरजस्तमोधिष्ठानमामाशयद्वारं हृदयं, तत्रापि सद्यो मरणम् ॥ ११ ॥**

कोष्ठ, वक्ष और स्तनोके बीचमे सत्त्व-रज-तम इन गुणोका आश्रय-आमाशयका द्वार हृदय नामका मर्म है, इसके विद्ध होनेसेभी तुरन्त मृत्यु होती है ॥ ११ ॥

**स्तनयोरधस्तात् द्व्यङ्गुलमुभयतः स्तनमूले, तयोः कफपूर्णकोष्ठस्य मरणम् ॥ १२ ॥**

दोनों स्तनोके दो अगुल नीचे दोनों पार्श्वोंमे स्तनमूल नामके दो मर्म हैं, यदि मनुष्यका कोष्ठ कफसे भरा हो तो इन मर्मोंके विद्ध होनेपर मृत्यु होती है ॥ १२ ॥

**स्तनचूचुकयोरूर्ध्वं द्व्यङ्गुलमुभयतः स्तनरोहिते, तयोः शोणितपूर्णकोष्ठस्य मरणम् ॥ १३ ॥**

स्तनचूचुकोसे दो अगुल उपर दोनो पार्श्वोंमे स्तनरोहित नामके दो मर्म है, यदि मनुष्यका कोष्ठ रक्तसे भरा हो ( रक्तसे दूषित होनेपर ) तो इन मर्मोंके विद्ध होनेपर मृत्यु होती है ॥१३॥

**उभयत्रोरसो नाड्यो वातवहे अपस्तम्भौ, तयोः शोणितपूर्णकोष्ठतया कासश्वासाभ्यां च मरणम् १४**

छातीके दोनो पार्श्वोंमे अपस्तम्भ नामकी दो वातवह नाडिया है । कोष्ठके रक्तसे भरा होनेपर ( रक्तसे दूषित होनेपर ) और मनुष्यको यदि कास श्वास हो तो इसके विद्ध होनेसे मृत्यु हो जाती है ॥ १४ ॥

**असकूटयोरधः पार्श्वयोरुपरिभागयोरपालापौ तयोः पूयत्वमापन्नेन रक्तेन मरणम् ॥ १५ ॥**

असकूटोंके नीचे-दोनो तरफ़के पार्श्वोंके उपर ( मध्यमे अपालाप नामके मर्म हैं, इनके विद्ध होनेपर तुरन्त मृत्यु नह होती, परन्तु यदि इनके व्रणमे रक्त पूयरूप हो जाता है, तो मृत्यु होती है ॥ १५ ॥

**पृष्ठवंशमुभयतः प्रतिश्रोणीकर्णावस्थिनी कटीकतरुणे तयोः शोणितक्षयात् पाण्डुर्विवर्णो हीनरूपो म्रियते ॥ १६ ॥**

पृष्ठवंशके दोनो ओर प्रत्येक नितम्बमें जो उठी हुई कर्णिका ( उभार ) रूप है, उसका नाम कटीकतरुणी मर्म है इन मर्मोके विद्ध होनेसे रक्तका क्षय होनेके कारण, मनुष्य पाण्डुवर्ण-विकृत रूप होकर मर जाता है ॥ १६ ॥

**पार्श्वयोर्जघनबहिर्भागे पृष्ठवंशमुभयतः कुकुन्दरौ तयोः स्पर्शाज्ञानमधःकाये चेष्टानाशश्च ॥१७॥**

पृष्ठवंशके दोनो पार्श्वोंमें जघनके बाहर भागमें ( जो उभार दिखाई देते हैं-जहा लंगोट पहनते हैं ) कुकुन्दर नामके

---

१ संस्कृतमें हृदय शब्द केन्द्रके लिये भी आता है ।

मर्म हैं, इनके विद्ध होनेसे कटिसे निचले भागमे स्पर्शज्ञानका नाश और चेष्टाका नाश हो जाता है ॥ १७ ॥

**श्रोणीकर्णयोरुपर्याशयाच्छादनौ पार्श्वान्तरप्रतिबद्धौ नितम्बौ, तयोरधःकाये शोफो दौर्बल्यं मरणं च ॥ १८ ॥**

श्रोणीके उभरे हुए स्थान ( कर्णिका ) के उपर पृष्ठवंशके दोनो ओर पक्वाशयको ढापनेवाले-पार्श्वोंके बीचमे लगे हुए-नितम्ब नामके दो मर्म हैं, इनके विद्ध होनेपर कटिसे निचले भागमे शोफ, निर्बलता और मृत्यु होती है ॥ १८ ॥

**अधःपार्श्वान्तरप्रतिबद्धौ जघनपार्श्वमध्ये तिर्यगूर्ध्वं च पार्श्वसन्धी, तयोः शोणितपूर्णकोष्ठतया मरणम् ॥ १९ ॥**

पार्श्वोमे नीचेकी ओर-प्रत्येक पार्श्वमे रहनेवाले, जघन और पार्श्वोके बीचमे तिरछे ओर उपर-पार्श्वसन्धिनामके दो मर्म है ( जहापर आजकल त्रिक-से उपर सूई द्वारा दवाई देते है-या द्रव मेरुदण्डमेसे निकालते हैं ), यदि कोष्ठ रक्तसे भरा हो ( दूषित हो ) तो इस मर्मके विद्ध होनेपर मृत्यु होती है ॥१९॥

**स्तनमूलयोरार्जवेनोभयतः पृष्ठवंशं बृहत्यौ, तयोः शोणितातिप्रवृत्तिनिमित्तैरुपद्रवैर्मरणम् ॥ २० ॥**

पृष्ठवंशके दोनो ओर पीठमें-स्तनमूलोंकी सीधमे बृहती नामके मर्म है, इनके विद्ध होनेपर अतिरक्तस्राव आदि उपद्रव होनेके कारण मृत्यु होती है ॥ २० ॥

**पृष्ठवंशमुभयतो बाहुमूलसम्बद्धे अंसफलके, तयोर्बाहुस्वापशोषौ ॥ २१ ॥**

पृष्ठवंशके दोनो ओर बाहुमूलोसे सम्बन्धित असफलक नामके दो मर्म हैं, इनके विद्ध होनेसे भुजाये सूख जाती हैं ॥ २१॥

**ग्रीवाबाहुशिरोमध्येंऽसपीठस्कन्धबन्धनावंसौ, तयोः स्तब्धबाहुता ॥ २२ ॥**

ग्रीवा-बाहु और शिर ( यहापर ग्रीवायुक्त सम्पूर्ण भाग ) इनके मध्यमे अस-पीठ और स्कन्धको बाधनेके लिये अस नामके मर्म हैं, इनके विद्ध होनेपर बाहु जड़ हो जाती है । इस प्रकारसे छत्तीस मर्म-मध्यभागमे कह दिये ॥ २२ ॥

**कण्ठनाडीमुभयतश्चतस्रो धमन्यः, तासां द्वे नीले द्वे मन्ये, तासु मूकता स्वरवैकृत्यं रसाग्राहिता वा भवति । ग्रीवायामुभयतश्चतस्रः सिरा मातृकास्तासु सद्यो मरणम् । शिरोग्रीवयोः सन्धाने कृकाटिके, तयोश्चलमूर्धता । कर्णपृष्ठयोरधःसंस्रिते विधुरे, तयोर्बाधिर्यम् । घ्राणमार्गमुभयतः श्रोत्रमार्गप्रतिबद्धावभ्यन्तरतः फणौ, तयोर्गन्धा[illegible]म् । भ्रुवोः पुच्छान्तयोरधोऽक्ष्णोर्बाह्यतोऽपाङ्गौ, तयोरान्ध्यम् । भ्रुवोः पुच्छान्तयोरुपर्यनुकर्णं ललाटे शङ्खौ, तयोः सद्यो मरणम् । भ्रुवोरुपरि नि[illegible]तेरावर्तौ, तयोरान्ध्यं दृष्ट्युपघातो वा । शङ्खयोरुपरि केशान्त उत्क्षेपौ, तयोः सशल्यः पाकात्पतितशल्यो वा जीवेन्नोद्धृतशल्यः । भ्रुवोर्मध्ये स्थपनी, तत्रोत्क्षेपवत् २३**

**गलेसे उपरके भागके मर्म**—कण्ठनाडीके दोनो ओर चार धमनिया है, इनमे-दो ( प्रत्येक पार्श्वमे एक ) नीला नामकी और दो मन्या नामकी हैं, इनके विद्ध होनेपर-गूंगापन, स्वरका बिगडजाना, अथवा रसकी प्रतीति न होना होता है । ग्रीवाके दोनो पार्श्वोमे चार-चार मातृका नामकी सिराये हैं, इनके विद्ध होनेपर तुरन्त मृत्यु होती है । दोनो पार्श्वोंमे शिर और ग्रीवाकी सन्धिस्थानपर कृकाटिका नामके मर्म हैं, इनके विद्ध होनेपर सिर हिलने लगता है । कनपटीके नीचे दोनों ओर विधुर नामके मर्म हैं, इनके विद्ध होनेसे बहरापन आजाता है । गलेके अन्दर घ्राणमार्गके दोनो ओर कानके भागोसे सम्बद्ध–'फण' नामके दो मर्म हैं, इनके विद्ध होनेसे गन्धका ज्ञान नहीं होता । दोनों भ्रुवोके पुच्छभागके नीचे-आखोंके बाहरकी ओर ( कानकी तरफ़ ) अपाग नामके मर्म है, इनके विद्ध होनेसे अन्धापन आता है । भ्रुवोके पुच्छभागके अन्तमे–कानके साथ-माथेमे शंख नामका मर्म है, इनके विद्ध होनेपर तुरन्त मृत्यु होती है । भ्रुवोंके उपर जो दबा हुआ स्थान है, वहापर आवर्त नामके मर्म हैं, इनके विद्ध होनेसे अन्धापन अथवा दृष्टि नष्ट हो जाता है । शंखोके उपर–जहा केश समाप्त होते हैं, वहापर उत्क्षेप नामके दोनों ओर मर्म हैं; इनके विद्ध होनेसे शल्य लगे रहनेसे तो जीता है, अथवा पकनेसे स्वयं शल्यके गिर जानेसे जीता है, परन्तु शल्यको बाहर निकालनेपर ( अपने आप शल्यके न गिरनेसे ) मनुष्य मर जाता है । दोनो भ्रुवोके बीचमे स्थपनी नामका मर्म है; इसमे उत्क्षेपके समान–विद्ध होनेपर–जीवन और मृत्यु होती है–अर्थात् शल्यके लगे रहनेसे या पककर अपने आप गिरनेसे रोगी जीता है, और निकालनेसे मर जाता है ॥ २३ ॥

**पञ्च सन्धयः शिरसि तिर्यगूर्ध्वं च सीमन्ता नाम, तेषून्मादभ्रमचित्तनाशैर्मरणम् । जिह्वाघ्राणाक्षिश्रोत्रतर्पणीनां सिराणां तालुनि सन्निपातः तासां मुखानि चत्वारि शृङ्गाटकसंज्ञानि, तेषु सद्यो मरणम् ॥ २४ ॥**

शिरमे पॉच सन्धिया शिरके कपालोके मिलनेसे बनती है, इन सन्धियोको सीमन्त कहते हैं, इनमे दो सन्धिया ललाटके पार्श्वोमे, बालोकी समाप्ति पर दो, कृकाटिकाके पार्श्वमे एक सन्धि । इनके उपर तिरछे–सीधे सीमन्त है । इन सीमन्तोके विद्ध होनेसे उन्माद, चित्तविभ्रम आदि होकर मृत्यु होती है । जिव्हा–घ्राण-आख और श्रोत्रोको तर्पण करनेवाली सिराओका तालुमे मेल होता है । इनमे चारके मुखोको शृगाटक कहते हैं । इनके विद्ध होनेपर तुरन्त मृत्यु होती है ॥ २४ ॥

**मस्तकाभ्यन्तर उपरिष्टाच्छिरासन्धिसन्निपातो रोमावर्तः, सोऽधिपतिर्नाम, तत्रापि सद्यो मरणं भवतीति ॥ २५ ॥**

मस्तकके अन्दर ऊर्ध्वगामि–सिरायोंकी सन्धियोका जहापर सन्निपात होता है ( मेल होता है ) उस स्थानका नाम रोमावर्त है, यही रोमावर्त अधिपति नामका मर्म है, इसप्रकार गलेसे उपरके सैंतीस मर्म कह दिये ॥ २५ ॥

**सामान्यलक्षणं पुनर्मर्मणां पीडिते रुजोत्पत्तिर्विषमं च स्पन्दनम् ॥ २६ ॥**

**मर्मोंका सामान्य लक्षण—**जिन स्थानोके पीडित होनेसे नाना प्रकारकी वेदनाये उत्पन्न हो और कम्पन उत्पन्न हो जाये–वह मर्म है ॥ २६ ॥

**सामान्येनैव च—**
**देहप्रसुप्तिर्गुरुता संमोहः शीतकामिता ।**
**स्वेदो मूर्च्छा वमिः श्वासो मर्मविद्धस्य लक्षणम् ।**
**अपि च—मरणकारित्वान्मर्म ॥ २७ ॥**

**मर्मके विद्ध होनेका लक्षण—**सामान्यत· देहकी सज्ञा नष्ट हो जाती है, शरीरमे ( या अगमे ) भारीपन, मूर्च्छा, शीतकी चाह, पसीना आना, मूर्च्छा आना, वमन, श्वास ये मर्मविद्ध पुरुषके लक्षण हैं । औरभी–मृत्युका कारण होनेसे-इनको मर्म कहते हैं ॥ २७ ॥

**तत्पुनर्मांससिरा स्थिसन्धिसन्निपातः । तेन तस्मिन् पीड्यमाने विशेषतः प्राणाबाधः । बाहुल्येन तु निर्देशः । तस्मान्मांसाद्याश्रयतो मर्माणि पञ्चधा भिद्यन्ते ॥ २८ ॥**

**मर्मोंका मांस आदिसे भेद—**मास–सिरा–स्नायु और अस्थि ये चारो जहापर एकत्रित होते हैं, उस स्थानको मर्म कहते है । एकत्रित होनेके स्थानमे जो जो वस्तु प्रधानरूपमे होती है; उसी वस्तुके नामसे उस स्थान ( मर्म ) को कहते है । इन मर्मोके विशेष रूपमे पीडित होनेपर प्राणोका नाश होता है । इन स्थानोमे अधिकताके कारण नामका निर्देश करते है । यथा-मासमर्म, सिरामर्म, स्नायुमर्म, अस्थिमर्म और सन्धिमर्म ये पाच प्रकारके मर्म हैं ॥ २८ ॥

**तद्यथा—तलहृदयेन्द्रबस्तिगुदस्तनरोहितान्येकादश मांसमर्माणि । उर्वीलोहिताख्यनाभिहृदयस्तनमूलापस्तम्भापालापपार्श्वसन्धिबृहतीनीलामन्यामातृकाफणापाङ्गस्थपनीश्रृङ्गाटकान्येकचत्वारिंशत्सिराममर्माणि । क्षिप्रकूर्चकूर्चशिरोविटपकक्षाधराणिबस्त्यंसविधुरोत्क्षेपाः सप्तविंशति स्नावमर्माणि । कटीकतरुणनितम्बांसफलकशङ्खास्त्वष्टावस्थिमर्माणि । गुल्फमणिबन्धजानुकूर्परकुकुन्दरकृकाटिकाऽऽवर्तसीमन्ताधिपतयो विंशति सन्धिमर्माणि ॥ २९ ॥**

हाथ-पैरोमें चार तलहृदय मर्म, चार इन्द्रबस्ति, एक गुदा और दो स्तनरोहित–ये ग्यारह **मांसमर्म** हैं । चार ऊर्वी, चार लोहिताक्ष, एक नाभि, एक हृदय, दो स्तनमूल, दो अपस्तम्भ, दो अपालाप, दो पार्श्वसन्धि, दो बृहती, दो नीला, दो मन्या, आठ मातृका, दो फण, दो अपाग, एक स्थपनी और चार श्रृगाटक ये इकतालीस **सिरामर्म** है । हाथ-पैरोमे चार क्षिप्रमर्म, चार कूर्च, चार कूर्चशिर, दो विटप, दो कक्षाधर, चार आणि, एक बस्ति, दो अस, दो विधुर और दो उत्क्षेप ये सत्ताईस **स्नायुमर्म** हैं । दो कटीकतरुण, दो नितम्ब, दो अंसफलक और दो शंख ये आठ **अस्थिमर्म** हैं । दो गुल्फ, दो मणिबन्ध, दो जानु, दो कूर्पर, दो कुकुन्दर, दो कृकाटिका, दो आवर्त, पाच सीमन्त और एक अधिपति ये बीस **सन्धिमर्म** हैं ॥ २९ ॥

**पुनश्च पञ्चधा-गुदबस्तिनाभिहृदयमातृकाशङ्खश्रृङ्गाटकाधिपतय एकोनविंशति सद्यःप्राणहराणि । आग्नेयत्वात्तेषां सप्तरात्राभ्यन्तरं कालः ॥ ( १ )**

**तलहृदयक्षिप्रेन्द्रबस्तिवक्षोमर्मकटीकतरुणनितम्बपार्श्वसन्धिबृहतीसीमन्तास्त्रयस्त्रिंशत्कालान्तरप्राणहराणि । सौम्याग्नेयत्वात्तेषां पक्षाभ्यन्तरं कालः । तेष्वपि तु क्षिप्राणि कदाचिदाशु ॥ ( २ )**

**उत्क्षेपौ स्थपनी च त्रीणि विशल्यघ्नानि वायव्यत्वात् । शल्यमुखावरुद्धो हि यावदत्र वायुस्तिष्ठति तावज्जीवति ॥ ( ३ )**

**कूर्चजानुकूर्पराण्युर्वीलोहिताख्यविटपकक्षाधरकुकुन्दरांसांसफलकनीलामन्याकृकाटिकाविधुरफणापाङ्गावर्ताश्चतुश्चत्वारिंशद्वैकल्यकराणि सौम्यत्वात् । सोमो हि स्थैर्यशैत्याभ्यां प्राणान्धारयति । तान्यपि च कदाचिदभिहतानि मारयन्ति ॥ ( ४ )**

**कूर्चशिरोगुल्फमणिबन्धास्त्वष्टौ रुजाकराण्यग्निवायुसोमगुणबाहुल्यात् । अग्निवायू हि विशेषेण रुजाकरौ । सोमस्तु प्राणानवलम्बत इत्युक्तम् ॥ ( ५ ) ॥ ३० ॥**

**मर्मोंके अन्य प्रकारसे पांच भेद—**गुदा-बस्ति नाभि और हृदय ये चार, आठ मातृका, दो शंख, चार श्रृगाटक, और एक अधिपति ये उन्नीस मर्म **सद्यःप्राणनाशक** हैं । ये मर्म आग्नेय होनेसे जल्दी प्राणोका नाश करते है–इनके विद्ध होनेसे लेकर सात दिन तक प्राणनाश हो जाता है (१) ।

**कालान्तरप्राणहर—**चार तलहृदय, चार क्षिप्र, चार इन्द्रबस्ति, आठ वक्षके मर्म ( दो स्तनमूल, दो स्तनरोहित, दो अपस्तम्भ, दो अपालाप ), दो कटीकतरुण, दो नितम्ब, दो पार्श्वसन्धि, दो बृहती और पाच सीमन्त ये तेतीस कालान्तरमे चोट लगनेके कुछ दिनो पीछे प्राणोका नाश करते हैं । ये मर्म सौम्य और आग्नेय दोनों गुणवाले होनेसे देरसे प्राणोका नाश करते हैं । साधारणत चोट लगनेके पन्द्रह दिन पीछे मृत्यु होती है, परन्तु चोटके स्वभावके कारण मृत्युसमयमे भेद है । इनमेभी क्षिप्रमर्म शीघ्र प्राणनाशक है (२) ।

**विशल्यघ्न मर्म**—दो उत्क्षेप और एक स्थपनी ये तीन विशल्यघ्न मर्म हैं, ये वायव्य-वायुवाले मर्म हैं, इनमेंसे शल्य निकालनेपर-व्रणमेंसे वायुके निकलजानेपर मनुष्य मर जाता है, इसलिये शल्य निकलनेपर मर जाता है-और शल्यके रहनेसे जीवित रहता है (३),

**विकल करनेवाले मर्म**—चार कूर्च, दो जानु, दो कूर्पर, चार आणि, चार ऊर्वी, चार लोहिताक्ष, दो विटप, दो कक्षाधर, दो कुकुन्दर, दो अंस, दो अंसफलक, दो नीला, दो मन्या, दो कृकाटिका, दो विधुर, दो फण, दो अपाग और दो आवर्त ये चवालीस विकल ( बेचन अथवा अंगको विकृत बनानेवाले ) करनेवाले मर्म हैं-ये मारक नही। कभी अति चोट लगनेपर मारभी देते हैं। ये चवालीस मर्म सौम्य गुणवाले हैं। सोम ( जल ) स्थिरता और शीतल होनेसे प्राणोंका धारण करता है (४)।

**रुजाकारक मर्म**—चार कूर्चशिर, दो गुल्फ और दो मणिबन्ध ये आठ मर्म रुजाकारक-पीड़ादायक है। ये अग्नि-वायु और सोम गुणकी अधिकतावाले होते हैं। आग्नेय और वायव्य गुणवाले होनेसे शरीरमें पीड़ा उत्पन्न करते हैं (५) ॥ ३० ॥

**अन्ये त्वाहुः—मांसादीनां पञ्चानामपि विवृद्धानां समावायाद्विशल्यघ्नानि। एकैकहीनानामल्पानां च क्रमादितराणि। स्वभावत एव चान्ये वदन्ति। प्रतिनियतकर्माणि चन्द्रसूर्यायःकान्तोपलानामिवाम्बुवह्निलोहसंश्लेषाः तथा च छिन्नेषु बहुमर्मस्वपि पाणिपादेषु स्वभावत एव न मृत्युः ॥ ३१ ॥**

अन्य आचार्योंका कहना हैं कि-ये उपरोक्त सद्य प्राणहर आदि भेद अन्य प्रकारसे होते हैं। यथा-गुदा-बस्ति आदि मांस-मर्मोके साथ जब शेष चारो ( स्नायु, सिरा, सन्धि और अस्थिमर्म ) मर्म एक साथ मिल जाते हैं-तब ये सद्य प्राणहर होते हैं। यदि इनमेंसे चार प्रकारके मर्मोंका मेल हो तो कालान्तरमें प्राणहर करनेवाले होते हैं, तीन मर्मोंके मेलसे विशल्यघ्न और दो मर्मोंके मेलसे विकलत्वकारक तथा एकही मर्मसे ( किसीसेभी मेल न होनेपर ) रुजाकारक होते हैं। ये सब भेद इनके अपने स्वभावसेही होते हैं ऐसा दूसरे आचार्य कहते हैं। इन भेदोंमें न तो सोम-अग्नि-वायु कारण हैं और न मांस-सिरा-स्नायु-अस्थि और सन्धि इन मर्मोंका मेल इनके भेदमें कारण है, अपितु-जिस प्रकार चन्द्रमाको देखकर चन्द्रकान्त मणिसे पानी, सूर्यको देखकर सूर्यकान्त मणिसे आग, चुम्बकको देखकर लोहमें आकर्षण उत्पन्न हो जाता है, उसी प्रकार हाथ-पैरके रहनेवाले बहुतसे मर्मोके छिन्न होनेपरभी जो मृत्यु नही होती, इसमें स्वभावही कारण है-अन्य सोम आदि कारण नहीं हैं ॥ ३१ ॥

**अपरे पुनरत्रापि हेतुमाहुः । पाणिपादच्छेदे हि सिराः सङ्कोचमायान्ति ततोऽल्पासृक्प्रवृत्तेर्जीवितं मर्मव्यधे त्वतिरक्तस्रुतितो वायुवैकृतेन च मरणम्। तस्मान्मर्माभिहतस्य तदङ्गमाशु सन्धिदेशाच्छेदनीयम्। अभिहतानां तु मर्मणां यथास्वं पूर्वं पूर्वं च कर्म ईषदन्ते वा हतानामुत्तरमेव ॥ ३२ ॥**

अन्य आचार्य इसमें दूसरा कारण बताते हैं-हाथ-पैरके मर्मस्थानोंमें चोट लगनेपरभी जो मृत्यु नहीं होती इसका कारण यह है कि सन्धिस्थानसे हाथ-पैर आदि अंगको अलग करनेसे सिरायें सिकुड जाती हैं, जिससे रक्तस्राव नहीं होता-या थोड़ा रक्तस्राव होता है। इसलिये मनुष्य जीता है। मर्मके विद्ध होनेपर रक्तके अधिक निकल जानेसे और वायुके विकृत हो जानेसे मृत्यु होती है। इसलिये जिस मनुष्यके मर्मस्थानपर चोट लगी हो, उस मनुष्यके चोटवाले अंगको तुरन्त सन्धिस्थानसे अलग कर देना चाहिये। मर्मोके अति आहत होनेपर अपनेसे पहले मर्मका कार्य वे करते हैं-अर्थात् रुजाकारक मर्मोके अति पीडित होनेपर ये मर्म वैकल्यकारक मर्मोका कार्य करने लगेंगे; वैकल्यकारक मर्मोके बहुत आहत होनेपर, विशल्यघ्न मर्मोंका कार्य, विशल्यघ्न मर्मोके बहुत आहत होनेपर कालान्तरप्राणहर मर्मोंका कार्य एवं कालान्तरप्राणहरमर्म आहत होकर सद्य प्राणहर मर्मोंके समान कार्य करते हैं। इसी प्रकार थोडी चोट लगनेपर या मर्मके एक कोनेपर चोट लगनेसे ये मर्म अपनेसे उत्तरोत्तर मर्मोका कार्य करते हैं-यथा सद्य प्राणहर मर्मोमें थोडी चोट लगनेपर ये कालान्तरप्राणहर होते हैं कालान्तरप्राणहर मर्मोमें हल्की या एक किनारेपर चोट लगनेसे ये विशल्यघ्न, विशल्यघ्न मर्म वैकल्यकारक और वैकल्यकारक मर्म रुजाकारक मर्म बन जाते हैं ॥ ३२ ॥

**पुनश्च पञ्चधा भिद्यते। तद्यथा—उर्व्यः कूर्चशिरांसि विटपे कक्षाधरे च द्वादश स्वाङ्गुलोन्मितानि। गुल्फौ मणिबन्धौ स्तनमूले च षट् द्व्यङ्गुलानि। जानुनी कूर्परे च चत्वारि त्र्यङ्गुलानि। कूर्चा गुदो बस्तिर्नाभिर्हृदयं नीले मन्ये मातृकाः सीमन्ताः शृङ्गाटकानि चैकोनत्रिंशत्पाणितलसंमितानि। शेषाणि षट्पञ्चाशदङ्गुलदलप्रमाणानि ॥ ३३ ॥**

मान ( माप ) के भेदसे मर्म फिर पाच प्रकारके हैं। यथा—उर्वी ( चार ), चार कूर्च शिर, दो विटप और दो कक्षाधर ये बारह मर्म प्रत्येक मनुष्यकी अपनी अंगुलीके मापके बराबर हैं। दो गुल्फ, दो मणिबन्ध और दो स्तनमूल-ये छ मर्म दो अंगुल होते हैं। दो जानु और दो कूर्पर-चार अंगुल होते हैं। चार कूर्च, एक गुदा, एक बस्ति, एक नाभि और एक हृदय ये चार, दो नीला, दो मन्या, आठ मातृका, पाच सीमन्त, चार शृंगाटक ये उनतीसमर्म हाथकी हथेलीके बराबर होते हैं। शेष छप्पन मर्म अपनी आधी अंगुल ( १½ यव ) के बराबर होते हैं ॥ ३३ ॥

१ सुश्रुतमें कहाभी है—'शेषाण्यत्रेहि परिविस्तरतोऽङ्गुलार्धम्' सु. शा. ६. २९.

**विशल्यघ्न मर्म**—दो उत्क्षेप और एक स्थपनी ये तीन विशल्यघ्न मर्म हैं, ये वायव्य—वायुवाले मर्म हैं, इनमेसे शल्य निकालनेपर—व्रणमेसे वायुके निकलजानेपर मनुष्य मर जाता है, इसलिये शल्य निकलनेपर मर जाता है—और शल्यके रहनेसे जीवित रहता है (३),

**विकल करनेवाले मर्म**—चार कूर्च, दो जानु, दो कूर्पर, चार आणि, चार ऊर्वी, चार लोहिताक्ष, दो विटप, दो कक्षाधर, दो कुकुन्दर, दो अंस, दो असफलक, दो नीला, दो मन्या, दो कृकाटिका, दो विधुर, दो फण, दो अपाग और दो आवर्त ये चवालीस विकल ( बेचन अथवा अगको विकृत बनानेवाले ) करनेवाले मर्म हैं—ये मारक नही। कभी अति चोट लगनेपर मारभी देते हैं। ये चवालीस मर्म सौम्य गुणवाले हैं। सोम ( जल ) स्थिरता और शीतल होनेसे प्राणोका धारण करना है (४)।

**रुजाकारक मर्म**—चार कूर्चशिर, दो गुल्फ और दो मणिबन्ध ये आठ मर्म रुजाकारक-पीड़ादायक है। ये अग्नि-वायु और सोम गुणकी अधिकतावाले होते है। आग्नेय और वायव्य गुणवाले होनेसे शरीरमे पीड़ा उत्पन्न करते हैं (५) ॥ ३० ॥

**अन्ये त्वाहुः—मांसादीनां पञ्चानामपि विवृद्धानां समावायाद्विशल्यघ्नानि। एकैकहीनानामल्पानां च क्रमादितराणि। स्वभावत एव चान्ये वदन्ति। प्रतिनियतकर्माणि चन्द्रसूर्यायःकान्तोपलानामिवाम्बुवह्निलोहसंश्लेषाः तथा च छिन्नेषु बहुमर्मस्वपि पाणिपादेषु स्वभावत एव न मृत्युः ॥ ३१ ॥**

अन्य आचार्योंका कहना है कि—ये उपरोक्त सद्य प्राणहर आदि भेद अन्य प्रकारसे होते हैं। यथा—गुदा-बस्ति आदि मास-मर्मके साथ जब शेष चारो ( स्नायु, सिरा, सन्धि और अस्थिमर्म ) मर्म एक साथ मिल जाते हैं—तब ये सद्य प्राणहर होते हैं। यदि इनमेंसे चार प्रकारके मर्मोंका मेल हो तो कालान्तरमें प्राणहर करनेवाले होते हैं, तीन मर्मोंके मेलसे विशल्यघ्न और दो मर्मोंके मेलसे विकलत्वकारक तथा एकही मर्मसे ( किसीसेभी मेल न होनेपर ) रुजाकारक होते हैं। ये सब भेद इनके अपने स्वभावसेही होते हैं ऐसा दूसरे आचार्य कहते हैं। इन भेदोंमे न तो सोम-अग्नि-वायु कारण हैं और न मास-सिरा-स्नायु-अस्थि और सन्धि इन मर्मोंका मेल इनके भेदमें कारण है, अपितु—जिस प्रकार चन्द्रमाको देखकर चन्द्रकान्त मणिसे पानी, सूर्यको देखकर सूर्यकान्त मणिसे आग, चुम्बकको देखकर लोहमे आकर्षण उत्पन्न हो जाता है, उसी प्रकार हाथ-पैरके रहनेवाले बहुतसे मर्मोके छिन्न होनेपरभी जो मृत्यु नही होती, इसमें स्वभावही कारण है—अन्य सोम आदि कारण नहीं हैं ॥ ३१ ॥

**अपरे पुनरत्रापि हेतुमाहुः । पाणिपादच्छेदे हि सिराः सङ्कोचमायान्ति ततोऽल्पासृक्प्रवृत्तेर्जीवितं मर्मव्यधे त्वतिरक्तस्रुतितो वायुवैकृतेन च मरणम्। तस्मान्मर्माभिहतस्य तदङ्गमाशु सन्धिदेशाच्छेदनीयम्। अभिहतानां तु मर्मणां यथास्वं पूर्वं पूर्वं च कर्म ईषदन्ते वा हतानामुत्तरमेव ॥ ३२ ॥**

अन्य आचार्य इसमे दूसरा कारण बताते है—हाथ-पैरके मर्मस्थानोंमे चोट लगनेपरभी जो मृत्यु नहीं होती इसका कारण यह है कि सन्धिस्थानसे हाथ-पैर आदि अगको अलग करनेसे सिरायें सिकुड जाती हैं, जिससे रक्तस्राव नहीं होता—या थोड़ा रक्तस्राव होता है। इसलिये मनुष्य जीता है। मर्मके विद्ध होनेपर रक्तके अधिक निकल जानेसे और वायुके विकृत हो जानेसे मृत्यु होती है। इसलिये जिस मनुष्यके मर्मस्थानपर चोट लगी हो, उस मनुष्यके चोटवाले अगको तुरन्त सन्धिस्थानसे अलग कर देना चाहिये। मर्मोके अति आहत होनेपर अपनेसे पहले मर्मका कार्य वे करते हैं—अर्थात् रुजाकारक मर्मोके अति पीडित होनेपर ये मर्म वैकल्यकारक मर्मोका कार्य करने लगेंगे; वैकल्यकारक मर्मोके बहुत आहत होनेपर, विशल्यघ्न मर्मोंका कार्य, विशल्यघ्न मर्मोके बहुत आहत होनेपर कालान्तरप्राणहर मर्मोंका कार्य एव कालान्तरप्राणहरमर्म आहत होकर सद्य प्राणहर मर्मोंके समान कार्य करते हैं। इसी प्रकार थोड़ी चोट लगनेपर या मर्मके एक कोनेपर चोट लगनेसे ये मर्म अपनेसे उत्तरोत्तर मर्मोका कार्य करते हैं—यथा सद्य प्राणहर मर्मोमे थोड़ी चोट लगनेपर ये कालान्तरप्राणहर होते हैं कालान्तरप्राणहर मर्मोंमे हल्की या एक किनारेपर चोट लगनेसे ये विशल्यघ्न, विशल्यघ्न मर्म वैकल्यकारक और वैकल्यकारक मर्म रुजाकारक मर्म बन जाते हैं ॥ ३२ ॥

**पुनश्च पञ्चधा भिद्यते। तद्यथा—उर्व्यः कूर्चशिरांसि विटपे कक्षाधरे च द्वादश स्वाङ्गुलोन्मितानि। गुल्फौ मणिबन्धौ स्तनमूले च षट् द्व्यङ्गुलानि। जानुनी कूर्परे च चत्वारि त्र्यङ्गुलानि। कूर्चा गुदो बस्तिर्नाभिर्हृदयं नीले मन्ये मातृकाः सीमन्ताः शृङ्गाटकानि चैकोनत्रिंशत्पाणितलसंमितानि। शेषाणि षट्पञ्चाशदङ्गुलदलप्रमाणानि ॥ ३३ ॥**

मान ( माप ) के भेदसे मर्म फिर पाच प्रकारके हैं। यथा—उर्वी ( चार ), चार कूर्च शिर, दो विटप और दो कक्षाधर ये बारह मर्म प्रत्येक मनुष्यकी अपनी अगुलीके मापके बराबर हैं। दो गुल्फ, दो मणिबन्ध और दो स्तनमूल—ये छ मर्म दो अगुल होते हैं। दो जानु और दो कूर्पर—चार अगुल होते हैं। चार कूर्च, एक गुदा, एक बस्ति, एक नाभि और एक हृदय ये चार, दो नीला, दो मन्या, आठ मातृका, पाच सीमन्त, चार शृंगाटक ये उनतीसमर्म हाथकी हथेलीके बराबर होते हैं। शेष छप्पन मर्म अपनी आधी अगुल ( १½ यव ) के बराबर होते हैं ॥ ३३ ॥

१ सुश्रुतमें कहाभी है—'शेषाण्यत्रेह परिविस्तरतोऽङ्गुलार्धम्' सु. शा. ६. २९.

बिच्छु उत्पन्न होता है, सर्पविषकी अपने सर्पके विषसे जिस प्रकार विषैली प्रकृति बनती है, उसीप्रकार मनुष्यकी दोषोसे प्रकृति बनती है ॥ ४ ॥

**तस्मात्तन्मयतया शुक्रार्तवयोर्देहस्य भावितत्वात्प्राकृतत्वाच्च तावता तेन दोषेण न विहन्यते । तद्गुणैरेव चास्य शरीरमुपस्क्रियते । ततश्च तद्गुणप्रतिपक्षैः सहसा न बाध्यते ॥ ५ ॥**

इसीलिये सम्पूर्ण शरीरमें दोषोंके व्याप्त होनेसे तन्मयता, शुक्र और आर्तव द्वारा देहके बननेसे, दैवकर्मवशके कारण शरीरके बननेसे, वातादिके कारण देहकी प्रकृति अवश्यम्भावी होनेसे-जन्मजात परिमाणमें रहनेवाले दोषसे-मनुष्यको किसी प्रकारकी हानि नहीं पहुंचती । जन्मजात दोषोसे बनी प्रकृतिमे इन दोषोके गुणोसे ( बीजस्थ गुणदोषोसे ) मनुष्यका शरीर उपस्कृत होता है । शरीरको आरम्भ करनेवाले दोषोके विपरीत गुणवाले आहारविहारोसे सहसा शरीर पीडित नहीं होता ॥५॥

**तस्यां त्ववस्थायां विकृतिमति दोषे उल्बणे नैव गर्भः सम्भवति । सम्भव एव वा विपद्यते विकृतो वा भवति ॥ ६ ॥**

शुक्र-शोणितके मिलनेके समय यदि दोष विकाररूपमे बढ़े हुए हो तब गर्भ नहीं रहता । यदि गर्भ रहभी जाय तो उत्पत्तिकालमे नष्ट हो जाता है, अथवा यदि उत्पन्न हो जाये तो विकारयुक्त उत्पन्न होता है ॥ ६ ॥

**तथा च केचिदाहुः—द्विविधा वातादयः प्राकृता वैकृताश्च । तत्र प्राकृताः सप्तविधायाः प्रकृतेर्हेतुभूताः शरीरैकजन्मानः । ते शरीरधारणाद्धातुसंज्ञाः दोषाख्यानां विकृतानां बीजभूतानां मुमूर्षोः स्वरूपाच्चलन्ति । सर्वेष्वपि च देहे सन्निहितेषु प्रकृतानुल्बणेन व्यपदेशः । वैकृतास्तु गर्भादभिनिःसृतस्याहाररसात्सम्भवन्तः प्राकृतेष्वेव रोहन्ति ते कालादिवशेन स्वप्रमाणवृद्धिक्षययोगाद्देहमनुगृह्णन्ति दूषयन्ति च ॥ ७ ॥**

इसीसे कोई आचार्य कहते हैं कि वातादि दो प्रकारके हैं—अर्थात् प्राकृत और वैकृत । इनमें प्राकृत वातादि सात प्रकारसे प्रकृतिके कारण बनकर शरीरोको उत्पन्न करते है । क्योकि ये वातादि शरीरका धारण करते हैं। इसलिये इनको 'धातु' नामसे कहते हैं । दोष नामसे कहे जानेवाले विकृत हुए वातादिका यहीं प्राकृत वातादि कारण होते हैं। इनमें वैकृत वातादिके स्वरूपोमे मरणासन्न पुरुषमे परिवर्तन आजाते हैं, जीवित पुरुषके प्राकृत वातादिके स्वरूपोमे परिवर्तन नहीं आता । जन्मके पीछे जो वातादि उत्पन्न होते है, वे विकृत कहाते हैं। यद्यपि सब मनुष्योंमे प्रकृति अवस्थामे सब वातादि दोष परस्पर मिले रहते हैं, तथापि इन मिले हुए वातादि दोषोमे जिस दोषकी अधिकता होती है, उसी दोषसे मनुष्यकी प्रकृति कही जाती है । और जो वैकृत हैं–वे गर्भसे निकले हुए आहाररसके मलसे उत्पन्न होते हैं ( यथा–झागरूप होनेसे कफ बनता है ), इसीलिये सजातीय होनेके कारण ये उन प्राकृत वातादिमेंही मिलकर एक हो जाते है । और ये वैकृत वातादि–प्राकृत वातादिके साथ मिलकर एकरूप होनेपर काल आदिके कारण अपने स्वाभाविक प्रमाणमें रहकर शरीरका उपकार करते है, और काल आदिके कारण बढकर अथवा कम होकर शरीरको दूषित करते है ॥ ७ ॥



**तद्वदोजोऽपि परं हृदयस्थमष्टबिन्दुप्रमाणमाधारः प्रासृतिकस्य रसात्मकस्यौजसः क्षयवृद्धिभाजः ॥८॥**

**ओजका प्रमाण**—ओजभी वातादिके समान अपने प्रमाणमे स्थित होकर शरीरका उपकार करता हैं, और अपने प्रमाणसे बढ-घटकर शरीरको दूषित करता है । यह उत्कृष्ट ओज प्रमाणमे आठ बिन्दु ( आठ कर्ष ) है, यही पर ओज अर्धाञ्जलि प्रमाण अपर ओजका आधार है । महत् ( अपर ) ओजका योग और क्षेम इसी उत्कृष्ट ओजके अधीन हैं ॥ ८ ॥

**अथ स्वदोषगुणानुरोधाद्वातप्रकृतिस्तनुरूक्षस्तब्धाल्पाङ्गदन्तनखरोमनेत्रस्वरः शीतद्विड्वद्धपिण्डिकः सशब्दसन्धिगामी शीघ्रारम्भक्षोभग्रहणविसरणश्चलधृतिमतिगतिदृष्टिस्वभावसौहार्दः स्तेनोऽनार्यो मत्सर्यजितेन्द्रियः प्रियगान्धर्वेतिहासहासविलासकलहमृगयोद्यानयात्रः स्निग्धोष्णमधुराम्ललवणान्नपानकाङ्क्षोपशयश्च भवति ॥ ९ ॥**

**अपि च—**

**अल्पवित्तबलजीवितनिद्रः**
**क्षामवाग्धमनिसन्ततगात्रः ।**
**दुर्भगोऽतिबहुभुक् बहुभाषी**
**नास्तिकः स्फुटितकेशकरांघ्रिः ॥ १० ॥**
**किंचिदुन्मिषितदृक्सुखसुप्तस्त्रस्यति क्रथति खादति दन्तान् ।**
**शुष्करूक्षविषमासु सरित्सु**
**व्योम्नि शैलशिखरेषु च याति ॥ ११ ॥**

---

१–(१) शुक्रशोणितप्रकृतिं–कालगर्भाशयप्रकृतिं–मातुराहारविहारप्रकृतिं–महाभूतविकारप्रकृतिं च गर्भशरीरमपेक्षते । एता हि–येन येन दोषेणाधिकेनैकेनानेकेन वा समनुबध्यन्ते, तेन तेन दोषेण गर्भोऽनुबध्यते–ततः सा सा दोषप्रकृतिरुच्यते मनुष्याणां गर्भादिप्रवृत्ता । तस्मात् श्लेष्मला प्रकृत्या केचित्, पित्तला केचित्, वातला केचित्, संसृष्टा केचित्, समधातवः प्रकृत्या केचिद् भवन्ति ॥

(२) तत्र केचिदाहुः–न समवातपित्तश्लेष्माणो जन्तवः सन्ति, विषमाहारोपयोगित्वान्मनुष्याणां, तस्माच्च वातप्रकृतयः केचित्, केचित् पित्तप्रकृतयः, केचित्पुनः श्लेष्मप्रकृतयो भवन्ति । तच्चानुपपन्नम् । कस्मात् कारणात् ?–समवातपित्तश्लेष्माणं ह्यरोगमिच्छन्ति भिषजः । न खलु सन्ति वातप्रकृतयः, पित्तप्रकृतयः श्लेष्मप्रकृतयो वा । तस्य तस्य किल दोषस्याधिक्यात् सा सा दोषप्रकृतिरुच्यते मनुष्याणाम्, न च विकृतेषु दोषेषु प्रकृतिस्थत्वमुपपद्यते–तस्मान्नैताः प्रकृतयः ॥ चरक. वि ६।१३

२ विस्तारके लिये अनुवादककी भारतीय रसपद्धति देखिये ।

**वातप्रकृतिके लक्षण**—वातप्रकृति मनुष्य—अपने वातिक दोषके कारण-शरीरके बननेसे ( क्योंकि कार्य कारणके अनुरूप होता है )-वातके अनुरूप-पतला, रुखा, स्तब्ध एवं अल्प अगोंवाला, दान्त-नखून-नेत्र और स्वरभी थोडा तथा दीन, शीतसे द्वेष करनेवाला, छोटी और कठोर ( सख्त ) पिण्डलियो युक्त- चलते समय जानु आदि सन्धिया शब्द करनेवाली, जल्दी कार्योका आरम्भ करनेवाला जल्दी विक्षुब्ध ( कोपयुक्त ) होनेवाला, जल्दीही बातको ग्रहण करनेवाला जल्दीही भूल-जानेवाला, इस मनुष्यका धैर्य-स्मृति-चलना-देखना-स्वभाव और मित्रता सब अस्थिर होते है। यह चोर, अनार्य, मात्सर्यगुणवाला, अजितेन्द्रिय, गान्धर्व-गानविद्या-इतिहास-कथानक-हास-विलास झगड़ा-मृगया-बगीचोमे और देशान्तर यात्रामे प्रेम रखनेवाला, स्निग्ध-गरम-मधुर अम्ल और लवण रसवाले खानपानमे रुचि रखनेवाला तथा इसी प्रकार स्निग्ध—उष्ण आदि गुणवाला खान-पान इसको अनुकूल आता है। औरभी—इसका धन-बल-आयु-नींद-थोडी होती है, वाणी—दीन होती है, शरीरपर धमनीया ( सिराये ) उपर दीखती रहती हैं, दूषित भग ( ऐश्वर्य )वाला बहुत खानेवाला, बहुत बोलनेवाला, परलोक या ईश्वरको न माननेवाला—नास्तिक, केश-हाथ-पैर-फटे हुए ( बाल जल्दी टूटते है ), सोनेपर आखे और मुख कुछ खुला रहता है, सोते हुए डरता है, नासासे शब्द ( घर्राटे ) करता है, दन्तोको बजाता है, सोते हुए—स्वप्नोमे सुखी रूक्ष—तथा कुटिल नदियोमे, आकाशमे या पर्वतकी चोटियोंपर जाता है ॥ ९–११ ॥

**पित्तप्रकृतिरुष्णगौरगात्रस्ताम्रनखनयनजिह्वौष्ठ-पाणिपादतलः शिथिलसन्धिबन्धमांसः करभकपि-लविरलमृदुकेशरोमा मध्यबलायुरल्पशुक्रव्यवाया-पत्यः शूरोऽभिमानी शीघ्रवलीखलतिपलितपिप्लुव्य-ङ्गक्षुत्पिपासो मेधावी दुर्भगः स्वादुतिक्तकषायशी-ताभिलाषोपशयश्च भवति ॥ १२ ॥**

**अपि च—**

**दयितमाल्यविलेपनमण्डनः**
**सुचरितः शुचिराश्रितवत्सलः।**
**विभवसाहसबुद्धिबलान्वितो**
**भवति भीषु गतिर्द्विषतामपि ॥ १३ ॥**
**धर्मद्वेषी स्वेदनः पूतिगन्धि-**
**र्भूर्युच्चारक्रोधपानाशनेर्ष्यः।**
**सुप्तः पश्येत्कर्णिकारान् पलाशान्**
**दिग्दाहोल्काविद्युदर्कानलांश्च ॥ १४ ॥**

**पित्तप्रकृतिके लक्षण**—पित्तप्रकृति मनुष्य अपने दोष पित्तके अनुरूप-उष्ण और गौर शरीरवाला, नखून-ऑख जीभ-ओठ-हथैली और पैरके तलुवे लालवर्ण, सन्धिबन्ध और मास ढीले, शिरके बाल और रोम—उटके समान भूरे, अलग अलग और कोमल होते हैं, इसकी आयु और बल मध्यम होता है, सतान—कामेच्छा और शुक्र थोड़ा होता है, शूर—अभिमानी ( आत्मसम्मानयुक्त ), वली-पलित-गंजापन-पिप्लु-व्यंग ( झाई )-भूख और प्यास बहुत जल्दी आती है, बुद्धिमान, दूषित भाग्यवाला, स्वादु-तिक्त-कषाय एव शीत वस्तुओकी चाह रखनेवाला तथा येही खानपान इसे अनुकूलभी आते है। औरभी—माला और आलेपोसे शरीरको सजानेकी इच्छावाला, उत्तम आचरणवाला, शुद्ध—साफ रहनेवाला, तथा आश्रितोमे प्यार रखनेवाला, ऐश्वर्य-बल-साहस और बुद्धिसे युक्त—शत्रुओकीभी भयमे रक्षा करनेवाला, गरमीसे द्वेष रखनेवाला, दुर्गन्धि पसीने-वाला, मल-क्रोध-खान-पान और ईर्षा बहुत होती है, सप्नमें खिले हुए अमलतास ( पीले फूलोको ) या पलाश ( लाल केसू-वाले ढाक ) को, जलती हुई दिशाओको, बिजली—उल्कापात, सूर्य और अग्निको देखता है ॥ १२–१४ ॥

**कफप्रकृतिस्तु दूर्वेन्दीवरशरकाण्डान्यतमवर्णः समसुविभक्तस्निग्धस्थिरसुकुमारश्लिष्टमांससन्धि-बन्धः परिपूर्णचारुगात्रो महाललाटोरुबाहुर्व्यक्तसि-तासितप्रसन्नायतविशालपक्ष्मलाक्षः सिंहमृदङ्गघन-घोषः क्षुत्पिपासोष्णसहिष्णुर्बह्वोजोबलशुक्रव्यवाया-पत्यश्चिरशोषमाल्यानुलेपनो दृढप्रच्छन्नवैरः पेशलः सत्यवादी स्मृतिमान्धृतिमानलोलुपो बाल्येप्यरोद-नः कटुतिक्तकषायोष्णरूक्षेच्छोपशयश्च भवति १५**

**अपि च—**

**अल्पव्याहारक्रोधमेधाशनेहः**
**प्राज्यायुर्वित्तो दीर्घदर्शी वदान्यः।**
**श्राद्धो गम्भीरः स्थूललक्ष्यः क्षमावा-**
**नार्यो निद्रालुर्दीर्घसूत्री कृतज्ञः ॥ १६ ॥**
**ऋजुर्विपश्चित्सुभगः सलज्जो**
**भक्तो गुरूणां दृढसौहृदश्च।**
**स्वप्ने सपद्मान्सविहङ्गमालां-**
**स्तोयाशयान् पश्यति तोयदांश्च ॥ १७ ॥**

**कफप्रकृतिके लक्षण**—कफप्रकृति मनुष्य अपने दोष कफके अनुरूप दूर्वा-नीलाकमल शरकंडा-इनमेसे किसी एकके वर्णके रगवाला, इसका मास और सन्धिबन्ध बराबर-ठीक प्रकारसे विभक्त ( अलग-अलग ), स्निग्ध, दृढ, कोमल—परस्पर खूब मिले होते है, शरीर भरा हुआ, देखनेमे सुन्दर, माथा—छाती और भुजाये विशाल, आखोमे—काला और सफेद भाग—साफ साफ अलग निर्मल—विस्तृत आखें और पलकोके बाल बड़े होते हैं, इसकी आवाज बादल-शेर और मृदंगके समान, भूख—प्यास और गरमीको सहन करनेवाला, ओज-बल शुक्र-कामेच्छा और सतान बहुत होती है, माला और लेप—शरीरपर लगा देरमें सूखता है, इसका वैर दृढ और छिपा होता है, नाजुक शरीर,

१ भगशब्दका लक्षण—ऐश्वर्यस्य समग्रस्य धर्मस्य यशस श्रियः। वैराग्यस्याथ मोक्षस्य षण्णा भग इतीरणा।

सत्यवादी, स्मरणशक्तिवाला, धैर्यशाली, लोमरहित, बाल्यावस्थामेभी न रोनेवाला, कटु-तिक्त-कषाय-उष्ण और रूक्ष खानपानकी इच्छा रखनेवाला तथा इसी प्रकारका खानपान इसको अनुकूल भी आता है । औरभी-वाणीसे बोलना-क्रोध-खान-पानकी इच्छा थोडी होती है, आयु और वित्त बहुत होता है, दूरदर्शी, मीठा बोलनेवाला, श्रद्धायुक्त, गम्भीर, बड़े उद्देश्यवाला, क्षमाशील, आर्य, निद्रालु, देरमे काम करनेवाला, कृतज्ञ, सीधा, बुद्धिमान, उत्तम ऐश्वर्यशाली, लज्जाशील, गुरुओका भक्त, दृढ मित्रतावाला, स्वप्नमे–कमलोसे भरे-पक्षियोकी पक्तियोसे युक्त जलाशयोको और बादलोको देखता है ॥ १५–१७ ॥

**उभयलक्षणसङ्करे तु संसर्गप्रकृतिः । सर्वगुणसमुदितः समदोषप्रकृतिः ॥ १८ ॥**

दो दोषोके लक्षणोके मिलनेपर मिली हुई प्रकृति होती है । सम्पूर्ण वातादिके प्रशस्त गुणोके मिलनेपर-समान दोषोवाली प्रकृति होती है ( समान मात्रामे दोषोका परस्पर मेल होनेसे दोषोके निन्दित लक्षण नहीं रहते ) ॥ १८ ॥

**तत्राद्यास्त्रयो नित्यातुराः दोषानुपशयितप्रकृतित्वात् । विशेषतश्च द्वन्द्वप्रकृतयः । तेषु हि गुणमिश्रविकारकारिषु क्षुत्पिपासादिष्विवारोग्यव्यपदेशः १९**

इनमे प्रथम तीन प्रकृतिवाले–वातप्रकृति, पित्तप्रकृति और कफप्रकृतिवाले सदा रोगी रहते हैं–क्योंकि इनकी प्रकृति दोषोंसे बनी होती है, खासकर ससर्गप्रकृतिवाले-वातपित्तप्रकृति, पित्तकफप्रकृति और वातकफप्रकृतिके मनुष्य बहुत रोगी रहते है । इन प्रकृतिवालोको जो आरोग्य कहा जाता है, वह वातादिके गुणोंके साथ मिलकर–रोग उत्पन्न करनेसे कहते हैं–जिस प्रकार कि लोकमे पीडा करनेका स्वभाव होनेपरभी भूख-प्यास आदिमे आरोग्य शब्दद्वारा व्यवहार होता है । भूखप्याससे शरीरमें पीडा होती है, फिरभी इनको स्वस्थताका लक्षण मानते है ॥ १९ ॥

**तस्माद्विपरीतगुणेन विधिना दोषोपक्रमणीयोक्तेन तानुपाचरेत् । समं सर्वरसेन सात्म्येनान्यांश्च यथर्तुविहितेन च ॥ २० ॥**

इसलिये इन दोषोंकी अपने अपने गुणोके विपरीत दोषोपक्रमणीय अध्यायमे कही चिकित्सा द्वारा इनका उपचार करना चाहिये । और अन्तिम–सम वात-पित्त-कफप्रकृतिकी सब रसोके समान उपयोगसे तथा ऋतुचर्याविधिसे चिकित्सा करनी चाहिये ॥ २० ॥

**दोषवच्च गुणैरपि सत्त्वादिभिः सप्त प्रकृतयो भवन्ति । तास्तदभिनिर्वृत्तैरेव यथोक्तैः शौचादिभिर्जानीयात् ॥ २१ ॥**

वातादि दोषोकी भाति सत्त्व-रज और तम इन तीन गुणोसे मनुष्योकी मानसिक प्रकृतियाभी सात हैं । इन सात्त्विक आदि प्रकृतियोको सत्त्वादिसे उत्पन्न शौच–आस्तिक आदि गुणोसे पहचानना चाहिये । यथा–शुद्धता-आस्तिकता,–श्वेतवर्त्म रुचि–उत्तम बुद्धिसे सत्त्व प्रकृति, बहुत बोलनेसे अहकारयुक्त क्रोधी-दम्भी-मात्सर्य होनेसे रज प्रकृति, भय-अज्ञान निद्रा-आलस्य-विषादसे तम प्रकृति जानना चाहिये । इन लक्षणोके मिलनेसे ससर्गजन्य-गुणवाली प्रकृतिया बनती है ॥ २१ ॥

**तथा पुनः सप्त प्रकृतयो जातिकुलदेशकालवयोबलप्रत्यात्मसंश्रयाः ॥ २२ ॥**

जाति-कुल-देश–काल-वय–बल और प्रत्येक आत्माके आश्रयसे सात प्रकारकी प्रकृतिया है । क्योंकि पुरुषोमें जाति आदिके कारणसे निश्चित भावविशेष ( गुण आदि ) देखे जाते है । **जाति**–यथा–ब्राह्मण जातिके मनुष्य मधुरबहुल आचारमे रुचि करनेवाले-साहस न करनेवाले-डरपोक होते हैं । **कुल**—कई कुल मद्यके लोलुप होते हैं, कई कुलोमे क्षय-अपस्मार रोग बराबर उतरते है । **देश**—कई देशोमे अपनी प्रथा है । यथा–पर्वतीय दूधमे नमक मिलाकर पीते है–कई देशोंके निवासी अधिक अच्छे नाविक होते है । **काल**—हेमन्तमे ग्रीष्मकी अपेक्षा मनुष्योमे अधिक उत्साह होता है । **वय**-युवाओमे-वृद्धोंको अधिक क्रोध होता है । प्रत्येक पुरुषमे पृथक् पृथक् स्वभावकी भिन्नता मिलती है इत्यादि ॥ २२ ॥

**दृश्यन्ते हि पुरुषाणां जात्यादिनियतास्ते ते भावविशेषाः सत्त्वादीनां च तरतमयोगाच्छरीरविशेषेभ्यश्चान्योन्यानुविधानत्वाच्च भेदाग्रमसंख्येयं भवति । शरीरमपि सत्त्वादीननुरुध्यते सत्त्वादयोऽपि शरीरं सत्त्वाद्यसंख्यभेदवशाच्च रूपस्वरचरितानुकरणमप्यनूकशब्दवाच्यमसंख्यभेदं भवति । तदावेशस्त्वनन्तरजन्माभ्यासवासनया जन्यते तस्मा-**

---

१ (१) तेषा तु खलु चतुर्विधाना पुरुषाणा चत्वार्यनुप्रणिधानानि श्रेयस्कराणि भवन्ति । तत्र समसर्वधातूना सर्वाकारसमम् । अधिकदोषाणा तु त्रयाणा यथास्व दोषाधिक्यमभिसमीक्ष्य दोषप्रतिकूलयोगीनि त्रीण्यनु(त्र)प्रणिधानानि श्रेयस्कराणि भवन्ति यावदग्ने समीभावात् ।

(२) त्रयस्तु पुरुषा भवन्ति आतुरा –ते त्वनातुरास्तन्त्रान्तरीयाणा भिषजा, तद्यथा–वातल , पित्तल , श्लेष्मलश्चेति ॥

चरक वि. अ. ६।१४,१५.

२ तत्र त्रय शरीरदोषा –वात-पित्त-श्लेष्माण , ते शरीर दूषयन्ति, द्वौ पुन. सत्त्वदोषौ रजस्तमश्च, तौ सत्त्व दूषयत । ताभ्या च सत्त्वशरीराभ्या दुष्टाभ्या विकृतिरुपजायते, नोपजायते चाप्रदुष्टाभ्याम् । त्रिविध खलु सत्त्वम्–शुद्ध, राजस, तामसमिति । तेषा तु त्रयाणामपि सत्त्वानामेकैकस्य भेदाग्रमपरिसख्येय तरतमयोगात्–शरीरयोनिविशेषेभ्यश्च, अन्योन्यानुविधानत्वाच्च । शरीर ह्यपि सत्त्वमनुविधीयते, सत्त्व च शरीर, तस्मात् कतिचित् सत्त्वभेदाननूकाभिनिर्देशेन निदर्शनार्थमनुव्याख्यास्याम ...... ॥ शुद्धस्य सत्त्वस्य सप्तविधो ब्रह्मर्षिशक्रयमवरुणकुबेरगन्धर्वसत्त्वानुकारेण, राजसस्य षड्विधो दैत्यपिशाचराक्षससर्पप्रेतशकुनिसत्त्वानुकारेण, तामसस्य त्रिविध पशुमत्स्यवनस्पतिसत्त्वानुकारेण—

चरके. शा. अ ४।३४-३६-५६

**देवमानुषतिर्यक्प्रेतनारकाणां तत्तद्विशेषाणां च यथायथमेवानूकं पुरुषस्यान्वीक्षेत ॥ २३ ॥**

सत्त्व रज-तम आदिके तर एव तम भेदसे और शरीरके कारणोंके एक दूसरेका ( शरीरका मन और मन शरीरका ) कारण होनेसे ये सात प्रकारकी प्रकृतिया असख्येय हो जाती है। क्योकि सत्त्वादिकोभी कार्य करनेके लिये शरीरकाही आश्रय लेना पडता है, और शरीरकोभी कार्य करनेके लिये सत्त्व आदिका आश्रय लेना होता है । और सत्त्व आदिके असख्येय भेद होनेके कारण रूप-स्वर आचरणका अनुकरण करनेसे 'अनूक' शब्दसे कहे जानेवाले असख्येय भेद बन जाते है । इनका आवेग ( अनुकरण ) पूर्वजन्मोमे किये हुए अभ्यासकी वासनाके कारण होता है । इसलिये रूपादिका अनुकरण करनेके कारण पुरुषको देवता-मनुष्य-तिर्यक् ( पक्षी आदि )-प्रेत-नारकीय इस उन भेदोवाले अनूकवाला ( मनवाला ) जानना चाहिये ॥ २३ ॥

**वयस्त्रिविधं बालं मध्यं वृद्धं च । तत्राषोडशाद्वर्षाद्बालम् । आषष्टेर्मध्यमम् । ततो वृद्धम् । तेष्वपि स्तन्याहारोभयवृत्त्या बालं त्रिविधम् । तस्मिन् देहप्रमाणवृद्धिः श्लेष्मोद्रेकश्च । तेन बालस्य स्नेहमार्दवसौकुमार्याल्पक्रोधत्वसौभाग्यानि भवन्ति । मध्यमपि त्रिविधं यौवनं सम्पूर्णत्वमपरिहानिश्च । तस्मिन् पित्तोद्रेकः तेन दीप्ताग्निता प्रज्ञाधिक्यपरिपाकौ व्यवसायश्च । तत्रात्रिंशतो यौवनमाचत्वारिंशतः सर्वधात्विन्द्रियबलवीर्यपौरुषस्मरणवचनविज्ञानप्रश्रयगुणसम्पूर्णत्वमतः परमपरिहानिः । वृद्धं तु श्वः श्वः क्षीयमाणधात्विन्द्रियादिगुणं वलीखलतिकासश्वासाग्निसादादिभिरभिभूयमानं जीर्णं भवनमिवाभिवृष्टमवसीदति । तस्मिन्मारुतोद्रेकः तेन श्लथासारमांससन्ध्यस्थिता त्वक्पारुष्यमवनामः कायस्य वेपथुः कासश्वासश्लेष्मसिंघाणकोदीरणं धातुक्षयश्च ॥ २४ ॥**

वय तीन प्रकारका है— बालक मध्य और वृद्ध । इनमे सोलह वर्षकी आयुतक बालक, सोलहसे साठतक मध्यम वय, और साठसे आगे वृद्धावस्था है । इनमे बाल्यवय तीन प्रकारकी है–स्तन्य वृत्ति, आहार वृत्ति और स्तन्य एव आहार दोनोपर रहनेवाले । इस बाल्यावस्थामें क्रमश देह बढता है और कफकी प्रधानता रहती है । इसलिये बच्चेमे स्निग्धता कोमलता-सुकुमारता-क्रोधकी थोडी मात्रा-सौभाग्य ( मंगल ) होता है ।

मध्यम वयभी तीन प्रकारका है–यौवनावस्था, सम्पूर्णता और अपरिहानि ( न कम होना ) । इस मध्यम वयमे पित्तकी प्रधानता रहती है । इसलिये इस वयमे अग्निकी तेजी–बुद्धिकी विपुलता–बुद्धिका परिपाक और व्यवसाय ( जीविकोपार्जनक्षमता ) रहता है । इसमें सोलहसे लेकर तीस आयुतक यौवन, तीस से चालीस तक सब धातु-इन्द्रियोका बलवीर्यपौरुष-याददास्त-वाक्-शक्ति, विज्ञान–शान्तिके गुण सम्पूर्ण हो जाते है । इसके पीछे चालीससे साठतक वे जैसेके तैसे बने रहते हैं ( न घटते हैं और न बढते हैं ) ।

इसके आगे वृद्धावस्था–वृद्ध पुरुषमे धातु–इन्द्रिय आदिके गुण दिन प्रतिदिन घटते जाते हैं; यह झुर्रीयों–बालोका श्वेत होना-कास-श्वास-अग्निमान्द्य आदिसे पीड़ित पुराने गिरते हुए मकानके समान शिथिल हो जाता है । जिसप्रकार कि पुराने मकानका कोई विश्वास नहीं होता कि यह कब किस बरसातमें गिर पड़ेगा, कहासे टपकेगा–इसी प्रकार कासादिसे जर्जरित इस वृद्ध शरीरका कोई एतबार नही रहता । इस वृद्धावस्थामें वायुकी प्रधानता रहती है । इस वृद्धावस्थामे मास-सिर-सन्धि सब शिथिल पड़ जाती हैं । त्वचामे कर्कशता आजाती है, शरीर कुबडा बन जाता है, कापता है, वायुकी प्रबलतासे कास, श्वास, नासिकासे स्राव बढ जाता है और रक्तादि धातुओका क्षय हो जाता है ॥ २४ ॥

**अन्ये पुनराहुः—**

**बाल्ये वृद्धि प्रभामेधात्वक्शुक्राक्षिश्रुतीन्द्रियम् ।**
**दशकेषु क्रमाद्यान्ति मनः सर्वेन्द्रियाणि च ॥ २५ ॥**

दूसरे आचार्य वयका विभाग इस प्रकार करते हैं—क्रमसे दस दस सालोमे मनुष्यके निम्नगुण नष्ट हो जाते है—यथा—पहले दस सालोमे बाल्यावस्था, दूसरे दस सालोमे शरीरकी वृद्धि, तीसरे दस सालोमे प्रभा, चौथे दस सालोमे मेधा, पाचवे दस सालोमे त्वचा, छट्ठे दस सालोमे शुक्र, सातवे दस सालोमे आखोसे दीखना, आठवे दस सालोमे कानोसे सुनना, नवे दस सालोमे–मनसे सोचना विचारना, ओर दसवे सालमे सब इन्द्रिया जवाब दे जाती हैं ॥ २५ ॥

**एवं वर्षशतमायुषः प्रमाणमस्मिन् काले सन्ति । पुनः कर्मविशेषादूनाधिकवर्षशतजीविनो मनुष्याः, तेषां यथोक्तैः प्रकृतिविशेषैरायुषः प्रमाणमुपलभ्य वयस्त्रिधा विभजेत् ॥ २६ ॥**

इस कलिकालमे मनुष्यकी आयुकी अवधि एक सो साल है । कर्मोकी भिन्नताके कारण सौ वर्षसे कम और सौ वर्षसेभी अधिक जीनेवाले मनुष्य इस समयमेभी है । इसप्रकारके पुरुषोमे प्रकृतिकी भिन्नतासे आयुके प्रमाणको जानकर इनकी वयको आयुके प्रमाणके अनुसार बाटलेना चाहिये ।

**वक्तव्य**—यदि किसी मनुष्यकी आयु पचास वर्ष हो तो इसे इसी सो वर्षके अनुपातसे बाल्यावस्था-मध्य और वृद्धावस्थामे बाट लेना चाहिये । आयुका प्रमाण–वातादिकी प्रकृति तथा सत्त्वादि गुणोके भेदसे जानना चाहिये । यथा—वायुके कारण स्वल्पायु, पित्तसे मध्यमायु, कफसे दीर्घायु होती है । इनके सयोग तथा तर–तम भेदसे आयुकेभी तर–तम भेद जानने चाहिये । इसीप्रकार सात्त्विक प्रकृति दीर्घायु, राजस–मध्यमायु, तामसिक–स्वल्पायु होते है । जाति-देश–कुल आदिके भेदसे आयुमे भेद देखा जाता है ॥ २६ ॥

अपि च—

**वर्षे वर्षे क्षयं याति नृणां याते शते शते ।**
**आयुषो पुण्यबाहुल्याद्यदा यन्मानमिष्यते ॥ २७॥**

औरभी—जिस कालमे ( युगमे ) मनुष्योकी आयुका जोभी प्रमाण होता है, उसमेसे अशुभ कर्मोकी अधिकताके कारण—सौ–सौ वर्षके पूर्ण होनेपर एक–एक साल आयुका कम होता जाता है। जैसे–सत युगकी आयु ४८०० वर्षका प्रमाण है। और नरमान ४०० साल मान ले तो ४८०० को एक सौ से भाग दे तो ४८ दिव्य वर्ष बचते है। ४८ दिव्य वर्षके बीतनेपर मनुष्यकी ४०० सालकी आयुमेसे एक वर्ष कम होता है। इसप्रकार ४८०० वर्ष बीतनेपर आयु तीन सौ साल रहेगी। त्रेतामे युगका परिमाण ३६०० दिव्य वर्ष है। इसमे ३६ दिव्य वर्षके पीछे एक वर्ष कम होते हुए ३६०० वर्ष बीतनेपर आयुके सो वर्ष खतम होकर दो सो वर्ष रह जायेगें। द्वापरका युगसमय २४०० है–और आयु दो सो वर्ष हैं यह घटकर कलिमे युगका परिमाण १२०० है ओर आयुमान एक सो है ॥ २७ ॥

**बलमपि त्रिविधं भवति । सहजं कालकृतं युक्तिकृतं च । तत्र सहजं देहसत्त्वयोः प्राकृतम् । कालकृतमृतुविभागजं वयःकृतं च । युक्तिकृतं पुनराहारविहारोत्थमूर्जस्करं योगजं च । तद्वृद्धिकरास्त्विमे च भावा भवन्ति । तद्यथा—बलवत्पुरुषे देशे जन्म तद्विधे च काले सुखश्च कालयोगो बीजक्षेत्रगुणशरीराहारसत्त्वसम्पत्तयः स्वभावो यौवनं व्यायामो हर्षश्च ॥ २८ ॥**

बलभी तीन प्रकारका है—सहज, कालस्वभावजन्य और युक्तिसे उत्पन्न । इनमे शरीर और मनका जो प्राकृतिक बल होता है, वह सहज बल है, ऋतु विभागसे उत्पन्न और वयके कारणसे उत्पन्न बल कालजन्य, और आहार–विहारादिके कारण और रसायन या वाजीकरण आदि ऊर्जकारक औषधियोके सेवनसे उत्पन्न बल युक्तिजन्य है। बलको बढानेवाले ये कारण होते हैं। यथा–जिस देशमें पुरुष बलवान होते हैं वहा जन्म होना, जिस कालमे पुरुष बलवान होते हैं, उस समयमे जन्म होना, सुख और कालका समयोग, शुक्रबीज, माताके स्वभाव, आहारादिकी विशेषता, मनकी प्रशस्तता, यौवन, व्यायाम और प्रसन्नता ये स्वाभाविक बलको पैदा करनेमे कारण है ॥ २८ ॥

**तथा साराण्यष्टौ त्वग्रक्तमांसमेदोस्थिमज्जशुक्रसत्त्वात्मकान्युत्तरोत्तरवराणि बलमानज्ञानार्थमुपदिश्यन्ते । अपि च—न मुह्येद्देहमात्रदर्शनादेव भिषगयमुपचयेन महाशरीरत्वाद्वा बलवानयं कृशत्वादल्पशरीरत्वाद्वाऽल्पबल इति । तच्चोभयमप्यन्यथा दृष्टं गजसिंहे । तत्र सर्वैः सारैरुपेतो भवत्यतिबलः परमगौरवयुक्तः क्लेशक्षमः सर्वारम्भेष्वात्मनि प्रत्याशावान् कल्याणाभिनिवेशी स्थिरशरीरः सुसमाहितगतिः सानुनादस्निग्धगम्भीरमहास्वरः सुखैश्वर्यवित्तोपभोगः सन्मानभाङ्मन्दजरामय प्रायस्तुल्यगुणविस्तीर्णापत्यो दीर्घायुश्च । तद्विपरीतस्त्वसारः, मध्यो मध्यगुणः ॥ २९ ॥**

देहके आठ सार है—यथा-त्वक्सार, रक्तसार, मांससार, मेदसार, अस्थिसार, मज्जासार, शुक्रसार और सत्त्वसार–इनमे उत्तरोत्तर सारकी श्रेष्ठता है। त्वक्सारसे रक्तसार श्रेष्ठ है, रक्तसारसे माससार श्रेष्ठ है, माससारसे मेदसार श्रेष्ठ है, मेदसारसे अस्थिसार श्रेष्ठ है, अस्थिसारसे मज्जासार श्रेष्ठ है, मज्जासारसे शुक्रसार और शुक्रसारसे सत्त्वसार श्रेष्ठ है। इन सारोकी परीक्षा बलका ज्ञान करनेके लिये किया जाता है। औरभी-वैद्यको चाहिये कि केवल शरीरमात्रके दर्शनसेही धोखेमे नहीं आये जिसे बड़ा शरीरवाला और मोटा ताजा देख उसे बलवान, और जिसे पतला कमजोर-छोटे शरीरका देखे–उसे थोड़े बलवाला समझना भ्रमपूर्ण होता है। जिसप्रकार कि हाथी भारी शरीरका होनेपर–पतले शरीरवालेसे मारा जाता है। ( या चिउंटी अपने शरीरसे कई गुणा बोझ खीच ले जाती है )। इसलिये सब प्रकारके आठो सारोसे युक्त पुरुष अति बलवान, अतिशय सुखयुक्त, कष्टोको सहनेवाला, सब प्रकारके कार्योंके आरम्भमे सभावित निश्चित फलवाला ( दृढ़-निश्चयी ), कल्याणके लियेही प्रवृत्त होनेवाला, स्थिर शरीर, सुनियन्त्रित गतिवाले, प्रतिध्वनियुक्त-स्निग्ध-गम्भीर-महास्वरवाले, सुख ऐश्वर्य-वित्तका उपभोग तथा सन्मान प्राप्त करनेवाले, देरमे वृद्धावस्थावाले, प्राय करके आत्माके समान गुणवाले और बहुत सतानोंवाले तथा दीर्घायु होते हैं। इसके विपरीत गुणोवाले असार समझने चाहिये। मध्यम सारवालोको मध्यम गुणवाला जानना चाहिये ॥ २९ ॥

**प्रमाणं पुनः स्वाङ्गुलैः । पादाङ्गुष्ठप्रदेशिन्यौ द्व्यङ्गुलायते तिस्रोऽन्याः क्रमेणोत्तरोत्तरं पञ्चमभागहीनास्त्वङ्खहीना वा । चतुरङ्गुलायताः पृथक्प्रपदपादतलपार्ष्णयः षट्पञ्चचतुरङ्गुलविस्तृताश्चतुर्दशैवायामेन पादश्चतुर्दशैव परिणाहेन । तथा गुल्फौ जङ्घामध्यं च । चतुरङ्गुलोत्सेधः पादः । अष्टादशायामा जङ्घा ऊरुश्च । चतुरङ्गुलं जानु । त्रिंशदङ्गुलपरिणाह ऊरुः । षडायामौ मुष्कमेण्ढ्रावष्टपञ्चपरिणाहौ । षोडशविस्तारा कटी पञ्चाशत्परिणाहा । दशाङ्गुलं वस्तिशिरः । द्वादशाङ्गुलमुदरम् । दश विस्तारे द्वादशायामे पार्श्वे । द्वादशोत्सेधं त्रिकम् ।**

१ कथ नु शरीरमात्रदर्शनादेव भिषङ्मुह्येदयमुपचितत्वाद् बलवान्, अयमल्पबल कृशत्वात्, महाबलोऽय महाशरीरत्वात् । अयमल्पशरीरत्वादल्पबल इति । दृश्यन्ते हि अल्पशरीरा कृशाश्चैके बलवन्त , तत्र पिपीलिकाभारहरणवत्सिद्धि ।

चरक वि. अ. ८।११५.

(२) त्वक्सार आदि आठों सारोके लक्षण और इनकी सारताके लिये चरक. वि अ ८ में १०२ से ११४ तक देखिए ।

अष्टादशोत्सेधं पृष्ठम् । द्वादशाकं स्तनान्तरम् । द्यङ्गुलः स्तनपर्यन्तः । चतुर्विंशत्यङ्गुलविशालं द्वादशोत्सेधमुरः । द्यङ्गुलं हृदयम् । अष्टकौ स्कन्धौ कक्षे च । षडङ्गावंसौ । षोडशकौ प्रबाहू । पञ्चदशकौ प्रपाणी । द्वादशाङ्गुलौ पाणी तत्रापि पञ्चाङ्गुला मध्यमाऽङ्गुलिः । ततोऽर्धाङ्गुलहीने प्रदेशिन्यनामिके । सार्धत्र्यङ्गुलौ कनिष्ठिकाङ्गुष्ठौ । चतुरुत्सेधा द्वाविंशतिपरिणाहा शिरोधरा । द्वादशोत्सेधं चतुर्विंशतिपरिणाहमाननम् । पञ्चाङ्गुलमास्यम् । चतुरङ्गुलं पृथक् चिवुकौष्ठनासादृष्ट्यन्तरकर्णललाटम् । त्रिभागाङ्गुलविस्तारा नासापुटमर्यादा । द्यङ्गुलायतमङ्गुष्ठोदरविस्तृतं नेत्रम् । तत्र शुक्लतृतीयांशः कृष्णः कृष्णान्नवमांशा मसूरदलमात्रा दृष्टिः । षडङ्गुलोत्सेधं द्वात्रिंशत्परिणाहं शिर इति । सर्वं पुनः शरीरमङ्गुलानि चतुरशीतिः । तदायामविस्तारसमं सममुच्यते । तत्र यथोक्तपरिमाणमिष्टमनिष्टं हीनमधिकं वा ॥ ३० ॥

**प्रमाण**—अपने शरीरका प्रमाण मनुष्यकी अपनी अगुलियोसे है । पैरका अगुठा और अगुठेके पासकी अगुलि ये दोनो दो अगुल लम्बी हैं । शेष तीनो अगुलिया उत्तरोत्तर ⅕ भागमे कम हो जाती हैं । यथा–तर्जनीसे मध्यमागुलि ⅕ कम, मध्यमासे अनामिका ⅕ कम और अनामिकासे कनिष्ठिका ⅕ कम है। अथवा नखूनकी लम्बाईके बराबर उत्तरोत्तर कम हो जाती हैं। प्रपद ( अगुलियोके पिछला पावका अग्रभाग ), पैरका तलुवा (मध्यभाग) और ऐड़ी ये लम्बाईमें चार-चार अगुल, विस्तारमे (चौड़ाईमें) प्रपद छ अगुल, पादतल पाच अगुल और ऐडी चार अगुल, पैर चौदह अगुल लम्बा और चौदह अगुल चौड़ा, गुल्फ (दोनों) और जघा ( पिण्डली )का मध्यभागभी चौदह अगुल गोलाईमे है । पैरकी उचाई चार अगुल, जंघा और ऊरु अट्ठारह अगुल लम्बे, जानु चार अगुल, ऊरुकी गोलाई तीस अगुल, मुष्क छ अगुल लम्बे, और आठ अगुल गोलाईमे, मेण्ढ्र छ अगुल लम्बा और पाच अगुल गोलाईमे; कटी चौडाईमे सोलह अगुल और गोलाईमे पचास अगुल, बस्तिशिर दस अगुल लम्बा, उदर बारह अगुल लम्बा, पार्श्व चौड़ाईमे दस अगुल और लम्बाईमे बारह अगुल, त्रिककी उचाई बारह अगुल, पीठकी उंचाई अट्ठारह अगुल, दोनो स्तनोकी दूरी बारह अगुल, स्तनोकी गोलाई दो अगुल, छाती चौड़ाईमे चौबीस अगुल और उचाईमें बारह अगुल, हृदय दो अगुल है । स्कन्ध और कक्षा आठ-आठ अगुल, अस छ अगुल, प्रबाहु सोलह अगुल, प्रपाणी पन्द्रह अगुल, हाथ बारह अगुल, हाथमेभी बीचकी अगुलि पाच अगुल, इस बीचकी अगुलिसे आधिअगुली कम तर्जनी और अनामिका, साढ़ेतीन अगुल कनिष्ठिका और अगूठा, ग्रीवा चार अगुल उची और गोलाईमे चौबीस अगुल, चेहरा बारह अगुल उंचा और गोलाईमें चौबीस अगुल; मुख पाच अगुल, चिवुक (ठोड़ी)-ओठ नासिका दोनो आखोंका अन्तर कान और माथा प्रत्येक चार अगुल लम्बा, नथने अगुलका ⅓ भाग चौड़े, आख लम्बाईमे दो अगुल और चौडाईमे अगुठेके बीचके भागके बराबर है । इस नेत्रका कृष्णभाग श्वेतभागका ⅓ है । आखकी दृष्टि काले भागका ⅑ और मसूरके पत्तेके बराबर मोटी है । शिर उचाईमे छ अगुल और गोलाईमे बत्तीस अगुल है । सारा शरीर चौरासी अगुल लम्बा है। इस शरीरकी लम्बाई और चौड़ाई बराबर है ( अर्थात्–छातीके दोनो ओर हाथोको लम्बा करके मध्यमागुलिसे दूसरी मध्यमागुलितक जो नाप है, वही नाप इसका सिरसे पैरतक है )। जिस शरीरका आयाम और विस्तार बराबर है–और उपरोक्त मापके बराबर जो शरीर है, वह सम है, और यही वाछित है, इस कहे हुए परिमाणसे कम या अधिक होना अनिष्ट है–अवाछित है ॥ ३० ॥

**तथा हि—**

**ह्रस्वदीर्घगौरकृष्णरोमारोमस्थूलकृशं चेति ॥३१॥**

इसी प्रकार–अतिह्रस्व, बहुत लम्बा, बहुत गौर, बहुत काला, बहुत बालोवाला, बालोरहित, बहुत मोटा और बहुत पतला ये आठ शरीरभी निन्दित[१] हैं ॥ ३१ ॥

इष्टं च पुनर्महाशिरोनयनवदनहनुस्तनाग्रपृष्ठस्वरमुपचितोरुस्फिक्कटिवक्षोग्रीवातालुकमुभयगुणपाणिपादचुबुककर्णललाटं सूक्ष्मास्थिदन्तनखाङ्गुलिपर्वकेशं दीर्घाङ्गुलिसक्थिबाहूच्छ्वासेक्षितनेत्रजिह्वं विस्तीर्णास्याधरौष्ठजिह्वाललाटकर्णपीठवक्षोऽल्पमेण्ढ्रग्रीवाकेशं स्निग्धत्वक्चकरजनयनदशनस्वनं स्थिरेन्द्रियत्वङ्नखकेशपार्श्वं गम्भीरनाभिसन्धिस्वरं गूढजत्रुपृष्ठवंशदन्तमूलं रक्तताल्वोष्ठनखनेत्रान्तमाताम्रजिह्वाहस्तपादतलं कृष्णकेशभ्रूनेत्रपक्ष्मतारकं शुक्लशुक्लमण्डलदशनचरितमुन्नतचित्तस्कन्धललाटोदरमुखनखपादं नीचैर्बद्धकर्णस्तननासाग्रचंक्रमणं घनस्कन्धकन्धरादन्ताङ्गुलित्वक्सौहार्दम् । तनुनखमध्यजिह्वं वृत्तस्फिक्ग्रीवानखं समपृष्ठदन्तललाटेक्षितम् । तथाऽनुपूर्ववृत्तावूरू । दक्षिणावर्ता नाभिः । प्रकृष्टान्तरौ स्तनौ भ्रुवौ च । कूर्माकृतयो नखाः पादौ च । ऋज्वास्यं नासावंशश्च । अनुल्बणे हनू वेषश्च । श्लक्ष्णं तालु जिह्वा च । नातिस्थूलकृशावोष्ठौ देहबन्धश्च । सस्पन्दं हृदयं शङ्खौ मन्ये च । सोष्म तालुपादोदरं निःश्वासश्च । पृष्ठतोऽवनतौ रोमशौ च कर्णौ । ईषत्प्रलम्बिन्यौ

१ इह खलु शरीरमधिकृत्याष्टौ पुरुषा निन्दिता भवन्ति । तद्यथा–अतिदीर्घश्चातिह्रस्वश्चातिलोमा चालोमा चातिकृष्णश्चातिगौरश्चातिस्थूलश्चातिकृशश्चेति । तत्रातिस्थूलकृशयोर्भूय एवापरे निन्दितविशेषा भवन्ति । चरक. सू. अ. २१ । १ २

**भ्रुवौ। वलिभं सुश्लिष्टसन्ध्यर्धचन्द्राकृति ललाटमातपत्रोपमं शिरः। नैकमूला मृदवः केशाः। दृढं गूढं सिरास्थिसन्धि। प्रकृतियुक्तानि वातमूत्रपुरीषगुह्यानि हसितरुदितादीनि च चेष्टितानि। तथा स्नातानुलिप्तमधःप्रसृतानुपूर्व्या शुष्यदिष्टं शरीरमिति ॥ ३२ ॥**

निम्न गुणोवाला शरीर वाछित है—शिर-आख-मुख-हनु-स्तनके अग्रभाग (चूचुक)-पीठ-स्वर-ऊरु स्फिक्-कटी-वक्ष स्थल-ग्रीवा-तालु-हाथ-पैर-ढोडी-कान और माथा—दोनो गुणोयुक्त—अर्थात् बडे और भरे हुए, अस्थि-दात नख और अगुलियोके पर्व तथा बाल छोटे, अगुलि-टागें-बाहु-श्वास-दृष्टि-नेत्र और जिव्हा लम्बे, मुख-निचला होठ-जीभ-ललाट-कनपटी और वक्ष स्थल—चौडे (विस्तारयुक्त), मेहन-ग्रीवा और केश छोटे, त्वचा-बाल-नखून आख-दात और स्वर स्निग्ध, इन्द्रिया-त्वचा-नख-केश और पार्श्व स्थिर, नाभि-सन्धिया और स्वर गम्भीर, जत्रु-पृष्ठवश और दन्तमूल गम्भीर, तालु होठ-नख और नेत्रका छोर रक्तवर्ण, जीभ-हाथका तलुआ और पैरके तलुए—ताम्रवर्ण, बाल-भ्रू आख-पलके और दृष्टि कृष्णवर्ण, आखका शुक्ल मण्डल-दात और चरित्र श्वेत निर्मल, मन-स्कन्ध-ललाट-उदर-मुख-नखून तथा पैर उन्नत ( उभरे हुए ), कान-स्तन नासाग्रभाग और चलना नीचेकी ओर ( नीचे देखकर चलना ), स्कन्ध-ग्रीवा-दात-अंगुलि-त्वचा और मित्रता घनी ( दृढ ), नखका मध्यभाग और जिव्हा पतली, नितम्ब-ग्रीवा-और नखून गोल, पीठ-दान्त-माथा और दृष्टि—एकसमान ( एक बराबर-शत्रु-मित्रमे सम दृष्टि—'समः शत्रौ च मित्रे च तथा मानापमानयो' ), ऊरु-उपरसे मोटे, नीचे पतले, गोल, भारी और विशाल, दक्षिणकी तरफ़से चक्कर ली हुई नाभि, दोनो स्तन और दोनों भ्रू—खूब दूर दूर, नख और पैर कछुएकी पीठके समान उपरको उठे, मुख और नासावंश—सीधा, चिबुक और वेष—देखनेमे बुरे नहीं अपितु सौम्य, तालु और जीभका चिकना होना, ओठ और शरीरका गठन न तो बहुत मोटा और न बहुत पतला, हृदय—शंखप्रदेश और मन्याओंमे धमनका होना, तालु-पैर-उदर और नि श्वासका ( बाहर निकले श्वासका ) गरम होना, पीछेकी ओर झुके—बालोवाले कान, थोडी लटकती हुई भ्रुवें, माथा—वलियोवाला ( झुर्रीवाला )-भली प्रकार मिली सन्धियोवाला, अर्धचन्द्राकार, छातेके समान शिर, अलग अलग मूलवाले—कोमल बाल, सिरा—अस्थि-सन्धिया दृढ और गम्भीर ( उपरसे न दीखनेवाली ), वायु-मूत्र-मल और गुह्य ( शुक्र ) का अपनी अपनी प्रकृतिके अनुकूल होना हसना—रोना और चेष्टाओका स्वाभाविक होना, स्नानके उपरान्त लगा हुवा चन्दनादिका लेप वह जिस शरीरमे क्रमश सूखे ( पहले जहा लगा या पहले वह सुखे-पीछे लगा-पीछे सूखे ), वह शरीर वाञ्छित है ॥ ३२ ॥

**भवति चात्र—**

**उत्तरोत्तरसुक्षेत्रं गर्भात्प्रभृति नीरुजम्।**
**आयामज्ञानविज्ञानैर्वर्ध शनैः शुभम् ॥ ३३ ॥**
**इति सर्वगुणोपेते शरीरे शरदां शतम्।**
**आयुरैश्वर्यमिष्टाश्च सर्वे भावाः प्रतिष्ठिताः ॥ ३४ ॥**

कहाभी है—

कहे हुए प्रमाणवाला सुन्दर क्षेत्रवाला शरीर शुभ है। इससेभी उपरोक्त लक्षण—ललाट आदि अवयववाला-सुक्षेत्र शरीर अधिक शुभ है । कहे हुए सत्त्वलक्षणोंके गुणोसे युक्त उत्तम क्षेत्रवाला शरीर सबसे अधिक श्रेष्ठ है। जिस शरीरका बाल्यावस्था-यौवनावस्था-गर्भावस्थासेही निरोग हैं । लम्बाईमे, लौकिक व्यावहारिक ज्ञानमे, शास्त्राभ्यास आदिसे उत्पन्न परमार्थको बतानेवाले विज्ञानमे, शनै शनै वृद्धिका होना शुभ है। इन कहे हुए सब गुणोसे युक्त शरीरमें—आयु-ऐश्वर्य-सम्पूर्ण इच्छित पदार्थ—एक सौ वर्षतक ( शरद् ऋतु एक सो ) आश्रित रहते हैं ॥ ३३ ॥ ३४ ॥

**अनुत्सेकमदैन्यं च सुखं दुःखं च सेवते।**
**सत्त्ववांस्तप्यमानस्तु राजसो नैव तामसः ॥ ३५ ॥**

जो सात्त्विक प्रकृतिका पुरुष सुखका उपयोग करता है, वह मनमे खुशी अनुभव किये बिना भोगता है, और जो दुःखका उपयोग करता है, तोभी दिलको मैला नहीं करता-अर्थात् सुख-दु खमें समान रहता है । राजस प्रकृति मनुष्य सुखमे थोडी खुशी अनुभव करता है और दु खमे थोडा कष्ट—शोक अनुभव करता है। तामसिक व्यक्तिका पुरुष न तो सुखकोही जानता और न दु खको जानता है—क्योकि वह प्रमाद तथा मोहसे मूढ़ होता है । अथवा सुखमे बहुत सुखी और थोडेसेभी दु खमे बहुत दु खी अनुभव करता है ॥ ३५ ॥

**दानशीलदया [illegible]ह्मचर्यकृत[illegible]:।**
**रसायनानि मैत्री च पुण्यायुर्वृद्धिकृद्गुणः ॥ ३६ ॥**

**इति प्रकृतिभेदीयो नामाष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥**

दान देनेका स्वभाव होना ( दानी होना ), दया ( दु खियोपर करुणाबुद्धि ), सत्य, ब्रह्मचर्य, कृतज्ञता, रसायनोका सेवन—सत्पुरुषोसे मैत्री-ये पुण्यशाली आयुको बढ़ानेवाले कर्मोंका समूह है—ये कर्म पुण्यशाली आयुको बढाते हैं, अर्थात् अपुण्य गुणवाली दीर्घायु अच्छी नहीं। निर्धन होकर लम्बी आयुको प्राप्त करना—इससे बढ़कर दुनियामे कोई पाप नहीं। ये कर्म पुण्यशाली दीर्घायुको देते हैं ॥ ३६ ॥

इसप्रकार वैद्यपति सिंहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टसे बनाई अष्टाग-संग्रह सहिताके शारीरस्थानमे—प्रकृतिभेदीय नामक आठवा अध्याय समाप्त हुआ।

---

१ सत्त्वात्सजायते ज्ञान रजसो लोभमेव च।
प्रमादमोहौ तमसो भवतोऽज्ञानमेव च।
समदु खसुख स्वस्थ समलोष्टाश्मकाञ्चनः।
तुल्यप्रियाप्रियो धीरस्तुल्यनिन्दात्मसस्तुति ।
मानापमानयोस्तुल्यस्तुल्यो मित्रारिपक्षयो ।
सर्वारम्भपरित्यागी गुणातीत स उच्यते ॥

## नवमोऽध्यायः ।

**अथातो विकृताङ्गविज्ञानीयमध्यायं व्याख्यास्यामः १ इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे विकृतागविज्ञानीय अध्यायकी व्याख्या करेगे– जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोने कहा था ।

**वक्तव्य**—विकृतिका अर्थ मृत्यु है, अन्य जन्ममे पैदा होना, देहान्तरगमन, पचत्वको प्राप्त होना है । अथवा विकृति–स्वभावके वर्णोंसे अन्य वर्णोका होना ॥ १ ॥ २ ॥

**स्वस्थानामातुराणां वा पुरुषाणां देहान्तराभिलाषिणामौषधविषयमतीताः सकलशरीरव्यापिनो दोषा घनाघना इव वर्षमायुषः क्षयं सूचयन्तोऽकस्मात्स्वभावविपर्यासं जनयन्ति । तत्समासतो रिष्टमित्याहुः ॥ ३ ॥**

स्वस्थ अथवा रोगी पुरुषोमे जब जीव देहान्तरगमनकी इच्छा करता है, तो चिकित्साविषयके बाहर पहुंचे हुए तथा सम्पूर्ण शरीरमे फैले हुए दोष-गरजते हुए बादलोकी भाँति आयुका क्षय सूचित करते हुए पुरुषके स्वभावको बदलदेते हैं। इस स्वभावपरिवर्तनको सक्षेपमें रिष्ट कहते हैं ॥ ३ ॥

**तत्र गौरोऽगौरः श्यामोऽश्यामः कृष्णोऽकृष्ण इति देहप्रकृतिवर्णाः । तद्भेदाश्च पद्मगौरादयः ॥४॥**

**प्राकृतवर्ण**—गौरवर्ण, श्यामवर्ण, कृष्णवर्ण, गौरश्यामवर्ण, और कृष्णश्यामवर्ण-ये शरीरके स्वाभाविक वर्ण हैं । इसके भेद– पद्मगौर, चन्द्रगौर, शरगौर–आदि गौरभेद हैं, कपित्थश्याम, दूर्वाकुरश्याम, नभ श्याम, आदि श्यामके भेद हैं। प्रियंगुश्याम, जलश्याम और घृतश्याम ये गौरश्यामके भेद हैं। कज्जलकृष्ण, कोकिलकृष्ण, षट्पदकृष्ण–ये कृष्णके भेद हैं । अतसीकृष्ण, तमालकृष्ण आदि कृष्णश्यामके भेद है । ये प्रकृतिवर्ण हैं ॥४॥

**नीलश्यामताम्रहारिद्रशुक्लादयस्तु विकृतयः तत्र प्रकृतिविकृतिवर्णौ युगपदङ्गेऽङ्गैकदेशे वा मरणाय। एतेन ग्लान्युपचयशोकहर्षरौक्ष्यस्नेहादयस्तथा प्रकृतिभेदीयोक्तानां महदुपचयसूक्ष्मदीर्घाणां सर्वेषां च दोषादिविभागेन प्रतिनियतानां भावानामनिमित्ततोऽन्यथात्वमुक्तं भवति ॥ ५ ॥**

नीलवर्ण, श्यामवर्ण, ताम्रवर्ण, हारिद्र ( हरतालका रग ), शुक्लादि ( शंख–कुन्दके समान ) वर्ण शरीरके विकृतवर्ण हैं– इनमें शरीरमे या शरीरके एक भागमे यदि एकसाथ प्राकृत और विकृतवर्ण हों तो वह मृत्युके लिये होता है । इसी प्रकारसे शरीरमें ग्लानि-पुष्टि-शोक-हर्ष-रुक्षता-स्निग्धता आदि विरोधि गुणोंका एकसाथ शरीरमें अकस्मात्–बिनाकारणके होना मृत्युके लिये होता है। इसी प्रकार स्वाभाविक भेदसे कहे हुए– महान् अगोंका छोटा होना, पुष्ट अगोंका क्षीण हो जाना, छोटे अगोंका लम्बा और लम्बे अगोंका छोटा हो जाना, और दोष आदिके विभागसे निश्चित भावोका–बिनाकारणके ही बदलजाना मृत्युकारणरूप होता है ॥ ५ ॥

**छायास्तु शरीरे पञ्च । तत्र खादमलखङ्गाकाशनीलनिर्मला सस्नेहा सप्रभेव । वातात्पांशुभस्मरूक्षा रजोऽरुणा श्यावा निष्प्रभा स्वेदमलगन्धिः । तेजसो हुतहुताशविद्युत्तप्ततपनीयरक्ता दृष्टिसुखा । अम्भसो वैदूर्येन्द्रनीलविमला घना सुस्निग्धा । भुवो रुचिराभा घना स्थिरा स्निग्धा शुद्धा श्यामा श्वेता च । तासां वायव्या विनाशाय क्लेशाय चातिमहते शेषास्तु सुखोदयाः ॥ ६ ॥**

शरीरमे पंच महाभूतोकी छाया पाच प्रकारकी है । इनमे आकाशकी छाया निर्मल तलवार-नीले आकाशके समान निर्मल ( नीली झाईवाली ), स्नेह और प्रभा ( तेज ) पूर्ण होती है, वायुकी छाया धूली-राखके समान रुखी, धूलिसे लिप्त ( रज - कर्णोसे युक्त ), लोहित ( लालवर्ण )की, श्याव, प्रभारहित, स्वेद और मलकी गन्धवाली, अग्निकी छाया–जलती हुई आगके समान–विद्युत्की भाँति या गरम किये स्वर्णके समान लाल, दृष्टिको सुख देनेवाली होती है । जलकी छाया वैडूर्य-इन्द्रनीलके समान निर्मल, साफ दीखनेवाली, और अति स्निग्ध होती है । पृथ्वीकी छाया सुन्दर कान्तिवाली, साफ दीखनेवाली, स्थिर, स्निग्ध, निर्मल, श्यामवर्ण और श्वेत होती है । इन पाचों छायाओमे वायुकी छाया विनाश–मृत्युके लिये अथवा महान क्लेशके लिये है । शेष चारों छायाएँ सुखदायक हैं ॥ ६ ॥

**सप्त प्रभा रक्ता पीता पाण्डुरा सिताऽसिता श्यावा हरिता च । ताः स्निग्धा विकाशिन्योऽमलाः शुभाः विपरीतास्त्वशुभाः ॥ ७ ॥**

प्रभा सात है–रक्त, पीत, पाण्डुर, श्वेत, काली, श्याववर्ण और हरितवर्ण–ये सब प्रभा–आग्नेयी हैं । इनमें जो प्रभा स्निग्ध, फैलनेवाली, निर्मल होती हैं, वे शुभ हैं । इनसे विपरीत प्रभा अमंगलकारी हैं ॥ ७ ॥

**तयोर्विशेषः । । वर्णमाक्रामत्यासन्ना च लक्ष्यते पञ्चभूतात्मिका च । प्रभा तु वर्णं प्रकाशयति विप्रकृष्टाल्लक्ष्यते तेजःप्रभैव च ॥ ८ ॥**

**छाया-प्रभावमें भेद**—छाया–लाल आदि वर्णको तिरस्कृत करके अपनी कान्ति दिखाती है, छाया पाससे दिखाई देती है, और यह छाया पृथ्वी आदि पाच भूतोंसे बनी होती है । प्रभा ( दीप्ति )–रक्त आदि वर्णको औरभी चमका देती है, दूरसेही दिखाई देती है, और यह प्रभा–तेज ( अग्नि ) से उत्पन्न होती है ।

**वक्तव्य**—तेजस्वी पुरुषका चेहरा जैसे दूरसे तमतमाता है– वह प्रभा है, मधुमेह–या राजयक्ष्माके रोगीपर जो निर्मल कान्ति होती है, वह छाया है ॥ ८ ॥

**दृष्टौ प्रतिच्छायामयी कुमारिका न दृश्यते स परासुः । यस्यातपादर्शादिष्वकस्मात्प्रतिच्छाया छिन्ना भिन्ना हीनाऽधिकाऽऽकुला नष्टा जिह्माऽवाक्शिरा विशिरा द्विशिरा विस्तृताऽन्यथा वा विकृता वा दृश्यते ॥ ९ ॥**

जिस मनुष्यकी दर्पण या अन्य प्रतिबिम्बमे आखोकी पुतली ( दृष्टि ) दिखाई न दे उसे मरा हुआ जानना चाहिये । जिस पुरुषकी छाया धूपमें या दर्पण आदिमे बिनाकारणके-कटी हुई, छेदयुक्त, कम या अधिक अगोंवाली, आखोसे नहीं ( आखे न दिखाई दें ), मैली, शिरको नीचे किये अथवा बिना शिरकी या दो सिरवाली, स्वाभाविक प्रमाणसे अधिक फैली अथवा स्वाभाविक परिमाणसे घटी हुई या विकारयुक्त दिखाई दे-तो यहपर छाई निन्दित होती है ॥ ९ ॥

**यस्य ललाटं न स्विद्यति, केशलोमान्यनभ्यक्तान्यभ्यक्तवद्दृश्यन्ते ॥ १० ॥**

जिसके माथेपर पसीना नहीं आता, जिसके शिरके बाल और शरीरके रोम बिना तैल लगाये हुएभी तैल लगाये हुए प्रतीत हो उसेभी मरणासन्न जानना चाहिये ॥ १० ॥

**नयने चातिप्रविष्टे निर्गते विस्तृते संक्षिप्ते संक्षिप्तभ्रुणी विनतभ्रुणी जिह्मे विषमे विभ्रान्तदर्शने हीनदर्शने नकुलाभे कपोताभे अलातवर्णे नीलादिविकृ- अतिचले स्तब्धस्रस्ते प्रस्रुते अत्युन्मिषिते अतिनिमिषिते लुलितपक्ष्मणी वा ॥ ११ ॥**

**आंखोंका रिष्ट**—जिस पुरुषकी आखें अन्दरको बहुत धंस गई हों, या बाहर निकल आई हों, फैल गई हो या सिकुड़ गई हों, भ्रूवे सिकुड़ गई हो या टेढ़ी होगई हो, दृष्टि-कुटिल, टेढ़ी अथवा अस्पष्ट देखनेवाली है, कम दिखाई देने लगे, नेवलेके समान या कबूतरकी आखके समान पुतली हो जाये, अथवा महावरके रंगकी या नील आदि विकारयुक्त रगकी हो जाये, दृष्टि बहुत चंचल (अस्थिर), या एकदमसे जड हो जाये, आखोसे पानी बहे, सन्धिबन्ध ढीले पड गये हों, पलके खुली रहें या बन्द हो जायें, या पलकोंके बाल हरसमय झपकते रहें-तो इस मनुष्यको मरणासन्न जानना चाहिये ॥ ११ ॥

**नासिका वाऽतिविवृताऽतिसंवृता कुटिला स्फुटिता पिटिकाचिता शुष्का वा स गतायुः ॥ १२ ॥**

**नासिकाके रिष्ट**—जिस मनुष्यकी नासिका बहुत फैल जाये या बहुत बन्द हो जाये, टेडी हो जाये, फट जाये, पिडिकाओंसे छोटी-छोटी फुन्सीयोसे भर जाये अथवा सूख जाये-उस पुरुषको मरणासन्न जानना चाहिये ॥ १२ ॥

**यस्याधोऽधरोष्ठो यात्युत्तरौष्ठश्चोर्ध्वमुभौ वा पक्वजम्बूनीलौ ॥ १३ ॥**

**होठका रिष्ट**—जिसका निचला होठ और नीचे हो जाये और उपरका होठ और उपरको चढ जाये अथवा दोनों होठ पके हुए जामुनके समान नीले हो जाये, वह मनुष्य मरणासन्न है ॥ १३ ॥

**दन्ता वाऽतिरूक्षास्ताम्राः श्यामाः पङ्किलाः पुष्पिताः सशर्करा वा सहसा वा पतन्ति ॥ १४ ॥**

**दान्तोंका रिष्ट**—जिस पुरुषके दान्त अतिरूक्ष, ताम्रवर्ण, श्याम, मैले-पुष्पित (बिन्दुओसे चिन्हित), अथवा शर्करा (Tartar) युक्त हो जाते हैं या एकदमसे गिर जाते हैं, वहभी गतायु होता है ॥ १४ ॥

**जिह्वा वा जिह्मा स्तब्धा सुप्ताऽव गुर्वी श्यावा शूना शुष्का विसर्पिणी कण्टकाचितेव वा १५**

**जिव्हाका रिष्ट**—जिस पुरुषकी जीभ कुटिल-जड सज्ञाका ज्ञान न करे, मैलसे भरी, भारी, श्याववर्ण, शोथयुक्त, सूखी, बिना कारणकेही होठोको चाटनेवाली, तथा काटोसे भरी हो-वह पुरुष मरणासन्न है ॥ १५ ॥

**गण्डललाटहनुबन्धनानि स्थानाच्च्युतानीव स्रस्तानि, यस्य न धत्ते शिरः शिरोधरां पृष्ठं वा स्वभारम्, हनू वा पिण्डमास्यस्थम्, यस्योत्सिक्तं मेण्ढ्रमतिनिःसृतौ वा वृषणावतो विपर्ययो वा, यस्य मूत्रमत्युष्णम्, यस्य विषदोषाद्विना खेभ्यः सरोमकूपेभ्यो रक्तं प्रवर्तते, यस्यानिमित्तमङ्गान्यतिलघून्यतिगुरूणि वा स्युः, स मुमूर्षुः ॥ १६ ॥**

जिस पुरुषके गण्ड-ललाट-हनु इनके बन्धन अपने स्थानसे खिसके दिखाई दें या ढीले पड जाये-वह पुरुष मरणासन्न होता है । जिस पुरुषकी गरदन शिरका भार उठा न सके, अथवा पृष्ठवश अपना भार या ग्रीवाका भार न उठा सके, अथवा मुखमें रक्खे पिण्डको ( अन्नग्रासको ) हनु सम्भाल न सके तो पुरुषको मरणासन्न जानना चाहिये । जिस पुरुषका मेहन उपरको चढ जाये और वृषण बहुत नीचेको लटक जाये अथवा मेहन बहुत नीचे आजाये और वृषण उपरको चढ जाये उस पुरुषको मरणासन्न समझना चाहिये । जिस पुरुषका मूत्र बहुत गरम हो, और जिस पुरुषके रोमकूपोंसे तथा इन्द्रियोंसे बिना विषदोषके रक्त निकलता है, वह पुरुष मरणासन्न है । जिस पुरुषके अग, बिना कारणकेही अति हल्के अग भारी हो जाते हैं, और भारी अग हल्के बन जाते हैं, वह मरणासन्न होता है ॥ १६ ॥

**यस्यैकोऽनेको वा स्वरो गद्गदाव्यक्तक्षामदीनो वा सहसोपलभ्यते, यो वा विव ह्यति, यस्य वदतो भृशमूर्ध्वमुरो रुजति, गोच्छ्वासोऽतिदीर्घोऽतिह्रस्वः पूतिगन्धिः सुगन्धिर्वा, यस्याङ्गुल्य आय ना न स्फुटेयुः, न्योऽन्योऽपि क्षुतगतमूत्रणादिषु स्वभावातीतः शब्दः, यस्येष्टोऽनिष्टो वा माल्यफलचन्दनकुणपादिगन्धो देहमुखमलव्रणवस्त्रादिषु, यस्य शरीरं वैरस्यात्सौरस्याद्वाऽत्यर्थं यूकामक्षिकादयस्त्यजन्ति भजन्ति वा, यस्य सततोष्मस्वङ्गावयवेषु शैत्यं शीतेषु वा कुमुदोत्पलानु-**

**कार्यतिशैत्यमतिस्वेदोऽतिस्तम्भो विगतमांसशोणितेष्विव च स्रंसः, यस्य च योगोऽतियोगो वा शरीरे युगपन्महाभूतानां दृश्यते, सर्वे ते कालपक्का इति ॥ १७ ॥**

जिस पुरुषका स्वर सदा एकसा रहे या थोडी-थोडी देरमे बदलते जाये, अस्पष्ट, भरीया हुआ हो, निर्बल हो, मरा हुआसा ( एकदम दीखने लगे ) प्रतीत हो–वह पुरुष मरणासन्न होता है। जो मनुष्य बोलना चाहते हुए–मूढ बन जाता है ( बोल नहीं सकता ), अथवा जिस पुरुषके बोलते समय छातीमे बहुत दर्द होती है, जिसका उच्छ्वास बहुत लम्बा या बहुत छोटा, दुर्गन्धियुक्त या सुगन्धयुक्त होता है, जिसकी अगुलिया चटकानेपर न चटकें, जिस पुरुषके भूखके समयका या मूत्रप्रवाहण करते समयका स्वाभाविक शब्द, तथा इसी प्रकारके स्वाभाविक शब्द जब बदल जाये-अस्वाभाविक हो जाये, जिस पुरुषकी इष्टगन्ध अनिष्टरूप हो जाये–मालाके फूल, चन्दन, आदिकी गन्ध–शवकी गन्धके समान हो, शरीर-मुख-मल-व्रण-वस्त्रादिमे बुरी गन्ध आये, जिस पुरुषके शरीरमे विरसता होनेसे जूए-मक्खी आदि शरीरको छोड जाये, अथवा जिस पुरुषके शरीरमें सुगन्धि होनेसे जूए-मक्खी आदि आने लगे, जिस पुरुषके शरीरमे–जो अग सदा निरन्तर गरम रहनेवाले हैं, वे जब ठण्डे हो जाये अथवा जो अग ठण्डे रहते हों, उनमे कुमुद-उत्पलके समान अति शीतलता, अतिस्वेद, अतिजड़ता, मांस और रक्तके न होनेके समान अंग लटक जाये, जिस पुरुषके शरीरमे एकसाथ एकही समयपर पृथ्वी आदि पाच महाभूतोमेंसे किसीकी वृद्धि और किसीका ह्रास दिखाई दे–वह पुरुष मरणासन्न होता है।

**वक्तव्य**—केश-रोमाश्रय-अरिष्टसे लेकर–पंचमहाभूतोके बढने-घटने तकके लक्षणोवाले सब पुरुष मृत्युके मुखमे पहुचे जानने चाहिये। यद्यपि इनके लिये कोई समय नहीं कहा–परन्तु क्योंकि रिष्ट एक सालतक मृत्युसूचक होता है, इसलिये इनकी मृत्युकी अवधि एक सालपर्यन्त माननी चाहिये ॥ १७ ॥

**भवति चात्र—**

**यस्यापूर्वाः सिरालेखा बालेन्द्वाकृतयोऽपि वा।**
**ललाटे बस्तिशीर्षे वा षण्मासान्न स जीवति ॥ १८ ॥**

जिस स्वस्थ पुरुषके मस्तकमे या बस्तिके शिरोभागमे बिना कारणकेही जो पहले कभी नहीं देखी ऐसी नई सिराराजीया दिखाई दे या नूतन चन्द्रमाके समान टेडी रेखाये दिखाई दे–वह पुरुष छ माससे अधिक नहीं जीता ॥ १८ ॥

**पद्मिनीपत्रवत्तोयं शरीरे देहिनः।**
**प्लवते प्लवमानस्य षण्मा स्य जीवितम् ॥ १९ ॥**

जिस प्रकार पद्मिनीके पत्तेपर पानी टिकता नहीं–पत्ता गीला नहीं होता; उसी प्रकार जिस पुरुषके स्नान करते समय पानीसे शरीर गीला नहीं होता–वह पुरुष छ. मासोसे अधिक नही जीता ॥ १९ ॥

**हरिताभाः सिरा यस्य रोमकूपाश्च संवृताः।**
**सोऽम्लाभिलाषी पुरुषः पित्तान्मरणमश्नुते ॥ २० ॥**

जिस पुरुषकी सिराये हरे रगकी और रोमकूप बिल्कुल बन्द हो जाये, उसमे अम्ल रसकी इच्छा बढनेसे यह पुरुष पित्तके कारण मृत्युको प्राप्त होता है ॥ २० ॥

**यस्य गोमयचूर्णाभं चूर्णं मूर्ध्नि मुखेऽपि वा।**
**सस्नेहं मूर्ध्नि धूमो वा मासान्तं तस्य जीवितम् ॥ २१ ॥**

जिस पुरुषके शिरपर या मुखपर स्नेह लगा लेनेपरभी शिर या मुखपर गोवरके चूर्णके समान बारीक बारीक धूलसी दिखाई दे, या मुखसे धुवा निकलता हो–वह मनुष्य एक मासपर्यंत मर जाता है ॥ २१ ॥

**मूर्ध्नि भ्रुवोर्वा कुर्वन्ति सीमन्तावर्तका नवाः।**
**मृत्युं स्वस्थस्य षड्रात्रात्त्रिरात्रादातुरस्य तु ॥ २२ ॥**

जिस पुरुषके शिरमे या भ्रुओमे नवीन–जो पहले नहीं थे–ऐसे मण्डल ( बालोमे भवर ) बनजाये वह पुरुष यदि स्वस्थ हो तो छै रात, रोगी हो तो तीन रात तक जीता है ॥ २२ ॥

**यस्य स्नातानुलिप्तस्य पूर्वं शुष्यत्युरो भृशम्।**
**आर्द्रेषु सर्वगात्रेषु सोऽर्धमासं न जीवति ॥ २३ ॥**

जिस पुरुषके स्नान करनेपर और शरीरपर चन्दनादिका लेप करनेपर सबसे प्रथम छाती पूर्णत सूख जाती है, और शेष शरीर गीला रहता है वह छ मास नही जीता ॥ २३ ॥

**उरस्यूष्मा भवेद्यस्य जठरे चातिशीतता।**
**भिन्नं पुरीषं तृष्णा च यथा प्रेतस्तथैव सः ॥ २४ ॥**

जिस पुरुषकी छाती गरम और पेट बहुत ठण्डा हो, मल पतला हो, तथा प्यास हो–वह पुरुष प्रेतके समान होता है ॥ २४ ॥

**मूत्रं पुरीषं निष्ठ तं शुक्रं चाप्सु निमज्जति।**
**निष्ठ्यूतं बहुवर्णं वा यस्य मासात्स नश्यति ॥ २५ ॥**

जिस पुरुषका मल-मूत्र, मुखका स्राव ( थूक ) और शुक्र पानीमे डूब जाता है, अथवा मुखस्राव बहुत तरहके रगोका होता है, वह एक मासमे मर जाता है ॥ २५ ॥

**स्वरस्य दुर्बलीभावं हानिं च बलवर्णयोः।**
**रोगवृद्धिमयुक्त्या च दृष्ट्वा मरणमादिशेत् ॥ २६ ॥**

स्वरका कमजोर होना, और बल एवं वर्णमे कमी आना, तथा विनाकारणके रोगका बढना–देखकर उसकी मृत्यु जाननी चाहिये ॥ २६ ॥

**अपस्वरं भाषमाणं प्राप्तं मरणमात्मनः।**
**श्रोतारं चास्य शब्दस्य दूरतः परिवर्जयेत् ॥ २७ ॥**

अपनी मृत्युको दूषित आवाजसे कहते हुए ( मै मर जाऊंगा, मै मर जाऊंगा-इसप्रकार ) रोगीको और इस मृत्युसूचक शब्दको सुननेवालेको दूरसे छोड देवे–इनकी चिकित्सा न करे ॥ २७ ॥

---

१ वर्षान्तं तस्य जीवितम्। सोऽपि वर्षं न जीवति ॥ इत्यादि

२ रोगीसे अपना मृत्युका कहा जाना सुननवालीकी चिकित्सा करनेका शायद यही अर्थ हे कि यदि वह मनुष्य उस रोगीके लिये बुलाने आये–तो यह समझ कर कि इस मनुष्यने रिष्टके होते हुए मुझे चिकित्सामें प्रवृत्त करना चाहा–इसलिये निषेध किया है।

**ऊर्ध्वश्वासं गतोष्माणं शूलोपहतवङ्क्षणम् ।**
**शर्म चानधिगच्छन्तं बुद्धिमान् परिवर्जयेत् ॥ २८ ॥**

जिस रोगीका श्वास ऊर्ध्व होगया हो ( श्वास लेते समय सम्पूर्ण छातीकी पेशीयोको बल लगाना पडता हो ) शरीरकी गरमी नष्ट होगई हो, वक्षण भागमे दर्द हो तथा किसी प्रकारका शान्तिका अनुभव न करता हो, उस रोगीकी बुद्धिमान चिकित्सा न करे ॥ २८ ॥

**यो जातशीतपिटकः शीताङ्गो वा विदह्यते ।**
**उष्णद्वेषी च शीतार्तः स प्रेताधिपगोचरः ॥ २९ ॥**

जिसे शीत पिटका उत्पन्न हुई हो ( Cold Abcess ), शरीरके अग ठण्डे होनेपरभी विदाह होता हो और उष्णतासे द्वेष करता हो, वह शीतसे पीडित रोगी यमका लक्ष्य होता है ॥ २९ ॥

**यस्य रज्जुरिव च्छाया कण्ठे सक्तोपलक्ष्यते ।**
**अवश्यं कृष्यते जन्तुः सोऽचिराद्यमकिङ्करैः ॥ ३० ॥**
**इति विकृताङ्गविज्ञानीयो नाम नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥**

जिस पुरुषके गलेमे रस्सीके समान बधी हुई छाया ( कान्ति या प्रतिबिम्ब ) दिखाई देवे—वह मनुष्य जरूर—यमके नौकरो द्वारा खींचा जाता है ॥ ३० ॥

इसप्रकार वैद्यपति सिंहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टकी बनाई अष्टांगसंग्रहसहिताके शारीरस्थानमे विकृतागविज्ञानीय नामक नववा अध्याय समाप्त हुआ ।

## दशमोऽध्यायः ।

**अथातो विकृतेहाविज्ञानीयं शारीरं व्याख्यास्यामः १**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे विकृतेहाविज्ञानीय अध्यायकी व्याख्या करेगे—जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**घनीभूतमिवाकाशमाकाशमिव यो घनम् ।**
**अमूर्तमिव मूर्तं च मूर्तं वाऽमूर्तवत्स्थितम् ॥ ३ ॥**
**तेजस्व्यतेजस्तद्वच्च शुक्लं कृष्णमसच्च सत् ।**
**अनेत्ररोगश्चन्द्रं च बहुरूपमलाञ्छनम् ॥ ४ ॥**
**जाग्रद्रक्षांसि गन्धर्वान्प्रेतानन्यांश्च तद्विधान् ।**
**रूपं व्याकृति तद्वच्च यः पश्यति स नश्यति ॥ ५ ॥**

आकाशको कठिन वस्तुकी भान्ति, और कठिन वस्तुको आकाशकी भान्ति, अमूर्त वस्तुको मूर्तकी भान्ति और मूर्त वस्तुको अमूर्तकी तरह स्थित जब देखे, तेजपूर्ण वस्तुको तेजरहित, श्वेत रगको काला, न होती हुईको होता हुआ—सत् देखे ( अथवा इससे विपरीत—सतको असत्, कालेको श्वेत, तेज रहितको तेजपूर्ण ), तथा नेत्ररोगके विनाभी चन्द्रमाके अनेक रूप और शशक आदि धब्बोके रहित, जागते हुए राक्षस-गन्धर्व-प्रेत और अन्य इसी प्रकारकी योनियोको, तथा असल रूपोंको विकृतियुक्त जो देखता है, वह नष्ट हो जाता है ॥ ३—५ ॥

**सप्तर्षीणां समीपस्थां यो न पश्यत्यरुन्धतीम् ।**
**ध्रुवमाकाशगङ्गां वा न स पश्यति तां समाम् ॥६॥**
**मेघतोयौघनिर्घोषवीणापणववेणुजान् ।**
**शृणोत्यन्यांश्च यः शब्दानसतो न सतोऽपि वा ॥७॥**
**निष्पीड्य कर्णौ शृणुयान्न यो धुकधुकास्वनम् ।**
**तद्वद्गन्धरसस्पर्शान्मन्यते यो विपर्ययात् ॥ ८ ॥**
**सर्वशो वा न यो यश्च दीपगन्धं न जिघ्रति ।**
**विधिना यस्य दोषाय स्वास्थ्यायाविधिना रसाः ॥९॥**
**यः पांशुनेव कीर्णाङ्गो योऽङ्गे घातं न वेत्ति वा ।**
**अन्तरेण तपस्तीव्रं योगं वा विधिपूर्वकम् ॥ १० ॥**
**जानात्यतीन्द्रियं यश्च तेषां मरणमादिशेत् ।**

जो मनुष्य-सप्तर्षियोंके पासमें स्थित अरुन्धती तारेको, तथा आकाशगंगाको निश्चित रूपसे-सर्वथा-नहीं देखता वह एक सालसे अधिक नहीं जी सकता । जो मनुष्य बादल—जहाकी गर्जना, वीणा-पणव और वेणुसे उत्पन्न शब्दोको तथा अन्य इसी प्रकारके होनेवाले शब्दोंको होनेपरभी नहीं सुनता; तथा न होनेवाले शब्दोंको सुनता है, तथा कानोको अगुलियोसे बन्द करनेपर-अन्दरकी धुक-धुक शब्दको नहीं सुनता, इसी प्रकार गन्ध-रस-स्पर्शको विपरीत रूपमे अनुभव करता है, ( सुगन्धिको दुर्गन्धि, मधुरको अम्ल, अम्लको मधुर, कोमल स्पर्शको खर स्पर्श ) या जो गन्ध आदिका बिल्कुलभी अनुभव नहीं करता, तुरन्त बुझाये दियेकी गन्धकोभी जो नहीं अनुभव करता, शास्त्रविधिसे दिये रसभी जिसमे रोग उत्पन्न करते हैं और अशास्त्रविधिसे दिये रस जिसे स्वास्थ्य देवे, जिसका शरीर धूलसे भरा दिखाई दे, जो शरीरपर लगी चोटकाभी अनुभव नहीं करता; जो पुरुष उग्रतपके विनाभी इन्द्रियोंके अगोचर आत्मा-स्वर्ग आदिको जानता है, अथवा पतजलादिके बताये योगके विनाभी इन्द्रिय—अगम्य बातोको जानता है, उसकी मृत्यु कहनी चाहिये—वह मरेगा ॥ ६—१० ॥—

**जिह्वा श्यावा मुखं पूति सव्यमक्षि निमज्जति ॥११॥**
**खगा वा मूर्ध्नि लीयन्ते यस्य तं परिवर्जयेत् ।**
**निकषन्निव यः पादौ च्युतांसः परिसर्पति ॥ १२ ॥**
**हीयते बलतः शश्वद्योऽन्नमश्नन् हितं बहु ।**
**योऽल्पाशी बहुविण्मूत्रो बह्वाशी चाल्पमूत्रविट् १३**
**यो वाऽल्पाशी कफेनार्तो दीर्घं श्वसिति चेष्टते ।**
**दीर्घमुच्छ्वस्य यो ह्रस्वं निश्वस्य परिताम्यति ॥ १४॥**
**ह्रस्वं च यः प्रश्वसिति व्याविद्धं स्पन्दते भृशम् ।**
**शिरो विक्षिपते कृच्छ्राद्योऽञ्चयित्वा प्रपाणिकौ १५**
**यो ललाटस्रुतस्वेदः श्लथसन्धानबन्धनः ।**
**उत्थाप्यमानः संमुह्येद्यो बली दुर्बलोऽपि वा ॥ १६॥**

१ यहापर ईहा शब्दका अर्थ—चेष्टा है । परन्तु एक पुस्तकमें इहका पाठ देकर प्रधान रूप यह अर्थ किया है ।

**उत्तान एव स्वपिति यः पादौ विकरोति च ।**
**शयनासनकुड्यादौ योऽसदेव जिघृक्षति ॥ १७ ॥**
**अहास्यहासी संमुह्यन् यो लेढि दशनच्छदौ ।**
**उत्तरौष्ठं परिलिहन्नुद्गारांश्च करोति यः ॥ १८ ॥**
**यमभिद्रवति च्छाया कृष्णा पीताऽरुणाऽपि वा ।**
**भिषग्भेषजपानान्नगुरुमित्रद्विषश्च ये ॥ १९ ॥**
**वशगाः सर्व एवैते विज्ञेयाः समवर्तिनः ।**

जिस पुरुषकी जीभ काली पड जाये, मुखसे दुर्गन्धि आये, बाई आख अन्दरको घुस जाये, अथवा शिरमे जूएं आदि मरने लगें-तो इसप्रकारके पुरषकी चिकित्सा नहीं करनी चाहिये । पैरोंको भूमिपर घसीटता हुआ-कन्धेको गिराकर जो भूमिपर चलता है, हितकारी मात्रामे बहुत अन्नके खानेपरभी निरन्तर जिसका बल कम हो रहा हो, बहुत खानेवालेमे मल-मूत्रका कम होना, और थोड़ा खानेपर मल-मूत्रका बहुत होना; थोड़ा खानेवालाभी जो कफसे पीडित होकर बहुत श्वास लेनेके लिये प्रयत्नशील रहता है ( श्वासकाठिन्य होता है ), जो मनुष्य लम्बा-ऊंचा श्वास बाहर निकालकर-पीछेसे छोटासा अन्त श्वास लेकर कष्ट अनुभव करता है, और जो छोटे छोटे श्वास लेता है, अतिशय पीडाके कारण शरीरको टेढा करके नाडियोमें बहुत स्पन्दन हो, जो मनुष्य हाथोंको शिरके पीछे लगाकर कठिनाईसे शिरको घुमाता है; माथेसे पसीना बहनेके कारण जिसकी सन्धिया ढीली या शिथिल हो गई हों, जो बलवान या दुर्बल व्यक्ति उठानेपरभी मोहयुक्त हो जाता है, जो सीधा पीठके भार सोता है ( पार्श्वके भार नहीं ) तथा पावोंको टेढ़ा-मेढा करता है, एव बिस्तर-आसन-दिवार आदिके न होनेपरभी इनको पकडना चाहता है, जो हंसीके बातके विनाभी हसता हुआ मूढ बनकर होठोको चाटता है, अथवा उपरके होठको चाटते हुए नाना प्रकारके शब्दोको ( फूत्कार-मुखसे हवा निकालना ) करता है, जिस पुरुषका काली-पीली या लाल छाया-पीछा करती प्रतीत हो, और जो वैद्य औषध-खानपान-गुरु-मित्र सबसे द्वेष करे, ये सब समवर्ति (राग-द्वेष रहित) अर्थात् यमके अधीन हुए जानने चाहते हैं ॥ ११-१९ ॥—

**ग्रीवाललाटहृदयं यस्य स्विद्यति शीतलम् ॥ २० ॥**
**उष्णोऽपरः प्रदेशश्च शरणं देवताः ।**
**योऽणुज्योतिरनेकाग्रो दुश्छायो दुर्मनाः सदा ॥२१॥**
**बालिं बलिभुजो यस्य तं नोपभुञ्जते ।**
**निर्निमित्तं च यो मेधां शोभामुपचयं श्रियम् ॥२२॥**
**प्राप्नोत्यतो वा विभ्रंशं स प्राप्नोति यमक्षयम् ।**
**गुणदोषमयी यस्य व्याधितस्य वा ॥ २३ ॥**
**न्यथात्वं : षण्मासान्न स जीवति ।**
**भक्तिः शीलं स्मृतिं गो बुद्धिर्बलमहतुकम् ॥२४॥**
**षडेतानि निवर्तन्ते षड्भिर्मासैर्मरिष्यतः ।**
**वाक्कम्पमोहा मासान्मरिष्यतः ॥ २५ ॥**
**नश्यत्यजानन् षडहात्केशलुञ्चनवेदनाम् ।**
**न याति यस्य चाहारः कण्ठं कण्ठामयादृते ॥ २६ ॥**
**प्रेष्याः प्रतीपतां यान्ति प्रेताकृतिरुदीर्यते ।**
**यस्य निद्रा भवेन्नित्या नैव वा न स जीवति ॥ २७ ॥**
**वक्त्रमापूर्यतेऽश्रूणां स्विद्यतश्चरणौ भृशम् ।**
**चक्षुश्चाकुलतां याति यमराष्ट्रं गमिष्यतः ॥ २८ ॥**
**यैः पुरा रमते भावैररतिस्तैर्न जीवति ।**

जिस पुरुषके ग्रीवा-माथा और हृदय ठण्डे हो जायें और इनसे पसीना आये, तथा शरीरके अन्य भाग गरम हों-उसके लिये देवताही शरण हैं ( वह मरणासन्न है )। जो मनुष्य थोड़ा देखता है अथवा अल्पतेजवाला है, जिसका मन व्याकुल रहता है, जिसकी कान्ति निन्दित हो, जो सदा शोकमे डूबा रहता है, जिसके हाथकी दी हुई बलीको कौवेभी न खायें, वह यमके पास जाता है । जो मनुष्य रसायन आदि सेवनोंके या अन्य कारणोके बिना बुद्धि-शोभा-शरीरकी पुष्टि-धन या राज्य प्राप्त कर लेता है, अथवा जिसकी बुद्धि-शरीरकी पुष्टि आदि विनाकारणकेही नष्ट हो जाते हैं, वह यमगृहमें जाता है । जिस रोगी या स्वस्थ पुरुषकी सत्त्वादि गुणवाली प्रकृति दोषयुक्त ( वातादियुक्त ) हो जाती है, अपना स्वभाव छोड़ देती है, वह छ माससे अधिक नहीं जीता । छ मासमें मरनेवाले मनुष्यमें भक्ति-शील-स्मृति-त्याग-बुद्धि और बल ये छः गुण एक साथही ( अलग-अलग नहीं )-बिना किसी कारणकेही नष्ट हो जाते हैं; जिस मनुष्यका चलना-बोलना-कापना-मूर्च्छित होना पागलकी भान्ति होता है, वह एक महीनेमें मर जाता है । जो मनुष्य-केशोके खीचनेकी वेदनाकोभी नहीं जानता, गलेके रोगके बिना जिस मनुष्यके गलेमेसे अन्न नीचे नहीं जाता, वह छ दिनमें मर जाता है । भृत्य जिसके विरुद्ध हो जायें-अथवा जिसका आकार प्रेतके समान हो जाता है, जिसको सदा नींद आती रहती है, अथवा जिसे बिल्कुल नींद नहीं आती, जिस मनुष्यमें आसुओके बहनेका द्वार बन्द हो जाते हैं, पैरोमें बहुत पसीना आता है, और आखे व्याकुल (घबराई-सी) रहती हैं-वह यम-राजके यहा जायेगा । जिस पुरुषको पहले जिन पदार्थोंसे सुख मिलता था-उनसे अब सुख अनुभव न हो तो उसे मरणासन्न जानना चाहिये ॥ २०-२८ ॥-

**कथयेन्न च पृष्टोऽपि दुःश्रवं मरणं भिषक् ॥ २९ ॥**
**गतासोर्बन्धुमित्राणां न चेच्छेत्तं चिकित्सितुम् ।**
**यमदूतपिशाचाद्यैर्यत्परासुरुपास्यते ॥ ३० ॥**
**घ्नद्भिरौषधवीर्याणि तस्मात्तं परिवर्जयेत् ।**

मरनेवालेकी दु खदायी मृत्युको वैद्य उस मनुष्यके बन्धु-या मित्रोके पूछनेपरभी न कहे और न मरणासन्न रोगीकी चिकित्सा करे । क्योकि यमके दूत-पिशाच आदि औषधियोंके वीर्यको नष्ट करते हुए मरणासन्न रोगीके पास पहुंच रहे होते हैं ( उसकी सेवा करते हैं ) इसलिये इस रोगीकी चिकित्सा नहीं करनी चाहिये-चिकित्सा करनेसे अपयश मिलता है ॥२९॥३०॥-

**अरिष्टं नास्ति मरणं दृष्टरिष्टं च जीवितम् ॥ ३१ ॥**
**अरिष्टे रिष्टविज्ञानं न च रिष्टेऽप्यनैपुणात् ।**

रिष्ट लक्षणोके बिना मृत्यु नहीं होती, और रिष्ट लक्षण दिखाई देनेपर–जीवन नही रहता । अरिष्टमें ( मरणसूचक लक्षणोंके अभावमें ) रिष्टकी प्रतीति और रिष्टमें अरिष्टविज्ञान–यह वैद्यकी अकुशलतासे होता है ॥ ३१ ॥–

**चरकस्येति वचनं सुश्रुतेन तु पठ्यते ॥ ३२ ॥**
**ध्रुवं हि रिष्टे मरणं ब्राह्मणैस्तत्किलामलैः ।**
**रसायनतपोदानतत्परैश्च निवार्यते ॥ ३३ ॥**

चरकके इन वचनोंको देखकर–सुश्रुतमें तो इसप्रकार कहा है–रिष्ट लक्षणोंके दीखनेपर ( उत्पन्न होनेपर ) मृत्यु अवश्यम्भावी है। और फिरभी निर्मल ब्राह्मणोसे तथा रसायन-तप-दान आदि गुणवाले मनुष्य मृत्युको हटा देते हैं ॥ ३२ ॥ ३३ ॥

**कृष्णात्रेयो द्विधा रिष्टं स्थिरास्थिरविभेदतः ।**
**दोषाणामपि बाहुल्याद्रिष्टा : समुद्भवेत् ॥ ३४ ॥**
**तद्दोषाणां शमे शाम्येत्स्थाय्यवश्यं तु मृत्यवे ।**

कृष्णात्रेय–दो प्रकारके रिष्ट स्थिर और अस्थिर–मानते हैं । अर्थात्–इनमे वातादि दोषोंकी अधिकतासे अस्थिर रिष्ट उत्पन्न हो जाते हैं । ये अस्थिर रिष्ट दोषोंके शान्त होनेपर शान्त हो जाते हैं, और स्थायी रिष्ट मृत्युके लिये अवश्यही बने रहते हैं ॥ ३४ ॥–

**आयुर्वेदफलं कृत्स्नं यदायुर्ज्ञे प्रतिष्ठितम् ।**
**[illegible] भवेद्भिषक् ॥ ३५ ॥**
**इति विकृतेहाविज्ञानीयो दशमोऽध्यायः ॥१०॥**

आयुर्वेदके जाननेका सम्पूर्ण फल आयुके ज्ञानमेंही आश्रित है । इसलिये वैद्य सब अवस्थाओके रिष्टज्ञानको सम्पूर्ण रूपमें जाने । आयुर्वेदका यही फल है कि–आयुका ज्ञान और उसकी रक्षा करना । ये दोनो बाते रिष्टज्ञानसे होती हैं ॥ ३५ ॥

इसप्रकार वैद्यपति सिंहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टसे बनाई अष्टाङ्गसंग्रहसहिताके शारीरस्थानमे विकृतेहाविज्ञानीय नामक दसवा अध्याय समाप्त हुआ ।

---

## एकादशोऽध्यायः ।

**अथातो विकृतव्याधिविज्ञानीयमध्यायं व्याख्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे विकृतव्याधिविज्ञानीय अध्यायकी व्याख्या करेंगे, जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोंने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**सर्वैर्यथास्वं हेतुप्राग्रूपरूपैरतिमात्रैर्यस्य व्याधिरुत्पद्यते, व्याधितस्य वा यस्याशु मुखे पिप्लुव्यङ्गलेखातिलकालकाः करजरदनेषु वा पुष्पाण्युदरे वा नानावर्णाः सिराः यस्य शुष्यतो नेत्रोपदेहो वर्त्मनासिकान्यतरश्वयथुर्वेर्त्मस्रंसो वा, यस्य क्षीणस्य क्षुत्तृष्णा वा हृद्यैर्बहुभिरप्यन्नपानैर्न शाम्यति, यस्य सफेनमसृक् प्रसिच्यते कुक्षिशूलं च उरसो वा, यस्य श्लेष्मा नीलपीतलोहितो बहुशश्च, यस्य बलवान् ग्रीवावमर्दो जिह्वाशोफः कण्ठास्यगुदपाकश्च, यस्यामाशयोत्था परिकर्तिकाऽतितृष्णा शकृद्भेदश्च, यस्य पक्वाशयोत्था परिकर्तिकाऽतितृष्णाऽतिमात्रश्च गुदग्रहः, यस्यामपक्वाशयान्यतरमाश्रित्य संज्ञां च हत्वा वायुः कण्ठे घुर्घुरकं करोति, यस्य क्षीणस्य तृष्णाभिवृद्धिर्हृदि शूलं च तथा हिध्मारक्तातिसारौ वाऽऽध्मानातीसारौ वा भृशं सतृष्णौ स परासुरिति ॥ ३ ॥**

जिस पुरुषमे जो रोग अपने अपने सम्पूर्ण कारणोंसे, प्राग्रूपों और रूपोंमे अतिमात्राके साथ उत्पन्न होता है, उस पुरुषको मरा हुआ जानना चाहिये । अथवा जिस रोगी पुरुषके मुखपर–पिप्लु-व्यंग-लेखा-तिलकालक ( झाई या दाग ) सहसा उत्पन्न हो जाते हैं, अथवा नखूनों या दान्तोंपर चिन्ह पड जाते हैं; या पेटपर नानाप्रकारकी सिराये दीखने लगती हैं, वह पुरुषभी मरा हुआ जानना चाहिये । जिस पुरुषकी नेत्रोपर लगाया हुआ लेप शुष्क होते समय पलक या नासिकामें शोथ उत्पन्न कर देता है अथवा पलकको खिसका देता है ( बाल गिरने लगें ), जिस क्षीण हुए पुरुषकी भूख मनके प्रिय भोजनोंसेभी तथा प्यास मनोनुकूल बहुतसे पानोंसेभी नहीं मिटती, जिसके मुखसे झागदार रक्त बाहर निकलता है तथा पेट या छातीमे दर्द होता है, वह मनुष्य मरा हुआ जानना चाहिये । १–जिस पुरुषका कफ नीला, पीला या लाल और बहुत रगका मुखसे गिरता है, २–बलवान रोगीकी ग्रीवाका टूटना, जिव्हाका शोफ तथा गले, मुख और गुदामे पाक हो, ३–जिस पुरुषमे आमाशयके कारणसे उत्पन्न परिकर्तिका, अतिप्यास, मलका पतला होना होता है, अथवा ४–जिस पुरुषमें पक्वाशयके कारणसे उत्पन्न परिकर्तिका, अतिप्यास, और अतिमात्रामे गुदाका अवरोध ( मलप्रवृत्ति न होना ), ५–जिस पुरुषमें आमाशय और पक्वाशयके बीचमें आश्रितवायु चेतनाको नष्ट करके गलेमे घुर्घुरशब्द ( जिसप्रकार कुपित कुत्ता या बिल्ली घुर्घुर करते हैं ) उत्पन्न करे, ६–जिस क्षीणव्यक्तिमे प्यासकी अधिकता और हृदयमे शूल हो, जिस व्यक्तिमे प्यासके साथ हिचकी और रक्तातिसार हो, या प्यासके साथ आध्मान और अतिसार हो, ऐसे मनुष्यको मरा हुआ जानना चाहिये ॥ ३ ॥

---

१ हिताहितं सुखं दुःखमायुस्तस्य हिताहितम् ।
मानं च तच्च यत्रोक्तमायुर्वेदः स उच्यते ॥
चरक. सू. अ. १.४१

**अरिष्टं नास्ति मरणं दृष्टरिष्टं च जीवितम् ॥ ३१ ॥**
**अरिष्टे रिष्टविज्ञानं न च रिष्टेऽप्यनैपुणात् ।**

रिष्ट लक्षणोके बिना मृत्यु नहीं होती, और रिष्ट लक्षण दिखाई देनेपर–जीवन नही रहता । अरिष्टमें ( मरणसूचक लक्षणोंके अभावमें ) रिष्टकी प्रतीति और रिष्टमें अरिष्टविज्ञान–यह वैद्यकी अकुशलतासे होता है ॥ ३१ ॥–

**चरकस्येति वचनं सुश्रुतेन तु पठ्यते ॥ ३२ ॥**
**ध्रुवं हि रिष्टे मरणं ब्राह्मणैस्तत्किलामलैः ।**
**रसायनतपोदानतत्परैश्च निवार्यते ॥ ३३ ॥**

चरकके इन वचनोंको देखकर–सुश्रुतमें तो इसप्रकार कहा है–रिष्ट लक्षणोंके दीखनेपर ( उत्पन्न होनेपर ) मृत्यु अवश्यम्भावी है। और फिरभी निर्मल ब्राह्मणोसे तथा रसायन-तप-दान आदि गुणवाले मनुष्य मृत्युको हटा देते हैं ॥ ३२ ॥ ३३ ॥

**कृष्णात्रेयो द्विधा रिष्टं स्थिरास्थिरविभेदतः ।**
**दोषाणामपि बाहुल्याद्रिष्टा : समुद्भवेत् ॥ ३४ ॥**
**तद्दोषाणां शमे शाम्येत्स्थाय्यवश्यं तु मृत्यवे ।**

कृष्णात्रेय–दो प्रकारके रिष्ट स्थिर और अस्थिर–मानते हैं । अर्थात्–इनमे वातादि दोषोंकी अधिकतासे अस्थिर रिष्ट उत्पन्न हो जाते हैं । ये अस्थिर रिष्ट दोषोंके शान्त होनेपर शान्त हो जाते हैं, और स्थायी रिष्ट मृत्युके लिये अवश्यही बने रहते हैं ॥ ३४ ॥–

**आयुर्वेदफलं कृत्स्नं यदायुर्ज्ञे प्रतिष्ठितम् ।**
**[illegible] भवेद्भिषक् ॥ ३५ ॥**
**इति विकृतेहाविज्ञानीयो दशमोऽध्यायः ॥१०॥**

आयुर्वेदके जाननेका सम्पूर्ण फल आयुके ज्ञानमेंही आश्रित है । इसलिये वैद्य सब अवस्थाओके रिष्टज्ञानको सम्पूर्ण रूपमें जाने । आयुर्वेदका यही फल है कि–आयुका ज्ञान और उसकी रक्षा करना । ये दोनो बाते रिष्टज्ञानसे होती हैं ॥ ३५ ॥

इसप्रकार वैद्यपति सिंहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टसे बनाई अष्टाङ्गसंग्रहसहिताके शारीरस्थानमे विकृतेहाविज्ञानीय नामक दसवा अध्याय समाप्त हुआ ।

---

## एकादशोऽध्यायः ।

**अथातो विकृतव्याधिविज्ञानीयमध्यायं व्याख्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे विकृतव्याधिविज्ञानीय अध्यायकी व्याख्या करेगे, जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोंने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

१ हिताहित सुख दु.खमायुस्तस्य हिताहितम् ।
मान च तच्च यत्रोक्तमायुर्वेद. स उच्यते ॥
चरक. सू. अ. १.४१

**सर्वैर्यथास्वं हेतुप्राग्रूपरूपैरतिमात्रैर्यस्य व्याधिरुत्पद्यते, व्याधितस्य वा यस्याशु मुखे पिप्लुव्यङ्गलेखातिलकालकाः करजरदनेषु वा पुष्पाण्युदरे वा नानावर्णाः सिराः यस्य शुष्यतो नेत्रोपदेहो वर्त्मनासिकान्यतरश्वयथुर्वेर्त्मस्रंसो वा, यस्य क्षीणस्य क्षुत्तृष्णा वा हृद्यैर्बहुभिरप्यन्नपानैर्न शाम्यति, यस्य सफेनमसृक् प्रसिच्यते कुक्षिशूलं च उरसो वा, यस्य श्लेष्मा नीलपीतलोहितो बहुशश्च, यस्य बलवान् ग्रीवावमर्दो जिह्वाशोफः कण्ठास्यगुदपाकश्च, यस्यामाशयोत्था परिकर्तिकाऽतितृष्णा शकृद्भेदश्च, यस्य पक्वाशयोत्था परिकर्तिकाऽतितृष्णाऽतिमात्रश्च गुदग्रहः, यस्यामपक्वाशयान्यतरमाश्रित्य संज्ञां च हत्वा वायुः कण्ठे घुर्घुरकं करोति, यस्य क्षीणस्य तृष्णाभिवृद्धिर्हृदि शूलं च तथा हिध्मारक्तातिसारौ वाऽऽध्मानातीसारौ वा भृशं सतृष्णौ स परासुरिति ॥ ३ ॥**

जिस पुरुषमे जो रोग अपने अपने सम्पूर्ण कारणोंसे, प्राग्रूपों और रूपोंमे अतिमात्राके साथ उत्पन्न होता है, उस पुरुषको मरा हुआ जानना चाहिये । अथवा जिस रोगी पुरुषके मुखपर–पिप्लु-व्यंग-लेखा-तिलकालक ( झाई या दाग ) सहसा उत्पन्न हो जाते हैं, अथवा नखूनों या दान्तोंपर चिन्ह पड जाते हैं; या पेटपर नानाप्रकारकी सिराये दीखने लगती हैं, वह पुरुषभी मरा हुआ जानना चाहिये । जिस पुरुषकी नेत्रोपर लगाया हुआ लेप शुष्क होते समय पलक या नासिकामें शोथ उत्पन्न कर देता है अथवा पलकको खिसका देता है ( बाल गिरने लगें ), जिस क्षीण हुए पुरुषकी भूख मनके प्रिय भोजनोंसेभी तथा प्यास मनोनुकूल बहुतसे पानोंसेभी नहीं मिटती, जिसके मुखसे झागदार रक्त बाहर निकलता है तथा पेट या छातीमे दर्द होता है, वह मनुष्य मरा हुआ जानना चाहिये । १–जिस पुरुषका कफ नीला, पीला या लाल और बहुत रगका मुखसे गिरता है, २–बलवान रोगीकी ग्रीवाका टूटना, जिव्हाका शोफ तथा गले, मुख और गुदामे पाक हो, ३–जिस पुरुषमे आमाशयके कारणसे उत्पन्न परिकर्तिका, अतिप्यास, मलका पतला होना होता है, अथवा ४–जिस पुरुषमें पक्वाशयके कारणसे उत्पन्न परिकर्तिका, अतिप्यास, और अतिमात्रामे गुदाका अवरोध ( मलप्रवृत्ति न होना ), ५–जिस पुरुषमें आमाशय और पक्वाशयके बीचमें आश्रितवायु चेतनाको नष्ट करके गलेमे घुर्घुरशब्द ( जिसप्रकार कुपित कुत्ता या बिल्ली घुर्घुर करते हैं ) उत्पन्न करे, ६–जिस क्षीणव्यक्तिमे प्यासकी अधिकता और हृदयमे शूल हो, जिस व्यक्तिमे प्यासके साथ हिचकी और रक्तातिसार हो, या प्यासके साथ आध्मान और अतिसार हो, ऐसे मनुष्यको मरा हुआ जानना चाहिये ॥ ३ ॥

**अरिष्टं नास्ति मरणं दृष्टरिष्टं च जीवितम् ॥ ३१ ॥**
**अरिष्टे रिष्टविज्ञानं न च रिष्टेऽप्यनैपुणात् ।**

रिष्ट लक्षणोके बिना मृत्यु नहीं होती, और रिष्ट लक्षण दिखाई देनेपर–जीवन नही रहता । अरिष्टमें ( मरणसूचक लक्षणोंके अभावमें ) रिष्टकी प्रतीति और रिष्टमें अरिष्टविज्ञान–यह वैद्यकी अकुशलतासे होता है ॥ ३१ ॥–

**चरकस्येति वचनं सुश्रुतेन तु पठ्यते ॥ ३२ ॥**
**ध्रुवं हि रिष्टे मरणं ब्राह्मणैस्तत्किलामलैः ।**
**रसायनतपोदानतत्परैश्च निवार्यते ॥ ३३ ॥**

चरकके इन वचनोंको देखकर–सुश्रुतमें तो इसप्रकार कहा है–रिष्ट लक्षणोंके दीखनेपर ( उत्पन्न होनेपर ) मृत्यु अवश्यम्भावी है। और फिरभी निर्मल ब्राह्मणोसे तथा रसायन-तप-दान आदि गुणवाले मनुष्य मृत्युको हटा देते हैं ॥ ३२ ॥ ३३ ॥

**कृष्णात्रेयो द्विधा रिष्टं स्थिरास्थिरविभेदतः ।**
**दोषाणामपि बाहुल्याद्रिष्टा : समुद्भवेत् ॥ ३४ ॥**
**तद्दोषाणां शमे शाम्येत्स्थाय्यवश्यं तु मृत्यवे ।**

कृष्णात्रेय–दो प्रकारके रिष्ट स्थिर और अस्थिर–मानते हैं । अर्थात्–इनमे वातादि दोषोंकी अधिकतासे अस्थिर रिष्ट उत्पन्न हो जाते हैं । ये अस्थिर रिष्ट दोषोंके शान्त होनेपर शान्त हो जाते हैं, और स्थायी रिष्ट मृत्युके लिये अवश्यही बने रहते हैं ॥ ३४ ॥–

**आयुर्वेदफलं कृत्स्नं यदायुर्ज्ञे प्रतिष्ठितम् ।**
**[illegible] भवेद्भिषक् ॥ ३५ ॥**
**इति विकृतेहाविज्ञानीयो दशमोऽध्यायः ॥१०॥**

आयुर्वेदके जाननेका सम्पूर्ण फल आयुके ज्ञानमेंही आश्रित है । इसलिये वैद्य सब अवस्थाओके रिष्टज्ञानको सम्पूर्ण रूपमें जाने । आयुर्वेदका यही फल है कि–आयुका ज्ञान और उसकी रक्षा करना । ये दोनो बाते रिष्टज्ञानसे होती हैं ॥ ३५ ॥

इसप्रकार वैद्यपति सिंहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टसे बनाई अष्टांगसंग्रहसहिताके शारीरस्थानमे विकृतेहाविज्ञानीय नामक दसवा अध्याय समाप्त हुआ ।

---

## एकादशोऽध्यायः ।

**अथातो विकृतव्याधिविज्ञानीयमध्यायं व्याख्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे विकृतव्याधिविज्ञानीय अध्यायकी व्याख्या करेगे, जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोंने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

१ हिताहित सुख दु.खमायुस्तस्य हिताहितम् ।
मान च तच्च यत्रोक्तमायुर्वेद. स उच्यते ॥
चरक. सू. अ. १.४१

**सर्वैर्यथास्वं हेतुप्राग्रूपरूपैरतिमात्रैर्यस्य व्याधिरुत्पद्यते, व्याधितस्य वा यस्याशु मुखे पिप्लुव्यङ्गलेखातिलकालकाः करजरदनेषु वा पुष्पाण्युदरे वा नानावर्णाः सिराः यस्य शुष्यतो नेत्रोपदेहो वर्त्मनासिकान्यतरश्वयथुर्वेर्त्मस्रंसो वा, यस्य क्षीणस्य क्षुत्तृष्णा वा हृद्यैर्बहुभिरप्यन्नपानैर्न शाम्यति, यस्य सफेनमसृक् प्रसिच्यते कुक्षिशूलं च उरसो वा, यस्य श्लेष्मा नीलपीतलोहितो बहुशश्च, यस्य बलवान् ग्रीवावमर्दो जिह्वाशोफः कण्ठास्यगुदपाकश्च, यस्यामाशयोत्था परिकर्तिकाऽतितृष्णा शकृद्भेदश्च, यस्य पक्वाशयोत्था परिकर्तिकाऽतितृष्णाऽतिमात्रश्च गुदग्रहः, यस्यामपक्वाशयान्यतरमाश्रित्य संज्ञां च हत्वा वायुः कण्ठे घुर्घुरकं करोति, यस्य क्षीणस्य तृष्णाभिवृद्धिर्हृदि शूलं च तथा हिध्मारक्तातिसारौ वाऽऽध्मानातीसारौ वा भृशं सतृष्णौ स परासुरिति ॥ ३ ॥**

जिस पुरुषमे जो रोग अपने अपने सम्पूर्ण कारणोंसे, प्राग्रूपों और रूपोंमे अतिमात्राके साथ उत्पन्न होता है, उस पुरुषको मरा हुआ जानना चाहिये । अथवा जिस रोगी पुरुषके मुखपर–पिप्लु-व्यंग-लेखा-तिलकालक ( झाई या दाग ) सहसा उत्पन्न हो जाते हैं, अथवा नखूनों या दान्तोंपर चिन्ह पड जाते हैं; या पेटपर नानाप्रकारकी सिराये दीखने लगती हैं, वह पुरुषभी मरा हुआ जानना चाहिये । जिस पुरुषकी नेत्रोपर लगाया हुआ लेप शुष्क होते समय पलक या नासिकामें शोथ उत्पन्न कर देता है अथवा पलकको खिसका देता है ( बाल गिरने लगें ), जिस क्षीण हुए पुरुषकी भूख मनके प्रिय भोजनोंसेभी तथा प्यास मनोनुकूल बहुतसे पानोंसेभी नहीं मिटती, जिसके मुखसे झागदार रक्त बाहर निकलता है तथा पेट या छातीमे दर्द होता है, वह मनुष्य मरा हुआ जानना चाहिये । १–जिस पुरुषका कफ नीला, पीला या लाल और बहुत रगका मुखसे गिरता है, २–बलवान रोगीकी ग्रीवाका टूटना, जिव्हाका शोफ तथा गले, मुख और गुदामे पाक हो, ३–जिस पुरुषमे आमाशयके कारणसे उत्पन्न परिकर्तिका, अतिप्यास, मलका पतला होना होता है, अथवा ४–जिस पुरुषमें पक्वाशयके कारणसे उत्पन्न परिकर्तिका, अतिप्यास, और अतिमात्रामे गुदाका अवरोध ( मलप्रवृत्ति न होना ), ५–जिस पुरुषमें आमाशय और पक्वाशयके बीचमें आश्रितवायु चेतनाको नष्ट करके गलेमे घुर्घुरशब्द ( जिसप्रकार कुपित कुत्ता या बिल्ली घुर्घुर करते हैं ) उत्पन्न करे, ६–जिस क्षीणव्यक्तिमे प्यासकी अधिकता और हृदयमे शूल हो, जिस व्यक्तिमे प्यासके साथ हिचकी और रक्तातिसार हो, या प्यासके साथ आध्मान और अतिसार हो, ऐसे मनुष्यको मरा हुआ जानना चाहिये ॥ ३ ॥

ज्वरसे युक्त एवं शिरोग्रह-अरुचि-श्वास-सकोच-विस्फोट और सड्ना-ये लक्षण होनेपर वातरक्त मार देता है ॥ ३३ ॥

**शिरोरोगारुचिश्वासमोहविड्भेदतृड्भ्रमैः ।**
**घ्नन्ति सर्वामयाः क्षीणस्वरधातुबलानलम् ॥ ३४ ॥**

सब रोग शिरोरोग-अरुचि-श्वास-मूर्च्छा-अतिसार-तृष्णा-भ्रम इन लक्षणोंके होनेपर क्षीण स्वर, क्षीण धातु, क्षीण बल और क्षीण अग्निवाले पुरुषोंको मार देते हैं ॥ ३४ ॥

**वातव्याधिरपस्मारी कुष्ठी रक्त्युदरी क्षयी ।**
**गुल्मी मेही च तान् क्षीणान्विकारेऽल्पेऽपि वर्जयेत् ॥**
**बलमांसक्षयस्तीव्रो रोगवृद्धिररोचकः ।**
**यस्यातुरस्य लक्ष्यन्ते त्रीन् पक्षान्न स जीवति ॥ ३६ ॥**
**वाताष्ठीलाऽतिसंवृद्धा तिष्ठन्ती दारुणा हृदि ।**
**तृष्णया नु परीतस्य सद्यो मुष्णाति जीवितम् ॥३७॥**
**शैथिल्यं पिण्डिके वायुर्नीत्वा नासां च जिह्मताम् ।**
**क्षीणस्यायम्य मन्ये वा सद्यो मुष्णाति जीवितम् ३८**

वातव्याधि-अपस्माररोगी-कुष्ठी-रक्तपित्तरोगी-उदररोगी-क्षय-रोगी-गुल्मरोगी-प्रमेह( मधुमेह )रोगी इनके क्षीण होनेपर यदि थोडासाभी कोई दूसरा रोग हो तो ( कोई अन्यरोग हो तो ) इनकी चिकित्सा न करे । जिस रोगीका बल और मास बहुत तेजीसे घट रहा हो, रोग दिन पर दिन बढता हो और अरोचक हो-वह तीन पक्षतक नहीं जीता । अत्यन्त बढी हुई वाताष्ठीला हृदयमे रुककर अत्यन्त वेदना उत्पन्न करती है-और रोगी प्याससे बेचैन रहे तो वाताष्ठीला प्राणोंको नष्ट करनेवाली होती है ॥ ३५-३८ ॥

**नाभीगुदान्तरं गत्वा वङ्क्षणौ वा समाश्रयन् ।**
**गृहीत्वा पायुहृदये क्षीणदेहस्य वा बली ॥ ३९ ॥**
**मलान्बस्तिशिरो नाभिं विबध्य जनयन् रुजम् ।**
**कुर्वन् वङ्क्षणयोः शूलं तृष्णां भिन्नपुरीषताम् ॥४०॥**
**वा न् वायुर्गृहीत्वा गुदवङ्क्षणौ ।**
**वितत्य पर्शु णि गृहीत्वोरश्च ः ॥ ४१ ॥**
**स्तिमितस्यातताक्षस्य सद्यो मुष्णाति जीवितम् ।**

वायु-(१) नाभि और गुदाके बीचमे जाकर या वक्षणोका आश्रय लेकर, (२) बलवान वायु-पायु और हृदयको रोककर क्षीण शरीरवाले पुरुषका, (३) वायु-मलोंका बन्द करके बस्ति, शिर और नाभिको रोककर वेदना उत्पन्न करके तुरन्त, (४) वायुवंक्षणोंमे शूल तथा तृष्णा एवं अतीसारको उत्पन्न करके; (५) वायु-गुदा और वंक्षणका आश्रय लेकर-श्वासको उत्पन्न करके, (६) वायु-पसलियोंके अग्रप्रान्तोंको विस्तृत करके और छातीको जकड्कर, निश्चल ( अथवा रुंधेहुए या पसीनेयुक्त ) एवं फैली हुई आखोंवाले-पुरुषोंके जीवनको शीघ्रही नष्ट करदेती है ॥ ३९-४१ ॥-

**सहसा ज्वरसन्तापस्तृष्णा मूर्च्छा बलक्षयः ॥ ४२ ॥**
**विश्लेषणं च सन्धीनां मुमूर्षो यते ।**
**गोसर्गे वद स्वेदः प्रच्यवते भृशम् ॥ ४३ ॥**
**लेपज्वरोपतप्तस्य दुर्लभं जीवितम् ।**
**प्रवालगुलिकाभासा यस्य गात्रे मसूरिकाः ॥ ४४ ॥**
**उत्पद्याशु विनश्यन्ति न चिरात्स विनश्यति ।**
**मसूरविदलप्रख्यास्तथा विद्रुम भाः ॥ ४५ ॥**
**अन्तर्वेक्रा किणाभाश्च विस्फोटा देहनाशनाः ।**

मरनेवाले पुरुषमें एकदमसे ज्वरका सन्ताप, प्यास, मूर्च्छा, बलका नाश, और सन्धियोको अलग अलग होना हो जाता है । गायोंको छुडानेके समय-प्रात कालमे जिसके शरीरसे बहुत पसीना बहता हो, अथवा कफज्वर होनेपरभी जिस रोगीके शरीरसे पसीना चूता हो-उसका जीना दुर्लभ ( असम्भव ) है । जिस रोगीके शरीरमे मूगेकी कणीके समान या मसूरके आकारकी पिटकाये उत्पन्न होकर शीघ्र नष्ट हो जाती हैं, वह मनुष्य शीघ्र नष्ट हो जाता है । मसूरके पत्तेके समान आकारमें-तथा रगमे मूंगके समान-अन्दरसे टेड़ी और किणके समान-ये चार प्रकारके विस्फोट देहके नाश करनेवाले हैं ॥ ४२-४५ ॥-

**कामलाऽक्ष्णोर्मुखं पूर्णं शङ्खयोर्मुक्तमांसता ॥ ४६ ॥**
**संत्रासश्चोष्णताऽङ्गे च यस्य तं परिवर्जयेत् ।**

जिस रोगीकी आखोमें कामला-पीलापन, मुख-भरा हुआ-स्वाभाविक, शख प्रदेशोमे मासकी शिथिलता, भयभीत होता हो; शरीरके अगोंमे गरमी हो-उस रोगीको अपयशके भयसे वैद्य छोड देवे ॥ ४६ ॥-

**अकस्मादनुधावच्च विघृष्टं त्वक्समाश्रयम् ॥ ४७ ॥**

जिस रोगीकी त्वचामें आश्रित विघृष्टनामक ( साधारण घिसड होनेसे बनाहुआ व्रण ) सद्योव्रण विनाकारणकेही फैलने लगे तो उस रोगीकीभी चिकित्सा न करे ॥ ४७ ॥

**चन्दनोशीरमदिराकुणपध्वाङ्क्षगन्धयः ।**
**शैवालकुक्कुटशिखाकुङ्कुमालमषीप्रभाः ॥ ४८ ॥**
**अन्तर्दाहा निरूष्माणः प्राणनाशकरा व्रणाः ।**
**यो वातजो न शूलाय दाहाय पि ः ॥४९॥**
**कफजो न च पूयाय मर्मजश्च रुजे न यः ।**
**अचूर्णश्चूर्णकीर्णाभो यत्रा दृश्यते ॥ ५० ॥**
**रूपं शक्तिध्वजादीनां सर्वास्तान् वर्जयेद्व्रणान् ।**

**व्रणका रिष्ट**-चन्दन-खस-मदिरा-शव और कौवेकी गन्धवाले, सरवाल मुर्गेकी चोटी ( कलगी )-केसर-हरताल और काली स्याहीकी कान्तिके-अन्दर दाहयुक्त-उष्णिमासे रहित व्रण प्राणनाशक होते हैं । जिस वातजन्य व्रणमे वेदना न हो, जिस पित्तजन्य व्रणमे दाह न हो, जिस कफजन्य व्रणमें पूय न हो; और जिस मर्मजन्य व्रणमे पीड़ा न हो, व्रणमे चूर्ण छिडके बिना-भी चूर्ण छिडका प्रतीत हो, और बिना किसी कारणके व्रणमें रूप-शक्ति-ध्वजा आदि ( शल्य-तोमर आदि ) दिखाई देने लगें-उन सब व्रणोको चिकित्साकर्ममे छोडदेना चाहिये ॥४८-५०॥-

**विण्मूत्रमारुतवहं कृमिणं च भगन्दरम् ॥ ५१ ॥**

**भगन्दरका रिष्ट**-जिस भगन्दरमेसे मल-मूत्र और

वायु निकलती हो और कीड़े पड़ गये हो–उस भगन्दररोगीको छोड़ देना चाहिये ॥ ५१ ॥

**घट्टयन् जानुना जानु पादावुद्यम्य पातयन् ।**
**योऽपास्यति मुहुर्वक्त्रमातुरो न स जीवति ॥ ५२ ॥**
**दन्तैश्छिन्दन्नखाग्राणि तैश्च केशांस्तृणानि वा ।**
**भूमिं काष्ठेन विलिखन् लोष्टं लोष्टेन ताडयन् ॥५३॥**
**हृष्टलोमा सान्द्रमूत्रः शुष्ककासी ज्वरी च यः ।**
**मुहुर्हसन्मुहुः क्ष्वेडन् शय्यां पादेन हन्ति यः ॥५४॥**
**मुहुश्छिद्राणि विमृशन्नातुरो न स जीवति ।**

जो रोगी घुटनेसे घुटनेको टकराता है, पावोके उपर उठाकर धमसे नीचे गिराता है, वार-वार अपने मुखको बिनाकारणके इधर–उधर मोड़ता है, वह रोगी नही बचता । दातोसे नखोको काटता हुआ, दातोसे बालोको या तिनकोको काटनेवाला, लकडीसे भूमिको कुरदनेवाला, मिट्टीके ढेलेसे ढेलेको तोड़नेवाला, रोमाचवाला, सान्द्र मूत्र–शुष्क कासयुक्त और ज्वरवाला रोगी नहीं बचता । बार-बार हंसता हुआ, बार-बार शर्माता हुआ ( शब्द करता हुआ ), पैरसे शय्यापर चोट करनेवाला, बार-बार नासिकाको छूनेवाला या अपराधोंको सुनाता हुआ रोगी नही जी सकता ॥ ५२–५४ ॥–

**ऊर्ध्वश्वासं गतोष्माणं शूलोपहतवङ्क्षणम् ॥ ५५ ॥**
**शर्म चानधिगच्छन्तं बुद्धिमान्परिवर्जयेत् ।**

जिस रोगीका ऊर्ध्वश्वास चल रहा हो, शरीरमे गरमी न रही हो, वंक्षणोंमें दर्द हो, किसीभी प्रकार शान्ति अनुभव न करता हो, तो बुद्धिमानको इस रोगीकी चिकित्सा नहीं करनी चाहिये । [ यह श्लोक नववे अध्यायमेभी आया है ] ॥ ५५ ॥–

**विकारा यस्य वर्धन्ते प्रकृतिः परिहीयते ॥ ५६ ॥**
**सहसा सहसा तस्य मृत्युर्हरति जीवितम् ।**
**यमुद्दिश्यातुरं वैद्यः सम्पादयितुमौषधम् ॥ ५७ ॥**
**यतमानो न शक्नोति दुर्लभं तस्य जीवितम् ।**
**विज्ञातं बहुशः सिद्धं विधिवच्चावचारितम् ॥ ५८ ॥**
**न सिद्ध्यत्यौषधं यस्य नास्ति तस्य चिकित्सितम् ।**

जिस रोगीके ज्वर आदि रोग सहसा बढ़ जाते हैं, और जिसका स्वभाव सहसा बदल जाता है, अर्थात्–वातप्रकृतिसे पित्तप्रकृति, या दातासे लोभी, शूरसे डरपोक बन जाता है, इस पुरुषके जीवनको मृत्यु जल्दीही नष्ट कर देती है । जिस रोगीको लक्ष करके वैद्य यत्न करनेपरभी औषध नहीं बना सकता, उस रोगीका बचना असम्भव है । जिस रोगीमें भली-प्रकार जानी हुई, बहुत बार अजमाई तथा विधिपूर्वक दी हुई औषधभी फलदायी नहीं होती उसका जीना असम्भव है–उसकी चिकित्सा नहीं करनी चाहिये ॥ ५६–५८ ॥—

**भवेद्यस्यौषधेऽन्ने वा कल्प्यमाने विपर्ययः ॥ ५९ ॥**
**अकस्माद्गन्धवर्णादेः स्वस्थोऽपि न स जीवति ।**
**निवाते सेन्धनं यस्य ज्योतिश्चाप्युपशाम्यति ॥६०॥**



**आतुरस्य गृहे यस्य भिद्यन्ते वा पतन्ति च ।**
**अतिमात्रममत्राणि दुर्लभं तस्य जीवितम् ॥ ६१ ॥**

जिसके लिये बनाई कषाय-अवलेह आदि औषधियोंमे एवं चावल-दाल आदि अन्नमे बिना किसी कारणके अकस्मातही इनके गुण-रूप-गन्ध-वर्ण आदिमे परिवर्तन आजाये वह स्वस्थभी नही बचता । जिस रोगीके गृहमे-हवारहित स्थानमे इन्धनसे भरपूर अग्निभी बुझ जाती है, या जिस रोगीके घरमे वर्तन बहुत टूटते या गिरते हो, उस रोगीका बचना दुर्लभ-असम्भव[1] है ॥ ५९–६१ ॥

**यं नरं सहसा रोगो दुर्बलं परिमुञ्चति ।**
**संशयं प्राप्तमात्रेयो जीवितं तस्य मन्यते ॥ ६२ ॥**
**इति विकृतव्याधिविज्ञानीयो नामैकादशोऽध्यायः ११**

जिस निर्बल रोगीको रोग सहसा छोड़ देता है, उस रोगीके जीवनको आत्रेय भगवान संशययुक्त मानते हैं–अर्थात् कभी बचभी सकता है ॥ ६२ ॥

इस प्रकार वैद्यपति सिंहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टसे बनाई अष्टाग-सग्रहसहिताके शारीरस्थानमें विकृतिव्याधिविज्ञानीय नामका ग्यारहवा अध्याय समाप्त हुआ ।

## द्वादशोऽध्यायः ।

**अथातो दूतादिविज्ञानीयं शारीरं व्याख्यास्यामः ॥१॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इनके आगे दूतादिविज्ञानीय अध्यायकी व्याख्या करेंगे–जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**निर्दिष्टं रिष्टमातुराश्रयम् । दूतस्यापि तु जाति-वेषभाषाचेष्टितदेशकाला वैद्यस्य च तत्सङ्गमस-ङ्कल्पप्रस्थानप्रयाणप्रवेशा ग्रहचारोऽपूर्वसम्भवः स्वप्नदर्शनानि च रोगिणः शुभाशुभं सूचयन्ति ॥३॥**

रोगीके रिष्टोकी व्याख्या कर दी । रोगीके दूतोकी जाति ( ब्राह्मणादि ), वेश ( पहरावा ), भाषा ( बोलनेका तरीका ), चेष्टित ( क्रिया ), देश ( गरम या शीत ), काल ( वर्षा-शीत आदि ) और वैद्यके साथ मिलते समय–दूतका जैसा सकल्प हो; प्रस्थान ( वैद्यका अपने घरसे बाहर निकलना ), प्रवेश ( रोगी-गृहमे घुसनेके समय ), ग्रहचार ( मंगल आदि ग्रहोका राशिमें जाना ), अपूर्वसम्भव ( रोगी और वैद्यके प्रथम मिलनके समय–बिना प्रयत्नकेही शुभ–अशुभ उत्पन्न होना ) और स्वप्नोंका दिखाई देना–रोगीके शुभ या अशुभकी सूचना दे देते हैं[2] ॥३॥

---

१ दुर्लभशब्द निश्चित अर्थमेभी प्रयुक्त होता है । यथा—
पुत्र वीक्ष्य पितर सुहृष्ट च कुरु प्रियम् ।
दुर्लभ जीवित ह्यस्य पुन पुत्रो भविष्यसि ॥
सम्पूर्णत अलभ्य वस्तुमेभी दुर्लभशब्द व्यवहृत होता है ।

२ दूत आदिभी रोगीके शुभ-अशुभकी सूचना दे देते हैं ।

**तत्रातुराद्वर्णोत्तमोऽन्याश्रमः पाखण्डः षण्ढो मुण्डी जटिलः स्त्री व्याधितोऽनेको जीर्णविवर्णमलिनछिन्नार्द्रैकवसनः पङ्कतैलदिग्धो रक्तमाल्यानुलेपनो विकृताङ्गरूपकर्मा खरोष्ट्रमहिषवाहनो विक्लवः श्वसन् रुदन् निष्ठुरोऽमङ्गलाभिधायी दूरादाह्वयमानस्तृणलोष्टतुषाङ्गारभस्मतुषसीसास्थिकेशशिरोललाटनासिकाऽऽस्यदन्तजिह्वाग्रीवानखाऽनामिकाङ्गुलिस्तनजठरनाभिपृष्ठकटीमेहनजङ्घाकपालपललोपलमुशलशूर्पोपानन्मार्जनी वस्त्रान्तदशाकार्पासभग्नच्युतस्पृक्काष्ठयष्टितुलारज्जुपाशचर्मवेणुरिक्तभाजनस्नेहभाजनधरः पादाभ्यां भुवं मुञ्चन् वि न् गृहीत्वा पक्कं फलमसारं वा तद्विधमन्यद्वा विकारतुल्यगुणे च देशे काले वा दूतो वैद्यमुपसपन्नशुभः। तद्यथा—घृतोदकादिद्रवसमीपस्थमतिशीतस्तब्धः प्रत्युषसि श्लेष्मामयेऽशुभः पित्तामये तु शुभः। तथा सेतुभङ्गे छर्दिमेहातिसारादिष्वशुभः सेतुबन्धे तु शुभः॥ ४॥**

**अशुभ दूतका दर्शन**—इनमे रोगीसे उत्तमं वर्णका, रोगीसे भिन्न आश्रमवाला, पाषण्डी, नपुंसक, सिर मुंडाया, जटावाला—स्त्री दूत, रोगी या बहुतसे दूतोका एकसाथ आना, पुराने-मैले-विकृत रगवाले-गीले-फटे तथा एकही वस्त्रको पहने, कीचड या तैल शरीरपर चुपडे हुए-लाल माला पहने या लाल लेप किये हुए, विकृत अग-विकृत रूप और विकृत क्रियाओवाला, गवे-ऊंट या भैसेपर सवार हुआ, डरपोक, उंचा-उचा श्वास जोरसे लेता हुआ, रोता हुआ, क्रूर या रूक्ष ( रुखा ), अमंगल बातोको कहनेवाला, दूरसेही बुलानेवाला, तिनका-मिट्टीके ढेला-तुषोकी आग-राख-तुष ( छिलके )-सीसा-अस्थि-केश-शिर-माथा-नाक-मुख-दात-जीभ-ग्रीवा-नख-अनामिका-अगुलि-स्तन-उदर-नाभि-पीठ-कटि-मेहन-जंघा-कपाल-पलल ( मास या तिलकल्क ), पत्थर-मूसल, छाज, ( सूप ), जूता-झाडू-शस्त्र-वस्त्रके किनारेको, दशा ( वस्त्रसे या रुईसे बनाई बत्ती ), रुई, टूटे या गिरे हुई किसी पदार्थको छूनेवाला, काष्ठ-छडी ( लकडी ), तराजु-रस्सी-पाश ( जाल )-चमड़ा-बास, खाली बर्तन या तैलका भरा बर्तन शिरपर रक्खे हुए—पैरोसे जमीनको गिराता हुआ या पैरोसे जमीनको कुरेदनेवाला, पके हुए या साररहित अथवा इसी प्रकारके दुर्गन्धयुक्त—सडे फलको हाथमे लिये हुए आया हुआ दूत अशुभ होता है।

ज्वरादि रोगके तुल्य गुणवाला देश या काल होनेपर बुलानेके लिये आया हुआ दूत वैद्यके लिये अशुभकारी है। यथा—**कफजन्य ज्वरादि रोगमें**—घी, जल आदि पदार्थोंके समीप बैठे या आनूप देशमें अथवा प्रात उष कालमें पहुंचा दूत अशुभ है। **पित्तजन्य रोगमें**—आग आदि सेकते हुए—मध्यान्हमे आया दूत अशुभ है। **न्य ज्वरादिमें**—शर्करा-रेतवाले स्थानपर बैठे—सायंकालके समय आया दूत अशुभ है। **कफजन्य रोगमें**—घी-पानी आदि तरल वस्तुओंके समीप बैठे अति शीतल, अति स्तब्ध अवस्थामे—प्रात. उष कालमें आया दूत अशुभ होता है। **पित्तजन्य रोगोंमें**—इन अवस्थाओंमें आया दूत शुभ है। **वमन-प्रमेह-अतिसार** आदि रोगोंमें बाधके टूटनेपर आया दूत अशुभ और बाध बाधनेके समय आया दूत शुभ है॥ ४॥

**तथा मध्याह्नोभयसन्ध्यार्धरात्रिचतुर्थीषष्ठीनवमीपर्वदिनेषु ग्रहोपरागोत्पातदर्शनभरणीकृत्तिकाऽऽर्द्राऽऽश्लेषामघामूलपूर्वासु चाशुभः॥ ५॥**

मध्यान्हमे, प्रात और सायं दोनों सन्ध्यासमयमें, आधी रातमे, चौथी छठी-नवमी या पूर्णमासी—अमावास्या आदि पर्वदिनोमे, राहु आदिसे चन्द्रमा-सूर्यके ग्रसित होनेके समय; उत्पातदर्शन ( भूकम्प आदिमें ), भरणी-कृत्तिका-आर्द्रा-आश्लेषा-मघा-मूल-पूर्वाफाल्गुनी-पूर्वाषाढा-पूर्वाभाद्रपदा नक्षत्रोमे आये दूत अमंगलसूचक होते है॥ ५॥

**यश्च वैद्यं सुप्तं नग्नं च भूमौ शयानमभ्यक्तं मुक्तकेशं दक्षिणाभिमुखं विक्लवं छिन्दन्तं भिन्दन्तमग्निपितृकार्यप्रवणमशस्तं चिन्तयन्तं कथयन्तं चोपतिष्ठति यो वा दिशं याम्यां प्रति कृत्वाऽञ्जलिं विषमैकपादस्थः यस्मिन् व्याधिताश्रयं कथयति दूते भिषगशुभमिन्द्रियार्थमुपलक्षयेत् संकल्पयेद्वा तं च नानुयायात्॥ ६॥**

जो दूत-वैद्यके सोये होनेपर-नंगा होनेपर-भूमिपर लेटे हुए—तैल मालिश करते हुए—बाल खोले हुए—दक्षिण दिशामें मुख किये हुए—डरी अवस्थामे ( उद्विग्न अवस्थामे )—किसी वस्तुको काटते या फाडते हुए—होम या पितृकार्य ( श्राद्ध ), प्रवण ( पूजा-जप आदि ) करते हुए, अप्रशस्त सोचते हुए या कहते हुए वैद्यके पास आते है—वे भी अशुभ हैं। अथवा दक्षिण दिशाकी ओर अजली किये हुए—विषमभूमिपर-एक पैरसे खड़े वैद्यके पास दूत आते हैं वेभी अशुभ हैं। दूत जिस रोगीके सम्बन्धमे बातकर रहा हो-बात चीत करते समय वैद्य इन्द्रियोंके लिये अमगलकारी विषयोंको देखे या विचार करे—तो दूतके साथ न जाये॥ ६॥

**अतोऽन्यथा पुनः करुणापेशलेन मनसा सौमनस्यवता मातापितृसमेनातुरस्यात्यन्तमारोग्यमाश्वासनेन प्रयातव्यम्॥ ७॥**

इससे विपरीत शुभ लक्षण होनेपर दयासे भरे चित्तसे सुमनता-प्रसन्नताके साथ रोगीके माता—पिताकी भान्ति अपनेको

१ वर्ण चार है—ब्राह्मण-क्षत्रिय-वैश्य और शूद्र। इनमें यदि ब्राह्मण वर्णका दूत क्षत्रिय हो तो शुभ परन्तु यदि शूद्र रोगीका ब्राह्मण-क्षत्रिय या वैश्य दूत हो तो निन्दित है, इनमें समान वर्णका दूत समान आश्रमका दूत उत्तम है। आश्रम चार—ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, यति (वानप्रस्थ) और सन्यास। इनमें ब्रह्मचारीका गृहस्थी होना शुभ नहीं। पाषण्डी-लिंग-चिन्ह रखनेवाले—येभी निन्दित हैं।

समझकर सम्पूर्ण आरोग्यताकी चाह रखते हुए रोगीके घर जाना चाहिये ॥ ७ ॥

**प्रस्थानगमनप्रवेशेषु दधिमधुघृतलाजपुष्पाक्षतोदुम्बराश्वत्थमुक्तामणिछत्रदूर्वाङ्कुशादर्शकन्याध्वजस्यन्दनाष्टापदाक्षनृपश्रीतरुभद्रपीठानि सस्यानि मत्स्या हया हंसश्चाषो वृषः केसरी दक्षिणावर्तशङ्खाब्जसिद्धार्थका रोचना स्वस्तिकस्तोरणं कीचका वेणवो वरुणमधुमदसिक्तगण्डगजस्तोयलम्बोऽम्बुदः पूर्णकुम्भो हरिद्राऽत्रिरिन्द्रः फलान्यार्द्रमांसं सितं चामरं गौः सवत्साऽङ्गना पुत्रिणी मानुषं वर्धमानं सहस्रं नराणां प्रयुक्तानि यानानि धन्वन्तरिर्वामनो ब्राह्मणो भूमिरभ्युद्धृता सिद्धमन्नं वराहश्च तोयोत्थितस्त्रिनयनमधुसूदनस्कन्दपद्मासना लोकपालाः सुराः खं दिशोऽग्निः सरांसि स्रवन्त्यः समुद्रा मखा मारुतो ज्योतिषं धर्मशास्त्राणि तीर्थानि काव्यं धर्मार्थकामाश्रितं वालखिल्यादयो वेदवाक्यं निधिः कौस्तुभः काञ्चनं मणिभद्रः सुमेरुः प्रियङ्गुः प्रदीपो वचामोदकौ दितिरदितिररुन्धती वृद्धिः सावित्र्युमाऽऽकाशगङ्गा शची देवसेना सुधा शान्तिर्लक्ष्मीः सरस्वत्यपत्यक्षमा स्वस्तिशब्दो वषट्कारओंकारपुण्याहधर्मक्रियाश्चैतदष्टोत्तरं मङ्गलानां शतं दर्शनात्स्पर्शनात्कीर्तनाच्चाशुभानि व्यपोह्यार्थसिद्धिं दिशन्त्युत्तमाम् ॥ ८ ॥**

**एक सो आठ मंगल**—वैद्यके अपने घरसे प्रस्थान करनेमे और रोगीके घरमे घुसनेमे निम्न मंगल होते हैं–दही, मधु, घी, लाजा, फूल, अक्षत, गूलर, पीपल, मुक्तामणि, छाता, दूर्वांकुर, दर्पण, कन्या, ध्वजा, रथ, अष्टापद ( चतुरग फलक ), अक्ष ( पाशा ), राजा, श्रीतरु ( बिल्व ), भद्रपीठ ( देवासनचकोर ), शस्य, मछली, घोडी, हंस, चाष, बैल, केसरी, सिंह, दक्षिणावर्तशंख, कमल, श्वेत सरसो, गोरोचना, स्वस्तिक चिन्ह, तोरण, वायुसे शब्द करनेवाले वासविशेष, मदसे सिंचित कपोलवाला उत्तम हाथी, पानीसे भरा बादल, भरा हुआ घड़ा, हलदी, अत्रि ( चन्द्रमा ), इन्द्र ( सूर्य ), फल, गीला मास, श्वेत चंवर, बछड़ेके साथ गाय, बच्चेसमेत ( कन्यासमेत ) स्त्री, गोदमे लिये बच्चेवाला मनुष्य ( अथवा—वर्धमान-अलंकार विशेष पहने मनुष्य ), हजारों आदमी, साजसे सजी सवारिया, चित्रादि रूपमें धन्वन्तरि, भगवान—वामन(वामन अवतारका रूप), ब्राह्मण, उंची उठी भूमि, पकाया हुआ भोजन, सुअर, पानीसे निकले (धुले) महादेव, भगवान कृष्ण, स्कन्द, विष्णुभगवान, लोकपाल, देवता, आकाश, दिशा, अग्नि (प्रज्वलित), वहती नदिया, झरने, समुद्र, यज्ञ, वायु, ज्योतिष, धर्मशास्त्रका पाठ, तीर्थ, काव्य, धर्म, अर्थ, काम, अमृत, वालखिल्य ( वानप्रस्थी ), वेदका पाठ, खजाना, कौस्तुभमणि, स्वर्ण, माणिभद्र ( यक्ष ), सुमेरु, प्रियगु, जलता हुवा दिया, वचा, लड्डू, दिति ( असुरमाता ), अदिति (सूर्यमाता), अरुन्धती, ऋद्धि, सावित्री, उमा, आकाशगगा, इन्द्राणी, देवसेना, स्वधा, शान्ति, लक्ष्मी, सरस्वती, अपना लडका, क्षमा ( धर्म ), स्वस्तिशब्द, वषट्कार, ओंकार, पुण्यवाची शब्द, और धर्मक्रिया—इन एकसौ आठ मंगलोके देखने स्पर्श करने और कीर्तन करनेसे अशुभ-अमगल दूर होकर-उत्तम अर्थ (कार्य)-सिद्धि प्राप्त होती है। ( अत्रिके स्थानपर अद्रिभी पाठ है–अर्थात् पर्वत ) ॥ ८ ॥

**अपि च—पुन्नामानः पक्षिणो वामाः शुभाः शिवाश्यामापिङ्गलाकोकिलारलाछुछुन्दरीसूकरीगृहगोधिकैकशफाश्च स्त्रीनामानः प्रदक्षिणाः शिखिभल्लूकश्रीकण्ठश्चेति न गजाजकपयश्च प्रवेशे तु विपरीताः सर्वत्र च दक्षिणाद्वामगमनमनिष्टं श्वशृगालयोः विपरीतं मृगविहङ्गयोः ॥ ९ ॥**

स्त्रीलिंग होनेपरभी जो पक्षि पुरुषवाची है ( यथा-शुक-चाष आदि ) वे यदि जाते हुए वैद्यके वाम पार्श्वमे हो तो शुभ है। शिवा ( गीदड़ी )–श्यामा-पिंगला कोकिला-अरला छुछुंदरी-सूकरी, छिपकली, घोड़ी-गधी आदि एकशफ तथा शिखी आदि स्त्रीनामवाले पशुपक्षि और मोर, चषक, श्येन, गज, बकरी तथा बन्दर ये दक्षिणमे हो तो शुभ है। रोगीके घरमें घुसते समय जो बाये ओर होने अच्छे कहे है उनका दक्षिण ओर होना, जो दक्षिण ओर कहे हैं उनका वाम ओर होना शुभ है। कुत्ते और गीदड़का सब अवस्थाओमे दहनेसे बाया जाना मगलकारी है। मृग और पक्षिका दहनेसे बाया जाना अशुभ ओर बाये से दहना जाना शुभ है ॥ ९ ॥

**सर्वथाऽपि दर्शनं भरद्वाजचाषभासनकुलानाम्। शशसर्पाजाऽविगोधाजाहकसूकराणां तु कीर्तनमिष्टं न दर्शनं विरुतं च विपरीतमृक्षवानरयोः। सर्वमपि त्वनिष्टं सरटकुक्कुटबिडालोलूकानाम् ॥ १० ॥**

भरद्वाज-चाष-भास ओर नेवलेका आगे-पीछे दहीने-बाये-सब प्रकारसे दिखाई देना शुभ है। खरगोश-साप-बकरी-मेढ़-गोह–जाहक ( शरीरको सिकोड़नेवाले मण्डली–'जाविक' पाठमे भी यही अर्थ है ) सुअर इनका बोलना शुभ है, परन्तु इनका दर्शन या इनका रोना अशुभ है। रीछ ओर बन्दरका रोना ओर दर्शन शुभ है, इनका बोलना अशुभ है। सरट (गिरगट) मुर्गी-बिल्ली-उल्लु इनका बोलना रोना और देखना सभी बुरा है ॥ १० ॥

**तथा ग्रन्थ्यर्बुदादिषु छेदशब्द इष्टो गुल्मोदरादिषु भेदशब्दोऽतिसाररक्तपित्तादिषु रुद्धशब्दोऽश्मर्युदावर्तादिषु प्रवर्तनशब्द इति। एवमन्येपि ध्वनयो योज्याः। सर्वत्रैव च स्थिरस्थावरवर्धमानत्राताऽचलध्रुवक्षेमशिवादयः शब्दाः अन्या वादित्रस्वराश्च श्रेष्ठाः ॥ ११ ॥**

**रोगादिमें शकुन**—ग्रन्थि-अर्बुद आदिमें छेदन (टुकड़े

करनेका ), गुल्म—उदर आदिमे विदीर्ण करनेका, अतिसार-रक्त-पित्त आदिमे रोकनेका, अश्मरी—उदर आदिमे बहानेका शब्द उत्तम है। तथा अन्य रोगोंमे (पाण्डुरोग आदिमे) शुभ शब्द, कासमे क्षतशब्द, श्वासमे छिन्न, यक्ष्मामे-सुस्थित शब्दोंका होना शुभ है। सब अवस्थाओंमे स्थिर, स्थावर है, बढनेका, त्राता, अचल, ध्रुव, क्षेम, शिव आदि शब्द, वन्य तथा बजानेकी आवाज उत्तम है ॥ ११ ॥

**क्षतहतपतिताक्रोशप्रहारछेदभेददाहहाहाप्रतिषेधादिशब्दाः प्रतिषिद्धाः प्रतिषिद्धायां दीप्तायां च दिशि क्रूराः पक्षिमृगध्वनयो वृक्षे वा रूक्षशुष्के सवल्लिकण्टके तद्विधे वा देशे दर्शनं च ॥ १२ ॥**

क्षत-हत-पतित-चिल्लाना-प्रहार-छेदन-भेदन-दाह-हाहाकार-प्रतिषेध आदि ( लौट जाने आदिके ) शब्द यदि हो रहे हों तो ये शब्द चिकित्साका प्रतिषेध ( चिकित्सा न करनेको )के सूचक होते हैं। इसी प्रकार जलती हुई दिशाओंमे मास भक्षी क्रूरपक्षी ( गीध, उल्लु आदि )—क्रूर मृग ( शेर-गीदड आदि ) सूखे-रुखे वृक्षपर या काटोंवाले वृक्षपर बैठकर बोल रहे हो, या रुक्ष-सूखे-कटीले-जगल देशमे बोल रहे हों तो भी चिकित्साका प्रतिषेध समझना चाहिये ( क्षतके स्थानपर क्षुत पाठ होनेपर छीक अर्थ है ) ॥ १२ ॥

**तृणपललकाष्ठभारकर्परकलोष्टादीनां कण्टकोर्ध्वपादयानशयनासनादिभग्नोपस्कररिक्तकुम्भमद्यवसातैलगर्भिणीश्वपाकव्यसनीमृतानां च ॥ १३ ॥**

तिनके-पलल ( तिलकल्क) 'लकडीभार-मिट्टीका टूटा घड़ा-( ठीकरा )—मिट्टीका ढेला, काटे, ऊर्ध्वपादवाले यान ( नौका आदि ), बिस्तर—आसन आदि, टूटे हुए साधन, खाली घड़ा, मद्य-तैल-वसा-तिल, गर्भवती-चाण्डाल-अत्यन्त दु खी और मृतकोभी देखकर चिकित्सामे प्रवृत्त नहीं होना चाहिये ॥ १३ ॥

**प्रवेशे चातुरगृहात्पूर्वोक्तमाङ्गल्यनिर्गमः प्रविष्टस्य तु भिषजः न सत्कारो लाभतुष्टिस्तु शुभाशुभा आतुरस्य वक्रानुवक्रा ग्रहा गर्हितस्थाः केतुशनिराहुभिर्जन्मर्क्षाभिभवो गृहदारशयनासनवाहनमणिरत्नोपकरणेषु वा गर्हितलक्षणप्रादुर्भावश्चिकित्साप्रतिषेधायः ॥ १४ ॥**

पूर्वोक्त घी आदि मगल यदि वैद्यके रोगीके घरमे प्रवेश करते समय रोगीके घरसे बाहर निकल रहे हो तोभी चिकित्सामें हाथ नहीं रखना चाहिये। रोगीके घरमें घुसकर वैद्यका सत्कार न हो, उसकी स्तुति न हो, उसे लाभ या प्रसन्नता न मिले तोभी अशुभ चिन्ह हैं। रोगीके ग्रह वक्र ( लौटकर भी जो ग्रह फिर अपनी राशीमे जा रहे हो ), अनुवक्र ( लौटकर फिर स्पष्ट मार्गमें आये ), तथा गर्हित स्थानमे स्थित ग्रहोके होनेपर चिकित्सा नहीं करनी चाहिये। यदि रोगीकी जन्मराशिमे केतु-शनि और राहु हो—तो चिकित्सा नहीं करनी चाहिये। घर-स्त्री-शय्या-आसन-सवारी-मणि-रत्न तथा साधनोमे निन्दित लक्षण उत्पन्न होने लगें तोभी चिकित्सा नहीं करनी चाहिये ॥ १४ ॥

**स्वप्नस्तु स्वयमन्येन वा दृष्टः शुभाशुभहेतुः स सप्तविधः-दृष्टः श्रुतोऽनुभूतः प्रार्थितः सङ्कल्पितो भाविको दोषजश्च ॥ १५ ॥**

**स्वप्नप्रकरण**—स्वयं अपने आप या इसको लक्षकरके किसी दूसरेसे देखा गया स्वप्न भी शुभ—अशुभका सूचक होता है। स्वप्न सात कारणोसे उत्पन्न होते हैं–किसी वस्तुको देखनेसे, सुननेसे, अनुभव करनेसे, मागनेसे, विचार करनेसे, भावनादृढ निश्चयसे, वातादि दोषके कारण उत्पन्न। इनमे जो वस्तु दिनके समय ऑखोसे देखी होती है वही वस्तु सोते समय दिखाई देवे। कानोसे जो शब्द सुना हो—सोते समय उसीप्रकारका शब्द संवित्तिरूपसे अनुभव हो। जागृत अवस्थामे जिस प्रकार अनुभव होता है, वही अनुभव सोते समय सवित्तिरूपसे अनुभव होना। देखने—सुनने और अनुभव करनेपर जागृत अवस्थामें मन द्वारा जिसकी चाह हो, सोते वस्तुमे उसकी प्रार्थना करना। जो वस्तु न तो कभी इन्द्रियोसे प्रत्यक्षकी, न अनुमान किया—केवल जिसकी मनसे कल्पना जागृत अवस्थामें की हो, वही कल्पना सुप्तावस्थामे सवित्तिरूपसे अनुभव हो यह कल्पित है। जागृत अवस्थामे न देखी न सुनी न सोची वस्तु जो हो, वैसी विलक्षण वस्तु या बात स्वप्नमे दिखाई देवे-और इस स्वप्नकी झलक प्रातः जागनेपरभी चेहरेपर बनी रहे। दोषजन्य—वात या पित्त अथवा कफजन्य होनेसे अपने अपने दोष-गुणके अनुसार अन्त.-सवित्तिरूप अनुभव होना ॥ १५ ॥

**तत्राद्यः पञ्चविधोऽफलः तथा य कृतिर्विस्मृतो दिवाऽतिह्रस्वोऽतिदीर्घो नातिसुप्तदृष्टश्च १६**

इनमे पहले पाच—दृष्ट-श्रुत-अनुभूत-प्रार्थित और सकल्पित ये पाच प्रकारके स्वप्न निष्फल होते हैं। इसी प्रकार वातादि दोषोंके कारण अपनी प्रकृति अनुसार देखा हुआ स्वप्न ( वातप्रकृतिको वातज, पित्तप्रकृतिको पित्तज, कफप्रकृतिवालेको कफज ), दिनमे देखा स्वप्न, बहुत छोटा या बहुत बड़ा स्वप्न, देखनेके पीछे जो स्वप्न स्मरण नहीं रहा, बहुत गाढी नीदमे न देखा स्वप्न निष्फल होते हैं ॥ १६ ॥

**पूर्वरात्रेऽल्पं चिराच्च फलं करोति। गोसर्गे महत्सद्यश्च। निद्रया च पुनरनुपहतः प्रतीपैर्वा वचोभिर्दानयमनियमादिभिर्वा ॥ १७ ॥**

रात्रिके प्रथम भागमें देखा स्वप्नभी देरमें फलदायी होता है। रात्रिके क्षयकालमें देखा स्वप्न तुरन्त उसी दिन महान् फलको करता है। शुभस्वप्नके देखनेके पीछे यदि फिर नीद न आये तो महान फलदायी होता है। अन्यथा—नीद आनेपर थोड़ा फल देता है। जो स्वप्न विरोधि वचनोसे नष्ट नहीं होता—वह शुभस्वप्नभी महान् फल देता है। सब स्वप्न दान, यम ( इन्द्रियोंका विषयोसे रोकना अथवा अहिसा-अस्तेय-ब्रह्मचर्य-अपरिग्रह आदि ), नियम ( सद्वृत्त या शौच-सन्तोष-तप-स्वाध्याय-ईश्वर-

प्रणिधान ) आदि (मणि-मन्त्रादि)से अधिक फल देते हैं[1] ॥१७॥

**तत्र यः प्रेतैः सह मद्यं पिबन् शुनाऽऽकृष्यते स हन्यते ज्वरेण । यो लाक्षारक्ताभमम्बरं पश्यति यो वा रक्तदेहमाल्यवस्त्रो हसन्नार्या ह्रियते स रक्तपित्तेन । यो याम्यां दिशं खरोष्ट्रमहिषवराहान्यतमेन स यक्ष्मणा । यस्य कण्टकिनी लता वंशस्तालो वा हृदि जायते स गुल्मेन । यस्य शिरसि स शिरोरोगेण वा शिरश्छेदनेन । यस्य नग्नस्याज्यावसिक्तस्याग्निमनर्चिषं जुह्वतो जायन्ते पद्मान्युरसि स कुष्ठेन । यश्चण्डालैः सह स्नेहं पिबति स प्रमेहेण । यो रक्षोभिः सह नृत्यन्नप्सु मज्जति स उन्मादेन । यो मत्तः सोऽपस्मारेण । यश्चन्द्रसूर्ययोरुपरागं पश्यति तस्य नेत्ररोग उपजायते । यस्तयोः पतनं तस्य नेत्रविनाशः । यः शष्कुलीरपूपान्वाऽभ्यवहृत्य प्रतिबुद्धश्छर्दयति ॥ १८ ॥**

जो व्यक्ति स्वप्नमे प्रेतोके साथ मद्य पीता हुआ कुत्तोसे खींचा जाता है; वह ज्वरसे मरता है । जो मनुष्य लाख या अलक्तके समान लाल आकाशको देखता है, जो लाल वस्त्र-माला शरीरपर पहने हँसती हुई स्त्रीको देखता है वह रक्तपित्तसे मरता है । जो मनुष्य गधा-ऊंठ-भैंसा या सुअर किसी एकपर चढ़ा हुआ दक्षिण दिशामें जाता है–वह यक्ष्मारोगसे मरता है । जिस पुरुषके स्वप्नमें हृदयके अन्दर काटोवाली लता, वास या ताड़ उत्पन्न होता है वह गुल्मसे मरता है । जिस पुरुषको शिरमे काटोवाली लहा दिखाई देवे वह शिरोरोगसे या शिरके काटे जानेसे मरता है । जिस व्यक्तिके नग्न अवस्थामें घीसे प्रवर्धित अग्निमें हवन करते हुएभी ज्वाला उत्पन्न नहीं होती और छातीपर कमल पैदा होते हैं वह कुष्ठसे मरता है । जो स्वप्नमे चण्डालोके साथ स्नेह पीता है वह प्रमेहसे मरता है । जो राक्षसोंके साथ नाचता हुआ पानीमें डूब जाता है, वह पुरुष उन्मादसे मरता है । जो मस्त होता है, वह अपस्मारसे मरता है । जो स्वप्नमे चन्द्रमा या सूर्यका राहुसे ग्रसित होना देखता है, उसे नेत्ररोग होता है । जो चन्द्रमा और सूर्यका गिरना देखता है, उसकी आखें नष्ट हो जाती हैं । स्वप्नमे खाई शष्कुली ( पूरी-कचौरी ) या अपूप (पूड़े )को जो जागनेपर ( स्वप्नमेही ) वमन करता है–वह नही बचता, अवश्य मरता है ॥ १८ ॥

१ अष्टाङ्गहृदयमें–'याति पापोऽल्पफलता दानहोमजपादिभि.' ( शारीर ६. ६४ ) ऐसा पाठ है । अर्थात्–दान-जप-होमसे अशुभ स्वप्नका फल कम हो जाता है ।

२ शष्कुलीर्वाऽप्यपूपान् वा स्वप्ने खादति यो नर ।
स चेत् प्रच्छर्दयेत्तादृक् प्रतिबुद्धो न जीवति ॥
चरक. इन्द्रिय. ५. २५

यह पाठ चरकका है । बिना खाये इनका वमन असम्भव है । स्वप्नमेंही इनको खाना और स्वप्नमेंही वमन करना ठीक लगता है–जागनेपर बिना खाये वैसाही वमन करना विचारणीय है ।

**यस्य शिरसि लतादयो जायन्ते वयांसि च निलीयन्ते मौढ्यं वा भवति यो गृध्रोलूककाकाद्यैः प्रेतपिशाचरक्षोद्रविडान्ध्रस्त्रीचण्डालाद्यैर्वा परिचर्यते दक्षिणाभिमुखं वा स्त्रिया नृत्यन्त्याऽऽकृष्यते वायसादिभिर्वा स्वयं वा दिग्वासा याति शून्याटवीं वा कपिरथेन प्रेतैः प्रव्रजितैर्वा परिष्वज्यते नग्नो वा रक्तां स्रजं धारयति पङ्कदिग्धो हसति नृत्यति वा वेत्रवंशकण्टकतृणगहने संसृज्यते पतति वा पांशूपधानायां भुवि वल्मीकभस्मश्मशानश्वभ्रायतनेषु वा पङ्ककूपकलुषोदकेषु वा मज्जति स्रोतसा वा ह्रियते रक्तकुसुमवनां भूमिं गुहामन्धकाराचितां पापकर्मालयं सम्बाधं जननीं वा प्रविशति मत्स्येन वा ग्रस्यते श्मश्रुकर्म च यो गात्रवृद्धिं विवाहं चानुभवति शैलप्रासाद[illegible]ति वा यूपपुष्पाढ्यशाल्मलीकिंशुककोविदारपारिभद्रकान् यो वा पराजीयते वध्यते छर्दयति विरिच्यते हृष्यति लभते वा हिरण्यलोहलवणतैलपिण्याककार्पासानश्नाति पक्वान्नं पिबति मद्यं स्नेहं वाऽभ्यज्यते निर्भर्त्स्यते वा कुपितैः पितृभिः चन्द्रार्कतारादीपदेवतानेत्रदर्शनान्यतमान्नश्यतो वा पश्यति वक्रं वा बाहुं नगं वा विभिद्यमानं पुरुषान् वा नग्नान्कषायवाससोऽसौम्यान्दण्डपाशहस्तान् कृष्णान् रक्ताक्षान् स्त्रियं वा कृष्णां शुक्लदर्शनां दीर्घकेशस्तनीं कालरात्रिरूपां ते व्याधिताः पञ्चतामाप्नुवन्ति । स्वस्थास्तु जीवितसन्देहमिति ॥ १९ ॥**

**स्वस्थ और रोगीके स्वप्नकालीन रिष्टफल—**
जिसके सिरमे लता आदि उग आते हैं, पक्षी घोसला बनाते हैं या छिप जाते हैं, मूर्खता उत्पन्न हो जाती है, गीध, उल्लु, कौए आदिसे प्रेत-पिशाच राक्षस-द्रविड-अन्धे-स्त्री-चण्डाल आदिसे जो घेरा जाता है, नाचती हुई स्त्री द्वारा जो दक्षिण दिशाकी ओर खीचके लेजाया जा रहा हो, चण्डालों द्वारा अथवा स्वयं नंगा होकर जंगलमे जारहा हो, वानरोंके रथके द्वारा-प्रेतोंके साथ या सन्यासियोके साथ आलिंगन कर रहा हो, नंगा होकर लाल मालाको पहनता हो, शरीरपर कीचड लपेटकर हंसता या नाचता हो, बेंत-वाम-काटे या तिनकोके झुण्डमे फस जाता हो, धूलसे भरी जमीनमे गिरता है, वल्मीक ( बम्बी )-राख-श्मशान-गड्ढा इन स्थानोंमें अथवा कीचड-कुवा या मलिन पानीमे डूब जाता है, पानीकी धारमे वह रहा हो, लाल फूलोंवाली भूमिमें अन्धकारसे भरी गुफामें-या पापकर्मो करनेके स्थानोंमें, अन्धकारमें, या मातामे प्रविष्ट हो रहा हो या मछली जिसे निगल रही हो; और जो स्वप्नमे दाढी मूंछका साफ़ होना, शरीरका बढ़ना अथवा विवाह अनुभव करता है, पर्वत या मकानकी चोटीसे नीचे गिरता है, यूप ( वधकाष्ठ ), फूलोंसे भरे सिम्बल, कचनार-पलाश या फरहदके वृक्षपर चढ़ता हो, किसी दूसरेसे

पराजित हो रहा हो, मारा जा रहा हो, वमन करता हो, विरेचन कर रहा हो, खुश हो रहा हो, स्वर्ग-लोहा-नमक-तैल खल-रुई प्राप्त कररहा हो, पका हुआ अन्न खा रहा हो, मद्य पी रहा हो, शरीरपर तैल मालिश कर रहा हो, कुपित हुए पितरोसे तिरस्कार पा रहा हो, चन्द्र-सूर्य-तारा दीपक-देवता-नेत्र ये-नष्ट होते हुए-या गिरते हुए देखे, नगे पुरुषोको या कषायवस्त्र पहने, हाथमे दण्ड और पाश लिये-काली-लाल आखोवाले-असौम्य पुरुषोको देखे, या काली श्वेत रूपवाली स्त्रियोको या लम्बे बाल लम्बे स्तनोवाली-कालरात्रीके समान स्त्रियोंको देखे तो रोगी पुरुष इनको देखकर मर जाते हैं, और जो स्वस्थ व्यक्ति इनको देखते हैं-उनका जीवन सशययुक्त हो जाता है ॥ १९ ॥

**भवन्ति चात्र—**

**मनोवहानां पूर्णत्वात्स्रोतसां प्रबलैर्मलैः ।**
**दृश्यन्ते दारुणाः स्वप्ना विनाशाभिमुखात्मभिः॥२०॥**

इसमे कहाभी है—

प्रबल मलोंसे ( वातादि दोष-रज-एवं तमसे युक्त ) मनोवह स्रोतोंके भर जानेके कारण-मरणासन्न पुरुष भयानक स्वप्नोको देखते है ॥ २० ॥

**अकल्याणमपि स्वप्नं दृष्ट्वा तत्रैव यः पुनः ।**
**पश्येत्सौम्यं शुभं तस्य शुभमेव फलं भवेत् ॥ २१ ॥**

जो पुरुष अशुभ स्वप्नको देखकर तुरन्तही शुभ-कल्याण-कारी-सौम्य स्वप्नको देख लेता है, उस स्वप्नका शुभही फल होता है-अशुभ फल नहीं होता ॥ २१ ॥

**देवान् द्विजान् गोवृषभान् जीवतः सुहृदो नृपान् ।**
**साधून् यशस्विनो वह्निमिद्धं स्वच्छान् जलाशयान्२२**
**कन्यां कुमारकान् गौरान् शुक्लवस्त्रान्सुतेजसः ।**
**नराशनं दीप्ततनुं समन्ताद्रुधिरोक्षितः ॥ २३ ॥**
**यः पश्येल्लभते यो वा छत्रादर्शविषामिषम् ।**
**शुक्लाः सुमनसो वस्त्रममेध्यालेपनं फलम् ॥ २४ ॥**
**शैलप्रासादसफलवृक्षसिंहनरद्विपान् ।**
**आरोहेद्गोऽश्वयानं च तरेन्नदह्रदोदधीन् ॥ २५ ॥**
**पूर्वोत्तरेण गमनमगम्यागमनं मृतिम् ।**
**सम्बाधान्निःसृतिः स्पर्शस्तारकाचलभास्वताम् २६**
**रोदनं पतितोत्थानं द्विषतां चावमर्दनम् ।**
**यस्य स्यादायुरारोग्यं वित्तं स बहुशोऽश्नुते ॥२७॥**

**प्रशस्त स्वप्न**—देवता ब्राह्मण-जीवित गाय-बैल, मित्र, राजा, साधुओको, यशस्वी पुरुषोको, प्रज्वलित आगको, स्वच्छ जलाशयोंको, कन्याको, गौरवर्ण-श्वेत वस्त्र पहने कुमारोको, श्वेतवस्त्रोंवो, प्रबल तेजके कारण-चमकते शरीरवाले चारो ओरसे रक्तसे लिप्त राक्षसोंको जो देखता है, अथवा स्वप्नमें छाता-दर्पण-मास ओर वत्सनाभ आदि विष-श्वेतपुष्प श्वेतवस्त्र, अमेध्य आलेपन या फल प्राप्त करता है, पर्वत-महल-फलवाले वृक्षोंपर-शेर-मनुष्य हाथी-बैल या घोडेकी सवारीपर जो चढे, नदी-तालाव या समुद्रको तैर कर पार करे, पूर्व-उत्तर दिशामे जाना, अगम्य स्थानोंमे जाना, तथा अपनी मृत्युको देखना सकटसे बाहर आजाना ( पार निकलना ), देवता और पितरोंसे अभिनन्दन प्राप्त होना, गिरकर उठना अपना रोना, और शत्रुओका पराजय-इस प्रकारके स्वप्न जिसके हो-उसे आयु और आरोग्य सुख तथा बहुतसा धन मिलता है ॥ २२-२७ ॥

**पितृदेवद्विजातीनां क्रुद्धभीतकृशात्मनाम् ।**
**मलिनाम्बरपुष्पाणां दर्शनं न प्रशस्यते ॥ २८ ॥**
**तेषामेव तु तुष्टानां शुद्धपुष्पाम्बरात्मनाम् ।**
**दर्शनं शस्यते स्वप्ने तैश्च सम्भाषणं शुभम् ॥ २९ ॥**

कुपित या डरे हुए अथवा कृश हुए मलिनवस्त्र और मलिन-पुष्पोको धारण किये पितर-देवता या ब्राह्मणोका स्वप्नमे दर्शन होना अशुभ है । पितर-देवता या ब्राह्मणोके प्रसन्न निर्मलवस्त्र पहने तथा श्वेतफूल धारण किये देखना और इनके साथ बातचीत करना-( स्वप्नमे ) शुभ है ॥ २८ ॥ २९ ॥

**दृष्ट्वा स्वप्नान् दारुणान् शोभनान्वा**
**प्रातः स्नातः सर्षपानग्निवर्णान् ।**
**हुत्वा सावित्र्या सर्पिषाऽऽक्तांस्तिलान्वा**
**पूतः पापैर्मुच्यते व्याधिभिश्च ॥ ३० ॥**

**स्वप्नदर्शनमें चिकित्सा**—भयानक या शुभस्वप्नोको देखकर-प्रात काल स्नान करे, श्वेत-पीली सरसोंका सावित्री ( गायत्री ) मंत्रसे अथवा घीसे स्निग्ध किये तिलोका अग्निमें हवन करनेसे मनुष्य शुद्ध हो जाता है, एवं पाप और रोगोसे छुट जाता है ॥ ३० ॥

**मङ्गलाचारसम्पन्नः परिवारस्तथाऽऽतुरः ।**
**श्रद्दधानोऽनुकूलश्च प्रभूतद्रव्यसंग्रहः ॥ ३१ ॥**
**सत्त्वलक्षणसंयोगो भक्तिर्वैद्यद्विजातिषु ।**
**चिकित्सायामनिर्वेदस्तदारोग्यस्य लक्षणम् ॥ ३२ ॥**

**आरोग्यका लक्षण**—मगल एवं आचार ( सद्वृत्त )से सम्पन्न तथा परिवार और रोगी, इस औषधिसे मेरा रोग नष्ट हो जायगा-ऐसी श्रद्धा रखनेवाला, कुशल-अपने कार्यमे, प्रचुर द्रव्यका सग्रह करनेवाला; मानसिक सत्त्वगुणके लक्षणोसे युक्त; वैद्य और ब्राह्मणो आदि द्विजातियोमे भक्ति रखनेवाला, चिकित्सामे उत्साहशील होना-यह आरोग्यका लक्षण है ॥३१॥३२॥

**इत्यत्र जन्ममरणं यतः सम्यगुदाहृतम् ।**
**शरीरस्य ततः स्थानं शारीरमिदमुच्यते ॥ ३३ ॥**
**इति दूतादिविज्ञानीयो नाम द्वादशोऽध्यायः ॥१२॥**

**इति श्रीवैद्यपतिसिंहगुप्तसूनुश्रीमद्वाग्भटाचार्यविरचितेऽष्टाङ्गसङ्ग्रहे द्वितीयं शारीरस्थानं सम्पूर्णम् ॥ २ ॥ श्रीकृष्णार्पणमस्तु ॥**

**शरीरशब्दकी निरुक्ति**—क्योकि इस स्थानमे शरीरका ठीक रूपसे जन्म तथा विकृति रूपसे मृत्यु कही है-तथा इस स्थानमें शरीरके जन्म और मरणकी विवेचना प्रधान रूपसे की गई है-इसलिये इसे शारीरस्थान कहते हैं ॥ ३३ ॥

इसप्रकार वैद्यपति सिहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टसे बनाई अष्टाग-सग्रह सहिताके शारीरस्थानमे दूतादिविज्ञानीय नाम बारहवा अध्याय समाप्त हुआ।

१ प्रशस्ताचरण नित्यमप्रशस्तविवर्जनम् ।
एतद् हि मङ्गल प्रोक्तमृषिभिस्तत्त्वदर्शिभि ॥

श्रीः ।

# अष्टाङ्गसङ्ग्रहः ।

## निदानस्थानम् ।

### प्रथमोऽध्यायः ।

**अथातः सर्वरोगनिदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**

**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे सम्पूर्ण रोगोंके निदानकी व्याख्या करेंगे—ऐसा आत्रेयादि महर्षियोंने हमको कहा ॥ १ ॥ २ ॥

**वक्तव्य**—निदान दो प्रकारका है, एक-समूहरूपमें सब रोगोंका निदान, दूसरा-पृथग् पृथग् रूपसे रोगोका निदान। इनमें प्रथम समूहरूप निदानकी व्याख्याके लिये इस प्रथम अध्यायका अवतरण करते हैं।

**पुरा कृतयुगे विगतरागद्वेषादिद्वन्द्वा जितलोभक्रोधश्रमक्लमभया निष्परिग्रहाः पुरुषा बभूवुः। तेषां पुण्यबलेन पृथिव्यादीनां सर्वगुणसमुदायादचिन्त्यरसवीर्यादिसमुदितानि सस्यान्योषधयश्चासन् । ते तानि जितेन्द्रियत्वात्काले मात्रया चोपयुञ्जानाः सत्यार्जवानृशंस्यादिगुणयोगाच्च सुरसदृश्यतेजसोरूपाकृतिप्रमाणप्रसादोपचयसंहननसत्त्वसारसम्पन्ना दीर्घायुषो नीरुजश्च बभूवुः ॥ ३ ॥**

प्रथम सत्ययुगमे राग-द्वेष आदि द्वन्द्वोसे रहित, लोभ क्रोध-श्रम-क्लम-आलस्य और भयको जीते हुए ममतारहित पुरुष हुए। उनके पुण्यके प्रतापसे-पृथिवी-जल आदि महाभूतोके सम्पूर्ण गुणशाली होनेके कारण-अविचारणीय रस-वीर्य-विपाक-प्रभाव-से युक्त शस्य ( धान्यादि ) और औषधिया थी। वे पुरुष जितेन्द्रिय होनेके कारण इन सस्य और औषधियोको समयपर मात्रामे प्रयोग करते हुए, और सत्य-सरलता-दया-आदि इन गुणोके कारण तेजमे देवताओके समान एवं रूप-आकार-प्रमाण-प्रसाद-पुष्टि-सहनन-सत्त्व-सारसे सम्पन्न-दीर्घायु और निरोगी हुए थे ॥ ३ ॥

**भ्रश्यति तु कृतयुगे युगस्वभावात्क्रमेण परिहीयमाणसर्वगुणेषु पृथिव्यादिषु शरीरगुणेषु च धर्मातिक्रमात्पुरुषेष्ववश्यम्भाविनो निरपेक्षरूक्षाभिरुपेक्षिता देवताभिर्ज्वरादयः प्रादुरभूवन् । इति सर्वरोगाणां सामान्यतः सम्भवः ॥ ४ ॥**

सत्ययुगके नष्ट होते हुए-युगके स्वभावके कारण-पृथिवी आदि सब महाभूतोके और शरीरोंके गुणोंके क्रमश कम होनेसे तथा धर्मसे हट जानेके कारण-पुरुषोमे अपेक्षा एवं स्नेहरहित ( रुखे ) देवता आदिसे उपेक्षा किये जानेके कारण-जरुरी होने-वाले ज्वर आदि रोग उत्पन्न हुए। इसलिये ये सब रोगोकी उत्पत्तिका सामान्य कारण है ॥ ४ ॥

**ज्वरस्तु स्थाणुशापात्प्राचेतसतामुपगतस्य प्रजापतेः क्रतौ भागमपरिकल्पयतस्तद्विनाशार्थं पूर्वजन्मावमानितया रुद्राण्या प्रेरितस्य पशुपतेर्दिव्यमब्दसहस्रं परिरक्षितवतः क्रोधमतिचिरकालसम्भृतो व्रतान्ते रोषाग्निः किङ्कररूपेण किल पिण्डितमूर्तिर्वीरभद्रनामा भस्मप्रहरणस्त्रिशिरोऽक्षिबाहुपादः पिङ्गललोचनो दंष्ट्री शङ्कुकर्णः कृष्णतनुरुत्तमाङ्गाचार । स देवीविनिर्मितया सह भद्रकाल्या प्रतिरोमकूपमभिनिःसृतैर्विविधविकृताकृतिभिरनन्तैर्भयानकवाक्यक्रियावपुर्भिरनुचरैः परिवृतश्चतुर्युगान्तकराम्भोदसहस्रनिनदोऽनुनादयन् रोदसी ज्वालागर्भेण परितः कलकलारावेण महाभूतसंप्लवकारिणा विधाय दानववधमश्वमेधाध्वरविध्वंसाज्ञां च प्राञ्जलिर्विज्ञापयामास शिवम् । शिवीभूतोऽसि देवदेव देवैः पितामहप्रभृतिभिर्जगतः पित्रा च धात्राऽभिध्रूयमानः सम्प्रत्यहं किं कर [illegible] ति । तं शूली क्रोधमादिदेश । यस्मात्त्रिदशैरप्यजग्धो मम क्रोधो व्रतविघ्नं चिकीर्षुर्दैत्यसैन्यं च दक्षश्च दक्षहव्यं त्वया जीर्णमतो जगतोऽस्य सस्थावरस्य ज्वरयिता ज्वरो भवान् भवतु । त्वं हि सर्वरोगाणां प्रथमः प्रवरो जन्ममरणेषु तमोमयतया महामोहः प्राग्जन्मनो विस्मारयिताऽपचारान्तरेषु चोष्ममयत्वात्सन्तापात्मा द्वयेष्वपि ध्रुवो ज्वरो भवेति । सोऽयमेवमुमापतिनाऽनुगृहीतो नानानामभिः सर्वतोऽनुभुवि विचरति । तद्यथा—पाकलो गजेषु, अभितापो वाजिषु, अलर्कः कुकुरेषु, इन्द्रमदो जलजेषु, ज्योतिरोबधाषु, चूर्णको धान्येषु, अप्सु नीलिका, भूमावूषः, मानुषेषु ज्वर इति ॥ ५ ॥**

**ज्वरकी उत्पत्ति और रूप**—प्राचेतस रूप हुए प्रजा-

पति दक्षके यज्ञमें, रुद्रके भागकी कल्पना न करनेके कारण महादेवजीके शापसे, दक्षके विनाशके लिये, पूर्वजन्ममें अपमानित रुद्राणी द्वारा प्रेरित और दिव्य एक हजार वर्ष तक, क्रोधकी रक्षा करते हुए पशुपतिका दीर्घकालतक रुका हुआ क्रोध-व्रतके अन्तमें, नौकरके रूपमें, वीरभद्र नामसे-शिरसे उत्पन्न हुआ । यह क्रोधाग्निरूप वीरभद्र सकुचित शरीर, भस्म-शस्त्र, तीन शिर-आख-बाहु-और पैरवाला, भूरी आखोंवाला, दाढवाला, शकुकर्ण, काले शरीरवाला था । यही ज्वर हुआ । देवीसे विनिर्मित भद्रकालीके साथ और प्रत्येक रोमकूपोंसे निकले-नानाप्रकारकी विकृत आकृतिवाले, असख्य, भयकर वाक्य, क्रिया एव शरीरवाले अनुचरोंसे घिरा हुआ यह वीरभद्र चारों युगोंको अन्त करनेवाले हजारों कालमेघोंके समान-शब्दसे आकाश और पृथ्वीको गुजाता हुआ, महाभूतोंका प्रलय करनेवाले, ज्वालायुक्त-कलकल आवाजसे-घिरा यह वीरभद्र राक्षसोंका वध एवं अश्वमेध यज्ञका नाश करके-हाथ जोड़कर शिवजीको प्रार्थना करने लगा । पितामह आदि देवोंसे और जगत्पिता धातासे स्तुति किये जानेसे हे देव देव ! आप कल्याण रूप हुए हैं । अब मुझे क्या आज्ञा है? तब त्रिशूलधारी महादेवजीने इस क्रोधको आज्ञा दी कि—देवताओंसे अजेय ! मेरा क्रोध ! व्रतमें विघ्न करनेवाले राक्षससमूहको, दक्षको और दक्षके यज्ञको तुमने जीर्ण किया, इसलिये स्थावरसहित इस जगतमें ज्वर करनेवाला तू ज्वर हो । तू-सब रोगोंमे प्रथम, तमोरूप होनेसे, जन्म और मरणके समय होनेवाला, महामोहरूप होकर पूर्व जन्मका भुलानेवाला, विविध अपथ्योंमे-उष्मा पैदा करनेके कारण सतापरूप और जन्म एव मरण दोनोंमे निश्चित रूपसे होनेवाला तू ज्वर हो । ऐसा यह ज्वर महादेवजीसे अनुगृहीत होकर विविध नामोंसे पृथ्वीपर-सब स्थानोंमे विचरने लगा । यथा—हाथियोंमें पाकल, घोडोंमें अभिताप, कुकुरोंमें अलर्क, जलजों ( मछली आदि ) में इन्द्रमद, औषधियोंमें ज्योति, धान्योंमें चूर्णक, जलोंमें नीलिका, भूमिमे ऊषर, और मनुष्योंमें ज्वर ॥ ५ ॥

**तत्सहजाश्चारोचकाङ्गमर्दशिरोव्यथाभ्रमक्लमग्लानितृष्णासन्तापादयः । तत्सन्तापाच्च रक्तपित्तम् । [illegible] च यज्ञे क्रोधभयाभिभूतानां परितो विद्रवतां लङ्घन[illegible]क्षोभणैर्गुल्मविद्रधिवृद्धिजठरादयो हविः [illegible]मेहकुष्ठार्शःशो[illegible]सारादयो भयोत्रासशोका[illegible]दापस्माराद्यो रोहिण्यतिसङ्गाच्छेषदुहितृसम्भोगक्रु[illegible]प्रजापतिक्रो[illegible]क्षत्रर[illegible] राजयक्ष्मा तत्सहोद्ध[illegible] श्वासादयः । सोऽपि हि न विना ज्वरेणाऽनुबध्नातीति । [illegible]ऽपि रोगग्रामो ज्वरपूर्वको ज्वरशब्दवाच्यश्च ॥ ६ ॥**

अरोचक, अगोंका टूटना, शिरमें दर्द, भ्रम, क्लम, ग्लानि, तृष्णा और सताप आदि इस ज्वरके साथही उत्पन्न होते हैं । इस ज्वरके सतापसे रक्तपित्त उत्पन्न हुआ, और उस यज्ञमें वहीं, पर क्रोधभयसे पीड़ित व्यक्तियोंके इधर उधर भागने-कूदने-तैरने आदि शरीरके विक्षोभोंसे गुल्म-विद्रधि-वृद्धि-उदररोग आदि हुए । हवि ( यज्ञ सामग्री )के खानेसे प्रमेह-कुष्ठ-अर्श-शोफ-अतीसार आदि रोग, भय-उल्हास-शोक-अपवित्र वस्तुवोंके स्पर्शसे-उन्माद अपस्मार ग्रह आदि, रोहिणीमें अति आसक्ति करनेसे, और शेषकन्याओंके साथ सहवास न करनेके कारण—प्रजापतिके क्रोधसे नक्षत्रराज चन्द्रमाको राजयक्ष्मा हुआ । इसी राजयक्ष्माके साथ कास-श्वास आदि ( फुप्फुस विकार )भी उत्पन्न होगये । यह राजयक्ष्माभी बिना ज्वरके सहयोग नही होता, इसलिये सम्पूर्ण रोगसमूह ज्वरके प्रथम होनेसे होते है, अथवा सम्पूर्ण रोगसमूहभी ज्वर शब्दसे कहे जाते हैं ॥ ६ ॥

**ज्वरस्तमो विकार आतङ्कः पाप्मा गदो व्याधिरावाधो दुःखमामयो यक्ष्मा रोग इत्यनर्थान्तरम् । तत्र रुजतीति रोगः । तस्योपलब्धिर्निदानपूर्वरूपरूपोपशयसंप्राप्तिभिः ॥ ७ ॥**

ज्वर-तम-विकार-आतंक-पाप्मा-गद-व्याधि-आबाध-दु ख-आमय-यक्ष्मा और रोग ये सब समान अर्थको कहनेवाले हैं । इनमें रोग शब्दका अर्थ—पीड़ करता है, इसलिये रोग कहा जाता है ( यह शब्द बहुत सामान्य होनेसे पर्यायोमे नहीं दिया ) । रोगका ज्ञान—निदान, पूर्वरूप, रूप, उपशय और सप्राप्ति इन पाच कारणोद्वारा होता है ॥ ७ ॥

**तत्र निदानं वाय्वादिप्रकोपः । पुनरहिताहारविहारसेवा ॥ ८ ॥**

**इनमें निदानका अर्थ**—वायु-पित्त आदिका प्रकुपित होना । और इन वायु-पित्त आदिके प्रकोपका कारण—अहित-आहार-विहारका सेवन करना है ॥ ८ ॥

**निदानपर्यायास्तु हेतुर्निमि यतनं कारकः कर्ता कारणं प्रत्ययः समुत्थानं मूलं योनिरिति ॥९॥**

**निदानके पर्याय**—हेतु, निमित्त, आयतन, कारक, कर्ता, कारण, प्रत्यय, समुत्थान, मूल और योनि ॥ ९ ॥

**पूर्वरूपं नाम येन भाविव्याधिविशेषो ज्ञायते न तु दोषविशेषस्तदुत्पत्स्यमानस्य व्याधेरल्पत्वाद्व्यक्तं रूपम् ॥ १० ॥**

पूर्वरूपके द्वारा भविष्यमें होनेवाले रोगका केवल ज्ञानही होता है, परन्तु दोष आदिके भेदोका पता नहीं चलता [ केवल इतना ज्ञान हो जाता है कि कोई रोग हो रहा है, यह रोग

---

१ राजयक्ष्माकी यही उत्पत्ति चरकमें है । मेरी मान्यता यह है कि चन्द्रमा इन अट्ठाईस कृत्तिका, रोहिणी, मृगशीर्ष आदि नक्षत्रोंपर गति करता है। प्रजापति परमेश्वरने इसकी सब सृष्टि की—वह पिता है । इन नक्षत्रोंपर गति करते हुए-रोहिणी नक्षत्रपर वह औरोंसे अधिक समय रहता है, इसीको उसकी आसक्ति कहते हैं । आसक्तिसे-अतिसहवासके कारण यक्ष्मा होता है—यह बात महाभारतमेंभी कही है—विचित्रवीर्यस्तरुणो यक्ष्मणा स गृह्यते ।

किस दोषसे है-यह नहीं कह सकते ]। इस अवस्थामे भाविमे होनेवाले रोगके अल्प होनेसे-पूर्वरूपमे लक्षण अस्पष्ट रहते हैं ॥ १० ॥

**स्पष्टं पुना रूपम् । तस्य शब्दान्तराणि लिङ्गमाकृतिर्लक्षणं चिह्नं संस्थानम् व्यञ्जनमिति ॥ ११ ॥**

**रूप**—जब ये लक्षण स्पष्ट हो जाते हैं-इब इसे रूप कहते हैं ।

**रूपके पर्याय**—लिंग-आकृति-लक्षण-चिन्ह-सस्थान-व्यजन ये समानार्थवाची हैं ॥ ११ ॥

**उपशयो हेतुव्याधिविपरीतैर्विपरीतार्थकारिभिश्चौषधाहारविहारैः सुखानुबन्धः । स हि व्याधिसात्म्यसंज्ञः । तद्विपरीतोऽनुपशयः । एतेन देशकालौ व्याख्यातौ ॥ १२ ॥**

**उपशय**—हेतुविपरीत औषध-आहारविहार, रोगके विपरीत औषध-आहारविहार, हेतुविपरीतार्थकारी औषध-आहारविहार, रोगके विपरीतार्थकारी औषध-आहारविहारके कारण जो सुख प्राप्त होता है-उसका नाम उपशय है । इसी उपाशयको व्याधिका सात्म्य कहते हैं। इस उपशयके विपरीलको अनुपशय कहते है। इसी उपशयसे देश और कालकी व्याख्या कर दी ।

**वक्तव्य**—कारणके विपरीत जो औषध या आहारविहार सेवन किया जाता है उसको उपशय कहते हैं । इसी प्रकार हेतुविपरीतार्थकारी-औषधकोभी उपशय कहते हैं । जैसे जलनेपर और अधिक अग्निसेक करना अथवा-अतिसारकी प्रथम अवस्थामे औरभी प्रवाहण देना । इससे क्योंकि सुख प्राप्ति होती है, इसलिये यह उपशय है । उपशय-जो अपनी आत्माके अनुकूल आये-उसका नाम उपशय है । इससे विपरीतको अनुपशय कहते हैं । देश-उपशय-किसी रोगमे कोई देश अनुकूल होता है-जैसे श्वास रोगमें-मरु देश; क्षयवालोके लिये पर्वतीय प्रदेश, उपशय है । इसी प्रकार कालमे-चेचक वसन्त-ऋतुमें ही फैलती है और-ग्रीष्म या वर्षामे शान्त हो जाती है । अतिसार प्राय ग्रीष्मऋतुमें होता है शीतऋतुमे नहीं । विशेष सूत्रस्थान अध्याय १२ मे देखिये ॥ १२ ॥

**संप्राप्तिः पुनरेवं दुष्टो दोषस्तेन चैवमारब्धो व्याधिः । तत्पर्याया जातिरागतिर्निर्वृत्तिर्निष्पत्तिरिति ॥ १३ ॥**

**संप्राप्ति**—इसप्रकार दूषित हुए दोषसे इसप्रकार रोग प्रारम्भ हुआ-इसको सम्प्राप्ति कहते हैं ।

**संप्राप्तिके पर्याय**—जाति, आगति, निवृत्ति, निष्पत्ति ।

**वक्तव्य**—वायुके प्रकोपक-तिक्त, कटु, कषाय, रूक्ष, लघु, शीत, विष्टम्भि, विरूढक, धान्य आदि बहुतसे कारण हैं-इन सब कारणोसे कुपित वायु एकही प्रकारके लक्षण उत्पन्न करे-यह सम्भव नहीं । इसीप्रकार रूक्ष कारणसे कुपित वायु-सब समय-सब स्थानोंपर एक ही प्रकारके लक्षण पैदा करे-यह असम्भवमी है । जिसप्रकार सब स्थानोंपर-माधुर्य एक समान नहीं होता । गुडकी मधुरता, द्राक्षाकी मधुरतासे भिन्न है, द्राक्षाकी मधुरता खर्जूरकी मधुरतासे भिन्न है । इसीप्रकार वायु एकही कारणसे कुपित सम्पूर्ण शरीरमे कुपित होकर सम्पूर्ण शरीरमे फैलकर जहा ज्वर उत्पन्न करती है, वहा एकही स्थानपर वही वायु कुष्ठको उत्पन्न करदेती है । इस अवस्थामे दोषका प्रकोप कारण एक समान दोनो रोगोमे है, परन्तु कार्य भेद है । इस कार्य भेदकी भिन्नता जिससे ज्ञात होता है, उसका नाम सप्राप्ति है ॥ १३ ॥



**स सङ्ख्याविकल्पप्राधान्यबलकालविशेषैर्भिद्यते । तत्र सङ्ख्या तावदष्टौ ज्वरास्त्रिविधं रक्तपित्तं पञ्च कासा इति । विकल्पः समवेतानां दोषाणामंशांशकल्पना । प्राधान्यं व्याधीनामनुबन्ध्यनुबन्धभेदात्तरतमयोगाद्वा । दोषाणां बलविशेषो हेत्वादिकात्स्न्यावयवविभावनया । कालविशेषः पुनर्दोषाणामृत्वहोरात्राहारसमयनियतः प्रकोप इति । एतावतैव समासतः कथितो निदानार्थः । विस्तरेण तु यथास्वं प्रतिरोगमुपदेक्ष्यते ॥ १४ ॥**

**सम्प्राप्तिके भेद**—यह सम्प्राप्ति सख्या-विकल्प-प्राधान्य-बल-कालविशेषसे भिन्न होती है ।

**संख्या प्ति**—यथा-आठ ज्वर, तीन प्रकारका रक्त पित्त, पाच कास ।

सम्मिलित दोषोंका अशाश-रूपमें भेद करना **विकल्प-सम्प्राप्ति** है ।

रोगोका अनुबन्ध्य और अनुबन्ध रूपमें, अथवा-तर या तम भेदसे ज्ञान करनेको **प्राधान्य प्ति** कहते हैं । यथा—ज्वर और कास दोनो लक्षण मिलनेपर निश्चय करना कि-कास और ज्वरमें कौन अनुबन्ध्य है और कौन अनुबन्ध है, इसका निश्चय करना । अथवा ज्वरका वेग अधिक है या कासका वेग अधिक है । क्योंकि जो प्रधान होगा-उसकी प्रथम चिकित्सा करनी चाहिये ।

**बल**—हेतु पूर्वरूप-रूप आदि सम्पूर्णोंकी तुलना करके बल-अबलका निश्चय करना बलसम्प्राप्ति है ।

**वक्तव्य**—जो रोग बहुतसे कारणोंसे हुआ हो-वह अधिक बलवान है, अपेक्षा एक कारणसे उत्पन्न रोगके । इसीप्रकार जिसमे बहुतसे पूर्वरूप हो-वह बलवान है, अल्प पूर्वरूपवाला-निर्बल होता है ।

दोषोंका—ऋतु, अहोरात्र, आहार, नियत समयपर प्रकुपित होना-**कालसम्प्राप्ति** है ।

**वक्तव्य**—वसन्तमे कफजन्य रोगोका, शरद्में पित्तजन्य, वर्षामे वायुका प्रकोप होना, अथवा रात्रिमे वायुकी दर्दोंका बढ़ना या वायुकारक पदार्थोंके खानेसे वायु बढ़ जाना काल-सम्प्राप्ति है ।

**उपसंहार**—इसप्रकार इतने रूपमे निदानके अभिप्रायको सक्षेपमे कह दिया । विस्तारसे अपने अपने लक्षणोसे प्रत्येक रोगमे कहेगे ॥ १४ ॥

**अथ तिक्तकटुकषायरूक्षलघुशीतविष्टम्भिविरूढकतृणधान्यकलायचणककरीरतुम्बकलिङ्गचिर्भिटबिसशालूकजाम्बवतिन्दुकहीनशुष्कप्रमिततृषिताशनक्षुधिताम्बुपानासृक्क्षयविरेचनादिकर्मातियोगवेगविधारणोदीरणरात्रिजागरणप्रवातव्यवायव्यायामबलवद्युद्धनिग्रहातिखरचापकर्षणात्युच्चविषमलङ्घनाध्वाऽध्ययनधावनसलिलतरणाभिघातदम्यगोवाजिगजनिग्रहाश्मशिलालोहकाष्ठोत्क्षेपविक्षेपभ्रमणचालनगाढोच्छादनपराघातनादिसाहसभयशोकोत्कण्ठादिभिरतिसेवितैर्ग्रीष्मवर्षापराह्णपररात्राहारपरिणामान्तेषु च वायुः प्रकोपमापद्यते ॥ १५॥**

**वायुके सामान्य प्रकोपक कारण**—तिक्त, कटु, कषाय, रूक्ष, लघु, शीत, विष्टम्भि, विरूढक (अकुरित), तृणधान्य ( कंगनी आदि ), कलाय ( मटर ), चने, करीर ( टीड़ ), तुम्ब, कलिंग ( तरबूज ), चिर्भिट ( ककड़ी आदि ), बिस, शालूक, जामुन, तिन्दुक, हीन भोजन, शुष्क भोजन, प्रमित भोजन, प्यासलगी होनेपर भोजन करनेसे, भूखमे पानी पीनेसे, रक्तक्षयसे, वमन–विरेचनादि कार्योंके अतियोगसे, उपस्थित मलमूत्रादिके वेगोंको रोकनेसे, रातमें जागनेसे, तेज वायुसे, मैथुनसे, व्यायामसे, बलवानोके साथ युद्ध करनेसे, अति कठोर चापके खीचनेसे, अत्यन्त उचाईसे कूदनेपर, या विषम स्थानके लंघन ( चलने-कूदने आदिसे ), मुसाफरीसे, बहुत पढनेसे, कूदनेसे, पानीमे तैरनेसे, चोट लग जानेसे, मस्त बलशाली गायघोड़ा या हाथीको रोकनेसे, पत्थर–शिला-लोह-लकड़ीके फेंकने या उपर उठानेसे, घूमानेसे, चलानेसे, जोरसे उवटन (रूक्ष) मालिश करनेसे दूसरोको मारने आदि साहसिक कार्योंसे, भय-शोक-उत्कण्ठा-आदिके अतिसेवनसे, ग्रीष्म एव वर्षा ऋतुमें, अपराण्हमे, रात्रिके पिछले प्रहरमे और आहारके जीर्ण होनेपर वायु प्रकुपित होती है[1] ॥ १५ ॥

**कट्वम्ललवणक्षारोष्णतीक्ष्णविदाहिशुक्तशाण्डाकीमद्यमूत्रमस्तुदधिधान्याम्लतैलकुलत्थमाषनिष्पावतिलान्नलद्वाकुठेरकादिवर्गाम्रातकाम्लीकापीलुभल्लातकास्थिलाङ्गलिकामरिचातपाग्निरजोधूमक्रोधेर्ष्याऽजीर्णैर्मैथुनोपगमादिभिर्वर्षाशरन्मध्यन्दिनार्धरात्राहारविदाहकालेषु च पित्तम् ॥ १६ ॥**

**पित्तके प्रकोपक कारण**—कटु-अम्ल-लवण-क्षार-उष्ण-तीक्ष्ण और विदाही ( जलन पैदा करनेवाले ) भोजनोसे, शुक्त-शाण्डाकी-मद्य-मूत्र-मस्तु-दधि-धान्याम्ल ( काजी )-तैल-कुलत्थी-उडद-निष्पाव, तिलान्न, कद्वर कुठेरकादि वर्गकी वस्तुओंसे, कच्चे आम्रातक, ईमली, पीलु या भिलावेकी गिरी-कलिहारी-मरिचके सेवन करनेसे, धूप-अग्नि-धूल-धुंवा-क्रोध-ईर्ष्यासे, मैथुन करनेसे एव अन्य पित्तप्रकोपक कारणोका आचरण करनेसे, वर्षा-शरद् ऋतुमे, दिनके मध्यान्हमे, आधी रातके समय, और अन्नकी पच्यमानावस्थाके समय पित्त प्रकुपित होता है ॥ १६ ॥

**मधुराम्ललवणस्निग्धगुरुशीतपिच्छिलाभिष्यन्दिनवान्नपिष्टपृथुकस्थूलभक्ष्यशष्कुल्यामक्षीरकिलाटमोरटकूर्चिकापिण्डकपीयूषेक्षुरसफाणितगुडानूपपिशितमोचखर्जूरभव्यनालिकेरनिशाम्बुपानात्यम्बुपानातिसन्तर्पणभुक्तमात्रदिवास्वप्नकाल ति-स्वप्नकायवाङ्मनोव्यापारानारम्भानुपधानशयनावश्यायहर्षछर्दिविघातविरेचनाद्ययोगादिभिः शिशिरवसन्तपूर्वाह्णप्रदोषभुक्तमात्रेषु च श्लेष्मा ॥ १७ ॥**

**कफके प्रकोपक कारण**—मधुर, अम्ल, लवण, स्निग्ध, गुरु, शीत, पिच्छल, अभिष्यन्दि, नवान्न, पिठ्ठीसे बने पदार्थ, पृथुक ( चिवड़े-चौले ), स्थूल भक्ष्य ( लड्डू आदि जो चवाकर खाये जाये ), शष्कुली ( कचौड़ी ), आमक्षीर ( कच्चा दूध ), किलाट, मोरट, कूर्चिका, तक्र, पिण्डाक, पीयूष, गन्नेका रस, फाणित ( राब ), गुड़, आनूप मास, केला, खर्जूर, भव्य ( कमरख ), नारियल, रात्रिमे पानी पीनेसे, अति–जलके पीनेसे, अति सतर्पणसे, भोजन करके दिनमें सोनेसे, बहुत देरतक रात्रिमे सोनेसे, शारीरिक-वाणी और मानसिक कार्योंके न करनेसे, उपधान, शयन ( गदेलोंपर सोनेसे ), ओस, आनन्दसे, वमनके विघातसे ( विपरीत होनेसे ), विरेचनादि कार्योंके अयोगसे, शिशिर और वसन्त ऋतुमें, दिनके पूर्वाण्हमें, रात्रिके प्रथम भागमें, और तुरन्त खानेके पश्चात् श्लेष्मा प्रकुपित होती है ॥ १७ ॥

---

१ यथा–वायुके प्रकोपक कारण—

> व्यायामादपतर्पणात् प्रपतनात् भगात् क्षयाज्जागरात् ।
> वेगानाञ्च विधारणादतिशुच. शैत्यादतित्रासत. ॥
> रूक्षक्षोभकषायतिक्तकटुक ऐभि प्रकोप व्रजेत्–
> वायुर्वारिधरागमे परिणते चाह्नेऽपराह्णेषु च ॥

पित्तके प्रकोपक कारण—

> कट्वम्लोष्णविदाहितीक्ष्णलवणक्रोधोपवासातप-
> स्त्रीसम्पर्कतिलातसीदधिसुराशुक्तारनालादिभि. ।
> भुक्ते जीर्यति भोजने च शरदि ग्रीष्मे सति प्राणिता
> मध्याह्ने च तथाऽर्धरात्रिसमये पित्त प्रकोप व्रजेत् ॥

कफके प्रकोपक कारण—

> गुरुमधुररसातिस्निग्धदुग्धेक्षुभक्ष्य-
> द्रवदधिदिननिद्राऽपूपसर्पिष्प्रपूरै ।
> तुहिनपतनकाले श्लेष्मण सप्रकोप
> प्रभवति दिवसादौ भुक्तमात्रे वसन्तः ॥

**द्वयसंसर्गात्संसर्गः ॥ १८ ॥**

दो कारणोंके मिलनेसे ससर्ग ( मिलित ) रूपमें कोप होता है ॥ १८ ॥

**सर्वेषां तु मिश्रीभावात्तथाऽनशनात्यशनाध्यशनसमशनविषमाशनविरुद्धाशनसङ्कीर्णाशनव्यापन्नाम्बुमद्यमन्दकदधियावकयवसुरापिण्याकाममूलकसर्षपशुष्कशाकवल्लूरकृशपिशितलकुचामफलमृत्तिकाभ्यवहारान्नपरिवर्तर्तुव्यापदसात्म्यौषधिगन्धाघ्राणविषपिटकाविषगराभ्यवहारानार्तवदुर्दिनग्रहपीडाग्रहावेशपुरोवातपर्वतोपश्लेषरसायनस्नेहस्वेदविरेचनादिमिथ्यायोगेभ्यः पापानां च कर्मणामभ्यासात्पूर्वकृतानां च परिणामात्स्त्रीणां विषमप्रसवात्प्रसूतानां च मिथ्योपचारात्सन्निपातः । इति सामान्यतः सर्वेषु रोगेषु दोषप्रकोपहेतुरुक्तइति १९**

तीनों कारणोंमेंके मिल जानेसे-तथा अनशन, अति भोजन, अध्यशन, समशन, विषमाशन, विरुद्धभोजन, सकीर्णभोजनसे, दूषित जलके पीनेसे, दूषित-मद्य, मन्दक दधि ( अपूर्ण जमी दही ), यावक, जौकी सुरा, पिण्याक ( तिलकल्क ), कच्ची मूली, सरसो, सूखे शाक, सूखा मास, कृश पशुके माससे, बहु हलके कच्चे फलसे, मिट्टीके खानेसे, अन्नपरिवर्तन ( अन्य देशमें जानेके कारण अन्न-जल बदल जानेसे ), ऋतुओंके विकृत होनेसे, असात्म्य औषधिकी गन्धके सूघनेसे, विषजन्य पिटकासे, विषभक्षणसे, गर (कृत्रिम) विषके खानेसे, ऋतुके समयपर वर्षा और हेमन्तको छोड़कर शेष ऋतुओंमे बादलका होना दुर्दिन है-इससे, ग्रहोंकी पीड़ासे, भूत-पिशाचादिके शरीरमे प्रविष्ट होनेसे; सामनेकी वायुसे, पहाड़की तराईमे रहनेसे, रसायन-स्नेह-स्वेद-विरेचन आदि कार्योंके मिथ्या आचरणसे, पापकार्योंके निरन्तर करनेसे, पूर्वजन्मकृत कर्मोंके परिपाकसे, स्त्रियोंके विषम प्रसवसे, और प्रसवउपरान्त प्रसूतीके मिथ्या-आचरणसे सन्निपात होता है । इस प्रकार सामान्यरूपसे सब रोगोंमे दोषोंके प्रकुपित होनेके कारणको कह दिया ॥ १९ ॥

**भवति चात्र—**

**प्रतिरोगमिति क्रुद्धा रोगाधिष्ठानगामिनीः ।**
**रसायनीः प्रपद्याशु दोषा देहे विकुर्वते ॥ २० ॥**

इसमे कहाभी है इसप्रकार प्रत्येक रोगमे कुपित हुए दोष-रोगोंके स्थानमें जानेवाली, रसवाहिनी, सिरा धमनी आदिमे पहुचकर तुरन्त शरीरमे विकार कर देते हैं ॥ २० ॥

**आधानजन्मनिधनप्रत्वराख्यविपत्करे ।**
**नक्षत्रे व्याधिरुत्पन्नः क्लेशाय मरणाय वा ॥ २१ ॥**

आधान ( शुक्ररूपी बीजके-गर्भरूपी क्षेत्रमे आधान करते समय ) समयमे, बच्चेके गर्भाशयसे बाहर आनेके जन्मसमयमे, मृत्युसमयमें, प्रत्वर ( पाचवे ) और विपत्कारक ( तृतीय ) नक्षत्रमें जो रोग उत्पन्न होता है, वह क्लेश देनेके या मृत्युके लिये होता है ॥ २१ ॥

**ज्वरस्तु जातः पञ्चरात्रादश्विनीषु निवर्तते ।**
**भरणीषु च पश्चाहात्सप्ताहात्कृत्तिकासु च ॥ २२ ॥**
**त्रिःसप्तरात्रादथवा रोहिण्यामष्टरात्रतः ।**
**एकादशाद्वा दिवसान्मृगे षण्णवरात्रयोः ॥ २३ ॥**
**पञ्चाहान्मृत्युरार्द्रायां त्रिपक्षे संशयोऽथवा ।**
**पुनर्वसौ प्रवृत्तस्तु ज्वरोऽपैति त्रयोदशात् ॥ २४ ॥**
**दिवसात्सप्तविंशाहाद् द्व्यहात्सप्ताहतोऽथवा ।**
**पुष्याश्लेषासु मरणं चिरेणापि मघासु तु ॥ २५ ॥**
**अवश्यं स्वास्थ्यमाप्नोति द्वादशाहान्न चेन्मृतः ।**
**फाल्गुन्योः पूर्वयोर्मृत्युरन्ययोस्तु दिनेऽष्टमे ॥ २६ ॥**
**नवमेऽह्न्येकविंशे वा ज्वरः सौम्यत्वमृच्छति ।**
**हस्तेऽह्नि सप्तमे शान्तिश्चित्रायामष्टमेऽथवा ॥ २७ ॥**
**पुनश्चित्रागमे स्वातौ दशाहादथवा त्रिभिः ।**
**पक्षैर्मृत्युं विशाखासु द्वाविंशेऽहनि निर्दिशेत् ॥२८॥**
**नवमेऽह्नि न चेच्छान्तिर्मैत्र्ये मृत्युस्ततः परम् ।**
**ज्येष्ठायां पञ्चमे मृत्युरूर्ध्वं वा द्वादशात्सुखम् ॥२९॥**
**स्वास्थ्यं दशाहान्मूलेन त्रिःसप्ताहेऽथवा गते ।**
**पूर्वाषाढासु नवमे ततोऽन्यासु तु मासतः ॥ ३० ॥**
**अष्टाभिरथवा मासैर्नवभिर्वा भवेच्छिवम् ।**
**[१]आज्येष्ठाहाद्धनिष्ठासु द्वादशाद्वारुणेषु तु ॥ ३१ ॥**
**षडहे द्वादशाहे वा मृत्युर्भाद्रपदासु तु ।**
**उत्तरासु द्विसप्ताहात्प्रशमो रेवतीषु च ।**
**चतूरात्रेऽष्टरात्रे वा क्षेममित्याह हारितः ॥ ३२ ॥**

**इति सर्वरोगनिदानं नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥**

अश्विनीनक्षत्रमें उत्पन्न ज्वर छै रात्रिके पीछे शान्त होता है । भरणी नक्षत्रमे पाच, कृत्तिकामे सात, अथवा इक्कीस रात्रियोंमें, रोहिणीमें आठ अथवा ग्यारह दिनमे, मृग नक्षत्रमे छै या नौ रात्रिमे ज्वर शान्त होता है । आर्द्रा नक्षत्रमे पाच दिनमे मृत्यु अथवा तीन पक्ष ( ४५ दिन ) तक जीवनका सशय रहता है । पुनर्वसुमें उत्पन्न ज्वर तेरह दिनमे शान्त होता है । पुष्य और आश्लेषा नक्षत्रमे सत्ताईस दिन अथवा दो सप्ताहमे अथवा देरसेभी मृत्यु हो जाती है । मघा नक्षत्रमे उत्पन्न ज्वरसे यदि बारह दिन तक मृत्यु न हो तो अवश्य स्वास्थ्य प्राप्त होता है । पूर्वाफाल्गुनी और उत्तराफाल्गुनीमे आठवे दिन मृत्यु होती है । हस्त नक्षत्रमे उत्पन्न ज्वर नवे दिन अथवा इक्कीसवे दिन शान्त हो जाता है । चित्रा नक्षत्रमे सातवे या आठवे दिन शान्ति होती है । स्वातीमें उत्पन्न ज्वर चित्राके आनेपर ( अर्थात २७ दिनके पीछे ) अथवा दस या तीन पक्ष (४५ दिन )मे शान्त होता है । विशाखामे उत्पन्न ज्वरसे बाईसवे दिन मृत्यु कह देवे । मैत्र (अनुराधा) नक्षत्रमे उत्पन्न ज्वरकी

१ ज्वरस्तु श्रवणे याति शान्तिमेकादशाहत. ।
ऐन्द्रेऽष्टाहाद्धनिष्ठासु दशाहाद्वारुणेषु तु ॥
इति पाठ ॥

नवमे दिन शान्ति न हो तो इसके आगे-मृत्यु होती है। ज्येष्ठामें पाचवे या बारवे दिन मृत्यु होती है, इसके आगे सुख होता है। मूल नक्षत्रमे दस दिन या ईक्कीस दिन बीत जानेपर स्वास्थ्य होता है। पूर्वाषाढामे नवे दिन और उत्तराषाढामे एक मासमे, आठ मासमे या नौ मासमे शान्ति होती है[1]। ज्येष्ठासे लेकर धनिष्ठामे-बारह, सात या इक्कीस दिनोमे, शतभिषक्मे बारह, पूर्वाभाद्रपदामे-छै या बारहमे मृत्यु होती है, उत्तराभाद्रपदामे इक्कीस दिन पीछे शान्ति होती है, रेवतीमे चौथी या आठवी रात्रिमे मंगल होता है, ऐसा गौतमऋषिने कहा है ॥

**वक्तव्य**—ज्वर शब्द उपलक्षण मात्र है। वास्तवमे ज्वरसे रोग शब्द अभिप्रेत है। क्योकि यह सर्वरोगनिदान है। गौतमऋषिका नाम लेकर यह स्पष्ट करदिया कि जैसा वे जानते है, वैसा हम नही जानते। उनकेही वचनको यहा कह देता हू। श्री यादवजी त्रिक्रमजी आचार्यका कहना है कि आयुर्वेदमे ज्वर, अतिसार, प्रमेह आदि रोगोंके नाम एक ग्रूप (श्रेणी) सज्ञा है। जिनभी अवस्थाओमे शरीरका सताप बढता है, उन सबको ज्वर शब्दसे कहा गया है, यथा—"ज्वरप्रत्यात्मिक लिंग सन्तापो देहमानसो" । इसी प्रकार जिस अवस्थामे अतिशय प्रवाहण होता है, वह अतिसार है। यह विचार विचारणीय हो सकता है। क्योकि-मुख्य लक्षणसेही नामकरण होता देखा गया है ॥ २२-३२ ॥

इस प्रकार वैद्यपति सिंहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टसे बनाई अष्टागसग्रह सहिताके निदानस्थानमे सर्वरोगनिदान नामक प्रथम अध्याय सपूर्ण हुआ।

## द्वितीयोऽध्यायः।

**अथातो ज्वरनिदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे ज्वरनिदानकी व्याख्या करेगे-जैसा आत्रेय आदि महर्षियोंने हमको कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**अष्टाभिः कारणैर्ज्वरः संजायते मनुष्याणां पृथक्दोषैः संसृष्टैः सन्निपतितैरागन्तुना च ॥ ३ ॥**

मनुष्योमें आठ कारणोंसे ज्वर उत्पन्न होता है। यथा-पृथग् पृथग् दोषोंसे, दो दोषोके ससर्गसे, सन्निपातसे और आगन्तुज कारणसे।

**वक्तव्य**—वातजन्य, पित्तजन्य, कफजन्य, वात-पित्तजन्य, वात-कफजन्य, पित्त-कफजन्य, वात-पित्त-कफजन्य, और बाह्य कारणसे पुरुषोंमें ज्वर होता है। शेष-प्राणियोंमे इनसे भिन्न कारणोसेभी होता होगा ॥ ३ ॥

[1] यहापर श्रवणनक्षत्रको नहीं कहा। परन्तु अन्यत्र कहा—कृत्तिका श्रवणो हस्त. पुष्यश्च दशरात्रिका।

**तत्र यथोक्तैः प्रकोपनविशेषैः प्रकुपिता दोषाः प्रविश्यामाशयमूष्मणा मिश्रीभूयाममनुगम्य रसस्वेदवाहीनि स्रोतांसि पिधाय पित्तं तु द्रवत्वात्तसमिव जलमनलमुपहत्य सर्वेऽपि च दोषाः पक्तारं स्वस्थानाद्बहिर्निरस्य सह तेन सकलमपि शरीरमभिसर्पन्ति । तत्सम्पर्काल्लब्धबलेन स्वेनोष्मणा नितरां देहोष्माणमेधयन्तोऽन्तःस्रोतोमुखपिधानात्स्तम्भमादधाना बहिरपि स्वेदमपहरन्तः सर्वेन्द्रियाणि चोपतापयन्तो ज्वरमभिनिर्वर्तयन्ति ॥ ४ ॥**

**ज्वरकी सम्प्राप्ति**—इनमे पूर्वोक्त कारणविशेषोसे कुपित हुए दोष आमाशयमे प्रविष्ट होकर ( उस स्थानकी ) उष्णिमासे मिलकर—आमका अनुसरण करके—रसवहा और स्वेदवहा स्रोतोको ( आमद्वारा ), बद करके द्रव पित्तके कारण अग्निका नाश होनेसे-जिसप्रकार कि गरम जलभी अग्निको बुझा देता है, उसी प्रकार—सब दोष अपने स्थानसे अग्निको बाहर निकालकर तथा इस अग्निके साथ सम्पूर्ण शरीरमे फैलते हुए, इस अग्निके सम्पर्कसे बल प्राप्त करके अपनी उष्णिमा द्वारा सम्पूर्ण शरीरकी उष्णिमाको बढाते हुए, अन्दर स्रोतोके मुखोंके बन्द होनेसे—जड बनाते हुए तथा बाहरमेभी स्वेदका नाश करते हुए और सम्पूर्ण इन्द्रियोमे उपताप करते हुए ज्वरको उत्पन्न करते है।

**वक्तव्य**—ज्वरमे दो बाते बहुत सामान्य हैं-**एक**-पसीने का न आना या मूत्रका न आना या थोडा आना और **दूसरा**-गरमी-शरीरमे दाह और प्यास। आयुर्वेदमे प्रथम लक्षणका कारण-स्रोतोका आम या आहाररससे बन्द होजाना है। यह आहार रस और आम-आहारका वह भाग है, जिसका कि शरीरमे पूर्ण परिपाक नहीं होता। इसका परिपाक न होनेका कारण अग्निमान्द्य है। यह अग्निमान्द्य-इसी शरीरके पित्तके द्वारा होता है। पित्त स्वय उष्ण होनेपरभी द्रव होनेसे इसे मन्द कर देता है। जिस प्रकार कि गरमजलभी अग्निको बुझा देता है। इसलिये मनुष्यको पसीना नहीं आता, मूत्रभी कम आता है।

**दूसरा लक्षण**—आमाशयकी अग्निके मन्द हो जानेसे और स्रोतोके मुखोके बन्द हो जानेसे, शरीरके दोषोके बाहर न आनेसे शरीरमे उष्णिमाका परिमाण बढ जाता है। क्योंकि आमाशयमें अग्निमान्द्य हो जाता है, इसलिये वहाका पाचक पित्तभी इस रस-या आमका अनुसरण करके सम्पूर्ण शरीरमे फैलकर ताप उत्पन्न कर देता है। जिससे सारा शरीर तपने लगता है। इस उष्णिमाका ले जानेवाला रस या आमही है। अत प्रथम स्रोतोंका अवरोध होता है, तब ताप बढता है। इसीलिये प्रथम स्रोतोका अवरोध बताकर ताप होना कहा है ॥ ४ ॥

**तस्येमानि पूर्वरूपाणि-मुखे वैरस्यमन्नानभिलाषो गुरुगात्रत्वमालस्यमल्पप्राणता गतिस्खलनं निद्राधिक्यमरतिरसूया हितोपदेशेषु प्रद्वेषो बालेषु**

मधुरेषु च भक्ष्येष्वम्ललवणकटुकाभिनन्दनमविपाकोऽङ्गमर्दश्चक्षुषोराकुलत्वं साश्रुता जृम्भा विनामः क्लमो रोमहर्षः शब्दानलाम्बुशीतवातच्छायातपेष्वकस्मादिच्छाद्वेषौ च । तदनन्तरं व्यक्तीभावो ज्वरस्येति ॥ ५ ॥

इस ज्वरके निम्न पूर्वरूप है—मुखमें विरसता, भोजनकी अनिच्छा, शरीरका भारीपन, कार्योंमे आलस्य, अल्पप्राणता ( चेष्टामे अशक्ति ), चलते हुए लडखडाना, नीदकी अधिकता, बेचैनी, दूसरोमें दोष देखना, हितकारी उपदेशोमे द्वेषवृद्धि, बालको या मधुर वस्तुओंमें अनिच्छा, अम्ल-लवण-कटु भोजनोकी इच्छा, अविपाक, अगोका टूटना, आखोमे भारीपन, आंसु आना, जम्भाई, शरीरका मोडना ( टागें फैलाकर न लेटना), विनाकार्यकेभी थकान, रोमाचता, विना किसी कारणके सहसाही शब्द-अग्नि-पानी, शीतवायु-छाया-धूप आदिमे इच्छा या द्वेष होता है । इन लक्षणोके उपरान्त ज्वर स्पष्ट हो जाता है ॥ ५ ॥

भवति चात्र—

आगमापगमक्षोभमृदुतावेदनोष्मणाम् ।
वैषम्यं तत्रतत्राङ्गे तास्ताः स्युर्वेदनाश्चलाः ॥ ६ ॥
पादयोः सुप्तता स्तम्भः पिण्डिकोद्वेष्टनं श्रमः ।
विश्लेप इव सन्धीनां साद ऊर्वोः कटीग्रहः ॥ ७ ॥
पृष्ठं क्षोदमिवाप्नोति निष्पीड्यत इवोदरम् ।
छिद्यन्त इव चास्थीनि पार्श्वगानि विशेषतः ॥ ८ ॥
हृदयस्य ग्रहस्तोदः प्राजनेनेव वक्षसः ।
स्कन्धयोर्मथनं बाह्वोर्भेदः पीडनमंसयोः ॥ ९ ॥
अशक्तिर्भक्षणे हन्वोर्जृम्भणं कर्णयोः स्वनः ।
निस्तोदः शङ्खयोर्मूर्ध्नि वेदना विरसास्यता ॥ १० ॥
कषायास्यत्वमथवा मलानामप्रवर्तनम् ।
रूक्षारुणत्वगास्याक्षिनखमूत्रपुरीषता ॥ ११ ॥
प्रसेकारो श्रद्धाविपाकास्वेदजागराः ।
कण्ठौष्ठशोषस्तृट् शुष्कौ छर्दिकासौ विषादिता ॥ १२ ॥
हर्षो रोमाङ्गदन्तेषु वेपथुः क्षवथोर्ग्रहः ।
भ्रमः प्रलापो घर्मेच्छा विनामश्चानिलज्वरे ॥ १३ ॥

**वातज्वरके लक्षण**—इसमे कहाभी है-ज्वरके आनेमें और चलेजानेमे विषमता, कभी बेचैन करता है कभी नहीं करता, कभी कोमल और कभी तेज, कभी दर्द, कभी नहीं, कभी दाह और कभी नहीं-इसप्रकारकी विषमताका होना, भिन्न भिन्न अगोमें-चलनेवाली-अस्थिर वेदनाओका होना, पावोमें सज्ञाशून्यता, जडता, पिण्डलियोमें ऐंठन, थकान ( ऐसा लगता है कि कई मील चलकर आया हो ), सन्धियोकी शिथिलता ( उपरसे उठाकर हाथको छोडो तो सीधा नीचे आता है ), जंघाओमें शिथिलता, कटिका ग्रह ( कमरसे उठ नहीं सकता ), पूछने या बातचीतसे बेचैनी या गुस्सा अनुभव करता है, उदरको दबाता हुआ प्रतीत होता है (दुहरा बनकर लेटता है,) अस्थिया और खासकर पार्श्व टूटते प्रतीत होते हैं, हृदयप्रदेशका जकड जाना, वक्षपर चुभती दर्द, छातीमे-दर्द, कधोका मथा जाना ( मालूम पडता है कि किसने कन्धोको पकडकर जोरसे हिला दिया ), बाहुओंका टूटना, असप्रदेशमे दर्द, दवानेके समान दर्द, भोजनमे अशक्ति, हनुओमे जम्भाई आना, कानोमे आवाज, शंखप्रदेशमे चुभनेकी दर्द, शिरमे दर्द, मुखकी विरसता अथवा मुखमे कषाय स्वाद (फीकापन), मलोका बाहर न आना, शरीरका रुक्ष या लाल रग होना, मुख-आख-नखून-मूत्र और मलका रुक्ष एव अरुण वर्ण होना मुखसे लाला आना, अरुचि, भोजनमे अश्रद्धा, भोजनका जीर्ण न होना, पसीना न आना, नीदका रातमे न आना, गले और ओठका सूख जाना, प्यास, सूखी वमन ( जिसमे कुछभी बाहर न आये ), सूखा कास, ग्लानि, रोमाचता, दन्तहर्ष, कम्पकपी, छीकका न आना, चक्कर आना, प्रलाप, धूपकी चाह, शरीरका दुहरा करना, ये वातज्वरके लक्षण हैं ॥ ६-१३ ॥

युगपद्व्याप्तिरङ्गानां प्रलापः कटुवक्त्रता ।
नासास्यपाकः शीतेच्छा भ्रमो मूर्च्छा मदोऽरतिः ॥
विड्भ्रंशः पित्तवमनं रक्तष्ठीवनमम्लकः ।
रक्तकोठोद्भवः पीतहरितत्वं त्वगादिषु ॥ १५ ॥
स्वेदो निःश्वासवैगन्ध्यमतितृष्णा च पित्तजे ।

**पित्तज्वरके लक्षण**—ज्वरका एक साथ सारे शरीरमे फैल जाना, प्रलाप, मुखमे कडुआ स्वाद, नासिका और मुखका पक जाना, शीतकी चाह, चक्कर आना, मूर्च्छा, मद (मस्तता), बेचैनी, मलका आना ( अतिसार ), वमनमें पित्त आना, थूकमे रक्त आना और खट्टा थूक आना, शरीरपर लाल कोठो ( चकतो ) का उत्पन्न होना, त्वचा-नख-मूत्र आदिमे पीला-हरा रग होना, पसीना आना, नि श्वासमें दुर्गन्धता, और प्यासका अधिक होना-ये-पित्तजन्य ज्वरके लक्षण हैं ॥ १४-१५ ॥—

विशेषादरुचिर्जाड्यं स्रोतोरोधोऽल्पवेगता ॥ १६ ॥
प्रसेको मुखमाधुर्यं हृल्लेपश्वासपीनसाः ।
हृल्लासश्छर्दनं कासः स्तम्भः श्वैत्यं त्वगादिषु ॥ १७ ॥
अङ्गेषु शीतपिटिकास्तन्द्रोदर्दः कफोद्भवे ।

**कफज्वरके लक्षण**—खासकर सब कार्योंमे-अरुचि, जडताका होना, स्रोतोका बन्द हो जाना, ज्वरके वेगका मन्द होना; मुखसे कफका वहना, मुखमे मिठास ( लिसलिसापन ), हृदयका, उपलेप ( कफसे आमाशयका भरा होना ), श्वास, पीनस ( नाकसे श्लेष्मा बहना ), जीमचलाना, वमन, कास, आमाशयकी जडता, त्वचा-नख-आख-मल-मूत्रादिमे श्वेतिमा, अगोमें शीतल पिटकाओ ( फुन्सियों )का होना, तन्द्रा, उदर्द (कोठ)का होना-ये कफजन्य ज्वरके लक्षण हैं ॥ १६ ॥ १७ ॥—

काले यथास्वं सर्वेषां प्रवृत्तिर्वृद्धिरेव वा ॥ १८ ॥
निदानोक्तानुपशयो विपरीतोपशायिता ।

ये सब ज्वर अपने अपने समयोंमे आरम्भ होते हैं-या

बढते हैं। इन सब ज्वरोमे निदानमे कहे कारण अनुकूल नहीं आते, और विपरीत अनुकूल आते है।

**वक्तव्य**—जैसे वातजन्य ज्वर-ग्रीष्म या वर्षा कालमे दिनके अपराण्हमे और भोजनके पचनेके पश्चात् आरम्भ होगा—या इस समय बढेगा ॥ १८ ॥—

**यथास्वं लिङ्गसंसर्गे ज्वरः संसर्गजोऽपि च ॥ १९ ॥**

अपने अपने लक्षणोके ससर्ग होनेसे-ससर्गजन्य ज्वर होता है। वात-कफके लक्षणोसे वातकफजन्य, वात-पित्तके लक्षणोसे वातपित्तजन्य, पित्त-कफके लक्षणोसे पित्तकफजन्य ज्वर होता है ॥ १९ ॥

**शिरोर्तिमूर्च्छावमिदाहमोह-**
**कण्टास्यशोषारतिपर्वभेदाः।**
**उन्निद्रतातृड्भ्रमरोमहर्षा**
**जृम्भाऽतिवाक्त्वं च चलात्सपित्तात् २०**

**वात-पित्तज्वरके लक्षण**—शिरमे दर्द, मूर्च्छा, वमन, दाह, मोह, कण्ठमे शुष्कता, मुखकी शुष्कता, बेचैनी, पर्व ( छोटे जोडो )मे दर्द, रातमे नीदका न आना, प्यास, भ्रम, रोमाच, जम्भाई, बहुत बोलना, ये लक्षण वायु और पित्तसे होते हैं ॥ २० ॥

**तापहान्यरुचिपर्वशिरोरुक्**
**पीनसश्वसनकासविबन्धाः।**
**शीतजाड्यतिमिरभ्रमतन्द्राः**
**श्लेष्मवातजनितज्वरलिङ्गम् ॥ २१ ॥**

**कफवातज्वरके लक्षण**—सतापका कम होना, अरुचि, पर्वोमे दर्द, शिरमे दर्द, पीनस, श्वासका जोरसे चलना, कास, मलका अवरोध, शीतलता, जडता, आखोके सामने अन्धेरा, चक्कर आना, तन्द्रा, ये लक्षण कफ-वातजनित ज्वरके हैं ॥ २१ ॥

**शीतस्तम्भस्वेददाहाव्यवस्था**
**तृष्णाकासश्लेष्मपित्तप्रवृत्तिः।**
**मोहस्तन्द्रालिप्ततिक्तास्यता च**
**ज्ञेयं रूपं श्लेष्मपित्तज्वरस्य ॥ २२॥**

**कफ-पित्तज्वरके लक्षण**—शीतका लगना, जडता, पसीना आना, जलन, बेचैनी ( व्यवस्थाका न होना ), प्यास, कास, कफ-पित्तका आना ( वमनमे ), मोह, तन्द्रा, मुखमे लिस-लिसापन, कडुवापन ये कफपित्तज्वरके लक्षण हैं ॥ २२ ॥

**सर्वजो लक्षणैः सर्वैर्दाहोऽत्र च मुहुर्मुहुः।**
**तद्वच्छीत महानिद्रा दिवा जागरणं निशि ॥ २३ ॥**
**सदा वा नैव वा निद्रा महास्वेदोऽति नैव वा।**
**गीतनर्तनहास्यादिविकृतेहाप्रवर्तनम् ॥ २४ ॥**
**साश्रुणी कलुषे भुग्ने रक्ते लुलितपक्ष्मणी।**
**अक्षिणी पिण्डिकापार्श्वमूर्धपर्वास्थिरुग्भ्रमः ॥ २५॥**
**सरुजौ कर्णौ कण्ठः शूकैरिवावृतः।**
**परिदग्धा खरा जिह्वा गुरुः स्रस्ताङ्गसन्धिता ॥ २६ ॥**
**रक्तपित्तकफष्ठीवो लोलनं शिरसोऽतितृट्।**
**कोठानां श्यावरक्तानां मण्डलानां च दर्शनम् २७**
**हृद्व्यथा मलसंसर्गः प्रवृत्तिर्वाऽल्पशोऽति वा।**
**स्निग्धास्यता बलभ्रंशः स्वरसादः प्रलापिता ॥ २८ ॥**
**दोषपाकश्चिरात्तन्द्रा प्रततं कण्ठकूजनम्।**
**सन्निपातमभिन्यासं तं ब्रूयाच्च हतौजसम् ॥ २९ ॥**
**वायुना कफरुद्धेन पित्तमन्तः प्रपीडितम्।**
**व्यवायित्वाच्च सौक्ष्म्याच्च बहिर्मार्गं प्रवर्तते ॥ ३० ॥**
**तेन हारिद्रनेत्रत्वं सन्निपातोद्भवे ज्वरे।**
**दोषे विबद्धे नष्टेऽग्नौ सर्वसम्पूर्णलक्षणः ॥ ३१ ॥**
**असाध्यः सोऽन्यथा कृच्छ्रो भवेद्वैकल्यदोऽपि वा।**

**संनिपातज्वरके लक्षण**—सब दोषोसे उत्पन्न ज्वरमें सब दोषोके लक्षण होते हैं। विशेषकर इसमे वार वार कभी दाह ( गरमी )की इच्छा और कभी शीतकी इच्छा होती है, दिनमे घोर निद्रा ( घेनमे बेहोश रहना—आवाज देनेपर कभी हुकारा देना ) और रातमें नीदका न आना, अथवा रात दिन सदा नीदमे पडा रहना या बिल्कुल न सोना, पसीनेका वार-बार बहुत आना अथवा बिल्कुल न आना, गाना-नाचना-हसना आदि करना, शरीरका विकृत रूपसे हिलाना, आखोंमे-आसु-ओका आना, मैलापन, लाल होना, विकृत ( टेडे ) पलकोका चचल रहना, पिण्डलियोमे-पसलियोंमे-शिरमे-पर्वोमे और अस्थियोमे दर्द, चक्कर आना, कानोमे गुंजाना और दर्दका होना, गलेमे कोटेसे खड़े हो जाना, जीभका खुरदरा और जले हुएके समान काला होना, शरीरकी सन्धियोमे भारीपन और शिथि-लताका आना, थूकमें खून, पित्त और कफका आना; शिरका इधर-उधर हिलाना, अतिप्यास, शरीरपर काले-लाल कोठो और मण्डलोका दिखाई देना, हृदयमे पीड़ा, मलका अवरोध, अथवा मलका थोड़ा आना या बहुत आना, मुखमे चिकनापन, शक्तिका न्हास, स्वरकी शिथिलता, प्रलाप, देरसे दोषोंका परिपाक होना, तन्द्रा, निरन्तर कराहना, इसे सन्निपात, अभिन्यास अथवा हतौजस नामसे कहते हैं। वायुके द्वारा कफका अवरोध हो जानेसे पित्त शरीरके अन्दर पीडित ( कुपित होकर ) होकर-व्यवायी ( फैलनेके स्वभाववाला ) और सूक्ष्म होनेसे बाह्य मार्गोंमे पहुच जाता है। इसलिये सन्निपात ज्वरमे नेत्रोमे पीलापन आ जाता है। दोषोके रुके-स्थिर होने पर, जाठराग्निके नष्ट हो जानेसे, समस्त लक्षणोके पूर्ण होनेसे सन्निपात ज्वर असाध्य है। दोषोके अस्थिर होने पर, अग्निबलके बना होने पर-लक्षणोके अपूर्ण होने पर सन्निपात ज्वर कष्टसाध्य अथवा विकलताकारक होता है।

**वक्तव्य**—वायुद्वारा प्रेरित कफ जब सब स्रोतोंको रोक लेता है, तब पित्त मल-मूत्रके रास्ते बाहर न आकर अन्दरही पुन रक्तमे लीन होने लगता है। इससे आखें पीली हो जाती हैं, और मल श्वेत हो जाता है ॥ २३—३१ ॥—

**अन्यश्च सन्निपातोऽथो यत्र पित्तं पृथक् स्थितम् ३२**
**त्वचि कोष्ठेऽथवा दाहं विदधाति पुरोऽनु वा।**
**तद्वद्वातकफौ शीतं दाहादिर्दुस्तरस्तयोः॥ ३३॥**

अन्य प्रकारके सन्निपातमे जहा पित्त, वात और कफसे पृथग् होकर पित्त त्वचामे और वात एवं कफ कोष्ठमे स्थित हो जाये वहा प्रथम ज्वरवेगकालमे दाह होता है और पीछे शीत लगता है। और जब त्वचामे वात तथा कफ रहते है और कोष्ठमे पित्त रहता है, तब पहले शीत आता है, और पीछे दाह आता है। इनमे जिसमे प्रथम दाह और पीछे शीत होता है, वह अधिक कठिन है॥ ३२॥ ३३॥

**शीतादौ तत्र पित्तेन कफे स्यन्दितशोषिते।**
**शीते शान्तेऽम्लको मूर्च्छा मदस्तृष्णा च जायते ३४**

जिस ज्वरमे प्रथम शीत और पीछे दाह होता है, उसमे पित्तद्वारा कफके स्रावित होनेसे, तथा कफके सुखा देनेसे–शीतके शान्त हो जानेपर पित्तकी अधिकतासे-अम्लता, मूर्च्छा, मद और तृष्णा उत्पन्न होती है॥ ३४॥

**दाहादौ पुनरन्ते स्युस्तन्द्रास्वेदवमिक्लमाः।**

जिस ज्वरमें प्रथम दाह होता है उसमे वात-कफका वेग बढ जानेसे दाहके शान्त हो जानेपर कफके कार्य तन्द्रा, खेद, वमन और क्लम (थकान) होता है।–

**आगन्तुरभिघाताभिषङ्गशापाभिचारतः॥ ३५॥**
**चतुर्धाऽत्र क्षतच्छेददाहाद्यैरभिघातजः।**
**श्रमाच्च तस्मिन्पवनः प्रायो रक्तं प्रदूषयन्॥ ३६॥**
**सव्यथाशोफवैवर्ण्यं सरुजं कुरुते ज्वरम्।**

**आगन्तुज ज्वर**—१ चोट लगनेसे, २ अभिषंगसे, ३ अभिशाप और ४ अभिचार इन चार कारणोसे उत्पन्न होता है। इनमे–क्षत-छेदन-दाह आदिसे अभिघातजन्यज्वर होता है। इस अभिघातजन्य ज्वरमे श्रमके कारण वायु प्राय रक्तको दूषित करके व्यथा-शोथ-विवर्णता-पीडायुक्त ज्वरको उत्पन्न करती है॥ ३५॥ ३६॥–

**ग्रहावेशौषधिविषक्रोधभीशोककामजः॥ ३७॥**
**अभिषङ्गाद्ग्रहेणास्मिन्नकस्माद्धासरोदने।**
**ओषधीगन्धजे मूर्च्छा शिरोरुक् श्वयथुः क्षवः॥३८॥**
**विषान्मूर्च्छाऽतिसारास्यश्यावतादाहहृद्गदाः।**
**क्रोधात्कम्पः शिरोरुक् च प्रलापो भयशोकजे॥३९॥**
**कामाद्भ्रमोऽरुचिर्दाहो ह्रीनिद्राधीधृतिक्षयः।**

देव आदि ग्रहोके शरीरमे आविष्ट होनेसे, औषधि-विष-क्रोध-भय-शोक और कामसे उत्पन्न ज्वरको अभिषगजन्य ज्वर कहते हैं। ग्रहजन्य ज्वरमें बिना किसी कारणके सहसा हंसना और रोना होता है। औषधिकी गन्धसे उत्पन्न ज्वरमे–मूर्च्छा, शिरमे दर्द, शोथ और छीकका आना होता है। विषसे उत्पन्न ज्वरमे मूर्च्छा, अतिसार, मुखका कालापन, जलन और हृदयके रोग होते हैं। क्रोधजन्य ज्वरमे-कम्पकपी, शिरमे दर्द, भय-शोकजन्य ज्वरमे–प्रलाप होता है। कामजन्य ज्वरमे–मोह, अरुचि, दाह, लज्जानाश, निद्रानाश, बुद्धिनाश और धैर्यनाश हो जाता है॥ ३७-३९॥–

**वक्तव्य**—आधुनिक 'हे फीवर'का समावेश औषधिजन्य ज्वरमे करलेना चाहिये। कौलरा आदि कृमिजन्य ज्वरोका विष-जन्य ज्वरमे समावेश करना चाहिये।

**ग्रहादौ सन्निपातस्य भयादौ मरुतस्त्रये॥ ४०॥**
**कोपः कोपेऽपि पित्तस्य**

ग्रहजन्य-औषधिगन्धजन्य और विषजन्यमें–सनिपातका प्रकोप, भयजन्य, शोकजन्य और कामजन्यमे–वायुका प्रकोप, और क्रोधजन्यमे पित्तका प्रकोप होता है॥ ४०॥–

**यौ तु शापाभिचारजौ।**
**सन्निपातज्वरौ घोरौ तावसह्यतमौ मतौ॥ ४१॥**

अभिशाप और अभिचारजन्य जो दो प्रकारका ज्वर है, उनमे सन्निपात ज्वरके लक्षण होते है, ये दोनो महाभयकर और अत्यन्त असह्य होते है।

**वक्तव्य**—इनकी असह्यता और तीव्रता शाप और अभि-चारके उपर निर्भर करती है॥ ४१॥

**तत्राभिचारकैर्मन्त्रैर्हूयमानस्य तप्यते।**
**पूर्वं चेतस्ततो देहस्ततो विस्फोटतृड्भ्रमैः॥ ४२॥**
**सदाहमूर्च्छैर्ग्रस्तस्य प्रत्यहं वर्धते ज्वरः।**
**इति ज्वरोऽष्टधा दृष्टः**

अभिचारजन्य ज्वरमे आभिचारिक मंत्रोद्वारा आवाहन करनेपर प्रथम चित्तमे सताप होता है, फिर पीछेसे शरीरमे दाह होता है। इसके उपरान्त–विस्फोट, प्यास, भ्रम, दाह और मूर्च्छासे पीडित होनेपर प्रतिदिन ज्वर बढता जाता है।

इस प्रकारसे आठ प्रकारका ज्वर देखा है॥ ४२॥–

**समासाद्द्विविधस्तु सः॥४३॥**
**शारीरो मानसः सौम्यस्तीक्ष्णोऽन्तर्बहिराश्रयः।**
**प्राकृतो वैकृतः,साध्योऽसाध्यः सामो निरामकः४४**

सक्षेपसे वही ज्वर दो प्रकारका है–शारीरिक और मान-सिक, सौम्य और तीक्ष्ण, अन्तराश्रय और बहिराश्रय, प्राकृत और वैकृत, साध्य और असाध्य, साम और निराम॥ ४३॥ ४४॥

**पूर्वं शरीरे शारीरे तापो मनसि मानसे।**
**पवने योगवाहित्वाच्छीतं श्लेष्मयुते भवेत्॥ ४५॥**
**दाहः पित्तयुते मिश्रं मिश्रेऽन्तःसंश्रये पुनः।**

**शारीरिक ज्वरमें**—प्रथम शरीरमें सताप (पीछे मनमें), मानसिक ज्वरमे प्रथम मनमे सताप (पीछे शरीरमें)। वायु योगवाही है-यह वायु जब कफके साथ मिश्रित होती है, तब शरीरमे शीत, पित्तके साथ मिलनेसे शरीरमे दाह, दोनोके साथ (पित्त-कफके साथ) मिलनेपर मिश्रित लक्षण (शीत-और दाह) होते है (मिश्रणमे जिसकी प्रधानता होती है, वैसा शीत या दाह हो जाता है)। शरीरमे शीत होनेको सौम्य ज्वर और दाह होनेको तीक्ष्ण ज्वर कहते है॥ ४५॥–

१ चरकमे–शीतपूर्वक ज्वर और दाहपूर्वक ज्वर नाम दिया है।

**ज्वरेऽधिकं विकाराः स्युरन्तःक्षोभो मलग्रहः ॥४६॥**
**वहिरेव वहिर्वेगे तापोऽपि च सुसाध्यता ।**

ज्वरके अन्त आश्रित होनेपर ( अन्तर्वेग होनेपर ) विकार अधिक होते है, शरीरके अन्दर क्षोभ ( बेचैनी ) और सब मल ( दोष ) रुके होते हैं । ज्वरका बहिर्वेग होनेपर—शरीरके बाहर त्वचामेही सताप होता है ( अन्त नहीं ) और यह सुखपूर्वक साध्य है, और अन्तर्वेग दु साध्य है ॥ ४६ ॥—

**वर्षाशरद्वसन्तेषु वाताद्यैः प्राकृतः क्रमात् ॥ ४७ ॥**
**वैकृतोऽन्यः**

वर्षा ऋतुमे हुआ वातजन्य ज्वर, शरद्मे हुआ पित्तजन्य ज्वर, वसन्तमे हुआ कफजन्य ज्वर—प्राकृत ( ऋतुके अनुकूल ) होता है, इससे विपरीत वैकृत है ॥ ४७ ॥—

**स दुःसाध्यः प्रायश्च प्राकृतोऽनिलात् ।**
**एकमार्गक्रियारम्भव्यतिवृत्तेर्महात्ययात् ॥ ४८ ॥**

इनमे वैकृत ज्वर और वातजन्य प्राकृत ज्वर प्राय करके दु साध्य होता है क्योकि वातजन्य-प्राकृत ज्वर-एकही चिकित्सा क्रियाके आरम्भके विपरीत होनेसे तथा महान कारणोंके कारणसे होता है । ज्वरमे लंघन सबसे पूर्व कहा जाता है, वह कई प्रकारका है, यह लघन वायुके लिये अपथ्य है । इसलिये रोगका क्रियामार्ग दूसरा और दोषका क्रियामार्ग दूसरा है—दोनो भिन्न हैं । वायुसे जब प्रकृतिज्वर उत्पन्न होता है, तो महान् कारणोसे उत्पन्न होनेसे यह प्राकृत होनेपरभी कष्टसाध्य होजाता है ॥ ४८ ॥

**वर्षासु मारुतो दुष्टः पित्तश्लेष्मान्वितो ज्वरम् ।**

वर्षामे दूषित हुआ वात जब ज्वर उत्पन्न करता है, तब पित्त और कफ इसके साथ मिले रहते हैं । वायु मुख्य होता है, और पित्त एव कफ गौण होते हैं । यह कालका स्वभाव है ।—

**कुर्यात्पित्तं च शरदि तस्य चानुबलः कफः ॥ ४९ ॥**
**तत्प्रकृत्या विसर्गाच्च तत्र द्भयम् ।**

शरद् ऋतुमें पित्त जब ज्वर करता है—तब कफ इसका सहायक होता है । पित्त और कफका एक जैसा स्वभाव होनेसे तथा विसर्गकाल होनेके कारण लंघन करनेसे कोई भय इस ज्वरमे नहीं होता ।

**वक्तव्य**—पित्त और कफ दोनों द्रव धातु होनेसे लंघनको सह सकते है, साथही कालभी विसर्गकाल होनेसे लघनका कोई भय नहीं रहता ॥ ४९ ॥—

**कफो वसन्ते तमपि वातपित्तं भवेदनु ॥ ५० ॥**

वसन्तमें कफ जब ज्वर उत्पन्न करता है, तब इसमे वायु और पित्त सहायक होते हैं ।

**वक्तव्य**—इसमें वायुका मिश्रण होनेसे तथा कालके आदानकाल होनेसे—कफजन्य होनेपरभी अतिलंघनसे रक्षा करनी चाहिये ॥ ५० ॥

**बलवत्स्वल्पदोषेषु ज्वरः साध्योऽनुपद्रवः ।**
**सर्वथा विकृतिज्ञाने प्रागसाध्य उदाहृतः ॥ ५१ ॥**

रोगीके बलवान होनेपर, दोषोके अल्प होनेपर, तथा प्रलाप-मूर्च्छा आदि उपद्रवोके न होनेसे ज्वर साध्य होता है । विकृत-व्याधिविज्ञानीय ( शारीरस्थान )मे सम्पूर्ण रूपसे—पहिले असाध्य ज्वरको कह दिया ॥ ५१ ॥

**ज्वरोपद्रवतीक्ष्णत्वमग्लानिर्बहुमूत्रता ।**
**न प्रवृत्तिर्न विड् जीर्णा न क्षुत्सामज्वराकृतिः ॥५२॥**
**ज्वरवेगोऽधिकं तृष्णा प्रलापः श्वसनं भ्रमः ।**
**मलप्रवृत्तिरुत्क्लेशः पच्यमानस्य लक्षणम् ॥ ५३ ॥**
**जीर्णताऽऽमविपर्यासात्सप्तरात्रं च लङ्घनात् ।**

**सामज्वर**—ज्वरके उपद्रवोका बढ़ा होना, शरीरमे निर्बलता ( ग्लानि ) न आना, मूत्रका बारबार आना ( मात्रामे बहुत नही—परन्तु अल्प ), दोषोंका ( स्वेद आदिका ) प्रवृत्ति न होना, मलका परिपाक न होना, भूखका न लगना—ये सामज्वरके लक्षण हैं । **ज्वरकी पच्यमान अवस्थामें**—ज्वरका वेग बहुत बढ जाता है, प्यास, प्रलाप, श्वासकी गतिका तीव्र हो जाना, चक्कर ( शिरमे दर्द ), मलोंका निकलना प्रारम्भ होना, वमनकी अभिरुचि होना ये पच्यमान ज्वरके लक्षण है । **निराम ज्वरमें**—आमके विपरीत लक्षणोसे शरीरमें जीर्णता ( निरामता ) आती है । यह निरामता लंघनसे सात दिनके उपरान्तभी आजाती है ।

**वक्तव्य**—निराम ज्वर और साम ज्वरकी चिकित्सामें भेद है । निरामज्वरमे आमके लक्षण शान्त होकर विपरीत लक्षण स्पष्ट होजाते हैं । यदि लंघनसे सात दिनके अन्दर निराम ज्वरके लक्षण आजाये तोभी जीर्णज्वरकी चिकित्सा नहीं करनी चाहिये । और यदि सात दिनके उपरान्तभी सामज्वरके लक्षण हों तोभी जीर्ण ज्वरकी चिकित्सा नहीं करनी चाहिये ॥५२॥५३॥—

**ज्वरः पञ्चविधः प्रोक्तो मलकालबलाबलात् ॥ ५४ ॥**
**प्रायशः सन्निपातेन भूयसा व्यपदिश्यते ।**
**सन्ततः गोऽन्येद्युस्तृतीयकचतुर्थकौ ॥ ५५ ॥**

मल ( दोष ), कालके बल और अबलके कारण ज्वर पाच प्रकारका कहा है । प्राय करके ये पाचों प्रकारके ज्वर सन्निपातसे होते हैं, इस सन्निपातमे जिस दोषकी अधिकता होती है, उसीसे इसे कहा जाता है । यह पाच प्रकारका ज्वर—१ सन्तत, २ सतत, ३ अन्येद्यु, ४ तृतीयक और ५ चतुर्थक इन नामोसे कहा जाता है ॥ ५४ ॥ ५५ ॥

**धातुमूत्रशकृद्वाहिस्रोतसां व्यापिनो मलाः ।**
**तापयन्तस्तनुं सर्वां तुल्यदूष्यादिवर्धिताः ॥ ५६ ॥**
**बलिनो गुरवः स्तब्धा विशेषेण रसाश्रिताः ।**
**सन्ततं निष्प्रतिद्वन्द्वा ज्वरं कुर्युः सुदुःसहम् ॥५७॥**

धातु ( रस-रक्तादि ), मूत्र मलवाहि स्रोतोमे व्याप्त मल ( दोष )—समान दूष्य आदिसे बढे हुए—सम्पूर्ण शरीरको सता-

पित करते है। प्रतिद्वन्द्विके न होनेसे बलवान बने, सामके कारण भारी, उपर या नीचे न निकलनेसे जड बनकर–विशेषकर रस धातुका आश्रय करके–अतिशय असह्य सन्तत आदि ज्वर करते हैं।

**वक्तव्य**—समान दूष्य आदिसे बढे-यथा-वातकी प्रबलता दोष हो, अस्थि दूष्य, जागल देश, पुरुष निर्बल, वर्षा काल, विषम अग्नि, शरीरकी वातप्रकृति, सत्त्वहीन वृद्ध शरीर, रुक्षादिका निरन्तर सेवन इनसे बढा वायु–सन्तत आदि ज्वरको उत्पन्न करते है। ये ज्वर मुख्यत रसधातुका जितना आश्रय करते हैं, उतना दूसरी धातुओका आश्रय नहीं करते ॥५६॥५७॥

**मलं ज्वरोष्मा धातून्वा स शीघ्रं क्षपयेत्ततः।**
**सर्वाकारं रसादीनां शुद्ध्याऽशुद्ध्यापि वा क्रमात्॥**
**वातपित्तकफैः सप्त दश द्वादश वासरान्।**
**प्रायोऽनुयाति मर्यादां मोक्षाय च वधाय च ॥५९॥**
**इत्यग्निवेशस्य मतं**

ज्वरकी उष्णिमा—मलोको अथवा धातुओको–जल्दीसे कम करती हुई–पीछेसे रस आदिके सम्पूर्ण रूपमे शुद्ध हो जानेपर अथवा अशुद्ध हो जानेपरभी क्रमसे–वायु-सात दिनतक, पित्त-दस दिनतक, और कफ-बारह दिनोतक, मुक्त होनेके लिये अथवा मृत्युके लिये प्राय साथमे मिली होती है, यह अग्निवेशका सिद्धान्त है ॥ ५८ ॥ ५९ ॥–

**हारीतस्य पुनः स्मृतिः।**
**द्विगुणा सप्तमी यावन्नवम्येकादशी तथा ॥ ६० ॥**
**एषा त्रिदोषमर्यादा मोक्षाय च वधाय च।**
**शुद्ध्यशुद्धौ ज्वरः कालं दीर्घमप्यनुवर्तते ॥ ६१ ॥**

हारीतका यह कहना है कि—वाताधिक ज्वर चौदह दिनमे, पित्तज्वर अठारह दिन और कफज्वर बाईस दिनमे–यह तीनो दोषोकी मर्यादा–ज्वरसे मुक्त होनेके अथवा मृत्युके लिये होती है। जब रस आदिमे कुछ धातु शुद्ध हो जाये और कुछ अशुद्ध रह जाये तब ज्वर बहुत लम्बे समय तक बना रहता है (न छोड़ता है और न मारता है-बना रहता है) ॥ ६० ॥ ६१ ॥

**कृशानां व्याधियुक्तानां मिथ्याहारादिसेविनाम्।**
**अल्पोऽपि दोषो दूष्यादेर्लब्ध्वाऽन्यतमतो बलम् ६२**
**सप्रत्यनीको विषमं कुर्याद्वृद्धिक्षयान्वितः।**

**विषमज्वरकी उत्पत्ति**—शरीरसे कृश, रोगसे युक्त, मिथ्या आहार आदिका सेवन करनेवालोमे–थोडासाभी दोष रक्त आदि दूष्योमेसे किसीएकका बल लेकर–प्रतिपक्षिके साथ मिलकर बढने और घटनेवाले विषम ज्वरको उत्पन्न करते है।

**वक्तव्य**—प्रतिपक्षि–खण्डितशक्तिवाला ज्वर–विषम ज्वर है।–इसमे शक्ति खण्डित होनेसे ज्वर कभी बढता है, और कभी घटता है। इसका कोई नियम नहीं रहता। इसीसे विषम होता है ॥ ६२ ॥–

---

१ काश्यपसहितायाम्—पृष्ठ १९२–
प्रोक्त ज्वरचिकित्सायां विषमज्वरभेषजम्।
न निर्दिष्ट भगवता विषमत्वस्य कारणम्।
युक्त सततकादीना वैषम्य विषमागते।
अविसर्गी ज्वर कस्मात् सततो विषमः स्मृत.।
(१) अल्पहेतुर्बहिर्मार्गो वैकृतो निरुपद्रव।
शुक्राश्रय सुखोपायो लघुपाक समो ज्वर.।
विषमस्तद् विपर्यस्तस्तीक्ष्णत्वात् सततो मत.।

तद्वत् प्रेतग्रहोत्था ये चत्वारो विषमागमात्।
दुर्जयत्वाद् दुर्ग्रहत्वाद् उग्रग्रहपरिग्रहात्।
वैषम्य सततादिना दारुणत्वादुदाहृतम्।
तथा सततकादीना चतुर्णा कालकारितम्।
विषमत्वं प्रवक्ष्यामि ज्वराणा जायते यथा।
समस्ता द्वन्द्वशो वाऽपि धमनी रसवाहिनी।
दोषा प्रपन्ना. कुर्वन्ति विषमा विषमज्वरम्।
ज्वरितो मुच्यमानो वा भुक्तमात्रश्च यो नर।
व्यायामगुर्वसात्म्यान्नमतिमात्रमथो जलम्।
पायस=कृशर
एवविधानि चान्यानि विरुद्धानि गुरूणि च।
सेवेते च दिवास्वप्नमजीर्णमध्यशनानि च।
ज्वरोऽभिवर्धते तस्य विषमो वाऽशु जायते ॥
(२) ततोऽस्य धातुवैषम्याद् विषमो जायते ज्वरः।
सततोऽन्येद्युष्को वाऽपि ..............
न च नोपशय याति न च भूयो न कुप्यति।
शमप्रकोपयोः कालं न चायमतिवर्तते।
न च स्वभावोपशम गच्छत्यनुशयात्मकः।
ज्वरप्रवेगोपरमे देही मुक्त इवेक्ष्यते।
तथाप्यस्यामवस्थायामेभिर्लिंगैर्न मुच्यते।
(३) पुन पुनर्यथा चैष जायते तन्निबोध मे।
निरुद्धमार्गो दोषेण विषमज्वरहेतुना।
वायुस्तद्दोषकोपान्ते लब्धमार्गो यथाक्रमम्।
दोषशेष तमादाय यथा स्थानं प्रपद्यते।
स दोषशेष स्वस्थाने लीन कालबलाश्रयात्।
रसस्थानमुपागम्य भूयो जनयति ज्वरम् ॥
भावप्रकाशे—
दोषोऽल्पोऽहितसभूतो ज्वरोत्सृष्टस्य वा पुनः।
धातुमन्यतम प्राप्य करोति विषमज्वरम्।
य स्यादनियतात्कालाच्छीतोष्णाभ्या तथैव च।
वेगतश्चापि विषमो ज्वर स विषमः स्मृत.।
सुश्रुत—
स चापि विषमो देह न कदाचित् विमुञ्चति।
ग्लानिगौरवकार्श्येभ्य. स यस्मान्न प्रमुच्यते।
वेगे तु समतिक्रान्ते गतोऽयमिति लक्ष्यते।
धात्वन्तरस्थो लीनत्वान्न सौक्ष्म्यादुपलभ्यते ॥
प्रायश. सन्निपातेन पच स्युर्विषमज्वरा. ॥
अस्थिमज्जगतो दोष चतुर्थकविपर्यय।
जायते भिषजा ज्ञेयो विषमज्वर एव सः।
स मध्ये ज्वरयत्यह्नि आद्यान्ते च विमुञ्चति ॥

**सूक्ष्मसूक्ष्मतरास्येषु दूरदूरतरेषु च ॥ ६३ ॥**
**दोषो रक्तादिमार्गेषु शनैरल्पश्चिरेण यत् ।**
**याति देहं च नाशेषं भूयिष्ठं भेषजेऽपि च ॥ ६४ ॥**
**क्रमोऽयं तेन विच्छिन्नसन्तापो लक्ष्यते ज्वरः ।**
**विषमो विषमारम्भक्रियाकालानुषङ्गवान् ॥ ६५ ॥**

सूक्ष्म, सूक्ष्मतर-मुखवाले, एव दूर-दूरतर थोडा दोष रक्त आदि मार्गोमे धीरे-देरसे गति करनेपर बहुतसी औषधियोके करनेसेभी सम्पूर्ण शरीरसे बाहर नही होता । यह क्रम है । इसमे ज्वरका सताप विच्छिन्न हुआ प्रतीत होता है । यह ज्वर-विषम रूपमे आरम्भ होनेसे, विषम चिकित्सा होनेसे, विषम काल होनेसे तथा निरन्तर बने रहनेसे विषम कहाता है ।

**वक्तव्य**—बढा हुआ बहुत दोष अति स्थूल मुखवाले स्रोतोमे-अत्यन्त निकटवर्ति स्थानोमे-बहुत जल्दी पहुंच जाता है, वह **सन्तत** ज्वरको उत्पन्न करता है । थोडा दोष-सूक्ष्म मुखवाले-अत्यन्त निकट स्थानसे दूरके रक्तादि मार्गोमे धीरे जाता हुआ **सतत** ज्वर करता है । इससेभी अल्प दोष इससेभी सूक्ष्म और दूरवाले स्थानोमे जाता हुआ **अन्येद्युष्क** ज्वरको करता है । इससेभी अल्प दोष इससेभी सूक्ष्म और दूरवाले स्थानोमे जाता हुआ-अति मन्दगतिके कारण **तृतीयक** ज्वरको उत्पन्न करता है । इससेभी मन्दगतिसे जानेवाला-अल्प दोष-अति दूर जानेके कारण **चतुर्थक** ज्वरको उत्पन्न करता है । जो ज्वर जितनी दूर पहुच जाता है, वह उतनी देरमे अच्छा होता है, क्योकि वहातक पहुचनेमे औषधकोभी समय लगता है । इस ज्वरका आरम्भ विषम है-यथा चातुर्थक ज्वर यदि कफके कारणसे होता है-तो जंघासे प्रभाव दिखाता है, वायुसे हो तो शिरसे प्रारम्भ होता है । इसकी क्रियाभी विषम है-मेध्य मासको अन्नके साथ मिलाकर खाकर वमन करदेवे यहापर सन्तर्पण और अपतर्पण दोनो कार्य एकसाथ है । विषम काल-इस ज्वरमे पूर्वाण्ह या अपराण्हका कोई समय निश्चित नहीं है, जो ज्वर पूर्वाण्हमे आया-वह अपराण्हमे भी आजाता है । अनुषग-थोडेसे कारणसे हटकर फिर आजाता है, या लगातार थोडा थोडा बना रहता है ॥ ६३-६५ ॥

**यथोत्तरं मन्दगतिर्मन्दशक्तिर्यथा यथा ।**
**कालेनाप्नोति सदृशान्सरसादींस्तथा तथा ॥ ६६ ॥**
**दोषो ज्वरयति क्रुद्धश्चिराच्चिरतरेण वा ।**

उत्तरोत्तर मन्दगति और मन्दशक्ति हुआ दोष जैसे जैसे-समयपर अपने समान रसादि धातुओको पाता है, वैसे वैसे-कुपित होकर-देरमे या अत्यधिक देरसे ज्वर उत्पन्न करता है ।

**वक्तव्य**—रसमे जितनी जल्दी दोष उत्पन्न करता है, रक्तमे उससे अधिक देरसे ज्वर उत्पन्न होगा-इसी प्रकार आगे ॥ ६६ ॥-

**भूमौ स्थितं जलैः सिक्तं कालमेव प्रतीक्षते ॥ ६७ ॥**
**अङ्कुराय यथा बीजं दोषबीजं रुजे तथा ।**

जिस प्रकार कि भूमिमे रखा बीज, जलसे सीचनेपरभी कालकीही प्रतीक्षा करके अकुरित होता है, उसी प्रकार दोष-भी-समयपरही रोग उत्पन्न करता है ॥ ६७ ॥-

**वेगं कृत्वा विषं यद्वदाशये लीयतेऽबलम् ॥ ६८ ॥**
**कुप्यत्याप्तबलं भूयः काले दोषविषं तथा ।**

जिस प्रकार विष अपने वेगको उत्पन्न करके फिर निर्बल होकर अपने स्थानमे छिप जाता है, और फिर बल प्राप्त करके पुन कुपित होता है, उसी प्रकार दोषभी वेगको उत्पन्न करके पुन निर्बल बनकर छिप जाता है और फिर बल प्राप्त करके कुपित होता है ॥ ६८ ॥-

**एवं ज्वराः प्रवर्तन्ते विषमाः सततादयः ॥ ६९ ॥**
**दोषः प्रवर्तते तेषां स्वे काले ज्वरयन् बली ।**
**निवर्तते पुनश्चैष प्रत्यनीकबलाबलः ॥ ७० ॥**

इस प्रकारसे सतत आदि विषम ज्वर आरम्भ होते हे । इनके अपने कालमे ज्वरको उत्पन्न करनेवाला बलवान दोष प्रवृत्त होता है । शक्तिके खण्डित होनेसे निर्बल होकर-यह दोष पुन शान्त होता है ॥ ६९ ॥ ७० ॥

**क्षीणे दोषे ज्वरः सूक्ष्मो रसादिष्वेव लीयते ।**
**लीनत्वात्कार्श्यवैवर्ण्यजाड्यादीनादधाति सः ॥७१॥**
**अतिलीनोऽतिमन्दत्वाद्भवत्यह्नि न पञ्चमे ।**

दोषके क्षीण होनेपर-ज्वर सूक्ष्म होकर रसरक्तादिमे छिप जाता है । छिप जानेसे यह ज्वर शरीरमे कृशता, विवर्णता, जडता आदिको उत्पन्न करता है । अतिलीन होनेके कारण यह अति मन्द बन जाता है, इसलिये पाचवे दिन नही होता ।

**वक्तव्य**—मज्जामे पहुचा ज्वर चौथे दिन होता है । मज्जाके आगे शुक्रमे ज्वर नहीं जाता । क्योकि दोष बहुतही लीन हो जाता है । और गतिभी अति मन्द हो जाती है । इसलिये

---

१ चरकमे (चिकित्सा अ. ३. ६१-६७) इनका स्थान इस प्रकार बताया हे—

रक्तधात्वाश्रय प्रायो दोष सततक ज्वरम् ।
सप्रत्यनीक कुरुते कालवृद्धिक्षयात्मकम् ॥
अहोरात्रे सततको द्वौ कालावनुवर्तते ।
कालप्रकृतिदूष्याणा प्राप्यैवान्यतमाद्बलम् ॥
अन्येद्युष्क ज्वर दोषो रुद्ध्वा मेदोवहा सिरा ॥
सप्रत्यनीको जनयत्येककालमहर्निशि ॥
दोषोऽस्थिमज्जग कुर्यात्तृतीयकचतुर्थकौ ।
गतिद्व्येकान्तरान्येद्युर्दोषस्योक्ताऽन्यथा परे. ॥
अन्येद्युष्क ज्वर कुर्यादपि सश्रित्य शोणितम् ।
मासस्रोतास्यनुगतो जनयेत्तु तृतीयकम् ॥
सश्रितो मेदसो मार्ग दोषश्चापि चतुर्थकम् ।
अन्येद्युष्क. प्रतिदिन दिन हित्वा तृतीयक. ॥
दिनद्वय यो विश्रम्य प्रत्येति स चतुर्थक. ॥

पाचवे दिन ज्वर नही आता । शुक्रमे स्थित ज्वरके जो लक्षण ( तमका दर्शन आदि ) कहे हे, वह दोषके सीधे शुक्रमे अविष्ठित होनेसे कहे हैं–धातुओं द्वारा नही ॥ ७१ ॥–

**आसन्नविवृतास्यत्वात्स्रोतसां रसवाहिनाम् ॥ ७२ ॥**
**आशु सर्वस्य वपुषो व्याप्तिर्दोषेण जायते ।**
**सन्ततः सततस्तेन विपरीतो विपर्ययात् ॥ ७३ ॥**
**दोषो रक्ताश्रयः प्रायः करोति सततं ज्वरम् ।**
**अहोरात्रस्य स द्विः स्यात्सकृदन्येद्युराश्रितः ॥ ७४ ॥**
**तस्मिन्मांसवहा नाडीर्मेदोनाडीस्तृतीयके ।**
**ग्राही पित्तानिलान्मूर्ध्नस्त्रिकस्य कफपित्ततः ॥ ७५ ॥**
**सपृष्ठस्यानिलकफात्स चैकाहान्तरः स्मृतः ।**
**चतुर्थको मले मेदोमज्जास्थ्यन्यतमस्थिते ॥ ७६ ॥**
**मज्जस्थ एवेत्यपरे प्रभावं स तु दर्शयेत् ।**
**द्विधा कफेन जङ्घाभ्यां प्रथमं शिरसोऽनिलात् ७७**
**गम्भीरधातुचारित्वात्सन्निपातेन सम्भवात् ।**
**तुल्योच्छ्रायाच्च दोषाणां दुश्चिकित्स्यश्चतुर्थकः ७८**

रसवाही स्रोतोके समीप तथा इन स्रोतोके मुखोके खुला होनेसे दोष जल्दीही सम्पूर्ण शरीरमे फैल जाता है। इससे सन्तत ज्वर सतत ज्वरमे बदल जाता है । परन्तु यदि विपरीत हो अर्थात् रसवाही स्रोतोसे दूर हो, ओर स्रोतोके मुख बन्द हो तो दोष सारे शरीरमे जल्दी नही फैलता, जिससे सतत ज्वर सन्तत ज्वरमे होता है । रक्तमे आश्रित दोष प्राय करके सतत ज्वरको उत्पन्न करता है । यह सतत ज्वर दिनरातमे ( २४ घन्टेमे ) दो बार आता है। अन्येद्यु ज्वर दिन–रातमे एक बार आता है, इसमे दोष मासवहा नाडियोमे आश्रित होते हैं । तृतीयक ज्वरमे दोष मेदोवहा नाडीमे आश्रित होते है । तृतीयक ज्वरमे–पित्त और वायुकी अधिकता हो तो शिर पीडित होता है, कफ-पित्तकी अधिकता हो तो त्रिक आक्रान्त होता है । वायु और कफकी अधिकता होनेपर पीठ आक्रान्त होती है । यह तृतीयक ज्वर एक दिनके अन्तरसे आता है। चातुर्थिक ज्वरमे दोष-मेद-मज्जा और अस्थि–इनमेसे किसी एकमे आश्रित होता है। कोई आचार्य मज्जामेही दोष स्थित रहता है, ऐसा मानते हैं। यह चातुर्थिक ज्वर दो प्रकारसे प्रभाव दिखाता हैं । कफकी अधिकता होनेसे प्रथम जंघाओसे आरम्भ होता है, और वायुकी अधिकता होनेपर शिरसे प्रारम्भ होता है । गम्भीर धातुओमे गति करनेसे, तीनो दोषोसे उत्पन्न होनेके कारण, इसमे तीनो दोषोकी समान वृद्धि होनेसे चातुर्थिक ज्वर कष्टसाध्य है ॥ ७२–७८ ॥

**अस्थिमज्जोभयगते चातुर्थिकविपर्ययः ।**
**त्र्यहात् द्व्यहं ज्वरयति दिनमेकं तु मुञ्चति ॥ ७९ ॥**

दोषके अस्थि और मज्जा दोनोमे पहुंच जानेसे 'चतुर्थकविपर्यय' ज्वर होता है । यह वातकी अधिकतासे, पित्तकी अधिकतासे, कफकी अधिकतासे–तीन प्रकारसे ज्वर उत्पन्न करता है । इस ज्वरमे दो दिन लगातार ज्वर आता है, और एक दिन नही आता ( चातुर्थकमे दो दिन ज्वर नही आता–एक दिन आता है ) ॥ ७९ ॥

**बलाबलेन दोषाणामन्नचेष्टादिजन्मना ।**
**ज्वरः स्यान्मनसस्तद्वत्कर्मणश्च तदा तदा ॥ ८० ॥**

दोषोके बल–अबलसे, अन्नसे, चेष्टा आदिसे, मनके बल-अबलके कारण, पूर्वजन्मकृत कर्मोके कारण–ज्वर समय-समयपर आजाता है ॥ ८० ॥

**उत्क्लेशो गौरवं दैन्यं भङ्गोऽङ्गानां विजृम्भणम् ।**
**अरोचको वमिः सादः सर्वस्मिन् रसगे ज्वरे ॥८१॥**

वात-पित्त-कफसे उत्पन्न ज्वरके रसमे जानेसे–उत्क्लेश ( जी-मचलाना ), भारीपन, दीनता, अगोका टूटना, जम्भाईका आना, अरुचि, वमन और शिथिलता होती है ॥ ८१ ॥

**रक्तनिष्ठीवनं तृष्णारक्तोष्णपिटिकोद्गमः ।**
**दाहरागभ्रममदप्रलापा रक्तसंश्रिते ॥ ८२ ॥**

ज्वरके रक्तमे पहुंच जानेपर–थूकमे रक्तका आना, प्यास, लाल और गरम फुन्सीयोका उत्पन्न होना, दाह, रक्तिमा, चक्कर आना, मद, प्रलापका होना होता है ॥ ८२ ॥

**तृड् ग्लानिः सृष्टवर्चस्त्वमन्तर्दाहो भ्रमस्तमः ।**
**दौर्गन्ध्यं गात्रविक्षेपो मांसस्थे**

ज्वरके मासमे पहुच जानेपर–प्यास, ग्लानि, अतिसार, शरीरके अन्दर जलन, भ्रम, अन्धकार, दुर्गन्धिता, गात्रमे विक्षेप ( हाथ–पैरका फेकना ) होता है ।–

**मेदसि स्थिते ॥ ८३ ॥**
**स्वेदोऽतितृष्णा वमनं स्वगन्धस्यासहिष्णुता ।**
**प्रलापो ग्लानिररुचिः**

ज्वरके मेदमे पहुच जानेपर–पसीना, प्यासका अधिक होना, वमन, अपनेही शरीरकी गन्धका सहन न होना, प्रलाप, ग्लानि और अरुचि होती है ॥ ८३ ॥–

**अस्थिस्थे त्वस्थिभेदनम् ॥ ८४ ॥**
**दोषप्रवृत्तिरूर्ध्वाधः श्वासाङ्गाक्षेपकूजनम् ।**

ज्वरके अस्थिमे पहुच जानेपर–अस्थियोका टूटना, दोषोका ऊर्ध्व या अधो भागसे प्रवृत्त होना, श्वास, अगोका चलाना और कराहना होता है ॥ ८४ ॥–

**अन्तर्दाहो बहिः शैत्यं श्वासो हिध्मा च मज्जगे ८५**

ज्वरके मज्जामे पहुच जानेसे–शरीरके अन्दर दाह, बाहर त्वचामे शीतलता, श्वास, और हिचकी होती है ॥ ८५ ॥

**तमसो दर्शनं मर्मच्छेदनं स्तब्धमेढ्रता ।**
**शुक्रप्रवृत्तिर्मृत्युश्च जायते शुक्रसंश्रये ॥ ८६ ॥**

ज्वरके शुक्रमे पहुच जानेपर–अन्धकारका दिखाई देना, मर्मोमे पीड़ा, शिश्नका उत्तेजित रहना, शुक्रका बाहर आना और मृत्यु होती है ॥ ८६ ॥

**उत्तरोत्तरदुःसाध्याः पश्चात्रान्त्यौ तु वर्जयेत् ।**

रसगत, रक्तगत, मासगत, मेदगत और अस्थिगत ज्वर इन पाचोंमे उत्तरोत्तर ज्वर कष्टसाध्य है । मज्जागत और शुक्रगत ज्वर असाध्य है । [ चरकने मज्जागत ज्वरको कष्ट साध्य माना है। चिकित्सा अ ३. ८३ ]।–

**प्रलिम्पन्निव गात्राणि श्लेष्मणा गौरवेण च ॥ ८७ ॥**
**मन्दज्वरप्रलेपस्तु स शीतः स्यात्प्रलेपकः ।**

कफके कारण और भारीपन होनेसे शरीरको लपेटता हुआ जो मन्द ज्वर ( थोड़ा थोड़ा ज्वर ) होता है, वह प्रलेपक है । यह शीत होता है, और अगोमें सदा बना रहता है [ यह ज्वर प्राय· क्षयरोगीयोमे होता है ] ॥ ८७ ॥–

**नित्यं मन्दज्वरो रूक्षः शीतः कृच्छ्रेण सिध्यति ८८**
**स्तब्धाङ्गः श्लेष्मभूयिष्ठो भवेद्वातबलासकः ।**

वातबलासक ज्वरमे–सदा हल्का हल्का ज्वर रहता है, रूक्षता होती है, शरीर ठण्डा होता है, अग जड़ बने होते हैं, कफकी प्रधानता रहती है, यह ज्वर कठिनाईसे अच्छा होता है ॥ ८८ ॥–

**हरिद्राभेकवर्णाभस्तद्वर्णं यः प्रमेहति ॥ ८९ ॥**
**स वै हारिद्रको नाम ज्वरभेदोऽन्तकः स्मृतः ।**

हारिद्रक नामक ज्वरमे–रोगीका शरीर हल्दीके समान या मेढ़कके समान पीला हो जाता है, और मूत्रमे पीला रग होता है, यह ज्वर मारक होता है ॥ ८९ ॥–

**कफवातौ समौ यस्य हीनपित्तस्य देहिनः ॥ ९० ॥**
**तीक्ष्णो वा यदि वा मन्दो जायते रात्रिको ज्वरः ।**

जिस पुरुषमे कफ और वायु तो समान मात्रामे हो और पित्त हीन हो, उसे तीक्ष्ण या मन्द ज्वर रहता हो, तो उसे रात्रिकज्वर कहते है [ यह ज्वर सूर्यास्तके समयसे आरम्भ होकर सारी रात रहता है, रात्रिमे तेज और दिनमें मन्द हो जाता है ] ॥ ९० ॥–

**दिवाकरापीतबले व्यायामाच्च विशोषिते ॥ ९१ ॥**
**शरीरे नियतं वाताज्ज्वरः स्यात्पूर्वरात्रिकः ।**

सूर्यके कारण बलके नष्ट होनेसे, तथा व्यायामके कारण शुष्कता आजानेसे–शरीरमे नित्यप्रति वातजन्य ज्वर-रात्रिके पूर्वभागमे होता है ॥ ९१ ॥–

**ये यदा दुष्टे श्लेष्मपित्ते व्यवस्थिते ॥ ९२ ॥**
**तदाऽर्धे शीतलं देहे त्वर्धे चोष्णं प्रजायते ।**

जब दूषित हुए कफ और पित्त आमाशयमे स्थित हो जाते हैं; तब शरीरके आधे भागमें शीतलता और आधेमे उष्णिमा उत्पन्न हो जाती है ॥ ९२ ॥–

**काये पित्तं यदा दुष्टं श्लेष्मा चान्ते व्यवस्थितः ९३**
**उष्णत्वं तेन देहस्य शीतत्वं करपादयोः ।**

जब दूषित पित्त शरीरमें और कफ हाथपैरोंमें ( शरीरके अन्तिम भागमे ) आश्रित होता है, तब शरीरमे उष्णिमा और हाथ एवं पैरोंमें शीतलता होती है ॥ ९३ ॥–

**धातून्प्रक्षोभयन्दोषो मोक्षकाले विलीयते ॥ ९४ ॥**
**ततो नरः श्वसन्स्विद्यन्कूजन्वमति चेष्टते ।**
**वेपते प्रलपत्युष्णैः शीतैश्चाङ्गैर्हतप्रभः ॥ ९५ ॥**
**विसंज्ञो ज्वरवेगार्तः सक्रोध इव वीक्षते ।**
**सदोषशब्दं च शकृद्द्रवं सृजति वेगवत् ॥ ९६ ॥**

**ज्वरके मुक्त होनेके समयके लक्षण**—ज्वरको उत्पन्न करनेवाला दोष ज्वरके मोक्षकालमे धातुओंको दूषित करता हुआ–लीन हो जाता है । इसके विक्षोभ करनेसे–पुरुष जोरसे श्वास लेता है, पसीना आता है, कराहता है, वमन करता है, हाथ पेर चलाता है, कापता है, बोलता है, शरीर गरम होता है या ठण्डा होता है, कान्ति नष्ट हो जाती है, सज्ञा नष्ट हो जाती है, ज्वर वेगसे पीड़ित-क्रोधीकी भाति देखता है । वेगके साथ द्रव दोष एव शब्दयुक्त मल त्याग करता है ॥ ९४–९६ ॥

**देहो लघुर्व्यपगतक्लममोहतापः**
**पाको मुखे करणसौष्ठवमव्यथत्वम् ।**
**स्वेदः क्षवः प्रकृतियोगि मनोऽन्नलिप्सा**
**कण्डूश्च मूर्ध्नि विगतज्वरलक्षणानि ॥ ९७ ॥**

**इति ज्वरनिदानं नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥**

**ज्वरसे मुक्त होनेके लक्षण**—शरीरमें हल्कापन, क्लम-मोह और तापका नष्ट हो जाना, मुखका पक जाना, इन्द्रियोंमें स्वच्छता, पीडाका न होना, पसीनेका आना, छीक आना, मनका स्वाभाविक विषयोमे लगना, भोजनकी चाह, शिरमे खाज होना-ये ज्वरसे मुक्त पुरुषके लक्षण है ॥ ९७ ॥

इसप्रकार वैद्यपति सिंहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टकी बनाई अष्टाग-सग्रहसहिताके निदानस्थानमे ज्वरनिदान नामक दूसरा अध्याय समाप्त हुआ ।

---

## तृतीयोऽध्यायः ।

**अथातो रक्तपित्तकासनिदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे रक्तपित्त–कासनिदानकी व्याख्या करेंगे–जैसा हमको आत्रेय आदि महर्षियोंने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**भृशोष्णतीक्ष्णकट्वम्ललवणातिविदाहिभिः ।**
**कोद्रवोद्दालकैश्चान्नैस्तद्युक्तैरतिसेवितैः ॥ ३ ॥**
**कुपितं पित्तलैः पित्तं द्रवं रक्तं च मूर्च्छते ।**
**ते मिथस्तुल्यरूपत्वमागम्य व्याप्नुतस्तनुम् ॥ ४ ॥**

**रक्तपित्तके कारण**—अति उष्ण-तीक्ष्ण-कटु-अम्ल लवण अति विदाहि भोजनोसे, कोद्रव ( कोदा ), उद्दालकसे युक्त

अन्नोके अतिसेवनसे, तथा पित्तकारक कारणोसे कुपित द्रव पित्त और रक्त परस्पर मिलकर-ये आपसमे एक समान रूप होकर-शरीरमे फैल जाते है ॥ ३ ॥ ४ ॥

**पित्तं रक्तस्य विकृतेः संसर्गाद्दूषणादपि ।**
**गन्धवर्णानुवृत्तेश्च रक्तेन व्यपदिश्यते ॥ ५ ॥**

**रक्तपित्तशब्दका कारण**—पित्तके रक्तका विकार होनेसे, रक्तके साथ मिले रहनेसे, रक्तसे दूषित होनेके कारण, रक्तके समान गन्ध और वर्णका अनुसरण करनेसे, रक्त शब्दसे कहते हैं ॥ ५ ॥

**प्रभवत्यसृजः स्थानात्प्लीहतो यकृतश्च तत् ।**

रक्त-पित्त रक्तके स्थानसे उत्पन्न होता है। रक्तका स्थान शरीरमे यकृत् और प्लीहा है।

**वक्तव्य**—शरीरमे रक्ताणुओंका निर्माण प्लीहा और यकृतमे ही होता है। मलेरियामे जब रक्तकी कमी होती है, तब ये-प्लीहा और यकृतही बढते है। इनकी वृद्धिसे रक्तन्यूनता प्राय मिलती है।-

**शिरोगुरुत्वमरुचिः शीतेच्छा धूमकोऽम्लकः ॥ ६ ॥**
**छर्दिश्छर्दितबैभत्स्यं कासः श्वासो भ्रमः क्लमः ।**
**लोहलोहितमत्स्यामगन्धास्यत्व स्वरक्षयः ॥ ७ ॥**
**रक्तहारिद्रहरितवर्णता नयनादिषु ।**
**नीललोहितपीतानां वर्णानामविवेचनम् ॥ ८ ॥**
**स्वप्ने तद्वर्णदर्शित्वं भवत्यस्मिन् भविष्यति ।**

**पूर्वरूप**—शिरमे भारीपन, अरुचि, शीतकी चाह, धुवासा मुख या नासासे श्वास, खट्टा स्वाद, वमन और वमनमे आये पदार्थसे बीभत्सता, कास, श्वास, भ्रम, क्लम, लोह ( अगरु ) की गन्ध, रक्तकी गन्ध, आम गन्ध ( मछलियोकी गन्ध )का आना, स्वरका बैठ जाना, आख आदिमे रगका लाल-पीला या हरा हो जाना, नीले-लाल-और पीले रगोंमे भेद न कर सकना, और स्वप्नमे-इन ( नीले-लाल-पीले ) रगोंको देखना-होनेवाले रक्तपित्तमे ये लक्षण होते है।

**वक्तव्य**—लोहगन्धि-आमतौरसे रक्तकी गन्धका अर्थ होता है। परन्तु लोह-लोहित होनेसे अलग अलग अर्थ किया। अथवा लोह-लोहितका अर्थ-लाल रक्तके समान गन्धवाली गन्ध यहभी ठीक है। क्योकि जीव रक्त और रक्तपित्त-रक्तका जो भेद है, उसमे कुत्ते-कौए आदि दूषित रक्तको नहीं खाते। इसलिये रक्तपित्तमे दूषित रक्तकी गन्ध आना ठीक है। अथवा लोहगन्ध (रक्तगन्ध) और लोहितमत्स्यकी गन्ध आती है ॥६-८-

**ऊर्ध्वं नासाक्षिकर्णास्यैर्मेण्ढ्रयोनिगुदैरधः ॥ ९ ॥**
**कुपितं रोमकूपैश्च समस्तैस्तत्प्रवर्तते ।**

कुपित रक्तपित्त नासा-आख-कान और मुख इन ऊर्ध्व भागोसे, मेढ्र-योनि-गुदा इन अधोमार्गसे-तथा सम्पूर्ण रोम कूपोसे प्रवृत्त होता है।

**वक्तव्य**—रक्तपित्तके तीन मार्ग है-ऊर्ध्वगामी, अधोगामी और सर्वस्रोतगामी ॥ ९ ॥-

**ऊर्ध्वं साध्यं कफाद्यस्मात्तद्विरेचनसाधनम् ॥ १० ॥**
**बह्वौषधं च पित्तस्य विरेको हि वरौषधम् ।**
**अनुबन्धी कफो यश्च तत्र तस्यापि शुद्धिकृत् ॥११॥**
**कषायाः स्वादवोऽप्यस्य विशुद्धश्लेष्मणो हिताः ।**
**किमु तिक्ताः कषाया वा ये निसर्गात्कफापहाः॥१२॥**

इनमे ऊर्ध्वगामी रक्तपित्त साध्य है, क्योकि यह कफके कारणसे होता है। यह रक्तपित्त विरेचनसे चिकित्सा करनेयोग्य है। और इसकी औषधियाभी बहुत हैं। पित्तकी शान्तिके लिये विरेचनही श्रेष्ठ औषध है। इस रक्तपित्तमे जो कफ-सहायक होता है, उसकाभी विरेचन शोधन करता है। स्वादु ( मधुर ) कषायभी इस विरुद्ध कफके लिये हितकारी है। फिर तिक्त कषायोका क्या कहना जो कि स्वभावसेही कफनाशक हैं। वे तो हितकारी हैही।

**वक्तव्य**—रक्तपित्तमे विरुद्धमार्गगामी चिकित्सा होती है। विरेचन पित्तके लिये उत्तम है, परन्तु कफके लिये अहितकारी नही। विरेचनकी औषधभी बहुत हैं। पित्तकी शान्तिके लिये मधुर द्रव्य उत्तम हैं, ये मधुर द्रव्य-रोगप्रभावसे कफके लिये विपरीत नहीं। तिक्त द्रव्य तो दोनोके लिये स्वभावसे हितकारी है ॥ १०-१२ ॥

**अधो याप्यं चलाद्यस्मात्तत्प्रच्छर्दनसाधनम् ।**
**अल्पौषधं च पित्तस्य वमनं न वरौषधम् ॥ १३ ॥**
**अनुबन्धी चलो यस्य शान्तयेऽपि न तस्य तत् ।**
**कषायाश्च हितास्तस्य मधुरा एव केवलम् ॥ १४ ॥**

अधोगामी रक्तपित्त याप्य है, क्योकि यह वायुके कारण होता है, यह वमनसे चिकित्सा किया जाता है। इसकी औषधिया थोड़ी है, पित्तके लिये वमन श्रेष्ठ औषध नहीं है। इसमें वायु जो सहायक होता है, उसकी शान्तिके लियेभी वमन उत्तम नही। इसमे केवल मधुर कषायही हितकारी हैं ( शेष अम्ल आदि कषाय पित्त और वायु दोनोके लिये अपथ्य हैं )।

**वक्तव्य**—वमन पित्तकी शान्तिके लिये अच्छा नहीं-और न वायुकी शान्तिके लिये उत्तम है, साथही इसकी ( वमन )की औषधियाभी कम है। केवल मधुर रसही उपयोगी होता है ॥ १३ ॥ १४ ॥

**कफमारुतसंसृष्टमसाध्यमुभयायनम् ।**
**अशक्यप्रातिलोम्यत्वादभावादौषधस्य च ॥ १५ ॥**
**न हि संशोधनं किञ्चिदस्त्यस्य प्रतिलोमगम् ।**
**शोधनं प्रतिलोमं च रक्तपित्ते भिषग्जितम् ॥१६॥**
**एवमेवोपशमनं सर्वशो नास्य विद्यते ।**
**संसृष्टेषु हि दोषेषु सर्वजिच्छमनं हितम् ॥ १७ ॥**

१ चरकमें ( चि स्था. ४.९ ) स्पष्ट कहा है कि—
संयोगाद् दूषणात्तत्तु सामान्याद् गन्धवर्णयो. ।
रक्तस्य पित्तमाख्यात रक्तपित्त मनीषिभि. ॥

दोनों मार्गोसे जानेवाला कफ और वायुसे मिला होनेके कारण असाध्य है । क्योंकि इसके विपरीत कोई चिकित्सा नहीं है और औषधियाभी थोडी है। इस उभयमार्गगामी रक्तपित्तमें कोई प्रतिलोमी संशोधन ( वमन या विरेचन ) नहीं है। और रक्तपित्तमें संशोधनही सबसे श्रेष्ठ औषध मानी गई है। इसीप्रकार इसके लिये सम्पूर्ण रूपमें कोई संशमन औषधभी नहीं है । मिले हुए दोषोंमें-सबको शान्त करनेवाला शमन हितकारी है ।

**वक्तव्य—**संशोधन और संशमनरूप चिकित्सा दो प्रकारकी है। इनमें दोनो मार्गोसे जानेके कारण संशोधन ( वमन-विरेचनरूप ) चिकित्सा हो नहीं सकती। रही संशमन-उसमें ऐसी औषध बहुत कम है, जो वायुकोभी शान्त करे और कफकोभी । जो वायुको शान्त करती है, वे कफको बढाती हैं, जो कफको शान्त करती है, वे वायुको वढाती है-इसलिये यह असाध्य है ॥ १५-१७ ॥

**तत्र दोषानुगमनं सिरास्र इव लक्षयेत् ।**
**उपद्रवांश्च विकृतिज्ञानतस्तेषु चाधिकम् ॥ १८ ॥**

इस रक्तपित्तमें वात आदि दोषोका अनुबन्ध सिराके रक्तकी भांति जानना चाहिये । और विकृतिविज्ञानीय अध्यायमें कथित उपद्रवोंको जाने ॥ १८ ॥

## कासाधिकार

**आशुकारी यतः कासः स एवातः प्रचक्ष्यते ।**

इन रक्तपित्तके उपद्रवोंमे कास-सबसे अधिक होता है, यह कास आशुकारी है इसलिये कासको कहते है ।-

**पञ्च कासाः स्मृता वातपित्तश्लेष्मक्षतक्षयैः ॥ १९ ॥**
**क्षयायोपेक्षिताः सर्वे बलिनश्चोत्तरोत्तरम् ।**

कास रोग पाच प्रकारका है-वातजन्य, पित्तजन्य, कफजन्य, क्षतजन्य और क्षयजन्य । ये सब चिकित्सा न करनेपर ( उपेक्षा करनेपर ) मृत्युके लिये होते हैं । ये कास उत्तरोत्तर बलवान हैं-अर्थात् वातजन्यसे पित्तजन्य प्रबल है, पित्तजन्यसे कफजन्य, कफजन्यसे क्षतजन्य, और क्षतजन्यसे क्षयजन्य कास प्रबल है ॥ १९ ॥-

**तेषां भविष्यतां रूपं कण्ठे कण्डूररोचकः ॥ २० ॥**
**शूकपूर्णाभकण्ठत्वमस्वास्थ्यं हृदयस्य च ।**

**पूर्वरूप—**कासोंके होनेसे पूर्व-गलेमे कण्डू, अरुचि, गलेमे कांटेसे खड़े होते प्रतीत होना, और हृदयका स्वस्थ न होना होता है ॥ २० ॥-

**कषायविज्जलासात्म्यकट्वम्ललवणोषणैः ॥ २१ ॥**
**रूक्षशीतगुरुस्निग्धक्लेदिपर्युषिताशनैः ।**
**धारणोदीरणायासरात्र्यहःस्वप्नजागरैः ॥ २२ ॥**
**अन्यैश्च तद्विधैर्धातुक्षयावरणकारिभिः ।**
**क्रुद्धः प्रतिहतोऽपाने यदाऽपानः प्रपद्यते ॥ २३ ॥**
**ऊर्ध्वं रसस्य स्वस्थाने तिष्ठासुरुपपद्यते ।**
**उदानेन सजंस्तत्र कण्ठे चानुप्रपूर्य च ॥ २४ ॥**
**वाहिनीर्गलमूर्धस्थास्ततोऽङ्गान्युत्क्षिपन्निव ।**
**क्षिपन्निवाक्षिणी पृष्ठमुरः पार्श्वे च पीडयन् ॥२५॥**
**विवृतत्वान्मुखेनैति भिन्नकांस्योपमध्वनिः ।**
**यस्मात्तस्मात्स वर्णौजोबलमांसक्षयावहः ॥ २६ ॥**

**कारण—**कषाय, विज्जल ( क्लिन्न या पिच्छल ) असात्म्य, कटु, अम्ल, लवण, ऊषण, रुक्ष, शीत, गुरु, स्निग्ध, उत्क्लेदि ( जीमचलानेवाले ), पर्युषित ( बासे ) भोजनोंसे, वेगोंको रोकनेसे या बलपूर्वक प्रवृत्त करनेसे, परिश्रमसे रात्रिमे जागने और दिनमे सोनेसे तथा इसीप्रकारके अन्य धातु ( वायु )का क्षय और मार्गोका आवरण करनेवाले कारणोंसे-कुपित अपानवायु जब अपानदेशमें अवरुद्ध होकर उपरकी ओर पहुच जाता है, तब यह अपानवायु रसके स्थान छातीमें रहता हुआ उदान वायुद्वारा पीडित होता है । वहा छाती और गलेमें अवरुद्ध होकर गलेमें स्थित तथा शिरमें स्थित सिराओमें भर जाता है। तब अंगोको उपरकी ओर फेंकता हुआ सा, आखोंको बाहर निकालता हुआ, पीठछाती और पार्श्वोको दबाता हुआ,-मुखके खुला होनेसे बाहर आता है। इसके कारण आवाज कासीके टूटे हुए पात्रके समान हो जाती है । इसलिये यह वर्ण-ओज-बल मास-का नाशकारक होता है ॥ २१-२६ ॥

**हेतुभेदात्प्रतीघातभेदो वायोः सरंहसः ।**
**यद्रुजाशब्दवैषम्यं कासानां जायते ततः ॥ २७ ॥**

वायुके वेगके साथ, कारणभेदसे-प्रतिघात ( टकरानेकी भिन्नता )की भिन्नतासे, दर्दमें भिन्नता और शब्दमें भिन्नता-कासोंमें इससे उत्पन्न हो जाती है ।

**वक्तव्य—**वायुसे कास होते हैं । वायुके वेगके कारण, रोगोत्पत्तिके कारणोकी भिन्नतासे, और इस वायुके प्रतिघातके कारण-नाना प्रकारकी वेदनायें और नाना प्रकारके शब्द काससे होते है ॥ २७ ॥

**कुपितो वातलैर्वातः शुष्कोरःकण्ठवक्त्रताम् ।**
**हृत्पार्श्वोरःशिरःशूलं मोहक्षोभस्वरक्षयान् ॥ २८ ॥**
**करोति शुष्कं कासं च महावेगरुजास्वनम् ।**
**सोऽङ्गहर्षी कफं शुष्कं कृच्छ्रान्मुक्त्वाऽल्पतां व्रजेत् ॥**

**वातजन्य कासके लक्षण—**वातकारक कारणोंसे कुपित वायु-छाती, गले और मुखमें शुष्कता, हृदय-पार्श्व-छाती और शिरमें दर्द, मोह, क्षोभ, स्वरक्षय करता है। शुष्ककास करता है। यह कास अत्यन्त वेगके साथ दर्द तथा शब्दके साथ आता है। इस काससे अंगहर्ष हो जाता है, शुष्क कफ कठिनाईसे निकल जानेपर कास कम हो जाता है ॥ २८ ॥ २९ ॥

१ उपद्रव—उपद्रवास्तु खलु-दौर्बल्यारोचकाविपाकश्वासकासज्वरातीसारशोफशोषपाण्डुरोगाः स्वरभेदश्च ।

पित्तात्पीताक्षिकफता तिक्तास्यत्वं ज्वरो भ्रमः ।
पित्तासृग्वमनं तृष्णा वैस्वर्यं धूमकोऽम्लकः ॥ २० ॥
प्रततं कासवेगेन ज्योतिषामिव दर्शनम् ।

**पित्तजन्य कासके लक्षण**—पित्तसे पीली आखे, पीला कफ, मुखमे तिक्तता, ज्वर, भ्रम, वमनमे पित्त-रक्तका आना, प्यास, स्वरभग, मूखसे धुवे जैसा उद्गार, खट्टापन, कास वेगके निरन्तर रहनेसे आखोके सामने चमकोका दिखाई देना होता है ॥ ३० ॥–

कफादुरोऽल्परुङ्मूर्धहृदयं स्तिमितं गुरु ॥ ३१ ॥
कण्ठोपलेपसदनपीनसच्छर्द्यरोचकाः ।
रोमहर्षो घनस्निग्धश्वेतश्लेष्मप्रवर्तनम् ॥ ३२ ॥

**कफजन्य कासके लक्षण**—कफके कारण छातीमे थोडी दर्द, शिर और हृदयका जकड़ा होना, भारी होना, गलेका उपलेप ( कफसे भरा होना ), शिथिलता, पीनस, वमन, अरुचि, रोमहर्ष, घट्ट-चिकना और श्वेत कफका निकलना होता है ॥ ३१ ॥ ३२ ॥

युद्धाद्यैः साहसैस्तैस्तैः सेवितैरयथाबलम् ।
उरस्यन्तःक्षते वायुः पित्तेनानुगतो बली ॥ ३३ ॥
कुपितः कुरुते कासं कफं तेन सशोणितम् ।
पीतं श्यावं च शुष्कं च ग्रथितं कुथितं बहु ॥ ३४ ॥
ष्ठीवेत्कण्ठेन रुजता विभिन्नेनेव चोरसा ।
सूचीभिरिव तीक्ष्णाभिस्तुद्यमानेन शूलिना ॥ ३५ ॥
पर्वभेदज्वरश्वासतृष्णावैस्वर्यकम्पवान् ।
पारावत इवाकूजन् पार्श्वशूली ततोऽस्य च ॥ ३६ ॥
क्रमाद्वीर्यं रुचिः पक्ता बलं वर्णश्च हीयते ।
क्षीणस्य सासृङ्मूत्रत्वं स्याच्च पृष्ठकटीग्रहः ॥ ३७ ॥

**क्षतकासके लक्षण**—बलके विपरीत-युद्ध आदि साहसिक-भिन्न भिन्न कार्योंके करनेसे छातीके अन्दर क्षत हो जानेपर-पित्तके साथ मिला बलवान वायु कुपित होकर कास उत्पन्न करता है। इस कासके कारण रक्तमिश्रित-पीला, कृष्णवर्ण, सूखा, ग्रथित ( ढीला नही–सख्त ), क्लिन्न और मात्रामे बहुत कफ थूकता है। इसके साथ गलेमें दर्द, छाती फटती हुई, छातीमे सूईके चुभनेके समान तीक्ष्ण–तथा शूलके चुभनेके समान वेदनाये होती हैं। पर्वोका टूटना, ज्वर, श्वास, तृष्णा, स्वरभंग, कम्पन होता है। गलेसे कबूतरकी आवाजके समान अस्पष्ट ध्वनि आती है, पार्श्वोमे शूल होती है। फिर इसका क्रमसे–वीर्य, रुचि, अग्निबल और वर्ण कम हो जाता है, क्षीण होनेपर मूत्रमेभी रक्त आने लगता है और पृष्ठग्रह तथा कटिग्रह हो जाता है ॥ ३३–३७ ॥

वायुप्रधानाः कुपिता धातवो राजयक्ष्मिणः ।
कुर्वन्ति यक्ष्मायतनैः कासं ष्ठीवेत्कफं ततः ॥ ३८ ॥
पूतिपूयोपमं पीतं विस्रं हरितलोहितम् ।
लुप्येत इव पार्श्वे च हृदयं पततीव च ॥ ३९ ॥
अकस्मादुष्णशीतेच्छा बह्वाशित्वं बलक्षयः ।
स्निग्धप्रसन्नवक्त्रत्वं श्रीमद्दर्शननेत्रता ॥ ४० ॥
ततोऽस्य क्षयरूपाणि सर्वाण्याविर्भवन्ति च ।

**क्षयज कास**—राजयक्ष्मा रोगी पुरुषमे वायुप्रधान धातु राजयक्ष्माके कारणोंसे कुपित होकर कासको उत्पन्न करते है। तब–दुर्गन्धयुक्त पूयके समान, पीला, विस्र ( सडी गन्धवाला ), हरा-लाल कफ थूकता है। रोगीको ऐसा प्रतीत होता है कि पार्श्व–नही रहे, और हृदय बैठा जा रहा है। अकस्मात् बिना-कारणसे शीत या उष्णकी चाह होने लगती है। बहुत खानेकी इच्छा होती है, बलनाश हो जाता है। चेहरा चिकासयुक्त-प्रसन्न-निर्मल रहता है। आखोमे ऐश्वर्यशालिता (चमक) दीखती है। फिर इसमे क्षयके सब लक्षण उत्पन्न हो जाते है ॥ ३८-४० ॥–

इत्येष क्षयजः कासः क्षीणानां देहनाशनः ॥ ४१ ॥
याप्यो वा बलिनां तद्वत्क्षतजोऽभिनवौ तु तौ ।

यह क्षयजन्य कास–क्षीण पुरुषोमे अवश्य मारक होता है। बलवान पुरुषोमे याप्य अथवा मारक होता है। क्षतजन्य कासभी क्षयजन्य कासकी भान्ति है। ये दोनो कास–नूतन होनेसे तथा चिकित्सासम्पत् ( भिषग्-द्रव्य-उपस्थाता और रोगी ये पूर्ण गुण ) होनेसे साध्य है ॥ ४१ ॥–

सिध्येतामपि सामर्थ्यात् साध्या दोषैः पृथक् त्रयः ४२
मिश्रा याप्या द्वयात्सर्वे जरसा स्थविरस्य च ।

वातजन्य, पित्तजन्य और कफजन्य–तीनो कास साध्य है। दो दोषजन्य कास याप्य है। सब दोषजन्य या ससर्गजन्य कास–वृद्ध पुरुषमे बुढापेके कारण याप्य है ॥ ४२ ॥–

कासाच्छ्वासक्षयच्छर्दिस्वरसादादयो गदाः ।
भवन्त्युपेक्षया यस्मात्तस्मात्तं त्वरया जयेत् ॥ ४३ ॥
इति रक्तपित्तकासनिदानं नाम तृतीयोऽध्यायः ॥३॥

क्योकि कासरोगकी उपेक्षा करनेसे श्वास, क्षय, वमन, स्वरकी शिथिलता आदि रोग हो जाते हैं, इसलिये इस कासको शीघ्र शान्त करे ॥ ४३ ॥

इसप्रकार वैद्यपति सिहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टसे बनाये अष्टाग-सग्रह सहिताके निदानस्थानमे रक्तपित्तकासनामक तीसरा अध्याय समाप्त हुआ।

---

## चतुर्थोऽध्यायः ।

अथातः श्वासहिध्मानिदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥
इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥

इसके आगे श्वास-हिध्मानिदानकी व्याख्या करेंगे–जैसा आत्रेय आदि महर्षियोंने हमको कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

कासवृद्ध्या भवेच्छ्वासः पूर्वैर्वा दोषकोपनैः ।
आमातिसारवमथुविषपाण्डुज्वरैरपि ॥ ३ ॥
रजोधूमानिलैर्मर्मघातादतिहिमाम्बुना ।

**कारण**—कासके बढ़नेसे श्वास रोग होता है । अथवा पूर्वोक्त ( कास रोगमे कहे ) दोषप्रकोपके कारणोसे श्वास होता है । आमातिसार, वमन, विष, पाण्डु, ज्वर, रज ( धूल ), धूम, वायु, मर्मपर चोट लगनेसे, अति शीतल ( बर्फके ) जलसेभी श्वास रोग हो जाता है ॥ ३ ॥–

**क्षुद्रकस्तमकश्छिन्नो महानूर्ध्वश्च पञ्चमः ॥ ४ ॥**

श्वास रोग पाच प्रकारका है–क्षुद्रक, तमक, छिन्न, महान् और ऊर्ध्व श्वास ॥ ४ ॥

**कफोपरुद्धगमनः पवनो विष्वगास्थितः ।**
**प्राणोद वाहीनि दुष्टः स्रोतांसि दूषयन् ॥ ५ ॥**
**उरःस्थः कुरुते श्वासमामाशयसमुद्भवम् ।**

कफके कारण गतिके रुक जानेपर दूषित वायु–चारो ओर स्थित होकर प्राणवह, उदकवह और अन्नवह स्रोतोको दूषित करके–छातीमे स्थित होते हुएभी–आमाशयसे उत्पन्न होनेवाले श्वासको उत्पन्न करता है ॥ ५ ॥–

**प्राग्रूपं तस्य हृत्पार्श्वशूलं प्राणविलोमता ॥ ६ ॥**
**आनाहः शङ्खभेदश्च**

**पूर्वरूप**—इस श्वासमे–हृदयशूल, पार्श्वशूल, प्राणवायुका विपरीत गमन, आनाह और शखभेद होना पूर्वरूप है ॥ ६ ॥–

**तत्रायासातिभोजनैः ।**
**प्रेरितः प्रेरयेत्क्षुद्रं स्वयं संशमनं मरुत् ॥ ७ ॥**

**क्षुद्रश्वास**—आयास ( परिश्रम ) और अति भोजनोसे प्रेरित हुआ वायु–अपने आप शान्त हो जानेवाला क्षुद्रश्वासको उत्पन्न करता है ॥ ७ ॥

**प्रतिलोमं सिरा गच्छन्नुदीर्य पवनः कफम् ।**
**परिगृह्य शिरोग्रीवमुरः पार्श्वे च पीडयन् ॥ ८ ॥**
**कासं घुर्घुरकं मोहमरुचिं पीनसं तृषम् ।**
**करोति तीव्रवेगं च श्वासं प्राणोपतापिनम् ॥ ९ ॥**
**प्रताम्येत्तस्य वेगेन निष्ठ्यूतान्ते क्षणं सुखी ।**
**कृच्छ्राच्छयानः श्वसिति निषण्णः स्वास्थ्यमृच्छति॥**
**उच्छ्रिताक्षो ललाटेन स्विद्यता भृशमर्तिमान् ।**
**विशुष्कास्यो मुहुःश्वासी काङ्क्षत्युष्णं सवेपथुः ॥११॥**
**मेघाम्बुशीतप्राग्वातैः श्लेष्मलैश्च विवर्धते ।**
**स याप्यस्तमकः साध्यो नवो वा बलिनो भवेत् १२**

**तमकश्वास**—वायु प्रतिलोम होकर सिराओमे जाता हुआ कफको उत्तेजित करके, शिर और ग्रीवाको पकडकर ( आक्रान्त करके ) उर एवं पार्श्वोंको दबाता हुवा, घुर्घुरक ( घर-घर आवाज)को, कासको, मोहको, अरुचिको, पीनसको, तृषाको और प्राणोको पीडित करनेवाले तीव्र वेगवाले श्वास रोगको उत्पन्न करता है । इस श्वासके वेगके कारण रोगी–व्याकुल हो जाता है; कफको थूकनेके उपरान्त रोगी कुछ देरके लिये सुख अनुभव करता है । कठिनाईसे श्वास लेता है, बैठकर ( आगेको झुककर ) श्वास लेनेमे शान्ति अनुभव करता है । थकनेसे आखें उपरको चढ जाती है, माथेपर पसीना आजाता है, अत्यन्त पीड़ा होती है, मुख सूख जाता है, बार-बार श्वासका वेग चढ जाता है, गरम वस्तुकी चाह करता है, कम्पकपी आती है । बादल, वर्षा, शीत, सामनेकी वायु तथा कफवर्धक कारणोसे बढ जाता है । यह तमकश्वास याप्य है, अथवा बलवान् व्यक्तिमे यदि नया हो तो साध्य है ॥ ८–१२ ॥

**ज्वरमूर्च्छायुतः शीतैः शाम्येत्प्रतमकस्तु सः ।**

उपरोक्त तमकश्वासके साथ यदि ज्वर और मूर्च्छाभी हो तथा श्वास शीत उपचारोसे शान्त हो तो इसे प्रतमक कहते हैं ।–

**छिन्नाच्छ्वसिति विच्छिन्नं मर्मच्छेदरुजार्दितः ॥ १३ ॥**
**सस्वेदमूर्च्छः सानाहो बस्तिदाहनिरोधवान् ।**
**अधोदृग्विप्लुताक्षश्च मुह्यन् रक्तैकलोचनः ॥ १४ ॥**
**शुष्कास्यः प्रलपन् दीनो नष्टच्छायो विचेतनः ।**

छिन्नश्वासका रोगी टूट टूटकर श्वास लेता है ( रुकरुककर श्वास लेता है ) । इस श्वासके कारण मर्मके छेदन होनेके समान वेदना होती हैं । श्वासके कारण पसीना, मूर्च्छा, आनाह, मूत्राशयमे मूत्रके रुक जानेसे दाह होती है आखें नीचे करके श्वास लेता है, आखें ( दृष्टि ) लुप्त हो जाती है ( बन्द हो जाती है ), मूर्च्छित हो जाता है, एक आख लाल हो जाती है, मुख सूख जाता है, बड़बडाता है ( ओठ चलाता है ), दीन, इस पुरुषके चेहरेपर कान्ति नहीं रहती और सज्ञारहित हो जाता है ।

**वक्तव्य**—रोगी श्वास लेते समय आगे झुककर श्वास लेता है । पहाड़पर चढ़ते समय प्राय इस श्वासका अनुभव होता है । श्वास लेते समय गर्दनको झुकानेसे आखे नीचे हो जाती हैं–और श्वासकी पीड़ाके कारण रोगी आखें बन्द कर लेता है । आखोमे रक्तिमा–थोड़ी आती है, इसीसे एक आखका लाल होना कहा है । चेहरेपर–प्रभा और छाया ( कान्ति ) दो तेज होते है । यक्ष्मामे प्रभा नष्ट हो जाती है, चेहरेपर स्निग्धता और निर्मलता बनी रहती है, यही छाया है । वह छाया इसमे नष्ट हो जाती है[1] ॥ १३ ॥ १४ ॥–

**महता महता दीनो नादेन श्वसिति क्रथन् ॥ १५ ॥**
**उद्धूयमानः संरब्धो मत्तर्षभ इवानिशम् ।**
**प्रणष्टज्ञानविज्ञानो विभ्रान्तनयनाननः ॥ १६ ॥**
**वक्षः समाक्षिपन् बद्धमूत्रवर्चा विशीर्णवाक् ।**
**शुष्ककण्ठो मुहुर्मुह्यन्कर्णशङ्खशिरोऽतिरुक् ॥ १७ ॥**

महाश्वासका रोगी बडे भारी शब्दके साथ ( जो दूरसे सुनाई देवे ) श्वास लेता है, रोगी, दीन और क्रथन ( नासाशब्द ) युक्त दीखता है । कूदते हुए–मस्त बैलके समान क्रोधवाला निरन्तर दिखाई देता है । ज्ञान और विज्ञान नष्ट हो जाते है आखे और मुख घबराये हुए दीखते है । छाती श्वासके साथ उपर और नीचे हिलती है । मल-मूत्र रुक जाते है, वाणी टूट जाती

१ वर्णमाक्रामति च्छाया प्रभा वर्णप्रकाशिनी । आसन्ना लक्ष्यते च्छाया ॥ चरक॰ इन्द्रिय ७.१६

है ( एकसाथ बोल नहीं सकता )। गला सूख जाता है, बार-बार मूर्च्छा आती है, कान-शख और शिरमे बहुत दर्द होती है ॥ १५-१७ ॥

**दीर्घमूर्ध्वं श्वसित्यूर्ध्वान्न च प्रत्याहरत्यधः ।**
**श्लेष्मावृतमुखस्रोताः क्रुद्धगन्धवहार्दितः ॥ १८ ॥**
**ऊर्ध्वदृग्वीक्षते भ्रान्तमक्षिणी परितः क्षिपन् ।**
**मर्मसु छिद्यमानेषु परिदेवी निरुद्धवाक् ॥ १९ ॥**

ऊर्ध्वश्वासके कारण ऊपर-दीर्घ (लम्बा) श्वास निकालता है, और फिर नीचे जल्दीसे नहीं करता। मुख और स्रोत कफसे भरे रहते हैं। कुपितवायुसे पीड़ित होता है। आखोको उपर करके देखता है, आखें अस्थिर ( चकराई ) तथा इनको इधर-उधर घुमाता है। मर्मोके काटनेके समान वेदना होती है, इससे रोता है, और वाणी रुक जाती है।

**वक्तव्य**—रोगी श्वासको बाहर तो फेंक देता है, परन्तु फिर अन्दर नहीं ले जा सकता। श्वास लेनेके लिये आखोको उपर करता है, आखें चकित रहती हैं ॥ १८ ॥ १९ ॥

**एते सिद्धयेयुरव्यक्ता व्यक्ताः प्राणहरा ध्रुवम् ।**

ये सब श्वास जबतक अस्पष्ट अवस्थामें हों तबतक साध्य हैं, स्पष्ट हो जानेपर निश्चितरूपसे प्राणनाशक हैं ॥–

### हिक्कावर्णन

**श्वासैकहेतुप्राग्रूपसङ्ख्याप्रकृतिसंश्रयाः ॥ २० ॥**
**हिध्माः**

हिक्कारोगका श्वासरोगके समान कारण, प्रागूरूप, सख्या ( पाच ) तथा उत्पत्तिस्थान है ॥ २० ॥–

**भक्तोद्भवा क्षुद्रा यमला महतीति च ।**
**गम्भीरा च**

**हिक्काका नाम**—भक्तोद्भवा, क्षुद्रा, यमला, महती और गम्भीरा–ये पाच नाम है ।–

**मरुत्तत्र त्वरयाऽयुक्तिसेवितैः ॥ २१ ॥**
**रूक्षतीक्ष्णखरासात्म्यैरन्नपानैः प्रपीडितः ।**
**करोति हिध्मामरुजां मन्दशब्दां क्षवानुगाम् ॥ २२ ॥**
**शमं सात्म्यान्नपानेन या प्रयाति च साऽन्नजा ।**

**भक्तोद्भवा (अन्नजा)**—रुक्ष, तीक्ष्ण, खर और असात्म्य भोजनोंके जल्दीसे–विना युक्ति पूर्वक सेवन करनेसे पीड़ित वायु-मन्दशब्द युक्त, छीकके साथ मिली, विना पीड़ावाली हिक्काको उत्पन्न करता है। जो हिक्का अन्न पानके सात्म्य करनेसे शान्त हो जाती है, उसे अन्नजा हिक्का कहते हैं ॥ २१ ॥ २२ ॥–

**आयासात्पवनः क्रुद्धः क्षुद्रां हिध्मां प्रवर्तयेत् ॥ २३ ॥**
**जत्रुमूलप्रविसृतामल्पवेगां मृदुं च सा ।**
**वृद्धिमायास्यतो याति भुक्तमात्रे च मार्दवम् ॥ २४ ॥**

**क्षुद्रा**–परिश्रमके कारण कुपित वायु क्षुद्रा हिक्काको उत्पन्न करता है। यह जत्रुमूल (कण्ठमूल)से उत्पन्न होकर फैलती है, इसका वेग अल्प और कोमल होता है। परिश्रम करनेसे बढ़ जाती है और भोजन करनेपर नरम पड़ जाती है ॥ २३ ॥ २४ ॥



**चिरेण यमलैर्वेगैराहारे या प्रवर्तते ।**
**परिणामोन्मुखे वृद्धिं परिणामे च गच्छति ॥ २५ ॥**
**कम्पयन्ती शिरोग्रीवमाध्मातस्याऽतितृष्यतः ।**
**प्रलापच्छर्दतीसारनेत्रविप्लुतिजृम्भिणः ॥ २६ ॥**
**यमला वेगिनी हिध्मा परिणामवती च सा ।**

**यमला**—जो हिचकी देर देरमे दुहरे ( दो मिलित ) वेगोके साथ, आहारके पचनेके समय आरम्भ होती है–और आहारके पच जानेपर बढ जाती है, शिर और ग्रीवाको ( वेगके समय ) हिलादेती है, आध्मान पैदा करती है, बहुत प्यास उत्पन्न करती है, रोगीमे प्रलाप, वमन, अतिसार, नेत्रोंमे बेचैनी ( आखें बन्द हो जाना ), जम्भाई, उत्पन्न करती है, उसे यमला, वेगिनी, और परिणामवती, इन नामोसे कहते हैं ॥ २५ ॥ २६ ॥–

**स्तब्धभ्रूशङ्खयुग्मस्य साऽस्रविप्लुतचक्षुषः ॥ २७ ॥**
**स्तम्भयन्ती तनुं वाचं स्मृतिं संज्ञां च मुष्णती ।**
**रुन्धती मार्गमन्नस्य कुर्वती मर्मघट्टनम् ॥ २८ ॥**
**पृष्ठतो नमनं शोषं महाहिध्मा प्रवर्तते ।**
**महामूला महाशब्दा महावेगा महाबला ॥ २९ ॥**

**महती**—हिक्कामे–पुरुषके दोनो भ्रू और शंखप्रदेश ध्वस्त ( अत्यन्त पीड़ित ) हो जाते हैं, आखोंमें आसु आ जाते हैं, आखें बन्द हो जाती हैं। शरीर और वाणीको जड़ करदेती है; स्मरणशक्ति और चेतना नष्ट हो जाती है। अन्नका मार्ग रुक जाता है, हृदय आदि मर्मको पीडित करती है, रोगीको पीठकी ओर झुकादेती है ( जिससे छाती उठ जाती है )–शोष उत्पन्न हो जाता है। यह महती हिक्का महानमूल ( उत्पत्तिस्थानवाली–हृदय प्रदेशसे उत्पन्न होनेवाली ), महान्‌शब्दयुक्त, अति वेगवाली और अत्यन्त बलवाली होती है ॥ २७-२९ ॥

**पक्वाशयाद्वा नाभेर्वा पूर्ववद्या प्रवर्तते ।**
**तद्रूपा सा मुहुः कुर्याज्जृम्भामङ्गप्रसारणम् ॥ ३० ॥**
**गम्भीरेणानुनादेन गम्भीरा**

**गम्भीरा** नामक हिक्का–महती हिक्काके लक्षणोंके साथ, पक्वाशय या नाभि प्रदेशसे उत्पन्न होती है। इसके लक्षण महतीके समान हैं। परन्तु वेगके समय रोगी जम्भाई तथा अगोको फैलाता है। इसमे गम्भीर शब्द होता है, इसे गम्भीरा कहते हैं ॥ ३० ॥–

**तासु साधयेत् ।**
**आद्ये द्वे वर्जयेदन्त्ये सर्वलिङ्गां च वेगिनीम् ॥ ३१ ॥**
**सर्वाश्च संचितामस्य स्थविरस्य व्यवायिनः ।**
**व्याधिभिः क्षीणदेहस्य भक्तच्छेदक्षतस्य वा ॥ ३२ ॥**

इनमे प्रथम दो ( अन्नजा और क्षुद्रा ) साध्य हैं, अन्तिम दो ( गम्भीरा और महती ) असाध्य हैं। और सम्पूर्ण लक्षणों युक्त वेगिनी ( यमला ) हिक्काकी भी उपेक्षा करनी चाहिये [ असाध्य है ]। जिसमे आमदोष एकत्रित हों, वृद्ध पुरुषमें, मैथुन करनेवालेमे, रोगोंके कारण क्षीण शरीरमे, अथवा अन्नत्यागके कारण जिसे क्षत होगया हो–इनमें सब हिक्कायें असाध्य हैं ॥ ३१ ॥ ३२ ॥

**सर्वेऽपि रोगा नाशाय न त्वेवं शीघ्रकारिणः ।**
**हिध्माश्वासौ यथा तौ हि मृत्युकाले कृतालयौ ॥३३॥**
**इति श्वासहिध्मानिदानं नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥**

सब रोग देहनाशके लिये होते है, परन्तु वे इतनी जल्दी शरीरका नाश नहीं करते, जितनी जल्दी हिक्का और श्वासरोग नाश करते है । ये दोनों रोग मृत्यु-कालमे घर बनाये हुए है । इनके होनेपर अवश्य मृत्यु होती है—इसलिये शीघ्र चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ३३ ॥

इसप्रकार वैद्यपति सिंहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टसे बनाई अष्टाग-संग्रहसहिताके निदानस्थानमे श्वास-हिक्का नामक चौथा अध्याय समाप्त हुआ ।

---

## पञ्चमोऽध्यायः ।

**अथातो राजयक्ष्मादिनिदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे राजयक्ष्मा निदानकी व्याख्या करेगे—जैसा आत्रेय आदि महर्षियोंने हमको कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**अनेकरोगानुगतो बहुरोगपुरोगमः ।**
**राजयक्ष्मा क्षयः शोषो रोगराडिति च स्मृतः ॥३॥**
**नक्षत्राणां द्विजानां च राज्ञोऽभूद्यदयं पुरा ।**
**राजा च यक्ष्मा च राजयक्ष्मा ततो मत ॥४॥**
**देहौषधक्षयकृतेः क्षयस्तत्सम्भ सः ।**
**रसादिशोषणाच्छोषो रोगराट् तेषु राजनात् ॥५॥**

जिसप्रकार राजाके साथ बहुतसे अनुचर चलते हैं, उसी-प्रकार इस राजयक्ष्माके साथ बहुतसे रोग चलते हैं ( हो जाते हैं ) । जैसे राजाकी सवारीमे आगे बहुत लोगसे चलते हैं, पीछेसे सवारी आती है, उसीप्रकार इसके उत्पन्न होनेसे पूर्व पीनस-श्वास-कास-ज्वर आदि बहुतसे रोग हो जाते हैं । इसे राजयक्ष्मा-क्षय-शोष और रोगराट्—इन चार नामोसे कहते हैं सबसे प्रथम—नक्षत्रोके तथा द्विजोंके राजा चन्द्रमाको यह रोग हुआ था, और रोगोंका यह राजा है, इसलिये इसे राजयक्ष्मा कहते हैं । इस रोगके कारण शरीर—औषधका क्षय हो जानेसे इसे क्षय कहते हैं । इसके उत्पन्न होनेसे रस आदि धातुओका शोषण हो जाता है, इसलिये शोष कहते हैं । सब रोगोमे चमकनेसे इसे रोगराट् कहते हैं ॥ ३–५ ॥

**वेगसंरोधः शुक्रौजःस्नेहसङ्क्षयः ।**
**अन्नपानविधि गश्चत्वारस्तस्य हेतवः ॥ ६ ॥**

**कारण**—साहस, वेगोका रोकना, शुक्र-ओज-स्नेहका नाश होना, और अन्नपानविधिका त्याग करना—ये चार राजयक्ष्माके कारण हैं ॥ ६ ॥

**तैरुदीर्णोऽनिलः पित्तं कफं चोदीर्य सर्वतः ।**
**शरीरसन्धीनाविश्य तान् सिराश्च प्रपीडयन् ॥ ७॥**
**मुखानि स्रोतसां रुध्वा तथैवातिविवृत्य वा ।**
**सर्पन्नूर्ध्वमधस्तिर्यक् यथास्वं जनयेद्गदान् ॥ ८ ॥**

**क्षयकी सम्प्राप्ति**—इन उपरोक्त कारणोसे कुपित वायु, पित्त और कफको कुपित करके, सम्पूर्ण शरीरकी सन्धियोमे प्रविष्ट होकर, सिराओको पीडित करते हुए, स्रोतोंके मुखोंको बन्द करके अथवा अत्यन्त खोलकर उपर, नीचे, तिरछे जाते हुए अपने अपने लक्षणोवाले रोगोको उत्पन्न करते हैं ॥ ७ ॥ ८ ॥

**रूपं भविष्यतस्तस्य प्रतिश्यायो भृशं क्षवः ।**
**प्रसेको मुखमाधुर्यं सदनं वह्निदेहयोः ॥ ९ ॥**
**स्थाल्यमत्रान्नपानादौ शुचावप्यशुचीक्षणम् ।**
**मक्षिकातृणकेशादिपातः प्रायोऽन्नपानयोः ॥ १० ॥**
**हृल्लासश्छर्दिररुचिरश्नतोऽपि बलक्षयः ।**
**पाण्योरवेक्षा पादास्यशोफोऽक्ष्णोरतिशुक्लता ॥११॥**
**बाह्वोः प्रमाणजिज्ञासा काये बैभत्स्यदर्शनम् ।**
**स्त्रीमद्यमांसप्रियता घृणित्वं मूर्धगुण्ठनम् ॥ १२ ॥**
**नखकेशातिवृद्धिश्च स्वप्ने चाभिभवो भवेत् ।**
**पतङ्गकृकलासाहिकपिश्वापदपक्षिभिः ॥ १३ ॥**
**केशास्थितुषभस्मादिराशौ समधिरोहणम् ।**
**शून्यानां ग्रामदेशानां दर्शनं शुष्यतोऽम्भसः ॥१४॥**
**ज्योतिर्गिरीणां पततां ज्वलतां च महीरुहाम् ।**

**पूर्वरूप**—इस राजयक्ष्माके होनेके लक्षण—प्रतिश्याय, छीकोका अधिक आना, मुखसे लालास्राव, मुखमे मधुरता, अग्निकी मन्दता, शरीरकी शिथिलता, थाली, पत्र ( पत्ते )- अथवा खान-पान आदिके पवित्र होनेपरभी इनमें अपवित्र दर्शन, खान पान आदिमे प्राय करके—मक्खी-तिनका-बाल आदिका गिरजाना, जीमचलाना, वमन, अरुचि, खाते हुएभी शरीरके बलका क्षय, विनाकारणके हथेलीयोको देखना, पावमे शोथ, आखोमे सफेदी,—बाहुओंमें बल जाननेकी इच्छा, शरीरमें बिभ-त्साका दर्शन, स्त्री-मद्य और मासमे रुचि होना, घृणाबुद्धि, वस्त्र आदिसे शिरको ढापना, नखून और बालोका बहुत बढना, स्वप्नमें पतग ( अग्नि ), कृकलास ( गिरगट ), साप, बन्दर, कुत्ता पक्षि आदिओका दर्शन, बाल-अस्थि-तुष-राख आदिके ढेरके उपर चढना, शून्य ग्राम या देशोका देखना, सूखे हुवे जलाशयोंका दर्शन, पर्वतोंमे आग, वृक्षोका जलते हुए या गिरते हुए देखना- यक्ष्माके पूर्वरूप हैं ॥ ९–१४ ॥–

**पीनसश्वासकासांसमूर्धस्वररुजोऽरुचिः ॥ १५ ॥**
**ऊर्ध्वं विड्भ्रंशसंशोषावधश्छर्दिस्तु कोष्ठगे ।**
**तिर्यक्स्थे पार्श्वरुग्दोषे सन्धिगे भवति ज्वरः ॥१६॥**
**रूपाण्येकादशैतानि जायन्ते राजयक्ष्मिणः ।**

**लक्षण**—राजयक्ष्मामें दोषोंके ऊर्ध्वगामी होनेपर—पीनस, श्वास, कास, असप्रदेश ( गलेके बराबरमें-अक्षकप्रदेश )में दर्द, शिरदर्द, स्वरभेद और अरुचि होती है । दोषोके कोष्ठमें ( अधोभाग ) आजानेसे—अतिसार, मलशोष, और वमन होती है । दोषके तिरछे स्थित होनेपर—पार्श्वोंमें दर्द, दोषके सन्धिमें जानेपर ज्वर, इसप्रकारसे राजयक्ष्मामे ग्यारह लक्षण होते हैं ।

**वक्तव्य**—दोषकी स्थितिभेदसे लक्षणोंमे भिन्नता आती है। यथा-स्रोतोके खुले होनेसे अतिसार और बन्द रहनेसे मलबन्ध होता है। ये ग्यारह लक्षण–पीनस, श्वास, कास, असरुक्, मूर्धरुक्, स्वरभेद, अरुचि, अतिसार, मलबन्ध, वमन, पार्श्ववेदना, और ज्वर–ये रोगलक्षण है ॥ १५ ॥ १६ ॥–

**तेषामुपद्रवान्विद्यात्कण्ठोध्वंसमुरोरुजम् ॥ १७ ॥**
**जृम्भाङ्गमर्दनिष्ठीववह्निसादास्यपूतिताः ।**

**इन लक्षणोंके उपद्रव**—इन पीनस आदिसे गलेका बैठना, छातीमें दर्द, जम्भाई आना, अगोका टूटना, थूकका आना, अग्निमान्द्य, मुखसे दुगन्धि आना होता है ॥ १७ ॥–

**तत्र वाताच्छिरःपार्श्वशूलमंसाङ्गमर्दनम् ॥ १८ ॥**
**कण्ठोध्वंसः स्वरभ्रंशः पित्तात्पादांसपाणिषु ।**
**दाहोऽतिसारोऽसृक्छर्दिर्मुखगन्धो ज्वरो मदः १९**
**कफादरोचकश्छर्दिः कासो मूर्धाङ्गगौरवम् ।**
**प्रसेकः पीनसः श्वासः स्वरसादोऽल्पवह्निता ॥ २० ॥**

इनमे **वायुसे**—शिरमे दर्द, पार्श्वमे दर्द, असप्रदेश और अंगोंका टूटना, गलेका बैठजाना, स्वरभंग होता है। **पित्तके कारण**-पैर-मुख और हाथोमे दाह, अतिसार, रक्तका वमन, मुखमे दुर्गन्धि, ज्वर और मद होता है। **कफके कारण**-अरुचि, वमन, कास, शिरमे भारीपन, लालास्राव, पीनस, श्वास, स्वरकी शिथिलता और अग्निमान्द्य होता है ॥ १८–२० ॥

**दोषैर्मन्दानलत्वेन सोपलेपैः कफोल्बणैः ।**
**स्रोतोमुखेषु रुद्धेषु धातूष्मस्वल्पकेषु च ॥ २१ ॥**
**विदह्यमानः स्वस्थाने रसस्तांस्तानुपद्रवान् ।**
**कुर्वन्नगच्छन्मांसादीनसृक् चोर्ध्वं प्रधावति ॥ २२ ॥**
**पच्यते कोष्ठ एवान्नमन्नपक्तैव चास्य यत् ।**
**प्रायोऽस्मान्मलतां यातं नैवालं धातुपुष्टये ॥ २३ ॥**
**रसोऽप्यस्य न रक्ताय मांसाय कुत एव तु ।**
**उपष्टब्धः स शकृता केवलं वर्तते क्षयी ॥ २४ ॥**

रोगस्वभावके कारण अग्निके मन्द होनेसे पाक न होनेके कारण अविशद कफप्रधान वातादि दोषोद्वारा स्रोतोके मुखोके रुक जानेसे, और धातुओंकी उष्णिमाके कम हो जानेसे, अपने स्थान (आमाशय)मेंही विदग्ध हुआ, रस–रसजन्य उपद्रवोको उत्पन्न करता है। यह रस मास आदिमे नहीं पहुंचता। और रक्त उपरकी ओर जाता है। इस पुरुषमे यह अन्न अग्निद्वारा कोष्ठमेंही पचता है ( धातुओमे इसका परिपाक नहीं होता)। इसलिये इसमें अधिकत मल बनता है, यह बना थोड़ा रस धातुओकी पुष्टिके लिये पर्याप्त नहीं होता। यह रस रक्तके लियेभी पूरा नहीं होता फिर मासके लिये कहासे पूरा हो । इसलिये क्षयरोगी मलके सहारेही रुककर जीता रहता है। इसका मलही बलआश्रय होता है।

**वक्तव्य**—शरीरमे आहारका परिपाक कोष्ठगत पाक और धातुगत पाकसे दो प्रकारका है। धातुगतपाक प्रत्येक धातुकी उष्णिमासे होता है। कोष्ठगतपाक उष्णिमा (जाठराग्नि)से होता है। क्षयरोगमे अग्नि मन्द हो जाती है–और कफ आदिसे स्रोत बन्द हो जानेसे न तो कोष्ठगतपाक होता है, और न रस आगे जा सकता है । इसलिये अधूरा रसही शरीरमे लीन होकर लसीका प्रणालीसे उपर फेफड़ोमे आजाता है। इस अधूरे रससे रक्त आदि नहीं बनते। इसलिये शरीरमे रसही अपूर्णरूपमें रहता है–इस रसके दूषित होनेसे–भोजनमे अश्रद्धा, अरुचि, मुखकी विसरता, जीमचलाना, भारीपन, तन्द्रा आदि लक्षण होते है । इसलिये धातुवोका पोषण न होनेसे मलकी वृद्धिके सहारेही रोगी जीवन यापन करता है। मलही इसका बल होता है ॥ २१–२४ ॥

**लिङ्गेष्वल्पेष्वपि क्षीणं व्याध्यौषधबलाक्षमम् ।**
**वर्जयेत्साधयेदेवं सर्वेष्वपि ततोऽन्यथा ॥ २५ ॥**

क्षयरोगीमे लक्षणोके अल्प होनेपरभी व्याधि और औषधके बलको न सहनके कारण रोगीको असाध्य समझ कर छोड़ देना चाहिये। इससे विपरीत यदि रोगी–व्याधि और औषधके बलको सहन कर सके तो सम्पूर्ण लक्षणोके होनेपरभी उसे साध्य समझना चाहिये ॥ २५ ॥

## स्वरभेदनिदान

**दोषैर्व्यस्तैः समस्तैश्च क्षयात्षष्ठश्च मेदसा ।**
**स्वरभेदो भवेत्तत्र क्षामो रूक्षश्चलः स्वरः ॥ २६ ॥**
**शूकपूर्णाभकण्ठत्वं स्निग्धोष्णोपशयोऽनिलात् ।**
**पित्तात्तालुगले दाहः शोष उक्तावसूयनम् ॥ २७ ॥**
**लिम्पन्निव कफात्कण्ठं मन्दः खुरखुरायते ।**
**स्वरो विबद्धः सर्वैस्तु सर्वलिङ्गः क्षयात्कषेत् ॥ २८ ॥**
**धूमायतीव चात्यर्थं मेदसा श्लेष्मलक्षणः ।**
**कृच्छ्रलक्ष्याक्षरश्चात्र सर्वैरन्त्यं च वर्जयेत् ॥ २९ ॥**

वातजन्य, पित्तजन्य, कफजन्य, और सन्निपात, क्षयसे और छठा मेदके कारण स्वरभेद होता है। इनमे **वातके कारण**–स्वर कृश–रूक्ष और अस्थिर ( कापता हुआ ) होता है। गलेमें काटे खड़े प्रतीत होते हैं, यह स्नेहन और उष्णक्रियासे शान्त होता है। **पित्तके कारण**–तालु और गलेमे जलन, शोष तथा

---

१ स्वरभेदोऽनिलाच्छूल सकोचास्य च पार्श्वयो ।
ज्वरो दाहोऽतिसारश्च, पित्ताद् रक्तस्य चागम.
कास कण्ठस्य चोद्ध्वसो विज्ञेय कफकोपत ॥

२ रसदुष्टिके लक्षण—
अश्रद्धा चारुचिश्चास्यवैरस्यमरसज्ञता ।
हृल्लासो गौरव तन्द्रा साङ्गमर्दो ज्वरस्तम ।
पाण्डुत्वं स्रोतसा रोध. क्लैब्य साद. कृशाङ्गता ।
नाशोऽग्नेरयथाकाल वलय पलितानि च ॥
रसप्रदोषजा रोगा – चरक सू अ. २८.९-१०
अनन्नाभिलषणमरोचकविपाकौ छर्दि च दृष्ट्वा अन्नवहान्यस्य स्रोतासि प्रदुष्टानि इति विद्यात् ॥ चरक. विमान अ. ५.८.

बोलनेमे पूर्णवचन न निकलना ( अधूरा बोलना ) होता है। **कफके कारण**–गला कफसे भरा हुआ, धीमा और खुर-खुर करता है। आवाज घर्घरवाली और बन्द हो जाती है–बोल नहीं सकता। **सन्निपातजन्य स्वरभेदमें**–सब दोषोंके लक्षण होते हैं। **क्षयके कारण** स्वरभेदमे कण्ठ–खिंचता प्रतीत होता है और धूमकी भाति अत्यन्त उद्गार आता है। **मेदके कारण**–कफजन्य स्वरभेदके लक्षण तथा अक्षर–अस्पष्ट होते हैं। इन सबमें सन्निपातजन्य और मेदजन्य स्वरभेद असाध्य है।

**वक्तव्य**—गलेके कैन्सरमे जो स्वरभेद मिलता है, वह मेदजन्य या सन्निपातजन्य स्वरभेदमे लक्षणोके अनुसार आ सकता है ॥ २६–२९ ॥

## अरोचकनिदान

**अरोचको भवेद्दोषैर्जिह्वाहृदयसंश्रयैः ।**
**सन्निपातेन मनसः सन्तापेन च पञ्चमः ॥ ३० ॥**

जिव्हा और हृदयमे आश्रित-वात-पित्त और कफके दोषोके कारण, सन्निपातके कारण और पाचवा शोक-क्रोध आदि मनके सतापके कारण–अरोचक ( भोजनमे अरुचि ) होता है।

**वक्तव्य**—भूख होनेपरभी भोजनमे इच्छा न होना–अरुचि है ॥ ३० ॥

**कषायतिक्तमधुरं वातादिषु मुखं क्रमात् ।**
**सर्वोत्थे विरसं शोकक्रोधादिषु यथामलम् ॥ ३१ ॥**

**लक्षण**—वायुके कारण मुखमे कषायस्वाद, पित्तके कारण तिक्त, कफके कारण मधुर, तथा सन्निपातके कारण मुखमे विसरता ( अस्पष्ट रस ) होती है। शोक क्रोध आदिके कारण दोषानुसार लक्षण होते है। यथा–शोक-भयसे वातजन्य लक्षण ( कषायरस ), क्रोधसे पित्तजन्य ( तिक्तरस ) होता है ॥३१॥

## छर्दिनिदान

**छर्दिर्दोषैः पृथक् सर्वैर्द्विष्टैरर्थैश्च पञ्चमी ।**

छर्दि ( वमन ) रोग पाच कारणोसे होता है। वातजन्य, पित्तजन्य, कफजन्य, सन्निपातजन्य, द्विष्ट अर्थ ( अवाछित विषयोके कारण )से पाचवी ॥—

**उदानो विकृतो दोषान्सर्वानप्यूर्ध्वमस्यति ॥ ३२ ॥**

सब प्रकारके छर्दिरोगोमे दूषित उदानवायु–वात आदि दोषोंको मुखद्वारा उपर फेकता है ॥ ३२ ॥

**तासूत्क्लेशास्यलावण्यप्रसेकारुचयोऽग्रगाः ।**

**पूर्वरूप**—इन छर्दियोमे जीमचलाना, मुखका लावण्य (चेहरेपर रक्तिमा), लालास्राव और अरुचि ये पूर्वरूप होते है।–

**नाभिपृष्ठं रुजन्वायुः पार्श्वे चाहारमुत्क्षिपेत् ॥ ३३ ॥**
**ततो विच्छिन्नमल्पाल्पं कषायं फेनिलं वमेत् ।**
**शब्दोद्गारयुतं कृष्णमच्छं कृच्छ्रेण वेगवत् ॥ ३४ ॥**
**कासास्यशोषहृन्मूर्धस्वरपीडाक्लमान्वितः ।**

**वातजन्य छर्दिमें**—वायु नाभि-पीठ और पार्श्वोंमें वेदना करती हुई आहारको उपर मुखकी ओर फेकती है। इससे रुक रुककर थोड़ा थोड़ा कषायरसयुक्त–झागदार वमन आता है। वमनके साथ ढकारका ( उद्गारका ) शब्द होता है। वमनका रग काला, स्वच्छ, कठिनाईके साथ जोरसे आता है। रोगीको कास, मुखशोष, हृदयप्रदेशमे पीड़ा, शिरोवेदना, स्वरभंग, और थकान हो जाता हैं ॥ ३३ ॥ ३४ ॥–

**पित्तात्क्षारोदकनिभं धूम्रं हरितपीतकम् ॥ ३५ ॥**
**सासृगम्लं कटूष्णं च तृण्मूर्च्छादाहतापवत् ।**

**पित्तजन्य छर्दिमें**—क्षार मिले हुए पानीके समान (चिकना), कृष्णवर्ण, हरा या पीला, रक्तसे मिश्रित, अम्लरस, कटुरस–उष्ण वमन आता है। रोगीको प्यास-मूर्च्छा-जलन और सताप होता है ॥ ३५ ॥–

**कफात्स्निग्धं घनं शीतं श्लेष्मतन्तुगवाक्षितम् ॥३६॥**
**मधुरं लवणं भूरि प्रसक्तं लोमहर्षणम् ।**
**मुखश्वयथुमाधुर्यतन्द्राहृल्लासकासवत् ॥ ३७ ॥**

**कफजन्य छर्दिमें**—स्निग्ध ( लिसलिसा ), घट्ट, श्वेतवर्ण, कफके तारोसे झरोखासा बना हुआ, मधुर, लवण, मात्रामे बहुत, वमन आता है। रोगीमे रोमाच, मुखमे शोथ, मुखकी मधुरता, तन्द्रा, जीमचलाना और कास होता है ॥ ३६ ॥ ३७ ॥

**सर्वलिङ्गा मलैः सर्वै रिष्टोक्ता या च तां त्यजेत् ।**

**सन्निपातजन्य छर्दि**—सम्पूर्ण दोषोंके कारण सम्पूर्ण लक्षणोवाली, और जो रिष्टमें ( अ स. शारीरमे शकृद्गन्धि आदिसे कही है ) कही है, इन दोनोको असाध्य समझना चाहिये।–

**पूत्यमेध्याशुचिद्विष्टदर्शनश्रवणादिभिः ॥ ३८ ॥**
**तप्ते चित्ते हृदि क्लिष्टे छर्दिर्द्विष्टार्थयोगजा ।**

**द्विष्टार्थजन्य छर्दि**—जो छर्दि–पूति (सडे-दुर्गन्धयुक्त), अमेध्य (अपवित्र), मलिन, द्विष्ट ( जिनसे द्वेष हो )के देखने या सुननेसे, चित्तके दु खी होनेके कारण और हृदयके पीडित होनेसे उत्पन्न होती है, उसे द्विष्टार्थजन्य छर्दि कहते हैं ॥ ३८ ॥–

**वातादीनेव विमृशेत्कृमितृष्णाऽऽमदौर्हृदे ॥ ३९ ॥**
**शूलवेपथुहृल्लासैर्विशेषात्कृमिजां वदेत् ।**
**कृमिहृद्रोगलिङ्गैश्च**

कृमिजन्य, तृष्णाजन्य और आमदौहृद ( गर्भजन्य )जन्य छर्दिमे वात, पित्त, कफकी विवेचना करलेनी चाहिये ( इनका समावेश दोषजन्य छर्दियोंमेंही करना चाहिये ) । कृमिजन्य छर्दिमे–विशेषकर शूल, कम्पन, जीमचलाना और कृमिजन्य हृदयरोगके लक्षण (कृमिभि श्यावनेत्रता आदि) होते हैं ॥३९॥–

## हृद्रोगनिदान

**स्मृताः पञ्चैव हृद्गदाः ॥ ४० ॥**
**तेषां गुल्मनिदानोक्तैः समुत्थानैः समुद्भवः ।**

हृदयरोग पाच प्रकारका कहा है। यथा–वातजन्य, पित्तजन्य, कफजन्य, सन्निपातजन्य और कृमिरोगजन्य। इन हृदयरोगोका उत्पत्तिकारण आगे कहे जानेवाले गुल्मनिदानमें कहे कारणही हैं।

**वक्तव्य**—सुश्रुतने चार प्रकारका हृदयरोग माना है। उनके विचारसे कृमिरोगका सन्निपात रोगमेही अन्तर्भाव हो जाता है। चरकमें कहा है कि त्रिदोषजन्य हृदयरोगमें अपथ्य सेवनसे कृमि उत्पन्न होते हैं[१] ॥ ४० ॥–

**वातेन शूल्यतेऽत्यर्थं तुद्यते स्फुटतीव च ॥ ४१ ॥**
**भिद्यते शुष्यति स्तब्धं हृदयं शून्यता द्रवः ।**
**अकस्माद्दीनता शोको भयं शब्दासहिष्णुता ॥ ४२ ॥**
**वेपथुर्वेष्टनं मोहः श्वासरोधोऽल्पनिद्रता ।**

**वातजन्य हृद्रोगमें**—रोगीके हृदयमें वायुके कारण चुभनेके समान दर्द, गहरी चुभती दर्द, फटनेके समान दर्द, टुकड़े होनेके समान वेदना होती है। रोगीको हृदय सूखता, जड़ बनता, शून्य (खाली होता हुआ), द्रव होता (जल्दी चलता) हुआ प्रतीत होता है। बिना किसी कारणके चेहरेपर दैन्यभाव, शोक, भय, शब्दकोभी न सहन कर सकना, कपन, ऐठन, मूर्च्छा, श्वासका अवरोध और नीदका न आना हो जाता है॥ ४१ ॥ ४२ ॥–

**पित्तात्तृष्णा भ्रमो मूर्च्छा दाहः स्वेदोऽम्लकः क्लमः४३**
**छर्दनं चाम्लपित्तस्य धूमकः पीतता ज्वरः ।**

**पित्तजन्य हृदयरोगमें**—पित्तके कारण प्यास, भ्रम, मूर्च्छा, स्वेद, जलन, मुखमे खट्टा स्वाद, थकान, अम्ल-पित्त-( अपचित भोजन )का वमन, धूमोद्गार–अगोमें पीलापन और ज्वर होता है॥ ४३ ॥–

**श्लेष्मणा हृदयं स्तब्धं भारिकं साश्मगर्भवत् ॥४४॥**

**कफजन्य हृद्रोगमें**—कफके कारण हृदय जड़, भारी, तथा अश्मगर्भके समान होता है। ( अश्मगर्भ–पेटमें जैसे पत्थर रक्खा हो ऐसा वोझ हृदयपर प्रतीत होता है )॥ ४४ ॥

**कासाग्निसादनिष्ठीवनिद्रालस्यारुचिज्वराः ।**

रोगीको–कास, अग्निमान्द्य, थूकका आना, निद्रा, आलस्य, अरुचि और ज्वर होता है ॥—

**सर्वलिङ्गं त्रिभिर्दोषैः**

**सन्निपातजन्य हृदयरोगमें**—तीनों दोषोके लक्षण होते हैं ॥–

**कृमिभिः श्यावनेत्रता ॥ ४५ ॥**
**तमःप्रवेशो हृल्लासः शोषः कण्डूः कफस्रुतिः ।**
**हृदयं प्रततं चात्र क्रकचेनेव दीर्यते ॥ ४६ ॥**
**चिकित्सेदामयं घोरं तं शीघ्रं शीघ्रकारिणम् ।**

**कृमिजन्य हृदयरोगमें**—कृमियोंके कारण आखोंके चारों ओर कालिमाका आना, आखोके सामने अन्धेरेका आना, जीमचलाना, शोष, कण्डू, मुखसे कफका बहना, हृदय निरन्तर आरीसे कटता हुआ प्रतीत होता है। भयानक, शीघ्र मृत्युकारक इस हृदयरोगकी जल्दीसे चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ४५ ॥ ४६ ॥–

## तृष्णानिदान

**वातात्पित्तात्कफात्तृष्णा सन्निपाताद्रसक्षयात्॥४७॥**
**षष्ठी स्यादुपसर्गाच्च**

तृष्णा रोग छै प्रकारका है। वातजन्य, पित्तजन्य, कफजन्य, सन्निपातजन्य, रसके क्षयसे, तथा छठी उपसर्ग ( किसी अन्य रोगके साथ उत्पन्न )के कारण होती है। इस सबमे-मुख्य कारण वायु और पित्तही हैं ॥ ४७ ॥–

**वातपित्ते तु कारणम् ।**
**सर्वासु तत्प्रकोपो हि सौम्यधातुप्रशोषणात् ॥ ४८ ॥**
**सर्वदेहभ्रमोत्कम्पतापतृड्दाहमोहकृत् ।**

इन वायु और पित्तका प्रकोप होनेसे–सौम्य धातु ( रस नामक धातु )के सूखनेके कारण शरीरमे भ्रम-कम्पन-सताप तृषा-दाह और मोह उत्पन्न हो जाते है ॥ ४८ ॥–

**जिह्वामूलगलक्लोमतालुतोयवहाः सिराः ॥ ४९ ॥**
**संशोष्य तृष्णा जायन्ते**

सब तृष्णायोमे–जिव्हामूल-तालु-गला-क्लोममे उदकवहा सिराओंके सूख जानेसे तृष्णा रोग उत्पन्न होता है ॥ ४९ ॥–

**तासां सामान्यलक्षणम् ।**
**मुखशोषो जलातृप्तिरन्नद्वेषः स्वरक्षयः ॥ ५० ॥**
**कण्ठौष्ठजिह्वाकार्कश्यं जिह्वानिष्क्रमणं क्लमः ।**
**प्रलापश्चित्तविभ्रंशस्तृड्ग्रहोक्तास्तथाऽऽमयाः॥५१॥**

**इनके सामान्य लक्षण**—मुखका सूखजाना, जल पीनेपरभी तृप्ति न होना, भोजनमें द्वेष, स्वरका नाश, गले-ओठ और जिव्हामे कर्कशता, प्यासके जीभका बाहर निकल आना ( जिसप्रकार कुत्ता गरमीमे जीभ मुखसे बाहर रखता है ), थकान, प्रलाप, चित्तकी अस्थिरता, प्यासके रोकनेसे उत्पन्न ( शोष आदि ) रोगोंका उत्पन्न होना होता है[३] ॥ ५० ॥ ५१ ॥

**मारुतात्क्षामता दैन्यं शङ्खतोदः शिरोभ्रमः ।**
**गन्धाज्ञानास्यवैरस्यश्रुतिनिद्राबलक्षयाः ॥ ५२ ॥**
**शीताम्बुपानाद्वृद्धिश्च**

**वातजन्य तृषामें**—वायुसे कृशता, दीनता, शखप्रदेशमे शूल, शिरमे चक्कर आना, गन्धकाज्ञान न होना, मुखमे विर-

१ त्रिदोषजे तु हृद्रोगे यो दुरात्मा निषेवते ।
तिलक्षीरगुडादीनि ग्रन्थिस्तस्योपजायते ॥
मर्मैकदेशे सक्लेद रसश्चास्योपगच्छति ।
सक्लेदात् क्रिमयश्चास्य भवन्त्युपहतात्मन ॥
चरक सू. अ. १७. ३६-३७

२ सुश्रुतमें पूर्वरूप—
ताल्वोष्ठकण्ठास्यविशोषदाहा सतापमोहभ्रमविप्रलापा ।
पूर्वाणि रूपाणि भवन्ति तासामुत्पत्तिकालेषु विशेषतस्तु ॥
सु. उ. ४८. ७.

चरकमें—रसवाहिनीश्च नालीर्जिह्वामूलगलतालुकक्लोम्न ।
सशोष्य नृणा देहे कुरुतस्तृष्णा महाबलावेतौ ।
प्राग्रूप मुखशोष. स्वलक्षणं सर्वदाऽम्बुकामित्वम् ।
चरक. चिकित्सा. २२.६-८.

३ कण्ठास्यशोषो बाधिर्यं श्रम· सादो हृदि व्यथा ।
पि पासानिग्रहात्तत्र शीत तर्पणमिष्यते ॥ चरक सू. ७-२१

सता, कानसे कम सुनना, निद्राका कम आना, बलका नाश होना, तथा शीतल जलके पीनेसे प्यासका बढना होता है ॥ ५२ ॥–

**पित्तान्मूर्च्छाऽऽस्यतिक्तता ।**
**रक्तेक्षणत्वं प्रततं शोषो दाहोऽतिधूमकः ॥ ५३ ॥**

**पित्तजन्य तृषामें** पित्तके कारण–मूर्च्छा, मुखमें तिक्तता, आखोमे रक्तिमा, निरन्तर गलेमे शुष्कता, दाह और धूवेकी प्रतीतिका होना होता है ॥ ५३ ॥

**कफो रुणद्धि कुपितस्तोयवाहिषु मारुतम् ।**
**स्रोतःसु स कफस्तेन पङ्कवच्छोष्यते ततः ॥ ५४ ॥**
**शूकैरिवाचितः कण्ठो निद्रा मधुरवक्त्रता ।**
**आध्मानं शिरसो जाड्यं स्तैमित्यच्छर्धरोचकाः ५५**
**आलस्यमविपाकश्च**

**कफजन्य तृषामें**—कुपित हुआ कफ जब उदकवह स्रोतोमें वायुको रोक देता है, तब इस वायुसे यह कफ शुष्क कर दिया जाता है, जिसप्रकार कि वायु कीचड़को सुखा देती है । इस कफजन्य तृषामे गला काटोसे भरा प्रतीत होता है, नींद आती है, मुखमे मधुरता, आध्मान, शिरमे जडता, स्तिमिता ( गीले वस्त्रसे ढपा होनेकी भाति प्रतीति ), वमन, अरुचि, आलस्य और अविपाक होता है ॥ ५४ ॥ ५५ ॥–

**सर्वैः स्यात्सर्वलक्षणा ।**

**संनिपातजन्य तृषा**—सब दोषोसे सब दोषोके लक्षणोयुक्त होती है ॥–

**आमोद्भवा च भक्तस्य संरोधाद्वातपित्तजा ॥ ५६ ॥**

**आमजन्य तृषा**—आमके कारण–अन्न पानके अवरुद्ध होनेसे ( विपाक न होनेके कारण ) वात-पित्तजन्य-(वात-पित्तके लक्षणोवाली) तृषा उत्पन्न होती है ॥ ५६ ॥

**उष्णक्लान्तस्य सहसा शीताम्भो भजतस्तृषम् ।**
**ऊष्मा रुद्धो गतः कोष्ठं यां कुर्यात्पित्तजैव सा ५७**
**या च पानातिपानोत्था तीक्ष्णाग्नेः स्नेहजा च या ।**

धूप आदि उष्णिमासे थका हुआ व्यक्ति जब प्यासके कारण एकदमसे शीतल जल पीलेता है, तब उष्मारूप पित्त बढ़कर-शरीरमें अन्दर फैलकर (शीतल जलके स्पर्शसे बाहर न आकर)-कोष्ठमें प्रविष्ट होकर पित्तको उत्पन्न करता है, यह तृषा पित्तजन्य ही है । और जो तृषा मद्यके अतिपानसे उत्पन्न होती है वहभी पित्तजन्यही है । और तीक्ष्णाग्नि पुरुषमे स्नेहजन्य जो तृषा है, वहभी पित्तजन्य है ।

**वक्तव्य**—इसीलिये अकेले पित्तमे घृतपानका निषेध किया है । यथा–न सर्पि केवलं पित्ते पेय सामे विशेषत । सर्वं ह्यनुरजेद्देहं हत्वा सञ्ज्ञा च मारयेत् ॥ च सू अ १३.७४ ॥५७॥–

**स्निग्धगुर्वम्ललवणभोजनेन कफोद्भवा ॥ ५८ ॥**
**तृष्णा रसक्षयोक्तेन लक्षणेन क्षयात्मिका ।**

स्निग्ध-गुरु-अम्ल-लवण भोजनके कारण जो तृषा उत्पन्न होती है, उसे कफजन्य तृषाके समान जानना चाहिये । रसक्षयके लक्षणोसे ( अ स सू अ १९ में ) क्षयजन्य तृषाको जानना चाहिये[1] ॥ ५८ ॥–

**शोषमेहज्वराद्यन्यदीर्घरोगोपसर्गतः ।**
**या तृष्णा जायते तीव्रा सोपसर्गात्मिका स्मृता ५९**
**इति राजयक्ष्मादिनिदानं नाम पंचमोऽध्यायः ॥५॥**

**उपसर्गजन्य तृष्णा**—शोष-प्रमेह-ज्वर आदि अन्य दीर्घ कालीन रोगोके उपद्रव रूप जो भयानक तृष्णा उत्पन्न होती है, उसे उपसर्गात्मिका तृष्णा कहते हैं ॥ ५९ ॥

इसप्रकार वैद्यपति सिंहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टसे बनाये अष्टांग-सग्रहसहिताके निदानस्थानमे–पाचवा अध्याय सम्पूर्ण हुआ ।

---

## षष्ठोऽध्यायः ।

**अथातो मदात्ययादिनिदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे मदात्ययनिदान नामक अध्यायकी व्याख्या करेंगे-जैसा आत्रेय आदि महर्षियोने हमको कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**तीक्ष्णोष्णरूक्षसूक्ष्माम्लव्यवाय्याशुकरं लघु ।**
**विकाषी विशदं मद्यमोजसोऽस्माद्विपर्ययः ॥ ३ ॥**

**मद्यके गुण**—मद्य तीक्ष्ण-उष्ण-रूक्ष-सूक्ष्म-अम्ल-व्यवायी-आशुकारी–लघु-विकाशी-विशद ये दस गुणवाली है । मद्यके ये दसो गुण ओजके विपरीत है ।

**वक्तव्य**—ओज और गायके दूधके गुण परस्पर मिलते हैं, दूधके गुण–मधुर, शीत, मृदु, स्निग्ध, बहल, श्लक्ष्ण-पिच्छल, गुरु, मन्द-और प्रसन्न ये दश गुण हैं । येही दस गुण ओजके है । इसलिये यह दूध ओजको बढाता है[2] । मद्य और विषके गुण परस्पर मिलते हैं । परन्तु विषमे अति तीव्र मात्रामें होनेसे मारक है–और मद्यमे मन्द होनेसे मारक नहीं परन्तु ओजका क्षय करते है । विष लघु-रुक्ष-आशुकारी-विशद-व्यवायी-तीक्ष्ण-विकासी-सूक्ष्म-और अनिर्देश्य रस तथा उष्ण-इन दस गुणोवाला है । मद्य और विषमे केवल रसका अन्तर है-अन्यथा सब समान है । वास्तवमे अनेक द्रव्योसे उत्पन्न होनेके कारण मद्यमे अम्लता–नाम मात्राकी होती है ॥ ३ ॥

**तीक्ष्णादयो विषेऽप्युक्ताश्चित्तोपप्लाविनो गुणाः ।**
**जीवितान्ताय जायन्ते विषे तूत्कर्षवृत्तितः ॥ ४ ॥**

चित्तको विकृत करनेवाले तीक्ष्ण आदि मद्यके गुण विषमेभी हैं । परन्तु विषमे उत्कर्षवृत्ति ( प्रधानता )से रहनेके कारण जीवनके अन्त करनेवाले होते हैं ।

---

१ घट्टते सहते शब्द नोच्चैर्द्रवति शूल्यते ।
हृदय ताम्यति स्वल्पचेष्टस्यापि रसक्षये ॥ चरक. सू. १७.६४

२ देखिये चरक सूत्रस्थान अ. २७ में–दुग्धवर्ग, और चरक. चिकि. अ. २३.

**वक्तव्य**—परन्तु ये गुण मद्यमे मन्द होनेसे मारक न होकर मद उत्पन्न कर देते है ॥ ४ ॥

**तीक्ष्णादिभिर्गुणैर्मद्यं मन्दादीनोजसो गुणान् ।**
**दशभिर्दश सङ्क्षोभ्य चेतो नयति विक्रियां ॥ ५ ॥**
**आद्ये मदे**

**मदकी प्रथम अवस्थामें**—मद्य अपने तीक्ष्ण आदि दश गुणोंसे ओजके मन्द आदि दश गुणोको विक्षोभित करके–मनको विकृत बना देता है ॥ ५ ॥

**द्वितीये च प्रमादायतने स्थितः ।**
**दुर्विकल्पहतो मूढः सुखमित्यधिमुह्यते ॥ ६ ॥**

**मदकी मध्यम अवस्थामें**—मद्यकी द्वितीयावस्थामे प्रमादके अन्दर स्थित मनुष्य दुष्ट विचारोके कारण मूढ बनकर इसीको सुख मानलेता है ॥ ६ ॥

**मध्यमोत्तमयोः सन्धिं प्राप्य राजसतामसः ।**
**निरङ्कुश इव व्यालो न किञ्चिन्नाचरेज्जडः ॥ ७ ॥**

**मदकी तृतीय अवस्थामें**—राजस और तामस मनसे युक्त पुरुष–मध्यम और तृतीय मदकी सन्धिमे पहुंचकर–जड़ बनकर कुछभी नहीं करता, जिसप्रकार दुष्टगज स्वतंत्र हो जाता है वैसे यह आदमी स्वतंत्र ( कर्तव्य-अकर्तव्य बुद्धि रहित-मूढ़ ) बनजाता है ॥ ७ ॥

**इयं भूमिरवद्यानां दौःशील्यस्येदमास्पदम् ।**
**एकोऽयं बहुमार्गाया दुर्गतेर्देशिकः परम् ॥ ८ ॥**

यह तृतीयावस्था ( मध्यम और तृतीय मदकी सन्धि ) निन्दनीय दोषोंकी भूमि है, दुःशीलताका यह स्थान है । बहुत मार्गवाली दुर्गतिका यह उत्तम रास्ता है ॥ ८ ॥

**निश्चेष्टः शववच्छेते तृतीये तु मदे स्थितः ।**
**मरणादपि पापात्मा गतः पापतरां दशाम् ॥ ९ ॥**

तृतीय मदमे पहुंचा मनुष्य चेष्टारहित होकर शवके समान सोता है । यह पापात्मा-मृत्युसेभी बुरीतर दशामें पहुंच जाता है ॥ ९ ॥

**धर्माधर्मं सुखं दुःखमर्थानर्थं हिताहितम् ।**
**यदासक्तो न जानाति कथं तच्छीलयेद्बुधः ॥ १० ॥**

जिस मद्यमे फसकर मनुष्य धर्म-अधर्म, सुख-दुःख, अर्थ-अनर्थ, हित-अहितको नहीं पहचान सकता, उस मद्यको बुद्धिमान कैसे सेवन करे ? सेवन नहीं करेगा ॥ १० ॥

**मद्ये मोहो भयं शोकः क्रोधो मृत्युश्च संश्रिताः ।**
**सोन्मादमदमूर्च्छायाः सापस्मारापतानकाः ॥ ११ ॥**

**मद्यपानमें दोष**—मद्यमे मोह-भय-शोक-क्रोध-मृत्यु-उन्माद-मद-मूर्च्छा-अपस्मार और अपतानक ये आश्रित है । मद्यपानसे ये होते है ॥ ११ ॥

**यत्रैकः स्मृतिविभ्रंशस्तत्र सर्वमसाधु यत् ।**
**अयुक्तियुक्तमन्नं हि व्याधये मरणाय वा ॥ १२ ॥**

जिस मद्यमें अकेला स्मृतिका विभ्रंश रहता है, वहा जो कुछभी है, वह सब निन्दनीय है । क्योकि-युक्तिपूर्वक न सेवन किया अन्नभी रोगके लिये अथवा मृत्युका कारण होता है, ( फिर मद्यका क्या कहना, वह अवश्य रोग या मृत्युका कारण बनेगाही ) ।

**वक्तव्य**—"स्मृतिनाशात् बुद्धिनाशो, बुद्धिनाशात् प्रणश्यति" गीताके इस सुंदर वचनके अनुसार बुद्धि और स्मृतिके नष्ट होनेसे मनुष्य तत्त्वज्ञानसे दूर चला जाता है, जिससे वह प्रज्ञापराधके कारण दुःखका भागी होता है ॥ १२ ॥

**मद्यं त्रिवर्गधीधैर्यलज्जादेरपि नाशनम् ।**

त्रिवर्ग ( धर्म अर्थ-काम )का, धी ( वस्तुको ग्रहण करनेकी शक्ति ), धैर्य ( मनकी स्थिरता ) लज्जा आदिका नाश करता है ।–

**नातिमाद्यन्ति बलिनः कृताहारा महाशनाः ॥ १३ ॥**
**स्निग्धाः सत्त्ववयोयुक्ता मद्यनित्यास्तदन्वयाः ।**
**मेदःकफाधिका मन्दवातपित्ता दृढाग्नयः ॥ १४ ॥**

बलवान व्यक्ति, भोजन करनेके उपरान्त मद्य पीनेवाले, बहुत खानेवाले, स्निग्ध शरीर, सत्त्वगुणयुक्त (या दृढ मनवाले) वययुक्त ( युवा व्यक्ति), नित्य मद्य पीनेवाले, जो मद्यपायीयोके वंशमें उत्पन्न होते हैं, जिनमे मेद और कफकी अधिकता होती है, जिनमें वात-पित्त मन्द हैं, और जिनकी अग्नि दृढ हैं–वे व्यक्ति मद्यसे अधिक मस्त नहीं होते–इनको मद्य सात्म्य हैं ॥ १३ ॥ १४ ॥

**विपर्ययेऽतिमाद्यन्ति विश्रब्धाः कुपिताश्च ये ।**
**मद्येन चाम्लरूक्षेण साजीर्णे बहुनाऽति वा ॥ १५ ॥**

जो विश्वासी होते हैं, जिनको क्रोध आया हो, वे यदि मद्य पीये, अम्ल और रुक्ष मद्यसे, अजीर्णमे मद्य पीनेसे अथवा मात्रामे बहुत पीनेसे–अधिक मदाक्रान्त होते हैं ।

**वक्तव्य**—विश्रब्धा के स्थानपर अविश्रब्धा-अस्थिर चित्त-यह पाठ ठीक है ॥ १५ ॥

**वातात्पित्तात्कफात्सर्वैश्चत्वारः स्युर्मदात्ययाः ।**
**सर्वेऽपि सर्वैर्जायन्ते व्यपदेशस्तु भूयसा ॥ १६ ॥**

**मदात्यय चार प्रकारका है**—वातजन्य, पित्तजन्य, कफजन्य और सन्निपातजन्य । वैसे ये सब सभी दोषोसे उत्पन्न होते है, परन्तु जिसमे जिस दोषकी अधिकता होती है; उस मदात्ययको उस दोषके नामसे कह दिया है ॥ १६ ॥

---

१ मदका लक्षण —
हृदि मद्यगुणाविष्टे हर्षस्तर्षो रति सुखम् ।
विकाराश्च यथासत्त्व चित्रा राजसतामस ।
जायन्ते मोहनिद्रान्ता मद्यस्यातिनिषेवणात् ।
स मद्यविभ्रमो नाम्ना मद इत्यभिधीयते ॥
चरक. चि. २४, ३९-४०.

२ तत्त्वज्ञाने स्मृतिर्यस्य रजोमोहावृतात्मन· ।
भ्रश्यते स स्मृतिभ्रश. स्मर्तव्य हि स्मृतौ स्थितम् ॥
चरक शा. अ. १. १०१.

**सामान्यं लक्षणं तेषां प्रमोहो हृदये व्यथा।**
**विड्भेदः प्रततं तृष्णा सौम्याग्नेयो ज्वरोऽरुचिः ॥ १७ ॥**
**शिरःपार्श्वास्थिरुक्कम्पो मर्मभेदस्त्रिकग्रहः।**
**उरोविबन्धस्तिमिरं कासः श्वासः प्रजागरः ॥ १८ ॥**
**स्वेदोऽतिमात्रं विष्टम्भः श्वयथुश्चित्तविभ्रमः।**
**प्रलापश्छर्दिरुत्क्लेशो भ्रमो दुःस्वप्नदर्शनम् ॥ १९ ॥**

**मदात्ययके सामान्य लक्षण**—प्रमोह ( घेणमे आना ), हृदयमें पीडा, मलभेद, निरन्तर प्यास, सौम्यज्वर और आग्नेय ज्वरके मिलितलक्षण, अरुचि, शिरोवेदना, पार्श्वशूल, अस्थि-शूल, कम्पन, मर्मोंका टूटना, त्रिकग्रह, छातीका रुका होना, तिमिर, कास, श्वास, रात्रिको नीदका न आना, अत्यन्त खेद, वायुका अवरोध, शोथ, चित्तविभ्रम, प्रलाप, वमन, जीम-चलाना, भ्रम और बुरे स्वप्नोका देखना—मदात्ययके ये सामान्य लक्षण है ॥ १७–१९ ॥

**विशेषाज्जागरश्वासकम्पमूर्धरुजोऽनिलात्।**
**स्वप्ने भ्रमत्युत्पतति प्रेतैश्च सह भाषते ॥ २० ॥**
**पित्ताद्दाहज्वरस्वेदमोहातीसारतृड्भ्रमाः।**
**देहो हरितहारिद्रो रक्तनेत्रकपोलता ॥ २१ ॥**
**श्लेष्मणा छर्दिहृल्लासनिद्रोदर्दाङ्गगौरवम्।**
**सर्वजे सर्वलिङ्गत्वं**

**वातजन्य मदात्ययमें**—विशेषकरके नीदका रात्रिकों न आना, श्वास, कम्पन, शिरमें वेदना, नींदमे घूमते हुए प्रतीत होना, अथवा कूदना या प्रेतोंके साथ बातचीत करना—प्रतीत होता है। **पित्तजन्य मदात्ययमें**—पित्तके कारण दाह, ज्वर, खेदका आना, मोह, अतीसार, प्यास, चक्कर आना, शरीरमे हरा या पीला रग, आख और गालोका लाल होना होता है। **कफजन्य मदात्ययमें**—कफके कारण—वमन जीमचलाना, निद्राका आना, उदर्द ( शरीरपर बड़े बड़े चकत्ते पड़ना ), अगोमे भारीपन होता है। **सन्निपातजन्यमें** सब दोषोके लक्षण होते हैं ॥ २० ॥ २१ ॥—

### ध्वंसक और विक्षय

**मुक्त्वा मद्यं पिबेत्तु यः ॥ २२ ॥**
**सहसाऽनुचितं चान्यत्तस्य ध्वंसकविक्षयौ।**
**भवेतां मारुतात्कष्टौ दुर्ब विशेषतः ॥ २३ ॥**

**ध्वंसककी उत्पत्ति**—जो मद्य पीनेवाला व्यक्ति बहुत समयतक मद्यको छोड़कर एकदमसे अयोग्य मद्यको पी लेता है, उसमें वायुजन्य ध्वसक और विक्षय नामक दो रोग होते हैं। ये रोग दुर्बल व्यक्तिमें विशेषकर होते है ॥ २२ ॥ २३ ॥

**ध्वंसके श्लेष्मनिष्ठीवः कण्ठशोषोऽतिनिद्रता।**
**शब्दासहत्वं तन्द्रा च**

**ध्वंसकका लक्षण**—ध्वंसक रोगमें—कफका थूकमें आना, गलेका सूखना, नींदका बहुत आना, शब्दका सहन न कर सकना, और तन्द्रा होती है ॥—

**विक्षयेऽङ्गशिरोतिरुक् ॥ २४ ॥**
**हृत्कण्ठरोगः संमोहः कासतृष्णा वमिज्वराः।**

**विक्षयका लक्षण**—विक्षयमे अगोंमे अति वेदना, शिरमें अति वेदना, हृदय और कण्ठका अवरोध, मूर्च्छा, कास, तृष्णा, वमन एव ज्वर होता है ॥ २४ ॥—

**निवृत्तो यस्तु मद्येभ्यो जितात्मा बुद्धिपूर्वकृत् ॥ २५ ॥**
**विकारैः स्पृश्यते तेन न स शारीरमानसैः।**

जो जितात्मा—बुद्धिपूर्वक सोच विचारकर मद्योसे निवृत्त होता है, वह कभी भी शारीरिक-मानसिक रोगोंसे पीड़ित नही होता। ( सोच विचारकर थोड़ा मद्य—सयमी व्यक्तिमें मनोयोगके कारण—नुक्सान नहीं करता ) ॥ २५ ॥—

**रजोमोहाहिताहारपरस्य स्युस्त्रयो गदाः ॥ २६ ॥**
**रसासृक्चेतनावाहिस्रोतोरोधसमुद्भवाः।**
**मदमूर्च्छायसंन्यासा यथोत्तरबलोत्तराः ॥ २७ ॥**

रज और मोहवाले, तथा अहित आहारका निरन्तर सेवन करनेवालोमे दोषोंसे रसवह-रक्तवह-चेतनावह-स्रोतोंके अवरुद्ध हो जानेके कारण मद-मूर्च्छा और संन्यास ये तीन रोग उत्पन्न होते हैं। ये उत्तरोत्तर बलवान हैं, मदसे मूर्च्छा बलवान और मूर्च्छासे सन्यास बलवान है ॥ २६ ॥ २७ ॥

### मदनिदान

**मदोऽत्र दोषैः रक्तमद्यविषैरपि।**

**मद सात प्रकारका है;** वातजन्य, पित्तजन्य, कफजन्य सन्निपातजन्य, रक्तजन्य, मद्यजन्य और विषजन्य।—

**सक्तानल्पद्रुताभाषश्चलः स्खलितचेष्टितः ॥ २८ ॥**
**रूक्षश्यावारुणतनुर्मदे वातोद्भवे भवेत्।**
**पित्तेन क्रोधनो रक्तपीताभः कलहप्रियः ॥ २९ ॥**
**स्वल्पासम्बद्धवाक् पाण्डुः कफाद्ध्यानपरोऽलसः।**
**सर्वात्मा सन्निपातेन**

**वातजन्य मदमें**—रोगी लगातार-बहुत एवं जल्दी जल्दी बोलता है, उसकी चेष्टायें चंचल और लड़खड़ाती होती हैं शरीर—रुक्ष, कृष्ण या लालवर्ण हो जाता है। **पितजन्य मदमें**—क्रोधी, शरीरका रग-लाल-पीला और झगड़ा होता है। **कफजन्य मदमें**—थोड़ा—और असम्बन्धि बोलनेवाला, पाण्डुवर्ण, निरन्तर एक वस्तुमें ध्यान मग्न, और आलसी होता है। **सन्निपातमें**—सब दोषोंके लक्षण होते हैं ॥ २८ ॥ २९ ॥—

**रक्तात्स्तब्धाङ्गदृष्टिता ॥ ३० ॥**
**पि ङ्गं च मद्येन विकृतेहास्वराङ्गता।**
**विषे कम्पोऽतिनिद्रा च सर्वेभ्योऽभ्यधिकश्च सः ३**
**लक्षयेल्लक्षणोत्कर्षाद्वातादीन् शोणितादिषु।**

**रक्तजन्य मदमें**—अग और दृष्टि जड़ बनजाती है और पित्तजन्य मदके लक्षण होते हैं। **न्य मदमें**—इच्छा, स्वर और अग विकृत हो जाते हैं। **विषजन्य मदमें** कम्प, नीदका अधिक आना—और सब मदोसे मदकी अधिकता होती है। ( और यह सबसे अधिक कष्टसाध्य है )।

रक्तजन्य, मद्यजन्य, और विषजन्य मदोमे लक्षणोकी अधिकतासे—रक्त आदिमे—वायु आदिकी अधिकताको जानना चाहिये ॥ ३० ॥ ३१ ॥—

## मूर्च्छानिदान

**अरुणं नीलकृष्णं वा खं पश्यन्प्रविशेत्तमः ॥ ३२ ॥**
**शीघ्रं च प्रतिबुध्येत हृत्पीडा वेपथुर्भ्रमः ।**
**कार्श्यं श्यावाऽरुणा छाया मूर्च्छाये मारुतात्मके ३३**

**वातजन्य मूर्च्छामें**—आकाशको लाल, नीला अथवा काला देखते हुए पुरुष अधिकारमे प्रविष्ट हो जाता है—( मूढ बनजाता है ), और शीघ्रही जाग्रत ( सचेत ) हो जाता है। इस मूर्च्छामें हृदयमें पीडा, कम्पन, भ्रम, कृशता, तथा छायाका रग श्याव या अरुण होता है ॥ ३२ ॥ ३३ ॥

**पित्तेन रक्तं पीतं वा नभः पश्यन्विशेत्तमः ।**
**विबुध्येत च सस्वेदो दाहतृट्तापपीडितः ॥ ३४ ॥**
**भिन्नविण्नीलपीताभो रक्तपीताकुलेक्षणः ।**

**पित्तजन्य मूर्च्छामें**—पित्तके कारण आकाशको लाल-पीला देखते हुए तममें प्रविष्ट होता है ( मूढ बनता है )। पसीनेके साथ जागृत होता है, प्यास, दाह, सताप होता है। मलभेद, मुखकी छाया नीली-पीली होती है, आखें लाल-पीली और आकुल होती हैं ॥ ३४ ॥—

**कफेन मेघसङ्काशं पश्यन्नाकाशमाविशेत् ॥ ३५ ॥**
**तमश्चिराच्च बुध्येत सहृल्लासः प्रसेकवान् ।**
**गुरुभिः स्तिमितैरङ्गैरार्द्रचर्मावनद्धवत् ॥ ३६ ॥**

**कफजन्य मूर्च्छामें**—कफके कारण—आकाशको बादलोंसे भरा हुआ देखते हुए मूढ बनता है, देरमे सचेत होता है। जीमचलाना, कफका मुखसे स्राव होता है । भारी—जड़ बने अगोंयुक्त तथा गीले चमडेसे आवेष्टित अनुभव करता है ३५-३६

**सर्वाकृतिस्त्रिभिर्दोषैरपस्मार इवापरः ।**
**पातयत्याशु निश्चेष्टं विना बीभत्सचेष्टितैः ॥ ३७ ॥**

**सन्निपातजन्य मूर्च्छामें**—तीनो दोषोसे सम्पूर्ण दोषोके लक्षणोंवाली मूर्च्छा—दूसरे अपस्मारके रूपमे उत्पन्न होकर—पुरुषको शीघ्रही बीभत्स चेष्टा आदिके बिना निश्चेष्ट बनाकर गिरा देती है ॥ ३७ ॥

**दोषेषु मदमूर्च्छायाः गतवेगेषु देहिनाम् ।**
**स्वयमेवोपशाम्यन्ति संन्यासो नौषधैर्विना ॥ ३८ ॥**

पुरुषोके मद और मूर्च्छा रोग दोषोके वेगोंके शान्त हो जानेपर स्वयं शान्त हो जाते है, सन्यास औषधियोंके विना शान्त नही होता ॥ ३८ ॥

## संन्यासनिदान

**वाग्देहमनसां चेष्टामाक्षिप्यातिबला मलाः ।**
**संन्यासं संनिपतिताः प्राणायतनसंश्रयाः ॥ ३९ ॥**
**कुर्वन्ति तेन पुरुषः काष्ठीभूतो मृतोपमः ।**
**म्रियेत शीघ्रं शीघ्रं चेन्न चिकित्सा प्रयुज्यते ॥ ४० ॥**

अति बलवान मल ( वात-पित्त कफ )-एकसाथ मिलकर-प्राणायतनका आश्रय (हृदयका) लेकर वाणी-शरीर और मनकी चेष्टाओको नष्ट करके सन्यासको उत्पन्न करते हैं । इससे पुरुष काष्ठके समान जड़ अथवा मृत पुरुषके समान बनकर शीघ्र मर जाता है, यदि शीघ्र चिकित्सा नहीं की जाती ॥ ३९ ॥ ४० ॥

**अगाधे ग्राहबहुले सलिलौघ इवातटे ।**
**संन्यासे विनिमज्जन्तं नरमाशु निवर्तयेत् ॥ ४१ ॥**

जिसप्रकार अगाध, मकर आदि बहुल, विना किनारेवाली नदीमे डूबते हुए पुरुषको दूसरे लोग तुरन्त निकालते हैं, उसीप्रकार सन्यासमे डूबते हुए मनुष्यको शीघ्र बचाना चाहिये ॥ ४१ ॥

**मदमानरोषतोषप्रभृतिभिररिभिर्निजैः परिष्वङ्गः ।**
**युक्तायुक्तं च समं युक्तिवियुक्तेन मद्येन ॥ ४२ ॥**
**बलकालदेशसात्म्यप्रकृतिसहायामयवयांसि ।**
**प्रविभज्य तदनुरूपं यदि पिबति ततः पिबत्यमृतम् ४३**

**इति मदात्ययादिनिदानं नाम षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥**

युक्तिरहित मद्यपानसे—अपने शरीरजन्य सहज मद-मान-क्रोध-हर्ष-काम आदिके साथ अति प्रीति होनेके कारण मनुष्ययुक्त ( उचित ) और अयुक्त ( अनुचित ) दोनोको समान करके जानता है, ( वह कर्तव्य और अकर्तव्यमे भेद नहीं कर सकता, उसके लिये दोनो तुल्य है ) । बल-काल-देश-सात्म्य-प्रकृति-सहायता, रोग, वय इनका विचार करके इनके अनुकूल जो मद्य पीता है, वह ( मद्यके रूपमे ) अमृतको पीता है ॥४२॥४३॥

इसप्रकार वैद्यपति सिंहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टसे बनाये अष्टाग-सग्रहसहिताके निदानस्थानमे छठा अध्याय समाप्त हुआ ।

---

१ माधवनिदानमें—
क्षीणस्य बहुदोषस्य विरुद्धाहारसेविन ।
वेगाघातादभिघाताद्धीनसत्त्वस्य वा पुन. ॥
करणायतनेषूग्रा बाह्येष्वाभ्यन्तरेषु च ।
निविशन्ते यदा दोषास्तदा मूर्च्छन्ति मानवा. ॥
द्रव्यस्वभाव इत्येके दृष्ट्वा यदभिमुह्यति ।
गुणास्तीव्रतरत्वेन स्थितास्तु विषमद्ययो. ॥
त एव तस्मात्ताभ्या तु मोहौ स्याता यथेरितौ ।
स्तब्धाङ्गदृष्टिस्त्वसृजा गूढो श्वासश्च मूर्च्छित. ॥
मद्येन विलपंश्छेते नष्टविभ्रान्तमानस ।
गात्राणि विक्षिपन् भूमौ जरा यावन्न याति तद् ॥
वेपथुस्वप्नतृष्णा. स्युस्तमश्च विषमूर्च्छिते ।
वेदितव्य तीव्रतर यथास्व विषलक्षणै. ॥
मूर्च्छा पित्ततम प्राया रज पित्तानिलाद् भ्रमः ।
तमो वातकफात्तन्द्रा निद्राश्लेष्मतमोभवा ॥
पृथिव्यापस्तमोरूप रक्तगन्धस्तदन्वय. ।
तस्माद् रक्तस्य गन्धेन मूर्च्छन्ति भुवि मानवा. ॥

## सप्तमोऽध्यायः ।

**अथातोऽर्शोनिदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे अर्शनिदान नामक अध्यायकी व्याख्या करेंगे—जैसा आत्रेय आदि महर्षियोने हमको कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**अरिवद्धिंशसन्तीत्यर्शांसि । तानि पुनः सुबहुप्रकाराणि सुबहूपद्रवाणि च पायुमेण्ढ्रादिसंश्रया मांसकीलाः ॥ ३ ॥**

अर्श—शत्रुके समान हिसा करते हैं, पीड़ा देते हैं। ये बहुत प्रकारके और बहुत उपद्रववाले होते हैं । ये अर्श-मासकील-पायु-मेढ्र आदिमे ( नासिका-कानमे ) होते हैं ॥ ३ ॥

**समासतस्तु द्विविधान्यर्शांसि सहजानि जन्मोत्तरकालजानि च । पुनश्च द्विविधानि शुष्काण्यार्द्राणि च ॥ ४ ॥**

सक्षेपमे अर्श दो प्रकारके है । एक सहजन्य ( जन्मसे होनेवाले ) दूसरे जन्मके पीछे उत्पन्न होनेवाले । फिर दो प्रकारके हैं, शुष्क अर्श और आर्द्र अर्श ॥ ४ ॥

**सर्वेषां पुनरधिष्ठानं मेदोमांसत्वक् ॥ ५ ॥**

**अर्शोंके आश्रय**—सब प्रकारके अर्शोंका स्थान-मेद, मास और त्वचा है ॥ ५ ॥

**स्थूलान्त्रप्रतिबद्धोऽर्धपश्चाङ्गुलो गुदः । तस्मिन्पूर्वमुक्ता वलीसंज्ञास्तिस्रः पेश्योऽध्यर्धाङ्गुलाः । ताः प्रवाहिणी विसर्जनी संवरणी च । रोमान्तेभ्योऽध्यर्धयवं गुदौष्ठमाहुः प्रथमा तु गुदौष्ठादङ्गुलमात्रे ॥ ६ ॥**

**गुदा**—स्थूल अत्रमें लगा हुआ ( निचला हिस्सा )-साढे-चार अगुल लम्बा जो भाग है, उसे गुदा कहते हैं । इस गुदामे प्रथम कही हुई ( अ. स शारीरमे ) वली नामकी तीन पेशीया डेढ़ ( १½ ) अगुल लम्बी ( प्रत्येक ) है। इनके नाम प्रवाहिणी, विसर्जनी और सवरणी है । बाह्य रोमोसे लेकर डेढ़ यव परिमाण गुदौष्ठ है । इनमे प्रथम प्रवाहिणी वली गुदौष्ठसे एक अगुल मात्र दूरी पर है ॥ ६ ॥

**तत्र सहजानां गुदवलीबीजोपतप्तिरायतनम् । द्विविधो हेतुर्मातापित्रोरपचारो दैवं च । ताभ्यां सन्निपातप्रकोपः । तस्मात्तान्यसाध्यानि । एतेन कुलजाः सर्वे विकारा व्याख्याताः ॥ ७ ॥**

इनमें गुदाकी वलिया जन्मजात उपतप्त ( दूषित ) बीजोंका स्थान है । इस सहजन्य अर्शके कारण दो प्रकारके हैं । एक-माता-पिताके उपचारसे, और दूसरा दैववशसे । इन दोनों कारणोंसे तीनो दोषोका एक साथ प्रकोप होता है, इसलिये ये असाध्य हैं ।

इससे सब कुलजन्य विकारोंकी व्याख्या करदी-अर्थात् कुल-जन्य सब रोग असाध्य होते हैं ॥ ७ ॥

**विशेषतस्तु सहजानि दुर्दर्शनपरुषपाण्डूपचितदारुणान्यन्तर्मुखानि बहुबलवदुपद्रवोपद्रुतानि च भवन्ति ॥ ८ ॥**

जन्मजात अर्श-विशेषकर कठिनाईसे दिखाई देनेवाले, कठोर, पाण्डुवर्ण, पुष्ट, दारुण ( कष्टदायक ), अन्तर्मुख, बहुत उपद्रवोंसे युक्त होते हैं ॥ ८ ॥

**अथेतराणि षड्विधानि पृथग्दोषैः संसृष्टैः सन्निपतितैः शोणितेन च । तत्र वातश्लेष्मोत्तराणि शुष्काणि रक्तपित्तोत्तराण्यार्द्राणीति ॥ ९ ॥**

दूसरे जन्मोत्तरकालजन्य अर्श छै प्रकारके हैं, यथा-पृथग् दोषोसे ( वातजन्य, पित्तजन्य और कफजन्य ), ससृष्टदोषजन्य ( वात-पित्तजन्य, वात-कफजन्य, पित्त-कफजन्य ), सन्निपात-जन्य, और रक्तजन्य ये छै प्रकारके हैं ।

इनमें—वात और कफ प्रधान अर्श शुष्क और रक्त-पित्त बहुल अर्श आर्द्र होते हैं ॥ ९ ॥

**दोषप्रकोपहेतुस्तु प्रागुक्तः । स हि यदा मलोपचयमादधाति पुनश्चोत्कटकविषमकठिनासनसेवनादुद्भ्रान्तयानोष्ट्रादिप्रयाणादतिव्यवायाद्बस्तिनेत्रासम्यक्प्रणिधानादिना गुदक्षणनादभीक्ष्णं शीताम्बुसंस्पर्शाच्चैललोष्टतृणादिसङ्घर्षात्प्रततातिनिर्वाहणाद्वातमूत्रपुरीषवेगोदीरणादुदीर्णवेगविधारणात्स्त्रीणां चामगर्भभ्रंशाद्गर्भोत्पीडनाद्विषमप्रसूतेरेवंविधैश्चापरैः प्रकुपितो वायुरपानस्थं मलमुपचितमधोगमासाद्य गुदवलीष्वाधत्ते ततस्तास्वभिषण्णास्वर्शांसि संभवन्ति ॥ १० ॥**

**निदान**—प्रथम सर्वरोगनिदानमे ( तिक्त कटु आदिसे ) दोषोके कुपित होनेके कारणोंको कहदिया है । यह प्रकोप जब शरीरमे वातादि मलोंकी वृद्धि कर देता है, और साथही—उत्कट-विषम-कठिन आसनके सेवनसे ( बैठनेसे ), उद्भ्रान्त ( झोके देनेवाले ) सवारीसे, ऊट आदिपर सवारी करनेसे, अति मैथुनसे, बस्तिनेत्रके असम्यक् प्रवेश करने आदिसे गुदामें चोट पहुंचनेसे, बार-बार शीतल जलके सस्पर्शसे, चिथड़ा-मिट्टीके ढेले—तृण आदिसे घिसनेके कारण ( शौचकार्य करनेसे ), निरन्तर अतिप्रवाहणसे, वायु-मूत्र मलके उपस्थित वेगको रोकनेसे, स्त्रियोंमे कच्चा गर्भ गिरनेसे, गर्भके दबावसे, विषम प्रसव होनेसे—इसी प्रकारके अन्य कारणोसे कुपित हुआ अपान वायु निचले भागमे कुपित उस दोषको प्राप्त करके—गुदाकी वलियोंमे एकत्रित करदेता है । इस कारण—इन वलियोंके शिथिल ( प्रक्लिन्न ) हो जानेसे अर्शरोग हो जाते हैं ।

१ **यवपरिमाण**—
जौ को छीलकर—उसके बीचमें सुई पिरोकर आठ जौको एकत्रित करनेसे एक अगुली बनती है । अथवा तीन जौ को एक साथ रखनेसे एक अगुली होती है। यह भिन्न २ परिमाण देशभेदसे है।

**वक्तव्य**—अभिषण्णका अर्थ—चारो ओरसे चूना है। वलियोंके शिथिल होनेसे रक्त चूकर—इनमे (मासमे) एकत्रित होकर अकुर बना देता है ॥ १० ॥

**तेषां पूर्वरूपाणि कृच्छ्रात्पक्तिरन्त्रकूजनमुद्गारवाहुल्यमम्लकोऽन्नाश्रद्धा विष्टम्भोऽश्मगर्भाभनाभित्वमाटोपोऽधस्तात्कृच्छ्रेण सशब्दं वायोः प्रवृत्तिर्बहुमूत्रत्वमल्पपुरीषतागुदपरिकर्तः सक्थिसदनमक्ष्णोः श्वयथुरविमलेन्द्रियत्वमालस्यं तन्द्रा कार्श्यं दौर्बल्यमाशङ्का ग्रहणीदोषशोफोदरपाण्डुरोगगुल्मेषु ॥ ११ ॥**

**पूर्वरूप**—कठिनाईसे भोजनका परिपाक होना, आतोमे गड़गड़ाहट, उद्गारका अधिक आना, खट्टा स्वाद, अन्नमे अश्रद्धा, वायुका विष्टम्भ, पेटमे नाभिके पास पत्थर या गर्भके समान भारीपन, आटोप, गुदमार्गसे कठिनाईपूर्वक शब्दके साथ वायुका बाहर आना, मूत्रका बार-बार आना, मलका कम आना, गुदामें कर्तनके समान वेदना, टागोमे शिथिलता, आखोंमे शोथ, इन्द्रियोमें मलिनता, आलस्य, तन्द्रा, कृशता, दुर्बलता, ग्रहणीरोगकी आशका (भय—सन्देह होना), शोफ, उदर, पाण्डुरोग और गुल्म—ये जन्मोत्तरकालजन्य अर्शोंके तथा सहज अर्शोंके पूर्वरूप है ॥ ११ ॥

**जातेषु चैतानि लिङ्गानि प्रव्यक्ततराणि भवन्ति ॥**

अर्श हो जानेपर यही लक्षण अधिक स्पष्ट हो जाते हैं ॥ १२ ॥

**तैः खल्वधोमार्गोपरोधाद्वायुरपानो निवर्तमानः समानव्यानोदानप्राणान् पित्तश्लेष्माणौ च प्रकोपयन्ननलमुपमृद्नाति ॥ १३ ॥**

इन अर्शों (मस्सो) के कारण—अधोमार्गके बन्द हो जानेसे अपान वायु—वापिस उपरकी ओर आकर समान-व्यान-उदान और प्राण वायुको तथा पित्त-कफको कुपित करता हुआ अग्निको मन्द कर देता है ॥ १३ ॥

**अथ सर्व एवार्शसो भवत्यतिकृशो विवर्णः क्षामो दीनः प्रचुरविबद्धवातमूत्रपुरीषोऽश्मरीशर्करावाननियतविबद्धमुक्तामपक्वविभिन्नशुष्कवर्चास्तथाऽन्तरान्तराऽऽमश्वेतपाण्डुहरितपीतरक्तारुणतनुसान्द्रपिच्छिलोपवेशी नाभिवङ्क्षणोद्देशप्रचुरपरिकर्तिकान्वितः सगुदशूलप्रवाहिकापरिहर्षप्रमोहोऽल्पशुक्रप्रजोऽल्पभुक् शिरासन्ततगात्रः क्रोधनो दुरुपचारः कासश्वासतृष्णापीनसारोचकपाणिपादवदनाक्षिकूटश्वयथुक्षवथुवेपथुवमथुपरीतस्तैमिरिकः शिरःशूली क्षामभिन्नस्वरः कर्णरोगी सज्वरः सोऽङ्गमर्दः सर्वपर्वास्थिशूलोऽन्तरान्तरा हृदयकुक्षिपार्श्वपृष्ठबस्तित्रिकग्रहोपतप्तः प्रध्यानपरः परमलसश्च ॥ १४ ॥**

**सामान्य लक्षण**—इसलिये सब प्रकारके अर्शोंमे पुरुष—अतिकृश, विवर्ण, क्षीण, दीन हो जाता है। वायु-मूत्र-मल मात्रामे बढ जाते हैं एवं रुक जाते हैं, अश्मरी—शर्करा रोग हो जाते है। मल—अनिश्चित, कभी बंधा हुआ, कभी ढीला, कभी कच्चा, कभी पका, कभी अलग अलग पतला, और कभी शुष्क होता है। इसी प्रकार बीच-बीचमे कभी कच्चा-श्वेत-पाण्डुवर्ण-हरा-पीला लाल-अरुण-पतला-घट्टा-चिकना मल त्याग करता है, नाभि और वंक्षणमें फैलनेवाली अत्यन्त परिकर्तिका (कर्तनके समान पीड़ा) वाला, गुदामे शूल, प्रवाहिका-प्रहर्ष-मूर्च्छा-अल्पशुक्र-अल्पसतान, थोडा खानेवाला, सारे शरीरपर—सिराये फैली, क्रोधी, सेवकोंद्वारा कठिनाईसे सेवा करनेयोग्य, कास श्वास-पीनस-तृषा-अरोचकरोगयुक्त, हाथ-पैर मुख आखोंके नीचे शोथयुक्त, छींक—कम्पन और वमनसे पीडित, तिमिररोगसे रोगी, शिरोवेदनावाला, क्षीण और टूटे हुए स्वरवाला, कर्ण-रोगग्रस्त, ज्वरयुक्त, अगोके टूटनेसे पीडित, सब-पर्वोमे (छोटी छोटी सन्धियोमे) तथा अस्थियोमे दर्दवाला, बीच-बीचमे हृदय-कुक्षि-पार्श्व-पीठ-बस्ति और त्रिकके जकडे जानेकी शिकायतवाला, निरन्तर ध्यानमे डूबा और अत्यन्त आलसी हो जाता है ॥ १४ ॥

**तत्र वातोल्वणानि शुष्कम्लानकठिनपरुषरूक्षश्यावारुणानि तीक्ष्णस्फुटितमुखानि विषममध्यानि कदम्बपुष्पतुण्डिकेरिकाकर्कन्धूसिद्धार्थकबिम्बीखर्जूरफलप्रमाणानि वक्राणि मिथो विसदृशानि कटीपार्श्वादिष्वधिकवेदनानि सशूलोदावर्तकराणि गुल्माष्ठीलाप्लीहोदराणि चास्य तन्निमित्तान्येव कृष्णत्वङ्नखनयनवदनमलाश्च भवन्ति ॥ १५ ॥**

**वातजन्य अर्श**—इनमे वातप्रधान अर्श शुष्क, मुर्झाये हुए, कठोर, खुरदरे, रुक्ष, कृष्ण या अरुण वर्ण, तीक्ष्ण और फटे हुए (खिले हुए) मुखवाले, बीचसे विषम—कदम्बके फूल-तुण्डिका, तुण्डकेरी (कपासका बीज अथवा काकनासा), कर्कन्धु (झाड़ीका बेर), सरसो, बिम्बीफल (कन्दूरी), अथवा खजूरके फलके आकारके, टेढे, परस्पर विलक्षण, कटि और पार्श्व आदिमें अधिक वेदना करनेवाले, शूल और उदावर्तको उत्पन्न करनेवाले होते है, इसके कारण गुल्म-अष्ठीला-प्लीहा-उदर रोग तथा त्वचा-नखून-आख, मुख और मलोमे कृष्णवर्ण हो जाता है ॥ १५ ॥

**पित्तोल्वणानि नीलाग्राणि रक्तपीतकृष्णानि मृदुशिथिलानि स्पर्शासहानि विस्रगन्धीनि तनूनि तनुरक्तस्राविणि दाहपाकवन्ति ज्वरमोहारुचिकराणि यकृत्प्रकाशानि शुकजिह्वाजलौकोवक्त्रसदृशानि यवमध्यानि प्रक्लिन्नानि भिन्नपीतवर्चांसि हारिद्रत्वङ्नखादिकराणि च ॥ १६ ॥**

**पित्तजन्य अर्श**—पित्तप्रधान अर्श—अग्रभागोंमे नीले, लाल, पीले और काले रगके, कोमल, ढीले स्पर्शको न सहन करनेवाले, सड़ी दुर्गन्धिवाले, पतले तथा पतले रक्तका स्राव करनेवाले, दाह करनेवाले, पकनेवाले, ज्वर-मोह और अरुचिको उत्पन्न करनेवाले, यकृत्के समान रगके, तोतेकी जिव्हा—जौकके मुखके समान, बीचमे जौके समान मोटे, क्लेदयुक्त, पतले-पीले मल-वाले और त्वचा-नख-आख आदिको पीला करनेवाले होते हैं ॥ १६ ॥

**श्लेष्मोल्बणानि महामूलानि स्थिरस्निग्धपाण्डुवृत्तोपचितानि गुरुस्तब्धश्लक्ष्णपिच्छिलानि सुप्रसुप्तानि स्पर्शक्षमाणि करीरपनसास्थिगोस्तनाकाराण्यतिमात्रोत्थानप्रवाहिकावङ्क्षणानाहनाभिपरिकर्तिकाहृल्लासप्रसेककासश्वासपीनसारुचिच्छर्दिकृच्छ्रमूत्रप्रमेहशीतज्वरशोफशिरोगौरवेन्द्रियोपलेपाग्निमार्दवक्लैब्यामविकारप्रबलानि न भिद्यन्ते न स्रवन्ति कण्डूबहुलानि सश्लेष्मवसाप्रकाशमलोपवेशीनि शुक्लत्वङ्नखादिकराणि च ॥ १७ ॥**

**कफजन्य अर्श**—कफप्रधान अर्श महान् मूलवाले, स्थिर ( दृढ )-स्निग्ध-पाण्डु-गोल और पुष्ट (भरे हुए) भारी-जड़वाले, चिकने और पिच्छल, अत्यन्त आलसी ( स्पर्शका अनुभव नहीं करते ), स्पर्शका सहन करनेवाले, करीर-कटहलका बीज और गायके स्तनके आकारवाले, अत्यन्त अतीसार करनेवाले, प्रवाहिका, वंक्षणमे आनाह, नाभीमे परिकर्तिका, जीमचलाना, लालास्राव, कास-श्वास-पीनस-अरुचि-वमन-मूत्रकृच्छ्र-प्रमेह-शीतज्वर-शोफ, शिरमें भारीपन, इन्द्रियोकी विषयके ग्रहण करनेमें अशक्ति, अग्निमान्द्य, नपुंसकता और आमजन्य विकारकी अधिकतावाले, न फटते हैं, न बहते हैं, कण्डू अधिक होती है, कफ और वसासे युक्त, अत्यन्त मलका त्याग करनेवाले, त्वचा-नख-आख आदिको श्वेत करनेवाले होते हैं ॥ १७ ॥

**लक्षणसङ्करात्संसर्गसन्निपातजानि विभजेत् ॥१८॥**

सब लक्षणोके मिले होनेसे **सन्निपातजन्य** अर्शोको जाने ॥ १८ ॥

**रक्तोल्बणानि तु वटप्ररोहविद्रुमकाकणन्तिकाभानि पित्तवल्लक्षणानि च तथा गाढपुरीषप्रतिपीडितान्यत्यर्थं दुष्टमुष्णमसृक् सहसा विसृजन्ति । तस्यातिप्रवृत्तौ रक्तक्षयोपद्रवा भवन्तीति ॥ १९ ॥**

**रक्तजन्य अर्श**—रक्तप्रधान अर्श वटांकुर-प्रवाल (मूंगा), रत्तीके रगवाले ( लाल ) और पित्तजन्य अर्शके लक्षणोंवाले, एवं घट्ट मलका दबाव पड़नेसे सहसा अति दूषित गरम रक्तका स्राव करते हैं। इस रक्तके अधिक स्राव होनेसे रक्तक्षयजन्य उपद्रव हो जाते है ॥ १९ ॥

**भवति चात्र ।**

**मुद्गकोद्रवजूर्णाह्वकरीरचणकादिभिः ।**
**रूक्षैः संग्राहिभिर्वायुः स्वस्थाने कुपितो बली ॥२०॥**
**अधोवहानि स्रोतांसि संरुध्याधः प्रशोषयन् ।**
**पुरीषं वातविण्मूत्रसङ्गं कुर्वीत दारुणम् ॥ २१ ॥**
**तेन तीव्ररुजा कोष्ठपृष्ठहृत्पार्श्वगा भवेत् ।**
**आध्मानमुदरावेष्टो हृल्लासः परिकर्तनम् ॥ २२ ॥**
**बस्तौ च सुतरां शूलं गण्डश्वयथुसम्भवः ।**
**पवनस्योर्ध्वगामित्वं ततश्छर्द्यरुचिज्वराः ॥ २३ ॥**
**हृद्रोगग्रहणीदोषमूत्रसङ्गप्रवाहिकाः ।**
**बाधिर्यतिमिरश्वासशिरोरुक्कासपीनसाः ॥ २४ ॥**
**मनोविकारस्तृष्णास्रपित्तगुल्मोदरादयः ।**
**ते ते च वातजा रोगा जायन्ते भृशदारुणाः ॥ २५॥**
**दुर्नाम्नामित्युदावर्तः परमोऽयमुपद्रवः ।**
**वाताभिभूतकोष्ठानां तैर्विनाऽपि स जायते ॥ २६ ॥**

इसमे श्लोकभी कहे हैं—

**अर्शरोगके उपद्रव और उदावर्त**—मूंग, कोद्रव (कोदा), जूर्णाव्ह, करीर, चना आदि ( मसूर आदि ) एवं रुक्ष तथा संग्राहि वस्तुओसे-अपने स्थान ( पक्वाशय )में कुपित हुआ बलवान अपान वायु अधोवह स्रोतोको बन्द करके, मलको नीचेकी ओर शुष्क करता हुआ, भयानक वात-मल-मूत्रके अवरोधको उत्पन्न करता है। इससे कोष्ठ-पीठ और हृदयप्रदेशमें तथा पार्श्वोंमे जानेवाली तीव्र वेदना होती है। सम्पूर्ण उदरमें फैला आध्मान, जीमचलाना, परिकर्तिका, बस्तिमें निरन्तर शूल, गण्डप्रदेशमें शोथ, वायुके ऊर्ध्वगामि होनेसे वमन, अरुचि, ज्वर, हृदयरोग, ग्रहणीरोग, मूत्राघात, प्रवाहिका, बधिरता, तिमिर, श्वास, शिरमे वेदना, कास, पीनस, मानसिक रोग, तृष्णा, रक्तपित्त, गुल्म, उदर आदि-एवं अन्य अत्यन्त दारुण वातजन्य रोग इससे उत्पन्न होते है । अर्शोका यह अत्यन्त उपद्रव-उदावर्तके नामसे कहा जाता है। वायुके द्वारा पीडित कोष्ठवाले पुरुषोमे अर्शके विनाभी यह रोग (उदावर्त) हो जाता है २०-२६

**सहजानि त्रिदोषाणि यानि चाभ्यन्तरे बलौ ।**
**स्थितानि तान्यसाध्यानि याप्यन्तेऽग्निबलादिभिः २७**

**असाध्यता**—जन्मकालजन्य, त्रिदोषजन्य तथा आभ्यन्तर वलिमे स्थित एकदोषजन्य अर्श असाध्य हैं। अग्निबल होनेपर, वैद्य आदि चतुष्पादोंकी सम्पत होनेसे तथा आयु होनेसे ये याप्य होते हैं ॥ २७ ॥

**द्वन्द्वजानि द्वितीयायां बलौ यान्याश्रितानि च ।**
**कृच्छ्रसाध्यानि तान्याहुः परिसंवत्सराणि च ॥२८॥**

**कृच्छ्रसाध्य अर्श**—द्विदोषजन्य और दूसरी वलिमें आश्रित जो अर्श हैं, वे कष्टसाध्य हैं । इसी प्रकार एक साल पुराने अर्शभी कष्टसाध्य हैं ॥ २८ ॥

**बाह्यायां तु वलौ जातान्येकदोषोल्बणानि च ।**
**अर्शांसि सुखसाध्यानि न चिरोत्पतितानि च ॥२९॥**

**सुखसाध्य अर्श**—बाहरकी वलिमे स्थित तथा एकदोषकी प्रधानतासे उत्पन्न हुए तथा जिनको उत्पन्न हुए बहुत समय नहीं हुआ ( एक सालसे कम समय हुआ ) वे अर्श [illegible]

१ रक्तक्षयके लक्षण—
रक्तेऽम्लशिशिरप्रीतिसिराशैथिल्यरूक्षता ।
अ. हृ. सूत्र. ११. १७.
भेकाभ. पीड्यते दु खै. शोणितक्षयसंभवे ।
हीनवर्णबलोत्साहो हतौजा कलुषेन्द्रिय ॥
[illegible]

**मेण्ढ्रादिष्वपि वक्ष्यन्ते यथास्वं**

मेढ्र आदि (नासा-कर्ण आदि) मे उत्पन्न अर्शोंके अपने अपने प्रकरणमें (मेढ्ररोग प्रकरण अ. स. उत्तर अ. ३८) तथा नासारोग, कर्णरोग (अ सं उत्तर अ. २३ और २१ मे) कहेंगे ॥–

**नाभिजानि तु ।**
**गण्डूपदास्यरूपाणि पिच्छिलानि मृदूनि च ॥ ३० ॥**

नाभिमे उत्पन्न अर्श–केंचुलेके मुखके समान, पिच्छल और कोमल होते हैं ॥ ३० ॥

### चर्मकीलनिदान

**व्यानो गृहीत्वा श्लेष्माणं करोत्यर्शस्त्वचो बहिः ।**
**कीलोपमं स्थिरखरं चर्मकीलं तु तं विदुः ॥ ३१ ॥**

व्यानवायु कफको साथमे लेकर गुदासे बाहरकी त्वचामे–कीलके समान, स्थिर (दृढ़), खुरदरे जो अर्श उत्पन्न करती है, उसे चर्मकील कहते हैं ॥ ३१ ॥

**वातेन तोदः पारुष्यं पित्तादसितरक्तता ।**
**श्लेष्मणा स्निग्धता तस्य ग्रथितत्वं सवर्णता ॥ ३२ ॥**

वायुके कारण इनमें तोद और कठोरता, पित्तके कारण-कृष्ण और रक्तवर्णता, कफके कारण-स्निग्धता, और ग्रथित होना (गाठके समान होना) तथा त्वचाके समान रगका होना होता है ॥ ३२ ॥

**अर्शसां प्रशमे यत्नमाशु कुर्वीत बुद्धिमान् ।**
**तान्याशु हि गुदं बध्वा कुर्युर्बद्धगुदोदरम् ॥ ३३ ॥**
**इत्यर्शोनिदानं नाम सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥**

बुद्धिमान मनुष्य–अर्शोको शान्त करनेका शीघ्र यत्न करे । क्योंकि ये गुदाको रोककर शीघ्रही बद्धगुदोदर रोगको उत्पन्न कर देते हैं ॥ ३३ ॥

इसप्रकार वैद्यपति सिंहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टसे बनाई अष्टागसंग्रहसहिताके निदानस्थानमे अर्शोनिदाननामक सातवा अध्याय समाप्त हुआ ।

---

## अष्टमोऽध्यायः ।

**अथातोऽतीसारग्रहणीरोगनिदानं व्याख्यास्यामः १**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे अतीसार-ग्रहणीदोषनिदानकी व्याख्या करेंगे-जैसा आत्रेय आदि महर्षियोंने हमको कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**दोषैर्व्यस्तैः समस्तैश्च भयाच्छोकाच्च षड्विधः ।**
**अतीसारः**

अतिसार छै प्रकारका है, यथा–पृथग् पृथग् दोषोसे (तीन), समस्त दोषोंसे (एक), भयसे और शोकसे–छै प्रकारका है ।–

**स सुतरां जायतेऽत्यम्बुपानतः ॥ ३ ॥**
**कृशशुष्कामिषासात्म्यतिलपिष्टविरूढकैः ।**
**मद्यरूक्षातिमात्रान्नैरर्शोभिः स्नेहविभ्रमात् ॥ ४ ॥**
**कृमिभ्यो वेगरोधाच्च तद्विधैः कुपितोऽनिलः ।**
**विस्रंसयत्यथोऽधातुं हत्वा तेनैव चानलम् ॥ ५ ॥**
**व्यापद्यानुशकृत्कोष्ठं पुरीषं द्रवतां नयन् ।**
**प्रकल्पतेऽतिसाराय**

**कारण**—यह अतिमार निरन्तर अत्यन्त पानीके पीनेसे उत्पन्न हो जाता है । कृश अथवा शुष्क माससे, असात्म्य भोजनसे, तिलपिष्ट, विरूढ (अकुरित) धान्योसे, मद्यसे, रूक्ष अन्नसे, अतिमात्रामे अन्नके सेवनसे, अर्शके कारण, स्नेहव्यापदूसे, कृमियोसे, उपस्थित वेगोको रोकनेसे, तथा इसीप्रकार अन्य कारणोसे कुपित वायु-जलीय धातुको नीचेकी ओर च्युत करके, और इसी वायुसे अग्निनाश होनेके कारण, मलके समीप कोष्ठमे फैलकर (सम्पूर्ण कोष्ठमें नहीं) पुरीषको द्रवरूप बनाकर अतिसार रोगके लिये करती है। अतीसार रोग (वायु) उत्पन्न करती है ॥ ३–५ ॥–

**लक्षणं तस्य भाविनः ॥ ६ ॥**
**तोदो हृद्गुदकोष्ठेषु गात्रसादो मलग्रहः ।**
**आध्मानमविपाकश्च**

**पूर्वरूप**—इसके भावी लक्षण–हृदयप्रदेश, गुदा और कोष्ठमे शूल, शरीरकी शिथिलता, मलका अवरोध, आध्मान और अविपाक होता है ॥ ६ ॥–

**तत्र वातेन विज्जलम् ॥ ७ ॥**
**अल्पाल्पं शब्दशूलाढ्यं विबद्धमुपवेश्यते ।**
**रूक्षं सफेनमच्छं च ग्रथितं वा मुहुर्मुहुः ॥ ८ ॥**
**तथा दग्धगुडाभासं सपिच्छापरिकर्तिकम् ।**
**शुष्कास्यो भ्रष्टपायुश्च हृष्टरोमा विनिष्टनन् ॥ ९ ॥**

**वातातीसार**—वायुके कारण मल विज्जल (पिच्छलप्राय. करके चिकने पानीवाला), थोड़ाथोड़ा, शब्द और शूलकी अधिकतावाला, रुक रुक कर-आता है । मल-रूक्ष, झागदार, स्वच्छ, गुथा हुआ और बार-बार तथा जले हुए गुड़के समान, पिच्छा (आम) मिश्रित और परिकर्तिकाके साथ आता है, मुख सूख जाता है, गुदा शिथिल (बाहर) होजाती है; रोमाच हो जाता है; कींचता हुआ प्रवाहण करता है ॥७–९॥

**पित्तेन पीतमसितं हारिद्रं शाद्वलप्रभम् ।**
**१ रक्तमतिदुर्गन्धं तृण्मूर्च्छास्वेददाहवान् ॥ १० ॥**
**सशूलं पायुसन्तापपाकवान्**

**पित्तातीसार**—पित्तके कारण पीला-काला-हल्दीके रगका और दूबके समान हरे रगका, रक्तमिश्रित, अति दुर्गन्धियुक्त मल त्याग करता है । रोगीको प्यास, मूर्च्छा, खेद और दाह, शूल, गुदामें दाह तथा पकजाना होता है ॥ १० ॥–

---

१ विज्जलके स्थानपर हृदयमें (निदान. ८. ५)–विड्जलम् पाठ है, इसका अर्थ किण्वोदक है। विनिष्टनन्का अर्थ टीकामें 'निस्तानिकां कुर्वन्' तथा—निस्तानिका-प्रवाहण करता हुआ यह दिया है ।

**श्लेष्मणा घनम् ।**
**पिच्छिलं तन्तुमच्छ्वेतं स्निग्धमामं कफान्वितम् ११**
**अभीक्ष्णं गुरु दुर्गन्धं विबद्धमनुवद्धरुक् ।**
**निद्रालुरलसोऽन्नद्विडल्पाल्पं सप्रवाहिकम् ॥ १२ ॥**
**सरोमहर्षः सोत्क्लेशो गुरुबस्तिर्गुरूदरः ।**
**कृतेऽप्यकृतसंज्ञश्च**

**कफजन्य अतीसार**—कफके कारण मल घना ( घट्ट ), पिच्छल, रेशेवाला ( तन्तुवाला ), श्वेत, स्निग्ध—आम एवं कफसे मिला, बार-बार, भारी, दुर्गन्धयुक्त, रुकता हुआ तथा दर्दके साथ आता है । रोगी निद्रालु, आलसी, अन्नसे द्वेष करनेवाला होता है । थोडा थोडा—प्रवाहिकाके साथ मलत्याग करता है । उसे रोमाच, उत्क्लेश ( वमनकी अभिरुचि ), बस्ति और उदरमे भारीपन, तथा मलत्याग कर चुकनेपरभी मलत्याग नहीं किया ऐसी प्रतीति होती रहती है ॥ ११ ॥ १२ ॥—

**सर्वात्मा सर्वलक्षणः ॥ १३ ॥**

**सन्निपातजन्य** अतिसारमे सब दोषोके लक्षण होते हैं ॥ १३ ॥

**भयेन क्षोभिते चित्ते सपित्तो द्रावयेच्छकृत् ।**
**वायुस्ततोऽतिसार्येत क्षिप्रमुष्णं द्रवं प्लवम् ॥ १४ ॥**
**वातपित्तसमं लिङ्गैराहुस्तद्वच्च शोकतः ।**

**भयजन्य अतिसार**-भयके कारण चित्तके विक्षोभित हो जानेपर पित्तको साथमे लेकर वायु मलको द्रव बना देती है, जिससे गरम जल्दी, द्रव, प्लव ( तैरनेवाला ) मल आता है, इसके लक्षण वात-पित्तके समान होते हैं ।

**शोकजन्य अतिसार**—शोकसेभी इसी प्रकारके वात-पित्तके समान लक्षण होते हैं ॥ १४ ॥—

**अतिसारः समासेन द्विधा सामो निरामकः ॥१५॥**
**सासृङ्निरस्रः**

सक्षेपसे अतिसार दो प्रकारका है—साम ( आमातिसार ) और निराम, रक्तातिसार और विना रक्तका अतिसार ॥ १५ ॥—

**तत्राऽद्ये गौरवादप्सु मज्जति ।**
**शकृद्दुर्गन्धमाटोपविष्टम्भार्तिप्रसेकिनः ॥ १६ ॥**

इनमे सामातिसारके अन्दर मल भारी होनेसे पानीमे डूब जाता है । मलमे दुर्गन्ध, आटोप, विष्टम्भकी पीड़ा, कफका स्राव होता है ॥ १६ ॥

**विपरीतो निरामस्तु कफात्पक्वेऽपि मज्जति ।**

आमातिसारके विपरीत लक्षणोसे निरामातिसार होता है, ( इसमें मल पानीमे नहीं डूबता ) कफके कारण ( भारी होनेसे ) पका हुआ मलभी पानीमे डूब जाता है ।—

### ग्रहणीनिदान

**रेषु यो नातियत्नवान् ग्रहणीगदः ॥ १७ ॥**
**तस्य स्यादग्निविध्वंसकरैरन्यस्य सेवितैः ।**

अतिसार रोगमें जो पुरुष सेवन करने योग्य और न सेवन करने योग्य आहारविहारमे अति यत्नवान नहीं होता, उस पुरुषको ग्रहणी रोग हो जाता है । इसी प्रकार अतिसारके विनाभी अग्निका नाश करनेवाले कारणोके सेवन करनेसे ग्रहणी रोग हो जाता है ॥ १७ ॥—

**सामं शकृन्निरामं वा जीर्णे येनातिसार्यते ॥ १८ ॥**
**सोऽतिसारोऽतिसरणादाशुकारी स्वभावतः ।**

जिस रोगमें अन्नके जीर्ण होनेपर आमयुक्त अथवा निराम मलका पुरुष अधिक त्याग करता है, वह अतीसार है । मलका अतिसरण होनेसे अतीसार है, यह स्वभावसे सब शीघ्र करता है।

**वक्तव्य**—ग्रहणी रोगमे—अनियमसे—जीर्ण और अजीर्ण दोनो अवस्थाओमे मलका अतिसरण होता है ॥ १८ ॥—

**सामं सान्नमजीर्णेऽन्ने जीर्णे पक्वं च नैव वा ॥ १९ ॥**
**अकस्माद्वा मुहुर्बद्धमकस्माच्छिथिलं मुहुः ।**
**चिरकृद्ग्रहणीदोषः सञ्चयाच्चोपवेशयेत् ॥ २० ॥**

ग्रहणीरोगमे अन्नके न पचनेपर—मल आमसहित और अन्न-सहित आता है । अन्नके जीर्ण हो जानेपर जो अतिसार होता है, उसमे मल पका हुआ होता है, अथवा कभी अतिसार नहीं होता । बार बार विना किसी कारणके मल बंधा हुआ, अकस्मात् ढीला हो जाता है । यह ग्रहणीरोग—देरसे होता है, दोषोंका सचय होनेपर मलका अतिसरण होता है ॥ १९ ॥ २० ॥

**स चतुर्धा पृथक्दोषैः सन्निपाताच्च जायते ।**

यह ग्रहणी रोग चार प्रकारका है, पृथग्—वातादिके दोषोंसे ( तीन ) और सन्निपातसे होता है ॥—

**प्राग्रूपं तस्य सदनं चिरात्पचन कः ॥ २१ ॥**
**प्रसेको वक्त्रवैरस्यमरुचिस्तृड्भ्रमौ क्लमः ।**
**आनद्धोदरता छर्दिः कर्णक्ष्वेडोऽन्त्रकूजनम् ॥ २२ ॥**

**ग्रहणीके पूर्वरूप**—सब प्रकारके ग्रहणी रोगोंमे—अग्नि-मान्द्य, देरसे भोजनका जीर्ण होना, अम्ल विपाक, मुखसे लाला-स्राव, मुखमें विरसता, अरुचि, प्यास, भ्रम, क्लम, उदरका तना होना, ( वायुसे भरा होना ), वमन, कानोमे आवाज, आतोंमें गड़गडाहट होती है ॥ २१—२२ ॥

**सामान्यं लक्षणं कार्श्यं धूमकस्तमको ज्वरः ।**
**मूर्च्छा शिरोरुग्विष्टम्भः श्वयथुः करपादयोः ॥२३॥**

**सामान्य लक्षण**—कृशता, धूमोद्गार, तम प्रवेश ( अन्धकारमे प्रविष्ट होना ), ज्वर, मूर्च्छा, शिरमें दर्द, वायुका विष्टम्भ, हाथ और पैरोमे शोथ—ये ग्रहणीके सामान्य लक्षण हैं ॥ २३ ॥

**तत्रानिलात्तालुशोषस्तिमिरं कर्णयोः स्वनः ।**
**पार्श्वोरुवङ्क्षणग्रीवारुजाऽभीक्ष्णं विसूचिका ॥ २४ ॥**
**रसेषु गृद्धिः सर्वेषु क्षुत्तृष्णा परिकीर्तिका ।**
**जीर्णे जीर्यति चाध्मानं भुक्ते स्वास्थ्यं समश्नुते ॥२५॥**
**वातहृद्रोगगुल्मार्शःप्लीहपाण्डुत्वशङ्कितः ।**
**चिराद्दुःखं द्रवं शुष्कं तन्वामं शब्दफेनवत् ॥ २६ ॥**
**पुनःपुनः सृजेद्वर्चः पायुरुक्श्वासकासवान् ।**

**वातजन्य ग्रहणी**—वायुके कारण तालुशोष, तिमिर

( कम दीखना ), कानोमे आवाज़, पार्श्व-ऊरु-वंक्षण-ग्रीवामे दर्दोका होना, बार-बार विसूचिका, सब रसोमे खानेकी लोलुपता, भूख, प्यास, परिकर्तिका, भोजनके जीर्ण होनेपर अथवा जीर्ण होनेके समय आध्मान, भोजन करनेपर स्वस्थता होना, वातरोग, हृदयरोग, गुल्म-अर्श प्लीहा और पाण्डुरोगकी शका रोगीको बनी रहती है, देरमे दुखके साथ-द्रव अथवा शुष्क, पतला, आमसे मिला-शब्दके साथ, झागदार मल बार-बार त्याग करता है, गुदामे दर्द, श्वास और कास होता है ॥ २४-२६ ॥-

**पित्तेन नीलं पीताभं पीताभः सृजति द्रवम् ॥२७॥**
**पूत्यम्लोद्गारहृत्कण्ठदाहारुचितृडर्दितः ।**

**पित्तजन्य ग्रहणी**—पित्तके कारण-पीला हुआ रोगी नीली पीली झाईका पतला मल त्याग करता है । रोगीको दुर्गन्धियुक्त खट्टे उद्गार, हृदय और गलेमे दाह, अरुचि और प्यास होती है ॥ २७ ॥-

**श्लेष्मणा पच्यते दुःखमन्नं छर्दिररोचकः ॥ २८ ॥**
**आस्योपदेहनिष्ठीवकासहृल्लासपीनसाः ।**
**हृदयं मन्यते स्त्यानमुदरं स्तिमितं गुरु ॥ २९ ॥**
**उद्गारो दुष्टमधुरः सदनं स्त्रीष्वहर्षणम् ।**
**भिन्नामश्लेष्मसंसृष्टगुरुवर्चःप्रवर्तनम् ॥ ३० ॥**
**अकृशस्यापि दौर्बल्यं**

**कफजन्य ग्रहणी**—कफके कारण अन्न कठिनाईसे पचता है, वमन, अरोचक, मुखका कफसे भरा होना, थूक आना, कास, जीमचलाना, पीनस, हृदय जकडा ( भरा ) प्रतीत होता है, और उदर-गीले वस्त्रसे ढपा हुआ, भारी प्रतीत होता है, दूषित-मधुर उद्गार, अग्निमान्द्य ( अथवा शरीरकी शिथिलता ), स्त्रियोमे हर्षका न होना, पतला-आम-कफसे मिला भारी मलका आना, शरीरमे कृशता न होनेपरभी दुर्बलताका होना कफजन्य ग्रहणीके लक्षण है ॥ २८-३० ॥-

**सर्वजे सर्वसङ्करः ।**

**सन्निपातजन्य ग्रहणीमें** सब दोषोंके लक्षण मिले रहते हैं ॥-

**सिराविभागे ये चोक्ता विषमाद्यास्त्रयोऽग्नयः ॥३१॥**
**तेऽपि स्युर्ग्रहणीदोषाः**

सिराविभाग अध्यायमे ( अ. स शारीर अ ६. ) विषम-तीक्ष्ण-और मन्द नामक जो तीन अग्निया कही हैं, वेभी ग्रहणीका विकार होनेसे ग्रहणीदोषही समझना चाहिये ॥ ३१ ॥

**समस्तु स्वास्थ्यकारणम् ।**

अग्निका समान होना स्वास्थ्यका कारण है ॥-

**वातव्याध्यश्मरीकुष्ठमेहोदरभगन्दराः ।**
**अर्शांसि ग्रहणीत्यष्टौ महारोगाः सुदुस्तराः ॥ ३२ ॥**
**इत्यतीसारग्रहणीनिदानं नामाष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥**

**आठ महारोग**—वातव्याधि, अश्मरी, कुष्ठ, प्रमेह, उदर, भगन्दर, अर्श और ग्रहणी-ये आठ महारोग हैं-अतिकष्ट-साध्य हैं ॥ ३२ ॥

इसप्रकार वैद्यपति सिंहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टसे बनाई अष्टाग-संग्रहसहिताके निदानस्थानमे अतीसारग्रहणीनिदान नामक आठवा अध्याय समाप्त हुआ ।

## नवमोऽध्यायः ।

**अथातो मूत्राघातनिदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे मूत्राघातनिदानकी व्याख्या करेंगे-जैसा आत्रेय आदि महर्षियोने हमको कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**विंशतिर्मूत्राघाता भवन्ति । तद्यथा—वातपित्तकफसन्निपातकृच्छ्राणि वातपित्तश्लेष्मशुक्राश्मर्यो वातबस्त्यष्ठीलाकुण्डलिकामूत्रातीतजठरोत्सङ्गग्रन्थिशुक्रविड्घातोष्णवातमूत्रक्षयावसादाश्चेति ॥३॥**

वीस रोगोंमे मूत्राघात होता है, इसलिये वीस प्रकारके मूत्राघात हैं । यथा-मूत्रकृच्छ्र चार प्रकारके-वातजन्य, पित्त-जन्य, कफजन्य, सन्निपातजन्य । अश्मरी चार प्रकारकी-वात-जन्य, पित्तजन्य, कफजन्य और शुक्रजन्य । वातवस्ति, अष्ठीला, कुण्डलिका, मूत्रातीत, मूत्रजठर, मूत्रोत्संग, मूत्रग्रन्थि, मूत्रशुक्र, विड्विघात, उष्णवात, मूत्रक्षय और मूत्रावसाद ॥ ३ ॥

**तत्र वातबस्त्यादयो नव वातोल्बणाः । ततो द्वौ वातपित्तोल्बणौ । अन्त्यः कफपित्तोल्बणः ॥ ४ ॥**

इनमें-वातबस्तिसे लेकर विड्विघाततक नौ रोगोमे वायुकी प्रधानता रहती है । इसके आगे दो उष्णवात और मूत्रक्षयमें वात-पित्तकी प्रधानता रहती है । अन्तिम मूत्रावसादमे कफ-पित्तकी प्रधानता रहती है ॥ ४ ॥

**सर्वेषां पुनर्मूत्ररोगाणामधिष्ठानं बस्तिः । स मर्मस्वभिहितः प्राक् । स चाधोमुखोऽपि मूत्रवहनाडीषु सूक्ष्ममुखसहस्रनिस्यन्देन मूत्राख्येनाविरतं नवो घट इवाप्सु निमग्नमुखोऽपि पार्श्वेभ्योऽम्भसा पूर्यते तैरेव च स्रोतोभिर्वातादयोऽपि दुष्टाः प्रविश्य बस्तिं यथास्वमाघातान्प्रमेहांश्च जनयन्ति ॥ ५ ॥**

सब मूत्ररोगोका आश्रयस्थान बस्ति है । इस बस्तिको शारीर अध्यायमें मर्मोके प्रकरणमे प्रथम कह चुके हैं । जिस प्रकार नीचे मुख होनेपरभी पानीमें डूबा नया घड़ा पानीसे-चारो ओरसे पानीके रिसनेके कारण भर जाता है, उसी प्रकार यह बस्तिभी नीचेकी तरफ मुख होनेपरभी मूत्रवहा नाडीयोंसे निरन्तर मूत्रका क्षरण होनेसे भर जाती है । और इन्हीं स्रोतोसे दूषित वातादिभी बस्तिमे प्रविष्ट होकर-अपने अपने लक्षणोके अनुसार मूत्राघात और प्रमेहोको उत्पन्न करते हैं ।

**वक्तव्य**—बस्ति ( मूत्राशय )मे दोष उपरसे मूत्रके साथभी शरीरमेसे आते हैं, और बाहरसे शिश्न आदिके द्वाराभी ( गनोरिया-पूयमेह आदि ) बस्तिमे पहुंचते हैं । ये दूसरे प्रकारके रोग बस्तिके नीचे होनेपर किस प्रकारसे उपरकी ओर जाते

१ मूत्राशयमें मूत्रवाही दोनों नाडियोसे एक मिनिटमें ६ से १० बूंद प्रत्येकसे, कुल १२ से २० बूंद निरन्तर आते रहते है।

हैं, इसके लिये घड़ेका उदाहरण दिया है । नवीन घड़ेको उल्टा करके पानीमे डूबो देनेपरभी-जिसप्रकार चारो ओरसे पानी रिस रिस रिसकर घडेमे पहुच जाता है, उसी प्रकार वातादि दूषित दोषभी मूत्रवह स्रोतोके पार्श्वोसे लीन होकर बस्तिमें पहुंच जाते हैं ॥ ५ ॥

### मूत्रकृच्छ्रनिदान

**तत्राल्पशो मुहुर्मुहुर्[illegible] तीव्रशूलः कृच्छ्रान्मूत्रयति वातकृच्छ्रे ॥ ६ ॥**

**वातजन्य मूत्रकृच्छ्रमें**-रोगी बार-बार थोड़ा-थोड़ा मूत्र कठिनाईसे प्रवाहण करता है । इसके साथ बस्ति-मेढ्र और वंक्षणमें तीव्र शूल होती है ॥ ६ ॥

**सदाहं सरुजं पीतं कृष्णं रक्तं वा पित्तकृच्छ्रे ॥ ७ ॥**

**पित्तजन्य मूत्रकृच्छ्रमें**—दाह और वेदनाके साथ पीला, काला अथवा लाल मूत्र प्रवाहण करता है ॥ ७ ॥

**वस्तिमेण्ढ्रयोर्गौरवं शोफो मूत्रं च सपिच्छं मेहति कफकृच्छ्रे ॥ ८ ॥**

**कफजन्य मूत्रकृच्छ्रमें**—बस्ति और शिश्नमे भारीपन, शोफ और चिकासयुक्त मूत्र आता है ॥ ८ ॥

**सर्वेलक्षणः सन्निपातकृच्छ्रे । स च कृच्छ्रतमः ॥९॥**

**सन्निपातजन्य मूत्रकृच्छ्रमें**-सब दोषोंके लक्षणोंसे मिला मूत्र आता है । यह अन्योकी अपेक्षा कष्टसाध्य है ।

**वक्तव्य**—मूत्राघातमें मूत्र बनना सर्वथा बन्द हो जाता है यथा हैजेमे । मूत्रकृच्छ्रमें मूत्रके प्रवाहणमेंही कठिनाई रहती है-मूत्रके बननेमे कोई कठिनाई नही होती जैसे गनोरियामे ॥९॥

### अश्मरीनिदान

**यदा तु वायुर्बस्तिमुखमावृत्य सपित्तं सकफं स शुक्रं वा मूत्रं परिशोषयति तदा क्रमेण गोरिव पित्ताद्गोरोचनामणिकस्येव स्वच्छादपि जलात्सपङ्कता-ऽश्मर्यभिनिर्वर्त्तते सर्वा च सा श्लेष्माश्रया ॥ १० ॥**

जब वायु बस्तिके मुखको घेरकर ( रोककर ) अकेले मूत्रको, अथवा पित्तसहित मूत्रको, या कफके साथ मूत्रको या शुक्रके साथ मूत्रको सूखा देती है, तब क्रमसे अश्मरी उत्पन्न होती है । जिसप्रकार गायमे वायुद्वारा शुष्क किये पित्तसे रोचना ( गोरोचन ) मणि उत्पन्न होती है, स्वच्छ जलसेभी कीचड़ बन जाता है, उसी प्रकार ये अश्मरिया उत्पन्न होती हैं । इन सब अश्मरियोंका आधार कफ है ।

**वक्तव्य**—कफको केन्द्र ( न्युक्लियस ) रखकर दूसरे दोष इसके चारों ओर एकत्रित हो जाते हैं-इसीका नाम अश्मरी है ॥ १० ॥

**अथास्याः पूर्वरूपाणि-ज्वरो ध्मानमरुचि-र्मूत्रकृच्छ्रं बस्तिशिरोमुष्कशेफसां वेदना -न्धित्वं मूत्रस्येति ॥ ११ ॥**

**पूर्वरूप**—ज्वर, बस्तिमे आध्मान, अरुचि, मूत्रकृच्छ्र, बस्तिशिर और मुष्क तथा शिश्नमे वेदना, मूत्रमे बकरेकी गन्धका आना, ये सब अश्मरियोंके पूर्वरूप हैं ॥ ११ ॥

**सामान्यलिङ्गानि तु नाभिबस्तिसेवनीषु मेहतो तया मार्गनिरोधने वेदना मूत्रधारासङ्ग पाये च गोमेदकप्रक विलमसिकतं सुखं मूत्रं विसृजति । तत्सङ्क्षोभणाच्च सरुधिरम् । धावनलङ्घनादिभिश्चास्य विविधा वेदना भवन्ति । यथैव पक्वाशयात्स्रस्तेन शकृताऽधिष्ठिते बस्तौ मूत्रं न प्रवर्तते तथाऽश्मर्यापि ॥ १२ ॥**

**सामान्य लक्षण**—मूत्र प्रवाहण करते हुए-अश्मरीसे मार्ग रुक जानेपर नाभि-बस्ति-सेवनीमे दर्दका होना, अश्मरीके सामने आनेसे मूत्रधाराका रुक जाना, अश्मरीके हट जानेपर-गोमेदक मणिके समान, अकलुषित ( स्वच्छ ), रेतीके विना सुखपूर्वक मूत्र आता है । अश्मरीके विक्षोभसे रक्तमिश्रित मूत्र आता है । दौड़ने-कूदने आदिके कारण इसे नाना प्रकारकी वेदनाये होतीं हैं । जिसप्रकार पक्वाशयसे आये मलसे बस्तिपर दबाव पड़नेके कारण मूत्र रुक जाता है, उसीप्रकार अश्मरीसेभी मूत्र रुक जाता है ॥ १२ ॥

**तत्र वायुना वस्तिसेवनीमेहनेषु तीव्रवेदनार्दितो दन्तान् खादति नाभिं पीडयति मेण्ढ्रं मृद्नाति - मुहुर्वेपथुमान् कृच्छ्रात्सवातं शकृद्विमुञ्चति विशीर्णधारं च मूत्रयत्यश्मरी चास्य श्यावा परुषा विषमा कदम्बपुष्पवत्कण्ट ता भवति ॥ १३ ॥**

**वातजन्य अश्मरी**—वायुके कारण बस्ति-सेवनी और मेहनमें तीव्र वेदना होनेके कारण दातोंको जोरसे काटता है, नाभिको दबाता है, शिश्नको मलता है, बार-बार काम्पता हुआ-कठिनाईसे वायुके साथ मलका त्याग करता है, मूत्रकी धारा टूटती हुई होती है, इसमे-अश्मरी श्याव (कृष्ण) रगकी, कठोर, विषम, कदम्बके फूलके समान काटोंसे भरी होती है ॥ १३ ॥

**पित्तेन पच्यमान इव दह्यते बस्तिः । अश्मरी च सरक्ता पीतावभासकृष्णा भल्लातकास्थिसंस्थाना १४**

**पित्तजन्य अश्मरी**—पित्ताश्मरीके कारण बस्ति ( व्रणकी ) पच्यमान अवस्थाके समान जलती है । इसमे अश्मरीका रंग लाल, पीली चमकवाला, काला, भिलावेके फलके समान होता है ॥ १४ ॥

**श्लेष्मणा भिद्यते निस्तुद्यत इव गुरुः शीतश्च बस्तिरश्मरी च श्वेता महती कुक्कुटाण्डप्रतिमा मधुवर्णा वा भवति ॥ १५ ॥**

**कफजन्य अश्मरी**—कफजन्य अश्मरीके कारण बस्ति-टूटती हुई, चुभनेवाली, दर्दवाली, भारी और शीतल होती है । इसमें अश्मरी-श्वेतवर्ण, बड़ी, मुर्गीके अण्डेके समान, अथवा मधुके रगकी ( लाल-काली माक्षिक मधुके समान ) होती है ॥ १५ ॥

**प्रायेणैतास्तिस्रोऽश्मर्यो बालानां जायन्ते तेषामेव चाल्पबस्तित्वादल्पमांसोपचयत्वाच्च सुखग्रहणाहरणाः ॥ १६ ॥**

प्राय करके ये उपरोक्त तीनो अश्मरीया बालकोमे होती हैं[1] । इनमें बस्तिके अल्प होनेसे, मासकी पुष्टि थोडी होनेसे-अश्मरी सुखपूर्वक ग्रहण करके निकाली जा सकती है ॥ १६ ॥

**महतां तु शुक्राश्मरी शुक्रनिमित्ता भवति । मैथुनविघाताच्छुक्रमुपस्थितमनिरस्यमानं विमार्गगमनिलो विगृह्य वृषणयोरन्तरे संहरति संहृत्योपशोषयति ततः शुष्कमश्मरी भवति । सा शुक्रमार्गमावृणोति मूत्रकृच्छ्रं बस्तिवेदनां वृषणयोश्च श्वयथुमुत्पादयति उत्पन्नमात्रायां च शुक्रं निरेति । पीडितमात्रे च तस्मिन्नवकाशे विलीयत इति ॥ १७ ॥**

**शुक्राश्मरी**—बड़े पुरुषोमे-शुक्रके कारणसे शुक्राश्मरी होती है । मैथुनके विघातके कारण उपस्थित हुआ बाहर न निकलता हुआ-विमार्गगामी शुक्रको वायु पकड़कर-दोनों वृषणोंके अन्दर-रोक देती है, रोककर सुखा देती है, तब शुक्रअश्मरी होती है । यह अश्मरी शुक्रके मार्गको रोक लेती है । इससे मूत्रकृच्छ्र, बस्तिमे वेदना, वृषणोमें शोथ उत्पन्न हो जाती है । इसके उत्पन्न होनेपर शुक्र बाहर नहीं आता । दबाव पड़नेसे उत्पन्न शुक्र इसी अश्मरीमे लीन हो जाता है, ( इसी अश्मरीके साथ चिपक जाता है ) ॥ १७ ॥

**अश्मर्येव तु वायुनाऽणुशो विभिन्ना शर्करेत्युच्यते । अनुलोमे च मारुते सा सिकतेव मूत्रेण सह च्यवते ॥ १८ ॥**

**शर्करालक्षण**—वायुके कारण जब अश्मरीही छोटे छोटे कणोंमे टूट जाती है, तब उसे शर्करा कहते हैं । वायुका अनुलोमन होनेपर यह सिकता ( रेती )के समान मूत्रके साथ बाहर निकल जाती है ॥ १८ ॥

**वायुस्तु मूत्रवेगरोधाद्बस्तिमुखमावृणोति ततो मूत्रसङ्गं वेदना कण्डूं च करोति । कदाचिच्च बस्तिं स्वस्थानात्प्रच्याव्य गर्भमिवोद्धृतं स्थूलं परिप्लुतं च कुरुते तत्र च शूलस्पन्दनदाहोद्वेष्टनानि बिन्दुशश्च मूत्रस्रवणं पीडिते च बस्तौ धारया प्रवृत्तिः । अयं द्विविधोऽपि वातबस्तिः कृच्छ्रसाध्यः । तयोरपि द्वितीयोऽनिलप्रबलः कृच्छ्रसाध्यतरः ॥ १९ ॥**

**वातबस्ति**—मूत्रके उपस्थित वेगको रोक्नेसे कुपित हुआ वायु बस्तिके मुखको बन्द कर देता है । तब मूत्रका अवरोध, वेदना और कण्डू ( शिश्नके अग्रभागमे ) होती है ।

और कभी वायुका अधिक प्रकोप होनेसे वायु अपने स्थानसे बस्तिको खिसकाकर गर्भके समान उपरको उठी, स्थूल, परिप्लुत ( फूली हुई ) कर देती है । इससे शूल, स्पन्दन, दाह, ऐठन, होती है, बूद-बूद करके मूत्र आता है । बस्तिको दबानेपर धारासे मूत्र आता है ।

ये दोनो प्रकारकी वातबस्तिया कष्टसाध्य है । परन्तु इनमे भी-दूसरी वातप्रबल बस्ति अधिक कष्टसाध्य है ॥ १९ ॥

**बस्तिविण्मार्गान्तरे वायुर्घनोन्नतं तीव्ररुजमचलमष्ठीलाभं ग्रन्थिं करोति तेनानिलविण्मूत्रसङ्गो भवत्याध्मानं च सा वाताष्ठीला ॥ २० ॥**

**वाताष्ठीला**—बस्ति और मलमार्गके बीचमे वायु-दृढ, उन्नत, तीव्र वेदनायुक्त, स्थिर-अष्ठीला ( गोल पत्थर )के समान ग्रन्थिको उत्पन्न कर देती है । इससे वायु, मल और मूत्रका अवरोध हो जाता है, और आध्मान होता है, इसे वाताष्ठीला कहते है ॥ २० ॥

**विगुणो वायुर्बस्तौ कुण्डलीभूतस्तीव्रशूलस्तम्भगौरवान्वितो मूत्रमाविश्याल्पशो वा प्रवर्तयन् भ्रमति सा वातकुण्डलिका ॥ २१ ॥**

**वातकुण्डलिका**—विमार्गगामी हुआ वायु बस्तिमे कुण्डलाकार बनकर तीव्र शूल, जड़ता, भारीपनके साथ मूत्रको विक्षोभित करके-थोड़ा प्रवृत्त करता है, अथवा बस्तिमें वायु चक्कर काटता है । इसे वातकुण्डलिका कहते है ॥ २१ ॥

**मूत्रमतिवेलं विधार्य विमुच्यमानं न प्रवर्तते वाहमानस्य तु कृच्छ्रादल्पं प्रवर्तते तन्मूत्रातीतम् ॥२२॥**

**मूत्रातीत**—बहुत समय तक मूत्रको रोके रखनेपर मूत्रत्याग करते समय मूत्र नहीं आता । प्रवाहण करनेपर कठनाईसे थोड़ा प्रवृत्त होता है, इसे मूत्रातीत कहते है ॥ २२ ॥

**मूत्ररोधादपानो वायुर्नाभेरधस्तात्तीव्ररुजमाध्मानं मलसङ्गं च कुर्वन्नुदरमभिपूरयेत्तन्मूत्रजठरम् ॥ २३ ॥**

**मूत्रजठर**—मूत्रके अवरोधसे कुपित अपान वायु नाभिके नीचे तीव्र वेदना-आध्मान और मलावरोध करता हुआ उदरको भर देता है, इसे मूत्रजठर कहते हैं ॥ २३ ॥

**मारुतेनाक्षिप्तं छिद्रवैगुण्येन वा मूत्रयतो मूत्रमल्पं बस्तौ नाले मणौ वा स्थित्वा तच्छेषगुरुमेण्ढ्रस्य सरुजमरुजं वा शनैःस्रवेत्स मूत्रोत्सङ्गः ॥ २४ ॥**

**मूत्रोत्संग**—वायुके कारण प्रेरित अथवा मूत्रद्वारके वक्र होनेके कारण-प्रवाहण करते समय थोड़ासा मूत्र बस्ति अथवा मूत्रनाली या मणिमें रह जाता है, तब इसके शेष रह जानेसे, शिश्नमे भारीपन, दर्दके साथ-अथवा विना दर्दके मूत्र धीरे धीरे बाहर आता है, इसे मूत्रोत्सग कहते है ( प्राय वृद्ध पुरुषोमे यह शिकायत देखी जाती है ) ॥ २४ ॥

**बस्तिद्वारेऽल्पो वृत्तः शीघ्रसम्भवोऽश्मरीतुल्यलिङ्गो मूत्रग्रन्थिः ॥ २५ ॥**

**मूत्रग्रन्थि**—बस्तिके द्वारपर छोटी-गोल-जल्दी उत्पन्न होनेवाली, अश्मरी ( पथरी )के समान गाठको मूत्रग्रन्थि कहते है ॥ २५ ॥

**मूत्रितस्य व्यवायगमनाद्वातोद्धतं स्वस्थानाच्युतं शुक्रं मेहतो मूत्रस्य प्राक् पश्चाद्वा भस्मोदकसंकाशं प्रवर्तते तन्मूत्रशुक्रम् ॥ २६ ॥**

**मूत्रशुक्र**—मूत्रवेगके उत्पन्न होनेपर मैथुन करनेसे वायुके

[1] यहापर—बस्तिके छोटे होनेसे-अश्मरीभी बहुत बढने नही पाती, वहभी छोटी रहती है ।

कारण प्रेरित शुक्र अपने स्थानसे निकलकर मूत्रत्याग करते हुए पुरुषमें मूत्रके पहले या पीछे आता है, इसका रग भस्म ( राख ) घुले पानीके समान होता है, इसे मूत्रशुक्र कहते है ॥ २६ ॥

**वायुना पीडितं शकृन्मूत्रस्रोतः प्रपद्यते ततो विड्गन्धि विट्संसृष्टं च कृच्छ्रान्मूत्रयति स विड्घातः २७**

**विड्विघात**—वायुसे पीडित मल जब मूत्रस्रोतोमे पहुच जाता है, तब मलकी गन्धवाला और मलसे मिला मूत्र-कठिनाईसे आता है, इसे विड्विघात कहते है ॥ २७ ॥

**अत्यध्वाऽऽतपोष्णभोजनादिभिः पित्तं प्रवृद्धमनिलेरितं वस्तिमेढ्रं गुददाहं कुर्वद्धरितहारिद्ररक्त सरक्त वा मूत्रं कृच्छ्रात्प्रवर्त्तयेत्स तूष्णवातः ॥२८॥**

**उष्णवात**—अत्यन्त मुसाफरी-धूप-गरम भोजन आदिके कारण बढ़ा हुआ पित्त वायुसे प्रेरित होकर वस्ति-मेढ्र और गुदामे दाह करता हुआ-हरा-हल्दीके समान लाल अथवा रक्तसे मिला मूत्र कठिनाईसे प्रवृत्त होता है, इसे उष्णवात कहते है ॥ २८ ॥

**वातपित्तं वस्तिमाश्रित्य मूत्रं सशूलदाहं क्षपयति स मूत्रक्षयः ॥ २९ ॥**

**मूत्रक्षय**—वायु और पित्त बस्तिमे पहुचकर शूल और दाहके साथ जब मूत्रका क्षय कर देते है, तब मूत्रक्षय होता है। [ रुक्ष और क्लान्त पुरुषके शरीरमे कुपित वायु और पित्त यह करते है ] ॥ २९ ॥

**पित्तं श्लेष्मोभयमपि वा वातेन बस्तौ मूत्रं संहन्यते ततो मूत्रं सदाहं रक्तं पीतं श्वेतं सान्द्रं कृच्छ्रात्प्रवृत्ति शुष्कं च शङ्खरोचनान्यतरचूर्णवर्णं सर्ववर्णयुक्तं वा भवति स मूत्रावसादः ॥ ३० ॥**

**मूत्रावसाद**—वायुके द्वारा पित्त और कफ पृथग् पृथग् अथवा मम्मिलित रूपमे जब बस्तिके अन्दर मूत्रके साथ आक्रान्त हो जाते हैं, तब मूत्र जलनके साथ, रक्तके साथ मिला, पीला, श्वेत, घट्ट, कठिनाईसे, शुष्क-शंखके चूर्णके समान अथवा रोचनाके चूर्णके समान या कभी पीले आदि सम्पूर्ण रंगोंके साथ प्रवृत्त होता है । इसे मूत्रावसाद कहते है ॥ ३० ॥

**इति विस्तरतः प्रोक्ता रोगा मूत्रावसादजाः ।**
**निदानलक्षणैरूर्ध्वं वक्ष्यन्तेऽतिप्रवृत्तिजाः ॥ ३१ ॥**
**इति मूत्राघातनिदानं नाम नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥**

इसप्रकार मूत्रके अप्रवृत्त होनेसे उत्पन्न होनेवाले रोगोको विस्तारसे कह दिया । इसके आगे निदान और लक्षणोद्वारा मूत्रकी अतिप्रवृत्तिसे उत्पन्न रोगोको कहेगे ॥ ३१ ॥

इसप्रकार वैद्यपति सिंहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टसे बनाई अष्टागसग्रहसहिताके निदानस्थानमे मूत्राघातनिदाननामक नववा अध्याय समाप्त हुआ ।

## दशमोऽध्यायः ।

**अथातः प्रमेहनिदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे प्रमेहनिदान नामक अध्यायकी व्याख्या करेगे-जैसा भगवान आत्रेय आदि महर्षियोने हमको कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**विंशतिः प्रमेहा भवन्ति । कफादुदकेक्षुसान्द्रसुरापिष्टशुक्रसिकताशीतशनैर्लालाप्रमेहा दश । पित्तात्क्षारकालनीलहारिद्रमाञ्जिष्ठशोणितमेहाः षट् । वाताद्वसामज्जहस्तिमधुमेहाश्चत्वार इति ॥ ३ ॥**

**संख्या**—प्रमेह वीस प्रकारके है। यथा-**कफके कारणसे**-उदक, ईक्षु, सान्द्र, सुरा, पिष्ट, शुक्र, सिकता, शीत, शनै और लाला ये दस प्रमेह होते हैं। **पित्तके कारणसे**-क्षार, काल, नील, हारिद्र, माञ्जिष्ठ और शोणित ये छ प्रमेह होते हैं। **वायुके कारणसे**-वसा, मज्जा, हस्ति और मधुमेह ये चार प्रमेह होते हैं ॥ ३ ॥

**तेषां च यत्किञ्चिदाहारविहारजातं श्लेष्ममेदोमूत्रजननं स हेतुः ॥ ४ ॥**

**निदान**—जो कोईभी आहार-विहार कफ-मेद और मूत्रको उत्पन्न करता है, वह सब इन प्रमेहोका कारण है ॥ ४ ॥

**तत्र वातपित्तमेदःक्लेदमांसशुक्ररसैरन्वितो वस्तिगतः श्लेष्मा प्रमेहान् जनयति । तैः कफशोणिताभ्यां च युक्तं पित्तम् । तैर्वसालसीकामज्जौजोभिश्च वायुः ॥ ५ ॥**

**सम्प्राप्ति**—इनमें वात-पित्त-मेद-क्लेद-मास और शुक्र तथा रससे मिश्रित बस्तिमे पहुची श्लेष्मा प्रमेहोंको उत्पन्न करती है । इन्हीं वातादि और कफ और रक्तसे मिलकर पित्त प्रमेहोको उत्पन्न करता है । और इन्ही वातादि तथा कफ रक्त-पित्त और वसा-लसीका-मज्जा और ओजसे मिलकर वायु प्रमेहोको उत्पन्न करती है ॥ ५ ॥

**त्रयाणामपि दोषाणां श्लेष्मा प्रमेहेषु प्रायः प्राक् प्रकोपमापद्यते श्लेष्माधिष्ठानत्वान्मूत्रस्य तद्वद्धेश्च मेद एव तेन प्रथमं दूष्यतेऽत्यन्तसहागत्वात् । तदनन्तरं क्लेदादयः । ततः श्लेष्मादिक्षये पित्तं प्रबलीभवच्छोणितमपि दूषयति । तत्क्षयेऽपि वायूरसादीन्धातून् शरीरस्य परस्परं सारभूतान् बस्तिमाकृष्य मूत्रेण सह विसृजति ॥ ६ ॥**

इन तीनो दोषोके प्रमेहोमें सबसे प्रथम कफ कुपित होता है, क्योकि मूत्रका अधिष्ठान कफ है । इस कफकी वृद्धिसे-सबसे प्रथम इस कफसे मेदही दूषित होता है, क्योंकि कफ और मेद दोनो अत्यन्त समान भागवाले ( गुणवाले ) हैं । इसके पीछे शरीरके क्लेद आदि दूषित होते हैं । फिर श्लेष्माके कम हो जानेसे पित्त प्रबल होता है; रक्तकोभी दूषित कर देता है ।

तब पित्तके क्षय होनेपर वायु शरीरके अत्यन्त सारभूत वसा आदि धातुओंको बस्तिमें खींचकर मूत्रके साथ बाहर निकालती है।

**वक्तव्य**—चरकने इसे विस्तारसे दिया है । इस उपरोक्त सम्प्राप्तिसे यह स्पष्ट है कि सब प्रमेहोमें प्रथम कफप्रमेह होते हैं, फिर कफप्रमेहोसे पित्तजन्य और फिर पित्तजन्यसे वातजन्य प्रमेह होते हैं। क्योंकि रक्तके क्षयसे वायु कुपित होकर—वसादिको बस्तिमें लाती है ॥ ६ ॥

**तस्मात्कफपित्तवातजाः क्रमेण साध्ययाप्यासाध्याः । तथा पित्तजाः संसृष्टदोषमेदःस्थानत्वाद्विरुद्धोपक्रमत्वाच्च । वातजाः पुनः क्षीणेषु धातुषु महात्ययिकतया विरुद्धोपक्रमत्वाच्च । मेदसि तु नातिदुष्टे पित्तजा अपि साध्यतां गच्छेयुः ॥ ७ ॥**

इसलिये क्रमसे कफजन्य प्रमेह साध्य, पित्तजन्य याप्य और वातजन्य असाध्य हैं। क्योकि पित्तजन्य प्रमेहोंमें-दोषोके मिले होनेके कारण विरुद्ध चिकित्सा होनेसे और मेद स्थानमें पहुंच जानेसे याप्य हैं। वातजन्य प्रमेह धातुओके क्षीण हो जानेसे, वसा-मज्जा आदि महान् धातुओंके कारणसे उत्पन्न होनेके कारण तथा-विरुद्ध चिकित्सा होनेसे असाध्य हैं । पित्तजन्य प्रमेहोंमेंभी यदि मेद बहुत अधिक दूषित न हो तो साध्य समझना चाहिये ।

**वक्तव्य**—कफजन्य प्रमेहोमे-कफ और मेदकी एकही जैसी चिकित्सा है, इसलिये कफजन्य प्रमेह साध्य है। पित्तजन्य प्रमेहमें-कफ और मेदकी एक चिकित्सा और पित्तकी इनसे विपरीत दूसरी चिकित्सा, तथा कफ और पित्तका योग होनेसे ये याप्य हैं। वातजन्य प्रमेहोंमेंभी कफ-मेदकी चिकित्सा वायुसे विपरीत है, साथही मेदके साथ शरीरके सारभूत धातु—वसा आदि मूत्रसे निकलनेके कारण ये असाध्य हैं ॥ ७ ॥

**धातुसंपर्कात्पुनः सर्वमेहेषु मूत्रमाविलं भूरि च भवति ॥ ८ ॥**

रस-रक्तादि धातुओंका सम्बन्ध होनेसे-सब प्रमेहोमें मूत्र आविल ( गदला-मैला ) और मात्रामें बहुत होता है ॥ ८ ॥

**दोषदूष्याणां चोत्कृष्टापकृष्टसंयोगेन मूत्रवर्णरसस्पर्शगन्धविशेषाद्वर्णानामिव शुक्लकृष्णादीनां शबलकल्माषादयः प्रमेहाणां भेदा भवन्ति ॥ ९ ॥**

प्रमेहमें दोष और दूष्योके उत्कृष्ट ( अधिकता ) तथा अपकृष्ट ( न्यूनता )-सयोगके कारण मूत्रके वर्ण-रस स्पर्श-गन्ध-विशेष होते हैं जिसप्रकार कि ( प्राक्तन कर्म )के कारण-वर्णोंकी भान्ति श्वेत-कृष्ण आदि, शबल-कल्माष आदि भेद होते है ॥ ९ ॥

**तेषां पूर्वरूपाण्यतिवृद्धिर्नखानां जटिलीभावश्च केशानां माधुर्यमास्यस्य तालुकण्ठशोषः पिपासा मलाधिक्यं बहिःकाये कायछिद्रेषु च शीतेच्छा स्नेहः स्वेदः सुप्तता चाङ्गेषु पाणिपाददाहोऽतिमाधुर्यात्पिपीलिकोपसर्पणं विस्रगन्धता च मूत्रशरीरयोः शुक्लता च मूत्रे श्वासो निद्रा तन्द्रालस्याप्रहर्षाश्च १०**

**प्रमेहोंके पूर्वरूप**—नख आदिका बहुत ( जल्दी ) बढना, केशोका जटारूप होना ( गाठ पडजाना उलझा रहना ), मुखमे मधुरता, तालु और गलेको सूख जाना, प्यासका लगना, शरीरमें मलकी अधिकता, शरीरके बाह्य भागमें ( त्वचामे ) तथा शरीरके छिद्रोमे शीतकी इच्छा, अगोमे ( विना स्नेहन और स्वेदनके ) स्नेह और स्वेदन तथा सुप्तता ( सज्ञानाश ), हाथ और पैरोमें जलन, अतिमधुरता होनेसे चिउटीका आना, मूत्र और शरीरसे आमगन्ध आना, मूत्रमे सफेदी, श्वास-निद्रा तन्द्रा और आलस्यकी अधिकता होना प्रमेहोके पूर्वरूप हैं ॥ १० ॥

**तत्र शीतं श्वेतमगन्धमच्छमुदकमिवोदकमेही मेहति । इक्षुरसमिवातिमधुरं शीतमीषत्पिच्छिलाविलमिक्षुमेही । पर्युषितं सान्द्रीभवत्सान्द्रमेही । सुरातुल्यमुपरिप्रसन्नमधः सान्द्रं सुरामेही। हृष्टरोमा पिष्टमिव सान्द्रसितं च पिष्टमेही। शुक्राभं शुक्रमिश्रं वा शुक्रमेही । सरुजं ससिकतमिव सिकतामेही । मधुरमतिशीतं शीतमेही । मन्दं शनैः शनैः शनैर्मेही । पिच्छिलं तन्तुबद्धमिव लालावल्लालामेही ११**

**कफजन्य प्रमेह**—

**उदकमेही** रोगी—शीतल, श्वेत, गन्धरहित, स्वच्छ, उदकके समान मूत्रप्रवाहण करता है ।

**इक्षुमेही** रोगी—गन्नेके रसके समान अति मधुर, शीतल, थोडा पिच्छल, मैला मूत्रप्रवाहण करता है ।

**सान्द्रमेही**का मूत्र—रातभर रखनेसे घना बन जाता है ।

**सुरामेही**का मूत्र—सुराके समान उपर स्वच्छ और नीचे घना मूत्र त्याग करता है ।

**पिष्टमेही**का रोगी—रोमाचयुक्त, पिठीके समान घना और श्वेत मूत्र त्याग करता है ।

**शुक्रमेही**का मूत्र—शुक्रके समान अथवा शुक्रसे मिला होता है ।

**सिकतामेही**—दर्दके साथ और सिकता ( रेती ) युक्त मूत्रत्याग करता है ।

**शीतमेही**—प्राय करके मधुर और अति शीतल मूत्र त्याग करता है ।

**शनैःमेही**—धीरे धीरे और थोडा-थोड़ा मूत्र त्याग करता है ( इसके मूत्रमें वेग नहीं होता और भूमिपर मूत्रत्याग करनेसे झाग नहीं आता ) ।

**लालामेही**—पिच्छल-तन्तुयुक्त ( रेषे- सूत्रयुक्त ) मूत्रत्याग करता है ॥ ११ ॥

---

१ त्रयाणामेषा निदानादिविशेषाणा सन्निपाते क्षिप्रं श्लेष्मा प्रकोपमापद्यते, प्रागतिभूयस्त्वात् । स प्रकुपित क्षिप्रमेव शरीरे विसर्पिं लभते, शरीरशैथिल्यात् । स विसर्पन् शरीरे मेदसैवादितो मिश्रीभावं गच्छति, मेदसश्चैव बहबद्धत्वा-मेदसश्च गुणै. समानगुणभूयिष्ठत्वात्—चरक. निदान. ४ ८

**वर्णगन्धरसस्पर्शैस्तु क्षारोपमं क्षारमेही । उष्णं मषीकालं कालमेही । सफेनमच्छमम्लं चाषपत्रनीलं नीलमेही । कटुकं सदाहं हरिद्राप्लुतमिव हारिद्रमेही । विस्रं मञ्जिष्ठोदकवर्णं माञ्जिष्ठमेही । विस्रमुष्णं लवणं शोणितसङ्काशं शोणितमेही ॥ १२ ॥**

**पित्तजन्य प्रमेह—**

**क्षारमेही**—वर्ण-गन्ध-रस और स्पर्शमे क्षारमिश्रित जलके समान मूत्र त्याग करता है ।

**कालमेही**—गरम और काली स्याहीके समान मूत्र त्याग करता है ।

**नीलमेही**—झागदार, स्वच्छ, अम्लरसयुक्त और चाष पक्षीके पंखोके समान नीला मूत्र त्याग करता है ।

**हारिद्रमेही**—कटुरस, दाहयुक्त और हल्दी घुले पानीकी भाति मूत्र त्याग करता है ।

**मांजिष्ठमेही**—आमगन्धयुक्त, मजीठ घुले पानीके समान मूत्र त्याग करता है ।

**शोणितमेही**—आमगन्धि, गरम, ईषत्लवण रस, रक्तके समान मूत्र त्याग करता है ॥ १२ ॥

**वसामिश्रं वसां वा वसामेही । मज्जमिश्रं मज्जानं वा मज्जमेही । सलसीकं मधुरमवेगं लसीकयैव च विबद्धमनुबद्धमजस्रं मत्त इव हस्ती स्रवति हस्तिमेही । सफेनमच्छमोजःस्निग्धमधुरं तद्रौक्ष्याद्वायुः कषायत्वेनोपसृजति तेन कषायमधुरोपेतं मध्विव मेहति मधुमेही । सतु द्विधा कैश्चिदिष्यते । धातुक्षयेणानिलप्रकोपाद्दोषावरणेन वा ॥ १३ ॥**

**वातजन्य प्रमेह—**

**वसामेही**—वसासे मिला अथवा वसाही मूत्रमे त्याग करता है ।

**मज्जामेही**-मज्जासे मिला अथवा मज्जाकोही मूत्रमे त्याग करता है ।

**हस्तिमेही**—लसीकाके साथ, मधुर, वेगरहित, लसीकासे मिला अथवा विना लसीकाके निरन्तर-मस्त हाथीके समान मूत्रत्याग करता रहता है । [ इसमे मेद बहुत करके धुली रहती है ] ।

**मधुमेही**—पूर्वोक्त ( अ स शारीरमे ) ओज धातु स्निग्ध और मधुर है, इसके रुक्ष हो जानेसे—यह वायुके कषाय गुणसे मिल जाता है । इस कारणसे—कषाय-मधुर ( थोड़ा )से मिला मधुके समान मूत्र त्याग करता है ।

इस मधुमेहको कई आचार्य दो प्रकारका मानते हैं—एक-धातुक्षयके कारण वायुका प्रकोप होनेसे, दूसरा दोषोंद्वारा मार्ग रुक जानेसे ।

—वायुका प्रकोप दो प्रकारसे होता है, एक-धातुक्षयसे और दूसरा—मार्गके रुक जानेसे । इसलिये कोई आचार्य दो प्रकारका मधुमेह मानते हैं, वास्तवमे वायुप्रकोपजन्य होनेसे एकही प्रकारका है ॥ १३ ॥

**तदावृतो हि वायुराहारप्रसादमादाय मुहुर्मुहुर्निमित्तं दोषलिङ्गानि वृद्धिक्षयौ चाविर्भावयत्कृच्छ्रसाध्यं मधुमेहं प्रवर्तयति ॥ १४ ॥**

दोषोंके कारण मार्गके रुक जानेसे कुपित वायु आहारके प्रसाद भागको साथमें लेकर-अकस्मात्—विना कारणके बार-बार-दोषके लक्षणोंको ( वातरक्तमे कहे हुए ) और वृद्धि एवं क्षयको उत्पन्न करता हुआ ( क्षणभरमे बस्तिके न भरनेसे रिक्त क्षीण हुआ और क्षणभरमे बस्तिके भर जानेसे-बढा हुआ )-मधुमेहमे कृच्छ्रसाध्यता उत्पन्न कर देता है । [ धातुक्षयजन्य मधुमेह असाध्यही है ] ॥ १४ ॥

**सर्वे एव चोपेक्ष्यमाणा मधुमेहत्वमायान्ति । तस्मात्सर्वेपि मधुमेहशब्देनोच्यन्ते यतश्च सर्वेष्वपि प्राज्ञध्विव मधुरं मेहति मधुरश्चास्य देहो भवतीति ॥ १५ ॥**

सभी प्रमेह उपेक्षा करनेपर मधुमेहमे पहुच जाते है । इसलिये सभी प्रमेह मधुमेह शब्दसे कहे जाते हैं । क्योकि सबही प्रमेहोमे प्रथम-मधुके समान मधुर-मूत्रत्याग करता है और इस पुरुषके शरीरका रसभी मधुर होता है-इसलिये मधुमेह हो जाता है ॥ १५ ॥

**तत्र प्रतिश्यायः शरीरशैथिल्यमरोचकाविपाकौ प्रसेकश्छर्दिर्निद्रा कासश्च श्लेष्मजानामुपद्रवा भवन्ति ॥ १६ ॥**

**कफजन्य प्रमेहोंके**—प्रतिश्याय, शरीरमें शिथिलता, अरोचक, अविपाक, लालास्राव, वमन, निद्रा, कास, ये उपद्रव होते हैं ॥ १६ ॥

**वृषणावदरणं बस्तिमेण्ढ्रतोदोऽम्लिका पिपासा ज्वरो दाहो मूर्च्छाऽतीसारः पाण्डुरोगश्च पित्तजानाम् ॥ १७ ॥**

**पित्तजन्य प्रमेहोंके**-वृषणो ( की त्वचा )का फटना, बस्ति और शिश्नमे दर्द, अम्ल रस, पिपासा, ज्वर, दाह, मूर्च्छा, अतिसार और पाण्डुरोग ये उपद्रव होते हैं ॥ १७ ॥

**हृद्ग्रहो लौल्यमनिद्रता कम्पः शूलं बद्धपुरीषत्वं शोषः कासः श्वासश्च वातजानाम् ॥ १८ ॥**

**वातजन्य प्रमेहोंके**-हृदयग्रह, लोलुपता ( सब रसोंके खानेकी इच्छा ), नीदका न आना, कम्पन, शूल, मलका बधा होना, शोष, कास और श्वास उपद्रव होते हैं ॥ १८ ॥

**प्रमेहपिटकानिदान**

**अथैवमस्य मेदःक्लेदादिभिरभिष्यन्नदेहस्य दोषैरनुगतधातोः प्रमेहाभिवृद्धौ मांसलेष्ववकाशेषु सन्धिषु मर्मसु च प्रदेशविशेष त्प्राण[illegible]**

१ वायोर्धातुक्षयात्कोपो मार्गस्यावरणेन च ।

**भूयः कष्टतमोपद्रवा दश पिटिका जायन्ते सुतरां चाधःकाये । तदभिमुखा हि प्रमेहिणां दोषाः । तद्यथा—शराविका कच्छपिका जालिनी पुत्रिणी विदारिका सर्षपिका मसूरिकाऽलजी विनता विद्रधिश्च ॥ १९ ॥**

प्रमेहके उपरान्त इस पुरुषके मेद और क्लेद आदिके कारण शरीरके शिथिल हो जानेसे-धातुओके दोषोसे दूषित हो जानेके कारण, प्रमेहके बढ जानेपर-मासबहुल स्थानोमें, सन्धिमर्मोमे और सुकुमार प्रदेश-विशेषोका आश्रय लेकर—प्राणोका नाश करनेवाली, अतिशय कष्टदायक-पीछेसे उत्पन्न होनेवाली ( उपद्रवरूपी ) दस पिटकाये उत्पन्न होती है । और प्राय करके ये पिडकाये शरीरके निचले भागोमे होती हैं । शरीरके निचले भागकी ओरही प्रमेहीयोके दोष प्रवृत्त होते हैं । यथा—शराविका, कच्छपिका, जालिनी, पुत्रिणी, विदारिका, सर्षपिका, मसूरिका, अलजी, विनता और विद्रधि ये दस पिटकाये हैं ॥ १९ ॥

**तत्र श्यावा क्लेदवेदनायुक्ता निम्नमध्योन्नतौष्ठा शरावसंस्थानप्रमाणा शराविका । महामूलाऽवगाढार्तितोदा श्लक्ष्णा कच्छपपृष्ठनिभा कच्छपिका । महाशयाऽतितोदा स्तब्धा स्निग्धस्राविणी सूक्ष्मच्छिद्रा मांससिराजालावृता जालिनी । महती पिडिकाभिरल्पाभिराचिता पुत्रिणी । कठिना विदारिकन्दवद्वृत्ता विदारिका । शीघ्रपाका महावेदना सर्षपाकृतिप्रमाणा तद्विधाभिश्च पिडिकाभिश्चिता सर्षपिका । मसूराकारप्रमाणा मसूरिका । त्वचमुत्थानादिव दहति स्फोटैरावृता विसर्पति रक्तकृष्णा तृण्मोहज्वरकरी दाहभूयिष्ठाऽतिकष्टा चालजी । महती नीलाऽवगाढरुक्क्लेदा पृष्ठोदरान्यतराधिष्ठानाऽविनता विनता । विद्रधिस्तु वक्ष्यते पृथगेव ॥२०॥**

इनमे **शराविका**—श्याववर्णकी, क्लेद और वेदनायुक्त, बीचसे गहरी और किनारोसे उची **शराव** ( चप्पन ) के आकार और प्रमाणकी होती है ।

**कच्छपिका**—महान् मूलवाली, गम्भीर, पीड़ा और तोदयुक्त, चिकनी, कछवेकी पीठके समान ( उपरको उठी ) होती है ।

**जालिनी**—महान् अधिष्ठानवाली, पीडा और तोदयुक्त, स्थिर, स्निग्ध स्राववाली, सूक्ष्म छिद्रोंसे भरी, मास और सिराके जालसे आवृत होती है ।

**पुत्रिणी**—एक बडी पिडका छोटी छोटी (पुत्रिणीसज्ञक) पिडकाओ द्वारा चारो ओरसे घिरी होती है ।

**विदारिका**—कठिन और विदारीकन्दके समान गोल विदारिका है ।

**सर्षपिका**—सरसोके आकार और प्रमाणवाली, जल्दी पकनेवाली, अति वेदनायुक्त, और इसी ( सरसो ) की तरहकी पिडकाओसे चारो ओरसे घिरी होती है ।

**मसूरिका**—मसूरके आकार और प्रमाणवाली होती है ।

**अलजी**—उत्पन्न होनेके समयही त्वचाको जलाती हुई, छालोसे घिरी, फैलती हुई, लाल अथवा काली, अति प्यास-मोह और ज्वरको उत्पन्न करनेवाली, जलनकी अधिकताके कारण-अति कष्टदायक अलजी होती है ।

**विनता**—महान्, नीले रगकी, गम्भीर वेदना और क्लेदयुक्त, पीठ या उदर किसी एक स्थानमे आश्रित-विशेषकर कुटिल होती है ।

**विद्रधि**—इसको अलगही ( ग्यारहवे अध्यायमें ) कहेगें ॥ २० ॥

**तासामाद्याः पञ्चातिबलश्लेष्ममेदःसम्भवेन मूलव्याध्येकरूपत्वात्तद्वृद्धिकारितया दुःसाध्याः ॥ २१ ॥**

**कष्टसाध्य**—इनमे पाच प्रथम पिडकाये ( शराविका, कच्छपिका, जालिनी, पुत्रिणी और विदारिका ) कफ-मेदसे उत्पन्न होनेके कारण अतिबलशाली, मूल व्याधि ( प्रमेह ) के समान लक्षणोयुक्त होनेसे, अत्यन्त बडे आकारकी होनेसे कष्टसाध्य होती हैं ॥ २१ ॥

**न त्वितराः पित्तोल्बणतयाऽल्पकफमेदोभवात् २२**

**सुखसाध्य**—शेष सर्षपिका आदि पाच पित्तकी प्रधानताके कारण, तथा कफ मेदके कम होनेसे सुखसाध्य हैं ॥ २२ ॥

**प्रमेहवशाच्च पिडकासु यथास्वं दोषोद्रेको भवतीति ॥ २३ ॥**

प्रमेहके कारणसेही—इन पिटकाओमे अपने अपने दोषोकी अधिकता हो जाती है [ जिस प्रकारके प्रमेहमे ये उत्पन्न होती है उसी प्रमेहके दोषोका प्रादुर्भाव पिडकामे होता है ] ॥ २३ ॥

**भवति चात्र—**

**प्रमेहेण विनाऽप्येता जायन्ते दुष्टमेदसः ।**
**तावच्च नोपलक्ष्यन्ते यावद्वास्तुपरिग्रहः ॥ २४ ॥**

इसमे श्लोकभी हैं—

मेदके दूषित होनेके कारण—प्रमेहके विनाभी ये उपरोक्त पिडिकाये उत्पन्न हो जाती हैं । तबतक ये प्रतीत नहीं होती, जबतक वास्तु ( कठिन भाग )को आक्रान्त नहीं करलेती ।

**वक्तव्य**—व्रणवस्तु—त्वचा, रक्त, मास, मेद, मज्जा, सिरा, स्नायु आदि है । जबतक दोष इनको दूषित करके उत्तान अथवा गम्भीर रूपमे पहुंच नहीं जाते, तबतक इनका पता नही लगता । और जब ये दोष इनको दूषित कर चुकते हैं—तब इन पिटकाओंका पता लगता है । इसलिये इनमे पूर्वरूपका ज्ञान असम्भव है । प्रमेहके लक्षणोंसेही इनके दोषोकी कल्पना करनी चाहिये ॥ २४ ॥

**हारिद्रवर्णं रक्तं वा मेहप्राग्रूपवर्जितम् ।**
**यो मूत्रयेन्न तं मेहं रक्तपित्तं च तद्विदुः ॥ २५ ॥**

**प्रमेह और रक्तपित्तमें भेद**—प्रमेहके पूर्वरूपोके विना जो हल्दीके रगका अथवा रक्तके रगवाला मूत्र त्याग करे—उसे प्रमेह नहीं कहना चाहिये, क्योकि यह रक्त-पित्तके प्रकोपसे है ( अर्थात् रक्तपित्त है ) ॥ २५ ॥

**दृष्ट्वा प्रमेहं मधुरं सपिच्छं**
**मधूपमं स्याद्विविधो विचारः ।**
**सम्पूरणाद्वा कफसम्भवः स्यात्**
**क्षीणेषु दोषेष्वनिलात्मको वा ॥ २६ ॥**

मधुके समान, मधुर-पिच्छल ( शाल्मलीनिर्यासकी पिच्छाके समान ) प्रमेह देखकर दो प्रकारका विचार होता है, एक–सपूरणात्- सन्तर्पणके कारणसे क्या यह कफजन्य प्रमेह है? [ अर्थात् अपतर्पण साध्य है ]। अथवा दूसरा–दोषोंके क्षीण होनेके कारण वायुप्रकोपजन्य ( अर्थात् सन्तर्पण साध्य है ) प्रमेह है? ऐसा सन्देह होता है ॥ २६ ॥

**सपूर्वरूपाः कफपित्तमेहाः**
**क्रमेण ये वातकृताश्च मेहाः ।**
**साध्या न ते पित्तकृतास्तु याप्याः**
**साध्यास्तु मेदो यदि नातिदुष्टम् ॥ २७ ॥**

**इति प्रमेहनिदानं नाम दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥**

पूर्वरूपोंके साथ जो प्रमेह क्रमसे कफजन्यसे पित्तजन्य, पित्तजन्यसे वातजन्य हुए हैं, वे असाध्य हैं। पित्तजन्य प्रमेह याप्य हैं, और यदि मेद बहुत दूषित नहीं हुआ तो येभी साध्य हैं।

**वक्तव्य**—जो प्रमेह क्रमश कफसे-पित्तमे, पित्तसे-वातमे बदलकर होते हैं, वे असाध्य हैं, सीधे वातजन्य असाध्य प्रथम कह चुके हैं। सब प्रमेहोमे मेद अवश्य दूषित होती है। प्रमेह और राजयक्ष्मामे केश और नखकी वृद्धि-किट्टकी अधिकतासे अथवा रोगस्वभावसे होती है ॥ २७ ॥

इसप्रकार वैद्यपति सिंहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टकी बनाई अष्टाग सग्रहसहिताके निदानस्थानमें प्रमेहनिदान नामक दसवा अध्याय समाप्त हुआ।

---

## एकादशोऽध्यायः ।

**अथातो विद्रधिवृद्धिगुल्मनिदानं व्याख्यास्यामः ॥१॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे विद्रधि, वृद्धि और गुल्मनिदानकी व्याख्या करेगें, जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियोंने हमको कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

### विद्रधिनिदान

**भुक्तैः पर्युषितात्युष्णरूक्षशुष्कविदाहिभिः ।**
**जिह्मशय्याविचेष्टाभिस्तैस्तैश्चासृक्प्रदूषणैः ॥ ३ ॥**
**दुष्टत्वङ्मांसमेदोऽस्थिस्नाय्वसृक्कण्डराश्रयः ।**
**यः शोफो वहिरन्तर्वा महामूलो महारुजः ॥ ४ ॥**
**वृत्तः स्यादायतो यो वा स्मृतः षोढा स विद्रधिः ।**

**कारण**—पर्युषित ( वासे ), अति उष्ण, रुक्ष, शुष्क एव विदाही भोजनोंसे, कुटिल शय्या, अथवा विकृत चेष्टाओके कारण तथा रक्तको दूषित करनेवाले कारणोसे जो शोफ होता है, उसे विद्रधि कहते हैं। यह शोथ दूषित त्वचा-मास-मेद-अस्थि-स्नायु-रक्त और कण्डरामे आश्रित होता है, शरीरके अन्दर अथवा बाहर, महान् मूलवाला, अत्यन्त वेदनाकारक, गोल अथवा आयताकार होता है। यह विद्रधि छै प्रकारकी है ॥ ३ ॥ ४ ॥–

**दोषैः पृथक् समुदितैः शोणितेन क्षतेन च ॥ ५ ॥**

**संख्या**—विद्रधि पृथग् वातादि दोषोसे ( तीन प्रकारकी ), सन्निपातजन्य, रक्तजन्य और शस्त्र आदिके क्षतके कारण उत्पन्न छै प्रकारकी है ॥ ५ ॥

**बाह्योऽत्र तत्रतत्राङ्गे दारुणो ग्रथितोन्नतः ।**

**बाह्यविद्रधि**—बाह्यविद्रधि अपने स्थानवाले अगमें दारुण ( कठिन ) ग्रथित ( गुथी ) और उन्नत होती है।–

**आन्तरो दारुणतरो गम्भीरो गुल्मवद्घनः ॥ ६ ॥**
**वल्मीकवत्समुच्छ्रायी शीघ्रघात्यग्निशस्त्रवत् ।**

**अन्तर्विद्रधि**—अति दारुण ( कठोर ), गम्भीर ( अन्दर-छिपी-साधारणत निश्चय न हो सके ), गुल्मके समान घनी, वल्मीकके समान चारों ओरसे उपरको उठी ( शिखराकार ), बाह्य विद्रधिकी अपेक्षा शीघ्र मारक, और अग्नि एवं शस्त्रके समान होती है ॥ ६ ॥–

**नाभिबस्तियकृत्प्लीहक्लोमहृत्कुक्षिवङ्क्षणे ॥ ७ ॥**
**स्याद्वृक्कयोरपाने च**

**विद्रधिके स्थान**—नाभि-बस्ति-यकृत-प्लीहा-क्लोम-हृदय-उदर-दोनो वंक्षण दोनो वृक्क-अपानदेश ( पक्वाशय ) विद्रधिके स्थाने है ॥ ७ ॥–

**वातात्तत्रातितीव्ररुक् ।**
**श्यावारुणश्चिरोत्थानपाको विषमसंस्थितिः ॥ ८ ॥**
**व्यधच्छेदभ्रमानाहस्पन्दसर्पणशब्दवान् ।**

**वातजन्य विद्रधि**—वायुके कारण इस विद्रधिमे अति वेदना, श्याव-अरुण वर्ण, देरमे उत्पन्न होना और देरसे पकना,

---

१ स विसर्पन् शरीरे मेदसैवादितो मिश्रीभाव गच्छति, मेदसश्चैव बहु अवद्धत्वात् मेदसश्च गुणै. समानगुणभूयिष्ठत्वात्। स मेदसा मिश्रीभवन् दूषयति एनम्, विकृतत्वात्। चरक निदान ४ ८

**उपद्रव**—उपद्रवास्तु खलु प्रमेहिणा–तृष्णातीसारज्वरदाह-दौर्बल्यारोचकाविपाकाः पूतिमासपिडकालजीविद्रध्यादयश्च तत्प्रसगाद् भवन्ति। चरक निदान. ४. ४८

२ अथासा विद्रधीना साध्यासाध्यत्वविशेषज्ञानार्थं स्थानकृत लिङ्ग-विशेषमुपदेक्ष्याम । तत्र प्रधानमर्मजाया विद्रध्या हृद्घट्टनतमकप्रमोहकासश्वासा , क्लोमजाया पिपासामुखशोषगलग्रहा , यकृज्जायां श्वास , प्लीहजायामुच्छ्वासोपरोध , कुक्षिजाया कुक्षिपार्श्वान्तरासशूल, वृक्कजाया पृष्ठकटिग्रह , नाभिजाया हिक्का, वक्षणजाया सक्थिसाद., बस्तिजाया कृच्छ्रपूतिमूत्रवर्चस्त्व चेति ॥

आसा हृन्नाभिबस्तिजा परिपक्वा सान्निपातिकी च मरणाय, शेषा' पुन कुशलमाशुप्रतिकारिण चिकित्सकमासाद्योपशाम्यन्ति ॥

( चरक सूत्र. १७-१०१, १०३ )

विषम आकारका होना ( कभी बड़ा-कभी छोटा ), वींधनेके समान अथवा छेदनके समान वेदना, भ्रम-आनाह-स्फुरण सर्पण ( शीघ्रगति ) और शब्द ( अगुलिसे दबानेपर ) होता है ॥ ८ ॥–

**रक्तताम्रासितः पित्तात्तृण्मोहज्वरदाहवान् ॥ ९ ॥**
**क्षिप्रोत्थानप्रपाकश्च**

**पित्तजन्य विद्रधि**—पित्तके कारण विद्रधि लाल ताम्रवर्ण अथवा काली, तृषा-मोह-ज्वर करनेवाली, जल्दी उत्पन्न होनेवाली और जल्दी पकनेवाली है ॥ ९ ॥–

**पाण्डुः कण्डूयुतः कफात् ।**
**सोत्क्लेशशीतकस्तम्भजृम्भारोचकगौरवाः ॥ १० ॥**
**चिरोत्थानविदाहश्च**

**कफजन्य विद्रधि**—कफके कारण-पाण्डुवर्ण, कण्डूयुक्त, उत्क्लेश ( जीमचलाना ), शीत, स्तम्भ ( जडता ), जृम्भा, अरोचक और गौरव ( भारीपन ) युक्त एव देरमे उत्पन्न होती है और विदाह होता है ॥ १० ॥–

**सङ्कीर्णः सन्निपाततः ।**
**सामर्थ्याच्चात्र विभजेद्बाह्याभ्यन्तरलक्षणम् ॥ ११ ॥**

**सन्निपातजन्य विद्रधि**—इनमे सब दोषोके लक्षण मिले रहते है। इन उपरोक्त लक्षणोंद्वारा अपनी सामर्थ्य (वृद्धि)के अनुसार-बाह्य विद्रधि और अन्तर्विद्रधिमे भेद करे ।

**वक्तव्य**—बाह्य विद्रधिमे ताम्र अथवा पाण्डुवर्ण होता है, अन्तर्विद्रधिमे आनाह-अरोचक आदि लक्षण होते है । देरमे उत्पन्न होना या पकना आदि लक्षण दोनोमे समान है ॥११॥

**कृष्णस्फोटावृतः श्यावस्तीव्रदाहरुजाज्वरः ।**
**पित्तलिङ्गोऽसृजा बाह्यः स्त्रीणामेव तथाऽन्तरः १२**

**रक्तविद्रधि**—कृष्ण वर्णके छालोसे घिरी, श्याव वर्ण, तीव्र दाह-वेदना और ज्वरसे युक्त, पित्तजन्य विद्रधिके लक्षणोंसे युक्त, पुरुषोमे बाह्य तथा स्त्रियोमे अन्तर्विद्रधि होती है ( पुरुषोंमे रक्तजन्य अन्तर्विद्रधि नहीं होती ) यह भिन्नता वस्तुस्वभावके कारणसेही होता है ॥ १२ ॥

**शस्त्राद्यैरभिघातेन क्षते वाऽपथ्यकारिणः ।**
**क्षतोष्मा वायुविक्षिप्तः सरक्तं पित्तमीरयन् ॥ १३ ॥**
**पित्तासृग्लक्षणं कुर्याद्विद्रधिं भूर्युपद्रवम् ।**

**क्षतविद्रधि**—शस्त्रादिके अभिघातसे क्षत हो जानेपर अथवा विना आघातके व्रणादिके कारण क्षत हो जानेपर अपथ्य सेवन करनेसे–पुरुषकी क्षतोष्मा ( अग्नि )को वायु विक्षिप्त करके रक्तके साथ पित्तको प्रकुपित करती है । इससे पित्तजन्य और रक्तजन्य दोनोंके सम्मिलितजन्य विद्रधि उत्पन्न होती है, इसमें पश्चात्कालीन बहुतसे उपद्रव होते हैं ॥ १३ ॥–

**तेषूपद्रवभेदश्च स्मृतोऽधिष्ठानभेदतः ॥ १४ ॥**
**नाभ्यां हिध्मा भवेद्बस्तौ मूत्रं कृच्छ्रेण पूति च ।**
**श्वासो यकृति रोधस्तु प्लीह्न्युच्छ्वासस्य तृट् पुनः १५**
**गलग्रहश्च क्लोम्नि स्यात्सर्वाङ्गप्रग्रहो हृदि ।**
**प्रमोहस्तमकः कासो हृदयोद्घट्टनं व्यथा ॥ १६ ॥**
**कुक्षिपार्श्वान्तरांसार्तिः कुक्षावाटोपजन्म च ।**
**सक्थ्नोर्ग्रहो वङ्क्षणयोर्वृक्कयोः कटिपृष्ठयोः ॥ १७ ॥**
**पार्श्वयोश्च व्यथा पायौ पवनस्य निरोधनम् ।**
**आमपक्वविदग्धत्वं तेषां शोफवदादिशेत् ॥ १८ ॥**

इन विद्रधियोंमे अधिष्ठानके भेदसे उपद्रवोंमे भेद होता है । यथा-नाभिमे विद्रधि होनेसे हिक्का होती है, बस्तिमे होनेसे मूत्रकृच्छ्र और दुर्गन्धयुक्त मूत्र, यकृतमे होनेसे श्वासका अवरोध, प्लीहामे होनेसे उच्छ्वास ( बाह्य श्वास )का अवरोध, क्लोममें होनेसे प्यास एव गलग्रह, हृदयमे होनेसे-सब अगोंका विशेष रूपमे जकड़ा जाना ( निश्चल ) होना, प्रमोह ( मूर्च्छा ), तमकश्वास, कास, हृदयका पीड़ित होना और व्यथा, कुक्षि और पार्श्वके बीचमे होनेसे असप्रदेशोंमे पीडा और कुक्षिमें आटोप उत्पन्न होता है । वक्षणोंमें होनेसे टागोंका जकड़ जाना ( सीधा न होना ), वृक्कोमें होनेसे कटि-पृष्ठ और पार्श्वोंमें पीड़ा, गुदामे होनेसे वायुका अवरोध होता है ।

इन विद्रधियोंमे—आम-पक्व और विदग्धता ( पाककी तैय्यारी )को शोफके समान समझना चाहिये ॥ १४–१८ ॥

**नाभेरूर्ध्वं मुखात्पक्वाः प्रस्रवन्त्यधरे गुदात् ।**
**उभाभ्यां नाभिजो विद्याद्दोषं क्लेदाच्च विद्रधौ ॥१९॥**
**यथास्वं व्रणवत्**

नाभिसे उपरके भागमे पकी विद्रधि मुखसे दोषोंको बहाती है, नाभिसे नीचे पकी विद्रधि गुदासे दोषोको बहाती है, और नाभिमें पकी विद्रधि गुदा और मुख दोनों स्थानोंसे दोषोंको बहाती है । विद्रधिमे क्लेदके द्वारा दोषोंको जानना चाहिये । जिसप्रकार अपने अपने लक्षणोसे दोषोको व्रणमें पहचानते हैं ॥ १९ ॥–

---

१ इन्दुका विचार है कि यह विद्रधि–बाह्य और आभ्यन्तर दोनों प्रकारकी स्त्रियोमेही होती हैं, पुरुषोंमें नहीं परन्तु उपरका अर्थ सर्वांगसुन्दर टीकाका शायद अच्छा रहेगा ।

२ शोफोऽल्पोऽल्पोष्मरुक्साम सवर्ण कठिन. स्थिर. ।
पच्यमानो विवर्णस्तु रागी बस्तिरिवाततः ॥
स्फुटतीव सनिस्तोद साङ्गमर्दविजृम्भिक ।
सरम्भारुचिदाहोषातृड्ज्वरानिद्रतान्वित ॥
स्त्यान विष्यन्दयत्याज्य व्रणवत्स्पर्शनासहः ।
पक्वेऽल्पवेगता म्लानि पाण्डुता वलिसम्भव ॥
नाम्योऽन्तेष्वून्नतिर्मध्ये कण्डूशोफादिमार्दवम् ।
स्पृष्टे पूयस्य सचारो भवेद् बस्ताविवाम्भस. ॥
अष्टाङ्गहृदय सू. २९. २–६.

३ मस्तुमासपुलाकाम्बुतुल्यतन्वल्पसस्रुति ।
निर्मासस्तोदभेदाढ्यो रूक्षश्चटचटायते ॥
पित्तेन क्षिप्रज पीतो नील कपिलपिङ्गल. ।
मूत्रकिंशुकभस्माम्बुतैलाभोष्णबहुस्रुति ।
क्षीरोक्षितक्षतसमव्यथो रागोष्मपाकवान् ॥
कफेन पाण्डु. कण्डूमान् बहुश्वेतघनस्रुति· ॥
अ. हृ उ अ २५ ६-९.

**तत्र विवर्ज्यः सन्निपातजः ।**
**पक्वो हृन्नाभिवस्तिस्थो भिन्नोऽन्तर्बहिरेव वा ॥ २० ॥**
**पक्वश्चान्तः स्रवन् वक्त्रात्क्षीणस्योपद्रवान्वितः ।**

**असाध्य**—इनमे सन्निपातजन्य विद्रधि त्याज्य है। हृदय, नाभि और बस्तिमे स्थित पक्व विद्रधि-अन्दर अथवा बाहर फूटनेपर, अथवा कोईभी विद्रधि पकनेपर-अन्दर स्रवित होती हुई अथवा मुखसे बहनेवाली-असाध्य है । मासादिसे क्षीणमे हिचकी आदि उपद्रवोयुक्त विद्रधि असाध्य है ॥ २० ॥–

**एवमेव स्तनसिरा विवृताः प्राप्य योषिताम् ॥ २१ ॥**
**सूतानां गर्भिणीनां वा सम्भवेच्छ्वयथुर्घनः ।**
**स्तने सदुग्धेऽदुग्धे वा बाह्यविद्रधिलक्षणः ॥ २२ ॥**
**नाडीनां सूक्ष्मवक्त्रत्वात्कन्यानां तु न जायते ।**

**स्तनविद्रधि**—इन्हीं कारणोसे प्रसूता अथवा गर्भिणी स्त्रियोकी विस्तृत सिराओमे दोष प्राप्त होकर-दुग्धवाले अथवा दुग्धरहित स्तनोमे-घना ( दृढ ) शोथ उत्पन्न कर देते हैं । इसमे बाह्य विद्रधिके लक्षण होते है । कन्याओमे स्तन नाडीके मुखोके अत्यन्त सूक्ष्म होनेसे यह शोथ उनमे नहीं होता ॥ २१ ॥ २२ ॥–

## वृद्धिनिदान

**क्रुद्धो रुद्धगतिर्वायुः शोफशूलकरश्चरन् ॥ २३ ॥**
**मुष्कौ वङ्क्षणतः प्राप्य फलकोशाभिवाहिनीः ।**
**प्रपीड्य धमनीर्वृद्धिं करोति फलकोशयोः ॥ २४ ॥**

किसी कारणवश गतिके रुक जानेसे कुपित हुआ वायु शोफ शूलको उत्पन्न करते हुए एक स्थानसे दूसरे स्थानमे गति करता हुआ-वंक्षण प्रदेशसे मुष्कोमे जाता हुआ-फलकोशवाहिनी धमनीको पीडित करता हुआ-फलकोशोमे वृद्धि रोग उत्पन्न करता है । [ यहा फलकोशोंमे-द्विवचन है, कभी-एक वृषणमें वृद्धि होती है। यह केवल उपलक्षण मात्र है ]॥ २३ ॥ २४ ॥

**दोषास्रमेदोमूत्रान्त्रैः स वृद्धिः सप्तधा गदः ।**
**मूत्रान्त्रजावप्यनिलाद्धेतुभेदस्तु केवलम् ॥ २५ ॥**

**संख्या**—वृद्धि रोग सात प्रकारका है-वातादि दोषोसे पृथक् पृथक् तीन प्रकारका, रक्तजन्य, मेदजन्य, मूत्रजन्य और आत्रजन्य । इनमें मूत्रजन्य और आत्रजन्य वृद्धि वायुजन्यही हैं । केवल कारणकी भिन्नता है ( इसलिये तथा चिकित्सामे भेद होनेके कारण अलग पढ़ा है ) ॥ २५ ॥

**वातपूर्णदृतिस्पर्शो रूक्षो वातादहेतुरुक् ।**
**[illegible]सङ्काशः पित्ताद्दाहोष्मपाकवान् ॥ २६ ॥**
**कफाच्छीतो गुरुः स्निग्धः कण्डूमान्कठिनोऽल्परुक् ।**
**कृष्णस्फोटावृतः पित्तवृद्धिलिङ्गश्च रक्ततः ॥ २७ ॥**
**कफवन्मेदसा वृद्धिर्मृदुस्तालफलोपमः ।**

**वातजन्य वृद्धि**—वायुसे भरी मशकके समान स्पर्श-वाली, बाह्य किसी हेतुके विनाही दर्द होने लगती है । **पित्त-जन्य वृद्धि**—पके हुए गूलरके समान रक्त वर्ण, दाह, उष्मा और पकनेवाली होती है । **कफजन्य वृद्धि**—कफके कारण शीतल, गुरु, स्निग्ध होती है, इसमे कण्डू, कठोरता और थोडी दर्द रहती है। **रक्तजन्य वृद्धि**—काले छालोसे घिरी पित्तजन्य वृद्धिके लक्षणोसे युक्त होती है । **मेदोजन्य वृद्धि**—कफके समानही मेदजन्य वृद्धि है, परन्तु यह कोमल तथा ताल फलके समान ( लिचलिची-फिसलनेवाली ) होती है ॥ २६ ॥ २७ ॥–

**मूत्रधारणशीलस्य मूत्रजः स तु गच्छतः ॥ २८ ॥**
**अम्भोभिः पूर्णदृतिवत्क्षोभं याति सरुङ् मृदुः ।**
**मूत्रकृच्छ्रमधः स्याच्च वलयं फलकोशयोः ॥ २९ ॥**

**मूत्रजन्य वृद्धि**—मूत्रके वेगको रोकनेकी आदतवाले पुरुषमे यह मूत्रजन्य वृद्धि होती है । इस पुरुषके चलते हुए-जलसे पूर्ण मशकके समान यह वृद्धि हिलती है, इसमें दर्द होता है और स्पर्शमें कोमल है । रोगीको मूत्रकृच्छ्रता रहती है, वृषणोके नीचे-कुण्डलाकार बन जाती है ॥ २८ ॥ २९ ॥

**वातकोपिभिराहारैः शीततोयावगाहनैः ।**
**धारणेरणभाराध्वविषमाङ्गप्रवर्तनैः ॥ ३० ॥**
**क्षोभणैः क्षुभितोऽन्यैश्च क्षुद्रान्त्रावयवं यदा ।**
**पवनो विगुणीकृत्य स्वनिवेशादधो नयेत् ।**
**कुर्याद्वङ्क्षणसन्धिस्थो ग्रन्थ्याभं श्वयथुं तदा ॥ ३१ ॥**

**आंत्रवृद्धि**—वातप्रकोपक आहारके सेवनसे, शीतल जलमे स्नान करनेसे, मूत्रादिके वेगोको रोकनेसे, अथवा बलात् प्रवृत्त करनेसे, भार उठानेसे, मुसाफिरी पैदल करनेसे, अगोको विषम रूपमें प्रवृत्त करनेके कारण-एवं अन्य विक्षोभक कारणोसे क्षुभित हुआ वक्षणसन्धिमे स्थित वायु जब क्षुद्रान्त्रके एक भागको सकुचित करके दुहेरा बनाकर अपने वास्तविक स्थानसे नीचेकी ओर ले जाता है, तब ग्रन्थि ( गाठ )के समान शोथ उत्पन्न होता है ॥ ३० ॥ ३१ ॥

**उपेक्ष्यमाणस्य च मुष्कवृद्धि-**
**माध्मानरुक्स्तम्भवतीं स वायुः ।**
**प्रपीडितोऽन्तः स्वनवान्प्रयाति**
**प्रध्मापयन्नेति पुनश्च मुक्तः ॥ ३२ ॥**

मुष्कवृद्धिकी उपेक्षा करनेसे आध्मान-वेदना-स्तम्भ ( निश्चे-ष्टता ) करनेवाली वायु हाथसे दबानेपर शब्द करती हुई अन्दर चली जाती है । और छोड़ देनेपर–आध्मान करती हुई पुनः आजाती है ॥ ३२ ॥

**अन्त्रवृद्धिरसाध्योऽयं वातवृद्धिसमाकृतिः ।**
**रूक्षकृष्णारुणसिरातन्तुजालगवाक्षितः ॥ ३३ ॥**

यह उपेक्षित आत्रवृद्धि–वातजन्य वृद्धिके समान लक्षणोवाली, तथा रुक्ष-कृष्ण-अरुणवर्णकी, सिराके तन्तुजालोंसे व्याप्त होनेके कारण असाध्य है ॥ ३३ ॥

## गुल्मनिदान

**गुल्मोऽष्टधा पृथग्दोषैः संसृष्टैर्निचयं गतैः ।**
**आर्तवस्य च दोषेण नारीणां जायतेऽष्टमः ॥ ३४ ॥**

१ अष्टागहृदयमे–'रूक्षकृष्णारुणसिरातन्तुजालगवाक्षित.' यह पक्ति ( निदान. ११. ३२ ) गुल्ममे पढी है।

**संख्या**—गुल्म आठ प्रकारका है। वातादि पृथग् पृथग दोषोसे तीन प्रकारका, संसृष्ट (द्विदोषोसे उत्पन्न) दोषोसे उत्पन्न, सन्निपातजन्य, स्त्रियोमे आर्तवके दोषसे उत्पन्न आठवा गुल्म है।

(गुल्म एक प्रकारकी शोथ है, जो शोथ उदरतकही रहती है, उसे आयुर्वेदमे गुल्म कहा है। यह शोथ लतागुल्मके समान चारो ओर निबिड होनेसे गुल्म कही जाती है। साधारणत गुल्म और विद्रधिमे यही अन्तर है कि गुल्म पकता नहीं और विद्रधि पक जाती है, परन्तु कभी कभी गुल्मभी पक जाता है। दूसरा भेद यह है कि–गुल्म स्वतंत्र होता है, और विद्रधि–किसीके आश्रयसे होती है।)

**वक्तव्य**—क्षारपाणिकी मान्यता है कि आर्तवदोषजन्य रक्तगुल्म तो स्त्रियोमे होता है, परन्तु अन्य रक्तजन्य गुल्म स्त्री और पुरुष दोनोमे होता है ॥ ३४ ॥

**अथ यो ज्वरातिसारादिभिर्वमनादिभिर्वा कर्मभिः कर्शितो वातलान्याहारयत्याहाराभिलाषी वा शीतमुदकं पिबत्यन्नपानानन्तरं वा लङ्घनप्लवनव्यवाययानयानादीन् देहविक्षोभिणः सेवतेऽनुदीर्णां वा छर्दिमुदीरयत्युदीर्णान्वा वातादीन्निश्वासोच्छ्वासौ वा निगृह्णात्यस्नेहपूर्वं वा वमनविरेचने करोति तथा कर्शित एवातिविदाहिनोऽभिष्यन्दिनो वा निषेवते तस्य यथास्वं वातप्रधानाः प्रकुपिताः दोषाः पृथक् संसृष्टाः समस्ताः सरक्ता वा महास्रोतोऽनुप्रविश्यावृत्योर्ध्वमधश्च मार्गं शूलमुपजनयन्तो गुल्ममभिनिर्वर्तयन्ति। यतश्च तस्मिन् शूलविद्ध इव व्यथ्यतेऽतिवेदनार्दितः कृच्छ्रोच्छ्वासस्तस्माच्छूलमित्युच्यते ॥ ३५ ॥**

**कारण**—जो व्यक्ति ज्वर–अतिसार आदिसे अथवा वमन आदि कर्मोके कारण कृश होकर वातकारक आहारको खाता है, भोजनकी भूख होनेपर शीतल जल पीता है, खानपानके पीछे लघन-कूदना-मैथुन–सवारी आदिसे जाना–देहके विक्षोभक कार्योका सेवन करता है, अथवा न उत्पन्न हुई वमनको बलपूर्वक प्रवृत्त करता है; उपस्थित वातादि एवं नि श्वास–उच्छ्वासके वेगोको रोकता है; विना स्नेहन लिये वमन–विरेचन आदि कार्योको करता है, सशोधन होनेपर–अति विदाही या अभिष्यन्दि पदार्थोको सेवन करता है, उस पुरुषके–अपने अपने लक्षणोके अनुसार–वातप्रधान दोष कुपित होकर पृथक् पृथक् आपसमें दो दो मिलकर–अथवा तीनो एकचित्त होकर, या रक्तके साथ मिलकर महास्रोतों (आमाशय-पक्वाशय)मे पहुंचकर–ऊर्ध्व और अधोगामि मार्गोमे भरकर–अवश्य शूलको उत्पन्न करके (पीछे) गुल्मको उत्पन्न करते हैं (प्रथम शूल और पीछे गुल्म होता है)। क्योकि इस रोगमे–शूलके चुभनेके समान तीव्र वेदना होती है; कठिनाईसे श्वास बाहर आता है, इसलिये इस गुल्मको शूल नामसे कहते हैं ॥ ३५ ॥



**तत्रातिकर्शनात्कफपित्ताभ्यां वा मार्गरोधाल्लब्धाश्रयो वायुरुत्प्लुतो रौक्ष्यात्कठिनीभूतः स्वाशये स्वतन्त्रः परतन्त्रो वा पित्तश्लेष्माशये स्पर्शोपलभ्यः पिण्डितत्वादमूर्तोऽपि मूर्ततामिवोपगतो ग्रन्थिरूपेणावतिष्ठमानो गुल्मसंज्ञां लभते ॥ ३६ ॥**

**सामान्य लक्षण**—अति कर्शनके कारण अथवा कफ-पित्तद्वारा मार्गके बन्द हो जानेसे (वायुके कोपके दो कारण है यथा–धातुक्षय और मार्गकी रुकावट) आश्रय प्राप्त करके–ऊर्ध्वगामि हुआ वायु–रुक्षताके कारण कठोर होकर–अपने स्थानमे अथवा पित्त–कफके स्थानमे स्वतन्त्र या परतन्त्र रूपमे–स्पर्शद्वारा जानी जाती है। पिण्डाकार हो जानेपर–अमूर्त होनेपरभी–मूर्तरूप बन जानेसे–गाठके रूपमे स्थिर होनेके कारण गुल्म-नामसे कही जाती है ॥ ३६ ॥

**तस्य पञ्च स्थानानि वस्तिर्नाभिः पार्श्वे हृदयं च॥३७॥**

इस गुल्मके पाच स्थान हैं–बस्ति, नाभि, दोनो पार्श्व और हृदय ॥ ३७ ॥

**अथास्य पूर्वरूपाणि–सदनमग्निशरीरयोररुचिः सौहित्यासहिष्णुताकुक्षिशूलाल्पाध्मानमुद्गिरणं बहुशो विदग्धेऽन्ने छर्दिराटोपो मलस्याप्रादुर्भावो प्रवृत्तिश्च ॥ ३८ ॥**

**पूर्वरूप**—अग्निकी मन्दता, शरीरमे शिथिलता, अरुचि, तृप्ति (भरपेट)का सहन न होना, कुक्षिमे शूल, आध्मान, वमनकी अधिकता, अन्नके विदग्ध (पच्यमान अवस्थामे) होनेपर वमन, आध्मान, मलका उत्पन्न होना–परन्तु शरीरसे बाहर न आना ये इस गुल्मके पूर्वरूप है ॥ ३८ ॥

**तत्र वातात्सूच्येव शङ्कुनेव व्यधो मन्याशिरःशङ्खशूलज्वराङ्गमर्दप्लीहाटोपान्त्रकूजोदावर्तोच्छ्वासोपरोधमुखशोषस्तब्धगात्रताः वायुकालेषूपद्रववृद्धिर्विषमाग्निता कृष्णारुणपरुषत्वङ्नखादित्वं गुल्मश्चास्य चलत्वाद्वायोरनियतस्थानसंस्थानोदयप्रलयाल्पमहारुजः पिपीलिकापरिगत इव तोदस्फुरणबहुलो विस्तारयतीव स्वदेशं चर्म इव कदाचित्कदाचित्संकोचयतीव हर्षयतीव रोमाणि वेदनातिप्रवृत्तौ तु सर्वस्मिन्नपि देहे प्रायो बस्त्याश्रयश्च भवति ॥३९॥**

**वातगुल्मके लक्षण**—इसमे वायुके कारण सूईके अथवा शंकुके घुसनेके समान पीडा, मन्या–शिर और शखप्रदेशमे शूल, ज्वर, अगोका टूटना, प्लीहावृद्धि, आटोप, आतोमें गड़गड़ाहट, उदावर्त, उच्छ्वासका रुकजाना, मुखशोष, शरीरका निश्चेष्ट होना, वायुके स्वाभाविक प्रकोपसमयमे (यथा–दिनके पीछे, रात्रिके तृतीय प्रहरमे, भोजनके जीर्ण होनेपर) उपद्रवोमे वृद्धि (लक्षणोकी वृद्धि), अग्निकी विषमता, त्वचा–नख आदिका काला–अरुणवर्ण तथा इनमें कठोरता, वायुके अस्थिर होनेके कारण गुल्मका स्थान अनिश्चित, आकार अनिश्चित, उत्पत्ति एव नाश अनिश्चित, आकारमे छोटा, अत्यन्त वेदनायुक्त,

चिऊंटीयोंसे व्याप्तकी भ्रान्ति-तोद, स्फुरणकी अधिकतावाला, अपने स्थानमें कभी तो चर्मका विस्तार करता है, और कभी सङ्कुचित करता है, वेदना होनेपर सारे देहमें रोमोंमें रोमाच उत्पन्न करता है। यह वातिक गुल्म प्राय. बस्तिमें आश्रित रहता है॥ ३९॥

**पित्ताद्दाहो धूमकोऽम्लकस्तृष्णा ज्वरः स्वेदो विड्भेदो मूर्च्छा शीतोपशयता हरितहारिद्रत्वं गुल्मश्चास्य तप्तायःपिण्ड इव तमवकाशं दहति दूयते धूमायत ऊष्मायते शिथिल इव व्रण इवास्पर्शसहो निर्लोमा प्रायो नाभ्याश्रयश्च ॥ ४० ॥**

**पित्तजन्य गुल्म**—पित्तके कारण दाह, धूमोद्गार, अम्ल उद्गार, प्यास, ज्वर, स्वेद, मलभेद, मूर्च्छा, शीतलताका अनुकूल आना, त्वचा आदिका हरा या हारिद्र वर्ण होना, यह गुल्म गरम लोहपिण्डके समान गुल्मके स्थानको जलाता है, तपाता है, धूमके समान होता है, उष्माके समान होता है, ढीला, व्रणके समान स्पर्शको सहन नहीं करता, लोमरहित, और प्राय यह गुल्म नाभिमें आश्रित होता है ॥ ४० ॥

**कफात् स्तैमित्यमरोचकाविपाकौ हृदयोपलेपः शीतज्वरस्तृप्तिः सदनं कासो हृल्लासः पीनसो निद्राऽऽलस्यं नखादिषु शुक्लता गुल्मश्च सुप्तस्थिरगुरुकठिनावगाढोऽल्परुक् प्रायो हृत्पार्श्वाश्रयश्च ॥ ४१ ॥**

**कफजन्य गुल्म**—कफके कारण जड़ता, अरोचक, अविपाक, हृदयका भारीपन, शीतज्वर, भोजनके विनाभी पेटका भारीपन, शिथिलता, कास, जीमचलाना, पीनस, निद्रा, आलस्य, नख आदिमें सफेदी, गुल्म-सोया हुआ-स्थिर-भारी कठिन गम्भीर-थोड़ी दर्दवाला और प्राय करके हृदय और पार्श्वमें स्थित होता है ॥ ४१ ॥

**संसृष्टलिङ्गः संसर्गात्स त्रिविधः ॥ ४२ ॥**

**द्विदोषज गुल्म**—दो दोषोंके मिलनेसे दो दोषोंके लक्षणोंवाला होता है, यह तीन प्रकारका है—वात-पित्तजन्य, पित्त-कफजन्य, वात-कफजन्य ॥ ४२ ॥

**सर्वलिङ्गनिचयेन च यो गुल्मः सोऽसाध्यः ॥ ४३ ॥**

**संनिपातगुल्म**—सब लक्षणोंके मिश्रित होनेसे सन्निपातगुल्म होता है, यह असाध्य है ॥ ४३ ॥

**रक्तगुल्मस्तु गर्भकोष्ठार्तवोपगमनवैशेष्यात्पारतन्त्र्यादवैशारद्यादुपचारानुरोधाच्च स्त्रिया एव भवति ॥ ४४ ॥**

**रक्तजन्य गुल्म**—गर्भाशयमें आर्तवके आनेकी भिन्नताके कारण, स्त्रियोंके सदा परतंत्र रहनेसे, कुशल न होनेसे (एतत्सम्बन्धि ज्ञानके अभावसे), निरन्तर सेवामें लगी रहनेके कारण रक्तजन्य गुल्म स्त्रियोंमेंही होता है ॥ ४४ ॥

**तत्र यदा सा ऋतुमती नवप्रसूता योनिरोगिणी वा वातलान्यासेवते तदाऽस्या वायुः कुपितो योन्या मुखमनुप्रविश्यार्तवमुपरुणद्धि । तदुपरुध्यमानं मासे मासे कुक्षिमभिनिर्वर्तयति गर्भलिङ्गानि च हृल्लासतन्द्राऽङ्गसाददौर्हृदस्तन्यदर्शनादीनि । वायुसंसर्गात्पुनः पित्तैकप्रकोपतया च वातपित्तगुल्मरूपाणि क्रमाच्छूलस्तम्भदाहातीसारादीनि गर्भाशये च सुतरां शूलं तथा योन्या दौर्गन्ध्यमास्रावं च करोति । गुल्मश्च न गर्भ इवाङ्गैः पिण्डित एव तु चिरेण सशूलं स्पन्दते । गुल्म एव च वर्धते न कुक्षिः ॥ ४५ ॥**

**निदान**—इनमें जब स्त्री ऋतुमती हो, अथवा तुरन्त प्रसूता हो, या योनिके रोगोंसे पीडित होनेपर—वातकारक आहारविहारका सेवन करती है, तब इसमें वायु कुपित होकर योनिके मुखमें प्रविष्ट होकर आर्तवको रोक देता है। यह रुकता हुआ आर्तव प्रतिमास कुक्षिमें बढता हुआ जीमचलाना, तन्द्रा, अंगोंमें शिथिलता, दौर्हृद, स्तनोंमें दूधका दर्शन आदि गर्भके लक्षणोंको उत्पन्न करता है। वायुके संसर्गसे और पित्तके कुपित होजानेसे वात-पित्तजन्य गुल्मके लक्षण क्रमसे शूल, निश्चेष्टता, दाह, अतीसार आदि और गर्भाशयमें निरन्तर शूल तथा योनिमें दुर्गन्धियुक्त स्राव उत्पन्न करती है। यह गुल्म गर्भके अंगोंके समान नहीं हिलता, पिण्डाकार और दर्दयुक्त होकर देरमें स्पन्दन करता है। गुल्मही आकारमें बढ़ता है, कुक्षि नहीं बढ़ती ॥ ४५ ॥

**स्वदोषाधिष्ठानश्च सर्वो भवति गुल्मः । तस्माच्चिरेण नैव पाकमेति । भृशदुष्टरक्ताश्रयत्वात्तु विद्रधिः शीघ्रपाको भवतीति ॥ ४६ ॥**

**गुल्म और विद्रधिमें भेद**—सब गुल्म अपने दोषोंकेही आश्रित होते हैं, इसलिये देरमें पकते हैं, अथवा नहीं पकते। (पाक होनेपर अपक्वही दीखते हैं)। विद्रधि अन्य-दोषजन्य होनेपरभी दूषित रक्तकी प्रधानतावाली होती है, इसलिये शीघ्र पकजाती है।

**वक्तव्य**—गुल्ममें अमूर्त वायु मूर्त रूप होकर पिण्डाकार होता है। सब गुल्मोंमें वायुकी प्रधानता है, इसलिये गुल्म—नहीं पकते, या देरमें पकते हैं—अथवा पकनेपरभी अपक्व दीखते हैं ॥ ४६ ॥

**भवति चात्र—**

**गुल्मेऽन्तराश्रये बस्तिकुक्षिहृत्प्लीहवेदनाः ।**
**अग्निवर्णबलभ्रंशो वेगानां चाप्रवर्तनम् ॥ ४७ ॥**
**अतो विपर्ययो बाह्ये कोष्ठाङ्गेषु तु नातिरुक् ।**
**वैवर्ण्यमवकाशस्य बहिरुन्नतताऽधिकम् ॥ ४८ ॥**

इसमें श्लोकभी हैं—

गुल्मके अन्त आश्रित होनेपर बस्ति-कुक्षि-हृदय-प्लीहामें वेदना, अग्नि-वर्ण और बलका नाश, मलादि वेगोंका बाहर न

१ शोणितगुल्मस्तु खलु स्त्रिया एव भवति न पुरुषस्य, गर्भकोष्ठार्तवागमनवैशेष्यात् । पारतन्त्र्यादवैशारद्यात् सततमुपचारानुरोधाद्वा वेगानुदीर्णानुपरुन्धत्या, आमगर्भे वाऽप्यचिरपतिते-ऽथवाऽप्यचिरप्रजाताया ऋतौ वा वातप्रकोपणान्यासेवमानाया क्षिप्रं वातः प्रकोपमापद्यते ॥ चरक. निदान अ. ३.१३.

आना होता है। गुल्मके बाह्य आश्रित होनेपर–इससे विपरीत लक्षण-( अग्नि-वर्ण बलका नाश न होना, मलादि वेगोका प्रवृत्त होना ), कोष्ठके अगोमे दर्दका अधिक न होना, गुल्मके स्थानकी विवर्णता, बाह्य भागमे अधिक उन्नत होता है ॥ ४७ ॥ ४८ ॥

**साटोपमत्युग्ररुजमाध्मानमुदरे भृशम्।**
**ऊर्ध्वाधोवातरोधेन तमानाहं प्रचक्षते ॥ ४९ ॥**

**आनाहका लक्षण**—आटोप ( नाभिके नीचले प्रदेशमे वायुकी मन्दगति ), अत्यन्त पीडा, ऊर्ध्व और अधोमार्गके रुकजानेसे उदरमें अत्यन्त आध्मानको आनाह कहते हैं।

**वक्तव्य**—सुश्रुतमे प्रत्याध्मानकेभी लक्षण दिये हैं[1]। पार्श्व और हृदयको छोडकर, केवल आमाशयमे कफके द्वारा वायुको कुपित करनेमे प्रत्याध्मान होता है ॥ ४९ ॥

**घनोऽष्ठीलोपमो ग्रन्थिरष्ठीलोर्ध्वं समुन्नतः।**
**आनाहलिङ्गस्तिर्यक् तु प्रत्यष्ठीला तदाकृतिः ॥ ५० ॥**

**अष्ठीला-प्रत्यष्ठीला**—घन ( निबिड )-अष्ठीला ( गोल पत्थर )के समान जो गाठ–उपरकी ओर ( नीचे नही ) स्थित हो–तथा आनाहके लक्षण हो वह अष्ठीला है। और जो ग्रन्थि तिरछी स्थित हो तो एव अष्ठीलाके आकारकी हो उसे प्रत्यष्ठीला कहते है ॥ ५० ॥

**पक्वाशयाद्गुदोपस्थं वायुस्तीव्ररुजः प्रयान्।**
**तूनी प्रतूनी तु भवेत्स एवातो विपर्यये ॥ ५१ ॥**

**तूनी-प्रतूनी**—पक्वाशयसे उत्पन्न वायु–तीव्र वेदना करता हुआ–गुदा एव उपस्थकी ओर जाते हुए–तूनी रोगको उत्पन्न करता है। यही वायु यदि गुदा और उपस्थसे चलकर पक्वाशयमे आये तो प्रतूनी कहते हैं ॥ ५१ ॥

**उद्गारबाहुल्यपुरीषबन्ध-**
**तृप्त्यक्षमत्वान्त्रविकूजनानि।**
**आटोपमाध्मानमपक्तिशक्ति-**
**मासन्नगुल्मस्य वदन्ति चिह्नम् ॥ ५२ ॥**

**इति विद्रधिवृद्धिगुल्मनिदानं नामैका-**
**दशोऽध्यायः ॥ ११ ॥**

**सम्भावित गुल्मके चिन्ह**—उद्गारकी अधिकता, मलबन्धका रहना, भरपेट भोजनका सहन न होना, आतोमे गड़गड़ाहट, पेटमे तनाव, आध्मान, पाचन न होना–ये होनेवाले गुल्मके लक्षण हैं ॥ ५२ ॥

इसप्रकार वैद्यपति सिंहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टकी बनाई अष्टाग-सग्रहसहिताके निदानस्थानमें विद्रधि-वृद्धि-गुल्मनिदान नामक ग्यारहवा अध्याय समाप्त हुआ।

---

[1] विमुक्तपार्श्वहृदय तदेवामाशयोत्थितम्।
प्रत्याध्मान विजानीयात् कफव्याकुलितानिलम् ॥
( सुश्रुत. निदान. १।८९ )

## द्वादशोऽध्यायः।

**अथात उदरनिदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे उदरनिदान नामक अध्यायकी व्याख्या करेगे जैसा आत्रेय आदि महर्षियोंने हमको कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**रोगाः सर्वेऽपि मन्देऽग्नौ सुतरामुदराणि तु।**
**अजीर्णान्मलिनैश्चान्नैर्जायन्ते मलसञ्चयात् ॥ ३ ॥**
**ऊर्ध्वाधो धातवो रुध्वा वाहिनीरम्बुवाहिनीः।**
**प्राणाग्न्यपानान्सन्दूष्य कुर्युस्त्वङ्मांससन्धिगाः ॥४॥**
**आध्माप्य कुक्षिमुदरं**

उदर आदि सवरोग मन्दाग्निसे होते हैं, इनमे उदररोग तो खासकर मन्दाग्निसे होते है। अजीर्णके कारणसे, और मलिन अन्नके कारण वातादिका सचय होनेसे उदर रोग होते हैं। धातु ( दोष ) जलवाहि स्रोतोको उपर और नीचे रोककर प्राण-अग्नि और अपानको दूषित करके, त्वचा और मासकी सन्धिके बीचमें आश्रित होकर कुक्षिका आध्मापन करके उदर रोग उत्पन्न करते हैं ॥ ३ ॥ ४ ॥–

**अष्टधा तच्च भिद्यते।**
**पृथग्दोषैः समस्तैश्च प्लीहबद्धक्षतोदकैः ॥ ५ ॥**

यह उदर रोग आठ प्रकारका है। वातादि पृथग् पृथग् दोषोसे, संनिपातजन्य, प्लीहाजन्य, बद्धोदर, क्षतोदर और उदकोदर ॥ ५ ॥

**तेनार्ताः शुष्कताल्वोष्ठाः शूनपादकरोदराः।**
**नष्टचेष्टाबलाहाराः कृशाः प्रध्मातकुक्षयः ॥ ६ ॥**
**स्युः प्रेतरूपाः पुरुषाः**

उदर रोगसे पीडित मनुष्यके तालु और ओष्ठ शुष्क हो जाते हैं, पैर–हाथ और उदर सूजजाते हैं, चेष्टा, बल और आहार नष्ट हो जाते है, शरीरमे कृश, कुक्षिमे आध्मान, और प्रेतके समान पुरुष हो जाता है ॥ ६ ॥–

**भाविनस्तस्य लक्षणम्।**
**क्षुन्नाशोऽन्नं चिरात्सर्वं सविदाहं च पच्यते ॥ ७ ॥**
**जीर्णाजीर्णं न जानाति सौहित्यं सहते न च।**
**क्षीयते बलतः शश्वच्छ्वसित्यल्पेऽपि चेष्टिते ॥ ८ ॥**
**वृद्धिर्विशोऽप्रवृत्तिश्च किञ्चिच्छोफश्च पादयोः।**
**रुग्बस्तिसन्धौ ततता लघ्वल्पाभोजनैरपि ॥ ९ ॥**
**राजीजन्म वलीनाशो जठरे**

**पूर्वरूप**—भूखका नाश, सब प्रकारका अन्न देरसे विदग्ध होकर पचता है। भोजन जीर्ण हुआ या नहीं हुआ-इसकी कोई परीक्षा नही रहती ( भूख प्रतीत नहीं होती ), तृप्तिपर्यन्त भोजन नही कर सकता, निरन्तर बलमे घटता जाता है, थोडे कामसेभी सास फूल जाता है, मलमे वृद्धि परन्तु बाहर न आना, पैरोपर थोडीसी सूजन, बस्ति-सन्धिमे दर्द, लघु-अल्प भोजनोसे

और विना भोजनसेभी उदरमे विस्तीर्णता ( तनाव ), राजी-( रेखायों )की उत्पत्ति और झुरियोका नष्ट होना-ये इस भावी उदरके लक्षण है ॥ ७-९ ॥-

**जठरेषु तु ।**
**सर्वेषु तन्द्रा सदनं मलसङ्गोऽल्पवह्निता ॥ १० ॥**
**दाहः श्वयथुराध्मानमन्ते सलिलसम्भवः ।**

**सामान्य लक्षण**—सब प्रकारके उदर रोगोमे तन्द्रा, शिथिलता, मलका अवरोध, मन्दाग्नि, दाह, शोथ, आध्मान और अन्तमे पानी उत्पन्न हो जाना होता है ॥ १० ॥-

**सर्वं त्वतोयमरुणमशोफं नातिभारिकम् ॥ ११ ॥**
**गवाक्षितं सिराजालैः सदा गुडगुडायते ।**
**नाभिमन्त्रं च विष्टभ्य वेगं कृत्वा प्रणश्यति ॥ १२ ॥**
**मारुतो हृत्कटीनाभिपायुवङ्क्षणवेदनाः ।**
**सशब्दो निश्चरेद्वायुर्विड्बन्धो मूत्रमल्पकम् ॥ १३ ॥**
**नातिमन्दोऽनलो लौल्यं न च स्याद्विरसं मुखम् ।**

**विना पानीवाले उदरका लक्षण**—पानीरहित सब उदर अरुणवर्ण, शोफरहित ( या ईषत् शोफयुक्त ), बहुत भारी नही, सिराके जालोसे व्याप्त ( उदरपर सिराये दीखती हैं ), सदा गुड़ गुड ध्वनिका होना, वायु नाभि और अन्त्रको स्तब्ध बनाकर, अपना वेग उत्पन्न करके हृदय-कटि-नाभि-पायु और वंक्षणमें वेदना करती हुई नष्ट हो जाती है ( बाहर हो जाती है ) । वायु शब्दके साथ गुदासे बाहर आती है, इसमे मल रुक जाता है, मूत्र थोड़ा हो जाता है, अग्नि बहुत मन्द नहीं होती, लोलुपता बनी रहती है । मुख विरस नहीं होता ।

**वक्तव्य**—इससे विपरीत लक्षणोसे जातोदक समझना चाहिये । इसमे-उदरका बहुत बढ़जाना, सिराओका छिपजाना, पानीसे भरी मशकके समान हिलना-तथा इसका स्पर्श होना-होता है ॥ ११-१३ ॥-

**तत्र वातोदरे शोफः पाणिपन्मुष्कसन्धिषु ॥ १४ ॥**
**कुक्षिपार्श्वोदरकटीपृष्ठरुक् पर्वभेदनम् ।**
**शुष्ककासोऽङ्गमर्दोऽधोगुरुता मलसङ्ग्रहः ॥ १५ ॥**
**श्यावारुणत्वगादित्वमकस्माद्वृद्धिह्रासवत् ।**
**सतोदभेदमुदरं तनुकृष्णसिराततम् ॥ १६ ॥**
**आध्मातदृतिवच्छब्दमाहतं प्रकरोति च ।**
**वायुश्चात्र सरुक्शब्दो विचरेत्सर्वतोगतिः ॥ १७॥**

**वातजन्य उदरमे**—हाथ-पैर और मुष्कसन्धिमें शोथ, कुक्षि-पार्श्व-उदर-कटि और पीठमे दर्द, पर्वसन्धियोका टूटना, सुखा कास, अगोंका टूटना, निचले भागमें ( नाभिसे नीचे पेड्रूमें ) भारीपन, मलका अवरोध, त्वचा आदिका श्याव या अरुण वर्ण, विना कारणकेही सहसा उदरका बढजाना अथवा घटजाना, उदरमे चुभनेकी दर्द या छेदन करनेके समान दर्दका होना, उदरका पतली-काली सिराओसे भरा होना, आध्मान, टकोरनेपर वायुसे भरी मशकके समान शब्दका होना, वायु दर्द और शब्दके साथ सब ओर गति करती हुई विचरती है ॥ १४-१७ ॥

**पित्तोदरे ज्वरो मूर्च्छा दाहस्तृट् कटुकास्यता ।**
**भ्रमोऽतिसारः पीतत्वं त्वगादावुदरं हरित् ॥ १८ ॥**
**पीतताम्रसिरानद्धं सस्वेदं सोष्म दह्यते ।**
**धूमायति मृदुस्पर्शं क्षिप्रपाकं प्रदूयते ॥ १९ ॥**

**पित्तजन्य उदरमें**—ज्वर, मूर्च्छा, दाह, प्यास, मुखमे कटुता, भ्रम, अतीसार, त्वचा आदिका पीलापन, उदर हरी-पीली-ताम्रवर्ण सिराओसे व्याप्त, पसीना, उष्मा और तपती है । धूमके समान प्रतीति, कोमल स्पर्श, शीघ्र पकजाता है, गरम होता है ॥ १८ ॥ १९ ॥

**श्लेष्मोदरेऽङ्गसदनं स्वापः श्वयथुगौरवम् ।**
**निद्रोत्क्लेशारुचिश्वासकासशुक्लत्वगादिताः ॥ २० ॥**
**उदरं स्तिमितं स्निग्धं शुक्लराजीततं महत् ।**
**चिराभिवृद्धि कठिनं शीतस्पर्शं गुरु स्थिरम् ॥२१॥**

**कफजन्य उदरमें**—अगोंकी शिथिलता, सज्ञानाश, शोथ, भारीपन, निद्रा, उत्क्लेश, अरुचि, श्वास, कास, त्वचा आदिकी सफेदी, उदर-निश्चेष्ट, स्निग्ध, श्वेत रेखाओसे व्याप्त, महान, देरमे बढनेवाला, कठिन, शीतल स्पर्श, भारी और स्थिर होता है ॥ २० ॥ २१ ॥

**त्रिदोषकोपनैस्तैस्तैः स्त्रीदत्तैश्च रजोमलैः ।**
**गरदूषीविषाद्यैश्च सरक्ताः सञ्चिता मलाः ॥ २२ ॥**
**कोष्ठं प्राप्य विकुर्वाणाः शोषमूर्च्छाभ्रमान्वितम् ।**
**कुर्युस्त्रिलिङ्गमुदरं शीघ्रपाकं सुदारुणम् ॥ २३ ॥**
**बाधते तच्च सुतरां शीतवाताभ्रदर्शने ।**

**सन्निपातजन्य उदरमें**—सर्व निदानोक्त त्रिदोषप्रकोप कारणोसे ( सकीर्ण भोजन आदिसे ), स्त्रियोंके ( वशीकरण आदिके लिये ) दिये रज-मल आदिसे, गर ( सयोगजन्य विष ), दूषीविष आदिसे, रक्तके साथ-एकत्रित हुए वातादि दोष कोष्ठमे आश्रित होकर-विकृत बनकर शोफ-मूर्च्छा-भ्रम इन लक्षणोसे युक्त-तीनो लक्षणोंवाले उदर रोगको उत्पन्न करते हैं । यह उदर जल्दी पकता है, और भयानक होता है, शीतल वायु, बादल आदिके दीखनेसे इसमे निरन्तर-अतिशय पीड़ा होती है ॥ २२ ॥ २३ ॥-

**अत्याशितस्य सङ्क्षोभाद्यानयानातिचेष्टितैः ॥ २४ ॥**
**अतिव्यवायकर्माध्ववमनव्याधिकर्शनैः ।**
**वामपार्श्वाश्रितः प्लीहा च्युतः स्थानाद्विवर्धते ॥२५॥**
**शोणितं वा रसादिभ्यो विवृद्धं तं विवर्धयेत् ।**

१ ततोऽनन्तरमुदकप्रादुर्भाव. । तस्य रूपाणि—कुक्षेरतिमात्रवृद्धि., सिरान्तर्धानगमनम्, उदकपूर्णदृतिसक्षोभसस्पर्शत्व च । तदातुरमुपद्रवा स्पृशन्ति-छर्द्यतीसारतमकतृष्णाश्वासकासहिक्कादौर्बल्यपार्श्वशूलारुचिस्वरभेदमूत्रसगादय । चरक चिकित्सा.उदर.१३-४८,४९.

**प्लीहोदर**—अतितृप्तिपूर्वक भोजन करके, विक्षोभकारक सवारीसे यात्रा करनेसे अथवा अन्य चेष्टाओके करनेसे, अति मैथुन, भार उठाना, मुसाफिरी अथवा रोगसे कृश हो जानेके कारण वाम-पार्श्वमे आश्रित प्लीहा अपने स्थानसे आगे होकर बढ़जाती है । अथवा रसादिसे बढा रक्त इस प्लीहाको बढा देता है ॥ २४ ॥ २५ ॥–

**सोऽष्ठीलेवातिकठिनः प्रोन्नतः कूर्मपृष्ठवत् ॥ २६ ॥**
**क्रमेण वर्धमानश्च कुक्षावुदरमावहेत् ।**
**श्वासकासपिपासाऽऽस्यवैरस्याध्मानरुग्ज्वरैः ॥२७॥**
**पाण्डुत्वकृच्छर्दिमूर्च्छार्तिदाहमोहैश्च संयुतम् ।**
**अरुणाभं विवर्णं वा नीलहारिद्रराजिमत् ॥ २८ ॥**
**उदावर्तरुगानाहैर्मोहतृड्दहनज्वरैः ।**
**गौरवारुचिकाठिन्यैर्विद्यात्तत्र मलान् क्रमात् ॥२९॥**

**प्लीहोदरके लक्षण**—यह प्लीहा प्रथम अष्ठीला ( लम्बी लोहेकी बनी ग्रन्थि-ऐरन-लोहार जिसपर रखकर लोहा कूटता है ) के समान अति कठोर-पीछेसे-कछुएकी पीठके समान उठी हुई, क्रमशः-धीरे धीरे बढती हुई-कुक्षिमे उदर रोगको उत्पन्न करती है । इसके कारण-शरीरमे पाण्डुता, वमन, मूर्च्छा, दाह, मोह, श्वास, कास, प्यास, मुखकी विरसता, आध्मान, पीडा एवं ज्वर होता है । उदरपर-अरुण वर्ण अथवा अनिश्चित वर्ण, नीली पीली रेखाये होती है ।

इस प्लीहोदरमे-उदावर्त-दर्द-आनाह होनेसे वातप्रधान प्लीहोदरको, मूर्च्छा, प्यास-जलन और ज्वर होनेसे पित्तप्रधान प्लीहोदरको, भारीपन-अरुचि-कठिनता होनेसे कफप्रधान प्लीहोदरको जानना चाहिये ॥ २६–२९ ॥

**प्लीहवद्दक्षिणात्पार्श्वात्कुर्याद्यकृदपि च्युतम् ।**

**यकृतोदर**—प्लीहोदरकी भान्ति दक्षिणपार्श्वमे यकृतभी बढकर-यकृत उदरको उत्पन्न कर देता है, इसके लक्षण-निदान प्लीहोदरकी भान्ति हैं ॥–

**पक्ष्मवालैः सहान्नेन भुक्तैर्बद्धायने गुदे ॥ ३० ॥**
**दुर्नामभिरुदावर्तैरन्यैर्वाऽन्त्रोपलेपिभिः ।**
**वर्चःपित्तकफान् रुध्वा करोति कुपितोऽनिलः ३१**

**बद्धोदर**—पक्ष्म और बालोको अन्नके साथ खानेसे, अर्श-उदावर्त द्वारा तथा आंतोको लिप्त करनेवाले माष-दहि आदिसे गुदाके अवरुद्ध हो जानेसे; कुपित हुआ अपान वायु मल-पित्त-कफको रोककर उदर रोगको उत्पन्न करता है ॥ ३० ॥ ३१ ॥

**अपानो जठरं तेन स्युर्दाहज्वरतृट्क्षवाः ।**
**कासश्वासोरुसदनं शिरोहृन्नाभिपायुरुक् ॥ ३२ ॥**
**मलसङ्गोऽरुचिश्छर्दिरुदरं मूढमारुतम् ।**
**स्थिरं नीलारुणसिराराजिनद्धमराजि वा ॥ ३३ ॥**
**नाभेरुपरि च प्रायो गोपुच्छाकृति जायते ।**

**लक्षण**—इससे दाह, ज्वर, प्यास, छीक, कास, श्वास, ऊरुकी शिथिलता, शिर-हृदय-नाभि और गुदामे दर्द, मलका अवरोध, अरुचि, वमन होती हैं, उदरमेसे वायु बाहर नहीं निकलती, उदर स्थिर, नील-लाल सिरा एव रेखाओमे व्याप्त अथवा विना रेखाओके होता है । नाभिसे ऊपर प्राय करके गायके पुच्छके समान ( उत्तरोत्तर-पतला ) हो जाता है ॥३२॥३३॥–

**अस्थ्यादिशल्यैः सान्नैश्चेद्भुक्तैरत्यशनेन वा ॥ ३४ ॥**
**भिद्यते पच्यते चान्त्रं तच्छिद्रैश्च स्रवन् बहिः ।**
**आम एव गुदादेति ततोऽल्पाल्पः सविड्रसः ॥३५॥**
**तुल्यः कुणपगन्धेन पिच्छिलः पीतलोहितः ।**
**शेषश्चापूर्य जठरं जठरं घोरमावहेत् ॥ ३६ ॥**
**वर्धते तदधो नाभेराशु चैति जलात्मताम् ।**
**उद्रिक्तदोषरूपं च व्याप्तं च श्वासतृड्भ्रमैः ॥ ३७ ॥**
**छिद्रोदरमिदं प्राहुः परिस्रावीति चापरे ।**

**छिद्रोदर**—अस्थि-तृण-कण्टक-पाषाण-धातु आदिको अन्नके साथ खानेसे, अथवा अधिक भोजन करनेके कारण आंते फट-जाती हैं अथवा पकजाती है । इन छिद्रोसे बाहर आता हुआ आम ( अपक्व ) यह रस मलके साथ मिलकर-थोडा थोड़ा गुदासे बाहर आता है । यह शवके समान गन्धवाला, पिच्छल, पीला-लाल होता है । शेष ( बाहर निकलनेसे बचा हुआ ) रस जठरको भरकर भयानक ( दुस्तर ) जठर ( उदर ) रोगको उत्पन्न करता है । यह उदर नाभिके नीचे बढता है, और जल्दीही जलोदरमें परिवर्तित हो जाता है । वातादि दोषोके लक्षण इसमे बढे होते है, श्वास, प्यास और श्रमसे पीडित होता है । चरक आदि इसे छिद्रोदर और सुश्रुत आदि इसीको परिस्रावि उदर कहते है ॥ ३४–३७ ॥–

**प्रवृत्तस्नेहपानादेः सहसाऽऽमाम्बुपायिनः ॥ ३८ ॥**
**अत्यम्बुपानान्मन्दाग्नेः क्षीणस्यातिकृशस्य वा ।**
**रुध्वाऽम्बुमार्गाननिलः कफश्च जलमूर्च्छितः ॥३९॥**
**वर्धयेतां तदेवाम्बु तत्स्थानादुदराश्रितौ ।**
**ततः स्यादुदरं तृष्णागुदस्रुतिरुजान्वितम् ॥ ४० ॥**
**कासश्वासारुचियुतं नानावर्णसिराततम् ।**
**तोयपूर्णदृतिस्पर्शशब्दप्रक्षोभवेपथु ॥ ४१ ॥**
**दकोदरं महत्स्निग्धं स्थिरमावृत्तनाभि तत् ।**

**दकोदरके कारण**—स्नेहपान, वमन आदि कार्योके प्रारम्भ करनेपर, सहसा कच्चे जलके पीनेसे, अथवा बहुत अधिक पानी पीनेसे, मन्दाग्नि पुरुषके, क्षीण अतिकृश पुरुषके जलवाही स्रोतोको जलसे मिश्रित कफ और वायु रोककर, उदरमे आश्रित होकर-इसी पानीको–पानीके स्थानसे ( क्लोम स्थानसे ) बढाते हैं । इससे उदर उत्पन्न हो जाता है । इसके साथ रोगीको तृष्णा, गुदस्राव, पीडा, कास, श्वास, अरुचि होती है । उदर नानाप्रकारके रगवाली सिराओंसे व्याप्त होता है । पानीसे भरी मशकके समान इसका स्पर्श-शब्द-क्षोभ और कम्पन होता है ( एक ओर हाथ रखकर-दूसरी तरफ़से चोट करनेपर-हाथमें तरंग-कम्पन अनुभव होता है ) । उदर-चिकना, बढा, निश्चेष्ट, और गोल नाभिवाला ( अन्दरको नाभि नहीं दबी होती ) होता है ॥ ३८–४१ ॥–

**उपेक्षया च सर्वेषु दोषाः स्वस्थानतश्च्युताः ॥ ४२ ॥**
**पाकाद्द्रवा द्रवीकुर्युः सन्धिस्रोतोमुखान्यपि ।**
**स्वेदस्तु बाह्यस्रोतःसु विहतस्तिर्यगास्थितः ॥ ४३ ॥**
**तदेवोदकमाप्याय्य पिच्छां कुर्यात्तदा भवेत् ।**
**गुरूदरं स्थिरं वृत्तमाहतं च न शब्दवत् ॥ ४४ ॥**
**मृदु व्यपेतराजीकं नाभ्यां स्पृष्टं च सर्पति ।**
**तदनूदकजन्मास्मिन् कुक्षिवृद्धिस्ततोऽधिका ॥४५॥**
**सिरान्तर्धानमुदकजठरोक्तं च लक्षणम् ।**

चिकित्सा न करनेपर सब उदरोंमें वातादि दोष अपने स्थानसे स्थानान्तरमें जाकर, पक जानेसे द्रव बनकर सन्धि-स्रोतोंके मुखोंकोभी द्रवीभूत कर देते हैं । तब बाह्य स्रोतोंमें रुका हुआ पसीना तिर्यक् ( शाखाओंमें ) प्रवृत्त होकर-इसी जलको बढाकर पिच्छा ( चिकास ) उत्पन्न कर देती हैं । इससे उदर भारी, स्थिर, गोल, टकोरनेपरभी शब्द नहीं करता, उदर-कोमल, राजी नष्ट हो जाती है, और नाभिपर स्पर्श करनेसे ( दवानेसे ) फैलता है । इसके अनन्तर उदरमें पानी उत्पन्न होता है, तब कुक्षि औरभी अधिक बढती है, सिरायें छिपजाती है, जलोदरमें कथित लक्षण होते हैं ॥ ४२-४५ ॥-

**वातपित्तकफप्लीहसन्निपातोदकोदरम् ॥ ४६ ॥**
**कृच्छ्रं यथोत्तरं पक्षात्परं प्रायोऽपरे हतः ।**

**कष्टसाध्यता—**वातजन्य, पित्तजन्य, कफजन्य, प्लीहाजन्य, सन्निपातजन्य और दकोदरमें उत्तरोत्तर उदररोग कष्टसाध्य है । शेष दो ( बद्धोदर-छिद्रोदर ) प्राय. पक्षके उपरान्त मृत्युके कारण बनजाते हैं ॥ ४६ ॥-

**सर्वं च जातसलिलं रिष्टोक्तोपद्रवान्वितम् ॥ ४७ ॥**

सब उदर पानी उत्पन्न हो जानेपर रिष्टमें कहे उपद्रवोसे युक्त होते हैं ॥ ४७ ॥

**जन्मनैवोदरं सर्वं प्रायः कृच्छ्रतमं मतम् ।**
**बलिनस्तदजाताम्बु यत्नसाध्यं नवोत्थितम् ॥ ४८ ॥**

**इत्युदरनिदानं नाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥**

प्रायः करके सब उदररोग स्वभावसेही अतिकष्टसाध्य होते हैं । बलवान पुरुषमें पानी उत्पन्न न होनेपर तथा रोग नया होनेपर-उदर यत्नपूर्वक साध्य होता है ॥ ४८ ॥

इसप्रकार वैद्यपति सिंहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टसे बनाई अष्टाङ्गसंग्रहसहिताके निदानस्थानमें उदरनिदाननामक बारहवा अध्याय समाप्त हुआ ।

---

१ शूनाक्ष कुटिलोपस्थमुपक्लिन्नतनुत्वचम् ।
विरेचनहतानाहमानह्यन्त पुन पुन ॥
अ हृ. शा. ५ ९०, ९१.

## त्रयोदशोऽध्यायः ।

**अथातः पाण्डुरोगकामलाशोफविसर्पनिदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे पाण्डुरोग-कामला-शोफ-विसर्पनिदान नामक अध्यायकी व्याख्या करेंगे-जैसा आत्रेय आदि महर्षियोने हमको कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

### पाण्डुरोग

**पित्तप्रधानाः कुपिता यथोक्तैः कोपनैर्मलाः ।**
**तत्रानिलेन बलिना क्षिप्तं पित्तं हृदि स्थितम् ॥ ३ ॥**
**धमनीर्दश सम्प्राप्य व्याप्नुवत्सकलं वपुः ।**
**श्लेष्मत्वग्रक्तमांसानि प्रदूष्यान्तरमाश्रितम् ॥ ४ ॥**
**त्वङ्मांसयोस्तत्कुरुते त्वचि वर्णान् पृथग्विधान् ।**
**पाण्डुहारिद्रहरितान्पाण्डुत्वं तेषु चाधिकम् ॥ ५ ॥**
**यतोऽतः पाण्डुरित्युक्तः स रोगः**

**कारण और सम्प्राप्ति—**पूर्वोक्त-यथोक्त तिक्त कटु आदि कारणोंके सेवन करनेसे कुपित हुए पित्तप्रधान मल ( वातादि दोष ) बलवान वायुद्वारा-हृदयमें स्थित पित्तको विक्षिप्त कर देते हैं, तब यह पित्त दस धमनीयोंमें फैलकर सम्पूर्ण शरीरमें ( मल-मूत्र-त्वक् आदि ) फैलजाता है । यह फैला पित्त कफ-त्वचा-रक्त और मासको दूषित करके, त्वचा और मासके बीचमें स्थित होकर त्वचामें पाण्डु-पीले अथवा हरे नाना प्रकारके वर्णोंको उत्पन्न करती है, इनमें पाण्डुवर्ण सबसे अधिक होता है । इसलिये इसे पाण्डुरोग कहते है ॥ ३-५ ॥-

**तेन गौरवम् ।**
**धातूनां स्याच्च शैथिल्यमोजसश्च गुणक्षयः ॥ ६ ॥**
**ततोऽल्परक्तमेदस्को निःसारः स्याच्छ्लथेन्द्रियः ।**
**मृद्यमानैरिवाङ्गैर्ना द्रवता हृदयेन च ॥ ७ ॥**
**शूनाक्षिकूटः सदनः कोपनः ष्ठीवनोऽल्पवाक् ।**
**अन्नद्विट् शिशिरद्वेषी शीर्णरोमा हतानलः ॥ ८ ॥**
**सन्नसक्थो ज्वरी श्वासी कर्णक्ष्वेडी श्रमी भ्रमी ।**

**लक्षण—**इस पाण्डुरोगसे भारीपन, धातुओंमें शिथिलता, और ओजके जो अपने माधुर्य आदि गुण हैं उनका नाश हो जानेसे पुरुषके रक्त और मेद कम होजाते है, इस कारण रोगी साररहित, शिथिल इन्द्रियोंवाला, अगोके मसले जानेकी भाति, विक्षुब्ध ( दीन ) बने हृदययुक्त, अक्षिकूट ( आखोके नीचे ) और मुखपर शोथयुक्त, क्रोधीसा, थूकनेकी प्रवृत्ति, थोडा बोलनेवाला, अन्नसे द्वेष करनेवाले, शिशिर ( शीतलता )से द्वेष रखनेवाला होता है, बाल-गिरने लगजाते है ( उड़जाते है ), अग्नि नष्ट हो जाती है ( भूख नही लगती ), टागे-शिथिल, ज्वर, श्वास, कानोमें गुजार, थकान और भ्रमसे युक्त पुरुष होता है ॥ ६-८ ॥-

**स पञ्चधा पृथग्दोषैः समस्तैर्मृत्तिकादनात्॥ ९॥**

यह पाण्डुरोग पांच प्रकारका है–वातादि दोषोंसे पृथक् पृथक् तीन, सन्निपातजन्य, और मिट्टीके खानेसे पांचवा॥ ९॥

**प्राग्रूपमस्य हृदयस्पन्दनं रूक्षता त्वचि।**
**अरुचिः पीतमूत्रत्वं स्वेदाभावोऽल्पवह्निता॥ १०॥**
**सादः श्रमो**

**पूर्वरूप**—इस पाण्डुरोगमें–हृदयका धडकना, त्वचामें रूक्षताका होना, भोजनमें अनिच्छा, मूत्रका पीला (गाढा) होना, पसीनेका न आना, अग्निकी मन्दता, शिथिलता और थकानका होना–पाण्डुके पूर्वरूप हैं॥ १०॥–

**अनिलात्तत्र गात्ररुक् तोदकम्पनम्।**
**कृष्णरूक्षारुणसिरानखविण्मूत्रनेत्रता॥ ११॥**
**शोफानाहास्यवैरस्यविट्शोषाः पार्श्वमूर्धरुक्।**

**वातजन्य पाण्डु**—इस वातजन्य पाण्डुमें–शरीरमें दर्द, तोद, कम्पन, सिरा-नख-मलमूत्र और नेत्रोंका काला–रूक्ष और अरुणवर्ण होना, शरीरमें शोफ, आनाह, मुखकी विरसता, मलका शुष्क हो जाना, पार्श्वोंमें और शिरमें दर्द होती है॥११॥–

**पित्ताद्धरितपीताभसिरादित्वं ज्वरस्तमः॥ १२॥**
**तृट्स्वेदमूर्च्छाशीतेच्छा दौर्गन्ध्यं कटुवक्त्रता।**
**वर्चोभेदोऽम्लको दाहः**

**पित्तजन्य पाण्डु**—पित्तके कारण सिरा-नख-मल-मूत्र-नेत्रमें–हरा या पीला रंग, ज्वर, अन्धकार, प्यास, स्वेद, मूर्च्छा शीतकी चाह, दुर्गन्धता, मुखमें कडुवापन, मलका भेद, अम्लोद्गार और दाह होता है॥ १२॥–

**कफाच्छुक्लसिरादिता॥ १३॥**
**तन्द्रा लवणवक्त्रत्वं रोमहर्षः स्वरक्षयः।**
**कासश्छर्दिश्च**

**कफजन्य पाण्डु**—कफके कारणसे सिरा–नख आदिमें श्वेतिमा आजाती है। तन्द्रा, मुखमें नमकीन, रोमांचता, स्वरनाश, कास और वमन होता है॥ १३॥–

**निचयान्मिश्रलिङ्गोऽतिदुःसहः॥ १४॥**

**सन्निपातजन्य पाण्डु**—सब लक्षणोंके मिले होनेसे यह अतिकष्टसाध्य हो जाता है॥ १४॥

**मृत्कषायाऽनिलं पित्तमूषरा मधुरा कफम्।**
**दूषयित्वा रसादींश्च रौक्ष्याद्भुक्तं विरूक्ष्य च॥१५॥**
**स्रोतांस्यपक्वैवापूर्य कुर्याद्रुध्वा च पूर्ववत्।**
**पाण्डुरोगं ततः शूननाभिपादास्यमेहनः॥ १६॥**
**पुरीषं कृमिमन्मुञ्चेद्भिन्नं सासृक्कफं नरः।**

**मृद्भक्षणजन्य पाण्डु**—कषायरसवाली मिट्टीके खानेसे वायु, ऊषर मिट्टीके खानेसे पित्त, मधुर मिट्टीके खानेसे कफ कुपित होकर, रस–आदिको दूषित करके पाण्डुरोग उत्पन्न करते हैं। मिट्टीके रूक्ष होनेके कारण–खाया हुआ अन्नभी रूक्ष बनकर–अपक्वावस्थामेंही–स्रोतोंमें भरकर और स्रोतोंको बन्द करके–पूर्वकी भान्ति पाण्डुरोग उत्पन्न करता है। इस पाण्डुरोगमें नाभि-पैर-मुख और जननेन्द्रियपर शोथ, कृमियोंयुक्त, पतला (न बधा), रक्त और कफ मिश्रित मल पुरुष त्याग करता है। (ये लक्षण इस पाण्डुमें अन्य पाण्डुरोगसे अधिक होते हैं)॥ १५॥ १६॥–

### कामलानिदान

**यः पाण्डुरोगी सेवेत पित्तलं तस्य कामलाम्॥१७॥**
**कोष्ठशाखाश्रयां पित्तं दग्ध्वाऽसृङ्मांसमावहेत्।**

जो पाण्डुरोगी पित्तकारक मरिच-कांजी आदिका सेवन करता है, उस पुरुषके कोष्ठ (महास्रोत), शाखा (रक्तादि धातु-त्वचा)में आश्रित पित्त, रक्त और मांसको जलाकर कामला रोगको उत्पन्न करता है॥ १७॥–

**हारिद्रनेत्रमूत्रत्वङ्नखवक्त्रशकृत्तया॥ १८॥**
**दाहाविपाकतृष्णावान् भेकाभो दुर्बलेन्द्रियः।**
**भवेत्पित्तोल्बणस्यासौ पाण्डुरोगादृतेऽपि च॥१९॥**

**लक्षण**—नेत्र-मूत्र-त्वचा-नख मुख और मल–इस कामलासे हरे–हो जाते हैं। रोगीको दाह, अविपाक, तृष्णा होती है, शरीरका वर्ण–मेंडकके (बरसातके) समान और इन्द्रियां निर्बल हो जाती हैं। पाण्डुरोगके बिनाभी–पित्ताधिक पुरुषके पित्तकारक वस्तुओंके सेवन करनेसे यह कामला हो जाता है॥१८॥१९॥

**उपेक्षया च शोफाढ्या सा कृच्छ्रा कुम्भकामला।**

**कुम्भकामला**—चिकित्सा न करनेसे–इस कामलामें जब शोफकी अधिकता हो जाती है, तब इसे कुम्भकामला कहते हैं, यह कष्टसाध्य है।–

### हलीमक

**हरितश्यावपीतत्वं पाण्डुरोगे यदा भवेत्॥ २०॥**
**वातपित्ताद्भ्रमस्तृष्णा स्त्रीष्वहर्षो मृदुज्वरः।**
**तन्द्राबलानलभ्रंशो लोढरं तं हलीमकम्॥ २१॥**
**अलसं चेति शंसन्ति**

पाण्डुरोगमें–वायु और पित्तके कारण जब हरा-काला-पीला रंग हो जाये, भ्रम, तृष्णा, स्त्रियोंमें अनुत्साह, मीठा मीठा-ज्वर, तन्द्रा, बल और अग्नि नष्ट हो जाये, तब इसे (मुनि लोग) लोढर, हलीमक और अलस–इन नामोंसे कहते हैं॥ २०॥ २१॥–

**तेषां पूर्वमुपद्रवाः।**
**शोफप्रधानाः कथिताः स एवातो निगद्यते॥ २२॥**

**उपद्रव**—इनके उपद्रव–शोफप्रधानभूत प्रथम ('शूलनाभिपादास्यमेहन,' 'शूनाक्षिकूट') कह दिये हैं इसलिये पाण्डुरोगके पीछे उसी शोफको कहते हैं॥ २२॥

### शोफनिदान

**पित्तरक्तकफान् वायुर्दुष्टो दुष्टान् बहिःसिराः।**
**नीत्वा रुद्धगतिस्तैर्हि कुर्यात्त्वङ्मांससंश्रयम्॥२३॥**
**उत्सेधं संहतं शोफं तमाहुर्निचयादतः।**
**सर्वं**

**सम्प्राप्ति**—अपने कारणोंसे दुष्ट हुआ वायु दूषित पित्तरक्त-कफको बाह्य सिराओंमें लेजाकर इनके कारण गतिके रुक जानेसे–त्वचा और मांसमें आश्रित–चारों ओरसे निश्चल,

उत्सेध ( उपरको उठा ) युक्त शोफको कहते हैं । इसलिये सब शोथ–तीनों दोषोंसे होते हैं ॥ २३ ॥–

**हेतुविशेषैस्तु रूपभेदान्नवात्मकम् ॥ २४ ॥**
**दोषैः पृथग्द्वयैः सर्वैरभिघाताद्विषादपि ।**

तीनों दोषोंसे होनेपर भी–कारणभेद और लक्षणोंकी भिन्नता होनेसे–शोफ नौ प्रकारका है। यथा–पृथग् पृथग् वातादि दोषोंसे तीन, दो-दो दोषोंसे तीन, सब दोषोंके कारण एक, अभिघातजन्य एक, और विषजन्य एक, इसप्रकारसे नौ प्रकारका शोफ है ॥ २४ ॥–

**द्विधा वा निजमागन्तुं सर्वाङ्गैकाङ्गजं च तम् ॥२५॥**
**पृथून्नतग्रथितताविशेषैश्च त्रिधा विदुः ।**

यही शोफ—वातादिसे उत्पन्न–निज और अभिघात आदिके कारण–आगन्तुज इस भेदसे दो प्रकारका है । अथवा–सर्वांग-शोथ ( सर्वशरीरजन्य शोथ ) और एकांगशोथ ( एकावयव-जन्य शोथ ) भेदसेभी दो प्रकारका है । पृथु ( विस्तीर्ण ), उन्नत ( उपरका उठा ) और ग्रथित ( गूथा होनेसे ) भेदसे शोथ तीन प्रकारका कहा है ॥ २५ ॥–

**सामान्यहेतुः शोफानां दोषजानां विशेषतः ॥ २६ ॥**

**कारण-सम्प्राप्ति**—दोषजन्य शोफोंके सामान्य कारण–प्रथम ( सर्वरोगनिदानमे ) कह दिये है ॥ २६ ॥

**व्याधिकर्मोपवासादिक्षीणस्य भजतो द्रुतम् ।**
**अतिमात्रमथान्यस्य गुर्वम्लस्निग्धशीतलम् ॥ २७ ॥**
**लवणक्षारतीक्ष्णोष्णशाकाम्बुस्वप्नजागरम् ।**
**मृद्ग्राम्यमांसवल्लूरमजीर्णश्रममैथुनम् ॥ २८ ॥**
**पदातेर्मार्गगमनं यानेन क्षोभिणाऽपि वा ।**
**श्वासकासातिसारार्शोजठरप्रदरज्वराः ॥ २९ ॥**
**विषूच्यलसकच्छर्दिगर्भवीसर्पपाण्डवः ।**
**अन्ये च मिथ्योपक्रान्तास्तैर्दोषा वक्षसि स्थिताः ३०**
**ऊर्ध्वं शोफमधो बस्तौ मध्ये कुर्वन्ति मध्यगाः ।**
**सर्वाङ्गगाः सर्वगतं प्रत्यङ्गेषु तदाश्रयाः ॥ ३१ ॥**

**विशेष कारण**—ज्वर आदि रोगके कारणसे, पचकर्म ( वमनादि )के कारण–तथा उपवास आदि ( मुसाफरी आदि )के कारण क्षीण होनेपर सहसा एकदम जल्दीसे–अथवा स्वस्थ व्यक्तिके–मात्राका अतिक्रमण करके अतिमात्रामे गुरु-अम्ल-स्निग्ध-शीतल-लवण-क्षार-तीक्ष्ण-उष्ण-शाक-पानीके सेवन करनेसे; दिनमें सोने या रातमे जागनेसे, मिट्टी, ग्राम्य मास ( चिड़िया-मुर्गी आदि ), शुष्कमासके सेवनसे, अजीर्णमे श्रम ( मुसाफरी आदि ) और अजीर्णमे मैथुन करनेसे, पैरोसे बहुत अधिक मुसाफरी करनेसे; क्षोभोत्पादक सवारीसे यात्रा करनेके कारण; अथवा, श्वास, कास, अतिसार, अर्श, उदर, प्रदर, ज्वर, विषूचिका, अलसक, वमन, गर्भावस्था, वीसर्प, पाण्डुरोग और अन्य विरुद्ध चिकित्साके किये गये रोग–शोफके कारण है । इनके दोष यदि वक्षमें स्थित होजाये तो ऊपरकी ओर, बस्तिमे स्थित हो जाये तो नीचेकी ओर, मध्यमे स्थित दोष मध्यमे शोथ उत्पन्न करते है । सर्वागोमे स्थित दोष सब अगोमे शोथ, एक भागमे स्थित दोष एक-एक अवयवमे शोथ उत्पन्न करते हैं २७-३१

**तत्पूर्वरूपं दवथुः सिरायामोऽङ्गगौरवम् ।**

**पूर्वरूप**—सब शोफोमे दवथु ( दाह जलन ), सिराओमें-तनाव और शरीरमे भारीपन होता है ।–

**वाताच्छोफश्चलो रूक्षः खररोमाऽरुणासितः ॥३२॥**
**सङ्कोचस्पन्दहर्षार्तितोदभेदप्रसुप्तिमान् ।**
**क्षिप्रोत्थानशमः शीघ्रमुन्नमेत्पीडितस्तनुः ॥ ३३ ॥**
**स्निग्धोष्णमर्दनैः शाम्येद्रात्रावल्पो दिवा महान् ।**
**त्वक्च सर्षपलिप्तेव तस्मिंश्चिमिचिमायते ॥ ३४ ॥**

**वातजन्य शोफ**—वातके कारण अस्थिर, रूक्ष, कर्कश-रोमयुक्त, रगमे अरुण या काला, सकोच-धमन-हर्ष ( रोमाचता ) इन पीड़ाओं युक्त, इसमे तोद ( चुभनेके समान दर्द ) भेद ( विदीर्ण-फाड़नेके समान वेदना ) और सज्ञानाश जल्दी उत्पन्न होता है, और जल्दी बैठ जाता है, दबानेसे जल्दी उपरको उठ जाता है, पतला होता है ( उत्तानवर्ती गम्भीर नही ), स्निग्ध, ऊष्ण, और मलनेसे शान्त होता है, रात्रिमे कम हो जाता है, और दिनमे बड़ा हो जाता है । त्वचापर–सरसोको पीसकर लगानेसे जैसी झलझलाहट होती है, वैसी झलझलाहट–इसमे होती है ( सरसोसे कोई यहा राई लेते हैं–परन्तु पीली सरसोका ग्रहण ठीक है ) ॥ ३२–३४ ॥

**पीतरक्तासिताभासः पित्तादाताम्ररोमवान् ।**
**शीघ्रानुसारप्रशमो मध्ये प्राग्जायते तनुः ॥ ३५ ॥**
**सतृड्दाहज्वरस्वेददवक्लेदमदभ्रमः ।**
**शीताभिलाषी विड्भेदी गन्धी स्पर्शासहो मृदुः ३६**

**पित्तजन्य शोथ**—पित्तजन्य शोथ पीली-लाल-काली चमकवाली, पित्तके कारण रोम ताम्रके वर्णके हो जाते हैं । जल्दी फैलनेवाला और जल्दी शान्त होनेवाला, शोथ पहले मध्यमे होता है, और पीछे चारो ओर फैलता है । शोथ पतला होता है । रोगीको प्यास, दाह, ज्वर, स्वेद, दवथु ( दाह ), क्लेद, मद, भ्रम, शीतकी चाह, मलभेद, शरीरसे एक विशेष प्रकारकी गन्ध, स्पर्शको न सहन कर सकना और कोमल होता है ॥ ३५ ॥ ३६ ॥

**कण्डूमान् पाण्डुरोमत्वक्कठिनः शीतलो गुरुः ।**
**स्निग्धःश्लक्ष्णःस्थिरःस्त्यानो निद्राच्छ[illegible]सादकृत्**
**आक्रान्तो नोन्नमेत्कृच्छ्रशमजन्मा निशाबलः ।**
**स्रवेन्नासृक्चिरात्पिच्छां कुशशस्त्रादिविक्षतः॥३८॥**
**स्पर्शोष्णकाङ्क्षी च कफात्**

**कफजन्य शोथ**—कफके कारणसे–कण्डुयुक्त, रोम-पाण्डुवर्ण, त्वचाभी पाण्डुवर्ण, कठोर, शीतल, भारी, चिकना, श्लक्ष्ण ( फिसलनेवाला ), स्थिर, स्त्यान ( घट्ट ), निद्रा-वमन-अग्निनाशकारक, दबानेपर–फिर उपरको नहीं उठता, देरसे

१ दवथुः चक्षुरादिभ्यस्तीव्रमूष्मप्रवर्तनम् ॥

उत्पन्न होता है, देरमेही शान्त होता है, रात्रिमें बढ़ता है, कुश-शस्त्र आदिसे चोट लगनेपर रक्त नहीं निकलता, परन्तु देरमें पिच्छा ( लिसलिसी-लसीका ) निकलती है। उष्ण स्पर्शकी आकाक्षा ( चाह ) रोगी करता है ॥ ३७ ॥ ३८ ॥-

**यथास्वं द्वन्द्वजास्त्रयः ।**

**सङ्कराद्धेतुलिङ्गानां**

**द्वन्द्वज** तीनों शोथोंमें—अपने अपने दोषोंके कारण और लक्षण मिश्रित होते हैं।-

**निचयान्निचयात्मकः ॥ ३९ ॥**

**सन्निपातजन्य शोथ**—तीनो दोषोंके कारण और लक्षणोके मिलनेसे तीनो दोषोंके लक्षणोयुक्त उदर रोग होता है ॥३९॥

**अभिघातेन शस्त्रादिच्छेदभेदक्षतादिभिः ।**
**हिमानिलोदध्यनिलैर्भल्लातकपिकच्छुजैः ॥ ४० ॥**
**रसैः शूकैश्च संस्पर्शाच्छ्वयथुः स्याद्विसर्पवान् ।**
**भृशोष्मा लोहिताभासः प्रायशः पित्तलक्षणः ॥ ४१ ॥**

**अभिघातजन्य शोथ**—शस्त्र आदिके चोट लग जानेसे अथवा शस्त्रद्वारा छेदन, भेदन, क्षत आदि ( कुचलजाने आदि ) से अथवा हिमानिल ( बर्फीली वायु ), समुद्रकी वायुसे, भिलावेके फूलोंकी हवासे या भिलावेके लगनेसे, कौंचसे, शूक ( कीटविशेष अथवा कौंचके रुवें )के लगजानेसे फैलनेवाला शोथ होता है। यह शोथ अति उष्ण, लाल रगका और प्राय करके पित्तशोफके लक्षणोसे युक्त होता है ॥ ४० ॥ ४१ ॥

**विषजः सविषप्राणिपरिसर्पणमूत्रणात् ।**
**दंष्ट्रादन्तनखापातादविषप्राणिनामपि ॥ ४२ ॥**
**विण्मूत्रशुक्रोपहतमलव सङ्करात् ।**
**विषवृक्षानिलस्पर्शाद्गरयोगावचूर्णनात् ॥ ४३ ॥**
**मृदुश्चलोऽवलम्बी च शीघ्रो दाहरुजाकरः ।**

**वि शोफके लक्षण**—विषजन्य शोफ-विषैले प्राणियोंके शरीरपर चलनेसे, इनके मूत्रसे, विषरहित प्राणियोंके काटनेसे अथवा दान्त या नखके लग जानेसेभी एवं मल मूत्र-शुक्रसे दूषित या मलके समान वस्त्रके स्पर्शसेभी, विषैले वृक्षोकी वायुका स्पर्श होनेसे, गर विषके शरीरपर छिड़कनेसे, शोथ हो जाता है। यह शोथ मृदु, अस्थिर, नीचेकी ओर फैलनेवाला, जल्दी दाहकर और जल्दीही पीड़ा करता है ॥ ४२ ॥ ४३ ॥-

**नवोऽनुपद्रवः शोफः साध्योऽसाध्यः पुरेरितः ४४**

**साध्य-असाध्य**—जो शोथ नूतन और उपद्रवरहित हो, वह साध्य है, असाध्य शोफ पहिले ( शारीरस्थानमें ११. २४-२७ ) कह दिया है ॥ ४४ ॥

**विसर्पनिदान**

**स्याद्विसर्पोऽभिघातान्तैर्दोषैर्दूष्यैश्च शोफवत् ।**
**त्र्यधिष्ठानं च तं प्राहुर्बाह्यान्तरुभयाश्रयात् ॥ ४५ ॥**
**यथोत्तरं च दुःसाध्याः**

**विसर्प रोग**—शोफके समान पृथग् पृथग् वातादि दोषोंसे, द्वन्द्वजोसे, सन्निपातसे और अभिघातसे होता है। इस विसर्पके दूष्यभी शोफके समान ( पित्त-रक्त-कफान् वायु आदि ) हैं।-

मुनिलोग इस विसर्पके तीन अधिष्ठान ( आश्रय ) कहते है-बाह्य आश्रित, अन्त आश्रित, और दोनो स्थानोमे आश्रित। इसमे उत्तरोत्तर कष्टसाध्य है। ( ये प्राक्तन कर्मवशसे आश्रित होते हैं ) ॥ ४५ ॥-

**तत्र दोषा यथायथम् ।**
**प्रकोपणैः प्रकुपिता विशेषेण विदाहिभिः ॥ ४६ ॥**
**देहे शीघ्रं विसर्पन्ति तेऽन्तरन्तःस्थिता बहिः ।**
**बहिःस्था द्वितये द्विस्थाः**

**विसर्प विधि**—इस विसर्पमें दोष तिक्त-उष्ण आदि अपने अपने प्रकोपक कारणोसे प्रकुपित होकर फिर विशेषकर विदाहि वस्तुओसे अत्यन्त प्रकुपित होकर अन्दरमें स्थित होकर अन्त विसर्पको, बाहरमे स्थित होकर बाह्य विसर्पको, और दोनों स्थानोंमें स्थित होकर उभय विसर्पको करते है ॥ ४६ ॥-

**विद्यात्तत्रान्तराश्रयम् ॥ ४७ ॥**
**मर्मोपतापात्संमोहादयनानां विघट्टनात् ।**
**तृष्णातियोगाद्वेगानां विषमं च प्रवर्तनात् ॥ ४८ ॥**
**आशु चाग्निबलभ्रंशादतो बाह्यं विपर्ययात् ।**

**अन्त॰ विसर्पके लक्षण**—हृदय आदि मर्मोंके पीडन होनेसे, मूर्च्छा होनेके कारण, स्रोतसों पीड़ित होनेसे (अथवा कर्ण-नासा-आदि मार्गोंके अतिस्फुरित-गतिमान् होनेसे ), तृष्णाके बहुत होनेसे, वेगोंके विषम रूपमे प्रवर्तित होनेके कारण शीघ्रही अग्नि-बलका नाश होजानेसे-अन्त विसर्पको जानना चाहिये।

इससे विपरीत लक्षणोसे बाह्य विसर्पको जानना चाहिये-इसमे हृदय आदि मर्म बहुत पीडित नहीं होते, स्रोतभी बहुत नहीं विक्षुब्ध होते, प्यासभी बहुत नहीं लगती, अग्निबलभी जल्दी नाश नहीं होता।

**वक्तव्य**—अष्टागहृदयकी टीकामें-वेदनाओके-थोड़ा रुक रुककर होना-ऐसा अर्थ-वेगाना विषमं च प्रवर्तनात्-का किया है ॥ ४७ ॥ ४८ ॥-

**तत्र वातात्परीसर्पो वातज्वरसमव्यथः ॥ ४९ ॥**
**शोफस्फुरणनिस्तोदभेदायामार्तिहर्षवान् ।**
**पित्ताद्द्रुतगतिः पित्तज्वरलिङ्गोऽतिलोहितः ॥ ५० ॥**
**कफात्कण्डूयुतः स्निग्धः कफज्वरस रुक् ।**

**वातजन्य विसर्पमें**—वातजन्य ज्वरके समान पीड़ा, शोफ, स्फुरण, निस्तोद, भेद, आयास ( तनाव ), पीड़ा और रोमाच होता है। **पित्तजन्य विसर्पमें**—विसर्प तेजीसे फैलता है, पित्तजन्य ज्वरके लक्षणोंसे युक्त, और बहुत लाल

---

१ तन्द्रादाहारुचिच्छर्दिमूर्च्छाऽऽध्मानातिसारवान् ।
अनेकोपद्रवयुत पादाभ्या प्रसृतो नरम् ॥
नारी शोफो मुखाद् हन्ति कुक्षिगुह्यादुभावपि ।
राजीचित स्रवश्छर्दिज्वरश्वासातिसारिणम् ॥
ज्वरातिसारौ शोफान्ते श्वयथुर्वा तयो क्षये ।
दुर्बलस्य विशेषेण जायन्तेऽन्ताय देहिन ॥

होता है। **कफजन्य विसर्पमें**—कण्डु, विसर्प, चिकना और कफजन्य ज्वरके लक्षणोंसे युक्त होता है ॥ ४९ ॥ ५० ॥–

**स्वदोषलिङ्गैश्चीयन्ते सर्वे स्फोटैरुपेक्षिताः ॥ ५१ ॥**
**ते पक्वभिन्नाः स्वं स्वं च बिभ्रति व्रणलक्षणम् ।**

उपेक्षा ( चिकित्सा न करवानेपर ) करनेपर सब विसर्प–अपने अपने दोषके लक्षणोंवाले स्फोटोंसे ( छालों द्वारा ) चारों ओरसे भर जाते हैं। ये छाले पहले पकते है-और फिर फूटते हैं। इनमे अपने अपने दोषवाले व्रणके लक्षण होते है ॥ ५१ ॥–

**वातपित्ताज्ज्वरच्छर्दिमूर्च्छाऽतीसारतृड्भ्रमैः ॥५२॥**
**अस्थिभेदाग्निसदनतमकारोचकैर्युतः ।**
**करोति सर्वमङ्गं च दीप्ताङ्गारावकीर्णवत् ॥ ५३ ॥**
**यं यं देशं विसर्पश्च विसर्पति भवेत्स सः ।**
**शान्ताङ्गारासितो नीलो रक्तो वाऽऽशु च चीयते५४**
**अग्निदग्ध इव स्फोटैः शीघ्रगत्वाद्द्रुतं च सः ।**
**मर्मानुसारी वीसर्पः स्याद्वातोऽतिबलस्ततः ॥ ५५ ॥**
**व्यथेताङ्गं हरेत्संज्ञां निद्रां च श्वासमीरयेत् ।**
**हिध्मां च स गतोऽवस्थामीदृशीं लभते न ना ॥५६॥**
**क्वचिच्छर्मारतिग्रस्तो भूमिशय्यासनादिषु ।**
**चेष्टमानस्ततः क्लिष्टो मनोदेहश्रमोद्भवाम् ॥ ५७ ॥**
**दुष्प्रबोधोऽश्नुते निद्रां सोऽग्निवीसर्प उच्यते ।**

**अग्नि ( वात-पित्तजन्य ) विसर्प**—वात-पित्तजन्य विसर्पमे ज्वर, वमन, मूर्च्छा, अतिसार, प्यास, भ्रम, अस्थियोंका टूटना, अग्निमान्द्य, तमक, अरुचि होती है । सारे अगोको–जलते हुए अगारोंसे भरे हुएके समान कर देता है। यह विसर्प जिस जिस स्थानपर फैलता है, वह स्थान–बुझे हुए अगारोके समान काला, नीला अथवा लाल हो जाता है । यह विसर्प जल्दीही अग्निसे जले हुए छालोके समान भर जाता है। शीघ्रगामि होनेसे यह विसर्प जल्दीसे मर्मोंमे फैल जाता है। फिर वायु अति बलवान होकर अगोको ( शरीरको ) पीडित करता है, सज्ञाका नाश कर देती है, निद्रा नष्ट कर देती है, श्वास और हिक्का उत्पन्न कर देती है। इस अवस्थामे पहुचनेपर पुरुषको किसी प्रकार शान्ति नही मिलती । बेचैनीसे पीडित होकर–( शान्तिकी इच्छासे ) पृथ्वीपर लेटना या बैठने आदिकी चेष्टा करते हुए मन-शरीरके थकानसे उत्पन्न श्रमके कारण–कठिनाईसे जागृत होनेवाली निद्राको प्राप्त करता है। इसे अग्नि-विसर्प कहते हैं ॥ ५२–५७ ॥–

**कफेन रुद्धः पवनो भित्त्वा तं बहुधा कफम् ॥५८॥**
**रक्तं वा वृद्धरक्तस्य त्वक्सिरास्नावमांसगम् ।**
**दूषयित्वा च दीर्घाणुवृत्तस्थूलखरात्मनाम् ॥ ५९ ॥**
**ग्रन्थीनां कुरुते मालां रक्तानां तीव्ररुग्ज्वराम् ।**
**श्वासकासातिसारास्यशोषहिध्मावमिभ्रमैः ॥ ६० ॥**
**मोहवैवर्ण्यमूर्च्छाङ्गभङ्गाग्निसदनैर्युताम् ।**
**इत्ययं ग्रन्थिवीसर्पः कफमारुतकोपजः ॥ ६१ ॥**

**ग्रन्थि ( कफ-वातजन्य ) विसर्प**—कफद्वारा रुकी हुई वायु कफको बहुतसे भागोमे तोडकर–बढे रक्तवाले पुरुषके रक्तको दूषित करके त्वचा-सिरा-स्नायु और मासमे स्थित दीर्घ-सूक्ष्म-गोल-स्थूल और कर्कश एवं लाल रगकी ग्रन्थियोकी मालाको उत्पन्न करती है । इससे तीव्र वेदना, ज्वर, श्वास, कास, अतीसार, मुखशोष, हिक्का, वमन, भ्रम, मोह, विवर्णता, मूर्च्छा, अग्निकी शिथिलता, अगोका टूटना होता है, यह ग्रन्थि-विसर्प है, जो कि कफ–वातजन्य है ॥ ५८–६१ ॥

**कफपित्ताज्ज्वरः स्तम्भो तन्द्रानिद्राशिरोरुजः ।**
**अङ्गावसादविक्षेपप्रलापारोचकभ्रमा. ॥ ६२ ॥**
**मूर्च्छाऽग्निहानिर्भेदोऽस्थ्नां पिपासेन्द्रियगौरवम् ।**
**आमोपवेशनं लेपः स्रोतसां स च सर्पति ॥ ६३ ॥**
**प्रायेणामाशये गृह्णन्नेकदेशं न चातिरुक् ।**
**पिडकैरवकीर्णोऽतिपीतलोहितपाण्डुरैः ॥ ६४ ॥**
**मेचकाभोऽसितः स्निग्धो मलिनः शोफवान् गुरुः ।**
**गम्भीरपाकः प्राज्योष्मा स्पृष्टः क्लिन्नोऽवदीर्यते ६५**
**पङ्कवच्छीर्णमांसश्च स्पष्टस्नायुसिरागणः ।**
**शवगन्धिश्च वीसर्पं कर्दमाख्यमुशन्ति तम् ॥ ६६ ॥**

**कर्दम ( कफ-पित्तजन्य ) विसर्पमें**—कफ-पित्तसे ज्वर, जड़ता, शरीरमे तन्द्रा, निद्रा, शिरमे दर्द, अगोमे शिथिलता, अगोंका विक्षेप, प्रलाप, अरोचक, भ्रम, मूर्च्छा, अग्निनाश, अस्थियोंका टूटना, पिपासा, इन्द्रियोमे भारीपन, ( विषयोमें अनुत्साह ), आममिश्रित मलका आना, स्रोतोंका उपलेप ( बन्द होना ), आमाशयके एक भागको पकड़कर प्राय करके यह फैलता है । इसमें दर्द अधिक नहीं होती। अति पीली, लाल, पाण्डुरवर्ण पिड़काओसे भरा, मोरकी ग्रीवाके रगका, काला, चिकना, मैला, शोथयुक्त और भारी होता है। गहराईमे पकता है, घीकी गरमीवाला ( थोड़ा गरम–तैलकी तरह अत्यन्त गरम नहीं ), हाथ आदिसे छूनेपर क्लेदयुक्त होनेसे फट जाता है । कीचड़के समान, गलित मास, स्नायु और सिरा समूह अलग अलग स्पष्ट होते हैं, मुर्देकी गन्ध आती है, मुनिलोग इसको कर्दमविसर्प कहते है ।

**वक्तव्य**—घीकी गरमी और तेलकी गरमीमे अन्तर है। गरम करनेसे तेलमे जो दाहक शक्ति आती है, जितनी उष्णिमा आती है, उतनी घीमें नहीं । तेलका दाह गम्भीर होता है, घीका दाह उत्तान रहता है । तैलसे स्नायु-मास-सिरा जल जाती है, घीसे त्वचाही प्राय जलती है ॥ ६२–६६ ॥

**सर्वजो लक्षणैः सर्वैः सर्वधात्वभिसर्पणः ।**

**सन्निपातजन्य विसर्प** सब दोषोके लक्षणोसे युक्त होता है और सब धातुओमे फैलता है ।–

**बाह्यहेतोः क्षतात्क्रुद्ध. सरक्तं पित्तमीरयन् ॥ ६७ ॥**
**विसर्पं मारुत. कुर्यात् कुलत्थसदृशैश्चितम् ।**
**स्फोटैः शोफज्वररुजादाहाढ्यं श्यावलोहितम् ६८**

**अभिघातजन्य विसर्प**—अभिघात आदिजन्य बाह्य-कारणसे क्षत हो जानेसे क्रुद्ध हुआ वायु पित्तको रक्तके साथ

प्रेरित करके-विसर्प उत्पन्न करता है । यह विसर्प-कुलत्थीके समान छालोसे भरा, अतिशय शोफ-ज्वर-पीड़ा-दाहयुक्त, तथा स्थान काला-लाल हो जाता है ॥ ६७ ॥ ६८ ॥

**पृथग्दोषैस्त्रयः साध्या द्वन्द्वजाश्चानुपद्रवाः ।**
**असाध्यौ क्षतसर्वोत्थौ सर्वे चाक्रान्तमर्मकाः ।**
**शीर्णस्नायुसिरामांसाः प्रक्लिन्नाः शवगन्धयः ॥६९॥**

**इति पाण्डुकामलाशोफविसर्पनिदानं नाम त्रयोदशोऽध्याय. ॥ १३ ॥**

**साध्य-असाध्य**—वातादि पृथग् दोषोसे उत्पन्न तीन विसर्प साध्य हैं । उपद्रवरहित, द्वन्द्वज विसर्पभी साध्य है । अभिघातजन्य और सन्निपातजन्य ये दोनो असाध्य है । मर्मोंको आक्रान्त करलेनेपर सब विसर्प असाध्य हो जाते है । जिन विसर्पोमे-स्नायु सिरा-मास गलजाये, क्लेदयुक्त-मुर्देकी गन्ध आती हो,-वेभी असाध्य हैं ॥ ६९ ॥

इस प्रकार वैद्यपति सिंहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टकी बनाई अष्टाग-सग्रहसहिताके निदानस्थानमे पाण्डु-कामला-शोफ-विसर्पनिदान नामक तेरहवा अध्याय समाप्त हुआ ।

---

## चतुर्दशोऽध्यायः ।

**अथातः कुष्ठकृमिनिदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे कुष्ठ-कृमिनिदान नामक अध्यायकी व्याख्या करेंगे-जेसा आत्रेय आदि महर्षियोंने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

### कुष्ठनिदान

**मिथ्याहारविहारेण विशेषेण विरोधिना ।**
**साधुनिन्दावधान्यस्वहरणाद्यैश्च सेवितैः ॥ ३ ॥**
**पाप्मभिः कर्मभिः सद्यः प्राक्तनैः प्रेरिता मलाः ।**
**सिराः प्रपद्य तिर्यग्गास्त्वग्लसीकासृगामिषम् ॥४॥**
**दूषयन्ति श्लथीकृत्य निश्चरन्तस्ततो बहिः ।**
**त्वचः कुर्वन्ति वैवर्ण्यं दुष्टाः कुष्ठमुशन्ति तत् ॥५॥**

**निदान**—मिथ्या आहार और मिथ्या विहार ( हिसा-चोरी )से, विशेषकर विरोधी आहारके, साधु पुरुषोंकी निन्दा, वध, पराया धन लेने आदि कार्योंके निरन्तर सेवनसे ( एवं पापकर्मोंके तुरन्त करनेपर इहलोकमेही ) अथवा पूर्वजन्मकृत कर्मोंके कारण-प्रेरित दूषित मल ( वातादि दोष ) तिर्यग्गामि सिराओंमे पहुंचकर त्वग्-लसीका-रक्त और मासको दूषित बनाकर-शिथिलकरके पीछेसे बाह्यदेशमे फैलते हुए त्वचाको विवर्ण करते है, इसे मुनिलोग कुष्ठ कहते है ॥ ३-५ ॥

---

१ उपद्रव—विसर्प कासवैवर्ण्यज्वरमूर्च्छाङ्गभङ्गवान् ।
भ्रमास्यशोफहृल्लासदेहसादातिसारवान् ॥
अ हृ. शा ५. ६७,

**कालेनोपेक्षितं यस्मात्सर्वं कुष्णाति तद्वपुः ।**

**कुष्ठनाम**—क्योंकि चिकित्सा न करनेपर कालान्तरमे यह रोग शरीरको कुत्सित कर देता है, इसलिये इसे कुष्ठ कहते है ।-

**प्रपद्य धातून् व्याप्यान्तः सर्वान्संक्लेद्य चावहेत् ६**
**सस्वेदक्लेदसङ्कोथान्कृमीन्सूक्ष्मान्सुदारुणान् ।**
**लोमत्वक्स्नायुधमनीस्तरुणास्थीनि यैः क्रमात् ॥७॥**
**भक्षयेच्छ्वित्रमस्माच्च कुष्ठबाह्यमुदाहृतम् ।**

**बाह्यकुष्ठ ( श्वित्र )**—यह कुष्ठ सब धातुओमे पहुंचकर-अन्त फैलकर-सब धातुओको क्लिन्न बनाकर कृमियोको उत्पन्न कर देता है । ये कृमि पसीना-क्लेद-सड़ने आदि से उत्पन्न होते हैं, सूक्ष्म और भयानक होते है । ये कृमि क्रमश लोम-त्वचा-स्नायु-धमनी और तरुणास्थियोको-कान-नासा आदिकी तरुणास्थियोको खाते है । इस कारणसे श्वित्रको बाह्यकुष्ठशब्दसे कहते है । ( इसमे क्लेद-कृमि आदिका अभाव रहनेपरभी-त्वचा-रोग हैही ) ॥ ६ ॥ ७ ॥-

**कुष्ठानि सप्तधा दोषैः पृथग्द्वन्द्वैः समागतैः ॥ ८ ॥**

**भेद**—कुष्ठरोग सात प्रकारका है-वात पित्त-कफजन्य ( तीन ) पृथग्-पृथग् दोषोसे, द्वन्द्वज ( दो-दो दोषोंसे तीन ), और सन्निपातजन्य ॥ ८ ॥

**सर्वेष्वपि त्रिदोषेषु व्यपदेशोऽधिकत्वत ।**

सब कुष्ठ सन्निपातजन्य होनेपर भी-जिस कुष्ठमे जिस दोषकी अधिकता होती है, उसे उसी नामसे कह देते हैं । ( क्योंकि सन्निपातभी सम-विषम रूपमे होता है ) ।-

**वातेन कुष्ठं कापालं पित्तादौदुम्बरं कफात् ॥ ९ ॥**
**मण्डलाख्यं विचर्चीं च ऋक्षाख्यं वातपित्तजम् ।**
**चर्मैककुष्ठकिटिभसिध्मालसविपादिकाः ॥ १० ॥**
**वातश्लेष्मोद्भवाः श्लेष्मपित्ताद्दद्रुशतारुषी ।**
**पुण्डरीकं सविस्फोटं पामा चर्मदल तथा ॥ ११ ॥**
**सर्वैः स्यात्काकणं**

वातोल्बण सन्निपातसे कपालकुष्ठ, पित्तोल्बण सन्निपातसे औदुम्बर, कफोल्बण सन्निपातसे मण्डल और विचर्चीं, वात-पित्तोल्बण सन्निपातसे-ऋक्ष, वातकफोल्बण सन्निपातसे चर्म-एककुष्ठ-किटिभ-सिध्म-अलस-विपादिका, कफ-पित्तोल्बण सन्निपातसे-दद्रु-शतारुषी-पुण्डरीक-विस्फोट पामा और चर्मदल, तीनो दोषोंके समान होनेसे काकण कुष्ठ होता है ( ये अठारह कुष्ठ है ) ॥ ९-११ ॥-

**पूर्वं त्रिकं दद्रुसकाकणम् ।**
**पुण्डरीकर्ष्यजिह्वे च महाकुष्ठानि सप्त तु ॥ १२ ॥**

**महाकुष्ठ**—प्रथम तीन ( कपाल, उदुम्बर और मण्डल ), दद्रु, काकणक, पुण्डरीक, ऋष्यजिव्ह ये सात महाकुष्ठ हैं ॥१२॥

**अतिश्लक्ष्णखरस्पर्शस्वेदास्वेदविवर्णताः ।**
**दाहः कण्डूस्त्वचि स्वापस्तोदः कोठोन्नतिः श्रमः १३**
**व्रणानामधिकं शूलं शीघ्रोत्पत्तिश्चिरस्थितिः ।**
**रूढानामपि रूक्षत्वं निमित्तेऽल्पेऽपि कोपनम् ॥१४॥**

### श्वित्रनिदान

**कुष्ठैकसम्भवं श्वित्रं किलासं दारुणं च तत् ।**
**निर्दिष्टमपरिस्नावि त्रिधातूद्भवसंश्रयम् ॥ ३९ ॥**

**श्वित्र**—एकही कारण ( दोष-दूष्य-सम्प्राप्ति )से श्वित्र और कुष्ठकी उत्पत्ति है । इस श्वित्रको किलास और अरुण ( पाठान्तरमे दारुण ) नामसे भी कहते है, यह श्वित्र स्राव-रहित, यह वात पित्त-कफ-तीनो धातुओसे उत्पन्न होता है, और रक्त-मास मेद तीन धातुओमे आश्रित है ॥ ३९ ॥

**वाताद्रूक्षारुणं पित्तात्ताम्रं कमलपत्रवत् ।**
**सदाहं रोमविध्वंसि कफाच्छ्वेतं घनं गुरु ॥ ४० ॥**
**सकण्डु च क्रमाद्रक्तमांसमेदःसु चादिशेत् ।**

**दोषभेदसे वर्णभेद**—वायुके कारणसे श्वित्र रुक्ष और अरुण वर्ण, **पित्तके कारण**—कमलपत्रकी भान्ति लालवर्ण, दाहयुक्त, रोमोका नाश करनेवाला, **कफके कारण**—श्वेत, घना, भारी और कण्डुयुक्त होता है ।

वातजन्य कुष्ठ रक्तमे, पित्तजन्य मासमे और कफजन्य मेद-धातुमे क्रमश आश्रित होते है ॥ ४० ॥–

**वर्णैनैवेदृगुभयं कृच्छ्रं तच्चोत्तरोत्तरम् ॥ ४१ ॥**

दोनो प्रकारके ( वातादि दोषजन्य एव रक्तादि धातुमे आश्रित ) श्वित्र इस प्रकारके रगोसे ( अरुण, ताम्र और श्वेत वर्णसे ) तथा उत्तरोत्तर–कष्टसाध्य समझने चाहिये ( वातजन्य रक्ताश्रित श्वित्र–कष्टसाध्य, पित्तजन्य मासाश्रित कष्टतर साध्य और कफजन्य मेदआश्रित श्वित्र कष्टतम साध्य है ) ॥ ४१ ॥

**अशुक्लरोमाबहलमसंसृष्टं मिथो नवम् ।**
**अनग्निदग्धजं साध्यं श्वित्रं वर्ज्यमतोऽन्यथा ॥ ४२ ॥**
**गुह्यपाणितलौष्ठेषु जातमप्यचिरन्तनम् ।**
**वर्जनीयं विशेषेण किलासं सिद्धिमिच्छता ॥ ४३ ॥**

**साध्य-असाध्य**—जिस श्वित्रमे–रोम श्वेत न हुए हो, घना न हो, परस्पर न मिला हो, नया ( एक साल न हुआ हो ), अग्निसे जो जलाया न गया हो, वह श्वित्र साध्य है, इससे विपरीत सब श्वित्र असाध्य है । गुह्यस्थान, हथेली ( पावके तलुवेमे भी ) और ओष्ठमे उत्पन्न श्वित्र नूतन ( एक सालसे कमका भी–रोगस्वभावसे ) होनेपरभी त्याज्य है । किलास कुष्ठभी विशेषत वर्जित है ॥ ४२ ॥ ४३ ॥

**स्पर्शैकाहारशय्यादिसेवनात्प्रायशो गदाः ।**
**सर्वे सञ्चारिणो नेत्रत्वग्विकारा विशेषतः ॥ ४४ ॥**

परस्पर–स्पर्शसे, एकही आहार–एकही शय्या ( एकही आसन आदि ) आदिके सेवन करनेसे–प्राय करके सब रोग–एकसे दूसरेमे सचरण करते है । खासकर–नेत्र और त्वक् रोग तो जरूर एकसे दूसरेमे पहुचते है ॥ ४४ ॥

### क्रिमिनिदान

**क्रिमयस्तु द्विधा प्रोक्ता बाह्याभ्यन्तरभेदतः ।**
**बहिर्मलकफासृग्विड्जन्मभेदाच्चतुर्विधाः ॥ ४५ ॥**
**नामतो विंशतिविधाः**

क्रिमि दो प्रकारके मुनियोने कहे है । एक बाह्य क्रिमि और दूसरे आभ्यन्तर क्रिमि । इनमे बाह्य क्रिमि–बाह्य मल-कफ-रक्त और मलसे उत्पन्न होनेके कारण चार प्रकारके है । ये क्रिमि वीस प्रकारके है ( बहिर्मलजन्य दो, कफजन्य सात, रक्तजन्य छे, मलजन्य पाच ) ॥ ४५ ॥–

**बाह्यास्तत्र मलोद्भवाः ।**
**तिलप्रमाणसंस्थानवर्णाः केशाम्बराश्रयाः ॥ ४६ ॥**
**बहुपादाश्च सूक्ष्माश्च यूका लिक्षाश्च नामतः ।**
**द्विधा ते कोठपिटिकाकण्डूगण्डान्प्रकुर्वते ॥ ४७ ॥**

**बाह्यक्रिमि**—इनमे बाह्य क्रिमि अस्वच्छता ( मलिनता )से उत्पन्न होते है । इनका आकार और रूप तिलके समान, रगभी तिलके समान, बाल और वस्त्र इनके रहनेका स्थान, इनके बहुतसे पैर होते हैं और ये अतिसूक्ष्म होते है । ये नामसे यूका और लिक्षा ( लीख ) दो प्रकारके है । ये क्रिमि कोठ, पिटका, कण्डू और गण्ड ( गुमडियो )को उत्पन्न करते हैं ॥ ४६ ॥ ४७ ॥

**कुष्ठैकहेतवोऽन्तर्जाः श्लेष्मजास्तेषु चाधिकम् ।**
**मधुरान्नगुडक्षीरदधिसक्तुनवौदनैः ॥ ४८ ॥**
**शकृज्जा बहुविड्धान्यपर्णशाकोलकादिभिः ।**

**अन्तर्जन्य क्रिमि** कुष्ठकेही समान कारणोसे उत्पन्न होते है । इन अन्त जन्य क्रिमियोमे कफजन्य क्रिमि अधिकत मधुर अन्न-गुड-दूध-दहि-सत्तू-नये चावलोके खानेसे उत्पन्न होते हैं । **पुरीषजन्य क्रिमि**–बहुत मलकारक धान्यो ( यव-माष आदि ) से, बहुत मलकारक पत्तेके शाकोसे ( सरसो-पालक आदिसे ), उलक[1] ( गेहू या चनेके पौदेको अग्निमे स्विन्न करके खानेसे )से उत्पन्न होते है ॥ ४८ ॥–

**कफादामाशये जाता वृद्धाः सर्पन्ति सर्वतः ॥ ४९ ॥**
**पृथुब्रध्ननिभाः केचित्केचिद्गण्डूपदोपमाः ।**
**रूढधान्याङ्कुराकारास्तनुदीर्घास्तथाऽणवः ॥ ५० ॥**
**श्वेतास्ताम्रावभासाश्च नामतः सप्तधा तु ते ।**
**अन्त्रादा उदरावेष्टा हृदयादा महाकुहाः ॥ ५१ ॥**
**कुरवो दर्भकुसुमाः सुगन्धास्ते च कुर्वते ।**
**हृल्लासमास्यस्रवणमविपाकमरोचकम् ॥ ५२ ॥**
**मूर्च्छाच्छर्दिज्वरानाहकार्श्यक्षवथुपीनसान् ।**

कफके कारण आमाशयमे ( पक्वाशयमे नही ) उत्पन्न ये क्रिमि बढ़कर शरीरमे सब ओर फैलते हैं । कोई चपटे, कोई लताके समान लम्बे, पतले कोई गेडूवेके समान, कोई अकुरित धान्यके अकुरके समान, कोई पतले लम्बे, कोई छोटे ( सूक्ष्म ) होते हैं ।

---

[1] ओलक ( ऊलक )—गोधूमयवादिक स्वेदित परिदग्धप्राय ओकुलमुच्यते। इति चन्द्र ॥ काण्डस्थानि अपक्वानि भृष्टानि सस्यानि-ओकुलम् । इतीन्दु ॥ उलक स्वेदपर्याय । उलुक हरितावस्र शिम्बीधान्यमिति व्याचक्षते ॥ अरुणदत्त गेहू या जौकी बालको ज पकनेके करीब हो तब तोडकर आगपर भूनना उलक कहता है इसी प्रकार चनोके होले बनते हैं ।

इनका रंग—श्वेत या ताम्रवर्ण होता है । नामभेदसे सात प्रकारके हैं—यथा—अन्नादा, उदरावेष्टा, हृदयादा, महारुहा, (पाठान्तरमे महाकुहा), कुरव, दर्भकुसुमा और सुगन्धा। इनका कार्य—जीमचलाना, मुखसे पानी आना, अविपाक, अरुचि, मूर्च्छा, वमन, ज्वर, आनाह, कृशता, छींक और पीनस ये लक्षण उत्पन्न करते हैं ॥ ४९–५२ ॥–

**रक्तवाहिसिरास्थाना रक्तजा जन्तवोऽणवः ॥ ५३ ॥**
**अपादावृत्तताम्राश्च सौक्ष्म्यात्केचिददर्शनाः ।**
**केशादा लोमविध्वंसा लोमद्वीपा उदुम्बराः ॥ ५४ ॥**
**षट् ते कुष्ठैककर्माणः सहसौरसमातरः ।**

**रक्तजन्य कृमि**—रक्तवाहि सिराओंमें उत्पन्न होते हैं, सूक्ष्म, पैररहित, गोल, ताम्रवर्ण, और सूक्ष्मताके कारण कोई कोई आखसे दिखाई भी नही देते । ये छै हैं—यथा—केशादा, लोमविध्वसा, लोमद्वीपा, उदुम्बर, सौरस और मातर हैं। इनका कार्य कुष्ठके समान (रोमहर्ष-कण्डू-तोद-केश लोमका नाश-त्वचा-मास-सिरा-स्नायु-तरुणास्थियोका खाना है) ॥५३॥५४॥–

**पक्वाशये पुरीषोत्था जायन्तेऽधोविसर्पिणः ॥ ५५ ॥**
**वृद्धास्ते स्युर्भवेयुश्च ते यदाऽऽमाशयोन्मुखाः ।**
**तदाऽस्योद्गारनिःश्वासा विड्गन्धानुविधायिनः ५६**
**पृथुवृत्ततनुस्थूलाः श्यावपीतसितासिताः ।**
**ते पञ्च नाम्ना क्रमयः ककेरुकमकेरुकाः ॥ ५७ ॥**
**सौसुरादाः सलूनाख्या लेलिहा जनयन्ति च ।**
**विड्भेदशूलविष्टम्भकार्श्यपारुष्यपाण्डुताः ।**
**रोमहर्षाग्निसदनगुदकण्डूविनिर्गमान् ॥ ५८ ॥**
**इति कुष्ठकृमिनिदानं नाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥१४॥**

**पुरीषजन्य कृमि**—पक्वाशयमे उत्पन्न होकर नीचे (गुदाकी ओर)की ओर फैलते हैं । बहुत बढकर जब ये आमाशयकी ओर मुख कर लेते हैं—तब पुरुषके मुख-उद्गार और निःश्वासमे मलकी गन्ध आने लगती है । ये आकारमे चपटे, गोल, पतले, मोटे, होते हैं । रंगमे-श्याव, पीले, श्वेत या काले होते हैं । इनके पाच नाम हैं । यथा—ककेरुक, मकेरुक, सौसुराद, सलून और लेलिह हैं । इनका कार्य-मलभेद, शूल, विष्टम्भ, कृशता, परुषता और पाण्डुवर्ण उत्पन्न करना है । ये रोमहर्ष, अग्निमान्द्य, गुदामे कण्डु, गुदासे बाहर निकलते हैं ॥ ५५–५८ ॥

इस प्रकार वैद्यपति सिंहगुप्तके पुत्र वाग्भट्टकी बनाई अष्टाङ्गसंग्रहसंहिताके निदानस्थानमे कुष्ठश्वित्र-कृमिनिदान नामक चौदहवा अध्याय समाप्त हुआ ।

---

## पञ्चदशोऽध्यायः ।

**अथातो वातव्याधिनिदानं व्याख्यास्यामः ॥ १ ॥**
**इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ॥ २ ॥**

इसके आगे वातव्याधिनिदान नामक अध्यायकी व्याख्या करेंगे-जैसा आत्रेय आदि महर्षियोंने कहा था ॥ १ ॥ २ ॥

**सर्वार्थानर्थकरणे विश्वस्यास्यैककारणम् ।**
**अदुष्टदुष्टः पवनः शरीरस्य विशेषतः ॥ ३ ॥**

सब प्रकारके अर्थ (शुभ) और अनर्थ (अशुभ) के करनेवाला, इस ससारका प्रधानभूत कारण-अदुष्ट वायु (जगत्के स्थितिका) और दुष्ट वायु (जगतके संहारका) कारण है । विशेषकर शरीरकाभी यही अदुष्ट और दुष्ट वायु शुभ एवं अशुभ करनमे प्रधान कारण है ॥ ३ ॥

**स विश्वकर्मा विश्वात्मा विश्वरूपः प्रजापतिः ।**
**स्रष्टा धाता विभुर्विष्णुः संहर्ता मृत्युरन्तकः ॥ ४ ॥**
**तददुष्टौ प्रयत्नेन यतितव्यमतः सदा ।**

**वायुके नाम**—यह वायु विश्वकर्मा (सम्पूर्ण-शरीरका धारण-जनन-वर्धन-भजन आदि सब कार्योंको करनेवाला), विश्वात्मा (ससारका आत्मा है—विना वायुके हम रह नही सकते हैं), विश्वरूप (समस्त रूपवाला), प्रजापति (प्रजाओंका पालक), स्रष्टा (पैदा करनेवाला), धाता (धारण करनेवाला), विभु (प्रभु), विष्णु (व्यापक), संहर्ता (नाशक), मृत्यु (कालरूप), अन्तक (यमरूप) है । इसलिये सदा इसे दुष्ट होनेसे प्रयत्नपूर्वक बचाना चाहिये ॥ ४ ॥–

**तस्योक्तं दोषविज्ञाने कर्म प्राकृतवैकृतम् ॥ ५ ॥**
**समासाद्व्यासतो दोषभेदीये नाम धाम च ।**
**प्रत्येकं पञ्चधा चारो व्यापारश्च**

इस वायुके प्राकृत कर्म (उत्साह, उच्छ्वास आदि) और वैकृत कर्म (वृद्धि-क्षयभेदसे कार्श्य-अवसाद आदि) दोषविज्ञानीयनामक अध्यायमे सक्षेपसे कह दिये हैं । और दोषभेदीय नामक अध्यायमे-पाच भेदसे प्रत्येकका स्थान, चार (गति) और व्यापार (कार्य) विस्तारसे कह दिया है ॥ ५ ॥–

**इह वैकृतम् ॥ ६ ॥**

**तस्योच्यते विभागेन सनिदानं सलक्षणम् ।**
**असङ्ख्यमपि सङ्ख्यायै यदशीत्या पुरेरितम् ॥ ७ ॥**

यहापर वायुके वैकृत कर्म पृथग् पृथग्-निदान और लक्षणोंके साथ कहे जाते हैं । अनगणित होनेपरभी प्रथम (नखभेदो विपादिका आदि अ. स. सू. अ. २०. १३) जिन कर्मोको अस्सी सख्यामें कहा है ॥ ६ ॥ ७ ॥

**धातुक्षयकरैर्वायुः कुप्यत्यतिनिषेवितैः ।**
**चरन्स्रोतस्सु रिक्तेषु भृशं तान्येव पूरयन् ॥ ८ ॥**
**तेभ्योऽन्यदोषपूर्णेभ्यः प्राप्य वाऽऽवरणं बली ।**

**कारण**—धातुओंका क्षय करनेवाले आहारविहारके अति मात्रामे (अथवा चिरकालतक) सेवन करनेसे-स्रोतोंके रिक्त होनेपर इन स्रोतोंमे गति करता हुआ वायु-इन्हीं स्रोतोंको भरकर अतिशय कुपित होता है । अथवा अन्य दोषसे भरे इन स्रोतोंसे-आवरण (आच्छादन)-प्राप्त करके बलवान वायु कुपित होता है ।

**वक्तव्य**—वायुका कोप दो प्रकारका है, एक अपतर्पणजन्य

अवस्थामें, और दूसरा सतर्पणजन्य अवस्थामें । दूसरी प्रकारका कोप प्रमेहमे और प्रथम प्रकारका प्राय ज्वरमे मिलता है ॥ ८ ॥–

**तत्र पक्वाशये क्रुद्धः शूलानाहान्त्रकूजनम् ॥ ९ ॥**
**मलरोधाश्मवर्ध्मार्शस्त्रिकपृष्ठकटीग्रहम् ।**
**करोत्यधरकाये च तांस्तान्कृच्छ्रानुपद्रवान् ॥ १० ॥**

इन कारणोसे **पक्वाशयमें-कुपितवायु**-शूल, आनाह, आतोमें गड़गड़ाहट, मलका अवरोध, अश्मरी रोग, वर्ध्म ( आन्त्रवृद्धि ), अर्श, त्रिकग्रह, पृष्ठग्रह, कटीग्रहको उत्पन्न करता है । और नाना प्रकारके कष्टसाध्य रोगोंको शरीरके निचले भागमे ( नाभिसे नीचे ) उत्पन्न करता है ॥ ९ ॥ १० ॥

**आमाशये तृड्वमथुश्वासकासविसूचिकाः ।**
**कण्ठोपरोधमुद्गारान् व्याधीनूर्ध्वं च नाभितः ॥११॥**

**आमाशयमें कुपित वायु**—प्यास, वमन, श्वास, कास, विसूचिका, गलेका अवरोध, उद्गार और नाभिसे उपरके रोगोंको उत्पन्न कर देता है ॥ ११ ॥

**श्रोत्रादिष्विन्द्रियवधं**

**श्रोत्र आदि इन्द्रियोंमें कुपित वायु**—इन्द्रियोंका नाश कर देता है ॥–

**त्वचि स्फुटनरूक्षते ।**

**त्वचामें कुपित वायु**—त्वचाका फटना, इसमें रुक्षता करता है ।–

**रक्ते तीव्रा रुजः स्वापं तापं रागं विवर्णताम् ॥ १२ ॥**
**अरूष्यन्नस्य विष्टम्भमरुचिं कृशतां भ्रमम् ।**

**रक्तमें कुपित वायु**-तीव्र वेदना, सज्ञानाश, ताप, लालिमा, विवर्णता, अरूषिका, अन्नका विष्टम्भ, अरुचि, कृशता और भ्रम उत्पन्न करता है ॥ १२ ॥–

**मांसमेदोगतो ग्रन्थींस्तोदाढ्यान्कर्कशान् भ्रमम् १३**
**गुर्वङ्गं चाति भं मुष्टिदण्डहतोपमम् ।**

**मांस और मेदमें कुपित वायु**-तोदबहुल एव कर्कश ग्रन्थियोंको, भ्रम, अगोमे भारीपन, अति वेदना, जडता तथा मुक्के या दण्डेसे किसीने मारा-ऐसा शरीरको कर देता है ॥ १३ ॥–

**ः सक्थिसन्ध्यस्थिशूलं तीव्रं बलक्षयम् १४**

**अस्थियोंमें कुपित वायु**—सक्थि ( टागोमे ), सन्धि और अस्थिमें तीव्र शूल और बलका ह्रास करता है ॥ १४ ॥

**मज्जस्थोऽस्थिषु सौषिर्यमस्वप्नं स्तब्धतां रुजम् ।**

**मज्जामें कुपित वायु**-अस्थियोंमे सच्छिद्रता ( पोलापन ), नीदका न आना, लगातार दर्दका बना रहना करता है ॥–

**शुक्रस्य शीघ्रमुत्सर्गं सङ्गं विकृतिमेव वा ॥ १५ ॥**
**तद्वद्गर्भस्य शुक्रस्थः**

**शुक्रमें स्थित कुपित वायु**-शुक्रका शीघ्र क्षरण, अथवा शुक्रका अवरोध या शुक्रको विकृत कर देता है । इसी प्रकार गर्भको शीघ्र समयसे पूर्व बाहर कर देता है, या रोक देता है ( बाहर नहीं आने देता ) अथवा विकृत बना देता है ॥ १५ ॥–

**सिरास्वाध्मानरिक्तते ।**
**तत्स्थः**

**सिराओंमें स्थित कुपित वायु**—सिराओमे आध्मान अथवा खालीपन ( सज्ञानाश ) कर देता है ( या तो सज्ञाज्ञान बहुत बढा देता है-अथवा नाश कर देता है ) ॥–

**स्नावस्थितः कुर्याद्गृध्रस्यायामकुब्जताः ॥ १६ ॥**

**स्नायुमें स्थित कुपित वायु**-गृध्रसी, आयाम ( दीर्घता ) और कुबड़ापन शरीरमे कर देता है ॥ १६ ॥

**वातपूर्णदृतिस्पर्शं शोफं सन्धिगतोऽनिलः ।**
**प्रसारणाकुञ्चनयोः प्रवृत्तिं च सवेदनाम् ॥ १७ ॥**

**सन्धियोंमें आश्रित कुपित वायु**—वायुसे भरी मशकके समान स्पर्शवाला शोफ और फैलाने एवं सिकोडनेमें अत्यन्त वेदनाको उत्पन्न करता है ॥ १७ ॥

**सर्वाङ्गसंश्रयस्तोदभेदस्फुरणभञ्जनम् ।**
**स्तम्भनाक्षेपणस्वापसन्ध्याकुञ्चनकम्पनम् ॥ १८ ॥**

**सब अंगोंमें स्थित कुपित वायु**—तोद, भेद, स्फुरण ( वमन ), भजन ( टूटना ), जड़ता, आक्षेपण ( हाथ-पैर आदिका फेंकना ), सज्ञानाश, सधियोमे सकोच ( छोटा पडजाना ) और कम्पन पैदा करती है ॥ १८ ॥

**यदा तु धमनी· सर्वाः क्रुद्धोऽभ्येति मुहुर्मुहुः ।**
**तदाऽङ्गमाक्षिपत्येष व्याधिराक्षेपकः स्मृतः ॥ १९ ॥**

**आक्षेपक**—जब कुपित वायु सब धमनियोंमे आजाती है ( भर जाती है ) तब बार-बार अगोंको यह वायु चलायमान करती है–इसे आक्षेपक रोग कहते है ॥ १९ ॥

**अधःप्रतिहतो वायुर्व्रजत्यूर्ध्वं हृदाश्रिताः ।**
**नाडीः प्रविश्य हृदयं शिरः शङ्खौ च पीडयन् ॥२०॥**
**आक्षिपेत्परितो गात्रं धनुर्वच्चास्य नामयेत् ।**
**कृच्छ्रादुच्छ्वसिति स्तब्धस्रस्तमीलितदृक्ततः ॥ २१ ॥**
**कपोत इव कूजेच्च निःसंज्ञः सोऽपतन्त्रकः ।**
**स एव चापतानाख्यो मुक्ते तु मरुता हृदि ॥ २२ ॥**
**अश्नुवीत ः स्वास्थ्यं मुहुरस्वास्थ्यमावृते ।**

नीचेकी ओर (जानेसे) रुका वायु उपरकी ओर जाता हुआ हृदयमे आश्रित नाडियोमे प्रविष्ट होकर हृदय, शिर और दोनों शंखप्रदेशोको पीडित करते हुए चारो ओरसे शरीरको सकुचित बना देता है, और इस पुरुषके शरीरको धनुषके समान झुका देता है । इस कारण रोगी कठिनाईसे श्वास लेता है, आखें–जड़, स्रस्त ( आसुवोसे भरी ) बन्द होती हैं । फिर कबूतरके समान अव्यक्त शब्द करता है और सज्ञारहित हो जाता है । यह अपतन्त्रक है । इसीको अपतानक कहते हैं । हृदयके वायुसे मुक्त हो जानेपर–थोडी देरके लिये मनुष्य स्वास्थ्य प्राप्त करता है, और फिर वायुद्वारा हृदयके आक्रान्त हो जानेपर अस्वस्थ हो जाता है ॥ २०–२२ ॥–

१ अन्यत्र कुछ अन्तरसे लक्षण दिये हैं—
कर्कशास्तोदबहुलान् ग्रन्थीन् मासंसमाश्रित ।
वायुर्मेदोयुत कुर्याद् ग्रन्थीन् मन्दरुजोऽव्रणान् ॥

**गर्भपातसमुत्पन्नः शोणितातिस्रवोत्थितः ॥ २३ ॥**
**अभिघातसमुत्थश्च दुश्चिकित्स्यतमो हि सः ।**

**असाध्य**—गर्भपातके कारण उत्पन्न हुआ अपतंत्रक रोग, रक्तके अतिस्रावसे उत्पन्न, और चोट लगनेके कारण उत्पन्न अपतंत्रक अत्यन्त कष्टसाध्य है । [ गर्भपातसे उत्पन्न कष्टसाध्य, रक्तस्रावजन्य अधिक कष्टसाध्य, और चोट लगनेसे उत्पन्न अतितम कष्टसाध्य है ] ॥ २३ ॥–

**मन्ये संस्तभ्य वातोऽन्तरुपेत्य धमनीर्यदा ॥ २४ ॥**
**व्याप्नोति सकलं देहं जत्रुरायम्यते तदा ।**
**अन्तर्धनुरिवाङ्गं च वेगैः स्तम्भं च नेत्रयोः ॥ २५ ॥**
**करोति जृम्भां दशनं दशनानां कफोद्वमम् ।**
**पार्श्वयोर्वेदनां वाक्यहनुपृष्ठशिरोग्रहम् ॥ २६ ॥**
**अन्तरायाम इत्येष**

**अन्तरायाम**—जब वायु मन्याओ ( ग्रीवा-पार्श्वमें स्थित दो नाड़िया )को जड़ बनाकर अन्तर्धमनियोंको पकड़कर ( आश्रय लेकर ) सम्पूर्ण शरीरमे फैल जाता है, तब जत्रु ( ग्रीवासे उपरका भाग ) तन जाता है । शरीरको धनुषके समान-अन्दरसे-( मुखकी तरफसे ) मोड़ देती है, शरीरको नाना प्रकारके वेगोंसे ( पीड़ाओंसे ) पीडित करती है, आखोमे जड़ता उत्पन्न कर देती है । जम्भाईका आना, दातोको कटकटाना, कफका वमन, पार्श्वोंमे वेदना, वाणी-हनु-पीठ और शिरका ग्रह करती है । यह अन्तरायाम है । [ आयामका अर्थ टेडा करना या खीचना है ] ॥ २४–२६ ॥–

**बाह्यायामश्च तद्विधः ।**
**देहस्य बहिरायामात्पृष्ठतो ह्रियते शिरः ॥ २७ ॥**
**उरश्चोत्क्षिप्यते तत्र कन्धरा चावमृद्यते ।**
**दन्तेष्वास्ये च वैवर्ण्यं प्रस्वेदः स्रस्तगात्रता ॥ २८ ॥**
**बाह्यायामं धनुःकम्पं ब्रुवते वेगिनं च तम् ।**

**बाह्यायाम**–इसी प्रकारका बाह्यायाम है । अन्तर इतना है कि-इसमें शरीर बाहरकी ओर धनुषकी ओर झुकता है–अर्थात् शिर पीठकी ओर ले जाया जाता है, इस बाह्यायाममे छाती उपरको उठ आती है, ग्रीवा मसली जाती है, दान्त और मुखमे विवर्णता आ जाती है, पसीना बहुत आता है, और शरीर ढीला हो जाता है । इसे बाह्यायाम, धनुष्कम्प और वेगिन-नामोंसे कहते हैं ॥ २७ ॥ २८ ॥–

**व्रणं मर्माश्रितं प्राप्य समीरणसमीरणात् ॥ २९ ॥**
**व्यायच्छन्ति तनुं दोषाः सर्वामापादमस्तकम् ।**
**तृष्यतः पाण्डुगात्रस्य व्रणायामः स वर्जितः ॥३०॥**

**व्रणायाम**—दोष मर्ममे आश्रित व्रणमे प्राप्त होकर–वायु द्वारा प्रेरित होकर–शिरसे लेकर पैरतक सम्पूर्ण शरीरमे फैलकर यह व्रणायाम उत्पन्न करते है । प्यासससे पीडित, पाण्डुशरीरवालेमे व्रणायाम असाध्य है ।

**वक्तव्य**—व्रणायामसे अभिप्राय टैटेनिस ( Tetanus ) रोगसे है । इस रोगका एक कृमि होता है, यह कृमि वायुरहित स्थानमे रहता है, और जिस व्रणमे पूय उत्पन्न हो जाये-उसमे यह उत्पन्न नही होता । इसलिये जो व्रण बन्द रहते है–वायु नही पहुचती तन्तु मर जाते है वहा यह रोग होता है । प्राय करके आजकल यह रोग क्युनीन या कैल्सीयम आदिके इञ्जेक्शनसेभी होता है ॥ २९ ॥ ३० ॥



**गते वेगे भवेत्स्वास्थ्यं सर्वेष्वाक्षेपकेषु तु ।**

सब आक्षेप आदिमे–वेगके शान्त हो जानेपर मनुष्य स्वस्थ बन जाता है ( वेगके आनेपर फिर अस्वस्थ बन जाता है )।–

**जिह्वातिलेखनाच्छुष्कभक्षणादभिघाततः ॥ ३१ ॥**
**कुपितो हनुमूलस्थः स्रंसयित्वाऽनिलो हनू ।**
**करोति विवृतास्यत्वमथवा संवृतास्यताम् ॥ ३२ ॥**
**हनुस्रंसः स तेन स्यात्कृच्छ्राच्चर्वणभाषणम् ।**

**हनुस्रंस**—जिव्हाके अतिलेखनसे, सूखी वस्तुओके खानेसे अथवा चोट लगजानेसे–हनुसन्धिकी जड़मे स्थित वायु कुपित होकर हनुको चलायमान करके मुखका खुला रहना अथवा बन्द रहना कर देता है । इसे हनुस्रस कहते है । इस हनुस्रंसमे कठिनाईपूर्वक चबाना या बोलना होता है ॥ ३१ ॥ ३२ ॥–

**वाग्वाहिनीसिरासंस्थो जिह्वां स्तम्भयतेऽनिलः ॥३३॥**
**जिह्वास्तम्भः स तेनान्नपानवाक्येष्वनीशता ।**

**जिव्हास्तम्भ**—वाग्वाही सिराओमे स्थित वायु जब जिव्हाको जड़ बना देती है, तब जिव्हास्तम्भ होता है । इससे अन्न-पान और बोलनेमे असमर्थता होती है ॥ ३३ ॥–

**शिरसा भारहरणादतिहास्यप्रभाषणात् ॥ ३४ ॥**
**उत्त्रासवक्रक्षवथुखरकार्मुककर्षणात् ।**
**विषमादुपधानाच्च कठिनानां च चर्वणात् ॥ ३५ ॥**
**वायुर्विवृद्धस्तैस्तैश्च वातलैरूर्ध्वमास्थितः ।**
**वक्रीकरोति वक्त्रार्धमुक्तं हसितमीक्षितम् ॥ ३६ ॥**
**ततोऽस्य कम्पते मूर्द्धा वाक्सङ्गः स्तब्धनेत्रता ।**
**दन्तचालः स्वरभ्रंशः श्रुतिहानिः क्षवग्रहः ॥ ३७ ॥**
**गन्धाज्ञानं स्मृतेर्मोहस्त्रासः सुप्तस्य जायते ।**
**निष्ठीवः पार्श्वतो यायादेकस्याक्ष्णो निमीलनम् ॥३८॥**
**जत्रोरूर्ध्वं रुजास्तीव्राः शरीरार्धेऽधरेऽपि वा ।**
**तमाहुरर्दितं केचिदेकायाममथापरे ॥ ३९ ॥**

**अर्दित**—शिरपर भार उठानेके कारण, बहुत हंसने या बहुत बोलनेसे, मुखको टेढा करके छींकनेसे ( जम्भाई आदिसे भी ), कठिन धनुषके खीचनेसे, सिराहनेके विषम होनेसे, कठोर वस्तुओके चबानेसे तथा सर्व निदानोक्त वायुप्रकोपक कारणोसे कुपित हुआ वायु–ग्रीवासे उपरके भागमे स्थित होकर–आधे मुखको टेढा कर देता है । इससे हंसना और देखनाभी टेढा हो जाता है ( मुखसे सीटी नहीं बजती–ऊ, प, फ, म–आदि अक्षर नहीं बोल सकता ) । पीछेसे शिर कापता है, वाणी रुक जाती है, आखें जड़ बन जाती हैं, दात हिलने लगते हैं, स्वर बैठ जाता है, कानसे सुनाई नहीं देता, छीक नहीं आती, गन्धकी प्रतीति नहीं होती, स्मृति नष्ट हो जाती है । सोते हुए भय-

प्रतीति होती है। मुखसे थूकका पार्श्वोंसे बहना, एक आखका बन्द हो जाना, जत्रुसे उपर तीव्र वेदना, आधे शरीरमे अथवा शरीरके निचले भागमे तीव्र वेदनाये, इस वातव्याधिको कोई 'अर्दित' और कोई आचार्य 'एकायाम' कहते हैं ॥ ३४-३९ ॥

**रक्तमा पवनः कुर्यान्मूर्धधराः सिराः ।**
**रूक्षाः सवेदनाः कृष्णाः सोऽसाध्यः स्याच्छिराग्रहः**

**सिराग्रह**—रक्तका आश्रय लेकर वायु-गिरकी सिराओंको रूक्ष, वेदनायुक्त और कृष्णवर्ण कर देती है, इसे सिराग्रह कहते हैं-यह असाध्य है ॥ ४० ॥

**गृहीत्वाऽर्धं तनोर्वायुः सिराः स्नायूर्विशोष्य च ।**
**पक्षमन्यतरं हन्ति सन्धिबन्धान्विमोक्षयन् ॥ ४१ ॥**
**कृत्स्नोऽर्धकायस्तस्य स्यादकर्मण्यो विचेतनः ।**
**एकाङ्गरोगं तं केचिदन्ये पक्षवधं विदुः ॥ ४२ ॥**

**पक्षवध**—वायु शरीरके आधे भागको पकडकर, सिराये और स्नायुओको सुखाकर, सन्धिबन्धनोको ढीला करते हुए वाम या दक्षिण किसी एक पार्श्वको मार देती है। इस पुरुषका सम्पूर्ण आधा शरीर-निष्क्रिय तथा चेतना ( सज्ञा ) रहित बन जाता है। इसे कोई ( चरक आदि ) 'एकागरोग' कहते हैं- दूसरे ( सुश्रुत आदि ) 'पक्षवध' कहते हैं ॥ ४१ ॥ ४२ ॥

**ङ्गरोगं तद्वच्च सर्वे श्रिते‍ऽनिले ।**

**गरोग**—पक्षवधकी भान्ति वायुके सम्पूर्ण कायमे आश्रित हो जानेपर-सर्वांगरोग कहते हैं।-

**शुद्धवातहतः पक्षः कृच्छ्रसाध्यतमो मतः ॥ ४३ ॥**
**कृच्छ्रस्त्वन्येन संसृष्टो विवर्ज्यः क्षतहेतुकः ।**

**साध्य-असाध्य**—अकेले वायुसेही हुआ पक्षवध अत्यन्त कष्टसाध्य है। अन्य पित्त या कफसे मिश्रित वायुसे हुआ पक्षवध कष्टसाध्य है। क्षतके कारणसे उत्पन्न पक्षवध-असाध्य होनेसे त्याज्य है ॥ ४३ ॥-

**बद्धायनः कुर्यात्संस्तभ्याङ्गं कफान्वितः ॥४४॥**
**असाध्यं हतसर्वेहं दण्डवद्दण्डकं मरुत् ।**

**दण्डक**—आमके कारण अवरुद्ध हुए अयनों ( द्वारों )से कफके साथ मिली वायु अगोंको जड़ बनाकर दण्ड ( लाठी )के समान-कर देती है, इसे दण्डक कहते है। इसमें सब चेष्टायें नष्ट हो जाती हैं, और यह असाध्य है ॥ ४४ ॥-

**असमूलस्थितो वायुः सिराः सङ्कोच्य ः॥४५॥**
**बाहुप्रस्पन्दितहरं जनयत्यपबाहुकम् ।**

**अपबाहुक**—असमूल ( अक्षक भाग-ग्रीवा एवं स्कन्ध सन्धिके पासका प्रदेश )में स्थित वायु-असदेशमें स्थित सिराओंको सकुचित करके अपबाहुक रोगको उत्पन्न करती है। इससे बाहुको फैलाना नष्ट हो जाता है ॥ ४५ ॥-

**तलं प्रत्यङ्गुलीनां या कण्डरा बाहुपृष्ठतः ॥ ४६ ॥**
**बाहुचेष्टापहरणी विश्वाची नाम सा स्मृता ।**

**विश्वाची**—बाहु ( भुजा )के पृष्ठसे आरम्भ करके हाथके उपरकी तरफ ( हथैलीसे दूसरी ओर ) अगुलीयोंकी ओर जो कण्डरा ( स्नायुसमूह ) आती है, वह ( वायुसे ) दूषित होकर बाहुओकी चेष्टाको नष्ट करनेवाली है। इसे विश्वाची नामसे कहते हैं।

**वक्तव्य**—यह रोग कभी एक हाथमे, कभी दोनो हाथोमें, होता है ॥ ४६ ॥-

**वायुः स्थितः सक्थ्नः कण्डरामाक्षिपेद्यदा॥४७**
**तदा खञ्जो भवेज्जन्तुः पङ्गुः सक्थ्नोर्द्वयोरपि ।**

**पंगु**—कटिमें आश्रित वायु जब ऊरुकी कण्डराको खीच लेता है, तब मनुष्य खंज ( लंगडाकर चलता है ) बन जाता है। दोनो ऊरुकी कण्डराओके खिंच जानेसे पगु हो जाता है॥४७॥-

**कम्पते गमनारम्भे खञ्जन्निव च याति यः ॥ ४८ ॥**
**कलायखञ्जं तं न्मुक्तसन्धिप्रबन्धनम् ।**

**कलायखंज**—चलना आरम्भ करते समय जो कापता है, और चलते समय खंजन पक्षीके समान एक पैर उचा उठाकर-धपसे जमीनमे रखकर फिर दूसरा पैर उठाता है, उसे कलाय-खज कहते हैं। इसमे सन्धियोंके बन्धन ढीले हो जाते हैं॥४८॥-

**शीतोष्णद्रवसंशुष्कगुरुस्निग्धैर्निषेवितैः ॥ ४९ ॥**
**जीर्णाजीर्णे तथाऽऽयाससङ्क्षोभस्वप्नजागरैः ।**
**सश्लेष्ममेदःपवनमाममत्यर्थसञ्चितम् ॥ ५० ॥**
**अभिभूयेतरं दोषमूरू चेत्प्रतिपद्यते ।**
**सक्थ्यस्थीनि प्रपूर्यान्तः श्लेष्मणा स्तिमितेन तत् ॥**
**तदा स्तभ्नाति तेनोरू स्तब्धौ शीतावचेतनौ ।**
**परकीयाविव गुरू ामतिभृशव्यथौ ॥ ५२ ॥**
**ध्यानाङ्गमर्दस्तैमित्यतन्द्राच्छर्द्यरुचिज्वरैः**
**संयुतौ पादसदनकृच्छ्रोद्धरणसुप्तिभिः ॥ ५३ ॥**
**तमूरुस्तम्भमित्याहुरा तं तथाऽपरे ।**

**ऊरुस्तम्भ**—शीत एवं उष्ण ( विरोधी द्रव्योके ) द्रवोंके, शुष्क-गुरु-स्निग्ध पदार्थोंके चिर कालतक सेवनसे, कुछ जीर्ण और कुछ अजीर्ण भोजनसे, परिश्रम, विक्षोभ, रात्रिजागरण, दिनमें सोनेसे, अत्यन्त एकत्रित हुए आमको कफ और मेदके साथ वायु लेकर, दूसरे दोष ( पित्त )को तिरस्कृत करके जब ऊरुमें पहुच जाती है, तब स्तिमित कफद्वारा ऊरुकी अस्थियोंको अन्दरसे भर देती है, तब यह आम ऊरुको गतिरहित कर देता है। इससे ऊरु-जड़रूप, शीतस्पर्शवाला, अचेतन ( सज्ञा-रहित ), दूसरे पुरुषकी टागोके रूपमें ( अपनी नहीं ), भारी, अत्यन्त बहुत वेदनावाले हो जाते हैं। रोगी सदा चिन्तामें डूबा, अगोंका टूटना, जड़, तन्द्रा, वमन, अरुचि, ज्वरसे पीड़ित होता है। पैर शिथिल, कठिनाईसे उठा सकना या रखना, सज्ञानाशसे युक्त होते हैं। इन लक्षणोंवाले रोगको 'ऊरुस्तम्भ' कहते हैं, अन्य आचार्य 'आढ्यवात' कहते हैं ॥ ४९-५३ ॥-

**वातशोणितजः शोफो जानुमध्ये रुजः ॥ ५४ ॥**
**ज्ञेयः क्रोष्टुकशीर्षस्तु स्थूलः क्रोष्टुकशीर्षवत् ।**

**क्रोष्टुकशीर्ष**—वात-रक्तजन्य शोथ-जो घुटनोमें हो जाये

